# छान्दोग्योपनिषद्
# भाष्यम्

श्रीमत्काव्यतीर्थ पण्डित शिवशङ्कर
शर्म्मणा निर्म्मितम्
संस्कृतार्य्यभाषाभ्यांसमन्वितम्

अजमेरनगरे
वैदिकयन्त्रालये मुद्रितम्
संवत् १९६२ वि०

Registered under Sections 18 & 19 of Act XXV of 1867.

प्रथमावृत्तिः १०००  मूल्य ३) डाकव्यय।=)

# * सम्मति *



छान्दोग्योपनिषद्भाष्य के प्रथम दो खण्ड नमूने के प्रकार छापकर कुछ विद्वानों की सेवा में भेजे थे जिन में से नीचे लिखे विद्वज्जनों ने कृपाकर अपनी सम्मति से कृतार्थ किया सो यहां प्रकाश की जाती हैं।

(१) पं० इन्द्रदत्तजी शर्मा, स्वतन्त्र आर्योपदेशक, जबलपुर।

आप का भेजा हुआ छान्दोग्य उपनिषद् पंडितवर शिवशङ्करजीकृत टिप्पणिका आई थी मैंने जहां तक देखी मेरी पूर्ण सम्मति है। भाष्य में पूर्वापर सम्बन्धार्थ विशेष विचार रहना चाहिये।

(२) गोस्वामी घनश्यामजी शर्म्मा, आयुर्वेदीय औषधालय, मुलतान।

आप ने भेजी है वह देखी है, बहुत उत्तम है अवश्य छपनी चाहिये इस की आवश्यकता है।

(३) पं० पूर्णानन्दजी उपदेशक आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब।

भाष्य के दो खण्ड छप चुके हैं मैंने अच्छी तरह से अवलोकन किये। मुझे इस का प्रकार बहुत अच्छा मालुम हुआ, विशेषतः प्रथम के द्वितीय खण्ड की जो काठिन्य थी उसको भी पं० जी ने निवारण कर दी है वस्तुतः छान्दोग्य बृहदारण्यक के लिखने के योग्य पं० जी ही मालुम होते हैं अतएव प्रबन्धकर्तृसभा की सेवा में सविनय निवेदन यह है कि इस पुस्तक को विना नुन नुत के अति शीघ्र छाप दीजियेगा आर्यसमाज के अन्दर ऐसी पुस्तकों की अति आवश्यकता है॥

(४) श्रीमान् ठाकुर नन्दकिशोर सिंहजी वर्म्मा,—स्टेटकौंसल जयपुर।

आप का भेजा हुआ छान्दोग्योपनिषद्भाष्य दो खण्ड मैंने उत्तम प्रकार से देखा, अवश्य ही यह ग्रन्थ आज कल की जरूरत के अनुसार बहुत ही उत्तम तैयार होगा इस में पदार्थों का प्रतिपादन बहुत स्फीतता से किया जाता है और लेख की सरलता पर भी अधिक ध्यान रक्खा जाता है जिससे कि सर्व साधारण के समझने में कुछ भी क्लेश न हो, समय२ पर श्री स्वामी शङ्कराचार्य आदि के भाष्यों की भूल भी अच्छी तरह प्रकट किई जाती है और आरम्भ में प्रतीकोपासना का खण्डन भी बहुत युक्त प्रकार से लिखा है॥

(अन्तिम पृष्ठ देखो)

# अथ छान्दोग्योपनिषद्भाष्यविषयानुक्रमणिका ।

**अथ तृतीयः प्रपाठकः ।**

## अथ चतुर्थः प्रपाठकः ।

### संवर्ग विद्या का आरम्भ ।



### सत्यकाम जाबालविद्या ।

**अथ अष्टमः खण्डः।**

**दहराकाशवाच्य ब्रह्मोपासना का आरम्भ।**



**इन्द्र विरोचनाख्यायिका।**

इति श्री छान्दोग्योपनिषद् विषयानुक्रमणिका समाप्ता ।

## समीक्षा अवतरणिका आदिक की सूची । *



* टिप्पणी अर्थात् फुटनोट जो स्थान २ में दी गई हैं उनकी सूची इसमें सम्मिलित नहीं है ।

# ऋषि आदियों के नाम ॥

अङ्गिरा १ । २ । १० ॥

अतिधन्वा १ । ९ । ३ ॥

अग्निप्रतारी ४ । ३ । ५ ॥ ४ । ३ । ६ ॥

अश्वपति ५ । ११ । ४ ॥

आटिकी १ । १० । १ ॥

आथर्वण[2] ७ । २ । १ ॥ ७ । ७ । १ ॥

आयास्य १ । २ । १२ ॥

आरुणि[3] ३ । ११ । ४ ॥ ५ । ११ । २ ॥ ५ । १७ । १ ॥ ६ । ८ । १ ॥

आरुणेय ५ । ३ । १ ॥ ६ । १ । १ ॥

आश्वतराश्वि ५ । ११ । १ ॥ ५ । १६ । १ ॥

इन्द्र २ । २२ । १, ३, ५ ॥

इन्द्रद्युम्न ५ । ११ । १ ॥ ५ । १४ । १ ॥

उद्दालक*

उपकोसल ४ । १० । १ ॥ ४ । १४ । १ ॥

उषस्त, उषस्ति[6] १ । १० । १ ॥ १ । ११ । १ ॥

ऐतरेय ३ । १६ । ७ ॥

काक्षसेनि ४ । ३ । ५ ।

कापेय ४ । ३ । ५, ६, ७ ॥

कामलायन ४ । १० । १ ॥

कृष्ण ३ । १७ । ६ ॥

कौषीतकी १ । ५ । २ ॥

गोश्रुति ५ । २ । ३ ॥

गौतम[7] ४ । ४ । ३ ॥ ५ । ३ । ६, ७ ॥ ५ । ४ । १ ॥ ५ । १७ । १ ॥

ग्लाव १ । १२ । १ ॥

घोर ३ । १७ । ६ ॥

(१) मुण्ड० १ । १ । २ ॥ ३ । २ । ११ ॥ (२) यहां वेद अर्थ है । बृ० २ । ५ । १६, १७, १८ ॥ २ । ६ । ३ ॥ ४ । ६ । ३ ॥ ३ । ७ । १ ॥ (३) बृ० ३ । ७ । १ ॥ ३ । ७ । २३ ॥ ६ । ३ । ६ ॥ ६ । ४ । ४ ॥ (४) बृ० ६ । २ । १ ॥ (५) बृ० ५ । १४ । ८ । * आरुणि की संख्यावत् जानना । (६) बृ० ३ । ४ । १ ॥ (७) बृ० २ । ६ । १, ३ ॥ ३ । ७ । १ ॥ ४ । ६ । २ ॥ ६ । २ । १ ॥ इन और अन्यस्थलों में भी आये हैं । कठ० १ । १० ॥ ४ । १५ ॥ ५ । ६ ॥

(१) बृ० ३ । ४ । १ ॥ (२) बृ० १ । ३ । २४ । में चैकितान शब्द आया है । (३) बृ० । ४ । १ । ६ ॥ ६ । ३ । ११ ॥ ६ । ३ । १२ ॥ (४) बृ० ६ । २ । १, ४ ॥ (५) बृ० २ । ६ । २ । तैति० १ । ६ । २ ॥ (६) बृ० ५ । १४ । ८ ॥ (७) बृ० २ । ६ । १ ॥ ४ । ६ । १ ॥ इत्यादि (८) मुण्ड० १ । १ । ३ (९) बृ० ४ । १ । ६ ॥ ६ । ३ । १२ ॥

ओ३म्

# छान्दोग्योपनिषद् भाष्यभूमिका ॥

ओमित्येवाभिधानेन, यद्गायन्ति कवीश्वराः।
तद्वन्दे जगतामीशं, ब्रह्म निर्गुणमव्ययम् ॥ १ ॥
स्मारं स्मारं दयानन्द, पदवीं श्रुतिसम्मताम् ।
छान्दोग्योपनिषद्भाष्यं, संस्कृते प्राकृतेऽपि च ॥ २ ॥
प्रसिद्धपदसंयुक्तं, सरलं च मनोहरम् ।
करोमि मिथिलादेश, निवासी शिवशङ्करः ॥ ३ ॥ युग्मम्
छन्दांसि येऽत्र गायन्ति, छन्दोगास्ते प्रकीर्तिताः ।
सामवेदिषु रूढोऽयं, जातः शब्दः प्रयोगतः ॥ ४ ॥
तेषामाम्नाय धर्म्मौतु, छान्दोग्यं * कथ्यते बुधैः ।

जिस ब्रह्म को कवीश्वर लोग ओङ्कार नाम के द्वारा ही गाते हैं उस निर्गुण अव्यय जगदीश की मैं बन्दना करता हूं ॥ १ ॥ श्रुत्यनुकूल महर्षि दयानन्द सरस्वती की पदवी को बारंबार स्मरण करके मिथिलादेश निवासी मैं शिवशङ्कर शर्म्मा, प्रसिद्ध पदों से युक्त सरल और मनोहर छान्दोग्योपनिषद्भाष्य को संस्कृत और प्राकृत ( नागरीभाषा ) में बनाता हूं । २ । ३ ॥ छन्दों को जो गाते हैं वे " छन्दोग " कहलाते हैं शब्द प्रयोग वश आज कल सामवेदियो में यह शब्द रूढ होगया है ।

* छान्दोग्य शब्द–( छन्दांसि ये गायन्ति ते छन्दोगाः ) २४, २८, ३२, ३६, ४०, ४४, ४८ अक्षरों के क्रम से वेदों में गायत्री, उष्णिक्, अनुष्टुप्, वृहती, पङ्क्ति, त्रिष्टुप् और जगती नाम के छन्द होते हैं। और एक २ छन्द के आर्षी १ दैवी २ आसुरी ३ प्राजापत्या ४ याजुषी ५ साम्नी ६ आर्ची ७ और ब्राह्मी ८ ये आठ२ भेद हैं। इस प्रकार छन्दों के ७×८=५६ छप्पन भेद मुख्य हैं । इन के अतिरिक्त ५२, ५६,

६०, ६४, ६८, ७२, ७६ अक्षरों के क्रमशः अतिजगती, शक्करी, अतिशक्करी, अष्टि, अत्यष्टि, धृति और अतिधृति छन्द होते हैं। पुनः ८०, ८४, ८८, ९२, ९६, १००, १०४, अक्षरों के कृति, प्रकृति, आकृति, विकृति, सङ्कृति, अतिकृति, उत्कृति छन्द होते हैं। प्रथम गायत्री आदि सातों छन्दों का नाम छन्द, द्वितीय अतिजगती आदि सातों का नाम अतिच्छन्द और कृति आदिक सातों का नाम विच्छन्द है। पुनः इनके अनन्तभेद होते हैं। सब प्रकार के इन छन्दों को जो गाते हैं उन्हें छन्दोग कहते हैं। जिस कारण विशेषतया सामवेदी लोग ही वेदों के छन्दों को गाते हैं इस हेतु छन्दोग शब्द सामवेदी में ही रूढ़ है। किन्ही आचार्यों का यह भी मत है कि छन्दः शब्द सामवेद वाची भी होता है इस हेतु भी छन्दोग सामवेदी को कहते हैं। (गै शब्दे। छन्दस् पूर्वक शब्दार्थक गै धातु से छन्दोग शब्द सिद्ध होता है) परन्तु महर्षि पाणिनि आदिक आचार्यों ने वेदमात्र अर्थ में छन्दः शब्द का प्रयोग किया है। यथा–बहुलं छन्दसि २। ४। ३९ ॥ बहुलं छन्दसि २। ४। ३६ ॥ अभ्युत्सायां प्रजनयाम्.... छन्दसि ३। १। ४२ ॥ गुपेश्छन्दसि ३। १। ५० ॥ इत्यादि छन्दः शब्द के अनेक प्रयोग "वेद" इस अर्थ में अष्टाध्यायी प्रभृति ग्रन्थों में प्रयुक्त हुए हैं। इसहेतु वेदों को जो गावें वे सब ही छन्दोग कहला सक्ते हैं। गै धातु का तात्पर्य केवल गानमात्र से नहीं है किन्तु वेदों को जो अच्छे प्रकार पढ़े पढ़ावे और उनके तत्त्वों को जो जाने जनवावे इत्यादि अर्थ भी उपलक्षण से सिद्ध होगा। "छन्दोगानां धर्म आम्नायो वा छान्दोग्यम्" छन्दोगों का जो धर्म या आम्नाय (वेद) उसे छान्दोग्य कहते हैं। इस में "छन्दोगौक्थिकयाज्ञिकबह्वृचनटाञ्ञ्यः" ४। ३। १२९ ॥ इस सूत्र से ञ्य प्रत्यय होकर छान्दोग्य शब्द बनता है अर्थात् सामवेदियों के धर्म, वेद सम्बन्धी ग्रन्थ और उनके वेद उन सबों का एकनाम छान्दोग्य है।

**उपनिभ्यां सदेर्धातोः, क्विपि चोपनिषन्मता* ॥ ५ ॥**
**अन्तर्भावितण्यन्तस्य, सदेर्विशरणादिषु।**
**केचिन्नर्थेषु मन्यन्ते, इदं रूपं तु संभवात् ॥ ६ ॥**
**अनया ब्रह्मसामीप्य, मुपवेष्टुं हि साधकाः।**
**अर्हा भवन्ति क्षिप्रंयत् तेनैवोपनिषन्मता ॥ ७ ॥**

* उपनिषद् शब्द–इस शब्द में "उप" और "नि" ये दो उपसर्ग हैं और एक

" षद् " धातु है " षद्लृविशरणगत्यवसादनेषु " विशरण, गति, और अवसादन इन तीन अर्थों में सद् धातु होता है। मूर्धन्य षकार दन्त्य सकार हो जाता है। और उपसर्ग रहने पर धातु का अपना अर्थ बहुधा बदल जाता है। इस हेतु "उप+नि+सद्" धातु के अनेक अर्थ लोग करते हैं। उप सहित सद् धातु के प्रयोग उपनिषदों में बहुत आये हैं यथा—

" अथ हैनं प्रस्तोता+उपससाद । छा० । १ । ११ । ४ ॥ अथ हैनमुद्गाता+उपससाद १ । ११ । ६ ॥ अथ हैनं प्रतिहर्ता+उपससाद" १ । ११ । ८ ॥

इत्यादि स्थलों में उप+सद् धातु का अर्थ समीप में बैठना है। पुनः—

"लवण मेतदुदकेऽवधायाऽथ मा प्रातरुपसीदथाः " । छा० ६ । १३ । १ ॥

जल में इस लवण को रखकर तब प्रातःकाल मेरे निकट उपस्थित होना। यहां उप सद् का अर्थ उपस्थित होना है। पुनः—

" उपससाद सनत्कुमारं नारदः । तं होवाच यद्वेत्थ तेन मा+उपसीद "

नारदजी सनत्कुमार के निकट पहुंचे उन से सनत्कुमार बोले जो आप जानते हैं प्रथम ( तेन ) उससे ( मा ) मेरे ( उपसीद ) निकट उपस्थित होओ। अर्थात् जो आप जानते हैं प्रथम उसको मुझ से कहें वा सुनावें। यहां पर भी पहुंचना ही अर्थ प्रतीत होता है।

" शौनको ह वै महाशालोऽङ्गिरसं विधिवद्+उपसन्न+पप्रच्छ । मुण्डक उ० १ । १ । ३ ॥ तस्मै स विद्वान् उपसन्नाय सम्यक् प्रशान्तचित्ताय शमान्विताय" । मुण्डक १ । २ । १३ ॥

इत्यादि स्थलों में उपसन्न शब्द का अर्थ सम भाव से शरण में प्राप्ति होना है।

निषद्—नि सहित सद् के प्रयोग उपनिषदों में तो प्रायः नहीं हैं परन्तु वेदों में और काव्यादियों में बहुत हैं। " ऋचो अक्षरे······यस्मिन्देवा अधिविश्वे निषेदुः । वेदे । निषेदुषीमासनबन्धधीरः " रघुवंशे । इत्यादि स्थानों में नि पूर्वक सद् का अर्थ बैठना होता है॥ पुनः—

उप+नि+षद्—परन्तु आश्चर्य यह है कि "उप+नि" दोनों उपसर्ग सहित सद् धातु का प्रयोग कहीं नहीं देखने में आता है। यदि दो चार प्रयोग भी इस के कहीं मिलते तो सहज रूप से प्रकरण और प्रसङ्ग से अवश्य इस शब्द का अर्थ विदित हो जाता। परन्तु प्रसिद्ध २ ग्रन्थों में इस का प्रयोग नहीं है इसहेतु "उप+नि+षद्" धातु का क्या यथार्थ अर्थ हो सकता है इस का पता लगाना सहज काम नहीं है।

**यद्वा सामीप्य मायातां, सर्व भावेन वै नृणाम् ।**
**शिथिलयति दुःखानां, समूहं प्रथमं यतः ॥ ८ ॥**
**अविद्याहेतुकान् क्लेशान्, निषादयति तत्क्षणात् ।**
**ततो गमयति ब्रह्म, तेन सोपनिषन्मता ॥ ९ ॥**

अतः इन ग्रन्थों का क्योंकर यह उपनिषद् नाम पड़ा सो ठीक नहीं कह सकते । शब्दस्तोम महानिधि कहता है " उपनिषद्यते प्राप्यते ब्रह्म विद्या अनया इति । उप+नि+षद्+क्विप्" ब्रह्मविद्या जिस से प्राप्त हो उसे उपनिषद् कहते हैं । श्री शङ्कराचार्यजी मुण्डकोपनिषद्भाष्य की भूमिका में इस प्रकार अर्थ करते हैं ।

यथा । "य इमां ब्रह्मविद्यामुपयन्त्यात्मभावेन श्रद्धाभक्तिपुरःसराः सन्तस्तेषां गर्भ जन्मजरारोगाद्यनर्थपूगं निशातयति परं वा ब्रह्म गमयति । अविद्यादि संसार कारणञ्चात्यन्तमवसादयति विनाशयत्युपनिषद् । उप+नि पूर्वस्य सदेरेवमर्थस्मरणात् "

अर्थ–जो कोई श्रद्धा और भक्ति से संयुक्त होकर अत्यन्त प्रेम के साथ इस ब्रह्मविद्या के निकट आते हैं उन के गर्भ जन्म (गर्भ में जन्म ग्रहण करना) जरा रोगादि अनर्थ समूहों को शिथिल करती है अथवा उनको परब्रह्म में मिलाती है और उनके अविद्यादि संसार कारण को अत्यन्त विनष्ट कर देती है इसहेतु इस ब्रह्मविद्या का नाम उपनिषद् है । क्योंकि उप+नि+षद् का ऐसा अर्थ होना संभव है। श्रीशङ्कराचार्य का भाव यह है कि उप शब्द का अर्थ समीप। नि का अर्थ अत्यन्त और सद् धातु के विशरण=शिथिल करना, गति=गमन, अवसादन=नाश करना ये तीन अर्थ हैं । अतः संपूर्ण उपनिषद् शब्द का यह अर्थ हुआ कि जो जिज्ञासु ( उप ) इस ब्रह्मविद्या के समीप श्रद्धा और भक्ति से पहुंचता है । उस के क्लेशों को ( निशातयति ) अत्यन्त शिथिल करदेती है अथवा ( उप ) जो इस के समीप जाता है उस को ( ब्रह्म+गमयति ) ब्रह्म के समीप ले जाती है और अविद्यादि संसार कारण को ( नि ) अत्यन्त ( अवसादयति ) विनष्ट कर देती है । यह भाव हैं ।

अन्य कोई कहते हैं "उपनितरां सादयति विनाशयतीत्युपनिषद्" जो ब्रह्म के समीप पहुंचाकर अविद्यामूलक क्लेशों को नाश करे उसे उपनिषद् कहते हैं यथाः–

**"उपनीयेममात्मानं ब्रह्मापास्तद्वयं पुनः"**
**"निहन्त्यविद्यां तज्जञ्च तस्मादुपनिषन्मता"**

परन्तु जब यह विचार उपस्थित होता है कि जैसा शङ्कराचार्य आदिक महात्माओं ने अर्थ किया है इसका उदाहरण क्या कहीं मिलता है? इस प्रश्न के उत्तर में यही कहना पड़ता है कि नहीं। परन्तु पृथक् २ उप पूर्वक और नि पूर्वक सद् धातु के अनेक प्रयोग मिलते हैं जिनका अर्थ प्रायः समीप बैठना होता है। हम यह भी देखते हैं कि ठीक इसी अर्थ में उप पूर्वक आस् धातु के बहुत प्रयोग आये हैं ( उपास्ते ) उपासना करता है अर्थात् समीप बैठता है। इसी प्रकार (उपविशति) समीप बैठता है। उप पूर्वक विश धातु के भी बहुत प्रयोग हैं। इसी प्रकार उप+नि+सद् धातु का भी अर्थ समीप बैठना किया जाय तो संगति अच्छी बैठ सकती है और क्लिष्ट कल्पना भी नहीं करनी पड़ती है। और इसके उदाहरण भी मिलते हैं। अर्थ ऐसा करना चाहिये। "उपनिषत्तुं नितरां समीपे उपवेष्टुं समर्था भवन्ति साधका अनया इत्युपनिषद्" अर्थात् जिस ब्रह्मविद्या के अध्ययन अध्यापन के द्वारा ब्रह्म के अति समीप बैठने के योग्य हो उसे उपनिषद् कहते हैं इस में सन्देह नहीं कि उपनिषदों के अध्ययन अध्यापन से मनुष्य ब्रह्म के समीप बैठने के योग्य होता है बैठने से यह तात्पर्य है कि जैसा ईश्वर शुद्ध, अपापविद्ध, न्यायकारी, पक्षपातरहित, परमज्ञानी, दयालु आदि है। वैसा ही साधक भी उपनिषद् के ज्ञान से होता है। ईश्वरीय गुणों को यथायोग्य धारण करना ही ईश्वर के निकटस्थ बैठना है। संज्ञावाचक उपनिषद् शब्द उपनिषदों में बहुधा प्रयुक्त हुआ है उनके अर्थ में किञ्चित्भेद प्रतीत होता है॥

## उपनिषद् शब्द के प्रयोग—

ईश—इस में उपनिषद् का प्रयोग नहीं है।

केन—+"उपनिषदं भो ब्रूहीत्युक्ता त उपनिषद् ब्राह्मीं वाव त उपनिषदमब्रूमेति" ।३२।

शिष्य पूछता है। हे गुरो! उपनिषद् कहें। गुरु—तुझ से हमने उपनिषद् कही अब ब्राह्मी उपनिषद् ( अब्रूम ) कहेंगे ( यहां भविष्यदर्थ में "अब्रूम" का प्रयोग हुआ है) यहां पर उपनिषद् शब्द का अर्थ आत्मज्ञान शास्त्र प्रतीत होता है। जब आचार्य अपने शिष्यों से उपनिषद् का उपदेश दे चुके थे तो शिष्यों ने यह प्रश्न क्यों पूछा ऐसा सन्देह उत्पन्न होता है। इससे तो यह विदित होता है कि आचार्य का पूर्व उपदेश उपनिषद् नहीं थी। परन्तु यह सन्देह दूर हो जाता है जब आचार्य ने कहा कि उपनिषद् तो कह चुके। हां ब्राह्मी उपनिषद् अवशिष्ट है उसका उपदेश देंगे। यहां ब्राह्मी शब्द का अर्थ यह प्रतीत होता है कि जिस समय शिष्य ब्रह्म=वेद का अध्ययन कर रहा है उस समय कौनसा उपदेश ग्रहण करना चाहिये। अर्थात् वेदाध्ययन सम्बन्धी जो उप-

निषद् ( उपदेश) सो ब्राह्मी उपनिषद् क्योंकि आगे अति संक्षेप से कहा है यथाः—

"तस्यै तपोदमः कर्म्मेति प्रतिष्ठावेदाः सर्वाङ्गानि सत्यमायतनम्" ॥ ३३ ॥

उस उपनिषद् का ब्रह्मचर्यादि तप, इन्द्रियदमन, अग्निहोत्रादि कर्म प्रतिष्ठा है क्योंकि तप, दम होने से ही वेदाध्ययन प्रतिष्ठित होता है। और सब अङ्ग सहित चारों वेद और सत्य इसके आयतन=आश्रय है। इस कथन से दूसरे उपनिषद् शब्द का अर्थ केवल उपदेश वा शिक्षा विदित होती है। इसी हेतु तैत्तिरीयोपनिषद् में——

**वेद मनूच्याऽऽचार्योऽन्तेवासिनमनुशास्ति। सत्यं-वद। धर्म्मं चर। स्वाध्यायान्मा प्रमदः·· ·· एषा वेदोपनिषद्। एतदनुशासनम्। एवमुपासितव्यम्। एवमुचैतदुपास्यम्। १। ११ ॥**

वेद का व्याख्यान करके आचार्य शिष्यों को सिखलाते हैं कि सत्यबोलो। धर्म करो। नित्य पठन पाठन से प्रमाद मतकरो ..................इत्यादि उपदेश देकर कहते हैं कि हैं कि हे शिष्यों यह वेदोपनिषद् है यह अनुशासन है। यह ध्यान अवश्य रखना चाहिये कि यहां वेदोपनिषद् शब्द का प्रयोग है और वहां ब्राह्मी उपनिषद् शब्द का प्रयोग है। ब्रह्म शब्द भी वेद वाचक है इस हेतु ऐसे २ स्थलें में उपनिषद् शब्द का अर्थ अनुशासन अर्थात् उपदेश या शिक्षा है।

छान्दोग्य—"यदेव विद्यया करोति श्रद्धया उपनिषदा तदेव वीर्यवत्तरं भवति"। १। १। १० ॥

जिसी कर्म को विद्या से श्रद्धा से, और उपनिषद् से करता है वही वीर्यवान् होता है यहां उपनिषद् का अर्थ ईश, केन, कठादिक शास्त्र हैं। क्योंकि विद्या शब्द का प्रयोग विद्यमान ही है इस हेतु ब्रह्मविद्या अर्थ उपनिषद् का नहीं हो सकता है। यहां केवल ईशादि ग्रन्थ से ही अभिप्राय है। पुनः "अन्नवानन्नादो भवति य एतामेवꣳ साम्नामुपनिषदं वेद इति" १। १३। ४ ॥ जो साम गान सम्बन्धी उपनिषद् को जानता है वह अन्नवान् और अन्नाद होता है। पुनः—

"तौ हान्वीक्ष्य प्रजापति रुवाच अनुपलभ्यात्मान मननुविद्य व्रजतो यतर एतदुपनिषदो भविष्यन्ति देवा वा असुरा वा ते पराभविष्यन्ति ·······" ८। ८। ४ ॥

प्रजापति के निकट इन्द्र और विरोचन अध्ययनार्थ आये। प्रजापति ने उन्हें ब्रह्म ज्ञान का उपदेश दिया। परन्तु उस उपदेश को वे लोग समझ न सके बिना समझे

हुए ही उन दोनों ने वहां से प्रस्थान किया। उस समय प्रजापति कहते हैं वे दोनों आत्मा को न पा कर और न समझ कर यहां से जा रहे हैं जिन के बीच यह उपनिषद् होगी वे अवश्य पराभूत ( परास्त ) होवेंगे यहां केवल उपनिषद् शब्द का अर्थ उपदेश प्रतीत होता है । पुनः–

" विरोचनोऽसुरान् जगाम तेभ्यो ह एतामुपनिषदं प्रोवाच आत्मैवेह महय्य आत्मा परिचर्य्य ........"८ । ८ । ४ ॥

इस प्रकार विरोचन अपने बन्धु बान्धव असुरों के निकट पहुंचे । और उन लोगों से यह उपनिषद् कही कि शरीर ही आदरणीय और पूजनीय है । इत्यादि । पुनः–

" तस्मादप्यद्येहाददानमश्रद्दधानमयजमानमाहुरासुरोवतेति+असुराणां ह्येषा+उपनिषद् प्रेतस्य शरीरं भिक्षयावसनेन अलङ्कारेणेति संस्कुर्वन्त्येतेनह्यमुलोकं जेष्यन्तो मन्यन्त इति । ८ । ८ । ५ ॥ "

इस हेतु आज कल भी अदानी, अश्रद्धालु और अयजनशील पुरुष को देख कर लोग कहते हैं कि यह असुर है । क्योंकि असुरों का ही यह उपनिषद् है । वेही लोग इस विनश्वर शरीर को भिक्षा, वसन और अलङ्कार से संस्कृत=अलङ्कृत करते हैं । और इसी से दोनों लोकों का विजय समझते हैं । यहां उपनिषद् शब्द का अर्थ ईश, केन, कठ आदि नहीं हो सकते हैं किन्तु शिक्षा अर्थ संघटित होता है । उनकी जैसी शिक्षा है वे वैसा करते हैं और देवों में जैसी शिक्षा है तदनुसार वे वरताव करते हैं ।

बृहदारण्यक में–"स यथोर्णनाभिस्तन्तुनोच्चरेद्यथाऽग्नेः क्षुद्रा विस्फुलिङ्गा व्युच्चरन्त्येवमेवास्मदात्मनः सर्वे प्राणाः सर्वे लोकाः सर्वे देवा सर्वाणि भूतानि व्युच्चरन्ति । तस्य उपनिषद् सत्यस्य सत्यमिति । प्राणावै सत्यंतेषामेव सत्यम्" २ । १ । २० ॥

जैसे ऊर्णनाभि ( मकरा ) निज तन्तु की सहायता से इधर उधर स्वच्छन्दता से विचरण करता है । और जैसे अग्नि से छोटी २ चिनगारिएं निकलती हैं वैसे ही इस आत्मा से सब प्राण, सब लोक, सब देव, सब भूत निकलते हैं । जिस आत्मा से यह सम्पूर्ण स्थावर, जंगम, जगत्, अग्नि विस्फुलिङ्गवत् निकलती हैं और जिसमें ही लीन होता है उस आत्मा की उपनिषद् सत्य का सत्य है । यहां उपनिषद् का अर्थ पहुंचाने वाला या उपाय प्रतीत होता है अर्थात् उस आत्मा के निकट पहुंचने का क्या उपाय है सो कहते हैं ( सत्य ) है । पुनः–

....."अरेस्य महतोभूतस्य निःश्वसितमेतद्। यदृग्वेदः यजुर्वेदो सामवेदोऽथर्वाङ्गिरस इतिहासः पुराणं विद्या उपनिषदःश्लोकाः सूत्राणि+अनुव्याख्यानानि व्याख्यानानि अस्यैवेतानि सर्वाणि निःश्वसितानि" २। ४। १०॥

यहां वेदादिकों के साथ पाठ होने से उपनिषद् शब्द ईशादि ग्रन्थ वाचक है। पुनः "जनको ह वैदेहः कूर्चादुपावसर्पन्नुवाच, नमस्तेऽस्तु याज्ञवल्क्यानु मा शाधीति। स होवाच यथा वै सम्राणमहान्तमध्वानमेष्यन् रथं वा नावं वा समाददी तैवमेवैताभिरुपनिषद्भिः समाहितात्मास्येवं बृन्दारक आढ्यःसन्नधीतवेद उक्तोपनिषत्क इतो विमुच्यमानः क्व गमिष्यसीति नाहं तद्भगवन्वेद यत्र गमिष्यामीत्यथवैतेऽहं तद् वक्ष्यामि यत्र गमिष्यसीति ब्रवीतु भगवानिति" ४। २। १॥

एक समय की बात है कि मिथिला देशनिवासी वैदेह जनक राजा अपने सिंहासन से उठते हुए बोले कि हे भगवन्! याज्ञवल्क्यगुरो! आपको नमस्कार हो। मुझे अनुशासन ( उपदेश ) देवें तत्पश्चात् याज्ञवल्क्य बोले हे सम्राट्! जैसे इस लोक में यदि बड़ा रास्ता काटना रहता है तो स्थल मार्ग से जाने वाला रथ और जल मार्ग से जाने वाला नौका लेता है वैसे ही आप इन उपनिषदों से समाहितात्मा हैं। और ऐसे पूज्य ऐसे धनाढ्य हैं। आप ने वेद पढ़े हैं। उपनिषद् आप को कही गई है तथापि आप निर्भय नहीं दीखते हैं। हे सम्राट्! क्या आप जानते हैं कि इन उपनिषदादि सामग्रियों को लेकर कहां जायेंगे। हे भगवन् जहां जाऊंगा सो मैं नहीं जानता हूं। यहां बहुवचन उपनिषद् शब्द के पाठ से विविध प्रकार के उपदेश प्रतीत होते हैं और ईशावास्यादि उपनिषदों का भी ग्रहण हो सकता है। इत्यादि उपनिषद् शब्द के अर्थ अनुसंधान करना।

### वेदान्त

**शासनाद्वेदतत्त्वानां, स तु वेदान्त उच्यते।**
**एतस्या भावनिर्णीत्यै, मीमांसा तु विनिर्मिता ॥१०॥**
**व्यासोक्ता याऽस्ति मीमांसा, तदाऽऽशयस्य निर्णयात्।**
**वेदान्तपदवाच्या सा, सर्वशास्त्रार्थसंमता ॥ ११ ॥**

वेदान्त नाम भी उपनिषदों का है। तैत्तिरीयारण्यक प्रपाठक १०। अनुवाक १०। प्रवाक ३ में यह श्लोक आया है। यथा—

**१ वेदान्त विज्ञान सुनिश्चितार्थाः**
**२ सन्न्यासयोगाद्यतयः शुद्धसत्वाः**

३ ते ब्रह्मलोके तु परान्तकाले
४ परामृतात् परिमुच्यन्ति सर्वे

यह श्लोक मुण्डकोपनिषद् ३ । २ । ६ में भी है परन्तु तृतीय और चतुर्थ चरणों के पाठ में इस प्रकार भेद है ।

३ ते ब्रह्मलोकेषु परान्तकाले ॥
४ परामृताः परिमुच्यन्ति सर्वे । *

यहां सायणाचार्य अर्थ करते हैं यथा—

"वेदान्ताः उपनिषद् वाक्यानि" वेदान्त अर्थात् उपनिषदों के वाक्य । पुनः—

**यो वेदादौ स्वरः प्रोक्तो वेदान्ते च प्रतिष्ठितः**
**तस्य प्रकृति लीनस्य यः परः स महेश्वरः । तैत्ति० आ० प्रपा० १० । अनु० १० । प्रवाक ३ ॥**

यहां पर भी "वेदान्ते च उपनिषदि" वेदान्त शब्द का अर्थ सायण, उपनिषद् ही करते हैं । परन्तु यहां वेदान्त शब्द का उपनिषद् अर्थ नहीं है । यहां "वेदों का अन्त" अर्थ है । क्यों कि यहां यह दिखलाया गया है कि ( वेदादौ ) वेदों के अर्थात् वेद मन्त्रों के ( आदौ ) आदि में ( यः+स्वरः ) जो ओङ्कार रूप स्वर ( प्रोक्तः ) कहाजाता है ( च ) और ( वेदान्ते ) वेदों के मन्त्रों के ( अन्ते ) अन्त में ( प्रतिष्ठितः ) प्रतिष्ठित है अर्थात् उच्चारित होता ( तस्य ) उस ( प्रकृतिलीनस्य ) ओङ्कार स्वरूप शब्द का ( यः परः ) जो पर अर्थ है ( सः ) वह ( महेश्वरः ) परब्रह्म है अर्थात् वेद के आदि और अन्त में जिस ओङ्कार का उच्चारण होता है उस शब्द का अर्थ परब्रह्म है । यहां विस्पष्टतया विद्वानों को बोध हो सकता है कि आदि शब्द के योग में अन्त शब्द का प्रयोग है । इस हेतु यहां अन्त शब्द का "उपनिषद् अर्थ करना" सायण का कहां तक उचित है सो विद्वान् लोग स्वयं विचार सकते हैं ।

श्री सदानन्त कृत वेदान्तसार में—

"वेदान्तो नाम उपनिषत्प्रमाणम्" ॥

---

* सप्तमावृत्ति सत्यार्थप्रकाश नवम समुल्लास में ऐसाही पाठ है परन्तु तृतीयावृत्ति में आरण्यक समान पाठ है । दोनों ही शुद्ध हैं ।

## "तदुपकारीणि शारीरक सूत्रादीनि च" ॥ ३ ॥

अर्थ—प्रमाणस्वरूप उपनिषदों का नाम वेदान्त है तथा प्रमाणस्वरूप उपनिषदों के अनुकूल जो मीमांसारूप शारीरक सूत्र आदिक अध्यात्म शास्त्र हैं। वे भी वेदान्त नाम से कहे जाते हैं। यह वेदान्त शब्द मुण्डकोपनिषद को छोड़ अन्य ईश आदि नवों उपनिषदों में प्रायः कहीं नहीं आया है। अब यह शङ्का होती है कि उपनिषदों को वेदान्त क्यों कहने लगे। संस्कृत समास के अनुसार "वेदानाम्+अन्तः+वेदान्तः" वेदों के अन्त को वेदान्त कहते हैं। यदि यहां अन्त शब्द का अर्थ अन्तिम सूक्त वा भाग वा अन्तिम अध्याय वा अन्तिम प्रपाठक वा अन्तिम काण्ड आदि अर्थ किया जाय तो सब उपनिषदों में यह अर्थ नहीं घटेगा। केवल ईशावास्य उपनिषद् ही यजुर्वेद का अन्तिम ४० वां अध्याय हैं। इस को वेद का अन्त कह सकते हैं। परन्तु अन्य उपनिषद् वेदों के अन्त नहीं है। इस हेतु प्रतीत होता है कि अन्त शब्द का अर्थ अन्तिम नहीं। किन्तु वेदों के अन्तिम तात्पर्य वा प्रयोजन का वर्णन हो जिसमें उसे वेदान्त कहना चाहिये। जिस हेतु उपनिषदें वेदों के अन्तिम तात्पर्य ज्ञानकाण्ड को विशेष रूप से वर्णन करती हैं इस हेतु उन्हें वेदान्त कहना समुचित है।

ताण्ड्यमहाब्राह्मण और छान्दोग्योपनिषद्।

## छान्दोग्योपनिषच्छ्रेष्ठा, ताण्ड्य ब्राह्मण निःसृता।
## अष्टौ प्रपाठकाः खण्डाः, समुद्भूतभू युताः ॥ १२ ॥

ईशावास्योपनिषद् को छोड़, प्रायः सब ही उपनिषदें ब्राह्मण अथवा आरण्यक ग्रन्थों से उद्धृत मानी जाती हैं। बृहदारण्यकोपनिषद् नाम ही सूचित करता है कि यह उ० आरण्यक ग्रन्थ का जो बृहत्=बहुत बड़ा है, एक भाग है। परन्तु छान्दोग्योपनिषद् किस ब्राह्मण का भाग है यह निर्णय करना कठिन काम है। अनेक विद्वानों की यह सम्मति है कि जैसा प्रत्येक ऋग्वेदादि का एक २ ऐतरेय आदि ब्राह्मण विद्यमान है तद्वत् सामवेद का भी एक ब्राह्मण होना चाहिये। वह तण्ड ऋषि प्रणीत ताण्ड्य महाब्राह्मण है। इसी को साम ब्राह्मण, प्रौढ ब्राह्मण पञ्चविंश ब्राह्मण भी कहते हैं। श्रीमदाचार्य श्रीदयानन्द सरस्वतीजी ने इसी ताण्ड्यमहाब्राह्मणको सत्यार्थप्रकाश, संस्कारविधि और ऋग्वेदादिभाष्य भूमिका में सामब्राह्मण नाम से लिखा है। इस में सन्देह नहीं कि ऐतरेय ब्रा० शतपथ ब्रा० और ताण्ड्यमहाब्राह्मण इन तीनों की लेखशैली भाषा आदि अति प्राचीन और समान प्रतीत होती है अथर्ववेद के गोपथ ब्राह्मण की भाषा और लेख इन तीन ब्राह्मणों की अपेक्षा से नवीन प्रतीत होते हैं।

एवमस्तु । सामवेद के ताण्ड्यमहाब्राह्मण का ही भाग छान्दोग्योपनिषद् मानी जाती है। विद्वान् लोग कहते हैं कि यह ताण्ड्यमहाब्राह्मण प्रथम ४० अध्यायों में विभक्त था। परन्तु कुछ दिनों से एक ताण्ड्यमहाब्राह्मण को तीन वा चार ग्रन्थों में बांट कर पृथक् २ करदिया है। प्रथम, २५ अध्यायों का एक ग्रन्थ जो आजकल ताण्ड्यमहाब्राह्मण कहलाता है। और इसी कारण इसको कोई पञ्चविंश कहते हैं क्योंकि इसमें २५ अध्याय हैं। द्वितीय, पांच अध्यायों का एक ग्रन्थ जो षड्विंश ब्राह्मण नाम से प्रसिद्ध है। जिस कारण षड्विंश २६ वां अध्याय से प्रारम्भ होता है अतः षड्विंश इसका नाम है। इसी ब्राह्मण के अन्तिम अध्याय का नाम कोई २ अद्भुत और महाऽद्भुत आदि रखते हैं। तृतीय, १० अध्यायों का एक ग्रन्थ जिसको छान्दोग्योपनिषद् कहते हैं परन्तु इसमेंभी दोभाग हैं। प्रथम ८ अध्यायों का एक भाग जो आजकल छान्दोग्योपनिषद् के नाम से और दो अध्यायों का दूसराभाग जो मन्त्रब्राह्मण के नाम से प्रसिद्ध है। इस प्रकार सब मिलकर ४० अध्यायों का समुदाय एक ताण्ड्य महाब्राह्मण है। तीन वा चार ग्रन्थ इसहेतु हमने कहा है कि ताण्ड्य महा ब्रा० षड्विंश महाब्रा० और उपनिषद् इस प्रकार विभाग करने से तीन होते हैं परन्तु उपनिषद् के साथ आजकल २ अध्याय जो मन्त्र ब्राह्मण कहलाता है नहीं पाये जाते हैं। अतः उन अध्यायों को अवश्य पृथक् कहेंगे। और कोई महाअद्भुतब्राह्मण को भी षड्विंश से पृथक् ब्राह्मण मानते हैं इस हिसाब से पांच भाग होसकते हैं परन्तु मुख्य चार ही भाग हैं इस हेतु चार ग्रन्थ हुए। ये चारों मिलकर एक ताण्ड्यमहाब्राह्मण कहलाता है। इस विषय में यह भी कहते हैं कि प्राय ब्राह्मण ग्रन्थों में प्रथम यज्ञ सम्बन्धी विधि, तब उपनिषद्, तब गृह्यविधि ( गृहाश्रमके लिये गर्भाधान से लेकर अन्त्येष्टि पर्य्यन्त की जहां विधि हो उसे गृह्यविधि कहते हैं ) का वर्णन रहता है जैसा शतपथ ब्राह्मण में है और जैसा बृहदारण्यकोपनिषद् के अन्त में गृह्यविधि उक्त है वैसा ही छान्दोग्योपनि० में भी होना चाहिये परन्तु इनआठ अध्यायों में नहीं है इस हेतु अनुमान होता है मन्त्र ब्राह्मण जो दो अध्यायों में विभक्त है उनिषद् का ही भाग है। परन्तु कर्म के सौकर्यार्थ (सुविधा के लिये) मन्त्र ब्रा० उपनिषद् से पृथक् कर दिया गया है।

इस विचार के ऊपर हमैं अवश्य इतना कहना पड़ता है कि षड्विंश ब्राह्मण बहुत आधुनिक प्रतीत होता है किसी ने इस को प्रथम चार प्रपाठकों वा अध्यायों में लिखकर प्राचीनत्व सिद्धिके लिये षड्विंश नाम रक्खा। क्योंकि ताण्ड्यमहाब्राह्मण २५ प्रपाठकों वा अध्यायों में होने से पञ्चविंश कहलाता है इस से सम्बन्ध जोड़नेके हेतु

२६ वां अध्याय पर निज ग्रन्थ का नाम षड्विंश रक्खा। तत्पश्चात् मालूम होता है कि किसीने एक अध्याय और भी उसमें जोड़ दिया। जो अद्भुत वा महाअद्भुत नाम से षड्विंश का पांचवा अध्याय है। अभी तक कोई २ महाअद्भुत को षड्विंश से पृथक् ही ब्राह्मण मानते हैं। इस में महाअद्भुत कर्म्मों की शान्ति का विधान है "अथातोऽद्भुतानांकर्मणाꣳ शान्ति व्याख्यास्यामः" अब अद्भुत कर्मों की शान्ति का व्याख्यान करेंगे। इसीहेतु इसका अद्भुत ब्राह्मण नाम है। यथार्थ में २५ प्रपाठक ताण्ड्य ८ प्रपाठक छान्दोग्योपनिषद् और २ प्रपाठक मन्त्रब्राह्मण सब मिलकर ३५ प्रपाठकों के समुदाय को ताण्ड्यमहाब्राह्मण कहने में कोई क्षति नहीं। और इस प्रकार प्रत्येक वेद का एक एक ब्राह्मण भी सर्वांग पूर्ण सिद्ध होता है। सायणाचार्य्यादिकों ने जो यह कहा है कि—

"अष्टौ हि ब्राह्मणग्रन्थाः प्रौढं ब्राह्मणमादिमम्।
षड्विंशाख्यं द्वितीयंस्यात् ततः सामविधिर्भवेत्।
आर्षेयं दैवतं चैव मन्त्रं वोपनिषत्ततः
संहितोपनिषद्वंशो ग्रन्था अष्टा वितीरिताः।"

प्रथम प्रौढ ब्राह्मण अर्थात् ताण्ड्यमहाब्राह्मण, द्वितीय षाड्विंश ब्राह्मण, तृतीय सामविधि या सामविधान ब्राह्मण, चतुर्थ आर्षेय ब्राह्मण, पञ्चम दैवत या देवताध्याय ब्रा०, षष्ठ मन्त्रोपनिषद् ब्रा० सप्तम संहितोपनिषद् ब्रा०, और अष्टम वंशब्राह्मण। ये आठ ब्राह्मणग्रन्थ सामवेद के हैं। यह कथन इनका ठीक नहीं है। यर्थाथ में सामवेद का ताण्ड्यब्राह्मण नामक एक ही ब्राह्मण है। अन्य ब्राह्मणों को अनुब्राह्मण कह सकते हैं क्योंकि अनुब्राह्मणों की भी चर्चा पाणिनिकृत अष्टाध्यायी प्रभृति ग्रन्थों में आई है। अनुब्राह्मण का अर्थ ब्राह्मण सदृश है। परन्तु सामविधान प्रभृति को अनु ब्राह्मण भी नहीं कह सकते हैं। ये सब बहुत आधुनिक और वेद विरुद्ध हैं। ग्रन्थ विस्तार भय से इन विषयों पर विशेष निर्णय नहीं लिखते हैं।

"उपनिषदों की संख्या"

ईश, केन, कठ, प्रश्न, मुण्डक, माण्डूक्य, तैत्तिरीय, ऐतरेय, छान्दोग्य, और बृहदारण्यक ये १० दश उपनिषदें वेदानुकूल हैं। द्वितीय कोटि में कौषीतकीब्राह्मणोपनिषद् श्वेताश्वतरोपनिषद् और मैत्र्युपनिषद् इन तीनों को भी रख सकते हैं। उपनिषदों के नाम से अन्य जितने ग्रन्थ पाये जाते हैं। उनको यथार्थ में उपनिषद् नहीं कह सकते हैं। शङ्कराचार्य के शारीरक वेदान्तभाष्य में उपरोक्त सब उपनिषदों के प्रमाण प्रायः आये हैं और

उपरोक्त दश उपनिषदों पर ही शाङ्करभाष्य पाये जाते हैं। अन्य किसी उपनिषद् का नाम तक भी शङ्कराचार्यकृत वेदान्तभाष्यमें नहीं देखते। यथार्थ में अन्य उपनिषदें संप्रदाय के पक्षपात से परिपूर्ण हैं और वैदिक सिद्धान्त से विरुद्ध होने के कारण हेयकोष्ठागार में ही निःक्षेपणीय हैं परन्तु गौड़पादकारिका, सर्वोपनिषत्सार, अनुभूतिप्रकाश, ये तीन ग्रन्थ भी उपनिषद् के नाम से प्रसिद्ध हैं और देखने के योग्य हैं+

आज कल जितनी उपनिषदें पाई जाती हैं और जिस २ वेद की कहलाती हैं उन सबों का नाम वर्णानुक्रम से लिखते हैं।

( १ ) सामवेद की १६ षोडश उपनिषदों के नामः—

| | | |
|---|---|---|
| १ अव्यक्त उपनिषद् | ७ जाबाली उपनिषद् | १३ वज्रसूचिक उपनिषद् |
| २ आरुणि ,, * | ८ महत् ,, * | १४ वासुदेव * ,, |
| ३ कुण्डिका ,, | ९ मैत्रायणी ,, | १५ सन्न्यास ,, |
| ४ केन * ,, | १० मैत्रेयी ,, | १६ सावित्री ,, |
| ५ छान्दोग्य * ,, | ११ योगचूड़ामणि ,, | |
| ६ जाबाल दर्शन ,, | १२ रुद्राक्ष ,, | |

| | | |
|---|---|---|
| (२) ऋग्वेदीय १० उपनिषदों के नाम | ७ निर्वाण ,, | ३ कृष्ण ,, * |
| | ८ मुद्गला ,, | ४ गणपति ,, * |
| १ अक्षमालिका उपनिषद् | ९ बहृच ,, | ५ गारुड़ ,, |
| २ आत्मप्रबोध ,, * | १० सौभाग्य ,, | ६ गोपालतापन ,, |
| ३ ऐतरेय ,, * | ( ३ ) अथर्ववेदीय ३१ उपनिषदों के नाम | ७ जाबाल ,, |
| ४ कौषीतकी ,, * | | ८ त्रिपुरातपन ,, |
| ५ त्रिपुरा ,, | १ अथर्व शिखा उप० * | ९ दत्तात्रेय ,, उप० |
| ६ नादविन्दु ,, * | २ अथर्व शिर ,, * | १० देवी ,, |

† श्रीमद्भगवद्गीता को भी कोई २ उपनिषद् के नाम से पुकारते हैं परन्तु यह महाभारत का एक भाग है उपनिषद् नहीं। यह ग्रन्थ जगत् भर में मख्यात और आदरणीय है।

* इस चिह्नवाली उपनिषद् मुद्रित और भाषा टीका प्रभृति सहित मिलती है इस के अतिरिक्त आश्रम ( १ ) ब्रह्मविन्दु (२) चूलिका (३) ध्यानविन्दु (४) गोपीचन्दन ( ५ ) कठश्रुति ( ६ ) मैत्री ( ७ ) नीलरुद्र (८) पिण्ड ( ९ ) ये नौ उपनिषदें भी मुद्रित और टीका सहित मिलती हैं।

११ नारद परिव्राजक उप०
१२ नृसिंहतापिनी ,, *
१३ परब्रह्म ,,
१४ परिव्राजकान्नपूरणा ,,
१५ परमहंस ,,
१६ पाशुपत ,,
१७ प्रश्न ,, *
१८ भस्म ,,
१९ भावना ,,
२० महानारायण ,, *
२१ महावाक्य ,,
२२ माण्डूक्य ,, *
२३ मुण्डक ,, *
२४ रामतापिनी ,, *
२५ रामरहस्य ,,
२६ बृहज्जाबाल ,,
२७ शरभ ,,
२८ शाण्डिल्य उप०
२९ सीता ,,
३० सूर्यात्म ,,
३१ हयग्रीव ,,

(४) शुक्लयजुर्वेदीय १९ उन्नीस उपनिषदों के नाम।

१ अतीताध्यात्म उप०
२ ईशावास्य ,, *
३ जाबाल ,, *
४ तारसार उपनि०
५ तुरीय ,,
६ शिखी ,,
७ निरालम्ब ,,
८ परमहंस ,, *
९ पैङ्गल ,,
१० ब्राह्मण मण्डल ,,
११ ब्राह्मद्वय तारक ,,
१२ भिक्षु ,,
१३ मन्त्रिका ,,
१४ मुक्तिका ,, *
१५ याज्ञवल्क्य ,,
१६ बृहदारण्यक ,, *
१७ शाष्ठ्यायनी ,,
१८ सुवाल ,,
१९ हंस ,, *

(५) कृष्ण यजुर्वेदीय ३२ उप० के नाम।

१ अक्षि उप०
२ अमृतनाद ,,
३ अमृतविन्दु ,, *
४ अवधूत ,,
५ एकाक्षर ,,
६ कठरुद्र ,,
७ कठवल्ली ,, *
८ कालिसन्तरण ,,
९ कालाग्नि रुद्र उप० *
१० कैवल्य ,, *
११ क्षुरिका ,, *
१२ गर्भ ,, *
१३ तेजोविन्दु ,, *
१४ तैत्तिरीयक ,, *
१५ दक्षिणामूर्ति ,,
१६ ध्यानविन्दु ,, *
१७ नारायण ,, *
१८ पञ्चब्रह्म ,,
१९ प्राणाग्निहोत्र ,, *
२० ब्रह्म ,, *
२१ ब्रह्म विद्या ,, *
२२ योग कुंडलिनी ,,
२३ योगतत्त्व ,, *
२४ योगशिखा ,, *
२३ वराह ,,
२६ शारीरक ,,
२७ शुकरहस्य ,,
२८ श्वेताश्वतर ,, *
२९ सर्वसार ,,
३० स्कन्द ,, *
३१ सरस्वती रहस्य ,,
३२ हृदय ,,

—०—

(१) नृसिंह पूर्वतापिनी नृसिंहोत्तरतापिनी ये दो उपनिषदें हैं पृथक् २ मिलती भी हैं।
(२) रामपूर्वतापिनी रामोत्तरतापिनी ये भी दो उपनिषद् हैं।

संस्कृत और भाषा में उपनिषद्भाष्य ।

प्रथम मैंने विचार किया था कि जहां तक होगा प्रत्येक खण्ड के अन्त में भाष्यादिकों के अतिरिक्त संस्कृत और भाषा में समीक्षा देकर उपनिषद् के अभिप्राय को विस्तारपूर्वक विस्पष्ट करूंगा और इसी प्रकार स्थान २ में अवतरणिका अवपातनिका या भूमिका लिखकर ऋषियों का गौरव निज बुद्ध्यनुसार प्रकाशित करूंगा। परन्तु अनेक कारणों से यह विचार शिथिल होगया उन में से यह भी एक मुख्य कारण था कि इस प्रकार ग्रन्थ का आकार बड़ा होने से प्रथम देखकर ही बहुत लोग डर ग्रन्थ पढ़ने का साहस नहीं करेंगे और प्रायः मूल्य के भय से भी विरले ही कोई जिज्ञासु इसके खरीदने में समर्थ होंगे इस प्रकार के कारणों के वशीभूत हो तीन प्रपाठकों तक जहां तहां समीक्षा, और अवतरणिका आदि समालोचना बहुत संकुचितभाव से दे सका और चतुर्थ प्रपाठक से एक आध के अतिरिक्त समीक्षा बिलकुल छोड़दी गई। इन्हीं हेतुओं से संस्कृतभाष्य और थोड़े अक्षरों में लिखा गया है। यदि अध्यातम जिज्ञासु और सरल सुबोध भी अतिचिरन्तन ऋषिओं के हृदयान्वेषी पाठक महाशयगण इस विषय में अपनी २ उत्सुकता प्रकट करेंगे तो द्वितीयावृत्ति में इन सबों की पूर्त्ति की जायगी। इस छान्दोग्य उपनिषद् में आठ प्रपाठक और १५४ खण्ड हैं। और प्रत्येक खण्ड के अन्तर्गत प्रवाक होते हैं। ग्रन्थ विस्तार भय से इन सबों का वर्णन नहीं दिया गया है।

## * निवेदन ।*

ऋषि वचोऽमृतपान-समुत्सुकाः ! ।
उपनिषन्मत-दर्शन-लालसाः ! ॥
अहरहः-श्रुति-सार-गवेषिणः ! ।
पिबत भाष्यमिदं सरसं मधु ॥ १ ॥
अहमिदं निखिलान् विबुधव्रजान् ।
सविनयं प्रणिपत्य निवेदये ॥
भवत चारुदृशोऽत्र विचक्षणाः ! ।
सुमतयो नहि दूषणदृष्टयः ॥ २ ॥

अर्थ—ऋषियों के वचनामृत पान में समुत्सुक आताओ ! उपनिषद् के सिद्धान्त के जानने के लिये परम तृषित जनो ! अहर्निश श्रुतियों के सार के अन्वेषण करने वाले

विद्वान् गणो ! आप लोग ब्रह्म रस संयुक्त इस भाष्य का पान करें ॥ १ ॥ मैं निखिल विद्वान् समूहों को सविनय नमस्कार कर निवेदन करता हूं कि हे विबुध महाशयो इसके ऊपर आप लोग सुन्दर दृष्टि वाले होवें क्योंकि विद्वानों का स्वभाव ही है कि वे दोषों के ऊपर दृष्टि नहीं देते हैं ॥ २ ॥

## * कृतज्ञताप्रकाश । *

शास्त्रार्थविद्धर्मविचारकोविदः ।
श्रीलात्मरामोऽखिलदेश सत्कृतः ॥
संवीक्ष्यभाष्यं कृतवानुदारधीः
स्वीयानुमत्योपकृतिं चिरस्मृतिम् ॥ १ ॥
तस्यार्हमत्या बहुदान हेतुना
जातो वशी प्रोज्ज्वलकीर्तिशालिनः ॥
कुर्वे किमन्यद् बहुधन्यवादनात् ।
तस्मात्तदेव प्रददामि सर्वदा ॥ २ ॥

अर्थ—श्रील * अर्थात् श्रीमान् अमृतसरनिवासी मास्टर आत्मारामजी ने जो शास्त्रों के अर्थों को अच्छे प्रकार जानने वाले, धर्म के विचार में निपुण, सम्पूर्ण देश में सत्कृत और उदार बुद्धि हैं इस भाष्य को देखकर निज सम्मति प्रदान से चिरस्मरणीय उपकार किया है ॥१॥ उन उज्ज्वल कीर्तिशाली मास्टर आत्मारामजी की निज योग्य सम्मति के बहु प्रदान के हेतु, मैं उनके वशीभूत होकर बहु धन्यवाद के अतिरिक्त इसके लिये उनको क्या दे सकता हूं । उस हेतु वही उन्हें सर्वदा प्रदान करता हूं ॥ २ ॥

इति श्री छान्दोग्योपनिषद्भाष्यभूमिका समाप्ता ।

निवेदक शिवशङ्कर। अजमेर ३०–७–१९०५ ई०

* श्रीमान् के अर्थ में सिध्मादिभ्यश्च ५ । २ । ९७ ॥ इस सूत्र के अनुसार श्री-शब्द से लच् प्रत्यय होकर श्रील शब्द बनता है ।

ओ३म्

# अथ छान्दोग्योपनिषद्भाष्यम्

## (उद्गीथशब्दवाच्यब्रह्मोपासना)

**ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीतोमिति–ह्युद्गायति तस्योपव्याख्यानम् ॥ १ ॥**

ओम् । इति । एतत् । अक्षरम् । उद्गीथम् । उपासीत । ओम् । इति । हि । उद्गायति । तस्य । उपव्याख्यानम् ॥ १ ॥

भाष्यम्—ओम्, इति शब्दो ब्रह्मवाचकोस्ति । यद्यपि ब्रह्मणो नामधेयानि बहूनिसन्ति । तथापि । सर्वेषां मुख्यतममिदमेवाभिधानम् । बह्वर्थत्वात् । त्रय्यात्मकत्वात् । सर्वोपनिषद्भिर्गीयमानत्वात् । योगादिशास्त्रैर्निरूप्यमाणत्वात् । वेदाध्ययनारम्भे प्रथमोच्चार्यमाणत्वात् । अव्ययतया ब्रह्मवन्निर्विकारत्वाच्च । एतैःकारणैर्ब्रह्मणः श्रेष्ठं नामधेयमोमित्येव विज्ञायते । ब्रह्मणः श्रेष्ठाभिधानेनायं ग्रन्थोप्यनेनैवाक्षरेण प्रारभ्यते । प्रायः सर्वाश्चोपनिषदो मुख्यतयैतदक्षरं श्रेष्ठमालम्बनमुपदिशन्ति । तद्यथा—

कठोपनिषदि—एतदालम्बनं श्रेष्ठम् । एतदालम्बनं परम् ॥ एतदालम्बनं ज्ञात्वा । ब्रह्मलोके महीयते ॥ ब० २ मं० १७ ॥

(१) १ । ४ । १ । दृश्यताम् ॥

प्रश्नोपनिषदि—यः पुनरेतत्त्रिमात्रेणैव ओमित्येतेनैवाक्षरेण परंपुरुषमभिध्यायीत ......स एतस्माज्जीवघनात् परात्परं पुरिशयं पुरुषमीक्षते ॥ प्रश्न ५ मं० ५ ॥

मुण्डकेऽपि—प्रणवो धनुः शरोह्यात्मा । ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते । अप्रमत्तेन वेद्धव्यम् । शरवत्तन्मयोभवेत् ॥ मुं० २ । खं० २ । मं० ४ ॥

इत्थं प्रायः सर्वोपनिषद ओमित्येवाक्षरं प्रधानत्वेन गायन्ति । ननु । एतावता किं प्रतीकोपासनात्रोपदिश्यते ? कच्चित् । अर्चादौ विष्णुमिवोङ्कारांक्षरे ब्रह्मबुद्धिं भावयेत् ? अथवा । ओंशब्दप्रतिपाद्यं नीरूपं निराकारादिशब्दाभिधेयं यत् किमपि ब्रह्म वर्त्तते तदुपासीत ? एवं चेत् । को विशेषः प्रणवाक्षरे । एवं प्राप्ते ब्रूमः । नह्यत्रोपनिषत्सु प्रतीकोपासना विधीयते । किं तर्हि ! सूक्ष्मतमस्य परमात्मनो निराकारस्य केनापि वाचकेनावश्यं भवितव्यम् । वाचकादृते वाच्यस्य बोधाभावात् । तत्रापि नेदिष्ठेन सार्थकेन तदर्थमर्म्मद्योतकेन तेन वाचकेन भवितव्यम् । ओमितिशब्दस्तंसर्वमर्थमवगमयति । अतो निर्विशेषं ब्रह्म प्रद्योतयितुं चिरन्तनैर्ऋषिभिर्वाचकत्वेनोमिति शब्दः प्रधानत्वेन प्रयुक्तः । अर्चादीनां तूपनिषत्सु चर्चालेशोपि न विद्यते । तेषामिदानीन्तनैरुपनिषदनभिज्ञैः प्रचारितत्वात् । दृप्तबालाकेरजातशत्रोश्चाख्याने आदित्यचन्द्रविद्युदादिरूपे प्रतीकेपि ब्रह्मोपासनं स्वयमेवोपनिषद् यदा प्रतिषेधयति । तदाकाशास्त्यन्यस्मिन्प्रतीके ब्रह्मोपासनामुपदिशेदिति । यद्वाचानभ्युदितमित्येवं जातीयकैर्वाक्यैर्बहुशस्तस्या निषिद्धत्वाच्च । न च सर्वेभ्यः पवित्रतम ओमित्यस्मिन्नेवाक्षरे प्रतीके ब्रह्मोपासनीयमिति वाच्यम् । उपनिषत्सु तस्य क्वचिदप्यनुक्तत्वात् । स्वमहिम्नि वर्त्तमाने ब्रह्मण्येव तदुपासनासम्भवाच्च ॥

ओमिति—अवति रक्षतीति । ओम् । अवतेष्टिलोपश्चेति वैयाकरणाः । आप्नोतीति च ओमितिब्राह्मणम् । अकारोकारमकारवर्णत्रयाद् ओमिति स्मृतिकाराः । अदृश्यत्वाव्यवहार्यत्वादिगुणात् कस्माच्चिदपि चतुर्थाक्षराद् ओमित्युपनिषदः । ओमिति ब्रह्मनामधेयं सर्वव्यापकाद्यर्थम् । यद्यपि । इति शब्दः परः प्रयुक्तः पूर्वं पदं वाच्याद् व्यावर्त्त्यशब्दस्वरूप एवावस्थापयति तथाप्यत्र ओमित्यस्य मुख्यतामेव प्रद्योतयितुं प्रयुक्तःसन् तस्य श्रैष्ठ्यमेव निर्धारयति । तज्जलानिति शांत उपासीत ( ३ । १४ । १ ) मनो ब्रह्मेत्युपासीत ( ३ । १८ । १ ) इत्यादिवचानुसंधेयम् । तस्यैतदक्षरस्य गूढार्थं यथास्थानमुपरिष्टाद्दर्शयिष्यामः ।

( एतत् ) ( अक्षरं ) । न क्षरति । न संचलति । न विनश्यति । इत्यक्षरम् । अविनश्वरंब्रह्म वर्णात्मकं वा । ( उद्गीथम् ) यं सामगा उच्चैर्गायन्ति सः । तम् उद्गी-

थम्। उद्गीथशब्दवाच्यम्। ( उपासीत ) भावयेत। मन्वीतेति यावत्। तज्जपस्तदर्थभावनम्। इति महर्षिणा पतञ्जलिनाभिहितत्वात्। ओं शब्दस्य जपपूर्वकं तदर्थेन गम्यमानमुद्गीथाभिधेयत्वेन ब्रह्म ध्यायेदित्यर्थः। ( ओमिति हि उद्गायति ) स्वयमुपनिषद् उद्गीथशब्दस्य व्युत्पत्तिं दर्शयति। हि यस्मात् कारणादुद्गातृनामा ऋत्विक् ओमिति व्यापकं ब्रह्म उच्चैस्तमांस्वरेण गायति। अतएव, ओं शब्दस्योद्गीथापरपर्य्यायोपि भवति। अतएव च। उद्गीथशब्दवाच्यं ब्रह्मोपासीत। ओमित्यारभ्य हि यस्मादुद्गायत्यत उद्गीथ ओङ्कार इति केचित्। सामगाः खलु। उद्गीथनाम्ना, बह्वृचाः प्रणवनाम्ना, अन्ये तु, ओङ्कारनाम्ना प्राय ओंशब्दं व्यवहरन्ति। ( तस्य ) ओङ्कारशब्दस्य ( उपव्याख्यानम् ) उपव्याख्यानं नाम समीपव्याख्यानम्। समीपव्याख्यानञ्च तावत्। ओं शब्दस्ययोर्थो नेदिष्ठ आन्तरिकश्च तस्य व्याख्यानम्। सर्वो हि पदार्थ आभ्यन्तरबाह्यगुणैरुपेतोस्ति। बाह्या गुणाः प्रत्यक्षतया गृह्यमाणत्वादल्पज्ञैरपि गृह्यन्ते। आन्तरिकास्तु कैश्चिदेव विशेषज्ञैः। प्रकृतेतु। ऋषिभिराभ्यन्तरिकगुणदर्शिभिः सद्भिरोम् शब्दस्याभ्यन्तरिकार्थो विधास्यत इतियावत्॥ यथा पृथिव्यादीनां पदार्थानां बाह्याआभ्यन्तराश्च गुणाः सन्ति तथैव शब्दस्यापि। एकः साधारणार्थो भवति। यम् ईषद्विदोपि जानन्ति। स एव शब्दस्य बाह्योगुणः। अपरश्च विशेषार्थो भवति। यं केवलं शब्दतत्त्ववित्तमा ज्ञानिन एव जानन्ति स एव तस्याभ्यन्तरो गुणो बोध्यः। इदमेव तात्पर्यमुपव्याख्यानस्येति॥

अनुवाद—१—( मनुष्य ) उच्चस्वर से गानेयोग्य इस अविनश्वर ओम् ( ब्रह्म ) की उपासना करे। क्योंकि ओम् ( ब्रह्म ) को ही उच्चस्वर से ( ब्रह्मवित् ) गाते हैं। ( उसका उपव्याख्यान आगे कहा जायगा ) यद्वा २–इस उद्गीथ नामक अविनाशी ओङ्कार का जप करे क्योंकि ( ब्रह्मवित् ) ओङ्कार को ( प्रथम उच्चारण कर ) उद्गीथ का गान करते हैं। उसी का गूढ़ व्याख्यान ( आगे कहा जायगा )

पदार्थ—( अक्षरम् ) अविनश्वर ( उद्गीथम् ) जिस को सामगायक उच्चस्वर से गाते हैं और ( एतत् ) प्रत्यक्षवत् सर्वत्र भासमान इस ( ओम् ) सर्वव्यापक सर्वरक्षक ब्रह्म की ( इति ) ही ( उपासीत ) उपासना करे ( हि ) क्योंकि ब्रह्मवित् (ओम् इति)

( १ ) य उद्गीथः स प्रणवो यः प्रणवः स उद्गीथः। १। ५। १॥

( २ ) संस्कृत में ( उपासीत ) पद है इसका कर्तृपद मूल में नहीं कहागया है। जो पद अध्याहृत होवेंगे वे कोष्ठ ( ) के अभ्यन्तर रक्खे जावेंगे।

सर्वव्यापकत्वादि गुण युक्त ब्रह्म को ही (उद्गायति) उच्च स्वर से गाते हैं। यद्वा (उद्गीथम्) उद्गीथ नामक (एतत्) इस (अक्षरम्) अविनाशी (ओमिति) ओङ्कार का (उपासीत) जप करे अर्थात् अक्षय ओङ्कार के अर्थों को विचारे (हि) क्योंकि (ओमिति) ओङ्कार का प्रथम आरम्भ कर (उद्गायति) गान करते हैं (तस्य) उस ओङ्कार का (उपव्याख्यानम्) गूढ़ व्याख्यान (आगे कहा जायगा)।

भाष्याशय–ओम् यह शब्द ईश्वरवाचक है। यद्यपि ईश्वर के नाम अनेक हैं तथापि ब्रह्म के सब नामों में से यह नाम मुख्यतम अर्थात् श्रेष्ठ है। क्योंकि १–इस शब्द के अर्थ बहुत हैं। २–वेदों का सारभूत है। ३–प्रायः सब उपनिषदें इसी शब्द को गा रही हैं। ४–योग आदि शास्त्र इसका निरूपण कर रहे हैं। ५–वेद के अध्ययन के आरम्भ में प्रथम इसी को उच्चारण करते हैं। ६–और अव्यय होने के कारण ब्रह्मवत् यह शब्द भी निर्विकार है। (अर्थात् जिस प्रकार ईश्वर आदि शब्द के व्याकरण के अनुसार विभक्तिकृत विकार प्रतीत होते हैं तद्वत ओं शब्द में विकार की प्रतीति भी नहीं होती क्योंकि यह शब्द अव्यय है। अव्यय का सर्वदा एक ही रूप बना रहता है। इन कारणों से यह शब्द ब्रह्म का ही मुख्य नाम है)। जिस कारण यह नाम मुख्य है अतः इसी नाम से ग्रन्थ का भी आरम्भ करते हैं और इसी नाम के जप से ब्रह्म की उपासना भी प्रायः सब उपनिषदें मुख्यतया बतलाती हैं। यथा—

(एतदालम्बनमित्यादि) यह कठोपनिषद् का वचन है। इस के पहले ओङ्कार का वर्णन है। यह ओङ्कार रूप आलम्बन श्रेष्ठ और उत्कृष्ट है। इस आलम्बन को जान कर मनुष्य मुक्ति का भागी होता है।

पुनः प्रश्नोप० में–(यः पुनरेतत्त्रिमात्रेणैवेत्यादि) जो मनुष्य इस त्रैमात्रिक ओङ्कार के द्वारा ब्रह्म का ध्यान करता है वह इस जीव के द्वारा परात्पर ईश्वर का साक्षात्कार कर लेता है।

पुनः मुण्डक में—(प्रणवो धनुः शरोह्यात्मा इत्यादि) ओङ्कार को धनुष, आत्मा को बाण और ब्रह्म को लक्ष्य बना कर सावधानी से उस लक्ष्य में बेध करे और जैसे बाण लक्ष्य में लगकर तन्मय हो जाता है वैसे ही ओङ्कार के द्वारा मनन करता हुआ साधक भी ब्रह्म में समाधिस्थ हो जाय।

इस प्रकार प्रायः सब ही उपनिषदें ओङ्कार शब्द को उत्तम आलम्बन बतलाती

हैं। शङ्का हो सकती है कि मूर्त्ति में जैसे विष्णु आदि की भावना लोग करते हैं वैसे ही क्या ओङ्कार शब्द में भी ब्रह्मबुद्धि करे ? अथवा ओं शब्द से जिस अर्थ का बोध होता है अर्थात् ब्रह्म जो रूपरहित और जो निराकार आदि शब्द का वाच्य होता है उस की उपासना करे ? यदि उस ब्रह्म की उपासना उपनिषद् बतलाती है तो फिर ओङ्कार शब्द में ही क्या विशेषता रह गई। किसी एक शब्द वा अनेक व्याख्यान से उस को जानलेंगे। किसी प्रकार से वह ब्रह्म ज्ञात होजाय, ओङ्कार शब्द के द्वारा ही उस की उपासना क्यों की जाय। इस के उत्तर में कहा जाता है कि सूक्ष्मतम निराकार जो परमात्मा है उस का नाम कोई अवश्य होना चाहिये क्योंकि नाम के विना नामी का बोध नहीं हो सकता। परन्तु नाम भी ऐसा होना चाहिये कि जो नामी के यथार्थ गुण और कर्म का बोधन करे। ऐसा नाम केवल एक ओङ्कार ही है। जो ईश्वर के सब गुणों को बोधन करता है इस कारण प्राचीन ऋषियों ने वैदिक शब्दों में से इस शब्द को दुहकर ब्रह्म के नाम में प्रयोग किया है। अर्चा ( मूर्त्तिपूजा ) की चर्चा का लेश भी उपनिषदों में नहीं है। इस का तो उपनिषद् के अनभिज्ञ किन्हीं आधुनिक लोगों ने प्रचार किया है। जब स्वयं उपनिषद् दृप्तबालाकि और अजातशत्रु की आख्यायिका में सूर्य्य, चन्द्र और विद्युत् आदि प्रतीक में भी ब्रह्मोपासना का प्रतिषेध करती है तब कब आशा हो सकती है कि अन्य प्रतीक में ब्रह्मोपासना के लिये उपनिषद् उपदेश करे। और "यद्वाचानभ्युदितम्" इत्यादि अनेक वाक्यों से प्रतीकोपासना का पुनः पुनः निषेध करतीं आती है इन से यही सिद्ध होता है कि यहां प्रतीकोपासना (१) से अभिप्राय नहीं है। यदि ऐसा कहें कि सबों से पवित्रतम अक्षरात्मक ओङ्काररूप प्रतीक में ही उसकी उपासना करे सो भी ठीक नहीं क्योंकि उपनिषदों में ऐसा वचन कहीं नहीं कहा गया है, स्वमहिमा में वर्त्तमान ब्रह्म में ही उस की उपासना हो सकती है। इस के गूढ तात्पर्य्य को स्थान स्थान में आगे दिखलावेंगे।

ओम् शब्द—रक्षा आदि अर्थ में विद्यमान है। 'अव' धातु से ओम् शब्द की सिद्धि वैयाकरण ( २ ) लोग मानते हैं।

---

( १ ) न प्रतीकेन सः। वेदान्त सू० ४। १। ४। इस सूत्र से सर्वथा प्रतीक उपासना का निषेध है।

( २ ) अवतेष्टिलोपश्च। १। १४१। उणादि सूत्र से मन् प्रत्यय और टि लोप होकर 'अव' धातु से ओम् शब्द सिद्ध होता है।

२—आप्लृ धातु से भी ओम् शब्द की सिद्धि ब्राह्मण ग्रन्थ ( १ ) मानता हैं।

३–अकार उकार मकार इन तीन वर्णों से ओम् शब्द की सिद्धि स्मृतिकार (२) लोग मानते हैं।

४–अदृश्य अव्यवहार्य आदि गुणवाला किसी चतुर्थ अमात्रिक से भी ओङ्कारशब्द की सिद्धि उपनिषद् ( ३ ) मानती है। ओम् यह ब्रह्म का नाम है सर्वव्यापक आदि इस का अर्थ है।

इति शब्द–यद्यपि इति शब्द जिसके पर में प्रयुक्त होता है उस पूर्व पद को अपने वाच्य से पृथक् करके केवल शब्द स्वरूप में ही स्थापित कर देता है तथापि यहां ओम् शब्द की मुख्यता को द्योतित करने के लिये ही प्रयुक्त हुआ है अतएव उसकी श्रेष्ठता को ही अवधारित करता है। अतएव ओम् शब्द को अपने वाच्य ब्रह्म से पृथक् नहीं करता प्रत्युत श्रेष्ठता को दृढ़ करता है। जैसे ( तज्जलान् ) उस ब्रह्म को उत्पत्ति स्थिति संहार कर्त्ता मान उपासना करे। और (मनो ब्रह्म०) मन को बृहत् मान अध्ययन करे इत्यादिवत्।

उद्गीथशब्द—साम गानेवाले ओङ्कार शब्द को उच्चस्वर से गाते हैं इसी कारण उसको उद्गीथ कहते हैं। क्योंकि–उत्+गीथ इन दो शब्द के योग से उद्गीथ बनता है। उत् नाम उच्च। गीथ नाम जो गाया जाय अर्थात् जो शब्द उच्चस्वर से गाया जाय अथवा जिसका गान उच्चस्वर से किया जाय उसे उद्गीथ कहते हैं। सामवेद में उद्गाता नाम ऋत्विक् कर्तृक गान का नाम भी उँद्गीथ होता है। यहां पर इतनी बात और जाननी चाहिये कि प्रायः सामवेदी लोग ओङ्कार को उद्गीथ नाम से व्यवहार करते ऋग्वेदी लोग प्रायः प्रणव और अन्यलोग ओङ्कार कहते हैं ( ५ )।

उपासीतशब्द[६]–इसके अर्थ मनन करना आदि हैं क्योंकि महर्षि पतञ्जलिने अपने

(१) को धातुरित्याप्लधातुः........तस्मादापेरोङ्कार सर्वमाप्नोतीत्यर्थः गोपथ। ब्रा० प्रपा० १। कां० २६। जो सर्वत्र व्यापक हो उसे ओङ्कार कहते हैं यह इसका आशय है।

( २ ) अकारञ्चाप्युकारञ्चमकारञ्च प्रजापतिः। वेदत्रयान्निरदुहद् भूर्भुवः स्वरितीति च। मनुः २। ७६॥

( ३ ) अमात्रश्चतुर्थः माण्डू० उप० १२। ( ४ ) द्वितीय प्रपाठक में इस का वर्णन होगा। ( ५ ) जो उद्गीथ है सो प्रणव है, जो प्रणव है सो उद्गीथ है। छा० १। ५। १॥

( ६ ) द्वितीय प्रपाठक के आरम्भ की समीक्षा देखो।

योगशास्त्र में कहा है कि ( तज्जपस्तदर्थभावनम् ) योगसू० पा० १ सू० २८ अर्थात् ओम् शब्द का मुख से उच्चारण करता हुआ ओम् शब्द से गम्यमान जो ब्रह्म है उसका ध्यान करे केवल ओम् शब्द का ही उच्चारण न करता रहे ।

उपव्याख्यान शब्द—उप+व्याख्यान इन दो शब्दों से उपव्याख्यान शब्द बनता है । उस का अर्थ समीप । व्याख्यान अर्थात् व्याख्या । समीपव्याख्यान का तात्पर्य यह है । ओम् शब्द का जो आन्तरिक ( गूढ़ ) अर्थ है उस का व्याख्यान । अर्थात् सब पदार्थ आन्तरिक और बाह्य गुणों से युक्त हैं । बाह्य गुणों की प्रत्यक्षता होने के कारण अल्पज्ञ मनुष्य भी उन्हें जान लेते हैं परन्तु आभ्यन्तरिक गुणों को तो कोई २ विशेषज्ञ मनुष्य ही जानते हैं । परन्तु आन्तरिक गुण ही ठीक रीति से जानने चाहिये । अतः आन्तरिक गुणों के जानने वाले महर्षि लोग ओं शब्द के आभ्यन्तरिक अर्थ को यहां कहेंगे यह इस का भाव है । जैसे पृथिवी आदि के आभ्यन्तर और बाह्य गुण हैं तद्वत् शब्द का भी एक सामान्य अर्थ होता है जिस को सर्व साधारण जानते हैं वही उसका बाह्य अर्थ है । और एक विशेष अर्थ होता है जिस को बड़े २ ज्ञानी शब्दतत्त्ववेत्ता ही जानते हैं । वही शब्द का आभ्यन्तरिक वा गूढ़ अर्थ है । यही तात्पर्य उपव्याख्यान शब्द का है ॥ १ ॥

**एषां भूतानां पृथिवी रसः पृथिव्या आपो रसोऽपामोषधयो रस ओषधीनां पुरुषो रसः पुरुषस्य वाग्रसो वाच ऋग्रस ऋचः साम रसः साम्न उद्गीथो रसः[१] ॥ २ ॥**

एषाम् । भूतानाम् । पृथिवी । रसः । पृथिव्याः । आपः । रसः । अपाम् । ओषधयः । रसः । ओषधीनाम् । पुरुषः । रसः । पुरुषस्य । वाक् । रसः । वाचः । ऋक् । रसः । ऋचः । साम । रसः । साम्नः । उद्गीथः । रसः ॥ २ ॥

भाष्यम्—( एषाम् ) आकाशवायुतेजोजलानां ( भूतानां ) महाभूतानां ( पृथिवी रसः ) सारभूता । कुत एषां चतुर्णां महाभूतानां पृथिवी रसः ? । एषां गुणाः शब्दस्पर्शरूपरसा अस्यामुपलभ्यन्ते । पृथिव्यास्तु गन्धो गुणः । अनेकधातुलतादि—निःसारितर-

( १ ) एषां वै भूतानां पृथिवी रसः । पृथिव्या आपोऽपामोषधयः । ओषधीनां पुष्पाणि । बृ० । ६ । ४ । १ ॥

ससमूहमौषधमिव । एषां चतुर्णां महाभूतानां गुणानामाश्रयत्वाद् एषां भूतानां रस इव पृथिवी वर्तते । अथवा । एषां दृश्यमानानां चराणामचराणाञ्च पृथिवी रसः । आश्रय इत्यर्थः । अस्मिन् प्रकरणे रसशब्दो ह्यनेकार्थद्योतकोस्ति । यथा । आम्ररस इक्षुप्रभृतीनाञ्च रसो भवति तादृङ् नायं रसः । रसशब्दस्य एकदेशतात्पर्य्यमेवात्रापेक्ष्यते । अयमर्थः । पदार्थस्य सार एव रसपदेन व्यवह्रियते । सारश्च कस्तावत् । यः खलु वस्तूनामाधारोस्ति यदाधारेण वस्तूनां वस्तुत्वं विज्ञायते स एव सारः । एतेन वस्तूनामाधारो जीवनं वा रस एवेत्यपि कथयितुं शक्यते । यथा तिलस्य रस एव सारोस्ति । तिलाद्यदि रसो निःसार्य्येत । तदा वस्तु किं स्यात् । येन कारणेन तिलं तिलं भवति । अधुना तत् तिलं न तिलमस्ति । किन्तु निःसारं निस्तेजस्कं तिलस्य शरीरमेवावतिष्ठते न यथार्थं तिलम् । एतेन विज्ञायते वस्तूनां रस एव स्थितिकारणम् । स एवाश्रयः । तेनैव हेतुना वस्तूनां सौन्दर्यं वा । तेजो वा । याथार्थ्यं वा । विद्यते । अतो रसं, स्थितिगतिभूषणसुन्दरता तेजआदिभिः शब्दैर्व्यवहर्तुं शक्नुमः । कार्य्यकारणयोरभेदविवक्षया सा संगतिर्भवितुमर्हति । यथा गृहकारणत्वाद् गृहशब्दवाच्या स्त्री भवति । तद्वत् । अतोत्र प्रकरणे रसशब्दः केवलं स्वार्थप्रद्योतको भवति ।

( पृथिव्याः ) ( आपः ) जलं ( रसः ) । अयमर्थः । खन्यमानायाः पृथिव्याः सकाशात् पीड्यमानाया स्तिलसंहते रस इव जलमुद्भवल्लभ्यते । अत इयं वर्णना सुसंगता । न पृथिव्या वास्तविको रसो जलमस्ति किञ्च रस इव रस इति यावत् । (अपाम् ) जलस्य ( ओषधयः ) शालीगोधूमयवादीनि अन्नसाधनानि ( रसः ) । यतो जलसहकारेण आसामुत्पत्तिस्थिती भवतः । जलमेव सर्वासामोषधीनां जीवनम् । अतएव जलस्य जीवनमित्यपरपर्य्यायः पठ्यते जलनामसु । ( ओषधीनां पुरुषो रसः ) । ओषधीरन्तरा जीवनधारणस्याशक्यत्वाद् ओषधीनां पुरुषो रस इत्युच्यते । ओषधेर्वीर्य्यम् । तस्मात्पुरुष इत्यप्यनुसन्धेयम् । (पुरुषस्य वाग्रसः ) पुरुषस्य वागेवभूषणम् । विस्पष्टार्था वाणी मनुष्याणां वाग् । पशुविहगादीनान्तु भाषा नादकूजनादिशब्दाभिवचना । मनुष्याणां मध्ये विस्पष्टार्था भाषा नाभविष्यत् तदा समुन्नतिर्वा । वृद्धिर्वा । मनुष्यता वा नाभविष्यत् । अतो मनुष्याणां यथार्थरसो वागेव । मगुष्याणां परमां शोभां वागेव वर्द्धयति । मनुष्यस्तु कञ्चित् कालमेवात्र स्थित्वा नामावशेषोभवति । तस्य वाग्रसमयो ग्रन्थस्तु सर्वदा रसिकान् रसे निमज्जयति । नह्यत्र वाक् साधारणा गृह्यते । बहुकालानुभूता बहुपरिश्रमानुमिता जगत्कल्याणी या महात्मनां वाणी सैवात्र वाग् । सा च इक्षुरसधारेव मनुष्यान्तःकरणविनिर्गता महाफला सुस्वादीयसी । ( वाच ऋग्रसः ) । अत्र ऋग्पदेन पादव्यव-

स्थासहितानि गायत्रीप्रभृतीनि वैदिकानि च्छन्दांसि गृह्यन्ते । "तेषामृग् यत्रार्थवशेन पादव्यवस्था" इति मीमांसावचनात् । ताश्च ऋचश्छन्दोबद्धत्वात् सुमधुरा उच्चार्यमाणाः सत्यो मनुष्यवाणीं सर्वथा भूषयन्ति पवित्रयन्ति च । एतस्माद्धेतोः पुरुषवचनस्य ऋगेव रसो भूषणम् । ( ऋचः सामरसः ) गीतिविधायकानि छन्दोबद्धानि पदान्यत्र सामपदेन गृह्यन्ते "गीतिषुसामाख्या" इति मीमांसावचनात् । यदा च । सैव ऋग् सामगैर्गीयते तदा तस्या अपि भूषणवत् साम प्रतीयते । अत ऋचोऽपि सामरसो भूषणम् । ( साम्न उद्गीथोरसः ) सामवेदस्य रसो निष्कर्षस्तात्पर्यमुद्गीथः । ब्रह्मेत्यर्थः । यद्वा । गेयानां साम्नां मध्ये सुललितत्वात् । सुमधुरत्वात् । श्रुतिसुखकरत्वाच्च । उद्गीथ ओङ्कारस्तेषां सारतम इव प्रतिभाति । अत ओङ्कारः साम्नां वैदिकगेयपदानामपि सारतमः ॥ २ ॥

अनुवाद :—इन भूतों का रस पृथिवी है । पृथिवी का रस जल है । जल का रस ओषधि ( धान, गेहूं, यव आदि ) है । ओषधि का रस पुरुष है । पुरुष का रस वाग् ( वचन ) है । वचन का रस ऋग् है । ऋग् का रस साम है । साम का रस उद्गीथ (ओङ्कार ) ब्रह्म है ॥

पदार्थः—( एषाम् ) इन ( भूतानाम् ) जल, वायु, आकाश, तेज आदि महाभूतों अथवा प्राणियों के ( रसः ) रस वा आश्रय पृथिवी है ( पृथिव्याः ) पृथिवी का ( रसः ) रस ( आपः ) जल है ( अपाम् ) जल का ( रसः ) रस ( ओषधयः ) अन्न है ( ओषधीनाम् ) अन्नों का ( रसः ) कार्य ( पुरुषः ) पुरुष है ( पुरुषस्य ) पुरुषका ( रसः ) भूषण ( वाग् ) वाणी है ( वाचः ) वाणी का ( रसः ) रस ( ऋग् ) ऋचा है ( ऋचः ) ऋचा का ( रसः ) रस ( साम ) सामगान है ( साम्नः ) सामगान का ( रसः ) रस ( उद्गीथः ) ओङ्कार है । यद्वा सामवेद का रस अर्थात् निष्कृष्टार्थ मुख्य तात्पर्य उद्गीथ ब्रह्म ही है ॥

भाष्याशयः— ( १ ) इन भूतों का रस पृथिवी है । इस का भाव यह है कि आकाश, वायु, तेज और जल इन चार महाभूतों के जो क्रमशः शब्द १ स्पर्श २ रूप ३ और रस ४ ये चार गुण हैं । वे चारों इस पृथिवी में पाये जाते हैं और पृथिवी का अपना गुण गन्ध है । इस कारण पृथिवी सब भूतों का रस कहलाती है । जैसे कई एक औषध ( दवाई ) अनेक वस्तुओं का रस होता है तद्वत् यह पृथिवी भी सब के गुणों के आश्रय होने के कारण मानो उन सब भूतों का रस है इस कारण इन भूतों का रस पृथिवी कही गई है। अथवा ये जो चर, अचर दृश्यमान पृथिवी के पदार्थ हैं इन

सब का आश्रय पृथिवी ही है। अतः इन का रस ( आश्रय ) पृथिवी कही गई है॥

यहां रस शब्द अनेक अर्थ का द्योतक है। यद्यपि जैसा आम्र और इक्षु ( ईख ) आदि का रस होता है वैसा रस यहां नहीं है किन्तु यहां रस शब्द का केवल एकदेशी तात्पर्य लिया गया है अर्थात् वस्तु का सार रस है। परन्तु सार क्या वस्तु है ? सार वस्तु वही है जिस के आधार पर उस वस्तु की स्थिति मानी जाती है। इस कारण यदि ऐसा कहा जाय कि इस वस्तु का आधार वा जीवन रस है वा रस ही सार है तो अनुचित नहीं होगा। जैसे तिल का जो रस है वही तिल का सार है यदि तिल से रस निकाल लिया जाय तो वस्तु क्या रह जायगी ?। निःसन्देह जिस के कारण वह तिल, तिल कहलाता है वह अब यथार्थ में तिल नहीं है। किन्तु निःसार निस्तेज तिल का शरीरमात्र है। इस से यह सिद्ध होता है कि वस्तु का जो रस है वही वस्तु की स्थिति का कारण और आश्रय है। और उसी रस के कारण उस की सुन्दरता तेज आदि गुण विद्यमान हैं। अतः रस शब्द को स्थिति, गति, भूषण, सुन्दर, तेज आदि नाम से व्यवहृत कर सकते हैं। कार्य और कारण को एक मान लेने से यह संगति होती है। जैसे गृह का कारण स्त्री है इसलिये संस्कृत में गृह स्त्री को भी कहते हैं। इसलिये यहां रस शब्द केवल अपने अर्थ का द्योतक है। वाचक नहीं। द्योतक उस को कहते हैं जो अपने गौण अर्थ से विविध भाव को प्रकाश करता हो अतः यहां रस शब्द का अर्थ आश्रय आदि भी किया गया है और किया जायगा॥

( २ ) पृथिवी का रस जल है। इस का तात्पर्य यह है जैसे तिल और सर्षप ( सरसों ) आदि पदार्थों को कोल्हू आदि यंत्रों में पीड़ने से तेल रूप रस निकलते हैं तद्वत् पृथिवी को भी खोदने से उसके भीतर से जल निकलता हुआ देख पड़ता है इसलिये पृथिवी का रस जल कहा है। पृथिवी का वास्तविक रस तो जल नहीं है किन्तु रस के सदृश अर्थ करने से सुसंगति होती है॥

( ३ ) जल का रस ओषधि[1] है यद्यपि धान, गेहूं, यव आदि का नाम ओषधि है। क्योंकि संस्कृत में ओषधि उसको कहते हैं जिसके फल पकजाने पर सर्वथा सूखजायँ। गेहूं आदि ओषधि के फल जब पकजाते हैं तब वे ओषधियां सूख जाती हैं। परन्तु यहां ओषधि प्रकार से अभिप्राय है अतः ओषधि शब्द से उन सब वृक्षों का ग्रहण होता है जिन में किसी प्रकार के खाद्य पदार्थ लगते हों। और उपलक्षण से

( १ ) ओषध्यः फलपाकान्ताः। इति कोशः ।

ओषधि शब्द का अर्थ अन्नमात्र का ग्रहण करना चाहिये । ओषधि का जीवन जल है अर्थात् जल की सहायता से ही ओषधियों की उत्पत्ति और पालन होते हैं । इसी कारण संस्कृत में जल के नामों में से एक नाम जीवन ( १ ) भी है क्योंकि जल सब का जिलाने वाला है इसलिये यहां जल का रस ओषधि कही गई है ॥

( ४ ) ओषधि का रस पुरुष है । ओषधि का अर्थ यहां सकल अन्न का ग्रहण करना चाहिये । ओषधि के विना मनुष्य का जीवन नहीं रह सकता। अतः ओषधियों का रस पुरुष का शरीर कहा गया है । यद्वा ओषधि से पुरुष की उत्पत्ति होने के कारण से भी ओषधियों का रस पुरुष ( २ ) है ॥

( ५ ) पुरुष का रस वाग् है । पुरुष का भूषण वचन है । वाग् शब्द का अर्थ संस्कृत में स्पष्ट भाषण का है, पशु पक्षी आदि के भाषण को नाद, कूजन आदि कहेंगे परन्तु मनुष्य की भाषा को वाग् कहते हैं । यदि मनुष्य में विस्पष्ट भाषण नहीं रहता तो कदापि मनुष्य जाति की ऐसी उन्नति वा मनुष्यता नहीं होती । अतः मनुष्य की स्थिति, उन्नति, वृद्धि आदि मनुष्य के भाषण के ऊपर ही निर्भर है इस कारण मनुष्य का यथार्थ रस वचन ही है । मनुष्य की यथार्थ शोभा वचन ही समझना चाहिये क्योंकि मनुष्य इस संसार से चल वसता है परन्तु उसका वचन रूप रस अर्थात् ग्रन्थ सकल मनुष्यों को अपने में निमज्जित करता रहता है । यहां वाणी शब्द का अर्थ साधारण वचन नहीं किन्तु निज अनुभव से और परिश्रम से जो कल्याणकारिणी वाणी इक्षु से रसवत् अन्तःकरण से निकलती है उसका यहां ग्रहण है । वह निकली हुई कल्याणी वाणी निःसन्देह सम्पूर्ण शरीर में रस रूप है ॥

( ६ ) वचन का रस ऋग् है । यहां ऋग् शब्द से पादव्यवस्थासहित जो गायत्री आदि विविध वैदिक छन्द हैं उन का ग्रहण है । क्योंकि मीमांसा में कहा गया है किः—

तेषामृग् यत्रार्थवशेन पादव्यवस्था । मीमांसा २ । १ । ३५ ॥

जैसे आजकल तोटक आदि छन्दों में चरण की व्यवस्था है अर्थात् किस चरण में कितने गुरु और लघु होने चाहिये इत्यादि की व्यवस्था होती है । वैसे ही गायत्री

( १ ) पयः कीलालममृतंजीवनं भुवनंवनम् । इति कोशः ।

( २ ) अग्नौ प्रास्ताहुतिः सम्यग् आदित्यमुपतिष्ठते । आदित्याज्जायते वृष्टिर्वृष्टेरन्नंततः प्रजाः ॥ मनौ ३ । ७६ ॥ मैत्री उ० ६ । ३७ ॥

आदि छन्द में भी व्यवस्था है अतः वैसी व्यवस्था जिस वैदिक छन्दों में पाई जाय उस को ऋग् वा ऋचा कहते हैं। यहां ऋचा शब्द वैदिक छन्द में रूढ़ है अर्थात् जो वैदिक छन्द हैं उन्हीं को यहां ऋग् वा ऋचा कहनी चाहिये। प्रायः सकल छन्द वचनों का रस है। वैदिक छन्द तो वचनों का रसतम है क्योंकि जब वचन में पूरी शक्ति आती है तब ही मनुष्य ईश्वरीय वा प्राकृतिक भाव को पूर्ण रीति से छन्दोबद्ध कर सकता है। मनुष्य जब उत्पन्न होता है तब वह अपनी साधारण भाषा को बोलता हुआ निर्वाह करता है परन्तु जब शिक्षा मिलती है और निज विचारों और विविध भावों से अपने अन्तःकरण को भरता है तब कदाचित् अपने भावों को छन्दोबद्ध करने में समर्थ होता है। उस का काव्य वा ग्रन्थ मानो वचनों का सारभूत है मनुष्य का यह स्वभाव है कि जितना विचार पद्य के लिखने में करेगा उतना गद्य के लिखने में नहीं। अतः वचनों का सार यथार्थ में छन्दोबद्ध काव्य है। और ईश्वरीय काव्य की तो बात ही क्या। ऋग् ईश्वरीय काव्य है अतः मनुष्य के वचन का भूषण ऋग् वा ऋचा कही गई है ॥

( ७ ) ऋग् का रस साम है। साम पद से यहां वेद में जो गाने के योग्य ऋचा हैं उनका ग्रहण है। क्योंकि—" गीतिषु सामाख्या ॥ ( मीमां० २ । १ । ३६ )" इस मीमांसा के वचन से साम उसी को कहते हैं जो ऋचाएं गाई जावें। प्रथम वर्णन हो चुका है कि वचन का भूषण वा रस ऋचा है। वही छन्दोबद्ध पद यदि गाया जाय तो निःसन्देह छन्दों का भी वह रस ज्ञात होता है। उस गानरूप महारस में मनुष्य इस प्रकार निमग्न होता है कि जिसका वर्णन हो नहीं सकता। वह अलौकिक रस है इसी कारण ऋचा का भी रस साम कहा गया है अर्थात् ऋचाओं का जो गान है वह मानो ऋचाओं का रस है ॥

( ८ ) साम का रस उद्गीथ ( ओङ्कार ) है। इसका तात्पर्य यह है कि सम्पूर्ण सामवेद के तत्त्वों का सारभूत केवल ब्रह्म ही है यह आठवां रस है। यहां बहुत विचारने की बात है। जैसे लोक में अनेक प्रकार के गान हैं तद्वत् वेद में भी हैं, और गान भी समय समय के होते हैं और उन गानों में कोई बहुत अच्छे गान, कोई उससे मध्यम, कोई निकृष्ट। परन्तु ओङ्काररूप साम भी एक गेय ( गानेयोग्य ) और सर्वोत्तम है। क्योंकि यह पद अतिशय ललित, मधुर और कर्ण का सुखकर है। इसमें भी क्या कारण है? ओम् शब्द ( जो, अ+उ+म् अक्षरों से बना है ) में क्यों मधुरता मानी

जाय। इस का अनुभव केवल शब्दशास्त्र के तत्त्व जानने वाले कर सकते हैं। और इस का उच्चारण भी विचित्र ध्वन्यात्मक होता है। इसी कारण साम का भी यह रस कहा गया है (१)॥

अब आप इन आठों की संगति मिला लेवें, जड़ पदार्थ से लेकर चेतन पदार्थ तक का अन्तिम रस ओंकार है। जिस प्रकार घास आदि का रस दूध है और दूध का रस घृत है यदि घृत का भी कोई रस निकाला जाय और उसका भी रस निकाला जाय तो वह पदार्थ कैसा उत्तम हो सकता है। तद्वत् पृथिवी आदियों में यह ओंकार अनुपम रस है। शोक इस बात का है कि आज भारतवर्ष में इस रस के प्रकाश करने वाले गायक नहीं हैं। कोई प्रश्न करे कि यदि ओङ्कार में ऐसा रस रहता तो मनुष्य उसको नहीं छोड़ता क्योंकि मनुष्य का स्वभाव है कि जिस से उस की तृप्ति होती है उसको वह कदापि नहीं छोड़ सकता। सत्य है। परन्तु भारत की गति उलटी है। जब इस ने ईश्वर को भी छोड़ दिया, मनुष्यता को भी त्याग दिया तब अन्य की चर्चा ही क्या? आपामर जानता है कि ईश्वर से बढ़कर मेरा कल्याणकारी कोई नहीं है। परन्तु यहां लोगों ने ईश्वर के लिये क्या किया? नाना पाखण्ड रच स्वयं ईश्वर बन अथवा नाना धूर्त्तता कर स्वार्थ के लिये ईश्वर की जगह में जिसी किसी की पूजा निकाल पूजने और पुजवाने लगे। ऐसे अधःपतित देश की चर्चा क्या?॥

## स एष रसानाᳫं रसतमः परमः । पराद्ध्योऽष्टमो यदुद्गीथः ॥ ३ ॥

सः। एषः। रसानाम्। रसतमः। परमः। पराद्धर्यः। अष्टमः। यद्। उद्गीथः॥३॥

भाष्यम्—पूर्वोक्तमेवोपसंहरति। (स एषः) उद्गीथाख्य ओङ्कारः (रसानाम्) आनन्दानाम्। रसशब्द आनन्दवाची (रसतमः) अतिशयितो रसो रसतम आनन्दघन इत्यर्थः॥

रसो वै सः रसᳫं ह्येवायं लब्ध्वाऽऽनन्दीभवति। कोह्येवान्यात् कः प्राण्यात्। यदेष आकाश आनन्दो न स्यात्। एषह्येवानन्दयाति (ब्रह्मानन्दवल्ली ७)

इति तैत्तिरीयोपनिषद्वचनात् रसशब्देन ब्रह्माप्यभिधीयते क्वचित् (परमः) य-

(१) इस खण्ड के अन्त में इस शब्द के ऊपर समीक्षा देखो।

स्मात् किमपि परतरं नास्ति स परमः ( परार्द्ध्यः ) परञ्चतदर्द्धं स्थानमिति परार्द्धम् । तदर्हतीति परार्द्ध्यः । परमपदमित्यर्थः । (अष्टमः ) सामवेदस्य मुख्यतात्पर्यभूतः । कोसौ ? ( यत् ) यः । अत्र छान्दसं नपुंसकत्वम् । ( उद्गीथः ) उद्गीथशब्दवाच्य ईश्वरः । द्वितीयोर्थः-स एष ओङ्कारो रसानां पूर्वोक्तानां पृथिव्योषधिप्रभृतीनां मध्ये । अतिशयितो रसो रसतमः । पुनः परम उत्कृष्टः । वर्णानां मध्ये गेयानां मध्ये वा परः । पुनः परार्द्ध्यः । परार्द्धमुत्कृष्टपदमर्हतीति परार्द्ध्यः । उत्कृष्टवाचक इत्यर्थः । अष्टमः पृथिव्यादिरससंख्यायामष्टमः । यदुद्गीथः य ओङ्कारः । यतोयमोङ्कारो रसिष्ठो ब्रह्मवाचकोस्ति । अत एनं द्वारीकृत्य परमं ब्रह्मोपासीत ॥ ३ ॥

अनुवादः—सो यह उच्चैर्गीयमान ब्रह्म, आनन्दों में परम आनन्द अथवा सम्पूर्ण रसों में अत्युत्तम रस, उत्कृष्ट, परमपूजनीय और सामवेद का सारभूत है । २—सो यह उद्गीथ ( ओङ्कार अक्षर ) रसों में उत्तम रस उत्कृष्ट, अत्युत्तमपद और संख्या में अष्टम अर्थात् सकल गेय वस्तु का सार है ।

पदार्थः-( यत् ) जो (उद्गीथः) उद्गीथ शब्द वाच्य ब्रह्म है (स एषः) वह यह ईश्वर (रसानाम्) सम्पूर्ण रसो में ( रसतमः ) अत्युत्तम रस अर्थात् आनन्द है । यहां रस शब्द आनन्द वाचक है (परमः) जिससे परे कोई न हो उस ब्रह्म को परम कहते हैं ( परार्द्ध्यः ) और वह ब्रह्मवित् का परम प्रापणीय स्थान है ( अष्टमः ) तथा सामवेद का सारभूत है । २—( यत् उद्गीथः ) जो उद्गीथ ओङ्कार अक्षर है ( स एषः ) वह यह (रसानाम्) सम्पूर्ण गेय पदार्थों के रसों में ( रसतमः ) अत्युत्तम रस है (परमः) गेय पदों में उत्कृष्ट ( परार्द्ध्यः ) अत्युत्तम पद और (अष्टमः ) पृथिव्यादि रस संख्या में आठवां है ॥ ३ ॥

भाष्याशयः—रसशब्द–यह शब्द कहीं २ ब्रह्म के अर्थ में भी प्रयुक्त होता है जैसे ( रसो वै सः इत्यादि ) तैत्तिरीयोपनिषद् का प्रमाण है । इस का भाव यह है कि वह रस है । रस ही को पाकर यह जीवात्मा आनन्दमय होता है । सम्पूर्ण प्राणी को ( यः रसयति आनन्दयति स रसः ) जो आनन्दित करता है उसे रस कहते हैं । जगत् में जो कुछ रस है वह उस ब्रह्म का ही है । वह रसों का महासमुद्र होने के

( १ ) अर्द्ध शब्दः स्थानवाची । यथा सहायस्तः पितुरर्द्धमेयाय । छा० ५ । ३।४ ॥ गौतमो राज्ञोऽर्धमेयाय । छा० ५ । ३ । ६ ॥

( २ ) ब्रह्मानन्द वल्ली । अनु० ७ ॥

कारण रस नाम से पुकारा जाता है। यहां पर रस शब्द का प्रयोग विलक्षण, केवल स्वात्मग्राह्य और अनुभवगम्य अर्थ में हुआ है। सम्पूर्ण प्राणी रस की कामना करते हैं इसलिये महारस रसघन ब्रह्म की ओर रस शब्द के द्वारा उपनिषद् आकर्षण करती है।

अर्द्धशब्द—प्राचीन काल में यह अर्द्ध शब्द स्थानवाची होता था जैसे ( परमे-परार्द्धे ) इत्यादि स्थल में अर्द्ध शब्द स्थान, पद इत्यादि का वाचक है॥

**कतमाकतमर्क्कतमत्कतमत्साम कतमः कतम उद्गीथ इति विमृष्टं भवति॥ ४॥**

कतमा। कतमा। ऋक्। कतमत्। कतमत्। साम। कतमः। कतमः। उद्गीथः। इति। विमृष्टम्। भवति॥ ४॥

भाष्यम्:—ऋक्सामोद्गीथशब्दाः श्लोकगीति [१]सामगेयमात्रे प्रयोगार्हत्वाद्। अत्र किमर्थाः सन्तीति सन्देहव्युदासाय प्रश्नोत्तराभ्यां स्वयमेवोपनिषद् विशदयति। वाच ऋग् रस इति यदुक्तं तत्र प्रश्नोभवति। सा ( ऋग् ) ( कतमा ) ऋचां मध्ये सा कतमा ऋगस्ति ? ऋचः साम रस इति यदुक्तम्। तत्र कतमत् ( साम ) ? साम्नां मध्ये तत् कतमत् साम अभिप्रेयते ? एवं गेयवस्तूनां मध्ये ( कतम उद्गीथः ) ? ( इति ) पूर्वोक्तं ( विमृष्टम् ) विमर्शो विचारो भवति। अत्र सर्वत्र द्विरुक्तिरादरार्था॥ ४॥

अनुवादः—कौन २ सी ऋचा हैं ? कौन २ सा साम है ? कौन २ सा उद्गीथ ( ओङ्कार ) है इस का विचार होता है॥ ४॥

पदार्थः—अब यह शङ्का होती है कि पूर्वोक्त द्वितीय मन्त्र में ऋग्, साम, और उद्गीथ ये जो तीन शब्द आये हैं वे अन्य अर्थों में भी प्रयुक्त होते हैं। जैसे छन्दोबद्ध श्लोकमात्र को ऋग्, गानमात्र को साम और उद्गातृकर्तृक गानमात्र को उद्गीथ कह सक्ते हैं और कहते हैं। पुनः यहां कौन अर्थ लेना चाहिये ? इस शङ्का के निवारणार्थ प्रथम प्रश्न और उत्तर के द्वारा पूर्वोक्त अर्थ को संक्षेप से उपनिषद् परामर्श करती है। पहले कहा गया है कि वाक् का रस ऋग् ( ऋचा ) है यहां प्रश्न होता है ( कतमा कतमा ) कौन २ ( ऋक् ) ऋचा है अर्थात् वह ऋचा कौनसी है। पुनः पहले कहा गया है कि ऋचा का साम रस है ( कतमत् कतमत् ) कौन कौन (साम) साम है ? अर्थात् वह कौन साम है। और इसी प्रकार गेय वस्तुओं के मध्य में ( क-

( १ ) छा० ५। ३। ४। और ५। ३। ६ देखो॥

तमः कतमः ) कौनसा ( उद्गीथः ) ओङ्कार है । ( इति ) यह पूर्वोक्त । ( विमृष्टम् ) विचारित ( भवति ) होता है ॥ ४ ॥

**वागेवर्क् । प्राणः सामोमित्येतदक्षरमुद्गीथस्तद्वा एतन्मिथुनम् । यद्वाक् च प्राणश्चर्क् च साम च ॥५॥**

वाक् । एव । ऋक् । प्राणः । साम । ओम् । इति । एतत् । अक्षरम् । उद्गीथः । तत् । वै । एतत् । मिथुनम् । यत् । वाक् । च । प्राणः । च । ऋक् । च । साम । च ॥ ५ ॥

भाष्यम्—उत्तरति यथा ( वागेवऋग् ) ईश्वरस्य परमकल्याणी या वेदवाणी सैव । अत्र ऋग् । नान्या छन्दोबद्धा इत्यर्थः । अन्यापि छन्दोबद्धा ऋग् भवतीति तन्निवारणार्थेयमुक्तिः । अथवा । उच्चावचार्थप्रतिपादिका बहुविधा वेदेषूपलभ्यन्त ऋचः । आध्यात्मिकी या प्रशस्ता ब्रह्मवाग् वेदेषु वर्त्तते सैवात्र गृह्यते । यत अध्यात्मविद्यायाः प्रवृत्तिकरणमेवोपनिषदां परं प्रयोजनम् । द्वितीयं प्रश्नं समाधत्ते । ( प्राणः साम ) ईश्वरस्य प्राणइव साम । यद्वा । सामान्यपि वेदेषु सन्ति बहूनि । यत् सामगानं जीवान् प्राणयति जीवयति तत्साम ग्राह्यम् । शरीरस्यान्नमिव आत्मनोभोजनं वैदिकसामगानमेव । यथा शरीरे प्राणाधीनं चक्षुरादिकरणानामस्तित्वं तद्वत् प्राणइव यत् साम वर्त्तते तद् ग्राह्यम् । अतः परमकल्याण्या ब्रह्मवाण्याः कारणरूपाया कार्य्यं साम तदनुरूपमेव स्यात् । ईदृशः कारणस्य प्राणएव कार्य्यं भवितुमर्हति नान्यदित्यवधेयम् । अतः प्राणः साम इति समाधिः सम्यग् भाति । तृतीयं प्रश्नं समाधत्ते । ( ओमिति ) ( एतदक्षरम् ) ( उद्गीथः ) सर्वव्यापकं सर्वरक्षकं सर्वत्र भासमानम् एतदविनश्वरं ब्रह्मैव उद्गीथः । उद्गीथशब्दवाच्यम् । अयमभिप्रायः । गीतीनामपि मध्ये विद्यन्ते बहूनि गेयानि । तत् कतमत् गेयं गृह्यते ? ओङ्कारएवाक्षरं नान्यदित्यर्थः । एतदेवाक्षरं पूर्वोक्तगुणविशिष्टस्य प्राणरूपस्य सामगानस्य रसो भवितुमर्हति । (वै) निश्चयेन (तदेतत्) वक्ष्यमाणं मिथुनं मिथुनसंज्ञकं भवति । यत् ( वाक्च प्राणश्चेति ) ( ऋक् च साम च ) वेति । एकश्चकारो वार्थः । वाक्शब्देन ऋचः प्राणशब्देन साम्नो ग्रहणं कर्त्तव्यम् । तेन वाक्च प्राणश्चेति मिथुनं कथ्यताम् । अथवा । ऋक्च सामचेति मिथुनं कथ्यताम् उभयोरेकएवाभिप्रायः । यद्वा । इदानीमोङ्काराक्षरे धर्म्मद्वयं दर्शयितुमुपक्रमते । तद्वा एतन्मिथुनमिति । यदेतद् वक्ष्यमाणं मिथुनं द्वन्द्वं वर्त्तते तत् किं मिथुनम् ? वाक् च प्राणश्च । इत्येकं मिथुनम् । पुनः ऋक्च साम च द्वितीयं

मिथुनम् एतदुभयं मिथुनम् । तद्वै तदक्षरमेव तेनैव संबद्ध्यत इत्यर्थः । एतावता कोर्थलाभो जातः । सति प्राणे वाग् भवति । असति सा न भवति । सत्यां वाचि प्राणोऽनुमीयते । असत्यां नानुमीयते । एवं परस्परमुभयं परस्परानुमापकंभवति । तथाच । सत्यामृचि सामानुमीयते । सति च साम्नि ऋगनुमीयते । एवमेतदुभयं परस्परानुगमकं भवति । तदिह प्रकृते ओमित्येतस्मिन्नक्षरे धर्मद्वयं दर्शयति । तथाहि । विद्यमानयोर्वाक्प्राणयोरोङ्कारस्य गानं सम्भवति । गीयमाने च ओङ्कारे । ऋक् च साम च अनुमीयते ॥

इदं ज्ञातव्यं भवति यानि यानि छन्दोबद्धानि पद्यात्मकानि काव्यानि भवन्ति तेषां मुख्यं प्रयोजनं गानमेव । एवं गानात्मकानि वस्तूनि प्रायः पद्यान्येव भवन्ति । गद्यमपि गीयते । नहि तत् सर्वगुणसम्पन्नं गानं भवति । एवं पद्यात्मकानि काव्यानि दृष्ट्वैव बुद्धिमन्तो जना अनुमास्यन्तीमानि गानार्थानीति । एवमेव श्रुत्वा च गानानीमानि पद्यान्यतएव गीयन्त इत्यप्यनुमानं सुकरं भवति। इति दिक् । यत ओमितिशब्दः सामगैर्गीयते । अत ऋक्सामयोरुभयोरपि धर्म्मोस्मिन्ननुगीयते । इतराभावे इतरानुपपत्तेः॥

यद्यपि सर्वा त्रयी प्रियास्ति । तथापि । गेयं वस्तु प्रियतमं भवति । लोकेपीयं व्यवस्था दृश्यते । छन्दोबद्धानि पदानि स्वभावत एव मधुराणि भवन्तु नाम । तत्रापि गीयमानानि मधुरतमानि भवन्ति। ओङ्कार ऋग्रूपोऽपि प्रियएव। सामरूपस्तु मधुरतमो भवति। इत्थंमुभयधर्मावलम्बी ओमिति शब्दः ॥ ५ ॥

अनुवाद—ईश्वर की वाणी ही ऋग्वेद है ईश्वर के प्राण समान सामवेद है और यह सर्वव्यापक, सर्वरक्षक, अविनश्वर, ईश्वर ही उद्गीथ है जो यह वाक् और प्राण, ऋक् और साम युगल हैं ये उसी अक्षर से सम्बन्ध रखने वाले हैं। अथवा वाक् और प्राण वा ऋक् और साम मिथुन कहलाते हैं॥ ५ ॥

पदार्थः—( वागेव ऋग् ) ईश्वर की वाणी ही ऋग्वेद है ( प्राणः साम ) ईश्वर के प्राण समान सामवेद है ( ओम् इति ) सर्वरक्षक ( एतत् ) सर्वत्र भासित यह ( अक्षरम् ) अविनश्वर ब्रह्म ही ( उद्गीथः ) उद्गीथ है । अर्थात् यहां ऋक् से ईश्वर वाणी, साम से प्राण के समान सामवेद और उद्गीथ शब्द से अविनश्वर, अजर, अमर, सर्वरक्षक, ब्रह्म समझना चाहिये ( तद्वा एतत् ) वह यह (वक्ष्यमाण) निश्चय ( मिथुनम् ) मिथुन है ( यत् ) जो ( वाक् च प्राणश्च ) वाक् और प्राण है (च) अथवा ( ऋक् च साम ) ऋक् और साम है । इन दोनों की मिथुन संज्ञा है । यद्वा ( यत् ) जो ( वाक् च ) वाणी ( प्राणश्च ) और प्राण ( एतन्मिथुनम् ) यह मिथुन युगल है ( च ) अथवा ( ऋग् साम च ) ऋग्वेद और सामवेद यह जो मिथुन है ये

दोनों ( तद्वै ) निश्चयकर वही अक्षर है अर्थात् वाणी वा प्राण ऋक् वा साम उसी अक्षर ब्रह्म से सम्बन्ध रखता है । इस विषय को स्वयं उपनिषद् आगे बतलावेगी ॥५॥

भाष्याशयः—अब क्रमशः तीनों प्रश्नों के उत्तर दिये जाते हैं । १—वाक् ही ऋचा है । ईश्वर की परम कल्याणी जो वेदवाणी है वही यहां ऋचा है । अथवा वेदों में सकल पदार्थों के निरूपण करने वाली विविध प्रकार की ऋचाएं हैं । परन्तु यहां अध्यात्म सम्बन्धी जो वेद में कल्याणी वाक् ( वाणी ) है उसका ग्रहण करना चाहिये क्योंकि अध्यात्मविद्या की प्रवृत्ति ही उपनिषदों का परम प्रयोजन है । अन्य छन्दोबद्ध पद भी ऋक् कहला सकता है । इस शङ्का के निवारण के लिये ईश्वरीय वाणी ही ऋक् कही गई है ॥

२—प्राण साम है । अलङ्कार की रीति से ईश्वर के प्राण के समान सामवेद का यहां ग्रहण है अथवा सामगान भी वेदों में बहुत है ; परन्तु जो सामगान जीवों को आनन्द देने वाला है उसका ग्रहण करना चाहिये अतः यहां प्राण शब्द का प्रयोग किया गया है ( प्राणयति आनन्दयति भूतानि ) इस व्युत्पत्ति से प्राण शब्द की सिद्धि होती है जैसे इस शरीर का भोज्य अन्न है वैसे ही इस आत्मा का भी भोजन वैदिक सामगान है अथवा जैसे इस शरीर में प्राण के अधीन नेत्र आदि इन्द्रियों का अस्तित्व है वैसे प्रिय प्राण समान आत्मवशीकरण साम का ग्रहण है अतएव परम कल्याणी जो ब्रह्मवाणी रूप कारण है उसका कार्य्य भी तद्गुण सहित ही होगा ऐसे कारण का कार्य्य अवश्य प्राण ही हो सकता है अन्य नहीं । अतः यहां प्राण साम है यह बहुत ठीक कहा गया है ॥

३–ओम् यह अक्षर ही उद्गीथ है । सर्वव्यापक, सर्वरक्षक, सर्वत्रभासमान यह अविनश्वर ब्रह्म ही उद्गीथ है इसी का ग्रहण करना चाहिये । अथवा उच्चःस्वरसे गेय गान भी वेदों में बहुत है । यहां कौन गेय साम लेना चाहिये ? जो यथार्थ में उस का रस हो सकता है । उस प्राण रूप सामका यथार्थ रस ओङ्कार ही हो सकता है अन्य नहीं ॥

४–मिथुनसंज्ञाविधान–यह वाक् और प्राण अथवा ऋक् और साम मिथुन कहलाता है अर्थात् वाक् और प्राण कहिये अथवा इन दोनों की जगह में ऋक् और साम कहिये इन दोनों का अभिप्राय एक ही है । वाक् शब्द ऋग्वेद वाची और प्राण शब्द सामवेद वाची होने से इन दोनों का एक अभिप्राय है । यद्वा अब ओङ्कार रूप अक्षर में दो प्रकार के धर्म्म दिखलाने के लिये आगे का प्रकरण कहा जाता है अर्थात् वाग् (वचन) और प्राण ये दोनों मिलकर एक मिथुन ( जोड़ा ) कहलाता है । मिथुन इस कारण

कहलाता है कि जब तक प्राण रहता है तब तक वचन। प्राण के अभाव से वचन का भी अभाव होता है। अब इसकी प्रतिकूल रीति से संगति यह है कि वचन रहते हुवे प्राण का अनुमान और वचन के अभाव से प्राण का अभाव समझा जाता है। इस प्रकार परस्पर दोनों एक दूसरे के अनुमापक हैं। इसी प्रकार ऋक् और साम एक मिथुन कहलाते हैं। क्योंकि ऋचा से साम का और साम से ऋचा का अनुमान होता है यह भी परस्पर अनुमापक है। अर्थात् ये दोनों द्वन्द्व एक दूसरे के अधीन हैं। यह मिथुन केवल उसी ब्रह्म से सम्बन्ध रखता है और ओङ्कार अक्षर में भी पाया जाता है। क्योंकि वाक् और प्राण की अस्तित्व रहने से ही ओङ्कार का जैसा उच्चारण होना चाहिये सो होता है अतः ओङ्कार के उच्चारण के लिये वाक् और प्राण दोनों की आवश्यकता है एवं ओङ्कार के गाने के समय ऋग् और साम इन दोनों के अनुमान होने से ओङ्कार अक्षर में इन दोनों मिथुनों का समावेश कहा गया है॥

यहां पर ऐसा जानना चाहिये कि छन्दोबद्ध जो जो पद्यात्मक काव्य होते हैं उनका मुख्य प्रयोजन गान ही है। प्रायः गाने की चीज़ें पद्यात्मक ही होती हैं। यद्यपि गद्य को भी गा सकते हैं परन्तु वह गान उत्तम वा सर्वगुण सम्पन्न कदापि नहीं हो सकता अथवा इस को यों भी समझना चाहिये कि पद्य होने से ही उस में एक प्रकार की मधुरता आ जाती है। गान का भी यही अभिप्राय है। इस व्यवस्था के अनुसार बुद्धिमान् मनुष्य पद्यात्मक काव्य को देखकर ही अनुमान कर सकते हैं कि यह गाने के लिये है। इसी प्रकार गान सुनकर बुधजन यह भी अनुमान कर सकते हैं कि यह अवश्य पद्यात्मक है। यह अनुमान बहुत सहज है। जिस कारण ओम् यह शब्द गाया जाता है इसलिये इस में ऋक् और साम दोनों के धर्म ( गुण ) पाये जाते हैं। यदि ओङ्कार ऋचा नहीं रहता तो इसका गान उत्तम नहीं होता जिस कारण इस का गान उत्तम होता है अतः इस ओङ्कार में दोनों धर्म हैं यह सिद्ध हुआ॥

यहां वाक् और प्राण शब्द का प्रयोग बहुत विलक्षण है ईश्वर के अधीन जो वाक् ( वाणी ) थी वही सृष्टि की आदि में ऋषियों के द्वारा ऋक् रूप धारण करके प्रकाशित हुई। अतः वाक् (ईश्वरस्थित वाणी) ऋचाओं का कारण है यह भी कह सकते हैं और प्राण शब्द उच्चारण करनेसे जो विविध स्पृष्ट, ईषत्स्पृष्ट, महाप्राण, अल्पप्राणादि प्रयत्न कहे गये हैं उन अर्थों में भी आता है। इससे यह सिद्ध होता है कि सामगान के लिये प्राण ही ( नाना उच्चारण प्रयत्न ) कारण हैं। अतएव १—वाक् और प्राण अर्थात् मधुरवाणी और विविध उच्चारण प्रयत्न मिथुन हैं क्योंकि गान में इन दोनों की

आवश्यकता है । २–एवम् ऋक् के अन्तर्गत ही साम है अतः ऋक् और साम भी मिथुन हैं ॥

इस में ऋक्, साम और उद्गीथ इन तीनों के ही विषय में निर्णय किया गया है । परन्तु प्रकरण में पृथिवी, जल, ओषधि, पुरुष, वाक् भी आते हैं और ये भी अनेकार्थक हैं फिर इनके निर्णय क्यों नहीं किये गये ? इस का उत्तर यह है कि उपनिषद् का परमप्रयोजन ब्रह्मसाधन है । वह ऋक्, साम, उद्गीथ इन तीनों से ही साधनीय है अन्य से नहीं । अतएव यहां ऋक् पद से ज्ञानमय कर्मकाण्ड का और सामपद से उपासना का ग्रहण कर लेना चाहिये और इन दोनों के परमप्रतिपाद्य उद्गीथ से परब्रह्म का । अतएव ( ओमित्येतदक्षरमुद्गीथः ) यह पद उपनिषद् में विस्पष्ट कहा गया है अर्थात् अविनश्वर, सर्वरक्षक, परात्पर, परब्रह्म ही सबों का साध्य है इस प्रकरण में ओम् और अक्षरशब्द दो २अर्थ में आये हैं इसका ध्यान रखना चाहिये ॥५॥

**तदेतन्मिथुनमोमित्येतस्मिन्नक्षरे सꣳसृज्यते ॥ यदा वै मिथुनौ समागच्छत आपयतो वै तावन्योन्यस्य कामम् ॥ ६ ॥**

तत् । एतत् । मिथुनम् । ओम् । इति । एतस्मिन् । अक्षरे । संसृज्यते । यदा । वै । मिथुनौ । समागच्छतः । आपयतः । वै । तौ । अन्योन्यस्य । कामम् ॥ ६ ॥

भाष्यम्—पूर्वोक्तं स्पष्टयति—( तत् ) पूर्वोक्तमृग्सामरूपम् (एतन्मिथुनम् ) द्वन्द्वं ( ओमिति ) ( एतस्मिन्नक्षरे ) परमे ब्रह्मणि ( संसृज्यते ) । संयुक्तं भवति निखिलवेदतात्पर्यं ब्रह्मण्येव पर्य्यवसितं वेदितव्यम् । ( वै ) इति निश्चयेन ( यदा मिथुनौ ) स्त्रीपुंसौ प्रेम्णा ( समागच्छतः ) संगतौ भवतः । तदा ( वै तौ ) निश्चयेन स्त्रीपुंसौ (अन्योन्यस्य) परस्परस्य (कामम्) (अभीष्टम्) ( आपयतः ) पूरयतः । तथैव यदा । ओङ्काराक्षरं द्वारीकृत्य जीवात्मा परमात्मना सह सङ्गच्छते तदा अन्योन्यस्य कामः पूर्य्यते । परमात्मा तु जीवात्मानमाज्ञाकरमवलोक्य प्रसीदति । जीवात्मा तु, अभीष्टदेवतां स्वीयां लब्ध्वा कृतकृत्यो भवति। अयं योगोऽपि तदा भवति यदोङ्कारस्य याथार्थ्यं विदित्वोपासकाः परमात्मानमुद्गायन्ति । अथवा । यदा ब्रह्मवित् सम्पूर्णस्यर्क्सामरूपस्य मिथुनस्य तात्पर्यं ब्रह्मणैव सार्द्धं संघटयति । तदान्योन्यस्य ब्रह्मणो वेदस्यच यथार्थतात्पर्यस्याप्तिः प्राप्तिर्भवति ॥ ६ ॥

अनुवादः—वह मिथुन ( ऋक् साम, वाक् प्राण रूप ) इस व्यापक अविनश्वर

ईश्वर से सम्बन्ध रखता है। निश्चय जब दो मिथुन संयुक्त होते हैं तबही वे दोनों एक दूसरे के काम की पूर्त्ति करते हैं॥ ६॥

पदार्थः–( तत् ) वह ( एतत् ) यह ( मिथुनम् ) युगल अर्थात् ऋग् और साम, वाक् और प्राणरूप मिथुन ( ओमिति एतस्मिन्नक्षरे ) ओं इस अक्षर में अर्थात् परब्रह्म में ( संसृज्यते ) संयुक्त होता है। अर्थात् निखिल वेद का तात्पर्य केवल ब्रह्म से ही है ऐसा जानना चाहिये। ( यदा· ) जब ( वै ) निश्चय ( मिथुनौ ) युगल अर्थात् स्त्री और पुरुष ( समागच्छतः ) प्रीति से संगत ( एकत्रित ) होते हैं तब ( वै ) निश्चय ( तौ ) वे दोनों ( अन्योन्यस्य) एक दूसरे के ( कामम् ) काम को ( आपयतः ) पूर्ण करते हैं॥ ६॥

भाष्याशयः—जैसे स्त्री और पुरुष परस्पर प्रीति से युक्त रहने पर संसार में बहुत सुख भोगते हैं वैसे ही जब जीवात्मा ओङ्कार को द्वार बनाकर परमात्मा के साथ संयुक्त होता है तब दोनों की सफलता होती है। परमात्मा जीवात्मा को आज्ञाकारी देखकर मानो प्रसन्न होता है और जीवात्मा अपने अभीष्ट देवता को पाकर कृतकृत्य हो जाता है सो यह योग तब ही होता है जब उपासक ओङ्कार के अर्थ को समझाता हुआ परमात्मा का गान करता है अथवा जब ब्रह्मवित् सम्पूर्ण ऋक् साम रूप मिथुन के तात्पर्य को ब्रह्म पर घटाता है तब ही ब्रह्म और वेद दोनों के यथार्थ तात्पर्य की प्राप्ति होती है॥ ६॥

## आपयिता ह वै कामानां भवति य एतदेवं विद्वानक्षरमुद्गीथमुपास्ते॥ ७॥

आपयिता। ह। वै। कामानाम्। भवति। यः। एतत्। एवम्। विद्वान्। अक्षरम्। उद्गीथम्। उपास्ते॥ ७॥

भाष्यम्–प्ररोचनार्थं फलं दर्शयति। ( यः) उपासकः ( एतदक्षरम् ) सर्वत्रभासमानं विनाशरहितम् ( उद्गीथम्) ब्रह्म ( एवम् ) अमुना प्रकारेण ( विद्वान् ) विदन् सन्। विदेःशतुर्वसुः इति शतुर्वसुरादेशो भवति। जानन्नित्यर्थः ( उपास्ते ) भावयति ( ह वै ) स एव ( कामानाम् ) अभीष्टानाम् ( आपयिता ) पूरयिता ( भवति )॥ ७॥

अनुवादः—जो इस अविनश्वर उद्गीथ को इस प्रकार जानता हुआ उस की उपासना करता है वह सकल कामनाओं का ( आपयिता ) प्रापक होता है॥ ७॥

पदार्थः–( यः ) जो ( एतत् ) इस ( अक्षरम् ) अविनश्वर ( उद्गीथम् ) ब्रह्म

को ( एवम् ) इस प्रकार ( विद्वान् ) ( १ ) जानता हुआ ( उपास्ते ) उस की उपासना करता है । वह ( वै ) निश्चय ( कामानाम् ) मनोरथों का ( आपयिता ) प्रापक अर्थात् पहुंचाने वाला होता है ( ह ) यह बात प्रसिद्ध है ॥ ७ ॥

भाष्याशयः—मनुष्यों के प्ररोचनार्थ यह फल कहा गया है । यथार्थ में ब्रह्मवित् ही यजमान के सकलमनोरथों की पूर्त्ति कर सकता है अन्य नहीं ॥ ७ ॥

**तद्वा एतदनुज्ञाक्षरम् । यद्धि किञ्चानुजानात्योमित्येव । तदाहैषो एव समृद्धिर्यदनुज्ञा । समर्द्धयिता ह वै कामानां भवति य एतदेवं विद्वानक्षरमुद्गीथमुपास्ते ॥ ८ ॥**

तत् । वै । एतत् । अनुज्ञाक्षरम् । यत् । हि । किञ्च । अनुजानाति । ओम् । इति । एव । तत् । आह । एषा । उ । एव । समृद्धिः । यत् । अनुज्ञा । समर्द्धयिता । ह । वै । कामानाम् । भवति । यः । एतत् । एवम् । विद्वान् । अक्षरम् । उद्गीथम् । उपास्ते ॥ ८ ॥

भाष्यम्-प्रसंगादन्यमप्यर्थं दर्शयितुं प्रवर्त्तते ग्रन्थः ।

बृहदारण्यकोपनिषदि—कत्येव देवा याज्ञवल्क्य इति ? । त्रयस्त्रिंशत् । ओमिति होवाच । कत्येवदेवा याज्ञवल्क्य इति ? । षट् । ओमिति होवाच ( २ ) । पुनः । अनुशिष्टोऽन्वसि पित्रा इति ? ( ३ ) । ओमिति होवाच । इत्यादिस्थलेषु । ओङ्कारशब्दोनुज्ञार्थो भवति । लोकेपि । अनुज्ञायामयं शब्दः प्रयुज्यते । तवेदं पुस्तकमहं गृह्णानि ? ओमिति स कथयति । अर्थाद्ग्रहीतुं निजामनुमतिं ददाति । गृहाण इति । कच्चित्त्वं व्याकरणं जानासि ? । ओमिति । अहं व्याकरणं जानामीति स स्वीकरोति । ( तद्वा एतद्) ओङ्काराक्षरम् ( अनुज्ञाक्षरम् ) अनुज्ञा च सा अक्षरञ्च तदनुज्ञाक्षरम् । अनुमतिप्रदानार्थं प्रयुज्यते ( हि ) यतः ( यत् किञ्च ) यत्किञ्चित् ( अनुजानाति ) अनुमतिं करोति ( तदा ) अनुज्ञासमये ( ओमित्येव ) ओमित्यक्षरमेव ( आह ) कथयति ( एषा उ एव समृद्धिः यदनुज्ञा ) या अनुज्ञा अत्र छान्दसं नपुंसकत्वम् । या एषा अनुज्ञा सा एव समृद्धिः । उदारता ।

अत्रेदं विचारणीयम् । सत्कर्मानुष्ठातुं प्रत्यहमेतेनाक्षरेणेश्वरो जीवान् स्मारयति । यदा

( १ ) विद्वान् शब्द में विद् धातु से शतृ प्रत्यय है ।
( २ ) बृ० उ० ३ । ९ । १ ॥ ( ३ ) बृ० उ० ६ । २ । १ ॥

च वयमोमित्यक्षरं वाचोच्चारयामः। तदा मनसेश्वरस्य तदीयानुज्ञा स्मर्तव्या। कर्मणा च सा संपादनीया। जीवेषु ईश्वरस्य महती कृपा यदनुज्ञां करोति। इत्यपि मनसा ध्यातव्यम्। तदैव वयं समृद्धिमन्तो भविष्याम इति।

(यः) पुरुषः (एतन्) इदं (अक्षरम्) अविनश्वरम् (उद्गीथम्) ब्रह्म (एवं विद्वान्) एवं जानन् सन् (उपास्ते) स एव (कामानाम्) मनोरथानाम् (समर्द्धयिता) सम्यग् वर्द्धयिता (भवति) (ह) इति प्रसिद्धम् (वै) निश्चितम्। अत्र न संदेह इत्यर्थः।

ओङ्कारस्य द्वावर्थौ जातौ। अनुज्ञा स्वीकृतिश्च। तेन वैदिकी आज्ञा पालनीया तथेश्वरस्य या महती कृपास्मदादिषु वर्त्तते सा स्वीकरणीया। इत्युभयमर्थमोङ्कारशब्देन भावयेत। अथवा। ईश्वरस्य सकाशात् आज्ञा। स्वस्य सकाशात् स्वीकृतिरित्यर्थद्वयमोङ्कारेण चिन्तयेत। यथा ईश्वर आज्ञापयति "मागृधः कस्यस्विद्धनम्"। ओमिति नाहं गर्धिष्यामि। इति स्वीकृतिः कर्त्तव्या इति संक्षेपतः॥ ८॥

अनुवाद–वह यह ओङ्कार अक्षर अनुज्ञाक्षर है क्योंकि जब मनुष्य अनुमति देता है तब ओम् इसी पद को कहता है और जो यह अनुज्ञा है वही समृद्धि परम अनुग्रहरूप है। वह ब्रह्मवित् निश्चय कामनाओं का समर्द्धयिता (प्रवर्द्धक) होता है जो इस उद्गीथ अक्षर को इस प्रकार जानता हुआ उपासना करता है। यह बात प्रसिद्ध है॥ ८॥

पदार्थः–(तद्वा एतत्) निश्चय वह यह ओङ्कार अक्षर (अनुज्ञाक्षरम्) अनुज्ञा अक्षर है अर्थात् अनुमति देने के अर्थ में उसका प्रयोग होता है। (यत् हि किञ्च) क्योंकि जब मनुष्य कुछ (अनुजानाति) अनुमति वा आज्ञा देता है। (तदा) तब (ओमित्येव) ओम् इसी पद को (आह) कहता है। (एषा उ एव) यही (समृद्धिः) समृद्धि अर्थात् परम अनुग्रह है (यद् अनुज्ञा) जो अनुज्ञा अर्थात् अनुमति देना वा करना है। एक प्रकार की यह महती कृपा है। वह साधक (कामानाम्) कामनाओं के (समर्द्धयिता वै) निश्चय और सम्यक् रीति से बढ़ाने वाला (भवति) होता है (ह) यह प्रसिद्ध है (यः) जो (एतत्) इस (अक्षरमुद्गीथम्) अविनश्वर उद्गीथ का (एवं विद्वान्) इस प्रकार जानता हुआ (उपास्ते) चिन्तन करता है॥ ८॥

भाष्याशयः—ओङ्कार के अनेक अर्थ होते हैं प्रसंग से अन्य अर्थ को दिखलाता हुआ उसके मुख्य तात्पर्य से ईश्वर की आज्ञा सूचित करता हुआ ग्रन्थ आरम्भ होता है। यह ओंकार अक्षर अनुज्ञा (अनुमति) अर्थ में आता है। उदाहरण से विस्पष्ट होगा अतः दो उदाहरण यहां लिखते हैं:—

बृहदारण्यक उपनिषद् के शाकल्य और याज्ञवल्क्य के संवाद में यह प्रसंग आया है कि शाकल्य ऋषि याज्ञवल्क्य ऋषि से पूछते हैं कि "कत्येव देवा याज्ञवल्क्य इति ?" हे याज्ञवल्क्य ! कितने देव हैं ? याज्ञवल्क्य उत्तर देते हैं। "त्रयस्त्रिंशत्" अर्थात् ३३ तैंतीस देव हैं। इसके पश्चात् शाकल्य कहते हैं कि-ओम्। हां। अर्थात्। आपका कथन ठीक है। इसको मैं स्वीकार करता हूं। पुनः श्वेतकेतु और राजा प्रवाहण के संवाद में आया है "अनुशिष्टोन्वसि पित्रा इति" राजा प्रवाहण श्वेतकेतु से पूछते हैं कि क्या तुमको पिताने शिक्षा दी है ? इसके उत्तर में श्वेतकेतु कहता है। "ओम्" हां। अर्थात् आर्य्यभाषा में जहां हांजी शब्द और अंग्रेजी में ( yes ) आदि शब्द कहते हैं वहां संस्कृत में ओम् कहने की परिपाटी थी वा अब भी है। जैसेः—

"तव इदं पुस्तकं गृह्णानि" क्या तेरी इस पुस्तक को मैं ग्रहण करूं "ओम्" हां लेलो। यह पुस्तकवाले का उत्तर होगा। "कच्चित्त्वं व्याकरणं जानासि" क्या तू व्याकरण जानता है ? "ओम्" जी मैं जानता हूं। यह उत्तर व्याकरण जानने वालेका होगा इन स्थानों में यथार्थ अर्थ देखें तो ओम् शब्द का अर्थ स्वीकार करना और आज्ञा देना दो अर्थ देखने में आते हैं। इस अर्थ के वर्णन से यहां क्या भाव है ?। यह ओङ्कार ईश्वर की आज्ञावत् है। ईश्वर सत्कर्म्म के अनुष्ठान के लिये ओङ्कार अक्षर रूप आज्ञा के द्वारा जीवों को स्मरण करवाता है। अतः जब हम लोग ओङ्कार अक्षर का वाणी के द्वारा उच्चारण करें तब ईश्वर की आज्ञा का स्मरण। और कर्म द्वारा उस आज्ञा का पालन करें और ईश्वर की जो मनुष्यों पर महतीकृपा है इस को स्वीकार करें। यही दो भाव ओङ्कार यहां बतलाता है। जैसे ईश्वर की आज्ञा होती है कि ( मागृधः कस्यस्विद्धनम् ) ( १ ) किसी के धन का लालच मत करो। इस आज्ञा को ओम् कहकर स्वीकार करें कि हे भगवन् इस तेरी आज्ञा को मैं स्वीकार करता हूं। मैं किसी के धन की लिप्सा नहीं करूंगा। इस प्रकार मन क द्वारा समझे कि ईश्वर सदा मुझे आज्ञा देता है और मैं ओम् २ अर्थात् हां हां कहकर स्वीकार करता हूं तब ही मनुष्य समृद्धिमान् हो सकता है। इस में सन्देह नहीं कि जो इस के भाव को समझेगा वह सकल कामनाओं का पूरा करने वाला होगा ॥ ८ ॥

## तेनेयं त्रयी विद्या वर्तते ओमित्याश्रावयत्योमिति

( १ ) यजुः अ० ४० । मं० १ ॥

शꣳसत्योमित्युद्गायत्येतस्यैवाक्षरस्यापचित्यै महिम्ना रसेन ॥ ९ ॥

तेन । इयम् । त्रयी । विद्या । वर्त्तते । ओम् । इति । आश्रावयति । ओम् । इति । शंसति । ओम् । इति । उद्गायति । एतस्य । एव । अक्षरस्य । अपचित्यै । महिम्ना । रसेन ॥ ९ ॥

भाष्यम्— ( तेन ) पूर्वोक्तेन ओङ्काराक्षरेण सह ( इयं त्रयी विद्या ) ऋग्यजुः-सामलक्षणा ( वर्त्तते ) विद्यते । प्रारभ्यते । धातूनामनेकार्थत्वात् वृतेः प्रारम्भार्थो गृह्यते । ओङ्कारोच्चारणपूर्वकं वेदमारभन्त ऋत्विज इत्यर्थः । यद्वा ( तेन ) ओङ्काराभिधेयेन ब्रह्मणा हेतुना ( इयं त्रयीविद्या ) वर्त्तते । यद्वा । तेनाक्षरेण समन्विता त्रयी वर्तते । मन्त्राणां सर्वेषामादावन्ते च तस्योच्चारणादिदमवगम्यते । तदेवदर्शयति । कोपि बह्वृचः ( ओमिति ) पदं सोमयागे ( आश्रावयति ) आसमन्तात् समुपस्थितान् विदुष आश्रावयति । निशामयति । यद्वा । ओम् ब्रह्मण एव व्याख्यानम् उपस्थितान् जनानाश्रावयति अन्योध्वर्युः ( ओमिति ) ब्रह्म ( शंसति ) स्तौति । अपर उद्गाता ( ओमिति ) पदं उद्गायति । उच्चैर्गायति ॥

अयमभिप्रायोस्ति । सोमयागादौ न केवलं सर्व ऋत्विजो वैदिका वा ओङ्कारमेवोच्चैर्घोषयन्त्यावर्तयन्ति वा । किन्तु सकलमन्त्राणामादावन्ते च तदक्षरमावर्तयन्ति । तेनोङ्कारस्यैव मुख्यता प्रतीयते । नैतावता ज्ञातव्यं । ओमिति वर्णात्मकं पदमभिप्रेतं वर्त्तते तस्यैव वा सर्वत्र स्तुतिर्विधीयत इति । किन्तु तेनाक्षरेण ब्रह्मैव सर्वत्र लक्षणीयम् । तथाहि ( एतस्य ) सर्वत्रैव विद्यमानस्य अस्य ( अक्षरस्य ) अविनश्वरस्य ब्रह्मण एव (अपचित्यै ) पूजायै तस्यैव ( महिम्ना ) तस्यैव ( रसेन ) ब्रह्मणो महत्त्वेन आनन्दरसात्मकत्वेन हेतुना मनुष्यास्तत्तत्क्रियामनुतिष्ठन्तीति बोध्यम् ।

ननु प्रकरणात् प्रकृतमोमिति वर्णात्मकं यदक्षरं तस्यैवेयं स्तुतिर्वर्त्तते । नतु तदक्षर-प्रतिपाद्यस्य ब्रह्मण इति । नहि भो महारम्भेयमुपनिषत् केवलमक्षरं प्रस्तोतुमुपक्रमेत ।

( १ ) ओमिति ब्रह्म । ओमितीदꣳ सर्वम् । ओमित्येतदनुकृतिहस्म वा अप्योश्रावयेत्याश्रावयन्ति । ओमिति सामानि गायन्ति । ओꣳशोमिति शस्त्राणिशꣳसन्ति । ओमित्यध्वर्युः प्रतिगिरं प्रतिगृणाति । ओमिति ब्रह्मा प्रसौति । ओमित्यग्निहोत्रमनुजानाति । ओमिति ब्राह्मणः प्रवक्ष्यन्नाह ब्रह्मोपाप्नवानीति । ब्रह्मैवो पाप्नोति । तै० उ० शिक्षाध्याय । अनु० ८ ।

तदक्षरं द्वारीकृत्य ब्रह्मण एव महत्त्वं प्रतिपादयितुं प्रवृत्तेयमुपनिषत् केवलवर्णात्मकोंशब्द-व्याख्यानेन स्वसिद्धान्तात् प्रच्युता भवेत् । अपचितिशब्दस्य पूजार्थत्वात् ब्रह्मण एव पूज्यत्वाभिप्रायोऽभीष्टः खलु । सच केवलस्याक्षरस्यापचितिविधानेन व्याहन्येत । अतोत्र ब्रह्मवाचिनाक्षरेण भवितव्यम् । इत्थं महिम्ना रसेन इति पदद्वयमपि तस्मिन् संगच्छते । प्रकरणमपि सम्पूर्णं ओमिति पदं द्वारीकृत्य ब्रह्मैवोपलक्षयति । ये खलु वर्णात्मकमक्षरमेवोद्दिश्य एतानि पदानि व्याचक्षते ते भ्रान्ताएव प्रतीयन्ते ॥ ९ ॥

अनुवादः—उसी से त्रयी विद्या आरम्भ होती है । ओम् इसी पद की व्याख्या करते हैं । ओङ्कार ही की प्रशंसा करते हैं और ओङ्कार ही को गाते हैं । इसी अक्षर की श्रेष्ठता के लिये इसी की महिमा से और इस के ही रस से युक्त होकर ( मनुष्य शुभ कर्म्म में प्रवृत्त होता है ) ( १ ) ॥ ९ ॥

पदार्थः—( तेन ) उसी ओङ्कार के साथ ( इयम् ) ये त्रयी विद्याएं ( वर्त्तते ) हैं ( ओमिति ) ब्रह्म वा ओम् अक्षर को ही ( आश्रावयति ) होता सुनाते हैं ( ओमिति ) ब्रह्म वा ओङ्कार अक्षर की ही ( शंसति ) अध्वर्यु स्तुति करते हैं ( ओमिति) ओङ्कार का ही ( उद्गायति ) उद्गाता गान करते हैं ( एतस्य एव ) ये सब क्रियाएं इसी ( अक्षरस्य ) अविनश्वर ईश्वर की ( अपचित्यै ) अपचिति अर्थात् उपासना के लिये होती है । इसी की ( महिम्ना ) महिमा से और इसी के ( रसेन ) आनन्द से मनुष्यों की प्रवृत्ति शुभ कर्म में होती है ऐसा जानना चाहिये ॥ ९ ॥

भाष्याशयः–१–संस्कृत में ( वर्त्तते ) पद है । धातु के अनेक अर्थ होते हैं । अतः यहां उसका अर्थ आरम्भ है । प्रकरण के अनुसार यही अर्थ सुसंगत होता है । इस कारण यह अर्थ हुआ कि उस ओङ्कार अक्षर से त्रयी विद्या अर्थात् ऋग् यजुः और साम रूप तीनों विद्याएं आरम्भ होती हैं । अर्थात् ऋत्विग् लोग प्रथम ओङ्कार को उच्चारण करके ही उन्हें उच्चारण करते हैं । २–अथवा । उस ओङ्कार अक्षर का

अर्थ—ओं ब्रह्म का नाम है । ओं सम्पूर्ण वेद वचन से सम्बन्ध रखता है । ओं यह अनुज्ञा अक्षर प्रसिद्ध है । ओं को सुनाते हैं । ओं यह शब्द उच्चारण कर साम गाते हैं । ओंकार पूर्वक शस्त्र ( जो ऋङ् मन्त्र नहीं गाये जाते वे शस्त्र और जो गाये जाते उन्हें स्तोत्र कहते हैं ) को ऋग्वेदी कहते हैं । प्रति वचन में अध्वर्यु ओंकार ही कहते हैं। ओंकार पद पूर्वक ब्रह्मा ऋत्विक् आज्ञा देता है । ओंकार से ही अग्निहोत्र की आज्ञा देता है । ब्राह्मण ओंकार उच्चारण करते हुए कहते हैं कि हम ब्रह्म को प्राप्त होवें । वे ब्रह्म को प्राप्त होते हैं । इस अनुवाक में दश वार ओंकार कहा गया है ।

लक्ष्य जो ब्रह्म है उस के द्वारा तीनों विद्याएं ( वर्त्तते ) विद्यमान हैं । अर्थात् उस ब्रह्म के कारण से ही तीनों विद्याओं की विद्यमानता है । ३–यद्वा । उस ओङ्कार से युक्त ही तीनों विद्याएं हैं क्योंकि सब मन्त्रों के आदि और अन्त में प्रथम उस का उच्चारण होता है । इस से ज्ञात होता है कि सम्पूर्ण ऋग्, यजु, साम और अथर्व ओङ्कार युक्त हैं । इस अर्थ में युक्त पद का अध्याहार करना चाहिये । ४–यद्वा । उस ओङ्कार अक्षर से अर्थात् उस ओङ्कार अक्षर की सहायता से ही तीनों विद्याएं कर्म में ( वर्त्तते ) वर्त्तती हैं । कर्म्म में उन की उपयोगिता होती है । यदि प्रथम ओङ्कार का उच्चारण न हो तो कर्म्म करने में तीनों विद्याओं की प्रवृत्ति नहीं होती क्योंकि ओङ्कार मुख्य नाम होने के कारण प्रथम इस का उच्चारण करना आवश्यक है । ऋषि लोग ऐसे ही करते आये हैं ( १ ) अतः जबतक इसका उच्चारण न हो तबतक त्रयी विद्या की प्रवृत्ति नहीं होती । कर्म पद यहां अध्याहृत है ॥

आगे इसी को विस्पष्ट करते हैं सोमयाग में कोई ऋग्वेदी ओम् इस पद को ( आश्रावयति ) उपस्थित विद्वानों को सुनाते हैं । कोई अध्वर्यु ओम् इस पद की प्रशंसा करते हैं । कोई उद्गाता ओम् इस पद को उच्च स्वर से गाते हैं । इस प्रकार आश्रावण प्रशंसन और उद्गायन क्रमशः ऋग्वेदी, यजुर्वेदी, सामवेदी करते हैं । इस का अभिप्राय यह है कि सब ऋत्विग् मिलकर केवल ओङ्कार अक्षर की ही घोषणा वा आवृत्ति नहीं करते हैं किन्तु सकल मन्त्रों की आदि में ओङ्कार अक्षर की आवृत्ति करते जाते हैं । इस से ओङ्कार अक्षर की ही मुख्यता प्रतीत होती है ।

इस से यह नहीं समझना चाहिये कि वर्णात्मक ओङ्कार शब्द से ही केवल अभिप्राय यहां है । किन्तु ब्रह्मवाची ओङ्कार का ही यहां ग्रहण करना चाहिये यद्वा सोम यागादिकों में होता, अध्वर्यु और उद्गाता आदि ऋत्विग् उसी ब्रह्म के यथार्थ तात्पर्य को दिखलाते हुए अपने २ कर्म में प्रवृत्त होते हैं । इन्हीं विषयों को आगे उपनिषद् दिखलाती है । जैसे ( इसी अक्षर की महिमा के लिये ) यहां अक्षर शब्द का अर्थ अविनश्वर, अचल, निर्विकार ब्रह्म है । सर्वत्र विद्यमान उस ब्रह्म की पूजा के लिये ही उस ईश्वर की महिमा के वशीभूत होकर और उस ब्रह्मानन्द रूप से मोहित होकर मनुष्य शुभ कर्म्म में प्रवृत्त होता है ऐसा अर्थ जानना चाहिये । इति ॥

शङ्का होसकती है कि प्रकरण के अनुसार यहां ओङ्कार जो वर्णात्मक अक्षर है उसी का ग्रहण होना चाहिये । परन्तु आप अक्षर शब्द से ब्रह्म का ग्रहण करते हैं सो

( १ ) ब्रह्मणः प्रणवं कुर्य्यादादावन्ते च सर्वदा । मनु० २ । ७४ ॥

ठीक नहीं और उपनिषद् का भी अभिप्राय यही विदित होता है। क्योंकि उसी अक्षर की स्तुति वा पूजा कही गई है न कि ब्रह्म की और महिमा वा रस शब्द का भी यह अर्थ है कि ओङ्कार शब्द की यह महिमा है। ऋत्विग् लोग प्रथम तो ओङ्कार को उच्चारण कर तब अन्य मन्त्रों को पढ़कर अग्नि में हव्य द्रव्योंको होमते हैं। यदि ओङ्कार का उच्चारण न हो तो होम भी न हो। अतः ओङ्कार शब्द की ही यह महिमा है कि होम होता है। और "अग्नौ प्रास्ताहुतिः सम्यग् आदित्यमुपतिष्ठते। आदित्याज्जायते वृष्टिः वृष्टेरन्नं ततः प्रजाः"। मनु० ३। ७६ ॥ मैत्री उ० ६। ३७ ॥

अग्नि में होमा हुआ द्रव्य आदित्य लोक में प्राप्त होता है। आदित्य से वृष्टि होती है। वृष्टि से अन्न होता है। अन्न से प्रजा होती है। इस कारण होम के द्वारा जो विविध अन्न ओषधिरूप रस उत्पन्न होते हैं उन्हीं से होम होता है। यह सब ओङ्कार की ही महिमा है। इस कारण ओङ्कार शब्द की ही अपचिति के लिये सम्पूर्ण कर्म्म का अनुष्ठान होता है ऐसा मानना चाहिये। और होम के द्वारा ही तो अन्न की उत्पत्ति होती है। उसके भोजन आदि से ही प्राण तृप्त होते हैं और प्राण तृप्त होने पर ही ओं शब्द का गान होता है। इस कारण भी अक्षर की ही प्रधानता विदित होती है अतः वर्णवाची अक्षर मात्र का यहां वर्णन ज्ञात होता है न कि ईश्वरवाची अक्षर का। उत्तर—महा आरम्भवाली उपनिषद् की प्रवृत्ति केवल वर्णवाची अक्षर की स्तुति के लिये नहीं होसकती। और ओम् अक्षर को द्वार बनाकर ब्रह्म के महत्त्व के प्रतिपादन के लिये प्रवृत्त हुई उपनिषद् यदि केवल वर्णात्मक ओङ्कार शब्द के व्याख्यान को ही प्रतिपादन करे तो निज सिद्धान्त से भी गिर जायगी और अपचिति शब्द का अर्थ पूजा होने के कारण ब्रह्म के ही पूज्यत्व को उपनिषद् भी स्वीकार करती है। सो यदि केवल अक्षर की ही पूजा अभीष्ट हो तो उपनिषद् का अभिप्राय ही नष्ट हो जायगा। इस कारण यहां ब्रह्मवाची अक्षर का ग्रहण है। पुनः महिमा और रस ये दोनों शब्द अक्षर में कदापि संघटित नहीं हो सकते। क्योंकि प्रत्येक मन्त्र के आदि में जो ओङ्कार का उच्चारण होता है सो महिमा ब्रह्म की है न कि अक्षर की और हवन करने से जो कुछ जलादि से लाभ पहुंचता है वह सब ईश्वर की ही महिमा है। उसी महिमा से जगत् भी रसमय होरहा है। ईश्वर ही मुख्य रस है वही सब को रस देरहा है। ओङ्कार वा वैदिक मन्त्र द्वारमात्र है ॥ अलमतिविस्तरेण ॥ ९ ॥

**तेनोभौ कुरुते यश्चैतदेवं वेद यश्च न वेद। नाना**

तु विद्या चाविद्या च यदेव विद्यया करोति श्रद्धयोपनिषदा तदेव वीर्यवत्तरं भवतीति खल्वेतस्यैवाक्षरस्योपव्याख्यानं भवति (१) ॥ १० ॥

तेन । उभौ । कुरुतः । यः । च । एतत् । एवम् । वेद । यः । च । न । वेद । नाना । तु । विद्या । च । अविद्या । च । यत् । एव । विद्यया । करोति । श्रद्धया । उपनिषदा । तत् । एव । वीर्यवत्तरम् । भवति । इति । खलु । एतस्य । अक्षरस्य । उपव्याख्यानम् । भवति ॥ १० ॥

भाष्यम्—ओङ्कार शब्दस्य विविधानर्थान् दर्शयित्वार्थज्ञानकर्त्तव्यतावश्यकतामुपदिशति तेनेत्यादिना ( यः) पुरुषः ( एतद् ) अक्षरम् (एवम्) पूर्वोक्तरीत्या व्याख्यातम् ( वेद ) जानाति ( यश्च ) पुरुषः ( न वेद ) न जानाति ( उभौ ) विज्ञाविज्ञौ ( तेन ) ओङ्काराक्षरेण ( कुरुतः ) कर्मानुष्ठानं कुरुतः । अर्थात् सम्प्रत्ययमाचारो दृश्यते यदोङ्काराक्षरस्यार्थमविदित्वापि केपि कर्मानुष्ठाने प्रवर्त्तन्ते केपि बुध्वापि । ब्रुवन्ति तु कर्म्मठाः कर्म्मसामर्थ्यादेव उभावपि समानं फलं प्राप्नुतः । अतो बह्वायासेन बहुपरिश्रमेण बहुकालेन ज्ञात्वापि तदर्थं तेन किं करिष्यति तज्ज्ञः । लोकेपि दृश्यते तद्गुणानां ज्ञात्रज्ञात्रोर्हरीतकीं भक्षयतोर्जनयोर्भवत्येव समानं विरेचनम् । अग्निर्यथा अतद्गुणज्ञमुपतापयति तथैव तद्गुणज्ञमपि । तर्हि को विशेषो ज्ञानाज्ञानयोः । अत उत्तरं पठति (नानातु विद्या चाविद्या च ) तु शब्दः पूर्वपक्षं निवर्त्तयति । अर्थान्नेदृशोऽन्यायस्य प्रामाण्यं सेत्स्यति । कथम् ? । यस्मात् । विद्या च अविद्या च । नाना भिन्नास्ति । विद्याविद्ये हि भिन्ने स्तः ( विद्यया ) विज्ञानेन ( श्रद्धया ) प्रीत्या ( उपनिषदा ) उपनिषदां शिक्षया च युक्तः सन् ( यदेव ) यदेव कर्म्म । करोति अनुतिष्ठति ( तदेव ) कर्म्म एवमेवानुष्ठीयमानं ( वीर्य्यवत्तरं ) बहुफलदायकतरं भवति ।

अयमर्थः—वने निवसन्तः शबरपुलिन्दप्रमुखा अनभिज्ञाजनाः पद्मरागगजमुक्तादीन् दुर्लभान् मणीन् प्राप्यापि न किञ्चिदपि फलं लभन्ते । तानेव तद्विशेषज्ञा वणिजो लब्ध्वा विक्रीय च बहूनि धनानि समासाद्य सुचिरकालं सुखेन निवसन्ति भूमिं बाह्यतो जानन्तोपि भारतदेशीयास्तद्विशेषानभिज्ञा क्लिश्यन्त्येव । भूगर्भविद्यानिपुणाः खलु पाश्चात्या भूगर्भे बहूनाकरान् प्राप्य तद्द्वारा समासादितधनसम्पत्तयोजगदपि सुखयन्ति । एवं तत्तत्पदार्थतत्त्वविद्भिस्तैः प्रकाशितानि बहून्यपूर्वाणि वस्तूनि जगदानन्दयन्ति । एतेन ज्ञाय-

(१) प्रथम प्रपाठके दशमखण्डमारभ्योषस्तिकथा द्रष्टव्या ।

ते कानिचिद् वस्तूनि विदितान्येव फलं प्रयच्छन्ति । यथा मणिमुक्तादीनि । कानिचिद्-विदितान्यपि यथा विषभक्षणादीनि । अत्र मीमांसा भवति दार्ष्टान्तिके । ओङ्काराक्षरमविदितार्थं फलप्रदाने समर्थमस्तीति न वा । ओङ्काराक्षरं तावत् कीदृशं वर्तते । ज्ञातं सत् फलवाहकमाहोस्विदज्ञातमपि । सम्यग् विदितः सन्नेव शब्दः फलप्रदो भवतीति शब्दस्वभावः । तथाहि लोके दृश्यते । अर्थमबुध्वा यदि सम्पूर्णं व्याकरणं वाचयेन्नहि तेन तस्य किमपि फलम् । नहि तेन स वैयाकरणो निगद्यते । अर्थं बुध्वा यदा व्याकरणमधीते तदा वैयाकरणसंज्ञाम् लभते । एवं शब्दस्य यथा यथार्थं तत्त्वञ्च विजानाति तथा तथा मनः प्रसीदति । अर्थविज्ञानेन ब्रह्मतत्त्वमपि विदितप्रायं जायते । इदमेव शब्दानां परमं प्रयोजनम् । अविदितार्थश्च शब्दो न तत्प्रयोजनमावहति । अतः शब्दः सम्यग्ज्ञातः सन्नेव कामधुग् भवति तद्विज्ञानेनैव कर्माण्यपि विधिवदनुष्ठितानि भवन्ति । ओङ्कारोप्यक्षरत्वात् स सम्यग्ज्ञातः सन्नेव फलप्रापको भवेत् । अतोस्यार्थ उपनिषद् व्याख्यानरीत्या सम्यग् ज्ञातव्यः । यातु । औषस्त्ये काण्डे अविज्ञानवतामप्यृत्विजां कर्मणि प्रवृत्तिर्दृश्यते । तदविदुषामृत्विजां मूर्धपतनाभिधानं तत्फलं श्रूयते तत्रैव । अतो ज्ञात्वैव कर्मणि प्रवर्तितव्यमितिदिक् । सम्प्रति । उपसंहरति ( खलु ) निश्चयेन ( एतस्यैव अक्षरस्य ) परस्य ब्रह्मण अविनश्वरस्य निश्चलस्य अविकारस्य सर्वैः पूर्वोक्तविशेषणैरुपव्याख्यानं भवति नान्यस्येत्यर्थः ॥ १० ॥

अनुवादः—जो कोई ओङ्कार को इस प्रकार जानता और जो नहीं जानता । वे दोनों ही उस ओङ्कार के द्वारा ( आश्रय से ) कर्म करते हैं । परन्तु विद्या और अविद्या भिन्न हैं । विद्या, श्रद्धा और उपनिषद् की शिक्षा से युक्त होकर मनुष्य जिस कर्म को करता है । वही कर्म बलवत्तर होता है (१) यह सब निश्चय करके अक्षर( अविनाशी ) का ही उपव्याख्यान है ॥ १० ॥

पदार्थः—( यः ) जो (एतत्) इस अक्षर को ( एवम् ) इस प्रकार (वेद) जानता है । ( च ) अथवा ( यः च ) और जो ( न वेद ) नहीं जानता है ( उभौ ) दोनों (तेन) उस ओङ्कार की सहायता से (कुरुतः) कर्म करते हैं ( तु ) परन्तु (विद्या च) और विद्या ( अविद्या च ) और अविद्या ( नाना ) भिन्न भिन्न हैं ( विद्यया ) विद्या से ( श्रद्धया ) श्रद्धा से ( उपनिषदा ) उपनिषद् की शिक्षा से ( यदेव ) जिसी कर्म को ( करोति ) करता है ( तदेव ) वही कर्म ( वीर्यवत्तरम् ) बहुत फल देनेवाला ( भवति ) होता है ( इति ) पूर्वोक्त सम्पूर्ण वर्णन ( खलु ) निश्चय कर के ( एतस्यैव )

( १ ) प्रथम प्रपाठक दशम खण्ड से उषस्ति चाक्रायण की कथा देखो ।

इसी ( अक्षरस्य ) अविनश्वर ईश्वर का (उपाव्याख्यानम्) विशेष व्याख्यान ( भवति ) होता है ॥ १० ॥ इति प्रथमप्रपाठकस्य प्रथमखण्डस्य संस्कृतभाष्यम् ॥

भाष्याशयः—ओङ्कार शब्द के विविध अर्थों को दिखला कर अर्थज्ञान करने की आवश्यकता का उपदेश देती है।

शङ्कापूर्वक वर्णन किया जाता है कि जो कोई ओङ्कार शब्द के अर्थ जानता और जो अर्थ को नहीं जानता। वे दोनों ही उस ओङ्कार से कर्म करते हैं। कर्मकाण्डी लोग कहते हैं कि कर्म के सामर्थ्य से दोनों का फल तुल्य होगा। यदि ऐसा है तो अर्थज्ञान के लिये उतना परिश्रम करना व्यर्थ ही है। लोक में भी देखा जाता है कि अनजान और जानने वाले दोनों ही हरीतकी का भक्षण करें तो विरेचन रूप फल समान ही है। विष के खाने वाले ज्ञाता अज्ञाता दोनों ही मरेंगे। फिर अर्थ ज्ञान की क्या आवश्यकता। इस कारण उपनिषद् शिक्षा देती है कि विद्या और अविद्या ये दोनों भिन्न पदार्थ हैं। तब दोनों के फल समान कैसे हो सकते हैं। अर्थात् वन में रहने वाले अनभिज्ञ शबर, पुलिन्द आदि पद्मराग गजमुक्ता आदि दुर्लभ बहुमूल्य मणियों को पाकर किञ्चित् भी फल को नहीं कर सकते हैं। परन्तु उनके विशेष गुण के जानने वाले बणिक् उन्हें पाय बेच और बहु धन प्राप्त कर बहुत काल तक सुख से निवास करते हैं। यद्यपि भारतवासी भी भूमि को बाह्य रीति से जानते थे और अब भी जानते हैं परन्तु उसकी विशेषता को न जाननेके कारण क्लेश पारहे हैं। भूगर्भविद्या के निपुण पाश्चात्य विद्वान् भूगर्भ में अनेक आकरों ( खानों ) को पाकर उसके द्वारा असंख्य धन सम्पत्ति वाले होकर जगत् को भी सुखी कर रहे हैं। एवं तत्तद् पदार्थों के तत्त्वों को जानने वाले पाश्चात्य विद्वान् अनेक अपूर्व वस्तुओं को प्रकाशित कर जगत् को आनन्दित कर रहे हैं। यदि पदार्थों के तत्त्व को न जानते तो उन के द्वारा इन विद्याओं का प्रकाश नहीं होता। इन उदाहरणों से विदित होता है कि कोई वस्तु विदित होने पर ही विशेष फल देने वाली होती है। जैसे मणि, मुक्तादि और कोई वस्तु अविदित रहने पर भी फल देने वाली होती है। जैसे विष भक्षण आदि। परन्तु विष का ज्ञान रखने वाला विष से बचने का उपाय कर सकता है। अज्ञानी नहीं।

अब यहां दार्ष्टान्तिक में मीमांसा करनी चाहिये कि ओङ्काराक्षर अविदितार्थ होने पर भी फलदेने में समर्थ है वा नहीं। अर्थात् यह ओङ्काराक्षर कैसा है? ज्ञातार्थ होने पर ही फल देनेवाला है वा अज्ञातार्थ भी। सम्यग् ज्ञात होने पर ही शब्द फलका देने वाला होता है यह शब्दका स्वभाव है जैसे लोक में देखते हैं कि अर्थ को न जानकर यदि स-

पूर्ण व्याकरण बांच जाय तो उस से उसे कुछ भी फल नहीं मिलता । कदापि वह वैयाकरण नहीं कहला सकता । अर्थ जान कर जब व्याकरण पढ़ता है तब ही वैयाकरणकी पदवी को पाता है । इस प्रकार शब्द के अर्थ को जैसे २ जानता जाता है । वैसे वैसे मन भी प्रसन्न होता जाता है । शब्द के वास्तविक तत्त्व के जानने से परम आनन्द भी प्राप्त होने लगता है । और शब्दार्थ ज्ञान से ब्रह्मतत्त्व भी विदितप्रायः होने लगता है यही शब्दों का परम प्रयोजन है । अविदितार्थ शब्द से वह प्रयोजन कदापि सिद्ध नहीं हो सकता । अतः शब्द सम्यग् ज्ञात होने पर ही कामधुक् होता है । और अर्थ के विज्ञान से ही कर्म भी विधिवत् अनुष्ठित हो सकते हैं । जिस कारण ओङ्कार भी शब्दमय है । अतः ज्ञात होने पर ही फल देने वाला हो सकता है अन्यथा नहीं । इस कारण ओङ्कार शब्द के अर्थ उपनिषद् के व्याख्यान की रीति से जानने चाहियें । तब ही इस का फल भी होगा ।

शङ्का–इसी उपनिषद् के उषस्तिकाण्ड में अज्ञानियों की प्रवृत्ति कर्मकाण्ड में देखते हैं । तब अर्थ की आवश्यकता के ऊपर आप इतना विवाद क्यों करते हैं । उत्तर–प्रवृत्ति को तो कोई भी रोक नहीं सकता क्योंकि मनुष्य कर्म करने में तो स्वतन्त्र है परन्तु फल की जिज्ञासा करनी चाहिये । वहां फल यह कहा गया है कि उन अज्ञानी ऋत्विजों के शिर खण्डशः हो जाते यदि उषस्ति चाक्रायण के द्वारा उन ऋत्विजों को अर्थ ज्ञान नहीं होता । अतः अर्थ जान कर ही कर्म में प्रवृत्ति करनी चाहिये ॥

इसी अभिप्राय से उपनिषद् शिक्षा देती है कि विद्या से युक्त होकर जो कर्म किया जाता है वही वीर्यवत्तर अर्थात् बहुफलदायक होता है । उस में भी श्रद्धा और शिक्षा की आवश्यकता है । अतः श्रद्धा और उपनिषद् शब्द का प्रयोग किया गया है अर्थात् उपनिषद् की शिक्षा से ओङ्कार शब्द के यथार्थ अर्थ का ग्रहण कर उस के द्वारा ब्रह्मसमाधि की भावना करनी चाहिये यह सब पूर्वोक्तवर्णन यथार्थ में इसी अविनश्वर ब्रह्म का ही जानना चाहिये अन्य का नहीं । अतएव मूल में ( एतस्यैव ) इस पद में एव शब्द का पाठ है जिससे सूचित होता है कि उस ब्रह्म का ही यह सम्पूर्ण वर्णन किया गया है । और इस से विस्पष्ट होता है कि जो लोग ओम् शब्द का वर्णात्मक अक्षर अर्थ करते हैं वे भ्रान्त हैं ॥ १० ॥

इति प्रथमप्रपाठकस्य प्रथम खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥

ओ३म्

# अथ--ओङ्कारसमीक्षा ॥

संस्कृतम्—ननु ऋचि, साम्नि, अथर्वणि च वेदे, ओमित्येतस्याक्षरस्य प्रयोगादर्शनात् । शतपथैतरेयादिषु पुरातनेषु ग्रन्थेषु च विशेषवर्णनाभावाच्चाचिरप्रवृत्तप्रचारोऽयंशब्द इत्यनुमीयते । यत्तु यजुषश्चत्वारिंशत्तमेऽध्याये द्विरयमधीयते । तदपि बहुसन्देहानेव जनयति । यतोऽस्मिन्नध्याये शाखाभेदेन विविधपाठैर्बहुविधव्यत्ययैर्लुप्तप्रक्षिप्तबहुशब्दैश्च दोषगृहीतत्वात् कतमः पाठः वैदिक आसीदित्यवधारयितुं सम्प्रति न शक्नुमः । तथा चैतस्योपनिषत्त्वमेव । न वेदत्वम् । पश्चाद् वेदीभूतइत्युपनिषद्विदां सम्मतिर्वर्त्तते । यत एतेमन्त्राः कर्मसु न विनियुक्ताः । सम्प्रत्यपि ईशावास्यवाजसनेयोपनिषदादिनाम्ना उपनि-

भाषा—शङ्का-ऋग्, साम और अथर्ववेद में इस ओङ्कार अक्षर के अदर्शन से और शतपथ ऐतरेय आदि प्राचीन ग्रन्थों में इस का विशेष वर्णन न होने से अनुमान होता है कि वैदिक समय में इस का प्रचार नहीं था । यजुर्वेद के चालीसवें अध्याय में जो दो वार इस के पाठ आते हैं उन से भी सन्देह की निवृत्ति नहीं हो सकती । क्योंकि इस अध्याय में शाखाभेद से बहुविधपाठ, बहुप्रकार के परिवर्त्तन, अनेक पदों के लोप और उन की जगह में दूसरे शब्दों के सन्निवेश आदि दोष विद्यमान रहने के कारण निश्चय नहीं कर सकते हैं कि वास्तविक वैदिक पाठ क्या था ? और उपनिषद् के तत्त्ववेत्ता लोग कहते हैं कि यजुर्वेद का यह अन्तिमाध्याय यथार्थ में प्रथम उपनिषद् के रूप में था पश्चात् वेद का भाग माना गया । क्योंकि इन मन्त्रों के विनियोग कर्मकाण्ड में नहीं देखे जाते हैं । कर्मकाण्डी लोगों के द्वारा सम्पूर्ण वैदिक मन्त्रों के विनियोग देखे जाने और इन के विनियोग न होने से विस्पष्ट ही प्रतीत होता है । कि ये मन्त्र वेद के भाग नहीं है । सम्प्रति भी ईशावास्योपनिषद् वाजसनेयोपनिषद् इत्यादि

षदां मध्ये सर्वश्रेष्ठेयं परिगण्यते । अतोत्राध्यायपठितोङ्कारशब्देननाधुनिकत्वशङ्काविनिवृत्तिः ॥

अन्यच्च । अग्निवायुमरुदिन्द्रादयश्शब्दा बहुशः प्रयुक्तत्वादिमान्येव ब्रह्मणः प्रियतराणि नामानीति चावगम्यते । यागप्रचारावसरे केनापि कारणेन कतिपयेष्वर्थेषु ऋत्विग्भिः संकेतित उपनिषत्समये शनैःशनैर्ब्रह्मवाचको जात इति शब्दशास्त्रविदां परामर्शः सुष्ठुतरं प्रतिभाति । सामगीतौ हाई, हाबू, औहोई, हिं, हुं इत्यादिसामस्तोभा निरर्थकाः केवलं विश्रामप्रयोजना उच्चार्यमाणा यथा दृश्यन्ते तथैवायमपि ॥

अस्मिन् विषये बलवत्तरं युक्तियुक्तञ्च प्रमाणमप्युपलभ्यते । तद्यथा । अकारककारादिवर्णसमाम्नायवद् अस्मादक्षरात् कारप्रत्ययविधानेन वर्णविशेषत्वमेवास्य समायातं न च वाचकत्वं कदापि । अकारमुपासीतेति कथनेन अकाररूपो यो वर्णस्तस्यैवोपासना प्रतीयते नतु तद्वाच्यस्य तद्वदिहापि । इन्द्राग्निप्रभृतिब्रह्मवाचकेभ्यः कारप्रत्यायादर्शनाच्च ।

नाम से उपनिषदों में ही इस की गणना की जाती है । अतएव इस अध्याय में पठित ओङ्कार शब्द से इस की प्राचीनता में सन्देह ही होता है ।

दूसरी बात यह है कि अग्नि, वायु, मरुत और इन्द्र आदि शब्द वेद में बारम्बार प्रयुक्त होने से ब्रह्म के ये ही सब प्रिय नाम प्रतीत होते हैं । अन्य नहीं । यज्ञ के प्रचार के समय में किसी कारण विशेष से यह अक्षर किन्हीं अर्थों का संकेतमात्र ऋत्विकों ने माना था । पश्चात् उपनिषद् के समय में धीरे २ ब्रह्मवाचक बन कर अति श्रेष्ठ और पवित्र हो गया । ऐसी शब्दशास्त्र तत्त्ववेत्ताओं की सम्मति अच्छी मालूम होती है । क्योंकि जैसे सामवेद के गान में हाई, हाबू, औहोई, हिं, हुं आदि शब्द ( जो सामस्तोभ कहलाते हैं ) निरर्थक हैं केवल सामगान के समय बीच २ में विश्राम के हेतु ही उन का उच्चारण प्रयोजन देखने में आता है । वैसे ही यह शब्द भी संकेतार्थ वा विश्रामार्थ प्रयुक्त होता होगा । इसकी पुष्टि में यह एक बलिष्ठ और युक्तियुक्त प्रमाण मिलता है कि जिस अक्षर के पर में " कार " प्रत्यय का विधान रहता है वह केवल वर्णवाची होता है । जैसे अकार, इकार, ककार, चकार और ठकारादि शब्दों से केवल अ, इ, क, च और ठ आदि वर्णमात्र का ही बोध होता है इन के वाच्य का नहीं । वैसे यहां पर भी 'ओङ्कार' कहने से केवल ओ+म् इन दो अक्षरों का ही बोध होगा अन्य का नहीं । ब्रह्मवाचक इन्द्र, अग्नि, वरुण आदि किसी शब्द के पर में 'कार' शब्द के प्रयोग का दर्शन नहीं होता इस से भी विदित होता है कि ओङ्कार शब्द

एवंविधैर्हेतुभिरोङ्कारशब्दस्य सामगीतिविशेषे संकेतत्वमेव प्रतीयते । पश्चाद् भूरिसंचरो यदृच्छया स्वस्वसम्प्रदायानुसारेण सन्निवेशितार्थः कृतसंस्कारः पवित्रीभूतो यज्ञादिसत्कर्मसु लब्धोत्तमस्थानः संवृत्तः । तस्मादवैदिकत्वादिन्द्राग्निप्रभृतिब्रह्मनामवन्नायं श्रेष्ठपदमर्हति । तत्कथं वैदिकैर्भवद्भिर्ब्रह्मणः प्रियवाचकत्वेनाक्षरमिदम्प्रयुज्यत इति तु न जानीमो वयम् । इत्याशङ्कायां ब्रूमः ॥ विद्यते खल्वेतस्य परमप्रसिद्धस्याक्षरस्य व्याख्यानं वेदेषु । तथाहि । " ऋचो अक्षरे परमे व्योमन् * " निरुक्त परिशिष्टे १ । १० ॥ इत्यस्य व्याख्यानावसरे यास्काचार्यः शाक पूण्याद्याचार्यत्रयस्य मतं व्याचख्यौ " कतमत् तदेतदक्षरम् ? 'ओमित्येषा वागिति' शाकपूणिः" शाकपूणेराचार्यस्यमते अक्षरवाच्योत्र ओङ्कारः । पुनः शङ्कते—साक्षादोङ्कारस्यात्र प्रयोगाभावात् । तत्कथंशाकपूणिव्याख्यानस्य प्रामाण्यं स्यात् । पुनरप्यस्य मन्त्रस्य तत्रैव त्रिविधव्याख्यानदर्शनात् । शाकपूणिपुत्र आदित्यपरकं मन्यते । अपरेत्वात्मपरं व्याचक्षते । तत्कथमनेन मन्त्रेण निर्णयो भवितुमर्हति । समाधीयते—भवतुतावत् । शाकपूणिसमये ओमित्यस्यासीत्प्रचार इतित्ववश्यमुररीकरिष्यन्ति

---

केवल संकेतमात्र था । पश्चात् अपनी २ इच्छा के अनुसार और अपने २ सम्प्रदाय के अनुकूल इस के अर्थ, इस का विन्यास और रङ्गरूप आदि बना लिये गये । इस हेतु अवैदिक होने के कारण ब्रह्म के इन्द्रादि प्रिय नामों में इस की गिनती करनी आप वैदिक लोगों के लिये सर्वथा अनुचित ही प्रतीत होती है । पुनरपि आप लोग जो इस की इतनी प्रतिष्ठा कर रहे हैं इसका क्या कारण है ? यह समझ में नहीं आता उत्तर—इस आशङ्का के उत्तर में आगे वर्णन किया जाता है । परमप्रसिद्ध इस अक्षर का व्याख्यान वेदों में अवश्य ही है देखो—ऋचो अक्षरेत्यादि निरुक्त० परिशिष्ट १ । १० । इस मन्त्र * के व्याख्यान में यास्काचार्य ने शाकपूणि आदि तीन आचार्यों के मत उद्धृत किये हैं । शाकपूणि कहते हैं कि इस मन्त्र में अक्षर शब्द से किस अक्षर का ग्रहण होता है ? इसके उत्तर में 'ओमित्येषावाग्' ओम् ही वह अक्षर है ऐसा कहते हैं । शङ्का—साक्षात् ओङ्कार शब्द के प्रयोग यहां न होने के कारण शाकपूणि के व्याख्यान का प्रामाण्य कैसे हो सकता है । और इस मन्त्र के व्याख्यान वहां ही तीन प्रकार से कहे गये हैं शाकपूणि के पुत्र इस मन्त्र को " आदित्य " में अन्य आचार्य "अध्यात्म" में और शाकपूणि "ओम्" अक्षर में घटाते हैं तब किनके व्याख्यान का प्रमाण मानाजाय । इसलिये इस मन्त्र के द्वारा कैसे निर्णय हो सकता है । उत्तर—अ-

* ऋग्वेद २ । ३ । २१ ॥

भवन्तः । शाकपूणेः यास्काचार्यादपि चिरन्तनत्वाच्चिरन्तनप्रचारोयं नाधुनिक इति पर्य्यवसितम् ।

किन्तु अस्मिन्नपि मन्त्रे प्रत्यक्षोहि ओङ्कारः सुनिपुणमतिभिर्भवद्भिः सूक्ष्मदृष्ट्यावलोक्यताम् । व्योमन्नित्यत्र वि+ओम्+अन् इति पदत्रयं विद्यते । वि+अन् इत्येतयोर्द्वयोर्मध्ये विराजते च ओम् शब्दः । तत्कथं निगद्यते भवद्भिर्नास्य साक्षात्प्रयोग इति । वि शब्देन विशिष्टा मूलप्रकृतिर्गृह्यते । अन् शब्देन जीवः । अनिति प्राणिति जीवतीति अन् । जीवः पुरुष आत्मा इति । अन् धातोः क्विप् । ओम् पदेन ब्रह्म । पदार्थानांत्रित्वाद्धेतोरिमानेव त्रीन् पदार्थान् अवगमयितुं व्योमन् पदेन शिक्षते मातृभूता ऋक् । एतत्त्रयमविदितं यदिचेत् ( किमृचा करिष्यति ) व्यर्थमेववेदानामध्ययनमिति सम्यक् सूचयति भगवान् कारुणिकः परमपुरुषः । ब्रह्म खलु सर्वस्य मध्ये तिष्ठतीति सूचयितुमितरयोर्मध्ये ओम् शब्दस्य प्रयोगः कृतोऽस्ति । एतदेव प्रतिपादयन्तः—" अंगुष्ठमात्रः पुरुषो मध्य आत्मनि तिष्ठति "[1] "हृदि ह्येष आत्मा"[2] इत्येवंविधा उपनिषत्सु सन्ति बहवः प्रयोगाः ।

च्छा शाकपूणि के समय में इसका प्रचार था इस बात का आप अवश्य स्वीकार करेंगे और शाकपूणि के यास्क से भी चिरन्तन होने के कारण इसका प्रचार चिरन्तन है आधुनिक नहीं यह सिद्ध होता है ।

किन्तु इसी मन्त्र में प्रत्यक्ष ही ओङ्कार है । सूक्ष्मदृष्टि से बुद्धिमत्ता के साथ देखो व्योमन् इस पद में वि+ओम्+अन् ये तीन पद विद्यमान हैं " वि और अन् " इन दोनों के मध्य में ओम् शब्द विराजमान हो रहा है तब तुम कैसे कहते हो कि इसका साक्षात्प्रयोग नहीं है । वि शब्द से विशेष मूल प्रकृति का और अन् शब्द से जीव ग्रहण है क्योंकि ( अनिति, प्राणिति, जीवति इति अन् ) जो सदा जीवित रहे उसे अन् वा जीव कहते हैं । अन् धातु से यहां ' क्विप् ' प्रत्यय है । इसी से प्राणी आदि शब्द भी बनते हैं और ओम् शब्द से ब्रह्म का ग्रहण प्रसिद्ध है । पदार्थ भी ३ ही हैं इस कारण इन्हीं तीन पदार्थों को जनाने के हेतु व्योमन् पद से मातृसदृशी ऋचा शिक्षा देती है । ये तीन पदार्थ यदि अविदित रह जांय तो (किमृचाकरिष्यति) अर्थात् वेद का अध्ययन व्यर्थ है इस को अच्छी तरह से भगवान् सूचित कर रहे हैं । ब्रह्म सब के मध्य में विराजमान है एतत्सूचनार्थ वि और अन् के मध्य में ओम् शब्द का प्रयोग किया गया है । इसी को प्रतिपादन करते हुए ( अंगुष्ठमात्रः हृद्येषः )

( १ ) कठोप० ४ । १२ ॥ ( २ ) प्रश्न उ० ३ । ६ ॥

यास्काचार्योऽप्येतस्य मन्त्रस्य त्रीनेवार्थान् व्याचक्षाणः "सन्ति चात्र त्रयः पदार्था" इति सम्यक्प्रदर्शयाञ्चकार । ओम् पर आदित्यपर अध्यात्मपरश्चमन्त्रोयम् । आदित्यशब्देन सर्वत्रैव द्योतमाना प्रकृतिरत्र विवक्षिता । ओम् शब्देन ब्रह्म । अध्यात्मशब्देन पुरुषः शारीरः । एतदर्थत्रयस्य व्याख्यानेन महान् गूढार्थः प्रकाशितो यास्काचार्येणवेदविदां वरिष्ठेन । मन्त्रेव्योमन्निति लुप्तसप्तम्यन्तं पदं विशेष्यम् । अक्षरे, परमे इतिपदद्वयं विशेषणं । त्रयाणामपि अविनश्वरत्वादक्षरत्वम् । उत्कृष्टत्वात् परमत्वमितिसङ्गतिः । यत्तुसायणाचार्येण स्वकीये ऋग्वेदभाष्ये अर्थचतुष्टयमभ्यधायि तन्निजपाण्डित्यमेवप्रदर्शितम् । तदिह व्योमञ्च्छब्दः सर्वेषु वेदेष्वस्मिन्नेवार्थे बहुशः प्रयुक्तोऽस्तीति " वेदेषु प्रयोगादर्शनात् नायं वैदिक " इति यदुक्तं तदसंगतं संवृत्तम् ॥ वेदस्य तत्त्वं परमं निगूढं लक्षेषु कश्चिदेव विजानाति । अतोऽत्रविषये "इदमित्थ" मितीयत्ता नावधारणीया । किन्तु सद्भावेन सदा तत्त्वं विजिज्ञासनीयम् । अहो विगतसन्देहा वयं संवृत्ताः स्मः । नायमर्थः केनापि प्रदर्शितोऽस्मभ्यम् ॥ इदानींतनैरबुधैर्वेदतत्त्वात् सुदूरमपगतैः संशयं नीतेनमया तथोक्त

इत्यादि उपनिषदों में बहुत प्रयोग हैं । यास्काचार्य ने इस मन्त्र के तीन ही अर्थ करते हुए जगत् में तीन ही पदार्थ हैं यह प्रकाशित किया है । यह मन्त्र ओम् परक, आदित्यपरक व अध्यात्मपरक है । आदित्यशब्द से यहां सर्वत्र द्योतमान प्रकृति, ओम् शब्द से ब्रह्म और अध्यात्म शब्द से देही पुरुष का ग्रहण है इन तीन अर्थों के व्याख्यान करते हुए वेद वेत्ताओं में श्रेष्ठ यास्काचार्य ने महान् गूढ अर्थ का प्रकाश किया है । और तुमने जो ये कहा कि इस मन्त्र को तीन आचार्य्य तीन अर्थों में घटाते हैं उस का भी यह अभिप्राय समझना कि ये तीनों मिलकर मन्त्र का सम्पूर्ण अर्थ होता है । मन्त्र के "अक्षरे" और "परमे" ये दोनों पद व्योमन् शब्द के विशेषण हैं । ये तीनों अविनाशी होने से अक्षर, और उत्कृष्ट होने के कारण परम कहलाते हैं । सायणाचार्य ने अपने वेदभाष्य में जो इस मन्त्र के चार अर्थ किये हैं सो उनका पाण्डित्य मात्र है । यह व्योमन् शब्द चारों वेदों के अनेक स्थल में प्रयुक्त हुए हैं । इस लिये वेद में ओङ्कार का प्रयोग नहीं यह तुम्हारा कथन ठीक नहीं । वेद के तत्त्व परम गूढ हैं लक्षों में विरला ही कोई जानता है । अतः वेद के विषय में इदमित्थम् कह कर किसी विषय की इयत्ता नहीं करनी चाहिये किन्तु तत्त्वों की जिज्ञासा तो अवश्य करे । अब हम लोगों के सन्देह निवृत्त हुए इस अर्थ को हम लोगों से किसी ने प्रकाशित नहीं किया था वेद के तत्त्वों से बहुदूरस्थित साम्प्रतिक अज्ञानियों ने यह सन्देह डाला था इस लिये मैंने ऐसा कहा था । अच्छा जाने दो ।

मिति । आस्तान्तावत् । अन्यदपिऋग्वेदस्योदाहरणं शृणुत—

" ओमासश्चर्षणी धृतो विश्वे देवास आ गत । दाश्वांसो दाशुषः सुतम् " । ऋग्वेदे १ । १ । ६ । अयमर्थः । हे विश्वेदेवासः । सर्वे विद्वांसो यूयं दाशुषो दत्तवतः । आदरयितुः मम सुतं सोमप्रधानमन्नं ग्रहीतुम् । आगत । आगच्छत । ममान्नं गृहीत्वा गृहं शोभयत । कथंभूतायूयम् । ओमासः । ओम्—ब्रह्मणः उपवेष्टारः । ब्रह्म समीप उपवेशकाः । ब्रह्मविद इत्यर्थः । अत्र आस्तेः क्विप् । आसते इति आसः । ओम्— ब्रह्मणः आसः इति ओमासः । षष्ठीतत्पुरुषः । पुनः कथंभूताः । चर्षणीधृतः । चर्षणीनांमनुष्याणां धृतः । धारायितारः । स्वेनोपदेशेन प्रजानां पालका इत्यर्थः । इहापि धृ धातोः क्विप् । पुनः दाश्वांसः । विज्ञानप्रदाः । अत्र ओम् शब्दस्य प्रत्यक्षः प्रयोगोऽस्ति । अवितृगन्तृकामयितृश्रोतृप्रभृत्यर्थेऽपि ओंशब्दः । धातोस्तदर्थत्वात् ।

अब ऋग्वेद का दूसरा उदाहरण भी सुनो । (ओमासश्चर्षणी * ) इत्यादि निरुक्त १२ । ४० । ( विश्वेदेवासः ) हे सकल विद्वानो ! आप लोग ( दाशुषः ) आदर करने वाले मेरे ( सुतम् ) प्रस्तुत भोज्य पदार्थों को ग्रहण करने के लिये ( आगत ) आवें अर्थात् मेरे अन्न को ग्रहण करके गृह को सुशोभित करें । आप लोग कैसे हैं ? ओमासः । ओम् अर्थात् ब्रह्म और आस नाम बैठने वाले अर्थात् ब्रह्म केसमीप बैठने वाले अर्थात् ब्रह्म के जानने वाले आप लोग हैं यहां ओम्+आस् मिल कर ओमास् पद बनता है और आस् धातु से क्विप् प्रत्यय से आस् बनता है । ओमास् शब्द के अर्थ रक्षक आदि भी होते हैं । ( चर्षणीधृतः ) मनुष्यों को अपने उपदेश से भरण पोषण करने वाले हैं पुनः (दाश्वांसः) विज्ञान के देनेवाले । यहां ओम् शब्द का साक्षात् पाठ देखो ।

प्रत्येक मन्त्र के अन्त में ओङ्कार का विधान ।

वेदों में येही पूर्वोक्त दो एक स्थल ओङ्कार युक्त नहीं है किन्तु सकल मन्त्र के अन्तिम टि (१) ओङ्कार से युक्त है यह विषय उदाहरण से विस्पष्ट होगा जैसे अपाꣳरेताꣳसि जिन्वति य० अ० ३ मं० १२ ॥ विश्वे देवा यजमानश्चसीदत । य० अ० १५। मं० ५४ ॥ आपो भवन्तु पीतये यजु० । इन मन्त्रों में क्रमशः अन्तिम टि (१) ति का इ, तकार का अकार, यकार का एकार है ये सब अक्षर यज्ञकर्म में पढ़ने के समय ओम् होजायेंगे जैसे जिन्वति के स्थान में ( जिन्वतोम् ) सीदत के स्थान में ( सीदतोम् ) पीतये=पीतयोम्, इत्यादि–इसी प्रकार सब मन्त्र में जान लेवें ।

* ऋग्वेद १ । १ । ६ ( १ ) टि व्याकरण की एक संज्ञा है ।

पुनरपि विचार्यताम् । सर्वेषां वेदमन्त्राणाम् " प्रणवष्टेः ८ । २ । ८९ " अनेन यज्ञकर्मणि टेरोमित्यादेशो भवति " अपां रेतांसि जिन्वतोम् " इत्याद्युदाहरणम् एतेन सर्वे वैदिकमन्त्रा ओमित्यनेनैवान्ते संयुक्ताः सन्तीति । यावन्तो वैदिकमन्त्रास्तावन्तअस्याक्षरस्य पाठा वेदेषु विद्यन्त इति सम्यग् विज्ञायते ॥ एतेन " अग्न्यादि शब्दवत् नायं बहुशः पठित " इत्यादि यदुक्तं भवद्भिस्तदप्ययुक्तम् । प्रत्युत सर्वेभ्यः शब्देभ्यो बहुलतरोऽय मेव पठितो भवति । सर्वमन्त्रान्ते अस्यैवोच्चारणविधानान् न पृथग्भूयानस्य पाठः कृतोस्ति । एतेन सर्वैर्मन्त्रैर्ब्रह्मैव समन्वीयते । अतएव तदन्ते एतस्याक्षरस्योच्चारणोपदेशः कृतइति बोध्यं गूढतात्पर्यम् । केवलोच्चारणप्रयोजनसम्बन्धित्वेन पुस्तकमध्ये लेखननिष्प्रयोजनान्न कस्मिंश्चित् तेन सहिता मन्त्रा लिखिताः सन्ति । नच याज्ञिकैः प्रचारितमिमंनियममवलोक्य महर्षिणा पाणिनिना वैयाकरणेन " प्रणवष्टेः " इति सूत्रं सूत्रितमित्याशङ्कनीयम् । तस्यापि वेदपारदर्शित्वात् । अन्यच्च नहि स्वकल्पितं वर्णं वैदिकैर्मन्त्रैः सार्द्धं योजयितुं केप्यर्हन्ति । निष्प्रयोजनत्वात् प्रमाणाभावादाप्तपुरुषाणां तत्करणानर्हत्वाच्च ॥

---

महर्षि पाणिनि इस विधि के लिये सूत्र रचते हैं यथा प्रणवष्टेः ८।२।८९ यज्ञकर्म में टि के स्थान में ओम् आदेश हो । अन्तिम स्वर है आदि में जिस के उस वर्ण की "टि" संज्ञा होती है । " अचोन्त्यादिटि " इस सूत्र से, इस नियम से सिद्ध होता है कि वेद के सब ही मन्त्र ओङ्कार अक्षर से युक्त हैं । यदि यह कहो कि याज्ञिक कर्तृक इस नियम को देखकर पाणिनि ने उस सूत्र का विधान किया हो यह तुम्हारा कथन ठीक नहीं । क्योंकि वे भी तो वेद के पार दर्शी थे । और दूसरी बात यह है कि स्व-कपोल कल्पित वर्ण को वैदिक मन्त्रों के साथ कोई जोड़ नहीं सकता । क्योंकि जोड़ने वाले का इस से कोई प्रयोजन नहीं । इस में कोई प्रमाण भी नहीं और न आप्त पुरुष ऐसा कर भी सकते ॥

यदि यह कहा जाय कि वेदों के पुस्तकों में लिखित ओङ्कार क्यों नहीं देखे जाते? तो उस का उत्तर यह है कि चारों वेदों के लिये यह नियम समान है । लाघवार्थ लिखे नहीं जाते । क्योंकि अनादिकाल से चली आती हुई यह परिपाटी सर्वत्र परम प्रसिद्ध थी और अब भी है । यह व्याकरण और उच्चारण मात्र से सम्बन्ध रखने के हेतु भी लिखा नहीं जाता । शङ्का—तब हम इस पर कैसे विश्वास कर सकते हैं कि प्रत्येक मन्त्र के अन्त में ओङ्कार का प्रश्लेष है । उत्तर—जिस कारण आप्त पुरुष ऐसा ही उच्चारण करते आये हैं और ( अग्निमीळे ) इत्यादिकों का प्रमाण भी आप्त पुरुष के प्रमाण ही से मानते हैं । जब ब्राह्मण और महर्षि पाणिनि इस में साक्षी हैं तो सन्देह

अस्मादेव वैदिकनियमात् ऐमिन् ( Amen ) آمين। आमिन्नित्यादि शब्दानधुनापि यवनाः प्रार्थनान्ते एव पठन्ति । एतेऽपि ओमित्यस्यैव विकाराः । किंत्विदानीं कस्मादायातः कोर्थः कथमन्ते पाठ्य इत्येवं ते न विदन्ति । चिरकालार्य्यपृथक्निवासादिकारणात् । हाई हाबू प्रभृति सामस्तोभा अप्यर्थवन्तः । सप्रयोजनाश्च । अयं वावलोको हाउकार इत्यादिनिर्देशात् । यद्यपि वर्णात्कारः । तथापि नेदमर्थान्तरबाधकम् । अकारो विष्णुः । उकारः प्रजापतिः । इत्यादि प्रयोगविद्यमानात् । वर्णाश्चापि प्रायः सर्वे अर्थव-

करना ही मूर्खता है । यों तो प्रत्येक मन्त्र में ही सन्देह हो सकता है कि यह वेद है वा नहीं ॥

इस से यह सिद्ध हुआ कि वेदों के मन्त्रों की जितनी संख्याएं हैं उतने बार ओंकार के प्रश्लेष हैं अतः इन्द्र, अग्नि, वायु आदि ईश्वर वाचक शब्दों से इसी का अधिक पाठ सिद्ध हुआ। इस हेतु आप का जो ये कथन था कि "इन्द्रादिक शब्दों के बहुवार पाठ होने से ईश्वर के प्रियनाम ये ही प्रतीत होते हैं" असंगत ठहरा। इस नियम को द्वीप द्वीपान्तर में भी यहां से गये हुए प्राचीन आर्य लोग पालते रहे व अभी तक पाल रहे हैं। जैसे कृष्टान लोग ऐमिन् ( Amen ) और अन्य यवन लोग (آمين।) आमिन आदि शब्द को प्रार्थना के अन्त में ही उच्चारण करते हैं यह ऐमिन् आदि शब्द ओङ्कार का अपभ्रंश है। इस में सन्देह नहीं। यद्यपि यह शब्द कहां से आया, क्या अर्थ है, क्यों अन्त में इस को पढ़ना चाहिये इत्यादि बातों को वे लोग अब नहीं जानते क्योंकि चिरकाल से उन लोगों का निवास आर्यों से पृथक् हो गया और उन में संस्कृत का प्रचार भी नहीं रहा। तथापि अनादि काल से प्रचलित परम प्रिय इस ओङ्कार को साथ ले जाने ही के कारण उन लोगों में अभी तक ओम् का अपभ्रंश ऐमिन आदि शब्द विद्यमान है यद्यपि उन लोगों को प्रायः संस्कृत का इतना प्रचार होने पर भी बाईबिल आदि धर्म पुस्तक में कथित ऐमिन शब्द का मूल और कारण का पता नहीं लगा है। परन्तु ओम् शब्द ही इसका मूल कारण है इस में सन्देह नहीं।

अब इस से यह जानना चाहिये कि सब मन्त्रों के अन्त में ओङ्कारोच्चारण का उपदेश इसलिये है कि परम्परया सकल वेदों का तात्पर्य अन्त में उसी ब्रह्म से है और ईश्वर की उस महती आज्ञा को ओङ्कार शब्द के द्वारा अन्त में सदा स्वीकार किया करें।

न्तः। खं ब्रह्म। कः प्रजापतिः। इत्यादिप्रयोगदर्शनात्। यजुष अन्त्याध्यायस्य वेदत्वं न वेति अप्रसंगात् विस्तरभयाच्च न निर्णीयते। अन्यत्र क्वचिद् द्रष्टव्यम्। ब्राह्मणान्यपि सर्वाणि प्राय एतदक्षरं प्रस्तुवन्ति यथा—तान् वेदानभ्यतपत् तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रयो वर्णा अजायन्ताकार उकारो मकार इति तानेकधा समभरत् तदेतदोमिति तस्मादोमिति प्रणौति। ओमिति वै स्वर्गोलोकः। ओमित्यसौ योऽसौ तपति। ऐतरेयब्राह्मणे पञ्चमपञ्चिका ३२। इत्यादि प्रयोगा ब्राह्मणेष्वपि विद्यन्ते। इतरेष्वपि तथैव द्रष्टव्याः।

## त्रिमात्र ओङ्कार।

अस्मिन् वर्णास्त्रयः। मात्रास्तिस्रः। प्लुतत्वाभिधायिनाङ्केन तृतीयेनैव समन्वितः। शब्दपारदृश्वना पाणिनिनापि "ओमभ्यादाने" इत्यनेन ओमित्यस्य प्रारम्भे प्लुतो विधीय-

और आपने जो यह कहा कि " हाई बाबू आदि सामस्तोभवत् यह भी निरर्थक हैं सो भी ठीक नहीं। क्योंकि वे भी अर्थवान् और सप्रयोजन हैं देखो ( अयंवाव इत्यादि ) इसी उपनिषद् का प्रमाण है। हाउकार का अर्थ यह पृथिवीलोक है इत्यादि। और आपने कहा था अकार ककारादिवत् ओङ्कार कहने से वर्णमात्र का बोध होता है सो भी ठीक नहीं देखो ( अकारो विष्णुः ) इत्यादि अकार से विष्णु, मकार से प्रजापति इत्यादि। ( वर्णात्कारः ) यह वार्त्तिक अर्थान्तर का बाधक नहीं हो सकता। और अपने वाच्य से भी वर्णों को पृथक् नहीं कर सकता इत्यादि जान लेना, प्रायः सब वर्ण भी अर्थवान् हैं॥ यथा—( कः प्रजापतिः ) "क" से प्रजापति ( खं ब्रह्म ) "ख" से ब्रह्म इत्यादि। अब यजुर्वेद के चालीसवें अध्याय के वेदत्व अथवा अवेदत्व के विषय में यहां इतना ही कहा जाता है कि वेद के एक शब्द को भी कोई नहीं बदल सकता। जो वेद सम्प्रति विद्यमान है वही यथार्थ वेद है। अप्रसंग और सविस्तर होने के भय से यहां पर इस विषय का विचार नहीं करते इस को कहीं अन्यत्र देखना परन्तु यह निश्चित है कि यजुर्वेद का ४० वां अध्याय जिसमें दो वार स्पष्ट ओं शब्द आया है वह वास्तव में ईश्वरोक्त वेद है। प्रायः सभी ब्राह्मणग्रन्थों में इसकी चर्चा है देखो ऐतरेयब्राह्मण पञ्चम पञ्चिका ३२ वां खण्ड इत्यादि।

### त्रैमात्रिक ओङ्कार शब्द।

इस में तीन ही वर्ण, तीन ही मात्राएं और प्लुतत्वाविधायक इसके साथ अङ्क भी तृतीय। शब्दपारदर्शी पाणिनि भी "ओमभ्यादाने" इस सूत्र से मन्त्रों के आदि में

ते । प्लुतस्तु त्रिमात्र एव । वेदत्रयादेव निर्दुग्ध इति मन्वादिभिः स्मर्यते । जपकर्मणि ओमः परं भूर्भुवःस्वः इति पदत्रयमुच्चार्यते । तस्मादपि परा त्रिपदी गायत्री प्रायो जप्यते । कथमेवमिदं त्रित्वम् ? एतेन त्रयी विद्या सुवेदितव्या । ऋणानि त्रीणि अपाकृत्यानि । त्रयोग्नयः परिचर्य्याः । त्रयः पदार्थाः सम्यगवगन्तव्याः । त्रीणि दुःखानि अपसार्य्याणि इत्येवंविधानि भूयांसि ऐहिकानि आमुष्मिकानि च प्रयोजनवन्ति वस्तूनिअनुशास्ति ॥

इस को पुन विधान करते हैं । त्रयी विद्या से इस का एक २ अक्षर लिया गया है यह मन्वादियों की सम्मति है । जप कर्म में ओम् शब्द के परे तीन ही महा व्याहृतियों का, और उसके परे प्रायः त्रिपदी गायत्री का उच्चारण देखते हैं सो यह त्रित्व ओङ्कार के साथ क्यों लगा हुआ है इसका क्या कारण है ? त्रयी विद्याओं को अच्छी तरह से जानना, तीनों ऋणों का शोधना, तीनों अग्नियों में हवन करना, तीन ही जगत् में पदार्थ हैं इन्हें अवगत करना और तीनों दुःखों से छूटने के प्रयत्न करना, इत्यादि इस प्रकार के अनेक ऐहिक और पारलौकिक प्रयोजनों की इन तीन अक्षरों से शिक्षा होती है ।

## छान्दोग्य में

## "ओ३म्"

## शब्द के प्रयोग

१–ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीत । .... .... १ । १ । १ ॥
२–ओमितिह्युद्गायति । .... .... .... ,, । ,, । ,, ॥
३–ओमित्येतदक्षरमुद्गीथः । .... .... .... ,, । ,, । ५ ॥
४-एतद्मिथुनम् "ओम्" इत्येतदस्मिन्नक्षरे संसृज्यते । .... ,, । ,, । ६ ॥
५–यद्धि किञ्चानुजानाति "ओम्" इत्येव तदाह । .... .... ,, । ,, । ८ ॥
६–ओमित्याश्रावयति ।
७-ओमिति शंसति ।
८–ओमित्युगृदायति । } .... .... ,, । ,, । ९ ॥
९–ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीत । .... .... ,, । ४ । १ ॥
१० ओमितिह्युद्गायति । .... .... .... ,, । ,, । ,, ॥
११–यदा वा ऋचमाप्नोति "ओम्" इत्येवातिस्वरति । .... ,, । ,, । ४ ॥

१२—ओमितिह्येष स्वरन्नेति । .... .... .... १ । ५ । १ ॥
१३—ओमितिह्येष स्वरन्नेति । .... .... .... ,, । ,, । ३ ॥
१४—ओ३म् अदा३म ।
१५—ओ३म् पिवा३म ।
१६—ओ३म् देवः.... अन्नमिहाहराहर । .... .... १ । १२ । ५ ॥
१७—ओ३म् इति ।
१८—स ओ३म् इति वा होद्गामीयते । .... .... ८ । ६ । ५ ॥

( ये अठारह १८ वार साक्षात् ओम् शब्द के प्रयोग आये हैं )

## ओङ्कार ।

१—तेभ्योऽभि तप्तेभ्य ओङ्कारः सम्प्रास्तवत् । .... .... २ । २३ । ४ ॥
२—ओङ्कारेण सर्वावाग् सन्तृण्णा । .... .... .... ,, । ,, । ,, ॥
३—ओङ्कार एवेदं सर्वम् । .... .... .... ,, । ,, । ,, ॥

## अन्य उपनिषदों में ओम् शब्द का प्रयोग ।

ईश उ०—ओम् क्रतोस्मर । .... .... .... १७ ॥
कठ उ०—तत्ते पदꣳ संग्रहेण ब्रवीमि "ओम्" इत्येतत् .... २ । १५ ॥
प्रश्न उ० — यः पुनरेतत्त्रिमात्रेणैव "ओम्" इति । .... ५ । ५ ॥
मुण्डक उ०—ओमित्येवं ध्यायथ आत्मानम् । .... २ । २ । ६ ॥
माण्डूक्य उ०—ओमित्येतदक्षरमिदꣳ सर्वम् .... .... । १ ॥

तैत्तिरीय उ०—ओमितिब्रह्म । ओमितीदꣳ सर्वम् । ओमित्येतदनुकृति हस्म वा अप्यो श्रावयेत्याश्रावयन्ति ओमिति सामानि गायन्ति । ओꣳशोमिति शस्त्राणि शꣳसन्ति । ओमित्यध्वर्युः प्रतिगरं प्रतिगृणाति । ओमितिब्रह्म प्रसौति । ओमित्यग्निहोत्रमनुजानाति । ओमिति ब्राह्मणः प्रवक्ष्यन्नाह ब्रह्मोपाप्नुवानीति। ब्रह्मैवोपाप्नोति । ओं दश । १ । ८ । १ । ( यहां ९ वार आया है )

बृहदारण्यक उ०—ओमिति होवाच० ३ । ९ । १ । ( यहां ७ वार आया है ) ओं खं ब्रह्म ५ । १ । १ ॥. ओमिति होवाच ५ । २ । १ ॥, ५ । २ । २ ॥, ५ । २ । ३ ॥, ओमिति होवाच ६ । २ । १ ॥, ओम् क्रतोस्मर ५ । १५ । १ ॥

गीता—ओं तत्सदिति निर्देशो ब्रह्मणस्त्रिविधः स्मृतः १७ । २३ ॥,
तस्मादोमित्युदाहृत्य यज्ञदानतपः क्रियाः । १७ । २४ ॥

## ओङ्कार ।

प्रश्न—स यः........प्रायणान्तमोङ्कारमभिध्यायीत .... .... ५ । १ ॥

प्रश्न—एतद्वै........परञ्चापरञ्च ब्रह्म यदोङ्कारः .... .... ,, । २ ॥
तमोङ्कारेणैवायतनेनान्वेति विद्वान् .... .... .... ,, । ७ ॥
माण्डूक्य०—भूतंभवद्भविष्यदितिसर्वमोङ्कार एव .... .... । १ ॥
यच्चान्यत् त्रिकालातीतं तदप्योङ्कार एव .... .... .... । १ ॥
सोयमात्माध्यक्षरमोङ्कारोधिमात्रम् .... .... .... । ८ ॥
शिवोऽद्वैत एवमोङ्कार आत्मैव .... .... .... । १२ ॥
गीता—वेद्यं पवित्रमोङ्कार ऋक्सामयजुरेव च .... .... । ९ । १७ ॥



ओ३म् ॥

# अथ द्वितीयः खण्डः ॥

संस्कृतम्—अस्मिन् व्याचिख्यासिष्यमाणे द्वैतीयीके खण्डे प्रजापतिदेवासुरास्त्रयः शब्दा न काश्चिद्देहधारिणीर्व्यक्तीरभिसम्बध्नन्ति । अहर्दिवं क्षणे क्षणे इन्द्रियाणि प्रतिशरीरं परस्परं कलहायन्ते । कानिचिच्छास्त्रमर्यादां स्मारंस्मारमकृत्यविमर्शादपि विरमन्ति । तान्येवात्रदेवशब्देनाभिप्रेयन्ते । कानिचित् स्वाभाविकांस्तामसान् गुणानाश्रित्य कृत्याकृत्यानि समुलंघ्य अननुष्ठेये कर्म्मणि निपत्य जीवात्मानं विमोहयन्ति । तान्येवात्रासुरशब्देन व्यवह्रियन्ते । इमानि उभयानि देवसंज्ञानि असुरसंज्ञानि चेन्द्रियाणि एकस्यैव शारीरकस्य पुत्रवद् वर्त्तन्ते तेनैवाधिष्ठितत्वात् । अतोत्रदेही तु प्रजापतिः । इन्द्रियाणि तु प्राजापत्यानि ॥ मातापितृशतेभ्योपि वत्सलतरोपनिषदनेकविधैरुपायैर्गन्देभ्योजनेभ्यो गूढार्थं बुबोधयिषुराख्यायिकाव्याजेन महत्तत्त्वमुपदेष्टुमुपक्रमते देवासुराहेत्यादिना । प्रथम खण्डे ओङ्कारस्यार्थ श्रेष्ठतार्थ विज्ञानावश्यकतादिकमुपदिश्य कथमस्योपासना केन कृता किं फलमित्याद्यनुशासिष्यति ॥

भाषाः—इस व्याचिख्यासिष्यमाण ( जिस का व्याख्यान आगे होने वाला है ) द्वितीय खण्ड में प्रजापति १ देव २ और असुर ३ ये तीनों शब्द किन्हीं देह धारी व्यक्ति विशेष वाचक नहीं हैं । प्रतिदिन क्षण क्षण इन्द्रिय प्रति शरीर में युद्ध करते हैं । इन में कोई इन्द्रिय शास्त्र मर्यादा को स्मरण करके अकृत्य के विचार से भी निवृत्त रहते हैं वे ही इन्द्रिय यहां देव कहे गये हैं । और कोई इन्द्रिय स्वाभाविक निज-तमोगुणों को लेकर कृत्य और अकृत्य विचार को त्याग अनुचित कर्म में गिरकर जीवात्मा को भी मोहित करते हैं । वे ही यहां असुर कहे गये हैं । ये दोनों ( देव और असुर संज्ञक इन्द्रिय ) एक ही जीवात्मा के पुत्र सदृश हैं । क्योंकि यदि जीवात्मा

इनका अधिष्ठाता न हो तो स्वयं इन की प्रवृत्ति नहीं हो सकती । क्योंकि इन्द्रिय सब अचेतन और एक जीवात्मा ही इस में चेतन है । अतः जीवात्मा इन का पितावत् स्वामी । और ये पुत्रवत् सेवक हैं । इसी कारण इस प्रकरण में देही ( आत्मा ) को प्रजापति और इन्द्रियों को पुत्र कहते हैं । सहस्रों माता पिता से बढ़कर आदर करने वाली उपनिषद् अनेक विध उपायों से मन्द जनों को सिखलाने की इच्छा करती हुई आख्यायिका के व्याज से ब्रह्म के महान् तत्त्व के उपदेश के लिये देवासुरोपाख्यान को आरम्भ करती है और प्रथम खण्ड में ओङ्कार के अर्थ, श्रेष्ठता, अर्थविज्ञानावश्यकता, आदिकों का उपदेश देकर उसकी उपासना किस प्रकार होती, किसने की, और क्या फल होता है इत्यादिका अनुशासन करेगी ।

## देवासुरा ह वै यत्र संयेतिरे । उभये प्राजापत्या-स्तद्ध देवा उद्गीथमाजह्रुरनेनैनानभिभविष्याम इ-ति (१) ॥ १ ॥

देवासुराः । ह । वै । यत्र । संयेतिरे । उभये । प्राजापत्याः । तत् । ह । देवाः । उद्गीथम् । आजह्रुः । अनेन एनान् । अभिभविष्यामः । इति ॥ १ ॥

भाष्यम्—( ह ) इति पूर्ववृत्तार्थद्योतको निपातः ( वै ) निपातो निश्चयं द्योतयति ( देवासुराः ) देवाश्च असुराश्चेति देवासुराः । द्योतनार्थाद् दीव्यतेर्धातोरचि देवशब्द-सिद्धिः । ये स्वेष्वेव असुषु प्राणेषु प्राणक्रियासु रमन्ते । ते । असुराः । शास्त्रपरिशील-नजनितज्ञाननिर्मला इन्द्रियवृत्तयो देवाः ; तद्विपरीता असुरा इत्यर्थः । ते निश्चयेन किल ( यत्र ) यस्मिन् निमित्ते ( संयेतिरे ) युयुधिरे । सम्पूर्वकोयततिः संग्रामार्थः ॥ इतरेतर-विषयापहरणाय संग्रामं कृतवन्तः । शास्त्रोद्दीपितानीन्द्रियाणीतराण्युत्पथगामीनि अन्यायाचरणान्निवर्त्तयन्ति । तानितु शास्त्रीयाण्येवाकृत्यप्रवर्त्तयितुंयतन्ते । इत्थंपरस्परामिन्द्रियाणि

( १ ) यही कथा बृहदारण्यकोपनिषद् के प्रथम अध्याय तृतीय ब्राह्मण में भी आई है इन दोनों में किञ्चिन्मात्र भेद है । इनकी एकता करने के लिये वेदान्तसूत्र (३ । ३ । ६ देखो। पद ये हैं—"द्वया ह प्राजापत्या देवाश्चासुराश्च । ततः कनीयसा एव देवा ज्यायसा असुरास्त एषुलोकेष्वस्पर्द्धन्त ते ह देवा ऊचुरहन्तासुरान् यज्ञ उद्गीथे ना-त्ययामेति" । अर्थात् प्रजापति के सन्तान देव असुर दो प्रकार के थे । कनिष्ठ देव, ज्येष्ठ असुर । वे इन लोकों में युद्ध करने लगे, उन में देवों ने विचार किया कि इस यज्ञ में उद्गीथ के द्वारा असुरों को जीतें ॥

युध्यन्ते। अयमेव संग्रामोऽनादिकालप्रवृत्तः सर्वैरित्थं प्रतिशरीरमनुभूयमानो देवासुरसंग्रामोनाम्नाभिधीयते (उभयेप्राजापत्याः) उभयविधानि तानि इन्द्रियाणि प्रजापतेर्देहिनोपत्यानि। यतो जीवोज्ज्वलितत्वादेवाचेतनानीन्द्रियाणि प्रवर्त्तन्ते निवर्त्तन्ते वा। अतः प्रजापतेरपत्यानि "दित्यदित्यादित्यपत्युत्तरपदाण्ण्यः" इति प्रजापतेर्ण्यः। (तत्) तस्मात्कारणात् (ह) किल प्रसिद्धा देवाः शास्त्रीयाणि इन्द्रियाणि (उद्गीथम्) उद्गीथभक्त्युपलक्षितमौद्गात्रं यज्ञानुष्ठानम् (आजह्रुः) आहृतवन्तः। कृतवन्तः यद्वा। उद्गीथम्। ओङ्कारम्। आजह्रुः। आनीतवन्तः। तस्योपासनां कर्तुमारभिरे इत्यर्थः। कस्माद्धेतोः? (अनेन) उद्गाथेन करणेन। (एनान्) इमान् असुरान् 'द्वितीयाटौः स्वेनः २। ४। ३४" इदम एनादेशः। अशास्त्रीयाणि इन्द्रियाणि (अभिभविष्यामः) जेष्यामः (इति) इति हेतोरुद्गीथमाजह्रुरित्यर्थः॥ १॥

अनुवादः – प्रजापति (१) के प्रसिद्ध सन्तान देव (२) और असुर (३) दोनों युद्ध के लिये जिस कारण सन्नद्ध हुए। इस कारण देवों ने असुरों को जीतने के हेतु उद्गीथ (ओङ्कार) के आश्रित हुए। यद्वा। उद्गीथ की उपासना रूप कर्म में प्रवृत्त हुए॥ १॥ (४)

पदार्थः-(उभये) दोनों (प्राजापत्याः) प्रजापति के पुत्र (ह) (५) (वै) (६) परम प्रसिद्ध (देवासुराः) देव और असुर (यत्र) जिस कारण (संयतिरे) युद्ध करने के लिये प्रवृत्त हुए (तत्) उस कारण (ह) निश्चय (देवाः) देव (उद्गीथम्) उद्गीथ सम्बन्धी कर्म्म। (आजह्रुः) ले आये अर्थात् ओङ्कार की उपासना करने लगे (अनेन) इस उद्गीथ से (एनान्) इन असुरों को (अभिभविष्यामः) जीतेंगे। (इति) इस हेतु॥ १॥

भाष्याशयः—दिव धातु से देव शब्द की सिद्धि होती है और अपने प्राणों में अर्थात् प्राण की क्रियाओं में जो रमित हों उन्हें असुर कहते हैं। असु+रम् इन दो शब्दों से यहां असुर शब्द की सिद्धि माननी चाहिये। शास्त्र के अभ्यास से जनित

नोट-(१) आत्मा (२) उत्तम इन्द्रिय प्रवृत्ति। (३) दुष्ट इन्द्रिय प्रवृत्ति। खण्ड के अन्त में इस शब्द के ऊपर समीक्षा देखो। (४) मन्द जनों की प्रवृत्ति के हेतु कथा रूप में तत्त्व का उपदेश किया गया है। कथा यथार्थ नहीं। केवल रूपक मात्र है। ऐसी कथा उपनिषदों में बहुधा आई हैं। द्वितीय मन्त्र की टिप्पणी देखो।

(५) ह शब्द इतिहास का स्मारक प्रायः होता है। (६) वै का अर्थ निश्चय भी होता है।

जो ज्ञान, उस से निर्मल जो इन्द्रिय वा इन्द्रिय की वृत्तियें वे देव और तद्विपरीत वृत्तिवाले इन्द्रिय असुर हैं। शास्त्रोद्दीपित इन्द्रिय इतर उत्पथगामी इन्द्रियों को अन्याय्य आचरण से रोकते हैं और उत्पथगामी इन्द्रिय शास्त्रीय इन्द्रियों को अकृत्य में लेजाने के लिये सर्वदा प्रयत्न करते हैं। इस प्रकार परस्पर इन्द्रिय युद्ध कर रहे हैं। इस संग्राम को जो अनादि काल से प्रवृत्त है जिस को सब कोई प्रतिदिन अनुभव कर रहे हैं और जो प्रति शरीर में वर्त्तमान है, देवासुर संग्राम कहते हैं ॥ १ ॥

संस्कृतम्—सम्प्रतित्यनयोर्मध्ये कतरो विजेष्यत इति वक्ष्यति । लोकेऽधीतशास्त्रो विज्ञतरः खलु अनुत्तमं प्रतीकारमनुसंधाय सपत्नान् अभिभवति । ईश्वराश्रयादन्यः को नाम प्रतीकारः प्रशस्यतरो भवेत् । महतः शत्रोः समूलघाताय महानेव आश्रयितव्यः। अतोदेवा ईश्वराभिधानेषु सर्वोत्तमं प्रणवमाशिश्रियुः परन्तु प्रणवं द्वारीकृत्य क्व केनोपायेन च ब्रह्मोपासनीयमिति तु देवा न सम्यग् बुबुधिरे ॥ अन्तरायाश्चापि शुभकर्मणिभूयांस आपतन्ति । इत्यादि सर्वं स्वयमुपनिषद् दर्शयिष्यति । केपिनासाग्रमवलोकयन्तः, अन्ये श्रोत्रेपिधाय तदन्तर्गतान् संततमुत्पद्यमानान् अहतान्ध्वनीन् शृण्वन्तः, परे मनसा इन्द्रियाणि निगृह्य हृदयं पुण्डरीकाकारं सहस्रदलमात्मानुगतं च कल्पयन्तो ब्रह्मोपासते । केचित्तु ब्रह्मवादिनो निरतिशय सर्वज्ञं सर्वान्तर्यामि तज्ज्ञात्वा तद्विभूतीः सर्वत्रैव निरीक्षमाणाः सर्वदा सर्वत्रैवध्यायन्ति । इत्थं बहुविधेषूपासनेषु कतमत्रिःश्रेयस्करमित्यप्यवधारयिष्यति ॥

भाषा—आगे दिखलाया जाता है कि इन दोनों में विजय किस को और किस प्रकार से होता है। लोक में प्रत्यक्ष है कि शास्त्रीय पुरुष विशेष ज्ञानी होने से अनुत्तम प्रतीकार कर अज्ञानी को परास्त कर लेता है। अतः देव ओङ्काररूप महा योद्धा की उपासनारूप आश्रय में असुरों के विजयार्थ आये। यह युक्त है। इस में सन्देह नहीं कि ऐसे शत्रुओं के विजयार्थ वैसेही महान् योद्धा के आश्रय में जाना ही ठीक है। परन्तु विजय शीघ्र नहीं होता और शुभ कर्म में विघ्न भी अनेक आगिरते हैं इस विषय को उपनिषद् स्वयं आगे दिखलावेगी। इस के साथ २ यह भी निरूपित होगा कि ओङ्कार के द्वारा ईश्वर की उपासना कैसे और कहां करनी चाहिये ॥

कोई नासाग्र को देखते हुये, कोई श्रोत्रेन्द्रिय को मूंद उन में सदा उत्पद्यमान अनहद शब्दों को सुनते हुए, कोई नेत्र की अन्तर्गत पुत्तलिका को ईश्वररूप मानते हुए और कोई मन से इन्द्रियों को निग्रह कर कमल सदृश सहस्र दल वाले आत्मा सहित हृदय को जानते हुए उस की उपासना करते हैं और कोई ब्रह्मज्ञानी निरतिशय सर्वज्ञ सर्वान्तर्यामी उस को जान उस की विभूतियों को सर्वत्र ही देखते हुए सर्वत्र सर्वदा

एकाग्र चित्त से ध्यान करते हैं। इस प्रकार बहुविध उपासनाओं के मध्य कौन निश्रेयस्कर है इस को भी निश्चय करेगी ॥ १ ॥

**ते ह नासिक्यं प्राणमुद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे। तꣳ हासुराः पाप्मनाविविधुस्तस्मात्तेनोभयं जिघ्रति सुरभि च दुर्गन्धि च पाप्मना ह्येष विद्धः (१) ॥ २ ॥**

ते। ह। नासिक्यम्। प्राणम्। उद्गीथम्। उपासाञ्चक्रिरे। तम्। ह। असुराः। पाप्मना। विविधुः। तस्मात्। तेन। उभयम्। जिघ्रति। सुरभि। च। दुर्गन्धि। च। पाप्मना। हि। एषः। विद्धः॥ २ ॥

भाष्यम्–(ते) देवाः। शास्त्रोद्भासितानि इन्द्रियाणि (ह) निश्चितम् (नासिक्यम्) नासिकायां भवम् (प्राणम्) वायुमधिष्ठानीकृत्य इत्यध्याहार्यम् (उद्गीथम्) प्रणवम् ओङ्कारम्। अर्थात् तत्प्रतिपाद्यं ब्रह्म (उपासाञ्चक्रिरे) उपासितवन्तः (असुराः) दुष्टचित्तवृत्तयः (तम्) नासिक्यं प्राणमुपासनार्थं देवैरधिष्ठानीकृतं विदित्वा (पाप्मना) पापेन[2] (विविधुः) विद्धवन्तः। स्वभावतः पाप्मकत्वादेव असुरैरपि विद्धः प्राणः। शुद्धस्याशुद्धत्वकरणाशक्यात्। अर्थात्। नेदमुपासनास्थानं समुचितमिति विघ्नं प्राप्य देवा ज्ञातवन्त इत्यर्थः (हि) यस्मात् कारणात् (सुरभि च) सौरभ्ययुक्तम् (दुर्गन्धि च) दुर्गन्धियुक्तं च (उभयम्) उभयं वस्तु (तेन) नासिकाप्राणेन (जिघ्रति) उपादत्ते। देहीति कर्तृपदमध्याहार्य्यम् (एषः) प्राणः (पाप्मना) पापेन (विद्धः) अवरुद्धो गृहीतोऽस्ति। अतो नेदमुपासनास्थानं समुचितमित्यवधेयम्। अयं भावोऽस्ति। परमं पूततमं ब्रह्म। तदपचित्यै नासिका, सुगन्धिदुर्गन्धियुक्तत्वाद् ब्रह्मासनं भवितुं नार्हति। अतो ये नासिकाग्रं तद्गतं वायुं वा स्थानीकृत्य उद्गीथमुपासते। न ते फलभाजो दुःखमेव सर्वदा यान्ति। इत्याख्यायिकाशयः। अग्रेप्येवमेव ज्ञातव्यम् ॥

(१) अथ प्राणमूचुस्त्वन्न उद्गायेति.........ते विदुरनेनवै न उद्गात्रात्येष्यन्तीति तमभिद्रुत्य पाप्मनाऽविध्यन्.........बृ० १। ३। ३ ॥ अर्थ–वे प्राण से बोले कि हम लोगों के लिये उद्गान करो। प्राण ने उन के लिये उद्गीथ का गान किया। असुरों ने जान लिया कि इस उद्गाता के द्वारा ये हम लोगों को जीत लेवेंगे। इस हेतु असुरों ने प्राण के निकट जा उसको पाप से विद्ध किया ॥

(२) अस्त्रीपङ्कं पुमान्पाप्मा पापं किल्विष कल्मषम्। इति कोशः॥

अनुवाद—वे प्रसिद्ध ( देवगण ) नासिकागत प्राण को ( अधिष्ठान बना कर ) उद्गीथ की उपासना करने लगे । असुरों ने पाप से उसे विद्ध किया । जिस कारण उस प्राण से ( जीवात्मा ) सुगन्धि और दुर्गन्धि दोनों को सूंघता है इससे ( विदित होता है कि ) यह प्राण पाप से गृहीत है ( २ ) ॥ २ ॥

पदार्थः—( ह ) प्रसिद्ध ( ते ) वे अर्थात् शास्त्रोद्भासित इन्द्रिय (नासिक्यम्) नासिकागत ( प्राणम् ) प्राणवायु को अधिष्ठान करके ( उद्गीथम् ) ओङ्कार अर्थात् तत् प्रतिपाद्य ब्रह्म की ( उपासञ्चक्रिरे ) उपासना करने लगे ( तम् ) उस नासिकागत प्राण

( १ ) संस्कृत वाक्यों में कहीं कहीं अन्यपदों का बहुत अध्याहार करना पड़ता है । उपनिषद् अपने भाव को बहुत संक्षेप से वर्णन करती है । इस कारण विना अध्याहार के आशय प्रकट नहीं होता ॥

( २ ) शङ्कराचार्य्य का अर्थ-वे ( देव ) नासिकागत प्राणरूप उद्गीथ की उपासना करने लगे उस प्राण को असुरों ने पाप से वेधन किया इस कारण इससे (लोक) सुगन्धि और दुर्गन्धि दोनों सूंघता है जिस हेतु वह पाप से विद्ध है ॥ २ ॥

टि० प्रकरणस्थ उद्गीथ पद से शङ्कराचार्य ने कहीं उद्गीथ सम्बन्धी कर्म, कहीं उद्गाता और कहीं उद्गीथ शब्दवाच्य ओङ्कार अर्थ किया है ॥

"तेहदेवानासिक्यम् । नासिकायां भवं चेतनावन्तं प्राणं प्राणम् । उद्गीथकर्त्तारमुद्गातारम् । तद्गीथभक्त्या उपासाञ्चक्रिरे । कृतवन्त इत्यर्थः । नासिक्यप्राणदृष्ट्या उद्गीथाख्यमक्षरमोङ्कारमुपासाञ्चक्रिरे इत्यर्थः" । शङ्कराचार्य्यः ॥

अर्थ—" उन देवों ने नासिकास्थित और चेतनवान् प्राण को उद्गीथ (उद्गीथ सम्बन्धी कर्म ) का कर्त्ता उद्गाता ( मानकर ) उद्गीथभक्ति से उस की उपासना की । अर्थात् नासिका गत प्राण की दृष्टि से उद्गीथ नामधारी ओङ्कार अक्षर की उपासना की । शङ्कराचार्य के सम्पूर्ण प्रकरणस्थ आशय इस प्रकार हैं कि शास्त्रोद्भासित इन्द्रियप्रवृत्तिएं देवनाम से और तद्विपरीत वृत्तिएं असुरनाम से यहां कही गई हैं । देवलोग असुर विजयार्थ सामवेद विहित औद्गात्र ( उद्गाता सम्बन्धी ) कर्म में प्रवृत्त हुए । परन्तु इस कर्म में उद्गाता ऋत्विक् की परम आवश्यकता है । अतः वे देव क्रमशः नासिकागत प्राण, वचन, चक्षु, श्रोत्र और पश्चात् मन को उद्गाता बनाकर उद्गीथ कर्म प्रारम्भ किया। यद्वा इन सबों की दृष्टि से ओङ्कार की उपासना की । परन्तु असुरों ने उन सब उद्गाताओं को अधर्मासंग रूप पाप से विद्ध=अपहत=बाधित किया।

को ( देवों ने नासिक्य प्राण को उपासनार्थ अधिष्ठान बनाया है इसे जान) ( ह ) निश्चय ( असुराः ) असुरों ने ( पाप्मना ) पाप के द्वारा ( विविधुः ) विद्ध किया अर्थात् विघ्न किया ( हि ) जिस कारण ( तेन ) नासिकागत प्राण से ( सुरभि च ) सुगन्धि अथवा ( दुर्गन्धि च ) दुर्गन्धि ( उभयम् ) दोनों को जीवात्मा ( जिघ्रति ) सूंघता है । ( तस्मात् ) इस से अनुमान होता है कि (हि) निश्चय ( एषः ) यह प्राण (पाप्मना) पाप से ( विद्धः ) गृहीत = युक्त है ॥ २ ॥

टि० – अतः अन्त में मुख्य । मुखस्थित (जो सर्वम्भरि अर्थात् अन्य सकल प्राणों का भरण पोषण करने वाला भी कहाता है ) प्राण की उपासना से देवों का विजय और असुरों का पराजय हुआ । इत्यादि ॥"

विचारणीय इस में यह है कि नासिकागत प्राण वचन आदि जड़ और अनुपास्य होने से उन में उपासना की संभावना ही नहीं हो सकती । फिर उन में देव लोग कैसे उपासना कर सकते । शङ्कराचार्य्य जो यह कहते हैं कि " चेतनावन्तं घ्राणं प्राणम् " सो समझ में नहीं आता कि नासिकागत प्राण चेतन कैसे हो सकता । यदि उसे चेतन मान भी लिया जाय तथापि वचन की चेतनता सिद्ध नहीं हो सकती । फिर वचन दृष्टि से उद्गीथ की उपासना कैसे ? और मुखस्थित प्राण की उपासना से देव विजयी हुए यह भी कथन ठीक नहीं । क्योंकि वह कौनसा मुखस्थित प्राण है जो सुगन्धि दुर्गन्धि से रहित और सर्वम्भरि हो । नासिकागत और मुखस्थित प्राण में क्या एकतानता का सम्बन्ध नहीं है ? क्या दोनों ही वायुमय नहीं है ? यदि हैं तो एक पापविद्ध और दूसरा अपापविद्ध यह कैसे संभवित हो सकता है । जब नासिका गत प्राण को आप अपवित्र, अशुद्ध और पापविद्ध मानते हैं तो अवश्य ही मुखस्थित प्राण को वैसाही मानना पड़ेगा क्योंकि खाद्य और अखाद्य दोनों प्रकार के पदार्थों को यह भी खाता है फिर अपापविद्ध कैसे । शङ्कराचार्य का उत्तर यह है यथाः—

" ननु नासिक्योपि प्राणो वाय्वात्मा यथामुख्यः । तत्र नासिक्यः प्राणः पाप्मनाविद्धः । प्राण एव सन्नमुख्यः । कथम् । नैषदोषः । स्थानकरणवैगुण्याद् विद्धो वाय्वात्मापि सन् मुख्यः स्थानदेवतावलीयस्त्वान्न विद्ध इति युक्तम् । यथा वास्यादयः शिक्षावत् पुरुषाश्रयाः कार्यविशेषं कुर्वन्ति । नान्यहस्तगताः । तद्वत् दोषवद्घ्राणसचिवत्वाद् विद्धा घ्राणदेवता न मुख्यः ॥

अर्थ–"ननु नासिकागत प्राण भी वायुरूप है जैसे मुख्यगत प्राण है । उनमें ना-

भाष्याशय–इस द्वितीय मन्त्र के द्वारा यह सिद्ध किया गया है कि ब्रह्म की उपासना के लिये नासिका स्थान उपयुक्त नहीं । क्योंकि ब्रह्म परम पवित्र । नासिका

टि०सिकागत प्राण पाप से विद्ध हुआ । वायु ही होता हुआ मुखगत प्राण कैसे पाप से विद्ध न हुआ ? यह दोष नहीं है । क्यों ? स्थान के कारण इन्द्रिय की विगुणता रूप दोष से वह तो विद्ध हुआ और वायुरूप होता हुआ भी मुखगत प्राण स्थानगत देवता के अत्यन्त बलवान् होने से विद्ध नहीं हुआ । यह युक्त है । जैसे वास्य ( बढ़ई के शस्त्रविशेष ) आदि शस्त्र शिक्षित पुरुष के आश्रय होने से कार्य विशेष को करते हैं । अन्य ( अशिक्षित ) हस्तगत नहीं । तद्वत् दोषवाले प्राणरूप सहाय युक्त होने से नासिका गत प्राण देवता तो विद्ध हुई और मुखगत प्राण नहीं " ।

सम्पूर्ण का भाव यह है कि इन दोनों के दो स्थान होने से इन की देवताएं भी भिन्न २ हैं । नासिकागत प्राण की देवता दुर्बल और अशिक्षित होने से वह तो पाप विद्ध हुई । परन्तु मुखगत प्राण की देवता बलीयान् और शिक्षित होने से पापविद्ध नहीं हुई । एक देवता को बलिष्ठ और अन्य को दुर्बल मानने में यहां कोई युक्ति नहीं । और वह देवता है कौन ? शङ्कराचार्य ने आडम्बर मात्र बढ़ाया है । वास्तविकतत्त्वप्रकाशित नहीं किये ॥

अतः नासिका, वाणी, नेत्र आदिकों को अधिष्ठान वा पूजास्थान मानकर ओङ्कार की उपासना करने लगे । परन्तु पश्चात् तत्तत् स्थानों की अपवित्रता ज्ञात होने पर अन्त में " मुख्यप्राण " आत्मा को अधिष्ठान बना ईश्वर की उपासना करते हुए वे देव विजयी हुए । इत्यादि ही अर्थ सुसंगत प्रतीत होता है । यहां पर अध्यात्म वर्णन के द्वारा उपनिषद् शिक्षा देती है कि इस लघु शरीर में ईश्वर का आसन हृदयस्थित आत्मा ही है । यदि अध्यात्म उपासना करना चाहते हो तो उसी को अधिष्ठान बनाओ । परन्तु यहां भी अपनी उपासना की समाप्ति मत करो । अतः तृतीय खण्ड में अधिदैवत उपासना को दिखलाती हुई ओङ्कार का पूजास्थान वा लक्ष्य सर्वव्यापक ईश्वर को ही बतलाती है ।

एवम् मुख्यप्राण जीवात्मा को सर्वम्भरि । सुगन्धि दुर्गन्धि रहित और किसी अंश में अपहतपाप्मा आदि विशेषण भी दे सकते हैं । अतः मुख्य प्राण शब्द से जीवात्मा का ग्रहण करना प्रथम पक्ष । और इस शरीर में भी ईश्वर की व्याप्ति होनेसे प्राण शब्द वाच्य ईश्वर को हृदयस्थित प्राणप्रिय समझ कर उसकी उपासना करनी इत्यादि भाव भाष्य में देखो ।

अपवित्र। यह दुर्गन्धि सुगन्धि दोनों का स्थान है। अतः इस स्थान को देखते हुए जो ब्रह्म की उपासना करते हैं वे सर्वदा दुःख भागी होते हैं। इस से ( संप्रेक्ष्यनासिकाग्रंस्वं दिशश्चानवलोकयन् ६।१३) यह गीता का वचन चिन्तनीय (अमाननीय) है। इसका आशय यह है कि अपनी नासिका के अग्रभाग को देख और अन्य दिशाओं को न देखता हुआ ब्रह्म की उपासना करे ॥ २ ॥

**अथ ह वाचमुद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे। ताꣳहासुराः पाप्मना विविधुस्तस्मात्तयोभयं वदति सत्यञ्चानृतं च। पाप्मना ह्येषा विद्धा (१) ॥ ३ ॥**

टि० पुनरपि शङ्कराचार्य कृत अर्थ में यह शंका उपस्थित होती है कि असुरों ने यदि नासिका वाणी आदि को पाप से विद्ध वा संसर्ग किया तो पाप विद्ध होने से केवल पाप विशिष्ट वस्तुओं के ग्राहक वा विषयी उन्हें होने चाहिये थे। उभय ग्राहक वा विषयी कैसे ? अर्थात् नासिकागत प्राण से केवल दुर्गन्धि, वचन से असत्य, चक्षु से अदर्शनीय, श्रोत्र से अश्रवणीय और मन से असङ्कल्पनीय वस्तु ही गृहीत होनी चाहिये सुगन्धादि नहीं। यदि आप ऐसा कहें कि बृहदारण्यक प्रथमाध्याय तृतीय ब्राह्मण के अनुसार सुगन्धि आदि की अविवक्षा है अर्थात् केवल दुर्गन्धि आदि से ही तात्पर्य है सुगन्धि आदि से नहीं क्योंकि ( यदेवेदमप्रतिरूपं वदति। अप्रतिरूपं जिघ्रति इत्यादि ) इन प्रमाणों से अप्रतिरूप अर्थात् शास्त्रनिषिद्ध दुर्गन्धादि एक ही का ग्रहण करेंगे दूसरे का नहीं। क्योंकि ये दोनों प्रकरण समान हैं। इत्यादि आप का कथन ठीक नहीं क्योंकि पुनः २ सुगन्धादि शब्दों का पाठ प्रत्येक मन्त्र में देखते हैं। यदि उपनिषद् को दोनों से तात्पर्य नहीं होता तो प्रत्येक मन्त्र में क्यों उन्हें पढ़ती। और मुख्य प्राण के वर्णन में (नैवैतेनसुरभि न दुर्गन्धि विजानाति) इत्यादि का निर्धारण भी नहीं हो सकता। क्या उपनिषद् को यह दोष नहीं सूझता था। फिर सुगन्धादि पदों का पाठ क्यों किया ? यह शङ्का आपके मत में दुर्वार है। हमारे अर्थ में तो न उपनिषद् में दोषारोपण और न अविवक्षा आदि करना पड़ता। और दोनों उपनिषद् की सङ्गति भी बैठ जाती इत्यादि अनुसन्धान कर लेना। इन हेतुओं से शङ्कराचार्य्य के और तदनुयायी अन्य टीकाकारों के अर्थ ठीक नहीं। अलमति विस्तरेण विवेकिजनेषु ॥

( १ ) ते ह वाचमूचुस्त्वन्न उद्गायेति तथेति तेभ्यो वागुदगायत्। ....... ते-

अथ । ह । वाचम् । उद्‌गीथम् । उपासाञ्चक्रिरे । ताम् । ह । असुराः । पाप्मना । विविधुः । तस्मात् । तया । उभयम् । वदति । सत्यम् । च । अनृतम् । च । पाप्मना । हि । ऐषा । विद्धा ॥ ३ ॥

भाष्यम्—( अथ ) नासिक्यप्राणस्यानधिष्ठेयत्वविज्ञानानन्तरम् ( ह ) निश्चयेन ( वाचम् ) वचनमधिष्ठानीकृत्य ( उद्‌गीथमुपासाञ्चक्रिरे ) ( ताम् ) वाचम् ( असुराः ) ( पाप्मना ) पापेन ( विविधुः ) विद्धवन्तः। यतः ( तया ) वाचा ( सत्यं च ) (अनृतम्) मिथ्या च (उभयम्) सत्यासत्यद्वयम् (वदति) ब्रवीति । तस्मात् (हि) निश्चयेन (एषा) वागपि ( पाप्मना ) पापेन ( विद्धा ) गृहीतास्ति । प्रकृत्या पाप्मविद्धत्वादेवासुरैरपि विद्धा । शुद्धस्याशुद्धत्वकरणाशक्यात् । अतः केवलया वाचापि ब्रह्मोपासनं न स्यात् । ये तु ब्रह्मनामधेयमोङ्कारादिकं केवलं वाचा सर्वदा आवर्त्तयन्ति तेनैवसन्तुष्टास्तेपि मूढा एव इति शिक्षते ॥ ३ ॥

अनुवादः—अनन्तर वचन को अधिष्ठान करके ( वे देव ) उद्‌गीथ की उपासना करने लगे । असुरों ने उस को भी पाप से विद्ध किया । जिस कारण वचन के द्वारा सत्य और असत्य दोनों का व्यवहार जीवात्मा करता है उस कारण निश्चय वचन भी पाप से युक्त है ॥ ३ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर ( ह ) निश्चय ( वाचम् ) वचन को अर्थात् वचन को अधिष्ठान बना कर ( उद्‌गीथम् ) उद्‌गीथ की ( उपासाञ्चक्रिरे ) उपासना करने लगे ( ताम् ) उस बचन को ( ह ) निश्चय ( असुराः ) दुष्ट प्रवृत्तियों ने (पाप्मना) पाप से ( विविधुः ) विद्ध किया । जिस कारण ( तया ) उस वचन के द्वारा ( सत्यं च ) सत्य ( अनृतं च ) और असत्य ( उभयम् ) दोनों को ( वदति ) बोलता है ( तस्मात् ) उस कारण (हि) निश्चय ( एषा ) यह वाणी ( पाप्मना ) पाप से ( विद्धा ) गृहीत है ॥ ३ ॥

भाष्याशयः–भाव यह है कि बहुत लोग केवल वाणी से ओङ्कार आदि ब्रह्म नाम की आवृत्ति वा जप किया करते हैं और समझते हैं कि जप की संख्या जितनी होगी उतना ही कल्याण है और इसी जप से सन्तुष्ट होकर अन्य जिज्ञासा से निवृत्त हो जाते हैं । बहुत लोग तो केवल माला फेरने को ही धर्म्म समझते हैं । परन्तु परम कल्याण

विदुरनेन इत्यादि पूर्ववत् । बृ० १ । ३ । २ ॥ अर्थ देव वाणी से बोले कि हम लोगों के लिये तुम उद्‌गीथ का गान करो वाणी ने उन के लिये गाया । असुरों ने जान लिया । इत्यादि पूर्ववत् ॥

कारिणी उपनिषद् इस बात को प्रतिषेध करती है। इस प्रकार के जप से कुछ भी लाभ नहीं । क्योंकि जिस वाणी से तुम जप करते हो वह तो सत्य और असत्य से मिश्रित है । ईश्वर केवल सत्य ही है । उस सत्य की प्राप्ति के लिये वाणी को प्रथम सत्य बनाओ । केवल वाणी मात्र से जप करने वाले भी बालकवत् ही हैं ॥ ३ ॥

**अथ ह चक्षुरुद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे । तद्धासुराः पाप्मना विविधुस्तस्मात्तेनोभयं पश्यति दर्शनीयं चादर्शनीयं च । पाप्मना ह्येतद्विद्धम् (१) ॥ ४ ॥**

अथ । ह । चक्षुः । उद्गीथम् । उपासाञ्चक्रिरे । तत् । ह । असुराः । पाप्मना । विविधुः । तस्मात् । तेन । उभयम् । पश्यति । दर्शनीयम् । च । अदर्शनीयम् । च । पाप्मना । हि । एतत् । विद्धम् ॥ ४ ॥

भाष्यम्—वागशुद्धिज्ञानानन्तरम् । निश्चयेन ( चक्षुः ) नेत्रम् । नेत्रगतकनीनिकामधिष्ठानीकृत्य ( उद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे ) इत्यादि । सुगममन्यत् । नेत्रे यः पुरुषो दृश्यते तमेव लक्ष्यीकृत्य केपि उद्गीथमुपासते। तदपि न समुचितमिति शिक्षते ॥ ४ ॥

अनुवाद—अनन्तर नेत्र को अधिष्ठान बना ( वे देव ) उद्गीथ की उपासना करने लगे । असुरों ने उस को भी पाप से विद्ध किया ( जिस कारण ) नेत्र के द्वारा दर्शनीय और अदर्शनीय दोनों को ( जीवात्मा ) देखता है इस कारण निश्चय यह भी पाप से युक्त है ॥ ४ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर । वे देव ( चक्षुः ) नेत्रगत कनीनिका को अधिष्ठान मानकर ( उद्गीथम् ) उद्गीथ की ( उपासाञ्चक्रिरे ) उपासना करने लगे ( ह ) यह बात प्रसिद्ध है जिस कारण ( तेन ) उस नेत्र से ( दर्शनीयञ्चं ) देखने योग्य ( अदर्शनीयञ्च ) नहीं देखने योग्य ( उभयम्+पश्यति ) दोनों को जीवात्मा देखता है ( तस्मात् ) उस कारण ( पाप्मना ) पाप से ( हि ) निश्चय ( एतत् ) यह नेत्र ( विद्धम् ) विद्ध अर्थात् गृहीत है ॥ ४ ॥

भाष्याशयः-इस का भाव यह है कि बहुत लोग नेत्र के बीच जो बहुत छोटा छाया

( १ ) अथ ह चक्षुरूचुस्त्वन्न उद्गायेति तथेति । तेभ्यश्चक्षुरुदगायत्........तेविदुरनेनवै इत्यादि । अर्थ-देवों ने चक्षुको गाने के लिये कहा । चक्षु ने उन के लिये गान किया परन्तु वे असुर जान गये । इत्यादि

पुरुष विदित होता है उसी को लक्ष्य कर उद्गीथ की उपासना करते हैं सो भी ठीक नहीं । इत्यादि ॥ ४ ॥

**अथ ह श्रोत्रमुद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे । तद्धासुराः पाप्मना विविधुस्तस्मात्तेनोभयꣳ शृणोति श्रवणीयञ्चाश्रवणीयञ्च । पाप्मना ह्येतद्विद्धम् ( १ ) ॥५॥**

अथ । ह । श्रोत्रम् । उद्गीथम् । उपासाञ्चक्रिरे । तत् । ह । असुराः । पाप्मना । विविधुः । तस्मात् । तेन । उभयम् । शृणोति । श्रवणीयम् । च । अश्रवणीयम् । च । पाप्मना । हि । एतत् । विद्धम् ॥ ५ ॥

भाष्यम्–( अथ ) चक्षुरशुद्धिज्ञानानन्तरम् ( ह ) प्रसिद्धाः देवाः ( श्रोत्रम् ) श्रोत्रे प्रतिक्षणमुत्पद्यमानं शब्दमधिष्ठानीकृत्य ( उद्गीथम् ) उद्गीथशब्दवाच्यं ब्रह्म ( उपासाञ्चक्रिरे ) भावयाम्बभूवुः ( असुरा ह ) देवचिकीर्षितं विदित्वा ( तत् ) श्रोत्रम् ( पाप्मना ) पापेन ( विविधुः ) विद्धवन्तः । इदमपि न ब्रह्मार्हस्थानमिति विघ्नंप्राप्य देवा ज्ञातवन्तः । तथाहि ( हि ) यस्मात् ( तेन ) श्रोत्रेण ( श्रवणीयञ्च ) श्राव्यम् ( अश्रवणीयञ्च ) अश्राव्यञ्च एतत् ( उभयम् ) ( शृणोति ) मनुष्य आकर्णयति । तस्माज् ज्ञायते ( एतत् ) श्रोत्रमपि ( पाप्मना ) पापेन ( विद्धम् ) युक्तं श्रोत्र उत्पद्यमानं शब्दमेव ब्रह्मानुशासनं मन्यमानास्तमेवोपासते । तदप्यनुचितमिति ध्वन्यते ॥ ५ ॥

अनुवाद– अनन्तर ( वे देव ) श्रोत्र में उत्पद्यमान शब्द को अधिष्ठान बनाकर उद्गीथशब्दवाच्य ब्रह्म की उपासना करने लगे । असुरों ने उसे भी विद्ध किया ( जिस कारण ) इस श्रोत्र के द्वारा श्राव्य और अश्राव्य दोनों प्रकार के शब्दों को मनुष्य सुनता है इस से ज्ञात होता है कि यह श्रोत्र भी पाप से युक्त है ॥ ५ ॥

पदार्थः–( अथ ) अनन्तर ( ह ) प्रसिद्ध देव गण ( श्रोत्रम् ) श्रोत्र के शब्द को अधिष्ठान करके ( उद्गीथम् ) उद्गीथ की ( उपासाञ्चक्रिरे ) उपासना करने लगे । ( असुराः ) असुरगण ने ( ह ) निश्चय ( तत् ) उस श्रोत्र को ( पाप्मना ) पाप से ( विविधुः ) विद्ध किया ( हि ) क्योंकि ( तेन ) उस श्रोत्र से (श्रवणीयञ्च) सुनने योग्य ( अश्रवणीयञ्च ) नहीं सुनने योग्य ( उभयम् ) दोनों प्रकार के शब्दों को ( शृणोति ) जीवात्मा सुनता है ( तस्मात् ) उस कारण से ज्ञात होता है (एतत्) यह श्रोत्र ( पाप्मना ) पाप से ( विद्धम् ) युक्त है ॥ ५ ॥

( १ ) अथ श्रोत्रमूचुस्त्वन्न उदगायेति पूर्ववत् ॥ बृ० १ । ३ । ५ ॥

भाष्याशयः–बहुत से अज्ञानी मनुष्य श्रोत्रोत्पन्न शब्द को ही ईश्वरवाणी समझ कर ध्यान करते हैं इसको भी इस मन्त्र के द्वारा उपनिषद् निषेध करती है ॥ ५ ॥

**अथ ह मन उद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे । तद्धासुराः पाप्मना विविधुस्तस्मात्तेनोभयꣳ सङ्कल्पयते सङ्कल्पनीयञ्चासङ्कल्पनीयञ्च । पाप्मना ह्येतद्विद्धम् (१) ॥६॥**

अथ । ह । मनः । उद्गीथम् । उपासाञ्चक्रिरे । तत् । ह । असुराः । पाप्मना । विविधुः । तस्मात् । तेन । उभयम् । सङ्कल्पयते । सङ्कल्पनीयम् । च । असङ्कल्पनीयम् । च । पाप्मना । हि । एतत् । विद्धम् ॥ ६ ॥

भाष्यम्—( अथ ) श्रोत्राशुद्धिविज्ञानानन्तरम् ( ह ) प्रसिद्धा देवाः ( मनः ) मानसं हृदयम् । अधिष्ठानीकृत्य ( उद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे ) उद्गीथं भावितवन्तः । एतद्देवचिकीर्षितं ज्ञात्वा (असुराः) असुरगणाः । दुष्टेन्द्रिय प्रवृत्तय इत्यर्थः (ह) निश्चितम् (तत्) मनः (पाप्मना) (विविधुः) पापेन विद्धवन्तः । ताडितवन्तः । इदमपि न ब्रह्मसपर्यार्हं स्थानमिति देवा ज्ञातवन्त इत्यर्थः ( हि ) यस्मात् ( तेन ) मनसा ( सङ्कल्पनीयञ्च ) सङ्कल्पयोग्यञ्च (असङ्कल्पनीयञ्च) असङ्कल्पयोग्यञ्च एतद् (उभयं सङ्कल्पयते) तस्माज् ज्ञायते ( एतत् ) मनः ( पाप्मना विद्धम् ) पापेन ताडितं युक्तमित्यर्थः ॥ ६ ॥

अनुवाद—अनन्तर ( वे प्रसिद्ध देवगण=शास्त्रीय इन्द्रियों की प्रवृत्तियां ) मन को अधिष्ठान बनाकर उद्गीथ की उपासना करने लगे। निस्सन्देह, असुरों ने उसे भी पाप से विद्ध किया ( जिस कारण ) उस मन के द्वारा सङ्कल्पयोग्य और असङ्कल्पयोग्य इन दोनों विषय का सङ्कल्प ( जीवात्मा ) करता है (इस से ज्ञात होता है कि) यह मन भी पाप युक्त है ॥ ६ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर ( ह ) प्रसिद्ध देवगण ( मनः ) हृदय को अधिष्ठान बनाकर ( उद्गीथम् ) उद्गीथ की ( उपासाञ्चक्रिरे ) उपासना करने लगे (ह ) निस्सन्देह ( असुराः ) दुष्ट इन्द्रिय प्रवृत्तियों ने ( तत् ) उसे ( पाप्मना ) पाप से ( विविधुः ) विद्ध किया । अर्थात् यह भी ब्रह्म की पूजा के योग्य स्थान नहीं है यह देवों को ज्ञात हुआ ( हि ) क्योंकि ( तेन ) उस मन से ( सङ्कल्पनीयञ्च ) सङ्कल्प योग्य ( असङ्कल्पनीयञ्च ) और असङ्कल्प योग्य (उभयम्) दोनों विषयों का ( सङ्क-

( १ ) अथ ह मन ऊचुस्त्वन्न उद्गायेति । इत्यादि बृ० १ । ३ । ६ ॥

लयते ) जीवात्मा ध्यान करता है ( तस्मात् ) उस से ज्ञात होता है ( एतत् ) यह मन ( पाप्मना ) पाप से ( विद्धम् ) ताडित=युक्त है ॥ ६ ॥

भाष्याशय: — बहुत से मनुष्य मन के द्वारा इन्द्रियों को वश करके केवल हृदय कमल में ही ईश्वर का ध्यान किया करते हैं इस को भी उपनिषद् निषेध करती है यद्यपि—

" अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषो मध्य आत्मनि तिष्ठति ।
ईशानोभूतभव्यस्य न ततो विजुगुप्सते" ॥ कठ० ४ । १२ ॥

शरीर के मध्य में अङ्गुष्ठमात्र पुरुष विद्यमान है, जो भूत, भविष्यत् का नियन्ता है उसे जानकर जीवात्मा क्लेशादि से निवृत्त हो जाता है । पुनः—

" अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषो ज्योतिरिवाधूमकः ।
ईशानोभूतभव्यस्य स एवाद्य स उ श्वः" ॥ कठ० ४ । १३ ॥

जो धूमरहित अग्नि की ज्योति के सदृश अङ्गुष्ठ मात्र पुरुष भूत, भविष्यत्, वर्तमान आदि का नियन्ता है वही सदा स्थिर रहने वाला एक रस सबों के हृदय में विद्यमान है । पुनः—

" अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषोऽन्तरात्मा सदा जनानां हृदये सन्निविष्टः ॥ कठ० ६ । १७ ॥

अङ्गुष्ठ परिमाण वाला वह अन्तरात्मा पुरुष सदा मनुष्यों के हृदय में सन्निविष्ट है इत्यादि अनेक प्रमाण से सिद्ध है कि हृदय में उस ब्रह्म का ध्यान करना चाहिये । फिर आप कैसे कहते हैं कि हृदय में भी ध्यान करना ठीक नहीं । उत्तर — केवल हृदय में उपासना करने का उपनिषद् निषेध करती है क्योंकि ब्रह्म की व्यापकता के सर्वत्र विद्यामान रहने के कारण किसी एक ही स्थल में ब्रह्म की उपासना करनी सर्वथा अनुचित है । इस विषय को महर्षि व्यासजी ने निज वेदान्त सूत्र अध्याय १ । पाद ३ । सूत्र २६ में विस्पष्ट किया है ॥ ६ ॥

**अथ ह य एवायं मुख्यः प्राणस्तमुद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे । तꣳ हासुरा ऋत्वा विदध्वंसुर्यथाऽश्मानमाखणमृत्वा विध्वꣳसेत (१) ॥ ७ ॥**

---

( १ ) अथ हेममासान्यं प्राणमूचुस्त्वन्न उद्गायेति । तथेति तेभ्य एष प्राण उदगायत् । ते विदुरनेनवै न उद्गात्रात्येष्यन्तीति । तमभिद्रुत्य पाप्मना विध्यन् । स

अथ । ह । यः । एव । अयम् । मुख्यः । प्राणः । तम् । उद्गीथम् । उपासाञ्चक्रिरे । तम् । ह । असुराः । ऋत्वा । विदध्वंसुः । यथा । अश्मानम् । आखणम् । ऋत्वा । विध्वंसेत ॥ ७ ॥

भाष्यम्—( अथ ) तत्तत्पूर्वोक्तस्थाने । ईश्वरसपर्यामनुचितामवलोक्य देवा अनन्तरं (य एवायं मुख्यः प्राणस्तमेव उद्गीथम् ) मत्वा । उद्गीथपदवाच्यं ज्ञात्वा ( उपासाञ्चक्रिरे ) अत्र मुख्यपदं श्रेष्ठस्य वरणीयस्य प्राणवाच्यस्य ब्रह्मण एव विशेषणम् । प्राणपदेन च ब्रह्मलक्षणीयम् । नतु मुखेभवो मुख्यो मुखस्थित इतियावत् । न वा प्राणशब्देन वायुरत्र विवक्षितः । मुखस्थितप्राणस्यापि पूर्वोक्तदोषसंभवात् । मुख्यशब्दोत्र श्रेष्ठवाची । अत्र प्रमाणम्—

प्रधानमुत्तमं रम्यं श्रेष्ठं मुख्यमनुत्तमम् ।
वरं वरेण्यं प्रमुखं परार्द्धं प्रवरं तथा ॥ इतिकोशः ।

इत्येवं विधाः शब्दाः परस्परपर्यायाः । लोकेपि च श्रेष्ठेर्थे प्रयुज्यते । प्राणः । सर्वाञ्जीवान् यः प्राणयति जीवयति आनन्दयति सः । तद्ब्रह्म एव । स उ प्राणस्य प्राण इति श्रुत्यन्तरात् । अयमितिपदं ब्रह्मणः सर्वत्र विद्यमानतां द्योतयत् सर्वैर्दृश्यमानत्वमिव निर्दिशति । यद्वा । मुख्यः प्राणोत्रात्मा । तमधिष्ठानीकृत्य । उद्गीथं ब्रह्मोपासाञ्चक्रिरे । यद्वा । जीवनहेतुकशरीरस्थितश्रेष्ठप्राणस्य ग्रहणं कर्त्तव्यम् । प्राणशब्दस्य प्रयोग उपमार्थोस्ति वा । यथास्य देहस्य स्थितिहेतुर्मुख्यः कोपि प्राणोस्ति तथैवास्य परितोविकाशमानस्य ब्रह्माण्डस्य गतिकारकः कोपि महान् प्राणो विद्यते । यः सम्पूर्णं प्राणयति जीवयति तद्ब्रह्मैव । लघुना शरीरदृष्टान्तेन महद्ब्रह्माण्डं लक्ष्यते । तेनजीवनहेतुत्वेन तदुपासीतेतिनिष्कृष्टार्थः । एतत्प्रकरणस्थानि सर्वाणि विशेषणानि प्रधानत्वेन ब्रह्मप्रतिपादयन्ति । अपहतपाप्मत्वम् । अङ्गिरोबृहस्पतिप्रभृतिभिर्ऋषिभिरुपास्यत्वं च तस्मिन्नेव सम्भवति ।

( तम् ) मुख्यं प्राणम् ( ऋत्वा ) प्राप्य ( असुराः ) दुष्टेन्द्रियवृत्तयः ( विदध्वंसुः ) विनष्टाः । यदा मनुष्या ईश्वरसान्निध्यमुपयन्ति । तदा सर्वानर्थाः प्रक्षीयन्ते । अत्र दृष्टान्तः ( आखणम् ) खनितुमशक्यः अखणः । अखण एव आखणः । भेदानर्ह इत्यर्थः । तम् ( अश्मानम् ) प्रस्तरम् । ( ऋत्वा ) प्राप्य । सामर्थ्यात् लोष्टः पांशुपिण्डः इत्यध्याहारः । यथा ( विध्वंसेत ) विनश्येत विदीर्य्येत । तथैव ते विदध्वंसुरित्यर्थः ॥७॥

यथाश्मानमृत्वा लोष्टो विध्वंसेतैवं हैव विध्वंसमाना विश्वञ्चो विनेशुः । बृ० १ । ३ । ७ ॥ इत्यादि । इसका अभिप्राय छान्दोग्य के समान है ॥

अनुवाद—जब शास्त्रीय इन्द्रिय प्राणों के प्राण जीवनहेतु सर्व श्रेष्ठ इस व्यापक ब्रह्म की उपासना करने लगे । तब दुष्ट इन्द्रिय वृत्तिएं प्राण के समीप आ नष्ट होगईं । सो जैसे अच्छेद्य अभेद्य प्रस्तर के ऊपर गिरकर मिट्टी के पिण्ड छिन्न भिन्न हो जाते हैं तद्वत् ॥ ७ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर ( ह ) प्रसिद्ध ( यः ) जो ( एव ) ही ( अयम् ) यह ( मुख्यः ) श्रेष्ठ सर्वोत्तम ( प्राणः ) ईश्वर, जीवात्मा और शरीरस्थमुख्यप्राण है ( तम् ) उस ब्रह्म को लक्ष्य करके अथवा उस आत्मा को अधिष्ठान बना अथवा उस को जीवन हेतु समझ ( उद्गीथम् ) ब्रह्म की ( उपासाञ्चक्रिरे ) वे देव लोग उपासना करने लगे । ( तम् ) उस प्राण को ( ऋत्वा ) पाकर ( ह ) प्रसिद्ध ( असुराः ) दुष्ट इन्द्रिय प्रवृत्तिएं ( विदध्वंसुः ) छिन्न भिन्न हो गईं ( यथा ) जैसे ( आखणम् ) अभेद्य ( अश्मानम् ) प्रस्तर को ( ऋत्वा ) पाकर ( विदध्वंसेत ) मिट्टी का पिण्ड छिन्न भिन्न हो जाय ॥ ७ ॥

भाष्याशयः—तत्तत् स्थानों में अशुद्धता के कारण ईश्वर की पूजा अनुचित समझ शरीरस्थित आत्मा को अधिष्ठान बना ईश्वर की उपासना से वे लोग विजयी हुए

मुख्यशब्दः—इन के ये अर्थ हैं—प्रधान, उत्तम, रम्य, श्रेष्ठ, मुख्य, अनुत्तम, वर, वरेण्य, प्रमुख, परार्द्ध, प्रवर इत्यादि । जो कोई "मुखसम्बन्धी जो वस्तु उसे मुख्य कहते हैं" ऐसा अर्थ करते हैं वे उपनिषद् के तात्पर्य को नहीं समझते । क्योंकि मुखस्थित प्राण में भी पूर्वोक्त दोष की विद्यमानता के कारण यह भी पापविद्ध है । क्या मुखस्थित और नासिकास्थित प्राण अर्थात् वायु वास्तविक में दो हैं ? यथार्थ में वे दोनों एक हैं । अतः मुखस्थित वायु अर्थ करना शङ्कराचार्यादिकों का अनुचित है । इसी खण्ड के द्वितीयमन्त्र की टिप्पणी देखो । लोक में भी मुख्यशब्दार्थ श्रेष्ठ ही लिया जाता है।

प्राणशब्दः–( १ ) यहां तीन अर्थों में मुख्यतया प्रयुक्त हुआ है । ब्रह्म, जीवात्मा और जीवन का हेतु शरीरस्थित प्राण । संस्कृत भाष्य देखो । यहां पर प्राण शब्द का प्रयोग उपमार्थ भी हुआ है । जैसे इस देह के स्थिति कारण कोई मुख्य प्राण है। वैसे ही इस परितोविकाशमान ब्रह्माण्ड का गतिकारण कोई महान् प्राण विद्यमान है । जो सम्पूर्ण में जीवनीशक्ति को देता हुआ भासित हो रहा है । इस लौकिक शरीर

( १ ) प्र० ५ खं० १ की समीक्षा में प्राण शब्द का व्याख्यान देखो ॥

ष्टान्त से महा ब्रह्माण्ड लक्ष्य है। इस कारण सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड के जीवन हेतु गतिसंचारक उसे समझ उसकी उपासना करनी चाहिये । यह प्राण शब्द का निष्कृष्टार्थ है । किन्तु मुख्य अर्थ इस का ब्रह्म ही यहां है । क्योंकि प्रकरणस्थ समस्त विशेषण प्रधानत्वेन ब्रह्म का प्रतिपादन कर रहे हैं । अपहतपाप्मत्व, अङ्गिरा बृहस्पति प्रभृति महान् ऋषि कर्तृक उपास्यत्व आदि धर्म उसी में घट सकते हैं ॥ ७ ॥

**एवम् । यथाऽश्मानमाखणमृत्वा विध्वꣳसत एवꣳ हैव स विध्वꣳसते । य एवंविदि पापं कामयते । यश्चैनमभिदासति । स एषोऽश्माखणः ॥ ८ ॥**

एवम् । यथा । अश्मानम् । आखणम् । ऋत्वा । विध्वंसते । एवम् । ह । एव । सः । विध्वंसते । यः । एवंविदि । पापम् । कामयते । यः । च । एनम् । अभिदासति । सः । एषः । अश्माखणः ॥ ८ ॥

भाष्यम्–( एवम् ) ईदृश्यां व्यवस्थायां सत्याम् ( यथा ) येनप्रकारेण (आखणम्) खनितुमशक्यम् ( अश्मानम् ) प्रस्तरम् ( ऋत्वा ) प्राप्य । पांशुपिण्डः ( विध्वंसते ) विनश्यति ( एवं ह एव ) तथैव ( यः ) पुरुषः ( एवंविदि ) उद्गीथस्यैतत्तात्पर्य्यस्य ज्ञातरि ( पापं कामयते ) पापं कर्त्तुमिच्छति ( यश्च ) पुनः (एनम्) ब्रह्मविदम् ( अभिदासति ) हिंसति ( सः ) ब्रह्मविदि पापचारी पुरुषः ( विध्वंसते ) विनश्यति । यतः । ( स एषः ) ब्रह्मवित् पुरुषः ( अश्माखणः ) अभेद्योऽच्छेद्यः प्रस्तर इव वर्त्तते । अधर्षणीय इति यावत् ॥ ८ ॥

अनुवाद—इस प्रकार जैसे अभेद्य अच्छेद्य प्रस्तर के ऊपर फेंका हुआ मिट्टी का ढेला चूरचूर हो जाता है । वैसे ही वह ( मनुष्य ) विनष्ट हो जाता है जो प्राणवेत्ता में पाप ( अमङ्गल ) करने की कामना करता है और जो उसकी हिंसा करना चाहता है । ( क्योंकि ) सो यह ( प्राणवेत्तायोगी ) अश्माखण अर्थात् अभेद्य प्रस्तर (पत्थर ) समान है इति ॥ ८ ॥

पदार्थः—( एवम् ) ऐसी व्यवस्था होने के कारण । अथवा इस प्रकार (यथा) जैसे ( आखणम् ) अभेद्य अच्छेद्य ( अश्मानम् ) प्रस्तर ( ऋत्वा ) पाकर मिट्टी का पिण्ड ( विध्वंसते ) नष्ट हो जाता ( एवं हैव ) वैसे ही ( स विध्वंसते ) वह मनुष्य नष्ट हो जाता है ( यः ) जो ( एवंविदि ) इस प्रकार जानने वाले ब्रह्मवेत्ता के सम्बन्ध में ( पापं कामयते ) पाप करना चाहता है ( यः च ) और जो ( एनम् ) इस ब्रह्म-

वादी को ( अभिदासति ) अनिष्ट पहुंचाना चाहता है । क्योंकि ( स एषः ) वह यह ब्रह्मवादी ( अश्माखणः ) अच्छेद्य अखण्डनीय दृढ़तर शिला के सदृश है ॥ ८ ॥

**नैवैतेन सुरभि न दुर्गन्धि विजानात्यपहतपाप्मा ह्येष तेन यदश्नाति यत्पिबति तेनेतरान् प्राणानवत्ये- तमु एवान्ततोऽवित्त्वोत्क्रामति व्याददात्येवान्तत इति ॥ ९ ॥**

न । एव । एतेन । सुरभि । न । दुर्गन्धि । विजानाति । अपहतपाप्मा । हि । एषः । तेन । यत् । अश्नाति । यत् । पिबति । तेन । इतरान् । प्राणान् । अवति । एतम् । उ । एव । अन्ततः । अवित्वा । उत्क्रामति । व्याददाति । एव । अन्ततः । इति ॥ ९ ॥

भाष्यम्—मुख्यप्राणोपासनस्य फलमुक्त्वाधुना मुख्यप्राणोपासकस्यदुःखसंसर्गा भावमुपपादयति । नैवैतेनेत्यादिना ( एतेन ) मुख्येन प्राणेनेश्वरेण । सह वर्त्तमानो जीवात्मा ( नैवसुरभि ) नैवसुगन्धि ( न दुर्गन्धि ) न दुर्गन्धि वस्तुविजानाति । अत्र सुरभि-दुर्गन्धिशब्दावुपलक्षणमात्रम् । सुखं दुःखञ्च शीतमुष्णञ्च मानमपमानञ्च सर्वं द्वन्द्वं नानुभवति । कथमित्थम् ? ( हि ) यतः ( एषः ) उपासकस्याभीष्टः प्राणाख्योदेवः (अपहतपाप्मा ) अपहताः विनष्टाः पाप्मानः पापानि यस्य । सः । शुद्ध इत्यर्थः । उपास्यस्य प्राणशब्दाभिलप्यस्य ब्रह्मणो निरातिशयशुद्धत्वात् तदुपासकोपि तदुपासनेन पवित्री भवति । पवित्रत्वादुपासकस्य क्लेशाभावः । तदुपासकस्य सर्वं परार्थं दर्शयति ( तेन ) प्राणेन सहवर्तमानः । अयंजीवात्मा ( यदश्नाति ) यत्किमपि अत्ति । (यत्पिबति। यत् किमपि वस्तु पिबति । (तेन इतरान् प्राणान्) अन्यान् प्राणिनो जीवान् अवति) रक्षति॥

अश्नातिपिबती अप्युपलक्षणम् । तेन ब्रह्मणो योगेन । अयमात्मा यत्किमपि स्वार्थमाचरति । तदपि परानुग्रहेच्छयैव । यथा बलं प्राप्य दुर्बलान् रक्षति । विद्यां लब्ध्वा परानुपदिशति । धनमासाद्य परोपकाराय वितरति । इत्यादि । तद्विपरीतं प्रति क्लेशं सूचयति ( एतमु ) एतमेव प्राणारामेव (अन्ततः) अन्तावस्थायाम् । मरणावस्थापर्यन्तमपि ( अवित्वा ) अप्राप्य यदि ( उत्क्रामति ) देहं त्यक्त्वा व्रजति । तदा अन्ततः अन्तावस्थायाम् । (व्याददाति एव ) सम्यङ्मया । अनेन शरीरेण नोपलब्धं ब्रह्म । अतः ( अन्ततः ) अन्तःकरणेन यथार्थभावेनेत्यर्थः । व्याददात्येव । मुखंनिस्फार्य निःश्वसिति एव । आत्मानं हतभाग्यं मन्यत इत्यर्थः ॥ ९ ॥

अनुवाद-( जो प्राणवित् ) उस ब्रह्म के योग के साथ वर्त्तमान रहता । वह सुख

और दुःख का अनुभव नहीं करता। क्योंकि यह ब्रह्म परम शुद्ध है। वह योगी जो कुछ व्यापार करता है उस से दूसरे जीवों की रक्षा करता है। इसी ब्रह्म को अन्त अवस्था तक भी न पाकर जो मनुष्य यहां से प्रस्थान करता है वह मुख खोल कर यथार्थभाव से पछताता है॥ ९॥

पदार्थः-(एतेन) इस ब्रह्म के साथ वर्तमान जो योगी वह (नवै न तो (सुरभि) सुगन्धि=सुख को (न) और न (दुर्गन्धि) दुर्गन्धि=दुःख को (विजानाति) जानता है (हि) क्योंकि (एषः) यह मुख्य प्राण (अपहतपाप्मा) पापरहित=परमशुद्ध है (तेन) उस के द्वारा (यत्) जो (अश्नाति) खाता है (यत्) और जो (पिबति) पीता है (तेन) उस से (इतरान्) अन्य (प्राणान्) प्राणियों की (अवति) रक्षा करता है। (एतम् उ एव) निश्चय इसी ब्रह्म को (अन्ततः) अन्त समय तक भी (अवित्वा) न पाकर (उत्क्रामति) यदि शरीर का त्याग कर प्रस्थान करता है। तब (अन्ततः) अन्तःकरण से=यथार्थ हृदय से (व्याददातिएव) मुख खोल कर निःश्वास लेता है कि हाय अन्तवेला में भी ब्रह्म न मिले इस कारण वह पछताता है॥ ९॥

भाष्याशयः-प्रथम ही कहचुके हैं कि मुख्य प्राणशब्द का अर्थ यहां ब्रह्म है। उक्त मन्त्र में ब्रह्मोपासन का फल निर्दिष्ट हुआ। अब मुख्य प्राणोपासक को दुःख संसर्गाभाव का उपपादन कियाजाता है। जब यह योगी उस ब्रह्म के साथ योग करता है तब द्वन्द्व से छूट जाता है "सुरभि" और "दुर्गन्धि" शब्द के अर्थ यहां केवल सुगन्धि और दुर्गन्धि ही नहीं हैं किन्तु ये दोनों शब्द उपलक्षणमात्र हैं। अर्थात् सुगन्धि दुर्गन्धि के समान, सुख, दुःख, शीत, उष्ण, मान, अपमान आदि एतत् सदृश सकल द्वन्द्व का ग्रहण है। अर्थात् ब्रह्म के साथ जब मनुष्य का योग (सम्बन्ध) होता है तब जीवात्मा सुख दुःखादि को समान समझने लगता है॥

ब्रह्मोपासक के सुख दुःख राहित्य में आगे-कारण कहा जाता है "वह ब्रह्म अपहतपाप्मा है" जिस कारण उपासक के उपास्यदेव परमशुद्ध अपापविद्ध है। अतः संसर्ग गुण से उसके उपासक भी शुद्ध विशुद्ध हो जाते हैं। परन्तु शुद्ध वही होसकता है जो सुख दुःखादि द्वन्द्व से विनिर्मुक्त है। ब्रह्मोपासक की सकल कर्त्तव्यता की परार्थता सूचनार्थ आगे का प्रकरण कहा जाता है॥

(अश्नाति) खाना (पिबति) पीना ये दोनों शब्द भी उपलक्षण हैं। अर्थात् ब्रह्मोपासक के सकल कर्त्तव्य परोपकार दृष्टि से किये जाते हैं। परोपदेशार्थ विद्या, अ-

किञ्चन जन को वितरणार्थ धनसञ्चय, दुर्बलोंको रक्षार्थ बल धारण इत्यादि । वे जो कुछ करते हैं उनका परार्थ अभिप्राय है । अन्तिम अंश से अब्रह्मविद्का पश्चात्तापादि शोक सूचित किया गया है ॥ ९ ॥

## तꣳहाङ्गिरा उद्गीथमुपासाञ्चक्र एतमु एवाङ्गिरसं मन्यन्तेऽङ्गानां यद्रसः (१) ॥ १० ॥

तम् । ह । अङ्गिराः । उद्गीथम् । उपासाञ्चक्रे । एतम् । उ । एव । अङ्गिरसम् । मन्यन्ते । अङ्गानाम् । यत् । रसः ॥ १० ॥

भाष्यम्—(तम्) पूर्वोक्तम् । मुख्यम् । प्राणनामधेयं परमात्मानं लक्षीकृत्य । आत्मानमधिष्ठानीकृत्य वा ( ह ) इति ऐतिह्ये (अङ्गिराः) अङ्गिरोनामा ऋषिः ( उद्गीथमुपासाञ्चक्रे ) अङ्गिरः शब्दं व्युत्पादयति ( अङ्गानाम् ) अवयवानां प्राणिनां मध्ये इत्यर्थः ( यद्रसः ) योरसः । यो मुख्यः ( एतमु ) एतमेव ( अङ्गिरसं मन्यन्ते ) विद्वांसः । विदुषां वरिष्ठो ब्रह्मनिष्ठोऽखिलजीवेषु श्रेष्ठोऽङ्गिरा ऋषिरपि तम्प्राणारामनुपास्तेस्म । आधुनिकैरस्माभिस्तु कल्याणाभिलाषिभिः सुतरां तद्ब्रह्म । अतिशयितमुपासनीयमिति सूचयति ॥ १० ॥

अनुवाद—उसी प्राण वाच्य ब्रह्म को लक्ष्य कर अथवा आत्मा को अधिष्ठान बना अङ्गिरा ऋषि भी उद्गीथ की उपासना किया करते थे । उसी को अङ्गिरा मानते हैं जो सकल प्राणियों में श्रेष्ठ हो (२) ॥ १० ॥

( १ ) सो यास्य अङ्गिरसोऽङ्गानाꣳहि रसः । प्राणे वा अङ्गानाꣳरसः । बृ० १ । ३ । १९ ॥

(२) कोई आचार्य १०—११—१२ वें मन्त्रों को १३ वें मन्त्र के साथ मिलाते हैं । अङ्गिरा, बृहस्पति और आयास्य इन तीनों शब्दों के परे "इति" शब्द का अध्याहार कर इन को कर्मकारक बनाते हैं और इन को प्राण के पर्याय वाचक ही समझते हैं ऋषियों के नाम नहीं । ऐसी संगति बैठाकर यह अर्थ करते हैं । कि दाल्भ्य वक नाम ऋषि ने उस उद्गीथ को अङ्गिरा, बृहस्पति और आयास्य समझकर अर्थात् इन तीनों शब्दों के अर्थों से गम्यमान प्राण को मान उपासना की । इस के प्रताप से ऋषियों के भी उद्गाता हुए इत्यादि । शङ्कराचार्य कहते हैं कि यद्यपि " एतमु एवाऽङ्गिरसं बृहस्पतिमायास्यम्प्राणं मन्यन्ते " अर्थात् इसी प्राण को अङ्गिरा, बृहस्पति, आयास्य मानते हैं इस प्रमाण से अङ्गिरा आदि प्राण कहला सकते हैं ।

पदार्थः—( ह ) यह शब्द इतिहास सूचक है ( तम् ) उस पूर्वोक्त प्राण नाम ईश्वर को लक्ष्य कर अथवा प्राणात्मा को अधिष्ठान मान ( अङ्गिराः ) अङ्गिरा नामक ऋषि ( उद्गीथम् ) उद्गीथ की ( उपासाञ्चक्रे ) उपासना किया करते थे । आगे अङ्गिरा शब्द की व्युत्पत्ति कही जाती है ( अङ्गानाम् ) अङ्गों के अर्थात् प्राणी समूहों के

तथापि जहां मुख्य अर्थ की बाधा होय वहां गौण अर्थ करना ठीक है परन्तु अन्य श्रुति के द्वारा अङ्गिरा आदि ऋषि भी कहे गये हैं । इसलिये यहां मुख्य अर्थ भी घट सकता है । यदि यह कहा जाय कि फिर वे प्राण क्यों कहलाते हैं ? इस का उत्तर यह है कि वे ऋषि जिस कारण प्राण की उपासना किया करते थे अतः अभेद ज्ञान के लिये प्राण ही के नाम से पुकारे गये । क्योंकि गृत्समद, विश्वामित्र, वामदेव और अत्रि आदि वैदिक ऋषि भी श्रुति के द्वारा प्राण कहे गये हैं इस से प्राण के उपासक ऋषि भी प्राण कहलाये यह विदित होता है वैसा ही यहां पर भी जानना ।

इस में ये भी प्रमाण हैं कि ऋषि शतर्ची कहलाते हैं । शतर्ची शब्द का यदि शब्दार्थ लिया जाय तो सौ ऋचाओं का जानने वाला ऐसा अर्थ होगा परन्तु यह इस का तात्पर्य नहीं है । ईश्वर की उपासना के द्वारा जिनका प्राण अर्थात् आयु सौ वर्ष हों उन्हें शतर्ची कहते हैं अर्थात् प्राण जो ब्रह्म उसकी उपासना से प्राण जो आयु उस के प्राप्त करने वाले शतर्ची अर्थात् शतवर्षजीवी ऋषि कहलाते हैं । यहां प्राण के दो अर्थ हैं । इसी प्रकार गृत्समद–निद्राकाल में वाक् आदियों के निगल जाने के कारण गृत्स नाम प्राण है । और रेत के विसर्ग और मद के हेतु होने से अपान नाम वायु मद कहलाता है । यह दोनों शब्द मिलकर गृत्समद होता है ( वागादीनीन्द्रियाणि गृणातीतिगृत्सः मदयतीति मदः ) ये संस्कृत व्युत्पत्ति है । विश्वामित्र-यहां मिद स्नेहने धातु से मित्र । विश्वनाम सम्पूर्ण जगत् । निवास के हेतु सम्पूर्ण जगत् स्नेह का पात्र बन रहा है जिस के लिये वह विश्वामित्र नाम प्राण है। इसी प्रकार वामदेव आदि ऋषियों की भी सङ्गति लगती है । परन्तु इन व्याख्यानों से यह नहीं समझना चाहिये कि मनुष्य शरीरधारी वेद प्रचारकर्त्ता भारतवर्ष में नाना वंश प्रवर्त्तक विश्वामित्र आदि ऋषि कोई हुए ही नहीं । अन्यथा परम्परया वेदादियों के प्रचार की सिद्धि ही नहीं हो सकती । इसलिये वे लोग देहधारी मनुष्य तो अवश्य ही हुए हैं । अतः वेद में ये नाम सब यौगिक और लोक में व्यक्ति विशेष अर्थ में योगरूढ़ मानने चाहियें ॥

अब उपनिषद् के प्रसङ्ग में शरीरधारी ऋषियों की प्रतीति होती है । क्योंकि इतिहास और उदाहरण के द्वारा उपनिषद्कार का अभिप्राय यह है कि इसी प्राण की उपासना परम प्रसिद्ध वैदिक ऋषि अङ्गिरा आदि भी किया करते थे अतः हे शिष्यो ! तुम्हें भी इसी प्राण की उपासना करनी चाहिये । इतिदिक् ॥

मध्य ( यद्रसः ) जो रस अर्थात् श्रेष्ठ है ( एतम् उ ) इसी को ( एव ) निश्चय (अङ्गिरसम् ) अङ्गिरा ( मन्यन्ते ) विद्वान् लोग मानते हैं ॥ १० ॥

भाष्याशयः—जब परमविद्वान् और सकल जीवों में श्रेष्ठ अङ्गिरा ऋषि ने भी उस प्राणाराम ब्रह्म की उपासना की थी तब आधुनिक कल्याणाभिलाषी हम जीवों को तो उस की उपासना अवश्य करनी चाहिये ॥ १० ॥

**तेन तꣳ ह बृहस्पतिरुद्गीथमुपासाञ्चक्र एतमु एव बृहस्पतिं मन्यन्ते वाग्घि बृहती तस्या एषः पतिः (१) ॥ ११ ॥**

तेन । तम् । ह । बृहस्पतिः । उद्गीथम् । उपासाञ्चक्रे । एतम् । उ । एव । बृहस्पतिम् । मन्यन्ते । वाग् । हि । बृहती । तस्याः । एषः । पतिः ॥ ११ ॥

भाष्यम्— ( तेन ) तेन हेतुना ( तं ह ) पूर्वोक्तम् । प्राणमात्मानमधिष्ठानीकृत्य । ब्रह्म वा लक्षीकृत्य ( बृहस्पतिः ) बृहस्पतिनामा ऋषिः ( उद्गीथमुपासाञ्चक्रे ) बृहस्पतिशब्दव्युत्पत्तिः— ( हि ) यतः ( वाग् ) वाणी एव ( बृहती ) बृहतीशब्द वाच्या वागित्यर्थः ( तस्याः ) वाचः ( एषः ) अयमृषिः ( पतिरस्ति ) अतः ( एतम् उ एव ) एतमेव बृहस्पतिं मन्यन्ते । बृहत्पतिशब्दाभ्यां बृहस्पतिशब्दस्य सिद्धिः । तद्बृहतोः करपत्योश्चोरदेवतयोः सुट्तलोपश्चेत्यप्यनुसन्धेयम् । तत्र बृहच्छब्देन वेद वाणी गृह्यते । पतिरधिपतौ स्वामिनि वा । अत्र यः खलु वेदवाण्या अधिपतिः । स एव बृहस्पतिः । स तदधिपतित्वाद् बृहस्पतिरित्यन्वर्थां संज्ञां भेजे ॥ ११ ॥

अनुवाद-उसी हेतु उस ब्रह्म को ( लक्ष्य करके ) वा आत्मा को अधिष्ठान बना बृहस्पति नामा ऋषि उद्गीथ की उपासना किया करते थे । इसी को बृहस्पति कहते हैं जो वाणी के अधिपति हो ॥ ११ ॥

पदार्थः-( तेन ) उसी हेतु ( ते ) उस ब्रह्म को लक्ष्य करके वा आत्मा को अधिष्ठान बना ( बृहस्पतिः ) बृहस्पति नाम के ऋषि ( उद्गीथम् ) उद्गीथ की (उपासाञ्चक्रे ) उपसना किया करते थे ( ह ) यह बात प्रसिद्ध है । आगे बृहस्पति शब्द का अर्थ दिखलाया जाता है ( हि ) क्योंकि ( वाग् ) वचन को ( बृहती ) बृहती

( १ ) एष उ एव बृहस्पतिर्वाग्वै बृहती तस्या एष पतिस्तस्मादु बृहस्पतिः । बृ० १ । ३ । २० ॥

कहते हैं ( तस्याः ) उस वाणी का ( एषः ) यह ऋषि ( पतिः ) पति है । इस कारण ( एतम् उ एव ) इसी को ( बृहस्पतिम् ) बृहस्पति ( मन्यन्ते ) विद्वान् लोग मानते हैं अर्थात् बृहत्+पति इन दो शब्दों से बृहस्पति बनता है । बृहत् वा बृहती नाम वाणी का है । पतिनाम स्वामी का । वेद वाणी का अधिपति महान् वैदिक विद्वान् होने के कारण बृहस्पति उनका नाम भी अन्वर्थ ही है इति ॥ ११ ॥

**तेन तᳬहायास्य उद्गीथमुपासाञ्चक्र एतमु एवायास्यं मन्यन्त आस्याद्यदयते ॥ १२ ॥**

तेन । तम् । ह । आ(अ)यास्यः । उद्गीथम् । उपासाञ्चक्रे । एतम् । उ । एव । आयास्यम् । मन्यन्ते । आस्यात् । यत् । अयते ॥ १२ ॥

भाष्यम्—( तेन ) तेनैव हेतुना ( तम् ) प्राणपदवाच्यमीश्वरं लक्षीकृत्य । उत। प्राणमात्मानमधिष्ठानीकृत्य ( आयास्यः ) आयास्यनामा कश्चिदृषिः ( उद्गीथमुपासाञ्चक्रे ) आयास्यशब्दस्य व्युत्पत्तिं दर्शयति ( यत् ) यः (आस्यात्) आस्येमुखेभव आस्यः। मुख्यः। मुख्यः प्राणः । प्राणयितृ ब्रह्म इत्यर्थः । तस्मात्। अत्र ल्यप् लोपे पञ्चमी । तम् । आस्यं मुख्यम् । प्राणाभिधेयमीश्वरं विदित्वा इति यावत् ( अयते ) अन्तर्भावितण्यर्थः । अयते । आययति । अवगमयति यः स आयास्यः । यो मुख्यं प्राणं स्वयं विदित्वाथ जिज्ञासूनवबोधयति स आयास्यनामा ऋषिर्भवति । यत्त्वाह । आस्यान् मुखाद् । अयते गच्छति स अयास्य इति । तन्न संगतम् । नहीं मनुष्यो मुखाद् बहिर्गन्तुं शक्नोति । उत्पद्यते वा ॥ १२ ॥

अनुवाद–उसी हेतु उस ब्रह्म को ( लक्ष्य कर ) वा आत्मा को अधिष्ठान बना आयास्य नाम के ऋषि उद्गीथ की उपासना किया करते थे । आयास्य उसी को कहते हैं जो स्वयं ब्रह्म को जान अन्य को जनावे ॥ १२ ॥

पदार्थः—( तेन ) उसी हेतु ( तम् ह ) निश्चय उस ब्रह्म को लक्ष्य करके वा उस आत्मा को अधिष्ठान मान ( आयास्यः ) आयास्य नामा ऋषि ( उद्गीथम् ) उद्गीथ की (उपासाञ्चक्रे ) उपासना करते थे। आगे आयास्य शब्द की व्युत्पत्ति कहते हैं ( एतम् उ एव ) निश्चय इसी को ( आयास्यम् ) आयास्य ( मन्यन्ते ) मानते हैं ( यत् ) जो ( आस्यात् ) मुख्य प्राणाराम ब्रह्म को जानकर ( अयते ) दूसरे को बोध करवाता है ॥ १२ ॥

भाष्याशयः—"आयास्य" यह "आस्य+आय" इन दो शब्दों के योग से बना है । आस्य नाम मुख । आस्य सम्बन्धी वस्तु को भी आस्य कहते हैं । अब जैसे मुख

से मुख्य बनने के हेतु मुख्य का अर्थ केवल मुख सम्बन्धी ही नहीं होता । किन्तु अपने अर्थ को त्याग श्रेष्ठ आदि अर्थ में भी वरतता है । वैसे ही यहां आस्य शब्द का अर्थ केवल मुख सम्बन्धी नहीं । किन्तु श्रेष्ठ आदि जानना । परन्तु सर्व श्रेष्ठ ईश्वर है । अतः आस्य पद से यहां ईश्वर का ग्रहण हुआ है । और "आय" शब्द का अर्थ " बोधयिता " बोध कराने वाला है । अतः यह सिद्ध हुआ कि जो ईश्वर का बोध करावे उसे आयास्य कहना चाहिये । एवम् ( आस्यात् ) इस पद में पञ्चमी विभक्ति ल्यप् लोप अर्थ में जाननी । जो कोई आस्य शब्द का अर्थ केवल मुख कर " मुख से निकलने वाले को अयास्य कहते हैं " सो ठीक नहीं । क्योंकि मुख से न तो कोई मनुष्य निकल सकता न उत्पन्न हो सकता । आस्य और मुख्य शब्द एक पर्य्याय वाचक होने से आस्य शब्द का अर्थ मुख्य ही करना चाहिये । इति दिक् ॥ १२ ॥

## तेन तꣳह वको दाल्भ्यो विदाञ्चकार स ह नैमिषीयाणामुद्गाता बभूव स ह स्मैभ्यः कामानागायति ॥ १३ ॥

तेन । तम् । वकः । दाल्भ्यः । विदाञ्चकार । सः । ह । नैमि (शी) षीयाणाम् । उद्गाता । बभूव । सः । ह । स्म । एभ्यः । कामान् । आगायति ॥ १३ ॥

भाष्यम्- ( तेन ) प्राणोपासनहेतुना । आधुनिकानां मध्ये ( तम् ) उद्गीथम् ( ह ) ऐतिह्ये ( दाल्भ्यः ) दल्भ्यस्यर्षेरपत्यम् ( वकः ) वक नामतः ( विदाञ्चकार ) विज्ञातवान् । स वकनामा ऋषिः ( नैमिषीयाणाम् ) नैमिषारण्यनिवासिनां परमप्रसिद्धानां सत्रमुपासीनानामृषीणाम् ( उद्गाता ) एतन्नामक ऋत्विक् बभूव ( सः ) एभ्यो मुनिभ्यो निमित्ताय ( कामान् ) अभिलषितान् मनोरथान् ( आगायतिस्म ) ब्रह्मगानप्रभावेण आपूरयतिस्म इति यावत् । हेतिप्रसिद्धम् । न केवलं चिरंतना एव ऋषयस्तमुद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे । इदानीन्तनोप्युपासितवान् । उपास्य चान्येषामृषीणां कामानां पूरयितापि बभूव ॥ १३ ॥

अनुवाद—इसी प्रकार प्राणोपासना हेतु उस ब्रह्म को दाल्भ्यवकनामा ऋषि ने जाना । वे नैमिषारण्य निवासी ऋषियों के उद्गाता हुए और उन के अभीष्ट पूर्ण किये यह प्रसिद्ध है ॥ १३ ॥

पदार्थः—( तेन ) उसी प्राणोपासना से ( तम् ) उस उद्गीथ को ( दाल्भ्यः ) दल्भ्य नाम ऋषि के पुत्र ( वकः ) वक नामा ऋषि ने ( विदाञ्चकार ) जाना

( १ ) नैमिशीयानामिति क्वचित्पाठः ।

( स ह ) वे प्रसिद्ध ऋषि ( नैमिषीयाणाम् ) नैमिषारण्य निवासी परमप्रसिद्ध और यज्ञ करने की इच्छा करने वाले ऋषियों के (उद्गाता) उद्गाता नाम के ऋत्विक् ( बभूव ) हुए। ( सः ) वे ( एभ्यः ) इन के लिये ( कामान् ) मनोरथों को ( आगायतिस्म ) गाया करते थे अर्थात् उन के मनोरथ को पूर्ण किया करते थे ( ह ) यह बात प्रसिद्ध है ॥ १३ ॥

भाष्याशयः—पूर्व तीन उदाहरण प्राचीन ऋषियों के दिये गये। यह चतुर्थ उदाहरण उस समय का है जिस समय उपनिषद् लिखी गई। उस काल में यह आधुनिक उदाहरण था। ये वक नाम ऋषि केवल उनके उद्गाता ही नहीं किन्तु उनके कामों के पूरक भी हुए ॥ १३ ॥

**आगाता ह वै कामानां भवति य एतदेवं विद्वानक्षरमुद्गीथमुपास्त इत्यध्यात्मम् ॥ १४ ॥**

आगाता। ह। वै। कामानाम्। भवति। यः। एतद्। एवम्। विद्वान्। अक्षरम्। उद्गीथम्। उपास्ते। इति। अध्यात्मम् ॥ १४ ॥

भाष्यम्—फलं निर्दिशति—स पुरुषः ( कामानाम् ) मनोरथानाम्। (ह वै) निश्चयेन ( आगाता ) गायकः पूरको भवति ( यः ) पुरुषः ( एतदक्षरमुद्गीथम् ) ( एवम् ) पूर्वोक्तगुणविशिष्टम् (विद्वान्) जानन् सन् ( उपास्ते ) इति अध्यात्मम्। आत्मविविषयोपासनामिति यावत् ॥ १४ ॥

अनुवाद—निश्चय वह ब्रह्मवित् कामनाओं का पूरक होता है। जो इस अविनश्वर उद्गीथ की ऐसे जानता हुआ उपासना करता है। इति अध्यात्मम् ॥ १४ ॥

पदार्थः—वह ब्रह्मवित् ( कामानाम् ) मनोरथों का ( ह वै ) निश्चय ( आगाता ) आगायक=पूरक ( भवति ) होता है ( यः ) जो ( एतत् ) इस( अक्षरम् ) अविनश्वर ( उद्गीथम् ) उद्गीथ की ( उपास्ते ) उपासना करता है। ( इति अध्यात्मम् ) यह उपासना आध्यात्मिक उपमा के साथ समाप्त हुई ॥ १४ ॥

## असुर शब्द की समीक्षा। ( २ )



वेदों में असुर शब्द ईश्वर, सूर्य, वायु, मेघ, पुरोहित, दुष्ट आदिक अर्थों में प्रयुक्त हुआ है केवल दुष्ट अर्थ में ही रूढ़ नहीं हुआ था। कई एक उदाहरण वेदों से दिखलाये जाते हैं:—

**अयं देवानामसुरो वि राजति वशा हि सत्या वरुणस्यराज्ञः ॥ अथर्व० १ । १० । १ ॥**

अर्थः-( देवानाम् ) इन्द्रादीनां मध्ये ( असुरः ) क्षेप्ता पापिनां निग्रहीता । "असु क्षेपणे असे रुन् इति उरन् प्रत्ययः" ईदृश अयं वरुणो ( विराजति ) विशेषेण दीप्यते । इत्यादि सायणः ॥

( अयम् ) ये वरुण देव ( देवानाम् ) इन्द्रादि देवों के मध्य ( असुरः ) पापियों के निग्रह करने वाले ( विराजति ) शोभित होते हैं । यह सायणाचार्य का अर्थ है । यहां असुर शब्द वरुणदेव का विशेषण है । वरुण=ईश्वर ॥

**हिरण्यहस्तो असुरः सुनीथः सुमृडीकः स्ववाँजात्वर्वाङ् । अपसेधन् रक्षसो यातुधानानस्थाद्देवः प्रतिदोषं गृणानः ॥ यजु० ३४ । २६ ॥**

इस मन्त्र में आये हुए असुर शब्द का अर्थ इस प्रकार महीधर करते हैं ( कीदृशोदेवः ) वह सूर्य देव कैसा है ( असुरः=असून्प्राणान्राति ददातीत्यसुरः ) असु जो प्राण उन को देने वाले । अर्थात् प्राण के देने वाले सूर्य, यहां असुर शब्द सूर्य का विशेषण है ॥

श्रीमदाचार्य ( दयानन्द सरस्वती ) अर्थ करते हैं ( असुरः ) असून्प्राणान्राति ददात्यसुरः अविद्यमानरूपगुणो वा सोऽसुरो वायुः । प्राण को जो दे उसे असुर कहते हैं । यहां असुर शब्द वायु के अर्थ में आया है ॥

**वि सुपर्णो अन्तरिक्षाण्यख्यद् गभीरवेपा असुरः सुनीथः । ऋग् मण्डल १ । सू० ३५ । मं० ७ ॥**

इस मन्त्र में आये हुए असुर शब्द का अर्थ स्वामी जी ऐसा करते हैं (असुरः=सर्वेभ्यः प्राणदः सूर्योदयेमृता इवोत्तिष्ठन्तीत्यतः । असुषु प्राणेषुरमते वा ) अर्थ—सब के प्राण देने वाला । क्योंकि सूर्योदय होने पर प्राणी मृतवत् उठते हैं। अथवा प्राण में जो रमित हो उसे असुर कहते हैं । यहां असुर शब्द ईश्वर और आदित्य अर्थ में है । सायण आदिक भी ऐसा ही अर्थ करते हैं ॥

**उदीरय पितरा जार आ भगमियक्षति हर्यतो हृत्तं इष्यति ।**

**…………असुरो वेपते मती। अथर्व०१८।१।२३॥**

सायणाचार्य असुर शब्द का अर्थ इस प्रकार करते हैं ( असुरः बलवान् अग्निः ) बलवान अग्नि को यहां असुर कहा है। इस प्रकार असुर शब्द प्राचीनकाल में केवल दुष्टार्थक नहीं था। असुर शब्द निघण्टु में मेघवाचक आया है ( १।१० ) प्राचीनकाल में एक छन्द का नाम भी आसुरी था। सांख्य के कर्त्ता एक ऋषि भी आसुरि हुए हैं। अब वहां विचार उपस्थित होता है कि असुर शब्द केवल दुष्ट अर्थ में कब से प्रत्युक्त होने लगा। इतिहास के अन्वेषण से प्रतीत होता है कि किसी समय भारतवर्षीय आर्यों में धर्मार्थ महान् युद्ध उपस्थित हुआ। उस में दो दल हुए। एक दल कहा करता था कि "सुरा" पान करना उचित नहीं। दूसरा दल उस को उचित ठहराता था। जो दल सुरा पीना अनुचित समझता था वह असुर कहलाने लगा, क्योंकि ( न विद्यते सुरा अस्यत्यसुरः ) जो सुरापान न करे उसे असुर कहते हैं और जो मद्यपान करने लगा वह देवनामसे प्रसिद्ध हुआ। अथवा जो युद्ध में परम निपुण हुए वे असुर। क्योंकि ( असुक्षेपणे ) जो अस्त्र शस्त्र को अच्छी तरह से चलावें। इन दोनों दलों में इस प्रकार विरोध हुआ कि एक दूसरे को बुरी दृष्टि से देखने लगे। और ये दोनों नाम, एक दूसरे के यहां निन्दित होगये। जो असुर दल था उसकी संख्या कम होने के कारण यहां से कहीं पश्चिम की ओर चला गया। आज कल उनमें से एक दल पारसीक (पारसी) नाम से प्रसिद्ध है। इनके यहां असुर शब्द उत्तम अर्थ में आता है और देव शब्द निन्दित अर्थ में। जैसे यहां देव शब्द उत्तम अर्थ में, असुर शब्द निन्दित अर्थ में। यहां के इतिहास से भी यह देवासुर संग्राम आपस का और धर्मार्थ ही प्रतीत होता है क्योंकि कश्यप के ही असुर और देव दोनों पुत्र थे। और कोशादि से भी मालूम होता है कि असुरगण भी प्रथम देव ही थे पीछे असुर हुए। क्योंकि असुरों का नाम "पूर्वदेव" है। तब ही से असुर और देवों का संग्राम प्रसिद्ध हुआ।

### आलङ्कारिक अर्थ।

परन्तु ब्राह्मण और उपनिषदादि ग्रन्थों में देवासुर संग्राम आलङ्कारिक अर्थ में आया है और प्रजापति के लड़के ये दोनों माने गये हैं। यथाः—

**देवाश्च वा असुराश्च। उभये प्राजापत्याः पस्पृधिरे।**
**शतपथ कां० १ अ० २ ब्रा० २ प्र० १॥**

देवाश्च ह वा असुराश्च । उभये प्राजापत्याः पस्पृधिरे । एतस्मिन्यज्ञे प्रजापतौ पितरि संवत्सरे ऽस्माकमयं भविष्यति अस्माकमयं भविष्यतीति ॥ शतपथ कां० १ । अ० ९ । ब्रा० ३ । प्र० ३४ ॥

इत्यादि स्थलों में केवल आलङ्कारिक अर्थ है ।

त्रयाः प्राजापत्याः प्रजापतौपितरि ब्रह्मचर्यमूषुर्देवा मनुष्या असुराः ॥ बृ० उ० ५ । २ । १ ॥

प्रजापति के पुत्र देव, मनुष्य, असुर, ये तीनों ब्रह्मचर्य करने को पिता प्रजापति के निकट गये ।

असुर शब्द की व्युत्पत्ति—"असून्प्राणान्राति ददातीत्यसुरः । असवः प्राणाः तेन आपो लक्ष्यन्ते । असव आपः सन्त्यस्येत्यसुरो मेघः । असुषु प्राणेषु रमते इत्यसुरः । न सुरा विद्यत अस्येत्यसुरः" । अर्थ–असु प्राण को जो देवे उसे असुर कहते हैं ( असु+रा धातु से असुर ) असु जल, सो है जिस को उसे असु कहते हैं (यहां असु शब्द से मत्वर्थी र प्रत्यय हुआ है ) असु प्राण में जो रमित हो उसे असुर कहते हैं । ( यहां असु पूर्वक रम् धातु से असुर बना है) इत्यादि व्युत्पत्तिएं प्राचीन काल में थीं । पश्चात् यह अर्थ हुआ (न सुरा विद्यते अस्य) जो सुरा मद्य से रहित हो । "असुक्षेपणे" आदि धातु से भी इसकी सिद्धि होती है । आश्चर्य यह है कि किसी समय जिसका अर्थ प्राणदाता था । उस का अर्थ प्राण हर्त्ता होगया कैसा शब्दों का अर्थ परिवर्त्तित होता है । यह इतिहास का विषय है आध्यात्मिक विद्या से इसका कुछ सम्बन्ध नहीं इस हेतु किञ्चित् मात्र यहां दिखला दियागया ॥

इति प्रथमप्रपाठकस्य द्वितीयः खण्डः समाप्तः ॥

# अवतरणिका ( १ )

## ( अध्यात्माधिदैवते )

छान्दोग्ये–मनो ब्रह्मेत्युपासीतेत्यध्यात्मम् । अथाधिदैवतमाकाशो ब्रह्मेत्युभयमादिष्टं भवति। अध्यात्मञ्चाधिदैवतम् ॥ ३ । १८ । १ ॥ ( १ )

पुनः–वायुर्वाव संवर्ग इत्यारभ्य………यदाप उच्छुष्यन्ति वायुमेवापयन्ति । वायुर्ह्येवैतान् सर्वान् संवृङ्क्त इत्यधिदैवतम् ॥ ४ । ३ । २ ॥ (२) अथाध्यात्मं प्राणो वाव संवर्गः स यदा स्वपिति प्राणमेव वागप्येति । प्राणं चक्षुः । प्राणं श्रोत्रम् । प्राणं मनः । प्राणोह्येवैतान् सर्वान् संवृङ्क्त इति ॥ ४ । ३ । ३ ॥ ( ३ )

बृहदारण्यके–यस्तेजसि तिष्ठंस्तेजसोन्तरो यं तेजो न वेद यस्य तेजः शरीरम् । यस्तेजोऽन्तरो यमयत्येष त आत्मान्तर्याम्यमृत इत्यधिदैवतमथाधिभूतम् ॥ ३ । ७ । १४ ॥ ( ४ )

भाषा–छान्दोग्य में लिखा है ( मनो ब्र० ) मन में ब्रह्म विभूति का अध्ययन करे । यद्वा । मन को बड़ा समझ मानसिक विद्या का अध्ययन करे । यह अध्यात्म । अब अधिदैवत कहते हैं:—

आकाश में ब्रह्म विद्या की महिमा का अध्ययन करे । यद्वा । आकाश को बृहत् मान आकाशीय विज्ञान का विचार करे । इन अध्यात्म और अधिदैवत दोनों उपासनाओं का उपदेश होता है । (१) पुनः ( वायुर्वाव ) वायु ही संवर्ग है इत्यादि आरंभ करके आगे कहते हैं जल जो सूखता है वह वायु में ही लीन होता है । क्योंकि वायु ही इन सब पदार्थों को अपने में अन्तर्लीन करता है । यह अधिदैवत है ( २ ) इस के पश्चात् अध्यात्म अलंकार कहा जाता है । प्राण ही संवर्ग है । पुरुष जब सोता है तब वाणी प्राण में ही लीन होती है और चक्षु श्रोत्र मन भी प्राण में ही लीन होते हैं । क्योंकि प्राण ही इन सबों को अपने में अन्तर्लीन करता है ॥ ( ३ )

बृहदारण्यक में लिखा है (यस्तेजसि०) जो तेज में रहता हुआ तेज के अभ्यन्तर में वर्त्तमान है जिस को तेज नहीं जानता जिस का तेज शरीर है । जो अन्तर्गत हो कर तेज का शासन करता है वह तेरा आत्मा अन्तर्यामी और अमृतरूप है । यह अधिदैवत है, इस के अनन्तर अधिभूत कहा जाता है ( ४ ):—

बृहदारण्यके—यः सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन् सर्वेभ्यो भूतेभ्योन्तरो यं सर्वाणिभूतानि न विदुर्यस्य सर्वाणि भूतानि शरीरम् । यः सर्वाणि भूतान्यन्तरो यमयत्येष त आत्मान्तर्यामीम्यमृत इत्यधिभूतमथाध्यात्मम् ॥ १५ ॥ ( ५ )

यः प्राणेतिष्ठन् प्राणादन्तरो यं प्राणो न वेद यस्य प्राणः शरीरम् । यः प्राणमन्तरो यमत्येष त आत्मान्तर्याम्यमृतः ॥ १६ ॥ ( ३ । ७ ) ( ६ )

केनोपनिषदि—तस्यैष आदेशो यदेतद्विद्युतो व्यद्युतदा३इतीन्न्यमीमिषदा३इत्याधिदेवतम् ॥२९ ( ७ ) अथाध्यात्मम् । यदैतद्गच्छतीव च मनोऽनेन चैतदुपस्मरत्यभीक्ष्णं सङ्कल्पः ॥ ३० ॥ ( ८ )

इत्थमुपनिषदां बहुषु स्थलेषु अध्यात्ममधिदैवतंचोपासने प्रदर्शिते । एतयोः सरलेप्यभिप्राये कञ्चित् विशेषं समालोचयितुमुपक्रमामहे । तथाहि । एकं सर्वस्य स्वं स्वं शरीरमस्ति । यस्याभिमानी सर्वोस्ति । द्वितीयं शरीराद् भिन्नं वाह्यं जगदस्ति । यस्मिन्नग्निर्वायुः सूर्यः । पृथिव्यन्तरिक्षं द्युलोकम् । वर्षम् । ऋतवः । मासाः । इत्येवमसंख्येयानि वस्तूनि

जो सब प्राणियों में रहता हुआ सब प्राणियों में व्यापक है, जिस को सब प्राणी नहीं जानते, जिसका शरीर प्राणी है, जो अन्तर्गत होकर सब प्राणियों का शासन करता है। वह तेरा (परम) आत्मा अन्तर्यामी अमृतरूप है । यह अधिभूत है । अब अध्यात्म कहते हैं । ( ५ ) जो प्राण में रहता हुआ प्राण में व्यापक है, जिस को प्राण नहीं जानता जिसका शरीर प्राण है जो अन्तर्गत होकर प्राण का शासन करता है वह तेरा परम आत्मा अन्तर्यामी अमृतरूप है । (६) उसका यह आदेश है जो यह विद्युत् समान प्रकाशित हुआ और पुनः तिरोभूत हुआ, यह अधिदैवत है ॥ ( ७ ) अब अध्यात्म कहा जाता है जिस को मानो मन प्राप्त करता है और इस को प्रतिक्षण सङ्कल्प मन के द्वारा ही स्मरण करता है ( ८ ) केन उ० ॥

इस प्रकार उपनिषदों के बहुत स्थानों में अध्यात्म और अधिदैवत रीति से उपासनाएं दिखलाई गई हैं । इन के अभिप्राय सरल होने पर भी किंचित् विशेष वस्तु की समालोचना के लिये इस को प्रस्तुत करते हैं । जैसे कि सब का एक अपना २ शरीर होता है जिसका अभिमानी सब कोई है जिस में वाणी, चक्षु, श्रोत्र, मन, आदि हैं और दूसरा शरीर से भिन्न यह वाह्य जगत् है । जिस में अग्नि, वायु, सूर्य, पृथिवी, अन्तरिक्ष, द्युलोक, वर्ष, ऋतु, मास इत्यादि असंख्येय वस्तु चारों तरफ

प्रतिभान्ति । उभयत्र ब्रह्मसत्ता साम्येनस्थितास्ति । तत्रेदं विचार्य्यते । उपासनाद्वयेन कोभिप्रायोस्ति । मनो ब्रह्मेत्युपासीत । आदित्यो ब्रह्मेत्यादेशः । स य एतमेवं विद्वानादित्यं ब्रह्मेत्युपास्ते । इत्यादि स्थलेषु मनो ब्रह्म विदित्वा । आदित्यं ब्रह्मज्ञात्वा च । मनस आदित्यस्य चोपासनंकर्त्तव्यम् । उत । मनसि आदित्येचाधिष्ठाने ब्रह्मण उपासनम् । उत । केवलं तयोर्मध्ये ब्रह्मविभूतिविज्ञानरूपमेवोपासनं विधेयम् । अस्यांविचिकित्सायाम् । मन आदित्यञ्च ब्रह्म विदित्वा तयोरेवोपासनं विधेयमित्येव प्राप्नोति । कथम् । मनोब्रह्म । आदित्यो ब्रह्म इत्यत्रोभयत्र प्रथमा विभक्तिर्दृश्यते । मनो ब्रह्मास्ति । आदित्यो ब्रह्मास्ति । इत्येवार्थः प्रतीयते । मनो ब्रह्मास्ति । आदित्यो ब्रह्मास्तीति तयोरुपासनं विधेयम् । उत्तरम् । यद्येष आशयः स्यात्तर्हि बहूनि ब्रह्माणि भविष्यन्ति । तथाहि ।

येऽन्नं ब्रह्मोपासते । ये प्राणं ब्रह्मोपासते । तैत्तिरीये ।

यो नाम ब्रह्मेत्युपास्ते । यो वाचं ब्रह्मेत्युपास्ते । यो मनो ब्रह्मेत्युपास्ते । यः सङ्कल्पं ब्रह्मेत्युपास्ते । यश्चित्तं ब्रह्मेत्युपास्ते । यो ध्यानं ब्रह्मेत्युपास्ते । यो विज्ञानं ब्रह्मेत्युपास्ते । यो बलं ब्रह्मेत्युपास्ते ।

---

भासित होते हैं । दोनों में ही ब्रह्मसत्ता समरूप से स्थित है । वहां ऐसा विचार किया जाता है । दो प्रकार की उपासना शैली से क्या अभिप्राय है ? ( मनोब्रह्म० ) इत्यादि स्थलों में मन वा इन्द्रियों को ब्रह्म मान और आदित्य को ब्रह्म जान मन और आदित्य की उपासना करे, अथवा मन और आदित्यरूप अधिष्ठान में ब्रह्म की उपासना करे, अथवा केवल इन दोनों के मध्य ब्रह्मविभूति विज्ञानरूप ही उपासना करे। क्या अभिप्राय है ? इस संशय से प्रतीत होता है कि मन और आदित्य को ब्रह्म समझकर दोनों की उपासना करनी चाहिये ऐसा ही प्राप्त होता है । क्यों ? (मनोब्रह्म०) (आदित्यो ब्रह्म०) इन दिनों में प्रथमा विभक्ति देख पड़ती है । मन ब्रह्म है आदित्य ब्रह्म है, ऐसा ही अर्थ प्रतीत होता है । इसलिये मन ब्रह्म है, आदित्य ब्रह्म है, ऐसा जान उन दोनों की उपासना करनी चाहिये । एवं ईदृग् स्थलों में ऐसा ही अर्थ उपनिषद् का प्रतीत होता है । उत्तर—यदि यह आशय है तो बहुत ब्रह्म होंगे जैसे ( येऽन्नं० ) जो अन्न ब्रह्म की उपासना करते हैं । जो प्राण ब्रह्म की उपासना करते हैं ॥ तैत्ति० ॥

जो नाम की ब्रह्म मान उपासना करता है । जो वाणी की ब्रह्ममान उपासना है ।
जो मन की ब्रह्म मान उ० । जो सङ्कल्प की ब्रह्म मान उ० । जो चित्त की ब्रह्म मान उ० ।
जो ध्यान की ब्रह्म मान उ० । जो विज्ञान की ब्रह्म मान उ० । जो बल की ब्रह्म मान उ० ।

यो ऽन्नं ब्रह्मेत्युपास्ते। योऽपो ब्रह्मेत्युपास्ते। यस्तेजो ब्रह्मेत्युपास्ते। य आकाशं ब्रह्मेत्युपास्ते।
(छान्दोग्योप०)

इत्थमन्नादीनामपि ब्रह्मत्वं सेत्स्यति। एवं हि वेदान्तसिद्धान्तो व्याहन्येत। अतो विभक्तिसामानाधिकरण्येन न श्रुतिवाक्यानि कदर्थयितव्यानि।

तर्हि मनस्यादित्ये चाधिष्ठाने ब्रह्मण उपासनं विधेयमिति द्वितीयोर्थ एव गृह्यताम्। एतदपि विरुद्धम्। तथाहि—

(१) औपमन्यव! कं त्वमात्मानमुपास्से। इति। दिवमेव भगवो राजन्निनि। होवाच। १॥
.... । मूर्धा त्वेष आत्मन इति होवाच। मूर्धा ते व्यपतिष्यद् यन्मांनागमिष्य इति। २॥

जो अन्न की ब्रह्म मान उ०। जो जल की ब्रह्म मान उ०। जो तेज की ब्रह्म मान उ०। जो आकाश की ब्रह्म मान उपासना करता है॥ छां० ७॥

इस प्रकार अन्नादियों का भी ब्रह्मत्व सिद्ध होगा। ऐसा होने से वेदान्त सिद्धान्त की हानि होगी। इसलिये एक विभक्ति होने के कारण श्रुतिवाक्यों के अर्थ गर्हित नहीं करने चाहिये।

आगे स्थान २ पर विस्तारपूर्वक इन सबों का विचार होगा। तब ऐसा ही अर्थ करना चाहिये कि मन और आदित्य रूप अधिष्ठान में ब्रह्म की उपासना करें। इस द्वितीय अर्थ का ग्रहण करना ठीक है? उत्तर। नहीं यह भी विरुद्ध है। क्योंकि आगे के संवाद से यह विस्फुट होगा कि अधिष्ठान विशेष में भी ब्रह्म की उपासना करनी उचित नहीं। जैसे—एक समय प्राचीनशाल औपमन्यव, सत्ययज्ञ पौलुषि, इन्द्रद्युम्न भाल्लवेय, जनशार्कराक्ष्य और बुडिल आश्वतराश्वि ये पांचो महाश्रोत्रिय उद्दालक महर्षि के निकट वैश्वानर आत्मा (परब्रह्म) के विषय में विशेष जिज्ञासार्थ पहुंचे। परन्तु उद्दालक ऋषि स्वयं इन महाश्रोत्रियों की सब शङ्का मिटाने में अपने को असमर्थ पा सब कोई मिल कैकेयाधिपति अश्वपति महाराज के समीप आये। यथाविधि यथोचित सत्कार कर इनके मानसिक भाव को जान महाराजने एक २ से एक २ प्रश्न करना आरम्भ किया वह यह है जैसे:—

(१) हे औपमन्यव। आप किस आत्मा की उपासना करते हैं? हे भगवन् राजन् दिव (द्यु लोक) की ही यह उत्तर दिया। १।

महाराज बोले। आत्मा का यह तो मूर्धा समान है। आप के मूर्धा का पतन हो जाता यदि मेरे निकट नहीं आते। २।

(२) प्राचीनयोग्य ! कं त्वमात्मानमुपास्से । इति । आदित्यमेव भगवो राजन्निति । होवाच । १ । ............ । चक्षुष्ट्वेतदात्मन इति होवाच । अन्धोऽभविष्यद्यन्मा नागमिष्य इति । २ ॥

(३) वैयाघ्रपद्य ! कं त्वमात्मानमुपास्से । इति । वायुमेव भगवो राजन्निति । होवाच । १ । प्राणस्त्वेष आत्मन इति होवाच प्राणस्त उदक्रमिष्यद्यन्मानागमिष्य इति । २ ।

(४) शार्कराक्ष्य ! कं त्वमात्मानमुपास्से । इति । आकाशमेव भगवो राजन्निति । होवाच । १ । ............... । सन्देहस्त्वेष आत्मन इति होवाच । सन्देहस्ते व्यशीर्यद्यन्मां नागमिष्य इति । २ । इत्यादि छान्दोग्ये । ५ । १२–१५ ॥

( ५ ) स होवाच गार्ग्यो य एवासौ आदित्ये पुरुषः । एतमेवाहं ब्रह्मोपास इति ।

स होवाचाजातशत्रुर्मा मा एतस्मिन् संवदिष्ठा अतिष्ठाः सर्वेषां भूतानां मूर्धा राजेति वा अहमेतमुपास इति । ..............................................

( २ ) हे प्राचीनयोग्य ! आप किस आत्मा की उपासना करते हैं ? हे भगवन् राजन् आदित्य की ही, यह उत्तर दिया । १ ।

महाराज बोले । आत्मा का यह तो नेत्र समान है। आपका नेत्र अन्ध हो जाता, यदि मेरे निकट नहीं आते । २ ।

( ३ ) वैयाघ्रपद्य ! आप किस आत्मा की उपासना करते हैं ? भगवन् राजन् वायु की ही, यह उत्तर दिया । १ ।

महाराज बोले । आत्मा का यह तो प्राण समान है । आपका प्राण चला जाता यदि मेरे निकट आप नहीं आते । २ ॥

( ४ ) शार्कराक्ष्य ! आप किस आत्माकी उपासना करते हैं ? हे भगवन् राजन् आकाश की ही, यह उत्तर दिया । १ ।

महाराज बोले । आत्मा का यह तो संदेह ( मध्यम शरीर ) समान है । आपका संदेह विशीर्ण हो जाता यदि मेरे निकट नहीं आते । २ ।

इत्यादि सम्वाद छान्दोग्य के पञ्चम प्रपाठक के १२ वें खण्ड से १५ वें खण्ड तक देखो ॥

दूसरा संवाद दृप्तबालाकि गार्ग्य और अजातशत्रु के मध्य जो हुआ है वह यह है । जैसेः—

( ५ ) वह गार्ग्य बोले कि जो यह आदित्य में पुरुष है । इसी को मैं ब्रह्मजान उपासता हूं ॥

अजातशत्रु बोले । न, न इस ( आदित्य ) में कदापि ब्रह्म संवाद मत करें । हां । यह सब भूतों का अतिक्रमण कर मूर्धवत् देदीप्यमान है ऐसा ही मैं इसे जानता हूं।

( ६ ) स होवाच गार्ग्यो य एवासौ चन्द्रे पुरुषः । एतमेवाहं ब्रह्मोपास इति ।.... ........। स होवाचा जातशत्रुर्मा मा एतस्मिन् संवदिष्ठा बृहत्पाण्डरवासाः सोमोराजेति वा अहमेतमुपासे । इति । ३ ।

( ७ ) स होवाच गार्ग्यो य एवासौ विद्युति पुरुषः । एतमेवाहं ब्रह्मोपास इति सहोवाचाजातशत्रुर्मा मा एतस्मिन् संवदिष्ठाः । तेजस्वी वा अहमेतमुपास इति ।

( ८ ) स होवाचाजातशत्रुरेतावन्नु इति एतावद्धीति । नैतावता विदितं भवतीति सहोवाच गार्ग्य उप त्वा यानीति । इत्यादि बृहदारण्यके । २ । १ ॥

इमौ संवादा वादित्यादीनां ब्रह्मत्वं तेष्वधिष्ठानेषु ब्रह्मोपासनं चोभयं निषेधतः । प्रथमसंवादे द्युलोकादेर्ब्रह्ममत्योपासनेन मूर्द्धाद्यवयवानां विकृतिरूपमनिष्टम् । द्वितीयेचाज्ञानता । पुनश्च ब्रह्मज्ञानायाध्ययनं दृश्यते । अतः कांश्चिदपि पदार्थानधिष्ठानीकृत्य ब्रह्मोपासनं नोचितम् । अतस्तेषु ब्रह्मविभूतिः केवलाध्येतव्या विज्ञातव्या च । तद्विज्ञानेन ब्रह्मयाथात्म्यविज्ञानमात्रं संभवति । ब्रह्मोपासनं तु ब्रह्मण्येवाधिष्ठाने विहितम् । नहि पितुरुपा-

( ६ ) वह गार्ग्य बोले । जो यह चन्द्र में पुरुष है इसी को ब्रह्म जान उपासता हूं । अजातशत्रु बोले । न, न इसमें ब्रह्मसंवाद कदापि मत करें । हां यह तो बृहत् शुक्लता रूप वस्त्रधारी सर्व प्रिय राजा ( शोभायुक्त ) है । ऐसा ही इस को मैं जानता हूं ।

( ७ ) वह गार्ग्य बोले । जो यह विद्युत् में पुरुष है इसी को ब्रह्म जान उपासता हूं । अजातशत्रु बोले । न, न इस में ब्रह्मसंवाद कदापि भी मत करें । हां । यह तो ब्रह्म की सृष्टि में तेजस्वी पदार्थ है ऐसा ही मैं इसको जानता हूं ।...............................

( ८ ) अजात शत्रु बोले कि क्या आप को इतना ही ब्रह्म ज्ञान है ? गार्ग्य बोले हां । इतना ही । इतने से ब्रह्म विदित नहीं होता । तब गार्ग्य ने कहा कि मैं आप से ब्रह्म विद्याध्ययन करना चाहता हूं । इत्यादि संवाद बृ० उ० के द्वितीय अध्याय के प्रारम्भ से ही देखो ।

ये दोनों संवाद आदित्यादिकों का ब्रह्मत्व और उन अधिष्ठानों में ब्रह्मोपासन इन दोनों का प्रतिषेध करते हैं । प्रथम संवाद में द्युलोकादि में ब्रह्मबुद्धि से उपासना और मूर्धा आदि अवयवों का विकृति रूप अनिष्ट कहा गया है और द्वितीय में अज्ञानता सूचित की गई है और ब्रह्मज्ञान के लिये पुनरपि अध्ययन कहा । अतः किन्हीं पदार्थों को अधिष्ठान मान ब्रह्मोपासना उचित नहीं । अतः तत्तत् वस्तु में केवल ब्रह्मविभूति ही अध्येतव्य और विज्ञातव्य है । उन इन वस्तुओं के विज्ञान से ब्रह्म की यथार्थता के बोध की सभावना है ।

सनं ( पूजनम् ) तदतिरिक्ते वस्तुनि सर्वथाभवितु मर्हति। नहि जलस्योपासनं कदाप्यग्नौ-स्यात् । इतरपदार्थेन गुणादिस्मरणमेव सम्भवति ।

आत्मनि इत्यध्यात्मम् । देवता इव दैवतम् दैवते इत्यधिदैवतम् । सप्तम्यर्थद्योतक एवाधिशब्दः । आत्मशब्देन " आत्मेन्द्रियार्थाश्रयः शरीरम् " इतिलक्ष्यते । अतो यत्र चक्षुः श्रोत्रं वाङ् मनो हृदयमित्येवमादि शारीरपदार्थाभिधानेनेप्सितमर्थं व्याख्याय ब्रह्म विभूत्यवलोकनायोपदिशति तत्राध्यात्मशब्दः । यत्र चाग्निर्वायुः सूर्य इत्येवमादि दैवतनाम कीर्त्तनेनेष्टमर्थं दर्शयित्वा ब्रह्मविभूतिविज्ञानोपदेशस्तत्राधिदैवतम्प्रयुज्यते । यत्र च मन्त्रस्यैकस्मिन् पक्षे सर्वेऽर्थाः कस्मिंश्चिद्दैवत एवं संयोज्यन्ते तदप्यधिदैवतम् । इतरस्मिन् पक्षे आत्मनि जीवात्मनि परमात्मनि वा संयोज्यन्ते तदप्यध्यात्मम् । निरुक्ते भूयांस्युदाहरणान्यनयोः । इत्थमधिभूतमधियज्ञमित्येवंविधान्यप्युपासनानि भवितुमर्हन्ति । यथास्थानमुपरिष्टात् सर्वमेतद्दर्शयिष्यामः ।

अतो जननीव हिततरोपनिषत् सुकुमारमतींस्तत्त्वानि बुभुत्सून् प्रति बहुविधोपायैः

ब्रह्मोपासना तो केवल ब्रह्मरूप अधिष्ठान में हो सकती है । पिता की पूजा तदतिरिक्त वस्तु में कदापि भी नहीं हो सकती । नहीं जल की उपासना अग्नि में की जासकती है । इतर पदार्थों से गुणादिकों का स्मरण हो सकता है । इतिदिग्

" अध्यात्म और अधिदैवत शब्द "

" आत्मा में " " देवता में " इस अर्थ में अध्यात्म और अधिदैवत शब्द बनता है । आत्मा और अधिदैवत के साथ जो ( अधि ) शब्द है । उस का अर्थ केवल सप्तमी है (में—पर—आदि) आत्मा से यहां आत्माश्रय इन्द्रियाश्रय और इन्द्रियार्थाश्रय शरीर का ग्रहण मालूम होता है । इसी हेतु जहां चक्षु, श्रोत्र, वाणी, मन, हृदय इत्यादि शरीर पदार्थ के अभिधान से ईप्सित अर्थ का व्याख्यान कर ब्रह्म की विभूतियों को देखने के लिये उपदेश देते हैं वहां अध्यात्म शब्द का प्रयोग होता है । और जहां अग्नि, वायु, सूर्य इत्यादि देवताओं के नाम कीर्त्तन से इष्टार्थका प्रतिपादन कर ब्रह्मविभूति विज्ञानार्थ शिक्षा देते हैं वहां अधिदैवत कहा जाता है । और भी जहां एक मन्त्र के एक पक्ष में सब अर्थ किसी सूर्यादि देवता में घटाये जांय वह अधिदैवत कहलाता है और दूसरे पक्ष में उसी मन्त्र के अर्थ जीवात्मा वा परमात्मा में वह अध्यात्महै। निरुक्त में इस के अनेक उदाहरण हैं । इस प्रकार अधिभूत, अधियज्ञ आदि भी उपासनाएं हो सकती हैं । इन संवादों को स्थान२ में आगे दिखलावेंगे ॥

अतः मातृवत् हितैषिणी उपनिषद् तत्त्वजिज्ञासु सुकुमारमति अनेक मनुष्यों

शासितुं समीहते । अध्यात्मोपमयानन्तरोक्ते खण्डे प्रशासितवती । सम्प्रत्यधिदैवतानिदर्शनेन शिक्षितुमुपक्रमते ।

इदं वपुरेव तावन्निखिलं ब्रह्माण्डसमम् । ब्रह्माण्डोपमिते शरीरे सर्वम्भरिः प्राण एव मुख्यः । क्षणमपि तं विना जीवनिवहः प्राणितुं जीवितुञ्च न पारयति । अतोत्र प्राणस्यैव प्रधानता । एतांबहुभिर्विधाभिरुपरिष्टात् प्रदर्शयिष्यति । अतस्तावत् । प्रथमतरमेतस्मिन् ब्रह्मवैभवं भावयेत् । अनेनैव हेतुना द्वितीय खण्डे सप्तमे मन्त्रे प्राण उद्गीथस्योपासनं विहितम् । तदनु । तद् विहाय परितोविकाशमानमिदं ब्रह्माण्डं सभास्करं सचन्द्रतारकं समस्तलोकलोकान्तरसमन्वितं समीक्षेत । एतस्मिन् द्युमणिस्तावन्महिष्ठो वरिष्ठः श्रेष्ठश्च प्रतिभाति । इमं कायमभितो बिभ्रत् प्राण इव परितः स्थितानि जगन्त्याकृष्ट्या दधदसावतिष्ठते । अस्मिन्नपि तस्यैव सर्वाधारस्यविराजमानामनन्तप्रभवां ब्राह्मीं शक्तिमवलोकयेत् । इदंतूपमाद्वयं प्रत्यक्षम् ।

अधुनेदमपि परिहृत्य रविसहस्रोपमितेऽनन्तेऽपारे वा ब्रह्माण्डेतदीयविभुताप्रकाशलेशः सर्वत्रैवानुमानेन दृश्येत । इममर्थमग्रे वक्ष्यति । यद्वा । प्रथममिदं भावयेदस्यविग्रहस्य विधारयिता प्राण इति । स च कस्याधीनः ? । असंदिग्धं परम्परयायमपि सूर्यस्य

को अनेकविध उपायों से समझाने के लिये प्रयत्न करती है । गतखण्ड में अध्यात्म उपमाद्वारा ब्रह्मतत्त्व समझा चुकी । अब अधिदैवत उपमाद्वारा उपदेशार्थ प्रवृत्त होती है मानो यह शरीर ही एक ब्रह्माण्ड सदृश है । इस में धारण पोषण करने वाला मुख्य प्राण ही है । क्षणमात्र भी इसके विना जीव अपने को धारण नहीं कर सकता । अत इस में सर्वोपरि प्राण की ही अधिकता और प्रधानता प्रतीत पड़ती है । इसको कई प्रकार से आगे उपदेश करेगी । अतः इस प्राण में महती शक्ति का अनुभव करे । इसीलिये द्वितीय खण्ड प्रवाक सात में मुख्य प्राण को उद्गीथ की महिमा का सूचक कहा गया है। तत्पश्चात् परितोविकाशमान ब्रह्माण्ड को सूर्यचन्द्रतारक और लोकलोकान्तर सहित विचार दृष्टि से देखे । इस में सूर्य सब से श्रेष्ठ महिष्ठ वरिष्ठ और मुख्य है । क्योंकि जैसे प्राण इस शरीर को वशीभूत करता हुआ विद्यमान है वैसे ही सूर्य भी निज परितः स्थित जगत् को धारण कर प्रकाशित हो रहा है । इनके द्वारा भी उसी ब्रह्म की अद्भुत प्रकाण्ड शक्ति के वैभव को अनुभव करे, ये दोनों प्रत्यक्ष उपमाएं हुईं ॥

अव दोनों को परित्याग कर इस सूर्य के सदृश सहस्रों अथवा अनेक ब्रह्माण्ड में उसकी विभुता की छटा का अनुमान करे । ये ही विषय अगले तृतीय खण्ड में वर्णन होगा । यद्वा । प्रथम यह चिन्तन करे कि इस शरीर का धारण करने वाला तो प्राण है।

परतन्त्रः । स च कस्यवश्यः ? असंशयं सतु विभोः परस्यात्मन आयत्तः । स एव पर आत्मा आकीटपतङ्गादाब्रह्माण्डजगतः परमःस्वामी । इत्येवं मनसि ध्यायेत । इत्थं शरीरिणः शरीरनिबन्धनोपमया यद् वर्ण्यते तदध्यात्मम् । रविशशिमरुदग्निप्रमुख दैवतोपम्येन यद् वर्ण्यते तदधिदैवतमत्राचक्षते । अध्यात्ममुपदिश्याधिदैवतमारभते ।

परन्तु वह भी किसके अधीन रहकर निज व्यापार के सम्पादन में तत्पर है । वह निःसन्देह परम्परा से सूर्य है । परन्तु सूर्य का अधिष्ठाता कौन है ? निस्सन्देह वह सूर्य उस महान् आत्मा के वशीभूत हो अप्रमत्ततया स्वकीय कार्य्य में व्यापृत देख पड़ रहा है । वही महान् आत्मा इस शरीर से लेकर सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का परमस्वामी है । इस प्रकार मन में विचार करे । इस शरीर आत्मा के साथ जो उपमा दी जाती है वह अध्यात्म कहलाती और सूर्य्य चन्द्र वायु अग्नि के साथ जो उपमा दी जाती है वह अधिदैवत कहलाता है । गत खण्ड में अध्यात्म उपमा कह कर अब अधिदैवत उपमा का वर्णन होगा ॥

**अथाधिदैवतं य एवासौ तपति तमुद्गीथमुपासीतोद्यन्वा एष प्रजाभ्य उद्गायति उद्यꣳस्तमोभयमपहन्त्यपहन्ता ह वै भयस्य तमसो भवति य एवं वेद ॥ १ ॥**

अथ । अधिदैवतम् । यः । एव । असौ । तपति । तम् । उद्गीथम् । उपासीत । उद्यन् । वै । एषः । प्रजाभ्यः । उद्गायति । उद्यन् । तमः । उभयम् । अपहन्ति । अपहन्ता । ह । वै । भयस्य । तमसः । भवति । यः । एवम् । वेद ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथाध्यात्मोपासनानन्तरमधिदैवतं प्रारभ्यते देवताविषयकमुद्गीथोपासनं विचार्य्यत इत्यर्थः । तमुद्गीथमुपासीत । य एव असौ उद्गीथः परमात्मा तपति । सूर्योप्युष्णतां ददाति । सूर्यस्यप्युष्णप्रदो यः खलूद्गीथोस्ति । तमुपासीत " तप संत-

१ देवता एव दैवतम् । स्वार्थेऽण् । यद्वा देव एव देवता तस्या इदं दैवतम् । दैवते इत्यधिदैवतम् । देवताधिकरणे ब्रह्मशक्तिविज्ञानमधिदैवतमुच्यते ॥

अर्थ—देवता व दैवत दोनों शब्द एकार्थ हैं । यद्वा देव को ही देवता कहते हैं व तत्सम्बन्धी दैवत । देवता रूप अधिकरण में ब्रह्मशक्ति का विज्ञान अधिदैवत कहलाता है ॥

पे" । कीदृश उद्गीथः । उद्यन् । हृदि आविर्भवन् सन् " यातेः शतृ प्रत्ययः " एषः प्रजाभ्यो जनेभ्यः । उद्गायति । कल्याणं साधयति । धातोरनेकार्थत्वात् । पुनः उद्यन् । मनसि प्रकाशमानः सन् । तमोभयमज्ञानजनितक्लेशमपहन्ति हिनस्ति । अज्ञानमेवतमः । आवरणकत्वात् । तस्माज्जातंभयं तमोभयम् । पदमेकम् । यद्वा । य एव असौ । आदित्यस्तपति । जगत् प्रद्योदयति । तस्मिन् । आदित्ये तं विभुमुद्गीथं ब्रह्मशक्तिमुपासीत भावयेत् । गगनतलविहारिणि दिनमणावपियत्तेजोऽस्ति । तदपि ब्रह्मण एव । अहो आश्चर्यं ब्रह्मवैभवमिति । तपनं विशिनष्टि । उद्यन् वै । उदयं गच्छन् एव सहस्रांशुः । प्रजाभ्यः उद्गायति । उपकरोति । कर्म्मणि प्रवर्तयति वा । यद्वा । उद्यन् सन् प्रजाभ्य उपदेष्टुमिव ब्रह्मण एव महत्त्वमुद्गायति । उद्घोषयति । अहं तदीयनियोगमनुतिष्ठंस्तन्माहात्म्यं यथा गायामि तथैव यूयमपि तदनुशासनमनुपालयन्तस्तदेव गायतेत्युद्यन् सूर्यः सूचयति । कथमिव प्रजाभ्य उपकरोतीति ब्रूते । उद्यन् हि सूर्यः । तमः । नैशमन्धकारम् । भयं । तमःकृतांभीतिञ्च । अपहन्ति दूरमपसारयति । यः । यः पुरुषः तम् । एवं । पूर्वोक्तगुणविशिष्टं ब्रह्मादित्ययोः क्रमशो व्यापक व्याप्यभावं । वेद जानाति "विद ज्ञाने । विदोलटो वा ३ । ४ । ८३ । वेत्तेर्लटः परस्मैपदानांणलादयोवास्युः" स ह वै । स एव । भयस्य भीते स्तमसोऽज्ञानस्य । अपहन्ता । विनाशयिता भवति । अत्र तमः शब्दोद्व्यर्थः । अन्धकारेऽज्ञानेचास्तीत्यर्थः ॥ १ ॥

अनुवादः — अब अधिदैवत उपमा ( कही जाती है ) सूर्य्य में प्रकाश देने वाला जो ब्रह्म[२] है उस की उपासना करे ( क्योंकि ) यही ( हृदय में ) उदित होने पर मनुष्यों के कल्याण का साधन करता है ( और पुनः पुनः ) उदित होने पर अज्ञान जनित क्लेश का नाश करता है । जो ब्रह्म वेत्ता इस प्रकार उस को जानता है वह ही भय और अज्ञान का अपहन्ता होता है । यद्वा जो यह ( सूर्य जगत् को ) तपन कर रहा है । इस में उस ब्रह्म शक्ति की महिमा का चिन्तन करे । ( क्योंकि ) यह सूर्य्य उदित होता हुआ प्रजाओं का उपकार करता है और उदित होता हुआ रात्रि जनित अन्धकार और तज्जनित भय का नाश करता है । जो ब्रह्मवेत्ता इत्यादि पूर्ववत् ॥ १ ॥

---

१ आदित्यो ह वै वाह्यप्राण उदयत्येष ह्येनं चाक्षुषं प्राण मनु गृह्णानः । प्रश्ने ।
अर्थ—आदित्य ही वाह्यप्राणरूप हो उदित होता है और यही नेत्रगत प्राण के ऊपर अनुग्रह करता है ॥

२ मूल में उद्गीथ पद है । प्रथम पद में उद्गीथ का अर्थ ब्रह्म है और द्वितीय में ब्रह्म शक्ति ।

पदार्थः—(अथ) अनन्तर (अधिदैवतम्) दैवत उपमा द्वारा उपासना का विचार आरम्भ करते हैं (तम्) उस (उद्गीथम्) उद्गीथ की (उपासीत) उपासना करे (य एव असौ) जो यह उद्गीथ (तपति) सूर्य को भी ( नियम से ) तपाता है । सूर्य्य की सत्ता का आधार उद्गीथ ( ब्रह्म ) है । उसकी उपासना करे । वह उद्गीथ कैसा है ? जो ( उद्यन् ) प्रजाओं के हृदय में आविर्भूत होता हुआ ( प्रजाभ्यः ) प्रजाओं के लिये ( उद्गायति ) कल्याण साधन करता है । पुनः ( उद्यन् ) हृदय में उदित होता हुआ (तमोभयं) अज्ञान जनित भय को ( अपहन्ति ) विनाशता है यद्वा ( य एव असौ ) जो यह । अर्थात् जो यह सूर्य ( तपति ) जगत् को प्रकाशित करता है । उस तपन ( सूर्य ) में ( तम् ) उस ( उद्गीथम् ) व्यापक ब्रह्मशक्ति की महिमा को (उपासीत ) अनुभव करे । अर्थात् गगनतलविहारी सूर्य में जो नियम से प्रकाश करने का स्वभाव है उस का नियामक ब्रह्म है ऐसा चिन्तन करे । यह कैसा आश्चर्य ब्रह्म का वैभव है इत्यादि विचारे । आगे तपन ( सूर्य ) का विशेषण कहते हैं । यह सूर्य कैसा है ? ( उद्यन् वै ) उदित होता हुआ ही ( प्रजाभ्यः ) प्रजा के लिये ( उद्गायति ) उपकार करता है । यद्वा उदित होता हुआ सूर्य मानो प्रजाओं को उपदेश देने के लिये उस ब्रह्म के महत्त्व को घोषण कर रहा है अर्थात् मैं इस के नियोग का अनुष्ठान करता हुआ उसकी महिमा को जैसे गाता हूं वैसे ही तुम भी उस के अनुशासन को पालन करते हुए उसी का गान करो इस बात को उदित हुआ सूर्य सूचित करता है । प्रजाओं का उपकार कैसे करता है सो दिखलाते हैं । ( उद्यन् ) उदित होता हुआ सूर्य ( तमः ) रात्रि के अन्धकार को और ( भयम् ) अन्धकार जनित भय को ( अपहन्ति ) दूर अपसारित करता है अर्थात् नाश करता है ( यः ) जो मनुष्य ( एवम् ) ऐसे अर्थात् ब्रह्म के और सूर्य के व्यापक और व्याप्यभाव को क्रमशः ( वेद ) जानता है ( स ह वै ) वह निश्चय ( भयस्य ) भयका और ( तमसः ) अज्ञानरूप अन्धकार का ( अपहन्ता भवति ) विनाशक होता है । यहां तमः शब्द द्व्यर्थक है । अन्धकार और अज्ञान ये दो अर्थ इस के हैं ॥ १ ॥

भाष्याशयः—तपति " तप संतापे " तप = तपना, तपाना । उपासीत " उप+आस उपवेशने " अति समीप बैठना । उद्यन् " उत्+या प्रापणे शतृ " या=जाना । उत् लगने से या धातु का अर्थ उद्गमन होता है । उत् गायति " कै गै शब्दे " कै, गै इन दोनों धातु का अर्थ गाना है उत् उपसर्ग लगने से उद्गान, उद्गाता, उद्गीथ आदि शब्द बनते हैं । अपहन्ता " अप+हन् हिंसागत्योः " हन मारना, अप पू-

र्वक हन् धातु से तृच् प्रत्यय करने पर अपहन्ता शब्द बनता है । वेद " विद ज्ञाने" विद् जानना ॥ १ ॥

**समान उ एवायञ्चासौ चोष्णोऽयमुष्णोऽसौ स्वर इतीममाचक्षते स्वर इति प्रत्यास्वर इत्यमुं तस्माद्वा एतमिममुञ्चोद्‌गीथमुपासीत ॥ २ ॥**

समानः । उ । एव । अयम् । च । असौ । च उष्णः । अयम् । उष्णः । असौ । स्वरः । इति । इमम् । आचक्षते । स्वरः । इति । प्रत्यास्वरः । इति । अमुम् । तस्माद् । वै । एतम् । इमम् । अमुम् । च । उद्‌गीथम् । उपासीत ॥ २ ॥

भाष्यम्—समान इति । अध्यात्माधिदैवतोपासनयोर्मध्ये प्राणादित्यौ शब्दौ प्रायः ब्रुवन्ति । कथमिदम् ? किं काचित् तयोः समतास्ति ? तामेवदर्शयितुमुपक्रमते । यद्यपि भौतिकप्राणादित्यौ परस्परविप्रकृष्टौ लघुबृहतौ प्रकाश्यप्रकाशकौ न च कदापि साम्य मर्हतस्तथापि कतिपयेऽर्थे तयोरपि साम्यमुपपादयन्ति महर्षयः । उ । उ सम्बोधन रोषोक्तचोरनुकंपा नियोगयोः । पदपूरणे च पादपूरणेपि च दृश्यते । इतिमेदिनी । अत्रोकारः पदपूरणार्थो दृश्यते । अयं च प्राणः । प्राणवाच्यो जीवात्मा परमात्मा मुख्यः प्राणो वाचादेतेषां समुच्चयः । असौ च । सूर्यश्च । समान एव । मानेन सहवर्तमानः समानः मानं परिमाणं तुलयासंमितम् । यद्वा समानंमानं यस्य स समानः "समानस्य छन्दसीति सः" तुल्य एवेत्यर्थ । कुतस्त्या तुल्यतातयोः । यतः अयम् असौ च उष्णः । उभौ च उष्णगुणविशिष्टौ । सति प्राणे उष्णः कायः । असति अनुष्णः । तेन प्राणस्यैवोष्णत्वमनुमीयते । सवितरि तु प्रत्यक्षमुष्णत्वम् । इतश्चापिसाम्यम् । इमं प्राणं । प्राणविदः स्वर इति आचक्षते । कथयन्ति । अमुमादित्यमपि । स्वर इति प्रत्यास्वर इति च कथयन्ति । प्रथमे दृष्टान्ते गुणतः साम्यं साधयित्वाऽनेन द्वितीयेन केवलं नामतः किञ्चिद् गुणतश्च साम्यं संगिरन्ते । स्वरति अस्माद्देहान्निःसरति इति स्वरः । देहाद्देहंगच्छतीत्यर्थःजीवात्मा प्राणश्च । स्वरति उपतापयतीति स्वरः परमात्मा । तपतः सूर्यादीनपि स परमात्मैव उपतापयति । यद्वा स्वरयति आक्षिपति सम्पूर्णविश्वमिदं प्रेरयतीति स्वरः परमात्मा । यद्वा सुष्ठु इयर्ति गच्छति सर्वत्र व्याप्नोतीति स्वरः परमात्मा । स्वर शब्देन परमात्मा क्वचिदभिधीयते "स्वरमेव प्राविशन्निति", अग्रे वक्ष्यमाणत्वात् । यद्वा स्वरति शब्दयतीति वा । नासिकाभ्यां प्रतिक्षणं निःसरतीति वा स्वरः प्राणः सत्ये वप्राणे सर्वाणीन्द्रियाणि स्वस्व व्यापारं प्रति चेष्टन्ते स्वरतीत्युपलक्षणमत्र ॥ " स्वर शब्दोपतापयोः । भ्वादिः, स्वर आक्षेपे चुरादिः सु पूर्वक ऋगतादितिधातुर्वा इत्यादयो धातवः स्वरशब्दे ऊह्याः"

णत्वात् । सूर्यः खलु प्रत्यहं स्वरति गच्छति धातूनामनेकार्थत्वात् । सुष्ठु अरतीयर्तिगच्छतीति वा "ऋसृगतौ" अस्तं गच्छति । पुनश्च आस्वरति आगच्छति । अतःस्वरः प्रत्यास्वरश्च इति द्वे नाम्नी सूर्यस्य भवतः । प्राणः खलु यं देहं विरहय्य याति न तं पुनरपि आदत्ते । अतः प्राणस्य स्वर इति एकमेव नामधेयं । स्वरत्वेन तयोस्तुल्यता । तस्माद्वै । तस्माद्धेतोरेव । एतम्प्राणमिममादित्यं च अधिकृत्य इत्यध्याहार्यम् । अमुम् उद्गीथमुपासीत । यद्यपीदमेतददसः प्राय एकार्था लक्ष्यन्ते तथाप्यस्त्येतेषु कश्चिदर्थ भेदः । यथाह कारिका-"इदमः प्रत्यक्षगतं समीपवार्त्ति चैतदोरूपम् । अदसस्तु विप्रकृष्टं तदिति परोक्षे विजानीयात्" ॥ २ ॥

अनुवादः—यह ( प्राण ) और वह ( सूर्य्य ) निश्चय समान है । क्योंकि यह ( प्राण ) और वह ( सूर्य्य ) उष्ण है । इस प्राण को स्वर कहते हैं और उस सूर्य्य को भी स्वर और प्रत्यास्वर कहते हैं इस कारण निश्चय इस प्राण और उस सूर्य्य में उस ब्रह्मशक्ति का चिन्तन करे ( १ ) ॥ २ ॥

पदार्थः—अध्यात्म, अधिदैवत उपासना के विषय में "प्राण" और "आदित्य" शब्द का प्रयोग करते हैं यह क्यों ? क्या इन दोनों की कोई समता है ? हां । इस को दिखलाने के लिये आगे प्रकरण का आरम्भ करते हैं । यद्यपि भौतिक प्राण और सूर्य यह दोनों परस्पर बहुत दूरस्थ हैं प्राण, लघु और सूर्य बृहत् शक्ति है । प्राण प्रकाश्य, सूर्य प्रकाशक है इन दोनों में पूरी तुल्यता नहीं हो सकती तथापि कुछ अंश में इन दोनों की तुल्यता उपनिषद दिखलाती है ॥

( उ ) देखा जाता है कि ( अयम् ) यह प्राण ( असौ च ) और वह सूर्य ( समान एव ) समान ही हैं । क्योंकि ( अयम् ) यह प्राण ( असौ च ) और वह सूर्य ( उष्णः ) उष्ण है । अर्थात् दोनों उष्ण होने के कारण इस गुण में तुल्य हैं । प्राण के रहने पर काया उष्ण रहती है, प्राण के न रहने से काया ठंडी हो जाती है अतः अनुमान से ज्ञात होता है कि इस शरीर में प्राण ही मुख्य उष्ण रूप

( १ ) यद्यपि इस शरीर को प्राण उष्ण रखता है और ब्रह्माण्डरूप शरीर को सूर्य्य उष्ण रखता है इस कारण तुल्यता इस अंश में प्रतीत होती है और प्राण में उष्णता सूर्य्य से ही प्राप्त होती है । मूल में उष्ण शब्द का प्रयोग इस कारण है कि उष्णता और तेज का परस्पर सम्बन्ध है । जहां उष्णता वहां तेज और जहां तेज वहां उष्णता । दार्ष्टान्तिक में ब्रह्म को तेजोमय जीवनप्रदाता मानकर उपासना करे यह निष्कर्ष है ।

है । जिस से सम्पूर्ण शरीर जीवित रहता है ॥ सूर्य में तो उष्णता प्रत्यक्ष ही है । इस कारण से भी दोनों की समता है यथा ( इमम् ) इस प्राण को ( स्वर इति ) स्वर ऐसा नाम ( आचक्षते ) प्राणतत्त्व जानने वाले कहते हैं । ( अमुम् ) उस सूर्य को ( स्वर इति ) ( प्रत्यास्वर इति च ) स्वर और प्रत्यास्वर ( आचक्षते ) कहते हैं । प्रथम दृष्टान्त में गुण की समता दिखलाई गई है और इस द्वितीय दृष्टान्त में नाम से और किञ्चित् गुण से भी समता दिखालाई जाती है। प्राण को स्वर इस हेतु कहते हैं कि स्वर धातु का अर्थ गमन है। प्राण रात दिन गतिमान रहता और एक देह को छोड़ कर दूसरे में जाता है अतः प्राण स्वर है यद्वा प्राण के द्वारा शब्द का उच्चारण होता है अतः प्राण स्वर है । यद्वा नासिकाओंसे सर्वदा प्राण वायु) निकलता रहताहै अतः प्राण स्वर है ॥ सूर्य को स्वर इस हेतु से कहते हैं कि सूर्य का अस्त होना ही स्वर अर्थात् गमन है और सूर्य अस्त होकर पुनरपि उदय होता है अतः उस को प्रत्यास्वर भी कहते हैं परन्तु प्राण जिस देह को छोड़कर चला जाता है उस में पुनः नहीं आता । अतः प्राण को प्रत्यास्वर नहीं कह सकते अर्थात् सूर्य और प्राण इन दोनों को प्राचीन भाषा में स्वर कहते थे इस हेतु दोनों की समता है । सूर्य प्रत्यास्वर भी कहलाता है अतः प्राण से सूर्य श्रेष्ठ है यह भी सूचित हुआ (तस्माद्वा) उसी कारण से ( एतम् ) इसको=इस प्राण में ( इमम् ) इस को=और इस सूर्य में ( अमुम् ) इस (उद्गीथम्) ब्रह्म की महिमा का ( उपासीत ) चिन्तन करे । इति ॥ २ ॥

भाष्याशयः-( अयम् ) यह । पूर्व प्रसंगानुसार यहां "अयम्" शब्द से जीवात्मा परमात्मा और मुख्य प्राण तीनों का ग्रहण करना चाहिये ये तीनों ही उष्ण हैं और ये तीनों "स्वर" भी हैं क्योंकि "स्वर" शब्द अनेक धातुओं से बनता है । स्वृ, स्वर, सु+ऋ इत्यादि धातु से सिद्ध होगा संस्कृत भाष्य में इस के सब अर्थ किये हुए हैं। यद्यपि ( तत् ) ( इदम् ) और ( अदस् ) यह तीनों सर्व नाम शब्द प्रायः एकार्थवाची हैं तथापि इनमें अर्थ का किञ्चित् भेद है । यथा ( इदमः ) इदम् शब्द से प्रत्यक्ष दृश्यमान वस्तु का ( एतदः ) एतद् शब्द से समीपवर्त्ती वस्तु का ( अदसः ) अदस् शब्द से दूरवर्त्ती वस्तु का ( ततः ) तद् शब्द से परोक्ष वस्तु का बोध होता है यह जानना चाहिये ॥ २ ॥

अधुना पुनरपि प्रकारान्तरेण तस्यैवोपासना विधित्स्यते । उक्तं हि पूर्वं प्राणादित्ययोर्मध्ये ब्रह्मशक्तिं भावयेदिति । अनयोश्च प्रकाश्यप्रकाशकरूपः सम्बन्धोपि प्रदर्शितः । इदानीमिदं मीमांस्यते । अनयोः सम्बन्धस्य घटयित्रीकतमाशक्तिर्विद्यते । या चैतदुभय

सम्बन्धघटयित्रीशक्तिरस्ति सा एव व्यानशब्देनात्र व्यवह्रियते । इत्थं प्राणापानयोर्द्युलोकभूलोकयोः गुणगुणिनोर्जातिव्यक्त्योः क्रियाक्रियावतोः प्रत्येकं द्वन्द्वयोः पुनः परस्परं भिन्नानां पार्थिवादिपरमाणूनां सम्भूयसम्मिलितानामन्योन्येषां परमाणूनां पुनर्जीव प्रकृत्योः, जीवमनसोः, मन इन्द्रियाणां इन्द्रियविषयाणामित्थ सर्वेषां निखिल पदार्थ व्यूहानां सम्बन्धस्य घटयित्री ईश्वरशक्तिरेव सर्वत्रेतिध्येयम् । इममेवार्थं व्यानशब्दो व्युत्पत्त्यापि आविष्करोति। तथाहि विशेषेण आनयति प्राणयति संयोजयति इति व्यानः । विशेषेण अन्यते संयोज्यते पदार्थो येन स व्यानः । व्यानयतेर्वा व्यानितेर्वा व्यनितेर्वायम् सिद्धः । नहि अत्र व्यानाख्यो । वायोर्वृत्ति विशेषः कल्पनीयः । उपनिषदपि स्वयमिममेवार्थं अतिसंक्षिप्यदर्शयिष्यते । इममेव विषयं प्रकारान्तरेण कठोपनिषदि विस्पष्टतया विवृण्वन्त्याचार्य्याः ॥

ऊर्ध्वं प्राणमुन्नयत्यपानं प्रत्यगस्यति । मध्ये वामनमासीनं विश्वेदेवा उपासते ॥३॥ अस्य विस्रंसमानस्य शरीरस्थस्यदेहिनः । देहाद्विमुच्यमानस्य किमत्रपरिशिष्यते । एतद्वैतत् ॥ ४ ॥ न प्राणेन नापानेन मर्त्यो जीवति कश्चन । इतरेणतुजीवन्ति यास्मन्नेतावुपाश्रितौ ॥ ५ ॥ ( कठ० बल्ली ५ )

भाषा–अब पुनः अन्य प्रकार से उद्गीथ की उपासना की महिमा कही जाती है प्रथम कहा गया है कि प्राण और आदित्य में ईश्वर शक्ति की महिमा का चिन्तन करना चाहिये और इन दोनों में सम्बन्ध भी दिखलाया गया है । परन्तु विचार दृष्टि से देखना चाहिये कि इन दोनों में सम्बन्ध जोड़ने वाली कौनसी शक्ति है ? जो शक्ति उन दोनों के सम्बन्ध जोड़ने वाली है उसी को यहां व्यान कहा है इसी प्रकार प्राण और अपान वायु, द्युलोक और भूलोक, द्युलोक और चन्द्रलोक, द्युलोक और नक्षत्रलोक, नक्षत्र और भूलोक, गुण और गुणी, जाति और व्यक्ति, क्रियावान् और क्रिया इत्यादि प्रत्येक द्वन्द्व में पुनरपि भिन्न २ पार्थिव आदियों के परमाणु और परस्पर एक दूसरे के सम्मिलित परमाणु, पुनः जीव प्रकृति, जीव मन, मन इन्द्रिय, इन्द्रिय विषय इन सबके और इसी प्रकार निखिलपदार्थ समूहों के सम्बन्ध के घटानेवाली जो ईश्वर की एक शक्ति है उसी को सर्वत्र अनुभव करे । येही अभिप्राय व्यान शब्द का है। इस अर्थ को व्यान शब्द व्युत्पत्ति से भी प्रकाश करता है अर्थात् वि+आन इन दो शब्दों के योग से व्यान शब्द की सिद्धि होती है । जो विशेष रूप से पदार्थों को मिलावे अथवा पदार्थ संयुक्त होवे जिससे उसे व्यान कहते हैं । वि+आङ् पूर्वक णिञ् प्रापणे धातु से अथवा वि+आङ् पूर्वक अन् धातु, से अथवा वि पूर्वक अन् धातु से व्याकरण के

अनुसार व्यान सिद्ध होता है। यहां व्यान शब्द से वायु विशेष अर्थ लेना भूल है। उपनिषद् भी स्वयं इसी अर्थ को संक्षेप से दिखावेगी। इसी विषय को प्रकारान्तर से यमाचार्य ने कठोपनिषद् में विस्पष्ट किया है:—

( ऊर्ध्वम् ) जो हृदय से ऊपर ( प्राणम् ) प्राणवृत्ति अर्थात् वायु को (उन्नयति) ऊपर ले जाता है और ( अपानम् ) अपान वायु को ( प्रत्यक् ) नीचे की ओर ( अस्यति ) फेंकता है। उस ( मध्ये ) हृदय पुण्डरीक के बीच में (आसीनम्) बैठा हुआ ( वामनम् ) सम्यक् सेवने के योग्य उस शक्ति विशेष को ( विश्वेदेवाः ) सब चक्षुरादि इन्द्रिय ( उपासते ) सेवते हैं जैसे प्रजाएं राजा को सेवती हैं। जिस शक्ति से ये सब इन्द्रिय अपने २ व्यापार में प्रवृत्त होते हैं। वह एक भिन्न पदार्थ है। यह सिद्ध हुआ ॥३॥ ( अस्य ) इस ( शरीरस्थस्य ) शरीर में रहने वाला ( देहिनः ) देही के ( विस्रंसमानस्य) भ्रंशमान हो जाने पर अर्थात् (देहाद् विमुच्यमानस्य) देह से निकल जाने पर ( अत्र ) इस शरीर में ( किं परिशिष्यते ) क्या रह जाता है ( तद्वैतत् ) निश्चय यही वह है। जैसे पुरवासियों में से पुरस्वामी के निकल जाने से वह पुर हतबल और विध्वस्त हो जाता है वैसे ही जिस के निकलने से यह शरीर विनष्ट हो जाता है वह शक्ति कोई भिन्न है यह सिद्ध हुआ ॥ ४ ॥ ( न प्राणेन ) न प्राण वायु वृत्ति से ( न अपानेन ) न अपानवायु से ( कश्चन ) कोई ( मर्त्यः ) मरणशील प्राणी ( जीवति ) जीता है ( इतरेण तु जीवन्ति ) किन्तु प्राण अपानादि विलक्षण अन्य किसी शक्ति विशेष से ये प्राणी जीते हैं ( यस्मिन् ) जिस में ( एतौ ) ये दोनों ( उपाश्रितौ ) आश्रय पाकर के स्थित हैं। इस वर्णन से अन्य शक्ति का अनुमान होता है वही यहां व्यान शब्द कहा जायगा ॥ ५ ॥

**अथ खलु व्यानमेवोद्गीथमुपासीत यद्वै प्राणिति स प्राणो यदपानिति सोऽपानोऽथ यः प्राणापानयोः सन्धिः स व्यानो यो व्यानः सा वाक् तस्मादप्राणन्ननपानन्वाचमभि व्याहरति ॥ ३ ॥**

अथ । खलु । व्यानम् । एव । उद्गीथम् । उपासीत । यद् । वै । प्राणति । सः । प्राणः । यत् । अपानिति । सः । अपानः । अथ । यः । प्राणापानयोः । सन्धिः । सः । व्यानः । यः । व्यानः । सा । वाक् । तस्मात् । अप्राणन् । अनपानन् । वाचम् । अभि । व्याहरति ॥ ३ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथ खलु व्यानमेवोद्गीथमुपासीत । व्यानशब्दं द्वारीकृत्य । यद्वा । व्यानशब्देन प्रतीयमानं विशेषगूढार्थं लक्षीकृत्य ब्रह्म भावयेत् । सन्धिः खलु व्यानशब्दाभिधेयः । अधुना व्यानं लक्षयितुमुपक्रमते । यद्वै । यं वायुं मनुष्यः । प्राणिति । मुखनासिकाभ्यां निःसारयति । सः । प्राणः प्राणनामा वायुवृत्तिविशेषः । यदपानिति यं बहिर्भूतं वायुं ताभ्यामेव अन्तराकर्षति सोऽपानः सः अपाननामा वायुः । अथ यः प्राणापानयोः । उक्त लक्षणयोर्मरुतोः सन्धिः सन्धानकृत् संयोजकः । स व्यानः । सा व्याननाम्नी शक्तिरिति यावत् । यः व्यानः सा वाग् । यतो व्यान प्रयत्नेन वागुच्चार्यते । अतोऽभेद विवक्षय वागपि व्यानशब्द वाच्या । तस्मात् कारणादप्राणन् अनपानंश्च प्राणापानव्यापारौ अकुर्वन् वाचं वचनमभिव्याहरति उच्चारयति मनुष्य इत्यर्थः । एतेन प्राणापानापेक्षया व्यानस्य उत्कर्षिता प्रदर्शिता ॥ ३ ॥

अनुवादः-अब व्यान में ईश्वर के महत्त्व को देखे जिस वायु को मुख से निकालते हैं उसे प्राण और जिस वायु को भीतर लेते हैं उसे अपान कहते हैं । और जो

---

(१) सकल पदार्थ के संयोजक शक्ति का नाम व्यान है। जिस प्रकार प्राण और अपान की सन्धि ( जोड़ने वाली शक्ति ) को मूल में व्यान कहा गया है। तद्वत् सकल पदार्थ की सन्धि को व्यान समझना यह भाव है । प्राण अपान यहां उपलक्षण मात्र है । पुनः वाक् भी उपलक्षण मात्र है । जैसे वाक् प्राण, अपान की सहायता विना उच्चरित होती है अर्थात् व्यान की सहायता से वह वाणी उच्चरित होती है । वैसे सकल पदार्थ ही व्यान की शक्ति से व्यवहृत होरहे हैं । भाव इसका यह है कि केवल दृश्यमान जो एक एक शक्ति प्रत्येक वस्तु में सुशोभमान है वही काम करने वाली नहीं है, किन्तु इनके बीच में कोई महती शक्ति अदृश्य है जो सब में काम कर रही है । यथार्थ में वही सब का प्राण है । मूल में प्राण अपान के विना जो वचन का उच्चारण दिखलाया गया है वह आध्यात्मिक लघु दृष्टान्त है । इस दृष्टान्त से सर्वत्र अनुमान करलेना यह इसका भाव है । यद्यपि प्राण अपान की सहायता से ही वाणी का उच्चारण होता है यह विषय लोक में प्रत्यक्ष है । तथापि जो यह उदाहरण दिया गया उसका भाव यह है कि उस प्राण और अपान का भी सहायक कोई अन्य शक्ति है जिसके विना वे कुछ भी नहीं कर सकते अतः परम्परया उसी शक्ति के ऊपर सकल वस्तु निर्भर है यह सिद्ध होता है । अतः यह दृष्टान्त सुसंगत है । इसी प्रकार अन्य दृष्टान्त भी मूल में कहे जावेंगे । उनका भी यही अभिप्राय समझना ॥

प्राण और अपान की सन्धि है उस को व्यान कहते हैं। जो व्यान ( शक्ति ) है वह मूल वाणी है इस कारण प्राण और अपान की सहायता के विना वाणी का प्रथम उच्चारण( चेष्टा ) करता है ॥

पदार्थः—( अथ खलु ) अब ( व्यानमेव ) व्यान शब्द के द्वारा ( उद्गीथम् ) उद्गीथ की महिमा का ( उपासीत ) ध्यान करे यहां व्यान शब्द का मुख्य अर्थ सन्धि है। अब व्यान शब्द का लक्षण कहते हैं–( यद्वै ) जिसी वायु को ( प्राणिति ) मुख नासिकाओं से मनुष्य बाहर निकालता है ( स प्राणः ) वह प्राण नाम का वायु है ( यत् अपानिति ) जिस बाह्य वायु को मुख नासिकाओं से भीतर आकर्षण करता है ( सः अपानः ) वह वायु अपान नाम का है ( अथ ) और ( यः ) जो ( प्राणापानयोः ) प्राणापान नाम के वायुओं का ( सन्धिः ) मिलाने वाला है (स व्यानः) वह व्यान है अर्थात् व्यान नाम्नी शक्ति है। ( यः व्यानः ) जो व्यान है ( सा वाग् ) वह वाक् = वचन है क्योंकि व्यान के प्रयत्न से ही वाग् का उच्चारण होता है। इस कारण कार्य कारण के अभेद विवक्षा से व्यान शब्द को वाच्य वाग् कही गई ( तस्मात् ) इस कारण ( अप्राणन् अनपानन् ) प्राण और अपान वायु के व्यापार को न करता हुआ मनुष्य ( वाचम् ) वचन को ( अभिव्याहरति ) बोलता अर्थात् उच्चारण करता है इसी प्रकार सकल वस्तुओं में उस व्यान शक्ति को देखे ॥ ३ ॥

**यावाक्सर्क्तस्मादप्राणन्ननपानन्नृचमभिव्याहरति यर्क्तत्साम तस्माद प्राणन्नन पानन्सामगायति यत्साम स उद्गीथस्तस्माद प्राणन्ननपानन्नुद्गायति ॥४॥**

या । वाग् । सा । ऋग् । तस्मात् । अप्राणन् । अनपानन् । ऋचम् । अभिव्याहरति । या । ऋक् । तत् । साम । तस्मात् । अप्राणन् । अनपानन् । साम । गायति । यत् । साम । सः । उद्गीथः । तस्मात् । अप्राणन् । अनपानन् । उद्गायति ॥ ४ ॥

भाष्यम्—या वाग्[1] सा ऋग् तस्माद् अप्राणन् अनपानन् ऋचमभिव्याहरति उच्चारयति । या ऋग् तत्साम[2] । अन्यत् सर्वं मतिरोहितार्थम् ॥ ४ ॥

( १ ) वाच ऋग् रसः १ । १ । २ ॥ वागेवर्क् प्राणः साम १ । ७ । १ ॥
( २ ) ) ऋचः साम रसः १ । १ । २ ॥

अनुवाद--जो वाणी है सो ऋग् (का मूल) है । इस कारण प्राण और अपान के व्यापार को न करता हुआ ( होता ) ऋचा को उच्चारण करता है । जो ऋचा है वह साम ( का मूल ) है । उस कारण प्राण और अपान के व्यापार को न करता हुआ ( उद्गाता ) साम को गाता है । जो साम है वह उद्गीथ ( का बोधक ) है उस कारण प्राण और अपान के व्यापार को न करता हुआ ब्रह्मविद् (उद्गीथ) को गाता है ।

पदार्थः—( या वाग् सा ऋग् ) जो वचन है सो ऋग् है । क्योंकि वाङ्मयीऋचा है (इनका वर्णन सविस्तर प्रथम खण्ड में हो चुका है) ( तस्मात् ) इस हेतु से (अप्राणन् अनपानन्) प्राण और अपान के व्यापार को न करता हुआ होता (ऋचम् ) ऋचा को ( अभिव्याहरति ) उच्चारण करता है ( या ऋग् ) जो ऋक् है (तत्साम) वह साम है । क्योंकि ऋगाश्रित साम है ( तस्मात् अप्राणन् अनपानन् ) पूर्ववत् ( सामगायति ) उद्गाता साम को गाता है ( यत्साम ) जो साम है ( स उद्गीथः ) वह उद्गीथ का बोधक है ( तस्मात् अप्राणन् अनपानन् ) पूर्ववत् (उद्गायति) उस उद्गीथ को ब्रह्मविद् गाता है । इति ॥ ४ ॥

**अतो यान्यानि वीर्य्यवन्ति कर्माणि यथाग्नेर्मन्थनमाजेः सरणं दृढस्य धनुष आयमनमप्राणन्ननपानꣳस्तानि करोत्येतस्य हेतोर्व्यानमेवोद्गीथमुपासीत ॥ ५ ॥**

अतः । यानि । अन्यानि । वीर्य्यवन्ति । कर्म्माणि । यथा । अग्नेः । मन्थनम् । आजेः । सरणम् । दृढस्य । धनुषः । आयमनम् । अप्राणन् । अनपानन् । तानि । करोति । एतस्य । हेतोः । व्यानम् । एव । उद्गीथम् । उपासीत ॥ ५ ॥

भाष्यम्—अन्यान्यपि व्यानस्य कर्म्माणि उत्तरप्रवाकेणदर्शयति । अतः । अस्मात् पूर्वोक्तादन्यानि यानि वीर्यवन्ति बलवन्ति कर्म्माणि सन्ति । तानि । अप्राणन् अनपानन्

( १ ) तृतीय और चतुर्थ प्रवाकों के द्वारा यह शिक्षा मिलती है कि जो व्यान है सो वाक् का मूल है । जो वाक् है सो ऋक् मूलक है । जो ऋक् है सो साम मूलक है । जो साम है सो उद्गीथ बोधक है । इस से यह सिद्ध होता है कि अन्ततोगत्वा सकल पदार्थ उसी ब्रह्म शक्ति के आधार पर विद्यमान हैं और इसी विचार को क्रम से मन में स्थिर करे ।

सन् मनुष्यः करोति । कानि तानि कर्माणि तानि संक्षेपतः गणयति । अग्नेर्वह्नेर्मन्थनं काष्ठसंघर्षणेन वह्नेर्मन्थनम् निःसारणम् । आजेः । समभूभागस्य समरस्य वा सरणं धावनम् । दृढस्य धनुषः चापस्य आयमनं आकर्षणमिति । एतस्य हेतोः । एतस्मात् कारणात् व्यानमेव उद्गीथमुपासीत । निखिलशक्तिभ्यो व्यानस्य विशिष्टत्वात् विशिष्टे विदिते सर्वं विदितं भवतीति विशिष्टे व्यानम् लक्षीकृत्य उद्गीथपदाभिधेयं ब्रह्म चिन्तयेत् ॥ ५ ॥

अनुवाद-इसके अतिरिक्त जो वीर्यवान् कर्म हैं जैसे अग्नि का मन्थन, सम भूमि में वा संग्राम में धावन, दृढ धनु का आकर्षण इन ( कर्म्मों को ) प्राण और अपान के व्यापार के विना आदमी करता है । इस हेतु व्यान को ही लक्ष्यकर ब्रह्मशक्ति का चिन्तन करे ॥ ५ ॥

पदार्थ—व्यान के अन्यकर्म आगे के लेख से दिखलाए जाते हैं ( अतः ) इस पूर्वोक्त से अतिरिक्त ( यानि अन्यानि ) जो अन्य ( वीर्यवन्ति ) बलवाले ( कर्म्माणि ) कर्म्म हैं ( तानि ) उन को ( अप्राणन् अनपानन् ) प्राण और अपान के व्यापार को न करता हुआ ( करोति ) करता है । वे कौन कर्म हैं सो आगे संक्षेप से गिनाते हैं । ( यथा ) जैसे ( अग्नेः मन्थनम् ) आग का मंथन अर्थात् काष्ठ के संघर्षण से आग निकालना ( आजेः ) समभूमि वा संग्राम में ( सरणम् ) दौड़ना ( दृढस्य धनुषः ) दृढ़ धनुष का ( आयमनम् ) चढ़ाना, खींचना, आकर्षण करना आदि कर्म । ( एतस्य हेतोः ) इस कारण ( व्यानमेव ) व्यान को ही लक्ष्यकर ( उद्गीथम् ) उद्गीथ ब्रह्म की उपासना करे । निखिल शक्तियों से व्यान ही विशिष्ट है और विशिष्ट के जानने से सब विदित होता है । अतः विशिष्ट व्यान को ही लक्ष्य करके ब्रह्म शक्ति का ध्यान करे ॥ ५ ॥

**अथ खलूद्गीथाक्षराण्युपासीतोद्गीथ इति प्राण एवोत्प्राणेन ह्युत्तिष्ठति वाग्गीर्वाचो ह गिर इत्याचक्षतेऽन्नं थमन्ने हीदꣳसर्वꣳ स्थितम् (१) ॥ ६ ॥**

(१) एष उ वा उद्गीथः प्राणो वा उत् । प्राणेन हीदꣳ सर्वमुत्तब्धम् । वागेव गीथा । उच्च गीथाचेति स उद्गीथः । बृह० १ । ३ । २३ ॥

अर्थः—यही उद्गीथ है । प्राण ही उत् है । क्योंकि प्राण से ही सर्व प्राणी उत्थित होता है । वाणी ही गीथा है । उत् और गीथ मिल करके वह उद्गीथ है ॥

पदानि —अथ । खलु । उद्गीथाक्षराणि । उपासीत । उद्गीथः । इति । प्राणः । एव । उत् । प्राणेन । हि । उत्तिष्ठति । वाक् । गीः । वाचः । ह । गिरः । इति । आचक्षते । अन्नम् । थम् । अन्ने हि । इदम् । सर्वम् । स्थितम् ॥ ६ ॥

भाष्यम्-अथेति । अधुना उद्गीथोपासना प्रसंगेन उद्गीथाक्षराणामर्थान् व्याचष्टे । अथ खलु अधुना उद्गीथाक्षराणि उद्गीथ शब्दे उद्+गी+थ इति एतानि त्राणि यान्यक्षराणि सन्ति तानि उपासीत । जानीयात् । प्राण एव उद् । उच्छब्दः प्राणार्थः । यतः प्राणेन उत्तिष्ठति । सर्वोजीवः सति प्राणे इतश्चेतश्च चलितुं उत्थातुं वा शक्नोति । तस्माद् उदा प्राणो गृह्यते । उत्थानसाम्यात् । वाग् गीः । गी शब्दो वागर्थः । ह वाचो गिर इति बुधा व्याचक्षते कथयन्ति । गीर्वाग् वाणी सरस्वतीत्यपि कोशात् । अन्नम् वस्तु थम् । थ शब्दः अन्नार्थः । हि यतः । अन्ने इदं सर्वं भूतजातं स्थितम् ॥ ६ ॥

अनुवाद—अब उद्गीथ शब्द में जो उत् १ गी २ थ ३ ये तीन अक्षर हैं उनके अर्थ का विचार करे । प्राण ही उत् है । क्योंकि प्राण से ही मनुष्य उत्थान करता है वाणी गी है । क्योंकि विद्वान् वाणी को गी कहते हैं । अन्न थ है । क्योंकि अन्न में यह ( सकल प्राणी ) स्थित है ॥ ६ ॥

पदार्थः—अब उद्गीथ की उपासना के प्रसंग से उद्गीथाक्षर के अर्थों का व्याख्यान किया जाता है ( अथ खलु ) उद्गीथ की उपासना के अनन्तर निश्चय ( उद्गीथाक्षराणि ) उद्गीथ शब्द में जो २ अक्षर हैं उनको (उपासीत) विचार कौन २ अक्षर हैं सो कहते हैं (उद्+गी+थ इति) उद्+गी और थ ये तीन अक्षर उद्गीथ शब्द में हैं । इन तीनों अक्षरों के पृथक्२ आगे अर्थ कहते हैं ( प्राण एव उत् ) उत् शब्द का अर्थ प्राण ही है ( हि ) क्योंकि ( प्राणेन ) प्राण से ( उत्तिष्ठति ) जीव इधर उधर गमन करता वा उठ सकता है (संस्कृत में उद् का ही कहीं उत् हो जाता है अतः उद् वा उत् दोनों एक ही समझना चाहिये ) ( वाग्+गीः ) गिर शब्द का अर्थ वाग्=वचन है ( हि ) क्योंकि ( वाचः ) वचनों को ( गिरः ) गिर इति ) ऐसा ( आचक्षते ) विद्वान् जन कहते हैं अर्थात् गिर, वाग्, वाणी, सरस्वती, भारती, भाषा, ब्राह्मी आदि शब्द पर्यायवाचक हैं । गिर् शब्द ही विसर्गान्त और दीर्घ ईकारा वर्ण बन गया है उद्गीथ शब्द में गिर के रेफ का लोप होकर केवल दीर्घ गी रह गया है ( अन्नम्+थम् ) " थ " शब्द का अर्थ अन्न है । क्योंकि ( अन्ने ) अन्न में ( इदम् सर्वम् ) यह सब प्राणी समूह ( स्थितम् ) स्थित हैं । अर्थात् " थ " शब्द का अर्थ स्थिति है तिस कारण साधारणतया अन्न में ही सबों की स्थिति है । अतः अन्न का नाम " थ " है ॥ ६ ॥

द्वितीयोऽर्थः- यद्वात्र प्राण शब्देन ब्रह्म गृह्यते । तेन । उच्छब्दः प्राणार्थः ब्रह्मार्थ इत्यर्थः । प्राणेन हि । यतः । ब्रह्मणैव ब्रह्मणः शक्त्यैव इदं सर्वमुत्तिष्ठति । उत्थानं करोति । उत्तिष्ठति । इति उपलक्षणम् । तेन ब्रह्मशक्त्यैव इदं सम्पूर्णं विश्वं धारितं रक्षितं जनितञ्च । वर्त्तत इत्यर्थः । अत्ति सर्वं जगत् यत्तदन्नं ब्रह्म । तेन थ शब्दोपि अन्नार्थः ब्रह्मार्थ इत्यर्थः सर्वमिदं दृश्यमानं सचराचरं जगत् । अन्ने ब्रह्मणि एव स्थितम् । अन्नं ब्रह्मेत्युपासीत इति श्रुत्यन्तराद् अन्नशब्दो ब्रह्मवाचकः । वाग् शब्देन वेदवाणी गृह्यते । गिरति उपदिशति सर्वा विद्या या सा गीः । वेद वाणी ।

एतेन उद्गीथ शब्देन ब्रह्मणो वेदानाञ्च सर्वेषां संग्रहो भवति । तेन उद्गीथार्थं भावयता मुमुक्षुणा सर्वेषां वेदानामर्थस्तन्निरूपणीयं ब्रह्म च भाव्येत इति यावत् । अन्यत् सर्वं पूर्ववत् ॥ ६ ॥

पदार्थ—यद्वा यहां प्राण शब्द का अर्थ ब्रह्म है । अतः ( प्राणः एव ) ब्रह्म ही ( उत् ) उत् शब्द का अर्थ है । उत् शब्द ब्रह्म वाचक है (हि) क्योंकि ( प्राणेन ) ब्रह्म से अर्थात् ब्रह्म की शक्ति से ( इदम् ) यह ( सर्वम् ) सब ( उत्तिष्ठति ) उत्थान करता है । उत्तिष्ठति पद उपलक्षण मात्र है अर्थात् उस ब्रह्म ( ब्रह्मशक्ति ) से ही यह सम्पूर्ण विश्व धारित रक्षित और जनित है, ऐसा जानना चाहिये । अन्न शब्द का भी अर्थ ब्रह्म है । क्योंकि ( अत्ति ) जो सम्पूर्ण जगत् का संहार करे उसे अन्न कहते हैं । ( थम् ) थ शब्द ( अन्नम् ) ब्रह्मवाचक है ( हि ) क्योंकि ( इदम् सर्वम् ) यह दृश्यमान सम्पूर्ण विश्व ( अन्ने ) ब्रह्म में ही ( स्थितम् ) स्थित है ( अन्नं ब्रह्मेति ) इस वचन से भी विदित होता है कि अन्न ब्रह्मवाचक है । वाक् शब्द से यहां वेद वाणी का ग्रहण है जो सकल विद्याओं का उपदेश करे उसे गिर कहते हैं । इससे यह सिद्ध हुआ कि एक उद्गीथ शब्द से सम्पूर्ण वेद और ब्रह्म का बोध होता है । इस कारण उद्गीथ के अर्थ को विचारता हुआ मुमुक्षु सम्पूर्ण वेदार्थ और तत्प्रतिपाद्य ब्रह्म का ध्यान करे अन्य सब पूर्ववत् जानना ॥ ६ ॥

**द्यौरेवोदन्तरिक्षं गीः पृथिवीथमादित्य एवोद्वायुर्गीरग्निस्थꣳ सामवेद एवोद्यजुर्वेदो गीर्ऋग्वेदस्थं दुग्धेऽस्मैवाग् दोहं यो वाचो दोहोऽन्नवानन्नादो भवति**

य एतान्येवं विद्वानुद्गीथाक्षराण्युपास्त "उद्गीथ" इति (१) ॥ ७ ॥

द्यौः । एव । उत् । अन्तरिक्षम् । गीः । पृथिवी । थम् । आदित्यः । एव । उद् । वायुः । गीः । अग्निः । थम् । सामवेदः । एव । उत् । यजुर्वेदः । गीः । ऋग्वेदः । थम् । दुग्धे । अस्मै । वाग् । दोहम् । यः । वाचः । दोहः । अन्नवान् । अन्नादः । भवति । यः । एतान् । एवम् । विद्वान् । उद्गीथाक्षराणि । उपास्ते । उद्गीथः । इति ॥ ७ ॥

भाष्यम् — द्यौरिति । द्यौः एव उत् । सर्वेभ्यरुच्चैः स्थितत्वादुच्छब्देन द्यौराभिधीयते । अन्तरिक्षं गीः । शब्दस्य नभोवृत्तित्वात् तदधिष्ठानमन्तरिक्षमपि गीरुच्यते पृथिवी-थम् सर्वे जीवाः पृथिव्यां तिष्ठन्तीतिहेतोः पृथिवी थम् । आदित्य एव उत् । ऊर्द्धस्थि-तत्वात् । वायुः गीः । गिरतीति गीः । अग्निः थम् । यतः अग्नौ एव यज्ञीयकर्मणां स्थितिः । सामवेद एव उद् । यजुर्वेदो गीः । ऋग्वेदः थं । उद्गीथाक्षरविज्ञानस्य प्ररोचना-र्थं फलमपिदर्श्यते । यो वाचो दोहः । दोग्धीति दोहः दोग्धा इति यावत् । यः पुरुषः । एवं वाचः उद्गीथरूपस्य वचनस्य दोहः दोग्धा अस्ति। अस्मै पुरुषाय । एवंविदे पुरुषाय वाग् वाणी । स्वयमेव दोहं दोहनं दुग्धे करोति । स्वयमेव वाणी आत्मानं दुग्ध्वा तस्मै साध-काय स्वकीयं तात्पर्य्यं सम्यग् विस्फोटयति । वाचोदोह इत्यत्र कर्मणि षष्ठी । दुग्ध इत्यत्र कर्मकर्तरि प्रयोगः । "न दुहस्नुनमां यक् चिणौ" इत्यनेन यक् निषेधः । यद्वा दुह्यत इति दोहः क्षीरम् । वाक् वाणी अस्मै साधकाय दोहं दुग्धं क्षीरं दुग्धे स्वयमेव । यो वाचो वाण्या दोहो दुग्धमस्ति नह्यत्र गवादीनां दुग्धमपेक्षते । किन्तु वाण्या गोर्विचाररूपं दुग्ध-मभिप्रेतं वर्त्तते । पुनः स पुरुषः अन्नवान् भवति । पुनः । अन्नादः । अन्नमत्तीति अन्नादः नीरोगतया दीप्ताग्निर्भवति । यः पुरुषः । एवं विद्वान् । पूर्वोक्तार्थं विजानन् । एतानि उद्गीथा-क्षराणि उद्+गी+थ इति त्रीणि अक्षराणि उपास्ते । सः । अन्नवान् अन्नादश्च भवतीति योज्य-म् । कथं ब्रह्मपथस्य नेत्री इयमुपनिषद् ऐहिकफलप्रदर्शनेन ऐहिके क्षणविध्वंसिनि अन्नादिप्रगाढपङ्के मुमुक्षून् निमज्जयितुं प्रयतते । एतावदक्षरविज्ञानेन अन्नाधिपत्यमेव फलम् यदि लभ्येत । तर्हि सुकरैरेव लौकिकैरुपायैस्तत्साध्यत्वात् कृतं बह्वायासेन अक्षर विज्ञानेन । महोपकारकमौषधमपिवन्तं शिशुं गुड़मपिलप्स्यसे यदिदं पिबेरिति प्रलोभ्य पाने

(१) छा० उ० १ । १३ । ४ ॥ २ । ८ । ३ देखो ॥

प्रवर्त्तयति तथैव जननीव कल्याणकारिणी प्रकृत्यैव धनेप्सून् जनान् तदेवफलं दर्शयित्वा ततोप्यधिकतमं फलं प्रति शनकैर्नयति ॥ ७ ॥

अनुवाद-द्युलोक ही "उत्" है। अन्तरिक्ष ही "गीः" है पृथिवी "थ" है आदित्य ही "उत्" है। वायु ही "गी" है। अग्नि ही "थ" है। सामवेद ही "उत्" है। यजुर्वेद ही "गीः" है। ऋग्वेद ही "थ" है। जो (ब्रह्मवित्) वचन का दोग्धा है इस के लिये स्वयं वाणी अपने से वचनरूप दूध दुहती है। अथवा वाणी इस के लिये दूध देती है। जो वचनरूप दूध है। और उद्+गी+थ इन अक्षरों के अर्थ को पूर्वोक्त रीति से जानता हुआ जो उद्गीथ की उपासना करता है वह अन्नवान् और अन्नाद होता है (१) ॥७॥

पदार्थः—पुनः उद्गीथ अक्षर के अर्थ दिखलाए जाते हैं । (द्यौः एव उद्) द्युलोक को उत् कहते हैं । क्योंकि उत् शब्द का अर्थ ऊर्ध्व है और सब से ऊर्ध्व स्थितभाग को द्युलोक कहते हैं । जिस कारण द्युलोक ऊर्ध्व है अतः उसे उत् कहते हैं । (अन्तरिक्षम्) आकाश को (गीः) कहते हैं । गी नाम वाणी का है । वाणी अर्थात् शब्द का स्थान आकाश है शब्द का अधिष्ठान होने के कारण आकाश भी गी कहलाता है । जैसे गृह स्त्री को कहते हैं क्योंकि गृह की शोभा वा गृहस्थाश्रम स्त्री के कारण से है । अतः स्त्री को भी गृह कहते हैं तद्वत् जानना । (पृथिवी थम्) पृथिवी को थ कहते हैं । क्योंकि थ शब्दार्थ स्थिति है सकल प्राणी की स्थिति निवास पृथिवी पर है अतः पृथिवी को थ कहते हैं पुनः (आदित्य एव उद्) सूर्य को उद् कहते हैं । क्योंकि सूर्य उपरिस्थ है (वायुः गीः) वायु को गी कहते हैं क्योंकि वायु के कारण वाणी का उच्चारण होता है (अग्निः थम्) अग्नि को थ कहते हैं क्योंकि यज्ञीय पदार्थ अग्नि में ही स्थापित किये जाते हैं। (सामवेद एव उद्)

(१) द्युलोक उसे कहते हैं जो सूर्य के उपरिस्थ है । सूर्य से लेकर पृथिवी पर्य्यन्त अन्तरिक्ष लोक और पृथिवीलोक प्रत्यक्ष हैं ये तीनों त्रिलोक कहाते हैं इन तीनों भुवन वा लोक को सम्पूर्ण असंख्य भुवन के स्थानापन्न मानने चाहियें । एवं आदित्य वायु और अग्नि ये त्रिदेव कहाते हैं। इन तीनों के ही अन्तर्गत सकलदेव समझने चाहिये । एवं ऋग्, यजु और साम ये त्रयी विद्या है इन तीनों के वर्णन से सारी विद्या का अन्तर्भाव करलेना चाहिये । भाव यह है कि सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड समस्त देव और निखिल विद्याएं उसी ब्रह्म के अधीन हैं। ईदृग् भावना एक उद्गीथ शब्द के द्वारा साधक करे और इस सम्पूर्ण में ईश्वर शक्ति की व्यापकता और महिमा को देखे ।

सामवेद को उद् ( यजुर्वेदः गीः ) यजुर्वेद को गी । और ( ऋग्वेदः थम् ) ऋग्वेद को "थ" कहते हैं । उत्+गी और थ ये तीनों शब्द अनेकार्थक हैं । अतः इनके भिन्न२ अर्थ दिखलाए गये हैं । इस प्रकार एक उद्गीथ शब्द के प्राण से लेकर वेद तक अर्थ होने के कारण ईश्वर वाचकों में यह भी श्रेष्ठ नाम है ऐसा जानना चाहिये ।

आगे मनुष्य की प्रवृत्ति के लिये उद्गीथाक्षर विज्ञान का फल कहा जाता है ॥

( यः ) जो ( वाचः ) उद्गीरूप वचन के ( दोहः ) दुहने वाला है ( अस्मै ) इस दोग्धा साधक के लिये ( वाग् ) ऋगादि वेदवाणी ( दोहम् ) दूध को ( दुग्धे ) स्वयं अपने आत्मा को दुहती है । अर्थात् स्वयमेव वाणी अपने को दुहकर अपने तात्पर्य को उसके सामने प्रकाश करती है यह अलङ्कार मात्र है । अर्थात् जो साधक इस प्रकार ब्रह्म को विचारता है उसको सब अर्थ ज्ञात होने लगते हैं । यद्वा ( वाग् ) वाणी ( अस्मै ) उसके लिये ( दोहम् ) दूध ( दुग्धे ) स्वयं अपने को दुहती है ( यः ) जो ( वाचः ) वचन का ( दोहः ) दूध है । यहां दुहना गाय का नहीं किन्तु वाणी रूप गाय का दुहना है ( यः ) जो साधक ( उद्गीथाक्षराणि ) उद्गीथ के अक्षर जो ( उत्+गी+थ+इति ) उत्+गी और थ ये तीन अक्षर हैं उनको ( एवं विद्वान् ) पूर्वोक्त रीति से जानता हुआ ( उपास्ते ) ब्रह्म की उपासना करता है वह ( अन्नवान् ) प्रचुर धनाढ्य और ( अन्नादः ) अन्न नाम खाद्य पदार्थ और आद नाम खानेवाला अर्थात् अन्न के खाने वाला ( भवति ) होता है ॥

शङ्का—ब्रह्म के पथ की ओर ले जाने वाली उपनिषद् ऐहिक फल को दिखलाकर ऐहिक क्षणविध्वंसी अन्न आदिरूप प्रगाढ़ पङ्क में मुमुक्षुओं को डुबाने के लिये क्यों यत्न करती है ? इतने अक्षर ( ब्रह्म ) के विज्ञान से यदि केवल अन्न का अधिपतित्वरूप ही फल प्राप्त हो तो बहुश्रमसाध्य अक्षर विज्ञान से क्या लाभ है वह तो लौकिक सहज उपायों से सुगमता के साथ प्राप्त हो सकता है । फिर इस के लिये शास्त्रों के अध्ययन और प्रत्येक अक्षर आदि का विचार व्यर्थ है ॥

उत्तर—महोपकारी औषध को न पीते हुए शिशु सन्तान को माता पिता कहते हैं कि इस औषध को यदि तूं पान करेगा तो तुझे गुड़ भी देवेंगे इस प्रकार प्रलोभन देकर अज्ञानी बालक को औषधपान में प्रवृत्त करवाते हैं तद्वत् माता सदृश कल्याण करने वाली उपनिषद् स्वभावतः धनेप्सुजनों को प्रथम वही फल दिखला कर उन्हें उस से भी अधिकतमफल की ओर ले जाती है । अतः ऐसा वर्णन किया गया है

उपनिषद् ने जो कहा है कि ब्रह्मोपासक अन्न के खाने वाला होता है वह केवल

प्रलोभन नहीं है परन्तु वास्तव में सत्य है । ईश्वर से विमुख पुरुष जो अन्न खाते हैं वह अन्न पाप कर्म द्वारा कमाकर खाते हैं केवल ईश्वर भक्त ही वास्तव में अन्न खा सक्ते वा खाते हैं । श्री जनक से ब्रह्मवेत्ता चक्रवर्ती राज्य करते रहे । अश्वपति से महाराज जीवन मुक्त हो गये । श्रीकृष्ण से योगिराज गृहस्थ धर्म पालन करते रहे महर्षि याज्ञवल्क्य परम ब्रह्मवेत्ता गृहस्थ थे । इत्यादि दृष्टान्तों से यह सिद्ध होता है कि ब्रह्म उपासक धन धान्य से पूरित हो सक्ता है अतः इसको हम केवल प्रलोभन नहीं कह सक्ते । साथ ही यजु० अ० ४० मं० २ में मरण पर्य्यन्त जीव को कर्म करने की आज्ञा है जो कर्म करेगा उसको अन्न भी स्वतः प्राप्त होगा । इसी हेतु से तो स्वामी जी ने सत्यार्थप्रकाश समु० ५ में लिखा है कि विरक्त को धन रत्न दान देने चाहियें । इत्यादि अनुसन्धान कर लेना ॥ ७ ॥

**अथ खल्वाशीः समृद्धिरुपसरणानीत्युपासीत येन साम्ना स्तोष्यन् स्यात्तत्सामोपधावेत् ॥ ८ ॥**

अथ । खलु । आशीःसमृद्धिः । उपसरणानि । इति । उपासीत । येन । साम्ना । स्तोष्यन् । स्यात् । तत् । साम । उपधावेत् ॥ ८ ॥

भाष्यम्—अथ खलु सम्प्रति । आशीः समृद्धिरुच्यते । आशिष आशायाः कामस्य समृद्धिः सम्यग् वृद्धिर्यैरुपायैर्भवेत् । तान् दर्शयति । उपसरणानि । उपसर्तव्यानि । उपगन्तव्यानि मीमांस्यानि चिन्त्यानि यानि यानि वस्तूनि भवन्ति तानि तानि उपासीत चिन्तयेत् । कियन्ति कतमानि चेति संक्षेपतो विशदयति । येन साम्ना गेयसामवेदेन स्तोष्यन् स्यात् । स्तुतिं करिष्यन् भवेत् । तत् साम प्रथमतरमुपधावेत् । चिन्तयेत् ॥८॥

अनुवाद–अब कामना की समृद्धि ( कही जाती है ) जो चिन्तनीय वस्तुएं ( यज्ञादि में ) आती हैं उन्हें विचारे । जिस सामवेद से स्तुति करनी हो प्रथम उस साम के तत्त्व का विचार करे ॥ ८ ॥

( १ ) अब यहां से समाप्ति पर्यन्त यह दिखलाया जाता है कि जिन के द्वारा उस ब्रह्म के निकट पहुंचता है । प्रथम उन सकल सामग्रियों को अच्छी तरह से जाने । मूल में आशीः समृद्धि पद आया है । आशीः नाम ईश्वर का आशीर्वाद, उस की परम वृद्धि को आशीः समृद्धि कहते हैं । ईश्वर का आशीर्वाद तब ही प्राप्त कर सकता है जब उस की आज्ञा को पालन करे, उस की आज्ञा वेद है । अतः वेद से आरम्भ किया जाता है ।

पदार्थः—( अथ खलु ) अब इस के अनन्तर ( आशीः समृद्धिः ) आशीः = कामना उस की समृद्धि परमवृद्धि जिन उपायों से होती है उन को उपनिषद् दिखलाती है । ( उपसरणानि ) उपगन्तव्य अर्थात् उपासना वा कर्म के समय में जो जो विषय मीमांस्य वा चिन्तनीय होते हैं उन्हें उपसरण कहते हैं । इन को ( उपासीत ) विचारे । वे उपसरण कितने और कौन हैं इस को आगे दिखलाते हैं । ( येन ) जिस ( साम्ना ) साम से अर्थात् गाने के मन्त्र से ( स्तोष्यन् स्यात् ) ऋत्विग् वा यजमान को स्तुति करनी हो ( तत् साम ) उस साम को ( उपधावेत् ) विचारे । अर्थात् प्रथम जिस साम के मन्त्र से स्तुति करनी हो उस के अर्थ आदि का विचार करे । यह प्रथम उपसरण है ॥ ८ ॥

## यस्यामृचि तामृचं यदार्षेयं तमृषिं यां देवताम-भिष्टोष्यन् स्यात्तां देवतामुपधावेत् ॥ ९ ॥

यस्याम् । ऋचि । ताम् । ऋचम् । यत् । आर्षेयम् । तम् । ऋषिम् । याम् । देवताम् । अभिस्तोष्यन् । स्यात् । ताम् । देवताम् । उपधावेत् ॥ ९ ॥

भाष्यम्-यस्यामिति । यस्यामृचि तत् पूर्वोक्तं सामस्यात् । ताम् । ऋचम् । उपधावेत् । विचारयेत् । उपधावेदिति पदमग्रे सर्वत्र योज्यम् । यदार्षेयम् । येन ऋषिणा तत् साम दृष्टम् । तमृषिम् । यां देवतामभिस्तोष्यन् । यजमानो ब्रह्मविद्वा यस्याः स्तुतिं करिष्यन् स्यात् तां देवतामुपधावेत् । सर्वेषां वेदतात्पर्य्याणां परमे ब्रह्मणि पर्य्यवसानमिति । तत्तुसमन्वयादित्यादिसूत्रजातैः स्पष्टीकृतं वेदव्यासेन । उपनिषदः खलु पदे पदे तमेव विषयं विशदयन्ति । देवताशब्दाभिलप्यानां जातवेदोरविशशिमरुदादीनामपि गुणान् सम्यग् विज्ञाय तस्यैव ब्राह्मीं विस्तीर्णां शक्तिं सर्वत्रभावयेत् ॥ ९ ॥

अनुवाद—जिस ऋचा में ( वह साम होवे ) उस ऋचा की, जो आर्षेय हो उस ऋषि की, जिस देवता की स्तुति करनी हो उस देवता अर्थात् विषय का ध्यान करे ॥ ९ ॥

पदार्थ—( यस्याम् ) जिस ( ऋचि ) ऋचा में "वह साम हो" इतना अध्याहार करना चाहिये ( ताम् ऋचम् ) उस ऋचा को ( उपधावेत् ) विचारे

( १ ) ऋग्वेद के अन्तर्गत ही प्रायः सकल सामवेद है । अतः ऋग्वेद के जिस स्थल से वह साम सम्बन्ध रखता हो । वहां के सकल सम्बन्ध आदि का विचार करे

( २ ) अर्थ की सुगमता के हेतु यह पद तीनों स्थानों में योजित किया गया है ।

( यत् ) जो ( आर्षेयम् ) उस साम का जो ऋषि हो ( तम् ऋषिम् ) उस ऋषि को (उपधावेत्) विचारे अर्थात् उनके गुण कर्म स्वभाव सम्बन्धी इतिहास को स्मरण करे। ( याम् ) जिस ( देवताम् ) देवता = मंत्रस्थविषय का ( अभिस्तोष्यन् ) यजमान वा ब्रह्मवेत्ता स्तुति करने वाला ( स्यात् ) होवे ( ताम् देवताम् ) उस देवता ( विषय ) का ( उपधावेत् ) चिन्तन करे ॥ ९ ॥

भाष्याशयः—" तत्तु समन्वयात् " इस सूत्र से वेदव्यासने सिद्ध किया है कि सम्पूर्ण वेद के वास्तविक तात्पर्य्य उसी ब्रह्म से हैं । उपनिषद् तो पद पद पर इस को दिखलाती है । तथा वेद का परमपूज्य देव एक वही ब्रह्म है अन्य नहीं । परन्तु अग्नि, सूर्य्य, मरुद् आदि भी देवनाम से कहे गये हैं। उनको भी उपयोगी जान ब्रह्म की महिमा की ओर मन लगावे ॥ ९ ॥

## येन च्छन्दसा स्तोष्यन् स्यात्तच्छन्द उपधावेद्येन स्तोमेन स्तोष्यमाणः स्यात् तꣳ स्तोमुपधावेत् ॥१०॥

येन । छन्दसा । स्तोष्यन् । स्यात् । तत् । छन्दः । उपधावेत् । येन । स्तोमेन । स्तोष्यमाणः । स्यात् । तम् । स्तोमम् । उपधावेत् ॥ १० ॥

भाष्यम्-येनेति। येन च्छन्दसा गायत्र्यादिरूपेण स्तोष्यन् स्यात्। तच्छन्दः। उपधावेत्। येन स्तोमेन । सामस्तुतिसमूहेन स्तोष्यमाणः स्यात् तंस्तोममुपधावेत् । सरलार्थत्वात् न विवृतानि सर्वाणि पदानि। गायत्री, बृहती, जगती, पंक्ति, प्रमुखानि सप्तविधानि वैदिकानि-च्छन्दांसि प्रसिद्धानि। तेषाञ्च भेदा असंख्येया भवन्ति। सामवेदस्यस्तोत्राणि यथाकालं यथाकर्म्मपाठ्यानि रथन्तरोक्थ शस्त्रस्तोमादिशब्दैरभिलप्यन्ते। तानि सम्यग् वेदितव्यानीति शिक्षते ॥ १० ॥

अनुवाद—( यजमान वा ब्रह्मवेत्ता को ) जिस छन्द से स्तुति करनी हो उस छन्द को विचारे जिस स्तोम से स्तुति करनी हो उस स्तोम को विचारे ॥ १० ॥

पदार्थ—( येन छन्दसा ) जिस गायत्री आदि छन्द से ( स्तोष्यन्+स्यात् ) स्तुति करनी हो। ( तत्+छन्दः ) उस छन्द को ( उपधावेत् ) विचारे ( येन स्तोमेन ) जिस स्तोम से ( सामवेद के स्तुति समूह को स्तोम कहते हैं ) ( स्तोष्यमाणः स्यात् ) स्तुति करनी हो ( तं स्तोमम् ) उस स्तोम को ( उपधावेत् ) विचारे ॥ १० ॥

भाष्याशय गायत्री, उष्णिक्, अनुष्टुप्, बृहती, पंक्ति त्रिष्टुप्, जगती, ये सात छन्द

( १ ) स्तुति समूह । स्तोत्र ।

प्रधान हैं । उनके अवान्तर भेद तो बहुत हैं और उक्थ, शस्त्र, रथन्तर, स्तोम आदि स्तोत्र, सामवेद सम्बन्धी हैं । जो समय समय पर उद्गाता आदि गाते हैं, इन सब को अछी तरह से जानने के हेतु उपनिषद् शिक्षा देती है ॥ १० ॥

## यां दिशमभिष्टोष्यन् स्यात्तां दिशमुपधावेत् ॥११॥

याम् । दिशम् । अभिष्टोष्यन् । स्यात् । ताम् । दिशम् । उपधावेत् ॥ ११ ॥

भाष्यम्-यामिति । यां दिशम् । दिशति उपदिशति या सा दिग् । शिक्षको ब्रह्मा नामक ऋत्विक् । दिक् शब्दस्य स्त्रीत्वात् पुंसि ब्रह्मण्यसामर्थ्यमिति न शङ्कनीयम् । स्त्रीपुत्रादिषुदारकलत्रापत्यादिविद्यमानत्वात् । यां दिशम् । यं ब्रह्माणम् । अभिस्तोष्यन् । अभिमुखीकरिष्यन् । कर्म्माणि नियोजयिष्यन् स्यात् । भवेत् । तां दिशं तं ब्रह्माणमृत्विजमुपधावेत् विचारयेत् । तस्य गुणकर्मादिविचारयेत् तस्य सर्वं स्वभावं विदित्वा तम् कर्मणि नियोजयेदित्यर्थः । इत्थं सर्वेषांमृत्विजां स्वभावं ज्ञात्वैव तत्तत्कर्मणि तंतं वृणीतेत्यर्थः ॥ ११ ॥

अनुवाद-जिस ब्रह्मानाम ऋत्विक् को कर्म में नियोजित करना हो उस का विचार करे ॥ ११ ॥

पदार्थः-( यां दिशम् ) जिस ब्रह्मा को ( यहां दिग् शब्द का अर्थ उपदेश करने वाला शिक्षक है अर्थात् कर्म शिक्षक ब्रह्मा आदिक ऋत्विक् ) ( अभिस्तोष्यन् ) कर्म में नियोजित करना हो ( तां दिशम् ) उस शिक्षक ब्रह्मा के ( उपधावेत् ) गुण कर्म स्वभाव आदि को विचारे अर्थात् उस के सकल स्वभाव को प्रथम विचार कर तब कर्म में नियोजित करे ॥ ११ ॥

भाष्याशयः-शङ्का । स्त्रीलिङ्ग दिग् शब्द पुंल्लिङ्ग ब्रह्मा अर्थ में कैसे प्रयुक्त होगा ? उत्तर । यह दोष नहीं । स्त्रीलिङ्ग स्त्री अर्थ में, पुल्लिङ्ग दार और नपुंसक कलत्रशब्द के प्रयोगवत् जानने अर्थात् व्याकरण के अनुसार " दार " शब्द पुल्लिङ्ग है परन्तु अर्थ उस का स्त्री होता है । इत्यादि संस्कृत सहस्रशः प्रयोग विद्यमान हैं ॥ ११ ॥

## आत्मानमन्तत उपसृत्य स्तुवीत । कामं ध्यायन्न

(१) मूल में दिक् शब्द है । यद्यपि आजकल दिग् शब्द के अर्थ पूर्व पश्चिम आदि होते हैं । परन्तु प्राचीनकाल में शिक्षक भी अर्थ होता था । पूर्व पश्चिम आदि अर्थ यहां असंगत हैं ।

प्रमत्तोऽभ्यासो (शो) ह यदस्मै स कामः समृद्ध्येत ।
यत्कामः स्तुवीतेति यत्कामः स्तुवीतेति ॥ १२ ॥

आत्मानम् । अन्ततः । उपसृत्य । स्तुवीत । कामम् । ध्यायन् । अप्रमत्तः । अभ्यासः (शः) । ह । यत् । अस्मै । सः । कामः । समृद्ध्येत । यत्कामः । स्तुवीत । इति । यत्कामः । स्तुवीत । इति ॥ १२ ॥

भाष्यम्-आत्मानमिति । इत्थं सर्वाणि चिन्तनीयानि वस्तूनि ध्यायं ध्यायमन्ते ब्रह्मैकमेव ध्यायेदित्यत्र उपदिश्यते । अप्रमत्तः । अवहित एकाग्रः । एकाग्रेण मनसा सर्वेभ्यस्तत्तद्विषयेभ्य इन्द्रियाण्याकृष्य सर्वथा स्थिरमना भूत्वा काममभिलषितम् । कामं यथास्यात्तथा क्रियाविशेषणंवा यथेष्टम् । पूर्णरीत्या ध्यायंस्तदेव ब्रह्मस्मरन् । अन्ततः । अन्ते । आत्मानम् । परमात्मानमुपसृत्य । मनसा परस्यात्मनः समीपंगत्वा स्तुवीत । स्तुतिं कुर्य्यात् । एवं सति । यत् । यस्मिन् कर्म्मणि । स ब्रह्मवित् । उद्गाताभूत्वा । यद्वा । यत् । यदर्थम् । यत्कामः यः कामो यस्य स यत्कामः । यद्यद् वस्तु कामयमानः सन् । स्तुतिं कुर्य्यात् । अस्मै । एवंविदे पुरुषाय स कामः अभ्यासः तालव्योपधोवा शीघ्रं ह निश्चयेन समृद्ध्येत । समृद्धोभवेत् । इति । यत्कामः स्तुवीतेति द्विरुक्तिरादरार्था खण्डसमाप्त्यर्था वा इति ॥ १२ ॥

अनुवाद—अप्रमत्त हो पूर्ण रीति से ध्यान करता हुआ ( वा अभिलषित वस्तु का-स्मरण करता हुआ ) अन्त में ( मन के द्वारा ) परमात्मा में समाधिस्थ ( एकाग्रचित्त ) हो स्तुति करे । इस ब्रह्मवित् का वह मनोरथ अवश्य ही शीघ्र समृद्ध हो जिस लिये वह स्तुति करे । वह स्तुति करे ॥ १२ ॥

पदार्थः—इस प्रकार सम्पूर्ण चिन्तनीय वस्तुओं को ध्यान करता हुआ अन्त में एक ब्रह्म का ही ध्यान करे इस का उपदेश किया जाता है ( अप्रमत्तः ) अवहित । एकाग्र हो अर्थात् स्तुति आदि कर्म में प्रमाद वा आलस्य को न करता हुआ (कामम्) यथेष्ट । सम्पूर्ण प्रकार से वा अभिलाषत वस्तु को ( ध्यायन् ) ( ब्रह्म का ) ध्यान करता हुआ ( अन्ततः ) अन्त में ( आत्मानम् ) परमात्मा की ( उपसृत्य ) मन के द्वारा समीप जाकर ( स्तुवीत ) स्तुति करे । इस प्रकार ( यत् कामः ) जिस काम का

( १ ) यहां आत्मा शब्द ब्रह्मवाचक है । अन्य टीकाकारों ने अपने नाम पुत्र कलत्र आदि अर्थ किये हैं सो ठीक नहीं ।

( २ ) संस्कृत में अभ्यास पद है । शीघ्र उसका अर्थ होता है ।

अभिलाषी होकर ( यत् ) जिस शुभकाम के लिये ( स्तुवीत ) स्तुति करेगा ( ह ) निश्चय ( सकामः ) वह शुभकाम ( अभ्यासः ) शीघ्र ( अस्मै ) इस ब्रह्मवित् के लिये ( समृद्ध्येत ) समृद्ध सम्पन्न अर्थात् प्राप्त हो । ( यत्कामः ) ( स्तुवीत ) यह द्विरुक्ति आदर वा खण्ड समाप्ति के लिये आई है ( १ ) ॥ १२ ॥

इति तृतीय खण्डस्य भाषा भाष्यं समाप्तम् ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थः खण्डः ॥

## ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीतोमिति ह्युद्गायति तस्योपव्याख्यानम् (२) ॥ १ ॥

भाष्यम्–ओमिति । नन्वाद्यं प्रवाकं पुनरप्युपपादयन्तीयं किमधिकतरं फलं पश्यति ? अन्तरोद्गीथाक्षरार्थमीमांसनेन प्रस्तुतस्याक्षरस्यान्तरितत्वादप्रासङ्गिकोदोषो माभूदित्येतदर्थं पुनरपि प्रकृतमक्षरमभयादिगुणविशिष्टं स्मारयित्वा तदेव व्याचिख्यासितुकामोमित्येतदक्षरमित्यादि प्रारभते । तत्रैवास्य व्याख्यानं द्रष्टव्यम् ॥

भाषा–शङ्का प्रथम प्रवाक को पुनरपि उपपादन करती हुई यह उपनिषद् कौन से अधिकतर फल को देखती है ? उत्तर । बीच में उद्गीथाक्षर की मीमांसा से प्रस्तुत ( प्रारम्भ किया हुआ ) अक्षर के अन्तर पड़ जाने के कारण अप्रासङ्गिक दोष न होवे अतः पुनरपि अभयादि गुण सहित प्रकृत अक्षर को स्मरण करवा उसी की व्याख्या करने की इच्छावाली उपनिषद् ओमित्यादि का आरम्भ करती है वहां ही ओमित्यादि का संस्कृत और भाषा अर्थ देख लेना ॥ १ ॥

( १ ) बृहदारण्यक में कहा गया है "स वै खलु प्रस्तोता साम प्रस्तौति स यत्र प्रस्तुयात् तदेतानि जपेद् । असतो मा सद् गमय तमसो मा ज्योतिर्गमय मृत्योर्मामृतं गमय" बृ० १ । ३ । २८ ॥ अर्थ–प्रस्तोता नाम ऋत्विक् साम गान का प्रस्ताव करे । वह प्रस्तोता जिस काल में साम के प्रस्ताव का आरम्भ करे उस समय यह जपे । असतोमा इत्यादि । हे परब्रह्म असत् से सत्य की ओर मुझ को ले चलो, अन्धकार से ज्योति की ओर मुझ को ले चलो, मृत्यु से अमृत की ओर मुझ को ले चलो ।

(२) प्रपाठक १ । खण्ड १ । प्रवाक १ देखो ।

# देवा वै मृत्योर्बिभ्यतस्त्रयीं विद्यां प्राविशꣳस्ते छन्दोभिरच्छादयन्यदेभिरच्छादयꣳस्तच्छन्दसां छन्दस्त्वम् ॥ २ ॥

देवाः । वै । मृत्योः । बिभ्यतः । त्रयीम् । विद्याम् । प्राविशन् । ते । छन्दोभिः । अच्छादयन् । यत् । एभिः । अच्छादयन् । तत् । छन्दसाम् । छन्दस्त्वम् ॥ २ ॥

भाष्यम्–देवा इति । कदाचिद्देवा विद्वांसः । वै निश्चयेन मृत्योर्मरणाद् बिभ्यतः । भयं दधानाः । "नाभ्यस्ताच्छतुः ७ । १ । ७८ । अभ्यस्तात्परस्य शतुर्नुम् न स्यात्" इति नुम् निषेधः । तत्प्रतीकाराय । ते । त्रयींविद्याम् । ऋग्यजुःसामलक्षणांश्चतुरोवेदान् । त्रयोऽवयवा अस्या इति त्रयी । त्रयीतिवेदनामधेयम् । श्रुतिस्त्री वेद आम्नायस्त्रयी धर्मस्तु तद्विधिरितिकोशः । प्राविशन् । प्रविष्टवन्त आश्रित्रवन्त इत्यर्थः । यद्वा । मृत्योस्त्राणं तैर्मन्यमानास्ते विद्वांसो वैदिकानि कर्माणि प्रारब्धवन्त इत्यर्थः । अत्र त्रयी विद्या शब्दः कर्मकाण्ड परः । किञ्च । ते । छन्दोभिर्गायत्र्यादिछन्दोभिः । अच्छादयन् । अपावारयन् आत्मानं गोपयांचक्रुरित्यर्थः । "छद अपवारणे" यथाराजभयमापन्ना जनाः केनापि पूर्वव्यातिरेकेण वेषेणात्मानं छादयित्वा क्वचित्स्थाने प्रलीय स्वस्था इव तिष्ठन्ति यद्वा शीतार्ता वासोभिरात्मानं वासयित्वा निर्वातस्थान उपविश्य सुखिनो भवन्ति तथैव वैदिकैश्छन्दोभिरात्मानं ढौकयित्वा वेदान्प्रविश्याभयंमन्यमानास्ते तस्थुः । प्रसंगाच्छन्दः शब्दस्य व्युत्पत्त्यर्थमपि लक्षयति । यत् । यस्माद्धेतोः । एभिश्छन्दोभिः । देवा अच्छादयन् छादयन्ति । तत्तस्मात् छन्दसां छन्दस्त्वं । तस्मादेव कारणाद्वेदस्यछन्द इति नाम जगति प्रसिद्धम् ॥ ५२ ॥

समीक्षा–केचिदत्र प्रत्यवतिष्ठन्ते यत् साकारैः समवेतैः पदार्थैराच्छादनं लोके दृष्टम् । तत्कथमरूपैरक्षरमयैश्छन्दोभिर्देवानामाच्छादनं स्यात् । किं यथा अधुना दुर्गादीनां श्लोकान् भूर्जादिपत्रे लिखित्वा कस्मिंश्चित् सौवर्णे राजते ताम्रे वा यन्त्रे स्थापयित्वा कण्ठे हस्ते शिरसि वा परिधाय आत्मानं परितो रक्ष्यमाणं करवालादिभिरप्यखण्ड्यमानं मन्यमाना बालिशाः संति सहस्रशः । एवं श्लोकमयान् बहून्ग्रन्थान् विरचय्य कवचनामधेयान् विधाय समरे कवचानि बिभ्राणा योद्धार इव तान् धृत्वा रक्षितं मन्यन्ते केचित् । तद्वदेव किं ते देवाः कृतवन्त उतान्यत् किञ्चिदपि । इत्याशङ्कायांब्रूमः । नहि तद्वत् । तत्तु । अज्ञानां शिशूनामिवाचरणम् । किं तर्हि यस्य यादृशी योग्यता तत्तथैव नियोजितव्यम् । यथा प्राणायामे वायुमाकर्षति । नह्यत्र रज्जुवद् वायोराकर्षणं सम्भवति । किं तर्हि ।

मुखनासिकाभ्यां तस्याकर्षणसम्भवः । उरगो वायुं पिबति नह्यत्र दुग्धादिवत्पानं । दुःखेन दह्यते । नह्यत्र अग्निवद्दहनम् । नेत्राभ्यां सुतस्य वदनं पिबति । नह्यत्र जलादिवद्वदनपानं किं तर्हि सस्नेहमवलोकनम् । एवमेव च्छन्दोभिर्देवा अच्छादयन्नित्यत्रन हिवासोवद् देहाच्छादनम् । किं तर्हि । छन्दसां वैदिकमन्त्राणामाचार्य्यतोऽक्षरशोऽर्थान् सम्यग् विदित्वा तावतैवार्थविज्ञानेनात्मानममरं पश्यन्तः कृतकृत्याःसन्त उदासाञ्चक्रिरे । यद्वा छन्दोभिः सोमयागादिबहुविधकर्मानुष्ठानैस्तज्जनितपुष्कलफलैरात्मानं सुरक्षितं निर्भयञ्च गेनिर इत्यर्थः । ऐदङ्युगीनाः खलु वेदपथादवरुह्य शिष्टाचारानप्यनादृत्य यदृच्छया अशास्त्रविहितानि कर्माण्यनुतिन्तः प्रचारयन्तश्च मायाजालैर्धीवरामत्स्यानिव अबोधान् जनान् पाशयित्वा तैः सहान्तत आत्मानमप्यधोधः पातयन्ति । एतैरेव स्वार्थपरकैर्मनुष्यैः पुराणतन्त्रादीनि केवलप्रमत्तप्रवादैर्निरूपितानि नटविटधूर्त्तादिमनोहराणि पुस्तकानि शतानि सहस्राणि लक्षाणि वा लिखितानि । तानि सर्वथा वेदविरुद्धत्वात् पूर्वैः शिष्टैरगृहीतत्वाच्चोपेक्षितव्यानि अनादर्त्तव्यानि च ॥

छन्दः—मन्त्रा मननात् छन्दांसि छादनात् स्तोमःस्तवनात् यजुर्यजते सामसम्मित मृचास्यतेर्वर्चा समं मेन इति नैदानाः । निरु० अ० ७ । खं० १२ ॥ अविद्यादि दुःखानां निवारणात् सुखैराच्छादनाच्छन्दोवेदः । तथा । " चन्देरादेश्चछः " ( २१९ ) इत्यौणादिकं सूत्रम् । "चदि आह्लादने दीप्तौ च" इत्यस्माद्धातोरसुन्प्रत्यये परे चकारस्य छकारादेशे च कृते छन्दस् इति शब्दोभवति । वेदाध्ययनेन सर्वविद्याप्राप्तेर्मनुष्य आह्लादी भवति । सर्वार्थज्ञाताचातश्छन्दोवेदः ।

देवशब्दः—द्वया वै देवा देवाः । अहैवदेवा अथ ये ब्राह्मणाः शुश्रुवांꣳसोऽनूचानास्तेमनुष्य देवास्तेषां द्वेधाविभक्त एव यज्ञ आहुतय एव देवानां दक्षिणा मनुष्यदेवानां ब्राह्मणानाꣳ शुश्रुवुषामनूचानानामाहुतिभिरेवदेवान्प्रीणाति दक्षिणाभिर्मनुष्यदेवान् ब्राह्मणांच्छुश्रुवुषोऽनूचानांस्त एनमुभे देवाः प्रीताः स्वर्गं लोकमभिवहन्ति । शतपथे कां० ४ । अ० ३ । प्र० ३ । मं० ४ ॥ पुनः कर्मदेवानामानन्दो ये कर्मणा देवत्वमभिसंपद्यन्ते । अथ ये शतं कर्मदेवानामानन्दाः । स एक आजानदेवानामानन्दः । बृ० उ० ४ । ३ । ३३ । ये कर्मणा देवानपियन्ति । ते ये शतं कर्मदेवानांदेवानामानन्दाः । आजानजानां देवानामानन्दाः । एवं जातीयकैःप्रमाणैर्द्विविधोदेवो भवतीतिविज्ञायते । एकस्तु जन्मना देवोस्ति यथा सूर्योवायुश्चन्द्रः पृथिवी । इत्यादि । एते सर्वे जड़देवाःसन्ति । अन्यो मनुष्येषु यो कर्मणा देवत्वं प्राप्नोति । देवत्वं परोपकारादिगुणविशिष्टत्वं । यथा सूर्योऽहरहः परोपकारं साधयन् स्वनियोगमशून्यं करोति । तथैव यो

विद्वान् विद्यादिभिर्जगदुपकरोति सोऽपि देवः । इदानीमपि राजा देव इति राज्ञी देवीत्युच्यते संस्कृतभाषायाम् ॥

अनुवाद—विद्वान् लोग निश्चय मृत्यु से डरते हुए त्रयी विद्या में पैठ गये और उन्होंने छन्दों से अपने देह को ढांक लिया । जिस कारण देव इन छन्दों से अपने को आच्छादन करते हैं इसलिये छन्दों का छन्दस्त्व जानना ॥ २ ॥

पदार्थः—( देवाः ) विद्वान् लोग ( वै ) निश्चय ( मृत्योः ) मरण के भय से (बिभ्यतः) डरते हुए अर्थात् डरकर (त्रयीं विद्याम्) ऋग् यजु साम लक्षण वाले चारों वेदों में ( प्राविशन् ) पैठ गये ( ते ) उन्होंने ( छन्दोभिः ) वैदिक गायत्र्यादि छन्दों से अपने को ( अच्छादयन् ) आच्छादित करलिया ( यत् ) जिस कारण ( एभिः ) इन छन्दों से देवतालोगों ने ( अच्छादयन् ) आच्छादित किया ( तत् ) इसलिये ( छन्दसाम् ) छन्दों का ( छन्दस्त्वम् ) छन्दस्त्व है ॥ २ ॥

भाष्याशयः—कदाचित् देव लोग मृत्यु से डरकर उसके प्रतीकार के लिये चारों वेदों के आश्रय में आये अर्थात् वैदिककर्म्म द्वारा मृत्यु से त्राण समझकर वैदिक सोमयागादि कर्म्मों को आरम्भ किया । यहां त्रयीविद्या शब्द केवल त्रयी विहितकर्म्म को ही दिखलाता है क्योंकि ज्ञान भी वैदिक होने के कारण वेदों से ऊपर उठना यह वक्ष्यमाण वर्णन ज्ञान को सूचित करता हुआ वैदिक ज्ञान से ही तात्पर्य रखता है ॥ उन देवों ने वैदिक गायत्र्यादि छन्दों से अपने को आच्छादित कर लिया इसका तात्पर्य यह है कि जैसे राजाओं के भय से भयभीत होकर प्रथम वेष से भिन्न किसी अन्य वेष से अपने को आच्छादित कर किसी गुप्तस्थान में छिपकर मानो स्वस्थ हो जाता है । यद्वा । शीतार्त आदमी वस्त्रों से अपने को आच्छादित कर निर्वात स्थान में बैठकर सुखी होता है वैसे ही वैदिक छन्दों के द्वारा देव लोग अपने को ढांक कर वेदों में पैठ आत्मा को अभय मानने लगे । अर्थात् आचार्य से वेदों के यथार्थ अर्थ को जानकर केवल क्रिया में तत्पर हो अपने को अभय मानने लगे ॥ २ ॥

समीक्षा–यहां पर कोई शङ्का करे कि साकार सम्मिलित पदार्थों से लोक में आच्छादन (ढांकना) देखा गया है । तब कैसै रूपरहित अक्षरमय छन्दों से विद्वानों का आच्छादन हो सकता है । क्या इसका यह भाव है कि जैसे आजकल दुर्गा आदि ग्रन्थों के श्लोकों को भोजपत्र आदि पत्रों में लिखकर किसी सोने, चांदी वा ताम्र के यन्त्र में रख कण्ठ, हाथ, शिर आदि किसी अङ्ग में पहिन अपने को परितोरक्ष्यमाण और खड्गादि से भी अखण्ड्यमान समझते हुए सहस्रसः मूर्ख देख पड़ते हैं । और श्लोकमय बहुत ग्रन्थ रचकर उन्हें कवच (युद्ध

के समय में योद्धाओं के पहिनने के योग्य लोहादि निर्मित जो वस्त्र उसे संस्कृत में कवच कहते हैं ) नाम रखकर समर में कवच को धारण किये हुए योद्धा के सदृश उन्हें धारण कर कोई मूर्खजन अपने को रक्षित समझते हैं । वैसा ही क्या उन विद्वानों ने भी किया अथवा कुछ और? इस आशङ्का का उत्तर यह है कि वैसा नहीं अर्थात् विद्वान् लोगों ने वैसा नहीं किया । वह तो अज्ञानी बालकों के जैसे आचरण हैं। तब क्या अर्थात् उस का क्या अभिप्राय है ? उत्तर जिसकी जैसी योग्यता हो उसको वैसा ही लगाना और समझना चाहिये । जैसे प्राणायाम के समय में वायु को आकर्षण करता है इस वाक्य से यह भाव नहीं है कि रस्सी के समान वायु का आकर्षण करता है किन्तु मुख नासिका से उस वायु को भीतर खींचता है। सांप वायु पीता है यहां पर दुग्धादिवत् पान नहीं समझा जाता दुःख से जलता है यहां पर अग्निवत् दहन नहीं माना जाता । एवं नेत्रों से पुत्र के मुख को पीता है यहां जलादिवत् मुख का पान नहीं है किन्तु स्नेह पूर्वक देखना ही अर्थ है । इसी प्रकार देवों ने छन्दों से अपने को आच्छादित किया यहां पर भी वस्त्रों से देहाच्छादन के समान अर्थ नहीं है किन्तु वैदिक मन्त्रों को आचार्य्यों से एक२ अक्षर का अर्थ जानकर उतने ही अर्थ विज्ञान से अपने को अमर समझ कृतकृत्य हो ज्ञान के साधन से उदासीन हो गये । यद्वा । छन्दों के द्वारा सोमयागादि बहुविध कर्मों के अनुष्ठान से और तज्जनित पुष्कल फलों से अपने को सुरक्षित और निर्भय मानने लगे, यह इसका आशय है । इस युग के लोग वेद के मार्ग से नीचे उतर शिष्टाचार का भी अनादर कर अपनी इच्छा से अशास्त्र विहित कर्म को करते कराते हुए मायावी जालों से मछलियों को मछुए के समान अबोधजनों को फसाकर उनके साथ अन्त में अपने को भी नीचे गिराते हैं । इन्हीं स्वार्थी मनुष्यों ने केवल पागलपने की बातों से निरूपित नट विट धूर्त आदियों के मन को हरण करने वाले पुराण तन्त्रादि पुस्तक सहस्रों लक्षों लिखे हैं । सर्वथा वेद विरुद्ध और पुरातन आप्तों से अस्वीकृत होने के कारण वे ग्रन्थ सब उपेक्षणीय और अनादरनीय हैं ॥

देवशब्दः-(द्वावै देवा देवा इति)। दो प्रकार के देव होते हैं। एक तो यज्ञ, मन्त्र, सूर्य्य, अग्नि आदि जड़ देव हैं । दूसरे ( ये ब्राह्मणाः ) जो ब्रह्मवित् समस्त शास्त्रों को सुने हुये और वेदों के व्याख्यान करने वाले हैं वे मनुष्य देव हैं । इन दोनों प्रकार के देवों का यज्ञ विभक्त है । अग्नि आदि देवों की दक्षिणा तो आहुतियां हैं और ब्रह्मवित् शुश्रुवान् अनूचान मनुष्य देवों की आहुतियों से यजमान उनको तृप्त करता है और

हिरण्यादि दक्षिणा से मनुष्यदेवों को यजमान प्रसन्न रखता है । दोनों प्रकार के देव प्रसन्न होकर यजमान को कल्याण पहुंचाते हैं । पुनः ( कर्मदेवानाम् ) इत्यादि प्रमाणों से भी द्विविध ही देव प्रतीत होते हैं । एक आजान देव दूसरे कर्म देव । जो जन्म से देव हैं वे आजान देव, जो कर्म से देव हैं वे कर्म देव । सूर्य्यादि देव जड़ हैं वे ईश्वरीय विभूति को प्रकट करते हैं । जैसे सूर्य प्रतिदिन परोपकार साधन करता हुआ अपने नियोग को अशून्य रखता है । वैसे ही विद्यादिकों से जो जगत् में उपकार करता है वह भी देव कहलाता है। आजकल भी परोपकारी राजा को देव, राज्ञी को देवी संस्कृत भाषा में कहते हैं । तृतीय देवाधिदेव महादेव ब्रह्म है । आगे पुनः देव शब्द पर विचार किया जायगा ॥

**तानुतत्र मृत्युर्यथामत्स्यमुदके परिपश्येदेवं पर्य्यपश्यद्दचि साम्नि यजुषि तेनु विस्वोर्ध्वा ऋचः साम्नो यजुषः स्वरमेव प्राविशन् ॥ ३ ॥**

तान् । उ । तत्र । मृत्युः । यथा । मत्स्यम् । उदके । परिपश्येत् । एवम् । पर्यपश्यत् । ऋचि । साम्नि । यजुषि । ते । नु । वित्त्वा । ऊर्ध्वाः । ऋचः । साम्नः । यजुषः । स्वरम् । एव । प्राविशन् ॥ ३ ॥

भाष्यम्—तानिति । यथाधीवर इति शेषः । उदके । अनतिगभीरे नीरे । मत्स्यं मीनन् । परिपश्येत् । एवं । तथा । मृत्युः । तत्र तस्यामृचि ऋग्वेदे । साम्नि सामवेदे । यजुषि यजुर्वेदे । स्थितान् । इति शेषः । ऋगादिविहितं कर्म्मानुतिष्ठत इत्यर्थः । तानु । तानपि । छन्दोभिराच्छादितविग्रहानपि । तान् देवान् । पर्य्यपश्यत् पर्य्यवालोकयत् । ते नु वितर्के । ते खलु देवाः । वित्त्वा । मृत्योर्चिकीर्षितं विदित्वा ज्ञात्वा । ऋचः साम्नोयजुषः । ऋग्यजुःसामसम्बद्धात् कर्म्मणः सकाशात् । अभ्युत्थाय इति अध्याहार्य्यम् । ऊर्द्ध्वाः ऊर्द्ध्वस्थिता भूत्वा । स्वरमेव स्वरशब्दितमक्षरमेव । प्राविशन् । प्रविष्टवन्तः । ओङ्कारोपासनतत्परा बभूवुरित्यर्थः ॥ ३ ॥

अनुवाद–जैसे ( मत्स्यघाती ) ( अनतिगभीर ) जल में मत्स्य को देखता है । वैसे ही मृत्यु ने उन देवों को ऋग्वेद, यजुर्वेद और सामवेद के आश्रय में देखा । पश्चात् वे देव ( मृत्युके कर्त्तव्य को ) वितर्क से जान ऋग्वेद, यजुर्वेद और सामवेद से उपरिष्ठ होकर स्वर ( ओङ्कार ) में ही प्रविष्ट हुए ॥ ३ ॥

पदार्थः—( यथा ) जैसे ( मत्स्यम् ) मछली को ( उदके ) जल में (परिपश्येत्)

मत्स्यघाती देखता है (एवम्) वैसे (मृत्युः) मृत्यु ने (उ) निश्चय (तान्) उन देवों को (तत्र) उस (ऋचि) ऋग्वेद में (साम्नि) सामवेद में (यजुषि) यजुर्वेद में स्थित (पर्य्यपश्यत्) देखा (नु) वितर्क पूर्वक (ते) वे देव (वित्वा) मृत्यु के इस व्यापार को जान (ऋचा) ऋग्वेद से (साम्नः) सामवेद से (यजुषः) यजुर्वेद से (ऊर्द्ध्वाः) ऊर्द्ध्वस्थित होकर (स्वरमेव) ओङ्कार में ही (प्राविशन्) प्रविष्ट हुए ॥ ३ ॥

भाष्याशयः—देवलोग जब तक केवल कर्म में ही लिप्त हो वेद के तात्पर्य पर्यवसित परमब्रह्म की शरण में नहीं पहुंचे थे तब तक निश्चय मृत्यु के मुख से विमुक्त नहीं हुए थे। यहां ऋग्वेद सामवेद और यजुर्वेद से तात्पर्य यह है कि तीनों वेद सम्बन्धी केवल कर्मकाण्ड। ज्ञानकाण्ड नहीं। यहां पर यह भी जानना चाहिये कि ऋग्, यजु, साम से ऊपर जाकर स्वर में प्रविष्ट हुए। इस का यह तात्पर्य नहीं है कि त्रयीविद्या को उन देवों ने त्याग दिया किन्तु त्रयी विद्या का तात्पर्य केवल ब्रह्म में ही है। जिस प्रकार दूध के मथन से घृत ऊपर निकल आता है। यद्यपि वह घृत दूध में ही मिश्रित है। तथापि दूध के ऊपर आ जाता है। तद्वत् ब्रह्म वेद के वचन से ही बोधित होता है ब्रह्मवित् जब उसे (अभ्यास से) मथन करते हैं तो उसी वेदवाणी से ब्रह्म प्रकाशित होता है तब ज्ञानी साधक केवल ब्रह्म की विभूति को ही सर्वत्र देख २ कर सदा ब्रह्मानन्द को प्राप्त करते रहते हैं। अन्य कर्मकाण्ड को परोपकार दृष्टि से करते हैं। इसी को इस प्रकार उपनिषद् वर्णन करती है ॥ ३ ॥

**यदा वा ऋचमाप्नोत्योमित्येवाति स्वरत्येवꣳ सामैवं यजुरेष उ स्वरो यदेतदक्षरमेतदमृतमभयं तत्प्रविश्य देवा अमृता अभया अभवन् ॥ ४ ॥**

यदा। वै। ऋचम्। आप्नोति। ओम्। इति। एव। स्वरति। एवम्। साम। एवम्। यजुः। एषः। उ। स्वरः। यत्। एतद्। अक्षरम्। एतद्। अमृतम्। अभयम्। तद्। प्रविश्य। देवाः। अमृताः। अभयाः। अभवन् ॥ ४ ॥

भाष्यम्—यदेति। अधुना ब्रह्मणो व्याप्तिं स्वयमेवदर्शयति। यदा वै। ब्रह्मवित् पुरुषो होता। ऋचमृग्वेदम्। आप्नोति शंसति। तया कर्म्मारभत इत्यर्थः। तदा प्रथमम्। ओमित्यवातिस्वरति। अतिशयेन आदरधिया स्वरति उच्चारयति। एवं सामोद्गाता। एवं यजुरध्वर्युश्च यदाप्नोति। तदातिस्वरतीति सम्बन्धः। अत उक्तम्

ओमिति ब्रह्म । ओमितीदꣳ सर्वम् । ओमित्येतदनुकृति ह स्म वा अप्योश्रावयेत्या श्रावयन्ति । ओमिति सामानि गायन्ति। ओꣳ शोमिति शस्त्राणि शꣳसन्ति । ओमित्यध्वर्युः प्रतिगिरं प्रतिगृणाति। ओमिति ब्रह्म प्रसौति । इत्यादि तैत्तिरीये ॥ तथा च। तेनेयं त्रयी विद्या वर्त्तते । ओमित्याश्रावयति । ओमिति शꣳसति । ओमित्युद्गायति । छान्दोग्ये । इत्थं होताध्वर्युरुद्गाता प्रतिमन्त्रं ओमित्याश्रावयति । शंसति उद्गायति च ॥ स्वरं लक्षयति । एष उ । एष एव । स्वरः । यदेतद् । अक्षरममृतम् । अभयञ्चास्ति । तदक्षरं पूर्वोक्तगुणविशिष्टं प्रविश्य देवा अपि अमृता अभया अभवन् । तादृग्गुणास्ते भवन्ति यादृशं देवं भजन्ते । अमृतत्वाभयत्वगुणविशिष्टं ब्रह्म भजमाना देवा अपि तादृशा एव बभूवुरित्यर्थः ॥

अनुवाद—जब ( कोई ब्रह्मवित् ) ऋग्वेद का आरम्भ करता है ( तब प्रथम ) ओङ्कार का ही अतिशय आदर बुद्धि से उच्चारण करता है । एवं सामवेद और यजुर्वेद का । निश्चय यही स्वर है जो यह अविनश्वर अमृत और अभय है उस में प्रविष्ट होकर देव अमृत और अभय हुए ॥ ४ ॥

पदार्थः—( यदा ) जब ( वै ) निश्चय ब्रह्मवित् होता ( ऋचम् ) ऋग्वेद को ( आप्नोति ) प्राप्त करता है। ऋग्वेद के द्वारा कर्म्म आरम्भ करता है ( ओम् इति एव ) ओङ्कार का ही ( अतिस्वरति ) अतिशय आदर बुद्धि से उच्चारण करता है ( एवम् ) इसी प्रकार ( साम ) साम ( एवम् ) इसी प्रकार ( यजुः ) यजुर्वेद । अर्थात् इसी प्रकार जब साम और यजुर्वेद का अध्ययन कोई ब्रह्मवित् आरम्भ करता है तो प्रथम ओङ्कार का ही उच्चारण कर लेता है ( एषः ) यही ( उ ) निश्चय ( स्वरः ) स्वर है ( यत् ) जो ( एतत् ) यह ( अक्षरम् ) अविनश्वर है ( एतत् ) यह ( अमृतम् ) अमृत है और जो ( अभयम् ) अभय है ( तत् ) उस ब्रह्म में ( प्रविश्य ) पैठकर ( देवाः ) देवलोग ( अमृताः ) अमृत ( अभयाः ) अभय ( अभवन् ) हुए । इस प्रवाक के द्वारा ब्रह्म की व्याप्ति दिखलाई गई है । जब ऋग्वेदतत्त्वविद् होता ऋग्वेद का पढ़ना वा उसके द्वारा कर्म्म आरम्भ करते हैं, प्रथम ओङ्कारका उच्चारण करते हैं इसी प्रकार अध्वर्यु और उद्गाता भी करते हैं । ओङ्कार प्रथम क्यों उच्चारण किया जाता है ? इसका मुख्य तात्पर्य यही है कि ब्रह्म का सम्बन्ध जैसे सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड से है तद्वत् सम्पूर्ण वेद के सम्पूर्ण मन्त्रों से ब्रह्म का सम्बन्ध है अतएव प्रत्येक मन्त्र के आदि अन्त में प्रथम ओङ्कार का उच्चारण होता है । पुनः इस में यह भी वर्णन हुआ है कि देव भी अमृत और अभय हो गये । इस में शङ्का होती है कि अमृत अभय तो केवल ब्रह्म है।

पुनः देवलोग अमृत और अभय कैसे हुए। उत्तर—उपासक वैसे ही गुण वाले होते हैं जैसा उनका उपास्य देव होता है। देवों का उपास्य देव अभय और अमृत होने के कारण वे भी वैसे ही हुए।

**स य एतदेवं विद्वानक्षरं प्रणौत्येतदेवाक्षरꣳ स्वरममृतमभयं प्रविशति तत्प्रविश्य यदमृता देवास्तदमृतो भवति ॥ ५ ॥**

सः। यः। एतद्। एवम्। विद्वान्। अक्षरम्। प्रणौति। एतद्। एव। अक्षरम्। स्वरम्। अमृतम्। अभयम्। प्रविशति। तत्। प्रविश्य। यद्। अमृताः। देवाः। तत्। अमृतः। भवति ॥ ५ ॥

भाष्यम् सय इति। प्ररोचनार्थं फलं दर्शयति। यो ब्रह्मवित्। एतदक्षरं ब्रह्म। एवं विद्वान् पूर्वोक्तगुणसहितं विजानन्। प्रणौति। प्रकर्षेण। स्तौति। "णुस्तुतौ" "उपसर्गादसमासेऽपि णोपदेशस्य"। ८। ४। १५। इतिणत्वम्। उपासते। स एवंवित्। एतदेवाक्षरमविनश्वरम्। अमृतम्। अमरणधर्माणम्। अभयम्। निर्भयम्। स्वरम् स्वरोपलक्षितसामवेद प्रतिपाद्यम् ब्रह्म। प्रविशति प्राप्नोति ॥ यत्। यस्माद्धेतोर्देवास्तत् प्रविश्य अमृता बभूवुः। तत्तस्मात्। इदानीन्तनोऽपि साधकः। तद् ब्रह्म प्रविश्यामृतो- भवति। न च चिरन्तना एव विद्वांसस्तत्प्राप्यामृता अभया बभूवुः। ऐदंयुगीना अपि तथैव भवितु मर्हन्ति ॥ ५ ॥

अनुवाद—जो (ब्रह्मवित्) इस अक्षर को ऐसा जानता हुआ स्तुति करता है। वह इसी अक्षर सामवेद प्रतिपादित अमृत और अभय ब्रह्म में प्रविष्ट होता है। जिस कारण (उसे पा) देव अमृत हुए अतः (आधुनिक ब्रह्मवित् भी) उसे प्राप्त कर अमृत होता है ॥ ५ ॥

पदार्थः—(यः) जो (एतत्) इस (अक्षरम्) अविनश्वर ब्रह्म को (एवम्) इस प्रकार (विद्वान्) जानता हुआ (प्रणौति) उसकी स्तुति करता है (सः) वह (एतत्) इस (एव) ही (अक्षरम्) अविनश्वर (अमृतम्) अमृत (अभयम्) अभय (स्वरम्) सामवेद प्रतिपाद्य ब्रह्म में (प्रविशति) अन्तर्भूत होता है (यत्) जिस हेतु उसे पाकर (देवाः) देव (अमृताः) अमृत हुए (तत्) इस हेतु आजकल का साधक भी (तत् प्रविश्य) उस में अन्तर्लीन होकर (अमृतः) अमृत (भवति) होता है ॥ ५ ॥

इति चतुर्थ खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥

# वेदस्य । ( ३ )

समीक्षा नन्वस्मिंस्तुरीये खण्डे धीरा मृत्युभीतिं सन्तितीर्षवो वेदानाश्रयन्तापि वैदिकैर्मन्त्रैरात्मानं गोपायन्तोप्यभयमलभमानास्तेभ्यः समुत्थाय कञ्चित् स्वरं प्रविश्याभया-अमृताश्चाभूवन्निति प्रघट्टकेन विशदीकुर्वन्ती तेन वेदानामानुश्रविककर्मणां च तुच्छतां सूचयित्वा किमप्यन्यदेवोपदिदिक्षुरिव दृश्यत उपनिषद् । तेन कृतं वेदाध्ययनाभ्यां वैदिक कर्मानुष्ठानेन च ।

तर्हि स एव स्वरो जिज्ञासितव्यः किमनेन बहुलायासाध्येन वेदेन । यदि च स स्वरोऽपि वेदविहितोस्ति तर्हि वेदाभिन्नत्वादूर्द्ध्वा ऋचः साम्नो यजुषः स्वरमेव प्राविशन् । इत्यस्याचरितार्थत्वमायाति । यदि भिन्नोस्ति । बाढंतर्हि । परंतदा निखिलवेदस्यैव वैयर्थ्यापत्तिः समायाति । एतेन किमियं वेदविरुद्धं प्रतिपादयति नवाहोस्विदिति ॥ अधुना सांशयिका वयं संवृत्ताः । समाधीयते । नहि मातापितृशतेभ्योपि कल्याणितरोपनिषद् भगवद्वाक्यादतिक्रम्य अन्यद्भुतपथमस्मान्नेष्यति । किं तर्हि । आम्नायस्य याथार्थ्यमुदबुबोधयिषन्ती ब्रह्मसान्निध्यगमनोपायान् सरलाञ्छुतिवचनोदितानेवानुवदति । तथाहि । "यस्तन्न वेद किमृचा करिष्यति । तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय" इत्येवं जातीयकानि वचनानि बहूनि वेदेषूपलभ्यन्ते । अयमभिप्रायोस्ति । केचिन्मन्त्रानेव केवलान् समभ्यस्य तेनैवामृतत्वमाकांक्षन्तस्तिष्ठन्ति । अपरे तदर्थान्विदित्वापि तदनुकूलमननुतिष्ठन्तस्तेनैव मृत्युत्राणंमन्यमाना अन्यस्मात्कर्म्मण उपरमन्ति । एके वेदतत्त्वविरहिता अहर्दिवं हिरण्यरेतसमेव हव्येन प्रीणयन्त एतदेवपरं निःश्रेयसकरं जानन्तः परतरतत्त्वाद् विमुखा अपि अज्ञानाद् ब्रह्माभिमुखीनमात्मानं विदन्ति । अधुनापि संस्कृत विदामियं व्यवस्था दृश्यते यत्केऽपि संजिहाना गङ्गाष्टकं वा गीताम्वा दुर्गादिपाठान्वा पाठं पाठं समयान् यापयन्ति । केचित् सम्पूर्णदिनं कुसुमावचयन—चन्दन—संघर्षण—लेपनाक्षतादि परितःपरिकिरणशालग्रामादि—शिलार्चनादिव्यापारेण भगवदाराधनं मन्यमानाः स्वस्थाः शेरते। अन्येकेचित् कमपिमन्त्रं वैदिकं वा पौराणिकं वा तान्त्रिकम्वा गारुड़ं सार्पं भौतम्वा मारकंवा औच्चाटकादिकम्वा मालामुद्रयाजपन्तस्तेनैव कृतकृत्या इवान्यस्मात् कल्याणतमात् कर्मण उदस्यन्ति । अतत्त्वविदामेतेषामवसादोमाभूदित्येतदर्थं परमंज्ञानमनेन खण्डेनोपदिशति । ब्रह्मज्ञानं विना सर्वेषां तुच्छकरत्वात् ।

ननु वेदान् विहायोर्द्ध्वमाश्रितास्त अभयं लेभिरे इति विस्फुटार्थविवरणेन वेदत्यागमभिलपन्त्युपनिषत् कथङ्कारं समर्थ्यते भवद्भिः । सत्यम् ॥

उपनिषत्तात्पर्यस्य गूढत्वात् स्वल्पाक्षरैर्विवृतत्वाच्च सुकुमारमतीनां वेदार्थान् कदर्थयन्तीवोपनिषद् प्रतिभाति । शृणु । अत्र वेदशब्दः केवलकर्मविषयपरः । ज्ञानस्यापि तदर्थत्वात् । अन्यथा व्याघातदोषापत्तिः । स्वरशब्दोहि ब्रह्मपरः । वेदस्य ब्रह्मैव मुख्योविषयः । तल्लाभाय क्रमश उपयानुशास्ति । प्रथमतरं गुरौ ब्रह्मचर्यं चरद्भिः साङ्गा वेदा अध्येतव्याः । इदमेवाध्ययनं वेदप्रवेशनम् । तदनु । सर्वतोऽक्षरशः पदशोऽर्थानां प्रचुरविज्ञानं कर्त्तव्यम् । इदमेवाच्छादनम् । गृहिणो यथा गृहांस्तृणैर्वा अन्यैर्वा वस्तुभिराच्छाद्य तेषु कंचित् कालं सुखिनस्तिष्ठन्ति । परमेतावतैव न रक्षासम्भवति । विश्वस्तान् रक्षानपि परितोविधाय आत्मप्रयत्नमन्तरा न सुखिनो भवन्ति । एतेनाप्रमत्ताः सन्तो जना यदा सर्वस्मिन् कर्मणि अवतिष्ठन्ते । तदा सर्वथैव निर्भया विचरन्ति । एवमेव वेदानामर्थविज्ञानेन प्रथमंसर्वतोभावेनात्मानं ढौकयित्वा वेदानां श्रवणेन मननेन निदिध्यासनेन क्षीरान्मन्थेन नवनीतमिव हृद्युद्भूतं ब्रह्म प्राप्य परमां शान्तिं लभते ब्रह्मविदित्यभिप्रायः । अतएव "तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति । यज्ञेन दानेन तपसाऽनाशकेन एतमेव विदित्वा मुनिर्भवति एतमेव प्रव्राजिनो लोकमिच्छन्तः प्रव्रजन्ति" (बृ० ४।४।२२) तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम् (मु० १। २।१२) इत्येवं जातीयकेषु वाक्येषु वेदज्ञानपूर्विका ब्रह्मविविदिषा वेदविदाचार्यकरणञ्च संगच्छते । यदि वेदः खलु ब्रह्मज्ञानाय न कल्पेत तर्हि किं फलमनुसंधाय श्रोत्रियं गुरुमभिगच्छेदित्युपदिशेत् । वेदानुवचनेन कथं नाम ऋषीणां ब्रह्मविविदिषा सम्भवेत् । सम्भवेप्यज्ञानात् कथं कार्य्यंसिध्येत् । एतेन नहि किञ्चित् वेदविरुद्धमुपनिषत्सु इति सर्वमनवद्यम् । ननु एतावतापि न विशदीकृतं तत्त्वं भवद्भिः । ब्रह्मज्ञानेन कमभिप्रायंब्रुवन्ति । अभयममृतं सत्यकामं सत्यसंकल्पमपिपासं विजरं विमृत्यु । एवमेव अखिलकल्याणगुणैकधाम निरवधिकंनिरतिशयं ब्रह्म विदित्वा अन्यानि वैदिकानि कर्माणि हेयानि आहोस्विदाचरितव्यानि । किं तावत् प्राप्तं हेयानि इति । कथम् । आब्रह्मज्ञानोदयादेव तदनुष्ठेयत्वंप्रतिपादयति । तथाहि:—

"या अन्या आहुतयः अन्तवत्यस्ताः कर्ममय्यो हि भवन्ति । तद्धस्मैतत् पूर्वे विद्वांसः अग्निहोत्रं न जुहवाञ्चक्रुः" कौषीतकिब्राह्मणोपनिषदि २ । ५ ॥

अस्यार्थः—याः प्रसिद्धाः पयोदध्यादिद्रव्यसाध्याः अन्या वाक्प्राणाहुतिभ्यां व्यतिरिक्ता आहुतयः द्रव्यत्यागा अन्तवत्यः स्वरूपेण फलतोपि नाशवत्यः । तत्र हेतुमाह । ताः कर्ममय्यः शरीरादिव्यापारसाध्याः कृतकाः हि यस्मात्तस्मात् अन्तवत्योभवन्तीति स्पष्टम् । अस्य अग्निहोत्रस्य ज्ञाने सर्वसंगपरित्यागलक्षणसंन्यासमाह । एतद्धवै पूर्वेविद्वांसः ह

प्रसिद्धाः वै स्मर्यमाणाः पूर्वे अतीता एतविद्वांसः एतद् ब्रह्म विजानन्तः अग्निहोत्रं अग्निहोत्रहोमं न कृतवन्तः । सर्वसंगपरित्यागलक्षणं संन्यासं कृतवन्त इत्यर्थः ॥

पुनः—"तस्माद् ब्राह्मणः पाण्डित्यंनिर्विद्य बाल्येन तिष्ठासेद्बाल्यञ्च पाण्डित्यञ्च निर्विद्याथमुनिरमौनञ्च मौनञ्च निर्विद्याथ ब्राह्मणः स ब्राह्मणः केनस्याद्येनस्यादित्यादि। बृ० अ०३ । ५ । १ ।

अयंभावः पाण्डित्यं निःशेषं विदित्वा बाल्येन ज्ञानबलेनैव तिष्ठासेत् । एतेनापि कर्मत्याग एव ध्वन्यते ।

"क्षीयन्तेचास्य कर्म्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे।................................।प्लवाह्येते अदृढ़ा यज्ञरूपा इष्टापूर्त्तं मन्यमाना इत्यादि तपः श्रद्धे ये ह्युपवसन्ति" ॥ एवं विधैरनेकैर्वाक्यैराब्रह्मज्ञानात् कर्मानुष्ठानस्य आवश्यकता विज्ञायते । सतिज्ञाने अनादर्तव्यानि सर्वाणि कर्माणीति ।

उत्तरम्—कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतंसमाः । इति प्रमाणेन यावद्देहसम्पातमग्निहोत्रादिकर्मणामनुष्ठेयत्वेसिद्धे उपनिषद् वाक्यार्थजिज्ञासायां प्रकरणवाक्यार्थविज्ञानेन नानयोर्विरोधलेशोऽपिविद्यत इति ज्ञास्यते ॥ तथाहि कौषीतकिब्राह्मणोपनिषदिः—

" अथातः संयमनं प्रातर्दनमान्तरमग्निहोत्रमित्याचक्षते इत्यारभ्य सततं जुहोति इत्यन्तं आन्तरिकमग्निहोत्रमुपदिशन्ति " २ । ५ ॥

अग्निहोत्रानुष्ठानमेव दर्शयति भेदस्तु इयानेव यद्बाह्यं कर्म विहाय आन्तरिकं कर्म ते विद्वांसः सततं जाग्रतोऽनुतिष्ठन्ति । अज्ञाः खलु बाह्यकर्मपराएव भवन्ति । वेदेषु विविधानिकर्म्माणि अनुष्ठेयत्वेन विधीयन्ते । नहि सर्वाणि सर्वे पूरयितुं क्षमाः सन्ति । अतः सन्ध्यादिलक्षणं कर्म्म अहरहरुपासितव्यम् । अन्यद्यथावकाशं यथाशक्ति सर्वत्र ज्ञानपूर्वकमेव कर्त्तव्यमितिमहारम्भाया उपनिषद आशयः । इत्थं बृहदारण्यकमपि ज्ञान बलमेवाशिक्षते न कर्मत्यागमितिदिग् । यथास्थानमिममर्थं पुनरपिविस्पष्टयिष्यामः । इति ॥

भाषा–इस चतुर्थ खण्ड में यह वर्णन है कि धीर लोग मृत्यु के पार उतरने की इच्छा से वेदों के आश्रय बनाने और वैदिक मन्त्रों से अपने २ आत्मा को गोपन करने पर भी अभय को न पाते हुए उन वेदों के ऊपर उठ किसी स्वर में प्रवेश कर अभय और अमृत हुए । इस को वर्णन के द्वारा विशद करती हुई यह उपनिषद् वेदों और वैदिक कर्मों की तुच्छता सूचित कर कुछ अन्य ही वस्तु का उपदेश देने की इच्छा वाली प्रतीत होती है । उस से वेदों के अध्ययन अध्यापन और वैदिक कर्मानुष्ठान व्यर्थ हैं यह सूचित होता है । तब वही स्वर विजिज्ञासनीय है । बहुलायाससाध्य वेद से

क्या ? यदि स्वर भी वेद विहित है । तब वेदों से अभिन्न होने के कारण "ऋग्, साम, यजुर्वेद के ऊपर जा स्वर में प्रविष्ट हो अभय अमृत हुए " यह उपनिषद् कथन अचरितार्थ होगा । यदि वह स्वर भिन्न है तो ठीक है । परन्तु तब सम्पूर्ण वेदों की ही व्यर्थतारूप आपत्ति आती है । तो इस से क्या यह वेद विरुद्ध प्रतिपादन करती है वा नहीं ? क्या सिद्ध होता है ? हम लोग तो संशयापन्न हो गये । इस का उत्तर । सैकड़ों माता पिताओं से अधिक कल्याणकारिणी उपनिषद् कदापि भगवद्वाक्यों से परित्याग करवा हम लोगों को उत्पथ में नहीं ले जायगी । तब क्या ? वेद के गूढार्थ को समझाने की इच्छा करती हुई ब्रह्मसान्निध्यगमन के उपायों को सरल बना वेद के वचनों के अनुसार ही अनुवाद करती है । जैसे वेद में कहा गया है " जो उस को नहीं जानता है वह वेदों से क्या करेगा" " उसी को जान मृत्यु का अतिक्रमण करता है गमनार्थ अन्यपन्था नहीं है" । इस प्रकार के वचन वेद में बहुत पाये जाते हैं ॥

इस का अभिप्राय यह है कि कोई मनुष्य केवल मन्त्रों को ही अच्छे प्रकार अभ्यस्त कर उसी से अमृतत्व की आकांक्षा करते हुए अन्य कर्म से उदासीन रहते हैं । कोई उन मन्त्रों के अर्थों को जान कर भी तदनुकूल कर्मों को न करते हुए और उसी से मृत्यु त्राण मानते हुए अन्य कर्म से रहित हो जाते हैं । वेद तत्त्वों से रहित कोई प्रतिक्षण अग्नि को विविध सामग्रियों से तृप्त करते हुए यही परमनिःश्रेयस साधन है । ऐसा जानते हुए परमोत्कृष्टतत्त्व से विमुख रहने पर भी अपनी अज्ञानता से अपने आत्मा को ब्रह्माभिमुख जानते हैं । आजकल भी संस्कृतवेत्ताओं की यह व्यवस्था देखते हैं । कोई उठते ही गंगाष्टक वा गीता वा दुर्गादि पाठ आदिकों को पढ़ते २ अपने समय को यापन करते हैं । कोई सम्पूर्ण दिन कुसुमों को चुनना, चन्दनघिसना, लेपन अक्षतादिकों को मूर्त्तियों के ऊपर चारों तरफ फेंकना, शालग्रामादि शिला को पूजना आदि व्यापार से ही ब्रह्म की आराधना मानते हुए स्वस्थ हो सोते हैं । दूसरे कोई, कोई मन्त्र वैदिक वा पौराणिक वा तान्त्रिक वा गरुड़ सम्बन्धी वा सार्प वा भौत वा मारक वा औच्चाटकादि ऐसे २ किसी मन्त्र को मालापर जपते हुए उसी से कृतकृत्य हो अन्य कल्याणतर कर्म से उदासीन हो जाते हैं । अतः इन अतत्त्ववेत्ता सबों का अधःपतन न हो इस हेतु परमतत्त्व का इस चतुर्थ खण्ड से उपदेश देती है क्योंकि ब्रह्मज्ञान विना सबही तुच्छ है । अतः वेदों के द्वारा ब्रह्म को जब नहीं जानता तब तक उसके सब कर्म अपूर्ण हैं । क्योंकि सबों का अन्तिम तात्पर्य ब्रह्मज्ञान से ही है । केवल कर्म मात्र से कुछ भी नहीं होता ।

शङ्का " वेदों को त्याग ऊपर को जा देव अभय को प्राप्त हुए " इस विस्फुट अर्थ के विवरण से वेद त्याग को कहती हुई उपनिषद् का समर्थन आप लोग कैसे करते हैं । उत्तर । सत्य है । उपनिषत्तात्पर्य अतिगूढ़ होता है । क्योंकि स्वल्पाक्षरों से वह प्रकाशित हुआ है इस हेतु सुकुमारमति मनुष्यों को वेदार्थों का कदर्थ करती हुई उपनिषद् भान होती है । सुनिये । यहां वेद शब्द केवल कर्म्मपरक है । क्योंकि ऐसा न मानाजाय तो ज्ञानकाण्ड का भी तो वेद विधायक है । फिर उस ज्ञान काण्ड की व्यर्थता हो जायगी जिससे व्याघातदोष आवेगा अतः वेद शब्द कर्मपरक और स्वरशब्दब्रह्म परक है । वेद का मुख्य विषय ब्रह्म ही है । उसके लाभ के लिये क्रमशः उपायों का अनुशासन करती है । जैसे प्रथम गुरु के आश्रम में ब्रह्मचर्य करते हुए ब्रह्मचारी हो साङ्गोपाङ्ग वेद पढ़ने चाहिये । यह अध्ययन, मानो वेद प्रवेश है । तत्पश्चात् सर्व प्रकार से अक्षर २ पद २ के अर्थों का विशेष ज्ञान लाभ करना । यही मन्त्रों से आत्माच्छादन है । जैसे गृही गृह को तृणों वा अन्य वस्तुओं से आच्छादि-कर कुछ काल सुखपूर्वक निवास करते हैं परन्तु इतने से ही गृह की रक्षा नहीं होती किन्तु विश्वस्त रक्षकों को भी चारों तरफ रखने से निज प्रयत्न विना सुखी नहीं होते । इस हेतु जब मनुष्य अप्रमत्त हो सब कर्मों में प्रवृत्त रहता है तब सर्वथा निर्भय विच-रता है । ऐसे ही वेदों के अर्थ विज्ञान से प्रथम आत्मा को अन्य उपद्रवों से ढांक ( बचा ) वेदों के पुनः २ श्रवण, मनन, निदिध्यासन से क्षीर के मथन से नवनीत के समान हृदयोद्भूत ब्रह्म को पा परमशान्ति को प्राप्त होता है । अतएव ( तमेतम्० ) ब्राह्मण लोग उस इस ब्रह्म को वेदों के वचनों से जानना चाहते हैं । ( यज्ञेन० ) और यज्ञ दान तपस्या अनशनादि से इसी को जान मुनि होता है ( एतमेव० ) सं-न्यासी लोग मुक्ति चाहते हुए उसी के निकट जाते हैं ( बृहदारण्यक ) (तद्विज्ञानार्थं०) उस के विज्ञान के लिये ब्रह्मचारी समित्पाणि ( उपयुक्त सामग्रीयुत ) हो ब्रह्मनिष्ठ श्रोत्रिय गुरु के निकट जाय ( मुण्डक० ) एवं जातीय वाक्यों में वेदज्ञानपूर्वक ब्रह्म-ज्ञान की इच्छा और वेदविद् आचार्यकरण जो कहे गये हैं वे सङ्गत होते हैं । यदि वेद ब्रह्मज्ञानार्थ समर्थ न होता तो क्या फल देख " श्रोत्रिय गुरु के निकट जाय " ऐसा उपदेश देते और वेदानुवचन से ऋषियों को ब्रह्मविविदिषा क्यों होती । यदि अज्ञान वश ब्रह्मविविदिषा ( ब्रह्म जानने की इच्छा ) हो भी तो कार्य सिद्धि कैसे हो सकती है । इस से यह सिद्ध होता है कि उपनिषदों में वेद विरुद्ध उपदेश नहीं है ॥

पुनः शङ्का । इससे भी विषय विशद नहीं हुआ । ब्रह्मज्ञान से आप क्या अभिप्राय

लेते हैं ? क्या अभय, अमृत, सत्यकाम, सत्यसंकल्प, अपिपास, विजर, विमृत्यु और इसी प्रकार अखिलगुणैक धाम, अवधिरहित, निरतिशय जो ब्रह्म, उस को जब जान ले तब अन्य वैदिक कर्म्मों का परित्याग करदे अथवा करता ही रहे ? इन दोनों में से वैदिक कर्म का परित्याग ही प्राप्त होता है । क्योंकि ब्रह्म ज्ञानोदय पर्य्यन्त ही कर्मों का अनुष्ठान कहा गया है । जैसे कौशीतकिब्राह्मणोपनिषद् में लिखा है कि ( याः० ) जो अन्य आहुतियां हैं वे अन्तवती और कर्मवती हैं । इसी हेतु पूर्व विद्वान् अग्निहोत्रादि कर्म को नहीं करते थे पुनः (तस्माद्०) इस हेतु ब्राह्मण पाण्डित्य को जान बाल्यभाव से रहते हैं और बाल्य और पाण्डित्य दोनों को जान मुनि होते हैं । अमौन और मौन भाव को जान ब्राह्मण होते हैं । सो ब्राह्मण जिस किसी उपाय से ऐसे ही होने चाहिये ॥

इसका भाव यह है कि निःशेष पाण्डित्य जान ज्ञान बल से रहे । इस से भी कर्म त्याग ही सिद्ध होता है पुनः ( क्षीयन्ते० ) इस ब्रह्म के दर्शन होने पर सर्वकर्मों का क्षय होता है । पुनः ( प्लवाः० ) यज्ञरूप नौकाएं अदृढ़ हैं पुनः (इष्टापूर्तं०) इष्टापूर्त को ही जो श्रेय मानते है वे मूढ़ है । पुनः (तपःश्रद्धे०) जो तप और श्रद्धा करते हैं वे ज्ञानी हैं । इस प्रकार के वचनों से ब्रह्मज्ञानोदय पर्य्यन्त ही कर्म्मानुष्ठान की आश्यकता प्रतीत होती है । ज्ञान होने से इन सब कर्मों का निरादर करना चाहिये यह तात्पर्य्य है । उत्तर—( कुर्वन्नेव० ) कर्म करते ही शतवर्ष जीने की इच्छा करे । इस वैदिक प्रमाण से देह सम्पात पर्य्यन्त अग्निहोत्रादि कर्मों का अनुष्ठेयत्व सिद्ध होता है परन्तु तब उपनिषद् वाक्यों के अर्थ की जिज्ञासा उपस्थित होती है । प्रकरणस्थ वाक्यार्थ परिज्ञान से ही इन दोनों में विरोध लेश भी नहीं है यह ज्ञात होगा । जैसे कौषीतकि ब्राह्मणोपनिषद् में ( अथातः० ) अब आन्तरिक अग्निहोत्र का वर्णन किया जाता है । भाव इस का यह है कि विद्वद्गण वाह्यकर्म को त्याग सब तरह सावधान हो आन्तरिक कर्म्म का अनुष्ठान करते हैं । परन्तु अज्ञ लोग केवल वाह्य आडम्बरों को ही अच्छे मानते हैं । वेद में विविध कर्म अनुष्ठेयत्वेन विहित हुए हैं । सब कर्मों को सब पूर्ण नहीं कर सकते अतः सन्ध्यादि लक्षण कर्म तो प्रतिदिन अनुष्ठेय हैं अन्यकर्म यथावकाश यथाशक्ति ज्ञानपूर्वक अनुष्ठेय हैं । यह उपनिषद् शिक्षा देती है । इस प्रकार बृहदारण्यक उ० भी ज्ञानबल की ही शिक्षा देती कर्म परित्याग की नहीं । यथास्थान में पुनरपि इस को विस्पष्ट करेंगे ॥

# अथ पञ्चमः खण्डः ॥

**अथ खलु य उद्गीथः स प्रणवो यः प्रणवः स उद्गीथ इत्यसौ वा आदित्य उद्गीथ एष प्रणव ओमिति ह्येष स्वरन्नेति ॥ १ ॥**

अथ । खलु । यः । उद्गीथः । सः । प्रणवः । यः । प्रणवः । सः । उद्गीथः । इति । असौ । वै । आदित्यः । उद्गीथः । एषः । प्रणवः । ओम् । इति । हि । एषः । स्वरन् । एति ॥

भाष्यम्—अथेति । अस्मिन् खण्डे प्रणवोद्गीथयोरेकत्वं दर्शयित्वाधिदैवतमध्यात्मं-चोपासनं पूर्वोक्तमेवानूद्याक्षरस्य परस्य ब्रह्मण उपासनेनैहिकामुष्मिकनिखिलसौख्यभाग् भवतीत्युपदेक्ष्यति ( अथ खलु ) अथानन्तरम् खलु प्रसिद्धो य उद्गीथः स प्रणवः । यः प्रणवः स उद्गीथः । अयंभावः । बह्वृचा यं प्रणवं कथयन्ति । तमेवच्छन्दोगा उद्गीथं ब्रुवन्ति । उद्गीथप्रणवावेकार्थी वित्यर्थः । एष उद्गीथः । प्रणवश्च । वै परमः प्रसिद्धः । असावादित्योऽविनश्वरोऽखण्ड ईश्वरोऽस्ति । अत्र वाच्यवाचकाभिन्नत्वाभिप्रायेणैषोक्तिः । अयमभिप्रायः । प्रणवोद्गीथशब्दाभिधेयं ब्रह्मैवास्ति नान्यत् । हि यतः । एष प्रणव उद्गीथश्च । ओमिति । ब्रह्मेति स्वरन्नेति । उच्चारयन् गच्छति अभिप्रैतीत्यर्थः । एष इत्येकवचनं प्रणवोद्गीथयोरेकत्वसूचनार्थम् । अथवा लुप्तोपमालंकारः । आदित्यात्पर इवशब्दोऽध्याहार्यः । आदित्य इव उद्गीथः प्रणवश्चास्ति । जगति सूर्य्य इव शब्दाकरे प्रणवः प्रकाशको मुख्यश्चेत्याशयः । एष हि सूर्य्यः । ओमिति ब्रह्मेति ईश्वरस्य कीर्त्तिं । स्वरन् स्वरेण गायन् प्रकाशयन्निव । एति गच्छति " इण गतौ " प्रणवोऽपिब्रह्मण एव विभूतिं स्वरन्नेति । अतस्तयोस्तुल्यता ॥ १ ॥

अनुवादः—अब जो प्रसिद्ध उद्गीथ है सो प्रणव है । जो प्रणव है सो उद्गीथ है और यह उद्गीथ और प्रणव आदित्य अर्थात् अविनश्वर अखण्ड ईश्वर है क्योंकि यह उद्गीथ और प्रणव ओङ्कारवाच्य ब्रह्म से अभिप्राय रखता है । अथवा यह उद्गीथ और प्रणव सूर्य्य के समान है क्योंकि यह सूर्य्य निश्चय उसी अविनश्वर की कीर्त्ति को प्रकाश करता हुआ जाता है । और यह (उद्गीथ और प्रणव) भी उसी की कीर्त्ति को दिखलाता हुआ विद्यमान है ॥ १ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर ( खलु ) प्रसिद्ध (यः उद्गीथः) सामवेदियों का जो उद्गीथ है ( सः ) वह ( प्रणवः ) ऋग्वेदियों का ओङ्कार है ( यः ) जो ( प्रणवः ) प्रणव है ( सः) वह (उद्गीथः+इति) उद्गीथ है। अर्थात् ये दोनों एकार्थक हैं (एष) यह ( उद्गीथः ) उद्गीथ (एषः) और यह ( प्रणवः ) प्रणव ( वै ) निश्चय वा परम प्रसिद्ध ( असौ ) यह ( आदित्यः ) अविनश्वर अखण्ड ईश्वर है ( हि ) क्योंकि (एषः) यह उद्गीथ और प्रणव ( ओमिति ) ओङ्कारवाच्य ब्रह्म को ( स्वरन् एति ) गाता हुआ उसी से सम्बन्ध रखता है। अथवा ( उद्गीथः ) यह उद्गीथ और ( एष प्रणवः ) यह प्रणव ( वै ) प्रसिद्ध ( आदित्यः ) सूर्य के समान है अर्थात् जगत् में सूर्य के समान शब्द के समूह में यह प्रणव प्रकाशक और मुख्य है ( हि ) क्योंकि (एषः) यह सूर्य ( ओमिति ) ओङ्कारवाच्य ईश्वर की कीर्त्ति को ( स्वरन् एति ) मानो उच्चस्वर से गाता हुआ आता है ॥ १ ॥

भाष्याशयः—प्रथम लिख आये हैं कि ओङ्कार को ऋग्वेदी प्रणव, और सामवेदी उद्गीथ कहते हैं। अतः उद्गीथ और प्रणव शब्द एकार्थक हैं। इसी कारण मूल में कहा गया है कि जो उद्गीथ है सो प्रणव है इत्यादि। मूल में आदित्य शब्द है। वह आजकल केवल सूर्य अर्थ में प्रवृत्त होता है; परन्तु उसके अर्थ अखण्ड, अविनश्वर, अच्छेद्य आदि भी होते हैं। इसके धातु प्रत्यय आगे दिखलाये गये हैं। अथवा यहां लुप्तोपमालङ्कार है। उपमावाचक इव आदि शब्द लुप्त हैं। अतः आदित्य के परे इव शब्द का अध्याहार करना चाहिये। तब यह अर्थ हुआ कि सूर्य के समान यह उद्गीथ वा प्रणव है अर्थात् जैसे इस भूमण्डल में सूर्य सब वस्तु का प्रकाशक और मुख्य है ऐसे ही ईश्वरवाचक शब्द समूह में ओङ्कार ईश्वर के गुणों का प्रकाशक और मुख्य है ॥ १ ॥

**एतमु एवाहमभ्यगासिषम् । तस्मान्मम त्वमेकोऽसीति ह कौषीतकिः पुत्रमुवाच । रश्मीꣳस्त्वं पर्य्यावर्त्तयाद्बहवो वै ते भविष्यन्तीत्यधिदैवतम् ॥ २ ॥**

एतम् । उ । एव । अहम् । अभ्यगासिषम् । तस्मात् । मम । त्वम् । एकः । असि । इति । ह । कौषीतकिः । पुत्रम् । उवाच । रश्मीन् । त्वम् । पर्य्यावर्तयाद् । बहवः । वै । ते । भविष्यन्ति । इति । अधिदैवतम् ॥ २ ॥

भाष्यम्—एतमु इति । ह प्रसिद्धः । कौषीतकिः कुषीतकस्यापत्यंकौषीतकिर्ऋ-

षिः । पुत्रं स्वतनयमुवाच अब्रवीत् । हे पुत्र । एतम् उ एव । एतमेव पूर्वोक्तगुणविशिष्टं सर्वव्यापकं प्रणवोद्गीथाभिधेयमिममीश्वरम् । अभ्यगासिषमाभिमुख्येन गीतवानस्मि । उपासितवानस्मि । तस्मात् । तद्गायनप्रतापेण । मम । त्वम् । एको मुख्यः प्रधानः पुत्रोऽसि । हे पुत्र त्वम् । रश्मीन् । सूर्यस्य विस्तीर्णान् प्रग्रहानिव । ब्रह्मशक्तिसमूहान् । यद्वा भूमानमिति । उत्तरस्माच्चतुर्थात् श्लोकादपकर्षणीयम् । त्वंपदात्परोभूमञ्छब्दः प्रायो लुप्तोऽस्ति वा । यतश्चतुर्थेमन्त्र एततसदृश्युपमास्ति । तत्र भूमञ्छब्दस्य प्रयोगो दृश्यते तेन । सूर्यरश्मीनिव व्याप्तं तम्भूमानम्महान्तम्परमेश्वरम् । पर्य्यावर्त्तयाद् पर्य्यावर्त्तय इत्यर्थः "तुह्योस्तातङ्ङाशिष्यन्यतरस्याम् ।" ७ । १ । ३५ इति हेस्तातङ् उपास्स्वेति यावत् । तेन । वै तव । ते निश्चितम् । बहवो भूयांशः पुत्रा इति शेषः । भविष्यन्ति । यदि त्वमिच्छेरिति वाक्य शेषः । इत्यधिदैवतम् । देवताविषयकमुपमानं समाप्तम् ॥ २ ॥

अनुवाद—प्रसिद्ध कौषीतकि नाम के ऋषि ने अपने पुत्र से कहा कि हे पुत्र मैंने उसी का गान किया था इस कारण तू मेरा एक सुयोग्य पुत्र हो । हे पुत्र तू सूर्य किरण के समान, सर्वत्र व्याप्त ईश्वर की शक्ति समूह को सर्वत्र देख । उससे तेरे निःसन्देह अनेक पुत्र होंवेंगे ( यदि तू चाहेगा ) इति अधिदैवतम् ॥ २ ॥

पदार्थः—( ह ) प्रसिद्ध ( कौषीतकिः ) कौषतकि नाम के ऋषि ने (पुत्रम्) अपने पुत्र से ( उवाच ) कहा कि ( एतम् उ एव ) इसी को अर्थात् पूर्वोक्त गुण सहित उद्‌गीथ प्रणव वाच्य ब्रह्म को ही ( अहम् ) मैंने (अभ्यगासिषम् ) अच्छी तरह गाया था ( तस्मात् ) उस कारण ( मम ) मेरा ( त्वम् ) तू ( एकः ) मुख्य, योग्य, प्रधान पुत्र ( असि ) हो इति ( त्वम् ) तूं ( रश्मीन् ) सूर्य के किरण के समान सर्वत्र व्याप्त ( भूमानम् ) महान् परमेश्वर को ( पर्य्यावर्त्तयाद् ) सर्वत्र देखो अर्थात् उसकी उपासना करो उससे ( ते ) तेरे ( वै ) निश्चय ( बहवः ) बहुत पुत्र ( भविष्यन्ति ) होंवेंगे ( इति अधिदैवतम् ) जो यह वर्णन देवता की उपमा के साथ किया गया सो समाप्त हुआ ॥

भाष्याशयः—इन पूर्वोक्त दोनों प्रवाकों में आदित्य से ब्रह्म की और आदित्य की किरणों से ईश्वरीय शक्ति समूहों की उपमा दीगई है । उपमावाचक इव आदि शब्द दोनों स्थान में लुप्त हैं और उपमेय अध्याहृत है । द्वितीय प्रवाक में (रश्मींस्त्वम्) के पीछे (भूमानम्)

( १ ) यह पद चतुर्थमन्त्र से अध्याहृत हुआ है ।

यह पद छूटा हुआ सा मालूम पड़ता है । क्योंकि एतत्सदृश ही वक्ष्यमाण चतुर्थ प्रवाक की उपमा में ( प्राणांस्त्वं ) के पीछे ( भूमानम् ) पद देखपड़ता है । ये दोनों उपमाएं प्रायः एकसी हैं । भेद इतना ही है कि प्रथम उपमा अधिदैत और द्वितीय आध्यात्मिक है इसलिये ( रश्मींस्त्वम् ) के पीछे ( भूमानम् ) शब्द का अवश्य अध्याहार करना योग्य है ॥ २ ॥

**अथाध्यात्मम् । य एवायं मुख्यः प्राणस्तमुद्गीथ मुपासीतोमिति ह्येष स्वरन्नेति ॥ ३ ॥**

अथ । अध्यातमम् । यः । एव । अयम् । मुख्यः । प्राणः । तम् । उद्गीथम् । उमासीत । ओम् । इति । हि । एषः । स्वरन् । एति ॥ ३ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथानन्तरमध्यात्ममुपासनं व्याख्यायते । य एवायंमुख्यः प्राणः । य एवायं सर्वत्र विद्यमानः सर्वप्रधानः प्राणयितेश्वरोस्ति । तमुद्दिश्योद्गीथमुपासीत भावयेत । हि यतः । एष उद्गीथः । ओमितिपदं । स्वरन्नेति । उच्चारयन्नेति । "इण् गतौ" ओमितिब्रह्मेतितात्पर्य्यं द्योतयन्वर्तत इत्यर्थः । द्वितीयोऽर्थः । य एवायं भौतिके शरीरे मुख्यः प्राणः प्राणोस्ति । येनप्राणेनकलेवरंधार्य्यमाणं तिष्ठति । तमुपमीय । उद्गीथमुपासीत । उद्गीथपदवाच्यंब्रह्मध्यायेत । अयमभिप्रायः । यथा । अस्मिँल्लघुकलेवर एकोमुख्यःप्राणोस्ति तथैव महति कलेवरसमाने ब्रह्माण्डे कोप्यचिन्त्यो मुख्यो प्राणोस्ति । अस्य शरीरस्य प्राणमिव समष्टिरूपस्य जगतः प्राणमीश्वरमुद्गीथ मुपासीतेत्यर्थः । एष प्राणः । ओमिति ब्रह्मणः कीर्त्तिमेव । स्वरन् प्रकाशयन् । एति । देहाद्देहमात्मना सह गच्छति ॥ ३ ॥

अनुवादः—अब अध्यात्म उपमा दी जाती है । जो यह सर्वत्र विद्यमान सर्व श्रेष्ठ सर्वोत्तम सबों का प्राणाराम ईश्वर है उसी को लक्ष्य कर उद्गीथ का चिन्तन करे क्योंकि यह उद्गीथ उसी ओम् पद से अर्थात् ब्रह्म से तात्पर्य रखता है । द्वितीय अर्थ । जैसे इस लघु कलेवर में सर्व श्रेष्ठ मुख्य प्राण है वैसे ही सम्पूर्ण समष्टिरूप महान् शरीरसदृश ब्रह्माण्ड में विद्यमान जो महाप्राण ईश्वर है उसे लक्ष्य कर उद्गीथ का चिन्तन करे । शेष पूर्ववत् जानना ॥ ३ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर ( अध्यात्मम् ) अध्यात्मउपमा का व्याख्यान होता है ( यः ) जो ( एव ) ही ( अयम् ) यह ( मुख्यः ) श्रेष्ठ=सर्वोत्तम (प्राणः ) सकल जीवों का प्राणाराम ईश्वर अथवा शरीरस्थ वायु है ( तम् ) उसको लक्ष्य करके अथवा प्राण की उपमावत् समझ कर ( उद्गीथम् ) की ( उपासीत ) भावना करे ( हि )

क्योंकि यह उद्गीथ अथवा प्राण (ओमिति) ओम् पद से ही वा ओम् पद का ही (स्वरन्नेति) तात्पर्य्य रखता है अथवा कीर्त्ति प्रकाश करता हुआ जाता है ॥ ३ ॥

भाष्याशयः—इस मन्त्र में प्राण शब्द ईश्वरवाचक और शरीरस्थ वायुवाचक है। इसीलिये दोनों अर्थ किये गये हैं परन्तु अध्यातम उपमा होने के कारण मुख्य ऐसा भाव समझना चाहिये कि यह शरीर ब्रह्माण्ड सदृश है और प्राण ईश्वर सदृश है। जैसे उस शरीर में मुख्य प्राण है वैसे ही इस ब्रह्माण्ड में मुख्य ब्रह्म है। इसी भाव से यह उपमा जिज्ञासुओं के समझाने के लिये दी गई है और शब्द भी वैसा रक्खा गया है जो दोनों अर्थों के प्रतिपादन करने में समर्थ हो ॥ ३ ॥

**एतमु एवाहमभ्यगासिषम् । तस्मान्ममत्वमेकोऽसीति ह कौषीतकिः पुत्रमुवाच । प्राणाᳬंस्त्वंभूमानमभिगायताद् बहवो वै मे भविष्यन्तीति ॥ ४ ॥**

एतम् । उ । एव । अहम् । अभ्यगासिषम् । तस्मात् । मम । त्वम् । एकः । असि । इति । ह । कौषीतकिः । पुत्रम् । उवाच । प्राणान् । त्वम् । भूमानम् । अभिगायताद् । बहवः । वै । मे । भविष्यन्ति । इति ॥ ४ ॥

भाष्यम्—एतमिति । ह प्रसिद्धः । कौषीतकिः कौषीतकिनामा ऋषिः । पुत्रमुवाच हे पुत्र ! एतम् उ एव । प्राणमेव एतत्प्राणसदृशं प्रणवाभिधेयंब्रह्मैव । अहम् । अभ्यगासिषम् । आभिमुख्येनगीतवानस्मि । तस्मान् मम त्वम् । एकोमुख्यः । पुत्रोऽसि इति । हे पुत्र ! त्वं प्राणान् देहेव्याप्तानीन्द्रियाणीव । सर्वाणीन्द्रियाणि प्राणशब्देनाख्यायन्ते प्राणा इत्येवाचक्षते (५ । १ । १५) इति वक्ष्यमाणत्वात् । भूमानंमहान्तंविभुंपरमेश्वरम् । अभिगायताद् अभिगाय । "तुह्योस्तातङ्ङाशिष्यन्यतरस्यामिति तातङ्" । उपास्स्व इति । किं कुर्वन् । अनेनोपासनेन । मे मम । बहवः पुत्राः । वै निश्चितम् । भविष्यन्ति भवन्तु इतिकामयमानः सन्नित्यर्थः । अयमभिप्रायः । मम बहवःपुत्राभवेयुरिति कामयमानो यदि त्वं तं भूमानं प्राणस्यप्राणंपरात्परमीश्वरं उपासिष्यसे । निश्चितं तव मनोरथसिद्धिः सम्पत्स्यते ॥ ४ ॥

अनुवादः—वह प्रसिद्ध कौषीतकि ऋषि अपने पुत्र से बोले कि मैंने उसी प्राण सदृश ब्रह्म का अच्छी तरह से गान किया था इसी लिये मेरा तूं एक योग्य पुत्र है। हे पुत्र तूं भी, मेरे अनेक पुत्र होवें, इस कामना से उस प्राण समान महान् विभु की उपासना कर ॥ ४ ॥

पदार्थः—( ह ) प्रसिद्ध ( कौषीतकिः ) कौषीतकि ऋषि ( पुत्रम् ) अपने पुत्र से ( उवाच ) बोले कि हे पुत्र ( एतम् उ एव ) इसी प्राण समान ब्रह्म को ( अहम् ) मैंने ( अभ्यगासिषम् ) अच्छी तरह से गाया था अर्थात् उपासना की थी ( तस्मात् ) इस लिये ( मम ) मेरा ( त्वम् ) एक सुयोग्य सुपुत्र ( असि इति ) है। हे पुत्र ! (त्वम्) तूं ( प्राणान् ) प्राण के समान ( भूमानम् ) महान् विभु को ( अभिगायतात् ) अच्छी तरह से गाओ (बहवः) अनेक पुत्र (मे) मेरे (भविष्यन्ति) होवेंगे अर्थात् होवें इति ॥ ४ ॥

भाष्याशयः—इस प्रवाक में प्राण के पश्चात् इव शब्द अध्याहृत है। भूमा शब्द यहां ईश्वर वाचक है यद्यपि भूमा का अर्थ महान् है तथापि ऐसे २ स्थानों में भूमा शब्द से ईश्वर ही का ग्रहण होता है आगे सप्तम में भूमा का निरूपण करेंगे ॥ ४ ॥

**अथ खलु य उद्गीथः स प्रणवो यः प्रणवः स उद्गीथ इति होतृषदनाद्धैवापिदुरुद्गीत मनुसमाहरतीत्यनु समाहरतीति ॥ ५ ॥**

अथ । खलु । यः । उद्गीथः । सः । प्रणवः । यः प्रणवः । सः । उद्गीथः । इति । होतृसदनात् । ह । एव । अपि । दुरुद्गीतम् । अनुसमाहरति । इति । अनुसमाहरति । इति ॥ ५ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथानन्तरं खलु प्रसिद्धो य उद्गीथ सामवेदिनाम् । स प्रणवः बह्वृचानाम् । यः प्रणवः । स उद्गीथः । नानयोर्भेदोस्तीति । एवंविद् उद्गाता । होतृसदनात् । होतुरुपवेशनस्थानात् । ह । निश्चितम् । एवापि । अर्थात् हौत्रात्कर्मणः सम्यक् प्रयुक्तादुद्गीथाद् एव । एवापी निपातौ अवधारणार्थकौ । दुरुद्गीतम् । दुष्टम् उद्गीतं उद्गानंकृतम् । उद्गात्रा स्वकर्मणि क्षतंकृतमित्यर्थः । तत् अनुसमाहरति । अनुसंधत्ते । प्रतिसंदधाति पूरयतीत्यर्थः । द्विरुक्तिः खण्डसमाप्त्यर्था ॥ ५ ॥

इति पञ्चमखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवादः—जो ब्रह्मविद् पुरुष, जो उद्गीथ है सो प्रणव है जो प्रणव है सो उद्गीथ है इसको जानते हैं । वे होता के आसन पर से ही उद्गातृकृत उद्गीथगान सम्बन्धी दोष को पूरा करते हैं। अवश्य उसे पूरा करते हैं ॥ ५ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर ( खलु ) प्रसिद्ध ( यः ) जो ( उद्गीथः ) सामवेदियों का उद्गीथ है ( सः प्रणवः ) वही ऋग्वेदियों का प्रणव है (यः प्रणवः स उद्गीथः ) जो प्रणव है सो उद्गीथ है अर्थात् इन दोनों में भेद नहीं है ( इति ) इस

बात को जो ब्रह्मविद् जानते हैं वे ( होतृसदनाद् ) होता के आसन पर से (एव अपि) ही ( ह ) निश्चय ( दुरुद्गीतम् ) होतृकृत् दुष्टगान को ( अनु समाहरति इति ) पूर्ण करते हैं । ( अनुसमाहरति ) पूर्ण करते हैं ॥ ५ ॥

इति पञ्चम खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ५ ॥



## अथ षष्ठः खण्डः ॥

**इयमेवर्गग्निः साम तदेतदेतस्यामृच्य ध्यूढꣳ साम तस्मादृच्यध्यूढꣳ साम गीयते । इयमेव "सा" ग्नि "रम"स्तत्साम ॥ १ ॥**

इयम् । एव । ऋग् । अग्निः । साम । तत् । एतत् । एतस्याम् । ऋचिं । अध्यूढम् । साम । तस्मात् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । गीयते । इयम् । एव । सा । अग्नि । अमः । तत् । साम ॥ १ ॥

भाष्यम्—इयमिति । इदानीं प्रसङ्गादृक्सामयोरेकत्वमाधाराधेयत्वञ्च कतिभिश्चिदुपमाभिः प्रदर्श्य पृथिवीमारभ्याद्युलोकाद् ब्रह्मणोव्याप्तिञ्चनिरूप्यादित्योपगया तेजोमयस्यपुरुषस्यविवरणेन "तेजोऽसि तेजोमयि धेहि" इति तेज इत्युपासितव्यमितिनिष्कर्षयिष्यति । इयम् । पृथिवीतिशेषः।इयं पृथिवी एव ऋग् । पृथिवी इव । ऋग् वर्त्तते । अग्निः साम । अग्निरिवसाम । इव शब्दोऽध्याहार्य्यः सर्वत्र । पार्थिवान् परमाणूनाश्रित्याग्नेया अंशास्तिष्ठन्ति । तेष्वन्तर्लीनोह्यग्निः । संघर्षणेन काष्ठादग्निरुत्पत्तिः प्रत्यक्षा । वेणवोऽन्योन्यसंघर्षणेनोत्पन्नेनात्मजेनैवाग्निनादह्यन्ते। ननु जलसमुदायाद्वारिवाहकादपिकथमग्नेः प्रादुर्भावः ? तत्रापि तत्सत्त्वात् । नहीयमुपमाग्नेरितरसत्त्वंव्यावर्तयति । तद्भिन्नत्वे सति तद्गतभूयोधर्मवत्त्वमित्युपमानिर्देशात् । तेन पृथिव्यांलीनोऽग्निरिव । ऋचिलीनं साम इत्युपमा सम्यक्संगच्छते । तदेतत् । अग्निसमानं साम । एतस्यां पृथिवीसमायामृचि । अध्यूढम् । अधिगतम् । अन्तर्गतमित्यर्थः । ऋग्सामयोर्नात्यन्तभेदः । तस्मादेवकारणात् । ऋचि

अध्यूढम् । ऋक्सम्बद्धमेव साम । सामगैरिदानीमपिगीयते । अग्रे साम्नितदुभयं धर्मं घटयति । तथाहि सामशब्दे सा च अमश्चेति द्वेपदेस्तः । यद्यपिनान्तः "सामन्" इति शब्दोऽस्ति । तथाप्यकारान्तंमत्वा 'सा" "अम" इति विभाजयति । तयोश्चार्थः । इयमेव । इयं पृथिवी एव । सा । सा शब्दवाच्या । सामनामार्धशब्दवाच्येत्यर्थः । अग्निः अमः । अमशब्दवाच्यः इतरार्धशब्दवाच्योऽग्निः । तत् साम तत्पदद्वयं मिलित्वा साम शब्दोभवतीत्यर्थः । तदेतत् पृथिव्यग्निद्वयं नित्यसंश्लिष्टतया अभिन्नमिव । नित्यसम्बद्धतया ऋग्सामयोरनन्यत्वम् । एतेन प्रथमं पृथिव्यग्निद्वये ब्रह्मव्यापकता ब्रह्मैश्वर्यम् । ब्रह्मकौशलञ्च द्रष्टव्यम् । पृथिवीशब्देनैकेन सर्वेषांदृश्यमानानां पृथुलतरपदार्थानां संग्रहः । अग्निशब्देन समस्तानामन्तर्गूढानां सूक्ष्मतमानां दृश्यादृश्यानामैशशक्तीनांसंग्रहः । प्रथमं पृथिव्याश्रयाणामग्न्योषधिलतागुल्मवीरुधप्रभृतीनाम् । नरपशुपक्षिसरीसृपादीनां यावत्पदार्थानां विज्ञानमभ्यसेत् । विदितावासिते तु तदूर्ध्वमन्तरिक्षस्थवायुसमवेतवस्तुपरिज्ञानं विधेयमित्युपदेक्ष्यति । इति ॥ १ ॥

अनुवाद—इस ( पृथिवी ) के समान ऋग्वेद और अग्नि के समान सामवेद है । वह यह साम इस ऋचा में अध्यूढ ( अन्तर्गत ) है उस हेतु ऋक् सहित साम गाया जाता है । "सा[3]" शब्द का अर्थ पृथिवी और "अम" शब्द का अर्थ अग्नि है । वे दोनों मिलकर साम पद होता है ( ४ ) ॥ १ ॥

---

( १ ) मूल में पृथिवी शब्द नहीं है । "इयम्" पद से यहां पृथिवी का ग्रहण किया गया है ।

( २ ) सामवेद ऋग्वेद का ही आश्रित है । अतः यह अन्तर्गत कहा गया है ॥

( ३ ) साम शब्द में सा+अम ये दो पद हैं । इन दोनों के भिन्न २ अर्थ दिखलाये जायेंगे । विचार और ईश्वरीय विभूति को अनुभव कराने के लिये ऐसा वर्णन किया जाता है ।

( ४ ) यह वर्णन पृथिवी से लेकर द्युलोक पर्य्यन्त क्रमशः किया जायगा । इस के क्रम पर भी ध्यान रखना चाहिये ।

" यह पृथिवी ऋक् है । और अग्नि साम है सो यह साम इस ऋचा में अन्तर्गत है । इस हेतु ऋचा अध्यूढ साम गाया जाता है । यह ( पृथिवी ) ही " सा " है । अग्नि अम है । सो ( युगल ) साम है " । ऐसा अर्थ कोई करते हैं ( इव ) शब्द का अध्याहार इन लोगों ने नहीं किया है । सो इन लोगों की भूल मालूम होती

पदार्थः—(इयम्) यह पृथिवी। अर्थात् पृथिवी के समान (ऋग्) ऋचा है। और (अग्निः) अग्नि के समान (साम) सामवेद है। (तत्) वह (एतत्) यह (साम) सामवेद। अर्थात् अग्नि समान सामवेद (एतस्याम्) इस पृथिवी के समान (ऋचि) ऋग्वेद में (अध्यूढ़म्) अन्तर्लीन है (तस्मात्) उस कारण (ऋचि) ऋग्वेद में (अध्यूढ़म्) अन्तर्गत = ऋग्वेद सहित ही (साम) साम (गीयते) गाया जाता है। सामवेद में दोनों धर्म्म आगे दिखलाये जाते हैं (सा) साम शब्द में जो पहला आधा "सा" पद है। उसका अर्थ (इयम् एव) यह पृथिवी ही है (अमः) जो अन्य आधा "अम" पद है। उसका अर्थ (अग्निः) अग्नि है (तत्) वह दोनों "सा+अम" मिलकर (साम) सामपद बनता है ॥ १ ॥

भाष्याशयः—प्रथम पृथिवी और अग्नि में ब्रह्म की व्यापकता, ब्रह्म का ऐश्वर्य और ब्रह्म का कौशल देखे। यहां एक पृथिवी शब्द से सकल दृश्यमान स्थूल वस्तुओं का और अग्नि शब्द से समस्त अन्तर्लीन अतिसूक्ष्म दृश्यादृश्य पदार्थों का संग्रह है। प्रथम पृथिवी के आश्रित अग्नि, ओषधि, लता, गुल्म, वीरुध, प्रभृतियों के और नर, पशु, पक्षी, सरीसृप आदि पदार्थों के विज्ञान करने चाहिये इनके विदित और समाप्त होने पर उसके ऊपर अन्तरिक्षस्थ वायुयुक्त वस्तुओं का विशेष परिज्ञान करे और आग्नेय और पार्थिव सम्पूर्ण इहस्थ पदार्थ उसी ब्रह्म के अन्तर्गत = लीन हैं = वा उसी के आधार पर विद्यमान हैं। इसको द्योतित करने के हेतु सामपद में दोनों धर्म कहे गये हैं। इस लोक में पृथिवी और अग्नि की प्रधानता के कारण इन दोनों का ग्रहण किया गया है ॥ १ ॥

## अन्तरिक्षमेवर्ग्वायुः साम। तदेतदेतस्या मृच्यध्यू-

है। प्राचीन शास्त्रों में लुप्तोपम अलङ्कार बहुत लिखे जाते थे। उपमा सूचक, इव, यथा आदि शब्दों का प्रयोग जहां नहीं किया गया हो परन्तु अर्थ वैसा ही हो उसे लुप्तोपम अलङ्कार कहते हैं (लुप्त है उपमा जिसकी) यह पृथिवी ही "सा" है। अर्थात् "सा" शब्द का अर्थ पृथिवी। ऐसी सङ्गति सर्वत्र करनी चाहिये "ऋचा में पृथिवी दृष्टि और साम विषै अग्नि दृष्टि" "सा" पद में पृथिवी दृष्टि और "अम" पद में अग्निदृष्टि। इत्यादि संगति लगाकर इन में उद्गीथ की उपासना करनी चाहिये। ऐसे कहने वाले हमारी दृष्टि में भ्रान्त ही प्रतीत होते हैं। आगे भी ऐसी ही समालोचना जान लेनी।

**ढꣳ साम। तस्मादृच्यध्यूढꣳ साम गीयतेऽन्तरिक्षमेव सा वायुरमस्तत्साम ॥ २ ॥**

अन्तरिक्षम् । एव । ऋग् । वायुः । साम । तत् । एतद् । एतस्याम् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । तस्मात् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । गीयते । अन्तरिक्षम् । एव । सा । वायुः । अमः । तत् । साम ॥ २ ॥

भाष्यम्—अन्तरिक्षमिति । अन्तः पृथिवीद्युलोकयोर्मध्येयदीक्ष्यते दृश्यते । अन्तर्यस्य मध्ये सर्वे पदार्था ईक्ष्यन्ते दृश्यन्ते वेति । अन्तरिक्षमेव । अन्तरिक्षमिवैव । ऋग् । ऋग्वेदोस्ति वायुः साम । वायुरिव सामवेदोऽस्ति । यथान्तरिक्षे वायुरस्ति तथैवर्चि सामास्ति । एतस्यामन्तरिक्षसमानायामृचि । तदेतत् । वायुसमानं साम । अध्यूढम् । तस्मादृचि अध्यूढं साम गीयते । अन्तरिक्षमेव । सा । सामशब्दार्धवाच्यम् । वायुः अमः । इतरसामार्धवाच्यः । तदुभयं मिलित्वा साम भवति ॥ २ ॥

अनुवादः--ऋग्वेद अन्तरिक्ष समान और सामवेद वायु समान है । सो यह वायु समान सामवेद अन्तरिक्ष समान ऋग्वेद में अध्यूढ ( अन्तर्गत ) है । इस कारण ऋग्वेद के सम्बन्ध के साथ ही साम गाया जाता है । " सा " शब्द का अर्थ अन्तरिक्ष है और " अम " शब्दार्थ वायु है । दोनों मिलकर सामपद होता है ॥ २ ॥

पदार्थः—( ऋग् ) ऋग्वेद ( अन्तरिक्षम् एव) निश्चय अन्तरिक्ष के समान और (साम) सामवेद (वायुः) वायु समान है ( तत् एतत् ) सो यह वायु समान ( साम ) सामवेद ( एतस्याम् ) अन्तरिक्ष समान इस (ऋचि) ऋग्वेद में (अध्यूढम् ) अन्तर्गत है (तस्मात् ) उस कारण (ऋचि अध्यूढम् ) ऋग्वेद संमिलित (साम) सामवेद (गीयते) गाया जाता है (सा ) सामवेद के आधे सा शब्दार्थ ( अन्तरिक्षमेव ) अन्तरिक्ष ही है (अमः) साम शब्द के अम का अर्थ (वायुः) वायु है ( तत् ) ( साम ) दोनों मिलकर साम ऐसा पद होता है ॥ २ ॥

भाष्याशयः—पृथिवीस्थ पदार्थों के ज्ञानानन्तर वायुसम्मिलत अन्तरिक्षस्थ मेघ,

( १ ) अन्तरिक्ष शब्द अन्तः+ईक्ष से बनता है । अन्तः नाम मध्य । ईक्ष नाम दर्शन । अर्थात् पृथिवी और द्युलोक के मध्य में जो देख पड़ता है । अथवा जिस के मध्य में सम्पूर्ण पदार्थ देख पड़ें उसे अन्तरिक्ष कहते हैं । ईक्ष का ईकार ह्रस्व होगया है । यहां अन्तरिक्ष और वायु इन दो शब्दों से अन्तरिक्षस्थ सकल पदार्थों का संग्रह मानना ।

विद्युत् आदि पदार्थों के परिज्ञान की कर्त्तव्यता सूचनार्थ वायु लोक का वर्णन हुआ है और तत्स्थ लोक का सम्बन्ध भी उस ब्रह्म से है । अतः वायु और अन्तरिक्ष अम और सा कहा गया है ॥ २ ॥

द्यौरेवर्गादित्यः साम । तदेतदेतस्यामृच्यध्यूढꣳ साम । तस्मादृच्यध्यूढꣳ साम गीयते । द्यौरेव साऽऽदित्योऽमस्तत्साम ॥ ३ ॥

द्यौः । एव । ऋग् । आदित्यः । साम । तत् । एतस्याम् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । तस्मात् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । गीयते । द्यौः । एव । सा । आदित्यः । अमः । तत् । साम ॥ ३ ॥

भाष्यम्— द्यौरिति । सर्वस्मादूर्ध्वं रविरश्मिभासितमाकाशं द्यौरुच्यते । सूर्यो परिस्थ लोक इति यावत् । द्यौरेव ऋग् द्यौरिवेवऋग् ऋग्वेदः । आदित्य इव साम सामवेदः । तदेतद् आदित्यसमं साम । एतस्यां द्युसमानायामृचि । अध्यूढम् । तस्मादृचि अध्यूढं साम गीयते । द्यौरेवसा । सा शब्दवाच्या । आदित्यः । अमः । अम शब्दवाच्यः । तत् । साम । तत् द्यौश्चादित्यश्चोभयं साम शब्दैकाभिधेयमिति सर्वं योजनीयं पूर्ववत् ॥ ३ ॥

अनुवाद—ऋग्वेद द्युलोकसमान और सामवेद आदित्य समान है । सो यह आदित्य समान सामवेद इस द्युलोक समान ऋग्वेद में अध्यूढ है । उस कारण ऋग् बद्ध ही साम गाया जाता है । द्युलोक ही सा शब्दार्थ है और आदित्य ही अम शब्दार्थ दोनों मिलकर सामपद बनता है ॥ ३ ॥

पदार्थः—( द्यौः एव ) निश्चय द्युलोक समान ( ऋग् ) ऋग्वेद है ( आदित्यः ) आदित्यसमान ( साम ) सामवेद है ( तत् एतत् ) सो यह आदित्य समान ( साम ) सामवेद ( एतस्याम् ) इस द्युलोक के सदृश ( ऋचि ) ऋग्वेद में ( अध्यूढम् ) अन्तर्गत है ( तस्मात् ) उस कारण ( ऋचि अध्यूढम् ) ऋग्वेद सम्मिलत ( सामगीयते ) साम गाया जाता है ( सा ) सा शब्द का अर्थ द्युलोक ( अमः ) अम शब्द का अर्थ ( आदित्यः ) आदित्य है ( तत् ) वह दोनों ( साम ) साम है । अर्थात् सा और अम मिलकर साम है ॥ ३ ॥

भाष्याशयः—वायुलोकस्थ पदार्थ ज्ञानानन्तर द्युलोक वस्तुओं के परिज्ञानार्थ यह वर्णन हुआ है । द्यु शब्द से उपरिस्थ सकलपदार्थ का ग्रहण किया गया है और यह भी उसी जगदात्मा से सम्बद्ध है । एतत् सूचनार्थ द्यु और आदित्य साम कहा है।

क्रमशः इन तीनों भुवनों का परिज्ञान करना चाहिये । और ये तीनों लोक उपलक्षणार्थ हैं इन तीनों के अन्तर्गत सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड की लक्षणा करनी ॥ ३ ॥

**नक्षत्राण्येवर्क् चन्द्रमाः साम । तदेतदेतस्यामृच्य ध्यूढꣳ साम । तस्मादृच्यध्यूढꣳ साम गीयते । नक्षत्राण्येव सा चन्द्रमा अमस्तत्साम ॥ ४ ॥**

नक्षत्राणि । एव । ऋग् । चन्द्रमाः । साम । तत् । एतत् । एतस्याम् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । तस्मात् । । ऋचि । अध्यूढम् । साम । गीयते । नक्षत्राणि । एव । सा । चन्द्रमाः । अमः । तत् । साम् ॥ ४ ॥

भाष्यम्—नक्षत्राणीति । नक्षत्राण्येवेव ऋग्वेदः । चन्द्रमा इव सामवेदः । तदेतदेतस्यामित्यादि पूर्ववद् योजना । लोकदृष्टचेयमुपमा । नक्षत्रचन्द्रं परस्परं विप्रकृष्टम् । अपितु नक्तं नक्षत्रमध्यगतश्चन्द्रोदृश्यते । अतएव नक्षत्राणामपिपतिश्चन्द्रो निगद्यते ॥४॥

अनुवाद—ऋग्वेद नक्षत्र समान और सामवेद चन्द्रमा समान है । वह यह चन्द्र समान सामवेद इस नक्षत्र समान ऋग्वेद में अधिगत है । अतः ऋक् संमिलित साम का गान होता है । " सा " शब्दार्थ नक्षत्र और " अम " शब्दार्थ चन्द्र है वह दोनों मिलकर साम होता है ( १ ) ॥ ४ ॥

पदार्थः—( नक्षत्राणि एव ) निश्चय नक्षत्रों के समान ( ऋग् ) ऋग्वेद है ( चन्द्रमाः ) चन्द्र के समान ( साम ) सामवेद है । आगे पूर्ववत् जानना ॥ ४ ॥

भाष्याशयः—यह उपमा लोकदृष्टि से दीगई है । नक्षत्र और चन्द्र परस्पर बहुत दूरस्थ हैं । परन्तु रात्रि में नक्षत्रों के मध्य गत चन्द्रमा देख पड़ता है अतएव नक्षत्रों का अधिपति भी चन्द्रमा कहागया है ॥ ४ ॥

**अथयदेतदादित्यस्य शुक्लं भाः सैवर्गथ यन्नीलं परः कृष्णं तत्साम । तदेतदेतस्यामृच्यध्यूढꣳ साम । तस्मादृच्यध्यूढꣳसाम गीयते ॥ ५ ॥**

( १ ) यह चतुर्थ प्रवाक अप्रासङ्गिक प्रतीत होता है क्योंकि पृथिवी और द्युलोक के अन्तर्गत ही सब पदार्थ हैं । उनके वर्णन से सब का वर्णन होचुका पुनः इसका वर्णन व्यर्थ है । तृतीय और आगे पञ्चम से पुनः आदित्य का सम्बन्ध है । चतुर्थ में सम्बन्ध भग्न होजाता है ।

अथ । यद् । एतत् । आदित्यस्य । शुक्लम् । भाः । सा । एव । ऋग् । अथ । यत् । नीलम् । परः । कृष्णम् । तत् । साम । तत् । एतत् । एतस्याम् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । तस्मात् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । गीयते ॥ ५ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथ त्रिभुवनविज्ञानानन्तरं तदन्तर्गतशक्तिज्ञानं विधेयमित्युपदिश्यते । यदेतत् । आदित्यस्य सूर्यस्य शुक्लं भाः । शुक्लादीप्तिरस्ति । सा एव । सा इवैव । ऋग्वेदः । अथ । यत् । आदित्ये नीलं परः । अतिशयेन । कृष्णंभा ज्योतिः प्रतीयते । तत् साम । तद्धि नीलमेकान्तसमाहितदृष्टे दृश्यते । अन्यत् सर्वं पूर्ववद् योजनीयम् ॥ ५ ॥

अनुवाद—सूर्य की शुक्ल दीप्ति के समान ऋग् और अतिशय कृष्णदीप्ति के समान सामवेद है । सो यह कृष्ण दीप्ति समान सामवेद इस शुक्ल दीप्ति समान ऋग्वेद में अधिगत है । अतः ऋग् सम्मिलित सामवेद गाया जाता है ( १ ) ॥ ५ ॥

पदार्थः—अब त्रिभुवन के ज्ञान के अनन्तर तदन्तर्गत शक्ति के ज्ञान का उपदेश किया जाता है ( अथ ) अनन्तर ( यत् ) जो ( एतत् ) यह ( आदित्यस्य ) आदित्य की ( शुक्लम् ) श्वेत ( भाः ) दीप्ति है ( सा एव ) निश्चय उसी के समान ( ऋग् ) ऋग्वेद है ( अथ ) और ( यत् नीलम् ) जो नील ( परः कृष्णम् ) अर्थात् अतिशय कृष्ण है ( तत् ) तत् सदृश ( साम ) सामवेद है ( तत् एतत् ) इत्यादि पूर्ववत् जानना ॥ ५ ॥

## अथ यदेवैतदादित्यस्य शुक्लं भाः सैव साऽथ यन्नीलं परः कृष्णं तदमस्तत्सामाथ य एषोऽन्तरादित्ये हिरण्मयः पुरुषो दृश्यते हिरण्यश्मश्रुर्हिरण्यकेश आप्रणखात्सर्व एव सुवर्णः ॥ ६ ॥

अथ । यत् । एव । आदित्यस्य । शुक्लम् । भाः । सा । एव । सा । अथ । यत् । नीलम् । परः । कृष्णम् । तत् । अमः । तत् । साम । अथ । यः । एषः । अन्तरादित्ये । हिरण्मयः । पुरुषः । दृश्यते । हिण्यश्मश्रुः । हिरण्यकेशः । आप्रणखात् । सर्वः । एव । सुवर्णः ॥ ६ ॥

(१) सूर्य्य में बहुत सा भाग कृष्ण है । वहां उष्णता नहीं है । इस विद्या को अति प्राचीन कालसे ऋषि लोग जानते थे ।

भाष्यम्—अथेति । अथादिसामान्तः पूर्ववत् शब्दार्थः । इदानीमेकैकस्मिन् पदार्थे व्यापकतां निरूप्य समाप्यचाधिदैविकीं प्रधानोपासनामुपदिदिक्षुः शब्दतोऽर्थतश्च श्लेषेणोपास्यस्वरूपमुपन्यस्यति । आदित्यः । समस्तं ब्रह्माण्डमादित्य उच्यते । कस्मात् । आसमन्ताद् द्योतते प्रकाशत इत्यादित्यः । इदं दृश्यमानं ब्रह्माण्डम् । न दितिः खण्डो विद्यत अस्येति वा अदितिः स एव आदित्यः । अविनश्वरी ईश्वरस्य परमा अखण्डनीया शक्तिर्वा । आदित्यः = सूर्यश्च इत्थमादित्यशब्दो बह्वर्थकः सप्तमस्यादावुवतरणिकादृश्यताम् । हिरण्ममयः । अत्र हिरण्यशब्दो दीप्तिपरकः प्रकाश इति यावत् सुवर्णवाचकश्च । अथ य एषः । अन्तरादित्ये । आदित्यस्य सूर्यस्य ब्रह्माण्डस्य वान्तर्मध्ये हिरण्मयः । ज्योतिर्मयः । पुरुषः पुरि सूर्यरूपेदेहे ब्रह्माण्डे वा शयनं स्थितिर्यस्य स पुरुषः । पूरयति स्वेनात्मना जगद् यः स पुरुषो वा । ईश्वरः सूर्यशक्तिश्च । कीदृशः पुरुषः । हिरण्यश्मश्रुः । हिरण्यानि ज्योतींषि श्मश्रूणि इव अस्य सः । यद्वा । हिरण्यानि सुवर्णानि । सुवर्णानि इव देदीप्यमानानि ज्योतींषि एव श्मश्रूणि यस्य सः । पुनः । हिरण्यकेशः । हिरण्यानि ज्योतींषि केशा इव अस्य सः । हिरण्यानि इव केशा किरणाः यस्य स इति वा । पुनः । आप्रणखात् । प्रणखो नखाग्रं । नखाग्रेण सहेत्यर्थः सर्वः सुवर्ण एव ज्योतिर्म्मय एव इत्यर्थः सूर्येयाशक्तिरस्ति सा ज्योतिर्मयीत्यलङ्कारेण निरूप्यते । इति सूर्य पक्षे । ब्रह्मपक्षेतु । उद्गीथस्योपासनायाः प्रक्रान्तत्वाद् ज्योतिषामपि ज्योतिः । ज्योतिष्मतामपि ज्योतिष्मान् इतिदर्शयितुं तस्मिन्नेव सर्वप्रकरणंयोज्यम् । अन्तरादित्ये आदित्यस्य । देदीप्यमानस्याविनश्वरस्य दृश्यमानस्य जगतोऽन्तर्मध्ये य एष व्यापको हिरण्मयो ज्योतिर्म्मयः । सूर्य्यादीनामपि प्रकाशकः । पुरुषः । पुरि जगद्रूपे शरीरे पुरुषु सर्वेषु वा यः शेते तिष्ठति स पुरुषः । दृश्यते । ध्यानावस्थितचेतसा अवलोक्यते । कथं भूतः सः । हिरण्यश्मश्रुः । ह्रियन्ते अज्ञानानि येन तद्धिरण्यं विद्याप्रकाशकं विज्ञानम् । श्मश्रुचिन्हम् । हिरण्यं विद्याप्रकाशकं विज्ञानं श्मश्रु चिन्हं यस्येति स हिरण्यश्मश्रुः । पुनः हिरण्यकेशः । हरति संहरति सम्पूर्णं जगत् यः स हिरण्यः । संहारकर्त्ता । हिरण्य एव हिरण्यकः । स चासावीशश्चेति हिरण्यकेशः । हिरण्यशब्दो धनवचनो वा क शब्दः सुखार्थः हिरण्यानां धनानां कस्य सुखस्य चेश इति हिरण्यकेशः । के सुखे शेते । के सुखे शयितुं शीलमस्यवा । इति केशः आनन्दस्वरूपः हिरण्यश्चासौ केशश्चेति हिरण्यकेशः । पुनः । सुवर्णः शोभनोवर्णो यस्य स सुवर्णः परमसुन्दर इत्यर्थः । आप्रणखात् सम्पूर्णतः सर्व एव सुबर्णः शोभन इत्यर्थः ॥ ६ ॥

अनुवाद—जो आदित्य की शुक्लदीप्ति है । वह सा शब्द का वाच्य और अ-

तिशय कृष्णदीप्ति अम शब्द का वाच्य है । वह दोनों मिलकर सामपद होता है (१) ( सूर्यपक्षे ) अब जो यह आदित्य के मध्य ज्योतिः समूहरूपशक्ति देख पड़ता है जिस के ज्योति ही श्मश्रुवत् और ज्योति ही केश समान है । जो नख शिख सब ही ज्योतिर्मय है । ( ब्रह्मपक्ष में ) देदीप्यमान इस जगत् वा सूर्य में जो यह सर्वव्यापक ब्रह्म है । विज्ञान ही जिस के चिन्ह हैं, सम्पूर्ण धन और सुखों का जो प्रभु है और जो नखशिखे सर्वथा परमसुन्दर वा ज्योतिर्मय है ( वही उपास्य देव है ) ॥ ६ ॥

पदार्थः–( अथ ) अब ( आदित्यस्य ) आदित्य का ( यत् ) जो ( एतत् ) यह ( शुक्लम् ) श्वेत ( भाः ) दीप्ति ज्योति है ( सा एव ) वही ( सा ) सा शब्द वाच्य है ( अथ ) और ( यत् ) जो ( नीलम् ) नील अर्थात् ( परः ) अतिशय ( कृष्णम् ) श्यामता है ( तत् ) वह ( अमः ) अम है । सामपद के " सा " का अर्थ आदित्य श्वेतदीप्ति और "अम" का अर्थ आदित्य श्यामता है । ( अथ ) और ( अन्तरादित्ये ) आदित्य के मध्य में ( हिरण्मयः ) ज्योतिर्मय ( पुरुषः ) अपने ज्योति वा किरणों से जगत् को पूरण करने वाला जो सूर्यमण्डलानुगत सम्पूर्ण ज्योतिः समूहरूप पुरुष (दृश्यते ) दीखता है फिर उसी के विशेषण आगे कहते हैं ( हिरण्यश्मश्रुः ) हिरण्य= ज्योति ही जिस के श्मश्रु (डाढ़ी) के समान है (हिरण्यकेशः) ज्योति ही जिस के केश सदृश है । यद्वा । सुवर्ण समान जिस के ज्योति वा किरण हैं ( आप्रणखात् ) नखशिख ( सर्व एव ) सम्पूर्ण ही ( सुवर्णः ) ज्योतिर्मय है । ब्रह्मपक्षे-- ( अन्तरादित्ये ) देदीप्यमान विश्व वा सूर्य के मध्य ( यः ) यो ( एषः ) प्रत्यक्षवत् भासमान (पुरुषः) जगदन्तर्गत जगन्निवास ( हिरण्यश्मश्रुः ) विज्ञानकेतु, वेदविद्या प्रकाशक, ( हिरण्यकेशः ) परमैश्वर्य ( आप्रणखात् ) नखशिख ( सर्व एव ) सम्पूर्ण ही ( सुवर्णः ) ज्योतिर्मय वा परम सुन्दर ब्रह्म ( दृश्यते ) प्रकाशित है वही उपास्य है ॥ ६ ॥

भाष्याशयः–१–हिरण्य–यह शब्द अनेकार्थक है । सुवर्ण, धन, ज्ञान, ज्योति आदि अर्थों में आता है । यास्क जी कहते हैं " हृदयरमणं भवतीति वा " नि० २ । १० ॥ हृदयरमण=हृदयविहारी आदि उस के अर्थ हैं । वेद में हिरण्यपाणि, हिरण्यगर्भ, हिरण्यरेता, हिरण्यस्तूप प्रभृति बहुधा प्रयुक्त हुए हैं ।

२—पुरुष—" पुरिशयनात् । पूरयति वा स्वेनात्मना जगत् । शङ्कराचार्यः " शरीर में शयन अर्थात् निवास करने से पुरुष । अथवा अपने आत्मा से जगत् को जो

( १ ) इतना भाग पञ्चम प्रवाक का ही अंश मालूम पड़ता है । परन्तु प्रायः सकल पुस्तक में षष्ठ के साथ ही है ।

पूर्ण करता है उसे पुरुष कहते हैं । " पुरुषः पुरिषादः, पुरिशयः पूरयतेर्वा, पूरयत्यन्तरित्यन्तरपुरुषमभिप्रेत्ययस्मात् परामित्यादि " नि० २ । ३ ॥ इस के ऊपर " श्रीमदाचार्य स्वामी दयानन्द जी " ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका में लिखते हैं "पुरिसर्वस्मिन् संसारे सीदति वर्त्तते इति " " ( पूरयतेर्वा ) यः स्वयं परमेश्वरः इदं सर्वं जगत् स्वस्वरूपेण व्याप्नोति तस्मात् स पुरुष इत्यादि " ये सब प्रमाण सिद्ध कर रहे हैं कि प्रचलितार्थ से बहुत विलक्षण अर्थों में यह प्रयुक्त होता था । इसका आन्तरिक गूढार्थ शब्द व्युत्पत्ति से समझ सकते हैं ।

" परि+ष " ये दो शब्द हैं " पुरि " की जगह में "पुरु" होगया है " श " के स्थान में " ष " । अन्य आचार्य कहते हैं कि केवल " पुर् " धातु से बनता है और कोई " पुरि+षद् " मानते हैं । और अन्य आचार्य "पुरु+ष" इस में "पुरि" की जगह में " पुरु " आदेश नहीं करते और अर्थ करते हैं-जगत् वा आत्माओं को बन्धन में डालने वाले ईश्वर का नाम पुरुष । और सुख दुःख नाम भोग से बन्धन में पड़ने वाला जीवात्मा पुरुष । सांख्य योग प्रायः जीवात्मा, परमात्मा दोनों अर्थों में इसका प्रयोग करते हैं । पुरुषोत्तम भी ईश्वर को कहते हैं । सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी आदि अर्थ के प्रमाण में ( यस्मात्परं नापरमस्ति ) इत्यादि श्रुतियां आती हैं । इस कारण प्रकरणस्थ " पुरुष " के अर्थ वैदिक प्राचीन ग्रहण करें । लौकिक अर्थ आज कल हम लोगों को यथार्थ तत्त्व से पृथक् कर देता है । यहां अधिदैविक उपासना को समाप्त करते हुए ब्रह्म के महाज्योतीराशि से ही सूर्य्यादि में भी प्रकाश आता है और सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में भी उसी की सत्ता है इस अर्थ के दिखलाने के हेतु क्रमशः पृथिवी से द्युलोकस्थ आदित्य में पहुंच पुनः आदित्यान्तर्गत भी उसे बतला अणु २ में व्याप्ति को दिखलाने के हेतु विशेष रूप से " पुरुष " शब्द का प्रयोग करते हैं ।

हिरण्यकेश—हिरण्य+क+ईश । वह केवल व्यापकमात्र ही नहीं किन्तु (हिरण्य) सोना चांदी पुत्र कलत्र आदि सकल धन और ( क ) परमानन्द सुख इनका वही ईश है । क—इस शब्द के भी अनेक अर्थ होते हैं निघण्टु और निरुक्त में " कः कमनो वा क्रमणो वा सुखो वा " दै० ४ । २२ । इत्यादि देखो । वेद में—"कस्मै देवाय" इत्यादि स्थल देखो । यहां किं शब्द का "कस्मै" नहीं । वैश्वानरो""राजाहि कम् । इत्यादि बहुशः प्रमाण विद्यमान हैं । "के यूयं स्थल एव सम्प्रति वयम् ॥ इत्यादि लौकिक वाक्य में जलार्थ कभी आया है ।

केश—"केशीकेशा रश्मयः तैस्तद्वान् भवति काशनाद्वा प्रकाशनाद्वा" निरु०दै०६।

२६ ॥ पुनस्तत्रैव "केशीदं ज्योतिरुच्यते ······· । अथाप्येते इतरे ज्योतिषी केशिनी । धूमेनाग्नी रजसा च मध्यमः" वेद में– "केश्यग्निं केशी विषं केशीविभर्ति रोदसी । केशीविश्वं स्वर्दृशेकेशीदं ज्योतिरुच्यते" "त्रयः केशिनः इत्यपि ।" इत्यादि स्थलों में केश शब्दार्थ ज्योति है । इसी हेतु अग्नि, विद्युत्, सूर्य आदि को "केशी" (केशवाला) कहते हैं । श्रीमदाचार्य्य स्वामी दयानन्दजी "उपनः सुतमागहि" इस मन्त्र में अखण्ड केशी शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार करते हैं यथा— "केशा बहवो रश्मयो विद्यन्ते येषामग्निविद्युत्सूर्याणां तैः सह" केश सब्द काश ( To. Shine ) धातु से निष्पन्न होने के कारण प्रकाश विकाशाद्यर्थक है । ज्योति से जगत् में प्रकाश होता है अतः ज्योतिर्मय सब पदार्थ केशीनाम से कहे गये हैं । मनुष्यस्थित केश को भी इसी कारण केश कहते हैं उससे सुन्दरतारूप ज्योति प्रकाश होता अथवा अन्तरीय ज्योति की रक्षा होती । यद्वा । मनुष्य लोग शिरस्थवालों को सुरक्षित और प्रिय समझने लगे इस हेतु भी वह केश कहलाने लगा क्योंकि ( 'के' मूर्द्धनिशिरसि शेरते विराजन्ते इति केशाः ) क नाम शिरका है श नाम विराजमान । जो शिरके ऊपर विराजमान हो ।

अब सूर्य्यपक्ष में–हिरण्यकेश का अर्थ-हिरण्य, सुवर्ण तद्वत् देदीप्यमान केश = ज्योति है जिस के । ईश्वर पक्ष में करचुके । दिङ्मात्र दिखलाया है । हिरण्यश्मश्रु—जिस कारण यहां सूर्य्यान्तर्गत ज्योतीराशिरूप शक्ति से उपमा दीगई है अतः द्व्यर्थ शब्द रक्खे गये हैं अज्ञान वा तम को हरण करने से हिरण्य । श्मश्रु नाम चिन्ह । जैसे केतु आदिशब्द लक्षणा से चिन्हार्थ होते हैं वैसे ही यहां पर भी श्मश्रु लक्षणासे चिन्हार्थक है । अज्ञानहरण = ज्ञान ईश्वर का, तमोहरण सूर्य का चिन्ह है । अतः दोनों पक्षों में ठीक है ।

समीक्षा –शङ्का–यहां आपका अर्थ अच्छा नहीं प्रतीत होता है क्योंकि इस मन्त्र के श्मश्रू ( दाढी ) नख, केश आदि शब्द केवल पुरुष में ही घट सकते हैं । पुनः "य एषोऽन्तरक्षिणि पुरुषो दृश्यते" जो यह नेत्र के मध्य में पुरुष दीखता है । इतना कहकर "तस्यैतस्य तदेवरूपं यदमुष्यरूपं" उस आदित्यगत पुरुष का जो रूप है वही रूप इस नेत्रगत पुरुष का भी है यह इसी के पश्चात् सप्तम खण्ड में कहागया है अर्थात् आदित्यगत पुरुष का अतिदेश (आरोप) नेत्रगत पुरुष में किया गया है । यहां रूपशब्द का प्रयोग साक्षात् है परन्तु ईश्वर का रूप नहीं "अशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययं तथा रसं नित्यमगन्धवच्च यत् । कठ ३ । १५ ।" "अशब्द" अस्पर्श अरूप आदि शब्दों से वह कथित है । पुनः इस प्रवाक में आधार का वर्णन है "यः

एषोन्तरादित्ये इत्यादि" अर्थात् आदित्य और नेत्र इस का आधार है । परन्तु ईश्वर का आधार नहीं क्योंकि " स भगव कस्मिन् प्रतिष्ठित इति स्वे महिम्नि" नारदजी ने सनत्कुमारजी से पूछा है कि हे भगवन्! वह किसमें प्रतिष्ठित है? इस के उत्तर में सनत्कुमारजी कहते हैं "स्वे महिम्नि" अपनी ही महिमा में "आकाशवत् सर्व गतश्च नित्यः" यह भी श्रुति ईश्वर की निराधारता में प्रमाण है । अतः निराधार स्वमहिम प्रतिष्ठ सर्वव्यापी ईश्वर के आधार का वर्णन नहीं होसक्ता । पुनः यहां ऐश्वर्य्य मर्य्यादा का वर्णन है यथा-( स एष येचैतस्मादित्यादि ) आदित्यलोक से ऊर्द्ध्व स्थित लोकों का और देवकामनाओं का वह ईशिता है अन्य का नहीं । परन्तु ईश्वर के ऐश्वर्य्य की सीमा नहीं हो सक्ती क्योंकि " एष सर्वेश्वरः । एष भूताधिपतिः । एष भूपालः । एष सेतुः । विधरणः इत्यादि" यह सर्वेश्वरः । यह भूताधिपति । यह भूपाल आदि कहागया है । इन हेतुओं से उपनिषद् का तात्पर्य्य किसी पुरुष से विदित होता न कि ईश्वर से । पुनः आपका अर्थ युक्तियुक्त कैसे मानें ॥

उत्तर-इस शङ्का की निर्मूल करने की इच्छा से ही कृष्ण द्वैपायन वेदव्यासने अन्तस्तद्धर्मोपदेशात् । वेदान्त सू० १ । १ । २० ॥ इस सूत्र को रचा है । अर्थात् "जो यह आदित्य के मध्य में और जो यह नेत्र के मध्य में पुरुष दीखता है " इत्यादि स्थलों में किसी शरीरधारी पुरुष विशेष का वर्णन नहीं किन्तु उसी निराधार सर्वव्यापक ब्रह्म का ही वर्णन जानना क्योंकि (अन्तस्तद्धर्मोपदेशात्) उसके मध्य में उस ब्रह्म के धर्म का उपदेश होने से अर्थात् आदित्य और नेत्र के मध्यगत पुरुष में जो गुण वा धर्म उपदिष्ट हुए हैं । वे ईश्वर के ही हो सकते हैं । जीवात्मा वा देवात्मा आदि में नहीं घट सकते । प्रकरण को प्रथम देखो " सब पापों से वह पृथक् है । ऋग् और साम उसके गायक हैं । वह ऋक् वह साम, वह उक्थ, वह यजु, वह ब्रह्म है पुनः उसी को बीणा में गाते हैं, उसे के गाने वाले भी सब कामनाओं को पूर्ण करते हैं, " इत्यादि विशेषण क्या जीव में कदापि घट सकते हैं और उसके रूप आदि जो वर्णन किये गये हैं उनके कारण ये हैं । "इत्यधिदैवतम् अथाध्यात्मम्" अर्थात् अधिदैवत और अध्यात्म वर्णन जहां २ आता है वहां रूपकालङ्कार से श्रुति प्रतिपादन इस हेतु करती है कि मन्दजनों को शीघ्र बोध हो और उपासक लोगों को सुगमता से समझ में आवे । " अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषः" इत्यादि भी इसी कारण से जानना " अन्तर उपपत्तेः " १ । २ । १३ ॥ " सुखविशिष्टाभिधानाच्च " १ । २ । १५ ॥ इत्यादि वेदान्त सूत्र देखो । पुनः व्यासदेव कहते हैं-भेदव्यपदेशाच्चान्यः । वे० सू० १ । १ । २१ ॥ भेदके कथन से भी ब्रह्म

का ही ग्रहण है। क्योंकि—"य आदित्ये तिष्ठन् आदित्यादन्तरः यमादित्योनवेदेत्यादि" जो ईश्वर आदित्य में स्थित है परन्तु आदित्य से भिन्न है। जिसको आदित्य नहीं जानता है इत्यादि अनेक प्रमाण के साक्ष्य से ही इस प्रकरण को ब्रह्म पक्ष में ही मुख्य समझना और गौणता से आलङ्कारिक अर्थ का भी अनुसन्धान करले तो क्षति नहीं। उन वेदान्त सूत्रों को विचारने से सब शङ्का जाती रहती है ॥ ६ ॥

**तस्य यथा कप्यासं पुण्डरीकमेवमक्षिणी । तस्योदिति नाम । स एष सर्वेभ्यः पाप्मभ्य उदित उदेति ह वै सर्वेभ्यः पाप्मभ्यो य एवं वेद ॥ ७ ॥**

तस्य । यथा । कप्यासम् । पुण्डरीकम् । एवम् । अक्षिणी । तस्य उत् । इति । नाम । सः । एषः । सर्वेभ्यः । पाप्मभ्यः । उदितः । उदेति । ह । वै । सर्वेभ्यः । पाप्मभ्यः । यः । एवम् । वेद ॥ ७ ॥

भाष्यम्—तस्येति । तस्य । ज्योतीराशिरूपस्य पुरुषस्य । पुरिशयस्य सूर्य्यशक्तेरित्यर्थः । कप्यासम् । कपेर्वानरस्य आसः आसनम् । पुच्छभागोऽत्यन्ततेजस्वीत्यर्थः । तत्तुल्यं । पुण्डरीकम् । कमलं यथा भवति एवं । अक्षिणी नेत्रेस्तः । अत्राऽलङ्कारेण वर्णनान याथार्थ्यम् सूर्य्यस्य सर्वे किरणानेत्राणीववर्ण्यन्ते । अतः सहस्राक्षः स उच्यते । तस्य पुरुषस्य "उत्" इति नामधेयम् । उन्नामा स पुरुषः । ऊर्ध्वे स्थितत्वात् । इतश्चापि । स एषः । सर्वेभ्यः सकलेभ्यः । पाप्मभ्यः पापेभ्यस्तमोरूपदोषेभ्यः अत्र ल्यप् लोपे पञ्चमी । तेन सर्वाणि पापानि सर्वान् नैशान् दोषान् विनाश्य । उदितः । उद्+इतः उर्द्ध्वंगतः सर्व पापविरहित इत्यर्थः । जड़त्वाद् । उदयं प्राप्तो वा । ह वै निश्चितम् । यः पुरुषः । एवं वेद । सोपि सर्वेभ्यः पाप्मभ्यः पापेभ्य उदेति पृथक् भूय प्रकाशते निष्पापो जायते । यद्वा । सर्वाणि पापानितज्ज्ञानबलेन विनाश्य शुद्ध्यते ॥

ब्रह्मपक्षे यथा—कप्यासशब्दः कृष्णपरकः । पुण्डरीक शब्दः श्वेतपरकः तेन कप्यासपुण्डरीके यथासंख्यमशुभशुभार्थ द्योतके । अशुभं शुभञ्चयथाभवेत् । एवं तस्यसर्वेश्वरस्याक्षिणीनेत्रे । कप्यासपुण्डरीके वर्त्तेते । अर्थाद्दुष्टान् प्रत्यशुभदृष्टिः । शिष्टान् प्रति शुभदृष्टिः सोस्तीत्यर्थः । तस्य उद् इति नाम । यस्मात् सर्वस्मादूर्ध्वं स तिष्ठति । अतः " उत् " इति नामधेयमन्वर्थम् । स एष पुरुषः । सर्वेभ्यः पाप्मभ्यः । सर्वेभ्यः पापेभ्यः पृथक् । उदितः प्रकाशितोस्ति । निखिलपापास्पृष्टः । अपहतपाप्मा इत्यर्थः । यः ब्रह्मवित् । एवं विशिष्टं ब्रह्म वेद । जानाति । सोपि सर्वेभ्यः

पाप्मभ्यः पृथक् भूय उदेति प्रकाशते । ह वै निपातौ निश्चयार्थौ । अवश्यमेव स ब्रह्मवित् सकलपाप्मभ्यो विप्रकृष्टो भवति ॥ ७ ॥

अनुवाद—सूर्य पक्ष में—उस ( ज्योतीराशिरूप पुरुष ) के नील और श्वेत कमल के समान नेत्र हैं उस का उत् यह नाम है । सो यह ( सूर्यकिरणसमूह रूप पुरुष ) सम्पूर्ण (रात्रि सम्बन्धी अन्धकाररूप) दोषों को विनाश करके उदित ( उत् इत ) हुआ है । जो ज्ञानी ऐसा जानता है, वह भी सम्पूर्ण पापों से पृथक् होकर प्रकाशित होता है ॥

ब्रह्मपक्ष में—उस व्यापक ईश्वर के कृष्ण[3] ( दण्ड दृष्टि) और श्वेत (कृपादृष्टि) दो मानो नेत्र हैं । उत्[4] उस का नाम है । सो यह सकल पापों से पृथक् होकर वा उन से

---

( १ ) यतः प्रथम वर्णन हो चुका है कि सूर्य में कृष्ण और शुक्लदीप्ति है । अतः वे दोनों मानो नेत्र के समान हैं । मूल में " कप्यास " पद है ( कपि+आस ) कपि नाम वानर । आस नाम आसन अर्थात् कपि का आसन । शङ्कराचार्य ने कपिपृष्ठान्तासन=अति तेजस्वी अर्थ किया है । परन्तु कृष्ण अर्थ करना अच्छा है। प्राचीनकाल में कृष्ण कमल का नाम था । पुण्डरीक नाम श्वेत कमल यहां श्वेतरंग से अभिप्राय है । कप्यास को कोई विशेषण मानते हैं ॥

( २ ) " उत् " " इत " इन शब्दों से उदित बनता है । उत् नाम ऊपर इत नाम गत प्राप्त । जो ऊद्ध्र्व प्राप्त है, जिस हेतु पृथिवी और अन्तरिक्ष नाम लोक से वह उत् = ऊपर है अतः उत् नाम से उदित हुआ है ॥

( ३ ) मूल में कप्यास और पुण्डरीक शब्द कृष्ण और श्वेत के रूपक हैं । परन्तु कृष्ण और श्वेतरंग अशुभ और शुभ अर्थ के द्योतक होते हैं । इसी कारण पाप आदि दुष्ट गुणों की कृष्ण पदार्थ से और धर्म यश कीर्त्ति आदि शुभ गुणों की श्वेत पदार्थ से उपमा दी जाती है । दुष्टों के प्रति दण्डविधानार्थ कृष्णदृष्टि अतएव रुद्र भी वह है और शिष्टों के प्रति शुभफल विधायक होने से शुभदृष्टि वह मानी जाता । अतः कृष्ण और श्वेत इस के दो नेत्र के समान कहे गये हैं ।

( ४ ) जिस कारण सब में प्राप्त होकर सबों से पृथक् वर्त्तमान है अतः उसका उत् नामहोना बहुत ही ठीक है । सूर्य में गौण, ईश्वर में मुख्य है । अतः ईश्वर का नाम अथर्ववेद में "उच्छिष्ट" भी कहा गया है ।

"ऋचः सामानि छन्दांसि पुराणं यजुषा सह । उच्छिष्टाज्जज्ञिरे सर्वे दिवि देवा दिविश्रितः" ( ११ । ४ । ७ । २४ ) इत्यादि मन्त्र में ॥

ऊपर प्रकाशित है अर्थात् निखिल पापगंधरहित है जो ब्रह्मवित् ऐसा जानता है वह भी सकल पापों से दूर हो कर ( जगत् में ) प्रकाशित होता है ॥ ७ ॥

पदार्थः–सूर्य पक्ष में– ( यथा ) जैसे ( कप्यासम् ) कृष्णकमल ( पुण्डरीकम् ) और श्वेत कमल होता है ( एवम् ) वैसे ( तस्य ) उस ज्योतिः समूह सूर्य्यरूप पुरुष के ( अक्षिणी ) नेत्र हैं । यह अलङ्कारमात्र है । सूर्य में कृष्ण और शुक्ल दीप्ति है । अतः ये दो नेत्र के समान हैं ( तस्य ) उस का ( उत् ) उत् ( इति ) यह ( नाम ) नाम है ( स एषः ) सो यह ( सर्वेभ्यः पाप्मभ्यः ) रात्रि सम्बन्धी सकल दोषों को नाश करके ( उदितः ) उदित होता है ( य एवं वेद ) जो आदमी ऐसा जानता है वह ( ह वै ) निश्चय ( सर्वेभ्यः ) सब ( पाप्मभ्यः ) पापों से पृथक् होकर (उदेति) जगत् में प्रकाशित होता है ॥

आशय—यहां " सर्वेभ्यः पाप्मभ्यः " इस पद में ल्यप् लोप अर्थ में व्याकरण के अनुसार पञ्चमी है । ल्यप् लोप अर्थ में पञ्चमी होने से एक ल्यबन्त क्रिया का लोप रहता है । अतः उस पद का यों अर्थ होता है "सर्वाणि पापानि विनाश्य" सब पापों को नाश करके । यहां पापशब्द दोष का वाचक है अतः रात्रि सम्बन्धी भयरूप और अन्धकाररूप दोषों का नाश करके वह सूर्य उदित होता है ॥ ७ ॥

पदार्थः–ब्रह्म पक्ष में–( यथा ) जैसे ( कप्यासम् ) कृष्ण और ( पुण्डरीकम् ) श्वेत रङ्ग होता है ( एवम् ) वैसे ( तस्य ) उस व्यापक ब्रह्म के मानो (अक्षिणी ) नेत्र हैं ( तस्य ) उसका ( उत् इति नाम ) उत् यह नाम है ( स एषः ) वह यह व्यापक पुरुष ( सर्वेभ्यः पाप्मभ्यः ) सकल पापों से पृथक् होकर ( उदितः ) प्रकाशित है। ( य एवं वेद ) इत्यादि पूर्ववत् ॥

आशय—मूल में कप्यास और पुण्डरीक शब्द क्रमशः कृष्ण और श्वेत कमल वाचक है । यहां रूपक उपमा के द्वारा वर्णन है । अतः कप्यास का केवल कृष्ण और पुण्डरीक का श्वेत रंग अर्थ लिया गया है ॥ ७ ॥

**तस्यर्क् च साम च गेष्णौ । तस्मादुद्गीथस्तस्मात्त्वेवोद्गातैतस्य हि गाता। स एष ये चामुष्मात्पराञ्चो लोकास्तेषां चेष्टे देवकामानां चेत्यधिदैवतम् ॥ ८ ॥**

तस्य । ऋक् । च । साम । च । गेष्णौ । तस्मात् । उद्गीथः तस्मात् । तु ।

एव । उद्गाता । एतस्य । हि । गाता । सः । एषः । ये । च । अमुष्मात् । पराञ्चः । लोकाः । तेषाम् । च । ईष्टे । देवकामानाम् । च । इति । अधिदैवतम् ॥ ८ ॥

भाष्यम् तस्येति । इदानीमुद्गीथोद्गातृ शब्दयोर्गूढार्थं प्रकाशयन्ती ब्रह्मण ईशितृत्वादि धर्मान् विशदीकरोति । नायं द्व्यर्थः । उपसंहारस्य ब्रह्मण्येवपर्यवसितत्वात् । तस्य ब्रह्मणः । ऋक् सामच । वेदौ गेष्णौ । गायकौ । द्वौ चावनुक्तौ यजुर्वेदाथर्ववेदौ समुच्चिनुतः । गेष्णौ पर्वणी इति केचित् । गानविशेषावित्यपरे । उद्गीथं व्युत्पादयति । तस्मात्कारणात् । स उद्गीथ उच्यते । अयमभिप्रायोस्ति । पूर्वम् । तस्य " उत् " इति नाम कथितम् । उदिति नाम्ना तद्ब्रह्म ऋग्सामाभ्यां गीयत इत्युद्गीथो ब्रह्म । गीथशब्दस्य गै धातु निष्पन्नत्वात् । उद्गातृशब्दं व्युत्पादयति । तस्मादेव कारणात् । उद्गातृनामा ऋत्विक् । उद्गाता इत्यभिधीयते । हि यतः । एतस्य । उतः परमात्मनो गाता । अतः उद्गाता । उत् ब्रह्म गायति यः स उद्गाता इति यावत् । तं पुरुषं विशिनष्टि । स एषः । व्यापकः पुरुषः । अमुष्मात् आदित्यात् पराञ्चः । परागञ्चनादूर्द्ध्वा लोका ये च सन्ति । चादधो लोकाः । तेषाञ्च लोकानाम् । ईष्टे "ईश ऐश्वर्ये" ईशितेत्यर्थः । च । चकाराद् धारयति च । च पुनः । देवकामान । देवानां विदुषां कामा मनोरथास्तेषामीष्टे । यद्वा । सकलसूर्य्यादिदेवानां गमनादिमार्गान् स एव अनुशास्ति । इत्यधिदैवतम् ॥ ८ ॥

इति षष्ठस्य खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवादः—उस ( व्यापक पुरुष ) के गायक[1] ऋग्वेद, यजुर्वेद[2], सामवेद और अथर्ववेद हैं । इस हेतु वह ( ब्रह्म ) उद्गीथ[3] और इसी कारण ( उद्गाता ऋत्विक् ) उद्गाता[4] कहलाता है क्योंकि उसी का गाता ( गानेवाला ) है । जो सूर्य्य से भी ऊर्द्ध्व

( १ ) मूल में गेष्ण शब्द है किन्ही टीकाकारों ने पर्व गान आदि अर्थ किया है

( २ ) मूल में दो "च" शब्द आये हैं । संस्कृत के नियम के अनुसार उन दोनों 'च' शब्दों से अनुक्त ( नहीं कहे हुए ) यजुर्वेद और अथर्ववेद का भी ग्रहण होता है । च शब्द की ऐसी शक्ति है कि अनुक्त पदार्थों को भी अपनी ओर खींच लेती है ।

( ३ ) "उत्" यह नाम ईश्वर का है । यह प्रथम वर्णन होचुका है । गीथ जो गाया जाय । उत् नाम द्वारा सम्पूर्ण वेद उस को गाते हैं । अतः वह उद्गीथ है । इस का भी अभिप्राय यह है कि वह परमेश्वर सबों में व्याप्त रहने पर भी सबों से ऊपर है । ऐसा ही वर्णन वेद करते हैं । इस लोक में भी देखाजाता है कि आपामर ईश्वर को लक्ष्य करके ऊपर ही हाथ उठाता है । अतः उत् ( ऊपर ऊर्द्ध्व ) इसका नाम भी है

( ४ ) उत् = परमेश्वर, गाता = गायक । परमेश्वर का गायक ।

लोक है उन का भी वह ईश (शासक) है और विद्वानों के मनोरथों का भी ईश पूरक है ॥ इति अधिदैवतम् ॥ ८ ॥

पदार्थः—( तस्य ) उस व्यापक पुरुष के ( गेष्णौ ) गायक ( ऋक् च ) ऋक् और यजुः ( साम च ) साम और अथर्व हैं (तस्मात्) उस कारण (उद्गीथः) वह ब्रह्म उद्गीथ कहलाता है ( तस्मात तु एव ) इसी कारण से ( उद्गाता ) उद्गाता ऋत्विक् भी उद्गाता कहलाता है ( हि ) क्योंकि ( एतस्य ) इसी " उत् " नाम ब्रह्म का वह ( गाता ) गाने वाला है ( स एषः ) सो यह ब्रह्म ( ये च ) जो ( अमुष्मात् ) इस आदित्य लोक से ( पराञ्चः ) ऊर्द्ध्वस्थित ( लोकाः ) लोक हैं ( तेषांच ) उनका ( ईष्टे ) ईशिता स्वामी है । च शब्द के प्रयोग से धारण आदि भी अर्थ करना ( देवकामानाञ्च ) और विद्वानों की कामनाओं का भी ( ईष्टे ) पूर्ण करने वाला है ( इति, अधिदैवतम् ) देवता विषयक उपमा समाप्त हुई "ईश ऐश्वर्य्ये" ईश धातु का अर्थ ऐश्वर्य्य है ॥ ८ ॥

भाष्याशयः—इस प्रवाक से उद्गीथ और उद्गाता शब्दों के गूढार्थ दिखलाये गये हैं और ईश्वर को सम्पूर्ण जगत् का शासक और विद्वानों के मनोरथ का पूरक कहा गया है । " उद्गीथ " इस कारण नाम हुआ कि प्रथम उत् उसका नाम है सो गत वर्णन में कहा गया है । गीथ शब्द गै धातु से सिद्ध होता है । जिस कारण उत् जो ब्रह्म उस को चारों वेद गाते हैं अतः वह उद्गीथ कहलाता है । उद्गाता ( उत्+गाता ) दो शब्दों के योग से बनता है । उत् नाम ईश्वर । गाता नाम गाने वाला । जिस कारण ईश्वर को ही गाता है अतः वह ऋत्विक् उद्गाता कहलाता है । " गेष्णौ " गेष्ण शब्द का अर्थ कोई पर्व गान आदि करते हैं । पृथिवी अग्नि । अन्तरिक्षवायु । द्युलोक आदित्य आदि ईश्वर के मनुष्यपर्व ( संयुक्त अवयव ) गांठि वा पोरवत् वे भी एक २ पर्व हैं । इत्यादि । परन्तु गेष्ण शब्द का यहां गायक अर्थ करना समुचित मालूम पड़ता है । यद्यपि पुरुष के वर्णन होने के कारण अवयवार्थ अनुचित नहीं तथापि यहां प्रधानतया ईश्वर की विभूति के वर्णन होने से गायक अर्थ ठीक भासित होता है। ऋग्वेदादि जिसके गायक हैं । आदित्य लोकादियों का जो धारक है। जो देवकामनाओं का पूरक है । इत्यादि वर्णन उस की परम विभूति का ही है॥ ८ ॥

इति षष्ठस्य खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ६ ॥



# सप्तमखण्डस्यावतरणिका ॥ ( २ )

## आदित्य शब्द ।

अधिदैवत उपासना में प्रायः अग्नि, वायु, आदित्य ये ही तीनों देव और अग्नि, वायु, आदित्य ये ही तीनों शब्द ऋषियों ने प्रयुक्त किये हैं यथाः—

आदित्य एवोद् । वायुर्गीः । अग्निस्थम् । १ । ३ । ७ ॥ अग्निः साम । वायुः साम । आदित्यः साम ॥ १ । ६ । १—३ ॥ अग्निः । वायुः । आदित्यः । स उद्गीथः । २ । ११ । १ ॥

अथवा वसु, रुद्र, और आदित्य ये तीन नाम आते हैं ॥

वसूनां प्रातःसवनम् । रुद्राणां माध्यन्दिनंसवनम् । आदित्यानाञ्च विश्वेषां देवानां तृतीयं सवनम् ॥ २ । २४ । १ ॥

त्रया वै देवाः । वसवो रुद्रा आदित्याः शतपथ ब्रा० । ४ । ३ । ५ । १ ॥ वसवः प्रातः सवनेनागूरुद्रा माध्यन्दिनेन सवनेनादित्यास्तृतीय सवनेन । १२ । ३ । ४ । १ ॥

इत्यादि प्रसंग में अग्नि, वायु, आदित्य अथवा वसु, रुद्र, आदित्य ये तीन नाम बहुधा प्रयुक्त दीखते हैं । यास्काचार्य भी कहते हैं जैसेः—

तिस्र एव देवता इति नैरुक्ताः । अग्निः पृथिवीस्थानो वायुर्वेन्द्रोवाभ्यन्तरिक्षस्थानः सूर्योद्युस्थानः ॥ निरुक्त दै० १ । ५ ॥

तीन ही देवता होते हैं । पृथिवीस्थान अग्नि, अन्तरिक्षस्थान वायु, द्युस्थान सूर्य्य । यहां यास्काचार्य ने आदित्य की जगह में सूर्य शब्द का प्रयोग किया है । परन्तु उपनिषद् में विशेषकर एवं ब्राह्मण ग्रन्थों में भी प्रायः आदित्य शब्द का ही प्रयोग किया है । सूर्य आदि शब्द नहीं । और अधिदैवत वर्णन में तो आदित्य शब्द को छोड़ सूर्यादि शब्द कदापि भी प्रयुक्त नहीं हुआ है । जैसेः—

असौ वा आदित्य उद्गीथः । छा० १ । ५ । १ ॥ आदित्यो ब्रह्मेत्यादेशः । ३ । १९ । १ ॥ आदित्यं ब्रह्मेत्युपास्ते । ३ । १९ । ४ ॥ य एष आदित्ये पुरुषो दृश्यते । यश्चायमस्मिन्नादित्ये तेजोमयोऽमृतमयः पुरुषः । ……… । अयमेवसः । योऽयमात्मेदममृतम् । ब्रह्मेदं सर्वम् ॥ बृ० २ । ५ । ५ ॥ य एवासावादित्ये पुरुषः स एष वदैव शाकल्य । तस्य का देवतेति । सत्यमिति होवाच ॥

इत्यादि अनेक प्रयोग आये हैं । इस कारण यहां आवश्यकता प्रतीत होती है कि "आदित्य" शब्द के ऊपर कुछ विचार किया जाय । आज कल लोग इस शब्द को सूर्य वाचक ही लेते हैं । जैसेः—

सूरसूर्यार्यमादित्य द्वादशात्म दिवाकराः । अ० को० दिग्वर्ग २८ ॥

सूर, सूर्य, अर्यमा, आदित्य, द्वादशात्म, दिवाकर आदि सूर्य के नाम हैं । परन्तु अति प्राचीन काल में केवल सूर्य वाचक ही नहीं था । अतः इस के तात्पर्य का अनुसन्धान जहां तक हो करना चाहिये ॥

एतेहीदꣳ सर्वमाददानायन्ति ते यदिदं सर्वमाददानायन्ति तस्मादादित्या इति ॥ बृ० । ३ । ९ । ५ ॥

इस प्रमाण से सिद्ध होता है कि "आ+दा" धातु से आदित्य शब्द सिद्ध होता है । आपूर्वक दा धातु आदान अर्थात् ग्रहण अर्थ में होता है । जो ग्रहण करे उसे आदित्य कहते हैं । अतएव कहा गया है यथाः—

प्राणावादित्या एतेहीदꣳ सर्वमाददते । छा० ३ । १६ । ५ ॥

आदित्य नाम प्राण का है क्योंकि ये ही सम्पूर्ण इन्द्रियों को ग्रहण किये हुये है । सूर्य भी आकर्षण शक्ति से अखिल पदार्थों को अपनी ओर ग्रहण किये है । अतः आदित्य कहलाता है । परन्तु इतना ही अर्थ आदित्य शब्द का नहीं । "अदिति" शब्द से भी आदित्य बनता है ।

दित्यदित्यादित्य पत्युत्तर पदाण्ण्यः । पा० । ४ । १ । ८५ ॥

दिति, अदिति, आदित्य और पत्युत्तर शब्द से प्राग् दीव्यति अर्थों में ण्य प्रत्यय होता है । इस सूत्र के अनुसार ( अदितेरयमादित्यः । आदित्यस्यायमादित्योवा ) अदिति और आदित्य इन दोनों शब्दों से आदित्य बनता है । अदिति शब्द का क्या अर्थ है ? पौराणिक लोग कहते हैं कि कश्यप ऋषि की स्त्री का नाम अदिति है । उससे सूर्य की उत्पत्ति हुई है उस हेतु सूर्य आदित्य कहलाता है; परन्तु यह सर्वथा अश्रद्धेय है । वेद में कहा गया हैः—

अदितिर्द्यौः । अदितिरन्तरिक्षम् । अदितिर्माता । स पिता । स पुत्रः । विश्वेदेवा-अदितिः । पञ्चजना अदितिः । जातमदितिर्जनित्वम् ॥ नि० नै० । ४ । २३ ॥

द्युलोक अन्तरिक्ष आदि का वाचक अदिति है । यास्कजी कहते हैं "देवमाता" "देवानांमाता निर्मात्री" देवों को निर्माण करने वाली को अदिति कहते हैं । एक स्थान में यास्काचार्य कहते हैं–कि "अदितेर्दक्षोऽजायत । दक्षाद्वदितिः । परीति च । तत्कथमु-

पपद्येत । समानजन्मानौस्याताम् इत्यपि वा देवधर्मेणेतरेतरजन्मानौस्यातामितरेतरप्रकृती ॥ नि० दै० ५ । २३ ॥

"अदिति से दक्ष की उत्पत्ति और दक्ष से अदिति" की उत्पत्ति । उलटा भी । यह जो प्राचीन ऋषियों का कथन है सो कैसे हो सकता है । इतना प्रश्नकर स्वयं उत्तर देते हैं । कदाचित् दोनों समान जन्म वाले हो वा देव धर्म से परस्पर एक दूसरे को उत्पन्न करनेवाले हों इति । अदिति से दक्ष और दक्ष से अदिति हुई इसका तात्पर्य विस्पष्ट है कठिन नहीं । अदिति = अखण्ड स्वरूप ईश्वर । दक्ष = सम्पूर्ण सृष्टि । एक पक्ष में । और द्वितीय पक्ष में दक्ष = ब्रह्म । अदिति = प्रकृति इतना अर्थ करने से सब सङ्गति हो जाती है । अतः वेद में कहा गया है कि अदिति नाम माता का और पुत्र का भी है । ईश्वर सब की माता है इसलिये ईश्वर अदिति कहलाता है परन्तु प्रकृति भी सर्व पदार्थों का उपादान कारण है इसलिये प्रकृति का भी नाम अदिति है और इसी हेतु यह माता है परन्तु ईश्वर की प्रेरणारूपी शक्ति से प्रकृति प्रवृत्त होती है इस हेतु ईश्वर की पुत्रीवत् प्रकृति है, इस हेतु अदिति पुत्री भी कहलाती है । अर्थात् प्रकृति ईश्वर की पुत्रीवत् और महदादि की माता है, अथवा अदिति और दक्ष क्रम से प्रकृति और पुरुष को कहते हैं । प्रकृति की सहायता से पुरुष, पुरुष का प्रकाश और पुरुष की सहायता से प्रकृति का प्रकाश । इस हेतु इतरेतर प्रकृति ये दोनों कहलाते हैं । यह बात बहुत विशद है । इसके ऊपर "वेदार्थप्रकाश" में विस्तृत व्याख्यान किया जावेगा । प्रकृतविषय में यह फलित हुआ कि अदिति नाम प्रकृति का है और प्रकृति के पुत्र को (अदितेरपत्यम्) आदित्य कहते हैं । प्रकृति का पुत्र कौन है ? । उत्तर यह सम्पूर्ण सृष्टि । अतः यह सिद्ध हुआ कि आदित्य नाम सृष्टि का है । आज कल भी देवता वाचकों में आदित्य शब्द का पाठ आता है । यथाः—

अमरानिर्जरा देवास्त्रिदशाविबुधासुराः । आदित्या ऋभवोस्वप्ना ऽमर्त्या अमृतान्धसः ॥

यह सम्पूर्ण सृष्टि ही देव है इसी का नाम आदित्य है । क्योंकि प्रवाहरूप से यह अमर्त्य है । ऋषि प्रयुक्त शब्दों के किञ्चिदंश की भी समालोचना करने में असमर्थ हो गये हैं । क्योंकि आज कल संस्कृत की परिपाटी ऐसी अधःपतित हो गई है कि शब्दार्थ के तत्त्व से लक्षोंकोश दूर हम लोगों को फेंक दिया है ।

अब प्रकरण के अनुसार भी देखिये कि आदित्य शब्द से क्या तात्पर्य निकलता है । प्रथम अग्नि, वायु, आदित्य, चन्द्रमा और नक्षत्रादियों में ब्रह्मव्याप्ति कह कर पुनः आदित्य के अभ्यन्तर व्याप्ति का वर्णन करते हैं । यदि यहां आदित्य शब्द का केवल

सूर्य ही अर्थ लिया जाय तो पुनरुक्ति होगी अथवा अन्य देवों में ब्रह्म की अभ्यन्तर व्याप्ति नहीं है यह सिद्ध होगा परन्तु यह इष्ट नहीं । अतः आदित्य शब्द सम्पूर्ण देव वाचक है केवल सूर्य वाचक नहीं । अग्नि, वायु, आदित्य, चन्द्र और नक्षत्र में व्याप्ति दिखला अवशिष्ट देवों में भी वैसी ही ब्रह्म व्याप्ति है । एतदर्थसूचक यह शब्द प्रतीत होता है परन्तु यह अधिदैवत उपासना है इस हेतु अध्यात्म उपासना को छोड़ अन्य सब उपासनाओं का अन्तर्भाव इसी उपासना में होना चाहिये । क्योंकि दो ही उपासनाएं कही गई हैं । सो जब तक आदित्य शब्द प्रकृतिमात्रवाचक न होगा तब तक यह हो नहीं सकता । अतः आदित्य शब्द सम्पूर्ण प्रकृतिवाचक है यह जानना । अतएव अदिति शब्द से केवल अपत्य अर्थ में ही महर्षि पाणिनि ने प्रत्यय नहीं किया है किन्तु प्राग् दीव्यतीय सब अर्थों में । अतः ( अदितिरेव आदित्यः ) स्वार्थ में ही प्रत्यय करने से अदिति से आदित्य बनता है । अर्थात् अदिति को ही आदित्य कहते हैं । आदित्य नाम प्रकृति । अतः आदित्य नाम प्रकृति का सिद्ध हुआ । कठोपनिषद् के वचन से स्पष्ट विदित होता है कि अदिति नाम प्रकृति का है यथाः—

या प्राणेन सम्भवत्यदितिर्देवतामयी । गुहां प्रविश्य तिष्ठन्तीं या भूतेभिर्व्यजायत ॥ कठ० ४ । ७ ॥

( या ) जो ( अदितिः ) अविनश्वरी अखण्डनीया अदिति ( प्रकृति ) (प्राणेन) प्राण = ब्रह्म की सहायता से (संभवति) उत्पन्न = प्रकाशित होती हैं । वह प्रकृति कैसी है ! ( देवतामयी ) सत्त्व, रज, तमरूप देवताओं से युक्त (या) जो अदिति । (भूतेभिः) पृथिवी, अप, तेज आदि महाभूतों के साथ (व्यजायत) उत्पन्न होती है । पुनः (गुहां) ब्रह्मरूप गह्वर में ( तिष्ठंतीम् ) निवास करती हुई उसको जो जानता है वही द्रष्टा है।

यहां अदिति को देवतामयी कहते हैं । सृष्टि के सम्पूर्ण बीज का नाम देवता है। इसी को सांख्यकर्त्ता ने सत्त्व, रज और तम नाम से कहा है और जिस हेतु इसी प्रकृति से सम्पूर्ण सृष्टि का विस्तार होता है अतः (भूतेभिः व्यजायत) कहा गया है । इसी कारण से भ्रमवश पौराणिकों ने सकल देवताओं की माता को अदिति माना है शब्दों के अर्थों में बहुत परिवर्त्तन होने से आजकल सत्यता का पता नहीं लगता है । एक समय जो अदिति प्रकृतिवाचक था आज वह एक स्त्रीरूपा देवमाता यथार्थतया मानी जाती है । इस हेतु कहा है :—

स यश्चायं पुरुषे । यश्चासावादित्ये । स एकः ॥ तै० ३ । १० । ४ ॥

सो जो पुरुष में है। जो यह आदित्य में है । वह दोनों एक ही हैं अर्थात् आन्तर और बाह्य दोनों जगत् में एक ही है । इतिदिग् ।

सूर्य को अधिष्ठान मानकर भी ब्रह्मोपासना ऋषि निषेध करते हैं यथा:—

प्राचीन योग्य कं त्वमात्मानमुपास्से । इति आदित्यमेव भगवोराजन्निति ।........। चक्षुष्ट्वेतदात्मन इति होवाच । अन्धोऽभविष्यद्यन्मानागमिष्य इति । छा० ५ । १३ ॥

अश्वपति पूछते हैं कि हे प्राचीनयोग्य ! आप किस आत्मा की उपासना करते हैं ? उत्तर । हे भगवन् राजन् ! आदित्य की ही । हे प्राचीनयोग्य ! यह तो आत्मा का नेत्र समान ही है । आप अन्धे हो जाते यदि मेरे निकट नहीं आते । पुन:—

"सहोवाच गार्ग्यो य एवासावादित्ये पुरुष एतमेवाहं ब्रह्मोपास इति। सहोवाचा जातशत्रुः" बृ० २ । १ । २ ॥

गार्ग्य कहते हैं कि आदित्य में जो पुरुष है उसी को ब्रह्म मान उपासता हूं । अजातशत्रु कहते हैं, नहीं नहीं ऐसा नहीं। यह आदित्य तो सब प्राणियों का मूर्धा समान है इस की उपासना से क्या ? ।

य आदित्ये तिष्ठन्नादित्यादन्तरो यमादित्यो न वेद यस्यादित्यः शरीरं य आदित्यमन्तरो यमयत्येष त आत्मान्तर्याम्यमृतः ॥ बृ० ३ । ७ । ९ ॥

जो आदित्य में व्यापक हुआ आदित्य से अन्तर भिन्न है । जिस को आदित्य नहीं जानता है आदित्य जिसका शरीरवत् है, जो आदित्य के अभ्यन्तर में रहकर आदित्य का शासन करता है वही अन्तर्यामी अमृत ब्रह्म है । उसी को जानो । पुन:—

भीषाऽस्माद्वातः पवते । भीषादेति सूर्यः । भीषाऽस्मादग्निश्चेन्द्रश्च मृत्युर्धावति पञ्चम इति ॥ तै० । २ । ८ ॥

उसी ब्रह्म के भयरूप शासन से वायु चल रहा है उसी के भय से सूर्य्य उदित हो रहा है । अग्नि, विद्युत्, मृत्यु, चन्द्र, नक्षत्र सब ही उसी के भय से स्व स्व नियोग में स्थित हैं ।

"न तत्र सूर्योभाति न चन्द्रतारकं नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः । तमेव भान्तमनु भाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति" मुं० । २ । २ । १० ॥

"न सूर्य न चन्द्र न तारागण न विद्युत् न अग्नि उसको प्रकाश करते हैं किन्तु उसी ब्रह्म की प्रकाशरूपी सत्ता से ये सब प्रत्युत प्रकाशित हो रहे हैं ।

शङ्का—यदि ब्रह्म इन सब में व्याप्त है तो क्यों नहीं इनको अधिष्ठान मान ब्रह्म की उपासना करें ? । उत्तर—ब्रह्म इन सबों में व्याप्त होने पर भी उनसे भिन्न है और अपनी ही महिमा में प्रतिष्ठित है । यथा:

"स भगवः कस्मिन्प्रतिष्ठित इति स्वे महिम्नि इति । पादोस्य सर्वाभूतानि त्रिपादस्यामृतन्दिवि इति" ॥

यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड तो उसके अल्प अंशतुल्य है । वह केवल अपनी महिमा में प्रतिष्ठित है इत्यादि प्रमाण से सिद्ध है कि ब्रह्म की पूजा ब्रह्म में ही हो सकती है अन्य में नहीं । आचार्य की पूजा आचार्य में होती है अन्य किसी में नहीं । इतिदिक् । यथास्थान इसको पुनः विस्पष्ट करेंगे । इति ॥



# अथ सप्तमः खण्डः ॥

**अथाध्यात्मं । वागेवर्क् प्राणः साम । तदेतदेतस्यामृच्यध्यूढꣳ साम । तस्मादृच्यध्यूढꣳ साम गीयते । वागेव सा प्राणोऽमस्तत्साम ॥ १ ॥**

अथ । अध्यात्मम् । वाक् । एव । ऋक् । प्राणः । साम । तत् । एतत् । एतस्याम् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । तस्मात् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । गीयते । वाक् । एव । सा । प्राणः । अमः । तत् ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथेदानीमध्यात्ममुच्यते । वागेव । सर्वत्रैव इवशब्दोऽध्याहार्यः । वागिव एव ऋग् वर्त्तते । प्राण इव साम । तदेतत् । प्राणसमानं साम । एतस्यां वाक्तुल्यायामृचि । अध्यूढम् । तस्मादृचि अध्यूढम् । साम गीयते । इत्यादीनामर्थः पूर्ववद्विज्ञेयः । वागेवर्क् प्राणः साम । ओमित्येतदक्षरमुद्गीथः । तद्वा एतन्मिथुनम् । यद् वाक् च प्राणश्चर्क् च साम च । वाचऋग्रसः ऋच सामरस इत्याद्यप्यनुसन्धेयम् । वागेवसा । सा शब्दवाच्या । प्राणः अमः अमशब्दवाच्यः तत् साम । सामनामार्धशब्दवाच्या वाग् । एवमितरार्धशब्दवाच्यः प्राणोऽस्तीति । तत् साम । तदुभयधर्मविशिष्टो सामवर्त्तते ॥ १ ॥

अनुवाद—अब अध्यात्म वर्णन होता है । वाणी समान ही ऋग्वेद और प्राण समान ही सामवेद । सो यह ( प्राण समान ) सामवेद इस ( वाग्समान ) ऋग्वेद में

अध्यूढ ( अन्तर्गत आश्रित ) है। अतः ऋग्वद्ध ही साम गाया जाता है। सा शब्दार्थ वाक् और अम शब्दार्थ प्राण है। वह दोनों मिलकर साम है ॥ १ ॥

पदार्थः—( अथ अध्यात्मम् ) अब अध्यात्म वर्णन होता है। पूर्व में अधिदैवत कह चुके हैं। ( ऋग् ) ऋग्वेद (वाग् एव) निश्चय वाणी के समान है ( साम ) सामवेद (प्राणः) प्राण के समान है (तत् एतत्) सो यह अर्थात् प्राण के समान (साम) सामवेद ( एतस्याम् ) इस वाणी समान (ऋचि) ऋग्वेद में (अध्यूढम् ) आश्रित अन्तर्गत है ( तस्मात् ऋचि अध्यूढम् ) अतः ऋग्वद्ध ( सामगीयते ) साम गाया जाता (सा) सा शब्द का अर्थ ( एव ) निश्चय ( वाग् ) वाणी है ( अमः ) साम शब्द के अम का अर्थ ( प्राणः ) प्राण है ( तत् ) दोनों अर्थात् सा और अम मिलकर ( साम ) साम[1] है ॥ १ ॥

## चक्षुरेवर्गात्मा साम । तदेतदेतस्यामृच्यध्यूढꣳ साम । तस्मादृच्यध्यूढꣳ साम गीयते । चक्षुरेव साऽऽत्माऽमस्तत्साम ॥ २ ॥

चक्षुः । एव । ऋग् । आत्मा । साम । तत् । एतत् । एतस्याम् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । तस्मात् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । गीयते । चक्षुः । एव । सा । आत्मा । अमः । तत् । साम ॥ २ ॥

भाष्यम्—चक्षुरिति । ऋक् । चक्षुरेवैव । साम । आत्मा । आत्मेव । चक्षुषि दृश्यमानश्च छायापुरुष इहात्मा । अन्यायोजनापूर्ववत् । चक्षुषि यथा छायापुरुषः । ऋचि तथा सामेति ॥ २ ॥

अनुवाद—निश्चय, नेत्र समान ही ऋग् और नेत्रगत छायापुरुष समान ही साम है सो यह आत्मसमान सामवेद इस नेत्रसमान ऋग्वेद में अध्यूढ है। इस कारण ऋग्वद्ध

( १ ) साम शब्द में सा+अम दो शब्द हैं। इन दोनों के पृथक् २ अर्थ अध्यात्म रीति से दिखलाये जाते हैं। अन्यत्र भी ऐसा ही जानना ॥

( २ ) गतखण्ड में ऐसा ही वर्णन हुआ है। अतः यहां विस्तार नहीं किया जाता है। वहां ही देखना ॥

( ३ ) मूल में आत्मा शब्द है। यहां आत्मा शब्द का अर्थ नेत्रगत छाया पुरुष है। नेत्र के भीतर एक पुरुष का बिम्ब विदित होता है उसे कनीनिका, छाया पुरुष आदि कहते हैं ॥

ही साम गाया जाता है । सा शब्दार्थ चक्षु और अम शब्दार्थ आत्मा है । वह साम है ॥ २ ॥

पदार्थः -- ( चक्षुः+एव+ऋग् ) नेत्र के समान ही ऋग्वेद ( आत्मा साम ) नेत्रगत कनीनिका समान साम है ( तत्+एतत्+साम ) सो यह आत्मसदृशसाम ( एतस्याम्+ऋचि ) चक्षु समान ऋग्वेद में ( अध्यूढम् ) अन्तर्गत है ( तस्माद्दचि० ) इस कारण ऋग्बद्ध साम गाया जाता है ( चक्षुरेवसा ) सा शब्द लक्ष्यनेत्र ( आत्मा अमः ) अम शब्द लक्ष्य आत्मा ( कनीनिका ) (तत् साम) दोनों मिलकर साम ॥२॥

**श्रोत्रमेवर्ङ्मनः साम । तदेतदेतस्यामृच्यध्यूढꣳ साम । तस्मादृच्यध्यूढꣳ साम गीयते । श्रोत्रमेव सा मनोऽमस्तत्साम ॥ ३ ॥**

श्रोत्रम् । एव । ऋक् । मनः । साम । तत् । एतत् । एतस्याम् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । तस्मात् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । गीयते । श्रोत्रम् । एव । सा । मनः । अमः । तत् । साम ॥ ३ ॥

भाष्यम्—श्रोत्रमिति । श्रोत्रमेव । ऋगित्यादीनि पदानि पूर्ववद् व्याख्यातानि वेदितव्यानि ॥ ३ ॥

अनुवाद—श्रोत्र समान ही ऋग् । मन समान साम । सो यह मन समान साम, श्रोत्र समान ऋग्वेद में अन्तर्गत है । अतः ऋग्बद्ध ही साम गाया जाता है । सा शब्द का लक्ष्य श्रोत्र और अम का मन । वह दो धर्म विशिष्ट साम है ॥ ३ ॥

पदार्थः—( श्रोत्रम्+एव+ऋग् ) श्रोत्र समान ही ऋग् ( मनः+साम ) मन समान साम ( तत्+एतत्+साम ) सो यह मनरूप साम ( एतस्याम्+ऋचि ) इस श्रोत्ररूप ऋग्वेद में ( अध्यूढम् ) आश्रित है ( तस्मात्+ऋचि+अध्यूढम् ) इसलिये ऋगाश्रित ( साम+गीयते ) साम गाया जाता है ( श्रोत्रम्+एव+सा ) सा शब्द लक्ष्य श्रोत्र (मनः अमः) अम लक्ष्य मन (तत्+साम) उभय धर्म्मावगाही साम है ॥३॥

**अथ यदेतदक्ष्णः शुक्लं भाः सैवर्गथ यन्नीलं परः कृष्णं तत्साम । तदेतदेतस्यामृच्यध्यूढꣳ साम । तस्मादृच्यध्यूढꣳ साम गीयते । अथ यदेवैतदक्ष्णः शुक्लं भाः सैव साऽथ यन्नीलं परः कृष्णं तदमस्तत्साम ॥ ४ ॥**

अथ । यत् । एतत् । अक्ष्णः । शुक्लम् । भाः । सा । एव । ऋक् । अथ । यत् । नीलम् । परः । कृष्णम् । तत् । साम । तत् । एतत् । एतस्याम् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । तस्मात् । ऋचि । अध्यूढम् । साम । गीयते । अथ । यत् । एव । एतत् । अक्ष्णः । शुक्लम् । भाः । सा । एव । सा । अथ । यत् । नीलम् । परः । कृष्णम् । तत् । अमः । तत् । साम ॥ ४ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथ यदेतत् प्रत्यक्षवद्भासमानम् । अक्ष्णः । नेत्रस्य । शुक्लम् । श्वेतम् । भाः । दीप्तिः । सैव ऋक् । अथ यन्नीलं परः कृष्णम् । अतिशयश्यामम् । तत्साम । तदेतत् । इत्यादीनि पदान्यतिरोहितार्थानि । पूर्ववत् संगतिः कार्या ॥ ४ ॥

अनुवाद—अब जो यह नेत्र गत शुक्ल दीप्ति है तत्सदृश ही ऋग् । अतिशय श्यामदीप्ति समान साम । सो यह साम इस ऋचा में अध्यूढ ( अन्तर्गत ) है । अतः ऋगाश्रित साम गाया जाता है । सा शब्द लक्ष्य नेत्रगत शुक्लदीप्ति और अम लक्ष्य नेत्रगत कृष्ण दीप्ति । एतदुभयधर्मविशिष्ट साम है ॥ ४ ॥

पदार्थः—( अथ ) अब । अनन्तर ( यत्+एतत् ) जो यह ( अक्ष्णः ) नेत्र की ( शुक्लम्+भाः ) शुक्ल दीप्ति है ( सा+एव+ऋग् ) तत् समान ही ऋग्वेद है (यत्+नीलं+परः+कृष्णः ) जो अतिशय श्याम है ( तत्+साम ) वह साम है ( तद्+एतत्+साम ) सो यह साम ( एतस्याम्+ऋचि ) इस ऋग्वेद में ( अध्यूढम् ) अन्तर्गत है ( तस्मात्+ऋचि+अध्यूढम् ) इस कारण ऋग् मिश्रित ( साम+गीयते ) साम गाया जाता है ( अथ ) और ( यद्+एव+एतत्+अक्ष्णः+शुक्लम्+भाः ) जो यह नेत्रगत शुक्ल दीप्ति है ( सा+एव+सा ) वही सा पद का लक्ष्य है ( अथ+यत्+नीलम्+परः+कृष्णः) जो अतिशय श्याम दीप्ति है ( तत्+अमः ) वह अम पद लक्ष्य है ( तत्+साम ) तदुभय धर्मावलम्बी साम है ॥ ४ ॥

**अथ य एषोऽन्तरक्षिणि पुरुषो दृश्यते सैवर्क्तत्साम । तदुक्थं तद्यजुस्तद्ब्रह्म । तस्यैतस्य तदेवरूपं यदमुष्य रूपं । यावमुष्य गेष्णौ तौ गेष्णौ । यन्नाम तन्नाम ॥५॥**

अथ । यः । एषः । अन्तः । अक्षिणि । पुरुषः । दृश्यते । सा । एव । ऋक् । तत् । साम । तत् । उक्थम् । तत् । यजुः । तत् । ब्रह्म । तस्य । एतस्य । तत् । एव । रूपम् । यत् । अमुष्य । रूपम् । यौ । अमुष्य । गेष्णौ । तौ । गेष्णौ । यत् । नाम । तत् । नाम ॥ ५ ॥

भाष्यम्—अथेति । उपास्य स्वरूपमलङ्कारेणविवृणोति । ब्रह्मणः सर्वत्र व्यापकत्वात् सुकुमारमतीन् प्रति निकटस्थ इन्द्रियेऽपि तद्विद्यगानतां प्रदर्श्य अरुन्धतीतारान्यायेन ब्रह्माभिमुखान् करोति । अस्मिन् देहेऽक्ष्णःप्रधानत्वाद् । तस्मिंस्तदुपदेशः । नचात्र पुरुषशब्देन छायापुरुषस्य ग्रहणम् । तस्य द्वितीयप्रवाके वर्णनेन गतत्वात् । पुरुषशब्देन सर्वव्यापक ईश्वर एव अभीष्टः । तस्मिन्नेव वक्ष्यमाणधर्मसमन्वय संभवात् । य एषः पुरुषः अन्तर्याम्यमृतः । अन्तरक्षिणिअक्ष्णरन्तर्मध्ये सर्वेन्द्रियाणांमध्ये इत्यर्थः । दृश्यते । अत्राक्षिशब्द इन्द्रियवाचकः । प्रकृतिवचनश्चेतिसमीक्षायां विस्पष्टयिष्यामः । सा एव ऋक् । स पुरुषः एव ऋग्वेदप्रतिपाद्यः । अत्र तच्छब्दैश्चाक्षुषः पुरुष उच्यते । ऋगाद्यपेक्षया लिङ्गव्यत्ययः । इत्थं तत्साम । तत् । उक्थम् । तत् यजुः । सामोक्थयजुर्वेद विषयः स एवपुरुषः । प्रतिपाद्यप्रतिपादकाभेदविवक्षयैतद्वर्णनम् । दृश्यतेच ब्रह्मवेदयोरुभयोरपि ब्रह्मशब्दः । उक्थम् सामवेदस्थस्तोत्रविशेषः । तत् । ब्रह्म । य अक्षिणि व्यापकः पुरुषः । तदेव ब्रह्म तत्रापि व्यापकत्वात् । यद्वा । उक्थं सामवेदगीतिविशेषः । तत्साहचर्यात् सामपदेन सामस्तोत्रम् । उक्थाद् भिन्नं शस्त्रमृगुच्यते । यजुः स्वाहास्वधावषडादिः । ब्रह्मपदेन अवशिष्टा ऋग्यजुस्सामाथर्वाणो वेदाः । तत्सर्वैर्वेद्यं परब्रह्मैवेत्यर्थः । तस्य एतस्य । अक्षिव्यापकस्य ब्रह्मणः । तदेवरूपम् । यद् अमुष्य आदित्यान्तर्गतस्य ब्रह्मणो रूपम् । अमुष्य यौ गेष्णौ ( गायकौ ) एतस्यापि तावेव गेष्णौ गायकौ । अमुष्य यन्नाम । एतस्यापि तदेवनाम । य एवादित्ये स एवाक्षिणि । स एव सर्वत्र । यदेवादित्यव्यापिनः ईश्वरस्य स्वरूपम् । तदेव सर्वत्र विद्यमानस्थस्य । नात्रकोऽपि विभेदः । अतएव साम्यं सर्वत्र ॥ ५ ॥

अनुवाद—अब जो अक्षि में व्यापक पुरुष[1] देख पड़ता है वही मानो ऋग्वेद, वही सामवेद, वही उक्थ और वही यजुर्वेद का प्रतिपाद्य विषय अर्थात् ब्रह्म है, इस का मानो वही रूप है, जैसा आदित्य व्यापक पुरुष का है । जो उसके गायक हैं, वे ही इसके गायक हैं । जो उसका नाम है वही इसका नाम है ॥ ५ ॥

पदार्थः–( अथ[3] ) आध्यात्मिक विज्ञानानन्तर ( यः एषः ) जो यह ( अन्तरक्षिणि ) इन्द्रियों के मध्यगत ( पुरुषः ) व्यापक ईश्वर की सत्ता ( दृश्यते ) अनुभव होती है ( सैव ऋग् ) वही ऋग्वेद का प्रतिपाद्य विषय है । एवम् ( तत् साम )

( १ ) अक्षि शब्द के ऊपर समीक्षा देखो ।

( २ ) प्रपाठक १ । खण्ड ६ । प्रवाक ६ की टिप्पणी देखो ।

( ३ ) अक्षि शब्द की समीक्षा देखो ।

वही सामवेद का प्रतिपाद्य ( तत् उक्थम् ) सामवेद के स्तोत्र समूह का नाम उक्थ है। तद्प्रतिपाद्य वही है ( तत् यजुः ) वही यजुर्वेद का विषय है ( तत् ब्रह्म ) वही ब्रह्म है (तस्य) उस (एतस्य) इसका (तदेव) वही (रूपम्) बोधन कराने वालारूप है (यत्) जो (अमुष्य) आदित्य व्यापक का (रूपम्) बोधन कराने वालारूप है (अमुष्य) आदित्य व्यापक ब्रह्मका ( यौ ) जो ( गेष्णौ ) गायक अर्थात् ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद रूप गायक हैं इसके भी ( तौ गेष्णौ ) वे ही गायक हैं ( यन्नाम ) जो उसका नाम है ( तन्नाम ) वही इसका भी नाम है ॥ ५ ॥

शङ्का—( यः एषः अन्तः अक्षिणि पुरुषो दृश्यते ) नेत्र के मध्य में जो यह पुरुष दीखता वह तो छाया पुरुष है ब्रह्म नहीं। परन्तु इस प्रवाक में उसी को ब्रह्म कहा गया है ( तत् ब्रह्म ) इस पद से । पुनः ( सैव ऋग् इत्यादि ) वही ऋक् आदि भी कहा गया है । इस से क्या नेत्रगत छाया पुरुष को ब्रह्म मानकर ध्यान वा उपासना की विधि की आज्ञा होती वा कुछ अन्य ? उत्तर- यहां " पुरुष " शब्द का अर्थ छाया पुरुष नहीं । छाया पुरुष का वर्णन द्वितीय प्रवाक में हो गया है ( १ ) ॥

शङ्का–नेत्र में ही क्यों उस की व्यापकता कही गई है। उत्तर–यहां अध्यात्म वर्णन का आरम्भ हुआ है । गत खण्ड में अधिदैवत कह चुके हैं । ज्ञानेन्द्रियों में नेत्र की प्रधानता से तद्गत व्यापकता दिखलाई गई है इन्द्रियजन्य सकल ज्ञान का एक नाम " प्रत्यक्ष " है । परन्तु अक्षि ( नेत्र ) से जो ज्ञान होवे उसी को " प्रत्यक्ष " कहना चाहिये । पुनः सकलेन्द्रिय जन्य ज्ञान का नाम प्रत्यक्ष कैसे । इस से नेत्र की प्रधानता सूचित होती है । प्रधान में वर्णन होने से अप्रधान श्रोत्रादि में व्यापकता की सिद्धि स्वतः फलित हो जाती है । केवल ज्ञान साध्य ब्रह्म के होने से ज्ञानेन्द्रिय प्रधान नेत्र में तद्व्यापकता लक्षित हुई है । समीक्षा देखो ।

शङ्का–( सैवऋक् तत्साम आदि ) इस का अर्थ यह है कि " वही ऋक् है वही साम है " इत्यादि परन्तु आपने वही " ऋग्वेद का प्रतिपाद्य विषय है " ऐसा अर्थ किया है सो कैसे ? उत्तर—संस्कृत की प्राचीन परिपाटी चली आती है कि कहीं प्रतिपाद्य और प्रतिपादक दोनों एक ही अर्थ में लिये जाते हैं । जैसे ब्रह्म ईश्वर । परन्तु ब्रह्मनाम वेद का भी है । ब्रह्म नाम वेद का क्यों ? वेद में ब्रह्म के वर्णन होने से तत्प्रतिपादक वेद भी ब्रह्म कहलाता है । एवं ब्रह्म के गायक को भी ब्रह्म कहा है । अतः

( १ ) खण्ड ६ । प्रवाक ६ की व्याख्या आदिक देखो ।

अति प्राचीन काल में ऋत्विक् भी ब्रह्म कहलाते थे । अब भी प्रधान ऋत्विक् ब्रह्मा कहा जाता है । इस से यह सिद्ध होता है कि कहीं २ प्रतिपाद्य और प्रतिपादक में अभेद सम्बन्ध माना गया है । ईश्वर प्रतिपाद्य और वेद प्रतिपादक है । अतः प्रतिपादक जो ऋग्वेदादि । सो भी अभेद सम्बन्ध से प्रतिपाद्य ब्रह्म कहा गया है इसी कारण हम ने वैसा अर्थ किया जो कि प्राचीन शैली के अनुकूल है ॥

शङ्का-—गेष्ण शब्द का अर्थ पर्व ( Joint ) आदि सबों ने किया है आप गायक अर्थ कैसे करते हैं ॥

उत्तर–इस का उत्तर पूर्व में कुछ दे चुके हैं । गै धातु से औणादिक प्रत्यय करने पर गेष्ण सिद्ध होता है । अतः गायक ही अर्थ ठीक है । एवं राजा की कीर्त्ति को जैसे गायक गाकर प्रसन्न करते हैं तद्वत् सम्पूर्ण ऋग्वेद प्रभृति उस के यश के गायक हैं । आगे षष्ठ प्रवाक में कहा भी गया है कि (वीणायां गायन्ति इत्यादि ) वीणा वाद्य में इस ब्रह्मको गाते हैं। अतः गेय ब्रह्म, गायक वेद और जगत्, इस को न जानकर भूल से गेष्ण शब्द का पर्व ( Joint ) आदि अर्थ लोग करते हैं ॥ ५ ॥

**स एष ये चैतस्मादर्वाञ्चो लोकास्तेषां चेष्टे मनुष्यकामानाञ्चेति । तद्य इमे वीणायां गायन्त्येतं ते गायन्ति । तस्मात्ते धनसनयः ॥ ६ ॥**

सः । एषः । ये । च । एतस्मात् । अर्वाञ्चः । लोकाः । तेषाम् । च । ईष्टे । मनुष्यकामानाम् । च । इति । तत् । ये । इमे । वीणायाम् । गायन्ति । एतम् । ते । गायन्ति । तस्मात् । ते । धनसनयः ॥ ६ ॥

भाष्यम्–स इति । स एषः । अक्षिण व्यापकः पुरुषः । एतस्माद् । अक्ष्णः । अर्वाञ्चो ये लोकाः । अर्वाग्गताः । अधोधोगता लोका ये सन्ति चादूर्ध्वलोकाः । तेषाञ्च । ईष्टे अनुशास्ति । ईशिता । मनुष्यकामानाञ्च ईशिता । अयमभिप्रायः । अक्षिण व्यापकः पुरुषो न केवलं तस्यैवेशिता किन्तु तदक्ष्यधोधो ये लोकास्तेषामपि शासकः । तथा मनुष्येष्टानामपि पूरकः । सर्वत्र व्यापकत्वलिङ्गाद्ब्रह्मण एवेदं वर्णनं विज्ञेयम् । तत् तस्मात् । ये । इमे । ब्रह्मवादिनः । वीणायां वाद्ये गायन्ति ते ब्रह्मविदो गायकास्तमेतमेव । ईश्वरं गायन्ति । तस्मादेव ते धनसनयः । धनस्य सनिर्लाभो येषां ते । धनलाभयुक्ता धनवन्त इत्यर्थः ॥६॥

अनुवाद—सो यह ( ब्रह्म ) अक्षि के उन अधोऽधः स्थित लोकों और मनुष्य के मनोरथों का भी ईशिता हैं इस कारण जो ये ब्रह्मविद् वीणा में जो कुछ गाते हैं वे इसी को गाते हैं अतः वे आप्तकाम हैं ॥ ६ ॥

पदार्थः—( च ) पुनः (ये) जो ( अस्मात् ) इस अक्षि से (अर्वाञ्चः) अधःस्थित ( लोकाः ) भुवन हैं ( तेषाञ्च ) उन का भी ( स एषः ) वही यह ( ईष्टे ) शासन करने वाला स्वामी है ( च ) और ( मनुष्यकामानाम् ) मनुष्य के मनोरथों का भी वही स्वामी है ( इति ) ( तत् ) इस कारण ( ये इमे ) जो ये ब्रह्मविद् लोग ( वीणायाम् ) वीणावाद्य में ( गायन्ति ) गाते हैं ( एतम् ) इसी ब्रह्म को ( ते ) वे ( गायन्ति ) गाते हैं ( तस्मात् ) इस कारण ( ते ) वे ( धनसनयः ) धनवान् हैं ॥ ६ ॥

**अथ य एतदेवं विद्वान् साम गायत्युभौ स गायति । सोऽमुनैव स एष ये चामुष्मात्पराञ्चो लोकास्ताꣳश्चाप्नोति देवकामाꣳश्च ॥ ७ ॥**

अथ । यः । एतत् । एवम् । विद्वान् । साम । गायति । उभौ । सः । गायति । सः । अमुना । एव । सः । एषः । ये । च । अमुष्मात् । पराञ्चः । लोकाः । तान् । च । आप्नोति । देवकामान् । च ॥ ७ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथानन्तरं यो ब्रह्मविद् । एवं विद्वान् । यथोक्तं उद्गीथाभिधेयं ब्रह्म विजनान् सन् । एतद् । साम । सामवेदं गायति । स ब्रह्मवित् । उभौ । आदित्ये चक्षुषि च व्यापकं ब्रह्म गायति । सः । अमुनैव । आदित्यान्तर्गतब्रह्मविज्ञानेनएव । ये च । अमुष्मात् । आदित्यात् । पराञ्चः उद्धर्वस्थितालोकाः सन्ति । तान् आप्नोति पुनश्च स एषः । देवकामांश्च प्राप्नोति । इति । प्रवृत्त्यर्थं फलं प्रदर्शितं भवति ॥ ७ ॥

अनुवाद—जो ( ब्रह्मविद् ) इस को ऐसा जानता हुआ इस साम को गाता है वह दोनों को गाता है । वह इसी से उस के उपरिष्ठ लोकों और देवकामनाओं को भी प्राप्त करता है ॥ ७ ॥

पदार्थः— ( अथ ) अब फल कहा जाता है ( यः ) जो ब्रह्मवित् ( एवम् ) इस प्रकार से ब्रह्म को ( विद्वान् ) जानता हुआ ( एतद् ) इस ( साम गायति ) सामवेद को गाता है ( सः ) वह ब्रह्मवित् ( उभौ ) दोनों अध्यात्म, अधिदैवत ब्रह्म को ( गायति ) गाता है ( सः ) वह ( अमुनैव ) आदित्यगत ब्रह्म विज्ञान के बल से ही ( ये च ) जो ( अमुष्मात् ) इस आदित्य से (पराञ्चः) ऊर्द्ध्वस्थित (लोकाः) लोक हैं ( तान् च ) उनको ( आप्नोति ) प्राप्त करता है ( स एषः ) वह यह ब्रह्मविद् ( देवकामांश्च ) और देवकामनाओं को भी ( आप्नोति ) प्राप्त करता है । इति ॥ ७ ॥

**अथानेनैव ये चैतस्मादर्वाञ्चो लोकास्ताꣳश्चाप्नोति मनुष्यकामाꣳश्च । तस्मादु हैवंविदुद्गाता ब्रूयात् ॥८॥**

अथ । अनेन । एव । ये । च । एतस्मात् । अर्वाञ्चः । लोकाः । तान् । च । अप्नोति । मनुष्यकामान् । च । तस्मात् । उ । ह । एवंविद् । उद्गाता । ब्रूयात् ॥८॥

भाष्यम्—अथेति । अथ । अनेनैव । अक्षिव्यापकब्रह्मविज्ञानेनैव । ये च । एतस्मात् । अन्तरक्षिपुरुषात् । अर्वाञ्चः । अधोगताः । लोकाः । सन्ति । तांल्लोकान् । आप्नोति लभते । मनुष्यकामांश्च आप्नोति । तस्मात् कारणात् । उह । एवकारार्थौ । निश्चितम् । एवंवित् । एवंब्रह्मविज्ञाता । उद्गातैव । शिष्यादीन् यजमानम्वा ब्रूयात् । उपदिशेत् ॥ ८ ॥

अनुवाद—पुनः इसी से ( वह ब्रह्मवित् ) इस के उन अधोऽधः स्थित लोगों को और मनुष्य कामनाओं को भी पाता है । इस कारण ईदृग् ब्रह्मविद् ही उद्गाता ( अपने शिष्य आदि से ) उपदेश करे ॥ ८ ॥

पदार्थः–( अथ ) पुनः (अनेन एव) इस अक्षि व्यापक ब्रह्मविज्ञान से ही (ये च) जो (अस्मादर्वाञ्चः) इन आक्षि के अधोगत (लोकाः) लोक हैं (तान् च) उनको (आप्नोति) प्राप्त करता है ( मनुष्यकामांश्च ) मनुष्य की कामनाएं भी प्राप्त करता है (तस्मात् ) इस कारण ( उ एव ) निश्चय ( एवं विद् ) इस प्रकार ब्रह्म के जानने वाला ही (उद्गाता ) ब्रह्मगाता ( ब्रूयात् ) अपने शिष्य आदिकों को उपदेश करे ॥ ८ ॥

**कं ते काममागायानीत्येष ह्येव कामागानस्येष्टे । य एवं विद्वान् साम गायति । साम गायति ॥ ६ ॥**

कम् । ते । कामम् । आगायानि । इति । एषः । हि । एव । कामागानस्य । ईष्टे । यः । एवम् । विद्वान् । साम । गायति । साम । गायति ॥ ९ ॥

भाष्यम्—कमिति । उद्गाताब्रूते । हे ब्रह्मचारिन् ! यद्वा हे यजमान ! ते तव । कं कामम् । काममभीष्टम् । आगायानि इति । तव कस्मै कामाय ब्रह्म प्रार्थयानि इति प्रश्नः । हि यतः । एष एव । एवंविदेव उद्गाता । कामागानस्य ईष्टे । ईशिता तस्य स्वामी इत्यर्थः । कोऽसौ स्वामी ? । यः एतदेवं विद्वान् विजानन् सन् सामगायति सामगायति द्विरुक्तिरुपासनासमाप्त्यर्था ॥ ९ ॥

इति सप्तम खण्डस्य संस्कृत भाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवाद—हे ब्रह्मचारिन् ! हे यजमान ! मैं तेरे किस काम को लक्ष्य करके ब्रह्म को गाऊं। इति। क्योंकि यही अभिलषित का स्वामी है, जो इस ब्रह्म को ऐसा जानता हुआ साम गाता है। साम गाता है ॥ ९ ॥

पदार्थः—( ते ) हे यजमान ! तेरे ( कम्+कामम् ) किस कामना को लक्ष्य करके ( आगयानि+इति ) ब्रह्म का गान करूं ( हि ) क्योंकि ( एषः+एव ) यही ( कामागानस्य ) कामों की पूर्त्ति का ( ईष्टे ) स्वामी है ( यः ) जो ( एवं विद्वान् ) ऐसा जानता हुआ ( साम गायति ) साम गाता है ( सामगायति ) साम गाता है ॥ ९ ॥

इति सप्तम खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ७ ॥

# अक्षिच्छब्दस्य समीक्षा। ( ४ )

अध्यात्म वर्णन में बहुधा वाणी, चक्षु, श्रोत्र और मनका वर्णन हुआ है जैसेः—

" अथ ह वाचमुद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे । अथ ह चक्षुरुद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे । अथ ह श्रोत्रमुद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे । अथ ह मन उद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे " छा० १ । २ । ३—६ ॥ " वाग् प्रस्तावः । चक्षुरुद्गीथः । श्रोत्रं प्रतिहारः । मनो निधनम् " छा० २ । ७ । १ ॥ "मनोहिंकारः वाग्प्रस्तावः । चक्षुरुद्गीथः । श्रोत्रं प्रतिहारः " छा० २ । ११ । १ ॥ " प्राणमेव वागप्येति । प्राणंचक्षुः । प्राणꣳ श्रोत्रम् । प्राणं मनः" छा० ४ । ३ । ३ ॥ "वाग् वाव वसिष्ठः । चक्षुर्वावप्रतिष्ठा । श्रोत्रं वावसम्पद् । मनो ह वा आयतनम् " छा० ५ । १ । २—५ ॥ " वागुच्चक्राम । चक्षुर्होच्चक्राम । श्रोत्रꣳहोच्चक्राम । मनोहोच्चक्राम" छा० ५ । १ । ८-११ "न वै वाचो न चक्षूꣳषि । न श्रोत्राणि न मनाꣳसीति" छा० ५ । १ । १५ ॥"वाग्वै वसिष्ठा । चक्षुर्वै प्रतिष्ठा । श्रोत्रं वै सम्पद् । मनो वा ( वै ) आयतनम्" बृ० उ० ६ । १ । २-५ ॥ "वाग्घोच्चक्राम । चक्षुर्होच्चक्राम । श्रोत्रꣳहोच्चक्राम । मनोहोच्चक्राम" बृ० उ० ६ । १ । ८-११ ।

इत्यादि अनेक स्थलों में केवल चार इन्द्रियों का प्रसंग देखते हैं । इनमें से चक्षुरिन्द्रिय में वाह्यव्याकता बारम्बार दिखलाई गई है ।

" य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यते । छा० ४ । १५ । १ ॥ य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यते " । छा० ८ । ७ । ४ ॥ " योऽयं दक्षिणे अक्षन् पुरुषः । बृ०२ । ३ । ५ ॥ योऽयं दक्षिणे अक्षन् पुरुषः । बृ० ४ । २ । २ ॥ ५ । २ । ४ ॥ ५ । ५ । २ ॥ वामेऽक्षिणि पुरुषः । बृ० ४ । २ । ३ ॥"

लौकिक भाषा में "अक्षि" नाम नयन ( आंख ) का प्रसिद्ध है । कोश भी कहता है ॥

लोचनं नयनं नेत्रम्–ईक्षणं चक्षुरक्षी दृग् दृष्टी । अ० को० मनुष्यवर्ग ९३ ॥

लोचन १ नयन २ नेत्र ३ ईक्षण ४ चक्षु ५ अक्षि ६ दृग् ७ दृष्टि ८ । ये आठ नाम नेत्र के हैं । परन्तु यहां ध्यान रखने की बात यह है कि जहां २ इन्द्रियों का वर्णन है वहां २ प्रायः चक्षु शब्द का प्रयोग देखते हैं जैसा कि ऊपर दिखलाया गया है और जहां २ पुरुष की व्यापकता उपदिष्ट हुई है वहां २ अक्षि शब्द का ही प्रायः प्रयोग हुआ है । उपनिषद् वर्णन में यह विचित्रता दीखती है । इसका क्या कारण है, ऐतरेयोपनिषद् में लिखा है कि:—

"अक्षिणी निरभिद्येताम् । अक्षिभ्यां चक्षुः । १ । ४ ।…………।आदित्यश्चक्षुर्भूत्वाऽक्षिणी प्राविशत्" । २ । ४ ॥

दो अक्षी (पक्षी के अण्डे के समान) प्रस्फुटित हुए (फूटे) उन दो अक्षि से चक्षुरिन्द्रिय उत्पन्न हुआ ॥ आदित्य (तेज) चक्षु होकर दोनों अक्षियों में प्रविष्ट हुआ इस एतरेय के उदाहरण से अक्षि और चक्षु दो पदार्थ विदित होते हैं । अक्षि शब्द में द्विवचन का प्रयोग है और चक्षु शब्द में एक वचन का अक्षि से चक्षु हुआ । पुनः आदित्य (तेज) चक्षु होकर अक्षि में प्रविष्ट हुआ न कि अक्षि होकर अक्षि में प्रविष्ट हुआ । इससे साफ मालूम पड़ता है कि अक्षि और चक्षु दो पदार्थ हैं । दोनों एक ही अर्थ के कहने वाले नहीं ।

इन वर्णनों से प्रतीत होता है कि इन्द्रिय गोलक और इन्द्रिय दो पदार्थ हैं । गोलक का नाम अक्षि और इन्द्रिय का नाम चक्षु है परन्तु ऐसे स्थलों में एक अक्षि शब्द वाणी, चक्षु, श्रोत्र, मन आदि सकल ज्ञानेन्द्रिय का लक्षक होता है क्योंकि जैसे अक्षि में ब्रह्म की व्यापकता है वैसे ही सब इन्द्रियों में भी उसकी व्यापकता है । सर्व सिद्धान्त है सो यदि अक्षि शब्द का अर्थ सर्वेन्द्रिय नहीं लिया जायगा तो ब्रह्म की व्यापकता में दोष आवेगा । अतः अक्षि शब्द सामान्यतया इन्द्रिय वाचक है अतएव सकल इन्द्रियजन्य ज्ञान का नाम "प्रत्यक्ष" है यह प्रत्यक्ष शब्द "प्रति+अक्षिन्" शब्द से सिद्ध होता है । अतएव अध्यात्म वर्णन में ( छा० १ । ६ ) प्रथम वाणी चक्षु श्रोत्र और मन का वर्णन कर तत्पश्चात् अक्षि शब्द का उपादान किया है । अक्षि शब्द के अनन्तर पुनः किसी शब्द का ग्रहण नहीं है । यदि यह अक्षि शब्द केवल चक्षु वाचक ही होता तो "चक्षु" कह कर पुनः आक्षि शब्द का ग्रहण क्यों करते ।

अतः अक्षि शब्द सर्वेन्द्रियवाचक है यह प्रतीत होता है। अतः ईश्वर समभाव से सर्वेन्द्रिय में व्यापक है। उसी को शक्ति से भाषण आदि व्यापार करता है यह फलितार्थ है।

परन्तु यहां ही अक्षि शब्द का अर्थ समाप्त नहीं हुआ है। सम्पूर्ण प्रकृति का द्योतक यह अक्षि शब्द है। जैसे प्रत्यक्ष ज्ञानेन्द्रिय जीवों को तत्तत् विषय दिखलाता है वैसे ही यह प्रकृति हमको ब्रह्म का दर्शन मानो प्रत्यक्षतया करवाती है। अतः अक्षि शब्द सम्पूर्ण प्रकृतिवाचक है। अतः (यो यम् अक्षिणि पुरुषः) इसका अर्थ यह है जो यह पुरुष सम्पूर्ण प्रकृतिमात्र में व्यापक है उसकी उपासना करो कि नेत्रगत वा सर्वेन्द्रियगत ही ब्रह्म समझ कर अपनी अध्यात्मोपासना समाप्त मत करो। अतः बृहदारण्यक में कहा गया है जैसेः—

"यो यं दक्षिणे अक्षन् पुरुषः। तस्यभूरिति शिरः। एकं शिरः। एकमेतदक्षरम्। भुव इति बाहू। द्वौ बाहू द्वे इति अक्षरे। स्वरिति प्रतिष्ठा" इत्यादि ५। ५। ४॥

जो यह दक्षिण अक्षि में पुरुष है उसका भू शिर। शिर एक होता है। भू भी एक अक्षर का है। भुवः उसका बाहू है। बाहू दो होते हैं। भुवः दो अक्षरों का है। स्वर उसकी प्रतिष्ठा है अर्थात् त्रिभुवनव्यापी वह है इस प्रकरण में भी "सैव ऋक् तत्साम्, तदुक्त्थम। स एष ये चैतदस्मादर्वाञ्चोलोकाः इत्यादि" वही ऋक्, यजु, साम आदि वेदों का प्रतिपाद्य है वही सम्पूर्ण लोक लोकान्तरों का ईश है मनुष्य कामनाओं को पूर्ण करता है इत्यादि॥

नेत्र वाची अक्षि शब्द॥

नेत्र वाची अक्षि शब्द के प्रयोग करने का भी विशेष अभिप्राय है। उपनिषद् में कहा गया हैः—

चक्षुरेवायतनमाकाशः प्रतिष्ठा सत्यमित्येनदुपासीत। का सत्यता याज्ञवल्क्य चक्षुरेव-सम्राडिति होवाच। चक्षुषा वै सम्राट् पश्यन्तमाहुरद्राक्षीरिति स आहाद्राक्षमिति। तत्सत्यं भवति" बृ० ४। १। ४॥

"तदैतत्सत्ये प्रतिष्ठितं चक्षुर्वै सत्यम्। चक्षुर्हि वै सत्यम्। तस्माद्यदिदानीं द्वौ विवदमाना वेयाताम्। अहमदर्शम्। अहमश्रौषमिति। य एव ब्रूयादहमदर्शमिति। तस्मा एव श्रद्दध्याम इति"। ५। १४। ४॥

अर्थ—( चक्षुरेवायतनम् ) चक्षुही आयतन ( आश्रय ) है आकाश प्रतिष्ठा है। इस चक्षु को "सत्य" मान चाक्षुष विज्ञान का अध्ययन करे। जनक पूछते है कि याज्ञवल्क्य! चक्षु की सत्यता क्या है? याज्ञवल्क्य कहते हैं कि हे सम्राट्! चक्षु ही। हे

सम्राट् ! चक्षु से देखते हुए मनुष्य को कहते हैं कि किसने देखा है । जब वह कहता कि " मैंने देखा है " उसे लोक सत्य मानते हैं ॥ ( तदेतत्सत्ये० ) यह चक्षु सत्य में प्रतिष्ठित है । चक्षु ही सत्य है जिसकारण चक्षु ही सत्य है, इस हेतु आजकल भी यदि कोई दो पुरुष विवाद करते हुए आवें कि " मैंने देखा है " और " मैंने सुना है " इन दोनों में जो ही यह कहे कि मैंने देखा है उसी पर हम लोग विश्वास करेंगे और जो कहता है " मैंने सुना है" उसपर विश्वास नहीं करेंगे ।

इस से यह सिद्ध हुआ कि ज्ञानेन्द्रियों में चक्षु की श्रेष्ठता मानी है । इस कारण चक्षु का नाम उपनिषद्कार ' सत्य ' रखते हैं । तब ( य एषः अक्षिणि पुरुषः) उस प्रकार के वाक्य का अर्थ यह हुआ कि "जो यह ब्रह्म सत्य में प्रतिष्ठित है"

धर्मशास्त्र के अनुसार भी गवाह वही माना जाता है जो "साक्षी" हो अर्थात् जो ( अक्षी ) प्रत्यक्ष ज्ञान और सत्यता के साथ वर्त्तमान हो वही साक्षी हो सकता है और जो ( अक्षी ) प्रत्यक्ष ज्ञान से तो युक्त हो परन्तु सत्य नहीं वह साक्षी नहीं होगा । प्रत्यक्षज्ञान सत्यता दोनों संयुक्त होने से साक्षी का साक्षित्व हो सकता है । संस्कृत भाषा में बिलक्षण २ शब्दों का प्रयोग है । जिसके तत्त्वविद् केवल ऋषि लोग ही होते हैं ( अक्ष्णा दर्शन ज्ञानेन सहवर्त्तमानं यत्तत् साक्षम् । निपातनात् सिद्धम् । साक्षमस्यास्तीति साक्षी ) यह संस्कृत व्युत्पत्ति है । यथा स्थान में पुनः इसके ऊपर विचार किया जायगा ॥

# अथाष्टमः खण्डः ॥

**त्रयो होद्गीथे कुशला बभूवुः शिलकः शालावत्यश्चैकितायनो दाल्भ्यः प्रवाहणो जैवलिरिति । ते होचुरुद्गीथे वै कुशलाः स्मो हन्तोद्गीथे कथां वदाम इति ॥ १ ॥**

त्रयः । ह । उद्गीथे । कुशलाः । बभूवुः । शिलकः । शालावत्यः । चैकितायनः । दाल्भ्यः । प्रवाहणः । जैवलिः । इति । ते । ह । ऊचुः । उद्गीथे । वै । कुशलाः । स्मः । हन्त । उद्गीथे । कथाम् । वदामः । इति ॥ १ ॥

भाष्यम्-त्रय इति । हेति । ऐतिह्यार्थः । कदाचिदुद्गीथे । उद्गीथविद्यायां त्रयः । त्रिसंख्यका ब्रह्मचारिणः । कुशला निपुणाः । बभूवुः । संवृत्ताः । ते के त्रयः । इत्याकाङ्क्षायाम् । एकः । शालावत्त्यः शालावतोऽपत्यं शालावत्यः । शालावत ऋषेः पुत्रः शिलकः । नाम्नाशिलकः । द्वितीयः । चैकितायनः । चिकितायनस्यापत्यं । दाल्भ्यः । दाल्भ्य गोत्रो दाल्भ्यः (द्व्यामुष्यायणो वा अमुष्य प्रसिद्धस्यापत्यम् आमुष्यायणः । द्वयोरामुष्यायणः । इति द्व्यामुष्यायणः । अयं बालकस्तवापि ममापि च पुत्रो धर्म्मतः परिगृहीतः) तृतीयः । जैवलिः । जीवलस्यापत्यं । नामतः प्रवाहणः । एतेत्रयः । उद्गीथे पटवो बभूवुः ते ह परस्परमूचुः । यद् उद्गीथे । उद्गीथज्ञाने । वै निश्चयेन कुशलाः स्मः । वयं दक्षा संवृत्ताः । हन्त । यदि सर्वेषामनुमतिः स्यात् । तर्हि । उद्गीथे । उद्गीथज्ञानमुद्दिश्य कथां विचारणाम् । वदामो ब्रूमः कुर्म्मः । पूर्वपक्षोत्तरपक्षोपन्यासेन वयं सर्वे उद्गीथं प्रतिविचारयामः । इति । न हि सम्पूर्णे जगत्येतेषामेव त्रयाणामुद्गीथे कौशलमित्यवधेयम् । किन्तूषस्तिश्चाक्रायणः । जानश्रुतिः पौत्रायणः । मैथिलो जनकः । महर्षिर्याज्ञवल्क्यः । कैकेयोऽश्वपतिः । अन्ये च बहवः श्रूयन्ते ब्रह्मवादिनोऽधीतवेदा विदिततत्त्वा महाश्रोत्रिया ब्रह्मनिष्ठा ब्रह्मपरायणाः । एतेतु त्रयस्तद्विद्यावन्तोऽकस्मात् परस्परं संमिलिताः सन्तो विचारेण तत्थ्यं विस्पष्टं भवतीति प्रश्नोत्तरोपन्यासेन उद्गीथम् व्यचीचरन् ॥ १ ॥

अनुवाद --किसी समय १ शालावत्यशिलक । २ चैकितायन दाल्भ्य । ३ जैवलिप्रवाहण । ये तीनों उद्गीथ विद्या में निपुण हुए । वे परस्पर बोले कि हम लोग (निश्चय) उद्गीथ विद्या में निपुण हैं यदि सबों की सम्मति हो तो उद्गीथ विद्या में कथा करें ॥ १ ॥

पदार्थः-( ह ) ह शब्द इतिहास सूचक है । अर्थात् कदाचित् ( उद्गीथे ) उद्गीथ विद्या में ( त्रयः ) तीन मनुष्य ( कुशलाः ) निपुण ( बभूवुः ) हुए । १-( शालावत्यः ) शालावान् ऋषि का पुत्र ( शिलकः ) शिलकनाम का ऋषि । २-( चैकितायनः ) चिकितायन ऋषि का पुत्र ( दाल्भ्यः ) दाल्भ्य गोत्र का ऋषि । और ३- ( जैवलि० ) जीवल राजा का पुत्र ( प्रवाहणः ) प्रवाहण नाम का राजा ( इति ) ये तीनों उद्गीथ विद्या में निपुण हुए ( ते ) वे ( ह ऊचुः ) परस्पर बोले । कि ( उद्गीथे ) उद्गीथ विद्या में ( वै ) निश्चय ( कुशलाः स्मः ) हम लोग निपुण

(१) छा० १ । २ । १३ ॥ १ । १२ । १ ॥
( २ ) छा० ५ । ३ । १ ॥ बृ० ६ । २ । १ ॥ ६ । २ । ४ ॥

हैं ( हन्त ) यदि सब की सम्मति हो तो ( उद्गीथे ) उद्गीथ विद्या के सम्बन्ध में ( कथाम् ) विचार ( वदामः ) करें । इति । अर्थात् यदि सब की सम्मति हो तो सब कोई मिलकर उद्गीथ विद्या में प्रश्नोत्तररूप से विचार करें ॥ १ ॥

इस आख्यायिका से यह नहीं जानना चाहिये कि येही तीन उद्गीथविद्या में निपुण हुए । किन्तु ये तीनों किसी एक स्थान में संमिलित हो गये । अतः इन लोगों ने विचार किया कि देखें कहां तक हम लोगों ने इस विद्या को समझा है । इस विद्या में उषस्ति चाक्रायण, जानश्रुति पौत्रायण, कैकेय अश्वपति, जनक मैथिल, महर्षि याज्ञवल्क्य प्रभृति अनेक ऋषि परम प्रसिद्ध हुए थे ।

द्व्यामुष्यायण - किसी के मत से दाल्भ्य ऋषि द्व्यामुष्यायण कहलाते हैं । इस का अभिप्राय यह है कि किसी २ ऋषि के दो गोत्र होते थे । एक तो पितृगोत्र और दूसरा मातामह का गोत्र । ऐसी रीति प्राचीन काल में थी कि जिस मनुष्य की कन्या हो और पुत्र न हो वह अपुत्री मनुष्य अपनी कन्या के पुत्र को पोष्य पुत्र बनाता था और वह पुत्र दोनों नाम से अर्थात् पिता और पितामह के नाम से पुकारा जाता था कभी ऐसा होता था कि गुरु के नाम से भी वह पुकारा जाता था । जैसे शुनःशेप ऋषि आजीगर्त कृत्रिम वैश्वामित्र कहलाते हैं । अजीगर्त इन के पिता का नाम होने से आजीर्गत और विश्वामित्र के माननीय शिष्य होने के कारण वैश्वामित्र कहलाते हैं । इत्यादि संक्षेपतः ॥

**तथेति ह समुपविविशुः । स ह प्रवाहणो जैवलिरुवाच । भगवन्तावग्रे वदतां । ब्राह्मणयोर्वदतोर्वाचꣳ श्रोष्यामीति ॥ २ ॥**

तथा । इति । ह । समुपविविशुः । सः । ह । प्रवाहणः । जैवलिः । उवाच । भगवन्तौ । अग्रे । वदताम् । ब्राह्मणयोः । वदतोः । वाचम् । श्रोष्यामि । इति ॥२॥

भाष्यम् - तथेति । विद्यासम्वादेन विपरीतग्रहण विनाशोऽपूर्वबोधोत्पत्तिः सन्देह जालनिवृत्तिश्च भवतीति । तद्विद्यैश्च सह सम्वादः कर्त्तव्य इति । इतिहासस्य प्रयोजनं दृश्यते । इतिहासस्तु खलु स्वल्पधियां सुखबोधार्थः । अत स्तथेत्युक्त्वा । ह प्रसिद्धास्ते । समुपविविशुः । उपविष्टवन्तः । अनन्तरं । स ह प्रवाहणो जैवलिरुवाच । अवोचत् । अग्रे प्रथमं भगवन्तौ पूजावन्तौ भवन्तौ ब्राह्मणौ वदताम् । उद्गीथम् प्रति कथां कुरुताम् । अहं तावद्वदतोर्विचारयतोर्ब्राह्मणयोर्विप्रयोर्वाचं वाणीं श्रोष्यामि इति ॥ २ ॥

अनुवाद-तथाऽस्तु कह वे तीनों वहां बैठ गये (पश्चात्) प्रवाहरण जैवलि बोले कि प्रथम आप दोनों बोलें। विचार करते हुए आप दोनों ब्राह्मणों की वाणी मैं सुनूंगा॥२॥

पदार्थः-विद्या में संवाद करने से विपरीत ग्रहण का विनाश, अपूर्वबोध की उत्पत्ति, अखिल शंकाओं की निवृत्ति होती है। इस कारण उस विद्या के जानने वालों के साथ सम्वाद अवश्य करना चाहिये। यही इतिहास का प्रयोजन ज्ञात होता है। स्वल्प बुद्धि मनुष्य के लिये ही इतिहास के द्वारा ज्ञानोपदेश किया जाता है। इस कारण ( तथा इति ह ) एवमस्तु ऐसा कहकर वे तीनों ( समुपविविशुः ) बैठ गये। इसके अनन्तर (सः) वह (ह) प्रसिद्ध (प्रवाहणो जैवलिः) जीवल का पुत्र प्रवाहण नाम राजा ( उवाच ) बोला कि ( भगवन्तौ ) पूजनीय आप दोनों ( अग्रे ) आगे ( वदताम् ) विचार करें ( वदतोः ) विचार करते हुए ( ब्राह्मणयोः ) आप दोनों ब्राह्मणों की ( वाचम् ) वाणी ( श्रोष्यामि ) मैं सुनूंगा॥ इति॥ २॥

**स ह शिलकः शालावत्यश्चैकितायनं दाल्भ्यमुवाच। हन्त त्वा पृच्छानीति पृच्छेति होवाच ॥ ३ ॥**

सः। ह। शिलकः। शालावत्यः। चैकितायनम्। दाल्भ्यम्। उवाच। हन्त। त्वा। पृच्छानि। इति। पृच्छ। इति। ह। उवाच॥ ३॥

भाष्यम्—स इति। शालावत्यः शालावतोऽपत्यम्। सह शिलकः। चैकितायनं दाल्भ्यमृषिं प्रत्युवाच। हन्त। यदि त्वं साधु अनुमन्यसे। तर्हि त्वा त्वां पृच्छानि। त्वां प्रति प्रश्नं करवाणि। इति पृष्टः सन्। पृच्छ इति दाल्भ्य उवाच॥ ३॥

अनुवाद-वह प्रसिद्ध शालावत्य शिलक, चैकितायन दाल्भ्य से बोले कि यदि आपकी अनुमति हो तो आप से प्रश्न करूं। दाल्भ्य ने कहा कि पूछिये। इति॥ ३॥

पदार्थः—( स ह ) वह प्रसिद्ध ( शालावत्यः ) शालावान् ऋषि का पुत्र ( शिलकः ) शिलक ( चैकितायनम् ) चैकितायन ( दाल्भ्यम् ) दाल्भ्य से ( उवाच ) बोले कि (हन्त) यदि आप अच्छा समझें तो (त्वा) आप को (पृच्छानि) मैं पूछूं ( इति ) तत्पश्चात्। ( पृच्छ ) पूछिये (इति ह उवाच) ऐसा दाल्भ्य ने उत्तर दिया॥ इति॥३॥

**का साम्नो गतिरिति? स्वर इति होवाच॥ स्वरस्य का गतिरिति? प्राण इति होवाच॥ प्राणस्य का गति? रित्यन्नमिति होवाच॥ अन्नस्य का गति? रित्याप इति होवाच॥ ४॥**

का । साम्नः । गतिः । इति । स्वरः । इति । ह । उवाच । स्वरस्य । का । गतिः । इति । प्राणः इति । ह उवाच । प्राणस्य । का । गतिः । इति । अन्नम् । इति । ह । उवाच । अन्नस्य । का । गतिः । इति । आपः । इति । ह । उवाच ॥ ४ ॥

भाष्यम्—का इति । कासाम्नोगतिरिति । यद्यप्यत्रोपास्यत्वेन प्रष्टव्यत्वेन चोद्गीथस्यैव प्रस्तुतत्वात् तद्विषयक एवप्रश्नः कर्त्तव्योऽस्ति । तथाप्युद्गीथज्ञानस्य वेदाधीनत्वाच्छान्दोग्योपानिषदश्च साममूलकत्वात् । सामजिज्ञासया संवादः प्रारभ्यते ।

( प्रश्नः ) साम्नः । सामवेदस्य का गतिः ? ( उत्तरम् ) स्वर[1]इति ( प्रश्नः ) स्वरस्य का गतिः ? इति ( उत्तरम् ) प्राणं[2] इति ( प्रश्नः ) प्राणस्य का गति ? ( उत्तरम् ) अन्नम्[3] ( प्रश्नः ) अन्नस्य का गतिः ? ( उत्तरम् ) आपः[4] ( जलम् ) ॥

शिलकः पृच्छति । दाल्भ्यः समादधाति । साम्नः का गतिरिति पृष्टे स्वरइत्युत्तरमस्ति । गतिरत्राश्रयः परायणम् । आधार इत्यर्थः ॥

यद्यपि चत्वारोऽपि वेदाः स्वराश्रयाः सन्ति । तथापि । साम्नि गेयत्वात् सर्वेस्वरा विस्फुटी भवन्ति । षड्जादिस्वरैःसाकमेव तद्गीयते । अतः साम्नो गतिः स्वरइति । उदात्तानुदात्तस्वरितास्त्रयः स्वरा व्याकरणशास्त्रे प्रसिद्धाः । निषादयः सप्तस्वरास्तद्भेदाश्च गीतिशास्त्रे विहिताः । "निषादर्षभगान्धार षड्जमध्यमधैवताः । पञ्चमश्चेत्यमीसप्त तन्त्रीकण्ठोत्थिताः स्वराः । इत्यमरकोशः ॥"

यो हि यदात्मकः स तद्गतिर्भवति तदाश्रयश्च मृदाश्रय इव घटादिः । साम्नः प्रायेण स्वरात्मकत्वाद् स्वरोगतिरिति सुष्टूक्तम् । स्वरस्यतु प्राणो गतिः । शरीरान्तःसंचारीवायुः प्राणः । स च पञ्चधा । प्राणः । अपानः । समानः । व्यानः । उदानः । दशचेति केचित् । नागः । कूर्मः । कृकलः । देवदत्तः । धनञ्जयः । पूर्वोक्ताश्चपञ्च । यदि शरीरे प्राणानां व्यापारो न स्यात्तर्हि स्वराणामनुच्चारणापत्तिः । अतः स्वरस्य प्राण एवगतिरस्ति । अन्यत्सुगमं व्याख्यानम् ॥ ४ ॥

अनुवाद—शिलक पूछते हैं साम विद्या की कौन गति है ? दाल्भ्य उत्तर देते हैं स्वर है । शिलक पू० स्वर की गति कौन है ? दालभ्य उ० प्राण है । शिलक पू० प्राण की गति कौन हैं ? दालभ्य उ० अन्न है । शिलक पू० अन्न की गति कौन है ? ( दालभ्य उ० ) जल है ॥ ४

( १ ) १ । ४ । ३ ॥ १ । ५ । १ ॥ अवलोक्यताम् ॥ ( २ ) १ । १ । ५ ॥ १ । ७ । १ ॥ अवलोक्यताम् ॥ ( ३ ) ६ । ७ सम्पूर्णः खण्डोद्दश्यताम् ॥ ७ । ९ । अयमपि च ॥ ( ४ ) ७ । १० । दृश्यताम् ॥

पदार्थः–शिलक पूछते हैं कि ( साम्नः ) सामवेद की ( का गतिः ) कौन गति है ?।गति नाम आश्रय परायण । अर्थात् साम का आश्रय कौन है । दाल्भ्य उवाच । ( ह ) निश्चय ( स्वर इति ) स्वर है अर्थात् साम का आश्रय स्वर है । क्योंकि सामवेद में स्वर ही प्रधान है स्वर के ही अधीन सम्पूर्ण साम है । शिलक उवाच ( स्वरस्य का गतिः इति ) स्वर की गति कौन है ? । दाल्भ्य उवाच ( प्राण इति ) प्राण है । क्योंकि प्राण के विना स्वर का उच्चारण नहीं हो सकता । शिलक पू० ( प्राणस्य का गतिः ) प्राण की गति कौन है ? । दाल्भ्य उ० ( अन्नमिति ) अन्न है क्योंकि अन्न विना प्राण नहीं रह सकता । शिलक पू० ( अन्नस्य का गतिः इति ) अन्न की गति कौन है ? । दाल्भ्य उवाच ( आप इति ह ) जल है । जल के विना अन्न नहीं हो सकता इस कारण अन्न की गति जल है ॥ ४ ॥

भाष्याशयः–यद्यपि यहां उद्गीथ की ही उपासना का प्रकरण है और उसी के विषय में प्रष्टव्य भी है इस के अनुसार उद्गीथ के विषय में ही प्रश्न पूछना उचित था तथापि उद्गीथ का ज्ञान वेदों के अधीन है और छान्दोग्योपनिषद् का मूल सामवेद है इस हेतु सामवेद की जिज्ञासा से सम्वाद का आरम्भ करते हैं ॥

(प्रश्न) सामवेद की गति कौन है ? (उत्तर) स्वर (प्रश्न ) स्वर की गति क्या है ? (उत्तर) प्राण (प्रश्न ) प्राण की गति कौन है ? (उत्तर) अन्न । (प्रश्न) अन्न की गति कौन है ? ( उत्तर ) आप ( जल ) ।

शिलक पूछने वाले और दाल्भ्य उत्तर देने वाले हैं ।

साम की गति स्वर है । गतिशब्द आश्रयपरायण और आधार आदि अर्थ में है यद्यपि चारोंवेद स्वर के आश्रित हैं । तथापि गेय होने से सामवेद में स्वर विस्फुटतया प्रतीत होते हैं अतः साम की गति स्वर कहागया है । उदात्त १ अनुदात्त २ और स्वरित ३ ये तीन स्वर व्याकरणशास्त्र में प्रसिद्ध हैं और निषाद आदि सप्त स्वर गीति शास्त्रमें विहित हैं । निषाद, ऋषभ, गान्धार, षड्ज, मध्यम, धैवत, पञ्चम ये सात स्वर वीणा आदि और कण्ठ से उच्चरित होते हैं । और सर्व गान विद्या के मूल हैं ।

जो पदार्थ पदात्मक होता है वह उसका आश्रित भी होता है । जैसे मृत्तिका का आश्रय घट होता है । साम प्रायः स्वरात्मक होने से स्वर ही उसकी गति है । यह कथन बहुत अच्छा है । स्वर शब्द का अर्थ ईश्वर भी होता है प्रथम प्रपाठक चतुर्थ खण्ड में देखो ॥

स्वर की गति प्राण है । शरीर के अभ्यन्तर विचरण करने वाले वायु का नाम यहां

प्राण है । वह पांच प्रकार का है। प्राण, अपान, समान, व्यान, उदान । कोई आचार्य दश प्रकार के कहते हैं । नाग, कूर्म, कृकल, देवदत्त, धनञ्जय और पांच पूर्वोक्त । यदि शरीर में प्राण के व्यापार न होवें तो स्वरों का उच्चारण नहीं हो सकता । अतः स्वर की गति प्राण है ।

**अपां का गति ?रित्यसौलोक इति होवाच ॥ अमुष्य लोकस्य का गतिरिति ? न स्वर्गं लोकमतिनयेदिति होवाच ॥ स्वर्गं वयं लोकꣳ सामाभि संस्थापयामः स्वर्गसꣳ स्तावꣳ हि सामेति ॥ ५ ॥**

अपाम् । का । गतिः । इति । असौ । लोकः । इति । ह उवाच । अमुष्य । लोकस्य । का । गतिः । इति । न । स्वर्गम् । लोकम् । आतिनयेत् । इति । ह । उवाच । स्वर्गम् । वयम् । लोकम् । साम । अभिसंस्थापयामः । स्वर्गसंस्तावम् । हि । साम । इति ॥ ५ ॥

भाष्यम्—अपामिति । शिलक उवाच । अपां का गतिरिति प्रश्नः । दाल्भ्यउवाच । असौलोक इति । असौ । ऊर्ध्वं दृश्यमानो यो लोकः स्वर्गाख्यः । स एव । अपां जलानां गतिरिति । शिलकः । अमुष्य लोकस्य का गतिरिति प्रश्नः । दाल्भ्यउवाच । स्वर्गं लोकं न अतिनयेत् । तमातिक्रम्य आश्रयान्तरं न कोपि साम नयेत् । वयमपि साम स्वर्गं लोकमभिसंस्थापयामः । स्वर्गलोकप्रतिष्ठं सामेति वयं जानीमः । हि यतः । स्वर्गसंस्तावं । स्वर्गं संस्तौति इति स्वर्गसंस्तावम् । स्वर्गस्य संस्तावः संस्तवनं यस्मिन् तत् स्वर्गसंस्तावं साम इति वा । यतः । अमुं दृश्यमानंस्वर्गं लोकमेव साम संस्तौति । अतो वयमपि साम स्वर्गमतिक्रम्य आश्रयान्तरं न नयाम इत्यर्थः ॥ ५ ॥

अनुवाद—शिलक पूछते हैं जल की गति कौन है ? दाल्भ्य उत्तर देते हैं वह स्वर्ग लोक । शिलक पू० उस लोक की गति कौन है ? दाल्भ्य उ० स्वर्ग लोक का अतिक्रमण कर अन्यत्र साम को कोई नहीं ले जाता । अतः । हम लोग स्वर्ग में ही साम को स्थापित करते हैं । क्योंकि स्वर्ग का ही स्तवन करने वाला साम है ॥ ५ ॥

पदार्थः—शिलक पूछते हैं (अपां का गतिः इति) जल की गति कौन है ? । दाल्भ्य ( असौ लोक इति ) वह लोक अर्थात् स्वर्गलोक ( शिलकः ) ( अमुष्यलोकस्य का गतिरिति ) उस लोक की गति कौन है ? ( दाल्भ्य उवाच ) (न स्वर्गं लोकम् अ-

तिनयेत्) स्वर्ग लोक का अतिक्रमण कोई नहीं करता अर्थात् साम की गति स्वर्गलोक ही है। अतः (वयम्) हम लोग भी (स्वर्ग लोकम्) स्वर्ग लोक में ही (साम) साम को (अभिसंस्थापयामः) स्थापित करते हैं। अर्थात् स्वर्गलोकप्रतिष्ठ ही साम को समझते हैं क्योंकि (स्वर्गसंस्तावम्) स्वर्ग की स्तुति करने वाला (साम) साम है ॥ ५ ॥

**तꣳ ह शिलकः शालावत्यश्चैकितायनं दाल्भ्यमुवाचाप्रतिष्ठितं वै किल ते दाल्भ्य! साम ॥ यस्त्वे तर्हि ब्रूयान्मूर्द्धा ते विपतिष्यतीति मूर्द्धा ते विपतेदिति । ६॥**

तम्। ह। शिलकः। शालावत्यः। चैकितायनम्। दाल्भ्यम्। उवाच। अप्रतिष्ठितम्। वै। किल। ते। दाल्भ्य। साम। यः। तु। एतर्हि। ब्रूयात्। मूर्द्धा। ते। विपतिष्यति। इति मूर्द्धा। ते। विपतेत्। इति ॥ ६ ॥

भाष्यम्—तमिति। तं ह चैकितायनं दाल्भ्यं प्रति शालावत्यः शिलक उवाच। हे दाल्भ्य! ते तव। साम। वै निश्चितम् अप्रतिष्ठितं किल अनाश्रितम् अगतीति यावत्। वैकिलौ निपातावागमंस्मारयतः। हे दाल्भ्य! यः कश्चित्। असहिष्णुः सामविदेतर्ह्येतस्मिन् काले विपरीतज्ञानं त्वां प्रति ब्रूयात्। यत् ते तव मूर्द्धा शिरो विपतेदिति। पतत्विति शापंदद्याद्। तर्हि अवश्यमेव ते तव मूर्द्धा विपतिष्यतीति। नात्र सन्देहः। यतस्त्वं परोवरीयस उद्गीथस्य तत्त्वं न वेत्सि ॥ ६ ॥

अनुवाद—उस चैकितायन दाल्भ्य से शालावत्य शिलक बोले कि हे दाल्भ्य! निश्चय तेरा साम अप्रतिष्ठित है। हे दाल्भ्य! यदि इस समय तुम से कोई कहे कि तेरा शिर गिर पड़े तो अवश्य तेरा शिर गिर पड़ेगा ॥ ६ ॥

पदार्थः—(शालावत्यः शिलकः) शालावत्य शिलक (तं वै चैकितायनं दाल्भ्यं ह उवाच) उस चैकितायन दाल्भ्य से बोले (दाल्भ्य) हे दाल्भ्य! (ते) तेरी (साम) सामविद्या=उद्गीथविद्या (अप्रतिष्ठितम्) अनाश्रित=अगति, गति रहित है (वै किल) ये दोनों व्याकरण में निपात कहलाते हैं इनके अनेक अर्थ होते हैं। यहां शास्त्रीय बात के स्मारक हैं (यः) जो=यदि कोई तेरे अपराध का असहिष्णु सामविद् (एतर्हि) इस अपराध काल में (ब्रूयात्) कहे कि (मूर्द्धा ते विपतेद् इति) तेरा शिर गिर पड़े इति (तू इस बात को भले प्रकार नहीं जानता) तो अवश्य (मूर्द्धा

(१) इसी प्रपाठक के ११ वें खण्ड की समीक्षा देखो ॥

ते विपातिष्यति इति) तेरा शिर गिर पड़ेगा ( तेरा शिर इन उच्चभावों से शून्य रहेगा ) क्योंकि तुम सामविद्या के तत्त्व को नहीं जानते हो ॥ ६ ॥

**हन्ताहमेतद्भगवतो वेदानीति ? विद्धि होवाचामुष्य लोकस्य का गतिरिति ? ये लोक इति होवाच ॥ अस्य लोकस्य का गतिरिति ? । न प्रतिष्ठां लोकमति नयेदिति होवाच ॥ प्रतिष्ठां वयं लोकꣳ सामाभि सꣳ स्थापयामः प्रतिष्ठा सꣳस्तवꣳ हि सामेति ॥ ७ ॥**

हन्त । अहम् । एतत् । भगवतः । वेदानि । इति । विद्धि । इति । ह उवाच । अमुष्य । लोकस्य । का । गतिः । इति । अयम् । लोकः । इति । ह । उवाच । अस्य । लोकस्य । का गतिः । इति । न प्रतिष्ठां । लोकम् । अतिनयेत् । इति । ह । उवाच । प्रतिष्ठां । वयम् । लोकम् । साम । अभिसंस्थापयामः । प्रतिष्ठासंस्तावम् । हि । साम । इति ॥ ७ ॥

भाष्यम्—हन्त इति । शिलकेनेत्थमभिभूतो दाल्भ्यस्तं ब्रूते । हन्त यदि तव मय्यनुकम्पा चेत् । अहमेतत् सामज्ञानं भगवतः पूजावतोऽत्रभवतः सकाशात् वेदानि । जानानि । इति पृष्टः शिलको ब्रूते विद्धि इति । तेनानुज्ञातः सन् दाल्भ्यः पृच्छति = अमुष्य लोकस्य । स्वर्गलोकस्य का गतिरिति प्रश्नः । अयं लोक इत्युत्तरम् । मर्त्यो लोक इति यावत् । अयं मर्त्यलोको यागदानहोमादिक्रियाभिरूर्द्ध्वस्थितंलोकममुं पालयति । अतोऽमुष्यलोकस्यायंलोकोगतिरित्युत्तरम् । पुनः । अस्यलोकस्यकागतिरिति प्रश्नः । न कश्चिद्विद्वान् । प्रतिष्ठां । प्रतिष्ठाकरीं सर्वस्यधारिणीं पृथिवीं । लोकमतिनयेदिति । सामेत्यध्याहृत्य । पृथिवीं लोकमतिक्रम्यान्यत्रक्वचित्साम न नयेत् प्रापयेत् । अतोवयमपि साम । प्रतिष्ठां लोकं पृथिवीं लोकम् अभिसंस्थापयामः । अस्मिन्नेव लोके साम्नः प्रतिष्ठामभिसंस्थापयामः । कुर्म्म इत्यर्थः । हि यतः । साम । प्रतिष्ठासंस्तावं । प्रतितिष्ठन्ति जीवा अस्यामिति प्रतिष्ठा पृथिवी । प्रतिष्ठां संस्तौति । प्रतिष्ठायाः संस्तावोयत्र वा - तत् । ईदृशं सामास्ति अस्य लोकस्य नान्यागतिरिति प्रश्नोत्तरमवधेयम् । इति ह स उवाच ॥ ७ ॥

अनुवाद–दाल्भ्य कहते हैं कि यदि आपकी कृपा है तो इस ( उद्गीथ ) विद्या को आपसे समझलूं । शिलक ने कहा समझो । दाल्भ्य ने पूछा इस स्वर्ग लोक

की गति कौन है ? (शिलक उ०) यह मर्त्यलोक ( दाल्भ्य ) इस मर्त्यलोक की गति कौन है ? ( शिलक ) इस प्रतिष्ठा लोकका अतिक्रमण कर साम को अन्यत्र कोई नहीं ले जाता। हम लोग भी इसी प्रतिष्ठा लोक में साम को स्थापित करते हैं। क्योंकि प्रतिष्ठा के स्तवन करने वाला ही साम है इति ॥ ७ ॥

पदार्थः-दाल्भ्य ने शिलक से निरुत्तर होकर निवेदन किया कि (हन्त) यदि आप की कृपा मुझ पर होवे तो (अहम्) मैं (एतत्) इस साम विद्या को (भगवतः) पूजनीय आप से (वेदानि) जानूं अर्थात् आप से इस ज्ञान को सीखूं। (इति) (विद्धि इति होवाच) शिलक उत्तर देते हैं कि सीखिये। इति। दाल्भ्य पू० ( अमुष्य लोकस्य का गतिः इति ) उस स्वर्ग लोक की गति कौन है ? शिलक उ० ( अयं लोकः ) यह लोक। अर्थात् यह मर्त्यलोक, स्वर्गलोक की गति है। क्योंकि याग दान होम आदि क्रिया से यह लोक स्वर्गलोक का पालन करता है। दाल्भ्य पू० ( अस्य लोकस्य का गति रिति ? ) इस लोक की कौन गति है ? इति। शिलक उ० ( प्रतिष्ठां ) धारण करने वाली पृथिवी स्वरूप ( लोकम् ) इस लोक को ( न अतिनयेत् ) अतिक्रमण करके साम को अन्यत्र कोई नहीं ले जाता है। अतः ( वयम् ) हम भी (साम) साम को ( प्रतिष्ठाम् ) पृथिवी ( लोकम् ) लोक में ( अभिसंस्थापयामः ) रखते हैं। क्योंकि ( प्रतिष्ठासंस्तावं साम ) पृथिवी की ही स्तुति करने वाला साम है इति। जीव लोक स्थित होवे जिस पर उसे प्रतिष्ठा कहते हैं अर्थात् पृथिवी, पृथिवी का संस्ताव स्तवन है जिस में उस से प्रतिष्ठासंस्ताव कहते हैं ॥ ७ ॥

**तꣳह प्रवाहणो जैवलिरुवाचान्तवद्वै किल ते शालावत्य ? साम ॥ यस्त्वे तर्हि ब्रूयान्मूर्द्धा ते विपतिष्यतीति मूर्द्धा ते विपतेदिति॥ हन्ताहमेतद्भगवतो वेदानीति ? विद्धीति होवाच ॥ ८ ॥**

तम्। ह। प्रवाहणः। जैवलिः। उवाच। अन्तवत्। वै। किल। ते। शालावत्य। साम। यः। तु। एतर्हि। ब्रूयात्। मूर्द्धा। ते। विपतिष्यति। इति। मूर्द्धा। ते। विपतेत्। इति। हन्त। अहम्। एतद्। भगवतः। वेदानि। इति। विद्धि। इति। ह। उवाच ॥ ८ ॥

भाष्यम्-तमिति। प्रवाहणो जैवलिः। तं ह शिलकं सामेमंलोकं नयन्तंप्रति। उवाच।

हे शालावत्य ! ते तव साम । अन्तवद् । वै किल । विनश्वरमेव । यः कश्चित् सामवित् तवापराधमसहमानस्तु । एतर्हि । अस्मिन्नपराधकाले "मूर्द्धा ते विपतेदिति" त्वां ब्रूयात् । तर्हि ते तव मूर्द्धा विपतिष्यति । इति संभाव्यते । इत्युक्तः शालावत्यो ब्रूते । हन्त यदि तव मयि । कृपाचेत् तर्हि भगवतः । एतत् । सामविज्ञानं वेदानि जानानि । विद्धि इति ह प्रवाहण उवाच ॥ ८ ॥

इति अष्टमखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवाद—उस शालावत्य से जैवलि प्रवहण बोले कि हे शालावत्य ! निश्चय तेरा सामभी विनश्वर है । इस समय यदि कोई तुमसे कहे कि तेरा शिर गिरपड़े तो तेरा शिर अवश्य गिरपड़ेगा ( तब शिलक बोले ) यदि आपकी कृपा मुझपर होवे तो मैं इस विद्या को आप से सीखूं । प्रवाहण ने उत्तर दिया कि सीखो ॥ ८ ॥

पदार्थः—( प्रवाहणो जैवलिः उवाच ) तब प्रवाहरण जैवलि बोले कि ( शालावत्य ) हे शालावत्य ! ( ते साम ) तेरा सामज्ञान ( अन्तवत् वै किल ) निष्फल विनश्वर ही है । क्योंकि तुम भी साम की गति ठीक नहीं बतलाते हो ( यः तु एतर्हि ) तेरे उत्तर को सुन असहिष्णु हो यदि कोई सामविद् इस काल में ( ब्रूयात् ) तुम से कहे कि ( मूर्द्धा ते विपतेद्इति ) तेरा शिर गिरपडे तो अवश्य (मूर्द्धा ते विपतिष्यति) तेरा शिर गिरपड़ेगा इति । तत्पश्चात् शिलक आगे निवेदन करता है ( हन्त अहम् एतत् ) यदि आपकी आज्ञा हो तो मैं इस विज्ञान को ( भगवतः ) पूजनीय आप से ( वेदानि इति ) जानूं । प्रवाहण कहता है (विद्धि) सीखो ( इति ह उवाच ) ॥ ८ ॥

इति अष्टमखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥

## अथ नवमः खण्डः ॥

**अस्य लोकस्य का गति ? रित्याकाश इति होवाच ॥ सर्वाणि ह वा इमानि भूतान्याकाशादेव समुत्पद्यन्त आकाशं प्रत्यस्तं यन्त्याकाशो ह्येवैभ्यो ज्यायानाकाशः परायणम् ॥ १ ॥**

( १ ) इसी प्रपाठक के ११ वें खण्ड की समीक्षा देखो ।

अस्य। लोकस्य। का। गतिः। इति। आकाशः। इति। ह। उवाच। सर्वाणि। ह। वै। इमानि। भूतानि। आकाशात्। एव। समुत्पद्यन्ते। आकाशम्। प्रति। अस्तम्। यन्ति। आकाशः। हि। एव। एभ्यः। ज्यायान्। आकाशः। परायणम्॥ १॥

भाष्यम्–अस्येति। इतरोऽनुज्ञातोऽनुयुङ्क्ते। अस्य लोकस्य का गतिः। इति प्रश्नः। आकाशः। इत्युत्तरम्। प्रवाहणो जैवलिरुवाच ह। अस्य लोकस्य गतिराकाश एव। आसमन्तात् काशते प्रकाशत इत्याकाशः। यद्वा। आकाशयति विकाशयति सर्वाणि भूतानि यः सः। यद्वा। आकाशन्ते प्रकाशन्ते अवकाशं लभंते सर्वाणि भूतान्यस्मिन्निति सः। आकाशशब्देनात्र सर्वप्रकाशकं ब्रह्माभिधीयते। सर्वाणि ह वै इमानि भूतानि। आकाशादेव ब्रह्मण एव। समुत्पद्यन्ते जायन्ते। आकाशं प्रति। ब्रह्म प्रति। अस्तम्। यन्ति। अवसाने क्रमेण तदेव ब्रह्म सर्वाणि भूतानि प्रविशन्ति। हि यतः। एभ्यो दृश्यमानेभ्यः सर्वेभ्यः पृथिव्यादितारकान्तेभ्यः पदार्थेभ्यः। आकाश एव ब्रह्मैव ज्यायान् महत्तमः। आकाश एव परायणम्। परेषां महतामपि। अयनम् आश्रयः सर्वेषामाश्रय इत्यर्थः। यतो ब्रह्म सकलदृश्यमानब्रह्माण्डात् महत्तमं वर्त्तते। अत आश्रयोपि तदेतस्य। एतेनास्यापिगतिस्तदेवेति सिद्धम्॥ १॥

अनुवाद—( प्रश्न ) इस लोक की गति कौन है? ( उत्तर ) आकाश। ऐसा प्रवाहणाने कहा। क्योंकि, ये सब प्राणी आकाश से ही उत्पन्न होते हैं। आकाश में ही अस्त होते हैं। क्योंकि, इन सबों से आकाश ही बड़ा है। आकाश ही परायण है। इस में सन्देह नहीं॥ १॥

पदार्थः—जब राजकुमार प्रवाहण ने शिलक के साम की गति को भी अप्रतिष्ठित कहा तब प्रवाहण से आज्ञा पा शिलक ने भी प्रश्न पूछना आरम्भ किया। यथा (प्रश्न):—"अस्य लोकस्य काः गति इति" इस लोक की गति कौन है? ( प्रवाहण उवाच "आकाशइति" आकाश है। आकाश शब्द का अर्थ यहां ब्रह्म है। क्योंकि जिसका सर्वत्र प्रकाश है उसे आकाश कहते हैं। १। यद्वा जो सम्पूर्ण भूतों को प्रकाशित करें उसे आकाश कहते हैं। २। यद्वा जिस में सम्पूर्ण प्राणी और भूतजात अच्छी तरह अवकाश पावें उसे आकाश कहते हैं॥३॥ (सर्वाणि इमानि भूतानि, सब ही ये भूतजात ( आकाशादेवसमुत्पद्यन्ते) आकाश=ब्रह्म से ही उत्पन्न होते हैं (ह वै) यह बात परम प्रसिद्ध है ( आकाशम् प्रति अस्तं यन्ति ) अन्त में क्रमशः ब्रह्म में ही प्रलीन होते हैं ( हि ) क्योंकि ( आकाश एव ) ब्रह्म ही ( एभ्यः ) इस सकल दृश्यमान

जगत् से ( ज्यायान् ) महत्तम है ( आकाशः ) ब्रह्म ( परायणम् ) आश्रय है। जिस कारण ब्रह्म सबों से महत्तम है अतः सबों का आश्रय भी यही है। अर्थात् इस लोक का भी आश्रय वा गति वही ब्रह्म है यह सिद्ध हुआ इति ॥ १ ॥

**स एष परोवरीयानुद्गीथः स एषोऽनन्तः परोवरीयो हास्य भवति। परोवरीयसो ह लोकाञ्जयति। य एतदेवं विद्वान् परोवरीयांसमुद्गीथमुपास्ते ॥ २ ॥**

सः । एषः । परोवरीयान् । उद्गीथः । सः । एषः । अनन्तः । परोवरीयः । ह । अस्य । भवति । परोवरीयसः । ह । लोकान् । जयति । यः । एतद् । एवम् । विद्वान् । परोवरीयांसम् । उद्गीथम् । उपास्ते ॥ २ ॥

भाष्यम्—स इति। स एष इति पूर्वोक्तमाकाशं विशिनष्टि । यः । सर्वेषां प्रकाशकः सर्वेभ्यो ज्यायान् सर्वाधार आकाशशब्दवाच्यः परमेश्वरः । स एवैषः । परोवरीयानुद्गीथः । नान्य इत्यर्थः । परेभ्यो महद्भ्योऽपि वरीयान् श्रेष्ठः । यद्वा "परोवरीयान्" इति पदद्वयं । पर उत्कृष्टः । रसतमत्वादिगुणैरुत्कृष्टः । अतो वरीयान् । अक्षरान्तरेभ्योऽन्तरिक्षादिभ्यश्च श्रेष्ठः । यदा पर इति अव्ययं सकारान्तम्। परः। कृत्स्नः। इति प्रयोगात् । वरेभ्योऽपि अतिशयेन वर इति वरीयान् । परश्चासौ वरीयान् । इति परोवरीयान् ईदृग् उद्गीथः। पुनः । स एषः । अनन्तः। अविद्यमानेऽन्तो यस्य सोऽनन्तः। यो ब्रह्मविद्। पुरुषः । एवं विद्वान् । पूर्वोक्तलक्षणं ब्रह्म जानन् सन् । एतत् । एतं। नपुंसकंछान्दसम् । परोवरीयांसमुद्गीथमुपास्ते तस्य विदुष एतत् फलं भवति । अस्य ब्रह्मविदः पुरुषस्य परोवरीयः। परम्परं वरं विशिष्टतरं जीवनं भवति । पुनः। परोवरीयसो लोकान् जयति। उत्तरोत्तरविशिष्टतरान् गन्धर्वादीन् लोकाञ्जयति प्राप्नोति ह ॥ २ ॥

अनुवादः—वही यह सर्वोत्कृष्ट उद्गीथ है। वही यह अनन्त है। सो जो कोई इस परोवरीयान् उद्गीथ को इस प्रकार जानता हुआ उपासता है। उसका जीवन निश्चय परोवरीय होता है। और निश्चय वह परोवरीयान् लोकों को पाता है ॥ २ ॥

पदार्थः—( स एषः ) वही यह (परोवरीयान्) सबों से श्रेष्ठ (उद्गीथः) ब्रह्म है (स एषः ) वह यह ( अनन्तः ) अन्तरहित है ( यः ) जो ( एवं विद्वान् ) उक्तलक्षणयुक्त ब्रह्म को जानता हुआ ( एतत् ) इस ( परोवरीयांसम् उद्गीथम् ) सर्वोत्कृष्ट उद्गीथ की(उपास्ते) उपासना करता है। ऐसे विद्वान् का फल आगे कहते हैं (अस्य) इस विद्वान्

का ( परोवरीयः ) विशिष्ट जीवन ( भवति ह ) निश्चय होता है । और ( परोवरीयसः लोकान् ) उत्तरोत्तर विशिष्ट जो लोक उनकी ( जयति ) जय करता है ।

**तꣳ हैतमतिधन्वा शौनक उदरशाण्डिल्यायोक्त्वोवाच ॥ यावत्त एनं प्रजायामुद्गीथं वेदिष्यन्ते । परोवरीयो हैभ्यस्तावदस्मिंल्लोके जीवनं भविष्यति ॥ ३ ॥**

तम् । ह । एतम् । अतिधन्वा । शौनकः । उदरशाण्डिल्याय । उक्त्वा । उवाच । यावत् । ते । एनम् । प्रजायाम् । उद्गीथम् । वेदिष्यन्ते । परोवरीयः । ह । एभ्यः । तावत् । अस्मिन् । लोके । जीवनम् । भविष्यति ॥ ३ ॥

भाष्यम्—तमिति । शौनकः । शुनकस्यापत्यम् । अतिधन्वा । अतिधन्वनामा कोऽपिऋषिः । तम् एतम् । उद्गीथम् । विजानन् सन् । उदरशाण्डिल्याय स्व शिष्याय । उक्त्वा । उपदिश्य । उवाच । यावत् । यावन्तं कालम् । ते तव । प्रजायां सन्ततौ मध्ये । केपि । एतमुद्गीथं वेदिष्यन्ते ज्ञास्यन्ते । तावन्तं कालम् । अस्मिन् लोके । एभ्यः । प्रसिद्धेभ्यो लोकजीवनेभ्यः । परोवरीयो जीवनमुत्तरोत्तर विशिष्ट जीवनं तेषां भविष्यति ॥३॥

अनुवाद—शौनक अतिधन्वा ने अति प्रसिद्ध उस इस (उद्गीथ) का गान, उदरशाण्डिल्य से उपदेश कर कहा कि जब तक तेरी सन्ततियों में कोई इस उद्गीथ को जानते रहेंगे तब तक इस लोक में इन जीवनों से बहुत अधिक जीवन उन का होता रहेगा ॥३॥

पदार्थः—( शौनकः ) शुनक ऋषि का पुत्र ( अतिधन्वा ) अतिधन्वा नामक ऋषि ने ( तम् एतम् ) उस उद्गीथ को जानता हुआ ( उदरशाण्डिल्याय ) निज शिष्य उदरशाण्डिल्य को ( उक्त्वा ) उपदेश करके ( उवाच ) कहा कि ( यावत् ) जबतक ( ते ) तेरी ( प्रजायाम् ) सन्ततियों में से कोई ( एतं उद्गीथम् ) इस उद्गीथ को ( वेदिष्यन्ते ) जानेंगे । उन को ( तावत् ) तब तक ( अस्मिन् लोके ) इस लोक में ( एभ्यः ) इन प्रसिद्ध लौकिक जीवनों से ( परोवरीयः ) बहुत बड़ा ( जीवनम् ) जीवन ( भविष्यति ) होगा ॥ ३ ॥

**तथाऽमुष्मिँल्लोके लोक इति ॥ स य एतमेवं विद्वानुपास्ते परोवरीय एव हास्यास्मिँल्लोके जीवनं भवति । तथाऽमुष्मिँल्लोके लोक इति । लोके लोक इति ॥४॥**

तथा । अमुष्मिन् । लोके । लोकः । इति । सः । यः । एतम् । एवम् । विद्वान् । उपास्ते । परोवरीयः । एव । ह । अस्य । अस्मिन् । लोके । जीवनम् । भवति । तथा । अमुष्मिन् । लोके । लोकः । इति । लोके । लोकः । इति ॥ ४ ॥

भाष्यम्—तथेति । तथा अमुस्मिंल्लोके लोक इति । यथा । अस्मिंल्लोके । उद्गीथविदः । परोवरीयान् लोको भवति । तथैव । अमुष्मिंल्लोके । अदृष्टे परलोकेऽपि । परोवरीयान् लोकोभविष्यति । स्यादेतच्चिरन्तनानां महाभाग्यानां फलम् । नैदंयुगीनानामल्पभाग्यवतामित्याशङ्कानिवृत्तये आह । स यः कश्चित् विद्वान् । एवमनेनप्रकारेण विद्वान् जानन् । अस्मिन् समये एतमुद्गीथम् । परोवरीयस्त्वेन । उपास्ते अस्यापि । अस्मिन् लोके । परोवरीय एव सर्वोत्कृष्टमेव जीवनं भवति हेति निश्चितम् । तथा तेनैव प्रकारेण अमुस्मिंल्लोके । परलोकेऽपि । अस्य लोकः सद्गतिर्भवतीति । द्विरुक्तिः समाप्ति सूचिका ॥४॥

अनुवाद–तथा उस लोक में भी उसको लोक मिलता है । सो जो कोई इस प्रकार जानता हुआ इस उद्गीथ की उपासना करता है । उसको इस लोक में परोवरीयान् जीवन होता है यह निश्चय है । तथा उस लोक में भी लोक होता है इति ॥ ४ ॥

पदार्थ–उद्गीथ के जानने वाले का जीवन जैसे इस लोक में बहुत से बहुत होता है ( तथा ) वैसे ही ( अमुष्मिन् लोके ) अदृष्ट अन्य लोक में भी बड़े से बड़ा ( लोकः ) लोक (स्थान) होता है ( इति ) अब कहते हैं कि अच्छा उस युग के लोग बड़े भाग्यवान थे इस कारण उनको वैसा फल मिलता था । परन्तु इस युग के लोगों का अल्पभाग्य है इनको वैसा फल कदाचित् न प्राप्त हो, इस शङ्का की निवृत्ति के लिये आगे कहते हैं यथा ( स यः विद्वान् ) सो जो कोई विद्वान् ( एवम् ) इस प्रकार आज कल भी ( एतम् ) इस उद्गीथ की ( उपास्ते ) उपासना करते हैं ( अस्य ) इस विद्वान् का ( जीवनम् ) जीवन ( परोवरीय एव ह ) बहुत ( भवति ) होता है ( तथा ) वैसे ही ( अमुष्मिन् लोके ) अन्य अदृष्ट लोक में भी उत्तम से उत्तम (लोकः) स्थान होता है । द्विरुक्ति खण्ड समाप्त्यर्थ है ॥ ४ ॥

# आकाशशब्दस्य समीक्षा ॥

शङ्का । प्रसिद्ध और अप्रसिद्ध अर्थों में प्रसिद्ध अर्थ का ही ग्रहण करना उचित है । आकाश शब्द पञ्चमहाभूतों में से एक महाभूतार्थ में रूढ है उसे त्याग आ-

काश शब्द का अप्रसिद्ध अर्थ "ब्रह्म" क्यों करते हैं। उत्तर-यहां आकाश से सब भूतों की उत्पत्ति कही गई है। उत्पत्ति केवल चेतन से ही मानी गई है। यह सर्वसिद्धान्त है इस कारण यहां आकाश शब्द का अर्थ "ब्रह्म" है। और इस में प्रमाण भी सुनो। "आकाशस्तल्लिङ्गात्। वेदान्त० १। १। २२" इसी शङ्का की निवृत्ति के लिये भगवान् वेदव्यास ने इस सूत्र को रचा है। यह आकाश शब्द जिस कारण दोनों अर्थों में प्रयुक्त होता है। अतः ऐसी शङ्का होती है। महाभूत विशेष वाचक तो आकाश शब्द लोक वेद दोनों में सर्वत्र ही प्रसिद्ध है। परन्तु कचित् यह शब्द "ब्रह्म" में भी प्रयुक्त हुआ है। जहां पर वाक्य के अर्थों के वश से अथवा असाधारण गुण के वर्णन से केवल ब्रह्म ही अर्थ निर्धारित हो सकता है अन्य नहीं। वहां पर आकाश शब्द केवल ब्रह्म वाचक ही होता है (यदेष आकाश आनन्दो न स्यात्। को ह्येवान्यात् तै० ....) यदि यह आकाश आनन्दमय नहीं होता तो कौन जी सकता। पुनः (आकाशो वै नाम नामरूपयोर्निर्वहिता० छा० ८। १४। १।) आकाश ही नाम और रूप की उत्पत्ति और स्थिति का हेतु है। और जो "नाम रूप जिससे" भिन्न है वही ब्रह्म है। इत्यादि प्रयोग में आकाश शब्द ब्रह्म वाचक है। परन्तु यहां क्या युक्त है? कौन अर्थ लेना उचित है * भूताकाश ही अर्थ लेना ठीक है। क्योंकि प्रसिद्धतर प्रयोग से, अर्थ, शीघ्र बुद्धि में आता है॥ यदि यह कहें कि जब दोनों अर्थों में यह शब्द साधारणतया प्रयुक्त होता है तो दोनों अर्थों में जहां जैसा प्रसंग होगा वहां वैसा अर्थ करेंगे फिर भूताकाश में ही तुम्हारा क्यों आग्रह है। सुनिये इसका कारण यह है। यह शब्द दोनों अर्थों में साधारण नहीं है। अर्थात् दोनों अर्थों में इस का प्रयोग नहीं होता है क्योंकि ऐसी अवस्था में आकाश शब्द को अनेकार्थ मानना पड़ेगा। परन्तु अनेकार्थ मानना गौरव है। अतः लाघवात् आकाशशब्द को एक ही अर्थ में रूढ मानना ठीक है। इस प्रकार ब्रह्म अर्थ में इस शब्द को गौण और महाभूतविशेष में मुख्य मानने से सब कार्य सिद्ध होगा। इस प्रकार व्यापकता आदि जो अनेक धर्म आकाश के हैं सो ब्रह्म के भी हैं। अतः आकाश के सदृश ब्रह्म है ऐसा कहेंगे। जहां मुख्यार्थ की सम्भावना है वहां गौणार्थ करना उचित नहीं। यहां मुख्य आकाश का ग्रहण संभवित है अतः भूताकाश ही अर्थ करना ठीक है। यदि यह कहें कि भूताकाश अर्थ लेने से अन्तिम वाक्य का अर्थ युक्त नहीं होगा क्योंकि (सर्वाणि०) ये सकलभूत आकाश से

* यहां प्रथम पूर्वपक्ष कहे जाते हैं। पश्चात् उत्तर दिया जायगा॥

ही उत्पन्न होते हैं । यह अर्थ भूताकाश में कैसे घटेगा । सुनिये यह दोष नहीं होगा क्योंकि भूताकाश भी वायु आदियों का कारण कहा गया है ।

जैसे-(तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः । आकाशाद्वायुः । वायोरग्निः । अग्नेरापः । अद्भ्यः पृथिवी । पृथिव्या ओषधयः । ओषधीभ्योऽन्नम् । अन्नाद्रेतः । रेतसः पुरुषः) उस आत्मा से आकाश। आकाश से वायु । वायु से अग्नि इत्यादि । इस वचन से वायु आदि की उत्पत्ति आकाश से कही गई है। सुतरां, भूताकाश से सब भूत होते हैं यह सिद्ध हुआ । एवं अन्य भूतों की अपेक्षा से यह आकाश बड़ा है अतः (ज्यायान्) सब से बड़ा । और सब का आश्रय भी है अतः (परायण) कहा गया है । अतः यहां पर भी प्रसिद्ध भूताकाश का अर्थ करना चाहिये न कि अप्रसिद्ध वा गौण ब्रह्म काइति।

इस महती शङ्का की निवृत्ति के लिये भगवान् व्यासदेव " आकाशस्तल्लिङ्गात् " इस सूत्र को रचते हैं । आकाश शब्द से यहां ब्रह्म का ही ग्रहण करना चाहिये क्योंकि ( तल्लिङ्गात् ) ब्रह्म के चिन्ह होने से । परब्रह्म का ही यह लिङ्ग है (सर्वाणि०) सब ये भूत आकाश से भी उत्पन्न होते हैं । परब्रह्म से ही सकलभूतों की उत्पत्ति मानी गई है वेदान्त की यही मर्यादा है । यदि यह कहें कि अभी तो आकाश को भी सब वायु आदि भूतों का कारण आप बतलाते हैं । फिर ऐसा क्यों कहते हैं । ठीक है । तथापि मूलकारण परब्रह्म को छोड़कर आकाश का ग्रहण करना उचित नहीं । वहां पर भी (आत्मनः) यह प्रथम पद है और ( आकाशं प्रत्यस्तं यन्ति ) = (सब भूत आकाश में ही अस्त होते हैं ) यह चिन्ह तो ब्रह्म का ही हो सकता है अन्य का नहीं है । यहां ( ज्यायान् परायण ) ये दोनों शब्द अनापेक्षित होकर ब्रह्म में ही संघटित होते हैं अर्थात् जिस से कोई बड़ा नहीं उसे ज्यायान् और बड़ों से बड़े पदार्थों का जो अयन = आश्रय है उसे (परायण) कहते हैं । अतः ये दोनों शब्द भी परब्रह्म में ही संघटित होते हैं। पुनः अन्य स्थल में कहा गया है अर्थात् (ज्यायान् पृथिव्या इत्यादि ) यह परब्रह्म पृथिवी से बड़ा, आकाश से बड़ा, द्युलोक से बड़ा, सकल लोक ब्रह्माण्डों से भी बड़ा है। अतः ज्यायान् शब्द भी यहां ब्रह्म में ही घटता है और इस प्रकरण में जैवलिप्रवाहण ने शालावत्य के पक्ष को अन्तवत् = विनश्वर कह कर निन्दा की है और निन्दा कर के अनन्तता को दिखलाने के लिये प्रस्तावना की है और अपनी प्रस्तावना के अनुसार उपसंहार ( अन्त ) में ( स एष परोवरीयान् उद्गीथः स एषोऽनन्तः ) ऐसा कहा है अनन्त्य केवल ब्रह्म का ही लिङ्ग है । अतः आकाश का अर्थ यहां ब्रह्म है ।

( प्रश्न ) आप ने अभी कहा है कि प्रसिद्ध अर्थ करना ठीक है। फिर ऐसा भी कहते हैं । सो क्यों ? ठीक है । परन्तु यहां अन्तिम वाक्य में केवल परब्रह्म के ही गुण देख कर उस का त्याग किया । और ब्रह्म में भी आकाश प्रयुक्त होता है ( आकाश वै नाम नामरूपयोर्निर्वहिता ) इत्यादि वाक्यों से दिखला चुके हैं ।

एवं आकाश पर्यायवाची शब्द, ब्रह्म में बहुधा प्रयुक्त हुआ करते हैं । यथा "ऋचो अक्षरे परमेव्योमन् ऋ० १।१६४।३९ ॥ सैषा भार्गवी वारुणी विद्या परमे व्योमन् प्रतिष्ठिता" तैत्तिरीय ३।६॥ इन दोनोंमें व्योमन् शब्द जो आकाशवाची है । यहां ब्रह्म अर्थ में प्रयुक्त हुआ है । पुनः (कं ब्रह्म खं ब्रह्म खं पुराणम्) यहां खम् शब्द आकाश वाची है सो ब्रह्म अर्थ में प्रयुक्त हुआ है ।

इत्यादि अनेक उदाहरण हैं। जहां आकाश वाचक शब्द भी ब्रह्म अर्थ में आए हैं । वहां वहां ब्रह्म ही अर्थ होता है । और प्रकरण के आदि में आकाश का प्रयोग किया गया है और अन्त में भी आकाश शब्द का प्रयोग कर ब्रह्मगुण उस में दिखलाये गये हैं अतः यहां आकाश का ब्रह्म ही अर्थ करना चाहिये । जैसे ( अग्निरधीतेऽनुवाकम् ) अग्नि अनुवाक को पढ़ता है । यहां उपक्रम और उपसंहार देखकर अग्नि = माणवक = बालक अनुवाक को पढ़ता है ऐसाही अर्थ किया जाता है। तद्वत् यहां परभी इस से यह सिद्ध हुआ कि ऐसे स्थलों मे आकाश शब्द का अर्थ ब्रह्म करना चाहिये । मूल को अच्छी तरह प्रथम पढ़जाना चाहिये फिर इस विवरण को पढ़िये तब ही समझ में भलीप्रकर आवेगा । इति ।



# अथ दशमः खण्डः ॥

मटचीहतेषु कुरुष्वाटिक्यासह जाययोषस्तिर्ह चाक्रायण इभ्यग्रामे प्रद्राणक उवास ॥ १ ॥

मटचीहतेषु । कुरुषु । आटिक्या । सह । जायया । उषस्तिः । ह । चाक्रायणः । इभ्यग्रामे । प्रद्राणकः । उवास ॥ १ ॥

भाष्यम्–मटचीहतेष्विति। विज्ञानपूर्वकं यज्ञाद्यप्यनुष्ठेयमित्याख्यायिकाऽऽरभ्यते। कुरुषु कुरुजनपदेषु कुरुदेशस्थशस्येष्वित्यर्थः । मटचीहतेषु सत्सु । मटच्योऽशनयः पाषाणवृष्टयो वा रक्तवर्णाः क्षुद्रपक्षिविशेषा वा । तैर्हतेषु विनाशितेषु सत्सु । कदाचित् । ह। ऐतिह्ये। प्रसिद्धो वा चाक्रायणः । चक्रस्य ऋषेर्गोत्रापत्यं चाक्रायणः "फक् प्रत्ययः" उषस्तिः । एतन्नामा ऋषिः । आटिक्या जायया सह । पयोधरादीनि यौवन सूचकानि स्त्री व्यंजनानि न जातानि यस्याः सा आटिकी । यद्वाआसमन्तादटितुं पर्य्यटितुं विदेशान् भ्रमितुं समर्था विदेशप्रस्थानयोग्येत्यर्थः । तया जायया वनितया सह सार्द्धमिभ्यग्रामे। इभो गजस्तमर्हतीति इभ्यः । ईश्वरो धनाढ्यो गजारोहो वा। तस्यग्राम इतीभ्यग्रामः । तस्मिन् । प्रदाणकः । द्रा कुत्सायाम्, । कुत्सितां गतिंगतः । अन्त्यावस्थां प्राप्तः । अन्नालाभात् शोच्यावस्थां प्राप्तः सन्नित्यर्थः । उवास । उषितवान् । कस्यापि गृहमाश्रित्य तस्थावित्यर्थः ॥ १ ॥

अनुवाद–ओलों के गिरने से अथवा टिड्डियों के उपद्रव से कुरुदेश में दुर्भिक्ष होने पर "उस देश को त्याग" अपनी भ्रमणे समर्था स्त्री के साथ चाक्रायण उषस्तिनाम के ऋषि इभ्यें नाम ग्राम में ( अन्न आदिकों के अभाव के कारण ) मलीन रूप बने हुए ( किसी के आश्रित में) निवास कर रहे थे ॥ १ ॥

पदार्थः—यज्ञादि कर्म भी ज्ञान पूर्वक अनुष्ठेय है । इसे दर्शाने को आख्यायिका आरम्भ करते हैं । ( मटचीहतेषु ) मटची नाम है ओले वा टिड्डियों का। ओलों से वा टिड्डियों से विनाशित ( कुरुषु ) कुरुदेश वासियों के जनपद को कुरु कहते हैं । कुरुदेशस्थ धान्यादिकों के होने पर ( कुरुदेशस्थ धान्यादिकों के ओलों से विनाश होने पर ( आटिक्या ) नई । यद्वा । भ्रमण समर्था (जायया ) बनिता = स्त्री के ( सह ) साथ (ह) कदाचित् वा परम प्रसिद्ध (चाक्रायणः) चक्रनाम ऋषि का गोत्रापत्य (चक्र नाम ऋषि का पौत्र) ( उषस्तिः ) उषस्ति नाम का ऋषि (इभ्यग्रामे) इभ्यग्राम में (इभ = हाथी हाथी से युक्त जो मनुष्य सो इभ्य अर्थात् धनिक । अथवा इभ जो हाथी उस से युक्त वा उस के पालन करने वाला हाथीवान् गजारोही ) ( प्रद्राणकः )कुत्सितरूप धारण कर ( उवास ) निवास करते थे ॥ १ ॥

( १ ) ( आटकी ) आ+अट् धातु से आटकी शब्द बनता है । शङ्कराचार्य्य ने बालिका अर्थ किया है । परन्तु यहां प्रतीत होता है कि जो चलने में समर्थ हो ।

( २ ) इभ्य=धनिक । दुर्भिक्ष पीडित मनुष्य धनाढ्य ग्राम में जाता है ।

( ३ ) मू० प्रद्राणक शब्द है । प्र+द्रा से बना है । कुत्सा = निन्दा अर्थ में " द्रा " धातु आता है । निन्दित मलीनवेषधारी ।

**सहेभ्यं कुल्माषान् खादन्तं बिभिक्षे । तꣳहोवाच । नेतोऽन्ये विद्यन्ते यच्च ये म इम उपनिहिता इति ॥ २ ॥**

सः । ह । इभ्यम् । कुल्माषान् । खादन्तम् । बिभिक्षे । तम् । ह । उवाच । न । इतः । अन्ये । विद्यन्ते । यत् । च । ये । मे । इमे । उपनिहिताः । इति ॥ २ ॥

भाष्यम्—सहेभ्यमिति । स ह । स प्रसिद्धः । उषस्तिः । कदाचित् कुल्माषान् कुत्सितान् माषान् खादन्तं भक्षयन्तम् । इभ्यं गजारोहिणं बिभिक्षे याचितवान् । तं ह । तमुषस्तिं प्रति । स इभ्य उवाच । यत् । इतः । अस्मात् मया खाद्यमानादुच्छिष्टराशेः । अन्ये अपरे कुल्माषा न विद्यन्ते न वर्तन्ते । ये इमे मे मम भाजने उपनिहिताः । प्रक्षिप्ता दत्ताःसन्ति । ममभोजनपात्रनिहितेभ्योऽतिरिक्ता न विद्यन्ते यान् तुभ्यं दद्याम् । अगत्या किं करोमि । उच्छिष्टस्यादेयत्वादित्यर्थः ॥ २ ॥

अनुवाद—(एक दिन) उस प्रसिद्ध (उषस्ति नाम के ऋषिने) उड़दों को खाते हुए किसी हाथीवान से भिक्षा मांगी । उसने यह कहा कि जो मेरे खाने के भाजन में रक्खे हैं इससे अधिक वा इसके अतिरिक्त मेरे पास माष नहीं है ( इस कारण मैं आप को भिक्षा देने में असमर्थ हूं, क्योंकि उच्छिष्ट कैसे आपको दूं ) ॥ २ ॥

पदार्थ—( स ह ) उस प्रसिद्ध उषस्ति नामा ऋषि ने कदाचित् ( कुल्माषान् ) कुत्सित माषों ( उड़दों ) को ( खादन्तम् ) खाते हुए ( इभ्यम् ) हाथीवान से ( बिभिक्षे ) भिक्षा मांगी ( तम् ह उवाच ) उस ऋषि से वह बोला ( यत् ) कि ( इतः ) इससे ( अन्ये ) अन्य अर्थात् जो मैं खारहा हूं इससे अन्य माष ( न विद्यन्ते ) नहीं हैं (ये इमे च) जो ये (मे) मेरे भाजन में ( उपनिहिताः) रक्खे हुए हैं (इति) अर्थात् जो मेरे खाने के वास्ते मेरे सामने भाजन में माष रक्खे हुए हैं इन से अतिरिक्त मेरे निकट नहीं जो आप को दूं । और उच्छिष्ट देना अनुचित है अतः अगत्या, आप के वास्ते मैं कुछ भी नहीं कर सकता । इति ॥ २ ॥

**एतेषां मे देहीति होवाच । तानस्मै प्रददौ । हन्तानुपानमित्युच्छिष्टं वै मे पीतꣳ स्यादिति होवाच ॥३॥**

एतेषाम् । मे । देहि । इति । ह । उवाच । तान् । अस्मै । प्रददौ । हन्त । अनुपानम् । इति । उच्छिष्टम् । वै । मे । पीतम् । स्यात् । इति । ह । उवाच ॥३॥

भाष्यम्—एतेषामिति । एतेषाम् । एतान् । त्वया खाद्यमानान् । एव कुल्माषान् ।

( १ ) "कर्म्मणि षष्ठी" यहां कर्म्म कारक में षष्ठी है ॥

मे मह्यम् । देहि । इति होवाच । इति उषस्तिस्तं प्रत्युवाच । सः । अस्मै । उषस्तये । तान् माषान् प्रददौ । दत्त्वाचाब्रवीत् । हन्त खेदे । अनुपानम् । इदमुदकञ्च गृहाण इति । एवं तेनोक्तः स ऋषिरुवाच । उच्छिष्टं वै निश्चयेन । उच्छिष्टं मे मम पीतं पानं स्यात् अर्थाद्यदीदमुदकमहं पास्यामि तर्ह्युच्छिष्टपानं भविष्यति । अत उदकं न ग्रहीष्यामीत्यर्थः । इति तं प्रत्युवाच ॥ ३ ॥

अनुवाद—(उस के अनन्तर) ऋषि ने कहा (कि जो माष तू खा रहा है ) उन्हीं को मुझे दो ( इतने कहने पर उस इभ्यने ) उन्हें वे कुलमाष दिये ( और देकर कहा कि) शोक की बात है इस जल को भी ग्रहण करें । ऋषि ने तब कहा कि (यदि जल भी लूं और उसे पान करूं तो) मुझे निश्चय उच्छिष्ठ जल पीने का दोष होगा ॥ ३ ॥

पदार्थः—( एतेषाम् ) इन कुलमाषों को ( देहि ) दो ( इति ) यह ( ह उवाच ) वे प्रसिद्ध ऋषि बोले तत्पश्चात् ( अस्मै ) इस ऋषि को ( तान् ) वे कुलमाष ( प्रददौ ) उस इभ्यने दिये और कहा (हन्त) करुणा वा खेद की बात है कि ( उदपानम् ) जल को भी लीजिये तब ऋषि ने कहा कि ( वै ) निश्चय ( उच्छिष्टम् ) जूठा ( मे ) मेरा ( पीतम् ) पीना ( स्यात् ) होगा ( इति ) ऐसे ( ह उवाच ) उषस्ति ने कहा अर्थात् जो जल तुम देरहे हो । यदि उसे मैं ग्रहण करूं तो मुझे उच्छिष्ट जल पीना होगा क्योंकि यह जल उच्छिष्ट है ॥ ३ ॥

ऋषेरसङ्गतं वचनं श्रुत्वा इभ्य आह—

**न स्विदेतेऽप्युच्छिष्टा इति ? न वा अजीविष्यमिमानखादन्निति होवाच । कामो म उदपानमिति ॥ ४ ॥**

न । स्वित् । एते । अपि । उच्छिष्टाः । इति । न । वै । अजीविष्यम् । इमान् । अखादन् । इति । ह । उवाच । कामः । मे । उदपानम् । इति ॥ ४ ॥

भाष्यम्—न स्विदिति । स्वित् किंस्विदिति प्रश्ने । एते कुलमाषा अपि न उच्छिष्टा कच्चिदिति । प्रश्नः । एते माषा न उच्छिष्टा इत्यध्याहार्य्यम् । एते नोच्छिष्टा इव । इत्युत्तरम् । कथम् । इमान् । माषान् तवोच्छिष्टान् । अखादन् । अभक्षयन् । अहं न वै अजीविष्यम् न वै कदाचित् जीविष्यामि न प्राणान् धारयिष्यामि इति स होषस्तिरुवाच । कामः कामतोयथेष्टमिति यावत् । उदपानं जलपानम् । उदकस्यपानमुदपानमिति । जलन्तु सर्वत्रैव प्राप्यत अतोऽन्यत्रापि यथेष्टं प्राप्स्यामि । किं उच्छिष्टपानेन । भोजनन्तु न क्वाप्युपलभ्यते । तद्विना जीवनमेव संदिग्धम् । अतोऽत्र नोच्छिष्टविवेचना ॥ ४ ॥

अनुवाद—( जब ऋषि ने कहा कि उच्छिष्ट जल नहीं लूंगा । तब उस इभ्य ने पूछा कि हे महर्षे ! ये कुल्माष भी तो उच्छिष्ट हैं इन्हें आप ने क्यों लिये ) ये कुल्माष भी उच्छिष्ट नहीं हैं क्या ? ( तब ऋषि ने कहा कि ये कुल्माष उच्छिष्ट के समान नहीं है ) क्योंकि यदि इस उच्छिष्ट कुल्माष को मैं न खाऊं तो मैं प्राण धारण नहीं कर सक्ता ( परन्तु धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष के साधन के लिये प्राण धारण करना आवश्यक है । अतः उच्छिष्ट कुल्माषों का भी ग्रहण किया है इस में दोष नहीं ) परन्तु जलपान तो सब ही स्थान में मिल सक्ता है फिर उच्छिष्ट जल लेने की क्या आवश्यकता इति ॥ ४ ॥

पदार्थः—ऋषि की उस असङ्गत बात को सुनकर वह इभ्य पूछता है कि (स्वित्) क्या ( एते ) ये कुल्माष ( अपि ) भी ( न उच्छिष्टाः ) उच्छिष्ट नहीं हैं ? ( इति ) आगे ऋषि उत्तर देते हैं कि ये कुल्माष उच्छिष्ट के समान नहीं । क्यों? (इमान्) इन कुल्माषों को ( अखादन् ) न खाता हुआ ( न वै ) निश्चय नहीं ( अजीविष्यन् ) जीऊंगा = प्राण धारण करूंगा ( इति ) इसे ( ह उवाच ) वे प्रसिद्ध ऋषि बोले (उदपानम्) जलपान ( मे ) मेरी ( कामः ) इच्छा से । अर्थात् जल की इच्छा जहां करूंगा वहां ही जल मुझे मिल सकता है। अतः जल का ग्रहण करना उचित नहीं ॥४॥

**स ह खादित्वाऽतिशेषान् जायाया आजहार। साऽग्र एव सुभिक्षा बभूव । तान् प्रतिगृह्य निदधौ ॥ ५ ॥**

सः । ह । खादित्वा । अतिशेषान् । जायायै । आजहार । सा । अग्रे । एव । सुभिक्षा । बभूव । तान् । प्रतिगृह्य । निदधौ ॥ ५ ॥

भाष्यम्—स हेति । स ह ऋषिः । तान् खादित्वा भक्षयित्वा । अतिशेषान् । अवशिष्टान् । माषान् । जायायै वनितायै कारुण्यात् । आजहार आनिनाय । सा । ऋषिजाया । अग्रएव प्रथममेव सुभिक्षा शोभना भिक्षा यस्याः सा लब्धान्नेत्यर्थः । बभूव । संवृत्ता । तान् पत्यानीतान् माषान् प्रतिगृह्य निदधौ कुत्रचित् निक्षिप्तवती स्थापितवती॥५॥

अनुवाद—वे परम प्रसिद्ध ऋषि उन माषों को खाकर अवशिष्ट कुल्माषों ( उड़दों ) को निज पत्नी के लिये ले आए । परन्तु वह ( स्त्री ) प्रथम ही भिक्षा की प्राप्ति से संतुष्ट हो चुकी थी अतः उन्हें लेकर रख दिया ॥ ५ ॥

( १ ) मूल में सुभिक्षा शब्द है जिसको सुन्दर वा प्रचुर भिक्षा मिल चुकी है उसे सुभिक्षा कहते हैं ।

पदार्थः-( स ह ) वे प्रसिद्ध ऋषि ( खादित्वा ) उन कुल्माषों को खाकर (अतिशेषान् ) बचे हुए कुल्माषों को ( जायायै ) स्त्री के निमित्त कृपया ( आजहार ) ले आए । ( सा ) वह स्त्री ( अग्रे एव ) पहिले ही ( सुभिक्षा ) शोभन भिक्षा वाली (बभूव ) हुई । अर्थात् उनकी स्त्री को प्रथम ही पूर्ण भिक्षा मिल चुकी थी । इस कारण ( तान् ) उन कुल्माषों को ( प्रतिगृह्य ) लेकर ( निदधौ ) रख दिया ॥ ५ ॥

**स ह प्रातः सञ्जिहान उवाच। यद्बताऽन्नस्य लभेमहि। लभेमहि धनमात्राꣳ राजाऽसौ यक्ष्यते। स मा सर्वैरार्त्विज्यैर्वृणीतेति ॥ ६ ॥**

स । ह । प्रातः । सञ्चिहानः । उवाच । यद् । वत । अन्नस्य । लभेमहि । लभेमहि । धनमात्राम् । राजा । असौ । यक्ष्यते । सः । मा । सर्वैः । आर्त्विज्यैः । वृणीत । इति ॥ ६ ॥

भाष्यम्—स ह प्रातरिति । सहर्षिः । प्रातः संजिहानः । उषसिनिद्रांत्यजन् सन् जायामुवाच । यत् । यदि । बत खेदे । अन्नस्यमात्रां स्तोकं लभेमहि प्राप्नवाम । तर्हि। तदन्नं भुक्त्वा समर्थोभूत्वा धनमात्रां धनस्याल्पं लभेमहि लप्स्यामहे । धनप्राप्तौ कारणमाह । असौनातिदूरे वर्त्तमानो राजा नृपो यक्ष्यते । इष्टिं सम्पादयिष्यते । "यजमानत्वात्तस्यात्मनेपदम्" तेन किम् ? स यक्ष्यमाणो राजा मां पात्रमुपलभ्य सर्वैरखिलैरार्त्विज्यैः । ऋत्विक्कर्मभिः । ऋत्विक्कर्मप्रयोजनायेत्यर्थः । वृणीत वरीष्यते इति ॥ ६ ॥

अनुवाद—वे प्रसिद्ध ऋषि प्रातःकाल उठते ही ( अपनी स्त्री से ) बोले कि शोक[1] ( के साथ कहना पड़ता है कि ) यदि कुछ खाने को अन्न पावें तो कुछ धन प्राप्त कर सकते हैं ( क्योंकि ) यह महाराजा यज्ञ करनेवाला[2] है । वह अवश्य मुझ को सब ऋत्विक् कार्यों के ( निरीक्षण के हेतु ) स्वीकार[3] करेगा इति ॥ ६ ॥

पदार्थः—( सः ) वे ( ह ) प्रसिद्ध ऋषि ( प्रातः संजिहानः ) प्रातःकाल

( १ ) मूल में बत पद है । करुणा खेद भी उस का अर्थ होता है ॥

( २ ) उसका अभिप्राय कहते हैं कि यदि घर में कुछ अन्न हो तो उसे भोजन कर उस से कुछ बल प्राप्त कर राजा के समीप जाऊं। क्योंकि बुभुक्षित जाने से वहां बोल नहीं सकूंगा उस से कदाचित् अवक्ता समझकर मुझे वह राजा स्वीकार न करे इति ॥

( ३ ) "यक्ष्यते" मूल में है । स्वयं राजा यज्ञ करने वाला है और उस कर्म के फल भी उसे ही मिलेंगे अतः यज् धातु से यहां आत्मनेपद हुआ है ॥

निद्रा को त्यागते हुए ( जागते हुए ) अपनी स्त्री से ( उवाच ) बोले कि ( यदि ) यदि ( बत ) खेद ( खेद के साथ कहना पड़ता है ) ( अन्नस्य ) कुछ थोड़ा सा भोजन ( लभेमहि ) पावें तो ( धनमात्राम् ) कुछ धन ( लभेमहि ) पाऊंगा। धन प्राप्ति का कारण कहते हैं ( असौ ) यह अर्थात् समीपस्थ ( राजा ) राजा (यक्ष्यते ) यज्ञ करने वाला है ( सः ) वह ( मा ) मुझ को पात्र समझ कर (सर्वैः) सम्पूर्ण ( आर्त्विज्यैः ) ऋत्विक् कर्मों से अर्थात् ऋत्विक् कर्म्मों के लिये ( वृणीत ) वरेगा ( इति ) मुझ को ऋत्विग् बनावेगा। उस से अवश्य कुछ धन प्राप्त करूंगा ॥ ६ ॥

**तं जायोवाच ॥ हन्त ! पत इम एव कुल्माषा इति ॥ तान् खादित्वाऽमुं यज्ञं विततमेयाय ॥ ७ ॥**

तम् । जाया । उवाच । हन्त । पते । इमे । एव । कुल्माषाः । इति । तान् । खादित्वा । अमुम् । यज्ञम् । विततम् । एयाय ॥ ७ ॥

भाष्यम्—तमिति । तं जायोवाच । इति । ब्रुवन्तंपतिं । जाया वनिता । उवाच । हन्त हे पते ! स्वामिन् । इम एव कुल्माषाः । ये ह्यस्तने त्वया मद्धस्ते निक्षिप्ताः । त इमे कुल्माषाः सन्ति । तान् गृहाण इति। स ऋषिः । तान् खादित्वा । नृपस्य । विततं विस्तीर्णम् । अमुं यज्ञं यागम् । एयाय आजगाम ॥ ७ ॥

अनुवाद—उस अपने स्वामी से स्त्री बोली कि हे पते ! खेद की बात है । ये ही कुल्माष हैं ( इन्हें ग्रहण कीजिये ) वे ऋषि उन्हें खाकर राजा के इस विस्तारित यज्ञ में गये ॥ ७ ॥

पदार्थः—( तम् ) इस प्रकार कहते हुए उस पति से ( जाया ) पतिव्रता स्त्री (उवाच ) बोली ( हन्त ) खेद की बात है ( पते ) हे स्वामिन् ! ( इमे एव कुल्माषाः ) ये ही कुल्माष । अर्थात् आपने सायंकाल में जिन उच्छिष्ट कुल्माषों को दिये थे वे ही कुल्माष हैं आप इन्हें ग्रहण करें ( इति ) वे ( तान् ) उन्हें (खादित्वा) खाकर ( विततम् ) ऋत्विकों के द्वारा विस्तारित (अमुम् ) इस (यज्ञम्) यज्ञ में (राजा के यज्ञ में) ( एयाय ) गये ॥ ७ ॥

**तत्रोद्गातॄनास्तावे स्तोष्यमाणानुपोपविवेश । स ह प्रस्तोतारमुवाच ॥ ८ ॥**

तत्र । उद्गातॄन् । आस्तावे । स्तोष्यमाणान् उपोपविवेश । सः । ह । प्रस्तोतारम् । उवाच ॥ ८ ॥

भाष्यम्—तत्रोद्गातॄनिति। तत्र तत्स्थानं प्राप्यास्तावे । आसमन्तात् स्तुवन्ति यज्ञं सम्पादंत्यृत्विजो यत्र स आस्तावः । यज्ञशालेत्यर्थः । तस्मिन्नास्तावे स्तोष्यमाणान् आशंसिष्यतः । उद्गातॄन् । उद्गातृपुरुषान् उद्गातृप्रभृतीन् ऋत्विज इत्यर्थः आगत्य तेषां समीपे । उपोपविवेश । उपविष्टवान् । उपविश्य च स ह ऋषिः । प्रस्तोतारम् । प्रस्तावकर्म्मणि प्रवृत्तमृत्विजमुवाच ॥ ८ ॥

अनुवाद—( वे ऋषि ) वहां जाकर यज्ञशाला में स्तुति करने वाले उद्गाता आदि ऋत्विजों के समीप बैठ गये । ( बैठने के पश्चात् ) वे प्रसिद्ध ऋषि ( प्रथम ) प्रस्तोता नाम ऋत्विक् से बोले ॥ ८ ॥

पदार्थ—( तत्र ) वहां जाकर वे ऋषि ( आस्तावे ) जिस स्थान में ऋत्विक् लोग मिलकर ईश्वर स्तुति करते हैं । उसे आस्ताव कहते हैं अर्थात् यज्ञशाला में (स्तोष्यमाणान् ) स्तुति करने वाले ( उद्गातॄन् ) उद्गाताओं के ( उपोपविवेश ) समीप में बैठ गये । बैठने के अनन्तर (स ह) वह प्रसिद्ध ऋषि (प्रस्तोतारम् ) प्रस्तोता नाम ऋत्विक् से ( उवाच ) बोले ॥ ८ ॥

**प्रस्तोतर्या देवता प्रस्तावमन्वायत्ता ॥ ताञ्चेदविद्वान् प्रस्तोष्यसि । मूर्द्धा ते विपतिष्यतीति ॥ ९ ॥**

प्रस्तोतः । या । देवता । प्रस्तावम् । अन्वायत्ता । ताम् । चेत् । अविद्वान् । प्रस्तोष्यसि । मूर्द्धा । ते । विपतिष्यति । इति ॥ ९ ॥

भाष्यम्—अभिमुखीकरणाय आमन्त्रयति । हे प्रस्तोतः ! या देवता प्रस्तावं प्रस्तावभक्तिम् । अन्वायत्ता । अनुगता अस्ति । तां देवतां चेद्यदि । अविद्वान् अजानन् प्रस्तोष्यति प्रस्तावं करिष्यति। तर्हि ते मूर्द्धा मस्तकं विपतिष्यति । इति स ऋषिः प्रस्तोतारं प्रत्युवाचेति पूर्वेणं सम्बन्धः ॥ ९ ॥

( १ ) मूल में " आस्ताव " पद है । जिस गृह में ऋत्विक् लोग सर्वथा स्तुति प्रार्थना आदि कर्म्म करें उसे आस्ताव कहते हैं । आ+स्तु ( स्तुति करना ) धातु से यह शब्द बनता है ।

( २ ) मूल में ( उद्गातॄन् ) बहुवचन प्रयोग है । अतः उद्गाता आदि ऋत्विक् अर्थ हुआ है । सामवेद में उद्गाता नाम ऋत्विक् की प्रधानता होती है । अतः उद्गातृ पद का अभिधान हुआ है ॥

अनुवाद -( वे ऋषि बोले कि ) हे प्रस्तोता जो देवता प्रस्ताव भक्ति से सम्बन्ध रखता है उसे न जानता हुआ यदि तू प्रस्ताव करेगा तो तेरा शिर अवश्य गिर पड़ेगा ॥ ९ ॥

पदार्थः—अभिमुख करने के लिये सम्बोधन करते हैं कि ( हे प्रस्तोतः ) हे प्रस्तोता ऋत्विक् ( या देवता ) जो देवता ( प्रस्तावम् ) प्रस्ताव भक्ति में ( अन्वायत्ता ) अनुगत = विद्यमान है । अर्थात् प्रस्ताव कर्म से जो देवता सम्बन्ध रखती है ( ताम् ) उस देवता को ( चेत् ) यदि ( अविद्वान् ) न जानता हुआ तू ( प्रस्तोष्यसि ) प्रस्ताव करेगा तो ( ते ) तेरा ( मूर्द्धा ) मस्तक ( विपतिष्यति ) गिर पड़ेगा ( इति ) इस प्रकार वह उषस्ति ऋषि प्रस्तोता नाम ऋत्विक् से बोले । यह पूर्व प्रवाक से सम्बन्ध लगा लेना ॥ ९ ॥

## एवमेवोद्गातारमुवाचोद्गातर्या देवतोद्गीथमन्वायत्ता । ताञ्चेदविद्वानुद्गास्यसि । मूर्द्धा ते विपतिष्यतीति ॥ १० ॥

एवम् । एव । उद्गातारम् । उवाच । उद्गातः । या । देवता । उद्गीथम् । अन्वायत्ता । ताम् । चेत् । अविद्वान् । उद्गास्यसि । मूर्द्धा । ते । विपतिष्यति । इति ॥ १० ॥

भाष्यम्—एवमेवेति । एवमेव । अनेन प्रकारेणैव । उद्गातारं प्रति । स ऋषिरुवाच । हे उद्गातः । या देवता । उद्गीथम् । उद्गीथभक्तिं प्रति । अन्वायत्ता अनुगता । उद्गीथकर्मसम्बद्धेत्यर्थः । तां चेदविद्वान् । अजानन् । उद्गास्यसि । मूर्द्धा ते विपतिष्यतीति ॥ १० ॥

अनुवाद—( वे ऋषि ) इसी प्रकार उद्गाता ऋत्विक् से बोले कि हे उद्गाता ! जो देवता उद्गीथ कर्म से सम्बन्ध रखती है उसे न जानता हुआ यदि तू ( उद्गीथ कर्म का ) उद्गान आरम्भ करेगा तो निश्चय तेरा शिर गिर पड़ेगा ॥ १० ॥

पदार्थः—( एवम्+एव ) इसी प्रकार वे उषस्तिचाक्रायाण ऋषि ( उद्गातारम् ) उद्गाता नाम ऋत्विक् से ( उवाच ) बोले कि ( उद्गातः ) हे उद्गाता ( या देवता ) जो देवता ( उद्गीथम् ) उद्गीथ भक्ति में ( अन्वायत्ता ) अनुगत है अर्थात् उद्गीथ कर्म से सम्बन्ध रखती है ( तां चेत् ) यदि उसको ( अजानन् ) न जानता हुआ तू ( उद्गास्यसि ) उद्गान करेगा अर्थात् उस कर्म का आरम्भ करेगा तो ( ते ) तेरा ( मूर्द्धा ) मस्तक ( विपतिष्यति ) गिर पड़ेगा ( इति ) ॥ १० ॥

एवमेव प्रतिहर्त्तारमुवाच प्रतिहर्त्तर्या देवता प्रतिहारमन्वायत्ता । ताञ्चेदविद्वान् प्रतिहरिष्यसि । मूर्द्धा ते विपतिष्यतीति । ते ह समारतास्तूष्णीं मासाञ्चक्रिरे ॥ ११ ॥

एवम् । एव । प्रतिहर्त्तारम् । उवाच । प्रतिहर्त्तः । या देवता । प्रतिहारम् । अन्वायत्ता । ताम् । चेद् । अविद्वान् । प्रतिहरिष्यसि । मूर्द्धा । ते । विपतिष्यति । इति । ते । ह । समारताः । तूष्णीम् । आसाञ्चक्रिरे ॥ ११ ॥

भाष्यम्—एवमेवेति एवमेव पूर्वोक्तरीत्यैव प्रतिहारमुवाच । हे प्रतिहर्त्तः ऋत्विक् । या देवता । प्रतिहारं । प्रतिहारभक्तिं प्रति । अन्वायत्ता । ताञ्चेदविद्वान् । अजानन् । प्रतिहरिष्यसि । प्रतिहर्तृकर्म करिष्यसि । मूर्द्धा ते विपतिष्यतीति । ततस्ते ह प्रसिद्धा राजनियुक्ताः प्रस्तोत्रादय ऋत्विजः । तच्छ्रुत्वा । समारताः स्वस्वकर्मणः सकाशादुपरताः सन्तः । तूष्णीमासाञ्चक्रिरे । मूर्द्धपातभयात् सर्वऋत्विजस्तद्वचनं श्रुत्वा स्वं स्वं कर्म विहाय तूष्णीं बभूवुः ॥ ११ ॥

इति दशम खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ १० ॥

अनुवादः—( वे ऋषि ) इसी प्रकार प्रतिहर्त्ता नाम ऋत्विक् से बोले कि हे प्रतिहर्त्ता ! जो देवता प्रतिहार कर्म से सम्बन्ध रखती है उसे न जानता हुआ यदि तू प्रतिहार कर्म का आरम्भ करेगा तो तेरा शिर अवश्य गिरपड़ेगा । (ऋषि के इन वचनों को सुनकर) वे प्रसिद्ध ऋत्विक् लोग अपने कर्म से विरत हो चुप होकर बैठगये ॥११॥

पदार्थः—( एवमेव ) इसी प्रकार ( प्रतिहर्त्तारम् ) प्रतिहर्त्ता नाम ऋत्विक् से ( उवाच ) बोले कि ( प्रतिहर्त्तः ) हे प्रतिहर्त्ता ! (या देवता) जो देवता (प्रतिहारम्) प्रतिहारभक्ति में ( अन्वायत्ता ) अनुगत है ( ताम् चेत् ) यदि उस को ( अविद्वान् ) न जानता हुआ तू ( प्रतिहारिष्यसि ) प्रतिहार कर्म को करेगा तो ( ते ) तेरा ( मूर्द्धा ) मस्तक ( विपतिष्यसि ) गिरपड़ेगा (इति) ( ते ह ) वे प्रसिद्ध प्रस्तोता आदि ऋत्विक् ऋषि के वचन को सुनकर ( समारताः ) अपने अपने कर्म से निवृत्त होकर ( तूष्णीमासाञ्चक्रिरे ) चुपहो बैठगये ॥

इति दशम खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १० ॥

# अथैकादशः खण्डः ॥

अथ हैनं यजमान उवाच ॥ भगवन्तं वा अहं वि-
विदिषाणीत्युषस्तिरस्मि चाक्रायण इति होवाच ॥ १ ॥

अथ । ह । एनम् । यजमानः । उवाच । भगवन्तम् । वै । अहम् । विविदि-षाणि । इति । उषस्तिः । अस्मि । चाक्रायणः । इति । ह । उवाच ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति । असौ कोऽप्युग्रतपा विदितात्मा महर्षिर्दृश्यते । यस्य प्रश्नमसमादधतो मम सर्वऋत्विजः स्वकर्मविरतास्तब्धा इव लक्ष्यन्ते । इमं व्यापारमवलोक्य । अथ । अनन्तरम् । ऋत्विजां स्वस्वकर्म परित्यागानन्तरम् । यजमानो राजा । ह । एनम् । निकटस्थमुपस्थितमुषस्तिमुवाच । भगवन्तं पूजावन्तं भवन्तं । वै निश्चयेन । अहं विविदिषाणि वेदितुं ज्ञातुमिच्छानि इति । "रुदविदमुषग्रहिस्वपिप्रच्छः संश्च" अ० १ । २ । ८ । इति कित्त्वान्नगुणः । एवं नृपेण पृष्टः । उषस्तिर्ह । उवाच यदहं चाक्रायण उषस्तिरस्मि । कदाचित् तवापि श्रोत्रपथं गतोऽस्मीति संभावयामि ॥ १ ॥

अनुवाद—अनन्तर वह प्रसिद्ध यजमान उस उषस्ति चाक्रावण से बोले कि हे भगवन् मैं आपको निश्चय रूप से जानना चाहता हूं । उषस्ति ने उत्तर दिया कि मैं प्रसिद्ध चक्रऋषि का पौत्र उषस्ति हूं ॥ १ ॥

पदार्थः—यह कोई उग्र तपस्वी ब्रह्मवित् ऋषि देख पड़ता है जिसके प्रश्न के उत्तर न देते हुए मेरे ये सब ऋत्विक् अपने कर्म से विरत होकर स्तब्ध से देख पड़ते हैं । इस व्यापार को देखकर ( अथ ) अनन्तर (यजमानः) यजमान राजाने ( ह ) निश्चय वा विस्पष्ट ( एनम् ) इस उषस्ति ऋषि से ( उवाच ) पूछा कि ( भगवन्तम् ) पूजनीय आपको ( वै ) निश्चयरूप से ( विविदिषाणि ) जानना चाहता हूं ( इति ) इस प्रकार राजा से पूछे हुए ऋषि उषस्ति ( उवाच ) बोले कि ( ह ) प्रसिद्ध ( चाक्रायणः ) चक्रऋषि का पौत्र ( उषस्तिः ) उषस्ति नामवाला ( अस्मि ) हूं । अर्थात् मैं चक्रऋषि का पौत्र हूं और उषस्ति मेरा नाम है । प्रायः आप भी मेरे पितामह का और मेरा नाम सुने होंगे ( इसी अभिप्राय से यहां चाक्रायण पद आया है ) ॥

**स होवाच ॥ भगवन्तं वा अहमेभिः सर्वैरार्त्विज्यैः पर्य्यैषिषम् । भगवतो वा अहमवित्त्याऽन्यानवृषि॥२॥**

सः । ह । उवाच । भगवन्तम् । वै । अहम् । एभिः । सर्वैः । आर्त्विज्यैः । पर्य्यैषिषम् । भगवतः । वै । अहम् । अवित्त्या । अन्यान् । अवृषि ॥ २ ॥

भाष्यम्—स इति । अहो मम भाग्यम् " पूर्वमन्विष्टोऽपि यो न लब्धः । सम्प्रति स्वयमेव स ऋषिः समागत " इति विस्मितः सन् । स यजमानो राजोवाच । भगवन्तं । वै । पूजावन्तं भवन्तमेव । एभिः । एतैः । सर्वैः सम्पूर्णैः । आर्त्विज्यैः । ऋत्विक्कर्मभिः । एतत्सर्वकर्म्मानुष्ठानावेक्षणाय । पर्य्यैषिषं । पर्य्येषणमन्वेषणं कृतवानस्मि । मार्गयित्वा भगवतो वै । अवित्त्या । अलाभेन अन्यान् । अपरान् इमान् ऋत्विजः । अवृषि वृतवानस्मि । लुङिरूपम् ॥ २ ॥

अनुवादः—वह प्रसिद्ध यजमान बोला कि हे भगवन् ! मैंने प्रथम आप को ही सकल ऋत्विक् कर्म के लिये अन्वेषण किया था परन्तु हे भगवन् ! आप के अलाभ से मैंने इन ऋत्विकों का वरण किया है ॥ २ ॥

पदार्थः—अहो क्या ही मेरा भाग्य है कि अन्वेषण करने पर भी जो नहीं मिले थे वे सम्प्रति स्वयमेव समागत हुए हैं । इस घटना से विस्मित होकर ( स ह उवाच ) वह राजा बोला कि ( भगवन्तम् ) पूजनीय आप को ( वै ) ही ( एभिः ) इन ( सर्वैः ) सम्पूर्ण ( आर्त्विज्यैः ) ऋत्विक् कर्म्मों से अर्थात् इस सम्पूर्ण ऋत्विक् कर्म के लिये ( पर्य्यैषिषम् ) मैंने अन्वेषण किया और आप का अन्वेषण कर के (भगवतः) आप के ( वै ) निश्चित ( अवित्त्या ) अलाभ से ( अन्यान् ) दूसरे इन ऋत्विकों को ( अहम् ) मैंने ( अवृषि ) वरण किया । अर्थात् आपको मैं बहुत दिनों से बहुगुणी जानता हूं और मैंने आप का अन्वेषण भी करवाया परन्तु मेरे अभाग्य के कारण आप न मिले अतः मैंने इन ऋत्विकों का वरण किया ॥ २ ॥

**भगवांꣳस्त्वेव मे सर्वैरार्त्विज्यैरिति । तथेत्यथ तर्ह्येत एव समतिसृष्टाः स्तुवतां यावत्त्वेभ्यो धनं दद्यास्तावन्मम दद्या इति । तथेति ह यजमान उवाच ॥३॥**

भगवान् । तु । एव । मे । सर्वैः । आर्त्विज्यैः । इति । तथा । इति । अथ । तर्हि । एते । एव । समतिसृष्टाः । स्तुवताम् । यावत् । तु । एभ्यः । धनम् । दद्याः । तावत् । मम । दद्याः । इति । तथा । इति । ह । यजमानः । उवाच ॥ ३ ॥

भाष्यम्-भगवानिति । राजा कथयति । इदानीमपि तु । पुनर्भगवान् एव मे मम । सर्वैः । अखिलैः । आर्त्विज्यैः । ऋत्विक्कर्मभिः । ऋत्विक्कर्मसम्पादनार्थं । प्रधानाचार्य्योऽस्तु । इत्यध्याहार्यम् । इत्थं प्रार्थित उषस्तिस्तथेत्याह । किन्तु हे राजन् ! अथ । एवं तर्हि क्रियताम् । एते एव । त्वया पूर्वं वृता इमे ऋत्विज एव । समतिसृष्टाः । मया सम्यक् प्रसन्नेन मनसाऽनुज्ञाताः सन्तः । स्तुवताम् । मदर्थं त्वयात्वेतत्कार्यम् । एभ्यः ऋत्विग्भ्यो यावत् । यत् परिमाणं धनम् । दद्याः । दास्यसि । तावत् मम मह्यं दद्याः । इति । तथास्तु । इति ह यजमान उवाच ॥ ३ ॥

अनुवादः— ( राजा निवेदन करते हैं कि ) हे भगवन् परमपूजनीय आप ही अब भी मेरे सकल ऋत्विग् कर्म के निरीक्षण के हेतु प्रधान आचार्य्य होवें । ऋषि ने एवमस्तु कह कर कहा कि " राजन् ! " अब ऐसा करो कि ये ही ऋत्विग् लोग मुझ से आज्ञप्त होकर स्तुति करें, परन्तु इन को जितना धन दो उतना मुझे भी देना । यजमान ने तथास्तु कह कर स्वीकार किया ॥ इति ॥ ३ ॥

पदार्थः-राजा कहते हैं कि अब भी ( तु ) पुनः ( भगवान्+एव ) आप ही (मे) मेरे ( सर्वैः ) सम्पूर्ण ( आर्त्विज्यैः ) ऋत्विक् कर्म्म के सम्पादन के लिये प्रधान आचार्य्य* होवें । इस प्रकार प्रार्थित होने पर उषस्ति ने कहा कि (तथा इति) एवमस्तु । ( अथ+तर्हि ) परन्तु अब ऐसा करो कि ( एते+एव ) ये ही अर्थात् जिन को आप प्रथम ही वर चुके हैं ( समतिसृष्टाः ) प्रसन्नतापूर्वक मुझ से भी अनुज्ञप्त होकर ( स्तुवताम् ) स्तुति करें अर्थात् ऋत्विग् सम्बन्धी कर्म करें ( तु ) परन्तु अब आप को मेरे लिये ऐसा करना चाहिये कि ( एभ्यः ) इन को ( यावत् ) जितना ( धनम् ) धन ( दद्याः ) देवें ( मम ) मुझ को भी ( तावत् ) उतना धन देवें इति ( तथा इति ) एवमस्तु ( यजमानो, ह, उवाच ) उस प्रसिद्ध राजा ने स्वीकार किया ॥ ३ ॥

**अथ हैनं प्रस्तोतोपससाद । "प्रस्तोतर्या देवता प्रस्तावमन्वायत्ता । ताञ्चेदविद्वान्प्रस्तोष्यसि । मूर्द्धा ते विपतिष्यतीति" मा भगवानवोचत्कतमा सा देवतेति ॥४॥**

अथ । ह । एनम् । प्रस्तोता । उपससाद । प्रस्तोतः । या । देवता । प्रस्तावम् । अन्वायत्ता । ताम् । चेत् । अविद्वान् । प्रस्तोष्यसि । मूर्द्धा । ते । विपतिष्यति । इति । मा । भगवान् । अवोचत् । कतमा । सा । देवता । इति ॥ ४ ॥

* इतना अध्याहार करना चाहिये ।

भाष्यम्–अथेति । उषस्तिनृपयोरवसिते च सम्वादे । पृष्टानां प्रश्नानां समाधानाय जिज्ञासायै च । अथेत्याद्युपक्रम्यते । अथ सम्वादावसानानन्तरम् । ह ऐतिह्यार्थः । प्रस्तोता । ऋत्विक् (एनम्) उषस्तिम् । उपससाद । विनयेन उषस्तेः समीपमाजगाम । आगत्य पूर्वपृष्टं प्रश्नं स्मारयित्वोत्तरं पृच्छति । हे "प्रस्तोतः । या देवता प्रस्तावम् अन्वायत्ता ताञ्चेत् अविद्वान् प्रस्तोष्यसि मूर्द्धा ते पतिष्यतीति" पूर्वमेवव्याख्यातम् । इत्येवम् । भगवान् । पूजावान् भवान् । मा मामवोचत् । अप्राक्षीत् । हे भगवन् ! सा कतमा देवता या प्रस्तावभक्तिमन्वायत्ता । तां कृपया शाधि । इति ॥ ४ ॥

अनुवादः–अनन्तर प्रस्तोता नाम ऋत्विक् विनयपूर्वक उन के निकट आये ( और आकर बोले ) कि हे भगवन् आप ने मुझ से पूछा था कि " हे प्रस्तोता जो देवता प्रस्ताव भक्ति से सम्बन्ध रखने वाली है उसे न जानता हुआ यदि तू प्रस्ताव करेगा तो तेरा शिर गिर पड़ेगा " । हे भगवन् ! वह देवता कौन है ? ॥ ४ ॥

पदार्थः–उषस्ति और नृप के सम्वाद की समाप्ति होने पर पूछे हुए प्रश्नों के समाधान की जिज्ञासा के लिये अथेत्यादिका अब आरम्भ होता है ( अथ ह ) राजा तथा उषस्ति के भाषण के अनन्तर ( प्रस्तोता ) प्रस्तोता नाम ऋत्विक् ( एनम् ) इस उषस्ति ऋषि के ( उपससाद ) समीप, विनयपूर्वक आ बैठे, और बैठकर पूछा कि ( उषस्ति ने जिस प्रश्न को प्रथम पूछा था उसी प्रश्न के स्मरणार्थ यहां पुनः आवृत्ति करते हैं ) ( प्रस्तोतः ) हे प्रस्तोता ( या देवता ) जो देवता (प्रस्तावम् अन्वायत्ता) प्रस्ताव भक्ति में अनुगत हैं अर्थात् प्रस्ताव भक्ति से सम्बन्ध रखती है (तां चेद् अविद्वान्) यदि उस को न जानता हुआ तू ( प्रस्तोष्यसि ) प्रस्ताव करेगा तो ( ते मूर्द्धा पतिष्यतीति ) तेरा मस्तक गिर जायगा । ऐसा (भगवान्) आप ने मुझको ( अवोचत् ) पूछा था । हे भगवन् ( सा ) वह ( कतमा ) कौन (देवता) देवता है ( इति ) अर्थात् आपने जो प्रथम पूछा था सो अब कृपाकर उस का उत्तर बतलादें कि प्रस्ताव भक्ति में कौन देवता अनुगत है ॥ ४ ॥

**प्राण इति होवाच । सर्वाणि ह वा इमानि भूतानि प्राणमेवाभिसंविशन्ति । प्राणमभ्युज्जिहते । सैषा देवता प्रस्तावमन्वायत्ता । ताञ्चेदविद्वान्प्रास्तोष्यो मूर्द्धा ते व्यपतिष्यत्तथोक्तस्य मयेति ॥ ५ ॥**

प्राणः । इति । ह । उवाच । सर्वाणि । ह । वै । इमानि । भूतानि । प्राणम् । एव । अभिसंविशन्ति । प्राणम् । अभि । उज्जिहते । सा । एषा । देवता । प्रस्तावम् । अन्वायत्ता । ताम् । चेत् । अविद्वान् । प्रास्तोष्यः । मूर्द्धा । ते । व्यपतिष्यत् । तथा । उक्तस्य । मया । इति ॥ ५ ॥

भाष्यम्–प्राण इति । उषस्तिरुत्तरति । प्राण इति । प्रस्तावस्य प्राण एव देवतास्ति । प्राणयति । जीवयति आनन्दयति सर्वान् जीवान् यः स प्राणो ब्रह्म । सम्पूर्णस्य यज्ञस्य ब्रह्मणि पर्य्यवसानात् । प्राणो ब्रह्मैव देवता । कथम् । सर्वाणि ह वै इमानि भूतानि । समस्तानि दृश्यमानानि भूतजातानि । प्राणमेव । ब्रह्मैव । अभिसंविशन्ति प्रविशन्ति । हेति लोकवेदयोः प्रसिद्धम् । प्राणम् ब्रह्मैव अभ्युज्जिहते । उत्पत्तिकाले ब्रह्मैव लक्षयित्वा ब्रह्मणः सकाशादेव उद्गच्छन्ति । अतः सा परमप्रसिद्धा । एषा सर्वत्र वर्त्तमाना देवता प्रस्तावमन्वायत्ता । तांचेदविद्वान् । अजानन् । प्रास्तोष्यः । प्रस्तावं प्रस्तावभक्तिमकरिष्यः । तर्हि मया तथा पूर्वोक्तप्रकारेणोक्तस्य कथितस्य निवारितस्य ते तव मूर्द्धा शिरो व्यपतिष्यत् । यदि मम वचनं नाकरिष्योऽवश्यमेव तव शिरो विपतितमभविष्यत् । त्वया साधु कृतं यन्मया निवारितः संस्त्वं कर्मण उपरममकार्षीरित्यर्थः ॥ ५ ॥

अनुवादः— ( ऋषि ने उत्तर दिया कि ) प्राण अर्थात् प्रस्ताव का देवता प्राण है । क्योंकि समस्त ये दृश्यमान प्राणी प्राण में ही प्रविष्ट होते हैं और ( उत्पत्ति काल में ) प्राण से ही सम्पूर्ण उत्पन्न होते हैं । वही यह देवता प्रस्ताव सम्बन्धी है । उस को न जानता हुआ यदि तू मुझ से निवारित होने पर भी प्रस्ताव करता तो तेरा शिर अवश्य गिर जाता ॥ ५ ॥

पदार्थः–उषस्ति उत्तर देते हैं ( प्राण इति ) प्राण अर्थात् प्रस्ताव का देवता प्राण है । प्राण नाम यहां ब्रह्म का है । जो सम्पूर्ण प्राणी को जीवित आनन्दित करे उसे प्राण कहते हैं । सम्पूर्ण यज्ञ का पर्य्यवसान केवल ब्रह्म में ही है अतः सम्पूर्ण यज्ञ का देवता ब्रह्म है । क्योंकि ( सर्वाणि वै ) सब ही ( इमानि भूतानि ) ये प्राणी समूह ( प्राणम् एव ) ब्रह्म में ही ( अभिसंविशन्ति ) प्रवेश करते हैं ( ह ) यह बात लोक वेद में प्रसिद्ध है और उत्पत्तिकाल में ( प्राणम् ) ब्रह्म को ही ( अभि ) लक्ष्य करके अर्थात् ब्रह्म की ही आज्ञानुकूल ( उज्जिहते ) उत्पन्न होते हैं ( सा एषा देवता ) वही यह परम प्रसिद्ध देवता ( प्रस्तावम् ) प्रस्ताव भक्ति में ( अन्वायत्ता ) अनुगत है ( ताम्

( १ ) ब्रह्म " अतएव प्राणः । वेदान्त० । १ । १ । २३ । देखो ।

चेदविद्वान् ) यदि उस को न जानता हुआ तू ( प्रास्तोष्यः ) प्रस्ताव करता तो ( मया ) मुझ से ( तथोक्तस्य ) पूर्वोक्त रीति से निवारित अर्थात् मुझ से निवारित होने पर भी यदि तू प्रस्ताव करता तब ( ते मूर्द्धा ) तेरा शिर ( व्यपतिष्यत् ) गिर जाता । अर्थात् तूने बहुत अच्छा किया कि मेरे कहने पर अपने कर्म से उपरत हो गया अन्यथा तेरा शिर पतित हो जाता अर्थात् तेरा बड़ा अनिष्ट होता क्योंकि यज्ञ के तात्पर्य को न जानकर यज्ञ करवाना सर्वथा अनुचित है ॥ ५ ॥

**अथ हैनमुद्गातोपससादो "द्गातर्या देवतोद्गीथमन्वायत्ता। ताञ्चेदविद्वानुद्गास्यसि। मूर्द्धा ते विपतिष्यतीति" मा भगवानवोचत्कतमा सा देवतेति ॥६॥**

अथ । हैनम् । उद्गाता । उपससाद । उद्गातः । या । देवता । उद्गीथम् । अन्वायत्ता । ताम् । चेत् । अविद्वान् । उद्गास्यसि । मूर्द्धा । ते । विपतिष्यति । इति । मा । भगवान् । अवोचत् । कतमा । सा । देवता । इति ॥ ६ ॥

भाष्यम्—अथेति । अत्र प्रस्तोतृवचनसमाप्त्यनन्तरमुद्गाता एवम् उपससाद । इत्यादि पूर्ववदनुसन्धेयम् ॥ ६ ॥

अनुवादः—अनन्तर उद्गाता नाम ऋत्विक् उन के समीप विनयपूर्वक आ बैठे " और बोले कि " हे भगवन् ! आप ने मुझ से पूछा था कि "हे उद्गाता ! जो देवता उद्गीथ भक्ति से सम्बन्ध रखती है उसे न जानता हुआ यदि तू उद्गीथ कर्म का आरम्भ करेगा तो तेरा अनिष्ट होगा " । हे भगवन् ! सो वह कौन देवता है ? इति ॥ ६ ॥

पदार्थः—( अथ ह ) प्रस्तोता के वचन की समाप्ति के अनन्तर ( उद्गाता ) उद्गाता नाम ऋत्विक् ( एतम् ) इस उषस्ति के ( उपससाद ) समीप विनय पूर्वक आ बैठे और आकर जिज्ञासा की कि ( उद्गातः ) हे उद्गाता ऋत्विक् ! ( या ) जो ( देवता ) देवता ( उद्गीथम् ) उद्गीथ कर्म के सम्बन्ध में ( अन्वायत्ता ) अनुगत है ( ताम् ) उसको यदि ( अविद्वान् ) न जानता हुआ ( उद्गास्यसि ) तू उद्गान करेगा तब ( ते ) तेरा ( मूर्द्धा ) शिर ( विपतिष्यति ) गिर पड़ेगा (इति) इस बात को ( भगवान् ) आपने ( मा ) मुझको ( अवोचत् ) पूछा था हे भगवन् ! (कतमा सा देवता इति) वह कौन देवता है ? । सो कृपाकर आप मुझे कहें इसका उत्तर आगे कहेंगे इति ॥ ६ ॥

**आदित्य इति होवाच। सर्वाणि ह वा इमानि भूतान्यादित्यमुच्चैः सन्तं गायन्ति। सैषा देवतोद्गीथमन्वायत्ता ताञ्चेदविद्वानुदगास्यो मूर्द्धा ते व्यपतिष्यत्तथोक्तस्य मयेति ॥ ७ ॥**

आदित्यः । इति । ह । उवाच । सर्वाणि । ह । वै । इमानि । भूतानि । आदित्यम् । उच्चैः । सन्तम् । गायन्ति । सा । एषा । देवता । उद्गीथम् । अन्वायत्ता । ताम् । चेत् । अविद्वान् । उदगास्यः । मूर्द्धा । ते । व्यपतिष्यत् । तथा । उक्तस्य । मया । इति ॥ ७ ॥

भाष्यम्—आदित्य इति । हे उद्गातः । उद्गीथस्य आदित्यो देवतास्ति । आदित्यः कस्मात् । आसमन्ताद्द्योतते प्रकाशते इति आदित्यः । न विद्यते दितिः खण्डो यस्य सोऽदितिः । अखण्डः । अदितिरेव आदित्यः । अथवा । आदौ सृष्टेरारम्भे तनोति । सम्पूर्णां भूतमात्रां विस्तारयतीत्यादित्यः । यद्वा । आदत्ते गृह्णाति । अवसाने सम्पूर्णां सृष्टिं संहरति यः स आदित्यः । परमात्मा । अग्रे ब्रह्मलिङ्ग वर्णनादादित्योऽत्र ब्रह्मैव गृह्यते । तथाहि सर्वाणि वै इमानि भूतानि । समस्तानि दृश्यमानानि । भूतानि । प्राणिजातानि । सन्तम् । सत्स्वरूपं । सदा सर्वत्र वर्त्तमानम् । आदित्यं सर्वप्रकाशकं ब्रह्मैव । उच्चैः । उच्चस्वरैर्गायन्ति । यद्वा । उच्चैः सन्तं = सर्वव्यापकमपि सर्वेभ्यो लोकेभ्य ऊर्द्धस्थितम् । अन्यत् पूर्ववत् । सा एषा देवता । एषा परमा प्रसिद्धा देवता । उद्गीथम् । अन्वायत्ता । ताञ्चेदविद्वान् उदगास्यः । उद्गानमकारिष्यः । तर्हि मया तथोक्तस्य मयानिवारितस्य । ते तव मूर्द्धा व्यपतिष्यत् । तव शिरो विपतितमभविष्यत् । साधुकृतं त्वया । मयानिवारितः सन् स्वकर्म विरतोऽभूः ॥ ७ ॥

अनुवादः—( ऋषि उत्तर देते हैं कि ) आदित्य ( अर्थात् उद्गीथ भक्ति के देवता आदित्य हैं ) क्योंकि सकल प्राणी निःसन्देह उसी सर्वत्र विद्यमान आदित्य को उच्च स्वर से गाते हैं, यह प्रसिद्ध है। वही यह प्रसिद्ध देवता उद्गीथ से सम्बन्ध रखती है। हे उद्गाता! उसे न जानता हुआ यदि तू मुझ से निवारित होने पर उद्गीथ का उद्गान करता तो तेरा शिर गिर पड़ता। इति ॥ ७ ॥

पदार्थः—( आदित्य इति ) हे उद्गाता ! उद्गीथ का देवता आदित्य है । यहां आदित्य नाम परमात्मा का है क्योंकि १— आदित्य शब्द के अर्थ ये हैं—जो (आ)

सर्वत्र सब प्रकार से ( द्योतते ) प्रकाशित होता है अर्थात् जिस का प्रकाश सर्वत्र सदा होता है उसे आदित्य कहते हैं । अथवा २—आदित्य, अदिति शब्द से आदित्य बनता है अदिति में दो शब्द हैं । अ+दिति । अ=नहीं । दिति=खण्ड अर्थात् जिस का खण्ड नहीं है अर्थात् अखण्ड अविनश्वर । अदिति को ही आदित्य कहते हैं ( स्वार्थ में प्रत्यय होने से) अथवा ३-आदि+त्य ये दो शब्द हैं । आदौ (तनोति ) आदि= सृष्टि की आदि में । त्य=फैलना अर्थात् सृष्टि की आदि में जो सम्पूर्ण भूतमात्रा और परमाणुओं को विस्तार करता है अर्थात् परमाणुरूप से स्थूलरूप में सृष्टि को लाता है उसे आदित्य कहते हैं । अथवा ४—( आदत्ते ) अन्त में जो सृष्टि को संहार करलेता है उसे आदित्य कहते हैं । इन सब अर्थों से ब्रह्म का ही बोध होता है। ५—और वक्ष्यमाण विशेषण से भी ज्ञात होता है कि आदित्य नाम ईश्वर का है । जो कोई कश्यप की स्त्री अदिति के पुत्र को आदित्य बतलाते हैं और आदित्य शब्द का अर्थ सूर्य्य लेते हैं वे भ्रान्त हैं । क्योंकि प्रथम तो सूर्य्य किसी व्यक्ति विशेष का पुत्र नहीं । और स्तुति वा गान ईश्वर की होता है न कि जड़ वस्तु की । उपनिषद् केवल ईश्वर की ही स्तुति करती है। वैदिक "अदिति" और "आदित्य" ये दोनों शब्द एक हैं और यह शब्द ईश्वर की अखण्डता अविनश्वरता अवधिरहितता आदि अर्थ प्रकाश करता है । परन्तु आज हमलोग इस शब्द के मुख्य तात्पर्य्य को भूलकर कश्यप की स्त्री वा सूर्य्य आदि अर्थ करते हैं । इस शब्द की विशेषता समीक्षा में देखो । आगे आदित्य का वर्णन करते हैं कि वह आदित्य कैसा है ( सर्वाणि) सब (भूतानि ) प्राणी ( वै ) निश्चय ( सन्तम् ) सत्य स्वरूप सदा सर्वत्र विद्यमान ( आदित्यम् ) ब्रह्म को ( उच्चैः ) उच्चस्वरों से ( गायन्ति ) गाते हैं । यद्वा ( उच्चैः सन्तम् ) सर्वत्र व्यापक होने पर भी जो सकल दृश्य अदृश्य लोक समूहों से उच्च स्थित है । ईदृग् आदित्य को ही सब कोई गाते हैं (इति) ( ह ) यह बात प्रसिद्ध है अर्थात् प्राणीमात्र उस आदित्य का गान करते हैं यह विषय लोक और वेद में प्रसिद्ध है (सा एषा देवता) वह यह परम प्रसिद्ध देवता ( उद्गीथमन्वायत्ता ) उद्गीथ भक्ति में अनुगत है ( ताम्+चेत् +अविद्वान् ) यदि उस देवता को न जानता हुआ तू (उदगास्यः) उद्गान करता तो ( मया ) मुझ से ( तथोक्तस्य ) पूर्वोक्त रीति से उक्त ( ते ) तेरा ( मूर्द्धा ) शिर (व्यपतिष्यत् ) गिरजाता (इति) । अर्थात् मुझ से निवारित होने पर भी तू विना जानता हुआ यदि उद्गान करता तौ तेरा शिर अवश्य गिर पड़ता । सो तुमने अच्छा किया कि अपने कर्म से विरत होगया ॥ ७ ॥

**अथ हैनं प्रतिहर्त्तोपससाद । "प्रतिहर्त्तर्या देवता प्रतिहार मन्वायत्ता । ताञ्चेदविद्वान् प्रतिहरिष्यसि मूर्द्धा ते विपतिष्यतीति" मा भगवानवोचत्कतमा सा देवतेति ॥ ८ ॥**

अथ । ह । एनम् । प्रतिहर्ता । उपससाद । प्रतिहर्तः । या देवता । प्रतिहारम् । अन्वायत्ता । ताम् । चेत् । अविद्वान् । प्रतिहरिष्यसि । मूर्द्धा । ते । विपतिष्यति । इति । मा । भगवान् । अवोचत् । कतमा । सा । देवता । इति ॥ ८ ॥

भाष्यम्-अथेति। अथ ह एनमुषस्तिं प्रतिहर्त्ता उपससादेत्यादि पूर्ववत् सर्वम् ॥ ८ ॥

अनुवाद-अनन्तर प्रतिहर्ता नाम ऋत्विक् विनय पूर्वक इनके निकट आ बैठे और बोले कि हे भगवन् ! मुझ से आपने यह पूछा था कि "हे प्रतिहर्त्ता ! जो देवता प्रतिहार भक्ति से सम्बन्ध रखती है उसे न जानता हुआ यदि प्रतिहार कर्म करेगा तो तेरा शिर गिर पड़ेगा" । हे भगवन् ! वह कौन देवता है ? । इति ॥ ८ ॥

पदार्थः-(अथ ह) अनन्तर (प्रतिहर्ता) प्रतिहर्ता नामक ऋत्विक् (एनम्) इस उषस्ति के ( उपससाद ) समीप, विनयपूर्वक आये और यह बोले "( प्रतिहर्तः ) हे प्रतिहर्ता ।(या देवता ) जो देवता ( प्रतिहारम् ) प्रतिहार भक्ति में अनुगत है ( तां+चेत्+अविद्वान् ) यदि उसे न जानता हुआ तू (प्रतिहरिष्यसि ) प्रतिहार रूप कर्म को करेगा तो ( मूर्द्धा+ते+विपतिष्यति+इति ) तेरा शिर गिर जायगा" ऐसा ( मा+भगवान्+अवोचत् ) मुझ से आप ने कहा था (कतमा+सा+देवता+इति) वह कौन देवता है सो आप कृपा कर कहें ( इति ) ॥ ८ ॥

**अन्नमिति होवाच । सर्वाणि ह वा इमानि भूतान्यन्नमेव प्रतिहरमाणानि जीवन्ति । सैषा देवता प्रतिहारमन्वायत्ता । ताञ्चेदविद्वान् प्रत्यहरिष्यो मूर्द्धा ते व्यपतिष्यत्तथोक्तस्य मयेति । तथोक्तस्य मयेति ॥ ९ ॥**

अन्नम् । इति । ह । उवाच । सर्वाणि । ह । वै । इमानि । भूतानि । अन्नम् । एव । प्रतिहरमाणानि । जीवन्ति । सा । एषा । देवता । प्रतिहारम् । अन्वायत्ता ।

ताम् । चेत् । अविद्वान् । प्रत्यहरिष्यः । मूर्द्धा । ते । व्यपतिष्यत् । तथा । उक्तस्य । मया । इति । तथा । उक्तस्य । मया इति ॥ ९ ॥

भाष्यम्–अन्नमिति होवाच । हे प्रतिहर्त्तः ! प्रतिहारस्य देवता । अन्नं खाद्यं वस्तु वर्त्तते । बहुलान्नलाभार्थं तत्र प्रतिहर्त्ता ब्रह्म प्रार्थयेदित्यर्थः । यतः । सर्वाणि ह वै इमानि भूतानि । अन्नं खाद्यं पदार्थं । प्रतिहरमाणानि आददानानि सन्ति । जीवन्ति । सैषा देवता इत्यादियोजना सर्वा विस्पष्टार्था ॥ ९ ॥

इत्येकादश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ।

अनुवाद—( हे प्रतिहर्त्ता ! प्रतिहार का ) अन्न देवता है क्योंकि ये सकल प्राणी अन्न को ही ग्रहण करते हुए जीवित हैं । वह यह देवता प्रतिहार भक्ति में अनुगत है उसे न जानता हुआ यदि प्रतिहार कर्म का अनुष्ठान करता तो तेरा शिर गिर पडता। सो तुम ने अच्छा किया कि मुझ से निवारित होने पर अपने कर्म से पृथक् होगया। अपने कर्म पृथक् होगया ॥ ९ ॥

पदार्थः—अब तृतीय प्रश्न का उत्तर देते हैं-( अन्नम् इति ह उवाच ) हे प्रतिहर्त्ता ! प्रतिहार का देवता अन्न है ऐसा उषस्ति ने कहा अर्थात् प्रभूत अन्न के लाभ के लिये प्रतिहर्त्ता ईश्वर की प्रार्थना करे । यही प्रतिहर्त्ता का मुख्य कर्त्तव्य है ( सर्वाणि ह वा इमानि भूतानि ) सब ही ये प्राणी ( अन्नम् एव ) अन्न को ही ( प्रतिहरमाणानि) ग्रहण करते हुए (जीवन्ति) जीते हैं (सैषा इत्यादि) वही प्रसिद्ध देवता प्रतिहार कर्म के लिये मुख्य है । उसे न जानता हुआ यदि तू प्रतिहार कर्म करता तो मुझ से यथोपदिष्ट तेरा शिर गिर पड़ता अर्थात् तूने अच्छा काम किया कि मेरे वचन को सुनकर अपने काम से निवृत्त हो गया ॥ ९ ॥

इत्येकादश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ११ ॥



(१) आपने प्राण और आदित्य का अर्थ तो ब्रह्म किया, फिर यहां अन्न का अर्थ ब्रह्म क्यों नहीं ? उत्तर–यहां योग्यता नहीं है। अर्थात् यहां ब्रह्म का लक्षण कोई नहीं है । उस में प्रविष्ट होना, उससे उत्पन्न होना और उसका गान करना इत्यादि लक्षण ब्रह्म के पूर्वोक्त में पाये जाते हैं अतः उन दोनों अर्थ ब्रह्म किया । यहां सो नहीं है ॥

# आपद्धर्म्मः ॥

अस्मिन्नौषस्त्येप्रकरणे निकृष्टस्योच्छिष्टभोजनं पर्य्युषितान्नाशनं दृश्यते । तेन किं सर्वैः सर्वदा तद्विधातव्यमित्युपदिशति । उतार्थान्तरं किञ्चित् । पुनरप्युद्गातृप्रभृतीनां स्वस्वध्येयदेवतानामज्ञातॄणां मूर्द्धविपतनाभिलापश्च श्रूयते । प्रागुषस्त्यागमनात्तददर्शनात् क्षुधार्ततया स्वार्थसाधनतत्पर ऋषिर्वितथमेवावोचदित्यनुमीयते । तथा च । अविद्वांसोऽपि कर्मण्यभिवर्त्तमानाः शनैश्शनैस्तज्ज्ञानसाधनानि संचिन्वानाः समये सम्यज्ज्ञानवन्तो भवन्ति । न हि केषाञ्चिदपि युगपदेव निखिलबोधागमः क्वचिद्दृश्यते । तत्किमाबोधोदयात् कर्मणि न केऽपि प्रवर्त्तेरन्नित्युपदिशति ? इत्थं स्यात्तर्ह्यचिरकृतोपनयनानां माणवकानामप्यज्ञानात्सन्ध्यामुपासीनानां मूर्द्धानो विपतेयुर्नाम । नच, आमन्त्रार्थसम्यज्ज्ञानात् सन्ध्यादौ माणवका न प्रवर्त्तयितव्या इतिवाच्यम् । उपनयनदिवसादेव वटुकेभ्यः सन्ध्योपासन क-

इस औषस्त्य प्रकरण में देखते हैं कि उषस्ति चाक्रायण ऋषि ने हस्तिपक (महावत ) के उच्छिष्ट और पर्य्युषित ( बासी ) अन्न का ग्रहण किया है । इससे यहां क्या शिक्षा मिलती है ? । क्या सबों को वह कार्य्य करना चाहिये । अथवा इससे कोई अन्य उपदेश दिया जाता है । और दूसरी शङ्का यह है कि स्व स्व ध्येय देवताओं के विषय में अज्ञानता के कारण उद्गातृ प्रभृतियों को मूर्धा का पतनरूप भय दिखलाया गया है । परन्तु उस ऋषि के आगमन के पूर्व मूर्धापतन का नाम भी नहीं सुनाथा । इससे तो यह मालूम पड़ता है कि क्षुधा से पीड़ित होने के कारण ऋत्विजों से भगवान् उषस्ति ने कदाचित् मिथ्या ही कहा हो और अविद्वान् लोग भी कर्म में बरतते और धीरे २ कर्मके तत्त्वज्ञान के साधनों को इकट्ठे करते हुए, समय पर, सम्यग् ज्ञानवान् होते हैं । किन्हीं को भी साथ ही बोधोदय कहीं नहीं देखा जाता । इससे क्या यह अभिप्राय है कि जब तक बोधोदय न हो तब तक कर्म में प्रवृत्त नहीं होने चाहिये । यदि ऐसा हो तो अचिर कृतोपनयन बालकों के भी, अज्ञानता के कारण से सन्ध्योपासन करते हुए, मूर्धा गिरजाने चाहिये । यदि ऐसा कहो कि, जब तक बालकों को अर्थ ज्ञान नहीं तब तक कर्म में उनको प्रवृत्त नहीं करने चाहिये । परन्तु ऋषियों का अनुशासन है कि उपनयन के दिन से ही माणवक को सन्ध्या वन्दनादि आह्निक कर्म करने चाहिये । अब

र्त्तव्यतास्ति । श्रुत्यनुशासनात् । इत्थं तन्मूर्धविपतनदर्शनाभावान् मुनिवितथभाषणानुमानादुपनिषच्छिक्षायाअकिञ्चित्करत्वात् । कृतमुपनिषद्विज्ञानेन ॥

इत्थं प्राप्ते ब्रूमोवयं । सर्वतः परिपतन्त्यामापत्तावुच्छिष्टपर्युषितान्नभोजनेऽपि दोषाभावमुपदिशन्तः सन्त्यनेके चिरन्तना इतिहासाः । धर्मार्थकाममोक्षाणामेतन्मानुषविग्रहेण संग्रहसंभवादातल्लाभात्तद्धारणस्यावश्यकतायां सिद्धायां सत्यामननुष्ठेयानुष्ठेयजिज्ञासायामाप्तानां श्रुतितत्त्वनिष्णातानामाचरणमेव शरणम् । मनुरप्येतदनुमोदते ॥ यथाः—

**१-जीवितात्ययमापन्नो योऽन्नमत्ति यतस्ततः ।**
**आकाशमिवपङ्केन न स पापेन लिप्यते ॥ म० १० ।**

भगवान् व्यासोऽप्येतदनुमोदमानः सन्निदं सूत्रं सूत्रयामास तद्यथाः -

**सर्वान्नानुमतिश्चप्राणात्ययेतद्दर्शनात् । ३ । ४ । २८**

प्राणानामत्यये विनाशे समुपस्थिते सति सर्वेषामधममध्यमोत्तमानां नराणां भक्ष्याभक्ष्याणाम्वान्नानामनुमतिः आज्ञाभवति । यत तस्या अनुमतेः श्रुतिस्मृतिषु दर्शनं दृश्य-

---

आप के कथनानुसार अज्ञान पूर्वक सन्ध्योपासन करते हुए माणवकों के मूर्धा गिरजांय। परन्तु उनके मूर्धा गिरते नहीं । इस हेतु विदित होता है कि मुनि का भाषण मिथ्या ही है । अतः उपनिषद् की शिक्षा अकिञ्चित् कर होने से उपनिषद् विज्ञान से क्या ?

ऐसी शङ्का होने पर कहते हैं । चारों तरफ से आती हुई आपत्ति में उच्छिष्ट और पर्य्युषित अन्न के भोजन में दोषाभाव को दिखलाते हुए अनेक इतिहास हैं। धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, ये चारों पदार्थ इस मनुष्य शरीर से ही सिद्ध होते हैं अतः इस शरीर के धारण की आवश्यकता सिद्ध है । अब विचार यह रहा कि अननुष्ठेय और अनुष्ठेय क्या है ? इस विषय में श्रुतितत्त्व- निष्णात-मुनियों के आचरण ही शरण हैं। मनु भगवान् कहते हैं कि ( जीवि० ) जो मरणापन्न मनुष्य, जहां तहां से अन्न खाता है वह पाप से लिप्त नहीं होता। जैसे आकाश पङ्क से लिप्त नहीं होता ।१। भगवान् व्यास ने भी इसी को अनुमोदन करते हुए इस सूत्र को रचा है ( सर्वान्नानु० ) (प्राणात्यये) प्राण के नाश उपस्थित होने पर (सर्वाऽन्नानुमतिः) सबों के अन्न की अनुमति = आज्ञा है । क्योंकि ( तद्दर्शनात् ) वैसा प्राचीन काल के ग्रन्थों में देखा जाता है । इस सूत्र

ते । एतत्सूत्रं व्याचक्षाणौ श्रीमच्छंकररामानुजावुषस्तेरेवप्रवृत्तिमुदाजह्रतुः । पुनरपि मनुर्भगवानिमाञ्छ्लोकानैतिहासिकान्निर्दिशति । तद्यथाः—

२-अजीगर्तः सुतंहन्तु, मुपासर्पद् बुभुक्षितः ।
न चालिप्यतपापेन, क्षुत्प्रतीकारमाचरन् ॥
३-श्वमांस मिच्छन्नार्त्तोऽत्तुं, धर्माऽधर्म विचक्षणः ।
प्राणानां परिरक्षार्थं, वामदेवो न लिप्तवान् ॥
४-भरद्वाजः क्षुधार्त्तस्तु, सपुत्रो विजने वने ।
बह्वीर्गाः प्रतिजग्राह, बृबोस्तक्ष्णो महातपाः ॥
५-क्षुधार्तश्चात्तुमभ्यागाद्, विश्वामित्रः श्वजाघनीम् ।
चण्डालहस्तादादाय, धर्माऽधर्मविचक्षणः ॥
मनु० ॥ १० । १०५-१०८ ॥

के व्याख्यान करते हुए श्रीमान् शङ्कराचार्य और रामानुज ने भी उषस्ति की ही प्रवृत्ति का उदाहरण दिया है । पुनरपि मनु भगवान् ने वक्ष्यमाण श्लोकों के द्वारा प्राचीन इतिहास, इस सम्बन्ध में, दिखलाया है जैसेः—

(अजीगर्तः) अजीगर्त ऋषि बुभुक्षित (भूख से पीड़ित) हो अपने बालक को मारने के लिये दौड़े । परन्तु वे पाप से लिप्त नहीं हुए क्योंकि अति क्षुधा की निवृत्ति के लिये उस काम में वे प्रवृत्त हुए थे । २ । ( श्वमांसम्० ) धर्म अधर्म के निर्णय में परम विद्वान् वामदेव ऋषि ( आर्तः ) क्षुधा से अत्यन्त पीड़ित हो प्राण की रक्षार्थ ( श्वमांसम्) कुत्ते के मांस को खाने की इच्छा करते हुए ( न लिप्तवान् ) आप से लिप्त नहीं हुए । ३ । ( भरद्वाजः ) महा तपस्वी भरद्वाज ने पुत्र सहित निर्जन वन में अत्यन्त क्षुधार्त हो बृबु नामक ( तक्षणः ) बढ़ी से बहुत गायें दान में लीं । परन्तु पाप से लिप्त नहीं हुए । प्रतिग्रह = दान लेना भी पाप है परन्तु आपत्ति में दान लेना पाप नहीं । ४ । ( क्षुधार्तः) क्षुधा से आतुर हो ( धर्माऽधर्मविचक्षणः ) धर्माऽधर्म निर्णय में परम निपुण (विश्वामित्रः) महर्षि विश्वामित्र ( चण्डालहस्तात् ) चण्डाल के हाथ से ( श्वजाघनीम् ) कुत्ते की जांघ के मांस को ( आदाय ) लेकर ( अत्तुम् ) खाने के लिये ( अ-

अजीगर्तादयो महर्षयोऽपि क्षुधार्त्ताः सन्तः सुतहननाद्यकर्मणि प्रवर्त्तमानादृश्यन्ते। अतः प्राणात्ययमापन्नो महर्षिश्चाक्रायणे हस्तिपकस्योच्छिष्टं भुञ्जानो न दोषाय कल्पते। अत उक्तम् ॥

**न ह वा एवं विदि किञ्चनानन्नं ॥ छा० ५। २। १॥ न ह वा अस्यानन्नं जग्धं भवति नानन्नं परिगृहीतम् य एवमेतदन्नस्यान्नं वेद ॥ बृ०। ६। १। १४ ॥ सर्वमस्यान्नं भवति य एवं वेद॥ बृ०। २। २। १४ ॥**

अयमभिप्रायः—यो वै तत्त्वविदन्नस्य तत्त्वं जानाति। तस्यकिमपि, अनन्नं न भवति। तस्य सर्वमन्नमेवभवतीत्यर्थः। ब्रह्मविदः पुरुषस्य न कदाप्यन्नस्य शुद्धयशुद्धयोर्जिज्ञासा भवति। जडत्वादन्नेन पापं पुण्यं वा तिष्ठति। न च स्पर्शेन तदन्नं कदापि दूष्यते। परन्त्वेतस्य जिज्ञासाजायते। शुद्धेनपुरुषेण शुद्धेन जलेन शुद्धाभिः सामग्रीभिश्च प्रस्तुतमिदमन्नं न वेति। यत एतदुक्तम् ॥

**आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः। सत्त्वशुद्धौ ध्रुवास्मृतिः। स्मृतिलम्भे सर्वग्रन्थीनां विप्रमोक्षः। छा० ७। २६। २॥**

न कस्यामपि जातौ व्यक्तौ वा किन्तु शुद्धतायामेवाऽऽग्रहः। अतो महर्षिर्धर्माऽधर्म-

भ्यागात्) दौड़े परन्तु वे पाप से लिप्त नहीं हुए। ।८। अजीगर्त आदि महर्षि भी सुत हननादि अकर्म में प्रवर्त्तमान देखे जाते हैं। इस हेतु प्राण का नाश देख महर्षि चाक्रायण महावत के उच्छिष्ट को भोजन करते हुए दोषी नहीं होसकते। इसी हेतु कहा गया है (न ह वै०) जो मनुष्य अन्न के तत्त्व को जानते हैं उन के लिये कोई पदार्थ अनन्न नहीं होता अर्थात् ब्रह्मविद् पुरुष अन्न की शुद्धि अशुद्धि की जिज्ञासा नहीं करते। क्योंकि जड़ होने के कारण अन्न में न पाप न पुण्य रहता है। और अन्न, स्पर्श से कदापि दूषित नहीं होता है। परन्तु जिज्ञासा इस बात की होती है कि शुद्ध पुरुष, शुद्ध जल और शुद्ध सामग्रियों से यह अन्न प्रस्तुत हुआ या नहीं। जिस हेतु यह कहा गया है।

(आहारशुद्धौ०) आहारकी शुद्धि से अन्तःकरण की शुद्धि और अन्तःकरण की शुद्धि से ध्रुवास्मृति, ध्रुवास्मृति के लाभ से हृदयस्थ सब ग्रन्थियों का नाश होता है। किसी जाति वा व्यक्ति में नहीं किन्तु केवल शुद्धता ही में उन लोगों का आग्रह होता है

विचक्षणोयाज्ञवल्क्यो ब्रवीति । अस्य प्राणविदो ब्रह्मविदो नानन्नं जग्धं भवति । यस्मात्कस्माच्चिदपि पुरुषाद्यति सोऽनन्नंगृह्णीयात् तर्हि तस्य तदन्नमेव । नानन्नम् । न अनदनीयम् । किन्तु अदनीयमेव सर्वमित्यर्थः । अत उषस्तिर्ब्रह्मवित्तादृशमन्नमग्रहीत् ।

अत्र केचित् संशेरते । महर्षयोवाताशना अब्भक्षा निराहारा वर्षसहस्राणि स्थातुं शक्नुवन्तीतिश्रूयते । तत्कथं नोस्तिर्वाताद्याहारेण निराहारेण वा दुर्भिक्षकालं क्षपयामासेति । अत्रब्रूमः । नह्येष ऋषीणां सिद्धान्तः । न चोदाहरणमपीदृगाप्तग्रन्थेषु क्वाप्युपलभ्यते । उपनिषत्कारा भगवन्तो महर्षय एवं व्याचक्षते । तद्यथाः—

**प्राणस्य का गतिरित्यन्नमितिहोवाच । छा० १।८।४॥**
**शुष्यति वै प्राण ऋतेऽन्नात् । बृ० । ५ । १२ । १ ॥**
अन्यच्च—**स ह पञ्चदशाहानि नाशाथ हैन मुपससाद किं ब्रवीमि भोः । ऋचः सोम्य यजूंषि सामानीति । स होवाच न वै मा प्रतिभान्ति भोः । छा० ६ । ७ ॥**

इसी हेतु धर्माऽधर्म विचक्षण महर्षि याज्ञवल्क्य कहते हैं कि ( अस्य ) इस ब्रह्मविद् पुरुष को ( न ह वा ) कदापि नहीं ( अनन्नम् ) अनन्न ( जो अन्न नहीं है ) ( जग्धं भवति ) खाया जाता है । अर्थात् जिस किसी पुरुष से वह ब्रह्मवित् अन्न ग्रहण करे तो उस के लिये अनन्न अर्थात् अखाद्य नहीं होता किन्तु खाद्य ही होता है । इसी हेतु उषस्ति चाक्रायण ने वैसे अन्न का ग्रहण किया ।

यहां कोई शङ्का करते हैं कि महर्षि लोग, पूर्व समय में, कोई वायु पीकर, कोई जल खाकर कोई निराहार ही सहस्रों वर्ष तक, रह सकते थे, ऐसा सुना जाता है । तब क्यों नहीं उषस्ति चाक्रायण ने वायु प्रभृति के आहार से वा निराहार ही उस दुर्भिक्ष काल की यापना की ? इस शङ्का के उत्तर में कहा जाता है कि यह महर्षियों का सिद्धान्त नहीं और न उसका उदाहरण कहीं आप्त ग्रन्थों में मिलता है । प्रत्युत उपनिषद्कार परम पूजनीय महर्षि लोग यों कहते हैं । जैसे ( प्राणस्य का गतिः ) प्राण की गति क्या है ? अन्न । ( शुष्यति० ) अन्न के विना प्राण शुष्क होजाता है । और भी कहा गया है ( स ह पञ्च० ) अपने पिता की आज्ञा से, परीक्षार्थ, कुमार श्वेतकेतु ने पन्द्रह दिन तक अन्न का ग्रहण नहीं किया । परन्तु जल पीते रहे । अनन्तर अपने पिता के निकट आ के बोले कि भगवान् अब क्या आज्ञा होती है ? पिता ने कहा हे

अन्यच्च—तस्माद्यद्यपि दशरात्रीर्नाऽश्नीयाद् यद्युहजीवेद्। अथवाऽद्रष्टाऽश्रोताऽमन्ताऽबोद्धाऽकर्त्ताऽविज्ञाता भवति । छा० ७।९।१ ॥

इत्येवमादीनिप्रमाणानि "प्राणस्यान्नमेव गतिरस्तीति" ज्ञापयन्ति । सत्ययुगीना-महर्षयोपि दशरात्रोपवासेन यदा अद्रष्टारः, अश्रोतारः, अमन्तारः, अबोद्धारः, अकर्त्तारो-ऽभवन् । तर्ह्यैदंयुगीनानां का कथा । एतेनेदमपिज्ञाप्यते । चतुर्ष्वपियुगेष्वपि समानाव्यवस्थेति । अद्यापि विनान्नं कथं कथमपि दशाहं जीवति । न तस्मै किमपि प्रतिभाति । व्याधिना गृहीतोऽनशनो मासमपि जीवति । तथाच । मनुष्याणामायुरपि सहस्रं न भवति । "शतायुर्वै पुरुषः" । त्रीणि, पञ्च, शतानि वा पुरुषायुषं । सहस्रसंवत्सरवायुभक्षणादि-कथा श्रुतिविरोधाद्धेया । इत्थं प्राणस्यान्नगति रेव सिद्ध्यति । अतोऽन्नं प्रशंसन्ति भगवन्तो महर्षयः । तथाहि—

पुत्र ! ऋग्, यजु, सामवेद कुछ सुनाओ । कुमार ने उत्तर दिया कि इस अवस्था में मुझे कुछ नहीं स्मरण होता है । पुनः पिता की आज्ञा से भोजन करने पर उनकी दशा पूर्ववत् हुई । और भी ( तस्मात्० ) यदि कोई मनुष्य, दश रात्रि तक, भोजन न करे तो वह मर जायगा । यदि जीता रहेगा तो ( अद्रष्टा० ) न किसी को देख, सुन और समझ सकता है । इत्यादि अनेक प्रमाण "प्राण की अन्न ही गति है" यह सूचित करते हैं । जब सत्ययुगीन महर्षि भी दश रात्रि के उपवास से अद्रष्टा, अश्रोता, अमन्ता, अबोद्धा, अकर्त्ता होते थे तो आज कल के मनुष्यों की कथा ही क्या। इससे यह भी विदित होता है कि चारों युगों की प्रायः समान ही व्यवस्था रहती है । आज भी किसी प्रकार अन्न के विना दश दिन मनुष्य जीता है परन्तु उसे कुछ मालूम नहीं होता। व्याधि से गृहीत होकर विना खाये हुए मास दिन भी मनुष्य जी सकता है । और मनुष्य की आयु भी सहस्र वर्ष की कदापि नहीं हो सकती । क्योंकि (शतायुर्वै पुरुषः०) पुरुष की आयु सौ ही वर्षकी होती है। बहुत से बहुत किसी विशेष विधि से चार सौ वर्ष तक आयु हो सकती है परन्तु वेद में बहुधा सौ वर्ष की आयु की चर्चा है । सहस्र वर्ष वायु भक्षणादिकों की कथा वेद विरुद्ध होने से त्याज्य है । इस प्रकार प्राण का अन्न ही गति है यह सिद्ध हुआ । इसी हेतु अन्न की प्रशंसा महर्षि लोग करते हैं ।

अन्नं न निन्द्यात् । तद्व्रतम् । अन्नं न परिचक्षीत । तद्व्रतम् । अन्नं बहु कुर्वीत । तद्व्रतम् । अन्नाद्वै प्रजाः प्रजायन्ते । तैत्तिरीये ॥

साक्षाच्छ्रुतिरप्यन्नं विशिनष्टि । तद्यथाः—

अहमस्मिप्रथमजा ऋतस्य । पूर्वं देवेभ्यो अमृतस्यनाम । यो मा ददाति स इदेव माऽव, दहमन्नमन्नमदन्तमद्मि ॥ सा० पू० प्र० ६ अर्धप्र० । ३ ॥ सू० १० । मं० ९ ॥

अन्नाय प्रार्थनां स्वयं वेद उपदिशति—

य इमा विश्वा । विश्वकर्मा । यो नः पिता । अन्नपतेऽन्नस्य नो देहि । यजु० ३४ । ५८ ॥

( अन्नं न० ) अन्न की निन्दा नहीं करनी चाहिये । वह व्रत है ( अन्नं न परि० ) अन्न का त्याग नहीं करना चाहिये । वह व्रत है ( अन्नं बहु० ) अन्न बहुत करना चाहिये । वह व्रत है ( अन्नाद्वै ) अन्न से ही प्रजाएं होती हैं ।

साक्षात् श्रुति भी अन्न की प्रशंसा करती हैः—

अलङ्कार रूप से यहां वर्णन किया गया है । मानो स्वयं अन्न कहता है कि ( पूर्वं देवेभ्यः ) जीवात्मा सहित उन इन्द्रिय रूप देवों की सृष्टि के प्रथम ही ( चक्षु, कर्ण, श्रोत्र आदि इन्द्रियों के सहित प्राणका नाम देव है । जब तक विविध शरीरों में सकल इन्द्रियों के साथ यह जीवात्मा नहीं आया था उस के पहले ही) ( अमृतस्य ) अविनश्वर ( ऋतस्य ) सत्यस्वरूप ब्रह्म का ( प्रथमजाः ) प्रथम पुत्र ( अहं अस्मि ) मैं हूं ( नाम ) यह बात प्रसिद्ध है । इस हेतु ( यः ) जो विवेकी पुरुष ( मा ) मुझ अन्न को ( ददाति ) देता है ( स इद्+एव ) वही विवेकी पुरुष ( आवत् ) प्राणिमात्र की रक्षा करता है । जो मनुष्य लोभ युक्त होकर समर्थ होने पर भी प्राणियों को अन्न नहीं देकर स्वयं ही उस अन्न को खाता रहता है उस ( अन्नम्+अदन्तम् ) लोभी अन्न के खाने वाले को ( अहम्+अन्नम् ) मैं अन्न ( अद्मि ) खा जाता हूं ( यः ) जो तू परमात्मा ( इमा विश्वा ) इस सम्पूर्ण लोक लोकान्तरों की सृष्टि करने वाले हो । और ( विश्वकर्मा) सर्वत्र जिस के कर्म प्रकट हैं । हे पिता ! (अन्नपते) हे अन्न का पालक ! ( नः ) हम लोगों को ( अन्नस्य ) अन्न ( देहि ) दो ।

ब्रह्माप्यन्ननाम्ना गीयते-

**हा ३ वु हा ३ वु हा ३ व ॥ अहमन्नमहमन्नमहमन्नम् । अहमन्नादोऽहमन्नादोऽहमन्नादः । अहꣳ श्लोककृदहꣳ श्लोककृदहꣳ श्लोककृत् । अहमस्मि प्रथमजा ऋता३स्य । पूर्वं देवेभ्योऽमृतस्य ना३भायि । यो मा ददाति स इदेव मा३ऽऽवाः अहमन्नमन्न मदन्तमा३द्मि । अहं विश्वं भुवनमभ्यभवा३म् । सुवर्नज्योतीः । य एवं वेद । तैत्तिरीये भृगुवल्याम् ॥ १० ॥**

कहीं ब्रह्म भी अन्न नाम से गाया गया है ।

(हा वु ३) ईश्वर कहता है कि महा आश्चर्य की बात है । यद्यपि मैं सदा निरञ्जन अभोक्ता हूं । तथापि (अहम्+अन्नम् ३ ) मैं ही अन्न हूं ।३ । मेरा ही नाम अन्न है और (अहम्+अन्नादः ३) मैं ही अन्नाद ( अन्नभोक्ता ) हूं । ३ । और (अहम् श्लोककृत् ३) मैं ही अन्न और अन्न भोक्ताओं के समूह को उत्पन्न करने वाला हूं ३(अहम् ) मैं ( प्रथमजाः ) प्रथम प्रकाशक और जगत् को प्रथम प्रकाश में लाने वाला हूं ( ऋतस्य ) इस जगत् के ( देवेभ्यः ) सम्पूर्ण विद्वानों के लिये ( अमृतस्य ) अमृतत्व का ( नाभिः ) मध्य स्थान मैं ही हूं । अर्थात् सब प्राणियों का मोक्ष मेरे ही अधीन है ( यः ) जो कोई ( मा ) मुझ अन्न को ( ददाति ) देता है ( स इदेव) वही ज्ञानी ( मा ) मुझ अन्न को ( अवाः ) रक्षा करता है । जो कोई मुझे देने में समर्थ होने पर भी वेद विद् पुरुष, याचक ब्रह्मचारी आदि को नहीं देता है उस (अन्नम्+अदन्तम् ) अन्न खाते हुए पुरुष को ( अद्मि ) मैं खा जाता हूं ( अहम् ) मैं ( विश्वम् ) सम्पूर्ण ( भुवनम् ) जगत् का ( अभ्यभवम् ) अभिभव = विनाश करने वाला हूं मैं ही ( सुवः = स्वः ) स्वर्ग के आदित्य ( न ) समान ( ज्योतीः ) प्रकाश हूं ।

यद्यपि वेदोक्त ( अहमस्मि० ) यह मन्त्र इस उपनिषद् के प्रकरण में भी आया है। इस हेतु यहां पर भी अन्न का ही प्रकरण ग्रहण करना उचित था । तथापि यह ब्रह्म में भी लगाया गया है क्योंकि मन्त्र में कतिपय परिवर्त्तन कर के ऋषि ने उपनिषद् में

प्रथमप्रपाठकस्य द्वादशः खण्डः । चतुर्थप्रपाठकस्य च तृतीयः खण्डोऽपि दृश्यताम् ॥

**धर्मार्थकाममोक्षाणां प्राणाः संस्थितिहेतवः ।**
**तान्निघ्नता किन्नहतं रक्षता किन्नरक्षितम् ॥**

अत आपदि प्राणसंकटेचोच्छिष्टादिमीमांसा न विधेयेति मातृभूतोपनिषदुपदिशति । उषस्तेर्विभीषिकाप्रदान मनृतं स्वार्थपरकञ्चेति यच्छङ्कितं तदप्यसत् । साक्षात्कृतधर्माणो महर्षयो भवन्ति स्वप्नेऽपि तेषां मनो न स्पृशत्यसत्यम् । एवमेवान्यत्राप्युक्तं तथाहिः—

**यस्त्वेतर्हि ब्रूयान्मूर्धा ते विपतिष्यतीति । मूर्धा ते विपतेदिति । अश्वपति शैपमन्यवं विभाययति तद्यथा मूर्धा ते व्यपतिष्यद् यन्मां नाऽगमिष्यः । छा०**

उद्दालक आरुणिर्याज्ञवल्क्यं ब्रवीति—

रक्खा है । उस से यह प्रकरण ब्रह्म में संघटित हो जाता है । जैसे अन्न दान दिया जाता । तद्वत् ब्रह्म का भी दान होता है । अतः ब्रह्म ने अपने को अन्न कहा है । और सबों का वही संहार कर्त्ता है । अतः वह अन्नाद ( अन्न भोक्ता ) भी है ।

प्रथम प्रपाठक के द्वादशखण्ड, और चतुर्थ प्रपाठक के तृतीयखण्ड को भी देखो (धर्मार्थकाम० ) धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष की स्थिति का हेतु प्राण ही है उन प्राणों के नाश करने वाले सबों को नाश करते हैं और रक्षा करने वाले सबों की रक्षा करते हैं । इस हेतु आपत्ति काल में जब प्राण का संकट उपस्थित हो । उच्छिष्टादि मीमांसा नहीं करनी चाहिये यह माता सदृशी उपनिषद् शिक्षा देती है ।

अब उषस्ति चाक्रायण की विभीषिका प्रदान मिथ्या है । और स्वार्थ परक है ऐसी जो शङ्का की है सो भी असत् है । क्योंकि साक्षात् कृतधर्मा महर्षि लोग होते हैं । स्वप्न में भी उनका मन असत्यको नहीं छूता है । देखो ऐसे वाक्य और कई जगह आये हैं । (यस्त्वेतर्हि ० ) अश्वपति औपमन्यव को भय दर्शाते हैं । जैसे ( मूर्धा ते ) मूर्धा आप का गिर पड़ता यदि मेरे निकट नहीं आते । उद्दालक आरुणि याज्ञवल्क्य से कहते हैं ( त्वं याज्ञवाल्क्य० ) हे याज्ञवल्क्य यदि तूं उस सूत्र और उस

# अथ द्वादशः खण्डः ॥

अन्नानामलाभेनर्षेस्तत्त्वविदोऽपि महत्कष्टं प्रजायते । किमु इतरेषाम् । ऋषिरुषस्तिश्चाक्रायणो हस्तिपकस्योच्छिष्टं पुनरप्युच्छिष्टोच्छिष्ट पर्य्युषितमन्नमपि प्राणरक्षार्थं जग्राहेति व्यतीते खण्डे वर्णितम् । अतोऽन्नलाभायापि तदेव ब्रह्म प्रार्थनीयम् । इममेवार्थमत्रालङ्कारेण बुभुक्षितानीन्द्रियाणि स्वपित्रे प्रजापतये जीवात्मनेऽन्नलाभार्थं निवेदयन्ति । ततो जीवात्मा स्वप्रयत्नेनान्नं तदर्थं साधयित्वा तेभ्यः प्रयच्छतीति ब्रूते। एतेन सर्वेऽन्नप्राप्त्यर्थं प्रयत्नवन्तो भवन्त्विवतिचाख्यायिकाव्याजेन दर्शयति ॥

अन्नों के अलाभ से तत्त्वविद् ऋषि को भी जब महाकष्ट कभी २ सम्प्राप्त होता है तो इतर मनुष्यों की कथा ही क्या ! क्योंकि ऋषि उषस्ति चाक्रायण ने हाथीवान् के उच्छिष्ट और पर्य्युषित अन्न का भी प्राण रक्षार्थ ग्रहण किया । इस आख्यायिका का व्यतीत खण्ड में वर्णन हो चुका है । अतः अन्नलाभ के लिये भी वही ब्रह्म प्रार्थनीय है । इस अर्थ को अलङ्कार के द्वारा कहते हैं । मानो बुभुक्षित इन्द्रिय स्व पिता प्रजापति जीवात्मा से अन्न लाभ के लिये निवेदन करते हैं । तब जीवात्मा स्व प्रयत्न से उन के लिये अन्न का साधन कर उन को देता है । "सब कोई अन्न प्राप्त्यर्थ प्रयत्नवान् होवें" इस विषय को भी आख्यायिका से दिखलाते हैं ॥

**अथातः शौव उद्गीथस्तद्ध वकोऽदाल्भ्योऽग्लावो वा मैत्रेयः स्वाध्यायमुद्बव्राज ॥ १ ॥**

अथ । अतः । शौवः । उद्गीथः । तद् । ह । वकः । अदाल्भ्यः । अग्लावः । वा । मैत्रेयः । स्वाध्यायम् । उद्बव्राज ॥ १ ॥

भाष्यम्---अथात इति । शुनां श्व–स्वभावतामिन्द्रियाणां सम्बन्धी य उद्गीथः । अन्नलाभाय ब्रह्म–प्रार्थनारूपमुद्गानम् । स शौव उद्गीथः प्रारभ्यते । तत् तस्मिन् विषये हेदं प्रस्तूयते । किम् ? । वकः । वक्तीति वको वक्ता । उपलक्षणमेतत् । वक्ता श्रोता मन्ता द्रष्टेत्यादि विज्ञेयम् । यद्वा । यथा वकोनाम पक्षी श्वेतो भवति । तथैव श्वेतः शुद्धो जीवात्मा वकशब्देनोक्तः । किंभूतः सः । अदाल्भ्यः । दारयितुमशक्य इत्यदाल्भ्योऽदार्यो नित्य इत्यर्थः । पुनः । अग्लावः=अग्लानः । सदाहृष्ट आनन्दस्वरूप इत्यर्थः । वा

चार्थे । पुनः । मैत्रेयः सुहृद् । ईदृक् जीवात्मा । स्वाध्यायम् । स्वाध्यायोवेदः । ईश्वरो वा तमुपासितुम् । उद्वव्राज । उज्जगाम । सर्वाणीन्द्रियाणि संहृत्य स्वाध्यायं वेदमीश्वरम्वोपासितुं कामयाञ्चक्रे । किन्तु बुभुक्षितेन किमपि कर्तुं न शक्यत इत्यग्रे दर्शयिष्यति ताण्ड्यो महर्षि …

अनुवादः … य में यह
प्रस्ताव होता है … ाक्षी आदि
इस जीवात्मा ने …

पदार्थः— … होता है
( अतः ) इस … यः ) उ-
द्गान=ब्रह्म प्रार्थ … विषय में
यह प्रस्ताव होत … ग्लानि
रहित=सदा आन … ात्मा ने
( स्वाध्यायम् ) … १ ॥

भाष्याशयः … कुत्ते के
स्वभाव वाले प्राय … य सम्ब-
न्धी प्रार्थना का … क है ।
अतः वक्ता, श्रोता … अदार्य्य
जिसका दारण=वि … दुःख
उसमे रहित ( मैत्रे … ल गुण
दर्शाये गये हैं । स …

**तस्मै … न-**
**त्यो चुरन्नं … २॥**

तस्मै । श्वा … वुः ।
अन्नम् । नः । भ … व । इति ॥ २ ॥



भाष्यम्—तस्मा इति (तस्मै) पूर्वोक्ताय जीवात्मने निवेदयितुमित्यध्याहारः (श्वेतः) शुद्धो मुख्यः ( श्वा ) श्व स्वभावः प्राणः । मुख्यः प्राण इत्यर्थः । सोऽपहतपाप्मा शुद्धोऽस्तीत्यतः "श्वेत" इति विशेषणम् ( प्रादुर्बभूव ) प्रादुर्भूतः । मुख्यः प्राणः स्वस्वा-

( १ ) इस खण्ड के अन्त में समीक्षा देखो ॥

चार्थे । पुनः । मैत्रेयः सुहृद् । ईदृक् जीवात्मा । स्वाध्यायम् । स्वाध्यायोवेदः । ईश्वरो वा तमुपासितुम् । उद्वव्राज । उज्जगाम । सर्वाणीन्द्रियाणि संहृत्य स्वाध्यायं वेदमीश्वरम्वोपासितुं कामयाञ्चक्रे । किन्तु बुभुक्षितेन किमपि कर्तुं न शक्यत इत्यग्रे दर्शयिष्यति ताण्ड्यो महर्षिः ॥ १ ॥

अनुवादः—अब इस कारण शौव उद्गीथ आरम्भ होता है । उस विषय में यह प्रस्ताव होता है । अविनश्वर, सदा हृष्ट, सबों का सुहृद् वक्ता श्रोता द्रष्टा साक्षी आदि इस जीवात्मा ने स्वाध्याय करने की चेष्टा की ॥ १ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर जिस कारण अन्न विना बड़ा कष्ट उत्पन्न होता है ( अतः ) इस हेतु ( शौव उद्गीथः ) प्राण सहित इन्द्रिय सम्बन्धी ( उद्गीथः ) उद्गान=ब्रह्म प्रार्थना, आख्यायिका के द्वारा आरम्भ करते हैं ( तत्+ह ) उस विषय में यह प्रस्ताव होता है ( वकः ) वक्ता ( अदाल्भ्यः ) अदार्य्य=नित्य (अग्लावः) ग्लानि रहित=सदा आनन्द स्वरूप ( वा ) और ( मैत्रेयः ) सबों का मित्र इस जीवात्मा ने ( स्वाध्यायम् ) वेद वा ईश्वर की उपासना के लिये ( उद्वव्राज ) चेष्टा की ॥ १ ॥

भाष्याशयः—( शौव ) श्व=कुत्ता "श्व" से शौव बना है । इन्द्रिय सब कुत्ते के स्वभाव वाले प्रायः होते हैं अतः श्व शब्द से यहां इन्द्रिय कहे गये हैं । इन्द्रिय सम्बन्धी प्रार्थना का नाम यहां शौव उद्गीथ है ( वक ) वक्ता यह शब्द उपलक्षक है । अतः वक्ता, श्रोता, मन्ता, ज्ञाता आदिक भी इसके अर्थ होंगे ( अदाल्भ्य ) अदार्य्य जिसका दारण=विनाश न हो उसे अदाल्भ्य कहते हैं ( अग्लाव ) ग्लाव=ग्लानि दुःख उससे रहित ( मैत्रेय ) सब का सुहृद् । यहां चारों विशेषणों से आत्मा के सकल गुण दर्शाये गये हैं । समीक्षा को देखो ॥ १ ॥

**तस्मै श्वा श्वेतः प्रादुर्बभूव तमन्ये श्वान उपसमेत्यो चुरन्नं नो भगवाना गायत्वशनायाम वा इति॥२॥**

तस्मै । श्वा । श्वेतः । प्रादुर्बभूव । तम् । अन्ये । श्वानः । उपसमेत्य । ऊचुः । अन्नम् । नः । भगवान् । आगायतु । अशनायाम । वै । इति ॥ २ ॥

भाष्यम्—तस्मा इति (तस्मै) पूर्वोक्ताय जीवात्मने निवेदयितुमित्यध्याहारः (श्वेतः) शुद्धो मुख्यः ( श्वा ) श्व स्वभावः प्राणः । मुख्यः प्राण इत्यर्थः । सोऽपहतपाप्मा शुद्धोऽस्तीत्यतः "श्वेत" इति विशेषणम् ( प्रादुर्बभूव ) प्रादुर्भूतः । मुख्यः प्राणः स्वस्वा-

( १ ) इस खण्ड के अन्त में समीक्षा देखो ॥

मिनः प्रयतमानस्य जीवात्मनः समीपमागत इव ( तम् ) मुख्यं प्राणम् ( उपसमेत्य ) उपसमागम्य ( अन्येश्वानः ) अन्यानि श्व-स्वभावानीन्द्रियाणि ( ऊचुः ) निवेदयामासुः ( भगवान् ) अस्माकं पूज्योभवान् ( नः ) अस्माकं निमित्ताय ( अन्नम् ) खाद्यंवस्तु ( आगायतु ) ब्रह्मगानेन सम्पादयतु। कथम् ? ( वै ) निश्चितम् ( अशनायाम ) अशितुमिच्छामः। वयं बुभुक्षिताः स्मः। अस्मदर्थमन्नं साधयतु भवान्। यतस्तवाधीना एव वयमिति भावः ( इति ) एवं विधाऽऽख्यायिका बहुपुस्थानेषूपलभ्यते "ते देवा अब्रुवन्नेतावद्वा इदᳬ सर्वं यदन्नं तदात्मन आगासीरनु नोऽस्मिन्नन्न आभजस्वेति। ते वै माऽभिसंविशतेति तथेति। तᳬ समन्तं परिण्यविशन्त। तस्माद्यदनेनान्नमत्ति तेनैतास्तृप्यन्ते॥ बृ० १। ३। १८" अस्यार्थः—अत्रेन्द्रियसम्वादोऽस्ति। ते वागादयो देवाः स्व स्वविषयद्योतनाद्देवा "मुख्यं प्राणम्" अब्रुवन् कथयामासुः। हे प्राण! एतावद्वै। नातोऽधिकम्। एतावदेवाऽन्नमस्मभ्यं निमित्तायत्वं सम्पादितवान्? अस्मादधिकमन्नं कथं नास्मदर्थं सम्पादयसि। त्वं खलु स्वार्थी दृश्यसे। हे प्राण! यदन्नं प्राणिभिरद्यते। तदिदं सर्वमन्नम्। आत्मने। आत्मार्थं स्वार्थमित्यर्थः। आगासीः। गानेन सम्पादितवानसि। अहो तवस्वार्थता! वयं सम्प्रत्यन्नं विना स्थातुं न शक्नुमः। अतो हे प्राण! अनु- पश्चात्। अधुनापि। अस्मिन्नन्ने। यत्त्वयास्वार्थं सम्पादितमस्ति तस्मिन्नस्मिन्नन्ने। नोऽस्मान्। आभजस्व। आभाजयस्व विभाजय। अर्थात् अस्मानपि अस्यान्नस्य भागिनः कुरु। इति प्रार्थितः मुख्यः प्राणो ब्रूते। हे सर्वे वागादयो मम सुहृदः!। ते। ईदृशो बुभुक्षिता यूयं यदि स्थ तर्हि ते यूयं सर्वे वै। मा माम्। अभिसंविशत। समन्ततः मामभिमुख्येन प्रविशत। इत्थं कथितवति प्राणे। तथेति स्वीकृत्य ते वागादयो देवाः। तं मुख्यं प्राणम्। समन्तम्। समन्ततः। परिण्यविशन्त। परितो निश्चयेना विशन्त। ते प्राणं परिवेष्टय निविष्टवन्त इत्यर्थः। तस्माद्धेतोः अनेन मुख्येन प्राणेन द्वारभूतेन प्राणी। यदन्नमत्ति। तेनैव। एतावागादयो देवतास्तृप्यन्ति। अलङ्कारेणान्नस्य माहात्म्यं प्रदर्शितं भवति। अन्यच्च। "तस्माद्यदा सुवृष्टिर्नभवति। व्याधीयन्ते प्राणा अन्नं कनीयोभविष्यतीति। अथ यदा सुवृष्टिर्भवति। आनन्दिनः प्राणा भवन्ति। अन्नं बहुभविष्यतीति"। छान्दोग्य० ७। १०॥ इत्थं बहुषु स्थलेष्वलङ्कारेणेन्द्रियाणामन्नाय याचना दृश्यते। अत इयमप्याख्यायिका तत्सम्बन्धिनी वर्तत इति विज्ञायते। प्राण शब्देनात्र मुख्यतया प्रयत्नोऽध्यवसायो व्यवसायः परिश्रम इत्येवंप्रकारकः पदार्थो गृह्यते। तेन परिश्रमेण सर्वाणि कार्याणि सम्पादयन्तः सर्वेन्द्रियाणि कार्योपयोगीनि बलवन्ति च विधाय परोपकारं कुर्वन्त्विति ताण्ड्यो महर्षिरुपदिशति॥ २॥

अनुवादः—उस जीवात्मा के निकट श्वेत श्वा ( मुख्य प्राण ) मानो प्रादुर्भूत (उपस्थित ) हुआ। उस के पीछे अन्य श्वान ( वागादि इन्द्रिय ) समीप में आकर उस ( मुख्य प्राण ) से बोले कि आप हम लोगों के अन्न के लिये ईश्वर से प्रार्थना करें। क्योंकि निश्चय, हम लोग बुभुक्षित हो रहे हैं ॥ २ ॥

पदार्थः—( तस्मै ) उस नित्य सदा आनन्दस्वरूप आत्मा से निवेदन करने के लिये ( श्वेतः ) शुद्ध (श्वा) मुख्य प्राण ( जिस हेतु मुख्य प्राण को उपनिषद् अनेक स्थलों में शुद्ध अपहतपाप आदि विशेषण देती है अतः वह श्वेत कहा गया है ) ( प्रादुर्बभूव ) उपस्थित हुआ ( तम् ) उस मुख्य प्राण से ( अन्येश्वानः ) अन्य वागादि, कुत्ते स्वभाव वाले इन्द्रिय ( उपसमेत्य ) समीप आकर ( ऊचुः ) बोले ( भगवान् ) हम लोगों के पूजनीय आप ( नः ) हम लोगों के लिये ( अन्नम् ) अन्न को ( आगायतु ) ब्रह्म प्रार्थना से सम्पादन करें। क्योंकि ( वै ) निश्चय ( अशनायाम ) हम लोग बुभुक्षित ( भूखों मर रहे ) हैं ( इति ) यह आप से प्रार्थना है। आप के ही अधीन हम लोग हैं ॥ २ ॥

भाष्याशयः—ऐसी आख्यायिका उपनिषदों के अनेक स्थलों में आई है। बृहदारण्यकोपनिषद् का एक उदाहरण दिया है उस का अर्थ। यह इन्द्रिय सम्वाद प्रकरण है ( ते ) वे वागादि ( देवाः ) इन्द्रिय ( अपने २ विषय के प्रकाशक इन्द्रिय हैं, अतः वे देव कहलाते हैं ) ( अब्रुवन् ) मुख्य प्राण से बोले हे प्राण ! ( एतावद्+वै ) क्या इतना ही। अर्थात् हम लोगों के लिये क्या आपने इतना ही अन्न सम्पादन किया है। इस से अधिक अन्न क्यों नहीं हम लोगों के लिये सम्पादन करते हैं आप बड़े स्वार्थी विदित होते हैं ! हे प्राण ! ( यद्+अन्नम् ) जिस अन्न को सब प्राणी खाते हैं (तद्+इदम्+सर्वम्) उस सब अन्न का ( आत्मने ) अपने निमित्त ( आगासीः ) गान द्वारा सम्पादन करते हो। ऐसी आप की स्वार्थता है। सम्प्रति अन्न विना हम लोग नहीं ठहर सकते। अतः हे प्राण ! ( अस्मिन्+अन्ने ) जिस अन्न को आपने अपने लिये रक्खा है उस अन्न में ( नः ) हम लोगों को ( आभजस्व ) भागवाले बनावें। अर्थात् इस अन्न में हम लोगों का भी भाग दीजिये। इस प्रकार प्रार्थित मुख्य प्राण कहता है कि हे मेरे सुहृद् वागादि देवता ! यदि आप लोग भूखों मर रहे हैं तो ( ते ) वे आप लोग ( वै ) निश्चय ( मा ) मुझ में ( अभिसंविशत ) सब तरह से प्रवेश कर जांय। प्राण के ऐसा कहने पर ( तथेति ) एवमस्तु ऐसा कह वे वागादि देव ( तम्) उस प्राण में ( समन्तम् ) सब प्रकार से ( परि+नि+अविशन्त ) पैठ गये। ( तस्माद् ) इस हेतु

प्राणी ( अनेन ) इस मुख्य प्राण के द्वारा ( यद्+अन्नम् ) जिस अन्न को ( अत्ति ) खाता है ( तेन ) उस से ( एताः ) ये वागादि देवता ( तृप्यन्ते ) तृप्त होते हैं।

पुनः छान्दोग्योपनिषद् में कहा गया है ( तस्माद् ) इस हेतु जब सुवृष्टि नहीं होती तब ( प्राणाः ) प्राण सहित सब इन्द्रिय बहुत दुःखित हो जाते हैं कि अन्न किञ्चित् होगा ( अथ यदा० ) और जब सुवृष्टि होती है तो सब इन्द्रिय आनन्दित होते हैं कि अन्न बहुत होगा। इस प्रकार बहुत स्थलों में अलङ्कार के द्वारा अन्न के लिये इन्द्रियों की याचना देखी जाती है। अतः यह आख्यायिका भी तत्सम्बन्धी है यह विदित होता है। यह भी यहां जानना चाहिये कि प्राण से मुख्य तात्पर्य्य प्रयत्न, व्यवसाय, अध्यवसाय, परिश्रम आदि से है। जो परिश्रमी मनुष्य नहीं हैं उन के इन्द्रिय सदा दुर्बल रह कर किसी काम के नहीं होते हैं। इस हेतु मनुष्यों को बहुत परिश्रम करके अपने इन्द्रियों को सदा प्रबल रखने चाहियें। और उन प्रबल इन्द्रियों के द्वारा सदा जगत् का उपकार साधन करे। इस विषय का महर्षि ताण्ड्य उपदेश देते हैं ॥२॥

## तान् होवाचेहैवमाप्रातरुपसमीयातेति। तद्ध वकोऽदाल्भ्योऽग्लावो वा मैत्रेयः प्रतिपालयाञ्चकार ॥३॥

तान्। ह। उवाच। ह। एव। मा। प्रातः। उपसमीयात। इति। तद्। ह। वकः। अदाल्भ्यः। अग्लावः। वा। मैत्रेयः। प्रतिपालयाञ्चकार ॥ ३ ॥

भाष्यम्—तानिति। स अथामुख्यः प्राण एवमुक्तस्तान् ह उवाच। इहैव। अस्मिन्नेव स्थाने। प्रातःप्रातःकाले मा माम्। उपसमीयात। इति। यूयं सर्वे। उपसमागच्छत। अत्र दैर्घ्यमार्षम्। समीयातेति प्रमादपाठो वा। अर्थात् भवद्भिः सम्बोधितोऽहं युष्माकं बुभुक्षाजनितं दुःखं विदितवानस्मि। सम्प्रति तदर्थं यतिष्ये। किन्तु सद्यः कार्यं न सिद्ध्यति। अतो बिलम्बेन मम समीपं पुनरागच्छन्तु भवन्तः। अवश्यं भवदर्थमन्नं सम्पादयिष्यामि। अत्र "प्रातरुपसमीयात" इति विलम्बतामेव सूचयति। नहि याथार्थ्येन प्रातःकाल अभीष्टः। अतःपरं जीवात्मनः साक्षित्वं दर्शयति। तद्+ह तत्र। वकः शुद्धो वक्ता द्रष्टा श्रोता इत्येवंविधः। अदाल्भ्यः। अदार्योऽविनाश्यः। पुनः। अग्लावः। ग्लावो दुःखम्। तद्रहितः। सदाऽऽनन्दीत्यर्थः। पुनः। मैत्रेयः सर्वेषां सुहृज्जीवात्मा। वा शब्दश्चार्थः। प्रतिपालयाञ्चकार। साक्षित्वेन प्राणसहितानामिन्द्रियाणां व्यापारं पश्यन् प्रतीक्षांचक्रे ॥ ३ ॥

अनुवादः-उनसे वह प्रधान प्राण बोला कि इसी स्थान पर प्रातःकाल मेरे समीप तुम लोग आओ, इति। वहां ही मानो वक्ता, अविनाश्य, आनन्दस्वरूप और सभों का सुहृद् जीवात्मा ( इन्द्रियों के व्यापार को साक्षीरूप से देखता हुआ ) प्रतीक्षा करने लगा ॥ ३ ॥

पदार्थः-( तान् ) उन वागादि इन्द्रियों से ( ह ) निश्चय ( उवाच ) वह श्वेत शुद्ध मुख्य प्राण बोला कि ( इह एव ) यहां ही अर्थात् इसी स्थान पर ( प्रातः ) प्रातःकाल ( मा ) मेरे ( उपसमीयात् ) निकट आओ ( इति ) आगे आत्मा का केवल साक्षीपन दर्शाया जाता है ( तत्+ह ) वहां ही ( वकः ) वक्ता, श्रोता, मन्ता बोद्धा इत्यादि गुणयुक्त ( अदारभ्यः ) अदार्य=अविनाश्य=अविनश्वर ( अग्लावः ) ग्लाव=दुःख। उससे रहित ( वा ) और ( मैत्रेयः ) सभों का सुहृद् वह जीवात्मा ( प्रतिपालयाञ्चकार ) साक्षीरूप से मुख्य प्राण सहित सब इन्द्रियों के उस व्यापार को देखता हुआ राह देखने लगा कि देखें मेरे योग से ये वागादि इन्द्रिय क्या २ व्यापार करते हैं ॥ ३ ॥

प्रातःकाले सर्वे सम्मिलिताः सप्राणा वागादयो देवाश्चेतनेन जीवात्मना वकादिनामधेयैर्वर्णितेन लब्धचेतना इव यथेश्वरप्रार्थनामन्नार्थी कृतवन्तस्तद्दृष्टान्तेन दर्शयति।

**ते ह यथैवेदं बहिष्पवमानेन स्तोष्यमाणाः सꣳरब्धाः सर्पन्तीत्येव माससृपुस्तेह समुपविश्य हिञ्चक्रुः ॥ ४ ॥**

ते। ह। यथा। एव। इदम्। बहिष्पवमानेन। स्तोष्यमाणाः। संरब्धाः। सर्पन्ति। इति। एवम्। आससृपुः। ते। ह। समुपविश्य। हिञ्चक्रुः॥ ४ ॥

भाष्यम्—ते हेति। यथैव येन प्रकारेण एव। इदं। कर्म्मानुष्ठीयमानम्। बहिष्पवमानेन। बहिष्पवमानं नाम वैदिकस्तोत्रम्। तेन स्तोष्यमाणाः स्तुतिंकरिष्यमाणाः। उद्गातृपुरुषाः। संरब्धाः अन्योऽन्यसंमिलिताःसन्तः सर्पन्ति स्थानात्स्थानं गच्छन्ति। एवम्। तथैव। तेपि पूर्वोक्ताः सप्राणा वागादयो देवाः। तत्रैव समागत्य। आससृपुः। परस्परं संगत्य मनसा एककालावच्छेदेन। ईश्वरं ध्यातुमारेभिरे। यद्वा। मुख्यप्राणेनसहान्नार्थं स्वस्वव्यापारं कर्तुमासमन्तात् सर्वेमिलित्वा यत्नवन्तो बभूवुः। ते। एवम् आसृप्य स्वस्वव्यापारं कृत्वाऽन्नं सम्पाद्य परिश्रमेणागत्य ह तत्रैव। समुपविश्य हिञ्चक्रुः हिमितिपदं सामगा अन्ते प्रायो गानकाले उच्चारयन्ति। हिङ्कारविधिः सामगाने बहु प्रसिद्धोस्ति द्वितीये

प्रपाठके द्रष्टव्यः । अत्र हिमितिपदमुपलक्षणपरकम् । सामगातुम् आरेभिरे । अन्नलाभेन सन्तुष्टाभूत्वा प्रार्थनापराबभूवुरित्यर्थः । सन्ति त्रीणि तृचात्मकानि सूक्तान्याम्नातानि । तत्र "उपास्मै गायतानरः" इत्याद्यं सूक्तम् "दविद्युतत्यारुचा" इति द्वितीयम् । "पवमानस्य ते कवे" इति तृतीयम् । ज्योतिष्टोमस्य प्रातः सवनानुष्ठाने तेषु त्रिषु सूक्तेषु गायत्रं साम गातव्यं भवति । तदिदं सूक्तत्रयगानसाध्यं स्तोत्रं बहिष्पवमान मित्युच्यते । अत्रावस्थितानामृचां पवमानार्थत्वात् बहिः सम्बन्धाच्च । न खल्विदं स्तोत्रमितरस्तोत्रवत् सदोनामकस्य मण्डपस्य मध्ये प्रयुज्यते किन्तु सदसो बहिःसर्पद्भिर्ऋत्विग्भिः प्रयुज्यते । बृहदारण्यके १ । ३ । २८ ॥ पवमानशब्दो दृश्यताम् । तत्र असतोमासद्गमय इत्याद्युदाहृतम् ॥ ४ ॥

अनुवादः—जैसे इस यज्ञादि कर्म में बहिष्पवमान नामक स्तोत्र के द्वारा स्तुति करते हुए उद्गातादिऋत्विक् परस्पर मिलकर ( एक स्थान से दूसरे स्थान ) जाते हैं वैसे ही वे प्राण सहित वागादि देव सब मिलकर अपने व्यापार में चले ( प्रयत्न में अन्न के लिये तत्पर हुए ) तत्पश्चात् बैठकर वे मानो सामगान करने लगे ॥ ४ ॥

पदार्थः-प्रातःकाल सब वागादि इन्द्रिय देव प्राण सहित मिलकर वकादि नामों से वर्णित जीवात्मा की संगति से मानो सचेत न हो जिस प्रकार ईश्वर प्रार्थना करने लगे । इसको दृष्टान्त सहित वर्णन करते हैं । (यथा एव) जिसी प्रकार (इदं) इस यज्ञादि कर्म में ( बहिष्पवमानेन ) बहिष्पवमान नामक स्तोत्र के द्वारा ( स्तोष्यमाणाः ) ब्रह्म की स्तुति करते हुए (ते ह) उद्गाता आदि ऋत्विक् (संरब्धाः) परस्पर संमिलित होकर (सर्पन्ति) चलते हैं अर्थात् एक स्थान से दूसरे स्थान पर जाते हैं ( एवम् ) वैसे ही ( ह ) निश्चय ( ते ह ) वे प्राण सहित इन्द्रिय वहां ( आससृपुः ) मिलकर अपने व्यापार को मानो चले । अर्थात् सब मिलकर अन्न लाभ के लिये प्रयत्नवान् हुए, तत्पश्चात् मानो परिश्रम से अन्न को पा वहां ही आ ( ते ह ) वे मुख्य प्राण सहित श्व स्वभाव वाले इन्द्रिय ( समुपविश्य ) वहां ही बैठके ( हिञ्चक्रुः ) अन्न के लाभ से सन्तुष्ट हो सामगान करने लगे । सामगान में एक हिङ्कारविधि होता है । द्वितीय प्रपाठक में देखो ॥ ४ ॥

भाष्याशयः—बहिष्पवमान * नाम वैदिकस्तोत्र का है । ३ तृचात्मक (जिस में तीन २ ऋचाएं हों वह तृच कहलाता है ) सूक्त कहे गये हैं उन में ( उपास्मै० ।

* बृहदारण्यक १ । ३ । २८ में पवमान शब्द को देखो ॥ बहिष्पवमान में "असतोमा सद्गमय" इत्यादि कहा है ।

साम०उ १ । १ । १ ॥ यह प्रथम तृच है (दविद्युतत्या०) यह द्वितीय तृच है (पवमानस्य ते कवे) साम० उ० १ । १ । ३ ॥ इत्यादि तृतीय तृच है ज्योतिष्टोम नाम के यज्ञ में प्रातःसवन केअनुष्ठान के समय इन तीनों सूक्तों में गायत्रीछन्दोन्वित सामगान होता है । इन तीनों सक्तों से बने हुए स्तोत्र का नाम बहिष्पवमान है बहिः+पवमान दो शब्दो से यह बना है । बहिः = बाहर । पवमान = पवित्र करने वाला । यह स्तोत्र अन्यस्तोत्र सदृश मण्डप में नहीं पढाजाता किंतु ऋत्विग् लोग मण्डप से बाहर निकलते हुए इनको पढते हैं । अतः इसका नाम बहिष्पवमान हुआ है ॥ ४ ॥

**ओ३मदा३मों३पिबा३मों३देवो वरुणः प्रजापतिः सविता२ऽन्नमिहा२हरदन्नपते ! ३ऽन्नमिहा२ऽऽहराऽऽ-हरो३मिति* ॥ ५ ॥**

ओ३म् । अदाम । ओ३म् । पिबाम । ओ३म् । देवः । वरुणः । प्रजापतिः । सविता । अन्नम् । इह । आहरत् । अन्नपते । अन्नम् । इह । आहर । आहर । ओ-३म् । इति ॥ ५ ॥

भाष्यम्-ओ३मिति । इन्द्रियाणांगानमाह । प्रार्थनापरकोऽयं मन्त्रः । ओम् शब्द-स्याव्ययत्वात्सम्बोधनेऽपि समानंरूपम् । हे ओम् ! रक्षक ब्रह्मन् ! त्वत्कृपया । अदाम । अशनं करवाम । हे ओम् ! जगदीश्वर । त्वदनुग्रहेण पिबाम । पानंकरवाम । ओमिति स्वी-कुर्मः । आद्यान्त्या वोङ्कारौ मङ्गलार्थौ । मध्यगौ सम्बोधनार्थौ यद्वा टेरोमादेशः । तदानैते सम्बोधनपदे । देवः । जगत्प्रकाशकः । वरुणः । वरणीयः । पूजनीयः । प्रजापतिः । प्रजापालकः । सविता जगत्प्रसविता । अन्नमिह अस्मभ्यमन्नमत्र । आहरत् । आरहतु । हे अन्नपते ! अन्नमिह आहर २ अवश्यमेवास्मभ्यमन्नं देहि । ओमिति अस्माकं शान्ति-र्भवतुत्वां प्रार्थयामहे । द्विरुक्तिरादरार्था । इतिशब्द उपासनासमात्यर्थः ॥ ५ ॥

इति द्वादशखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ।

अनुवाद—हे ब्रह्म ! (आपकी कृपा से) हम लोग भोजन करें हे जगत्पालक ईश्वर ! आप के अनुग्रह से पान करें । यह हम लोगों की आशा पूर्ण हो । हे भगवन् ! आप देव, वरुण, प्रजापति और सविता हैं अन्न प्रदान करें । हे अन्नपते ! अन्न का दान दीजिये आप कृपया अवश्य ही अन्न प्रदान करें † ॥ ५ ॥

* एकादशखण्डस्य समीक्षा दृश्यताम् ॥

† एकादश खण्ड की समीक्षा देखो ॥

पदार्थः—(ओम्) हे सर्वरक्षक ब्रह्म ! आपकी कृपासे ( अदाम ) हम लोग भोजन करें ( ओम् ) जगदीश्वर ! ( पिबाम ) आप के अनुग्रह से हम लोग पान करें ( ओम् ) हे भगवन् ! यह आशा हम लोगों की पूर्ण हो । आप (देवः) जगत्प्रकाशक ( वरुणः ) सबों के स्वीकरणीय ( प्रजापतिः ) प्रजाओं के अधिपति और ( सविता ) सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड के जनक हैं ( अन्नम् ) अन्न ( इह) हम लोगों के समीप (आहरत् ) कृपया लाइए (अन्नपते !) हे अन्नपते ! ( अन्नम् ) अन्न ( इह ) यहां ( आहर ) कृपया हम लोगों को दीजिये ( आहर ) अवश्य ही दीजिये ( ओम् ) हम लोगों में शान्ति हो यह आप से प्रार्थना है ॥ ५ ॥

भाष्याशय—आद्य और अन्त्य ओङ्कार मङ्गलार्थ और मध्य के ओङ्कार सम्बोधनार्थ है यद्वा टि के स्थान में ओम् आदेश है ॥ ५ ॥

इति द्वादश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १२ ॥

# श्वान शब्द की समीक्षा ॥



श्वन् वा श्वान शब्द के ऊपर विशेष विचार करने की आवश्यकता इसलिये प्रतीत होती है कि लोक में पशुविशेष=कुत्ता (कुक्कुर) अर्थ में इसकी रूढिता और प्रसिद्धता विद्यमान है। परन्तु मैंने अपनी टीका में इसका अर्थ प्राण सहित इन्द्रिय किया है। अतः प्रथम इस शब्द के प्रयोग प्राचीन अनेक ग्रन्थों से दिखलाये जाते हैं ताकि लोगों को विदित हो कि किस अर्थ में और किस रूपक में इसके प्रयोग हुए हैं ।

"भ्रातरः पञ्च कृष्णा च षष्ठी श्वा च सप्तमः । आत्मना सप्तमो राजा निर्ययौ गजसाह्वयात्" ॥ महा० महाप्रास्थानिक पर्व अ० १ ॥

महाराज युधिष्ठिर के महाप्रास्थानिक ( मरणार्थ यात्रा) समय में केवल सात साथी थे । अपने सहित पांच भाई । छठी द्रौपदी और सातवां एक कुत्ता । आगे इसी पर्व के वर्णन में कहा गया है कि वह कुत्ता यथार्थ में धर्म था । हिमालय पर्वत के

ऊपर आरोहण के समय महाराज युधिष्ठिर के साथ से प्रथम पतिव्रता द्रौपदी तत्पश्चात् नकुल, सहदेव, अर्जुन और भीम एक २ करके क्रमशः नीचे गिरते गये केवल एक कुत्ता ही उनके साथ रहगया। यथा-"श्वाप्येकोऽनुययौयस्ते बहुशः कीर्त्तितोमया"। महाभारत महा० प्र० अ० २ ॥

एक कुत्ता ही उन के साथ गया जिसके विषय में मैंने बहुत कुछ कहा है।

युधिष्ठिर उवाच-अयंश्वाभूतभव्येशभक्तोमां नित्यमेवह।

स गच्छेत मया सार्द्धमानृशंस्या हि मे मतिः॥

आगे स्वर्ग के निकट पहुंचने पर इस कुत्ते क बारे में इन्द्र और युधिष्ठिर के मध्य जो सम्वाद हुआ है वह यह है युधिष्ठिर कहते हैं कि हे भूत भव्येश इन्द्र यह श्वा ( कुत्ता ) मेरा सर्वदा भक्त बनारहा यह मेरे साथ ही स्वर्ग जायगा क्योंकि इस के ऊपर बहुत मेरी दया है।

शक्रउवाच—अमर्त्यत्वं मत्समत्वञ्च राजन् श्रियां च कृत्स्नां महतीञ्चैवसिद्धिम्।

सम्प्राप्तोऽद्य स्वर्गसुखानि च त्वम् त्यज श्वानं नात्र नृशंसमस्ति॥

इन्द्र कहते हैं कि हे राजन्! आप ने देवत्व, मत्समत्व, सम्पूर्ण लक्ष्मी, सिद्धि और आज स्वर्ग सुख पाये हैं। इस कुत्ते को छोड़ देवें। इस के ऊपर दया नहीं करनी चाहिये। ऐसे अपवित्र, वान्ताशी, अस्पृश्य पशु को साथी साधुजन नहीं बनाते। इस प्रकार इन्द्र ने अनेक हेतु दिखलाते हुये कुत्ते के त्याग के लिये कहा है। परन्तु युधिष्ठिर ने उसे नहीं त्यागा। अनन्तर—

"तद्धर्मराजस्य वचोनिशम्य धर्मस्वरूपी भगवानुवाच"। इत्यादि॥

धर्मराज के उस वचन को सुन कर धर्म रूपी वह कुत्ता बोला इत्यादि प्रसंग महाप्रास्थानिक पर्व महाभारत देखो। यहां विस्पष्ट ही धर्म को कुत्ते के वेष में माना है। यह सम्पूर्ण वर्णन आलङ्कारिकमात्र है। धर्म को कुत्ते के वेष में इस कारण कवियों ने माना है कि इस लोक में प्रायः कुत्ते से बढ़कर स्वामिभक्त कोई भी पशु वा मनुष्य नहीं है। आमरणान्त स्वामी की सेवा कुत्ता जैसा कोई भी नहीं कर सकता वैसे ही धर्म भी सदा जीवात्मा की सेवा करने वाला है। सदा धर्मचारी स्वकर्मनिष्ठ जीवात्मा का त्याग कदापि भी धर्म नहीं करता। अतः इस से बढ़कर इस विषय में अन्य रूपकालङ्कार सर्वाङ्ग सम्पन्न नहीं हो सकता। अतः धर्म का रूपक श्वान समझा गया है। पुनः आदिपर्व तृतीयाध्याय महाभारत में यह एक प्रसङ्ग आया है। यथाः—

जनमेजयः पारीक्षितः सह भ्रातृभिः कुरुक्षेत्रे दीर्घसत्रमुपास्ते। तस्य भ्रातरस्त्रयः

श्रुतसेनः उग्रसेनः भीमसेनः इति। तेषु तत् सत्रमुपासीनेषु आगच्छत्सारमेयः। स जनमेजयस्यभ्रातृभिरभिहतो रोरूयमाणो मातुः समीपमुपागच्छत् । तं माता रोरूयमाणमुवाच । किं रोदिषि केनास्यभिहत इति । एवमुक्तो मातरं प्रत्युवाच । जनमेजयस्य भ्रातृभिरभिहतोस्मीति। तं माता प्रत्युवाच । व्यक्तं त्वया तत्रापराद्धं येनास्यभिहत इति ।स तां पुनरुवाच । नापराध्यामि किञ्चिन्नावेक्षे हवींषि नावलेहे इति ।

भाषा+महाराज परीक्षित के पुत्र जनमेजय नाम राजा अपने श्रुतसेन, उग्रसेन और भीमसेन तीनों भाइयों के साथ कुरुक्षेत्र में महायज्ञ कर रहे थे । यज्ञ में एक सारमेय ( कुत्ता ) आया । जनमेजय के भाइयों ने उस कुत्ते को मारा । वह रोता हुआ अपनी माता के निकट गया । रोते हुए उसे देख माता बोली कि तू क्यों रोता है ? किस ने तुझे मारा है ? उस कुत्ते ने अपनी माता से कहा कि जनमेजय के भाइयों ने मुझे मारा है । पुनः माता बोली कि निश्चय तुमने अपराध किया होगा जिस से मारखाया है । वह पुनः माता से बोला कि न तो मैंने अपराध किया, न कुछ देखा और न हविष्य वस्तुओं का अवलेहन किया है ।

अनन्तर यह कथा है कि वह सरमा देवशुनी पुत्र की व्यथा से दुःखित हो कर जनमेजय के यज्ञ में पहुंच राजा से बोली कि हे राजन् ! आप के भाइयों ने विना अपराध मेरे पुत्र को क्यों मारा है । उन में से किसी का उत्तर न पाकर उस देवशुनी ने यह शाप दिया कि हे राजन् ! अनपराधी मेरे पुत्र को जिस कारण तेरे भाइयों ने मारा है । अतः तुम्हारे ऊपर कोई अदृष्ट भय आ गिरेगा ।

" जनमेजय एवमुक्तो देवशुन्या सरमयाभृशं संभ्रान्तो विषण्णश्चासीत् " देवशुनी सरमा की इस वाणी को सुन कर राजा जनमेजय अत्यन्त भ्रान्त हो विषाद से भर गये " यह भी रूपक मात्र है । यहां वेद वाणी ही देवशुनी सरमा और धर्म सारमेय है । जिस कारण सरमा जो वेद वाणी उस से धर्म की उत्पत्ति हुई है । अतः सारमेय ( सरमा का पुत्र ) धर्म्म को कहते हैं । वेद वाणी को देवशुनी इस हेतु कहा है कि देवनाम ईश्वर उन की शुनी अर्थात् वाणी । क्योंकि " श्वयति गच्छति श्वास प्रश्वासवत् निःसरतीति श्वा । तस्य स्त्रीलिङ्गे शुनी " श्वास प्रश्वासवत् अनायास ईश्वर से विनिःसृत होने से श्वा नाम वेद का है । और श्वन् शब्द से स्त्रीलिङ्ग में शुनी बनता है । वाणी शब्द को स्त्रीलिङ्ग होने से श्वन् शब्द को स्त्रीलिङ्ग में शुनी व्यवहार किया गया है । सरमा शब्द का भी यही अर्थ है । " सरमा सरणात् निरुक्त " जो निःसृत हो उसे सरमा कहते हैं । और सरमा शब्द से ही " सरमाया

अयम् " सारमेय बनता है । भूल से यहां टीकाकारों ने सारमेय शब्द का अर्थ पशु विशेष अर्थात् कुत्ता किया है । जनमेजय के तीनों भाई यज्ञ के तत्त्वों को अच्छी तरह नहीं जानते थे । इन की अज्ञानता ही मानो यहां धर्म्म रूप श्वान का हनन करना है । धर्म की माता वेदवाणी ही देवशुनी । धर्म हत होकर वेद वाणी के निकट जाता है । और धर्म के हनन करने वाला स्वयं हत होता है । " धर्म एव हतो हन्ति " मनु० । जिस कारण जनमेजयने अज्ञानता रूप दोष से धर्म का निर्णय नहीं किया अतः उनके ऊपर अदृष्टभय का आना बहुत ही ठीक है ।

सरमा—सरमा सरणात् तस्या एषा भवति । निरु० ११ । २५ ॥

इस निरुक्तवचन के ऊपर भाष्यकार दुर्गाचार्य लिखते हैं । यथा—" देवशुनीति ऐतिहासिक पक्षेण । माध्यमिकावाग् नैरुक्तपक्षेण । साकस्मात् सरणाद् गमनात् । तस्या एषा भवति "

ऐतिहासिक पक्ष में सरमा शब्दार्थ देवशुनी और नैरुक्त पक्ष में माध्यमिका वाणी । सब के मध्य में जो वर्त्तमान होवे ( मध्येभवोमध्यमः ) वह मध्यम । अर्थात् सर्वव्यापक सब के बीच में वर्त्तमान ईश्वर तत्सम्बन्धी जो (वाग्) वाणी वह माध्यमिका वाणी कहलाती है, अर्थात् ईश्वर की वाणी रूप वेद । यह सिद्धान्त और मत निरुक्तकार लोगों का है । परन्तु दुर्गाचार्य माध्यमिका वाणी वा वाग् से तात्पर्य मेघगर्जन भी लेते हैं, परन्तु सो यहां संघटित नहीं हो सकता । अथवा हमें इस से कुछ प्रयोजन विशेष नहीं यहां पर इतना ही दिखलाना है कि सरमा वा श्वान के भिन्न२ क्या२ अर्थ होते हैं । इन के मत से इस शब्द के अर्थ माध्यमिका वाक् मेघगर्जन और देवशुनी हुए । दुर्गाचार्य की टीका के ऊपर ध्यान न दिया जाय किन्तु केवल निरुक्त के तात्पर्य को ही विचारें तो वहां पूर्वापर देखने से सरमा शब्द का अर्थ वेद वाणी प्रतीत होता है । महर्षि यास्काचार्य्य कहते हैं कि सरमा क्यों कहलाती है ? " सरणात् " गमन होने से अर्थात् वेद वाणी का ईश्वर के द्वारा श्वास प्रश्वासवत् सरण=गमन होने से, इस व्याख्यान से वेद वाणी प्रतीत होती है, और उषा अर्थ भी द्योतित होता है । इस व्याख्यान के परे " पावकानः सरस्वती* " इस मन्त्र को उद्धृत करते हैं जो केवल वेदवाणी का ही वर्णन है । इस अध्याय में मध्यस्थानी स्त्रियों ( शक्तियों ) का वर्णन आरम्भ हुआ है विस्तारभय से उन सभों की समीक्षा नहीं करते हैं । पुनः

* ऋग्वेद मं० १ सू० ३ मन्त्र १० ॥

आगे चल कर यास्कजी लिखते हैं कि " देवशुनी इन्द्रेण प्रहिता पणिभिरसुरैः समूदे " निरुक्त ११ । २५ ॥ इन्द्र से प्रेषित देवशुनी पणि आदि असुरों के साथ वार्त्ता करने लगी । दुर्गाचार्य इस के ऊपर लिखते हैं । " देवपणयः किलासुरा देवगवीरपजह्रुः । ततः किलेन्द्रस्तदन्वेषणाय तदालयं सरमां प्राहिणोत् " अर्थ — देवपणि नाम के असुर लोग देवों की गायों को हरण कर लेगये । तब इन्द्र ने उन गायों के अन्वेषण के लिये उन असुरों के गृहपर सरमा को भेजा । इसी कथा को सायणाचार्य्यने अपने वेदभाष्य के अनेक स्थलों में दिया है । ऋग्वेद के मंडल १० सूक्त १०८ में सायण लिखते हैं कि:—

"ऐन्द्रपुरोहितस्य बृहस्पतेर्गोषु बलनाम्नोऽसुरस्यभटैः पणिनामकैरसुरैः अपहृत्य गुहायां निहितासु सतीषु बृहस्पतिप्रेरितेन इन्द्रेण एवमन्वेषणाय सरमानाम देवशुनी प्रेषिता सा च महतीं नदीमुत्तीर्य बलपुरं प्राप्य गुप्तस्थाने नीतास्ता गा ददर्श । अथ तस्मिन्नन्तरे पणय इमं वृत्तान्तमवगच्छन्त एनां मित्रीकर्तुं सम्बादमकुर्वन् " इति ।

जब इन्द्र के पुरोहित बृहस्पति की गायों को बलनाम के असुरसैन्य पणिनाम वाले असुरों ने हरण करके किसी गुहा में छिपा दिया । तब बृहस्पति से प्रेरित इन्द्र ने गायों के अन्वेषण के लिये सरमा नाम देवशुनी को भेजा । उस देवशुनी ने महती नदी को पार उतर बलासुर के नगर में जा गुप्तस्थान में अवरुद्ध गायें देखीं । अनन्तर इस वृत्तान्त को जानते हुए पणिनाम वाले असुर लोग सरमा को मित्र बनाने के लिये सम्बाद करने लगे । ऋग्वेद मण्डल १० सूक्त १०८ के १, ३, ५, ७, ९ मन्त्र के ऋषि पणिनाम के असुर हैं । और २, ४, ६, ८, १०, ११ मन्त्र के ऋषि सरमा देवशुनी हैं और इस के देवता भी सरमा और पणि हैं " किमिच्छन्ती सरमा " यहां से लेकर " दूरमित पणयो वरीय " इस मन्त्र पर्य्यन्त ११ मन्त्र हैं । यहां सरमा शब्द बारम्बार प्रयुक्त हुआ है । * पुनः सायणः —

**वीळु चिदारुजत्नुभिर्गुहा चिदिन्द्र वह्निभिः । अविन्द उस्रिया अनु * ॥ ऋग्वेद मं० १ । सू० ६ । मं० ५ ॥**

इस मन्त्र की व्याख्या में लिखते हैं यथा—"अस्तिकिञ्चिदुपाख्यानम् पणिभिः देवलोकाद् गावोऽपहृताः अन्धकारे प्रक्षिप्ताः । तांश्चेन्द्रो मरुद्भि सहाजयादिति ॥ पणिभि-

* सायण जी इन मन्त्रों का यथार्थ अर्थ नहीं कर सके ।

रसुरैर्निगूढा: गा अन्वेष्टुं सरमां देवशुनीम् इन्द्रेण प्रहिताम् असुभिः पणयो मित्रीयन्तः प्रोचुः" इत्यादि। अर्थ-इस विषय में किञ्चित् उपाख्यान है। देवलोक से देवगायें अपहरण करके पणिनाम वाले असुरों ने अन्धकार में रक्खीं, उनको मरुद्गणों के साथ इन्द्रने विजय किया। पणिनाम असुरों से अपहृत गायों को अन्वेषण करने के लिये इन्द्र से प्रेषित देवशुनी सरमा से मैत्री करने की इच्छा करते हुए वे बोले इत्यादि। अनेक स्थलों में सायणने देवशुनी की चर्चा की है।

इस पूर्वोक्त ऋग्वेदीय मन्त्र की टिप्पणी में श्रीयुत रमेशचन्द्रदत्त बंगलाभाषा में लिखते हैं, जिस का अनुवाद यह है—पणि नाम असुरों ने देवलोक से गायों को अपहरण कर के अन्धकार में रख दिया। इन्द्र ने मरुद्गण के साथ उन का उद्धार किया। गायों के अन्वेषण के लिये सरमा नाम्नी एक देवकुक्कुरी को नियुक्त किया था। एवं सरमा ने असुरों के साथ मैत्री करके गायों का अनुसन्धान किया। यूरोपीय पण्डित (Max Muller) मैक्सम्यूलर विवेचना करते हैं कि यह वैदिक उपाख्यान प्रातःकाल की प्रकृति सम्बन्धीय एक उपमामात्र है और देवगण की गोसमुदाय अर्थात् सूर्य्यरश्मि समुदाय है। अथवा वेही रश्मिरञ्चित मेघखण्ड जो अन्धकार द्वारा अपहृत हुए हैं। देवगण और मनुष्यगण उन के उद्धारार्थ व्यस्त होरहे हैं। अवशेष में उषा (प्रातःकाल) दिखलाई, वह उषा विद्युत्गति से गन्ध पाकर जैसे कुक्कुरी जाती है तद्वत् इतस्ततः धावन करने लगी। वह ( सरमा ) अनुसन्धान कर के लौट आई और आलोकदेव इन्द्र ( सूर्य्य ) प्रकाशित हो अन्धकार के साथ युद्ध कर के एवं उनके दुर्ग से उन देवों की गायों के उद्धार करने के लिये प्रस्तुत हुए ( Max Muller ) मैक्सम्यूलर और भी विवेचना करते है कि ट्रय के युद्ध सम्बन्धी गल्प को लेकर चिरस्मरणीय कवि होमर ने ग्रीकभाषा में जो महाकाव्य लिखा है। सो गल्प केवल पणि और सरमा के गल्प के रूपान्तर मात्र है सरमा=हेलेना (Helena) विलू (पणिकादुर्ग ) (Ilium) पणिस—Paris, वृषय -Brises, इत्यादि"

"The siege of Troy is but a repetition of the daily siege of the East, by the solar powers that every evening are robbed of their brightest treasures in the West."—*Science of Language* (1882), vol. II, pp. 513 to 516.

**अतिद्रव सारमेयौ श्वानौ चतुरक्षौ शबलौ साधुना पथा। अथा पितॄन्त्सुविदत्राँ उपेहि यमेन ये**

## सधमादं मदन्ति ॥ ऋग्० मं० १० । सू० १४ । मं० १० ॥

यह मन्त्र अथर्ववेद अष्टादशकाण्ड द्वितीय अनुवाक में भी है किञ्चित् पाठ का व्यत्यय है। ईश्वर ने गुरु और शिष्य के कर्त्तव्य को इस मन्त्र के द्वारा उपदेश किया है।

अर्थ—गुरु इस प्रकार शिष्य को उपदेश करता है कि हे शिष्य ! ( सारमेयौ ) वेद विहित ( श्वानौ ) कर्मकाण्ड और ज्ञानकाण्ड ( उपासना भी कर्मकाण्ड के अन्तर्गत है ) के ( अतिद्रव ) अतिशय समीप जाओ अर्थात् उन दोनों कर्मों का अनुष्ठान करो। वे दोनों कर्म कैसे हैं ( चतुरक्षौ ) जिनके चार साधन हैं। अथवा ( अक्षिनाम नेत्र। अक्षि से अक्ष बनता है ) ये चारों वेद जिनके नेत्रवत् हैं । पुनः कैसे हैं ( शबलौ ) स्वच्छ अर्थात निर्दोष शुद्ध पवित्र ( साधुना यथा ) साधु मार्ग से अर्थात् गुरूपदिष्ट मार्ग स उसके निकट जाओ (अथ) और इस कार्य्य के लिये ( सुविदत्रान्) परम विज्ञानी ( पितॄन् ) पिता आचार्य आदिकों के ( उपेहि ) समीप प्राप्त होओ (ये) जो ( यमेन ) ईश्वर के साथ ( सधमादम् ) योग होने के कारण परम आनन्द को ( मदन्ति ) भोग रहे हैं ॥

सायण का अर्थ—प्रेतः संबोध्यते । हे पितृलोकं गच्छन् प्रेत ! सारमेयौ सरमानाम देवशुनी तस्याः पुत्रौ । स्त्रीभ्योढक् । चतुरक्षौ चत्वारि अक्षीणि ययोः । एकैकस्य चतुरक्षत्वम् । बहुव्रीहौ सक्थ्यक्ष्णोः इति षच् समासान्तः । शबलौ शबलवर्णौ । यद्वा नामधेयम् एतत् । श्यामशबल संज्ञकौ । शबलाविति द्विवचनेन श्यामोपि विवक्ष्यते । स्मर्यते हि । "श्वानौ द्वौ श्यामशबलौ वैवस्वत कुलोद्भवौ । ताभ्यां बलिं प्रदास्यामि स्यातां मे तावहिंसकौ ॥ इति तौ श्वानौ साधुना समीचीनेन ऋजुना पथा मार्गेण अतिद्रव अतीत्यगच्छ । अध अथ अनन्तरं सुविदत्रान् । विदत्र शब्दो धनवाची । सुधनान् शोभनहवीरूपान्नान् । यद्वा । वेत्तेः कत्रन् प्रत्ययः । ज्ञानवाची विदत्रशब्दः । संज्ञानान् पितॄन् अपेहि । अपशब्दः । उपोपसर्गस्यार्थे उपेहि । उपगच्छेत्यर्थः । यद्वा अपशब्दो वर्जनार्थः । अपवृज्य मार्गासीनौ श्वानौ वर्जयित्वा पितॄन् एहि गच्छ । एतेर्लोटिरूपम् । ये पूर्वजाः पितरो यमेन पितृराजेन सधमादम् सहमादनंतृप्तिर्यस्मिन् कर्मणि तत् सधमादं सह तृप्ति हर्षो वा यथा भवति तथा मदन्ति माद्यन्ति तान् इहीति सम्बन्धः । सधमादस्थयोश्छन्दसि इति सहस्य सधादेशः । मादयतेर्णिजन्तो माद इति माद्यतेर्वा व्यत्ययेन घञ् ॥

( १ ) सायण का यह अर्थ भ्रममूलक और यथार्थ नहीं है ।

हे पितृलोक को जानेवाले प्रेत! सरमा नाम्नी देवशुनी के पुत्र, चार चार आंख वाले शबल नामधारी, उन दोनों कुत्तों को अतिक्रमण करके ( अर्थात् उन दोनों कुत्तों से अलग होकर ) सीधे मार्ग से जाओ। अनन्तर ज्ञानवान् वा धनाढ्य पितरों से जाकर मिलो। जो पितर यमराज के साथ आनन्द भोग रहे हैं। सायण यहां कहते हैं कि शबल पद से श्याम का भी ग्रहण करना चाहिये अन्य प्रमाण की सहायता से यथा—

"श्वानौ द्वौ श्यामशबलौ वैवस्वत कुलोद्भवौ। ताभ्यां बलिं प्रदास्यामि स्यातां मे तावहिंसकौ।"

अर्थात् वैवस्वत कुलोद्भव श्याम और शबल नाम के दो कुत्ते हैं उनको मैं बलि दूंगा वे मेरे अहिंसक होवें शबल शब्द का शबलवर्ण भी अर्थ सायण ने किया है।

आगे शिष्य के लिये ईश्वर से गुरु प्रार्थना करे इस का उपदेश देते हैं।

**यौ ते श्वानौ यम रक्षितारौ चतुरक्षौ पथिरक्षी नृचक्षसौ। ताभ्यामेनं परिदेहि राजन् स्वस्तिचास्मा अनमीवञ्च धेहि। ऋ० मं०१० सू०१४ मं०११॥**

( राजन् ) हे विद्याबुद्धि प्रकाशकदेव! ( यम ) हे मुक्ति सुख के देने वाले ब्रह्मन्! जो ( ते ) तेरे ( चतुरक्षौ ) ऋग्, यजु, साम, अथर्वरूप चार साधन वाले ( पथिरक्षी ) तेरे मार्ग के रक्षा करने हारे ( नृचक्षसौ ) मनुष्य के सदुपदेशक ( यमरक्षितारौ ) जिस के आप ही रक्षा करने वाले हैं ऐसे ( यौ ) जो ( श्वानौ ) वेद विहित कर्म्म और ज्ञानकाण्डरूप साधन हैं ( ताभ्याम् ) उन दोनों कर्म और ज्ञानकाण्ड से ( एनम् ) इस ब्रह्मचारी को ( स्वस्ति ) कल्याण ( परिदेहि ) देवें ( च ) और ( अस्मै ) इस ब्रह्मचारी के लिये ( च ) अवश्य ( अनमीवम् ) नीरोगस्थान ( धेहि ) कृपया प्रदान करें। अर्थात् इस को सदा निरुपद्रव नीरोग और बलिष्ठ बनाये रक्खें। क्योंकि यह आप की वाणी की रक्षार्थ प्रस्तुत होता है यह मन्त्र अथर्ववेद १८ काण्ड द्वितीय अनुवाक में १२ वां है. किञ्चितमात्र परिवर्त्तित है।

सायण का अर्थ—यमरक्षितारौ यमो रक्षिता गोपायिता ययोः। ऋतश्छन्दसि कबभावः। अन्तोदात्तप्रकरणे "त्रिचक्रादीनाम् उपसंख्यानम्" इति अन्तोदात्तत्वम्।

( १ ) "यमः रक्षिता ययोस्तौ" बहुव्रीहिसमास। अथवा यम शब्द को सम्बोधन भी मान सकते हैं।

यद्वा यमशब्देन तत्स्वामिकं पुरम् उच्यते । यमपुरस्य पालयितारौ । कुदुत्तरपदप्रकृति स्वरत्वेन अन्तोदात्तत्वम् । चतुरक्षौ व्याख्यातम् । पथिसदी पितृभिर्गन्तव्ये मार्गे सीदन्तौ। " छन्दसि वनसन रक्षिमथाम् " इति विहित इन् प्रत्ययः सदेरपि व्यत्ययेन भवति । नृचक्षसा नृचक्षसौ नृणां गन्तॄणां द्रष्टारौ हे राजन् पितॄणां स्वामिन् ते त्वदीयौ यौ श्वानौ वर्तेते ताभ्यां श्वभ्याम् एनम् अन्वादिष्टं प्रेतं परिधेहि । परिदेहीत्यर्थः । रक्षणार्थं दानं परिदानम् इत्युच्यते । किञ्च अस्मै त्वदीयं लोकं गच्छते । स्वस्ति स्वस्तीत्यविनाशिनाम । अविनाशम् अनमीवम् अमीवो रोगः बाधा तद्रहितं स्थानं च धेहि विधेहि"॥(१)

हे ( राजन् ) पितरों के स्वामिन् ! ( यमरक्षितारौ ) यम जिस के रक्षक हैं। यद्वा यमपुरी के रक्षा करने वाले ( चतुरक्षौ ) चार २ आंख वाले ( पथिसदी ) प्रतीक्षा करने वाले ( नृचक्षसा ) यमपुरी गमनकारी मनुष्य के देखने हारे ( ते ) तेरे ( यौ श्वानौ ) जो दो कुत्ते हैं ( ताभ्याम् ) उन दोनों कुत्तों से ( एनम् ) पूर्वोक्त प्रेत को ( परिदेहि ) रक्षा कीजिये और ( अस्मै ) तेरे गृह पर जाते हुए इस को ( स्वस्ति ) अविनाशी नामक ( अनमीवम् ) रोगरहित स्थान ( धेहि ) देवें ।

इन पूर्वोक्त मन्त्रों से विदित होता है कि श्वान वा सरमा शब्द ज्ञान और कर्मकाण्ड अर्थ में भी प्रयुक्त होता था। इन मन्त्रों में ज्ञान और कर्मकाण्ड अर्थ करना ही समीचीन विदित होता है । यदि यह कहा जाय कि वेदभाष्यकर्त्ता सायण ने तो श्वान शब्द का अर्थ लोक प्रसिद्ध कुत्ता ही किया है। पुनः आपके अर्थ कैसे मानेजांय ? प्रश्न ठीक हैं परन्तु हम पूछते हैं कि यम के द्वार पर वा मार्ग में बैठे हुए वे दो कुत्ते कौन है ? पुन यम के दो ही कुत्ते क्यों माने जांय ? क्या यम सरीखे वे कुत्ते भी अजर अमर हैं ? निःसन्देह इत्यादि बातों पर ध्यान देने से यहां "श्वानौ" का कुत्ता अर्थ करना कदापि बुद्धिमान के लिये ठीक नहीं। सायणाचार्य निःसन्देह वेद के तत्त्वविद् नहीं थे पौराणिक प्रथा के अनुसार सायण ने अर्थ किया है। अतः सायण का अर्थ उपेक्षणीय और त्याज्य है। कौषीतकि ब्राह्मणोपनिषद् में ब्रह्म के द्वारपाल की चर्चा आई है उसके देखने से विस्पष्ट हो जायगा कि यथार्थ में श्वान शब्द से क्या अभिप्राय लेना चाहिये । यथा:- " इन्द्रप्रजापती द्वारगोपौ " कौ० ब्रा० उ० अध्याय १ । ३ ॥

यहां पर ब्रह्म के द्वारपाल इन्द्र और प्रजापति कहे गये हैं । इन्द्र शब्द परमऐश्वर्य्य वाचक और प्रजापति शब्द यज्ञ वाचक होता है । अतः परमऐश्वर्य सम्पादक ज्ञानकाण्ड से तात्पर्य रखने वाला इन्द्र शब्द और कर्मकाण्ड सूचक प्रजापति शब्द है। ब्रह्म

( १ ) अथर्ववेद के पाठ के अनुसार सायण का अर्थ किया गया है

के द्वारपाल ज्ञानकाण्ड और कर्मकाण्ड ही हैं। अन्य कुत्ते आदि नहीं। अतःप्राचीन ग्रन्थों में सायण का अर्थ कहीं भी लक्षित नहीं होगा। वेदतात्पर्य के अधःपतन के समय यम एक क्रूर देवता और उसके दो कुत्ते पापियों को दण्ड देने वाले मानेगये। ईश्वर का नाम यम प्रसिद्ध है इसके द्वारपाल ज्ञान और कर्म्म काण्ड हैं। पुराण की एक गाथा चली आती है कि विष्णु के द्वारपाल जय और विजय नामा दो पुरुष हैं। उसका भी यही अभिप्राय है। कर्म्मकाण्ड के द्वारा विविध लोकों की प्राप्तिरूप और ज्ञान के द्वारा मुक्ति की प्राप्तिरूप महाविजय होता है। पुराण के समय में विष्णु को एक पृथक् देव मानकर उनके ये दो द्वारपाल माने गये हैं।

इस प्रकार प्राचीन वैदिक शब्द के तत्त्वानुसन्धान करने से गूढ़ार्थ को हम लोग समीचीनतया जान सकते हैं। जो शब्द वेद में उत्कृष्टार्थ देनेवाले थे वे बहुकालानन्तर निकृष्ट अर्थ में प्रयुक्त होने लगे और तदनुकूल नाना उपाख्यान और इतिहास भी बनगये जो श्वान शब्द ज्ञान और कर्मकाण्ड वाची था वह समया-नन्तर पशु कुत्ता माना गया। और यम का द्वारपाल बन गया। पश्चात् उन दोनों कुत्तों के सन्तोषार्थ उनके उद्देश से बलिदान भी लोग करने लगे। और यथार्थ रूप से सम-झने लगे कि यम के मार्ग में निश्चय दो कुक्कुर बैठे रहते हैं। जो पापियों को काट खाया करते हैं। भिन्न २ प्रकार से उसको वर्णन करते हुए वैदिक तत्त्वानभिज्ञों ने इस को इतना बढ़ाया है कि एक बृहत् ग्रन्थाकार संगृहीत हो सकता है। एवमस्तु। अब विचारवान् पुरुष विचार सकते हैं कि प्रकृत उपनिषद् में श्वान पद का अर्थ क्या है। शङ्कराचार्य्य का मत इस पर इस प्रकार है:-"स्वाध्यायेन तोषिता देवता ऋषिर्वा श्वरूपं गृहीत्वा श्वा श्वेतः सन् तस्मै ऋषये प्रादुर्बभूव" अर्थ-स्वाध्याय से तोषित देवता वा ऋषि, श्वेत कुत्ते का रूप धारण कर, ऋषि के अनुग्रहार्थ वहां आविर्भूत हुआ। पुनः शङ्कराचार्य इसी प्रकरण में लिखते हैं:—

"मुख्यप्राणवागादयो वा प्राणमन्वन्नभुजः।

स्वाध्यायपरितोषिताः सन्तः अनुगृह्णीयुरेनं श्वरूपमादायेति"

प्राण के पीछे अन्न के भोजन करने वाले वाग् आदि इन्द्रिय स्वाध्याय से तोषित होकर "इस के ऊपर अनुग्रह करना चाहिये" इस हेतु श्वान के रूप को धारण कर वहां आये। इन दोनों कथन से शङ्कराचार्य्य के तीन अर्थ निकलते हैं। सन्तुष्ट होकर देवता वा अन्य ऋषि वा मुख्य प्राण वाणी आदि कुत्ते के रूप बनाकर दाल्भ्य ऋषि के अनुग्रहार्थ वहां आये। इस की टिप्पणी में आनन्दगिरि कहते हैं।

"श्वेतश्वा कश्चिद् ऋषिर्देवता वा । अन्ये च श्वानो देवता ऋषयो वा" । श्वेत श्वा नाम कोई ऋषि वा देवता था और अन्य श्वान के भी अर्थ देवताएं वा ऋषि हैं आनन्दगिरि का भाव यह प्रकट होता है कि श्वेत श्वा कोई ऋषि वा देवता था । और उस के पीछे और भी ऋषि वा देवता आये । परन्तु यहां यह भाव विदित होता है कि मैत्रेय ऋषि अधिष्ठाता साक्षी जीवात्मा है । श्वेत श्वा मुख्य प्राण है । और " अन्ये श्वानः " दूसरे श्वान यहां इन्द्रिय वृत्तियां हैं । मैत्रेय जो आत्मा सो साक्षी मात्र है उस के निकट श्वेतश्वा = मुख्य प्राण प्रकट होता है उस आत्मा को प्राण के द्वारा मन सहित इन्द्रिय वृत्तियां भोजन आदि व्यवहार के लिये आकुल व्याकुल करती हैं । यद्यपि आत्मा उन्हें पृथक् करना चाहता है तथापि वे आत्मा को नहीं त्यागती हैं । पश्चात् ईश्वर प्रार्थना और परिश्रम द्वारा अन्न का सम्पादन कर वे सब सन्तुष्ट होते हैं ।



# अथ त्रयोदशः खण्डः ।

## अयं वाव लोको हा उकारो वायुर्हाइकारश्चन्द्रमा अथकार आत्मेहकारोऽग्निरीकारः ॥ १ ॥

अयम् । वाव । लोकः । हाउकारः । वायुः । हाइकारः । चन्द्रमाः । अथकारः । आत्मा । इहकारः । अग्निः । ईकारः ॥ १ ॥

भाष्यम्-अयमिति । सामवेदसम्बन्धिनो हाउकारादिस्तोभा रथन्तरे प्रसिद्धाः । ते च निरर्थका एव उत सार्थका अपि ? एवं किंविषयपरकाश्चेति निर्धारयितुं खण्डः प्रारभ्यते उद्गीथावयवात्तेषां नाति प्रसङ्गः शङ्कनीयः । अयं वाव अयमेव । लोको हाउकारः । हाउकारनामा स्तोभो लोकमिममुद्दिश्य गीयते । पार्थिवान्गुणान् प्रकटयितुमित्यर्थः । वावशब्द एवार्थः । वायुः । वायुसम्बन्धि सर्वः पदार्थः । हाइकारः । वायु गुणान् उद्दिश्य हाइकारोगीयते । चन्द्रमा अथकारः । चन्द्रमसोगुणानुद्दिश्य । अथकारः । आत्मा इहकारः । प्रत्यक्षोह्यात्मा । इहशब्देव व्यपदिश्यते अग्निरीकारः । आग्नेयान् गुणान् उद्दिश्य ईकारोगीयते । तत्तत् शब्दैस्तत्तत्पदार्था वेदितव्या इत्युपदिश्यते ॥ १ ॥

अनुवादः—पार्थिव गुण विज्ञानार्थ हाउकार, वायव्यगुणों के उद्देश से हाइकार, चान्द्रमस गुण के उद्देश से अथकार, आत्मोद्देश से इहकार और आग्नेय पदार्थोद्देश से ईकार गाया जाता है ॥ १ ॥

पदार्थः–(अयम्) यह ( वाव ) ही (लोकः) पृथिवी लोक (हाउकारः) हाउकार नाम का स्तोभ है अर्थात् पार्थिव गुणों के जानने के लिये हाउकार शब्द गाया जाता है ( वायुः ) वायु सम्बन्धी गुणों के उद्देश से ( हाइकारः ) हाइकार शब्द का गान होता है इसी प्रकार ( चन्द्रमाअथकारः ) चन्द्रमा के गुणों के उद्देश से अथकार (आत्मा इहकारः ) आत्मोद्देश से इहकार और ( अग्निः ) आग्नेय गुणों के उद्देश से (ईकारः ) ईकार शब्द का गान होता ॥ १ ॥

**आदित्य ऊकारो निहवएकारो विश्वेदेवा औहो इकारः प्रजापतिर्हिङ्कारः प्राणः स्वरोऽन्नं या वाग्विराट् ॥ २ ॥**

आदित्यः । ऊकारः । निहवः । एकारः । विश्वेदेवाः । औहोइकारः । प्रजापतिः । हिङ्कारः । प्राणः । स्वरः । अन्नम् । या । वाग् । विराट् ॥ २ ॥

भाष्यम्—आदित्य इति । आदित्यः । ऊकारः । आदित्यान् द्युलोकसम्बन्धिनो गुणानुद्दिश्य ऊनामास्तोभो गीयते । निहवः एकारः । निहव आह्वानम् । आवाहनम् । यद्वा । निहूयते आहूयते अनेनेतिनिहवः । आवाहनार्थः । आवाहनमुद्दिश्यएकारशब्दः। विश्वेदेवा औहोइकारः । विश्वेदेवानुद्दिश्य औहोइनामास्तोभः । प्रजापतिः हिंकारः । प्रजापतिः यज्ञः । प्रजापतिं यज्ञमुद्दिश्य हिंनामास्तोभः । प्राणः स्वरः । प्राणो ब्रह्म । शरीरान्तः संचारी वायुर्वा प्राणः । तमुद्दिश्यस्वरनामा स्तोभः । अन्नमुद्दिश्य यानामास्तोभः । वाग् विराट्। विराट् वाग् इतिव्यत्ययः। विराट्। विराजतेप्रकाशतेसर्वत्रेतिविराट्। इहदृश्यमानं सम्पूर्णं ब्रह्माण्डं विराट् शब्देनाभिधीयते । वाङ् नामास्तोभो विराजमुद्दिश्य गीयते ॥२॥

अनुवादः—द्युलोकस्थ गुण प्रकाशार्थ ऊकार, आवाहनार्थ एकार, विश्वेदेव गुणप्रकाशार्थ औहोइकार, यज्ञ गुण प्रकाशार्थ हिंकार, प्राणगुण प्रकाशार्थ स्वर, अन्नार्थ यानामस्तोभ और सम्पूर्ण जगत् के उद्देश से वाग् नाम स्तोभ का गान होता है ॥ २ ॥

पदार्थः–“ आदित्यः ऊकारः ” द्युलोकस्थ सकल पदार्थ का नाम यहां आदित्य है । उन के गुणों के प्रकाश के हेतु ऊ नामा स्तोभ ( निहव एकारः ) आवाहनार्थ एनामा स्तोभ ( विश्वेदेवाः ) सम्पूर्ण अनुक्त देवों के गुणों के प्रकाशार्थ ( औहोइ-

कारः ) औहोइनाम स्तोभ ( प्रजापतिः ) यज्ञ गुण प्रकाशार्थ ( हिंकारः ) हिंनामास्तोभ ( प्राणः ) प्राण निमित्त ( स्वरः ) स्वर नाम स्तोभ ( अन्नम् ) अन्न प्राप्त्यर्थ (या) या नागास्तोभ । और ( विराट् ) सम्पूर्ण जगत् के गुण वा कल्याण के लिये ( वाग् ) वाग् नाम स्तोभ इन सबों के गान होते हैं ॥ २ ॥

**अनिरुक्तस्त्रयोदशः स्तोभः सञ्चरो हुङ्कारः ॥ ३ ॥**

अनिरुक्तः । त्रयोदशः । स्तोभः । संचरः । हुङ्कारः ॥ ३ ॥

भाष्यम्—संचरः । संचरति । सम्यक् सर्वत्र गच्छति । सर्वान् स्तोभान् प्राप्नोति यः स संचरः । त्रयोदशः स्तोभः । हाउकारादिसंख्यायां त्रयोदशः । त्रयोदशसंख्यकः । हुंकारो हुंनामस्तोभः । अनिरुक्तः । कारणात्म ब्रह्म । अव्यक्तत्वाद् निर्वक्तुं व्याख्यातुं यन्न शक्यते । तदनिरुक्तं ब्रह्म । एतादृशमनिरुक्तं ब्रह्म उद्दिश्य त्रयोदशः स्तोभः = हुंनामा गीयत इत्यर्थः ॥ ३ ॥

अनुवादः—सबों के साथ योग करने वाला हुंकारनामा त्रयोदशस्तोभ, अनिरुक्त कारणात्मा ब्रह्म के उद्देश से गाया जाता है ॥ ३ ॥

पदार्थः—( अनिरुक्तः ) अनिर्वचनीय " वह ऐसा ही है " ईदृग् सीमा जिस के लिये नहीं हो सकती । यहां अनिरुक्त पद से कारणात्मा ब्रह्म का ग्रहण है उस के उद्देश से । ( त्रयोदशः ) तेरहवां ( संचरः ) सब अन्यस्तोभ से सम्बन्ध रखने वाला ( हुङ्कारः ) हुंकारनामा ( स्तोभः ) सामगान विशेष गाया जाता है ॥ ३ ॥

**दुग्धेऽस्मै वाग्दोहं। यो वाचो दोहोऽन्नवानन्नादो भवति। य एतामेवꣳ साम्नामुपनिषदं वेदोपनिषदं वेद इति ॥ ४ ॥**

दुग्धे । अस्मै । वाग् । दोहम् । यः । वाचः । दोहः । अन्नवान् । अन्नादः । भवति । यः । एताम् । एवम् । साम्नाम् । उपनिषदम् । वेद । उपनिषदम् । वेद । इति ॥ ४ ॥

भाष्यम्—दुग्धइति। वाग् वाणी । अस्मै स्तोभाक्षराणां विज्ञात्रे । दोहम् दुग्धम् । दुग्धे स्वमात्मानमेवदुग्धे । कर्मकर्तरि प्रयोगः । यः वाचो दोहोस्ति । अत्र न गोदुग्धम् । वाणीरूपाया धेनोर्दुग्धम् । वचनमितियावत् । सह वाग्विद् अन्नवान् । प्रचुरान्नसम्पन्नः । अन्नादः नीरोगतया अन्नभोक्ता च भवति । यः साम्नां सामगानानाम् । एताम् । इमां पूर्वोक्ताम् । उपनिषदं । तत्त्वं एवम् वेद जानाति । द्विरुक्तिः । अध्यायसमाप्त्यर्था

सामावयवविषयोपासनाविशेषपरिसमाप्त्यर्थं इति शब्दः ।

इति त्रयोदश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ।

श्रीमत् काव्यतीर्थ शिवशङ्करशर्म्मकृते छान्दोग्योपनिषद्भाष्ये

प्रथमप्रपाठकस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ।

अनुवाद--इसके लिये स्वयं वाणी अपने को दूध दुहती है जो वाणी का दूध है । और वह अन्नवान् और अन्नाशी होता है जो सामगान के इस तत्त्व को ऐसा जानता है, जो इस तत्त्व को अच्छी तरह जानता है ॥ ४ ॥

पदार्थः--( वाग् ) वाणी (अस्मै) स्तोभाक्षर के तत्त्ववित् साधक के लिये (दोहम्) दुग्ध को (दुग्धे) स्वयं दुहती है (यः) जो (वाचः) वाणी का (दोहः) दूध है अर्थात् वाणी स्वयं अपने आत्मा से वाणी रूप दूध को दुहकर उस साधक को देती है । वह साधक ( अन्नवान् ) प्रचुरधनशाली और ( अन्नादः ) नीरोगिता से बहुन्नाशी ( भवति ) होता है ( यः ) जो ब्रह्मविद् ( साम्नाम् ) सामवेद सम्बन्धी ( एताम् ) इस ( उपनिषदम् ) तत्त्व को ( वेद ) जानता है ( उपनिषदम् वेद इति ) जो तत्त्व को अच्छी तरह जानता है ॥ ४ ॥

समीक्षा--इस खण्ड में हाउकार ( १ ) हाइकार ( २ ) अथकार ( ३ ) इहकार (४) ईकार ( ५ ) ऊकार ( ६ ) एकार ( ७ ) औहोइकार ( ८ ) हिंकार ( ९ ) स्वर ( १० ) याकार ( ११ ) वाग् ( १२ ) और हुंकार ( १३ ) इन तेरह स्तोभों की चर्चा आई है । पृथिवी प्रभृति पदार्थों को जानते हुए अन्त में वही अनिरुक्त जिज्ञासनीय है और सम्पूर्ण गान का तात्पर्य भी उसी से है । यह अन्तिम शिक्षा इस प्रपाठक की है ॥

इति त्रयोदश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ।

इति श्रीमत् काव्यतीर्थ शिवशङ्करशर्म्म कृते छान्दोग्योपनिषद्भाष्ये

प्रथम प्रपाठकस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ।

ओं तत्सत्

# अथ द्वितीयः प्रपाठकः ॥

## भूमिका ।



सामवेद गान के लिये ही प्रसिद्ध है । वेद विहित गानमात्र का नाम साम है । गायत्रसाम, रथन्तरसाम, वामदेव्यसाम, बृहत्साम, वैरूपसाम, वैराजसाम, शक्करीसाम, रेवतीसाम, यज्ञायज्ञिय, और राजनसाम ये सब सामगान के अनेक भेद हैं जिन का वर्णन इस में भी आया है । इन सब के नाम वेद में भी पाये जाते हैं । ब्राह्मण श्रौत-सूत्र आदि विशेषरूप से इन सबों का व्याख्यान करते हैं ।

प्रत्येक सामगान में पांच वा सात विभाग होते हैं । उस को संस्कृत में भक्ति वा विभक्ति वा भाग कहते हैं । उन भागों के नाम ये हैं । हिङ्कार १, प्रस्ताव २, उद्गीथ ३, प्रतिहार ४, और निधन ५ इन में आदि और उपद्रव संयुक्त करने से सात विभक्तिएं होती हैं । इस हेतु किन्हीं के मत से सामगान पाञ्चभक्तिक और किन्हीं के साप्तभक्तिक हैं इन दोनों पाञ्चभक्तिक और साप्तभक्तिक का व्याख्यान इस द्वितीय प्रपाठक में आया है ।

उद्गीथः—इन सातों विभागों में उद्गीथ बहुत प्रसिद्ध है । जिसका वर्णन पूर्व प्रपाठक में विस्तार पूर्वक आचुका है । उद्गीथ उन सात विभक्तियों में से एक है । परन्तु छन्दोग ( सामवेदी ) लोग ब्रह्म को भी उद्गीथ नाम से पुकारते हैं । ऋग्वेदी लोग जैसे ओङ्कार प्रणव आदि नाम ब्रह्म के कहते हैं वैसे ही सामवेदी लोग ब्रह्म को उद्गीथ नाम से पुकारते हैं । जैसा कि इसी में कहा गया है । "य उद्गीथः स प्रणवो यः प्रणवः स उद्गीथः" छा० १ । ५ । १ ॥ जो उद्गीथ है वह प्रणव जो प्रणव है वह उद्गीथ । पुनः उद्गीथ नाम ब्रह्म का इसलिये है कि " उत् " नाम ब्रह्म का है क्योंकि यह सब में व्याप्त होने पर भी सब से पृथक् है क्योंकि यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड उस के अल्पावयव समान है । वह ब्रह्म अपने ही महिमा में प्रतिष्ठित है । पुनः वह सब में उत्तम है । और सामवेदी लोग वीणा आदि वादित्रों में उसी को उच्च स्वर से गाते

हैं । इत्यादि कारणों से ब्रह्म का नाम " उत् " है । वेद में भी इसी हेतु " उत्+शिष्ट " नाम रक्खा है । वह ब्रह्म " उत् " से अर्थात् " उत् " शब्द के सर्वोर्द्ध्व पुरुषोत्तम सर्वगत आदि जो अर्थ हैं उन अर्थों के अनुसन्धान से गाया जाता है अतः उद्गीथ भी उस का नाम है । स्वयं महर्षि बतलाते हैं यथा ( तस्योदितिनाम=तस्य उत्+इतिनाम । १ । ६ । ७ ) उस का " उत् " यह नाम है ( तस्यर्क् च साम च गेष्णौ = तस्य ऋक् च साम च गेष्णौ ) उस के ऋग् = ऋग्वेद । च से यजुर्वेद । साम = सामवेद च से अथर्ववेद ये चारों वेद ( गेष्णौ ) उस के गायक हैं ( तस्मादुद्गीथः=तस्मात्+उद्गीथः ) उस हेतु वह उद्गीथ कहलाता है ( १ । ६ । ८ ) उद्गीथ शब्द के अन्य भी अर्थ हैं । जो पूर्व प्रपाठक में दिखलाया गया है । उद्गाता भी इसी हेतु सामवेदी ही का नाम है " उत् " नाम से ब्रह्म को ही गाता है यथा—( तस्मात्त्वेवोद्गाता=तस्मात्+तु+एव+उद्गाता १ । ६ । ८ ) उसी हेतु वह उद्गाता है ( एतस्य हि गाता ) क्योंकि इसी " उत् का गाने वाला है । इन सब प्रमाणों से सिद्ध है कि छन्दोग लोग ब्रह्म को उद्गीथ नाम से पुकारते हैं । परन्तु उद्गीथ नाम हिङ्कार प्रस्ताव आदि पांच वा सात भक्तियों में अन्यतम ( एक ) है जिस कारण उद्गीथ कर्म और ब्रह्म दोनों का नाम है अतः इसका विवरण पूर्व खण्ड में प्रथम ही कहा गया । अब इस द्वितीय खण्ड का सम्पूर्ण साम गान के विषय में उपदेश देने के लिये प्रारम्भ करते हैं । क्योंकि कर्मकाण्ड के सम्बन्ध में उद्गीथ एक अङ्ग मात्र है अतः सम्पूर्ण अङ्गों को पूर्णतया सबों को दिखलाना आवश्यक है ॥

आध्यात्मिक—जिस हेतु उपनिषद् अध्यात्म वर्णन से ही विशेष सम्बन्ध रखती है अतः आगे दिखलाया जायगा कि पृथिवी, अग्नि, वायु, आदित्य, सूर्य, नक्षत्र, चन्द्र संवत्सर, ऋतु, मास, दिन, पशु, पक्षी आदि सकल प्राकृतिक जगत् उसी ईश्वर की विभूति का मानो गान करता है । कर्मकाण्ड में तो हिङ्कार, प्रस्ताव, उद्गीथ, प्रतिहार और निधन आदिक सामगानों के सम्पादक उद्गाता आदिक पुरुष हैं । वहां अग्नि, वायु, सूर्य आदि ही उन गानों का अनुष्ठान करते हैं । यहां मण्डप रूप ही यज्ञस्थली है । वहां सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड ही यज्ञस्थली है इसका भाव केवल यही है कि ब्रह्मविभूति का अन्त नहीं है । उस विभूति को सर्वत्र देखो । जो प्रकृति में है वह वेद में कहा गया है । जो वेद में कहा गया है वह प्रकृति में है । इस हेतु जो अज्ञानी पुरुष किसी एकही में ब्रह्म विभूति देखते हैं वे यथार्थ ब्रह्मज्ञानी वा ब्रह्मवादी नहीं हैं । अतः प्राकृतिक और वैदिक दोनों जगत् में उसकी परम विभूति को दिखलाना ही महर्षियों

का अभिप्राय है । शङ्कराचार्य्यादि ने उपनिषद् और वेदान्तादिभाष्यों में जो भ्रममूलक अर्थ किया है वह सब त्याज्य है ।

प्रतीक और ब्रह्म-ब्रह्म प्राप्ति दो प्रकार से करनी चाहिये । एक सम्पूर्ण समष्टि रूप दृश्यमान जगत् द्वारा वा ईश्वर के प्रकाशित ज्ञानवेद द्वारा । दूसरे ब्रह्मसत्ता का ही चिन्तन करना इस हेतु उन दोनों का आश्रय लेना आवश्यक होता है इसी का नाम प्रतीक है और इन दोनों के आश्रय से उपासना का नाम "प्रतीकोपासना" है उपासना शब्द का अर्थ यहां अध्ययन है (आगे उपासना शब्द के अनेक अर्थ दिखलाये गये हैं) सृष्टि और वेद में ब्रह्म विषयक अध्ययन करने का नाम ही प्रतीकोपासना है । किन्तु केवल इस प्रकृति वा वेद में ही ईश्वर को ढूंढते रहना उचित नहीं किन्तु इन सबों के द्वारा उसके निकट जा साक्षात् ईश्वर में ही अपने मन को स्थिर करे उसी का नाम ब्रह्मोपासना है । उपनिषदों में कहा गया है ।

भूतेषु भूतेषु विचिन्त्यधीराः प्रेत्यास्माल्लोकादमृताभवन्ति" । केन । १३ ॥

सम्पूर्ण प्राणियों तथा पदार्थों में उसे विचार धीरजन ब्रह्म को पा अजर अमर होते हैं । पुनः नचिकेता पूछते हैं ।

" अन्यत्रधर्मा दन्यत्राधर्मात् अन्यत्रास्मात् कृतादकृतात् ।
अन्यत्र भूताच्च भव्याच्च यत्तत् पश्यसि तद्वद " । कठ १ । २ । १४ ॥

अर्थ-( धर्म्मात् ) शास्त्रीय धर्म्मानुष्ठान, उस के फल और उस के अनुष्ठान कर्त्ता इन तीनों से ( अन्यत्र ) पृथक् ( अधर्म्मात् ) अधर्म्म से ( अन्यत्र ) पृथक् ( अस्मात् ) इस ( कृताकृतात् ) कृत = कार्य्य और अकृत = जगत् का निमित्त कारण प्रकृति उस से ( अन्यत्र ) पृथक् ( भूतात्+च ) भूत ( भव्याच्च ) भविष्यत् तथा वर्त्तमान इन तीनों कालों से ( अन्यत्र ) पृथक् ( यत् ) जो है ( तत् ) उसे ( पश्यसि ) आप जानते हैं ( तत् ) उसे ( वद ) कहैं । इस प्रश्न के उत्तर में ऋषि ने प्रथम ।

एष सर्वेषु भूतेषु गूढोत्मा न प्रकाशते ।
दृश्यते त्वग्रयया बुद्धया सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः ।
यच्छेद् वाङ्मनसी प्राज्ञस्तद् यच्छेज् ज्ञान आत्मनि ।
ज्ञान आत्मनि महति नियच्छेत् तद्यच्छेच्छान्त आत्मनि ।
( कठ अ० १ । वल्ली ३ । प्रवांक १२-१३ )

( सर्वेषु+भूतेषु ) सकल ब्रह्मादि स्तम्ब पर्य्यन्त में (एषः) यह ईश्वर (गूढः) छिपा हुआ ( न प्रकाशते ) नहीं प्रकाशित होता है । परन्तु ( सूक्ष्मदर्शिभिः ) कोई २

सूक्ष्म दर्शी योगी ( अग्र्या ) एकाग्र और ( सूक्ष्मया ) सूक्ष्म ( बुद्ध्या ) बुद्धि से ( दृश्यते तु ) अवश्य देखते हैं ( प्राज्ञः ) विवेकी पुरुष ( वाक् ) वचन को अर्थात् सकल इन्द्रियों को ( मनसी ) मन में ( यच्छेत् ) बांध और ( तत् ) उस को ( ज्ञाने आत्मनि ) चेतन प्रकाशस्वरूप बुद्धि में ( यच्छेत् ) बांधे ( ज्ञानम् ) बुद्धि को ( महति आत्मनि ) जीवात्मा में ( नियच्छेत् ) बांधे ( तत् ) उस चेतन महान् जीवात्मा को ( शान्ते+आत्मनि ) शान्ति धाम परमात्मा में ( यच्छेत् ) लगावे।

इत्यादि के द्वारा सब भूतों में उस का प्रकाश और उस के उपाय भी दिखला अन्त में-

इन्द्रियेभ्यः परं मनो मनसः सत्त्वमुत्तमम्।
सत्त्वादधि महानात्मा महतोऽव्यक्तमुत्तमम्।
अव्यक्तात्तु परःपुरुषोऽलिङ्ग एव च।
यं ज्ञात्वा मुच्यते जन्तु रमृतत्वञ्च गच्छति।
कठ अ० २ वल्ली ३ प्र० ७। ८॥

अर्थः—( इन्द्रियेभ्यः ) इन्द्रियों से ( परं मनः ) पर मन है। ( मनसः सत्त्वमुत्तमम् ) मन से यह उत्तम बुद्धि है ( सत्त्वाद्+अधि ) बुद्धि से पर महान्+आत्मा ) महत्तत्त्व अथवा जीवात्मा ( महतः ) महत्तत्त्व से पर ( उत्तमम्+अव्यक्तम् ) प्रकृति है ( तु ) और ( अव्यक्तात् ) अव्यक्त = प्रकृति से ( परः ) पर ( पुरुषः ) पुरुषोत्तम ब्रह्म है। वह कैसा हैं ?। ( व्यापकः ) सर्वत्र व्यापक पुनः ( अलिङ्ग+एव+च ) चिह्न रहित अर्थात् सकल संसार धर्म रहित है ( यं ज्ञात्वा ) जिस को जान ( जन्तुः+मुच्यते ) प्राणी मुक्त होता है ( अमृतत्वं+च+गच्छति ) और मुक्ति दाता परमेश्वर को पाता है। इस से ब्रह्म को अलिङ्ग बतला सब के अन्त में यह सिद्धान्त दिखलाया है।

नैववाचा न मनसा प्राप्तुं शक्यो न चक्षुषा
अस्तीति ब्रुवतोऽन्यत्र कथं तदुपलभ्यते।
अस्तीत्येवोपलब्धव्यस्तत्त्वभावेन चोभयोः
अस्तीत्येवोपलब्धस्य तत्त्वभावः प्रसीदति। कठे।

( न वाचा ) न वाणी से (न मनसा) न मन से ( न चक्षुषा ) न नेत्र से ( प्राप्तुं शक्यः ) वह ब्रह्म प्राप्त हो सकता किन्तु ( अस्ति इति ब्रुवतः ) जो मनुष्य वैदिक वचनों पर विश्वास करने वाले हैं और जिन्हें श्रद्धा भक्ति है और जो अस्ति=

( १ ) यहां वाचं के स्थान वाग् मनसि के स्थान मनसी प्रयोग आर्ष है।

वह अवश्य है । ऐसी आस्तिक बुद्धि वाले हैं । वेही प्राप्त करते हैं ( अन्यत्र ) आस्तिक बुद्धि से पृथक् जीव को ( तत् ) वह ब्रह्म ( कथं ) कैसे ( उपलभ्यते ) प्राप्त हो सकता है ॥

परम कारुणिक महर्षि इन सबों से दिखलाते हैं कि इस भौतिक जगत् में ब्रह्म की विभूति देखे । परन्तु उस से ब्रह्म प्राप्ति नहीं किन्तु ( अस्ति ) ब्रह्म की सत्ता से ही उस की सत्ता को जाने । वह है इस में सन्देह नहीं इस के स्वरूप को जानने से ही प्रसन्नता होती है अन्यथा नहीं, ब्रह्म को ब्रह्म की ही सत्ता में अनुभव करने का ही नाम ब्रह्मोपासना है । क्योंकि ब्रह्म अपने महिमा में ही विराजमान है ॥

ब्रह्म और वेदान्तसूत्र—" * आत्मेति तूपगच्छन्ति ग्राहयन्ति च * " वे० सू० ४ । १ । ३ ॥ ( आत्मा+इति ) आत्मा=परमात्मा में ही परमात्मा की चिन्ता करे ( उपगच्छन्ति ) क्योंकि सब कोई उसी के निकट जाते हैं । जिस के निकट जाना हो उसी की उपासना करनी चाहिये ( ग्राहयन्ति च ) और प्राचीन ऋषि लोग अपने ग्रन्थों के द्वारा उसी का ग्रहण करवाते हैं । क्या इस जगत्रूप प्रतीक में उस की उपासना नहीं करनी चाहिये और उससे क्या उसकी प्राप्ति नहीं होगी ! इस पर कहते हैं ॥

" न प्रतीकेन हि सः † " वे० सू० ४ । १ । ४ ॥ ( हि ) किस कारण ( सः ) वह परमात्मा ( प्रतीकेन ) प्रतीक के द्वारा ( न ) न तो उसकी उपासना न उस की प्राप्ति होती है इस हेतु उस की उपासना उसी में हो सकती है, दूसरे में नहीं । तो क्या इन पदार्थों में उन को ढूंढ़े वा नहीं ? ।

"‡ ब्रह्मदृष्टिरुत्कर्षात् ‡" वे० सू० ४।१।५। (ब्रह्मदृष्टिः) ब्रह्मदर्शन, दृष्टि का अर्थ दर्शन नाम ज्ञान का है । जिस के द्वारा ज्ञान हो उसे भी दर्शन कहते हैं । इसी हेतु षट्शास्त्र का नाम दर्शन है । यह सम्पूर्ण विश्व ( ब्रह्मदृष्टिः ) ब्रह्मदर्शन है ब्रह्मज्ञान का साधन मात्र है क्यों ? ( उत्कर्षात् ) क्योंकि उत्कर्ष नाम विभूति का है । महिमा, उत्कृष्टता, ऐश्वर्य, नाम से भी कहा जाता है इस जगत् में ब्रह्म की महिमा है । इस कारण यह विश्व केवल ब्रह्मदर्शन मात्र है ( उत्कर्ष ) इसका एक गूढार्थ भी है । उत नाम ब्रह्म का है । कर्ष नाम आकर्षण । ब्रह्म का आकर्षण इस जगत में है अतः यह जगत् भी ब्रह्म ज्ञान का साधन है ( एष सर्वेषु भूतेषु इत्यादि ) उपनिषद् भी गाती है । आगे कृष्णद्वैपायन स्वयं विस्पष्ट करते हैं यथा—

* "अप्रतीकालम्बनान्नयतीतिवादरायण उभयथाऽदोषात्तत्क्रतुश्च १५*" ( अप्रतीकालम्बनान् ) जो प्रतीक न हो उसे अप्रतीक कहते हैं अर्थात् ब्रह्म । अप्रतीक है आलम्बन = आश्रय जिनको, उन्हें अप्रतीकालम्बन कहते हैं ( यहां बहुव्रीहि समास होता है ) उन अप्रतीकालम्बन ( ब्रह्माश्रय ) पुरुषों को ( नयति ) पहुंचाता है अर्थात् ब्रह्मज्ञानरूप कर्म मानो पथप्रदर्शक ( नायक ) होकर ब्रह्मोपासकों को ब्रह्म के निकट लेजाता है । अन्य प्रतीकोपासकों को नहीं ले जाता ( उभयथा+अदोषात् ) इस द्विविध सिद्धान्त से कहीं दोष नहीं हो सकता अर्थात् केवल ब्रह्मोपासक ही ब्रह्म को प्राप्त होते हैं । प्रतीकोपासक नहीं । क्योंकि ( तत्क्रतुः+च ) कहा गया है कि "तत्क्रतु" ब्रह्मोपासक ही उसको पाता है । कोई शङ्का करे कि प्रतीकोपासकों की भी तो ब्रह्म प्राप्ति कही गई है उस पर कहते हैं ।

* "विशेषञ्चदर्शयति । वे० ४ । ३ । १६ ॥" * प्रतीकोपासना में ( विशेषञ्च० ) विशेषता दिखलाई गई है । सप्तम प्रपाठक में कहा गया है कि जो "यावन्नाम्नोगतं तत्रास्य कामचारो भवति" नाम के तत्त्व जाननेवाला नाम की जहां तक गति है वहां तक पहुंचता है " वाग्वा नाम्नो भूयसी " नाम से वाणी श्रेष्ठ है ( यावद्वाचो गतं तत्रास्य० ) वाणी के तत्त्व जाननेवाला जहां तक वाणी की गति है वहां तक पहुंचता है । इस प्रकार वर्णन करते हुए अन्त में ब्रह्म की उपासना से ही ब्रह्म की प्राप्ति कही गई है इसका नाम भूमाप्रकरण है । इससे यह सिद्ध हुआ कि केवल ब्रह्मोपासक ही ब्रह्म प्राप्ति करते हैं । प्रतीकोपासक प्रतीक में ही लीन रहकर ब्रह्म प्राप्ति से शून्य रह जाते हैं और इस भूमा प्रकरण में विस्पष्ट कहा गया है कि ( स्वे महिम्नि ) वह अपनी महिमा में ही वर्त्तमान है अर्थात् अपने में ही वह स्थित है । अतः यह जगत् भी उसका अधिष्ठान नहीं । अतः ब्रह्म की पूजा ब्रह्म में ही करनी चाहिये । इन दो सूत्रों के भाष्य में प्रतीकोपासक को ब्रह्म प्राप्त नहीं होता । यह शङ्कराचार्यजी को भी विस्पष्टरूप से कहना पड़ा है । यह भूमाप्रकरण अद्भुत प्रकार की विद्या है । अब आगे कहाजायगा कि:—

" लोकेषु पञ्चविधं सामोपासीत वृष्टौ पञ्चविधं सा० । ऋतुषु पञ्चविधं सा० । वाचि सप्तविधं सा० " लोक वृष्टि और ऋतु आदिकों में पञ्चविध वा सप्तविध साम का अध्ययन करे। यहां पर यह शङ्का होती है कि हिङ्कार, प्रस्ताव आदिकों को लोक वृष्टि आदित्यादि मान उपासे अथवा लोक वृष्टि आदित्य आदिकों को हिङ्कार मान कर

उपासे । यद्यपि इस प्रश्न का उत्तर अत्यन्त सहज है परन्तु अज्ञानी लोग भ्रम में पड़ जाते हैं अतः इस का विचार वेदव्यास जी करते हैं:—

" * आदित्यादिमतयश्चाङ्ग उपपत्तेः * " । वे० ४ । १ । ६ ॥

(अङ्गे) हिङ्कार, प्रस्ताव, उद्गीथ, प्रतिहार और निधन ये सब सामगान के एक२ अङ्ग हैं इस हेतु अङ्ग कहलाते हैं। इस हिङ्कारादि अङ्ग में (आदित्यादिमतयः) आदित्य, पृथिवी, अग्नि, वायु आदि दृष्टि करनी चाहिये क्योंकि (उपपत्तेः) इस में उपपत्ति हेतु है अर्थात् यदि हिङ्काररूप गान को आदित्य समझे तो इस से क्या लाभ होगा। यदि कहा जाय कि हिङ्कार को आदित्य मानने से आदित्य फल देवेगा। यह सब मूर्खता की बात है। आदित्य जड़ है वह क्या देवेगा, उससे जो कुछ भौतिक उपकार होता है उसे कोई रोकने वाला नहीं, उसकी ज्योति से अथवा आतप से काम लेना हम लोगों के अधीन है सूर्य्य के अधीन नहीं। जैसे अग्नि, जल, पृथिवी आदिक से जब हम काम लेना चाहें तब ले सकते हैं इसी प्रकार जितने जड़ पदार्थ बनाये गये हैं वे चेतन के उपकारार्थ हैं। अतः यहां पर यह युक्त है कि आदित्य पृथिवी आदिक को ही हिङ्कार प्रस्ताव आदि समझे अर्थात् यह पृथिवी आदिक भी हिङ्करादिकवत् ईश्वर की विभूति को प्रकाश करता है। जैसे पञ्चविध वा सप्तविध सामगान से वेद-वाणी के महत्त्व और ईश्वर की कीर्त्ति प्रतीत होती है वैसे ही इस पृथिवी, आकाश, अग्नि, वायु, सूर्य प्रभृति से ईश्वर की रचना और विभूति का महत्त्व ज्ञात होता है। अतः यह समझे कि किसी एक क्रिया का अनुष्ठान पृथिवी, किसी का सूर्य्य, किसी का वायु, ये सब मिलकर उसी ब्रह्म के यश का सामगान कर रहे हैं। इत्यादि दिङ्मात्रमिहदर्शितम्॥

# उपास्ते ।

सम्प्रति वयं सर्वथैवासमर्था "उपास्ते" इत्यस्यार्थं विज्ञातुम् । आधुनिकैर्विरलतया हि प्रयुज्यते। प्रयुञ्जाना अपि "ब्रह्मण्येवायं प्रयुज्यतेनान्यत्र" इति विदन्ति। उपासनाशब्देन ब्रह्मण एव ध्यानं चिन्तनं भावनावा नान्येषामिति सर्वत्रेदानीं प्रसिद्धिरस्तीति "उपास्ते" इतीमां क्रियां यथाशक्यमुदाहरणैर्विशदीकुर्म्मः ।

भाषार्थः—आजकल उपासना शब्द के वास्तविक अर्थ को जानने में हमलोग असमर्थ होगये हैं। क्योंकि आधुनिक विद्वान् विरलतया इस का प्रयोग करते हैं। प्रयोग करते भी हैं तो ब्रह्म में ही इस का प्रयोग होता अन्यत्र नहीं ऐसा समझते हैं। उपासना शब्द से ब्रह्म का ही ध्यान चिन्तन वा भावना समझी जाती है अन्यों की नहीं।

आस उपवेशने इति धातुपाठः । आस्तेरित्यस्यैतावत उपवेशनं समीपवेशनमित्यर्थः समायाति पुनरप्युपेनोपसर्गेण संयुक्तोऽयमास्तिशब्दः किमर्थप्रत्यायक इति प्रकृत्यैवविजिज्ञासा समुपतिष्ठते । कुरुकुरुगच्छगच्छादिद्विरभ्यासो यथा शीघ्रतरत्वबोधकस्तथैव उपउपवेशनकथनेन अत्यन्तसमीपोपवेशनं प्रतीयते । अतोऽत्यन्तसमीपोपवेशनमुपास्तेरर्थः । सोऽयमुपास्तिशब्दो भूरिष्वर्थेषु महर्षिभिः प्रयुक्त इत्युपरिष्टादुदाहरणैर्निश्चीयते ।

"यान्यस्माकꣳ सुचरितानि । तानि त्वयोपास्यानि नो इतराणि"। तै० १।११।२। उपास्यानि=नियमेन कर्त्तव्यानीति यावदिति शङ्कराचार्य्यः । निरन्तरमनुष्ठेयानीतिकेचित् ।

"इष्टापूर्त्ते कृतमित्युपासते । प्रश्न० १ । ९ ॥ ये चेमेऽरण्ये श्रद्धातप इत्युपासते । छा० ५ । १० । १ ॥ अथ य इमे ग्राम इष्टापूर्त्ते दत्तमित्युपासते "छा० २ । १० । ३ ॥ ये चामी अरण्ये श्रद्धां सत्यमुपासते" बृ० ६ । २ । १५ ॥

---

यही सर्वत्र आजकल प्रसिद्ध है। इस कारण "उपास्ते" इस क्रिया को यथाशक्ति उदाहरणों से विस्पष्ट करते हैं:—

( आस उपवेशने = उपवेशन अर्थ में यह आस् धातु है ) "आस" इतने ही का अर्थ उपवेशन = समीप बैठना है । जब " आस " का ही उपवेशन अर्थ है तब इस शब्द में " उप " यह उपसर्ग लगायाजाता है तो फिर किस अर्थ का बोध होगा ? स्वभावतः यह जिज्ञासा उत्पन्न होती है । उ०—करो २ जाओ २ इत्यादि दो वार कथन जैसे अतिशीघ्रता का बोधक होता है वैसेही यहां उप+उपवेशन कहने से अत्यन्त समीप बैठना अर्थ प्रतीत होता है । अतः " उपास्ति " का अत्यन्त समीप बैठना यह मौलिक अर्थ होता है अर्थात् किसी पदार्थ के अन्त तक पंहुचना ही उस की उपासना है यही इस का मुख्य अर्थ है । यह गौणतया अनेक अर्थों में महर्षियों के द्वारा प्रयुक्त हुआ है । इस को अनेक उदाहरणों से दिखलाते हैं ।

( यान्यस्माकम्० ) हे प्रियशिष्य ! जो हमारे सुचरित हैं उन की ( त्वया+उपास्यानि ) उपासना तुम्हें करनी चाहिये, अन्य की नहीं। यहां श्रीशङ्कराचार्य्य ने भी "उपास्यानि" का अर्थ ( नियमेन कर्त्तव्यानि+इति यावत् ) नियम से करना चाहिये यही अर्थ किया है । नियमपूर्वक निर्वाह करना ही आचरणों की उपासना है ( इष्टापूर्त्ते० ) जो आदमी विविध यज्ञ और कूप तड़ाग आराम आदि की उपासना करते हैं ।

( ये च इमे० ) जो ये ब्रह्मज्ञानी अरण्य में श्रद्धा और तप की उपासना करते

एवं विधेषु वाक्येषु । इष्टमग्निहोत्रादिकं वैदिकं कर्म उपासते । सम्पादयन्ति । पूर्त्त वापीकूपतड़ागारामादि उपासते । कुर्वन्ति । दत्तंदानमुपासते । ददति । श्रद्धामुपासते । ब्रह्मणिश्रद्धां बर्द्धयन्ति । तप उपासते । तपश्चरणं कुर्वन्ति तपस्यन्ति । इत्येवमेवार्थो भवितुमर्हति । एवं इष्टापूर्त्तादीनामनुष्ठानमेवोपासनं सिद्धयति । तेषां यथाविधि यथाशक्यञ्च सम्यक् सम्पादनमेवोपासनम् ॥

वेदेपि—श्रद्धां देवा यजमाना वायुगोपा उपासते ।

श्रद्धाहृदय्ययाकूत्या श्रद्धयाविन्दते वसु ॥ ऋ० १० । १५१ । ४ ॥

का श्रद्धाया उपासना ? नहि कापि श्रद्धा मूर्त्तिमयी देवी वर्त्तते । तस्या उपासना ध्यानं भवति । श्रत्सत्यं दधातीतिश्रद्धा । विश्वासः । भक्त्युद्रेकः । उत्कटप्रेम । परमाप्रीतिः । इत्यादिशब्दैः श्रद्धा व्याख्यायते । इत्थं ब्रह्मणि वा कस्मिंश्चिद्वस्तुनिवा परमप्रीतेः प्रत्यहं वृद्धिकरणम् । विश्वासस्थापनम्वा श्रद्धोपासनमुच्यते । पुनः—

"यां मेधां देवगणाः पितरश्चोपासते ॥ यजु० ३२ । १४ ॥ इत्यत्र ( उपासते ) प्राप्यसेवन्ते । इति श्रीमदाचार्य्य अवोचत् । मेधां प्रज्ञां धनम्वाप्राप्य तस्या यथोचितकार्य्ये संयोजनमेवोपासनम् ॥

---

हैं। ( अथ य इमे० ) जो ये मनुष्य ग्राम में इष्ट पूर्त्त और दान की उपासना करते हैं। ( ये चामी० ) जो ये ब्रह्मविद् अरण्य में श्रद्धा सत्य की उपासना करते हैं।

इत्यादि उदाहरणों से उपासना शब्द का अर्थ ध्यान कदाचित् भी नहीं होसकता विधिपूर्वक अनुष्ठान करना ही यज्ञ की उपासना है। वापी कूप आराम प्रभृति की उपासना क्या है ? जहां पानी की आवश्यकता हो वहां वापी कूप खोदना खोदवाना और जहां पर सूर्य ताप की प्रचण्डता हो वहां नानावृक्ष लगाना लगवाना ही उनकी उपासना है। इन उदाहरणों से यह सिद्ध हुआ कि सब सत्कर्मों का अनुष्ठान वा सम्पादन अर्थ में यह उपासना शब्द प्रयुक्त होता है। वेद में भी कहा गया है कि ( श्रद्धां देवा० ) विद्वान् तथा ईश्वर रक्षित यजमान श्रद्धा की उपासना करते हैं। श्रद्धा कोई मूर्त्तिमयी देवी नहीं कि जिसकी उपासना अर्थात् ध्यान करे। पुनः श्रद्धा की उपासना क्या है ? ( श्रत् दधाति ) सत्य को जो धारण करती उसे श्रद्धा कहते हैं। उसी को विश्वास, उत्कटभक्ति, उत्कटप्रेम, परमप्रीति आदि कहते हैं। इस प्रकार ब्रह्म में वा किसी वस्तु में परमप्रीति का बर्धन करना ही श्रद्धा की उपासना है। पुनः ( यां मेधाम्० ) जिस प्रज्ञा बुद्धि की उपासना विद्वद्गण और पितृगण करते हैं। यहां पर श्रीमदाचार्य्य दयानन्दजी ने "उपासते" का अर्थ "प्राप्य सेवन्ते=बुद्धि को प्राप्त कर उसकी

इत्थं । श्रद्धयाग्निः समिध्यते श्रद्धया हूयते हविः ।

श्रद्धां भगस्य मूर्धनि वचसा वेदयामसि ॥ ऋ० १० । १५१ । १॥

श्रद्धया परमया प्रीत्या यजमानेनाग्निः समिध्यत इत्यर्थः । अतः श्रद्धादीनामुपासनया श्रद्धादि बृद्धिकरणमेवप्रतीयते । "स्त्रियमध उपासीत" बृ० ६ । ४ । २ ॥ इत्यत्रस्त्रिया उपासनं विहितम् स्त्रियाः सत्कार एवोपासनम् । पुनः—

"वाचंधेनु मुपासीत तस्याश्चत्वारः स्तनाः । स्वाहाकारः । वषट्कारः । हन्तकारः । स्वधाकारः । तस्य द्वौस्तनौ देवा उपजीवन्ति । स्वाहाकारञ्च । वषट्कारञ्च । हन्तकारं मनुष्याः । स्वधाकारं पितरः । तस्याः प्राण ऋषभः मनो वत्सः॥" बृ०। ५ । ८ । १ ॥

अत्रोपास्तिर्धेनुरूपाया वाचस्तत्त्वज्ञानमेव प्रद्योतयति । पुनः—

"य आत्मदा बलदा यस्य विश्व उपासते" वेदे । इहहि साक्षाद् वेदोब्रह्मणि उपास्तिं प्रयुनक्ति स्वरूपतो ब्रह्मविज्ञाय सर्वतोभावेन तस्मिन्नेव चित्तवृत्तिस्थापनं ब्रह्मोपासनमामनन्ति महर्षयः ॥

"अम्भो अमोमहः सह इति त्वोपास्महे वयम् ॥ ५० ॥ अम्भो अरुणं रजतं रजः सह इति त्वोपास्महे वयम् ॥ ५१ ॥ उरुः पृथुः सुभूर्भुव इति त्वोपास्महे वयम् ॥५२॥

---

सेवा करते हैं" किया है ( मेधाम्० ) धन वा प्रज्ञा उसे पाकर यथोचित कार्य में उसको लगाना ही उसकी उपासना वा सेवा है । इस प्रकार ( श्रद्धयाग्निः ) श्रद्धा = परमप्रीति से यज्ञानुष्ठान करता है । इत्यादि प्रयोग में श्रद्धा, मेधा प्रभृति की उपासना से यह अर्थ प्रतीत होता है कि श्रद्धा वा मेधा को विशेषरूप से बढ़ाना और यथोचित कार्य्य में लगाना आदि है।

( स्त्रियमध उपासीत ) स्त्री की उपासना करे । स्त्रियों का पूर्ण सत्कार करना ही उपासना है ( वाचं धेनुम्० ) वाणी को धेनु मान उपासे । उसके ४ स्तन हैं । स्वाहाकार, वषट्कार, हन्तकार, स्वधाकार इत्यादि यहां धेनुरूपा वाणी की उपासना यही है कि उसके अन्त तक तत्त्वों को जाने । ब्रह्म में भी इसके प्रयोग बहुत आते हैं। यथा —( य आत्मदा० ) यहां पर ब्रह्म की उपासना अर्थ में "उपासते" प्रयुक्त हुआ है । स्वरूपतः ब्रह्म को जान उसी में अपनी चित्त वृत्तियों को लगादेना ही ब्रह्मोपासना है । ( अम्भो० ) इत्यादिक अनेक प्रयोग वेद में आते हैं । उपनिषदों में भी ब्रह्म के चिन्तन वा ध्यान अर्थ में उपास्ति का प्रयोग किया है । ब्रह्म के अत्यन्त निकट पहुंचना ब्रह्मोपासना है । यथा—

प्रथोवरो व्यचो लोक इति त्वोपास्महे वयम्॥ ५३ ॥" अथर्व० कां० १३ अनु०४ ॥ स वेदैतत्परमंब्रह्मधाम यत्र विश्वं निहितं भाति शुभ्रम् । उपासते पुरुषं येह्यकामास्ते शुक्रमेतदतिवर्त्तन्तिधीराः" मु० ३ । २ । १ ॥ "सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति शान्त उपासीत"छा०।२।१४।१॥ इत्यादिप्रयोगेषु ब्रह्मण उपासनं विहितम्। तस्यात्यन्तनिकटोपवेशनम् । तस्य सम्यग् विज्ञानमित्यर्थः । ब्रह्मणो नेदिष्ठस्पर्शनमेवोपासनं विज्ञायते । अत उक्तम् । तस्माद्वा एते देवा अतितरामिवान्यान्देवान् यदग्निर्वायुरिन्द्रस्ते ह्येनन्नेदिष्ठं पस्पर्शुस्तेह्येनत् प्रथमो विदाञ्चकार ब्रह्मेति" ।। तवल्कारोषनिपत् ४ । २७ । २ ॥ इत्यादि प्रयोगेषु उपासना विहिता । तस्मादत्यन्तनिकटोपवेशनम् । तस्यसम्यग् विज्ञानमित्यर्थः । सोयम् "उपास्ति" शब्दः प्रायोऽस्यां चतुर्विंशत्युत्तरशतवारं प्रयुक्तोस्ति । तद्यथाः—

| प्रपाठकः | वारः | प्रपाठकः | वारः |
|---|---|---|---|
| १ .... .... | २३ | ५ .... .... | ११ |
| २ .... .... | १९ | ६ .... .... | ० |
| ३ .... .... | ९ | ७ .... .... | ४२ |
| ४ .. . .... | ८ | ८ .... .... | १ |
| | | सर्व योगः = | १२४ |

बृहदारण्यके ( ५० ) पञ्चाशतोप्यधिकः प्रयोगोस्ति । सर्वाश्चोपनिषद इममुपास्तिं प्रयुञ्जन्ति । तद्यथा—ईशे—२ । केने—६ । कठे—१ । प्रश्ने—१ । मुण्डके—१ । माण्डूक्ये—० । तैत्तिरीये—१३ । ऐत०—१ ॥

---

( नेदिष्ठम् ) अत्यन्त समापि ( पस्पृशुः ) स्पर्श किया । अर्थात् ब्रह्म के अतिशय समीप तक वे देव पहुंचे । सो यह "उपास्ति" छान्दोग्योपनिषद में प्रायः १२४ वार प्रयुक्त हुआ है ।

| प्रपाठक | वार | प्रपाठक | वार |
|---|---|---|---|
| १ .... .... | २३ | ५ .. . .... | ११ |
| २ .... .... | १९ | ६ .... .... | ० |
| ३ .... .... | ९ | ७ .... .... | ४२ |
| ४ .... .... | ८ | ८ .... .... | १ |
| | | सर्वयोग | १२४ |

उपासना संज्ञावाचक शब्दों को छोड़कर उपास्ति क्रिया प्रायः १२४ वार प्रयुक्त हुई है । बृहदारण्यक में ५० से अधिकवार यह क्रिया आई है । ईश–२ । केन–६ । कठ–१ । प्रश्न–१ । मुण्डक–१ । माण्डूक्य–० । तै०–१३ । ऐ०–१ ॥

इस प्रकार इसका अर्थ यह सिद्ध होता है कि पदार्थ के बाह्याभ्यन्तरसर्वतोभाव से अन्त तक पहुंचने का नाम उपासना है। प्राचीन ऋषियों ने सम्पूर्ण सत्कर्मानुष्ठान में इसका प्रयोग किया है। यथा स्थान में उसे देखना ॥



# अथ द्वितीयः प्रपाठकः ॥

**समस्तस्य खलु साम्न उपासनꣳ साधु। यत्खलु साधु तत्सामेत्याचक्षते। यदसाधु तदसामेति ॥ १ ॥**

समस्तस्य। खलु। साम्नः। उपासनम्। साधु। यत्। खलु। साधु। तत्। साम। इति। आचक्षते। यत्। असाधु। तत्। असाम। इति ॥ १ ॥

भाष्यम्—समस्तस्येति। समस्तस्य सम्पूर्णस्य। साम्नः सामवेदस्य। उपासनं विचारणम्। साधु कल्याणकरम्। खलु वाक्यालङ्कारे। सामशब्दस्यार्थं स्पष्टीकरोति। यत् खलु साधु कल्याणकरं जगति वस्तु दृश्यते। तत् सर्वं सामेति वेदविद आचक्षत उपदिशन्ति। एवम्। जगति यत्किमप्यसाध्वकल्याणकरममंगलमहितम्। तत्सर्वम्। असामेति। आचक्षते। सामशब्दस्य तृतीये वेदे रूढत्वेप्यन्यदपि तत्समं सुखकरं मंगलरूपं वस्तु साम निगद्यते। अतः सामशब्दस्यायमेवार्थोऽस्ति। ननु यदि सर्वं साधु वस्तु साम। तर्ह्यस्मिन्नेव का निष्ठा ? साधुत्वभूयस्त्वाद्। इदन्तु साधुतमम्। ईश्वररचितत्वेन तथैव विहितत्वात्। अन्यदपि भूरि भूरि वस्तु साध्वस्ति तदपि साम तु स्यादेव। यथा इतरेषामपि जीवानां दन्तित्वेपि तादृग् विशाललम्बदृढदन्तस्यान्यत्राविद्यमानत्वाद्दन्तिपदेन गज एव व्यवह्रियतेनान्यः। एवमेवात्रापि वेदितव्यम् ॥ १ ॥

अनुवादः—सम्पूर्ण सामवेद का तत्त्वावधारण करना साधु है। जो साधु है उसे साम कहते हैं। जो असाधु है उसे असाम कहते हैं ॥ १ ॥

(१) मूल में "उपासनम्" है। उपासना वा उपासन शब्द का अर्थ सर्वत्र ध्यान करना ही नहीं होता, तत्त्व को विचारने का नाम उपासना है।

पदार्थः-( खलु ) वाक्यालङ्कार में आता है, निश्चयार्थक भी होता है, निश्चितरूप से ( समस्तस्य ) सम्पूर्ण ( साम्नः ) सामवेद के सकल अवयवों का (उपासनम्) विचार=विवेक अर्थात् अशेषरूप से तत्त्वावधारण करना ( साधु ) सुखकर=कल्याण कर=मंगल है। आगे साम शब्द का अर्थ दिखलाते हैं ( यत् खलु ) जो (साधु) कल्याण कर वस्तु है ( तत् ) उसे ( साम ) साम ( इति आचक्षते ) ऐसा वेद विद् कहते हैं ( यत् असाधु ) जो असाधु है ( तत् असाम इति ) उसे असाम ऐसा कहते हैं ॥ १ ॥

भाष्याशयः—यद्यपि साम शब्द तृतीय वेद में आरूढ है तथापि जो सुखकर मंगलरूप जगत् में वस्तु है वह सब ही साम कहला सकता है। क्योंकि साम शब्द का यही अर्थ है। अब शङ्का होती है। यदि सब ही साधु वस्तु साम है। तो इसी सामवेद में हम लोग निष्ठा क्यों करें ? । उ० सामवेद साधुतम है अर्थात् इस से बढकर जगत में कल्याणकारी वस्तु नहीं है। अतः सामवेद तो साधुतम है और ईश्वर रचित जगत् में अन्य भी बहुत वस्तु साधु है । उन्हें भी साधु वा साम कह सकते हैं। परन्तु जैसे अन्य प्राणियों के भी दन्त हैं। परन्तु वैसा विशाल लम्ब दृढ अन्य पशुओं में न होने से दन्ती शब्द तो हाथी में ही चरितार्थ होता है समस्त दन्तवाले जीव को दन्ती कहने में कोई क्षति नहीं किन्तु कहते नहीं। वैसाही परमकल्याणकारी होने के कारण वेद में ही यह साम पद चरितार्थ होता है ॥ १ ॥

**तदु ताप्याहुः "साम्नैनमुपागादिति साधुनैनमुपागादित्येव तदाहु" रसाम्नैनमुपा गादित्य "साधुनैन मुपागादित्येव तदाहुः" ॥ २ ॥**

तत् । उत । अपि । आहुः । साम्ना । एनम् । उपागात् । इति । साधुना । एनम् । उपागात् । इति । एव । तत् । आहुः । असाम्ना । एनम् । उपागात् । इति । असाधुना । एनम् । उपागात् । इति । एव । तत् । आहुः ॥ २ ॥

भाष्यम्—तदिति । सान्वयव्यतिरेकाभ्यामुदाहरणाभ्यां पूर्वोक्तमर्थं द्रढयति। तत् तत्र तस्मिन् विषये । उतापि आहुरन्य अनूचाना व्याचक्षते । यत् । एनं राजानमाचार्यमन्यं कमपि पुरुषम्वा "साम्ना उपागात्" । उपागतवान् । इत्यस्य कोऽर्थो भवति । तमेवाग्रे-स्फुटयति । "एनंसाधुना उपागात्" । साधुना वेषेण, साधुनावृत्तेन, साधुना विनयेन, उपागात् उपागमत् । इत्येव तदाहुर्विचक्षणाः । व्यतिरेकः खलु । "असाम्ना एनमुपागात्"

असाधुना एनमुपागात् । इत्येवतदर्थज्ञातमाहुः कथयन्ति ॥ २ ॥

अनुवादः-उस विषय में कोई २ ( अनूचान ) कहते हैं कि वह साम ( वेष ) से उस के निकट प्राप्त हुआ । इसका तात्पर्य यही वर्णन करते हैं कि "साधु वेष से उस के निकट प्राप्त हुआ" और पुनरपि कहते हैं कि "असाम (वेष) से उस से निकट प्राप्त हुआ" इस का भी तात्पर्य यही वर्णन करते हैं कि "असाधु ( वेष ) से उस के निकट प्राप्त हुआ" ॥ २ ॥

पदार्थः—( तत् ) उस में ( उत+अपि ) और भी ( आहुः ) वेदवित् कहते हैं कि ( साम्ना ) साधु वेष से वा मधुर विनय से वा मधुर भाव से ( एनम् ) इसके निकट ( उपागात् ) वह प्राप्त हुआ अब आगे विचार किया जाता है कि-"साम्ना एनम् उपागात्" इस वाक्य में "साम्ना" पद आता है इसका क्या तात्पर्य है । "साम्ना एनम् उपागात्" इतने का अर्थ "साधुना एनम् उपागात्" है । अर्थात् इन दोनों वाक्यों में परिवर्तन इतना है कि "साम्ना" के स्थान में "साधुना" पद आया है अतः साधुवेष से उसके निकट वह पहुंचा इसका अर्थ हुआ । ( इति+एव+तत्+आहुः ) ऐसा ही इसके विषय में कहते हैं । अब विपरीत उदाहरण कहते हैं (असाम्ना+एनम्+उपागात्) असाम वेष से उसके निकट वह गया । उसका भी तात्पर्य यह है कि (असाधुना+एनम्+उपागात्) असाधु वेष वा भाव से उसके निकट पहुंचा ( इति+एव+तद्+आहुः ) वैसा ही इस विषय में बुधजन कहते हैं अर्थात् लौकिक उदाहरणों से भी साम शब्द का अर्थ "साधु" सिद्ध किया गया है ॥ २ ॥

**अथोताप्याहुः साम नो बतेति यत्साधु भवति साधु बतेत्येव तदाहुरसाम नो बतेति यदसाधु भवत्यसाधु बतेत्येव तदाहुः ॥ ३ ॥**

अथ । उत । अपि । आहुः । साम । नः । बत । इति । यत् । साधु । भवति । साधु । बत । इति । एव । तत् । आहुः । असाम । नः । बत । इति । यत् । असाधु । भवति । असाधु । बत । इति । एव । तत् । आहुः ॥ ३ ॥

भाष्यम्—अथेति । पुनस्तदेवप्रकारान्तरेण व्याचष्टे । अथोताप्याहुः एके आचार्य्या इदमपि व्याचक्षते । प्रजासु यद्वस्तु साधु शोभनं सुखकरम्भवति आपतति । तदा प्रजा ब्रुवन्ति । तत् सामनोबत इति अर्थात् तत् साधु नोबत इति । बत इति अनुकम्पायाम् । अनुकम्पयतो जगदीश्वरात्तत्साम = साधु = मंगलम् । नोऽस्मान् प्राप्तम् । एतद्विपरीतम् ।

यदा यद्वस्तु असाधु प्रजासु भवति आपतति । तदा प्रजाः कथयंति । तद् असाम नोबत इति अर्थात् असाधु नोबत इति । तस्माज्जगदीश्वरान्नोऽस्मान् असाम असाधु एव प्राप्तम् । इत्येवपूर्वोक्तवाक्यरूपस्य भावं विवृण्वन्ति ॥ ३ ॥

अनुवादः-यह भी इस विषय में ( अनूचान ) लोग कहते हैं कि प्रजाओं को जब उस कारुणिक जगदीश्वर की ओर से साधु ( कल्याण ) प्राप्त होता है तो प्रजाएं कहती हैं कि हम लोगों को उस कृपालु से वह साम प्राप्त हुआ है अर्थात् साधु ( कल्याण ) प्राप्त हुआ है ऐसा ही इसका भाव बुधजन वर्णन करते हैं । इसके विपरीत प्रजाओं को जो असाधु ( अकल्याण ) उस कृपालु से प्राप्त होता है तो प्रजाएं कहती हैं कि हम लोगों को वह असाम प्राप्त हुआ है अर्थात् वह असाधु प्राप्त हुआ है ऐसा ही भाव कोविद वर्णन करते हैं ॥ ३ ॥

पदार्थः-( अथ ) अनन्तर ( उत+अपि ) और भी ( आहुः ) कोई आचार्य कहते हैं कि प्रजाओं को जब ( यत् ) जो ( साधु ) शोभनवस्तु=मंगलवस्तु ( भवति ) प्राप्त होता है तो प्रजाएं यह कहती हैं कि ( तत् ) वह ( साम ) साम (नः) हम को ( बत इति ) उस कृपालु से प्राप्त हुआ है अर्थात् ( साधु बत ) साधु वस्तु प्राप्त हुई है ( इत्येव आहुः ) ऐसा ही कहती हैं ( यद्+असाधु+भवति ) जब जो असाधु वस्तु प्रजाओं को प्राप्त होती है तो प्रजाएं यह कहती हैं कि (नः+बत+इति) हमको उस दयालु से ( तत्+असाम ) वह असाम प्राप्त हुआ है ( असाधुबत ) अर्थात् वह असाधु वस्तु हम को प्राप्त हुई ( इत्येव+आहुः ) ऐसा ही कहती हैं ॥ ३ ॥

**स य एतदेवं विद्वान् साधु सामेत्युपास्तेऽभ्याशो ह यदेनꣳ साधवो धर्मा आ च गच्छेयुरुप च नमेयुः ॥ ४ ॥**

सः । यः । एतद् । एवम् । विद्वान् । साधु । साम । इति । उपास्ते । अभ्याशः । ह । यत् । एनम् । साधवः । धर्माः । आ । च । गच्छेयुः । उप । च । नमेयुः ॥४॥

भाष्यम्-स इति । स यो वेदविद् । एतत् साम । एवं पूर्वोक्त गुण विशिष्टम् । पूर्वोक्तरीत्या । विद्वान् जानन् सन् । साधु मंगलं कल्याणमिति मत्वा । उपास्ते भावयति तम् एनम् अयं साधुरिति मत्वा । साम्न उपासकम् । सर्वे साधवो धर्माः । अभ्याशोह । शीघ्रमेव । आगच्छेयुश्च । प्राप्नुयुः । न केवलं साधवो धर्मा एवागच्छेयुः ।

उप च नमेयुः उपनमेयुश्च । भोग्यत्वेनोपतिष्ठेयुरित्यर्थः । "छन्दसिपरेऽपि । १।४।८१। व्यवहिताश्च" । १ । ४ । ८२ । इति व्यवहित उपसर्गः ।

साधु दृष्ट्या सर्वाणि वस्तूनि सृष्टावुपासनीयानि । न केवलं वेदयेव सामबुद्धिर्विधेया ईश्वरेण सृष्टेषुसकलेषुवस्तुषु तथैव बुद्धिरारोपणीया । आनन्दमयेन प्रभुणा परमविलासिना मायाविना तेन निखिलजीवनिवहानां प्रमोदाय न वै दुःखायेयं विसृष्टी रचिता । अत्र केचिदिमां विसृष्टिं क्लेशकरीं मत्वा असाध्वीत्येवमन्यन्ते । अन्ये च जगति शब्दमयः सामवेद एव साधुरन्यदसाध्विति मनसि कुतश्चित्कारणाद् विभाव्य सर्वं सृष्टं तिरस्कुर्वन्ति । अपरे सामवेदविहितक्रियापरायणास्तस्मिन्नेववेदे समस्ताः क्रियाः पश्यन्ति । किंत्वस्मिन्नद्भुतक्रिया सम्पन्ने सुमधुर-सुरस-गीतिगायके नियमित इव कर्मणि तत्परे परमविभूतिं क्षणेक्षणे दर्शयति विश्वेब्रह्माण्डे स्वत एवोत्पद्यमानाः स्वत एव भवन्तीः सामवेदक्रिया नानुपश्यन्ति । तदिहोपनिषच्छिक्षते न केवलं शब्दमयोवेद एवक्रियामुपदिशति कल्याणं मंगलम्वा पन्थानं प्रकटयति किन्तु सम्पूर्णमिदं जगदपि तामेवक्रियां सूचयति । नहि सर्वे ईदृशो विवेकिनस्तत्त्वविद उपनिषत्सारमर्मज्ञाविद्यन्त अतस्तां महाविभूतिं दुर्लभां मनोहारिणींनावलोकयन्ति तदर्थमग्रिमखण्डारम्भः ॥ ४ ॥

इति प्रथमखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ १ ॥

अनुवादः-सो जो कोई इस सामवेद को ऐसा जानता हुआ "साधु" मानकर उपासता है, इसको अतिशीघ्र साधु धर्म्म प्राप्त ही नहीं होते किन्तु अपने हो जाते हैं ॥४॥

पदार्थः-( सः+यः ) सो जो कोई विद्वान् (एतत्+साम) इस सामवेद को (एवम्) पूर्वोक्त गुण सहित ( विद्वान् ) जानता हुआ ( साधु ) साधु=मङ्गल = कल्याण जान ( उपास्ते ) उपासता है ( अभ्याशः+ह ) अति शीघ्र ही ( एनम् ) इस उपासक को ( यद्+साधवः+धर्म्माः ) जो मङ्गलविधायक धर्म्म हैं वे ( आ+च+ गच्छेयुः ) प्राप्त होते हैं केवल प्राप्त ही नहीं होते हैं किन्तु ( उप+च+नमेयुः ) अपने समान वे धर्म्म हो जाते हैं ॥ ४ ॥

भाष्याशयः-सृष्टि में सब वस्तुएं साधु दृष्टि से विचारने योग्य हैं । केवल वेद में ही साम बुद्धि करनी नहीं, किन्तु ईश्वर सृष्ट सब वस्तुओं में भी वैसी ही बुद्धि करनी चाहिये । आनन्दस्वरूप परमविलासी उस प्रभु ने निखिल जीव समूहों को आनन्द पहुंचाने को न कि दुःख के लिये यह विविध सृष्टि रची है । यहां कोई, इस विसृष्टि को क्लेशकरी और असाध्वी जान इस का अपमान करते हैं । और दूसरे कोई, इस जगत् में शब्दमय सामवेद ही साधु है अन्य सब ही असाधु इसको किसी कारण से मन में

विचार सम्पूर्ण सृष्ट पदार्थ का तिरस्कार करते हैं । और दूसरे, सामवेद विहित क्रिया परायण हो उसी वेद में ही समस्त क्रियाओं को देखते हैं किन्तु अद्भुत क्रिया सम्पन्न सुमधुर सुरसगीति गायक मानो नियमित होकर कर्म्म में तत्पर और परमविभूति को क्षण क्षण में दिखलाते हुए इस विश्व में स्वतः ही उत्पद्यमान ( अपने ही होती हुई ) क्रियाओं को नहीं देखते हैं । इसलिये यहां उपनिषद् सिखलाती है कि केवल शब्दमय वेद ही क्रियाओं को उपदेश नहीं देता किंवा कल्याण मङ्गल पन्थ को नहीं प्रकट करता किन्तु यह सम्पूर्ण जगत् भी उसी क्रिया को सूचित करता है । जिस हेतु सब कोई ऐसे विवेकी तत्त्वविद् उपनिषद्सारमर्मज्ञ नहीं हैं । अत इस दुर्लभ मनोहारिणी महाविभूति को नहीं देखते हैं, उनके लिये यह अग्रिम शिक्षा प्रारम्भ होती है ॥ ४ ॥

इति प्रथमखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १ ॥

## अथ द्वितीयः खण्डः ॥

**लोकेषु पञ्चविधꣳ सामोपासीत । पृथिवी हिङ्कारोऽग्निः प्रस्तावोऽन्तरिक्षमुद्गीथ आदित्यः प्रतिहारो द्यौर्निधन मित्यूर्ध्वेषु ॥ १ ॥**

लोकेषु । पञ्चविधम् । साम । उपासीत । पृथिवी । हिङ्कारः । अग्निः । प्रस्तावः । अन्तरिक्षम् । उद्गीथः । आदित्यः । प्रतिहारः । द्यौः । निधनम् । इति । ऊर्ध्वेषु ॥ १ ॥

भाष्यम्—लोकेष्विति । एकैकस्य साम्नः पञ्चविभक्तयः । हिङ्कार प्रस्तावोद्गीथ प्रतिहारोपद्रव निधनाख्याः । तत्र हिङ्कारस्तिभिरुद्गातृभिः कर्त्तव्यः । इति सायणेन ताण्डयब्राह्मणस्य द्वितीयाध्यायस्य प्रथममन्त्रभाष्य उक्तम् । अत्रोपद्रवशब्दस्याधिकः पाठः प्रमादाद्वाऽप्रमाद्वा दृश्यते । तेन षट् विभक्त्यापत्तेः । प्रतिज्ञाहानिः । उपनिषदि चोपद्रवस्य पञ्चसुविभक्तिषु पाठाभावाच्च । समष्टिरूपेषुसमस्तेषुलोकेषु पञ्चविधम् । हिङ्कारप्रस्तावोद्गीथप्रतिहारनिधनानीति पञ्चविधाः प्रकारा यस्य तत् पञ्चविधम् साम । उपासीत विचारयेत् । न केवलं यज्ञेष्वेव पञ्चविभक्तीनि सामानि उपासनीयानि । एतेषु नयनगोचरीभूतेषु ब्रह्माण्डेष्वपि सामगेयसाम्यमवगन्तव्यम् । तथाहि । पृथिवीहिङ्कारः । सर्वे सामगामिलित्वा हिंशब्दोच्चारणपूर्वकं विधेः प्रारम्भ एव यद् गेयं सामगायन्ति स हिङ्कारः । पृथिव्यां हिङ्कार दृष्टिः कर्त्तव्या । पृथिव्यामपि द्विपाच्चतुष्पात् प्राणिनः,

( १ ) तिसृभ्यो हिङ्करोति स प्रथमया । तिसृभ्यो हिङ्करोति स मध्यमया । तिसृभ्यो हिङ्करोति स उत्तमया । उद्यती निवृत्ति विद्युतिरित्यादि हिङ्कार विधिस्ताण्ड्यब्राह्मणस्य द्वितीयाध्याये द्रष्टव्यः ॥

अन्ये स्थावरा अपि सर्वेमिलित्वा हिङ्कारविधिं कुर्वन्त इव लक्ष्यन्ते । अग्निः प्रस्तावः । प्रस्तोत्रा ऋत्विजा यद् गेयं प्रस्तूयते स प्रस्तावः । ईश्वरस्य विभूतेः प्रस्तोताग्निर्लक्ष्यते । अन्तरिक्षम् । उद्गीथः । अन्तरिक्षस्था मरुन्मेघ विद्युदादय उच्चैर्ब्रह्मण ऐश्वर्यं गायंति । आदित्यः । प्रतिहारः । आदित्ये प्रतिहारबुद्धिर्विधेया । द्यौर्निधनम् । कर्मसमाप्तौ पुनरपि सर्वे मिलित्वा निधनाख्यं कर्म गानैः प्रारभन्ते । अस्यैकस्य ब्रह्माण्डस्य पृथिवीमारभ्य द्युलोकान्ता समाप्तिर्भवति । अतो दिवि निधनदृष्टिर्विधेया । इति । ऊर्ध्वेषु । उपरितनेषु विभागेषु । पृथिवी प्रथमोलोकः। अग्निर्द्वितीयो लोकः । अन्तरिक्षं तृतीयोलोकः। आदित्यश्चतुर्थो लोकः । द्यौः पञ्चमो लोकः । अनेन क्रमेण यदा गण्यते तदा ऊर्ध्वोर्ध्व व्यवस्था भवति । एतद्विपरीतेन आवृत्तव्यवस्था भवति । सा च द्वितीये वक्ष्यते । इमे च भूरादयो लोकाः सामगा इव एकैकं विधिमनुतिष्ठन्ति । कोऽपि हिङ्कारविधिं कोऽपि प्रस्तावकर्म कोऽपि प्रतिहारकर्म सम्पादयति । इत्थं सर्वे मिलित्वा समस्तस्य सामवेदस्य विधीन् पूरयन्तीत्यर्थः॥ १ ॥

अनुवादः– " पृथिवी अन्तरिक्ष आदि " लोकलोकान्तर में पञ्चविध साम की भावना करे । पृथिवी हिङ्कार, अग्नि प्रस्ताव, अन्तरिक्ष उद्गीथ, आदित्य प्रतिहार, द्युलोक निधन है । ऊर्ध्व ऊर्ध्व व्यवस्था से यह योजना जाननी ॥ १ ॥

पदार्थः–( लोकेषु ) पृथिवी अन्तरिक्ष आदि लोकलोकान्तर के मध्य ( पञ्चविधम् ) हिङ्कार, प्रस्ताव, उद्गीथ, प्रतिहार और निधन इस पञ्च प्रकार ( साम ) सामगीति के अवयवों को ( उपासीत ) विचार करे ( पृथिवी हिङ्कारः ) पृथिवी को हिङ्कार ( अग्निः प्रस्तावः ) अग्नि को प्रस्ताव ( अन्तरिक्षम् उद्गीथः ) अन्तरिक्ष को उद्गीथ ( आदित्यः प्रतिहारः ) आदित्य को प्रतिहार ( द्यौर्निधनम् ) और द्युलोक को निधन समझे ( इति ऊर्ध्वेषु ) यह व्यवस्था ऊर्ध्व ऊर्ध्व लोक विषय में जाननी । अर्थात् प्रथम पृथिवी, पृथिवी से ऊपर अन्तरिक्ष, अन्तरिक्ष के ऊपर द्युलोक इस क्रम से योजना करने से ऊर्ध्व योजना कहलाती है * ॥ १ ॥

* हिङ्कार विधि को तीन वा सब उद्गाता मिलकर आरम्भ करते हैं हिङ्कार इसका नाम इस कारण है कि उद्गाता लोग गीत में हिं वा हुम् शब्द का उच्चारण अधिक करते हैं। प्रस्तोता जिस गेय साम को गाता है उसे प्रस्ताव, उद्गाता जिस गेय साम को गाता है उसे उद्गीथ, प्रतिहर्त्ता जिस गेय साम को गाता है उसे प्रतिहार, सब मिलकर जिसे गाते हैं उसे निधन कहते हैं ।

भाष्याशयः—सामवेद के गान का यह हिसाब है कि प्रत्येक गान में पांच वा सात विभक्तिएं होती हैं विभक्ति शब्द का अर्थ यहां विभाग है । प्रथम विभक्ति हिङ्कार, द्वितीया प्रस्ताव, तृतीया उद्गीथ, चतुर्थी प्रतिहार और पञ्चमी निधन है । उपद्रव और आदि इन दो विभक्तियों के बढ़ाने से सात होती हैं आदि को प्रणव भी कहते हैं इन का वेद में भी प्रमाण पाया जाता है यथाः—

"तस्मा उषा हिङ्कृणोति सविता प्रस्तौति ॥ १ ॥
बृहस्पतिरूर्जयोद्गायति त्वष्टा पुष्ट्या प्रतिहरति । विश्वेदेवानिधनम् ॥ २ ॥
तस्मा उद्यन्सूर्यो हिङ्कृणोति सङ्गवः प्रस्तौति ॥ ४ ॥
मध्यन्दिन उद्गायत्यपराह्णः प्रतिहरत्यस्तं यन्निधनम् ॥ ५ ॥
तस्मा अभ्रोभवन् हिङ्कृणोति स्तनयन्प्रस्तौति ॥ ६ ॥
विद्योतमानः प्रतिहरति वर्षन्नुद्गायत्युद्गृह्णन्निधनम्" ॥ ७ ॥
अथर्व० कां० ९ अनु० ३ सू० ६ ॥

( तस्मै ) उस ब्रह्म की कीर्त्ति को गाने के लिये ( उषा ) प्रातःकाल ( हिङ्कृणोति ) मानो हिङ्कारविधि का अनुष्ठान करता है ( सविता ) सूर्य ( प्रस्तौति ) मानो प्रस्ताव विधि की पूर्त्ति करता है ॥ १ ॥ ( बृहस्पतिः ) मध्याह्न सूर्य ( ऊर्जया ) परमज्योति से युक्त हो ( उद्गायति ) उद्गीथ कर्म का सम्पादन करता है ( त्वष्टा ) अपराह्ण सूर्य ( पुष्ट्या ) पुष्टि प्रदान से ( प्रतिहरति ) प्रतिहारविधि पूर्ण करता है और ( विश्वेदेवाः ) सायंकाल सम्पूर्ण जीव ( निधनम् ) मानो निधनसाम गाते हैं क्योंकि निधनसाम अन्त में गाया जाता है सन्ध्याकाल सम्पूर्ण जगत् सब कर्म को समाप्तकर शान्तिलाभ करते हैं मानो यही निधन है ॥ २ ॥ ( तस्मै ) उस ब्रह्म की विभूति के गानार्थ ( उद्यन्सूर्यः ) उगता हुआ सूर्य ( हिङ्कृणोति ) हिङ्कार साम का ( सङ्गवः, प्रस्तौति ) सङ्गव समय का सूर्य मानो प्रस्ताव का अनुष्ठान करता है ( जिस समय गोचारक वत्सों को दूध पिला चराने के लिये गायों को खोलता है उसका नाम सङ्गव है ) ॥ ४ ॥ ( मध्यन्दिनः, उद्गायति ) मध्याह्न सूर्य उद्गीथ का ( अपराह्णः, प्रतिहरति ) अपरान्ह सूर्य प्रतिहार का ( अस्तं, निधनम् ) अस्त होता हुआ सूर्य निधनसाम का मानो गान कर रहा है ॥ ५ ॥ उस ब्रह्म के यश के गानार्थ ही ( भवन् अभ्रः ) प्राथमिकमेघ ( हिङ्कृणोति ) हिङ्कारविधि ( स्तनयन्, प्रस्तौति ) गर्जन करता हुआ मानो प्रस्ताव कर रहा है ॥ ६ ॥ ( विद्योतमानः ) विद्योतित होता हुआ ( प्रतिहरति ) प्रतिहार को ( वर्षन् ) वरसता हुआ ( उद्गायति ) उद्गीथ को (उद्गृह्णन्) अपने को उपसंहृत करता हुआ मेघमानो ( निधनम् ) निधन विधि को पूर्ण कर रहा है ॥ ७ ॥

इस अथर्ववेद के प्रमाण से हिङ्कार, प्रस्ताव, उद्गीथ, प्रतिहार और निधन ये सब अनादिकाल से चले आते हैं यह सिद्ध होता है और सृष्टि के प्रत्येक पदार्थ इस कर्म का अनुष्ठान कर रहे हैं उस में भी मेरी विभूति को देखो भगवान् स्वयं यह उपदेश देते हैं । इस प्रपाठक के तृतीय और अष्टम खण्ड देखो । ऐसा ही वर्णन है ॥ १ ॥

**अथाऽऽवृत्तेषु । द्यौर्हिङ्कार आदित्यः प्रस्तावोऽन्तरिक्षमुद्गीथोऽग्निः प्रतिहारः पृथिवी निधनम् ॥ २ ॥**

अथ । आवृत्तेषु । द्यौः । हिङ्कारः । आदित्य । प्रस्तावः । अन्तरिक्षम् । उद्गीथः । अग्निः । प्रतिहारः । पृथिवी । निधनम् ॥ २ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथोर्ध्वमुखवर्णनानन्तरम् । आवृत्तेषु । अधोमुखेषुलोकेषु वक्ष्यमाणव्यवस्था । द्यौर्द्युलोको हिङ्कारो हिङ्कारविधिं द्युष्ठाः सम्पादयन्ति । कथमिव । द्युलोकस्थास्तारका नक्षत्राणि च मिलित्वा तस्यैव महदैश्वर्यं गातुमिव स्वस्वस्थानमलङ्कुर्वाणानि भासन्ते । नक्तं शान्तिपाठे समाप्त इव प्रातःकाले सर्वान् जन्तून् प्रति, उत्तिष्ठत । जागृत । सम्प्रति ईश्वर महिमानं पश्यत । इत्येवं प्रस्तावं कुर्वन्निव सूर्य उदेति । अतः । सूर्यः प्रस्तावः । अन्तरिक्षम् । उद्गीथः अन्तरिक्षस्था वायुमेघ चपला प्रभृतय उच्चैर्गायन्त इव तदीयं महिमानं भासन्ते । अतः । अन्तरिक्षमुद्गीथः । अग्निः । प्रतिहारः । प्रतिहरति आनयति प्रापयतीति प्रतिहारः । यथा हुतद्रव्याणि गार्हपत्याद्यग्निः प्रत्येकंदेवं प्रति यथाभागं नयति । तथैव भुवनरूपे महाकुण्डे चितोग्निः सर्वाणि वस्तूनि यथास्थानं यथाभागं नयति । प्रति । प्रत्येकं पदार्थं प्रतिहरति नयतीति प्रतिहारः । पृथिवी निधनम् । निदधातीति । स्वस्मिन् सर्वान् जन्तून् स्थापयति । अतोनिधनं पृथिवी ॥ २ ॥

अनुवादः—अब आवृत्त विषय में इस प्रकार जानना—द्युलोक हिंकार, आदित्य प्रस्ताव, अन्तरिक्ष उद्गीथ, अग्नि प्रतिहार और पृथिवी निधन है ॥ २ ॥

पदार्थः—( अथ ) ऊर्ध्व मुख लोकों के वर्णन के अनन्तर अब ( आवृत्तेषु ) अधोमुख लोकों के वर्णन के विषय में कहा जाता है कि ( द्यौः ) द्युलोक ही (हिङ्कारः) हिंकार है अर्थात् द्युलोकस्थ पदार्थ हिंकारविधि का सम्पादन करते हैं । कैसे ? द्युलोकस्थ तारकाएं और नक्षत्र मिलकर उसी के महान् ऐश्वर्य के गाने के हेतु मानो स्वस्व स्थान को भूषित करते हुए भासित होरहे हैं । अतः द्युलोक को हिङ्कार कहा है ( आदित्यः, प्रस्तावः ) सूर्य प्रस्ताव है । क्यों ? मानो रात्रि का शान्तिपाठ अब समाप्त हुआ । प्रातःकाल सब जन्तुओं के प्रति, उठो, जागो, सम्प्रति ईश्वर की महिमा देखो, इस प्रकार

प्रस्तावना को करता हुआ सूर्य उदित होता है( अन्तरिक्षम्, उद्गीथः )अन्तरिक्ष उद्गीथ है । क्योंकि अन्तरिक्षस्थ वायु मेघ और विद्युत् प्रभृति उच्च स्वर से उसकी महिमा को गाते हुए भासमान होते हैं । अतः अन्तरिक्ष को उद्गीथ कहा है ( अग्निः, प्रतिहारः ) अग्नि प्रतिहार है । क्यों ? गार्हपत्यादि अग्नि प्रत्येक देव के प्रति यथा भाग को ले जाते हैं "प्रतिहरति प्रत्येकं प्रतिहरति नयतीति प्रतिहारः" क्योंकि प्रत्येक के प्रति जो लेजाय उसे ही प्रतिहार कहते हैं ( पृथिवी, निधनम् ) पृथिवी निधन है। क्यों ? अधोमुख लोकों की गणना से पृथिवी अन्तिम होती है और सब पदार्थों को अपने में स्थापित करती है ॥ २ ॥

**कल्पन्ते हास्मै लोका ऊर्ध्वाश्चावृत्ताश्च। य एतदेवं विद्वाँल्लोकेषु पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥ ३ ॥**

कल्पन्ते । ह । अस्मै । लोकाः । ऊर्ध्वाः । आवृत्ताः । च । यः । एतत् । एवम् । विद्वान् । लोकेषु । पञ्चविधम् । साम । उपास्ते ॥ ३ ॥

भाष्यम्—कल्पन्त इति । उपासनफलं ब्रवीति । यो ब्रह्मविद् । एवम् पूर्वोक्तगुण विशिष्टं एतदिदं साम विद्वान् जानन् सन् । लोकेषु मध्ये पञ्चविधं साम। उपास्ते अधीते अस्मै उपासकाय ह । ऊर्ध्वाश्च । ऊर्ध्वस्थितलोकाश्च । आवृत्ताश्च अवाङ्मुख स्थितलोकाश्च । कल्पन्ते उपतिष्ठन्ते । एतेषां लोकानां तत्त्वं विभूतिञ्च जानातीत्यर्थः ॥ ३ ॥

इति द्वितीय खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ।

अनुवादः--जो उपासक ऐसा जानता हुआ इस पञ्चविध साम को लोक लोकान्तर में विचारता है उसके लिये ऊर्ध्व और आवृत्त लोक सब ही कल्पित होते हैं । इस में सन्देह नहीं अर्थात् दोनों प्रकार से सकल लोक लोकान्तरों के तत्त्वों को वह जान जाता है ॥ ३ ॥

पदार्थः-( यः ) जो उपासक ( एतत् ) इस ( पञ्चविधम् ) पञ्च प्रकार (साम) साम को ( एवम् ) ऐसा ( विद्वान् ) जानता हुआ ( लोकेषु ) पृथिवी अग्नि आदि लोकों में ( उपास्ते) उपासना=विचार करता है (अस्मै) इस उपासक के लिये (ऊर्ध्वाः, लोकाः+च ) ऊंर्ध्व मुख लोक ( आवृत्ताः+च ) और अधोमुख लोक ( कल्पन्ते ) उपस्थित होते हैं ( ह ) इस में सन्देह नहीं । अर्थात् इन लोक लोकान्तर के सब तत्त्व को वह अच्छे प्रकार जान लेता है । इसी कारण प्राचीन लोक पदार्थ तत्त्ववित् होते थे आधुनिक जन इस संसार में वर्त्तमान ईश्वरीय कौशल को नहीं देखते अतः तत्त्व ज्ञान विमुख होते हैं ॥ ३ ॥ इति द्वितीयखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ २ ॥

## अथ तृतीयः खण्डः ॥

**वृष्टौ पञ्चविधꣳ सामोपासीत । पुरोवातो हिङ्कारो मेघो जायते स प्रस्तावो वर्षति स उद्गीथो विद्योतते स्तनयति स प्रतिहारः ॥ १ ॥**

वृष्टौ । पञ्चविधम् । साम । उपासीत । पुरोवातः । हिङ्कारः । मेघः । जायते । सः । प्रस्तावः । वर्षति । सः । उद्गीथः । विद्योतते । स्तनयति । सः । प्रतिहारः ॥ १ ॥

भाष्यम्—वृष्टाविति । वर्षास्वपि सामविधयः प्रकृत्यैवानुष्ठीयन्ते । वृष्टौ मेघवर्षणे । पञ्चविधं सामोपासीत । तथाहि । पुरोवातः प्राथमिको वायुः । हिङ्कारः । प्राथमिकवायुरूप ऋत्विक् । जलक्रियाप्रारम्भाय प्रसरणशान्तिवाचनं विधत्त इव । आकाशे मेघो यज्जायते परितःसम्भूय उत्पद्यते । सः प्रस्तावः । जायमानं मेघमवलोक्य वर्षिष्यति देव इति प्रजा आशासते । अतोमेघोन्नतिर्वृष्टेः प्रस्तावोऽस्ति । यद्वर्षति स उद्गीथः शीकरपातसमये परमाह्लादकरी स्वाभाविकी "उन्नामानमीश्वरं" गायन्तीव मन्दंमन्दम् उद्गीथकर्म विदधतीव च जलधारा निपतति । अतः स उद्गीथः । यद् विद्योतते प्रकाशते स्तनयति गर्जति च । स सर्वो मिलित्वा प्रतिहार विधिः निधनमग्रेवक्ष्यति ॥ १ ॥

अनुवादः—वृष्टि में पञ्चविध साम का विचार करे प्राथमिक वायु ही हिङ्कार है। मेघ जो उत्पन्न होता है वह प्रस्ताव है जो वरसता है वह उद्गीथ है। जो मेघ में विद्युत् प्रकाशित होती है और जो गरजता है वह प्रतिहार है ॥ १ ॥

पदार्थः—( वृष्टौ ) जल वर्षण में ( पञ्चविधम् ) पांचों प्रकारों से (साम) साम को ( उपासीत ) विचारे=अध्ययन करे। आगे पञ्च प्रकार कहते हैं। ( पुरोवातः ) जो प्राथमिक वायु है वह तो ( हिङ्कारः ) मानो हिङ्कार विधि का सम्पादन करता है । क्योंकि प्राथमिक वायुरूप ऋत्विक् जलरूप विधि के प्रारम्भ के लिये शान्ति वचन मानो कर रहा है ( मेघो जायते ) आकाश में जो मेघ चारों तरफ से एकत्रित हो उत्पन्न होता हुआ दीखता है। ( सः प्रस्तावः ) वह प्रस्ताव है। क्योंकि जायमान मेघ को देख वृष्टि होने की आशा प्रजाओं में होती है। इस हेतु मेघोन्नति वृष्टि का प्रस्ताव है ( वर्षति ) जो वरसता है ( सः उद्गीथः ) मानो वह उद्गीथ है । क्यों ? जल बिन्दुओं के पतन के समय परमाह्लादकरी, स्वाभाविकी, उन्नाम वाले ईश्वर को गाती हुई उससे मानो मन्द मन्द उद्गीथ कर्म का विधान करती हुई जलधारा गिरती है। इस हेतु वह उद्गीथ है । और ( विद्योतते ) आकाश में जो विद्युत् प्रकाशित होती है और

( स्तनयति ) गरजता है (सः प्रतिहारः ) वह दोनों मिलकर प्रतिहार है। निधन आगे कहेंगे ॥ १ ॥

**उद्गृह्णाति तन्निधनम्। वर्षति हास्मै वर्षयति ह। य एतदेवं विद्वान् वृष्टौ पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥२॥**

उद्गृह्णाति। तत्। निधनम्। वर्षति। ह। अस्मै। वर्षयति। ह। यः। एतत्। एवम्। विद्वान्। वृष्टौ। पञ्चविधम्। साम। उपास्ते ॥ २ ॥

भाष्यम्—उद्गृह्णातीति। यद् उद्गृह्णाति। वर्षोपसंहारं करोति तन्निधनम्। निधनविधौ यथा सामगा मन्दंमन्दं प्रगाय सर्व मुपसंहरन्ति तथैव वर्षणसमाप्तिकाले मन्दं मन्दं धाराया अवरोधो दृश्यते। अत उद्ग्रहण मुपसंहारो निधनं निगद्यते। एतदुपासनफलं वक्ति। यो ब्रह्मविद्। एवं विद्वान् जानन् सन्। वृष्टौ पञ्चविधं साम उपास्ते। अस्मै ह प्रसिद्धायोपासकाय। वर्षति हृद्यानन्दवृष्टिर्भवति। अन्यान् प्रति च सहोपासकः। वर्षयति आनन्दवृष्टिं कर्तुं समर्थो भवति ॥ २ ॥

इति तृतीयखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवादः—जो धीरे २ वर्षा समाप्त होती है वह निधन है। जो विद्वान् इसको ऐसा जानता हुआ वृष्टि में पञ्चविध साम का विचार करता है। इसके लिये आनन्द की वृष्टि होती है, और यह दूसरों के हृदय में भी आनन्दरूपवृष्टि बरसाता है ॥ २ ॥

पदार्थः-( उद्गृह्णाति ) वर्षा का जो उपसंहार करता है ( तत् निधनम् ) मानो वह निधन है क्योंकि निधनविधि में जैसे साम गाने वाले मन्दमन्द गाकर अपने गान का उपसंहार करते हैं। तद्वत् वर्षा की समाप्तिकाल में धारा का अवरोध मन्दमन्द होता है। अतः उद्ग्रहण जो उपसंहार वह निधन कहलाता है। अब इस उपासना का फल कहते हैं ( यः ) जो विद्वान् ( एतत् ) इसको ( एवम् ) ऐसा ( विद्वान् ) जानता हुआ ( वृष्टौ ) वृष्टि विषय में ( पञ्चविधम् ) पञ्चविध ( साम) साम का ( उपास्ते ) विचार करता है ( अस्मै+ह ) इस उपासक के लिये ( वर्षति ) आनन्द की वृष्टि होती है और ( वर्षयति+ह ) दूसरों के हृदय में भी यह आनन्द वृष्टि कर सकता है ॥२॥

इति तृतीय खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ३ ॥

## अथ चतुर्थः खण्डः।

**सर्व्वास्वप्सु पञ्चविधꣳ सामोपासीत। मेघो यत्**

**सम्प्लवते स हिङ्कारो यद्वर्षति स प्रस्तावो याः प्राच्यः स्यन्दन्ते स उद्गीथो याः प्रतीच्यः स प्रतिहारः समुद्रो निधनम् ॥ १ ॥**

सर्वासु। अप्सु। पञ्चविधम्। साम। उपासीत। मेघः। यत्। सम्प्लवते। सः। हिङ्कारः। यत्। वर्षति। सः। प्रस्तावः। याः। प्राच्यः। स्यन्दन्ते। सः। उद्गीथः। याः। प्रतीच्यः। सः। प्रतिहारः। समुद्रः। निधनम् ॥ १ ॥

भाष्यम्—सर्वासु इति। सर्वासु सकलासु। नदीतडागवापीषु। अप्सु जलेषु। पञ्चविधं साम उपासीत। तास्वपि वैदिकीक्रिया अनुष्ठीयते। तत्रापि सर्वमवलोकनीयं दृष्ट्वाईश्वर-विभूति-महिमानं भावयेत। तथाहि। मेघो यत् सम्प्लवते। एकीभूय सम्यग् इतस्ततःप्लवितुं गन्तुं प्रारभते। स हिङ्कारविधिः। सादृश्यात्। मेघोयद्वर्षति। सः प्रस्तावः। मेघ वर्षणेन नदीवृद्धिः प्रस्तूयते। या आपः। प्राच्यः प्राङ्मुखाःसत्यः। स्यन्दन्ते। स उद्गीथः। याः आपः। प्रतीच्यः प्रत्यङ्मुखाः सत्यः स्यन्दन्ते। स प्रतिहारः। समुद्रो निधनम्। सर्वासामपांजलधौसमाप्तेः समुद्रो निधनम् ॥ १ ॥

अनुवादः—सब जलों में पञ्चविध सामका विचार करे। मेघ जो इधर उधर (आकाश में) उड़ता है मानो वह हिङ्कार है। जो बरसता है वह प्रस्ताव है। जो जल पूर्व मुख हो बहता है वह उद्गीथ है, जो जल पश्चिम मुख हो बहता है वह प्रतिहार है और समुद्र निधन है ॥ १ ॥

पदार्थः—(सर्वासु+अप्सु) सब नदी, तड़ाग, वापी आदि (अप्सु) जलों में (पञ्चविधम्+साम) पञ्चविध सामका (उपासीत) विचार करे। जलों में भी वैदिकीक्रिया अनुष्ठित होती है उन में भी सब अवलोकनीय वस्तु देख ईश्वर की विभूति की महिमा को देखे। इसी को आगे दिखलाते हैं (मेघः) मेघ (यत् सम्प्लवते) एक होकर अच्छे प्रकार इधर उधर दौड़ना आरम्भ करता है मानो (स हिङ्कारः) वह हिङ्कार है (यद् वर्षति) जो वर्षण होता है (स प्रस्तावः) वह मानो प्रस्ताव है। क्यों? मेघ वर्षण से नदी की वृद्धि का प्रस्ताव होता है (याः) जो जल (प्राच्यः) पूर्वमुख हो (स्यन्दन्ते) बहता है (स उद्गीथः) मानो वह उद्गीथ है (याः) जो जल (प्रतीच्यः) पश्चिम मुख हो बहता है (स प्रतिहारः) वह प्रतिहार है (समुद्रोनिधनम्) समुद्र निधन है क्योंकि सब जलों की समुद्र में समाप्ति होने से वह निधन है ॥ १ ॥

**न हाप्सु प्रैत्यप्सुमान् भवति । य एतदेवं विद्वान् सर्व्वास्वप्सु पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥ २ ॥**

न । ह । अप्सु । प्रैति । अप्सुमान् । भवति । यः । एतद् । एवम् । विद्वान् । सर्वासु । अप्सु । पञ्चविधम् । साम । उपास्ते ॥ २ ॥

भाष्यम्ः—नहाप्सु इति । एतदुपासनफलं दर्शयति । यो विद्वान् । एवम् । पूर्वोक्तगुण सहितम् । विद्वान् । जानन् । सर्वासु । अप्सु । सकलेषु जलेषु । एतत्पञ्चविधं सामोपास्ते । स न कदापि अप्सु । जलेषु । प्रैति । म्रियते । तथा । अप्सुमान् जलवान् भवति । यस्य पुरुषस्य जलस्य यावन्ति तत्त्वानि विदितानि भवन्ति । स विद्वान् प्रतीकारं विधातुं सर्वथैव समर्थो भवति । अतः । ईदृग् विद्वान् महासमुद्रे पतितोप्यात्मानमुद्धर्त्तु मर्हति । यत्र मरुभूमिषु च जलं न दृश्यते तत्रापि स्वयुक्त्या जलं संचेतुं संग्रहीतुमुत्खातुं च क्षमो भवति । जलाभावेन न कदापि स बाध्यत इत्यर्थः ॥ २ ॥

इति चतुर्थखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ ४ ॥

अनुवादः—जो विद्वान् ऐसा जानता हुआ सब जलों में इस पञ्चविध सामका विचार करता है । वह कभी जल में नहीं मरता और सर्वत्र जलवान् होता है ॥२॥

पदार्थः—( यः ) जो विद्वान् ( एवम् ) ऐसा ( विद्वान् ) जानता हुआ ( सर्वासु ) सब ( अप्सु ) जलों में ( एतत् ) इस ( पञ्चविधम् ) पञ्चप्रकारक ( साम ) साम का ( उपास्ते ) विचार करता है वह ( न ह ) कदापि नहीं ( अप्सु ) जलों में ( प्रैति ) मरता है और ( अप्सुमान्+भवति ) सर्वत्र जलवाला होता है ॥ २ ॥

भाष्याशयः—इस उपासना का फल यहां दिखलाया जाता है जिस पुरुष को जल के सब तत्त्व विदित होते हैं वह प्रतीकार करने में भी समर्थ होता है । अतः ईदृग् विद्वान् महासमुद्र में पतित होने पर भी अपने आत्मा का उद्धार कर लेता है और जहां मरुभूमियों में जल नहीं दीखता है । वहां पर भी जल को अपनी युक्ति से संचय, संग्रह और खोदने में शीघ्र समर्थ होता है अर्थात् जल के अभाव से कदापि वह मरता नहीं ॥ २ ॥ इति चतुर्थ खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ४ ॥

## अथ पञ्चमः खण्डः ।

**ऋतुषु पञ्चविधꣳ सामोपासीत । वसन्तो हिङ्कारो ग्रीष्मः प्रस्तावो वर्षा उद्गीथः शरत्प्रतिहारो हेमन्तो निधनम् ॥ १ ॥**

ऋतुषु । पञ्चविधम् । साम । उपासीत । वसन्तः । हिङ्कारः । ग्रीष्मः । प्रस्तावः । वर्षाः । उद्गीथः । शरत् । प्रतिहारः । हेमन्तः । निधनम् ॥ १ ॥

भाष्यम्-ऋतुष्विति । वसन्तादिष्वृतुषु । पञ्चविधं सामोपासीत । अवलोकयेत । कथम् । वसन्तो हिङ्कारः । वसन्ते विविधानि कुसुमानि सर्वेजीवाश्च प्रफुल्लिताः सन्तो वर्षारम्भे हिङ्कारविधिं कुर्वन्त इव लक्ष्यन्ते । ग्रीष्मः प्रस्तावः । भविष्यद्वर्षलक्षणं ग्रीष्मः प्रस्तौति । वर्षाः उद्गीथः । स्ववृष्टिपतननादोच्चारणेन। उन्नामानमीश्वरं गायंतीव । शरत्प्रतिहारः । शरदृतुर्बहून् रोगान् प्रतिहरत्यानयति । हेमन्तो निधनम् ॥ १ ॥

अनुवादः-ऋतुओं में पञ्चविध साम विधि को देखे । वसन्त हिङ्कार, ग्रीष्म प्रस्ताव, वर्षा उद्गीथ, शरद प्रतिहार और हेमन्त निधन हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—( ऋतुषु ) वसन्तादि ऋतुओं में ( पञ्चविधम् ) पञ्च प्रकार (साम) साम विधि का ( उपासीस ) विचार करे । कैसे ? ( वसन्तः ) वसन्त ( हिङ्कारः ) हिङ्कार है क्यों ? वसन्त में विविध कुसुम और सब जीव प्रफुल्लित हो वर्ष के आरम्भ में हिङ्कार विधि को पूर्ण करते हुए मानो देख पड़ते हैं ( ग्रीष्मः प्रस्तावः ) ग्रीष्म प्रस्ताव है । क्यों ? वर्षा के भविष्यत् लक्षण का प्रस्ताव करता है ( वर्षा उद्गीथः ) वर्षा ऋतु उद्गीथ है । क्योंकि स्ववृष्टि पतन के नादरूप उच्चारण से उन्नामवाला ईश्वर का मानो गान कर रहा है ( शरत्+प्रतिहारः ) शरद्ऋतु प्रतिहार है। क्योंकि शरद्ऋतु अनेक रोगों को लाता है ( हेमन्तो निधनम् ) हेमन्त निधन है ॥ १ ॥

## कल्पन्ते हास्मा ऋतव ऋतुमान्भवति । य एतदेवं विद्वानृतुषु पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥ २ ॥

कल्पन्ते । ह । अस्मै । ऋतवः । ऋतुमान् । भवति । यः । एतद् । एवम् । विद्वान् । ऋतुषु । पञ्चविधम् । साम । उपास्ते ॥ २ ॥

भाष्यम् कल्पन्त इति। फलंवक्ति । यो विद्वान् । एवं पूर्वोक्तगुणसमन्वितम् । विद्वान् ।विजानन् । ऋतुषु वसन्तादिषु । एतत् पञ्चविधं सामोपास्ते । अस्मै ह प्रसिद्धाय विदुषे। सर्वे ऋतवः कल्पन्ते । भोग्यत्वेनोपतिष्ठन्ते । यद्वा स ऋतुतत्त्वाभिज्ञोभवति :तथा ! ऋतुमान् भवति । असमयेपि ऋतुं प्रकटयितुं समर्थो भवति ॥ २ ॥

इति पञ्चमखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ ५ ॥

अनुवादः—जो विद्वान् ऐसा जानता हुआ ऋतुओं में इस पञ्चविध साम को तत्त्वावधारण करता है। उस के लिये सब ऋतु भोग्यत्वेन उपस्थित होते हैं और वह ऋतुमान् होता है ॥ २ ॥

पदार्थः—( यः ) जो विद्वान् ( एवम् ) ऐसा ( विद्वान् ) जानता हुआ (ऋतुषु) ऋतुओं में ( एतत् ) इस ( पञ्चविधम् ) पञ्चप्रकारक ( साम ) साम का (उपास्ते) तत्त्वावधारण करता है ( अस्मै ह ) इस उपासक के लिये (ऋतवः) ऋतु सब ( कल्पन्ते ) भोग्यत्वेन उपस्थित होते हैं। अथवा सकल ऋतुओं के तत्त्वों को वह जानता है और ( ऋतुमान्+भवति ) ऋतुमान् होता है ॥ २ ॥

इति पञ्चम खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ५ ॥

## अथ षष्ठः खण्डः ।

**पशुषु पञ्चविधꣳ सामोपासीत ।अजाः हिङ्कारोऽवयः प्रस्तावो गाव उद्गीथोऽश्वाः प्रतिहारः पुरुषोनिधनम् ॥ १ ॥**

पशुषु । पञ्चविधम् । साम । उपासीत । अजाः । हिङ्कारः । अवयः । प्रस्तावः । गावः । उद्गीथः । अश्वाः । प्रतिहारः । पुरुषः । निधनम् ॥ १ ॥

भाष्यम्-पशुष्विति । पशुषु पञ्चविधं सामोपासीत । सम्यग् वृत्तेष्वृतुषु पशव्यः काल इत्यानन्तर्य्यः। अजाः । हिङ्कारः। प्राधान्यात् प्राथम्याद्वा । अजः पशूनां प्रथम इति । अवयः । प्रस्तावः । साहचर्यदर्शनादजावीनाम् । गाव उद्गीथः । श्रैष्ठ्यात् । अश्वाः प्रतिहारः । प्रतिहरणात्पुरुषाणाम् । पुरुषो निधनम् । पुरुषाश्रयत्वात्पशूनाम् ॥ १ ॥

अनुवादः-पशुविषय पञ्चविध सामविधि का तत्त्वावधारण करे । अज ( छाग ) हिङ्कार, अवि ( मेष ) प्रस्ताव, गायें उद्गीथ, अश्व प्रतिहार और पुरुष निधन है॥ १ ॥

पदार्थः-( पशुषु ) पशुओं में ( पञ्चविधम् ) पञ्चविध ( साम ) सामवेद विधि का ( उपासीत ) तत्त्वावधारण करे । कैसे ? ( अजाः ) छाग सदृश पशुमात्र ( हिङ्कारः ) हिङ्कारविधि के अनुष्ठाता हैं ( अवयः+प्रस्तावः ) अवि = मेष सदृश पशु प्रस्ताव है ( गावः ) गायें ( उद्गीथः ) उद्गीथ हैं ( अश्वाः+प्रतिहारः ) अश्व प्रतिहार है ( पुरुषः+निधनम् ) पुरुष निधन है ॥ १ ॥

**भवन्ति हास्य पशवः पशुमान् भवति । य एतदेवं विद्वान् पशुषु पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥ २ ॥**

भवन्ति । ह । अस्य । पशवः । पशुमान् । भवति । यः । एतद् । एवम् । विद्वान् । पशुषु । पञ्चविधम् । साम । उपास्ते ॥ २ ॥

भाष्यम्—भवन्तीति । फलं ब्रवीति । य उपासकः । एवं विद्वान् सन् । पशुषु अजाविप्रभृतिषु ; एतत् पञ्चविधं सामोपास्ते । तस्यास्यैतत् फलं भवति । अस्य ह पशवो भवन्ति। युक्त्या नियमेन च पाल्यमानाः पशवः प्रशस्ता भवन्ति वृद्धिं च प्राप्नुवन्ति । पुनः । पशुमान् भवति । प्रशस्ताः पशवोऽस्येति । न तस्य पशवः पशव्यरोगेण कदाचिदपि म्रियंत इत्यर्थः ॥२॥

इति षष्ठखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ ६ ॥

अनुवादः---जो कोई विद्वान् ऐसा जानता हुआ पशुओं में इस पञ्चविध साम के तत्त्वों की अवधारणा करता है । इसको, निश्चय, पशु होते हैं और वह पशुमान् होता है ॥ २ ॥

पदार्थः—( यः ) जो ( एवम् ) ऐसा ( विद्वान् ) जानता हुआ ( पशुषु ) पशुओं में ( एतत् ) इस ( पञ्चविधम् ) पांच प्रकार के ( साम ) साम के ( उपास्ते ) तत्त्वों का अवधारण करता है ( अस्य ) इस उपासक को ( ह ) निश्चित रूप से (पशवः ) प्रशस्त पशु ( भवन्ति ) होते हैं और ( पशुमान्+भवति ) वह प्रशस्त पशु वाला होता है ॥ २ ॥ इति षष्ठ खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ६ ॥

## अथ सप्तमः खण्डः ॥

**प्राणेषु पञ्चविधं परोवरीयः सामोपासीत । प्राणो हिङ्कारो वाक्प्रस्तावश्चक्षुरुद्गीथः श्रोत्रं प्रतिहारो मनो निधनम् । परोवरीयांꣳसि वा एतानि ॥ १ ॥**

प्राणेषु । पञ्चविधम् । परोवरीयः । साम । उपासीत । प्राणः । हिङ्कारः । वाग् । प्रस्तावः । चक्षुः । उद्गीथः । श्रोत्रम् । प्रतिहारः । मनः । निधनम् । परोपरीयांसि । वै । एतानि ॥ १ ॥

भाष्यम्—प्राणेष्विति । प्राणेषु घ्राणादिस्थप्राणेषु । पञ्चविधं पञ्चप्रकारकम् । परोवरीयः परम्परं परोवरीयस्त्वगुणवद् अन्योन्यश्रेयस्त्वगुणविशिष्टमित्यर्थः । साम उपासीत विचारयेत । कथम् । प्राणो घ्राणस्थो वायुः । हिङ्कारः । उत्तरोत्तरवरीयसामिन्द्रियाणां मध्ये प्राथम्यात् । वाग् । घ्राणप्राणाद् वरीयसी वाग् । वाक्स्थः प्राणः प्रस्तावो वाचाहि सर्वं प्रस्तूयत अतः प्रस्तावः । वाणी व्यवहितमपि शब्दं गृह्णाति । घ्राणोवायुस्तु प्राप्तमेव विषयं विषिणोति । अतः । घ्राणाद् वरीयस्त्वं वाचः । चक्षुरुद्गीथः चक्षुषा ब्रह्मविभूतिर्यथा दृश्यते न तथान्यैरिन्द्रियैः । चक्षुषा निर्धारितं ब्रह्मोद्गायन्ति । श्रोत्रं श्रौत्र-

प्राणः प्रतिहारः । मनोनिधनम् । मनसि हि सर्वेन्द्रियविषयानिधीयन्ते स्थाप्यन्ते । अतीन्द्रियविषयोपि मनसोगोचर एवेति । परोवरीयांसि वै एतानि । उत्तरोत्तर वरीयस्त्वमुपपत्या विज्ञेयम् ॥ १ ॥

अनुवादः—प्राणों में पञ्चविध परोवरीय साम की तत्त्वावधारणा करे । घ्राणस्थ प्राणहिंकार, वाग् प्राण प्रस्ताव, चाक्षुष प्राण उद्गीथ, श्रौत्र प्राण प्रतिहार और मानस प्राण निधन है । निश्चय ये सब परोवरीय हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—( प्राणेषु ) घ्राणादिस्थ प्राणों में ( पञ्चविधम् ) पञ्च प्रकारक ( परोवरीयः ) उत्तरोत्तर उत्कृष्ट श्रेष्ठ ( साम ) साम की ( उपासीत ) तत्त्वावधारणा करे ( प्राणः ) घ्राणस्थ प्राण ( हिङ्कारः ) हिङ्कार है क्योंकि उत्तरोत्तर श्रेष्ठ प्राणों में यह प्रथम है ( वाग्+प्रस्तावः ) वाग्स्थित प्राण प्रस्ताव है । क्योंकि वचन से ही सबों का प्रस्ताव होता है । और घ्राण से वाग् इस हेतु श्रेष्ठ है कि व्यवहित विषय को भी वह ग्रहण करती है ( चक्षुः+उद्गीथः ) नयन उद्गीथ है नेत्र से जैसे ब्रह्म विभूति दीखती है वैसे अन्य इन्द्रियों से नहीं । नेत्र से निर्धारित ब्रह्म को गाते हैं ( श्रोत्रम्+प्रतिहारः ) श्रोत्र प्रतिहार है ( मनः+निधनम् ) मन निधन है क्योंकि सब इन्द्रियों से हृत विषय मन में ही प्राप्त होते हैं ( वै ) निश्चय ( एतानि ) ये घ्राण प्राणादि ( परोवरीयांसि ) उत्तरोत्तर श्रेष्ठ हैं ॥ १ ॥

## परोवरीयो हास्यभवति परोवरीयसो ह लोकाञ्जयति। य एतदेवं विद्वान् प्राणेषु पञ्चविधं परोवरीयः सामोपास्त इति तु पञ्चविधस्य ॥ २ ॥

परोवरीयः । ह । अस्य । भवति । परोवरीयसः । ह । लोकान् । जयति । यः । एतद् । एवम् । विद्वान् । प्राणेषु । पञ्चविधम् । परोवरीयः । साम । उपास्ते । इति । तु । पञ्चविधस्य ॥ २ ॥

भाष्यम्—परोवरीय इति । यो विद्वान् । एवं । एवं गुणविशिष्टं साम । विद्वान् जानन् सन् । प्राणेषु । घ्राणादिस्थप्राणेषु । एतत्परोवरीयः श्रेष्ठं पञ्चविधं साम । उपास्ते विचारयति । तस्य सम्यग् तत्त्वावधारणं यः करोति । अस्य विदुषः । जीवनमित्यध्याहारः । परोवरीयो ह भवति । सर्वोत्कृष्टं भवतीत्यर्थः । तथा । परोवरीयसो लोकान्ह । जयति प्राप्नोति । इति तु पञ्चविधस्य साम्नो व्याख्यानं समाप्तम् ॥ २ ॥

इति सप्तमखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ ७ ॥

अनुवादः—जो कोई विद्वान् ऐसा जानता हुआ, प्राणों में इस पञ्चविध परोवरीयान् साम की तत्त्वावधारणा करता है, इसका निश्चय (जीवन) परोवरीयान् = सर्वोत्कृष्ट होता है और परोवरीयान् लोकों का विजयी होता है। यहां पञ्चविध साम का वर्णन समाप्त हुआ ॥ २ ॥

पदार्थः-( यः ) जो कोई विद्वान् ( एवं+विद्वान् ) ऐसा जानता हुआ ( एतत् ) इस ( पञ्चविधम् ) पञ्च प्रकार के ( परोवरीयः ) उत्तरोत्तर श्रेष्ठ ( साम ) सामविधि की ( उपास्ते ) तत्त्वावधारणा करता है ( अस्य ह ) निश्चय, इस विद्वान् का जीवन ( परोवरीयः ) सर्वोत्कृष्ट होता है और ( ह ) प्रसिद्ध ( परोवरीयसः ) सर्वोत्तम ( लोकान् ) स्थानों का ( जयति ) विजयी होता है ( इति तु ) यह ( पञ्चविधस्य ) पञ्चविध साम का वर्णन समाप्त हुआ ॥२॥ इति सप्तम खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥७॥

**अथ सप्तविधस्य। वाचि सप्तविधꣳसामोपासीत। यत्किञ्च वाचो हुमिति ( हुं ३ इति ) स हिङ्कारो यत्प्रेति स प्रस्तावो यदेति स आदिः ॥ १ ॥**

अथ । सप्तविधस्य । वाचि । सप्तविधम् । साम । उपासीत । यद् । किञ्च । वाचः । हुम् । इति । सः । हिङ्कारः । यत् । प्र । इति । सः । प्रस्तावः । यत् । आ । इति । सः । आदिः ॥ १ ॥

भाष्यम्--अथेति। क्वचिद् यागे सप्तभागानि सामगैर्गीयमानानि सामानि सन्ति। तानि अन्येष्वपि वागादित्यादिषु अतिदिश्यन्ते। हुं, प्र, आ, नि, उत् प्रभृतयः शब्दाअप्येकैकं याज्ञिकभावं दर्शयन्ति। शब्दोच्चारणे तां क्रियां शब्दतत्त्वविदः पश्यन्ति। संकेतो हि शब्दः। वायुना ताल्वादिषु स्थानेषु संघर्षं प्राप्योद्भवति। दृश्यते च प्रत्यहं मारुतेन ताड्यमाना भूरुहा गर्जन्ति। कोमलः कठोरश्च द्विधाशब्दः। कमप्यनायासेन शिशव उच्चारयन्ति। कमप्युच्चारयितुं प्रयत्नेनाप्यसमर्थाः। अथ पञ्चविधस्य समस्तस्य साम्न उपदेशादनन्तरं। सप्तविधस्य सप्तविधाः प्रकारा यस्य तस्य सप्तविधस्य। समस्तस्य साम्न उपासनमग्रे व्याख्यास्यामः। वाचि। उच्चार्यमाणायां वाण्यां मध्ये। सप्तविधं सप्तप्रकारकं। साम सामधर्म्मम्। उपासीत। सूक्ष्मप्रज्ञया अवलोकयेत। तथाहि। वाचः वाण्याः। सम्बन्धि। यत्किञ्च। यत्किमपि हुम्। इति। हुंप्रकारकं पदम्। वर्तते। स यज्ञस्य हिङ्कारोवेदितव्यः। वाह्यतोवाभ्यन्तरतो वा यदा मनुष्यो व्याकुलीभवति तदा शान्त्यर्थं मन्दम्वा तारम्वा हुमितिशब्दः स्वभावादेव तस्यमुखान्निः सरति। यदा च कस्मै-

चिदपराधिने क्रुध्यति । तदापि हुं शब्दोच्चारणं विधाय तं दूरीकृत्य प्रकृतिं लभते । हिङ्कारविधिरपि सर्वैः शान्त्यै प्रयुज्यते । अत उभयोः साम्याद् हुमिति हिङ्कारः । यत् खलु प्र इति पदमास्ति स प्रस्तावः । यद् आ इति शब्दः । स आदिः ॥ १ ॥

अनुवादः–अनन्तर सप्तविध ( समस्त ) साम की उपासना का व्याख्यान करेंगे । वचन के विषय में सप्तविध साम की उपासना करे । वाणी सम्बन्धी जो कुछ "हुम्" यह शब्द है सो हिङ्कार है । जो "प्र" यह शब्द है सो प्रस्ताव है । जो "आ" यह शब्द है सो आदि है ॥ १ ॥

पदार्थः—( अथ ) पञ्चविध साम की उपासना के अनन्तर ( सप्तविधस्य ) सप्तविध समस्त साम की उपासना का व्याख्यान करेंगे । सो आगे दिखलाया जाता है। ( वाचि ) वाणी के विषय में ( सप्तविधम् ) सप्त प्रकार के ( साम ) सामगान का (उपासीत) विचार करे ( वाचः ) वाणी सम्बन्धी ( यत्किञ्च ) जो कुछ ( हुम् ) हुम् ( इति ) यह अक्षर = हुं समान अक्षर हैं (सः) वह ( हिङ्कारः ) हिङ्कार है (यत्+प्र+इति ) जो "प्र" यह अक्षर है ( सः+प्रस्तावः ) वह प्रस्ताव है ( यद्+आ+इति ) जो "आ" यह अक्षर है ( सः+आदिः ) वह आदि नामक साम है ॥ १ ॥

## यदुदिति स उद्गीथो यत्प्रतीति स प्रतिहारो यदुपेति स उपद्रवो यन्नीति तन्निधनम् ॥ २ ॥

यद् । उद् । इति । सः । उद्गीथः । यत् । प्रति । इति । सः । प्रतिहारः । यद् । उप । इति । सः । उपद्रवः । यत् । नि । इति । तत् । निधनम् ॥ २ ॥

भाष्यम्–यादिति ।"उद्" इति यदक्षरं वर्त्तते स उद्गीथः। "प्रति" इति यदक्षरं । स प्रतिहारः । "उप" इति यदक्षरं स उपद्रवः । "नि" इति यदक्षरन्तन्निधनम् ॥ २ ॥

अनुवादः—"उद्" जो अक्षर है वह उद्गीथ । "प्रति" जो अक्षर है सो प्रतिहार । "उप" जो पद है वह उपद्रव और "नि" जो पद है वह निधन है ॥ २ ॥

पदार्थः—( यद् ) जो ( उद् ) उद् (इति) यह पद है ( सः ) वह (उद्गीथः) उद्गीथ है ( यत्+प्रति+इति ) जो यह "प्रति" पद है ( सः+प्रतिहारः ) वह प्रतिहार (यद्+उप+इति) जो "उप" यह पद है ( सः+उपद्रवः ) वह उपद्रव है (यत्+नि+इति ) जो यह "नि" पद है ( तत्+निधनम् ) वह निधन है ॥

इन सातों भक्तियों में से एक "हुं" को छोड़ अन्य सब में एक एक उपसर्ग का प्रयोग है । यथा प्र+स्ताव=प्रस्ताव । आ+आदि=आदि । उद्+गीथ=उद्गीथ ।

प्रति+हार=प्रतिहार । उप+द्रव=उपद्रव । नि+धन = निधन । हुं यह अव्यय है । इन
हीं सप्त प्रकार के गानों से प्रायः सर्व वाणी बद्ध है अतः इनकी भी सूक्ष्मता का
अध्ययन करे और उस में ईश्वर की महिमा देखे ॥ २ ॥

**दुग्धेऽस्मै वाग्दोहम् । यो वाचो दोहोऽन्नवानन्नादो भवति। य एतदेवं विद्वान्वाचि सप्तविधꣳसामोपास्ते॥३॥**

दुग्धे । अस्मै । वाक् । दोहम् । यः । वाचः । दोहः । अन्नवान् । अन्नादः । भवति । यः । एतत् । एवम् । विद्वान् । वाचि । सप्तविधम् । साम । उपास्ते ॥ ३॥

भाष्यम्—दुग्ध इति । अस्मै उपासकाय । वाग् वाणी । स्वयं दोहं दुग्धं दुग्धे । को दोहः ? किं गवादीनां दुग्धम् ? न । तर्हि किम् ? यः वाचो दोहः । वाण्या यद् दुग्धं न तु धेन्वादीनां दुग्धम् । स्व सम्बन्धि दुग्धं । दुग्धे । आत्मानमेव दुग्धे । पुनः स उपासकः । अन्नवान् प्रचुरान्नोभवति । अन्नादः । विज्ञान लाभेन स्वस्थतयान्नभक्षकः । आधिव्याधि रहित आनन्दितोभवतीत्यर्थः। आनन्देन नीरुग् जायते नीरोगतयाच स्वस्थतया यथेच्छं भोगवान् भवति । यः । उपासकः । एवं विद्वान् जानन् । वाचि । वाग्विषये । एतत्सप्तविधं । साम । उपास्ते भावयति अधीत इत्यर्थः ॥ ३ ॥

इत्यष्टग खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥८॥

अनुवादः—इस उपासक के लिये वाणी स्वयं निज सम्बन्धी दूध दुहती है और वह ( उपासक) अन्नवान् और अन्नाद होता है जो उपासक वाणी विषय में इस प्रकार जानता हुआ इस सप्तविध साम को विचारता है ॥ ३ ॥

पदार्थः-इस उपासक के लिये ( वाग् ) वाणी स्वयं ( दोहम् ) दुग्ध ( यः ) जो ( वाचः ) वाणी का ( दोहः ) दुग्ध है अन्य गाय आदि का दूध नहीं ( दुग्धे ) दुहती है अर्थात् उस उपासक को वाणी के तत्त्व विदित होने लगते हैं और ( अन्नवान् ) बहुत अन्नवाला ( अन्नादः ) अच्छे प्रकार भोजन करने वाला ( भवति ) होता है ( यः ) जो ( एवं विद्वान् ) इस प्रकार जानता हुआ ( वाचि ) वचन के विषय में( एतत्सप्तविधं साम ) इस सप्त विध साम को (उपास्ते ) विचारता है*॥ ३ ॥

इत्यष्टमखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ९ ॥

---

* प्रपाठक १ । ३ । ७ । तथा १ । १३ । ४ देखो ।

# समीक्षा ।

नैकस्मिन्नेवैशानी विभूतिः पर्य्यालोचनीया । तुच्छतरमपि यद्वस्तु त्वद्दृष्ट्या विद्यते । तदपि भूयोभूय उपास्यमानमभित आलोड्यमानञ्च सदैशानीं विलक्षणां कृतिं तव मानसे प्रतिबिम्बयित्वा कामपि आत्मनैवविज्ञेयामानन्दधारां सेक्ष्यति । यः खलु कस्मिंश्चिदप्येकस्मिन्नेव परमात्मविकाशं दर्शंदर्शंविमुह्यन्नन्यतो जिज्ञासाया विरमति स ईषद्विदेव बालक्रीडं क्रीडति । अतः परस्परविभिन्नानन्दप्रदायिन्यां मनोहारिण्यामद्भुतच्छविमय्यामीश्वरीययावत्सृष्टावेकैकां विलक्षणतामधीष्व । यद्यपि त्वद्दृष्ट्या प्र, परा, अप, आ, नि, उत् प्रभृतयः शब्दाः निःसारा विचारानर्हाः प्रतीयेरन्नाम । तथापि पृच्छामस्तावत् । एते कुत आयाताः ? किंमूलकाः ? केन पुरा प्रयुक्ताः ? स्वतोर्थाविद्योतनाः पारतंत्र्येणैवार्थगमकावा ? कश्चैतेषामितिहासः ? कथमेते उपसर्गा निपाता अव्ययनिवा व्याकरण परिभाषाभिः परिभाष्यन्ते ? न तत्त्वतोवबुध्यते महद्भिरपि कोविदैः । एतेषामियं विलक्षणता । यद्यपि प्राय उपसर्गो न केवलः प्रयुक्तो दृश्यते । मिलित्वा आ-

---

भाषार्थः—एक ही वस्तु में केवल ब्रह्म की विभूतिदेखनी नहीं चाहिये । तुम्हारी दृष्टि में जो वस्तु बहुत ही तुच्छ है उसे भी यदि वारम्वार अध्ययन करो और भूयो भूय उस में प्रविष्ट हो विचारो तो वह भी विलक्षण ईश्वरीय कृतिको तुम्हारे मन में प्रतिबिम्बित कर, केवल आत्मैक–विज्ञेय किसी अद्भुत आनन्दधाराको सिक्त करेगी । जो आदमी किसी एक ही वस्तु में परमात्मविकाश देख उसी को देख २ मोहित हो अन्य जिज्ञासा से विरत हो जाते हैं । वे ईषद्विद् हैं । वे केवल बालक्रीड़ा कर रहे हैं । अतः परस्पर विभिन्न–आनन्द–प्रदायिनी, मनोहारिणी, अद्भुतछविमयी, ईश्वरीय यावत्–सृष्टि में एक२ विलक्षणता का अध्ययन करो । तब उस की महिमा का विकाश तुम्हारे हृदय में होने लगेगा यद्यपि तुम्हारी दृष्टि में प्र, परा, अप, आ, नि, उद् आदि शब्द निःसार और विचारानर्ह ( विचारने के योग्य नहीं ) प्रतीत होते हैं । तथापि मैं पूछता हूं कि ये कहां से आए ? इनका मूल क्या है ? किसने प्रथम इनको प्रयुक्त किया ? क्या ये स्वयं कुछ अर्थ देते हैं ? या परतन्त्र होकर ही अर्थ के बोधक होते हैं ? इनका इतिहास क्या है ? क्यों व्याकरण परिभाषाओं से उपसर्ग वा निपात वा अव्यय ये सब कहे जाते हैं । बड़े २ विद्वान् भी इस में विस्मित हो अवाक हो जाते । सुनो । इनकी यह विलक्षणता है । उपसर्ग प्रायः अकेले नहीं प्रयुक्त होते हैं । परन्तु अन्य में संयु-होकर बड़ी विचित्रता दिखलाते हैं । बहुधा निपात और अव्ययों की भी यही गति है ।

काशं पातालं विदधाति । पातालञ्चाकाशम् । गमनमागमनम् । हारमाहारम् । मरणममरणम् । ईश्वरमनीश्वरङ्करोति । इत्थं सर्वे उपसर्गा अव्ययानि वा महाबलवन्ति आकर्षणशक्तीनि च लक्ष्यन्ते। यदीमानि तत्त्वतो विज्ञातुमिच्छसि तर्हि महर्षेः पाणिनेः शरणमन्विच्छ । एवं च शाब्दिक विद्या पारावारं विज्ञाननौकया प्रविश । तदा द्रक्ष्यसि "अनन्ता वै प्रभु नियमाः सर्वे वा आमोदाः प्रमोदा इति । उपसमीपे सृज्यन्ते प्रयुज्यन्त इत्युपसर्गाः । शब्दानां समीपगाः सन्त एवार्थाविभासकाः । वेदे खलु परे पूर्वे च प्रयुक्ता व्यवहिता अपि । सम्प्रति वेदवन्न प्रयुज्यन्ते । तेचोपसर्गा धातोः प्रागेव प्रयुज्यन्ते । कथमियं व्यवस्था ? किं पाणिनिना हठान्नियमोऽयं प्रवार्त्तितः ? लोकैश्चापि तथैव गृहीतः ? नहि भोः । शनैःशनैर्मनुष्याणामीदृशी रुचिर्जाता यदेते उपसर्गा धातोः प्रागेव अव्यवहिता एव प्रयोक्तव्या इति । लक्ष्याणि ईदृशान्येव दृष्ट्वा तादृशमेवसूत्रं सूत्रयाञ्चकार महर्षिः पाणिनिः । कथमीदृशी रुचिर्जाता कथम्वा ईदृशी व्यवस्था लोकैः प्राचारि । न ज्ञायते का-

---

ये मिलकर आकाश को पाताल और पाताल को आकाश कर देते हैं । देखो, हार को विहार, गमन को आगमन, हार को आहार, मरण को अमरण, ईश्वर को अनीश्वर ये बना देते हैं । इस से ये उपसर्ग और अव्यय बड़े शक्तिशाली और आकर्षण शक्तिवाले प्रतीत होते हैं । यदि इनको तत्त्वतः जानना चाहते हो तो महर्षि पाणिनि की शरण में जाओ । इस प्रकार विज्ञाननौका से शाब्दिक विद्या पारावार ( समुद्र ) में प्रवेश करो। देखो ! कैसे २ ईश्वरीय नियम तुम्हें प्रतीत होंगे। पुनः उपसर्ग की विलक्षणता देखो । ये समीप में ही प्रयुक्त होते हैं । ये सर्वदा धातु के निकट ही रहते हैं इसी हेतु इनका नाम उपसर्ग हुआ । वेद में ये उपसर्ग पूर्व, पर और व्यवहित होकर भी प्रयुक्त हुए हैं । परन्तु वेदवत् आजकल इनका प्रयोग नहीं होता । आजकल ये धातुओं के अव्यवहित पूर्व में ही सदा रहेंगे । परन्तु कालपाकर ऐसी व्यवस्था क्यों हो गई ! क्या यह जिज्ञासा तुह्मारे हृदय में नहीं उत्पन्न होती है । क्या महर्षि पाणिनि ने हठात् उस नियम को बदलदिया और लोग भी वैसा ही मानने लगे? परन्तु यह बात नहीं हो सकती । वैदिक नियम को पाणिनि नहीं बदल सकते । किन्तु धीरे २ निज सुगमतार्थ इस परिवर्त्तन को करने लगे कि उपसर्ग धातु से पूर्व ही और अव्यवहित ही प्रयोक्तव्य हैं । पाणिनि महर्षि ने भी लक्ष्यों को देख वैसे ही लक्षण बनाये । परन्तु मनुष्यों की ऐसी व्यवस्था और ऐसी रुचि क्योंकर हुई ? क्यों ऐसी व्यवस्था प्रचारित की । इत्यादि अनेकवस्तुओं की जिज्ञासा केवल उपसर्ग से होती है । क्या हे सौम्य! यह ईश्वरीय शक्ति

रणम् । अन्वेषणीयमेवकारणमिदानीमपि । पुनरपि विचार्य्यतां सोम्य ! परमविलासिनो लीलापरायणस्याचिन्त्यमहीयसोऽविज्ञेय स्वभावस्य ब्रह्मणः कृतिः कीदृशं वैलक्षण्यं प्राप्ता भासते । शब्दमयान् संसारानभित एव तस्य लीलाकौशलं निरीक्षस्व । शब्दानुद्दिश्य कदाचित्त्वं महिमानमद्राक्षीः ? यावन्तो जीवास्तावन्तः शब्दास्त्वयाश्रूयन्ते । सर्वे परस्परविलक्षणाः । समयेसमये सर्वे मनोहराः । मूल्यंविनैव प्रत्येकमात्मानं प्रसादयन्ति विहगाः प्रकृतिगायका एकस्वरालापिनः सदैवाविकृतहृदयाः सततमस्खलितकण्ठाः । रात्रौ झिल्लिकाः स्वमधुरनिनदैः । वर्षासु पीताम्बरा उच्चस्वराः प्रहृष्टाः क्रीडारता मण्डूका ब्रह्मचारिण इव तस्यैव सामगेयस्य विष्णोरद्भुतां गाथां गायन्ति । इत्थमनन्ता वै विद्याः सौम्य ? । परमकारुणिका महर्षयो वाणीविलक्षणता मध्येतुमस्मान् प्रेरयन्ति । जगति ब्रह्मविभूत्यध्ययनायेवेयं मनुष्यसृष्टिः । स्वयं भगवान् वर्षर्तुं विशिनष्टि ।

संवत्सरं शशयाना ब्राह्मणा व्रतचारिणः ।
वाचं पर्जन्यजिन्वितां प्र मण्डूका अवादिषुः । ऋ० ७ । १ सू० ३ । १ ।

---

नहीं हैं ? । ये अध्यन करने की वस्तु नहीं है । हे सौम्य! ये सब बड़ी निपुणता के साथ अध्यन करने के योग्य हैं । इस प्रत्येक वस्तु के अध्ययन से मनुष्य मुनि होते हैं यह तो मैंने उपसर्ग के विषय में तुमको संकेतकिया । यह देखो, परमविलासी, लीलापरायण, अचिन्त्य महिमा, अविज्ञेय स्वभाव ब्रह्म की कैसी२ कृति, विलक्षणता को प्राप्त हो भासित हो रही है । शब्दमय संसार के चारों तरफ उसकी लीला कौशल देखो । प्रायः जितने जीव हैं उतने शब्दों को तुम सुनते हो । प्रायः सबही परस्पर विलक्षण हैं । समय२पर सब ही मनोहर हैं । ये विहङ्ग मूल्य विना ही अपने मधुर ध्वनि से प्रत्येक मनुष्य के आत्मा को तृप्त कर रहे हैं । ये सब प्रकृति देवी के गायक हैं । देखो कोकिलों को, सदैव अविकृत-हृदय और उनके कण्ठ कभी स्खलित नहीं होते। ये झिल्लिक स्वमधुर निनादों से रात्रि में कैसे आनन्द देते हैं । वर्षाकाल में पीताम्बर, उच्चस्वर, प्रहृष्ट, क्रीडारत मण्डूक, ब्रह्मचारी समान, सामगेय विष्णु की अद्भुत गाथा को गाते हैं । इस प्रकार अनन्त विद्याएं हैं । हे सौम्य ! परमकारुणिक महर्षिगण हम जीवों को प्रेरित करते हैं कि वाणी की विलक्षणता में भी ईश्वरीय मोहिनी विभूति को देखो । हे प्रिय ! संसार में ब्रह्मविभूति को जानने के लिये ही यह मनुष्य सृष्टि हुई है। स्वयं भगवान भी वर्षा ऋतु का वर्णन दिखलाते हैं यथा—

( व्रतचारिणः ) व्रत करने वाले ( ब्राह्मणाः ) ब्राह्मण के समान ( संवत्सरम् )

पुनरप्युपमया शकुनिं विशिनष्टि तद्यथा—

प्रदक्षिणिदभि गृणन्ति कारवो वयो वदन्त ऋतुथा शकुन्तयः । उभे वाचौ वदति सामगा इव गायत्रं च त्रैष्टुभं चानुराजति ॥१॥ उद्गातेव शकुने साम गायसि ब्रह्मपुत्र इव सवनेषु शंससि । वृषेव वाजी शिशुमतीरपीत्या सर्वतो नः शकुने भद्रमा वद विश्वतो नः शकुने पुण्यमा वद ॥२॥ आवदंस्त्वं शकुने भद्रमा वद तूष्णीमासीनः सुमतिं चिकिद्धि नः । यदुत्पतन्वदसि कर्करिर्यथा बृहद्वदेम विदथे सुवीराः ॥३॥ ऋ० मं० २ सू० ४३ ॥

इत्थं प्रत्येक वस्तुनि ब्रह्मविभूत्यध्ययनं कर्त्तव्यमितिशिक्षते महर्षिः ।

---

वर्षभर ( शशयानाः ) सोने वाले ( मण्डूकाः ) ये दादुर ( पर्जन्यजिन्विताम् ) मेघ से सुशोभित ( वाचम् ) वाणी को ( प्र+अवादिषुः ) बोल रहे हैं ॥

पुनः उपमा के द्वारा पक्षियों की भी प्रशंसा दिखलाई गई है—जैसे ( ऋतुथा ) ऋतुओं में ( वदन्तः ) बोलते हुए ( शकुन्तयः ) शक्तिमान् ( वयः ) पक्षी कहते हैं वैसे ( कारवः ) कारुकजन ( उभे ) ऐहिक और पारमार्थिक सुख सिद्ध करने वाली ( वाचौ) वाणियों का (अभि, गृणन्ति) सब ओर से उपदेश करते हैं जो ( प्रदक्षिणित् ) प्रदक्षिणा को प्राप्त होने वाला ( सामगाइव ) सामगाने वाले के समान ( गायत्रम् ) गायत्री ( च ) और उष्णिहादि ( त्रैष्टुभम् ) त्रिष्टुभको ( च ) और जगती आदि को भी ( वदति ) कहता है वह ऐहिक पारमार्थिक दोनों वाणियों को ( अनु राजति ) अनुकूलता से प्रकाशित करता है ॥ १ ॥ हे (शकुने ) पखेरू के समान सामर्थ्य वाले जो तुम (उद्गातेव) ऊर्ध्व स्वर से वेद को गाते हुए के समान ( साम ) सामवेद का ( गायसि ) गान करते हो (ब्रह्म पुत्र इव) चारों वेदों के ज्ञाता का जैसे कोई पुत्र हो वैसे ( सवनेषु ) यज्ञ सम्बन्ध में प्रातःकाल की क्रिया आदि में ( शंससि ) स्तुति करते सो तुम ( वृषेव ) महाबलि बैल के समान ( वाजी ) बलवान् ( शिशुमतीः प्रशंसित बालकों वाली स्त्रियों को ( अपीत्य ) निश्चय से प्राप्त हो कर ( नः ) हम लोगों के लिये ( सर्वतः ) सब ओर से ( भद्रम् ) कल्याण का ( आवद ) उपदेश कर । हे ( शकुने ) कहने की शक्ति से युक्त पुरुष तू सब ओर विद्या का उपदेश कर । हे (शकुने ) सब ओर से शक्तिमान् ( नः ) हम लोगों के लिये ( विश्वतः ) सब ओर से ( पुण्यम् ) पुण्य का ( आवद ) उपदेश कर ॥ २ ॥ हे ( शकुने ) शक्तिमान् पक्षी के समान वर्त्तमान तू ( आवदन् ) सब ओर से उपदेश करता हुआ (भद्रम्) कल्याण करने योग्य प्रस्ताव का (आवद) अच्छे प्रकार उपदेश कर (तुष्णीम्) मौन को आलम्बन

कर ( आसीनः ) बैठे हुए योग काअभ्यास करता हुआ ( नः ) हम लोगों की ( सुमतिम् ) शुभ बुद्धि ( चिकिद्धि ) समझ ( उत्पतन् ) ऊपर को उड़ते के समान जिस ( भद्रम् ) कल्याण करने योग्य काम को ( यथा ) जैसे ( कर्करिः ) निरन्तर करने वाला हो वैसे ( वदसि ) कहते हो इसी से ( सुवीराः ) सुन्दर वीरों वाले हम लोग ( विदथे ) संग्राम में (बृहत्) बहुत कुछ (वदेम) कहें ॥ ३ ॥ यह अर्थ श्रीस्वामीजी का है

* अथ नवमः खण्डः ॥ *

**अथ खल्वमुमादित्यꣳ सप्तविधꣳ सामोपासीत। सर्वदा समस्तेन साम । मां प्रति मां प्रतीति सर्वेण समस्तेन साम ॥ १ ॥**

अथ । खलु । अमुम् । आदित्यम् । सप्तविधम् । साम । उपासीत । सर्वदा । समः । तेन । साम । माम् । प्रति । माम् । प्रति । इति । समः । तेन । साम ॥१॥

भाष्यम्- अथेति । य इमां सम्पूर्णां विसृष्टिं समुदितां ससर्ज । स कीदृग् भवेत् । क्वचास्त इति साधारणा जिज्ञासा मानवानां हृदि समुत्पद्यते । सत्वशरीरः शरीरेषु तिष्ठति । शारीरेण चक्षुषा कथं दृश्येत । तस्य महिमैव दृश्यः । यथा विरहिणो जनाःस्मारं२ स्वप्रियस्य महिमानमेवोत्कीर्तयन्ति, गुणान् गायन्ति, तद्भुक्तसृष्टान् पदार्थान् दर्शं दर्शम् "इदमस्य शयनागारम् । इदमस्य प्रियं पाठ्यं स्तोत्रम् । इयमस्यप्रिया लेखनी । स्वयं तेन वासन्ती ॥ रोपिता । इमानि कुसुमानि तेनैव सम्यक् पालितानि सिक्तानि च । आलवालानि परितः कृतानि " इत्येवंविधैस्तदीयैर्वस्तुभिः सार्धमालपन्तः कथं कथमपि वासराणि क्षपयन्ति । तथैव जिज्ञासुभिर्जनैस्तदीयं महिमानं गायद्भिः कीर्तयद्भिर्ध्यायद्भिर्विचारयद्भिश्च समयो नेतव्यः । अतस्तस्य महान्तं महिमानं जिज्ञासून् दर्शयितुमुपनिषदुपक्रमते । अथेदानीं । खलु वाक्यालङ्कारः । अमुंद्युस्थम् । आदित्यम् आसमन्ताद् द्योतमानं भास्करम् । उद्दिश्य । आदित्यसमम्वा । सप्तविधं सप्तप्रकारकं साम । उपासीत विचारेत । कीदृगादित्यः । सर्वदा समः सर्वान् प्रति तुल्यरूपः सृष्टोस्ति । मनुष्यादारभ्याकीटपतङ्गेभ्यो सर्वेभ्यो जीवेभ्यः सममालोकं लाभम्वा वितरत्येष सूर्य्यः । अत आदित्यः समोनिगद्यते । यत आदित्यः समोस्ति । तेनैव हेतुना सामापि सामतुल्योऽपि । कथमिदम् ? अज्ञानिनो ज्ञानिनोवा सर्वे सामगीतौ समा एव निमग्ना भवन्ति । ये च सामपदानामर्थं जानन्ति ये च न जानन्ति उभयेऽपि आनन्दरोमाञ्चिता दृश्यन्ते । अतः सामगीतिर्यथा सर्वान् प्रति समास्ति तथैवायम् । ननुभोरर्थज्ञा गीतितत्त्वमर्मज्ञाश्च इतरेभ्योविशेषमानन्दमासादितुं

शक्नुयुरित्यनुमीयते। तत्कथं साम्नः समत्वं सर्वान् प्रति ? गीतौ विलक्षणव्यवस्थानियमाद्-पूर्वा कापि शक्तिः । या, उभयेभ्योऽज्ञ–विज्ञेभ्यः समानमानन्दं वितरति । नहि कोकिल कूजनं कमप्यर्थं प्रत्याययति । नहि वीणाध्वनिरर्थनिर्णायकः । नह्येतेषु शब्दार्था आह्लादकारणम् । किन्तु ध्वनिरेवानन्दहेतुः । हठादिव गीतिः सर्वानाकृष्य स्वव्यापारे बुधानबुधांश्च बध्नाति । अत आदित्यः सामवत् । केवल गीति प्रसंगादत्रेयं व्याख्या । अन्यत्र तु । अर्थज्ञा एवानन्दभागिनो नह्यन्ये । सूर्यस्य समत्वं दर्शयति । अयमादित्यः । मां प्रति वर्त्तते मां प्रति वर्त्तत इति सर्वाञ्जनान् प्रति तुल्यां बुद्धिमुत्पादयति । मम सम्मुखे मम सम्मुख एव सूर्य्योऽस्तीति सर्वोजनस्तुल्यमेव सूर्यं पश्यति । अतः । सर्वेण सार्धं तुल्यः सूर्योऽस्ति । तेनैव तुल्यत्वेन साम । सः । सामतुल्य इत्यर्थः ॥ १ ॥

अनुवादः–अब इस आदित्य के समान सप्त प्रकार के साम का विचार करे । वह आदित्य सर्वदा सम है । इस हेतु साम तुल्य है । मुझ को मुझ को सूर्य प्राप्त है, वा, मेरे प्रति मेरे प्रति, आदित्य वर्त्तता है ( ऐसी तुल्य बुद्धि को सूर्य उत्पन्न करता है ) इस हेतु ( वह ) सर्वों के साथ सम है । अतः वह सामवत् है ॥ १ ॥

पदार्थः–( अथ ) अब ( खलु ) निश्चय रूप से ( अमुम्+आदित्यम् ) इस आदित्य के उद्देश से अथवा आदित्य के समान ( सप्तविधम् ) हिङ्कार, प्रस्ताव, आदि, उद्गीथ, प्रतिहार, उपद्रव और निधन इस सप्तविध ( साम ) गेय साम को ( उपासीत ) ईश्वरीय सृष्टि में विचार करे । वह आदित्य कैसा है सो आगे कहते हैं (सर्वदा ) सर्वदा ( समः ) तुल्य है ( तेन ) इस कारण ( साम ) सामवत् है ( मां प्रति ) मेरे प्रति ( मां प्रति ) मेरे प्रति वह आदित्य वर्त्तमान है ऐसा ही लोग समझते हैं ( इति ) इस हेतु ( सर्वेण समः ) वह आदित्य सर्वों के साथ सम है (तेन साम) इस हेतु वह साम तुल्य है ॥ १ ॥

भाष्याशयः–(१)जिस ने इस सम्पूर्ण समुदित विसृष्टि का सृजन किया है । वह कैसा होगा और कहां है ? यह साधारण जिज्ञासा मनुष्यों के हृदय में उत्पन्न होती है। वह अशरीर परमात्मा सम्पूर्ण शरीरों में स्थित है । शरीर चक्षु से कैसे देख पड़े । उस की महिमा ही दीखती है । जैसे विरहि-जन वारम्वार स्मरण करके अपने प्रिय की महिमा को ही उत्कीर्त्तन करते हैं।गुणों को गाते हैं उस से भुक्त और परित्यक्त पदार्थों को देख देख "यह इस का शयनागार है । यह प्रिय पाठ्यस्तोत्र है । यह इस की प्रिय लेखनी है । स्वयं इस ने वासन्ती रोपी थी । कुसुम उस ने स्वयं रक्षित और सिक्त किये । वृक्षों

के मूलों के चारों तरफ ये आलवाल (जलाधार) किये" इत्यादि एवंविध उस की वस्तुओं के साथ २ आलाप करते हुए कथंकथमपि ( किसी प्रकार ) वासरों को व्यतीत करते हैं । वैसे ही जिज्ञासु जनों को उचित है कि उस ब्रह्म की महिमा को गाते कीर्त्तन करते ध्यावते और विचार करते हुए समय वितावें । इसी हेतु यह उपनिषद् उस की महान् महिमा को जिज्ञासुओं को दिखलाने के हेतु आगे का प्रकरण आरम्भ करती है।

( २ )-सर्वदा समः । सर्वदा वह आदित्य (सूर्य्य ) सम ( तुल्य ) है । इस का भाव यह है कि मनुष्य से लेकर कीट पतङ्ग पर्य्यन्त सब जीवों को तुल्य ही लाभ वा आलोक पहुंचाता है ।अतः आदित्य सम कहलाता है॥ (३)-तेन साम। जिस कारण यह सम है अतः यह आदित्य साम गान के तुल्य है । कैसे ? अज्ञानी वा ज्ञानी सब ही समान ही साम गान में निमग्न होजाते हैं जो साम पदों के अर्थों को जानते और जो नहीं जानते हैं । वे दोनों ही आनन्द—रोमाञ्चित देखने में आते हैं। अतः जैसे साम गान सबों को समान ही भासित होता है । वैसा ही आदित्य भी । इस हेतु आदित्य सामसमान है । इस में आशङ्का होती है कि जो लोग अर्थ और गीति—तत्त्व के मर्मज्ञ हैं । वे इतर जनों से विशेष आनन्द प्राप्त करने में समर्थ हो सकते हैं ऐसा अनुमान होता है । फिर आप सामगान का समत्व सबों के प्रति कैसे सिद्ध करते हैं ? समाधान—गीत में एक विलक्षण व्यवस्था के नियम के कारण अपूर्व कोई शक्ति है । जो अज्ञ और विज्ञ दोनों को समान फल देती है । देखो ! कोकिल कूजन से किसी अर्थ की प्रतीति नहीं होती है । वीणाध्वनि किसी अर्थ का निर्णायक नहीं है । तथापि आह्लादक है। इन सबों में शब्दों के अर्थ आह्लाद के कारण नहीं । किन्तु ध्वनिमात्र आनन्द का कारण है। इसी हेतु,गीत,बुध अबुध जनों को बलात् अपनी ओर आकर्षण करके अपने व्यापार में समान ही बांध रखता है। इस हेतु अर्थज्ञ और अर्थ रहित दोनों ही साम गान से समान ही प्रसन्न होते हैं। अतः सूर्य्य सामवत् कहा गया है। यहां केवल गीत का प्रसंग है। हां ! जहां अर्थ का विचार है वहां तो अर्थज्ञ को ही आनन्द प्राप्त हो सकता है अन्य को नहीं । (४)-पुनः आशङ्का होती है कि ईश्वरकी सृष्टि में पृथिवी वायु मेघ चन्द्र तारका आदि सब ही वस्तु तुल्य ही लाभ पहुंचाने वाली हैं । फिर सूर्य में विशेष क्या रही । यह तुम्हारा कथन तो ठीक है । परन्तु सूर्य इन सब पदार्थों में सौर जगत् की सर्व श्रेष्ठ वस्तु है अतः मुख्यता के कारण इस का उदाहरण दिया गया है और तृतीय प्रपाठक के प्रारम्भ में आदित्य शब्द के ऊपर अवतरणिका देखो ॥१॥

# अवपातनिका ।

न प्रयतामहे खल्वादित्य विषये यावज्ज्ञेयमस्ति तावत्सर्वं विज्ञातुम् । अतिदूरत्वात् तेजःशरीरतया यन्त्रादिभिरपि दुर्निरीक्षणीयत्वादस्माकमनवहितत्वाच्च यावन्तः सूर्यगतधर्मा अस्मन्मतिषु नोदिताः । शङ्कन्तेकेऽपि । किमस्त्यादित्ये यद् वयमन्वेषयामः प्राकृतत्वाद् बन्धनहेतुत्वेन हेये वस्तुन्यात्मान मासज्य कथमवसादयेम । तद्गत-भूयोधर्मावबोध-पाटवेनाप्यमृतत्वाय न कल्पामहे । सत्यम् । सर्वस्यास्य ब्रह्माण्डस्य प्रकृत्याक्रान्तत्वात् तद्रिक्तस्थानाभावात् सर्वत्रैव बन्धनापत्तिः । येनामृतत्वोपभोगस्तदपि लैङ्गं शरीरं प्राकृतमेव । प्राकृताज्जगतो दूरमपसर्तुं न वयं पारयामः । ईश्वरेण प्रकृतेस्तथैव विस्तारितत्वात् । जड़ा प्रकृतिः कथं चेतनानस्मान् बद्धुं शक्नुयात् । अहो वाव प्रियतमस्य हृदयविलासिनः शारीरेणाहरहराकाङ्क्षितस्याऽऽकृष्टनिखिलजन मानसस्य अव्याकृताकृतेर्दुर्लभस्य स्वामिनोऽपि अलौकिकीं दिव्यां छविं प्रकृतिद्वारैव यदावलोकयामस्तदा का नाम प्रकृतेस्त्यागस्य कथा । प्रकृतिं दर्शं २ तदीयां लीलां स्मरामः, प्रकृतिषु पत्रेषु स्वेन करेण लिखितानि अक्षराणि वाचं२ गुणान् स्मृत्वा सवाष्पनयना गद्गद्वाचो भूत्वा कञ्चिदानन्दावगाहं प्रविश्य सर्वमन्यत्तत्कालं विस्मरामः । यदि आदित्यादयस्तस्य स्मारका स्तदीयैश्वर्यप्रसारिणो माभूवन् कः खलु तर्हि तज्ज्ञातुं शतकोटिकल्पैरपि शक्नुयात् । यर्हि वाव स्वयमेवपरमात्मना निरतिशयशुभगुणाकरेण रचयित्वेमां सर्वतो निजकौशलालङ्कृतां सृष्टिं मुकुरावलिमिवानुप्रविश्य व्याप्यते । तर्हि ब्रह्मगह्वरामिमां प्रकृतिमण्डलीमपहाय क्वान्यत्र तदन्विष्यामः । अहो सोम्य ! तस्मात् प्रकृतिरेवद्वारं तज्ज्ञानाय । प्रकृतावादर्शे तद् द्रष्टुं शक्नुमः । अत उक्तं च " भूतेषु भूतेषु विचिन्त्यधीराः प्रेत्यास्माल्लोकादमृताभवन्ति " अन्यच्च "यो देवोऽग्नौ योऽप्सु यो विश्वं भुवनमाविवेश । य ओषधीषु यो वनस्पतिषु तस्मै देवाय नमो नमः" स्वयं वेदः खलु इममेवार्थमुपदिशति " सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च" इत्यादि । "यस्य भूमिः प्रमान्तरिक्ष मुतोदरं । दिवं यश्चक्रेमूर्द्धानं तस्मैज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः । महद्यक्षं भुवनस्यमध्ये " इत्यादिश्चमंत्रः किं शिक्षते । परमेश्वरः प्रकृतौ अन्वेषणीयः उपासनीयस्तु स्वे महिम्न्येव । इति ॥

भाषाः—आदित्य के विषय में जितनी ज्ञेय वस्तु है । उतनी सब को जानने के लिये हम लोग प्रयत्न नहीं करते हैं। अति दूर होने से और तेजोमय शरीरी के कारण यन्त्रादिकों से भी वह आदित्य दुर्निरीक्षणीय है और हम लोगों की असावधानता भी विशेषकारण है । जिससे कि यावत् सूर्यगत धर्म हम लोगों की बुद्धि में अभी तक उद्रित नहीं हुए हैं । यदि कोई कहे कि सूर्य में क्या वस्तु है जिसको हम लोग अन्वेषण

करें और प्राकृत होने से बन्धन के कारण त्याज्य वस्तु में अपने आत्मा को लगा क्योंकर नीचे गिरावें । आदित्यगत बहुत धर्मों के बोध में यदि हम लोग पटुता प्राप्त भी कर लेवें तब भी क्या हुआ । अमृत पाने के अधिकारी उससे हम लोग नहीं हो-सकते हैं । समाधान । सत्य है, यह तो विचारो कि यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड उस प्रकृति से आक्रान्त है । प्रकृति रहित कोई भी स्थान नहीं। तब प्रकृति वा प्राकृत वस्तु यदि बन्धन का कारण हो तो सर्वत्र ही बन्धन ही बन्धन है, मुक्ति कहीं भी नहीं होसकती । जिस शरीर से मुक्ति सुख का उपभोग होता है वह भी तो लिङ्ग सम्बन्धी शरीर प्राकृत ही है । सुनो ! प्राकृत जगत् से दूर जाने को हम लोग समर्थ नहीं हैं, क्योंकि ईश्वर ने प्रकृति को वैसी ही विस्तारित किया है कि उससे शून्य कोई भी स्थान नहीं । प्रकृति जड़ है हम चेतन को कैसे बांध सकती है । अहो, आश्चर्य, प्रियतम, हृदयविलासी, आत्मा से प्रतिदिन क्षण क्षण आकांक्षित, आकृष्ट-निखिल-जन-मानस, अव्याकृताकृति दुर्लभ उस स्वामी की अलौकिक अनतिशय सुन्दरी दिव्य छवि को प्रकृति के द्वारा ही जब हम लोग देख सकते हैं तो प्रकृति के त्याग की कथा ही क्या हो सकती है । प्रकृति को ही देख देखकर उसकी लीला को स्मरण करते हैं । प्रकृतिरूप पत्रों पर मानो उसके हाथ से लिखित अक्षरों को बांच बांच गुणों को स्मरण कर सबाष्प-नयन और गद्गद वचन होकर किसी आनन्द सरोवर में प्रविष्ट हो स्वदुःखों को उस काल में भूल जाते हैं। हे सौम्य! यदि आदित्य आदि पदार्थ उसके स्मारक और ऐश्वर्य के प्रसारक न होते तो कौन आदमी उसके जानने में शतकोटि कल्पों में भी समर्थ हो-सकता । हे सौम्य! जब निरतिशय शुभगुणाकर स्वयं परमात्मा सर्वतः निज कौशलालं-कृत इस सृष्टि को रचकर अपने को जनवाने के हेतु दर्पण समान इसे बना इसमें प्र-विष्ट हो सर्वत्र व्याप्त होरहा है । तब ब्रह्मगह्वर इस प्रकृति मण्डली को त्याग कहां दू-सरी जगह इसको अन्वेषण कर सकते हैं । हे सौम्य ! इस हेतु प्रकृति ही इसके ज्ञान के लिये द्वार है इसी प्रकृतिरूप आदर्श में इसको देख सकते हैं । अन्य उपनिषद् में भी कहा गया है ( भूतेषु० ) सकल पदार्थों वा प्राणियों में उसकी विभूति को जो अ-नुभव करता है वह मुक्तिभागी होता है । और भी ( यो देवो० ) जो देव अग्नि ज-लादि सब भुवन में प्रविष्ट है उसे नमस्कार है । हे सौम्य ! स्वयं वेद इस वाक्य में क्या कहता है सुनो ! ( सूर्य्य आत्मा० ) वही स्थावर और जंगम का आत्मा है । "यस्य भूमिः प्रमा" इत्यादि । "महद् यक्षम्" इत्यादि मन्त्र हम को क्या उपदेश देता है । परमेश्वर प्रकृति के मध्य में अन्वेषणीय है । यह सिखला रहा है । इसमें सन्देह नहीं कि वह

उपास्य तो स्व महिमा में ही है यह सम्पूर्ण प्रकृति उसकी दर्शिका है । योगशास्त्र में प्रकृति का नाम दृश्य रक्खा है ( द्रष्टुं योग्यं दृश्यम् ) देखने के योग्य को "दृश्य" कहते हैं सौर जगत् में सूर्य्य की प्रधानता है । अतः यह भगवान् की प्रियतम रचना है जैसे तक्षा की बनाई हुई वस्तु की प्रशंसा से तक्षा की ही वह प्रशंसा समझी जाती है । वैसे ही ईश्वरकृति की गुणवर्णना से उसकी स्तुति होती है । परन्तु जैसे तक्षाकृत वस्तु को कोई तक्षा नहीं कह सकता वैसे ही ईश्वरकृत पदार्थ को कोई ईश्वर नहीं कह सकता ॥

**तस्मिन्निमानि सर्वाणि भूतान्यन्वायत्तानीति विद्यात्तस्य यत्पुरोदयात्स हिङ्कारस्तदस्य पशवोऽन्वायत्तास्तस्मात्ते हिङ्कुर्वन्ति हिङ्कारभाजिनो ह्येतस्य साम्नः ॥ २ ॥**

तस्मिन् । इमानि । सर्वाणि । भूतानि । अन्वायत्तानि । इति । विद्यात् । तस्य । यत् । पुरोदयात् । सः । हिङ्कारः । तत् । अस्य । पशवः । अन्वायत्ताः । तस्मात् । ते । हिङ्कुर्वन्ति । हिङ्कारभाजिनः । हि । एतस्य । साम्नः ॥ २ ॥

भाष्यम्—तस्मिन्निति । इमानि प्रसिद्धवद्दृश्यानि सर्वाणि निखिलानि भूतानि । प्राणिनः । तस्मिन् आदित्ये । अन्वायत्तानि अनुगतानि अधीनानि । तदधीनान्येव कार्य्यानुष्ठायीनीत्यर्थः । इति विद्यात् जानीयात् । इति मुनय उपदिशन्ति । अधीनत्वात् प्राणिनो यद् यत् कुर्वन्ति तत्तदादित्यकारणमेव । आत्माधीनत्वादिन्द्रियव्यापाराः सर्वे यथात्महेतवः । कः प्राणी कस्मिन् काले कतमत् साम अभिनयतीत्युच्यते । तस्यादित्यस्य । उदयादुद्गमनाद् । पुरापूर्वम् । यद्योब्राह्ममुहूर्तपरिमितः कालोस्ति । स हिङ्कारः । हिङ्कारविधिकृत् । यद्वा तत्कालसमो हिङ्कारः । अस्यादित्यस्य तत् हिङ्कार भक्तिरूपं ब्राह्ममुहूर्तम् । अन्वायत्ताः । अनुगामिनः । पशवः । तत्कालाधीनाः प्रायेण कर्म्मानुष्ठायिनः । तस्मिन् काले आरण्या ग्राम्या वा पशवो विनिद्राभवन्ति । आरण्यास्तु नक्तं यथेच्छं चरित्वा आनन्दमुपभोक्तुं स्वस्वविवराभिमुखाः प्रतिष्ठन्ते । समस्तस्यानन्दस्य उपभोद्यमाणस्य एकांशतयायं हिङ्कारविधिप्रारम्भः । ग्राम्यास्तु स्वस्व स्वामिनोत्थिते न प्रदास्यमानान् घासादीन् आहारान् तदानन्दप्रदान् उपलब्धुं हिङ्कारशब्दं कुर्वन्तो हिङ्कारविधि मनुतिष्ठन्त इव स्वामिगमनं प्रतीक्षन्ते । यद्वा । प्रकृत्या पशवस्तस्मिन् समय उन्निद्रा सन्त आह्निक याज्ञस्यैकांशं पूरयन्त इव प्रतीक्षन्ते ॥ २ ॥

अनुवादः–उस ( आदित्य ) में ये सब प्राणी अन्वायत्त हैं। ऐसा जानना चाहिये। उस सूर्य के उदय के पूर्व जो ब्राह्ममुहूर्त समय है वह मानो हिङ्कार है। इस सूर्य के उस हिङ्कार के अन्वायत्त पशु हैं। उस कारण वे ( पशु ) हिङ्कार करा करते हैं। क्योंकि इस साम गान के ये ही हिङ्कार भाजी हैं॥ २॥

पदार्थः–( तस्मिन् ) उस आदित्य में ( इमानि+सर्वाणि ) ये सब ( भूतानि ) प्राणी ( अन्वायत्तानि ) अनुगामी अर्थात् आदित्य के अधीन ही सब प्राणी स्व स्व कार्य्य के अनुष्ठाता हैं ( इति+विद्यात् ) ऐसा जाने (तस्य) उस सूर्य के (उदयात्+पुरा) उदय के पूर्व (यत्) जो ब्राह्ममुहूर्त्त रूप काल है ( सः+हिङ्कारः ) वह हिङ्कार है ( अस्य ) इस सूर्य के ( तत् ) उस ब्राह्ममुहूर्तरूप काल के ( अन्वायत्ताः ) अधीन (पशवः) पशु हैं (तस्मात्) उस कारण (ते) वे (हिङ्कुर्वन्ति) हिङ्कार विधि का अनुष्ठान करते हैं ( हि ) क्योंकि ( एतस्य ) इस ( साम्नः ) साम गान रूप ( हिङ्कारभाजिनः ) हिङ्कार विधि के अनुष्ठाता पशु ही हैं॥ २॥

**अथ यत्प्रथमोदिते स प्रस्तावस्तदस्य मनुष्या अन्वायत्तास्तस्मात्ते प्रस्तुतिकामाः प्रशꣳसाकामाः प्रस्तावभाजिनोह्येतस्य साम्नः॥ ३॥**

अथ। यत्। प्रथमोदिते। सः। प्रस्तावः। तद्। अस्य। मनुष्याः। अन्वायत्ताः। तस्मात्। ते। प्रस्तुतिकामाः। प्रशंसाकामाः। प्रस्तावभाजिनः। हि। एतस्य साम्नः॥३॥

भाष्यम्–अथेति। हिङ्कारविवरणादनन्तरं प्रस्तावः प्रारभ्यते। प्रथमोदिते। तस्येति पदं सर्वत्राध्याहार्यं द्वितीयस्मात्। तस्यादित्यस्य प्रथमोदयसमये। यन्मुहूर्त्तं भवति। स प्रस्तावः। प्रस्तावकारणम्। प्रस्तावविधि प्रचारकं विज्ञेयं तत्समः प्रस्तावो वा। कथम्। मनुष्याः। अस्यादित्यस्य तन्मुहूर्त्तम्। अन्वायत्ताअनुगताः। तदधीनकर्मानुष्ठान परायणाः। तस्मादेव कारणात्। ते मनुष्याः। प्रस्तुतिकामाः प्रशंसाकामाश्च तस्मिन्काले भवन्ति। हि यतः। एतस्य साम्नः। एतस्यादित्यतुल्यस्य साम्नः। प्रस्तावभाजिनो मनुष्याः। प्रस्तावं भक्तुं सेवितुं शीलं येषां ते प्रस्तावभाजिनः॥ ३॥

अनुवादः–अनन्तर उस ( सूर्य्य के ) प्रथम उदय के समय में जो मुहूर्त्त होता है तत्सम प्रस्ताव है इस ( सूर्य ) के उस मूहूर्त्त के अधीन मनुष्य हैं। उस हेतु वे ( मनुष्य ) प्रस्तुतिकाम और प्रशंसाकाम होते हैं। क्योंकि इस आदित्यसम साम के प्रस्तावभाजी मनुष्य हैं॥ ३॥

पदार्थः-( अथ ) हिङ्कार के वर्णन के अनन्तर प्रस्ताव प्रसंग का आरम्भ होता है ( प्रथमोदिते ) सूर्य के प्रथमोदय के समय में ( यत् ) जो मुहूर्त्त वा रूप होता है ( स प्रस्तावः ) उसके समान मानो प्रस्ताव है। कैसे? सो आगे कहते हैं ( अस्य ) इस सूर्य के ( तद् ) उस मुहूर्त्त वा रूप के (अन्वायत्ताः) अन्वायत्त=अनुगत=अधीन ( मनुष्याः ) मनुष्य हैं अर्थात् उस मुहूर्त्त के ऊपर निर्भर मनुष्य रहते हैं (तस्मात्) उस हेतु ( ते ) वे मनुष्य ( प्रस्तुतिकामाः ) उस समय में प्रस्तुति=विशेष स्तुति करने की कामना वाले होते हैं और ( प्रशंसाकामाः ) ईश्वर की प्रशंसा करने की इच्छावाले होते हैं ( हि ) क्योंकि ( एतस्य ) इस आदित्य समान ( साम्नः ) गेय सामवेद के ( प्रस्ताव भाजिनः ) प्रस्ताव की सेवा करने वाले मनुष्य हैं ॥ ३ ॥

**अथ यत्सङ्गववेलायाᳬ स आदिस्तदस्य वयाᳬस्यन्वायत्तानि। तस्मात्तान्यन्तरिक्षेऽनारम्भणान्यादायात्मानं परिपतन्त्यादिभाजीनिह्येतस्य साम्नः॥ ४॥**

अथ। यत्। सङ्गववेलायाम्। सः। आदिः। तत्। अस्य। वयांसि। अन्वायत्तानि। तस्मात्। तानि। अन्तरिक्षे। अनारम्भणानि। आदाय। आत्मानम्। परिपतन्ति। आदिभाजीनि। हि। एतस्य। साम्नः॥ ४॥

भाष्यम्-अथेति। अथप्रस्तावानन्तरमादिः प्रारभ्यते। सङ्गववेलायाम्। तस्यादित्यस्य यन्मुहूर्त्तं रूपम्वास्ति। स आदिः। तत्सम आदिः। आदि विधिकारणम्। यस्यां वेलायां रश्मीनां सङ्गवो संगमनं संक्रमणं निःसरणं भवति अर्थाद्यस्मिन् काले सूर्य्यरश्मयो-निष्क्रमितुमारभन्ते सा सङ्गववेला। यद्वा। यस्मिन्काले गोचारका वत्सान् पाययितुं स्व स्व मातृभिः सङ्गमय्य गाश्चारयितुं गोष्ठान्निःसारयन्ति सा सङ्गववेला। कथं तन्मुहूर्त्तमिवादिरित्याह। अस्यादित्यत्य तन्मूहूर्त्तम्। अन्वायत्तानि=अनुगतानि=अधीनानि। वयांसिपक्षिगणा सन्ति। यत एवंतस्माद्धेतोः। तानि वयांसि। अन्तरिक्षे आकाशे अनारम्भणानि = अनालम्बनानि सन्ति। आत्मानमादाय गृहीत्वा परिपतन्ति परितः पतन्ति = उड्डीयन्ते। हि यत-एतस्यादित्यसमस्य साम्नःगेय सामवेदस्य। आदिभाजीनि = आदिविधिसेवीनि वयांसि भवन्ति। आदिं भक्तुं सेवितुं शीलं येषां तानि॥ ४॥

अनुवादः-अनन्तर सङ्गववेला में ( आदित्य का ) जो मुहूर्त्त होता है वह आदि है। पक्षिगण इस ( आदित्य ) के उस मुहूर्त्त के अधीन हैं। अतः वे अन्तरिक्ष में

आलम्बन रहित रहने पर भी अपने को ले चारोंतरफ उड़ते हैं । क्योंकि इस आदित्य सम साम के आदिभाजी वे पक्षी हैं ॥ ४ ॥

पदार्थः—( अथ ) प्रस्ताव भक्ति के वर्णन के अनन्तर ( सङ्गववेलायाम् ) सूर्यकी किरणों के निकलने का जो समय है वा वत्सों को दूध पिलाकर गौओंको बन में ले जाने का जो समय है उसे सङ्गववेला कहते हैं । उस समय में ( यत् ) जो मुहूर्त्त है ( सः+आदिः ) वह आदि है वह समय आदि विधिका प्रवर्त्तक है । अथवा उस के समान मानो आदि है ( वयांसि ) पक्षिगण ( अस्य ) इस आदित्य के ( तत् ) उस मुहूर्त्त के ( अन्वायत्तानि ) अधीन हैं वा तदधीनकार्य करनेवाले हैं । वा पक्षिगण इस समयानुसार मानो वैदिक " आदि " विधि के अनुष्ठाता हैं । ( तस्मात् ) इस कारण ( तानि ) वे पक्षीगण ( अन्तरिक्षे ) आकाश में ( अनारम्भणानि ) अनारम्भण=अनालम्बन = आश्रय रहित होकरके भी ( आत्मानम् ) अपने को ( आदाय ) ले ( परिपतन्ति ) चारों तरफ उड्डीयमान होते हैं ( हि ) क्योंकि ( एतस्य+साम्नः ) इस आदित्य समान साम की ( आदिभाजीनि ) आदि नामक विधि के सेवन करने वाले वे पक्षीगण ही हैं ॥ ४ ॥

**अथ यत्सम्प्रति मध्यन्दिने स उद्गीथस्तदस्य देवा अन्वायत्तास्तस्मात्ते सत्तमाः प्राजापत्यानामुद्गीथभाजिनो ह्येतस्य साम्नः ॥ ५ ॥**

अथ । यत् । सम्प्रति । मध्यन्दिने । सः । उद्गीथः । तत् । अस्य । देवाः । अन्वायत्ताः । तस्मात् । ते । सत्तमाः । प्राजापत्यानाम् । उद्गीथभाजिनः । हि । एतस्य । साम्नः ॥ ५ ॥

भाष्यम्—अथेति । आदिविवरणानन्तरमुद्गीथभक्तिः प्रदर्श्यते । सम्प्रति । इदानीम् । मध्यन्दिने । मध्याह्नेसमये । आदित्यस्ययन्मुहूर्त्तरूपम्वास्ति । स उद्गीथः । तत्समः । उद्गीथः । कथम् ? अस्यादित्यस्य तन्मुहूर्त्तरूपम्वा । देवाः । विद्यादिगुणैः प्रकाशमाना विद्वांसः । अन्वायत्ता अनुगताः । अधीनाः । यत एवम् । तस्मात्कारणात् । ते देवाः प्राजापत्यानाम् प्रजापतिसन्ततीनां मध्ये । ईश्वररचितानां जीवानां मध्य इत्यर्थः । सत्तमाः । विशिष्टतमाः सन्ति । हि यतः । एतस्यादित्यतुल्यस्य साम्नः । उद्गीथ भाजिनः । उद्गीथसेविनो देवाः सन्ति ॥ ५ ॥

अनुवादः—अनन्तर । सम्प्रति मध्याह्नसमय में आदित्य का जो मुहूर्त्त होता है ।

तत् सम उद्गीथ है। इस आदित्य के उस मुहूर्त्त के अनुगत देवगण है। इस कारण ईश्वर सृष्टि में सत्तम=अत्युत्तम हैं। क्योंकि इस आदित्यसमान साम के उद्गीथसेवी वे ही हैं।।५।।

पदार्थः-( अथ ) आदि भक्ति के अनन्तर ( सम्प्रति ) सम्प्रति ( मध्यन्दिने ) मध्याह्न समय में ( यत् ) सूर्य्य का जो मुहूर्त्त होता है (सः+उद्गीथः) मानो वह उद्गीथ है ( अथ ) इस आदित्य के ( तत् ) उस मुहूर्त्त के ( अन्वायत्ताः ) अधीन कार्य्य करने वाले ( देवाः ) विद्यादिगुणों से प्रकाशमान विद्वान् गण हैं ( तस्मात् ) उस हेतु ( ते ) वे विद्यादि प्रकाशित विद्वान् गण ( प्राजापत्यानाम् ) ईश्वर की सृष्ट पदार्थों में ( सत्तमाः ) सर्वों से उत्तम हैं ( हि ) क्योंकि (एतस्य+साम्नः) इस आदित्य समान गेय साम के ( उद्गीथभाजिनः ) उद्गीथभक्ति वाले वे ही देव हैं ॥ ५ ॥

**अथ यदूर्ध्वं मध्यन्दिनात्प्रागपराह्णात्स प्रतिहारस्तदस्य गर्भा अन्वायत्तास्तस्मात्ते प्रतिहृता नावपद्यन्ते प्रतिहारभाजिनोह्येतस्य साम्नः ॥ ६ ॥**

अथ । यद् । ऊर्ध्वम् । मध्यन्दिनाद् । प्राग् । अपराह्णात् । सः । प्रतिहारः । तद् । अस्य । गर्भाः । अन्वायत्ताः । तस्मात् । ते । प्रतिहृताः । न । अवपद्यन्ते । प्रतिहारभाजिनः । हि । एतस्य । साम्नः ॥ ६ ॥

भाष्यम्:—अथेति । उद्गीथभक्तिः प्रदर्शिता । प्रतिहारभक्तिरथनिरूप्यते । मध्यन्दिनाद् । ऊर्ध्वम् । अपराह्णात् । प्राग् । यन्मुहूर्त्तम् । रूपम्वा वर्त्तते । स प्रतिहारः । तत्समः प्रतिहारः । अस्यादित्यस्य तन्मुहूर्त्ते गर्भा अन्वायत्ता अधीनाः सन्ति । यत एवम् । तस्मात्कारणात् । ते । गर्भाः प्रतिहृताः सन्तः । न । नैव कदापि । तदा । अवपद्यन्ते । निपतन्ति हि यतः । एतस्यादित्यसमस्य साम्नः प्रतिहारभाजिनो गर्भा भवन्ति ॥ ६ ॥

अनुवादः—अनन्तर मध्याह्न से ऊर्ध्व अपराह्न से पूर्व जो मुहूर्त्त है मानो वह प्रतिहार है । इस आदित्य के उस मुहूर्त्त के अधीन गर्भ काम करने वाले हैं । उस हेतु वे गर्भ प्रतिहृत होकर उस समय नहीं गिरते हैं क्योंकि इस आदित्य समान साम के प्रतिहार भाजी वे ही हैं ॥ ६ ॥

पदार्थः-( अथ ) उद्गीथ के अनन्तर ( मध्यन्दिनात् ) मध्याह्न समय के ( ऊर्ध्वम् ) ऊर्ध्व ( अपराह्णात्+प्राग् ) अपराह्न से पूर्व ( यत् ) जो मुहूर्त्त होता है ( अस्य+तत् ) इस आदित्य के उस समय के ( अन्वायत्ताः ) अनुसार कार्य साधक ( गर्भाः ) गर्भ होते हैं ( तस्मात् ) उस हेतु ( ते ) वे गर्भ ( प्रतिहृताः ) प्रतिहृत होकर

उस समय ( न ) नहीं ( अवपद्यन्ते ) गिरते हैं ( हि ) क्योंकि ( एतस्य+साम्नः ) इस आदित्य सम साम के ( प्रतिहारभाजिनः ) प्रतिहार के अनुष्ठाता वे ही हैं ॥ ६ ॥

**अथ यदूर्ध्व मपराह्णात्प्रागस्तमयात्स उपद्रवस्तदस्यारण्या अन्वायत्तास्तस्मात्ते पुरुषं दृष्ट्वा कक्षꣳ श्वभ्रमित्युपद्रवन्त्युपद्रवभाजिनो ह्येतस्य साम्नः ॥ ७ ॥**

अथ । यद् । ऊर्ध्वम् । अपराह्णात् । प्राग् । अस्तमयात् । सः । उपद्रवः । तद् । अस्य । आरण्याः । अन्वायत्ताः । तस्मात् । ते । पुरुषम् । दृष्ट्वा । कक्षम् । श्वभ्रम् । इति । उपद्रवन्ति । उपद्रवभाजिनः । हि । एतस्य । साम्नः ॥ ७ ॥

भाष्यम्ः—अथानन्तरम् । अपराह्णात् । ऊर्ध्वम् । अस्तमयात् । प्राग् । आदित्यस्य । यन्मुहूर्त्तं रूपम्वावर्त्तते । स उपद्रवः । कथम् । अस्याऽऽदित्यस्य तन्मुहूर्त्तम् । रूपम्वा । अन्वायत्ताः अधीनाः । तदधीन कार्य्यानुष्ठायिनः । आरण्याः । अरण्य पशवः । यत एवम् । तस्मात्कारणात् । ते पशवः । पुरुषम् । मनुष्यम् । दृष्ट्वा । अवलोक्य । कक्षम् । अरण्यम् । श्वभ्रम् । भयशून्यं निजविवरं । उपद्रवन्ति । उपगच्छन्ति । पलायन्त इत्यर्थः । हि यतः । एतस्यादित्योपमस्य साम्नः । उपद्रवभाजिनस्ते भवन्ति ॥ ७ ॥

अनुवादः—अनन्तर । अपराह्ण समय के ऊर्ध्व और अस्त समय के पूर्व जो मुहूर्त्त है । मानो वह उपद्रव विधि है । इस आदित्य के उस समय के अनुसार कार्य्यकर्त्ता अरण्य पशु हैं । उस कारण वे पुरुष को देख अरण्य को वा निज विवर को दौड़ते हैं, क्योंकि इस आदित्य सम साम के उपद्रव विधि के सेवक वे ही हैं ॥ ७ ॥

पदार्थः—( अथ ) प्रतिहार भक्ति के वर्णन के अनन्तर उपद्रव भक्ति का वर्णन प्रारम्भ होता है ( अपराह्णात् ) अपराह्ण से ( ऊर्ध्वम् ) ऊर्ध्व और ( अस्तमयात् ) अस्त समय से ( प्राग् ) पूर्व ( यत् ) जो मुहूर्त्त है ( सः+उपद्रवः ) वह मानो उपद्रव है ( आरण्याः ) अरण्यपशु ( अस्य ) इस आदित्य के ( तत् ) उस मुहूर्त्त के ( अन्वायत्ताः ) अधीन हो कार्य्यानुष्ठाता हैं (तस्मात्) उस हेतु ( ते ) वे अरण्यपशु (पुरुषम्) पुरुष को देखकर ( कक्षम् ) वनको ( श्वभ्रम् ) वा निजविवर को ( उपद्रवन्ति ) भाग जाते हैं ( हि ) क्योंकि (एतस्य+साम्नः ) इस साम के ( उपद्रवभाजिनः ) उपद्रवविधि के अनुष्ठाता वे ही हैं ॥ ७ ॥

**अथ यत्प्रथमास्तमिते तन्निधनम् । तदस्य पितरोऽ-**

**न्वायत्तास्तस्मात्तान्निदधति निधनभाजिनोह्येतस्य साम्न एवं खल्वमुमादित्यꣳ सप्तविधꣳ सामोपास्ते ।८।**

अथ । यत् । प्रथमास्तमिते । तत् । निधनम् । तत् । अस्य । पितरः । अन्वायत्ताः । तस्मात् । तान् । निदधति । निधनभाजिनः । हि । एतस्य । साम्नः । एवम् । खलु । अमुम् । आदित्यम् । सप्तविधम् । साम । उपास्ते ॥ ८ ॥

भाष्यम्:—अथेति । अथानन्तरम् । प्रथमास्तमिते । सूर्यस्य प्रथमास्तसमये । यन्मुहूर्तरूपम्वास्ति । तत् । तन्मुहूर्तसमम् । निधनमस्ति । अस्यादित्यस्य । तन्मुहूर्तम् । अन्वायत्ताः । अनुगताः । पितरः सन्ति । यत एवम् तस्मात् । तान्पितॄन् । पालकान् । निदधति । स्वकीय रक्षणे निहितान् स्थापितान् कुर्वन्ति । हि यतः । एतस्यसाम्नो निधनभाजिनः पितरो भवन्ति । एवमवयवशः सप्तविधं । सप्तधाविभक्तम् । साम । अमुमादित्यं दृश्यमानं सूर्यमुद्दिश्य । यो विद्वान् उपास्ते स आदित्य-तत्त्वविद् जायत इत्यर्थः ॥ ८ ॥

अनुवादः—अनन्तर । प्रथम अस्त समय में जो मुहूर्त होता है मानो वह निधन है । इस सूर्य के उस मुहूर्त के अनुगामी पितर हैं उस हेतु इन पितरों को उस समय में सन्निहित करते हैं । क्योंकि वे इस साम के निधन भाजी हैं । इस प्रकार निश्चितरूप से इस आदित्यसम सप्तविध साम की जो उपासना करता है ( वह आदित्य के तत्त्वों को जान जाता है ) ॥ ८ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर ( प्रथमास्तमिते ) प्रथम अस्तमय समय में ( यत् ) जो मुहूर्त होता है ( तत्+निधनम् ) मानो वह निधन है ( पितरः ) पितरगण (अस्य) इस आदित्य के ( तत् ) उस मुहूर्त के (अन्वायत्ताः) अनुसार कार्य्यकर्त्ता हैं (तस्मात) उस हेतु (तान् ) उन पितरों को ( निदधति ) मनुष्य लोग रक्षा करने में सन्निहित करते हैं ( हि ) क्योंकि ( एतस्य+साम्नः ) इस आदित्य समान साम के ( निधनभाजिनः ) निधन विधि के सेवक वे ही हैं ( एवम् ) इस प्रकार ( खलु ) निश्चितरूप से ( अमुम्+आदित्यम् ) इस आदित्य के समान ( सप्तविधम् ) सप्तविध ( साम ) साम की ( उपास्ते ) जो उपासना करते हैं वह आदित्य के सकल तत्त्वों को जानते हैं यह इस का फल है ॥ ८ ॥

इति नवम खण्डस्य भाषा समाप्ता ॥ ९ ॥

# अथ दशमः खण्डः

गेय साम्नः सप्तविभक्तयो भवन्ति । हिङ्कारः । प्रस्तावः । आदिः । प्रतिहारः । उद्गीथः । उपद्रवः । निधनञ्च । इति पूर्वं प्रदर्शितम् । एतेषु सप्तसु पदेषु द्वाविंशतिरक्षराणि भवन्ति । एक मक्षरं यदि त्यजेत्तर्ह्येक विंशति रक्षराणि शिष्यन्ते सप्तभिर्विभाजितेषु तेषु त्रीण्यक्षराणि लभ्यन्ते । प्रत्येक विभागे त्रीणि त्रीणि अक्षराणिभवन्तीति विज्ञेयम् । अतः सर्वासां विभक्तीनां त्रिभिस्त्रिभिरक्षरैः समत्वम् । अधुनादित्योप्येकाविंशातितमः । द्वादशमासाः । पञ्चर्तवः । त्रय इमे लोकाः । असा-वादित्यश्च । सर्वोमिलित्वैकविंशत्यात्मक एक आदित्यो निगद्यते । आदित्येनैवैतेषांधारणं पोषणञ्च । अयमेवादित्यो मृत्युः । आदित्योह्येवाहोरात्रादिकालेन जगादिदं प्रमापयति । तेनैव प्राणिनांमृत्युर्भवति । एतन्मृत्युतरणायास्ति कोप्युपायो न वेति ? अस्ति । कस्तावत् ? एतत्सप्तविभक्त्यादीनां विज्ञानम् । एतेनैव मृत्युमतितरति । अवशिष्टं यदेक कमक्षरम् । तेनादित्यात्परं ज्योति र्जयतीति प्रदर्शयितुं खण्डस्यास्यप्रारम्भः ॥

गेय साम की सात विभक्तिएं हैं । हिङ्कार, प्रस्ताव, आदि, प्रतिहार, उद्गीथ, उपद्रव और निधन । यह पूर्व दिखलाया गया है । इन सातों पदों में २२ बाईस अक्षर हैं । एक अक्षर यदि छोड़ दिया जाय तो २१ इक्कीस अक्षर शेष रहेंगे । सात से यदि वे विभक्त होवें तो तीन अक्षर लब्ध होंगे । अर्थात् प्रत्येक विभाग में तीन २ अक्षर होंगे ऐसा जानना चाहिये । अतः उन सातों विभक्तियों का तीन२अक्षरों से समत्व होगा । यह भी तुम जानते हो कि आदित्य भी एकविंश=इक्कीसवां है अर्थात् १२ मास । पांच ऋतु । तीन ये लोक और एक यह आदित्य । यह सब मिलकर एकविंशत्यात्मक आदित्य कहलाता है आदित्य से ही इनका धारण और पोषण होता है अतः यह-सब आदित्यात्मक है और यही आदित्य मृत्यु है । क्योंकि आदित्य ही दिन रात्रि काल से इस सम्पूर्ण जगत् को नापते रहते हैं उसी से प्राणियों को मृत्यु होता है । अब यह प्रश्न होता है कि इस मृत्यु के तरण के लिये कोई उपाय है वा नहीं ? है । कौन ? इन सातों विभक्तियों के अक्षरों का ज्ञान । उसी से मृत्यु को तरते हैं । अब अवशिष्ट जो एक अक्षर है उस के द्वारा आदित्य से पर ज्योति को जीतता है । इस विषय को दिखलाने के हेतु इस खण्ड का आरम्भ है ॥

( १ ) विद्या प्रवृत्त्यर्थ यह उपदेश है । ( २ ) इन सबों का अन्तिम परिणाम ब्रह्म ज्ञान है वही आदित्य से पर ज्योति है ।

**अथ खल्वात्मसम्मितमतिमृत्यु सप्तविधꣳ सामोपासीत । हिङ्कार इति त्र्यक्षरं प्रस्ताव इति त्र्यक्षरं तत्समम् ॥ १ ॥**

अथ । खलु । आत्मसम्मितम् । अतिमृत्यु । सप्तविधम् । साम । उपासीत । हिङ्कारः । इति । त्र्यक्षरम् । प्रस्तावः । इति । त्र्यक्षरम् । तत् । समम् ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति । खलु वाक्यालङ्कारः । अथानन्तरम् । सप्तविधं सामोपासीत । कीदृशं साम । आत्मसम्मितम् । स्वावयवतुल्यतयामितम् । परमात्मतुल्यतया वा सम्मितम् । पुनः कीदृशम् । अतिमृत्यु । मृत्युमतिक्रान्तमतिमृत्यु । मृत्युविजयि । सम्प्रति हिङ्कारादि—सप्तविभक्तीनामक्षराणि आचतुर्थमन्त्राद् गणयति । हिङ्कार इति त्र्यक्षरम् । त्रयाणामक्षराणां समाहारस्त्र्यक्षरम् । त्रीण्यक्षराणियस्मिन्निति वा । हिं+का+र इति त्र्यक्षराणि । पुनः प्रस्ताव इति त्र्यक्षरम् । प्र+स्ता+व इति । तद्द्वयं समम् । अक्षरसंख्यया तुल्यम् ॥ १ ॥

अनुवादः—अब आत्मसम्मित, अतिमृत्यु सप्तविध साम का अध्ययन करे । हिङ्कार पद में तीन "हिं+का+र" अक्षर हैं वैसे ही प्रस्ताव पद में तीन "प्र+स्ता+व" अक्षर हैं अतः वे दोनों तुल्य हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर ( खलु+आत्मसाम्मितम्) अपने तुल्य वा परमात्म तुल्य ( अतिमृत्यु ) मृत्यु को अतिक्रम करने वाला ( सप्तविधम् ) सप्तविध ( साम ) गेय साम का ( उपासीत) अध्ययन करे । आगे अक्षर गिनाते हैं ( हिङ्कारः+इति ) हिङ्कार यह पद (त्र्यक्षरम्) तीन "हिं+का+र" अक्षरों का है (प्रस्तावः+इति ) प्रस्ताव यह पद ( त्र्यक्षरम् ) तीन " प्र+स्ता+व " अक्षरों का है ( तत् ) वे दोनों ( समम् ) सम हैं ॥ १ ॥

**आदिरिति द्व्यक्षरम् । प्रतिहार इति चतुरक्षरम् । तत इहैकं तत्समम् ॥ २ ॥**

आदिः । इति । द्व्यक्षरम् । प्रतिहारः । इति । चतुरक्षरम् । ततः । इह । एकम् । तत् । समम् ॥ २ ॥

भाष्यम्—आदिरिति । आदि रिति द्व्यक्षरं पदम् । आचदिश्चेति । प्रतिहार इति चतुरक्षरं पदम् । प्रश्च तिश्च हाच रश्चेति । ततस्तस्मात् प्रतिहारपदादेकमक्षरमाकृष्य । इह । आदि—पदे प्रक्षेपणीयम् । ततः । तद्द्वयं । त्रिभिर्त्रिभिरक्षरैः समम् ॥ २ ॥

अनुवादः—आदि यह पद दो "आ+दि" अक्षरों का है। प्रतिहार पद चार "प्र+ति+हा+र" अक्षरों का है। उस प्रतिहार पद से एक अक्षर को ले आदि पद में स्थापन करे तब दोनों ( तीन अक्षरों से ) सम होते हैं ॥ २ ॥

पदार्थः—( आदिः+इति ) आदि यह पद ( द्व्यक्षरम् ) दो "आ+दि" अक्षरों का है ( प्रतिहारः+इति ) प्रतिहार यह पद ( चतुरक्षरम् ) चार "प्र+ति+हा+र" अक्षरों का है ( ततः ) उस प्रतिहार पद से ( एकम् ) एक अक्षर लेकर ( इह ) इस "आदि" पद में स्थापन करने से ( तत् ) दोनों ( समम् ) सम होंगे ॥ २ ॥

**उद्गीथ इति त्र्यक्षरमुपद्रव इति चतुरक्षरं त्रिभिस्त्रिभिः समं भवत्यक्षरमतिशिष्यते त्र्यक्षरं तत्समम् ॥ ३ ॥**

उद्गीथः । इति । त्र्यक्षरम् । उपद्रवः । इति । चतुरक्षरम् । त्रिभिः । त्रिभिः । समम् । भवति । अक्षरम् । अतिशिष्यते । त्र्यक्षरम् । तत् । समम् ॥ ३ ॥

भाष्यम्—उद्गीथ इति । उच्च गीश्च थश्चेति त्र्यक्षरं पदम् । उपद्रव इति । उश्च पश्च द्रश्च वश्चेति चतुरक्षरं पदम् । त्रिभिस्त्रिभिरक्षरैर्द्वयं समं भवति । किन्तु । उपद्रव पदे । एकमक्षरमतिशिष्यते । त्र्यक्षरं तद्द्वयं सममेव ग्रहीतव्यम् ॥ ३ ॥

अनुवादः—उद्गीथ यह पद तीन "उद्+गी+थ" अक्षरों का है। तीन २ अक्षरों को लेकर दोनों सम हैं। एक अक्षर शेष रहता है। अतः तीन २ अक्षरों से वे दोनों तुल्य हैं ॥ ३ ॥

पदार्थः—( उद्गीथ+इति+त्र्यक्षरम् ) उद्गीथ इस पद में "उद्+गी+थ" तीन अक्षर हैं ( उपद्रवः+इति+चतुरक्षरम्) उपद्रव इस पद में "उ+प+द्र+व" चार अक्षर हैं ( त्रिभिः+त्रिभिः+समम् ) इन दोनों में तीन २ अक्षरों की समता है (अक्षरम्+अतिशिष्यते ) उपद्रव पद में एक अक्षर अवशेष रहजाता है ( त्र्यक्षरम् ) अन्य २ तीन २ अक्षरों से ( तत् ) वह ( समम् ) सम है ॥ ३ ॥

**निधनमिति त्र्यक्षरं तत्सममेव भवति । तानि ह वा एतानि द्वाविंशतिरक्षराणि ॥ ४ ॥**

निधनम् । इति । त्र्यक्षरम् । तत् । समम् । एव । भवति । तानि । ह । वै । एतानि । द्वाविंशतिः । अक्षराणि ॥ ४ ॥

भाष्यम्—निधनमिति । निश्च धश्च नश्चेति त्र्यक्षरं पदम् । तन्निधनपदं सममेव भवति । अन्यैस्त्र्यक्षरी कृतैः पदैस्तुल्यम् । तानि वै । एतानि । सर्वाण्यक्षराणि हिङ्कारादीनाम् । द्वाविंशतिरक्षराणि भवन्ति ॥ ४ ॥

अनुवादः—निधन यह पद तीन "नि+ध+न" अक्षरों का है वह सम ही है । निश्चय वे ये सब मिला कर द्वाविंशति ( २२ ) अक्षर हैं ॥ ४ ॥

पदार्थः—( निधनम्+इति ) निधन यह पद ( त्र्यक्षरम् ) तीन "नि+ध+न" अक्षरों का है ( तत् ) वह ( सममेव ) सम ही ( भवति ) होता है ( तानि+वै ) वे ( एतानि ) ये ( द्वाविंशतिः+अक्षराणि ) २२ अक्षर हैं ॥ ४ ॥

**एकविꣳशत्यादित्यमाप्नोत्येकविꣳशो वा इतोऽसावादित्यो द्वाविꣳशेन परमादित्याज्जयति तन्नाकं तद्विशोकम् ॥ ५ ॥**

एकविंशत्या । आदित्यम् । आप्नोति । एकविंशः । वै । इतः । असौ । आदित्यः । द्वाविंशेन । परम् । आदित्यात् । जयति । तद् । नाकम् । तद् । विशोकम् ॥ ५ ॥

भाष्यम्—एकविंशत्येति । एकविंशत्याक्षरैर्हिङ्कारादीनाम् । आदित्यम् । आदित्यस्वरूपं मृत्युमाप्नोति । जयति । कथम् । यस्मात् । इतोऽस्माल्लोकात् । असावादित्योमृत्युः । एकविंशः । एकविंशतितमसंख्यापूरकः । द्वादशमासाः । ऋतवः पञ्च । इमे त्रयोलोकाश्च । ततः । आदित्यः । अवशिष्टेनद्वाविंशेनाक्षरेण । आदित्यात् परं यज्ज्योतिर्वर्त्तते । तज्जयति प्राप्नोति । यच्च तदादित्यात्परं ज्योतिः किं तदित्याह । तन्नाकम् । कं सुखम् । न कम् । अकं दुःखं । अकं दुःखम् न विद्यतेऽस्मिन् । तन्नाकम् । सुखमयम् । पुनः । तद् विशोकम् । विगतःशोको यस्मात् । तद्विशोकम् दुःखरहितम् ॥ ५ ॥

अनुवादः—एकविंशति अक्षरों से आदित्य का जय होता है। निश्चय, यहां से यह आदित्य एकविंश है । और बाईसवें अक्षर से आदित्य से पर ज्योति का विजय होता है वह सुखमय और आनन्द मय है ॥ ५ ॥

पदार्थः—( एकविंशत्या ) एक विंशति=इक्कीस अक्षरों से ( आदित्यम् ) आदित्यरूप मृत्यु के ( आप्नोति ) विजय को पाता है ( वै ) निश्चय ( इतः ) इस स्थान से ( असौ+आदित्यः ) यह आदित्य ( एकविंशः ) इक्कीसवां है ( द्वाविंशेन ) बाईसवें अक्षर से ( आदित्यात् ) आदित्य से ( परम् ) परज्योति को ( जयति ) जीतता है ( तत्+नाकम् ) वह ज्योति सुख स्वरूप है ( तत्+विशोकम् ) वह आनन्दमय है ॥५॥

**आप्नोतीहादित्यस्य जयं परो हास्यादित्यजयाज्ज-योभवति। य एतदेवं विद्वानात्मसम्मितमतिमृत्यु सप्त-विधꣳ सामोपास्ते सामोपास्ते ॥ ६ ॥**

आप्नोति । इह । आदित्यस्य । जयम् । परः । ह । अस्य । आदित्यजयात् । जयः । भवति । यः । एतत् । एवम् । विद्वान् । आत्मसम्मितम् । अतिमृत्यु । स-प्तविधम् । साम । उपास्ते । साम । उपास्ते ॥ ६ ॥

भाष्यम्–आप्नोतीति । फलं निर्दिशति । यो विद्वान् । एवं । पूर्वोक्त गुणविशिष्टम् । एतत्साम । विद्वान् जानन् सन् । आत्मसम्मितं स्वावयव तुल्यम् । अतिमृत्यु मृत्युमतिक्रम्य वर्त्तमानम् । सप्तविधं साम । उपास्ते । तस्य विदुष इदं फलम् । इहलोके । आदित्यस्य मृत्योर्जय माप्नोति । एवम् । ह प्रसिद्धस्यादित्यस्य जयात् परो जयो भवति । पर उत्कृष्टोजयो लभ्यते । परं ज्योतिः प्राप्नोतीत्यर्थः । द्विरभ्यास उपासनासमाप्त्यर्थः ॥ ६ ॥

इति दशम खण्डस्य संस्कृत भाष्यं समाप्तम् । १० ॥

अनुवादः–जो विद्वान् इस साम को पूर्वोक्त गुण विशिष्ट जानता हुआ इस आत्म सम्मित अतिमृत्यु सप्तविध साम का अध्ययन करता है । वह इस लोक में मृत्यु पर जय पाता है और मृत्यु के जय से पर जय प्राप्त करता है ॥ ६ ॥

पदार्थः–( यः ) जो विद्वान् ( एतत् ) इस साम को ( एवं विद्वान् ) ऐसा जा-नता हुआ ( आत्मसम्मितम् ) अपने तुल्य ( अतिमृत्यु ) मृत्यु को अतिक्रमण करने वाला ( सप्तविधम् ) सप्तप्रकार ( साम ) गेय साम का ( उपास्ते ) अध्ययन करता है, वह विद्वान् ( इह ) इस लोक में ( आदित्यस्य ) यम की ( जयम्+आप्नोति ) जय को पाता है (ह) और प्रसिद्ध ( आदित्य जयात् ) मृत्यु की जय से ( परः+जयः+भवति ) परजय होता है अर्थात् मृत्यु के विजय से परजय ( उत्कृष्टविजय ) जो परमज्योति की प्राप्ति है उसे वह पाता है ॥ ६ ॥ इति दशम खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥१०॥

* अथैकादशः खण्डः ॥ *

**मनो हिङ्कारो वाक्प्रस्तावश्चक्षुरुद्गीथः श्रोत्रं प्र-तिहारः प्राणो निधनमेतद्गायत्रं प्राणेषु प्रोतम् ॥१॥**

मनः । हिङ्कारः । वाक् । प्रस्तावः । चक्षुः । उद्गीथः । श्रोत्रम् । प्रतिहारः । प्राणः । निधनम् । एतद् । गायत्रम् । प्राणेषु । प्रोतम् ॥ १ ॥

भाष्यम्—मनो हिङ्कारः । मनश्चित्तम् । हिङ्कारो हिङ्कारतुल्यम् । करणवृत्तीनां यथा-मनो प्रथममस्ति तथैव सप्तविधगानेषु हिङ्कारःप्रथमः । हिङ्कारं विना यथेतराणिगेयानि न प्रवर्तन्ते तथैव मनो विना कतमदिन्द्रियं विषयाद्विषय मुत्क्रमितुं शक्नुयात् ? । अतोप्युभयोः समत्वम् । वाक् वाणी भाषणम् । प्रस्तावः । प्रस्तावेन तुल्या । यथाहिङ्कारादनन्तरं प्रस्तावोभवति तथैव मनसा प्रथमं यद् विचार्य्यते तदेव वाण्या प्रस्तूयते । अतोवाक्प्रस्ताव इति । यन्मनसाध्यायतितद्वाचावदतीति । चक्षुर्नयनम् । उद्गीथः । श्रैष्ठ्यात् । श्रोत्रम् । प्रतिहारः । प्राणम् । निधनम् । यथामुख्येप्राणएव सर्वेषामिन्द्रियव्यापाराणां निधनं=समाप्तिः। तथैवगेयानामपिनिधनविधौ । अतस्तुल्यता । एतद्गायत्रं गायत्रनामकं साम । गयान् प्राणाम् त्रायत इति गायत्रं । प्राणा वै गया इति बृहदारण्यके । गयाएव गायाः । गयान् प्राणान् ( इन्द्रियाणि ) त्रायत इति गायत्रम् । प्राणेषु इन्द्रियेषु प्रोतम् । आबद्धम् इन्द्रियसम्बन्धीत्यर्थः ॥ १ ॥

अनुवादः—मन हिङ्कार समान, वाणी प्रस्ताव समान, चक्षु उद्गीथ तुल्य, श्रोत्र प्रतिहार सदृश और प्राण निधन सम है । यह गायत्र नाम साम गान प्राणों से सम्बन्ध रखने वाला है ॥ १ ॥

पदार्थः—( मनः ) मन इन्द्रिय ( हिङ्कारः ) हिङ्कार तुल्य है ( वाक् ) वाणी ( प्रस्तावः ) प्रस्ताव तुल्य है ( चक्षुः+उद्गीथः ) नयन उद्गीथ तुल्य है ( श्रोत्रम्+प्रतिहारः ) श्रोत्र प्रतिहार है ( प्राणः+निधनम् ) प्राण निधन है ( एतत् ) यह ( गायत्रम् ) गायत्र नाम का साम गान (प्राणेषु) प्राणों ( इन्द्रियों ) में ( प्रोतम् ) आवद्ध है अर्थात् गायत्र साम इन्द्रियों से केवल सम्बन्ध रखने वाला है गाय=प्राण । त्र = रक्षक । अर्थात् प्राण रक्षक दोनों मिलकर गायत्र ॥ १ ॥

भाष्याशयः—जैसे इन्द्रिय वृत्तियों में मन प्रथम है वैसे सप्त विध साम में हिङ्कार प्रथम है । अतः मन की हिङ्कार से तुल्यता है । हिङ्कार के विना जैसे कोई कर्म प्रारम्भ नहीं होते वैसे ही मन के विना कौन इन्द्रिय अपने विषय को ग्रहण कर सकता ? वाणी प्रस्ताव है । जैसे हिङ्कारके अनन्तर प्रस्ताव साम होता है वैसे ही मन से विचार वाणी द्वारा मनुष्य किसी विषय का प्रस्ताव करता है (यन्मनसा ध्या० ) मन से जो विचारता है वाणी से उसे कहता है ॥ १ ॥

## स य एवमेतद्गायत्रं प्राणेषु प्रोतं वेद। प्राणीभ-

वति सर्वमायुरेति ज्योग् जीवति महान् प्रजया पशुभिर्भवति महान् कीर्त्या महामनाः स्यात्तद्व्रतम् ।२।

सः । यः । एवम् । एतद् । गायत्रम् । प्राणेषु । प्रोतम् । वेद । प्राणीभवति । सर्वम् । आयुः । एति । ज्योक् । जीवति । महान् । प्रजया । पशुभिः । भवति । महान् । कीर्त्या । महामनाः । स्यात् । तत् । व्रतम् ॥ २ ॥

भाष्यम्:—स इति । सः य उपासकः । प्राणेषु इन्द्रियेषु । "सर्वाणीन्द्रियाणि प्राणशब्देनोच्यन्त इत्युपनिषद्व्यवस्था" । प्रोतमेतद्गायत्रम् । साम । एवम् । ईदृग्गुणविशिष्टम् । वेद । जानाति । स उपासकः । प्राणीभवति । अविकलेन्द्रियो भवतीत्यर्थः । सर्वं सकलम् । आयुः । एति प्राप्नोति । शतं वर्षाणि जीवतीत्यर्थः । ज्योक् । उज्ज्वलम् । क्रियाविशेषणम् । ज्योक् । यथा स्यात् तथा जीवति । प्रजया पशुभिश्च सह महान्भवति । कीर्त्या च महान् भवति । गायत्रोपासकस्यैतद्व्रतं कर्तव्यम् । सः । महामनाः । अक्षुद्रचित्तः । उदारचेता भवेत् । तत्तदेव व्रतम् अस्य कर्त्तव्यम् ॥ २ ॥

अनुवादः—जो कोई (उपासक) प्राण प्रोत इस गायत्र साम को इस प्रकार जानता है । वह प्राणी होता है । सम्पूर्ण आयु को प्राप्त करता है । उज्ज्वल जीवन जीता है । प्रजा और पशुओं से महान् होता है । और (जगत् में) कीर्ति से महान् होता है । "महामना" होवे । यह उसका व्रत है ॥ २ ॥

पदार्थः—(सः+यः) सो जो कोई उपासक (प्राणेषु+प्रोतम्) प्राणों से सम्बन्धित (एतत्+गायत्रम्) इस गायत्र नाम के साम गान को (एवम्) इस प्रकार (वेद) जानता है वह (प्राणीभवति) प्राणधारी होता है अर्थात् प्राणों (इन्द्रियों) के तत्त्व जानने के कारण शुद्ध प्राण से युक्त रहता है (सर्वम्+आयुः) सम्पूर्ण आयु को (एति) पाता है (ज्योक्) उज्ज्वल शुद्ध विशुद्ध (जीवति) जीवन को धारण करता है । (प्रजया+पशुभिः) प्रजा और पशुओं के साथ (महान्+भवति) महान् होता है (कीर्त्या+महान्) कीर्ति से महान् होता है (महामनाः+स्यात्) गायत्रोपासक को महामना (उदारचेता) होना चाहिये (तद्व्रतम्) यही व्रत उनका है कभी क्षुद्र हृदय होना नहीं चाहिये । यही एक महाव्रत है ॥ २ ॥ इत्येकादशखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ११ ॥

## अथ द्वादशः खण्डः

अभिमन्थति स हिङ्कारो धूमो जायते स प्रस्तावो ज्वलति स उद्गीथोऽङ्गारा भवन्ति स प्रतिहार उपशा-

**म्यति तन्निधनꣳ सꣳ शाम्यति तन्निधनमेतद्रथन्तर-मग्नौ प्रोतम् ॥ १ ॥**

अभिमन्थति । सः । हिङ्कारः । धूमः । जायते । सः । प्रस्तावः । ज्वलति । सः । उद्गीथः । अङ्गाराः । भवन्ति । सः । प्रतिहारः । उपशाम्यति । तत् । निधनम् । सम् । शाम्यति । तत् । निधनम् । एतद् । रथन्तरम् । अग्नौ । प्रोतम् ॥ १ ॥

भाष्यम्—अभिमन्थतीति । ऋत्विग् । यदग्नि मरण्यो रगिमन्थनान् मथ्नाति । स हिङ्कारः । प्राथम्यात् । अग्नेः सकाशाद् धूमो जायते । उद्भवति । स प्रस्तावः । आनन्तर्यात् । यज्ज्वलति । अग्निः । समिद्भिर्यद्दीप्यते स उद्गीथः । हविस्सम्बन्धाच्छ्रैष्ठ्यं ज्वलनस्य । अग्नेर्ये अङ्गारा भवन्ति स प्रतिहारः । प्रतिहृतत्वात् । उपशाम्यति । शनैःशनैर्यदुप श-मितुं प्रारभते तन्निधनं । यद्वा । यत् संशाम्यति सम्यक् शाम्यति शान्तो भवति तन्निधनं । एतद्रथन्तरं । रथन्तर नामकं सामगानम् । अग्निरेव रथन्तरः । अग्निरूपेण रथेन यज-मानस्तरति शोकं तरति दुःखम् । अग्नि रिति यज्ञोपलक्षकः । यज्ञैरेव रथैस्तरति । अग्नौ प्रोतम् । अग्निना सम्बद्धम् ॥ १ ॥

अनुवादः—( ऋत्विग्लोग ) जो अग्नि मन्थन करते हैं वह हिङ्कार है अग्नि से जो धूम उत्पन्न होता है वह प्रस्ताव है । अग्नि जो प्रज्वलित होती है सो उ-द्गीथ है । अग्नि में जो अङ्गारें होती हैं सो प्रतीहार है । धीरे २ जो उपशान्त होना आरम्भ होती है सो निधन है । यद्वा । जो बिलकुल शान्त हो जाती है सो निधन है । यह रथन्तर नाम का सामगान अग्नि से सम्बन्ध रखता है ॥ १ ॥

पदार्थः—( अभिमन्थति ) ऋत्विग् लोग अरणि नाम काष्ठ में अग्नि का जो म-न्थन करते हैं । (सः+हिङ्कारः) वह हिङ्कार विधि के तुल्य है ( धूमः+जायते ) अग्नि से जो धूम उत्पन्न होता है (सः+प्रस्तावः) मानो वह प्रस्ताव है ( ज्वलति ) समिधा-ओं से जो अग्नि प्रज्वलित होती है (सः+उद्गीथः) मानो वह उद्गीथ है ( अङ्गाराः+ भवन्ति ) अग्नि में जो अङ्गारें होती हैं (सः+प्रतिहारः ) मानो वह प्रतीहार है ( उप-शाम्यति) अग्नि जो धीरे २ शान्त होना आरम्भ होती है ( तत+निधनम् ) मानो वह निधन है । यद्वा (सं शाम्यति) अग्नि जो बिलकुल शान्त हो जाती है (तन्निधनं) मानो वह निधन है ( एतत् ) यह ( रथन्तरम् ) रथन्तर नामक सामगान विशेष ( अग्नौ ) अग्नि से ( प्रोतम् ) सम्बन्ध रखने वाला है। यहां रथन्तर नाम अग्नि का है । अग्नि-रूप रथ से ही यजमान शोक दुःख को तैरता है । अग्नि शब्द यज्ञोपलक्षक है । अर्थात्

अग्नि शब्द यहां यज्ञ वाचक है । विविध प्रकार के यज्ञों से ही दुःखरूप संसार को पार उतर सुख को पाता है ॥ १ ॥

## स य एवमेतद्रथन्तरमग्नौ प्रोतं वेद । ब्रह्मवर्चस्यन्नादो भवति सर्वमायुरेति ज्योग् जीवति महान् प्रजया पशुभिर्भवति महान् कीर्त्या । न प्रत्यङ्ङग्निमाचामेन्न निष्ठीवेत्तद्व्रतम् ॥ २ ॥

सः । यः । एवम् । एतद् । रथन्तरम् । अग्नौ । प्रोतम् । वेद । ब्रह्मवर्चसी । अन्नादः । भवति । सर्वम् । आयुः । एति । ज्योक् । जीवति । महान् । प्रजया । पशुभिः । भवति । महान् । कीर्त्या । न । प्रत्यङ् । अग्निम् । आचामेत् । न । निष्ठीवेत् । तत् । व्रतम् ॥ २ ॥

भाष्यम्ः—स इति । स य उपासकः । अग्नौ प्रोतम् । अग्निसम्बन्धि । एतद्रथन्तरं । रथन्तर नामकं सामगानविशेषम् । एवं गुणविशिष्ट मनया रीत्या । वेद । जानाति । स उपासकः ब्रह्मवर्चसी वृत्तस्वाध्यायनिमित्तं तेजो ब्रह्मवर्चसं । तदस्यास्तीति ब्रह्मवर्चसी । अन्नादः । अन्नमत्तीति अन्नादः । भवति । सर्वम् । शतं वर्षाणि । आयुः । एति । प्राप्नोति । प्रत्यङ् अग्निम् न आचामेत् । अग्नेरभिमुखः सन् आचमनं न कुर्यात् । न निष्ठीवेत् । अग्नौ श्लेष्मनिरसनं च न कुर्यात् । रथन्तरोपासकस्य तद्व्रतं भवति शेषं पूर्ववत् ॥ २ ॥

इति द्वादशखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ १२ ॥

अनुवादः—जो कोई उपासक अग्नि सम्बन्धी इस रथन्तर सामगान को इस प्रकार जानता है वह ब्रह्मवर्चसी और अन्नभोक्ता होता है । सर्व आयु को प्राप्त करता है । उज्ज्वल जीवन जीता है प्रजा और पशुओं से महान् होता है । कीर्ति से महान् होता है वह अग्नि (यज्ञ) सम्मुख हो आचमन न करे । और उसमें थूक न फेके । वह इसका व्रत है ॥ २ ॥

पदार्थः—( सः+यः) सो जो कोई उपासक (एतत्+रथन्तरम् ) इस रथन्तर साम को ( एवम् ) ऐसा ( अग्नौ+प्रोतम् ) अग्नि सम्बन्धी ( वेद ) जानता है वह ( ब्रह्मवर्चसी ) ब्रह्मचारीवत् तेजस्वी ( अन्नादः ) और अन्नभोक्ता ( भवति ) होता है ( सर्वम्+आयुः ) सम्पूर्ण आयु को ( एति ) पाता हैं ( ज्योक् ) संसार में ज्योक्=उज्ज्वल हो ( जीवति ) जीता है ( प्रजया+पशुभिः ) प्रजा और पशुओं से ( महान् भवति ) महान् होता है ( कीर्त्या ) कीर्त्ति से ( महान् ) महान् होता है। इसके लिये

व्रत कहा जाता है। ( अग्निम्+प्रत्यङ् ) अग्नि=यज्ञादिक के सम्मुख हो ( न+आचामेत् ) आचमन न करे। ( न निष्ठीवेत् ) और न थूके। ( तत्+व्रतम् ) वही इसलिये व्रत है ॥ २ ॥ इति द्वादश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १२ ॥

※ अथ त्रयोदशः खण्डः ※

**उपमन्त्रयते स हिङ्कारो ज्ञपयते स प्रस्तावः स्त्रिया सह शेते स उद्गीथः प्रतिस्त्री सह शेते स प्रतिहारः कालं गच्छति तन्निधनं पारं गच्छति तन्निधनमेतद्वामदेव्यं मिथुने प्रोतम् ॥ १ ॥**

उपमन्त्रयते । सः । हिङ्कारः । ज्ञपयते । सः । प्रस्तावः । स्त्रिया । सह । शेते । सः । उद्गीथः । प्रति । स्त्री । सह । शेते । सः । प्रतिहारः । कालम् । गच्छति । तत् । निधनम् । पारम् । गच्छति । तत् । निधनम् । एतद् । वामदेव्यम् । मिथुने । प्रोतम् ॥ १ ॥

भाष्यम्—उपमन्त्रयत इति । प्रकृतिपुरुष-परिचयार्थं वामदेव्यं सामाह । प्रथममियं प्रकृतिः । पुरुषम् । उपमन्त्रयते । आह्वयति । निमन्त्रयतीत्यर्थः । पुरुषाय विविधान् विषयान् प्रदर्श्य तं पुरुषं प्रथमं स्वाभिमुखीकरोति । पुरुषं स्त्रीव । स हिङ्कारः । हुं इति भणित्वा हे जीव ? मत्पाशबन्धात् त्वं कुत्र यासि । आगच्छेह । पश्य ममैश्वर्यमिति विविध विषयैः प्रलोभ्य प्रकृतिर्जीवं स्वायत्तं करोत्यतः स हिङ्कारः । हुं कृत्वा वशीकरोतीत्यर्थः । सा प्रकृतिः । इत्थं निमन्त्रिताय पुरुषाय ततः ज्ञपयते । अयं ज्ञाने ज्ञापने च वर्त्तते : विविधविषयान् प्रख्यापति प्रलोभनाय भोगायवा दर्शयति स प्रस्तावः । मन्ये बन्धनाय प्रस्तावं करोति । इत्थं प्रस्तुतः प्रलोभित आकर्षितश्च जीवः स्त्रिया प्रकृत्या सह शेते । आरक्त आरक्तयेव । ब्रह्म विस्मृत्यप्रमत्तश्चभूत्वा प्रकृत्यासार्धं लिप्तोभवति । इदमेवश्रेयः । नान्यच्छ्रेयोस्त्यतः । इतिमत्वा विषयान् भोक्तुं प्रवर्त्तते । यथा शयितः पुरुषो न किमपि वेत्ति । तथैव विषयासक्तो योजीवः किमपि न जानाति तदेव सुखं मन्यते । स उद्गीथः । उद्भ्रान्तवद् गायन्निव विषयसेवनेनानन्दमनुभवन्निव भ्राम्यति । अतः स उद्गीथः । प्रतिस्त्री सह शेते । अर्थात् व्यामुग्धं स्वजालनिबद्धं पुरुषं विलोक्य । स्त्री प्रकृतिरपि । तं प्रति । अनुरक्तेवभूत्वा तेन सार्धं शेते । अर्थात् तं पुरुषं सम्यग् सर्वतो भावेन बध्नातीत्यर्थः । स प्रतिहारः । अयमेव प्रतिहारः । यतः सर्वतोभावेन विषयासक्तं पुरुषं स्वात्मानं प्रति प्रति-

हरति । आकृष्यति प्रकृति रतः प्रतिहारः । इत्थं विमुग्धोजीवः कालं गच्छति । गमयति। अर्थात् पारमतिशयितं परमेवपारं । यथास्यात् तथा कालं गच्छतिगमयति । एतदेवनिधनम् । जीवनाशकारणं । निधनं समाप्तिः । नाशः । कालं गच्छति तन्निधनमित्यस्यैवपारं गच्छति तन्निधनमितिव्याख्यानं वर्त्तते । गच्छत्यन्तर्भावितण्यर्थः । अत्रकालमितिद्वितीयान्तं कर्मसंज्ञकंपदम् । गच्छतिइत्यस्यकर्तृपदं पुरुषोस्ति । तदेतद्वामदेव्यम् । जीवविषयकं-साम । इहहि वामदेवशब्दोजीववाची । सगीक्षाद्दश्यताम् । वामदेवस्यजीवस्य सम्बन्धि-यत्साम तद्वामदेव्यं साम । तदेतत्साममिथुने प्रकृतिपुरुषरूपेद्वन्द्वेप्रोतम् । प्रकृतिपुरुष-स्वभावप्रदर्शने प्रथितं कथितमित्यर्थः । साङ्ख्याःप्रकृतिंबन्धकारिणींमन्यन्ते । यदापुरुषः प्रकृतिं पश्यति तदा परपुरुषावलोकिताकुलबधूर्यथालज्जितासतीतस्मादन्तर्दधाति । तथैव-तस्मात् पुरुषात् सा "अनेनदृष्टास्मी" तिनिवर्तते । पुनस्तस्मैपुरुषाय भोगं न प्रयच्छती-त्यर्थः । तथाहि । प्रकृतेः सुकुमारतरं न किञ्चिदस्तीति मे मतिर्भव । यादृष्टास्मीति पुनर्न दर्शन मुपैति पुरुषस्य । सांख्य० कारि० ॥ ६१ ॥१ ॥

अनुवादः-( प्रकृति ) पुरुषको जो निमन्त्रितकरती है ( अपने और जीव को जो आकर्षण करती है ) वह हिङ्कार है । और विषयों को जो दिखलाती है वह प्रस्ताव है। प्रकृति के साथ पुरुष जो आसक्त होता है वह उद्गीथ है । उस जीव के प्रति प्रकृति भी जो आसक्त होती है वह प्रतिहार है । इस प्रकार जीव जो समय विताता है वह निधन है ॥ १ ॥

पदार्थ और आशयः—( उपमन्त्रयते ) प्रकृति और जीवात्मा की गति य-हां कहते हैं । प्रकृतिरूपा स्त्री विविधविषयों को दिखला जीव को मोहित कर अपने पाश ( जाल ) में बांध लेती है । यही विषय यहां दिखलाया जाता है । इस प्रकार प्रथम मानो प्रकृति पुरुष को ( उपमन्त्रयते ) पुकारती है । अर्थात् हे जीव! यहां आ-ओ । मेरे ऐश्वर्य को देखो कहां जाते हो? इस प्रकार मानो यह स्त्री रूपा प्रकृति पुरुष को प्रथम उपमन्त्रण=निमन्त्रण ( न्योता ) देती है ( सः हिङ्कारः ) वह मानो हि-ङ्कार है ( हुम् ) हुङ्कार शब्द कह हुं ऐसा कह हे जीव ! मेरे विस्तृत पाश=जाल से निकलकर कहां तुम जा सकोगे इस प्रकार भाषण कर ( करोति ) प्रकृति आत्मा को अपने वश कर लेती है अतः इसका नाम हिङ्कार है ( हुं शब्देन वशीकरोति इति हि-ङ्कारः ) ( ज्ञपयते ) इस प्रकार निमन्त्रण दे वा वशकर प्रकृति ( ज्ञपयते ) विविधभोगों को दिखलाना आरम्भ करती है ( सः प्रस्तावः ) वह मानो प्रस्ताव है । अर्थात् इस प्रकार पुरुष को बांधने के लिये प्रकृति अपने कार्य को आरम्भ करती है । इसहेतु यह

प्रस्ताव है । ( स्त्रिया सह शेते ) एवं पुरुष निमन्त्रित हो ( स्त्रिया० ) स्त्रीरूपा प्रकृति के साथ ( शेते ) सोजाता है अर्थात् प्राकृतिक विविध विषयों को भोग करता हुआ अपने सुहृद् ब्रह्म को भूल उन्मत्त उद्भ्रान्त हो उस में ऐसा भ्रान्त हो जाता है कि मानो प्रसुप्त मनुष्य के समान अन्य कल्याण साधन कुछ भी उसे भासित नहीं होते । विषय भोग को ही मुख्य मान प्रकृति में आसक्त हो सोजाता है। ( सः+उद्गीथः ) वह उद्गीथ है । क्योंकि इस अवस्था में जीव उन्मत्त उद्भ्रान्त हो गाता फिरता है अर्थात् उसी में आनन्द का अनुभव करता हुआ प्रसन्नता से काल बिताना आरम्भ करता है ; परन्तु भविष्यत् आपत्ति उसे नहीं सूझती । इस हेतु उसके लिये उद्गीथ समान है । ( प्रति स्त्री सह शेते ) जब जीव इस प्रकार प्रकृति में लीन हो जाता है । तब मानो प्रत्युपकार के लिये ( प्रति ) जीव के प्रति भी (स्त्री) स्त्री रूपा प्रकृति( सह ) पुरुष के साथ ( शेते ) सोजाती है अर्थात् मानो जैसे अनुरक्त पुरुष में पुंश्चली स्त्री आसक्तसी हो जाती है वैसे ही अनुरक्त जीव के साथ प्रकृति भी अनुराग करने लगती है । अर्थात् प्रकृति अपने शरीर को पुरुष के प्रति समर्पण कर इस प्रकार अपने में वश कर लेती है कि पुरुष को प्राकृतिक सकलवस्तु प्रिय मालूम होने लगती है । जैसे विषयीपुरुष स्त्री व्यासक्त हो उसके कहने से उचित अनुचित सब कार्य्य करना आरम्भ कर देता है अथवा प्रियतमा की सब बात ही उसको अच्छी भान होने लगती हैं । तद्वत् प्रकृति के सब पदार्थ ही उस अनुरक्त पुरुष को भोग्य ही प्रतीत होने लगते हैं। ( सः+प्रतिहारः ) वह प्रतिहार है क्योंकि इस अवस्था में सब प्रकार से पुरुष को अपन में हरण कर लेती है अतः वह प्रतिहार है (कालं+गच्छति+तत्+निधनम्) इस प्रकार जीव जो काल विताना आरम्भ करता है ( तत्+निधनम् ) वही निधन है । निधन=समाप्ति=नाश । यही आत्मा का नाश का कारण है अर्थात् प्रकृति में बद्ध हो आत्मा पतित हो जाता है ( पारं गच्छात तत् निधनम् ) पूर्व वाक्य का ही यह अनुवाद है (पारम्) अतिशय आसक्त होकर काल को विताना ही मानो निधन है नाश का कारण है ( एतद् वामदेव्यम् ) यह वामदेव्यसाम है । वामदेव यहां जीव का नाम है जीव सम्बन्धी जो साम उसे वामदेव्य कहते हैं । इसकी समीक्षा देखो । ( मिथुने+प्रोतम् ) यह वामदेव्यसाम प्रकृति पुरुष द्वन्द्व (दो) के विज्ञान में (प्रोतम् ) कहा गया है ॥ १ ॥

**स य एवमेतद्वामदेव्यं मिथुने प्रोतं वेद । मिथुनी-**

भवति मिथुनान्मिथुनात्प्रजायते सर्वमायुरेति ज्योग् जीवति महान् प्रजया पशुभिर्भवति महान् कीर्त्या । न काञ्चन परिहरेत्तद्व्रतम् ॥ २ ॥

सः । यः । एवम् । एतद् । वागदेव्यम् । मिथुने । प्रोतम् । वेद । मिथुनीभवति । मिथुनात् । मिथुनात् । प्रजायते । सर्वम् आयुः । एति । ज्योग् । जीवति । महान् । प्रजया । पशुभिः । भवति । महान् । कीर्त्या । न । काञ्चन । परिहरेत् । तत् । व्रतम् ॥ २ ॥

भाष्यम्—स य इति । स योविद्वान् । एतद्वामदेव्यंसाम मिथुने प्रकृतिपुरुषद्वन्द्वे प्रकृति पुरुष विज्ञान इत्यर्थः । प्रोतं । वेद जानाति । स मिथुनीभवति । प्रकृतिपुरुषद्वन्द्व विज्ञानवान् भवति । मिथुनात् मिथुनात् । सकल प्राकृतिक दुःख द्वन्द्वात् प्रजायते । पृथक् भूत्वा प्रजायते । ल्यप् लोपे पञ्चमी । शीतञ्चोष्णञ्च सुखञ्च दुःखञ्च इत्येवं विधं सर्वं द्वन्द्वं तिरस्कृत्य प्रकृष्टो भवति (न काञ्चन परिहरेत्) अतो न काञ्चन प्रकृतिं । परि परितः सर्वतो भावेन हरेत् आसज्जेत । शेषं पूर्ववत् ॥ २ ॥

अनुवादः—जो कोई इस बामदेव्यसामको मिथुन सम्बन्धी जानता है वह प्रकृति पुरुष विज्ञानवित् होता है । और सब द्वन्द्व से छूटकर प्रकृष्ट होता है सम्पूर्ण आयु पाता है । बहुत जीता है । प्रजाओं और पशुओं से महान् होता है । और जगत् में कीर्ति के द्वारा महान् प्रख्यात होता है । किसी प्राकृत वस्तु में सर्वतोभाव से आसक्त नहीं होना चाहिये वह इसका व्रत है ॥ २ ॥

पदार्थः-( सः+यः ) जो कोई विद्वान् ( एतद्वामदेव्यम् ) इस वामदेव्य साम को ( मिथुने ) प्रकृति पुरुष दर्शन के सम्बन्ध में ( प्रोतम् ) संबद्ध ( वेद ) जानता है । ( मिथुनीभवति ) वह प्रकृति पुरुषरूप द्वन्द्ववित् होता है और ( मिथुनात् मिथुनात् ) प्रत्येक द्वन्द्व से छूट ( प्रजायते ) जगत् में प्रख्यात होता है । ( सर्वम् ) इत्यादि पूर्ववत् । ( काञ्चन ) इस हेतु किसी प्राकृत पदार्थ में (परि) सर्वतोभाव से=सब प्रकार से ( न हरेत् ) आसक्त न होवे ( तत्-व्रतम् ) वह व्रत है । यही इस साम का व्रत है ॥ २ ॥

इति त्रयोदश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १३ ॥

# वामदेव्य साम । ( ६ )

महर्षि पाणिनि कहते हैं यथा—"वामदेवाड्ड्यड्ड्यौ ॥ पा० । सू० ४ । २ । ९ ॥ वामदेवेन ऋषिणा दृष्टं साम वामदेव्यम्" । जिस साम गान के द्रष्टा वामदेव ऋषि हैं उस साम का नाम वामदेव्य है । अर्थात् जिन २ ऋचाओं के तत्त्वों को जान वामदेव ऋषि गानार्थ उपदेश देते हैं । उस साम गान का नाम वामदेव्य है । प्रायः सब शुभ कर्म के अन्त में इस का गान होता है । श्रीमदाचार्य दयानन्दजी भी संस्कारविधि के अनेक स्थानों में वामदेव्य गानार्थ शिक्षा देगये हैं । अतः श्रौत सूत्र में कहागया है यथा—"वामदेव्यं दक्षिणेऽपि कक्षे तिष्ठन् गायेत् । लाट्यायन श्रौत सू० १ । ५ । १६ ॥ दक्षिण भाग में स्थित होकर वामदेव्यगान करे । द्राह्यायण श्रौतसूत्र में भी ऐसा ही है । "वामदेव्यमसीत्यधिष्ठानम्" । ला० २ । ८ । ७ ॥ "वामदेव्येन स्तोष्यमाणः प्राग् स्तोम योगाद् गावो अश्वा अजावयो व्रीहयो यवा इति मनसा ध्यायेत्"। ला० श्रौ० २ । १० । १ ॥ वामदेव्यसाम से स्तुति करने की इच्छा वाला यजमान स्तोमयोग से पूर्व गाय, अश्व, अज ( बकरे ) अवि ( मेष ) व्रीहि और यव आदि की वृद्धयर्थ ब्रह्म को मन से ध्यानकरे । हे ईश्वर ! मेरी गौ आदि की वृद्धि होवे । ऐसी प्रार्थना वामदेव्य साम के द्वारा करे यह इस का भाव है । "ये वामदेव्येन स्तुत्वोत्तिष्ठन्ति ते सतः सदभ्युत्तिष्ठन्ति । पूर्णात् पूर्ण मायतनादायतनम् । अन्तरिक्षायतना हि प्रजा" । ताण्ड्य० ४ । ८ । १६ ॥ अर्थ—( ये ) जो (वामदेव्येन) वामदेव्यसाम गान से ( स्तुत्वा ) ब्रह्म की स्तुति कर ( उत्तिष्ठन्ति ) जगत् में उन्नति करना चाहते हैं । वे ( सतः ) सत्य वामदेव्यगान से (सत्) ब्रह्म की (अभि) ओर (उत्तिष्ठन्ति) उत्थान करते हैं और (पूर्णाद् आयतनाद्) पूर्ण आयतन आश्रय अर्थात् ब्रह्म । पूर्ण आयतन नाम ब्रह्म का है उससे ( पूर्णम्+ आयतनम् ) पूर्ण आश्रय पाते हैं ( हि ) क्योंकि ( प्रजा ) प्रजा ( अन्तरिक्षायतना ) ब्रह्माश्रय ही है । यहां अन्तरिक्ष नाम भी ब्रह्म का है (अन्तर्मध्ये ईक्षते पश्यति इति अन्तरिक्षः अन्तर्यामी इत्यर्थः ) ( अन्तः ) सब के मध्य में विराजमान होकर ( ईक्षते ) जो धर्माधर्म को देखता है वह अन्तरिक्ष कहलाता है । अर्थात् अन्तर्यामी ब्रह्म को अन्तरिक्ष पूर्णायतन कहते हैं । इसी हेतु "मातरिश्वा" भी ईश्वर का नाम है । माता के उदर में बालक को श्वास प्रश्वास प्रदान करे उसे "मातरिश्वा" कहते हैं ( मातरि मातुरुदरे स्थितः सन् श्वासयतीतिमातरिश्वा) वामदेव्य साम गान से ईश्वर की प्राप्ति होती है यह सिद्ध हुआ ।

"पिता वै वामदेव्यं पुत्राः पृष्ठानि"। ताण्ड्य० ७ । ९ । १ ॥ "अयं वै लोको मध्यमो वामदेव्यम्"। ताण्ड्य० ७ । ९ । ५ ॥ पितृ समान वामदेव्य साम है । और पुत्र समान पृष्ठच साम है । पृष्ठच नाम का एक साम गान होता है । वा यहां पृष्ठच नाम सकल साम का है। यह मध्यम लोक ही वामदेव्य है। मध्यम लोक अन्तरिक्ष कहलाता है ( मध्ये भवो मध्यमः ) आश्चर्य प्रकार से ऋषियों ने शब्द प्रयोग किये हैं । वामदेव्य साम प्रायः ईश्वर से अधिक सम्बन्ध रखता है । " कयानश्चित्र आभुवदूती " यही तृच प्रायः वामदेव्य साम में गाया जाता है। इस को वैदिक भाषा में "कवती" कहते हैं । "कवतीभ्यो ह्येति प्रजापतेः"। ताण्डच० । ७ । ९ । २२ । दोष परिहार के लिये प्रजापति(प्रजाओं का पति = ब्रह्म) सम्बन्धी कवती ऋचाओं के द्वारा स्तुति करे। "अन्तरिक्षं वै वामदेव्यम्" ता० ७ । ९ । ९ ॥ अन्तरिक्ष ही व्यामदेव्य है । प्रजापति नाम ब्रह्म का है। उसे "क" भी कहते हैं। "कस्मैदेवाय०। वेद। कं ब्रह्म खं ब्रह्म। उपनिषद्" इस हेतु जिस में "क" प्रजापति की उपासना हो उसे कवती कहते हैं । इसी हेतु वह साम शुभ कर्म के अन्त में गाया जाता है । जो कुछ दोष हुआ हे ईश्वर ! उसे क्षमा करो । कहा भी गया है। "पिता वै वामदेव्यं पुत्राः पृष्ठानि" । ताण्ड्य० ७.९।१ ॥ "यद्धि पुत्रोऽशान्तं चरति पिता तच्छमयति" । ताण्ड्य० ७ । ९ । ४ ॥ पितृ समान वामदेव्य साम है । और अन्य साम पुत्र समान है । पुत्र जो कुछ अशान्त कर्म करता है पिता उस को शमन ( शान्त ) करता है । समस्त गान कृतदोषों को अन्तिम वामदेव्य साम शान्त करता है । यदि अन्त में भी ईश्वर की प्रार्थना मन से होवे तो निःसन्देह कुछ लाभ अवश्य होजाय। पूर्वकाल में आरती की जगह में वामदेव्य गान होता था। कैसे वामदेव्य साम गाना चाहिये सो कहते हैं। "कथमिव वामदेव्यं गेयमित्याहुः"। ताण्ड्य० ७। ९ । १० ॥ "यथांकुली पुत्रान् संदश्या संभिन्दती । हरति यथावातोऽप्सु शनैर्वाति"। ताण्ड्य० ७ । ९ । ११ ॥ अर्थ-( यथा) जैसे ( अंकुली ) मार्जारी विडाली (पुत्रान्) अपने बच्चों को ( संदश्य ) दांतों से पकड़ ( असंभिन्दती ) परन्तु दांतों से असंभेद स्पर्श न करती हुई ( हरति ) ले जाती है । और जैसे (वातः ) वायु ( अप्सु ) जल के ऊपर ( शनैः ) धीरे २ ( वाति ) वहता है वैसे ही वामदेव्य साम गाना चाहिये। अर्थात् बहुत धीरे २ बड़ी सावधानी से वामदेव्य साम गान करे । क्योंकि यह अन्तिम प्रार्थना है । इस में भी त्रुटि रहगई तो फिर कहां आश्रय मिल सकता है ।

वामदेवादि मुक्तो नाद्वैतम्*। सांख्य० सू० १ । १५७॥ यहां पर एक क्लिष्टतर प्रश्न उपस्थित होता है कि वामदेव्य यथार्थ में कौन है क्योंकि उपनिषदों में कहागया है-

तदुक्तमृषिणा । गर्भे नु सन्नन्वेषामवेदमहं देवानां जनिमानि विश्वा। शतं मा पुर आयसी ररक्षन्नध श्येनो जवसा निरदीय-मिति गर्भ एवैतच्छयानो वामदेव एव मुवाच । ऐ० उ० १ । ४ । ५ ॥

पुनः-तद्धैतत्पश्यन् ऋषिर्वामदेवः प्रतिपेदे "अहंमनुरभवꣳ सूर्यश्च" इति । बृ० उ० १ । ४ । १० ॥ प्रथमऐतरेयोद्धृत "गर्भेनुसन्" यह मन्त्र ऋग्वेद मण्डल ४ सूक्त २७ का प्रथम मन्त्र है । और बृहदारण्यकोपनिषदुद्धृत " अहं मनुरभवम् " यह मन्त्र ऋग्वेद चतुर्थ मण्डल २६ सूक्त का प्रथम मन्त्र है । बृ० उ० में मन्त्र का केवल प्रतीक मात्र दिया हुआ है । पुनः-*शास्त्र दृष्ट्यातूपदेशो वामदेववत् * वे० सू० १ । १ । ३० ॥ इस सूत्र के ऊपर सब ही भाष्यकार क्या शङ्कराचार्य क्या रामानुज क्या आधुनिक पण्डित आदि सब ही ने उपनिषदों के ही उक्त वचन दे कर वामदेव के ये वचन हैं और वामदेव एक ऋषि थे ऐसा ही अर्थ किया है । परन्तु यह बात असंगत है । क्योंकि ये दोनों वेद के मन्त्र हैं । वामदेव वक्ता नहीं हो सकते किन्तु द्रष्टा हो सकते हैं । अतः यह आवश्यक है कि इस में पूर्ण विचार किया जाय । अतः मैं इन दोनों मन्त्रों का अर्थ दिखलाता हूं तत्पश्चात् समीक्षा करूंगा ।

" गर्भेनुसन् " ऋ० ४ । सू० २७ । मं० १ ॥ इस का ऋषि वामदेव है और देवता इन्द्र है । जैसे आत्मा नाम जीव और ब्रह्म दोनों का है वैसे ही इन्द्र नाम जीव और ब्रह्म दोनों का है । श्रीमदाचार्य स्वामी दयानन्द जी कहते हैं " अथ जीव गुणानाह " अब जीव के गुणों को कहते हैं । अर्थात् यह मन्त्र जीव के गुण वर्णन-परक है । एक सिद्ध मुक्त जीव कहते हैं कि ( सन् ) जीवात्मा ( अहम् ) मैंने ( गर्भे ) इस ब्रह्माण्ड रूप गर्भ में ( वर्त्तमानानाम् ) वर्तमान (एषां देवानाम् ) इन अग्नि, वायु, सूर्यादि सकल प्राकृतिक वस्तुओं के ( विश्वा ) सर्वथा ( जनिमानि ) उत्पत्ति स्थिति आदि अर्थात् सब तत्त्वों को (नु) निश्चित रूप से ( अनु+अवेदम् ) अच्छे प्रकार जान लिया

(१) सन् नाम ब्रह्म जीव और प्रकृति इन तीनों का है । अतः ब्रह्म का एक नाम सच्चिदानन्द है । सत् प्रकृति भी, चित् और आनन्द नहीं । जीव सत् और चित् दोनों है परन्तु सर्वदा आनन्द नहीं ब्रह्म सत्, चित् और आनन्द तीनों है । और ये तीनों नित्यपदार्थ हैं अतः सत् कहे जाते हैं । पुल्लिङ्ग में सत् का सन् बन जाता है ।

( मा ) मुझ को ( आयसीः ) लोहमयी अर्थात् बन्धनमय (शतम्) अनेक(पुरः ) शरीर (अरक्षन्) रक्षा करते थे ( अध ) अनन्तर (जवसा) ज्ञानरूप बड़े वेग से (श्येनः) बाज पक्षी के सदृश ( निरदीयम् ) निकल गया हूं । मुझ को लोहमय शरीर रक्षा करते थे। इस का भाव यह है कि मैं अज्ञान के कारण लोहसदृश अटूट शरीरों में बन्द था । जब मैंने सकल प्राकृतिक वस्तुओं के तत्त्व अच्छे प्रकार जान लिये तब श्येन पक्षी के समान बड़े वेग से उन लोहमय शरीरों से छूट कर निकल गया । अब मैं इन्द्र ( परमैश्वर्यवान् ) होकर मुक्ति का सुख भोगरहा हूं जो यथार्थ में इन्द्रपना है उस को मैं सब बन्धनों से छूट मुक्तावस्था में पा रहा हूं ।

सम्पूर्ण प्राकृतिक वस्तु की एक संज्ञा देव है । सांख्यशास्त्र का यह सिद्धान्त है कि जबतक प्रकृति को पुरुष नहीं जानता है तब तक पुरुष को प्रकृति अपने वश में रखती है जब पुरुष प्रकृतिरूपा कुलवधू के सर्वाङ्ग को देख लेता है तब प्रकृति मानो लज्जित हो कर उस पुरुष से पृथक् हो जाती है । अर्थात् तत्त्ववित् पुरुष को प्रकृति नहीं बांधती है । कहा गया है "प्रकृतेः सुकुमारतरं न किञ्चिदस्तीति मे मतिर्भवति । या दृष्टास्मीति पुनर्न दर्शनमुपैति पुरुषस्य " सांख्य कारिका६१ । जब जीव प्रकृति को अच्छे प्रकार जान लेता है तब वह बन्धन से छूट मुक्त हो जाता है । यह शिक्षा इस से मिलती है । अतः सब को उचित है कि सृष्टि विद्या को जानें यही भाव श्रीमदाचार्य दयानन्दजी का है। "अहं मनुरभवं सूर्य्यश्चाहं कक्षीवां ऋषिरस्मि विप्रः" । ऋ०४ । २६ । १।

इस द्वितीय मन्त्र का अर्थ—श्री स्वामी दयानन्दजी इसपर कहते हैं—"अथेश्वर गुणानाह" ईश्वर के गुणों का उपदेश करते हैं । इस मन्त्र का देवता इन्द्र ( परमात्मा ) है ( अहम् ) मैं ( मनुः ) सम्पूर्ण पदार्थों का मनन करने वाला ( अभवम् ) हूं । अर्थात् मैं सर्वज्ञ हूं ( सूर्य्यः+अहम् ) सूर्य्यवत् प्रकाशक मैं ही हूं ( कक्षीवान् ) सम्पूर्ण सृष्टि की कक्षा[1] से युक्त मैं ही हूं ( ऋषिः[2] ) सर्वव्यापक ( अस्मि ) हूं ( विप्रः[3] ) बीजप्रद मैं हूं ( आर्जुनेयम्[4] ) दीप्यमान ( कुत्सम्[5] ) प्रधान=प्रकृति को ( नि ) अतिशय ( ऋञ्जे ) वश में रखने वाला हूं ( अहम्+कविः ) परमज्ञानी हूं ( उशना[6]: ) सबों को चाहने वाला मैं हूं । हे जीव! (मा) ऐसे मुझ को ( पश्यता ) जानो वा साक्षात्

( १ ) कक्षा=श्रेणी, स्थान, प्रकृति विद्या । उसे जो जाने उसका नाम कक्षीवान् है। ( २ ) ( ऋषगतौ ) सर्वगत ( ३ ) ( डुवपबीजसन्ताने ) बीज के फैलाने वाला ( ४ ) अर्जुन=शुक्ल ( ५ ) ( कुतमात्मानं जीवं सिनोति बध्नातीति कुत्सः प्रधानम् ) ( ६ ) ( वशकान्तौ कान्तिरिच्छा ) इच्छार्थक वश धातु से उशना बनता है ।

करो । इसके अव्यवहित परमन्त्र के देखने से विस्पष्ट होता है कि यह ब्रह्म का प्रकरण है ।

अहं भूमिमददामार्यायाहं वृष्टिं दाशुषेमर्त्याय । अहमपो अनयं वावशाना मम देवासो अनुकेतमायन् । ऋ० मण्ड०४ । सू० २६ । मं० २ ॥

( अहम् ) मैं ( आर्य्याय ) मनुष्य को ( भूमिम् ) आश्रय ( अददाम् ) देता हूं ( अहम् ) मैं ( दाशुषे+मर्त्याय ) दान शील पुरुष को ( वृष्टिम् ) धनादि की वर्षा देता हूं ( अहम् ) मैं ( अपः ) जल ( अनयम् ) लाता हूं ( वावशानाः ) मुझ को चाहने वाले ( देवाः ) मेधावीगण ( मम ) मेरे ( केतम् ) केतन–गृह में=मेरी शरण में (अनु+आयन् ) प्राप्त होते हैं । इस सम्पूर्ण सूक्त को देखो ।

इस विवरण से यहां विशद रूप से विदित होता है कि यहां जीव और ब्रह्म का प्रकरण है। वेद में एक संकेत है कि जिस मन्त्र का जो देवता होता है उसी का उस में वर्णन होता है । यहां इन्द्र देवता है अतः यह वर्णन इन्द्र ( जीव वा ब्रह्म ) का ही हो सकता है । अन्य का नहीं । इस कारण इन वैदिक मन्त्रों को ऋषि प्रोक्त कहना ठीक नहीं । अब उपनिषद् की संगति इस प्रकार होती है । ऐतरेयोपनिषद् में–"गर्भे नु सन्नन्वेषाम् " उस मन्त्र के पूर्व यह कहा गया है–"अथास्यायमितर आत्मा कृतकृत्यो वयोगतः प्रैति । स इतः प्रयन्नेव पुनर्जायते । तदस्य तृतीयं जन्म " ( अथ ) अनन्तर ( अस्य ) इस कुमार का ( अयम् ) यह ( इतर आत्मा ) दूसरा आत्मा अर्थात् पिता ( कृतकृत्यः ) कृतकृत्य होकर ऋणत्रय के संशोधन से कृतकृत्य वह पितारूप आत्मा ( वयोगतः ) वृद्धावस्था को प्राप्त हो ( प्रैति ) मरता है (सः) वह (इतः) यहां से ( प्रयन्नेव) प्रस्थान करते ही = मरते ही ( पुनः जायते ) पुनः उत्पन्न होता है ( तत् ) वह ( अस्य ) इस का ( तृतीयम् ) तृतीय ( जन्म ) जन्म है । यहां मनुष्य के तीन जन्मों का व्याख्यान है । प्रथम जन्म भार्य्या में वीर्यस्थापन द्वारा, द्वितीय सन्तानरूप से उत्पन्न होना, तृतीय कृतकृत्य होकर मुक्ति को प्राप्त करना । यहां ( पुनः जायते ) इसका यह अर्थ नहीं है कि फिर किसी योनि में ही जन्म लेवे । यहां एक शरीर को छोड़ दूसरे स्थान में जाना ही जन्म है । यहां यदि किसी योनि में जन्म लेना अर्थ किया जाय तो "कृतकृत्यः" शब्द व्यर्थ हो जायगा । कृतकृत्य वही होगा जिस के सब अच्छे कर्म होंगे । और जिस के अच्छे कर्म होंगे वह अवश्य मुक्त होगा "अतः पुनर्जायते" का यहां "मुक्ति" में जाना अर्थ है । यह भी जन्मवत् है । अब " तदुक्तमृषिणा" इस प्रकार (ऋषिणा) पूर्वोक्त जीव मुक्तावस्था में प्राप्त होकर (उक्तम्) कहा है ।

"गर्भे नु सन्नन्वेषाम्" इस प्रकार लगाने से प्रकरण विस्पष्ट हो जाता है और वेद में भी दोष नहीं आता। अब आगे "गर्भ एवैतच्छयानो वामदेव एवमुवाच" ईश्वर के आश्रयरूप गर्भ में रहते हुए ही (वामदेव०) मुक्त जीवने कहा। वामदेव नाम मुक्त-जीव का है (वामो वननीयः सेवनीयो देवः) जो सेव्य देव हो उसे वामदेव कहते हैं। और बृहदारण्यकोपनिषद् में ब्रह्म का ही प्रकरण है "ब्रह्म वा इदमग्र आसीत्" अतः (अहं मनुरभवम्) यह बहुत ठीक कहा है। दोनों स्थानों में विशद है। ऐतरेय में जीवका प्रकरण है अतः "गर्भेनुसन्" कहा है बृहदारण्यक में ब्रह्म का प्रकारण है अतः "अहं मनु" कहा गया। बृहदारण्यक में इस प्रकार है:—

ब्रह्म वा इदमग्र आसीत् तदात्मानमेवावेत्। अहं ब्रह्मास्मीति। तस्मात्तत् सर्वमभवत् तद्यो यो देवानां प्रत्यबुध्यत स एव तदभवत्तथर्षीणां तथा मनुष्याणां तद्धैतत्पश्यन्नृषिर्वामदेवः प्रतिपेदेऽहं मनुरभवꣳ सूर्य्यश्चेति॥ बृ० १। ४। १०॥

अर्थः—(अग्रे) सृष्टि के पहले (इदम्+ब्रह्म) यह ब्रह्म (वै) ही (आसीत्) था (तत्) उस ब्रह्म ने (आत्मानं+अवेत्) अपने में विचार किया (अहम्+ब्रह्म+अस्मि) मैं सम्पूर्ण सृष्टि करने में समर्थ हूं। सो मैं सृष्टि करूं (तस्मात्) तदनन्तर उस ब्रह्म से (तत्सर्वम्) वह सब यह सम्पूर्ण जगत् (अभवत्) उत्पन्न हुआ (तत्) तदनन्तर=तब से (देवानाम्) विद्वानों में से—ब्रह्मज्ञानियों में से (यो यः) जो २ (प्रत्यबुध्यत) ब्रह्म को अच्छे प्रकार जान गये (सः) वह २ (तद्+एव) उसी को (अभवत्) पाते गये और (तथा ऋषीणाम्+तथा मनुष्याणाम्) वैसा ही ऋषियों और मनुष्यों में से जो२ उसको जानते गये वे वे उस को पाते गये (तद्+ह+एतत्) वह यह सर्वत्र दृश्यमान (ऋषिः) सर्वगत (वामदेवः) पूजनीयदेव (प्रतिपेदे) उपदेश देते हैं कि "अहं मनुरभवम्" इत्यादि यह वेद का मन्त्र है जिस का अर्थ कर आया हूं। "तदिदमप्येतर्हि य एवं वेदाहं ब्रह्मास्मीति स इदꣳसर्वं भवति" बृ०। १। ४। १०॥

---

(१) इस से यह शिक्षा ईश्वर ने दी है कि यह जीव मुक्त और बद्ध दोनों होता है। (२) मातृ गर्भ से जीव कदापि नहीं बोल सकता। और भी यह वेद का मन्त्र है। इस हेतु ईश्वर का आश्रय रूप ही गर्भ है। यद्यपि सम्पूर्ण विश्व ही मानो उस के उदर में है परन्तु मुक्त जीव ही उसके सान्निध्य को अनुभव करते हैं। (३) (तदैक्षत०) ईक्षणकिया। (४) भू प्राप्तौ धातुपाठ। भू=पाना। यहां सकर्मक क्रिया है।

( तत्+इदम् ) इस से यह बात सिद्ध हुई कि जैसे देव ऋषि मनुष्यों में से ब्रह्मज्ञानी लोग उस समय में ब्रह्म को प्राप्त हुए वैसे ही ( एतर्हि ) आजकल ( यः एवं वेद ) जो ऐसा जानता है ( अहं ब्रह्म अस्मि ) मैं ब्रह्म में स्थित हूं ( सः ) वह पुरुष ( इदं सर्वम् ) इस सबको अर्थात् इस सर्वोत्तम ब्रह्म को ( भवति ) पाता है ।

भू प्राप्तौ—ऐसे स्थलों में यदि भू धातु का अर्थ प्राप्ति नहीं किया जाय तो यह दोष आवेगा " स इदं सर्वं भवति " इस की जगह में "स अयं सर्वः भवति " ऐसा होना चाहिये अतः यहां भू धातु सकर्म्मक क्रिया है । पाना उसका अर्थ है । वह सब को पाता है इसी प्रकार ( स एव तदभवत् ) इत्यादि में भी जानना इस में यह प्रमाण भी है। "रूपं रूपं प्रति रूपो बभूव तदस्य रूपं प्रतिचक्षणाय" । ऋ०मण्ड०६। सू० ४७ । मं० १८ ॥ इस मन्त्र के भाष्य में सायणाचार्य ने "बभूव । प्राप्नोति । भू प्राप्ता वितिधातुः" भू धातु का अर्थ प्राप्त किया । यह भी वर्णन ठीक ऐसा ही है । परन्तु इसी "रूपं रूपं" मन्त्र में जो बृहदारण्यक द्वितीयाध्याय पञ्चम ब्राह्मण १९ खण्ड में भी है श्रीशङ्कराचार्य्यजी "बभूव" का अर्थ "प्राप्नोति" नहीं करते हैं यहां पर भी अद्वैतवाद में ही घटाते हैं। तात्पर्य यह है कि श्रीशङ्कराचार्यजी पक्षपात के कारण ऐसे२ स्थलों में अर्थ का अनर्थ करते हैं । इसी प्रकार "अहं मनु" इत्यादि मन्त्रों को न जानकर शङ्कराचार्य्यजीने भूल की है । गम्भीर आशय में लोग प्रविष्ट नहीं हुये थे और इसी असावधानता के कारण वेदान्त सूत्र (शास्त्रदृष्टया०) में "अहं मनुरभवं" इत्यादि उदाहरण दिया । एवं शङ्कराचार्यजी के पीछे सब भाष्यकर्त्ताओं ने उन का ही अनुकरण किया । वेदान्त सूत्र में यह उदाहरण कदापि नहीं देना चाहिये था । अलमतिविस्तरेण विद्वज्जनेषु ॥

# वामदेव और वेद ।

तस्या इन्द्रो वत्स आसीद् गायत्र्यभिधान्यभ्रमूधः ॥५॥ बृहच्च रथन्तरं च द्वौस्तनावास्तां यज्ञायज्ञियं च वामदेव्यं च द्वौ ॥ ६ ॥ ओषधीरेव रथन्तरेण देवा अदुहून् व्यचो बृहता ॥७॥ अपो वामदेव्येन यज्ञं यज्ञायज्ञियेन ॥ ८ ॥ अथर्व० कां० ८।१० ( २ )

(१) "ब्रह्मणि" की जगह में ब्रह्म हो गया । समास हेतु सप्तमी लोप हो गई है ( ब्रह्मणि + अस्मि इति ब्रह्मास्मि ) यह समास है । यद्वा । यहां । सुपां सुलुक् पूर्वसवर्णाच्छेया डाड्यायाजालः ७।१।३९॥ इस सूत्र से सप्तमी विभक्ति का लोप होगया है । नकार का लोप आर्ष है । ( २ ) भू प्राप्तौ । धातु पाठे । भू=पाना ।

यहां वेद वाणी का प्रसंग आया हुआ है। ब्रह्म मानो एक गौ ( वृष ) है। संपूर्ण वेद वाणी मानो एक विराट् धेनु है। गायत्री आदि इस के बच्चे हैं "को नु गौ कएक ऋषिः" अथर्व० ८।९॥ "विराड् वा इदमग्र आ०" अथर्व० ८।१० मन्त्र देखो ( तस्याः ) उस वेदवाणीरूपा धेनु के ( वत्सः ) वत्स ( इन्द्र आसीत् ) विद्वान् जीव हैं ( गायत्री+अभिधानी ) गायत्री छन्द दुग्धपात्र है ( अभ्रम् ) अभ्र नामक छन्द ( ऊधः ) स्तन मण्डल है ॥ ५ ॥ ( बृहत्+च+रथन्तरञ्च ) बृहत् और रथन्तर साम ( द्वौ+स्तनौ+आस्ताम् ) दो स्तन हैं और चकार से अन्य भी दो दो साम स्तन हैं ऐसा जानना (यज्ञायज्ञियञ्च वामदेव्यञ्च) यज्ञायज्ञिय और वामदेव्यसाम (द्वौ) दो स्तन हैं। च से अन्य भी दो दो साम स्तन हैं॥६॥ (देवाः) विद्वद्गण दोग्धा हैं (रथन्तरेण) रथन्तररूप स्तन से (ओषधीः+एवअदुह्रन्) ओषधियों को दूहते हैं (बृहता) बृहत्रूप स्तन से (व्यचः) विविध प्रकार के शुद्ध पवित्र अन्नों को। ७॥ (वामदेव्येन) वामदेव्यरूप स्तन से (अपः) जल को ( यज्ञायज्ञियेन ) यज्ञायज्ञियरूप स्तन से (यज्ञम्) यजनीय ब्रह्म को दूहते हैं ॥८॥ वेद वाणीरूपा धेनु से ही सब सार निकलते हैं यह इस का भाव है। पुनः—"यज्ञायज्ञियञ्च वामदेव्यञ्चानुष्ठातारौ" अथर्व० १५। ४। ५ ॥ यज्ञायज्ञिय और वामदेव्य उस के अनुष्ठान करने वाले हैं। चकार से अन्य साम भी। पुनः—"बृहच्च रथन्तरं चानूच्ये आस्ताम्। यज्ञायज्ञियञ्च वामदेव्यञ्च तिरश्च्ये"। अथर्व० १५। ३। ५॥

बृहत् और रथन्तर इस के उत्तर जानु और यज्ञायज्ञिय और वामदेव्य साम दक्षिण जानु हैं। च से अन्य भी। पुनः—ऋचः प्राञ्चस्तनवो यजूंषि तिर्य्यञ्चः ॥ ६ ॥ ( ऋचः ) पद्यरूपा वेदवाणी ( तिर्यञ्चः ) पश्चिमतनु हैं। इस से विदित होता है कि बृहत्, रथन्तर, यज्ञायज्ञिय, वामदेव्य, वैरूप, वैराज आदि सामगान के भेद मात्र हैं। अतः यहां वामदेव किसी ऋषि का नाम नहीं हो सकता। क्योंकि एक तो गान के प्रसंग से वेद में वामदेव शब्द आया है। दूसरी प्रबल युक्ति इस में यह है कि बृहत्, रथन्तर, यज्ञायज्ञिय, वैराज, गायत्र, रेवती, शक्करी आदि जितने साम गान के नाम आये हैं इन में से कोई भी किसी पुरुष वा व्यक्ति विशेष के नाम नहीं है। इसी गान प्रसंग में वामदेव्य नाम भी आया है। अतः विस्पष्टतया बोध होता है कि बृहत् रथन्तर आदि सामवत् वामदेव भी किसी व्यक्ति विशेष का नाम नहीं। उपनिषद् में गायत्र १ रथन्तर २ वामदेव्य ३ बृहत् ४ वैरूप ५ वैराज ६ शक्करी ७ रेवती ८ यज्ञायज्ञिय ९ राजन १० इस क्रम से नाम आये हुए हैं। इस में केवल एक वामदेव ही पद संदिग्ध

और विवादास्पद है । परन्तु जब अन्य सब ही किसी व्यक्ति के नाम नहीं तब वामदेव एक व्यक्ति विशेष वा पुरुष विशेष मानकर वामदेव पुरुष सम्बन्धी साम को वामदेव्य कहना सर्वथा अनुचित और युक्ति हीन है । इस हेतु ऐसे प्रसंग में वामदेव शब्द किसी व्यक्ति विशेष का वाचक नहीं हो सकता । यहां वामदेव शब्द ब्रह्म और जीव वाचक है । ब्रह्म और जीव सम्बन्ध में जो गान उसे वामदेव्यगान वा साम कहते हैं ॥

प्र०–यदि कहो कि इस मन्त्र में तो वामदेव साक्षात् ऋषि ही प्रतीत होते हैं यथा—"कण्वः कक्षीवान् पुरुमीढो अगस्त्यः श्यावाश्वः सोभर्य्यर्चनानाः । विश्वामित्रोयं जमदग्निरत्रि रवन्तुनः कश्यपो वामदेवः ।" अथर्व० । १८ । ३ । १५ ॥ "विश्वामित्र जमदग्ने वसिष्ठ भरद्वाज गोतम वामदेव । शर्दिर्नो अत्रिरग्रभीन्नमोभिः सुसंशासः पितरोमृडता नः ।" अथर्व० १८ । ३ । १६ ॥

इन मन्त्रों में तो प्रत्यक्ष ही व्यक्ति विशेष का ही नाम वामदेव है । इस में सन्देह नहीं, क्योंकि विश्वामित्र, भरद्वाज, वसिष्ठ, अत्रि आदि नाम प्रसिद्ध ऋषियों के ही हैं फिर आप वामदेव भी व्यक्ति विशेष वाचक क्यों नहीं मानते हैं ।

उ०–वेदों के ब्राह्मण ग्रन्थ व्याख्यानरूप हैं उन में वसिष्ठ, भरद्वाज आदिक नामों की व्याख्या की हुई है यथा देखो:—

" वसिष्ठः–प्राणो वै वसिष्ठ ऋषिः । शत० ८ । १ । ९ ॥ भरद्वाजः–मनो वै भरद्वाज ऋषिः । ८ । १ । ८ ॥ जमदग्निः–चक्षुर्वै जमदग्निर्ऋषिः । ८ । २ । ३ ॥ विश्वामित्रः–श्रोत्रं वै विश्वामित्र ऋषिः । ८ । २ । ६ ॥ विश्वकर्मा–वाग्वै विश्वकर्मा ऋषिः । ८ । २ । ९ ॥ " इत्यादि से सिद्ध है कि वेद में आये हुए ये नाम सब किसी व्यक्ति विशेष वाचक नहीं । पुनः बृहदारण्यकोपनिषद् देखो:—

"इमावेव गोतम भरद्वाजा वयमेव गोतमोऽयं भरद्वाजइमावेव विश्वामित्र जमदग्नी अयमेव विश्वामित्रोऽयं जमदग्निरिमावेव वसिष्ठ कश्यपावयमेव वसिष्ठोऽयं कश्यपो वागेवात्रिर्वाचा ह्यन्नमद्यतेऽत्तिर्ह वै नामैतद्यदत्रिरिति सर्वस्यात्ता भवति सर्वमस्यान्नं भवति य एवं वेद " ॥ बृ० । २ । २ ॥ ४ ॥

गोतम, भरद्वाज, दक्षिण उत्तर कर्ण के; विश्वामित्र, जमदग्नि नेत्रों के; वसिष्ठ, कश्यप, नासिकाओं के और अत्रि वाणी के नाम हैं । इत्यादि प्रकरणानुसार इन सब के अर्थ होते हैं । इन प्रमाणों से प्रतीति होती है कि वेद में आये हुए शब्द किसी व्यक्ति

विशेष के वाची कदापि नहीं हो सकते इन सबों का कुछ और ही अर्थ है । इस प्रकरण में वामदेव शब्द पूजनीय विद्वान् का नाम है ।

वामदेव शब्दार्थः–"वामो वननीयः संभजनीयः सेवनीयो देवो विद्वान् इति वामदेवः । यद्वा वामोदेवो द्योतको बोधोयस्य स वामदेवः" ।

सेवनीय जो देव उसे वामदेव कहते हैं । अथवा सेवनीय देव = तत्त्व विषय में बोध है जिस में वह वामदेव । यह इस का मुख्य अर्थ है । ब्रह्म परम सेवनीय है । अतः वामदेव नाम ब्रह्म का है । आत्मा भी सेवनीय उद्धरणीय है अतः जीवात्मा भी वामदेव है और जिस में उत्तम बोध हो वह भी वामदेव है ।

"वामं वामं त आदुरे देवो ददात्वर्यमा । वामं पूषा वामं भगो वामं देवः करुळती" नि० नै० ६ । ३१ । इस मन्त्र की व्याख्या में ( वामं वननीयं भवति ) ऐसा अर्थ करते हैं । इस हेतु वामदेव शब्द का अर्थ ब्रह्म, जीव, विद्वान् आदि है ॥

ऋषि वामदेव–परन्तु वामदेव नाम के एक ऋषि भी हुए हैं । ऋग्वेद चतुर्थ सम्पूर्ण मण्डल के ऋषि वामदेव ही हैं । ये बड़े भारी विद्वान् योगी ऋषि हुए हैं इसी हेतु इन का नाम वेदान्त सांख्य पाणिनि सूत्र आदि में आते हैं । पूर्व में कह आये हैं कि वामदेव्यगान सब शुभ कर्म के अन्त में होता है । अन्त में ईश्वर की प्रार्थना होती है । इसी हेतु इस का वामदेव्य नाम है । जो ऋचाएं गाई जाती हैं उन्हें "कवन्ती" भी कहते हैं "क" ब्रह्म देवता है जिस का, उसे "कवती" कहते हैं ( कं ब्रह्मदेवतास्ति अस्याऋचः सा कवती ) परन्तु इस साम का ऋषि भी वामदेव ही है । अतः ऋषि के नाम से भी इस को वामदेव्य कहसकते हैं । इत्यादि अर्थों का अनुसन्धान कर के उपनिषत्कर्ता महर्षि के वचनों का अर्थ करना उचित है । इतिदिग् ।

इति वामदेव्य साम समीक्षा ॥

* अथ चतुर्दशः खण्डः *

## उद्यन्हिङ्कार उदितः प्रस्तावो मध्यन्दिन उद्गीथोऽपराह्णः प्रतिहारोऽस्तं यन्निधनमेतद् बृहदादित्ये प्रोतम् ॥ १ ॥

उद्यन् । हिङ्कारः । उदितः । प्रस्तावः । मध्यन्दिनः । उद्गीथः । अपराह्णः । प्रतिहारः । अस्तम् । यन् । निधनम् । एतद् । बृहत् । आदित्ये । प्रोतम् ॥ १ ॥

भाष्यम्—उद्यन्निति। उद्यन् उद्गच्छन् सूर्यः। हिङ्कारः हिङ्कार समः। उदितः उदयम् प्राप्तः सविता। प्रस्तावः प्रस्तवन हेतुत्वात्कर्मणाम्। मध्यन्दिनः उद्गीथः श्रैष्ठ्यात्। अपराह्णः प्रतिहारः। पश्वादीनां गृहान् प्रतिहरणात्। अस्तं यन् गच्छन्। सूर्यस्य अस्तवेला यत् वर्त्तते तत् निधनं रात्रौ प्राणिनां गृहे निधानात्। एतत्। बृहत् बृहन्नामकं सामगानम्। आदित्ये सवितरि। प्रोतम् आबद्धम् ॥ १ ॥

अनुवाद—उदय होता हुआ सूर्य मानो हिङ्कार है। उदित सूर्य प्रस्ताव समान है मध्यन्दिन उद्गीथ सम। अपराह्ण प्रतिहार और अस्तवेला प्राप्त निधन है। यह बृहत् नामक सामगान आदित्य सम्बन्धी है ॥ १ ॥

पदार्थः—( उद्यन् ) उदित होता हुआ सूर्य ( हिङ्कारः ) मानो हिङ्कार साम का ( उदितः+प्रस्तावः ) उदित सूर्य प्रस्ताव साम का ( मध्यन्दिनः ) मध्याह्नसूर्य ( उद्गीथः ) उद्गीथ साम का (अपराह्णः) अपराह्ण सूर्य ( प्रतिहारः ) प्रतिहार का ( अस्तम्+यन् ) अस्त होता हुआ सूर्य ( निधनम् ) निधन सामका अनुष्ठान करता है ( एतद्+बृहत् ) यह बृहन्नामका साम है ( आदित्ये ) आदित्य विषय में ( प्रोतम् ) ग्रथित है ॥ १ ॥ *

**स य एवमेतद्बृहदादित्ये प्रोतं वेद। तेजस्व्यन्नादो भवति, सर्वमायुरेति, ज्योग् जीवति, महान् प्रजया पशुभिर्भवति, महान् कीर्त्त्या, तपन्तं न निन्देत्तद्व्रतम् ॥ २ ॥**

सः। यः। एवम्। एतद्। बृहत्। आदित्ये। प्रोतम्। वेद। तेजस्वी। अन्नादः। भवति। सर्वम्। आयुः। एति। ज्योक्। जीवति। महान्। प्रजया। पशुभिः। भवति। महान्। कीर्त्त्या। तपन्तम्। न। निन्देत्। तद्। व्रतम् ॥ २ ॥

भाष्यम्—स इति। स य उपासकः। आदित्ये प्रोतम् एतद् बृहन्नामकं साम गानम्।

---

* तस्मा उद्यन्सूर्य्यो हिङ्कृणोति संगवः प्रस्तौति। ४। मध्यन्दिन उद्गायत्यपराह्णः प्रतिहरत्यस्तं यन्निधनम्।५। अथर्व० का० ९। सू० ५ (५) ॥ अर्थ—(तस्मै) उसी ब्रह्म की कीर्त्ति गानार्थ ( उद्यन्+सूर्यः ) उदित होता हुआ सूर्य हिङ्कारविधि का अनुष्ठान करता है। इत्यादि। छा० २। २। १। का भाष्याशय देखो।

एवं वेद। स तेजस्वी भवति । तपन्तं जगत्तपन्तं स्वप्रचण्डकिरणजालैर्विश्वं तापयन्तं सवितारं बृहत्सामोपासको न निन्देत् तद्व्रतमस्य । अन्यत्सर्वं पूर्ववत् ॥ २ ॥

इति चतुर्दश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ १४ ॥

अनुवादः—जो कोई उपासक आदित्यसम्बन्धी इस बृहन्नाम साम गान को इस प्रकार जानता है वह तेजस्वी और अन्नवाला होता है । सम्पूर्ण आयु को पाता। उज्ज्वल जीवन जीता है । प्रजा और पशुओं से युक्त होता और कीर्ति से महान् होता है। तपते हुए सूर्य की निन्दा न करे वह व्रत है ॥ २ ॥

पदार्थः—( सः+यः ) जो कोई उपासक ( आदित्ये प्रोतम् ) आदित्यविषयक ( एतद्-बृहत् ) इस बृहत् नामक साम को ( एवं वेद ) ऐसा जानता है वह ( तेजस्वी+अन्नादः ) तेजस्वी और अन्न का भोक्ता होता है । इसका व्रत यह है ( तपन्तं ) जगत् को संतप्त करते हुए सूर्य की ( न+निन्देत् ) निन्दा न करे क्योंकि ईश्वर के सब कार्य सप्रयोजन हैं किसी प्रयोजन के लिये ही सूर्य के द्वारा संसार को तपाता है । सूर्य जितना ही तपता है । वर्षा भी उतनी ही होती है । और सब पूर्ववत् ॥ २ ॥

इति चतुर्दश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १४ ॥

* अथ पञ्चदशः खण्डः ॥ *

**अभ्राणि सम्प्लवन्ते स हिङ्कारो मेघो जायते स प्रस्तावो वर्षति स उद्गीथो विद्योतते स्तनयति स प्रतिहार उद्गृह्णाति तन्निधनमेतद्वैरूपं पर्जन्ये प्रोतम् ॥१॥**

अभ्राणि । सम्प्लवन्ते । सः । हिङ्कारः । मेघः । जायते । सः । प्रस्तावः । वर्षति । सः । उद्गीथः । विद्योतते । स्तनयति । सः । प्रतिहारः । उद्गृह्णाति । तत् । निधनम् । एतद् । वैरूपम् । पर्जन्ये । प्रोतम् ॥ १ ॥

भाष्यम्—अभ्राणीति। अभ्राणि । अपो जलानि भरन्तीति अभ्राणि । यद्वा । सूर्यकिरणैर्जलानि ऊर्ध्वं गत्वा मेघाकाराणि भवन्ति तदा मेघा अभ्रपदेन व्यवह्रियन्ते । अभ्राणि यत् सम्प्लवन्ते स हिङ्कारः । हिङ्कार समानि । मेघो यज्जायते स प्रस्तावः । वर्षति वृष्टिं करोति

( १ ) ईश्वर के सकल कार्य्य किसी न किसी अभिप्राय से होते हैं । अज्ञानी लोग उन्हें न जान ईश्वर में वा उनके कार्य्यों में दोष लगाना आरम्भ करते हैं । सो नहीं चाहिये किन्तु अभिप्राय का अन्वेषण करना चाहिये ।

स उद्गीथः । यद्विद्योतते विद्युत्प्रकाशते । स्तनयति गर्जति स प्रतिहारः । उद्गृह्णाति उपशाम्यति तत् निधनं । एतद् वैरूपं वैरूप नामकं सामगानं पर्जन्ये मेघे प्रोतमावद्धम् । विरूपोमेघस्तत्सम्बन्धि वैरूपम् ॥ १ ॥

अनुवादः—अभ्र जो एकत्रित होते हैं वह हिङ्कार है जो मेघ होता है वह प्रस्ताव है जो बरसता है वह उद्गीथ है जो बिजुली विद्योतित होती है और मेघ गरजता है वह प्रतिहार है । जो शान्त होता है वह निधन है । यह वैरूप्यनाम सामगान पर्जन्य सम्बन्धी है ॥ १ ॥

पदार्थः—( अभ्राणि ) मेघ ( सम्प्लवन्ते ) आकाश में जो संचित होता है ( सः+हिङ्कारः ) मानो वह हिङ्कार विधि का ( मेघो जायते ) जो अच्छे प्रकार से आकाश में मेघ बनता है ( स प्रस्तावः ) वह प्रस्ताव साम का ( वर्षति ) जो बरसता है ( स-उद्गीथः ) वह उद्गीथ का ( विद्योतते+स्तनयति ) विद्योतित होता है और गर्जन करता है ( स प्रतिहारः ) वह प्रतिहार का ( उद्गृह्णाति ) धीरे २ अपने को जो ग्रहण करता है अर्थात् शान्त होता है ( तत् निधनम् ) वह निधन साम का अनुष्ठान करता है ( एतद्+वैरूपम् ) यह वैरूप साम है ( पर्जन्ये+प्रोतम् ) पर्जन्य=मेघ विषय में ग्रथित है ॥ १ ॥

**स य एवमेतद्वैरूपं पर्जन्ये प्रोतं वेद । विरूपाꣳश्च सुरूपाꣳश्च पशूनवरुन्धे, सर्वमायुरेति, ज्योग् जीवति महान् प्रजया पशुभिर्भवति, महान् कीर्त्या, वर्षन्तं न निन्देत्तद्व्रतम् ॥ २ ॥**

सः । यः । एवम् । एतद् । वैरूपम् । पर्जन्ये । प्रोतम् । वेद । विरूपान् । च । सुरूपान् । च । पशून् । अवरुन्धे । सर्वम् । आयुः । एति । ज्योक् । जीवति । महान् । प्रजया । पशुभिः । भवति । महान् । कीर्त्या । वर्षन्तम् । न । निन्देत् । तद् । व्रतम् ॥ २ ॥

भाष्यम्ः—स य इति । स य उपासकः पर्जन्ये प्रोतं मेघेन सम्बद्धं वैरूपमेतन्नामकं साम गान विशेषम् एवं पूर्वोक्तरीत्या । वेद जानाति । सः । विरूपांश्च । विविधरूपांश्च ।

( १ ) तस्मा अभ्रोभवन् हिङ्कृणोति स्तनयन् प्रस्तौति । ६ । विद्योतमानः प्रतिहरति वर्षन्नुद्गायत्युद्गृह्णन्निधनम् ७ अथर्व० ९ । सू० ५ । अर्थ उपनिषद्वत् ही है । २।२। १ का भाष्याशय देखो ।

सुरूपांश्च सुन्दररूपांश्च। पशून् अजमहिष गोप्रभृतीन्। पशून्। अवरुन्धे प्राप्नोति। वर्षन्तं मेघं न निन्देत्। तद्व्रतम्। तस्य वैरूपसामोपासकस्यैतदेव व्रतं भवति। अन्यत् सर्वं पूर्ववत्॥ २॥ इति पञ्चदश खण्डस्य संस्कृतभाष्यंसमाप्तम्॥ १५॥

अनुवादः—जो कोई उपासक मेघ सम्बन्धी इस वैरूप नामक साम गान को इस प्रकार जानता है वह विविध रूपवान् और सुन्दर रूपवान् पशुओं को प्राप्त करता है। सम्पूर्ण जीवन को पाता है। उज्ज्वल जीवन जीता है। प्रजा और पशुओं से महान् और कीर्त्ति से महान् होता है। बरसते हुए मेघ की निन्दा न करे उसका यह व्रत है॥२॥

पदार्थः—( सः यः ) सो जो विद्वान् ( पर्जन्ये+प्रोतम् ) पर्जन्यविषयक ( एतद्+वैरूपम् ) इस वैरूप साम को ( एवं वेद ) ऐसा जानता है वह ( विरूपान्+च ) विविध रूपवाले ( सुरूपान्+च ) सुरूपवाले ( पशून् ) पशुओं को ( अवरुन्धे ) पाता हैं। च से अन्य पदार्थ को भी। सर्व प्रकार पशुओं के तत्त्वों को वह उपासक जान जाता है यह भाव है। ( वर्षन्तं न निन्देत्) बरसते हुए मेघ की निन्दा न करे ( तत् व्रतम् ) वह व्रत है। शेष पूर्ववत्॥ २॥ इति पञ्चदश खण्डस्यभाषाभाष्यम्॥ १५॥

* अथ षोडशः खण्डः *

## वसन्तो हिङ्कारो ग्रीष्मः प्रस्तावो वर्षा उद्गीथः शरत्प्रतिहारो हेमन्तो निधनमेतद्वैराजमृतुषु प्रोतम्।१।

वसन्तः। हिङ्कारः। ग्रीष्मः। प्रस्तावः। वर्षाः। उद्गीथः। शरत्। प्रतिहारः। हेमन्तः। निधनम्। एतद्। वैराजम्। ऋतुषु। प्रोतम्॥ १॥

भाष्यम्:—वसन्त इति। ऋतुर्वसन्तः। हिङ्कारः। हिङ्कारसमः। ग्रीष्मर्तुः प्रस्तावः। संवत्सरः कीदृशोभाविष्यतीति ग्रीष्मर्तुः स्वलक्षणेन जनयतीति तस्य प्रस्तावसमत्वम्। वर्षर्तुरुद्गीथः। श्रैष्ठ्यात्। शरत्प्रतिहारः। हेमन्तो निधनम्। एतद्वैराजम्। वैराजनामकं सामगानम् ऋतुषुप्रोतम्। ऋतुषु सम्बद्धम्॥ १॥

अनुवादः—वसन्त ऋतु हिङ्कार समान। ग्रीष्मऋतु प्रस्ताव सम। वर्षाऋतु उद्गीथ सदृश। शरदृतु प्रतिहार तुल्य और हेमन्तऋतु निधन समान है यह वैराजनामक सामगान ऋतु सम्बन्धी है॥ १॥

पदार्थः—( वसन्तो हिङ्कारः ) वसन्तऋतु हिङ्कार विधि का (ग्रीष्मः प्रस्तावः) ग्रीष्मऋतु प्रस्ताव साम का (वर्षा उद्गीथः) वर्षा ऋतु उद्गीथ साम का (शरत् प्रतिहारः) शरत् प्रतिहार साम का ( हेमन्तो निधनम् ) हेमन्त ऋतु निधनसाम का अनुष्ठान क-

रता है। (एतद्+वैराजम्) यह वैराजनाम का साम है (ऋतुषु प्रोतम्) ऋतु ज्ञान विषय में ग्रथित है ॥ १ ॥

**स य एवमेतद्वैराजमृतुषु प्रोतं वेद। विराजति प्रजया पशुभिर्ब्रह्मवर्चसेन, सर्वमायुरेति, ज्योग् जीवति, महान्प्रजया पशुभिर्भवति, महान् कीर्त्या, ऋतून्न निन्देत्तद्व्रतम् ॥ २ ॥**

सः। यः। एवम्। एतद्। वैराजम्। ऋतुषु। प्रोतम्। वेद। विराजति। प्रजया। पशुभिः। ब्रह्मवर्चसेन। सर्वम्। आयुः। एति। ज्योक्। जीवति। महान्। प्रजया। पशुभिः। भवति। महान्। कीर्त्या। ऋतून्। न। निन्देत्। तत्। व्रतम् ॥२॥

भाष्यम्—स इति। स य उपासकः। ऋतुषु प्रोतम् एतद्वैराजं सामगानम् एवं वेद सः प्रजया पुत्रपौत्रादिसन्तानेन पशुभिर्गोमहिषाजादिप्रभृतिभिर्महान् भवति ब्रह्मवर्चसेन ब्रह्म तेजसा विराजति शोभते। वैराजोपासकस्यैतद्व्रतम् यद् ऋतून् न निन्देत्तद्व्रतम् शेषं पूर्ववत् ॥ २ ॥ इति षोडश खण्डस्य संस्कृत भाष्यं समाप्तम् ॥ १६ ॥

अनुवादः—जो कोई उपासक ऋतु सम्बन्धी इस वैराजनाम सामगान को इस प्रकार जानता है वह प्रजा पशु और ब्रह्मतेज से सुशोभित होता, सम्पूर्ण आयु को पाता, सुन्दर जीवन जीता है। प्रजा और पशुओं तथा कीर्ति से महान् होता है। ऋतु की निन्दा न करे यह उसका व्रत है ॥ २ ॥

पदार्थः—(स यः) जो कोई (ऋतुषु प्रोतम्) ऋतुज्ञान सम्बन्धी (एतद्+वैराजम्) इस वैराज साम को (एवं वेद) ऐसा जानता है वह (प्रजया) प्रजा से (पशुभिः) पशुओं से (ब्रह्मवर्चसेन) ब्रह्म तेज से (विराजति) विशेषतया शोभित होता है (ऋतून्+न निन्देत्) ऋतुओं की निन्दा न करे (तत्+व्रतम्) यही इसका व्रत है और सब पूर्ववत् ॥ २ ॥

इति षोडश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १६ ॥

❋ अथ सप्तदशः खण्डः ❋

**पृथिवी हिङ्कारोऽन्तरिक्षं प्रस्तावो द्यौरुद्गीथो दिशः प्रतिहारः समुद्रो निधनमेताः शक्वर्यो लोकेषु प्रोताः ॥ १ ॥**

पृथिवी । हिङ्कारः । अन्तरिक्षम् । प्रस्तावः । द्यौः । उद्गीथः । दिशः । प्रतिहारः । समुद्रः । निधनम् । एताः । शक्वर्यः । लोकेषु । प्रोताः ॥ १ ॥

भाष्यम्:—पृथिवीति। पृथिवी हिङ्कारः प्राथम्यात्। अन्तरिक्षम्। आकाशः प्रस्तावः प्रस्ताव समः। द्यौः। द्युलोक उद्गीथ उत्तमत्त्वात्। दिशः। पूर्वपश्चिमादि दिशः प्रतिहारः। समुद्रो निधनम्। एताः शक्वर्यः शक्वरी नाम्न्यः सामगीतयः। लोकेषु प्रोताः लोकविषयिका इत्यर्थः॥ १॥

अनुवाद:—पृथिवी हिङ्कार, अन्तरिक्ष प्रस्ताव, द्युलोक उद्गीथ, दिशा प्रतिहार और समुद्र निधन है। ये शर्करी नाम सामगान लोक सम्बन्धी हैं॥ १॥

पदार्थ:—( पृथिवी+हिङ्कारः ) हिङ्कार साम का पृथिवी ( अन्तरिक्षम्+प्रस्तावः ) प्रस्ताव का अन्तरिक्ष ( द्यौः+उद्गीथः ) उद्गीथ का द्युलोक ( दिश +प्रतिहारः ) प्रतिहार का दिशाएं ( समुद्रः निधनम् ) निधन का समुद्र अनुष्ठान करता है ( एताः+शक्वर्यः ) यह शक्वरी साम कहलाती है ( लोकेषु प्रोताः ) पृथिव्यादि लोक ज्ञानार्थ ग्रथित है॥ १॥

## स य एवमेताः शक्वर्यो लोकेषु प्रोतावेद। लोकीभवति, सर्वमायुरेति, ज्योग् जीवति, महान्प्रजया पशुभिर्भवति, महान् कीर्त्त्या, लोकान्न निन्देत्तद्व्रतम् ॥२॥

सः । यः । एवम् । एताः । शक्वर्यः । लोकेषु । प्रोताः । वेद । लोकीभवति । सर्वम् । आयुः । एति । ज्योक् । जीवति । महान् । प्रजया । पशुभिः । भवति । महान् । कीर्त्त्या । लोकान् । न । निन्देत् । व्रतम् ॥ २ ॥

भाष्यम्:—स इति। स य उपासकः। एवं पूर्वोक्तरीत्या एताः शक्वर्यः शक्वरीनाम्न्यः सामगीतयः लोकेषु सर्वेषां लोकानां प्रशंसा परकाः प्रोता आवद्धा इति वेद जानाति। स लोकीभवति। सर्वलोकस्य तत्त्वविद् भवति। शक्वरी सामोपासकस्यैतद्व्रतम् यल्लोकान् न निन्देत्। शेषं पूर्ववत्। २॥ इति सप्तदश खण्डस्य संस्कृत भाष्यं समाप्तम्॥ ७॥

अनुवाद:—जो कोई उपासक इस शक्वरी सामगान को लोक प्रशंसा—परक जानता है वह लोकीहोता है। सम्पूर्ण आयु पाता। उज्ज्वल जीवन जीता है। प्रजा और पशुओं से तथा कीर्त्ति से महान् होता है। लोकों की निन्दा न करे ऐसा व्रत है॥२॥

( १ ) शक्वरी शब्द प्रायः बहुवचन में ही आता है।

पदार्थः—( स यः ) जो कोई ( लोकेषु प्रोताः ) अग्न्यादि लोक विज्ञानप्रद ( एताः शक्वर्यः ) इस शक्वरी नामक सामगान को ( एवं वेद ) ऐसा जानता है (लोकी भवति ) वह अग्न्यादि लोक की विद्या से विज्ञानवान् होता है ॥ २ ॥

इति सप्तदश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १७ ॥

* अथाष्टादशः खण्डः *

**अजा हिङ्कारोऽवयः प्रस्तावो गाव उद्गीथोऽश्वाः प्रतिहारः पुरुषो निधनमेता रेवत्यः पशुषु प्रोताः ॥१॥**

अजाः । हिङ्कारः । अवयः । प्रस्तावः । गावः । उद्गीथः । अश्वाः । प्रतिहारः । पुरुषः । निधनम् । एताः । रेवत्यः । पशुषु । प्रोताः ॥ १ ॥

भाष्यम्—अजा इति । अजाश्छाग्यः । हिङ्कारः हिङ्कार समाः । अवयः । मेष्यः प्रस्तावः प्रस्तावतुल्याः । गावः उद्गीथः । श्रैष्ठ्यात् । अश्वाः हयाः प्रतिहारः । पुरुषः । एतत् पशु पुरुष जातिनिधनम् । एता रेवत्यः रेवती नाम्न्यः सामगीतयः पशुषु प्रोता पशु सम्बन्धिन्यः ॥ १ ॥

अनुवादः-बकरियां हिङ्कार हैं, भेडियां प्रस्ताव हैं और गाएं उद्गीथ हैं, अश्व प्रतिहार हैं, पुरुष निधन, यह रेवतीनामक सामगान विशेष पशु सम्बन्धी है ॥ १ ॥

पदार्थः-( अजाः+हिङ्कारः ) हिङ्कार साम का अज (बकरे) ( अवयः+प्रस्तावः ) प्रस्ताव साम का अवि ( मेष ) ( गावः+उद्गीथः ) उद्गीथ साम का गायें ( अश्वाः+प्रतिहारः ) प्रतिहार साम का अश्व ( घोड़े ) ( पुरुष+निधनम् ) निधन साम का पुरुष अनुष्ठान करते हैं ( एताः+रेवत्यः ) यह रेवतीनामक साम है ( पशुषु+प्रोताः ) पशुविद्या ज्ञानार्थ ग्रथित है ॥ १ ॥

**स य एवमेता रेवत्यः पशुषु प्रोता वेद । पशुमान् भवति, सर्वमायुरेति, ज्योग् जीवति, महान्प्रजया पशुभिर्भवति, महान् कीर्त्या, पशून्न निन्देत्तद्व्रतम् ॥२॥**

सः । यः । एवम् । एताः । रेवत्यः । पशुषु । प्रोताः । वेद । पशुमान् । भवति । सर्वम् । आयुः । एति । ज्योक् । जीवति । महान् । प्रजया । पशुभिः । भवति । महान् । कीर्त्या । पशून् । न । निन्देत् । तत् । व्रतम् ॥ २ ॥

भाष्यम्—स इति । स य उपासक एता रेवत्य एतद्रेवतीनामकं सामगानं । पशुषु

प्रोताः पशुगुण द्योतिकाः । वेद जानाति । स पशुमान् । प्रशस्तपशुमान् भवति । एतत् सामोपासकस्य एतद्व्रतम् । यत् पशून् न निन्देत् ॥ २ ॥

इत्यष्टादश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ १८ ॥

अनुवादः—जो कोई उपासक इस रेवती नामक सामगान को इस प्रकार पशु सम्बन्धी जानता है वह पशुमान् होता है, सम्पूर्ण आयु को पाता है, उज्ज्वल जीवन जीता है, प्रजा और पशुओं तथा कीर्ति से महान् होता है। पशुओं की निन्दा न करे सो उसका व्रत है ॥ २ ॥

पदार्थः—( स यः पशुषु प्रोताः ) सो जो कोई बिद्वान् पशु विद्या सम्बन्धी ( एताः+रेवत्यः ) इस रेवती साम को ( एवं वेद ) ऐसा जानता है वह ( पशुमान् ) पशुवाला होता है। पशुविद्या जानने से पशु सम्बन्धी रोगादिकों को जानता है उससे उसके पशु अकालमृत्यु ग्रस्त नहीं होते (पशून्+न निन्देत्+तत्+व्रतम्) पशुओं की निन्दा नहीं करनी चाहिये वह इसका व्रत है ॥ २ ॥ इत्यष्टादश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १८ ॥

* अथैकोनविंशः खण्डः *

## लोम हिङ्कारस्त्वक् प्रस्तावो माꣳसमुद्गीथोऽस्थि प्रतिहारो मज्जा निधनमेतद्यज्ञायज्ञि(ज्ञी)यमङ्गेषु प्रोतम् ॥ १ ॥

लोम । हिङ्कारः । त्वक् । प्रस्तावः । मांसम् । उद्गीथः । अस्थि । प्रतिहारः । मज्जा । निधनम् । एतद् । यज्ञायज्ञियम् । अङ्गेषु । प्रोतम् ॥ १ ॥

भाष्यम्—लोमेति । लोम हिङ्कारः । देहावयवानां प्राथम्यात् । त्वक् प्रस्तावः आनन्तर्यात् । मांसमुद्गीथः श्रैष्ठ्यात् । अस्थि प्रतिहारः प्रतिहृतत्वात् । मज्जा निधनम् । एतद् यज्ञायज्ञियं-नाम सामगानमङ्गेषु देहावयवेषु प्रोतम् सम्बद्धम् ॥ १ ॥

अनुवादः—लोम हिङ्कार है, त्वचा प्रस्ताव है, मांस उद्गीथ है, अस्थि प्रतिहार है, मज्जा निधन है, यह यज्ञायज्ञिय सामगान शरीरावयव सम्बन्धी है ॥ १ ॥

पदार्थः—( लोम+हिङ्कारः ) हिङ्कार साम का लोम ( त्वक्+प्रस्ताव ) प्रस्ताव साम का त्वचा ( मांसम्+उद्गीथः ) उद्गीथ साम का मांस ( अस्थि+प्रतिहारः ) प्रतिहार साम का अस्थि ( मज्जा+निधनम् ) निधन साम का मज्जा अनुष्ठान करता है। ( एतत्+यज्ञायज्ञियम् ) यह यज्ञायज्ञियनामक साम है ( अङ्गेषु+प्रोतम् ) अवयव विद्या प्रद्योतक है ॥ १ ॥

**स य एवमेतद्यज्ञायज्ञियमङ्गेषु प्रोतं वेद। अङ्गी भवति नाङ्गेन विहूर्च्छति, सर्वमायुरेति; ज्योग् जीवति, महान् प्रजया पशुभिर्भवति, महान् कीर्त्या, संवत्सरं मज्जो नाश्नीयात्तद्व्रतं मज्जो नाश्नीयादिति वा ॥ २ ॥**

सः । यः । एवम् । एतद् । यज्ञायज्ञियम् । अङ्गेषु । प्रोतम् । वेद । अङ्गीभवति । न । अङ्गेन । विहूर्च्छति । सर्वम् । आयुः । एति । ज्योक् । जीवति । महान् । प्रजया । पशुभिः । भवति । महान् । कीर्त्या । संवत्सरम् । मज्जः । न । अश्नीयात् । तद् । व्रतम् । मज्जः । न । अश्नीयात् । इति । वा ॥ २ ॥

भाष्यम्—स इति । स य उपासकः । एतद्यज्ञायज्ञियं नाम सामगानम् । एवमङ्गेषु देहावयवेषु प्रोतमाबद्धम् । वेद जानाति स अङ्गीभवति समग्राङ्गो भवतीत्यर्थः । अङ्गेन केनचिदवयवेनापि न विहूर्छति न कुटिलीभवति न व्यङ्गो भवतीत्यर्थः । संवत्सरं सर्वदा मज्जोमांसानि नाश्नीयात् न भक्षयेत् । पुनस्तदेव द्विरुक्त्या द्रढयति । वेति शब्दो निश्चयार्थः । निश्चितं मज्जो नाश्नीयात् ॥ २ ॥ इत्येकोनविंश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥१९॥

अनुवादः—जो उपासक इस यज्ञायज्ञिय सामगान को इस प्रकार अवयव सम्बन्धी जानता है वह अङ्गी होता है किसी अङ्ग से वक्रता को प्राप्त नहीं होता । सम्पूर्ण आयु को प्राप्त करता है, उज्ज्वल जीवन जीता है, प्रजा पशुओं और कीर्त्ति से महान् होता है । कभी मांस का भक्षण न करे, निश्चय कभी मांस का भक्षण न करे । यही उस का व्रत है ॥ २ ॥

पदार्थः—( स यः ) जो कोई विद्वान् ( अङ्गेषु+प्रोतम् ) अवयव विज्ञान संबन्धी ( एतत्+यज्ञायज्ञियम् ) इस यज्ञायज्ञिय नामक सामको ( एवं+वेद ) ऐसा जानता है वह ( अङ्गीभवति ) प्रशस्त अवयववान् होता है अथवा अवयव विद्यावान् (अङ्गेन ) अङ्ग से ( न विहूर्च्छति । कभी कुटिल नहीं होता है अर्थात् अङ्ग भङ्ग उस के नहीं होते ( संवत्सरम्+मज्जोनाश्नीयात् ) कभी मांस न खाय (तद्व्रतम् ) यह

( १ ) संवत्सर=वर्ष में भी कभी न खाय यहां "कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे" २ । ३ । ५ ॥ इस सूत्र के अनुसार अत्यन्त संयोग में द्वितीया है अर्थात् कभी मांस न खाय सूचित होता है ॥

इस का व्रत है वा निश्चय ही ( मज्जोनाश्नीयात्+इति ) मांस न खाय ॥ २ ॥

इत्येकोनविंश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १९ ॥

* अथ विंशः खण्डः *

**अग्निर्हिङ्कारो वायुः प्रस्ताव आदित्य उद्गीथो नक्षत्राणि प्रतिहारश्चन्द्रमा निधनमेतद्राजनं देवतासु प्रोतम् ॥ १ ॥**

अग्निः। हिङ्कारः। वायुः। प्रस्तावः। आदित्यः। उद्गीथः। नक्षत्राणि। प्रतिहारः। चन्द्रमाः। निधनम्। एतत्। राजनम्। देवतासु प्रोतम् ॥ १ ॥

भाष्यम्- अग्निरिति। अग्निः हिङ्कारः पृथिवीस्थानीयत्वेन प्राथम्यात्। वायुः प्रस्तावः। आनन्तर्यसामान्यात्। आदित्यः सूर्य उद्गीथः। उच्चस्थितिसामान्यात्। नक्षत्राणि तारका प्रतिहारः प्रतिहृतत्वात्। चन्द्रमा निधनम्। एतद्राजनं नाम सामगानं देवतासु। अग्निप्रमुखेसु देवेषु प्रोतमावद्धम् ॥ १ ॥

अनुवादः—अग्नि हिङ्कार, वायु प्रस्ताव, आदित्य उद्गीथ, नक्षत्र प्रतिहार और चन्द्रमा निधन है। यह राजन नामक सामगान देवता सम्बन्धी है। १ ॥

---

( २ ) परम कारुणिक महर्षि इस व्रत को दोवार कहते हैं किसी व्रत को दोवार नहीं कहा है। इस से विदित होता है। यज्ञों में पशुहिंसा वेद विरोधियों की चलाई हुई है। वेद विस्पष्टरूप से हिंसा निषेध करते हैं:—

"मुग्धाऽदेवा उत शुना यजन्तोत गोरङ्गैः पुरुधा यजन्त। य इमं यज्ञं मनसा चिकेत प्रणोवोचस्तमिहेह ब्रवः" अथर्व०। ७। ५। ५॥ अर्थ—(मुग्ध+अदेवाः) महामूढ अदेव=असुर लोग ( उत शुना ) कुत्ते से भी ( अयजन्त ) यज्ञ करते हैं। अखाद्य पदार्थों में परमावधि कुत्ते हैं। महामूर्ख लोग उससे भी यज्ञ करते हैं ( गोः+अङ्गैः+उत ) गौ के अङ्गों से भी ( पुरुधा ) बहुधा ( अयजन्त ) यज्ञ करते हैं। अवध्य पशुओं में परमावधि गौ पशु है परन्तु महामूर्ख लोग उससे भी यज्ञ करते हैं। अर्थात् पशुओं से जो यज्ञ करते हैं वे मुग्ध (मुह+वैचित्र्ये) पागलमूर्ख हैं। आगे ज्ञान यज्ञकी प्रशंसा करते हैं ( यः ) जो ( इमं यज्ञम् ) इस यजनीय परमेश्वर को ( मनसा) मन से ( चिकेत ) जानते हैं वह ( नः ) हम लोगों के गुरुहैं ( प्रवोचः ) ऐसा कहै। जब ज्ञानी गुरु मिले तो उनसे कहे कि हे गुरो !( तम् ) उस यज्ञनीय परमात्मा को ( इहेह ) यहां ही ( ब्रवः ) कहैं उसके विषय में मुझको शिक्षा दीजिये ॥

पदार्थः—( अग्निः+हिङ्कारः ) अग्नि हिङ्कार है ( वायुः ) वायु ( प्रस्तावः ) प्रस्ताव ( आदित्यः ) आदित्य ( उद्गीथः ) उद्गीथ ( नक्षत्राणि ) नक्षत्र ( प्रतिहारः ) प्रतिहार और ( चन्द्रमाः ) चन्द्रमा ( निधनम् ) निधन है ( एतत्+राजनम् ) यह राजन साम ( देवतासु ) देवताओं में ( प्रोतम् ) ग्रहीत है अर्थात् अग्नि आदि विद्याध्ययनार्थ है ॥ १ ॥

**स य एवमेतद्राजनं देवतासु प्रोतं वेदैतासामेव देवतानाᳬ सलोकताᳬ सार्ष्टिताᳬ सायुज्यं गच्छति, सर्वमायुरेति, ज्योग् जीवति, महान् प्रजया पशुभिर्भवति, महान् कीर्त्या, ब्राह्मणान्न निन्देत्तद्व्रतम्॥२॥**

सः । यः । एवम् । एतत् । राजनम् । देवतासु । प्रोतम् । वेद । एतासाम् । एव । देवतानाम् । सलोकताम् । सार्ष्टिताम् । सायुज्यम् । गच्छति । सर्वम् । आयुः । एति । ज्योक् । जीवति । महान् । प्रजया । पशुभिः । भवति । महान् । कीर्त्या । ब्राह्मणान् । न । निन्देत् । तत् । व्रतम् ॥ २ ॥

भाष्यम्—स इति । स यो विद्वान् देवतासुप्रोतमेतद्राजनं साम । एवंगुणविशिष्टं वेद । तस्यैषा समृद्धिः। तथाहि । एतासामेवदेवतानामग्निवाय्वादित्यनक्षत्रचन्द्रानां द्योतकानांप्रकाशकानाञ्च तत्त्वविज्ञानेन प्रथमं सलोकतां समानलोकतां गच्छति प्राप्नोति । तद्विज्ञान समीपतां गच्छति तन्मर्मज्ञो भवितुमुपक्रमत इत्यर्थः । सैव सलोकता । ततः सार्ष्टितां समानर्धितां प्राप्नोति । अग्न्यादीनां प्रकाशनेन अग्न्यादिसमृद्धिमान् सम्यग्तद्विज्ञानवान् भवतीत्यर्थः । ततः सायुज्यञ्च गच्छति । युनक्ति प्रयुनक्तीतियुङ् । प्रयोगकर्त्ता । तस्यभावो युज्यं प्रयोगः । युज्येन सह प्रवर्त्तत इति सयुज्यः तस्य भावः सायुज्यम् । आग्नेय वायव्य सौर नाक्षत्र चान्द्रमस विद्यादि विज्ञानबलेन तान् अग्न्यादि पदार्थान् कार्य्ये प्रयोक्तुं समर्थो भवतीत्यर्थः । शेषं पूर्ववत् ॥ २ ॥ इति विंश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥२०॥

अनुवादः—जो कोई देवताओं में प्रोत इस राजन साम को ऐसा जानता है वह देवताओं की सलोकता, सार्ष्टिता और सायुज्यता को प्राप्त करता । सम्पूर्ण आयु को पाता है । ब्राह्मणों की निन्दा न करे । वह व्रत है । शेष पूर्ववत् । २ ॥

पदार्थः— ( सः+यः ) जो कोई विद्वान् ( देवतासु प्रोतम् ) दैवत तत्त्वविज्ञापक ( एतत्+राजनं साम ) इस राजन साम को ( एवं वेद ) ऐसा जानता है अर्थात् जो इस विद्या में निपुण होता है वह प्रथम ( एतासाम्+एव देवतानाम् ) इन्हीं देवताओं

के ( सलोकताम् ) सलोकता को ( गच्छति ) पाता है अर्थात् वह विद्वान् प्रथम अग्नि, वायु, सूर्य, नक्षत्र, चन्द्र आदि पदार्थों के विज्ञान की समीपता को पहुंचता है उनके मर्मों को जानना आरम्भ करता है यही यहां सलोकता है । एकलोकता=समानलोकता को सलोकता कहते हैं । अग्नि के लोक पाना क्या है ? अग्निरूप जो एक पदार्थ उसके समीप पहुंचना अर्थात् उसके मर्म जानना । महामूर्ख भी रातदिन अग्नि के समीप रहता है परन्तु अग्नि में क्या २ गुण हैं, नहीं जानता । आग्नेयविद्याध्ययनशील पुरुष उसके गुण जानना आरम्भ करते हैं । यही मानो यहां सलोकता है । इस प्रकार प्रथम सलोकता को पा ( सार्ष्टिताम्+गच्छति ) समानैश्वर्यता को पाता है अर्थात् अग्नि वायु आदिकों में जो विद्याएं हैं उनकी प्राप्ति से यह साक्षात् अग्नि है, यह साक्षात् सूर्य है । इत्यादि इसके विषय में इतरलोक कहना आरम्भ करते हैं । यही इसकी सार्ष्टिता है ( स+ऋष्टि ) ऋष्टि नाम अस्त्र शस्त्र का है, ऋद्धि ( धन सम्पति ) को ऋष्टि कहते हैं । अग्न्यादि विद्या जानने से लोक में अग्न्यादि समान माना जाता है। यही सार्ष्टिता कही गई है । तत्पश्चात् (सायुज्यम्+गच्छति) उनके प्रयोग विज्ञान को प्राप्त करता है अर्थात् आग्नेय, वायव्य और नाक्षत्र चान्द्रमस विद्याओं को विशेषरूप से जान लौकिक कार्य में उनको प्रयुक्त करने में समर्थ होता है । जैसे पूर्व समय में आग्नेयास्त्र, वायव्यास्त्र, वारुणास्त्र प्रभृति अनेक अस्त्र शस्त्र थे । रावण इन सब विद्याओं को जानता था । इसी हेतु इसने सम्पूर्ण पृथिवीपर विजय प्राप्त किया था । परन्तु आर्यलोक भारतवर्ष में उस से भी बुद्धिमान् थे । इस हेतु जब उस रावण ने भारतवर्ष में उपद्रव करना आरम्भ किया तब महायोद्धा विश्वामित्र शिष्य विविध अस्त्र शस्त्रवेत्ता श्रीरामचन्द्र ने उसे मारा और इसी हेतु कहा जाता है कि रावण के वश में सब देवता थे जैसे आज हम कह सकते हैं कि श्री महाराजाधिराज भारतेश्वर श्री एडवर्ड के अधीन सब ही देवता हैं क्योंकि सूर्य रश्मियों से, चन्द्र किरणों से, विविध आग्नेय शक्तियों से, वायु से, विद्युत् से, इस प्रकार बहुविधदेवताओं से काम लिया जाता है ( युनक्ति युङ् ) जो प्रयोग को जाने उसे युङ् कहते हैं "युजेरसामे १ । ७ । ७१" इस सूत्र से पाणिनि महर्षि "युङ्" यह प्रयोग सिद्ध करते हैं अर्थात् "युङ्" यह शब्द बहुत प्राचीनकाल से प्रसिद्ध है ( युजो भावो युज्यम् ) प्रयोक्तृत्व को युज्य कहते हैं । अग्नि आदि पदार्थों के प्रयोग में निपुणता का नाम सायुज्य है ( सर्वम्+आयुः+एति ) सम्पूर्ण आयु को पाता है । (ब्राह्मणान्) ब्राह्मणों की (न+निन्देत्) निन्दा न करे (तद्व्रतम्) वही व्रत है। शेषपूर्ववत् ॥ २ ॥ इति विंश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ।२०॥

अथ एकविंशः खण्डः ॥

**त्रयी विद्या हिङ्कारस्त्रय इमे लोकाः स प्रस्तावो-ऽग्निवायुरादित्यः स उद्गीथो नक्षत्राणि वयाꣳसि मरीचयः स प्रतिहारः सर्पा गन्धर्वाः पितरस्तन्निधनमेतत्साम सर्वस्मिन्प्रोतम् ॥ १ ॥**

त्रयी । विद्या । हिङ्कारः । त्रयः । इमे । लोकाः । सः । प्रस्तावः । अग्नि । वायुः । आदित्यः । सः । उद्गीथः । नक्षत्राणि । वयांसि । मरीचयः । सः । प्रतिहारः । सर्पाः । गन्धर्वाः । पितरः । तत् । निधनम् । एतत् । साम । सर्वस्मिन् । प्रोतम् ॥१॥

भाष्यम्—त्रयीति । त्रयी विद्या वेदाः हिङ्कारः । त्रयो भूर्भुवः स्वराख्या इमे दृश्यमाना लोका ये सन्ति स प्रस्तावः । अग्निः वायुः आदित्यः । इमे त्रयो ये प्रत्यक्षदेवताः सन्ति । स उद्गीथः । नक्षत्राणि । वयांसि पक्षिणो पक्षिसमानानि दृश्यमानानि नक्षत्राणीत्यर्थः । मरीचयः शीघ्र नाशोन्मुखानि इतराणि नक्षत्राणि । मरीचयो मरणधर्म्माणः । किरणा इति केचित् । एते त्रयो ये सन्ति स प्रतिहारः । सर्पाः सर्पणशीलाः सरीसृपप्रकारकाः । गन्धर्वाः । गां पृथिवीं धरन्ति आश्रयन्ति पृथिव्यन्तः स्थायिनः । पितरः गोबलीवर्दमहिषा-जाविप्रभृतयो मनुष्य रक्षका ये पशवः सन्ति । तन्निधनम् एतत् साम सर्वस्मिन् ब्रह्माण्डे प्रोतं सम्बद्धम् ॥ १ ॥

अनुवादः—त्रयी विद्या हिङ्कार है। ये जो तीनों लोक सो प्रस्ताव है । अग्नि वायु आदित्य ये जो तीनों प्रत्यक्ष देव है सो उद्गीथ है । नक्षत्र पक्षी और किरण हैं सो प्रतिहार है । सर्प गन्धर्व पितर ये तीनों निधन है । यह साम सब से सम्बन्ध रखने वाला है ॥ १ ॥

पदार्थः—( त्रयीविद्या ) वेद ( हिङ्कारः ) हिङ्कार है ( त्रयः+इमे+लोकाः ) भूलोक, भुवर्लोक और स्वर्लोक ये जो तीनों लोक हैं ( सः+प्रतिहारः ) वह प्रतिहार है (अग्निः+ वायुः+आदित्यः) अग्नि, वायु आर आदित्य ये जो तीन देवता हैं ( सः+उद्गीथः ) वह उद्गीथ है ( नक्षत्राणि ) अश्विनी भरणी आदि नक्षत्रगण ( वयांसि ) छोटे २ पक्षी समान जो अन्य नक्षत्र दीखते ( मरीचयः ) जो अल्पस्थायी नक्षत्रगण हैं ( सः+प्रतिहारः ) वह प्रतिहार है ( सर्पाः ) सर्पनशील सस कर चलने वाले जिस को संस्कृत में

सरीसृप कहते हैं ( गन्धर्वाः ) पृथिवी के अभ्यन्तर शायी जीव ( पितरः ) मनुष्यों की रक्षा करने वाली गौ, बलीवर्द, महिष, कुक्कुर, अज, आवि आदि पशु ( तत्+निधनम् ) ये सब निधन हैं ( एतत्+साम ) यह साम ( सर्वस्मिन्+प्रोतम् ) सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड से सम्बन्ध रखने वाला है ॥ १ ॥

**स य एवमेतत्साम सर्वस्मिन् प्रोतं वेद सर्वꣳह भवति ॥ २ ॥**

सः । यः । एवम् । एतत् । साम । सर्वस्मिन् । प्रोतम् । वेद । सर्वम् । ह । भवति ॥ २ ॥

भाष्यम्—स इति। स य उपासक एतत्साम सर्वस्मिन् प्रोतमाबद्धम्। वेद जानाति सः। सर्वं ह भवति सर्वं ह प्राप्नोति । भू प्राप्तौ सकर्म्मकः ॥ २ ॥

अनुवादः—जो कोई उपासक इस सामगान को सर्व सम्बन्धी जानता है वह सर्व वस्तु को पाता है ॥ २ ॥

पदार्थः—(सः+यः) सो जो कोई उपासक ( सर्वस्मिन्+प्रोतम् ) सर्व सम्बन्धी ( एतत्+साम ) इस साम को ( एवम् ) ऐसा जानता है ( सर्वम्+ह ) निश्चय, सब को ( भवति ) पाता है ॥ २ ॥

**तदेष श्लोको यानि पञ्चधा त्रीणि तेभ्यो न ज्यायः परमन्यदस्ति ॥ ३ ॥**

तत् । एषः । श्लोकः । यानि । पञ्चधा । त्रीणि । तेभ्यः । न । ज्यायः । परम् । अन्यत् । अस्ति । ३ ॥

भाष्यम्—तदेष इति। निरुपचरित सर्वभावे हि दिक्स्थेभ्यो बलि प्राप्त्युपपत्तेस्तदेतस्मिन्नर्थ एष श्लोकोऽप्यस्ति। यानि। पञ्चधा पञ्चप्रकारैर्हिङ्कारादिविभागैः प्रोक्तानि। त्रीणि त्रीणि त्रयी विद्यादीनि । तेभ्यः पञ्चत्रिकेभ्यो ज्यायोमहत्तरं परञ्चोत्कृष्टमन्यद्वस्त्वन्तरं नास्ति । न विद्यत इत्यर्थः ॥ ३ ॥

अनुवादः—इस में यह श्लोक है । जो पञ्च प्रकार के सामगान में तीन २ त्रिके[2] मिला करके कहे गये हैं उन से दूसरा कोई साम महान् और उत्कृष्ट नहीं है ॥ ३ ॥

( १ ) ( भू प्राप्तौ ) भू=पाना । सकर्मक धातु है इसका " सर्व " कर्म्म है ।
( २ ) तीन पदार्थ जिसमें हों उसे त्रिक कहते जैसे अष्टक, शतक आदि होते हैं तद्वत्।

पदार्थः-( तत् ) उस पूर्वोक्त विषय में ( एषःश्लोकः ) यह श्लोक है ( पञ्चधा ) हिंकार, प्रस्ताव, उद्गीथ, प्रतिहार और निधन विभाग में ( यानि+त्रीणि ) जो तीन २ त्रिक ( जैसे त्रयी, विद्याएं हिंकार; तीन ये लोक प्रस्ताव; अग्नि, वायु, आदित्य ये तीनों देव उद्गीथ इत्यादि ) कहे गये हैं ( तेभ्यः ) उन त्रिकों से ( ज्यायः ) बड़ा और ( परम् ) उत्कृष्ट ( अन्यत् ) अन्य सामगान ( न+अस्ति ) नहीं हैं ॥३॥

**यस्तद्वेद स वेद सर्वꣳ सर्वा दिशो बलिमस्मै हरन्ति सर्वमस्मीत्युपासीत । तद्व्रतं तद्व्रतम् ॥ ४ ॥**

यः । तत् । वेद । सः । वेद । सर्वम् । सर्वाः । दिशः । बलिम् । अस्मै । हरन्ति । सर्वम् । अस्मि । इति । उपासीत । तत् । व्रतम् । तत् । व्रतम् ॥ ४ ॥

भाष्यम्—य इति । य उपासकस्तत्पूर्वोक्तं साम । वेद जानाति । स सर्वं वेद जानाति । अस्मै उपासकाय सर्वादिशः सर्वदिग्वासिनोजना बलिं भोगम् । हरन्ति आनयन्ति प्रापयन्ति । एतत्सामोपासकस्यैतद्व्रतम् अहं सर्वमस्मीति । सर्वम् । सर्वं कर्तुं समर्थोऽस्मीत्यर्थः । इत्युपासीत भावयेत । सर्वोऽस्मीति वक्तव्ये सर्वमिति कर्म्मसंज्ञकं पदम् कर्तुमित्यध्याहार्य्यमिति सूचयति तद्व्रतं तद्व्रतम् । द्विरुक्तिः सामोपासनसमाप्त्यर्था ॥ ४ ॥

इत्येकविंश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ।

अनुवादः—जो कोई इस साम को जानता है वह सब जानता है इस उपासक के लिये सब दिक् निवासी भोग्यवस्तु लाते हैं । मैं सब करने को समर्थ हूं यह भावना करे । यही उसका व्रत है । यही उसका व्रत है ॥ ४ ॥

पदार्थः—( यः ) जो उपासक ( तद्+वेद ) उस पूर्वोक्त सामको जानता है (सः) वह (सर्वम्+वेद) सब पदार्थों को जानता है ( अस्मै ) इस बहुविद् उपासक के लिये ( सर्वाः+दिशः ) सर्व दिग्स्थ पुरुष ( बलिम् ) भोग्यवस्तु ( हरन्ति ) ले आते हैं । इसका आगे व्रत कहते हैं ( सर्वम्+अस्मि ) सब करने को मैं समर्थ हूं ( इति+उपासीत ) यह विचारे ( तद्+व्रतम्+तद्+व्रतम् ) वह व्रत है वह व्रत है ॥ ४ ॥

भाष्याशयः—( सर्वम्+अस्मि ) यहां पर ( सर्वः+अस्मि ) कहना उचित था परन्तु ( सर्वम्+अस्मि ) कहा है इस से विदित होता है कि ( सर्वम् ) यह कर्म पद है अस्मि का विशेषण नहीं (कर्तुं समर्थः) इतने पद का यहां अध्याहार करना चाहिये । यह जीवात्मा मनुष्य शरीर पा बहुत आश्चर्य्य २ काम कर सकता है परन्तु अज्ञानी लोग " मैं ऐसा नहीं कर सकता " ऐसा समझ किसी काम में प्रवृत्त नहीं होते ।

भारतवर्ष में " सब कुछ ईश्वर ही करेंगे " इस विचार ने सर्व नाश कर दिया है । समुद्र में सेतु ईश्वर बांध गये, व्याकरण को साक्षात् महादेव ही पाणिनिरूप धर रच गये । साक्षात् शेष ही महाभाष्य बना गये । ज्यौतिष सूर्य ने कहा, वैद्यकशास्त्र विष्णु भगवान् धन्वन्तरिरूप से बनागये । शोक ! मनुष्यों ने तब क्या किया ? ऐसे २ विचार ऋषियों के समय में नहीं थे इसी हेतु उस समय बड़े २ काम होते थे । इस हेतु ऋषिवत् आज भी मैं सब कुछ कर सकता हूं । ऐसा साहस रक्खे ॥ ४ ।

इत्येकविंश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ २१ ॥

* अथ द्वाविंशः खण्डः ॥ *

**विनर्द्दि साम्नो वृणे पशव्यमित्यग्नेरुद्गीथोऽनिरुक्तः प्रजापतेर्निरुक्तः सोमस्य मृदु श्लक्ष्णं वायोः श्लक्ष्णं बलवदिन्द्रस्य क्रौञ्चं बृहस्पतेरपध्वान्तं वरुणस्य तान्सर्वानेवोपसेवेत वारुणन्त्वेव वर्जयेत् ॥१॥**

विनर्द्दि । साम्नः । वृणे । पशव्यम् । इति । अग्नेः । उद्गीथः । अनिरुक्तः । प्रजापतेः । निरुक्तः । सोमस्य । मृदु । श्लक्ष्णम् । वायोः । श्लक्ष्णम् । बलवत् । इन्द्रस्य । क्रौञ्चम् । बृहस्पतेः । अपध्वान्तम् । वरुणस्य । तान् । सर्वान् । एव । उपसेवेत । वारुणम् । तु । एव । वर्जयेत् ॥ १ ॥

भाष्यम्—विनर्द्दीति । पूर्वेषु खण्डेषूक्तानि विविधानि सामानि । तेषां सम्बन्धस्तज्ज्ञानवतां तत्तत् फलंचोक्तम् । सम्प्रति । सामगानोपदेष्टॄणां नामधेयैः सह तत्तत् गानस्य प्रकृतिःप्रदर्श्यते । पुरा खलु सर्व विद्योदधींश्चतुरोवेदान् सर्वाविद्या ऋषयो दुग्ध्वा सर्वत्रैव लोकोपकाराय प्राचारयन् । गीतिभूयस्त्वात् सामवेदस्य गीतीनामितिहासः कर्त्तारः प्रकृतयो विधा इत्येवं विधं तत्तत्सम्बन्धि सर्वं वक्तव्यमिति तदर्थमेवोत्तरो ग्रन्थः । विनर्द्दि । विशिष्टो नर्दः स्वरविशेषो नादविशेष इत्यर्थः । इति विनर्दः । सोस्यास्तीति विनर्द्दि । यद्वा । विविधाः पशूनां नर्दा नादा इति विनर्दाः । ते सन्त्यस्येति विनर्द्दि । पशूनां नादानुकूलत्वेन नानास्वरसमन्वितम् । न हि वस्तुतश्चतुष्पद् विविध निनदानुकारि किन्तु तद्भाव प्रद्योतकमेव । विनर्दि संज्ञकं गानमपि भवति । तदप्यनुसंधेयम् । पशव्यम् । गोमहिष हय गज प्रमुखानां पशूनां चतुष्पदां गुणकर्मप्रकृति प्रकाशकम् । पशुभ्योहितम् । पशव्यम् । अर्थात् यद्गीति श्रवणेन सञ्जातोचित सत्त्वभावा अदया अपि दयावन्तो भूत्वा निरपराद्धानां प्रकृत्यैवा–कृष्टसाधुजन हृदयानां स्वच्छन्दचारिणां वन्यतृणाहाराणां ग्राम्यव-

न्यचतुष्पादानामकारणवधान्निवृत्तव्यापारा प्रत्युत तद्रक्षण व्रतपरायणास्सन्तस्तदुपकारं साधयन्ति । तेन पशूनां महद्धितं जायते । अतः पशव्यमित्युक्तम् । तदित्थम् । कोऽपि गीति प्राप्ति कामो ब्रह्मचारी प्रार्थयते । यत् । साम्नः । सामवेद सम्बन्धि ।विनर्दि पशव्यञ्च वृणे। प्रार्थये । सामवेद सम्बन्धि यत्पशव्यं विनर्दि गानं वर्तते । तदीश्वरानुग्रहेण मां प्राप्नुयात्। इतीश्वरं प्रार्थयते । इदं पशव्यं विनर्दि सामगानम् । अग्नेः । अग्निनामकस्य कस्यापि पुरातनस्य महर्षेः । उद्गीथः । उद्गानम् गानमित्यर्थः । वर्त्तते । एतस्योपदेष्टा अग्निर्ऋषिरस्तीति वेदितव्यम् । प्रजापतेर्महर्षेरुद्गीथः । अनिरुक्तः अनुपमः । न विद्यते निरुक्तं निरुक्तिर्निर्वचनंयस्यसः । इदमीदृशमितीयत्ता यस्य नास्ति सोऽनिरुक्तः । अनिर्वचनीय इति यावत् । सोमस्य महर्षेः । सामगानम् । मृदु । कोमलम् । श्लक्ष्णम् । चिक्कणम् । इन्द्रस्य महर्षेः । सामगानं श्लक्ष्णम् । बलवत् । बलयुक्तम् । बलिष्ठैर्गेयम् । बृहस्पतेर्महर्षेः । सामगानम् । क्रौञ्चम् । क्रौञ्च विहग निनादसमम् । वरुणस्य महर्षेः साम । अपध्वान्तम् । भिन्नकांस्यस्वरसमम् । तान् पूर्वोक्तान् सर्वान् उद्गीथान् सेवेत । जानीयात् । गायेत् । यज्ञेषु वारुणं वरुण महर्षि प्रचारितं गानन्तु । एव निश्चितम् । वर्जयेत् । त्यजेत् । अपध्वान्ततया श्रुतिकटुत्वाद्धेयं तस्य साम ॥ १ ॥

अनुवादः—पशु गुण प्रकाशक विविध नादयुक्त अग्निकर्तृक[1] साम गान को मैं स्वीकार करता हूं । प्रजापति ( महर्षि ) का सामगान अनिरुक्त[2] है । सोम नामक महर्षि का गान निरुक्त[3] है । वायु महर्षि का मृदु और श्लक्ष्ण[4] है । इन्द्र महर्षि का बलवद् और श्लक्ष्ण है । बृहस्पति का सामगान क्रौञ्च पक्षी के नाद के समान है । और वरुण का गान अपध्वान्त[5] है । इन सबों को ( यज्ञों में ) गाना चाहिये । किन्तु वरुण कर्तृक गान का परित्याग करना चाहिये ॥ १ ॥

पदार्थः—( पशव्यम् ) गो महिष मृग व्याघ्र चतुष्पद् आदि जन्तुओं के गुणों का प्रकाशक । यद्वा । पशुओं के हितकारी ( विनर्दि ) नाना स्वरयुक्त अर्थात् विशेष विशेष आविष्कृत स्वरों से युक्त ( साम्नः ) साम सम्बन्धी गान को ( वृणे )

---

( १ ) अग्नि नामक ऋषि से प्रचारित । सृष्टि की आदि में जिस अग्निनामक महर्षि के हृदय से वेद प्रकाश हुआ है सो ये नहीं हैं । क्योंकि वे तो सम्पूर्ण वेद के प्रकाशक हैं । और ये सब सामगान की विधि शैली है । ( २ ) अनिरुक्त=अनिर्वचनीय=अनुपम । उपमारहित । ( ३ ) निरुक्त=स्पष्ट । ( ४ ) श्लक्ष्ण=चिक्कण गान में जो बहुत ही कोमल और सरल हो । (५) जिसका स्वर सुनने में कांस्यपात्र समान हो ।

मैं स्वीकार करता हूं ( इति अग्नेः+उद्गीथः ) यह विनर्दि पशव्य साम गान (अग्नेः) अग्नि नामक महर्षि का दृष्ट ( उद्गीथः ) गान है । अर्थात् इस गान के प्रचारक अग्नि नामक महर्षि हैं । ( प्रजापतेः ) प्रजापति नामक महर्षि का गान ( अनिरुक्तः ) अनिर्वचनीय अनुपम है अर्थात् वह इतना गूढार्थ अत्युत्तम है कि जिस का वर्णन हम नहीं कर सकते ( सोमस्य ) सोम ऋषि का गान भी ( निरुक्तः ) स्पष्ट=सुबोध है । (वायोः) वायु महर्षिकृत गान (मृदु) कोमल (श्लक्ष्णम्) और चिकना (रसीला) है (इन्द्रस्य ) इन्द्र महर्षि का गान ( श्लक्ष्णम् ) रसीला और ( बलवत् ) बलवान् है । अर्थात् जिस के गान से बल प्राप्त हो वा बलिष्ठ पुरुष जिस को गा सके अर्थात् जिस के गाने में अधिक परिश्रम हो ( बृहस्पतेः ) बृहस्पति नामक महर्षि का प्रचारित गान ( क्रौञ्चम् ) क्रौञ्च नामक एक पक्षी होता है जो प्रायः जलीय लघु जन्तुओं को खाया करता है । उस पक्षी के नाद के समान है ( वरुणस्य ) वरुण महर्षि का साम सम्बन्धी गान ( अपध्वान्तम् ) ध्वनि रहित है अर्थात् बहुत ही कर्णकटु कर्कश ध्वनि जैसा फूटे कांस्यपात्र का होता है तद्वत् वरुण कृत गान है ( तान् ) उन ( सर्वान्+एव ) सब ही गानों को (उपसेवेत) यज्ञों में गावे (वारुणम्+तु+एव) केवल वरुणकृत साम गान को ( वर्जयेत् ) त्याग करे ॥ १ ॥

भाष्याशयः—पूर्व खण्डों में विविध साम गान कहे गये हैं उन के सम्बन्ध और जानने वालों को फल भी (उक्त) हुआ है । अब इस खण्ड में सामगानों के उपदेष्टाओं के नाम के साथ उन की प्रकृति का भी वर्णन करते हैं । पूर्वकाल में सर्व विद्या उदधि चारोंवेदों से ऋषियों ने विविध विद्याओं को दुह कर सर्वत्र लोकोपकार के लिये उन को पान करवाया । सामवेद गीत के लिये ही अधिक प्रसिद्ध है इस हेतु यहां गीतों के इतिहासकर्त्ता, प्रकृति, प्रकार आदि पदार्थ (सामगान सम्बन्धी) एतत् सदृश अन्य विषय भी अति संक्षेप कर कहना उचित है अतः अब उत्तर ग्रन्थ का आरम्भ है ।

विनर्दि—जिस गान में विविध पशुओं के नाद समान स्वर होवें । इस का यह तात्पर्य्य नहीं है कि बिलकुल पशुनाद के सदृश ही हो, किन्तु केवल भाव के द्योतक हों । प्रत्येक पशु की बोली एक एक विलक्षण भाव को सूचित करती है । ये पशु सब प्रकृतिरूपा महाराज्ञी के विविधरूप भाव को प्रकाशित करते हुए विद्यमान हैं । यद्वा । जिस गान में विशेष नाद होता हो उसे भी विनर्दि कह सकते हैं । यद्वा । साम गानों में से एक गान विनर्दिसंज्ञक भी होता है उस का भी अनुसन्धान करना चाहिये ।

पशव्य—पशु शब्द से बनता है । गौ महिष हय गज प्रमुख जो चतुष्पद हैं उन

के गुण कर्म स्वभाव का वर्णन जिस में विशेषरूप से हों उसे पशव्य कहते हैं । यद्वा । पशुओं का हितकारी अर्थात् जिस गान के श्रवण से संजातोचित सत्त्वभाव अदय आदमी भी दयावान् हो और निरपराधी अपनी मधुर प्रकृति से ही साधु जनों के हृदय को आकृष्ट करने वाले स्वच्छन्दचारी वन्यतृणाहारी ऐसे ग्राम्य वा वन्यपशुओं के अकारण बध से निवृत्त व्यापार होकर ही नहीं प्रत्युत उन पशुओं के रक्षणरूप व्रत परायण होते हुए उन के उपकारों को साधन करते हैं । उस से पशुओं को महा हित होता है अतः पशव्य कहा गया है (वृणे) प्रार्थना करता हूं प्राचीन ऋषि परम कारुणिक होते थे । उन में से कोई ऋषि कहते हैं कि हे परमेश्वर ! मैं तुझ से प्रार्थना करता हूं कि मेरे हृदय में पशु सम्बन्धी दया बराबर बनी रहे और इसी हेतु इस दया को सदा जागृत रखने वाला यह पशव्य गान मुझे सदा ही स्मृति गोचर बना रहे । अग्नेरुद्गीथः— आगे दिखलाया जाता है कि गान के प्रचारक कौन ऋषि हुए हैं । यहां अग्नि, प्रजापति, सोम, वायु, इन्द्र, बृहस्पति, वरुण आदि महर्षियों के नाम हैं ॥ १ ॥

**अमृतत्वं देवेभ्य आगायानीत्यागायेत्स्वधां पितृभ्य आशां मनुष्येभ्यस्तृणोदकं पशुभ्यः स्वर्गं लोकं यजमानायान्नमात्मन आगायानीत्येतानि मनसाध्यायन्नप्रमत्तः स्तुवीत ॥ २ ॥**

अमृतत्वम् । देवेभ्यः । आगायानि । इति । आगायेत् । स्वधाम् । पितृभ्यः । आशाम् । मनुष्येभ्यः । तृणोदकम् । पशुभ्यः । स्वर्गम् । लोकम् । यजमानाय । अन्नम् । आत्मने । आगायानि । इति । एतानि । मनसा । ध्यायन् । अप्रमत्तः । स्तुवीत ॥ २ ॥

भाष्यम्—अमृतत्वमिति । ऋषीणामन्यतमो ब्रवीति । अहम् । देवेभ्यः विद्वद्भ्यः । ब्रह्मविदो हि देवा भवन्ति । ब्रह्मविदर्थमित्यर्थः । अमृतत्वम् । अमरणत्वम् । चिरजीवित्वं कैवल्यञ्च । आगायानि । इतिब्रह्मणः सकाशात् प्रार्थये । ब्रह्मविदो नरा भुवि लोकोपकाराय चिरञ्जीवन्तु । इतो गत्वा कैवल्यञ्च प्राप्नुवन्तु । एतद्विषयकमेव गानं सदाहम् । येनागायेयम् । अस्मिन्नेव मम+मनोरमताम् । नेतरस्मिन्ननुचिते गाने प्रधावनं कुर्य्यादित्यहं प्रार्थये भगवन्तं नारायणम् । एवमेव । स्वधां पितृभ्यः आगायानि इति पदं सर्वत्र योज्यं पित्रर्थं स्वधामागायानीत्यर्थः । अयमर्थः पान्ति रक्षन्ति इति पितरः । जगद्रक्षणव्रता अग्निष्वात्ताग्निदग्ध बर्हिषद सोमसदाङ्गिरोऽथर्वाद्याख्या बहुविधाः पितरो

भवन्ति। तेषामनन्यगामिनी स्वधेति पदवी भवति। तदित्थम्। आजीवनपररक्षणैकव्रतधुरीणा मम सर्वे अग्निष्वात्तप्रमुखाः पितरः स्वधा पदवीं लभन्ताम्। तच्छब्दार्थञ्च सनाथी कुर्वन्तु। एतद्विषयीभूतां गीतिं सदागायेयम्। मनुष्येभ्य आशाम्। आगायानि। आशावन्तो हि मनुष्याः। आशया यज्ञं कुर्वन्ति। आशया ब्रह्मयजन्ते। आशयैव सर्वाणि कर्म्माणि अनुतिष्ठन्ति। कर्म्मणां फलं बाहुल्येनादृष्टं वर्तते। कः खलु ज्ञातुं शक्नोति अस्य कर्म्मण इदमेव फलं नान्यदिति। प्रत्यक्षाणामपि बीजवपनारोपण विद्याध्ययनादीनां फलं तावन्निश्चेतुमनीश्वराः। तत्कथं परोक्षाणामग्निष्टोम प्रभृतीनां यज्ञानामिदमेवफलमिति निर्धारयिष्यामः। सर्वत्रैव विघ्नप्राचुर्य्यसद्भावतुल्यत्वात्। अतोमनुष्या यत्किमपि कुर्वन्ति। तदाशयैव। तदेवम्। मनुष्याः सर्वदैव येन आशावन्तोभवेयुरिति। एतदर्थं घटितां सामावलीम्। ईश्वरकृपया गायेयम्*। पशुभ्यस्तृणोदकम् आगायानि। पशवो हि तृण सम्पन्नताम्। तदनु। पूर्णोदकमिच्छन्ति। तावतैव संतुष्टा जगत् सुखयन्ति। पशवो येन तृणानि चोदकं पुष्कलं प्राप्नुवन्तु इत्येवार्थद्योतिकां सामगीतिं गायेयम्। यजमानाय। यजमानार्थम्। स्वर्गम्। सुखम्। लोकम्। प्रदेशम्। आगायानि। आत्मने। आत्मार्थम्। अन्नम्। जीवनप्रदं। भोग्यंवस्तु आगायानि। ऋषिः कथयति। यथाहमिमान्येव सामानि सर्वदा गायेयमितीश्वरं प्रार्थये। तथैव। अन्योऽपि। अमृतत्वं देवेभ्य आगायेत्। स्वधां पितृभ्य आगायेत्। इत्यादि सर्वत्रैव योजित्वार्थोऽनुसंधेयः॥

एतानि सामानि मनसाध्यायन्। एतानि सामानि मयास्मिन् कर्मणि गीयमानानि तत्तल्लोकोपकाराय। ईश्वरानुग्रहेण फलन्तु। जनमनसि तद्भावोद्दीपकानि च भवन्तु। इति निखिल कामपूरकं ब्रह्मैव मनसान्तःकरणेन। ध्यायन् चिन्तयन्। अप्रमत्तः। अनवहितः। सर्वतोमनआकृष्य स्वस्मिन् स्थापयित्वा ब्रह्मणि स्थिरीभूय तदेव स्तुवीत प्रार्थयेत्॥ २॥

अनुवादः—विद्वानों को अमृतत्व प्राप्त होवे इस उद्देश से मैं सर्वदा गान किया करूं। पितरों को स्वधा, मनुष्यों को आशा, पशुओं को तृणोदक, यजमान को स्वर्गलोक, अपने को अन्न (प्राप्त होवे) इस उद्देश से मैं सर्वदा गान किया करूं (यह ईश्वर से प्रार्थना करता हूं) जिस प्रकार मैं सर्वदा इन के कल्याणार्थ गान करने के लिये ईश्वर से प्रार्थना करता हूं अर्थात् मैं ईश्वर की कृपा से इन के लिये ही ऐसे ही गान गाया करूं ऐसी आशा ईश्वर से करता हूं वैसे ही अन्यान्य मनुष्य भी देवों के लिये

* आशा वाव स्मराद्भूयस्याशेद्धो वै स्मरो मन्त्रानधीते कर्माणि कुरुते पुत्रांश्च पशूंश्चेच्छत इमञ्च लोकममुञ्चेच्छत आशामुपस्वेति॥ छा० ७। १४। १॥

अमृतत्व, पितरों के लिये स्वधा प्राप्त होवे इत्यादि ही गान सर्वदा गावे, अन्य नहीं। ये गान सफल होवें ऐसा मन से ध्यान करता हुआ अप्रमत्त होकर ईश्वर की ही स्तुति करे ॥ २ ॥

पदार्थः—कोई ऋषि कहते हैं कि (देवेभ्यः) ब्रह्मवित् पुरुषों के लिये (अमृतत्वम्) अमृतत्व और कैवल्य को ( आगायानि ) अच्छी तरह से गान करूं ( इति ) यह ईश्वर से प्रार्थना है ( पितृभ्यः ) जगद्रक्षक पितरों के लिये ( स्वधाम् ) स्वधापदवी ( मनुष्येभ्यः ) साधारण मनुष्यों के लिये ( आशाम् ) आशा को ( पशुभ्यः ) पशुओं के लिये ( तृणोदकम् ) तृण और जल को ( यजमानाय ) यजमान के लिये ( स्वर्गलोकम् ) परमसुखकर स्थान को ( आत्मने ) अपने लिये ( अन्नम् ) अन्न को ( आगायानि ) मैं गान करूं ( इति ) यही ईश्वर से प्रार्थना है ( आगायेत् ) जिस प्रकार मैं इनके हित के लिये गान किया करता हूं वैसा ही सब कोई गावे ( इमानि ) इन पूर्वोक्त गानों के उद्देश से अर्थात् ये गान फलित और मनुष्यों के अन्तःकरण में प्रभावोद्दीपक होवें, इस उद्देश से ( मनसा ) मन से ईश्वर को ( ध्यायन् ) ध्यान करता हुआ ( अप्रमत्तः ) सावधान होकर ( स्तुवीत ) उसी ईश्वर की स्तुति करे ॥ २ ॥

भाष्याशयः—( देव ) ब्रह्मवित् विद्वान् पुरुष देव कहलाते हैं ( अमृतत्व ) अ+मृत+त्व। अमृत से भाव में प्रत्यय होने से अमृतत्व बनता है। अमरण और कैवल्य ये दो अर्थ इस के होते हैं। अमरण शब्द का भी यह तात्पर्य्य है कि मनुष्य की जितनी आयु है उतनी आयु को निर्विघ्न प्राप्त करना, यह नहीं कि कदापि नहीं मरे। ( पितृशब्द ) पा रक्षणे धातु से इस शब्द की सिद्धि ऋषि लोग मानते आते हैं। वेद विद्या की, अपने कुल की, परिवार की, देश की रक्षा में जो आजीवन पर्य्यन्त तत्पर रहते थे, वे ही पूर्व समय में पितर नाम से पुकारे जाते थे और जो इस व्रत में परम दृढ़ हो जाते थे उन को "स्वधा" की पदवी दी जाती थी। काल के हेर फेर से इसका आज कुछ अन्य ही अर्थ लोग करते हैं सो सब मिथ्या जानना ( स्वधा ) स्वधा पितरों की पदवी है (आशा) मनुष्य में यदि आशा न हो तो कोई काम नहीं हो सकता। आशा से ही यज्ञ करते हैं। आशा से ही ब्रह्म की स्तुति प्रार्थना करते हैं कर्म्मों के प्रायः बहुत फल अदृष्ट हैं। इस कर्म का यही फल है इसको कौन जान सकता है। प्रत्यक्ष बीज वपन, आरोपण, विद्याध्ययन आदि के फल को जब निश्चित करने में असमर्थ हैं। तब कैसे अप्रत्यक्ष अग्निष्टोम आदि यज्ञों का यही फल है ऐसा निर्धारण कर सकेंगे। हां, बहुत से फल तो प्रत्यक्ष ही हैं। यदि कहो कि यज्ञों का फल तो जैसा शास्त्र में कहा गया

है वैसा ही अवश्य मिलेगा। सो नहीं हो सकता क्योंकि जैसे प्रत्यक्ष बीजवर्धन विद्याध्ययन आदि कार्य्य में नाना विघ्न होते हैं तद्वत् वैदिक कर्म्म में नाना वैगुण्य की उपस्थिति की संभावना बनी रहती है और हम लोक में सदा देखते हैं कि एक न एक विघ्न उपस्थित हो ही जाता है अतः विघ्न की सर्वत्र संभावना होने से मनुष्य की किसी कार्य्य में प्रवृत्ति न होगी यदि उस में आशा प्रत्याशा न हो। अतः। ऋषि कहते हैं कि मनुष्य के लिये आशा का गान करताहूं।

( आगायानि ) इस पद से यह समझना कि देवों को अमृतत्व प्राप्त होवे। पितरों को स्वधा प्राप्त होवे इत्यादि आगान को मैं सदा गाना चाहता हूं और ईश्वर से भी यही प्रार्थना है कि ऐसे ही गान में मेरा और सबों का मन संलग्न रहे। आगे सर्वस्पष्ट है । २ ॥

**सर्वे स्वरा इन्द्रस्यात्मानः सर्व ऊष्माणः प्रजापतेरात्मानः सर्वे स्पर्शा मृत्योरात्मानस्तं यदि स्वरेषूपालभेतेन्द्रꣳ शरणं प्रपन्नोऽभूवं स त्वा प्रतिवक्ष्यतीत्येनं ब्रूयात् ॥ ३ ॥**

सर्वे । स्वराः । इन्द्रस्य । आत्मानः । सर्वे । ऊष्माणः । प्रजापतेः । आत्मानः । सर्वे । स्पर्शाः । मृत्योः । आत्मानः । तम् । यदि । स्वरेषु । उपालभेत । इन्द्रम् । शरणम् । प्रपन्नः । अभूवम् । सः । त्वा । प्रतिवक्ष्यति । इति । एनम् । ब्रूयात् ॥३॥

भाष्यम्ः—सर्वे स्वरा इति। अक्षराणां प्रचारयिता तद्विज्ञाने कुशलश्च कः कोऽभूद् भुवीति प्रसंगात्तदपि दर्शयति। सर्वे अ इ उ प्रभृतयःस्वराः। इन्द्रस्य महर्षेरात्मानः। आत्मवत् प्रियाः। स्वराणां प्रचारयिता तद्विशेषज्ञ इन्द्रो नाम कश्चिदृषिरभूदिति विज्ञेयम्। एवमेवाग्रे योजनीयम्। सर्वे सकला ऊष्माणः। श ष स ह वर्णाः। प्रजापतेर्महर्षेः। आत्मानः। आत्मवत् प्रियाः। सर्वे स्पर्शाः। कादयो मावसानाः स्पर्शाः। मृत्योर्महर्षेरात्मानः। यदि कश्चित् कञ्चिदुद्गातारं स्वरेषु स्वरवर्णोच्चारणेषु। उपालभेत। निन्देत्। हे उद्गातः! त्वं स्वरवर्णान् यथायोग्यं नोच्चारयसि पापीयान् त्वं भविष्यसि। तवदोषेण यजमानस्यापि विनष्टिर्वर्तते इत्यादिदोषोद्घाटनेन यदि उद्गाताऽन्यो वा ऋत्विक् उपालब्धो भवेत्। तर्हि उद्गाता तं प्रति ब्रूयात्। हे उपालम्भक! अहम्। इन्द्रं महर्षिं शरणंप्रपन्नोऽभूवम्। प्राप्तोऽस्मि। अयंभावः। इन्द्रेण। इन्द्रशिष्यपरम्परया वा यथा स्वरा उपदिष्टा उच्चारिताश्च सन्ति। मया तथैवोच्चार्य्यन्ते नात्र ममदोषः। स एव इन्द्रः। परम्पराऽऽगतेन्द्रशिष्यो वा। त्वा। त्वां प्रति। वक्ष्यति। समाधास्यति। ममोपालम्भनं माकार्षीः।

तस्यैव शालां गच्छ । स एवोत्तरिष्यति । इति । एनमुपालम्भकं ब्रूयात् कथयेत् ॥३॥

अनुवादः—सब स्वर ( वर्ण ) इन्द्र महर्षि के आत्मा ( प्रिय ) हैं। सब ऊष्मा[1] ( वर्ण ) प्रजापति महर्षि के आत्मा हैं। सब स्पर्श[3] ( वर्ण ) मृत्यु महर्षि के आत्मा हैं यदि ( किसी उद्गाता को कोई अन्य पुरुष ) स्वरों में निन्दा करे तो वह ( उद्गाता ) इस ( उपालम्भक ) से कहे कि मैं महर्षि इन्द्र की शरण को प्राप्त हूं वे तुम को उत्तर देवेंगे ॥ ३ ॥

पदार्थः—( सर्वे ) सब ( स्वराः ) अ इ उ ऋ ऌ ए ऐ ओ औ ये नवों स्वर वर्ण ( इन्द्रस्य ) इन्द्र नामक महर्षि के ( आत्मानः ) आत्मा अर्थात् प्रिय हैं अर्थात् स्वर के प्रचारक और उनके तत्त्वज्ञाता इन्द्र नामक महर्षि हुए हैं ( सर्वे ) सब ( ऊष्माणः ) श ष स ह ये चारों ऊष्मा ( प्रजापतेः ) प्रजापति नाम के महर्षि के ( आत्मानः ) आत्मवत् प्रिय हैं ( सर्वे ) सब ( स्पर्शाः ) क ख ग घ ङ। च छ ज झ ञ। ट ठ ड ढ ण। त थ द ध न। प फ ब भ म ये २५ स्पर्श वर्ण ( मृत्योः ) मृत्यु महर्षि के (आत्मानः) आत्मवत् प्रिय हैं। अर्थात् इस के प्रचारक और तत्त्व जानने वाले महर्षि मृत्यु थे (यदि) यदि (तम्) उद्गाता वा अन्य ऋत्विक् को कोई अन्य पुरुष ( स्वरेषु ) स्वर वर्णों में ( उपालभेत) निन्दा करे अर्थात् हे ऋत्विक् ! वा हे उद्गाता ! तुम स्वर वर्णों का उच्चारण यथा सम्भव यथायोग्य नहीं करते हो अतः तुम दोष भागी होओगे और तेरे अपराध से यजमान को भी अनिष्ट होगा इत्यादि उलहना किसी ऋत्विक् को कोई देवे। तब निन्दित उद्गाता ( एनम् ) इस उपालम्भक (दोषारोपक ) को ( ब्रूयात् ) उत्तर देवे कि (इन्द्रः) इन्द्र की ( शरणम्) शरण में (प्रपन्नः+अभूवम् ) मैं प्रपन्न हुआ हूं। अर्थात् स्वर वर्णों के उच्चारण मैंने इन्द्र से वा इन्द्र के परम्परागत शिष्य सम्प्रदाय से सीखे हैं ( सः ) वेही ( त्वा ) तुम को ( प्रतिवक्ष्यति ) उत्तर देवेंगे। तुम उन के समीप वा उनके सम्प्रदायी पाठशाला में जाओ। वेही इस का उत्तर देवेंगे। इति ॥ ३ ॥

**अथ यद्येनमूष्मसूपालभेत प्रजापतिꣳ शरणं प्रपन्नोऽभूवं स त्वा प्रति पेक्ष्यतीत्येनं ब्रूयादथ यद्येनꣳ**

---

(१) अ इ उ आदि स्वर अक्षर। (२) श ष स ह ये चारवर्ण ऊष्मा कहलाते हैं। (३) क से लेकर म पर्य्यन्त वर्ण स्पर्श है।

स्पर्शेषूपालभेत मृत्युꣳ शरणं प्रपन्नोऽभूवं स त्वा प्रतिधक्ष्यतीत्येनं ब्रूयात् ॥ ४ ॥

अथ । यदि । एनम् । ऊष्मसु । उपालभेत । प्रजापतिम् । शरणम् । प्रपन्नः । अभूवम् । सः । त्वा । प्रति । पेक्ष्यति । इति । एनम् । ब्रूयात् । अथ । यदि । एनम् । स्पर्शेषु । उपालभेत । मृत्युम् । शरणम् । प्रपन्नः । अभूवम् । सः । त्वा । प्रति । धक्ष्यति । इति । एनम् । ब्रूयात् ॥ ४ ॥

भाष्यम्–अथेति । अथ । यदि । एनम् । उद्गातारम् । वाऽपरमृत्विजं कश्चित्पुरुषः । ऊष्मसु । शषसह वर्णोच्चारणेषु । उपालभेत निन्देत् त्वमूष्मणो नोच्चारयसि सम्यगिति निन्देत् । तर्ह्युपालब्धः स उद्गाता । एनमुपालम्भकं ब्रूयात् । यत् । अहम् । ऊष्मणां प्रचारकं विज्ञातारञ्च प्रजापतिं महर्षिं शरणं प्रपन्नोऽभूवम् । प्राप्तोऽस्मि । स प्रजापतिः । त्वा त्वां निन्दकं प्रति पेक्ष्यति । पिष्टं करिष्यति । यतस्त्वं मुधैव निन्दसि । अतस्तवपेषणमुचितम् । अथ । यद्येनमुद्गातारं स्पर्शेषु स्पर्शवर्णोच्चारणेषु कश्चिदविद्वान् । उपालभेत । निन्देत् । तर्ह्येनमुपालम्भकं प्रति ब्रूयात् । यत् । अहम् स्पर्शानां प्रचारकं तद्विज्ञातारञ्च मृत्युं महर्षिं शरणं प्रपन्नोऽभूवम् । प्राप्तोऽस्मि । स मृत्युः । त्वा । त्वाम् । धक्ष्यति । दग्धं करिष्यति । यतस्त्वं मुधैव निन्दसि । अत्रेन्द्र प्रजापति मृत्यव एते पुरा वैयाकरणा अभूवन् । सम्प्रति देवा निगद्यन्ते तेषां पठनपाठन सम्प्रदाया अपि तैरेव शब्दैर्व्यवह्रियन्ते ॥ ४ ॥

अनुवादः—यदि इस उद्गाता को उष्मवर्णोच्चारण में कोई उपालम्भ ( निन्दा ) करे तो उस ( उपालम्भक ) से वह ( उद्गाता ) कहे कि मैं प्रजापति की शरण प्राप्त हुआ हूं । वह तुम को डाटेंगे । इति । यदि उस को कोई स्पर्श वर्णोच्चारण में उपालम्भ करे तो इस को यह कहे कि मैं मृत्यु महर्षि की शरण में प्राप्त हुआ हूं । वे तुम को दण्ड देंगे । इति ॥ ४ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर ( यदि ) यदि ( एनम् ) इस उद्गाता वा अन्य ऋत्विक् को ( ऊष्मसु ) श ष स ह वर्णों के उच्चारण निमित्त ( उपालभेत ) उलहना देवे तो वह उद्गाता ( एनम् ) इस दोषारोपक को ( ब्रूयात् ) कहे कि ( प्रजापतिम् ) प्रजापति महर्षि की ( शरणम् ) शरण में ( प्रपन्नः ) प्राप्त ( अभूवम् ) हुआ हूं अर्थात् मैंने ऊष्मवर्ण के तत्त्ववेत्ता और प्रचारक प्रजापति के शिक्षानुसार ऊष्म वर्णों के उच्चा-

रण सीखे हैं ( सः+त्वा ) वे तुम को ( प्रति पेक्ष्यति ) शान्त करेंगे अर्थात् तुम स्वयं नहीं जानते हो किन्तु दूसरों की निन्दा कर रहे हो मैंने तो प्रजापति की शिक्षानुसार सीखा है अतः तुम निन्दक को प्रजापति से पढ़े हुए अवश्य दण्ड देवेंगे ( अथ ) अनन्तर ( यदि ) यदि ( एनम् ) इस उद्गाता को ( स्पर्शेषु ) स्पर्शवर्णों के उच्चारण निमित्त ( उपालभेत ) कोई अन्य पुरुष निन्दा करे तो ( एनम्+ब्रूयात् ) इस दोषारोपी पुरुष से वह उद्गाता कहे कि ( मृत्युम्+शरणम् ) मृत्यु की शरण में ( प्रपन्न+अभूवम् ) प्राप्त हुआ हूं ( स+त्वा+प्रति+धक्ष्यति ) वे तुम को दण्ड देंगे अर्थात् मैंने स्पर्श वर्णों के तत्त्ववेत्ता मृत्यु महर्षि की शिक्षानुसार स्पर्श वर्णों का उच्चारण सीखा है। वे तुम को उत्तर देवेंगे । उनके सम्प्रदायी के यहां जाओ, इनसे उच्चारण की जिज्ञासा करो ॥ ४ ॥

**सर्वे स्वरा घोषवन्तो बलवन्तो वक्तव्या इन्द्रे बलं ददानीति सर्व ऊष्माणो अग्रस्ता निरस्ता विवृत्ता वक्तव्याः प्रजापतेरात्मानं परिददानीति सर्वे स्पर्शा लेशेनानभिनिहिता वक्तव्या मृत्योरात्मानं परिहराणीति ॥ ५ ॥**

सर्वे । स्वराः । घोषवन्तः । बलवन्तः । वक्तव्याः । इन्द्रे । बलम् । ददानि । इति । सर्वे । ऊष्माणः । अग्रस्ताः । निरस्ताः । विवृत्ताः । वक्तव्याः । प्रजापतेः । आत्मानम् । परिददानि । इति । सर्वे । स्पर्शाः । लेशेन । अनभिनिहिताः । वक्तव्याः । मृत्योः । आत्मानम् । परिहराणि । इति ॥ ५ ॥

भाष्यम्–सर्व इति । इन्द्र प्रचारिताः स्वराः कीदृशाः सन्तीति दर्शयितुमाह । सर्वे स्वरा इति । सर्वे अ इ उ प्रभृतयः स्वर वर्णाः । घोषवन्तः । घोषो नादः । सोऽस्त्येषामिति घोषवन्तः । विशेष नादवन्त इत्यर्थः । पुनर्बलवन्तः । बलमस्त्येषामिति बलवन्तः । येषामुच्चारणे बलाधिक्यस्यापेक्षा भवेत् । यद्वा । व्यञ्जनवन्नाबलाः । स्वरैरेव सम व्यञ्जनान्यपि उच्चैस्तरामुच्चार्य्यन्ते । येऽन्येभ्योपि बलं प्रयच्छन्ति ते बलिष्ठा भवितुमर्हन्ति । वक्तव्याः । कथयितव्याः । अग्रे कोऽप्यृषिः । इन्द्र प्रदर्शित स्वरगुणग्राही तदुद्देशेन स्वयं किमाचरसीति स्वयं कथयति । यदहम् । इन्द्रप्रचारित स्वरशास्त्र विज्ञाननैपुण्येन संतोषिताभ्यः प्रजाभ्यः सकाशात् यत्किमपि बलम् । गो हिरण्यादि साहाय्यरूपं बलं प्रा-

प्नोमि । तत्सर्वम् । इन्द्रे । इन्द्र निरूपिते पठन कार्य्ये । तत्सम्प्रदाय रक्षके । ददानि । समर्पयामि । अयमभिप्रायोस्ति । इन्द्रो नाम कश्चित्पुरा प्रसिद्धो वैयाकरण आसीत् । तदुपदिष्ट विद्या समृद्ध्यै तद्रक्षणार्थञ्च तस्यंनामधेयेन पठनपाठन व्यवस्था शाला सर्वत्रस्थापिता । तस्याः शालाया अधीतविद्यः समावर्तितः कश्चिदृषि स्तत स्वर शास्त्र विज्ञान–पाटवोपलब्ध्या प्रसन्नाभ्यः प्रजाभ्यो यत्किमपि प्राप्नोति तत्सर्वं तस्यामवशालायामविच्छिन्नसम्प्रदायप्रवृत्यर्थं छात्र वृत्यर्थं ददाति । इदमेवर्षिः कथयति ( इन्द्रे बलं ददानीति ) अग्रे । प्रजापति प्रचारितानामूष्मणां धर्म्माः प्रदर्श्यन्ते । सर्वे ऊष्माणः शषसहावर्णा अग्रस्ता अन्तरप्रवेशिताः। निरस्ताः । अवहिराक्षिप्ताः । विवृत्ताः विवृत प्रयत्नोपेताः । एतद्गुणविशिष्टा ऊष्माणः सन्ति । एतदर्थमहं किं करोमीति कश्चिदृषिः स्वयं कथयति । प्रजापतिप्रदर्शितोष्मगुणविमोहितः सन्नहम् । अन्यत् किमप्य कृत्वा । आत्मानम् । आत्मानमेव । प्रजापतेः । महर्षये प्रजापतये सम्बन्धविवक्षयाषष्ठी। परिददानि । समर्पयामि । इति । मृत्युप्रदर्शितानां स्पर्शानां वर्णानां गुणा उच्यन्ते । सर्वे स्पर्शाः । कादयोमावसानाः स्पर्शाः । लेशेन । शनकैः । अनभिनिहिताः । अनभिनिक्षिप्ता वक्तव्याः । एतदर्थमहं किं करोमीति कश्चिदृषिः कथयति । अहं मृत्युमहर्षिणा प्रदर्शितेन स्पर्श गुणेन विमोहितः सन् । मृत्योः । मृत्यवे । एतन्नामकाय महर्षये । सम्बन्धविवक्षयाषष्ठी । आत्मानम् । आत्मानमेव । परिहराणि । समर्पयामि । उपसर्गवशेन धातोरर्थपरिवर्तनं भवति ॥ ५ ॥ इति द्वाविंश खण्डस्य संस्कृत भाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवादः—सब स्वरवर्ण घोषवान् और बलवान् कहने के योग्य हैं । मैं अपने बल को इन्द्र सम्बन्धी कार्य में प्रदान करूं । इति । सब ऊष्म वर्ण अग्रस्त, निरस्त और विवृत कहने के योग्य हैं । मैं अपना आत्मा प्रजापति को समर्पण करूं । इति । सब स्पर्श वर्ण शनैः शनैः अनभिनिहित कहने योग्य हैं । अपना आत्मा मृत्यु को समर्पण करूं । इति ॥ ५ ॥

पदार्थः–(सर्वे+स्वराः) सकल अ इ उ ऋ आदि स्वरवर्ण (घोषवन्तः) उच्च नाद वाले हैं (बलवन्तः) बलवान् हैं अर्थात् स्वर के विना व्यञ्जन वर्णों का उच्चारण नहीं होता इससे मालूम होता है कि स्वर वर्ण बहुत ही बलवान् हैं जो अन्य को भी बल देते हैं वे तो अवश्य बलवान् होवेंगे ( वक्तव्याः ) कहने योग्य हैं । आगे कोई ऋषि इन्द्र प्रचारित स्वर के गुणों से मोहित हो कहते हैं कि ( इन्द्रे ) इन्द्र प्रचारित विद्या रक्षणार्थ उन की पाठशाला आदि में ( बलम् ) अपने सम्पूर्ण बल को ( ददानि ) प्रदान करूं ( इति ) यही ईश्वर से प्रार्थना है । पुनः कोई ऋषि प्रजापति प्रदर्शित

ऊष्मवर्ण गुण से मोहित होकर कहते हैं कि ( प्रजापतेः ) प्रजापति को अर्थात् प्रजापति सम्बन्धी विद्यालय को ( आत्मानम् ) अपना आत्मा ( ददानि ) समर्पित करूं ( इति) यही ईश्वर से प्रार्थना है ( सर्वे ) सब ( स्पर्शाः ) क ख से लेकर म पर्य्यन्त वर्ण ( लेशेन ) शनैः शनैः ( अनभिनिहिताः ) अनभिनिहित ( वक्तव्याः ) कहने योग्य हैं। पुनः कोई ऋषि मृत्युप्रदर्शित स्पर्शवर्णों के गुणों से मोहित होकर कहते हैं कि ( मृत्योः ) मृत्यु सम्बन्धी पाठशाला आदि को ( आत्मानम् ) अपना आत्मा (परिहराणि) समर्पित करूं ( इति ) यही ईश्वर से प्रार्थना है ॥ ५ ॥

इति द्वाविंश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ २२ ॥

* अथ त्रयोविंशः खण्डः *

**त्रयो धर्मस्कन्धा यज्ञोऽध्ययनं दानमिति प्रथम-स्तप एव द्वितीयो ब्रह्मचार्य्याचार्यकुलवासी तृतीयो-ऽत्यन्तमात्मान माचार्यकुलेऽवसादयन्सर्व एते पुण्य-लोका भवन्ति ब्रह्मसꣳस्थोऽमृतत्वमेति ॥ १ ॥**

त्रयः । धर्मस्कन्धाः । यज्ञः । अध्ययनम् । दानम् । इति । प्रथमः । तपः । एव । द्वितीयः । ब्रह्मचारी । आचार्य्यकुलवासी । तृतीयः । अत्यन्तम् । आत्मानम् । आचार्यकुले । अवसादयन् । सर्वे । एते । पुण्यलोकाः । भवन्ति । ब्रह्मसंस्थः । अमृतत्वम् । एति ॥ १ ॥

भाष्यम्—त्रय इति । धर्म्मस्कन्धा धर्म्मस्यस्कन्धाः शाखाविभागा इत्यर्थः । त्रयः । मुख्यतया त्रिसंख्योपेता वर्त्तन्ते । यज्ञः । अध्ययनम् । दानम् । एतत्त्रयं मिलित्वा प्रथमः प्रथमः स्कन्धः । धर्मस्यैकः स्कन्धो भवति । तप एव । एकम् । तपएव धर्मस्य द्वितीयः स्कन्धः । तपोऽपि धर्म्मस्यैक स्कन्धः । अन्यं स्कन्धमाह । आचार्य्य कुलवासी । आचार्यकुले वसतीत्याचार्य्यकुलवासी ब्रह्मचारी । अत्यन्तमतिशयम् । आत्मानम् । अवसादयन् । विविध नियमैरात्मानं क्षपयन् क्लेशयन् सन् आचार्यकुले यत् निवसति स तृतीयो धर्म्मस्य स्कन्धः । आचार्य्यकुलनिवासोध्ययनार्थमेकः स्कन्धः । सर्व एते त्रयोप्याश्रमिणः । यथोक्तैर्धर्मैः । पुण्यलोकाः । पुण्यो लोको येषान्ते पुण्यलोका भवन्ति । एतेषु आश्रमिषु । यः खलु ब्रह्मसंस्थः । ब्रह्मणि संतिष्ठते । इति ब्रह्म संस्थः । सः । अमृतत्वम् । अपवर्गत्वम् । एति प्राप्नोति ॥ १ ॥

अनुवाद—धर्म्म के तीन स्कन्ध (भाग) हैं । यज्ञ, अध्ययन और दान (ये तीनों मिलकर) धर्म्म का एक स्कन्ध है । तप ही धर्म का द्वितीय स्कन्ध है । अपने आत्मा (शरीर) को अत्यन्त क्लेशित करता हुआ आचार्य्यकुलवासी ब्रह्मचारी को जो आचार्य कुल में निवास करना है । वह धर्म्म का तृतीय स्कन्ध है । ये सब (आश्रमी) पुण्य लोक वाले होते हैं परन्तु ब्रह्मसंस्थ (ब्रह्मनिष्ठ) पुरुष अमृतत्व (कैवल्य) को पाते हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—(धर्म्मस्कन्धाः) धर्म के स्कन्ध अर्थात् भाग (त्रयः) मुख्य तीन हैं (यज्ञः+अध्ययनम्+दानम्) यज्ञ, अध्ययन और दान (इति प्रथमः) ये तीनों मिलकर धर्म्म का एक स्कन्ध है । और (तप एव) तपस्या ही (द्वितीयः) धर्म्म का द्वितीय स्कन्ध है (आत्मानम्) अपने शरीर को (अत्यन्तम्) अतिशय (अवसादयन्) सत्य, अध्ययन, मौन, ज्ञान आदि विविध नियमों से क्लेशित करता हुआ (आचार्य्यकुलवासी) आचार्यकुलवासी (ब्रह्मचारी) ब्रह्मचारी (आचार्य्यकुले) आचार्य्यकुल में जो निवास करता है वही (तृतीयः) धर्म्म का तीसरा स्कन्ध है (सर्वे+एते) ये सब आश्रमी (पुण्यलोकाः) पुण्य लोक वाले (भवन्ति) होते हैं (ब्रह्मसंस्थः) परन्तु इन आश्रमियों में जो ब्रह्मनिष्ठ होता है वह (अमृतत्वम्) मुक्ति को (एति) पाता है ॥ १ ॥

## प्रजापतिर्लोकानभ्यतपत् तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रयी विद्या सम्प्रास्रवत्तामभ्यतपत्तस्या अभितप्ताया एतान्यक्षराणि सम्प्रास्रवन्त भूर्भुवः स्वरिति ॥ २ ॥

प्रजापतिः । लोकान् । अभ्यतपत् । तेभ्यः । अभितप्तेभ्यः । त्रयीविद्या । सम्प्रास्रवत् । ताम् । अभ्यतपत् । तस्याः । अभितप्तायाः । एतानि । अक्षराणि । सम्प्रास्रवन्तः । भूः । भुवः । स्वः । इति ॥ २ ॥

भाष्यम्—प्रजापतिरिति । प्रजापतिः । प्रकर्षेण जायते इति प्रजा । प्रकृतिः । समष्टिरूप विश्वमित्यर्थः । सन्ततिजनाश्चापि प्रजा उच्यन्ते । अस्मादेव कारणात् । सर्वेषां जीवानां मध्ये जनानां प्रकृष्ट जननं वर्तते । तथाच । उत्पन्नायां सन्ततौ च जनाः प्रहृष्टा जायन्ते । मम सौभाग्य वृद्धिर्जाता । वृद्धावस्थाया यष्टिः । भक्तप्रदः । नयनानन्दकरः । सन्तानो जातः । इति मातुःपितुस्तन्मित्राणाञ्चानन्दप्रकर्षेण सार्धं सन्ततिर्जायते । अतः सन्ततिरपि प्रजानिगद्यते । प्रजायाः प्रकृतेः प्रजानां जननशीलानां सर्वेषां प्राणिनां च पतिः । पालयिता । लोकान् । लोक्यन्ते । आलोक्यन्ते । दृश्यन्ते । इति

लोकाः प्रत्यक्ष विषयताप्राप्त्यर्हा इति यावत् । तान् लोकान् प्राकृतपदार्थान् । अभ्यतपत् । अभितः । सर्वतः । अतपत् । ज्योतिर्म्मयान् सृष्टवान् । प्रकाशितवनित्यर्थः । तेभ्य । अभितप्तेभ्यः । सृष्टेभ्यः पदार्थेभ्यः । अनन्तरम् । त्रयी विद्या । वेदविद्या । सम्प्रास्रवत तस्मादेवेश्वरादजायत । पश्चादीश्वरः । ताम् । त्रयींविद्याम् । अभ्यतपत् । अग्निवाय्वादित्याङ्गिरसां परमप्रसिद्धानां महर्षीणां हृदयैः प्रकाशितवान् । तस्याः । त्रय्याः विद्यायाः । अभितप्तायाः । ईश्वरेण प्रकाशिताया अनन्तरम् । भूर्भुवःस्वरिति । एतानि अक्षराणि सम्प्रास्रवन्त । अजायन्त । सर्वेषां वेदानामविनश्वराणि सहजातानि । अर्थ सम्बन्धादीनि । अर्थ बोधकानि वस्तुजातानि । ईश्वरेण प्रकाशितानि । ऋषीणां हृदयेषु वेदान् प्रकाश्य सहजाता अविनश्वराः पदशक्तयोऽपि प्रकाशिता । न च अ इ प्रभृतीनामक्षराणामिवभुर्भूवःस्वरित्येषामक्षराणामिदमक्षरं बोधकमित्यनुसंधेयम् । त्रय्यान्तुभूर्भुवःस्वरित्यस्य बहुश पाठोऽस्ति । तेन त्रय्यक्षर प्रकाशेन सार्धमेव तेषामपि प्रकाशस्य सम्भवात् पुनरुक्तिरापद्यत । अत्र भूर्भुवःस्वरिति एतानि त्रीणिपदानि संकेतकानि ज्ञयानि भूरित्यनेन सर्वासामृचाम् । भुवरित्यनेन यजुषाम् । स्वरित्यनेन साम्नामर्थसम्बन्धादिग्रहणम् । अक्षराणि । नक्षरो विनाशो येषां तान्यक्षराणि । अविनश्वराणि । पदार्थसहजातानि । पदार्थशक्तिजातानीत्यर्थः ॥ २ ॥

अनुवादः—प्रजापति ने सम्पूर्ण लोकलोकान्तरों को प्रकाशित किया । उन के प्रकाशित होने के अनन्तर त्रयीविद्या उत्पन्न हुई । उस त्रयीविद्या को ( अग्नि, वायु, आदित्य और अङ्गिरा के हृदयों के द्वारा ) प्रकाशित किया । उस ( त्रयीविद्या ) के प्रकाशित होने पर ये अक्षर भूः भुवः स्वः प्रगट हुए ॥ २ ॥

पदार्थः—( प्रजापतिः ) प्रजाओं के पालक ईश्वर ने ( लोकान् ) सम्पूर्ण लोक लोकान्तरों को ( अभ्यतपत् ) सर्वतः विकाशित किया ( तेभ्यः ) उनके ( अभितप्तेभ्यः ) चारों ओर प्रकाशित होने के अनन्तर ( त्रयीविद्या ) वेद विद्या ( संप्रास्रवत् ) ईश्वर के द्वारा आविर्भूत हुई ( ताम् ) उस त्रयीविद्या को ( अभ्यतपत् ) ऋषियों के हृदय के द्वारा प्रकाशित किया ( तस्याः+अभितप्तायाः ) उस त्रयीविद्या के प्रकाशित होने के पश्चात् ( एतानि ) ये ( अक्षराणि ) अविनश्वर ( भूर्भुवः स्वः इति ) भूः, भुवः, स्वः ( संप्रास्रवन्त ) ईश्वर से प्रकटित हुए ॥ २ ॥

भाष्याशयः—१–प्रजापति यह शब्द बहुधा प्रयुक्त हुआ है । आज कल प्रजा शब्द का प्रसिद्ध अर्थ=प्रकृति मालूम पड़ती है क्योंकि ( प्रकर्षेण जायते उत्पद्यते इति प्रजा ) प्रसिद्धि के साथ जो उत्पन्न हो । अर्थात् जिसकी उत्पत्ति परम प्रसिद्ध हो प्रकृति शब्द का भी यही अर्थ है ( प्रकृष्टा कृतिर्व्यापारोयस्याः सा ) जिसकी कृति प्रकृष्ट

प्रसिद्ध हो उसे प्रकृत कहते हैं। अतः प्रजा शब्द का प्रकृति अर्थ करना सुसंगत प्रतीत होता है । द्वितीय अर्थ–ईश्वर की सृष्टि में सम्पूर्ण जीवों के मध्य मनुष्य को उत्पत्ति भी प्रकृष्ट, उत्कृष्ट है अतः मनुष्य को भी प्रजा कहने लगे । तृतीय अर्थ–सन्तान के जन्म के अवसर प्रायः माता पिता और उनके मित्रों को परम आनन्द प्राप्त होता है । मेरे भाग्योदय की वृद्धि हुई है । वृद्धावस्था की वह यष्टि ( दण्ड ) है । अन्न देने वाला नयनानन्दकर सन्तान मेरे गृह में उत्पन्न हुआ है । इन सब प्रकर्षों ( आनन्दों ) के साथ सन्तान की उत्पत्ति मानी जाती है अतः सन्तान को भी प्रजा कहते हैं । परन्तु इसका मुख्य अर्थ प्रकृति है । अतः प्रजा शब्द से सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का ग्रहण है । २–लोक–प्रत्यक्षादि प्रमाणों से विषयी भूत जो पदार्थ होवें उन सब को लोक कहने चाहियें क्योंकि धातु का ऐसा ही अर्थ होता है । अतः यहां लोकशब्द से सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का ग्रहण है । ३– अभ्यतपत्– इसका अर्थ अनेक प्रकार से टीकाकार लोग करते हैं । शङ्कराचार्य्यजी कहते हैं ( अभ्यतपत अभितापं कृतवान् । ध्यानं तपः कृतवानित्यर्थः ) अर्थात् ध्यानरूप तप किया । परन्तु मैं देखता हूं कि जहां २ सृष्टि की उत्पत्ति का प्रकरण आया है वहां २ प्रायः अभ्यतपत् शब्द का प्रयोग किया गया है । जैसे–"तमभ्यतपत् तस्याभितप्तस्य । ऐ० १ । ४ । सयोऽभ्यतपत् ऐ० ३ । २ पुनः छान्दोग्य उ० ४-१७ । १, २, ३ इत्यादि बहुधा प्रयोग देखते हैं । इन सब प्रयोगों से अभ्यतपत् का अर्थ प्रकाशित करना सृष्टि करना ही विदित होता है । समीक्षा देखो । ४ भूः भुव स्वः–ये तीनों शब्द यहां संकेतिक हैं । भू शब्द से ऋचाओं के, भुवः शब्द से यजुर्गणों के, स्वः शब्द से सामगनों के अर्थ सम्बन्ध आदिक द्योतित होते हैं । अक्षर शब्द अ+क्षर । इन दो शब्दों से एक अक्षर शब्द बना है । अ = नहीं । क्षर = नाश बहुव्रीहि समास करने पर अर्थ यह हुआ कि जिस का नाश नहीं हो अर्थात् पद और अर्थ का जो एक सहज ( जो साथ २ ही उत्पन्न हो सम्बन्ध है जिस का कभी नाश नहीं होता उस अर्थ को द्योतित करने के लिये यहां अक्षर शब्द का प्रयोग हुआ है । तब यह अर्थ हुआ कि ऋग् यजु साम के सहज अर्थ सम्बन्ध आदिक ऋषियों के हृदय में प्रकाशित हुए । कोई २ अ इ उ आदि अक्षर अर्थ जो अक्षर शब्द का यहां करते हैं सो ठीक नहीं क्योंकि त्रयी विद्या में भूर्भुवः स्वः इन के पाठ बारम्बार आये हुए हैं । तब त्रयी विद्या के अक्षर के प्रकाश के साथ २ उन का भी प्रकाश हो ही चुका फिर यह कहना कि ये तीन अक्षर प्रकाशित हुए यह एक पुनरुक्ति दोष होगा ॥ २ ॥

**तान्यभ्यतपत्तेभ्योऽभितप्तेभ्य ओङ्कार सम्प्रास्रवत्तद्यथा शङ्कुना सर्वाणि पर्णानि सन्तृण्णान्येवमोङ्कारेण सर्वा वाक् सन्तृण्णोङ्कार एवेदꣳ सर्वमोङ्कार एवेदꣳ सर्वम् ॥ ३ ॥**

तानि । अभ्यतपत् । तेभ्यः । अभितप्तेभ्यः । ओङ्कारः । सम्प्रास्रवत् । तत् । यथा । शङ्कुना । सर्वाणि । पर्णानि । सन्तृण्णानि । एवम् । ओङ्कारेण । सर्वा । वाक् । सन्तृण्णा । ओङ्कारः । एव । इदम् । सर्वम् । ओङ्कारः । एव । इदम् । सर्वम् ॥३॥

भाष्यम्—तानीति । तानि । अक्षराणि भूर्भुवःस्वरिति । एतानि । अभ्यतपत् । एतेषांतात्पर्यं सम्यग्प्रकाशितवान् । तेभ्योभितप्तेभ्यः प्रकाशितेभ्यः । पश्चात् । ओङ्कारः । ओङ्कारवाच्यंब्रह्म । सम्प्रास्रवत् प्रकाशितोभूत् । अर्थविज्ञानानन्तरं ब्रह्मबोधोजात इति सुष्ठूक्तम् ओङ्कारः सम्प्रास्रवदिति । अग्रे ओङ्कारं विशिनष्टि । तद्यथा । शङ्कुना पर्णनालेन । सर्वाणि । निखिलानि । पर्णानि । पत्रावयवजातानि । संतृण्णानि । निबद्धानि । व्याप्तानि भवन्ति । एवमेव । अनेन प्रकारेण । ओङ्कारेण । ओङ्काराभिधेयेन ब्रह्मणा । सर्वा । समस्ता । वाग् । वाणी । त्रयीवाणीत्यर्थः संतृण्णा । व्याप्तास्ति । ओङ्कार एव । इदं सर्वम् । वेदार्थजातम् । संतृण्णः । व्याप्तोस्ति । ओङ्कार एव ओङ्काराभिधेय ईश्वर एव । इदंसर्वं जगदपि संतृण्णः व्याप्तोऽस्ति । नहि केवलैस्त्रयी वाक्यैरेव ब्रह्म संबध्यते । सम्पूर्णेन जगतापीतिभावः । अत्र सर्वमिति द्वितीयान्तं पदं बोध्यम् । संतृण्णपदस्य उभयत्रान्वयः पक्षेकर्तृप्रत्ययः । एतत् प्रकरणस्थविषयं विस्पष्टरूपेणैतरेयब्राह्मणमाह । यथा—प्रजापतिरकामयत प्रजायेय भूयान्स्यामिति । स तपोऽतप्यत स तपस्तप्त्वेमां लोकानसृजत पृथिवीमन्तरिक्षं दिवं तांल्लोकानभ्यतपत्तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रीणि ज्योतींष्यजायंताग्निरेव पृथिव्या अजायत वायुरन्तरिक्षादादित्योदिवस्तानिज्योतींष्यभ्यतपत्तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रयो वेदा अजायन्त ऋग्वेद एवाग्नेरजायत, यजुर्वेदो वायोः सामवेद आदित्यात्तान्वेदानभ्यतपत्तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रीणि शुक्राण्यजायंत भूरित्येव ऋग्वेदादजायत भुव इति यजुर्वेदात्स्वरिति सामवेदात्तानि शुक्राण्यभ्यतपत्तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रयोवर्णा अजायंताकार उकारो मकार इति तानेकधा समभरत्तदेतदो३मिति । पञ्चम पञ्चिका अ० ५ काण्ड० ३२ ॥ ३ ॥

इति त्रयोविंश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ २३ ॥

अनुवादः—( प्रजापति ने ) उन्हें प्रकाशित किया । उनके प्रकाशित होने के अनन्तर ओङ्कार वाच्य ब्रह्म प्रकाशित हुआ सो जैसे पर्णनाल से सकल पत्रावयव स-

मूह व्याप्त रहते हैं तद्वत् ओङ्कार से सम्पूर्ण त्रयी वाक्य व्याप्त हैं। ओङ्कार ही इस सम्पूर्ण त्रयी वाक्य में सम्बद्ध है ओङ्कार ही इस सम्पूर्ण जगत् में व्याप्त है ॥ ३ ॥

पदार्थः—( तानि ) उन भूर्भुवःस्वः इन तीन अक्षरों को ( अभ्यतपत् ) प्रजापति ने प्रकाशित किया। (तेभ्यः+अभितप्तेभ्यः) उनके प्रकाशित होने के अनन्तर (ओङ्कारः) ओङ्कारवाच्य ब्रह्म (संप्रास्त्रवत्) स्वयं प्रकाशित हुआ। अब आगे ओङ्कार का वर्णन करते हैं ( तत् ) इस हेतु (यथा) जैसे (शंकुना*) पत्तों के नाल से (सर्वाणि) सब (पर्णानि) पत्ते ( सं+तृण्णानि ) व्याप्त हैं ( एवम् ) इसी प्रकार ( ओङ्कारेण ) ओङ्कार से (सर्वा) सब ( वाग् ) वेद वाणी (संतृण्णा) व्याप्त है ( ओङ्कारः ) ओङ्कार वाच्य ईश्वर (एव) ही ( सर्वम्+इदम् ) सम्पूर्ण इस वाक्य में व्याप्त हैं अर्थात् सम्पूर्ण वेद वाक्य का उसी से सम्बन्ध है ( ओङ्कार एव ) ओङ्कार वाच्य ब्रह्म ही ( सर्वम्+इदम् ) सम्पूर्ण इस जगत् में व्याप्त है ॥ ३ ॥ इति त्रयो विंश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ २३ ॥

## पारिव्राज्यम् (१०)

अत्र प्रथम शब्दो न क्रमबोधकः। प्रसिद्धवेदबोधितक्रमानुरोधात्। तथाहि। प्रथम आचार्यकुलवासः। द्वितीयं गार्हस्थ्यं। यदुद्दिश्य यज्ञोऽध्ययनं दानमिति त्रयं विहितम्। तृतीयो वानप्रस्थाश्रमः। यमुद्दिश्य तप इत्युक्तम्। चतुर्थः संन्यासः। यमुद्दिश्य पृथक्त्वेन किमपि नोक्तम्। अनुमीयते। यदुभयोरनयोराश्रमयोस्तपसः प्रधानत्वात्तदेवैतदर्थमप्यत्र ॥ केचित् प्रत्यवतिष्ठन्ते। ब्रह्मसंस्थपदेन केवलस्य चतुर्थाश्रमिणो ग्रहणं विवक्षितम्। पुण्यलोकादमृतत्वस्यपृथङ्निर्देशात् परिव्राज एव ब्रह्मसंस्थत्वं नेतरेषामित्य-

भा०—यहां प्रथम शब्द क्रमबोधक नहीं है। क्योंकि, प्रसिद्ध वेदबोधितक्रम इस प्रकार है। प्रथम आचार्य्यकुल वास, द्वितीय गार्हस्थ्य। जिसके उद्देश से यज्ञ, अध्ययन, दान ये तीन कर्म्म कहे गये हैं। तृतीय वानप्रस्थाश्रम। जिसके उद्देश से तप कहा है। चतुर्थ संन्यास। जिस के बारे में पृथक् कुछ नहीं कहा गया है। अनुमान होता है कि वानप्रस्थ और संन्यास इन दोनों आश्रमों में तप की प्रधानता है। वही तप संन्यास के लिये भी है। यहां कोई शङ्का करते हैं कि मूलस्थ "ब्रह्मसंस्थ" पद केवल चतुर्थाश्रमी ( संन्यासी ) के लिये ही है। क्योंकि मूल में कहा गया है कि तीनों आश्रमी

* शङ्कुना—वृक्षों में एक ऐसी शक्ति है जो सम्पूर्ण अङ्गों में पृथिवी से रस खींचकर पहुंचाया करती है वृक्षों में भी मनुष्यवत् ही नाड़िएं विद्यमान हैं जिसका प्रत्येक पत्ते से सम्बन्ध है। उसी को यहां शङ्कु कहते हैं ॥

भिप्रायो लक्ष्यते । एवं ब्रह्मसंस्थत्वस्य धर्म्मस्कन्धत्रयादपि बहिर्भूतत्वम् । तेनेदमपि चायाति । यत्रयत्र धर्म्मस्कन्धता तत्रतत्र न ब्रह्म संस्थता । यत्र ब्रह्म संस्थता न तत्र धर्म्मस्कन्धता । अखिलधर्म्म निवृत्तस्वभावस्य ब्रह्मणः सेवकेनापि तथैव भवितव्यमिति श्रुतितः स्मृतितो भूयो भूयः श्रवणात् । श्रीकृष्ण आह--"सर्वं धर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज" मैत्रेयी संवादे महर्षिः श्रीयाज्ञवल्क्यः पारिव्राज्यं सर्वोत्तममृतत्वप्रदं सम्यग् दर्शनमुवाच । अतएव कौषीतकेय कहोलकाण्डे संन्यास एवं प्रदर्शितः । तथाहि-- "एतं वै तमात्मानं विदित्वा ब्राह्मणाः पुत्रैषणायाश्च वित्तैषणायाश्च लोकैषणायाश्च व्युत्थायाऽथ भिक्षाचर्यं चरन्ति । तस्माद् ब्राह्मणः पाण्डित्यं निर्विद्य बाल्येन तिष्ठासेद्बाल्यञ्च पाण्डित्यञ्च निर्विद्याथ मुनिरमौनञ्च मौनञ्च निर्विद्याऽथ ब्राह्मणः स ब्राह्मणः केन स्याद्येन स्या-

---

"पुण्यलोका भवन्ति=पुण्यलोक वाले होते हैं" और "ब्रह्मसंस्थ अमृतत्व को पाता है" इस से विदित होता है कि चतुर्थाश्रमी संन्यासी यथार्थ में ब्रह्मसंस्थ (ब्रह्म में स्थित) है और यही अमृतत्व का अधिकारी है अन्य नहीं । क्योंकि "ब्रह्मसंस्थः+अमृतत्वमेति=ब्रह्मस्थित पुरुष अमृतत्व को पाता है" इस का पृथक् पाठ किया है । और "ब्रह्मसंस्थ" को तीनों धर्म्मस्कन्ध से पृथक् रक्खा है इस से यह भी विदित होता है कि जहां २ धर्म्म स्कन्धता है वहां २ ब्रह्मसंस्थता नहीं और इस के विपरीत जहां २ ब्रह्मसंस्थता वहां २ धर्म्मस्कन्धता नहीं । इस शङ्का का भाव यह है कि ब्रह्म अखिल धर्म्म से निवृत्त है इस हेतु उस के सेवक को भी अखिल धर्म से निवृत्त होना चाहिये । इस में श्रुति और स्मृति दोनों के प्रमाण हैं । श्रीकृष्णजी कहते हैं कि (सर्वधर्म्मान्०) सब धर्म्म को त्याग मेरी शरण में आओ । बृहदारण्यकोपनिषद् मैत्रेयी सम्बाद में महर्षि श्री याज्ञवल्क्य ने संन्यास को सर्वोत्तम अमृतत्वप्रद और सम्यग् दर्शन कहा है । अतएव कौषीतकेय कहोलकाण्ड में संन्यास इस प्रकार दिखलाया है । यथा-(तम्) उस (एतम्) इस (आत्मानम्) परमात्मा को (वै) निश्चितरूपसे (विदित्वा) जान (ब्राह्मणाः) ब्रह्मविद् पुरुष (पुत्रैषणायाः+च) पुत्र की एषणा=इच्छा से । और (वित्तैषणायाः+च) वित्त=धन की एषणा=इच्छा से (लोकैषणायाः+च) लोक=अच्छे लोक लोकान्तर की एषणा से (व्युत्थाय) उन पूर्वोक्त तीनों (एषणा) इच्छा ओं से पृथक् हो (अथ) पश्चात् (भिक्षाचर्य्यम्) केवल जीवन धारणार्थ भिक्षाचरण (चरन्ति) करते हैं (तस्मात्) इस हेतु (ब्राह्मणः) ब्राह्मण (पाण्डित्यम्) पाण्डित्य को (निर्विद्य) अच्छे प्रकार जान (बाल्येन) ज्ञान बल से (तिष्ठासेत्) स्थिति करने की इच्छा करे (बाल्यञ्च+पाण्डित्यञ्च) बाल्य और पाण्डित्य को (नि-

त्तेनेदृश एवातोऽन्यदार्त्तं ततो ह कहोलः कौषीतकेय उपरराम" बृ० ५ । १ । इत्यनेन ब्रह्म विदित्वा सर्वाणि कर्माणि त्यक्त्वा बालभावेन तिष्ठन् "अहं ब्रह्मास्मी"ति अपरोक्षतया जानन् सुखेन महीं विचरेत् । अन्यदार्त्तमित्यनेन पारिव्राज्यं विहाय सर्वं क्लेशकरमेवेत्येवार्थः सम्यग् ध्वनितः । पुनश्चैतमेवार्थं चतुर्थाध्याये ब्रवीति । तद्यथा—" एतद्ध स्म वै तत्पूर्वे विद्वाꣳसः प्रजां न कामयन्ते । किं प्रजया करिष्यामो येषां नोऽयमात्माऽयं लोक इति । ते ह स्म पुत्रैषणायाश्च वित्तैषणायाश्च व्युत्थायाथ भिक्षाचर्यं चरन्ति" । अतः सर्व कर्म परित्यागरूपो यः सन्न्यासाश्रमो विद्यते । स एवामृतत्वं नेतुं शक्नुयान्नेतर इतिसूचयितुमेव "ब्रह्म संस्थोऽमृतत्वमेति" पृथगुपन्यस्तम् ।

इत्येवं प्राप्ते ब्रूमः । संन्यासित्वं सर्वेभ्यः श्रेष्ठमित्यत्रोमिति ब्रूमः । परन्तु सर्व कर्म त्याग लक्षणं संन्यस्तमिति कुत्र के कथयन्ति । इति तु केचिदनभिज्ञा अलसा एव सर्व कर्मपरित्याग लक्षणं संन्यस्तमवोचन् । ऐतरेयस्य यावज्जीवनं कर्म्माऽऽचरतश्चरित्रं प-

---

विद्य ) अच्छे प्रकार जान ( अथ ) अनन्तर ( मुनिः ) योगी होता है ( अमौनञ्च+मौनञ्च ) अमौन और मौन ( आत्मज्ञान की वृद्धि का और अनात्मज्ञान के तिरस्कार का नाम अमौन है और अनात्म ज्ञान के तिरस्कार के अन्तिमपरिणाम का नाम मौन है ) ( निर्विद्य ) जान ( अथ+ब्राह्मणः ) तब मनुष्य ब्रह्मवित् होता है ( सः+ब्राह्मणः ) ऐसा (ब्राह्मणः) ब्रह्मवित् ( केन+स्यात् ) किस आचरण से होता है (येन+स्यात् ) जिस आचरण से हो परन्तु ( तेन+ईदृश+एव ) इस हेतु ऐसा ही होवे । अर्थात् जिस उपाय से हो ऐसा ब्राह्मण होना चाहिये ( अतः+अन्यत्+आर्तम् ) इस के अतिरिक्त केवल दुःखप्रद ही है । इस वर्णन से यह भाव है कि ब्रह्म को जान सर्व कर्म्म को त्याग ज्ञान बल से वर्त्तता हुआ " अहं ब्रह्मास्मि " इस को प्रत्यक्ष करता हुआ सुखपूर्वक पृथिवी पर विचरण करे और " अन्यदार्तम् " इस पदसे संन्यासाश्रम को त्याग अन्य सब ही क्लेशकर ही है यह सूचित करते हैं । इसी विषय को दृढार्थ पुनश्चतुर्थाध्याय में कहा है "एतद्धस्मै" इत्यादि । इस पूर्वोक्त वर्णन से यह सिद्ध हुआ कि सर्व कर्मत्यागरूप जो सन्न्यासाश्रम है वही अमृतत्व की ओर लेजाने में समर्थ है । अन्य आश्रम नहीं और इसी विषय को सूचित करने को "ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेति"कहा है ।

इस शङ्का के उत्तर में कहते हैं " सन्न्यास कर्म्म " सर्व श्रेष्ठ है यहां ओम् ( स्वीकार ) कहते हैं । परन्तु " सर्व कर्म्मों के परित्याग का नाम ही संन्यास है " इसको कहां कौन कहते हैं । इस को तो किन्हीं अनभिज्ञ और अलस पुरुषों ने कहा है । देखो, महर्षि ऐतरेयको यावज्जीवन कर्म्म करते हुए देखते हैं । इन्द्र महर्षि को

श्यामः । इन्द्रस्यैकविंशतिवर्षाणि ब्रह्मचर्यं साधयतः कालोऽभ्यगमत् । एतत् परिमितमेव प्रायोजीवनं मनुष्यस्य । नारदः खलु सम्पूर्ण आयुषि विद्यान्वेषण एवकालमजीगमत् । अश्वपत्यजातशत्रु जनकादीनामपि एवमेवव्यवस्था दृश्यते । तैत्तिरीयब्राह्मणे भरद्वाजस्य सम्पूर्णजीवनं विद्याध्ययनव्रतं पश्यामः । तथाहि । भरद्वाजो ह त्रिभिरायुर्भिर्ब्रह्मचर्यमुवास । तꣳ ह जीर्णिꣳ स्थविरꣳ शयानं इन्द्र उपव्रज्योवाच । भरद्वाज ! यत्ते चतुर्थमायुर्दद्याम्, किमनेन कुर्या इति । ब्रह्मचर्यमेवैनेन चरेयमिति होवाच तꣳ ह त्रीन् गिरिरूपानविज्ञातानिव दर्शयाञ्चकार तेषाꣳ हैकैकस्मान्मुष्टिमाददे । स होवाच भरद्वाजेत्यामन्त्र्या । वेदा वा एते, अनन्ता वै वेदाः, एतद्वा एतैस्त्रिभिरायुर्भिरन्ववोचथाः, अथ त इतरदननूक्तमेव ( तै० ब्रा० ३. १०. ११. ३. ४. ) इत्येवं विधानि पुरातनग्रन्थेषु भूयांस्युदाहरणानि लभामहे । तत्कथं भवन्तो ब्रुवन्ति । सर्व–कर्म–परित्याग–रूपमेव संन्यस्तम् । ईदृशान् विरक्तान् भरद्वाजादीन् संन्यासिनः कथयितुं किं न शक्नुमः । श्रीकृष्णोऽपि–"त्याज्यं दोषवादित्येके कर्मप्राहुर्मनीषिणः । यज्ञदान तपः कर्म न त्याज्यमिति

---

१०१ वर्ष ब्रह्मचर्य्य करते हुए काल व्यतीत हुआ प्रायः मनुष्य का भी इतना ही जीवन है । श्री नारदजी ने प्रायः सम्पूर्ण आयु में विद्या के अन्वेषण करते हुए ही काल को विताया । अश्वपति, अजातशत्रु और जनकादिकों की भी प्रायः यही व्यवस्था देखते हैं पुनः तैत्तिरीय ब्राह्मण में महर्षि भरद्वाज का सम्पूर्ण जीवन ही विद्याध्ययनव्रत देखते हैं यथा (भरद्वाजः+ह) प्रसिद्ध भरद्वाज महर्षि (त्रिभिः+आयुभि) तीन आयुर्दा से अर्थात् बाल्य, यौवन, वार्धक्य इन तीनों अवस्थाओं से ( ब्रह्मचर्य्यम्+उवास ) ब्रह्मचर्य्य ही करते रहे ( तम् ) उस ( जीर्णिम्+स्थविरं+शयानम् ) जरावस्था प्राप्त अत्यन्त वृद्ध भरद्वाज से ( इन्द्रः+उपव्रज्य+उवाच ) इन्द्र नाम के आचार्य्य समीप आ बोले ( भरद्वाज ! ) हे भरद्वाज ! ( यत्ते० ) यदि तुम को मैं चतुर्थ आयु दे सकूं तो (किम्० ) उस आयु से तुम क्या करोगे ? इस प्रश्न के उत्तर में (ब्रह्मचर्य्यम्०) ब्रह्मचर्य्य ही मैं करूंगा ऐसा ही भरद्वाज ने कहा ( तम्० ) उस भरद्वाज को तब आचार्य्य ने पर्वत समान अविज्ञात तीन विद्याऐं और दिखलाईं । और दिखला कर कहा कि ( अनन्ता वै वेदाः ) हे भरद्वाज ! ज्ञान वा विद्याऐं अनन्त हैं ( यहां वेद शब्द ज्ञान वा विद्या वाचक है) अभी तक तुम ने इतनी विद्या सीखी है (अथ+त+इतरत्०) ये सब तो तुम से अभी कही भी नहीं गई हैं । इत्यादि अनेक उदाहरण पुरातन ग्रन्थों में पाते हैं । तब आप कैसे कहते हैं कि सर्वकर्म्मपरित्याग ही संन्यस्त है क्या ऐसे विरक्त भरद्वाज आदि को संन्यासी नहीं कह सकते हैं । श्रीकृष्ण भी कहते हैं यथा—

चापरे ॥ ३ ॥ निश्चयं शृणु मे तत्र त्यागे भरत सत्तम । त्यागो हि पुरुष व्याघ्र त्रिविधः संप्रकीर्तितः ॥ ४ ॥ यज्ञदान तपः कर्म न त्याज्यं कार्यमेवतत् । यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम् ॥ ५ ॥ एतान्यपि तु कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा फलानि च । कर्त्तव्यानीति मे पार्थ निश्चितं मतमुत्तमम् ॥६॥ नियतस्य तु संन्यासः कर्मणोनोपपद्यते । मोहात्तस्यपरित्यागस्तामसः परिकीर्त्तितः ॥ ७॥ गीता० । अ० १८ ॥ यज्ञदान तपसां कर्म्मणां मोहात् यः खलु परित्यागं करोति स तामसी आसुरीयोनिगामी भवतीती ध्वनयति । अतएव—" नहि कश्चित् क्षणमपि जातुतिष्ठत्यकर्म्मकृत् । कार्य्यते ह्यवशः कर्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः" इति कर्मत्यागानर्हत्वं दर्शितम् । अतएव च "अनाश्रितः कर्मफलं कार्यं कर्म करोति यः । स संन्यासी च योगी च न निरग्निर्नचाक्रियः" गीता० ५ । १ । अयज्ञं निष्क्रियं संन्यासिनं निन्दति । अतः श्रीकृष्णवाक्येनापि संन्यासिनामपि यज्ञोदानं तप इत्येवं

( त्याज्यम्० ) कोई मनीषी कहते हैं कि दोषवत् सर्वकर्म्म त्याज्य हैं । और कोई आचार्य्य कहते हैं कि यज्ञ दान और तपस्यारूप कर्म्म कदापि त्याज्य नहीं । ३ । ( निश्चयम्० ) हे भरतसत्तम अर्जुन ! इन दोनों पक्षों में जो निश्चय है सो सुनो । त्याग भी तीन प्रकार के होते हैं । ४ । ( यज्ञदान० ) हे अर्जुन ! यज्ञ, दान और तप ये तीनों कर्म्म कदापि त्याज्य नहीं । क्योंकि, मनीषियों ( ज्ञानियों ) के पवित्र करने वाले यज्ञ दान और तप कर्म्म हैं । ५ । ( एतानि० ) इन तीनों कर्म्मों का अनुष्ठान सदा करे । परन्तु इन में न आसक्ति रक्खे और न उन कर्म्मों के फलों की इच्छा करे । हे अर्जुन ! यही मेरा मत है और यह मेरा मत सर्वोत्तम है । ६ । ( नियतस्य० ) हे अर्जुन ! नियत कर्म्म का त्याग कहीं नहीं कहा है मोहवश जो उन कर्म्मों को त्यागता है । वह तामस त्याग है अर्थात् उन कर्म्मों का त्यागी तामसी है । ७ । इस से श्रीकृष्ण महाराज यह सूचित करते हैं कि जो कोई इन कर्म्मों का त्याग करते हैं वे वास्तव में अज्ञानी हैं और वे आसुरीयोनि में जाते हैं । इस हेतु ( नहि कश्चित्० ) इस श्लोक के द्वारा कर्म को कोई भी त्याग नहीं सकता यह दिखलाया है । उस का अर्थ यह है । कोई भी क्षणमात्र भी अकर्म्मा नहीं ठहर सक्ता । सब मनुष्य प्रकृति के वश हैं । और प्राकृतिक गुण स्वभावतः उन से कर्म्म करवा रहे हैं और भी "अनाश्रितः" इस श्लोक के द्वारा अयज्ञ, निष्क्रिय सन्न्यासी की निन्दा भी करते हैं । उस का अर्थ यह है । जो मनुष्य कर्म्म फल के अनाश्रित हो कर्त्तव्य कर्म्म को करते हैं वेही सन्न्यासी हैं । परन्तु निरग्नि ( जो यज्ञ न करे ) और अक्रिय सन्न्यासी नहीं कहलाते इस हेतु श्रीकृष्णजी के वाक्य से भी संन्यासियों को यज्ञ, दान, तप, एवं विध कर्म

विधानि कर्माणि सदानुष्ठेयान्येव सिद्ध्यन्ति । धर्मविदां वरिष्ठेन श्रीभगवता मनुनापि "चतुर्भिरपिचैवैतैर्नित्यमाश्रमिभिर्द्विजैः । दशलक्षणको धर्मः सेवितव्यः प्रयत्नतः ॥ ९१ ॥ धृतिः क्षमा दमोऽस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः । धीर्विद्यासत्यमक्रोधो दशकं धर्मलक्षणम्" ॥ ९२ । अ० ६ ॥ एवं जातीयकैः श्लोकैश्चतुर्भिराश्रमिभिर्विद्यादीनां सेवनं विहितम् । अतः कर्मत्यागो न कर्त्तव्यः श्री शङ्कराचार्यादिनामिमतं वेद विरोधात् सर्वथैव हेयमित्यादि । "कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳ समाः । यजु० अ० ४० ॥ इतिवेदमन्त्रवर्णः अन्यच्च—"यावज्जीव मग्निहोत्रं जुहुयात्" । "यावज्जीवं दर्शपूर्णमासाभ्यां यजेत" । इति ब्राह्मणम् ॥

पुनः संशेरते—ननु "न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैकेनामृतत्व मानशुः" अन्यच्च "तमेवधीरो विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत ब्राह्मणः । नानुध्यायाद् बहूञ्छब्दान् वाचो विग्लापनं हि तत्" । बृ० ४।४।२१ अन्यच्च "तदेतदृचाभ्युक्तमेष नित्यो महिमा ब्राह्मणस्य न वर्द्धते कर्मणा, नो कनीयान् । तस्यैव स्यात् पदवित् । तं विदित्वा न लिप्यते कर्मणा पापकेनेति ।

---

सदा अनुष्ठेय हैं यह सिद्ध होता है । धर्मवेत्ताओं में श्रेष्ठ भगवान् मनु ने भी वैसा ही कहा है । यथा ( चतुर्भिः ) चारों आश्रमियों को सर्वदा दश लक्षण वाला धर्म प्रयत्न पूर्वक सेवनीय है । ९१ । ( धृतिः ) धृति, क्षमा, दम, अस्तेय, शौच, इन्द्रियनिग्रह, धी, विद्या, सत्य, अक्रोध ये दश धर्म के लक्षण हैं । ९२ । इत्यादि श्लोक से सब आश्रमियों को विद्यादि सेवन विहित है । इस हेतु कर्म कदापि त्याज्य नहीं । श्रीशङ्कराचार्यादियों ने कर्म त्यागरूप ही संन्यास को जो माना है वो वेदादि विरुद्ध होने से त्याज्य है ( कुर्वन्नेवेह० ) यह वेद मन्त्र यावज्जीवन कर्म्म करने को आज्ञा देता है । और भी ब्राह्मण ग्रन्थों में भी कहा है कि ( यावज्जीवम्० ) सम्पूर्ण जीवन अग्निहोत्र करे । सम्पूर्ण जीवन दर्श पूर्णमास से यजन करे ।

पुनः शङ्का करते हैं ( न कर्म्मणा० ) न कर्म्म से न प्रजा से न धन से किन्तु एक त्याग से ही पूर्व के महर्षि लोग अमृतत्व को प्राप्त हुए । पुनः ( तमेव० ) धीर को उचित है कि उसी को जान विज्ञान को करे बहुत शब्दों को चिन्तन न करे क्योंकि अन्य सब केवल श्रमकारक मात्र हैं । और भी सुनो ( तदेतदृचा० ) ब्राह्मण का यही महिमा नित्य है और सब अनित्य है ( यहां पूर्वप्रसङ्ग से ब्रह्म ज्ञान लेना चाहिये ) क्यों यही महिमा नित्य है सो आगे कहते हैं ( न+कर्म्मणा० ) वह महिमा न शुभाशुभ कर्म्म से बढ़ता और न घटता है ( तस्यैव० ) उसी का पदवित् होना चाहिये । क्योंकि ( तम्+विदित्वा० ) उसी को जान (न लिप्यते०) शुभाशुभ धर्म्माधर्म्म

तस्मादेवं विच्छान्तो दान्त उपरतस्तितिक्षुः समाहितो भूत्वाऽऽत्मन्येवात्मानं पश्यति । सर्वमात्मानंपश्यति नैनं पाप्मा तरति । सर्वं पाप्मानं तरति नैनं पाप्मातपति । सर्वं पाप्मानं तपति । विपापो विरजो विचिकित्सो ब्राह्मणो भवत्येष ब्रह्मलोकः सम्राडिति होवाच याज्ञवल्क्यः । सोऽहं भगवते वैदेहान् ददामि माञ्चापि सह दास्यायेति" ॥ २३ ॥ बृ० । ४ । ४ ॥ इत्येवं जातीयकानि वचनानि " न कर्मणाऽमृतं प्राप्नोति । आत्मन्येवात्मानं पश्येत् । न तु यज्ञादिषु समयं यापयेत् । एवंविदमेव न पापानि कर्म्माणि पुण्यानि वा तरन्ति । स एव पाप्मानं तरति । नह्येवंविदो ब्राह्मणस्य ब्रह्मविदुः किमपिकर्मणा वर्धते । न च किमपि कनीयो भवति नोपचीयते न च क्षीयते " इत्येवमर्थमनुपदिशन्ति किं ज्ञापयन्ति । अहो निश्चयं कर्मत्यागं ब्रह्मसंस्थत्वञ्च दर्शयन्ति ।

इत्याशङ्कायांब्रूमः । उपनिषत्तत्त्वानभिज्ञैर्मन्दमतिभिराशु शास्त्रार्थः प्रतिपत्तुं नहि शक्यते । अतस्तेषामाकुलानि वाक्यानि प्रतीयन्ते । किं कर्मतावत् ? किं ब्रह्मवित्पुरुषः । न गच्छेत् । नाश्नीयात् । न पिबेत् । न शयीत । नाऽऽशौचं विदध्यात् । न किमपि

कर्म्म से लिप्त नहीं होता ( तस्मात्० ) इस हेतु शान्त, दान्त, उपरत, तितिक्षु और समाहित हो ब्राह्मण लोग आत्मा में ही आत्मा को देखते हैं (सर्वम्+आत्मानं पश्यति) सब को आत्मा ही देखते हैं ( न+एनं+पाप्मा+तरति ) ऐसे पुरुष को पाप व्याप्त नहीं होता ( सर्वम्+पाप्मानम्+तरति ) वह सब पाप को आक्रान्त कर लेता है अर्थात् सब पाप को दबा देता है । ( न+एनं+पाप्मा+तपति ) इस को पाप तपा नहीं सकता किन्तु ( सर्वम्+पाप्मानम्+तपति ) वह उपासक सब पापको भस्म कर देता है । वैसा ( ब्राह्मणः ) ब्राह्मण ( विपापः० ) पाप रहित काम रहित और संशय रहित हो जाता है । याज्ञवल्क्य महाराज जनक जी से कहते हैं कि हे सम्राट् यही ब्रह्मलोक है । इत्यादि वचन " कर्म्म से ब्रह्म को नहीं पाता है । आत्मा में ही आत्मा को देखे । यज्ञादि में समय न बितावे । ऐसे ही विद्वान् को पुण्य वा पाप कर्म व्याप्त नहीं होता । किन्तु वह स्वयं उन्हें दबा लेता है । ऐसे ही ब्रह्मविद् का पाप पुण्य से न कुछ बढ़ता और न कुछ घटता है " इत्यादि उपदेश देते हुए क्या ज्ञापित करते हैं । निश्चय, कर्म्म त्यागरूप ब्रह्मसंस्थत्व को प्रतिपादन कर रहे हैं ।

इस शङ्का के उत्तर में कहते हैं । उपनिषद् तत्त्व के अनभिज्ञ मन्दमतिजन शीघ्र शास्त्रार्थ समझने में समर्थ नहीं होते हैं । अतः उन को उपनिषद् वाक्य आकुल व्याकुल प्रतीत होते हैं । अब विचार करो कि कर्म्म क्या वस्तु है । क्या ब्रह्मवित् पुरुष न चले, न खाय, न पीवे, न सोवे, न आशौच करे, न किसी से कुछ कहे ।

कश्चित् ब्रूयात् । नेतस्ततः किमपि पश्येत् । यदीदृक्षाणि कर्म्माणि सदानुष्ठेयान्येवसन्ति । तर्हि "अहरहः सन्ध्यामुपासीत" "यावज्जीवमग्निहोत्रं जुहुयात्" । "कुर्वन्नेवेह कर्माणिजिजीविषेच्छतꣳ समाः" एवं प्रकारकाणि वाक्यानि कथन्नाम व्याकुलीकुर्य्यात् । समये समये सर्वाण्यप्यनुष्ठेयानि । एवञ्च पूर्वोक्तानि वाक्यानि आसक्तिमात्रां केवल कर्मपरायणतां प्रतिषेधयन्ति । इदानीमप्यनेके मन्दबुद्धयोर्थज्ञानरहिताः सदा द्रव्यमयान्येव कर्माणि सम्पादयन्तोन्यस्मात्सर्वस्मात् श्रेष्ठतमात् कर्मण उपरतास्तिष्ठन्ति । ज्ञानस्यश्रैष्ठ्यं वयमपि स्वीकुर्मः । न तु कर्मराहित्येन । उदिते हि ज्ञाने द्रव्यमयेभ्योऽन्यानि निदिध्यासनादीनि श्रेयांसि कर्म्माणि उपासते । सन्ध्यादीनां तु न कापि हानिर्विधीयत अलमतिविस्तरेण ॥

# अभितपति । ( ११ )

यत्र यत्र सृष्टिप्रकरणं विद्यते तत्रतत्र छान्दोग्ये प्रायोऽभितपतेः प्रयोगो दृश्यते । तथाहि ( १ ) "एतमृग्वेदमभ्यतपन्" ३ । १ । ३ ॥ ( २ ) "यजुर्वेदमभ्यतपन् ३ । २ । २ ॥ ( ३ ) सामवेदमभ्यतपन्" । ३ । ३ । २ ॥ ( ४ ) "एतदितिहास पुराणमभ्यतपन्" ३।४।२। तृतीय प्रपाठके बहुशः प्रयुक्तं पदमिदम् । चतुर्थेऽपि-(१)"प्रजापतिर्लोकानभ्यतपत् । तेषां तप्यमानानाꣳरसान् प्रावृहत्" १ । (२) "स एतास्तिस्रो

---

न इधर उधर देखे । यदि ईदृश कर्म्म सदा अनुष्ठेय हैं । तब "प्रति दिन सन्ध्या करे" "यावज्जीवन अग्निहोत्र करे" "कर्म का अनुष्ठान करता ही शतवर्ष जीने की इच्छा करे" इस प्रकार के वचन को क्योंकर व्याकुल करेगा । समय २ पर सब ही अनुष्ठेय हैं । एवम् । पूर्वोक्त वाक्य आसक्तिमात्र केवल कर्मपरायणता के निषेधक हैं, वास्तव में नहीं । आज भी अनेक मन्दबुद्धिजन तात्पर्य रहित हो सदा केवल द्रव्य मय कर्मों को करते हुए अन्य श्रेयस्कर कर्म्म से रहित दीखते हैं : सो नहीं चाहिये । ज्ञान की श्रेष्ठता को हम लोग भी स्वीकार करते हैं । कर्म्मराहित्य ज्ञान की श्रेष्ठता को नहीं । ज्ञानोदय होने पर अन्य निदिध्यासनादि श्रेष्ठकर्म्म की उपासना करे । सन्ध्यादिक नित्यकर्म्म का तो त्याग कदापि न करे । अलमतिविस्तरेण ॥१०॥

भाषा—जहां २ सृष्टिप्रकरण छान्दोग्योपनिषद् में आया है वहां वहां प्रायः अभिपूर्वक तप धातु का प्रयोग है । जिसके उदाहरण पते के साथ संस्कृतभाष्य में दिये गये हैं वहां इसके अर्थ देखना । केवल षष्ठ प्रपाठक के सृष्टि प्रकरण में सृज्धातु का प्रयोग हुआ है । यह आश्चर्य प्रतीत होता है । इस के भी उदाहरण संस्कृत में

देवता अभ्यतपत्" । २ । ( ३ ) " स एतां त्रयीं विद्यामभ्यतपत्" । ३ । छा० ४ । १७ ॥ केवलं षष्ठे । तत्तेजोऽसृजत । तदपोऽसृजत । २ । ३ । ता अन्नमसृजत । २ । ४ । इत्येते सृजः प्रयोगा दृश्यन्ते । षष्ठं प्रपाठकं विहाय छान्दोग्ये ब्रह्म सृष्टि प्रकरणे न क्वापि सृजेः प्रयोगो विद्यते । बृहदारण्यके तु यत्रयत्र सृष्टि प्रकरणं तत्र तत्र प्रायः सृजेरेव प्रयोगः । तथाहि "तेनात्मनेदं सर्वमसृजत । यदिदं किञ्च । ऋचः । यजूंषि । सामानि । छन्दांꣳसि । यज्ञान् । प्रजाः पशून्" इत्यादि बृ० १ । २ ।५॥ एवमेव । यदिदं किञ्च । मिथुनम् । आपिपीलिकाभ्यः । तत्सर्वमसृजत । बृ० १ । ४ । ४ ॥ सोऽवेदहं वाऽवसृष्टिरस्म्यहं हीदं सर्वसृक्षि । बृ० १ । ४ । ५ ॥ अन्यास्वप्युपनिषत्सु प्रायः सृजेः प्रयोगो विद्यते । अतोनुमीयतेऽत्राभि तपतिः सृज्यर्थं द्योतयति ज्ञानपूर्विका या सृष्टिः साभितप्तासृष्टिः कथ्यते । यतः। यस्य ज्ञानमयं तप इत्युपदिशति । अतोस्माभिरभितपतेः । सृज्यर्थोभिहितः अन्यस्यामपि अभितपतेः प्रयोगोऽस्ति । तमभ्यतपत् । सोऽयोऽभ्यतपत् । इत्यैतरेय्याम् ॥११॥

## त्रयीविद्या (१२)

चिरन्तना ऋषयो भूरि भूरि त्रयीविद्या शब्दं प्रयुञ्जन्ति । तथाहि:—

( १ ) "तेनेयं त्रयीविद्या वर्त्तते" १ । १ । ९ ॥ ( २ ) "देवा वै मृत्योर्बिभ्यतस्त्रयीं विद्यां प्राविशन्" । १ । ४ । २ ॥ ( ३ ) "त्रयीविद्या हिङ्कारः" २ । २१ । १ ॥ ( ४ ) "तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रयीविद्या सम्प्रास्रवत् । २ । २३ । ३ ॥ ( ५ ) "स

---

दिये हुए हैं। परन्तु बृहदारण्यक में सर्वत्र ही सृष्टि प्रकरण में प्रायः सृज् धातु के ही प्रयोग आये हैं जिसके कई उदाहरण संस्कृतभाष्य में दिये गये हैं। अन्य उपनिषदों में भी सृष्टि प्रकरण में सृज् के प्रयोग आये हैं । अतः अनुमान होता है कि अभि+तप् धातु सृज् धातु का अर्थ द्योतित करता है। ज्ञानपूर्वक जो सृष्टि है वह अभितप्त सृष्टि कहलाती है । क्योंकि कहा गया है ( यस्यज्ञानमयंतपः ) उस ब्रह्म का ज्ञानमय ही तप है । इस कारण हम ने भी यहां अभितप् का सृज् अर्थ किया है । अन्य उपनिषद् के भी सृष्टि प्रकरण में अभितप् का प्रयोग देखा जाता है । ऐतरेयी के उदाहरण दिये गये हैं ॥११॥

चिरन्तन ऋषि त्रयीविद्या शब्द को बहुधा प्रयोग करते हैं सम्पूर्ण छान्दोग्योपनिषद् में यह शब्द प्रायः छः वार प्रयुक्त किया गया है। (१) (तेनेयम्०) उसी ओङ्कार से युक्त त्रयीविद्या है ( २ ) (देवा वै०) विद्वद्गण मृत्यु से डर त्रयीविद्या में प्रविष्ट हो गये ( ३ ) (त्रयीविद्या० ) त्रयीविद्या ही मानो हिङ्कार है ( ४ ) ( तेभ्यः ) उन से त्रयीविद्या प्रकाशित हुई ( ५ ) ( स एताम्० ) उस ईश्वर ने त्रयीविद्या प्रकाशित

एतां त्रयीं विद्यामभ्यतपत्" ४ । १७ । ३ ॥ ( ६ ) "अस्यास्त्रय्या विद्याया वीर्य्येण यज्ञस्य विरिष्टꣳ संदधाति" ४ । १७ । ८ । छा० उ० ॥ सम्पूर्णायामस्यामुपनिषदि प्रायः षट्कृत्वः प्रयुक्तोयं शब्दः । बृहदारण्यकोपनिषदि द्विरयमभ्यस्यते । तद्यथा—( १ ) "स यावतीयं त्रयीविद्या तावद्धजयति । योऽस्या एतदेवंपदं वेद" ५ । १४ । २ ॥ ( २ ) "अथ यावतीयं त्रयीविद्या यस्तावत्प्रतिगृह्णीयात् । सोऽस्या एतद्द्वितीयं पदमाप्नुयात्" ५ । १४ । ६ ॥ सोऽयं त्रयीविद्या शब्दो वेदवाची । कथं वेदस्य त्रयीत्वमिति । वेदे ऋग्यजुः सामलक्षणा त्रिधा विद्योपलभ्यते । तद्यथाह भगवान् जैमिनिः :—

"तेषामृग् यत्रार्थवशेन पादव्यवस्था" । २ । १ । ३५ ॥ अस्यभाष्यम्—अहे बुध्निय मन्त्रं मे गोपायत । यमृषयस्त्रयीविदोविदुर्ऋचो यजूंषि सामानीति । कथंलक्षणिका ऋचः .... .... यत्र पादकृता व्यवस्था स ऋङ्नामा मंत्रः । इत्यादि "गीतिषु सामाख्या" २ । १ । ३६ ॥ अस्यभाष्यम्—अथ साम्नः किं लक्षणं ? विशिष्टाकाचिद् गीतिः सामेत्युच्यते । प्रगीते हि मन्त्रवाक्ये साम शब्दमभियुक्ता उपदिशन्ति । सामान्य धीमहि । सामान्यध्यापययामः । इत्यादि "शेषयजुः शब्दः" २ । १ । ३७ ॥

---

की । ( ६ ) ( अस्यास्त्रय्याः ) इस त्रयीविद्या के बल से यज्ञ की त्रुटि को ब्रह्मा ऋत्विक् संहित ( संमिलित ) करता है । इत्यादि प्रयोग उपनिषद् में देखो । बृहदारण्यकोपनिषद् में यह दो वार आया हुआ है । यथा—( स यावती० ) वह विद्वान् पुरुष जितनी त्रयीविद्या है । उस को प्राप्त करता है सो यह त्रयीविद्या शब्द वेदवाची है । वेद को त्रयी क्यों कहते हैं ? ऋग्, यजु, सामलक्षण वाली तीन प्रकार की विद्या वेद में विद्यमान है अतः वेद को त्रयी कहते हैं । जैसा कि भगवान् जैमिनिजी कहते हैं :—

( तेषामृग्० ) हे विद्वान् गणो मेरे "अहेर्बुध्निय" मन्त्र की आप लोग रक्षा करें । जिसको त्रयीविद् ऋषिलोग ऋग् यजु साम कहते हैं । अब यहां शङ्का होती है कि ऋग् का लक्षण क्या है ? इस पर जैमिनिजी कहते हैं (तेषामृग्) जहां पादकृत व्यवस्था हो उस मन्त्र को ऋग् कहते हैं । इत्यादि ( गीतिषु सामाख्या० ) इसका भाष्य । सामका क्या लक्षण है ? विशेष जो कोई गान है उसे साम कहते हैं । जो मन्त्र वाक्य विशेषरूप से गाया जाता है उसी को ऋषि लोग साम कहते हैं जैसे सामों को हम लोग पढ़ें । सामों को पढ़ाते हैं । इत्यादि ( शेषयजुः शब्दः ) इसका भाष्य । यजु का लक्षण

भाष्यम्—अथ यजुः किं लक्षणम्? । यजुषोलक्षणं न वक्तव्यम् । ऋग्लक्षणसामलक्षणाभ्यामेव यजुर्विज्ञायते वैपरीत्येन या न गीतिर्न च पादबद्धं । तत् प्रश्लिष्ट पठितं यजुः । इत्थं मीमांसा वचनेन ऋग्लक्षणा सामलक्षणा यजुर्लक्षणा या विद्या वेदवाणी वर्त्तते सा त्रयीविद्येत्युच्यते । अयंभावः । गद्यात्मिका । पद्यात्मिका । गानात्मिकाचेति । त्रयीविद्या वेदे वर्त्तते । अतः सा त्रयी । नह्येतस्माल्लक्षणत्रयाद् विभिन्नोथर्ववेदो भवितुमर्हति । अत एतस्य पृथक् लक्षणंनोक्तम् ॥ अन्यच्च-वेदो हि कर्मकाण्डं ज्ञानकाण्डमुपासनाकाण्डञ्चोपदिशत्यतोऽपि त्रयीविद्यास्यसंज्ञा । यद्वा । सम्पूर्णं जगदिदं त्रिधाविभक्तमस्ति । एषां त्रयाणां जगतां विद्याविज्ञानमस्मिन् वेदे स्वयंभगवतोपदिष्टमित्यतोपि त्रयीविद्या । एवंविधमन्यदप्यूह्यम् । त्रयोऽवयवा अस्या इति त्रयीतिसमासः ॥

क्या है? यजु के लक्षण को कहने की आवश्यकता नहीं ऋग् लक्षण और साम लक्षण से जो भिन्न है वह यजु है । जो न गीति हो और न पादबद्ध हो उसे ही यजु कहते हैं । इस प्रकार मीमांसा के वचन से "ऋग्लक्षणा, सामलक्षणा यजुर्लक्षणा" जो वेद में त्रिविधा वाणी है वही त्रयीविधा कहलाती है । अर्थात् गद्यात्मिका, पद्यात्मिका, गानात्मिका इन तीनभेदों से वाणी तीन प्रकार की ही सर्वत्र होती है । अतः वेद का नाम त्रयी है । अथर्ववेद भी इसी के अन्तर्गत आगया इसलिये इसका लक्षण पृथक् नहीं किया गया ॥ और भी कर्मकाण्ड ज्ञानकाण्ड और उपासनाकाण्ड ये तीनों वेद में कहे गये हैं । इस कारण भी वेद को त्रयी कहते हैं । और भी यह सम्पूर्ण जगत् तीन हिस्सों में विभक्त हुआ है इन तीनों जगतों की विद्या विज्ञान के जिस में विवरण हो उस को त्रयी कहते हैं । इत्यादि अन्य भावभी इससे तर्कित करना ॥

## अथ चतुर्विंशः खण्डः ॥

अत्रेदं बोद्धव्यम् । योऽयं सचन्द्रतारकः सभूम्यन्तरिक्षः ससूर्योजगदैकांशो दृश्यमानोस्ति । तत्सौरं जगन्निगद्यते । एतत्सदृशानि भूयांसि सौराणि जगन्ति । यैः सहास्माकं स्वल्पीयान् सम्बन्धोस्ति । यान्युद्दिश्य न च वयं किमपि "एतत्सदृशान्यन्यान्यप्यनेकानि सौराणि जगति सन्ती" ति जानीमः । तान्यस्माकं दृश्यान्यपि न भवन्ति । जगत्यस्मिन् सूर्यस्य प्रधानत्वादेव सौरं कथ्यते । इदं सम्पूर्णं सौरं जगद्वर्णनसौकर्य्यार्थं बालबुद्धिष्वाशु प्रवेशार्थञ्च त्रिधा विभाज्यते । केचित् । पातालमर्त्यस्वर्गनामभिः । केचित् । पृथिव्यन्तरिक्ष द्युलोकाभिधानैः । केचित् । भूर्भुवःस्वरिति शब्दैः । केचित् । अग्निवाय्वादित्य नामधेयैः । केचित् । वसुरुद्रादित्य वचनैः । इत्येवं विधैरितरैः शब्दैश्चेदं सौरं

जगत्त्रिधा विभाजयन्ति । वक्ष्यमाण खण्डे वसुरुद्रादित्यैः पृथिव्यन्तरिक्ष द्युलोका ग्राह्याः सम्प्रतीदं विचार्य्यते । यद्विविधयागैस्त्रिलोकी उपक्रियते । यजमानस्य किं स्यात्तेन । पुनरपि । उपकृतापि (त्रिलोकी यागोपकृता अपि) जड़त्वाद् यजमानाय किं साधयिष्यति । चेतनाः खलु मनुष्य पशुपक्षिप्रभृतयः फल प्रदाने स्वयमसमर्थाः सन्ति । इत्थं यल्लाभाय स यजते तदेव न प्राप्नुमाशास्ति । तर्हि । अकरणीयो यज्ञ इति सिद्धयति । इमां शङ्कां निवारयन् यज्ञस्य सार्थक्यं, यज्ञमानस्य लोकाप्तिञ्च प्रदर्शयन्नोत्तरखण्डमारभते ॥

भाषा—यहां पर यों समझना चाहिये कि जो यह सचन्द्रतारक सभूम्यन्तरिक्ष और सूर्य सहित जगत् का एक अंश दृश्यमान होरहा है वह सौर जगत् कहलाता है । एतत्सदृश बहुत सौर जगत् हैं । वे हम लोगों के दृश्य भी नहीं होते हैं । इस दृश्यमान जगत् में सूर्य ही प्रधान है अतः इसको सौर जगत् कहते हैं इस सम्पूर्ण सौर जगत् का वर्णन सुकरतार्थ और बाल बुद्धि में शीघ्र प्रवेशार्थ तीन हिस्सों में बांटते हैं । कोई पाताल, मर्त्य और स्वर्ग नाम से, कोई पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्युलोक नाम से कोई भू, भुवः, स्वः नाम से । कोई अग्नि, वायु, आदित्य नाम से । कोई वसु, रुद्र और आदित्य नाम से । इसी प्रकार अन्यान्य नामों से भी इस सौर जगत् को तीन हिस्सों में बांटते हैं । इस कारण वक्ष्यमाण खण्ड में वसु, रुद्र और आदित्य शब्द से क्रमशः पृथिवी अन्तरिक्ष और द्युलोक का ग्रहण है । और पृथिवी शब्द से पृथिवी और पृथिवी के आश्रित पदार्थों का भी ग्रहण होता है । केवल पृथिवी ही का नहीं । इसी प्रकार अन्तरिक्ष और द्युलोक को समझना । अब यह विचार आरम्भ होता है कि हवन करने से त्रिलोकी का उपकार होता है इसमें संदेह नहीं परन्तु इससे यजमान को क्या फल हुआ । यदि यह कहा जाय कि यह त्रिलोकी यजमान को फल देवेगी सो नहीं हो सकता, क्योंकि यह जड़ होने से यजमान के लिये कुछ भी नहीं कर सकती और जो इसमें चेतन मनुष्य पशु पक्षी आदि हैं वे यज्ञोपकृत होने पर भी फल देने में स्वय समर्थ नहीं हैं । इस प्रकार जिस कामना के लिये वह यजन करता है वही उसको नहीं मिलेगा । तब निष्फल होने के कारण यज्ञ अकरणीय है यह सिद्ध होता है इस शङ्का को निवारण करते हुए यज्ञ की सार्थक्य और यजमान की लोकाप्ति दिखलाते हुए उत्तर खण्ड का आरम्भ करते हैं ॥

**ब्रह्मवादिनो वदन्ति यद्वसूनां प्रातः सवनꣳरुद्रा-**

णा माध्यन्दिनꣳ सवनमादित्यानाञ्च विश्वेषाञ्च देवानां तृतीयसवनम् ॥ १ ॥

ब्रह्मवादिनः । वदन्ति । यद् । वसूनाम् । प्रातः । सवनम् । रुद्राणाम् । माध्यन्दिनम् । सवनम् । आदित्यानाम् । च । विश्वेषाम् । च । देवानाम् । तृतीयसवनम् ॥ १ ॥

भाष्यम्-ब्रह्मवादिन इति । ब्रह्मवादिनः । ब्रह्म वेदं वदितुं व्याख्यातुं शीलमेषामिति ब्रह्मवादिनः । ब्रह्मतत्त्ववेत्तारो वेदविद इत्यर्थः । वदन्ति । उपदिशन्ति । यत्प्रसिद्धं प्रातः सवनं प्रातःकालिक यज्ञरूपं कर्म्म वर्त्तते । तद् वसूनां भवति । वासयंति भूतानि इति वसवः । तेन पृथिवी लक्ष्यते । प्रधानतया पृथिव्या उपकृतिर्जायत इत्यर्थः । यद्यपि । "अग्निश्च पृथिवी च । वायुश्चान्तरिक्षञ्चादित्यश्च द्यौश्च चन्द्रमाश्च । नक्षत्राणि च चैते वसवः । एतेषु हीदꣳवसु सर्वं हितमिति तस्माद् वसव इति" बृ० आ० ३ । ९ । ३ । एते अष्टौ वसव उच्यन्ते तथापि अर्थ संकोचादनेकार्थत्वात् यज्ञ सम्बन्धाच्च वसुपदेन पृथिवी केवला गृह्यते । यत् । माध्यन्दिनं सवनं वर्तते । तद् रुद्राणाम् । अन्तरिक्षस्थवायु मेघ विद्युदादि प्रभृतीनामुपकाराय भवति । रुदन्तः शब्दायमाना द्रवन्त्यन्तरिक्षे धावन्तीति रुद्राः यत् तृतीयं सवनं सायंतनं सवनं वर्त्तते । तदादित्यानाम् । द्युस्थपदार्थानामुपकाराय भवतीति बोध्यम् । तथा च । विश्वेषाञ्चसर्वेषाञ्च । देवानाम् । उक्तेभ्यो भिन्नानां प्राणिनां विदुषाञ्चोपकाराय भवति । अत्रेदं बोध्यम् "त्रया वै देवाः । वसवोरुद्रा आदित्याः । तेषां विभक्तानि सवनानि । वसूनामेवप्रातःसवनम् । रुद्राणां माध्यन्दिनं सवनम् । आदित्यानां तृतीयं सवनम्" शतपथ कां० ४ । "गायत्री वै प्रातः सवनं वहति । त्रिष्टुप् माध्यन्दिनं सवनम् । जगती तृतीय सवनम्" शतपथ कां० ४ । अ० २ ॥ तिस्र एव देवता इत्युक्तं पुरस्तात् । तासां भक्ति साहचर्यं व्याख्यास्यामः । अथैतान्यग्नि भक्तीनि । अयं लोकः । प्रातः सवनम् । वसन्तः । गायत्री त्रिवृत् स्तोमः । रथन्तरं साम । ये च देवगणाः समाम्नाताः प्रथमेस्थाने । अग्नायी, पृथिवी, इळा इतिस्त्रिय इत्यादि ॥ ८ ॥ अथैतानीन्द्रभक्तीनि । अन्तरिक्ष लोकः । मध्यन्दिनं सवनम् ग्रीष्मः । त्रिष्टुप् पञ्चदशः स्तोमः । बृहत् साम । ये च देवगणाः समाम्नाता मध्यमे स्थाने । याश्चस्त्रियः । इत्यादि ॥ ९ ॥ अथैतान्यादित्यभक्तीनि । असौलोकः । तृतीय सवनम् । वर्षाः । जगती सप्तदशः स्तोमः । वैरूपं साम । येच देवगणाः समाम्नाता उत्तमे स्थाने । याश्चस्त्रियः इत्यादि ॥ १० ॥ निरुक्ते

दैवते १ । इत्येवं विधैः प्रमाणैः सवनत्रयं सिद्ध्यति । सर्वेषां सन्निवेशोऽप्येतस्मिन्नेव । एवञ्च । प्रातःसवन मध्यन्दिन तृतीयसवन त्रयेण पृथिव्यन्तरिक्ष द्युलोकत्रयी लक्ष्यते तत्स्थानाः पदार्थाश्चापि ॥ १ ॥

अनुवादः—ब्रह्म ( वेद ) वादी कहते हैं कि प्रातःसवन वसुओं के उपकारार्थ, माध्यन्दिन सवन रुद्रों के उपकारार्थ और तृतीय सवन आदित्यों और विश्वेदेवों के उपकारार्थ हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—( ब्रह्मवादी ) वेदविद् ( वदन्ति ) कहते हैं कि (यद्) जो (प्रातःसवनम्) प्रातःकालिक यज्ञ क्रिया जनित फल है ( वसूनाम् ) वह पृथिवी और पृथिवीस्थ पदार्थों के उपकारार्थ होता है ( माध्यन्दिनम् ) जो माध्यन्दिन सम्बन्धी यज्ञ क्रिया जनितफल है ( रुद्राणाम् ) वह अन्तरिक्षस्थ वायु और वायुस्थमेघ जल आदि पदार्थों के उपकारार्थ होता है ( तृतीय सवनम् ) और जो तृतीय सवन जनित फल है ( आदित्यानाञ्च ) वह द्युस्थ सूर्य आदि और ( विश्वेषाम्+च ) पूर्वोक्त से अवशिष्ट सकल ( देवानाम् ) देवों के उपकारार्थ होता है ॥ १ ॥

भाष्याशयः—यहां ऐसा जानना चाहिये "त्रया वा देवाः" तीन ही देव हैं । वसु, रुद्र, आदित्य । उनके सवन विभक्त हैं । वसुओं का प्रातःसवन, रुद्रों का माध्यन्दिनसवन, और आदित्यों का तृतीय सवन है । प्रातःसवन को विशेषतया गायत्रीछन्द, माध्यन्दिन सवन को त्रिष्टुप् छन्द और तृतीयसवन को जगती छन्द निर्वाहित करते हैं ( तिस्र एव देवताः ) तीन ही देवता होते हैं । यह प्रथम ही कह चुके हैं । अब उनके आश्रितों का वर्णन करते हैं । अग्न्याश्रित ये हैं—यह पृथिवी लोकः । प्रातःसवन । वसन्त ऋतु । गायत्री छन्द । त्रिवृत् स्तोम । ( स्तोत्र विशेष ) रथन्तर साम । और जो देवगण प्रथम स्थान में कहे हैं ( अर्थात् इस पृथिवी के आश्रित जितने पदार्थ हैं) और अग्नायी, पृथिवी, इळा ये तीन शक्तियां ( विशेषकर ऊष्म जन्तूत्पादिका शक्ति का नाम अग्नायी । उद्भिज्ज पदार्थोत्पादिका शक्ति का पृथिवी और इन दोनों को छोड़ सर्व पदार्थोत्पादिका शक्ति का नाम इळा है ) वायु से सम्बन्ध रखने वाले—अन्तरिक्षलोक, माध्यन्दिन सवन । ग्रीष्मऋतु, त्रिष्टुप् छन्द, पञ्चदश स्तोम, बृहन्नामक

---

(१) ब्रह्मवादी=ब्रह्म नाम वेद का भी है । वेद के तत्त्व जानने वाले को ब्रह्मवादी कहते हैं । ( २ ) सवन=यज्ञ । ( ३ ) वसु, रुद्र, आदित्य और विश्वदेव का अर्थ भाष्याशय में देखो ।

साम, और जो देवता मध्यम स्थान में कहे गये हैं और तत्काल सम्बन्धिनी शक्तिएं। आदित्य से सम्बन्ध रखने वाले, द्युलोक, तृतीय सवन, वर्षाऋतु, जगतीछन्द, सप्तदशस्तोम, वैरूप नाम के साम और जो देवता द्युलोकस्थान में विशेषतया कहे गये हैं और इनकी शक्तिएं। इस प्रकार के प्रमाणों से तृतीय सवन की सिद्धि होती है। इन्हीं सवनों में सबका सन्निवेश भी कहा गया है। इस हेतु तीनों सवनों से क्रमशः पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्युलोक का ग्रहण है और इनके आश्रितों का भी ॥

**क तर्हि यजमानस्य लोक इति स यस्तं न विद्यात्कथं कुर्यादथ विद्वान् कुर्यात् ॥ २ ॥**

क। तर्हि। यजमानस्य। लोकः। इति। सः। यः। तम्। न। विद्यात्। कथम्। कुर्यात्। अथ। विद्वान्। कुर्यात् ॥ २ ॥

भाष्यम्—केति। पूर्वं वर्णनेन वसु प्रभृतीनामेवोपकारो दर्शितः। न यजमानस्य। तदेतत् प्रश्न रूपेणाह। तर्हि। ईदृश्यामवस्थायां सत्याम्। वसु प्रभृतिषु एव। यज्ञेन उपकृतेषु सत्सु। यजमानस्य। अनुष्ठान कर्त्तुः। क। कस्मिन् लोके। लोकः। यज्ञकर्मजनित फलं। मिलिष्यति तेषु लोकेषु तेषां वसु प्रभृतीनामधिकारात् कथमन्यान् यज्ञ फलभोक्तुम् समायातान् स्वस्मिन् २ राज्ये निवासयिष्यन्ति। सर्वः स्वार्थं समीहत इति न्यायात्। इतिप्रश्नः। अस्योत्तरमग्रे तृतीयस्मान्मन्त्रात् कथयिष्यति। स यो यजमानः। तं लोकं यज्ञ जनित फलम्। न। नहि। विद्यात्। जानीयात् स कथं। कर्म कुर्यात्। तस्य यज्ञानुष्ठानं न कर्तव्यमिति। अथ। यदि च विद्वान्। तं लोकम् जानन् सन् यजमानो विद्यते। तर्हि। कर्म कुर्यात्। अनुतिष्ठेत। अन्यथा न कुर्यादित्यर्थः। कदाचित् कश्चिदनभिज्ञोऽशास्त्रीयबुद्धिः पुरुषः शङ्केत। यदस्यास्त्रिलोक्या अधिष्ठातारस्त्रयश्चेतना देवाः सन्ति। तस्याः सम्राजोऽपि त एव। तर्हि कथमेते इतरान् यज्ञानुष्ठातॄन् स्वेषु साम्राज्येषु स्थातुमनु मस्यन्ते ईदृश्येव व्यवस्थाचेत् तर्हि न यजमानेन कोऽपि लोकः फलत्वेन प्राप्तः स्यात्। कथं तर्हि यजमानो यजेत। अत्रब्रूमः। यथेह इमां पृथिवीमनुशासन्तं न केचिच्चेतना देवा मनोरथमात्र कल्पिता वज्रहस्ता इतरस्माल्लोकादागत्य दुन्वन्ति। अस्मात्स्थानान्निः काशयितुं प्रयतन्तेवा तथैवेतरयोर्लोकयोरपि व्यवस्थया भवितव्यम्। यथेह पृथिव्यां सर्वे देवा पृथिवी जलमग्निवृक्षा वनस्पतयश्च इत्येतदादयः सर्वे जड़ाः सन्ति। मयैवोपभोज्या न ममविघ्नमुत्पादयन्ति। न चैतदधिकारिणः। एवमेवान्तरिक्षे द्युलोके च विद्युद्वायुर्मेघः। चन्द्रमाः सूर्यो नक्षत्राणि इत्येवं प्रभृतयः सर्वे पदार्थाः प्रायः जड़ाः सन्ति। त स्वेच्छया किमपि-

विधातुं न शक्नुवन्ति एवञ्च यथेमे चेतना मनुष्याः पशवः पक्षिणः सरीसृपाश्चेत्यादयः स्व स्व कर्माणि भुञ्जानाः परस्परभिन्नाः सन्ति तथैव तत्रापि भवेयुः। अतो न कुत्रापि कापि चिन्ता । तथापि बालबुद्धिसंतोषार्थं कर्मणि प्रवृत्यर्थञ्च प्रश्नप्रतिवचनाभ्यामारभ्यतेऽयं खण्डः ॥ २ ॥

अनुवादः—तब यजमान को यज्ञ करने का फल कहां मिलेगा ? जो कोई उस को न जाने वह कैसे कर्म करे ( अर्थात् अज्ञानी यजमान को कर्म करना उचित नहीं ) यदि जानता हो तो कर्म करे ॥ २ ॥

पदार्थः—( तर्हि ) तब ( यजमानस्य ) यज्ञानुष्ठान करने वाले को (क) कहां पर ( लोकः ) यज्ञ—जनित—फल मिलेगा वा प्राप्त होगा ( इति ) ( सः यः ) सो जो कोई यजमान (तम्) उस यज्ञ—कर्म—जनित—फल को (न+विद्यात्) न जानता हो तब(कथम्) कैसे (कुर्यात्) कर्म करे अर्थात् जो यजमान अपने यज्ञ के फल को नहीं जानता हो उसे कर्म करना उचित नहीं (अथ) यदि (विद्वान्) अपने यज्ञ—जनित—फल को जानता हुआ यजमान हो तो ( कुर्यात् ) कर्म करे ॥ २ ॥

भाष्याशयः—कदाचित् किसी अनभिज्ञ और अशास्त्रीय बुद्धिवाले पुरुष को शङ्का उत्पन्न हो कि इन तीनों लोकों के अधिष्ठाता तीन देव हैं और वे ही उन के स्वामी भी हैं। तब अपने राज्यों में दूसरों को कैसे रहने देवेंगे । यदि ऐसी अवस्था है तो यजमान को कोई लोक मिलने वाला नहीं । पुनः वह यजन क्यों करे। उत्तर—इसका उत्तर तो सहज है कि यजमान अपने नेत्रों से देखता है कि मैं इस पृथिवी का स्वामी हूं मुझ को कोई भी देवता वा देवी विघ्न नहीं करते हैं वैसी ही अवशिष्ट दोनों लोकों की भी दशा होगी । जैसे इस पृथ्वीपर के सब देव देवी, जल, अग्नि, वृक्ष, वनस्पति आदि सर्वथा जड़ ही हैं वे कुछ भी अधिकार नहीं दिखला सकते । वैसे ही एतद्व्यतिरिक्त लोकों में भी विद्युत्, वायु, मेघ, चन्द्रमा, सूर्य, नक्षत्र आदि भी जड़ हैं वे कुछ भी किसी को नहीं कर सकते एवं जैसे यहां के चेतन पुरुष, पशु, पक्षी आदि न तो कर्म फल दे सकते हैं और न ले सकते हैं तद्वत् अन्य लोकों के चेतन पुरुष भी उभय कर्म में असमर्थ हैं अतः ऐसी शङ्का करनी ही निष्फल है । तथापि सर्वसाधारण को सुबोध होने के वास्ते प्रश्न और प्रतिवचन के द्वारा इस विषय को ऋषि विस्पष्ट करते हैं ॥२॥

**पुरा प्रातरनुवाकस्योपाकरणाज्जघनेन गार्हपत्यस्योदङ्मुख उपविश्य स वासवꣳ सामाभिगायति ॥३॥**

पुरा । प्रातरनुवाकस्य । उपाकरणात् । जघनेन । गार्हपत्यस्य । उदङ्मुखः । उपविश्य । सः । वासवम् । साम । अभिगायति ।। ३ ।।

भाष्यम्--पुरेति । अनूच्यन्ते प्रशस्यन्ते ईश्वर विभूतयो येन सोऽनुवाकः । वैदिक स्तोमः । वैदिकस्तोत्रमित्यर्थः । प्रातः । प्रातःकाले पठनीयो योऽनुवाकः "अनु+वच्+घञ् कुत्वम्" समये समये वाचनाय सर्वेभ्यो वेदेभ्यो मन्त्राः समाह्रियन्ते । त एव स्तोम शस्त्रानुवाकादि नामभिर्वेदे कथ्यन्ते । तस्य प्रातरनुवाकस्य त्रयीविद्यातः समाहृतस्य प्रातःकाल पठनीयस्य स्तोमस्य । उपाकरणात् प्रारम्भात् । पुरा पूर्वम् । गार्हपत्यस्य गार्हपत्यनाम्नोऽग्नेः । गार्हपत्याग्निकुण्डस्य । जघनेन । पश्चात् भागेन । उदङ्मुखः । उत्तराभिमुख उपविश्य स यजमानः । वासवम् । वसूनाम् । पृथिव्याः पृथिव्याश्रितानाञ्चेश्वर इति वासवः । ईश्वरेऽर्थे प्रत्ययः । कःस्विदेतेषामीश्वरः ? ब्रह्म एव । ततः वासवो देवतास्येति वासवं साम । उत्तरमन्त्रे एकवचन प्रयोगाद् वासवो देवतास्येति वासवम् । न तु वसवो देवता अस्येति समासः कर्तव्यः । अभिगायति । अभितः परितोगायति विचारयति । किं विचारयेत् ? अहोकोऽस्माकं फलदाता । एतेऽचेतना दृश्यन्ते । यस्तु एतेष्ववस्थितश्चेतनः श्रूयते । स न दृग्गोचरः । श्रुतिः खलु तमेव फलदातृत्वेन निर्दिशति । फलं प्राप्स्यामो नवेत्येवंविधमन्यदपि सर्वं मनस्यवधार्य्य ईश्वर एव सर्वेषामधिष्ठाता । स एव फलदाता । स एव प्रभुः । न वसवः केप्यन्तरायकृतोवर्तन्ते । ते सर्वथा जड़ाः सन्ति । इति मनसि निश्चित्येश्वरं मनसाभिगम्य तमेव फलाय गायेत् वक्ष्यमाणेन साम्ना प्रार्थयेच्च ।। ३ ।।

अनुवादः—प्रातरनुवाक नामक स्तोम के प्रारम्भ के पूर्व ही गार्हपत्याग्निकुण्ड के पीछे उत्तराभिमुख बैठकर वह यजमान वासव ( वस्विश्वर दैवत्य ) साम को मन से विचारे ।। ३ ।।

पदार्थः—( प्रातरनुवाकस्य ) प्रातरनुवाक के ( उपाकरणात् ) प्रारम्भ से ( पुरा ) पूर्व ( गार्हपत्यस्य ) गार्हपत्याग्निकुण्ड के ( जघनेन ) पीछे ( उदङ्मुखः ) उत्तराभिमुख ( उपविश्य ) बैठकर ( सः ) वह यजमान ( वासवम् ) वासव ( साम ) सामको ( अभिगायति ) सर्वथा विचार करे ।। ३ ।।

भाष्याशयः—१–प्रातरनुवाक ( प्रातः+अनुवाक ) अनुवाक उस को कहते हैं जिस के द्वारा ईश्वर की विभूति प्रशंसित हो । स्तोम, शस्त्र, स्तोत्र, स्तव आदि भी उस के नाम हैं । ऋग्, यजु, साम, और अथर्व इन चारों से समय २ ये लिये मन्त्र

एकत्रित किये रहते हैं उन्हीं मन्त्रों से यज्ञ सम्बन्धी क्रिया हुआ करती है। यह बात प्रसिद्ध ही है। प्रातःकाल में जो अनुवाक (स्तोम = स्तोत्र) पढ़े जाते हैं उन को प्रातरनुवाक कहते हैं ॥ २—गार्हपत्य—गार्हपत्यकुण्ड के समीप जो प्रार्थना होती है वह प्रायः पृथिवीस्थ पदार्थों से सम्बन्ध रखती है। पृथिवीस्थ पदार्थों के अभ्युदय द्विपद चतुष्पद की निरोगिता और शस्य सम्पन्नता आदि की प्रार्थना गृहपति (यजमान) जहां करे उसे ही गार्हपत्यकुण्ड कहते हैं। तीनों कुण्ड तीनों लोक सम्बन्धी होते हैं। जिस कारण गार्हपत्य कुण्ड एतत्लोक सम्बन्धी है, अतः उस के समीप में प्रार्थना की विधि कही गई है ॥ ३—वासव—पूर्व कह चुके हैं कि वसु नाम पृथिवी और पृथिवी के आश्रित वस्तुओं का है। वसुओं के ईश्वर को वासव कहते हैं और जिस मन्त्र का देवता वासव हो उसे भी वासव कहते हैं। वसुओं का ईश्वर कौन है? ब्रह्म ही है। दूसरा नहीं। वह ब्रह्म है देवता जिस का ऐसा जो साम वा कोई मन्त्र उसे वासव साम मन्त्र कहते हैं। यहां वासव पद विशेष कर इस कारण कहा है कि प्रातःकाल के हवन के भागी वसु होते हैं। वसु ही यहां के अधिपति वा अधिष्ठाता समझे जाते हैं परन्तु यथार्थ में ये वसु न कहीं के प्रभु वा ईश हैं क्योंकि ये जड़ पदार्थ हैं। इनका भी स्वामी कोई अन्य है। जो सब का स्वामी है। अतः यहां वसु के ईश्वर वासव से प्रार्थना की विधि कही गई है। उत्तर मन्त्र में एक वचन प्रयोग है इस कारण यहां "वासवो देवता अस्य इति वासवम्" ऐसा ही समास करना न कि "वसवः देवताः अस्येति वासवम् इति" यदि कोई कहे कि वासव देवता किसी मन्त्र का नहीं है। फिर वासवदैवत्य मन्त्र कहां से आवेगा ॥ उ०—वासव रौद्र और आदित्य शब्द यहां ईश्वर पर्य्याय हैं। ईश्वरकृत पृथिवीस्थ विभूति प्रदर्शक कोई मन्त्र हो वह सब ही वासव कहला सकता है। (४) अभिगायति—इसका यहां विचार से तात्पर्य है केवल चिल्लाने से नहीं ॥

**लो३कद्वार मपावा३र्णू ३ ३ पश्येम त्वा वयꣳरा ३३३३३हुं३आ३३ जा३यो३ आ३१११ इति। ४।**

लोकद्वारम्। अपावार्णू। पश्येम। त्वा। वयम्। राज्याय ॥ ४ ॥

भाष्यम्—लोकद्वारमिति। इयं प्रार्थनास्ति। हे भगवन्!। वसूनामीश्वर!। सर्वाधिपते!। लोकद्वारम्। आनन्दमयस्य कर्मजनितफलभूतस्य वा लोकस्य द्वारं। त्वम्। अपावार्णू अपावृणु। अपावृतम्। उद्घाटितम्। कुरु। येनद्वारेण। वयम्। यजमानाः। त्वां। कर्मफलोद्गमस्य। राज्याय। आनन्दराज्याय। पश्येम। अवलोकयेम। प्रार्थ्यसे अहरहोऽ

स्माभिः कलुषितमानसैरेतदर्थमेव । आप्त्यैखलु लोकस्यानन्दमयस्य सुखस्वरूपस्य । यजामहे भगवन् ! ऋते भगवदनुग्रहात् नहि कर्हिचिल्लभ्योभवेत्। भगवन् ! आनन्दमये रूपे त्वं प्रतितिष्ठसीति विविधवेदवाक्यबोधितजनितोत्कण्ठा वयमानन्दलोक मन्विष्यामः । तत्रैव कदाचनत्वं दृश्येथा । अङ्कागीगि सूचकाः सन्ति । सामवेदस्य स्तोभविधायकाक्षरतन्त्रादि व्याकरणमस्ति । तदनुसारेणाक्षरव्यत्ययादि विज्ञेयम् ॥ १ ॥

अनुवादः-( हे भगवन् आप कृपाकर ) लोकद्वार को उद्घाटितकरें हम लोग आपको राज्य के लिये देखें ॥ ४ ॥

पदार्थः—( लोकद्वारम् ) आनन्दमय वा कर्मजनित फलभूत जो लोक उस के द्वार को ( अपावार्णु ) खोलदेवें । ( वयम् ) यज्ञ करने वाले हम लोग ( त्वा ) तुम को ( राज्याय ) राज्यार्थ ( पश्येम ) देखें ॥ ४ ॥

भाष्याशयः—हे भगवन् ! आनन्दमय सुख स्वरूप लोककी प्राप्ति के लिये ही हम यजन करते हैं । आप के अनुग्रह के विना कहीं भी वह लाभ लभ्य नहीं हो सकता । हे भगवन् "आनन्दमयरूप में आप प्रतिष्ठित हैं" इसको विविध वेद वाक्यों के द्वारा जान अति उत्कण्ठित हो आनन्दमय लोक का अन्वेषण करते हैं । वहां पर भी कदाचित् आप दृश्य होवें। इसी हेतु प्रतिदिन कलुषितमानस हम लोगों से आप प्रार्थित होतेहैं।४।

## अथ जुहोति नमोऽग्नये पृथिवीक्षिते लोकक्षिते लोकं मे यजमानाय विन्दैष वै यजमानस्य लोक एतास्मि ॥ ५ ॥

अथ । जुहोति । नमः । अग्नये । पृथिवीक्षिते । लोकक्षिते । लोकम् । मे । यजमानाय । विन्द । एषः । वै । यजमानस्य । लोकः । एतास्मि ॥ ५ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथ । प्रार्थनानन्तरम् । वक्ष्यमाणेन मन्त्रेण यजमानो गार्हपत्ये जुहोति । मन्त्रार्थः-पृथिव्यां क्षयति निवसतीति पृथिवीक्षित् । तस्मै । पृथिवीक्षिते ।लोकक्षिते । पृथिव्यां तिष्ठन्नपि सर्वत्र सोऽस्तीति लोकक्षित इत्याह । लोकेषु । इतरेषु लोकेषु क्षयति निवसतीति । लोकक्षित् । न केवलं पृथिव्यामेव । तस्मै । अग्नये । अङ्गति । सर्वं जगदङ्गीकरोति । अवयवीकरोति । अवयवत्करोतीति यावत् । सोग्निः । यद्वा । अङ्गति गच्छति । एककालावच्छेदेनैव सर्वत्र व्याप्नोतीत्यग्निः । सर्वाधिपतिः । तस्मै ब्रह्मणे नमः । पृथिवीपतिः । इतरलोकाधिपतिः । सर्वाधिपतिश्च स एवास्ति । इति क्रमेण मनसाधारयितुं यजमानः शक्नुयादित्यर्थं विशेषणत्रयं विहितम् । सर्वव्यापक ईश्वरोऽस्ती-

त्यर्थः । तस्मै नमः । प्रह्वीभूता वयम् । तं प्रणमामः हे भगवन् ? मे मह्यम् । यजमानाय। निमित्तम् लोकम् । आनन्दमयंलोकम् । त्वम् । विन्द । लभस्व । यद्वा । विन्देति अन्तर्भावितण्यर्थः । वेदय प्रापय । एष वै । वै एवार्थः । एषएव। यजमानस्य मम लोको भविष्यति । अर्थात् । हे भगवन् यं लोकं मदर्थं लप्स्यसे मह्यं त्वं दास्यसि । स एव मम लोको भविष्यति । तत्रैवाहम् । एतास्मि । गन्तास्मि । तमेव लोकंभवत्कृपया प्राप्स्यामि ॥ ५ ॥

अनुवादः – प्रार्थनानन्तर वह यजमान (गार्हपत्याग्नि में) हवन करता है । पृथिवी व्यापक, लोकव्यापक, सर्वव्यापक (ब्रह्म) को नमस्कार है ( हे भगवन् ! ) मुझ यजमान के लिये लोक प्राप्त करो। यही मुझ यजमान का लोक (होगा) जिसको मैं प्राप्त करूंगा ॥५॥

पदार्थ–( अथ ) प्रार्थना के अनन्तर ( जुहोति ) यजमान गार्हपत्य अग्नि में हवन करता है । आगे हवन करने का मन्त्र कहा गया है ( पृथिवीक्षिते ) पृथिवी व्यापी ( लोकक्षिते ) पृथिवीलोक के अतिरिक्त अन्य लोक व्यापी ( अग्नये ) सर्वव्यापी ब्रह्म को ( नमः ) मेरा नमस्कार प्राप्त होवे । हे भगवन् ! ( मे ) मुझ (यजमानाय) यजमान के लिये ( लोकम् ) आनन्दमय लोक को ( विन्द ) प्राप्त कीजिये । ( एषः+वै ) यही ( यजमानस्य ) यजमान का ( लोकः ) यज्ञ कर्म जनित फलस्वरूप आनन्दमय लोक होगा ( एतास्मि ) उसको मैं प्राप्त करूंगा । अर्थात् हे भगवन् ! जिस आनन्दमय लोक का प्रदान मेरे लिये आप करेंगे उसी को मैं प्राप्त कर सकूंगा ॥ ५ ॥

भाष्याशयः—पृथिवीक्षित् । क्षित्=निवास करने वाला । पृथिवी पर निवास करने वाले को पृथिवीक्षित् कहते हैं । अर्थात् पृथिवी व्यापक ब्रह्म। क्या वह केवल पृथिवी में ही व्यापक है अन्यलोक में नहीं ? इस शङ्का के निवारण के लिये “ लोकाक्षिते ” कहा गया है । अर्थात् सब लोक में व्यापक है । क्या केवल लोकों में व्यापक है अन्यत्र नहीं ? अतः आगे कहते हैं । अग्नि=वह सर्व व्यापक है । यद्यपि लोक पद से सब का ग्रहण होगया तथापि विस्पष्टार्थ अग्नि विशेषण है (अङ्गति०) जो सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को अपने अवयववत् बनावे उसे अग्नि कहते हैं । यद्वा । जो एक ही काल में सर्वत्र व्याप्त हो उसे अग्नि कहते हैं । पृथिवीक्षित्, लोकक्षित् और अग्नि ये तीन विशेषण इस कारण हैं कि यजमान को मन से क्रम पूर्वक ध्यान करने में सुगमता हो । प्रथम ईश्वर पृथिवी के अधिपति और व्यापक है इसे ध्यान में लावे और पृथिवी पर ईश्वरीय विभूति देखे । अनन्तर सर्व लोकस्थ ईश्वरीय ऐश्वर्य देखे । तत्पश्चात् बाहर भीतर उसकी महान् महिमा को मन में लावे ॥ इति ॥ ५ ॥

**अत्र यजमानः परस्तादायुषः स्वाहाऽपजहि परिघमित्युक्त्वोत्तिष्ठति तस्मै वसवः प्रातःसवनꣳ संप्रयच्छन्ति ॥ ६ ॥**

अत्र । यजमानः । परस्तात् । आयुषः । स्वाहा । अपजहि । परिघम् । इति । उक्त्वा । उत्तिष्ठति । तस्मै । वसवः । प्रातःसवनम् । संप्रयच्छन्ति ॥ ६ ॥

भाष्यम्—अत्रेति । आयुषः । जीवनस्य । परस्तात् । ऊर्ध्वम् । मृतःसन्नित्यर्थः । अत्र । अस्मिन् लोके । आनन्दमये लोके । अहं यजमानो निवसेयमित्यध्याहार्यम् । भवत्कृपयेति यावत् । स्वाहा शब्दो होमद्योतकः । अथवा सुष्ठु आह ब्रवीति जनो यस्यां क्रियायामिति स्वाहा । अयमर्थः । येन कर्मानुष्ठानेन इतरोऽपि सर्वो जनः प्रसन्नः सन् सुष्ठु आह ब्रवीति कथयति । अहो साध्विद मनुतिष्ठति । सर्वो हि स्तौति पुरुषमिमम् । इत्येवं विधैरुच्चावचैर्वाक्यैः साधु २ आह कथयति । तत्स्वाहा । आनन्दं प्राप्तुं येन समर्थो भवेयम् तथा भगवानेव आशिषं ददात्विति प्रार्थये । हे भगवन् ! परिघम् । अर्गलम् । आनन्दलोकद्वारनिवारकम् । अविद्या रूपमन्धकारम् । अपजहि । अपनय । दूरीकुरु । इतीश्वरं प्रार्थयेत यजमानः । तत्पश्चात् । इत्युक्त्वा । इत्थमीश्वरं प्रार्थ्य यजमानः । तस्मात्स्थानाद् । उत्तिष्ठति । तस्मै यजमानाय । इत्थं मनसा सम्यग् ध्यातवते । वसवः । पृथिवी, पृथिव्याश्रिताःपदार्थाश्च । प्रातःसवनम् । प्रातःसवनजनित कर्मफलं प्रयच्छन्ति । ददति दर्शयन्ति । ननुवसूनां जड़त्वात् कथं फल दातृत्वं मन्यते । यथा । इदं क्षेत्रं सुखं ददाति । अनेन पुस्तकेन ब्रह्म दर्शितम् । इयं नदी मां सर्वथा ईश्वराभिमुखीनं करोति । इत्येवं विधा भवन्ति खलु अचेतनेष्वपि चेतनवत्प्रयोगाः । तथैवात्रापि विज्ञेयम् । भूयो भूयोमननेन एतैरेव भूमिस्थैःपदार्थैःसहायकैरुपासको विजानाति यदस्तिकोऽप्येतेषामपि अदृश्यश्चालकः । स एव फलदाता । नैतेषु कापि स्वतन्त्रा स्वकीया चेतनाशक्तिरस्ति । या मम प्रतिबन्धिकीभूता विघ्नमाचरेत् ॥ ६ ॥

अनुवादः—आयु के शेष होने के अनन्तर इस (आनन्दमय लोक में) मैं यजमान वास कर सकूं हे भगवन् ! ऐसा आशीर्वाद मुझे दे । परिघ को दूरकर । इस प्रकार प्रार्थना कर यजमान वहां से उठे । पश्चात् यजमान को वसु प्रातःकालिक यज्ञकर्मजनित फल देते हैं ॥ ६ ॥

पदार्थः—( आयुषः ) आयुर्दा=जीवन के ( परस्तात् ) पीछे अर्थात् मरण के अनन्तर ( अत्र ) इस आनन्दमय लोक में (यजमानः) मैं यजमान वास कर सकूं (स्वाहा)

हे भगवन् ! ऐसा आशीर्वाद दे । हे भगवन् ! ( परिघम् ) अर्गल अर्थात् आनन्दमय लोकद्वार का निवारक । आनन्दरूप सुख की निवारिका अविद्या को ( अपजहि ) दूर करो ताकि तुम को मैं देख सकूं ( इत्युक्त्वा ) ऐसी प्रार्थना कर ( उत्तिष्ठति ) यजमान वहां से उठ जाय । तब ( वसवः ) पृथिवी और पृथिवीस्थ पदार्थ ( प्रातःसवनम् ) प्रातःकालिकयज्ञजनितफल ( तस्मै ) उस ध्यानशील और मननशील यजमान को ( प्रयच्छन्ति ) देते हैं ॥ ६ ॥

भाष्याशयः-स्वाहा–सु+आह शब्द से वेद में स्वाहा बनता है। सु=सुन्दर शोभन। आह=कहना ।जिस क्रियाके करने से सब कोई अच्छा ही कहे कोई भी बुरा न कहे उसे स्वाहा कहते हैं (सर्वोजनः सुष्ठु आह ) देखो यह कैसा उत्तम कर्म करता है । सब कोई इसे अच्छा ही कहते हैं । जिस कारण वैदिककर्म सर्वोत्तम है अतः यज्ञकाल में स्वाहा शब्द का प्रयोग करते हैं ( तस्मैवसवः ) यहां शङ्का होती है कि वसुओं को आप जड़ मानते हैं तब ये वसु "प्रातःकालिक यज्ञकर्म जनितफल दे देते हैं" यह आप कैसे कह सकते हैं। उपनिषद् को भी ऐसा कहना उचित नहीं था । उत्तर–यह खेत मुझ को सुख देता है । इस पुस्तक ने मुझे ब्रह्मदर्शन करवाया इस ग्रन्थ ने मुझे बड़ा ही आनन्द दिया । यह नदी सर्वदा मुझ को ईश्वराभिमुख करती है इस प्रकार के प्रयोग अचेतन में भी चेतनवत् होते हैं । वैसा ही यहां भी जानना । बारम्बार मनन करनेसे इन्हीं भूमिस्थ पदार्थों की सहायता से उपासक को विज्ञात होता है कि इनका चालक कोई चेतन विद्यमान है वही फल दाता है।इन में अपनी स्वतन्त्र कोई चेतन शक्ति नहीं है जो हम लोगों की क्रिया की प्रतिबन्धिका होकर विघ्न करे । ऐसा ज्ञान इन ही जड़ पदार्थ की गति स्थिति क्रिया के अवलोकन से होता है अतः वैसा प्रयोग यहां किया गया है ॥६॥

**पुरा माध्यन्दिनस्य सवनस्योपाकरणाज्जघनेनाऽऽग्नीध्रीयस्योदङ्मुखउपविश्य स रौद्रꣳ सामाभिगायति ॥ ७ ॥**

पुरा । माध्यन्दिनस्य । सवनस्य । उपाकरणात् । जघनेन । आग्नीध्रीयस्य । उदङ्मुखः । उपविश्य । सः । रौद्रम् । साम । अभिगायति ॥ ७ ॥

भाष्यम्–पुरेति । अहो यदि माध्यन्दिनस्य सवनस्येतरे केऽपि चेतना रुद्रनामानो देवाः फलभोक्तारो भवेयुः । किमर्थं तर्हि यजमानो यजेत । भवेयुर्नाम ते भोक्तारः । फलस्य जिज्ञासा यजमानस्य कर्त्तव्या । भोक्तारोऽपि सन्तो यदि तस्मै यजमानाय फलं दातुं समर्था-

श्चेत्तर्हि कथं व्यग्रेण भवितव्यम् । ननु भोः श्रूयन्ते ते रुद्रा अपि चेतना अन्तरिक्षस्याधिपतयः । कथं नाम स्वेष्वधिकारेषु इतरं निवासयेयुः । अतः संशेमहे । इमां शङ्कामपनेतुमुत्तरोग्रन्थः । माध्यन्दिनस्य सवनस्य यज्ञस्य । उपाकरणात्प्रारम्भात् । पुरा पूर्वम् । आग्नीध्रीयस्य अग्निमिन्धे यः सोऽग्नीदृत्विग् विशेषः । अग्नीधः स्थानमाग्नीध्रम् । शरणेरन् प्रत्ययः । तत्रस्थितत्वादृत्विगप्याग्नीध्र उच्यते । आग्नीध्रस्यायमग्नि राग्नीध्रीयः । दक्षिणाग्निरन्वाहार्यपचनश्चैतत्पर्यायः । यद्वा । आसमन्ताद्अग्नयोध्रियन्तेऽनेन आग्नीध्र आकाश ऋत्विग् च । आकाशपक्षे अन्तरिक्षस्था विद्युदायः । ऋत्विक्पक्षे होमीयाग्नयोऽग्निपदेन ग्राह्याः । तस्येदमिति आग्नीध्रीयम् तस्याग्नीध्रीयस्य दक्षिणाग्निकुण्डस्य । जघनेन पश्चात् । उदङ्मुख उत्तराभिमुखः । उपविश्य स्थित्वा । स यजमानः । रौद्रं रुद्राणामीश्वरो रौद्रः । कःस्विदेतेषामीश्वरः ? ब्रह्मएव । रौद्रो देवतास्येति रौद्रम् । ईश्वर दैवत्यमित्यर्थः ।साम सामगानम् । अभिगायति अभिध्यायेत् । अभितः सर्वतः सम्यग् विचारयेदित्यर्थः ॥ ७ ॥

अनुवादः—माध्यन्दिन सवन के प्रारम्भ के पूर्व आग्नीध्रीयकुण्ड के पीछे उत्तराभिमुख बैठकर वह यजमान रुद्रेश्वरदैवत्य साम का विचार करे ॥ ७ ॥

पदार्थः—( माध्यन्दिनस्य+सवनस्य ) माध्यन्दिन यज्ञकर्म के ( उपाकरणात् ) प्रारम्भ से ( पुरा ) पूर्व ही ( आग्नीध्रीयस्य ) दक्षिणाग्नि कुण्ड के ( जघनेन ) पीछे (उदङ्मुखः ) उत्तराभिमुख ( उपविश्य ) बैठकर ( सः ) वह यजमान ( रौद्रम् ) रौद्र ( साम ) सामगान को ( अभिगायति ) अच्छे प्रकार विचारे ॥ ७ ॥

भाष्याशयः—पूर्व शङ्काकी निवृत्ति से ही तत्सदृश सकल शङ्का की निवृत्ति होचुकी तथापि पुनः २ दृढ़ता के लिये इसका आरम्भ होता है । पूर्व में कहा गया है कि माध्यन्दिनसवनकर्मजनितफलभोक्ता रुद्र हैं और उनके ही उपकारार्थ यह सवन है । तब सन्देह होता है कि यदि माध्यन्दिनसवन के फलभोक्ता कोई रुद्रनामधारी इतर चेतन देव हैं तो यजमान क्यों यज्ञ करे । यदि कहो कि यजमान को फल की जिज्ञासा करनी चाहिये न कि फल भोक्ता की यदि फल भोक्ता होने पर भी यजमान को फल देने में वे समर्थ हों तो क्योंकर व्यग्र होना चा हिये । सुना जाता है कि वे रुद्र चेतन देव हैं और अन्तरिक्ष के अधिपति हैं । यदि ऐसी दशा है तो अपने राज्य में अन्य पुरुष को क्यों रहने देवेंगे अतः संशय होता है । इस शङ्का को दूर करने के लिये उत्तर ग्रन्थ का आरम्भ है । यजमान को उचित है कि विचारे कि मेरा कोई साक्षात् प्रतिबन्धक है वा नहीं ? किस प्रकार से विचार करे सो आगे कहते हैं ।

आग्नीध्रीय—अग्नि को जो ऋत्विक् प्रज्वलित करे उसको संस्कृत में "अग्नीत्" कहते हैं और "अग्नीत्" के स्थान का नाम आग्नीध्र है और अग्नीत् को भी आग्नीध्र कहते हैं। अर्थात् अग्नीत् और आग्नीध्र ये दोनों एकार्थक भी हैं आग्नीध्र वा अग्नीत् जिस में हवन आदि क्रिया करें उस अग्नि का नाम आग्नीध्रीय होता है इसी को दक्षिणाग्नि और अन्वाहार्यपचन भी कहते हैं। यद्वा । अग्नियों को जो अच्छे प्रकार धारण करे उसे आग्नीध्र कहते हैं अर्थात् आकाश और ऋत्विक्। विद्युत् आदि अग्नि आकाश में धृत हैं अतः आकाश और ऋत्विक् होमीय अग्नि को स्थापन करते हैं अतः इन दोनों को आग्नीध्र कह सकते हैं। एतत् सम्बन्धी जो हो वह आग्नीध्रीय । अन्तरिक्षस्थ विज्ञान कौशल विभूति आदि के ज्ञानार्थ जो अध्ययन रूप महायज्ञ है उस का नाम माध्यन्दिनयज्ञ है। इन सबों का यन्त्रागार अध्ययन के पदार्थ जिन में रहें उसे आग्नीध्रीयशाला कहनी चाहिये। रौद्र—अन्तरिक्षस्थ विद्युत् आदि अग्नि शक्ति का नाम रुद्र है। रुद्र के अधीश्वर जो ब्रह्म उसे रौद्र कहते हैं। रौद्र जिस मन्त्र का देवता हो उसे भी रौद्र कहते हैं ॥ ७ ॥

**लो३क द्वारमपावा३र्णू ३ ३ पश्येम त्वा वयं वैरा ३३३३ ३हुं३आ३३जा३यो३आ ३२१११ इति॥८॥**

लोकद्वारम् । अपावार्णू । पश्येम । त्वा । वयम् । वैराज्याय ॥ ८ ॥

भाष्यम्—लोकद्वारमिति । इयं प्रार्थनास्ति । हे भगवन्! रुद्राणामधिपते! सर्व स्वामिन्! लोकद्वारम् आनन्दलोकस्य कर्मजनितफलरूपस्य वा लोकस्य द्वारम् । त्वम् । अपावार्णू । अपावृणु । उद्घाटय । येन द्वारेण । त्वा । त्वां वयं सर्वे यजमाना वैराज्याय । महते आनन्दमयाय राज्याय । पश्येम । अवलोकयेम ॥ ८ ॥

अनुवाद—( हे भगवन्! आप कृपाकर ) लोकद्वार को उद्घाटित करें। हम लोग आप को साम्राज्य के लिये देखें ॥ ८ ॥

पदार्थः—हे भगवन्! रुद्राधिपते! हे सर्व स्वामिन्! (लोकद्वारम्) आनन्दमय लोक कर्म जनितफलस्वरूप जो लोक उस के द्वार को ( अपावार्णू ) खोलदेवें। (वयम्) यज्ञकर्म करने वाले हम यजमान लोग ( त्वा ) आपको ( वैराज्याय ) महाआनन्दस्वरूप साम्राज्य की प्राप्ति के हेतु ( पश्येम ) अनुभव करें ॥ ८ ॥

**अथ जुहोति नमो वायवेऽन्तरिक्षक्षिते लोकक्षिते लोकं मे यजमानाय विन्दैष वै यजमानस्य लोक एतास्मि॥९॥**

अथ । जुहोति । नमः । वायवे । अन्तरिक्षाक्षिते । लोकक्षिते । लोकम् । मे । यजमानाय । विन्द । एषः । वै । यजमानस्य । लोकः । एतास्मि ॥ ९ ॥

भाष्यम्—अथेति । अन्तरिक्षाक्षिते । अन्तरिक्षे लोके क्षयति निवसति यः सोऽन्तरिक्षक्षित् । अन्तरिक्षव्यापीत्यर्थः । तस्मै । इतरत्राविद्यमानतायामीश्वरस्य शङ्का माभूदिति लोकक्षित इत्याह । लोकेषु । इतरेष्वपि लोकेषु क्षयति । निवसति यः स लोकक्षित् । सर्वव्यापीत्यर्थः । तस्मै । वायवे । प्राणभूताय । ब्रह्मणे । नमः । प्रह्वीभूता वयं तं प्रणमाम इत्यर्थः । हे भगवन् ! मे मह्यं यजमानाय । लोकम् । आनन्दकरम् । निवासस्थानम् । विन्द । लभस्व । देहीति यावत् । एष वै । एषएव । त्वया प्रदत्त एव लोकः मम यजमानस्य भविष्यति । यत्राहमेतास्मि । गन्तास्मि । गमिष्यामि । प्राप्स्यामीत्यर्थः । इति पठित्वा यजमानो जुहोति ॥ ९ ॥

अनुवादः—प्रार्थनानन्तर "यजमान आग्नीध्रीय कुण्ड में" हवन करता है । अन्तरिक्षव्यापी, सर्वलोकव्यापी, प्राणस्वरूप ब्रह्म के प्रति नमस्कार होवे । हे ब्रह्मन् ! मुझ यजमान के लिये आनन्दलोक प्राप्त कीजिये । यही मुझ यजमान का लोक होगा जिस को मैं प्राप्त करूंगा ॥ ९ ॥

पदार्थः—(अथ) अनन्तर (जुहोति) यजमान आग्नीध्रीय कुण्ड में होम करता है । होम का मन्त्र आगे कहते हैं (अन्तारिक्षाक्षिते) अन्तरिक्ष में व्यापक, (लोकक्षिते) अन्तरिक्ष के अतिरिक्त लोकों में व्यापक (वायवे) प्राण स्वरूप ब्रह्म को (नमः) नमस्कार हो (मे) मुझ (यजमानाय) यजमान के लिये (लोकम्) आनन्द लोक वा कर्म जनित लोक (विन्द) हे भवगन् ! आप प्राप्त करें (एष वै) यही अर्थात् आप की कृपा से प्रदत्त (लोकः) लोक (यजमानस्य) मुझ यजमान का होगा (एतास्मि) जिस को आप प्रदान करेंगे । उसी को प्राप्त करूंगा ॥ ९ ॥

भाष्याशयः—अन्तरिक्षक्षित्—(अन्तरिक्ष+क्षित्) भूलोक और द्युलोक के मध्य भाग को अन्तरिक्ष कहते हैं यह प्राचीन लोगों की परिभाषा है । क्षित्=निवास करने वाला । अर्थात् अन्तरिक्ष में निवास करने वाला । अन्यत्र ईश्वर की विद्यमानता में शङ्का न हो इस हेतु कहते हैं कि लोकक्षित्=अन्य लोक लोकान्तर में भी वह निवास करता है । केवल निवास ही नहीं करता है किन्तु (वायु) प्राण को जिलाने वाला वही है । आगे प्रार्थना है कि हे भगवन् ! यद्यपि आपकी आज्ञारूप वेद के उपदेश के अनुसार वैदिक क्रिया करता हूं तथापि भवत् कृपा विना कुछ नहीं हो सकता है । अतः आप कृपा करके मेरे हेतु आनन्दलोक प्राप्त कीजिये । इत्यादि ॥ ९ ॥

**अत्र यजमानः परस्तादायुषः स्वाहाऽपजहि परिघमित्युक्त्वोत्तिष्ठति तस्मै रुद्रा माध्यन्दिनꣳ सवनꣳ सम्प्रयच्छन्ति ॥ १० ॥**

अत्र । यजमानः । परस्तात् । आयुषः । स्वाहा । अपजहि । परिघम् । इति । उक्त्वा । उत्तिष्ठति । तस्मै । रुद्राः । माध्यन्दिनम् । सवनम् । संप्रयच्छन्ति ॥ १० ॥

भाष्यम्—अत्रेति । आयुषः । जीवनस्य परस्तात् । पश्चात् । मरणानन्तरमित्यर्थः । स यजमानोऽहं । अत्र त्वया प्रदत्तेऽस्मिँल्लोके सुखेन निवसेयमिति । स्वाहा । आशीर्वादं त्वं देहि । हे भगवन् ! परिघम् । अर्गलम् । आवरणम् अविद्यारूपम् अपजहि । अपनय । दूरीकुरु । अयमाशयः । माध्यन्दिनस्य सवनस्य फलं रुद्राः प्राप्नुवन्ति त एव चान्तरिक्षस्य स्वामिनः । एते चेतना देवता मम विघ्नमाचरिष्यन्ति । तस्मात्स्थानान्निःसारयिष्यन्ति इत्येवंविधां शङ्कां सर्वथा उच्छिन्धि । भगवतो वै सर्वत्राधिपत्यं भगवान् याव चेतनः । सर्वेषां फलदाता त्वमेवेदृग् बोधो येन ममान्तःकरणे समुत्पद्येत तत्कुरु । इति प्रार्थयेत । तत्पश्चात् । इतिपूर्वोक्तम्वाक्यम् । उक्त्वा । उत्तिष्ठति । उत्तिष्ठेत् । तस्मै । एवंविदे यजमानाय । रुद्राः । अन्तरिक्षस्था वायुविद्युदादयः पदार्थाः । माध्यन्दिनसवनम् माध्यन्दिनस्य सवनस्य तत्त्वं संप्रयच्छन्ति दर्शयन्ति । एवंकृतनिदिध्यासनो यजमानो माध्यन्दिन सवनस्य तात्पर्यं वेदितुं शक्नोतीत्यर्थः । रुद्रा इत्यत्र क्षेत्रं मे सुखं ददाति । इदं पुस्तकं मा ब्रह्म दर्शयति इत्यादिवदचेतनेष्वपि चेतनवत् प्रयोगा भवन्तीति पूर्ववद्विज्ञेयम् ॥ १० ॥

अनुवादः—आयु शेष के अनन्तर इस आनन्दमय लोक में मैं निवास कर सकूं हे भगवन्! ऐसा आशीर्वाद दे (अविद्यारूप) अर्गल को दूर कर। इस प्रकार प्रार्थना कर यजमान वहां से उठ जाय। उस यजमान को रुद्र माध्यन्दिन के फल को दे देते हैं॥१०॥

पदार्थः-( आयुषः ) आयुर्दा के ( परस्तात् ) शेष होने के अनन्तर (यजमानः) यज्ञकर्त्ता मैं यजमान ( अत्र ) आप से प्रदत्त इस आनन्दमय लोक में निवास कर सकूं ( स्वाहा ) ऐसा आशीर्वाद दे । हे भगवन् !( परिघम् ) अविद्या रूप अर्गल को ( अपजहि ) दूर करो ( इति ) इस प्रकार ( उक्त्वा ) प्रार्थना करके ( उत्तिष्ठति ) यजमान वहां से उठ जाय ( तस्मै ) इस प्रकार मनन निदिध्यासन करने वाले यजमान को ( रुद्राः ) अन्तरिक्षस्थ वायु विद्युदादि पदार्थ ( माध्यन्दिनम्+सवनम् ) माध्यन्दिन-सवन का फल ( संप्रयच्छन्ति ) दे देते हैं ॥ १० ॥

भाष्याशयः—स्वाहा शब्दार्थ षष्ठ मन्त्र में देखो । परिघ=कपाट की अर्गला (रोकने वाला दण्ड विशेष ) को परिघ कहते हैं । इसका भाव है कि माध्यन्दिनसवन के फल को रुद्र प्राप्त करते हैं वे ही अन्तरिक्ष के स्वामी हैं । ये देवता मेरा विघ्न करेंगे। उस स्थान से मुझ को निकाल देवेंगे हे परमेश्वर ! इस प्रकार की सकल शङ्काओं को मेरे अन्तःकरण से दूर करो । आप का ही सर्वत्र आधिपत्य है । आपही एक चेतन देवता हैं । आप ही सब के फलों के दाता हैं । इदम् बोध हमको जिस प्रकार हो सो करो । मनुष्यों के अन्तःकरण में विविध शङ्काएं होती हैं " संशयात्मा विनश्यति " संशयात्मा पुरुष शीघ्र नष्ट हो जाता है । क्योंकि किसी विषय में चित्त स्थिर न होने के कारण किसी कर्म में प्रवृत्ति भी नहीं हो सकती । और यहां जो अविद्या सहित संशय है उसी का नाम इस प्रकरण में परिघ है । रुद्र । जैसे यह क्षेत्र मुझे सुख देता है । यह पुस्तक मुझ को ब्रह्म दिखलाता है इत्यादि अचेतन विषय में भी चेतनवत् प्रयोग देखते हैं तद्वत् अचेतन रुद्र में भी चेतनवत् प्रयोग जानना ॥ १० ॥

**पुरा तृतीयसवनस्योपाकरणाज्जघनेनाऽऽहवनीयस्योदङ्मुख उपविश्य स आदित्यꣳ स वैश्वदेवꣳ सामाभिगायति ॥ ११ ॥**

पुरा । तृतीयसवनस्य । उपाकरणात् । जघनेन । आहवनीयस्य । उदङ्मुखः । उपविश्य । सः । आदित्यम् । सः । वैश्वदेवम् । साम । अभिगायति ॥ ११ ॥

भाष्यम्—पुरेति । तृतीयसवनस्य । सायन्तनस्य यज्ञस्य उपाकरणात् । प्रारम्भात् । पुरा । पूर्वम् । आहवनीयस्याग्नेः । तदग्निकुण्डस्य । जघनेन । पश्चात् । उदङ्मुखः । उत्तराभिमुखः । उपविश्य । स यजमानः । आदित्यम् । आदित्या द्युस्थाः पदार्थाः । आदित्यानामीश्वरोपि आदित्यः । आदित्यानामीश्वरः कश्चिद्भिन्नः सर्वेश्वरादाहोस्वित् स एव । स एव । न कश्चिद्भिन्नः । आदित्य आदित्येश्वरो देवता अस्येति आदित्यम् । पुनः । वैश्वदेवम् । विश्वान् देवान् व्याप्नोतीति वैश्वदेवः । ब्रह्म । वैश्वदेवो देवता अस्येति वैश्वदेवम् । ईश्वरदैवत्यमित्यर्थः । साम । सामगानं । सः । यजमानः । अभिगायति । सम्यग्विचारयेदित्यर्थः । तृतीय आहवनीयः कुण्डो भवति । तस्य ह द्युलोकस्थैः पदार्थैः सह सम्बन्धोस्ति । द्युलोकस्य सर्वाणि मानचित्राणि मानपटाः, सूर्यादीनां परिमाणम्, तत्सम्बन्धि ग्रन्थादयश्च, तत्सम्बन्धि विविध यन्त्राणि च तस्मिन्नेवागारे स्थाप्यन्ते । अतस्तद्गत्वा सर्वाणि समवेतानि वस्तूनि अवलोक्याधीत्य चादित्य लोकस्य तत्त्वानि स-

र्वाण्यनुसन्धेयानि । अत एवाहवनीयकुण्डस्य सामीप्यगमनम् । तत्र मननम्, प्रार्थनं, स्तुतिराहुतिश्च विधीयते । अथ यज्ञोऽनुष्ठेयः । यदि सर्वाणि तत्त्वानि नावबुध्येरन् । तर्हि न कदाचन सवनं प्रवर्त्तयितव्यमिति पूर्वमेव ध्वनितमिदं स इति द्विरभ्यासो दृढार्थः ॥ ११ ॥

अनुवादः–तृतीय सवन के प्रारम्भ के पूर्व ही आहवनीयकुण्ड के पश्चात् भाग में उत्तराभिमुख बैठ कर वह यजमान आदित्य और वैश्वदेव साम को अच्छे प्रकार विचारे ॥ ११ ॥

पदार्थः–( तृतीय सवनस्य ) तृतीय सवन के ( उपाकरणात् ) आरम्भ से (पुरा) पूर्व ही ( आहवनीयस्य ) आहवनीय कुण्ड के ( जघनेन ) पीछे ( उदङ्मुखः ) उत्तराभिमुख ( उपविश्य ) बैठ कर ( सः ) वह यजमान ( आदित्यम् ) आदित्येश्वरदैवत्य और ( सः ) पुनः वह यजमान ( वैश्वदेवम् ) वैश्वदेव ( साम ) साम गान को ( अभिगायति ) अच्छे प्रकार मन से विचारे ॥ ११ ॥

भाष्याशयः–आदित्य–सूर्य आदि जो द्युस्थ पदार्थ उसे यहां आदित्य कहते हैं आदित्य के ईश्वर अर्थात् चालक को भी आदित्य कहते हैं क्योंकि व्याकरण के अनुसार आदित्य शब्द से ईश्वर अर्थ में प्रत्यय होने पर "आदित्य" ही बना रहेगा। और आदित्य है देवता जिस सामगान का वह साम भी " आदित्य " कहलाता है व्युत्पत्ति सं० भा० में देखो । वैश्वदेव–विश्व=सकल, देवों में जो व्यापक हो उसे वैश्वदेव कहते हैं । अन्य सब आदित्यवत् जानना । आहवनीय–आहवनीय तृतीय कुण्ड है । उस का द्युलोकस्थ पदार्थों के साथ सम्बन्ध है । द्युलोक के सम्पूर्ण मानचित्र, मानपट, सूर्य का परिमाण तत्सम्बन्धी ग्रन्थादि, तत्सम्बन्धी विविध यन्त्रादि इसी आगार में स्थापित रहता है । इस लिये इस आगार में जाकर सम्पूर्ण समवेत वस्तुओं को देख और पढ़ आदित्य लोक के सम्पूर्ण तत्त्वों का अनुसन्धान करे । इसी कारण आहवनीयकुण्ड के समीप गमन, मनन, प्रार्थना, स्तुति और आहुति का विधान है । तब यज्ञ का अनुष्ठान करे । यदि सम्पूर्ण तत्त्वों को न जानसके तो कदापि भी सवन का आरम्भ न करे । यह विषय पूर्व में ही दिखलाया गया है ॥ ११ ॥

**लो३क द्वारमपावा ३ र्णू ३३ पश्येम त्वा वयꣳ स्वारा ३३३३ हुं ३ आ३३ जा ३ यो३ आ ३२१११ इति ॥ १२ ॥**

लोकद्वारम् । अपावार्णू । पश्येम । त्वा । वयम् । स्वाराज्याय । इति ॥ १२ ॥

भाष्यम्—लोकद्वारमिति । हे प्रकाशमय देव ! । लोकद्वारम् । अपावार्णू । अपावृणु । अपनय । येन । वयम् । सर्वे यजमानाः । त्वा । त्वाम् । स्वाराज्याय । सुखमयलोकाय पश्येम ॥ १२ ॥

अनुवादः—( हे प्रकाशमय देव ) लोकद्वार को उद्घाटित करैं । हम ( यजमान ) आप को स्वाराज्यार्थ देखें ॥ १२ ॥

पदार्थः—( लोकद्वारम् ) आनन्दमय वा कर्मजनितफलभूत लोक के द्वार को ( अपावार्णू ) उद्घाटित प्रकाशित करो ( वयम् ) यज्ञ करने वाले हम यजमान (त्वा) आपको ( स्वाराज्याय ) परमसुखमय राज्य प्राप्ति के लिये ( पश्येम ) देखें ॥ १२ ॥

**आदित्यमथ वैश्वदेवं लो३कद्वारमपावा ३ र्णू ३३ पश्येम त्वा वयꣳ साम्रा ३३३३३ हुं ३३ जा ३ यो ३ आ ३२१११ इति ॥ १३ ॥**

आदित्यम् । अथ । वैश्वदेवम् । लोकद्वारम् । अपावार्णू । पश्येम । त्वा । वयम् । साम्राज्याय ॥ १३ ॥

भाष्यम्—आदित्यमिति । हे भगवन् ! लोकद्वारम् । सर्वेषाम् । लोकानाम् । द्वारम् । अपावार्णू । अपावृणु । उद्घाटय । अयं भावोऽस्ति । सर्वेषु दृश्यादृश्यलोकेषु या तव विस्तीर्णा महती कीर्तिरस्ति । तामहं सम्यङ् न पश्यामि न जानामि अतस्त्वां प्रार्थये सार्वलौकिकीं विद्यां देहि ममान्तःकरणपटलादविद्याजालमपनय । येन अपावृतेन । आदित्यम् । आसमन्तात् सर्वतो द्योतमानम् । अथपुनः । वैश्वदेवम् । विश्वान् सर्वान् देवान् । सूर्यादीन् व्याप्नोतीति वैश्वदेवः । तम् । ईदृशम् । त्वाम् । साम्राज्याय । परमसुखाय । पश्येम । अवलोकयेम ॥ १३ ॥

अनुवादः—हे भगवन् ! सम्पूर्ण लोक के द्वार को उद्घाटित करो । जिस से सर्वत्र द्योतमान और सब देवों में व्यापक आप को हम यजमान साम्राज्य की प्राप्ति के हेतु देख सकें ॥ १३ ॥

पदार्थः—हे भगवन् ! आप कृपा कर ( लोकद्वारम् ) सम्पूर्ण लोक लोकान्तर के द्वार को ( अपावार्णू ) उद्घाटित करो अर्थात् खोल दो जिस से ( आदित्यम् ) सर्वत्र द्योतमान भासमान ( अथ ) और (वैश्वदेवम्) सब देवों के देव वा सब देवों में व्यापक ( त्वा ) आप को ( वयम् ) हम ( पश्येम ) साक्षात् कर सकें ॥ १३ ॥

**अथ जुहोति नम आदित्येभ्यश्च विश्वेभ्यश्च देवेभ्यो दिविक्षिद्भ्यो लोकक्षिद्भ्यो लोकं मे यजमानाय विन्दत ॥ १४ ॥**

अथ । जुहोति । नमः । आदित्येभ्यः । च । विश्वेभ्यः । च । देवेभ्यः । दिविक्षिद्भ्यः । लोकक्षिद्भ्यः । लोकम् । मे । यजमानाय । विन्दत ॥ १४ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथ । प्रार्थनानन्तरम् । वक्ष्यमाणेन मन्त्रेण । यजमानः । जुहोति । मन्त्रार्थः । आदित्येभ्यः । आसमन्ताद् द्योतमानेभ्यः सर्वेभ्यः पदार्थेभ्यः । इति सामान्योक्तिः । नमः । हुतानि द्रव्याणि प्राप्नुवन्तु । यद्वा । आदित्यभ्यो द्वादशभ्यो मासेभ्यो नमः सम्वत्सरस्येत आदित्याः । अस्याप्ययंभावः मगहुतद्रव्यानुप्रवेशेन सर्वमासस्था व्रीहि यव गोधूम लताद्याः पुष्टिं लभेरन् । जंगमाश्च नीरूजो भवेयुः । अस्य यज्ञस्य प्रभाव एकवर्षान्न्यूनो न कदापि भूयादिति आशास्महे । विश्वेभ्यश्च देवेभ्यः सकलेभ्यो विद्वद्भ्यो नमः । मया प्रदत्तानि अन्नद्रव्यादीनि वस्तूनि प्राप्नुवन्तु । इत्यपि सामान्योक्तिः अथ विशेषोक्तिः । दिविक्षिद्भ्यः । द्युलोकस्थेभ्यः । लोक क्षिद्भ्य इतरलोकस्थेभ्यः । सर्वेभ्यो नमः । मया प्रदत्तानि अन्नानि प्राप्नुवन्तु । मे । मह्यम् । यजमानाय । दानं दत्तवते । लोकम् । सुखलोकम् विन्दत । लभध्वम् । सर्वेषामनुग्रहेण । अहम् । सुखी भवेयम् । इत्याशासे ॥ १४ ॥

अनुवादः—प्रार्थना के अनन्तर यजमान हवन करे । आदित्य, विश्वेदेव, दिविक्षित्, और लोकक्षित् पदार्थों को मेरे दिये हुए सुगन्धादि पदार्थ प्राप्त हों । मुझ यजमान के लिये आप लोग आनन्दलोक की प्राप्ति करें ॥ १४ ॥

पदार्थः—( अथ ) प्रार्थना के अनन्तर ( जुहोति ) यजमान हवन करता है ( आदित्येभ्यः+च ) आदित्यों को (नमः) अग्नि में दीये हुये द्रव्य प्राप्त होवे (विश्वेभ्यः+च+देवेभ्यः ) सम्पूर्ण देवों को ( दिविक्षिद्भ्यः ) द्युलोकस्थ जीवों को ( लोकक्षिद्भ्यः ) द्युलोक के अतिरिक्त लोक निवासियों को (नमः) यज्ञभाग प्राप्त होवे (मे) मुझ ( यजमानाय ) यजमान के लिये ( लोकम् ) आनन्दमय वा यज्ञकर्मजनितफलस्वरूप लोक को ( विन्दत ) प्राप्त कीजिये ॥ १४ ॥

भाष्याशयः—आदित्य—प्राचीन भाषा में सम्पूर्ण पदार्थ का नाम आदित्य है । देव शब्द जैसे अनेक अर्थ का और कभी २ सम्पूर्ण पदार्थ का द्योतक होता है तद्वत् । यद्वा । वर्ष के द्वादशमासों का एक नाम आदित्य है । इस का भी यहां अभिप्राय यह है कि मुझ से आहुत द्रव्य के अनुप्रवेश से सकल मासस्थ व्रीहि, यव, गोधूम, लता आदि पदार्थ

पुष्टि को प्राप्त होवें अर्थात् इस यज्ञ का प्रभाव एक वर्ष से न्यून कदापि न रहे यह आशा करते हैं। विश्वेदेव—आदित्य पद स्थावर का और विश्वेदेव जंगम का यहां द्योतक है। इन दोनों शब्दों के द्वारा सामान्य रीति से वर्णन हुआ। दिविक्षित्—द्युलोकस्थ। यह प्रसङ्ग विशेषकर द्युलोक के लिये है। अतः दिविक्षित् कहा गया। लोकाक्षित्। परन्तु केवल दिविक्षित् ही नहीं किन्तु इस के अतिरिक्त अन्यलोक निवासी भी यज्ञ के फल प्राप्त करें। यह विशेषोक्ति है (नमः) इस का अर्थ यहां अन्न है। अर्थात् हुत द्रव्य सबों को प्राप्त होवें॥ १४॥

**एष वै यजमानस्य लोक एताऽस्म्यत्र यजमानः परस्तादायुषः स्वाहाऽपहत परिघमित्युक्त्वोत्तिष्ठति॥ १५॥**

एषः। वै। यजमानस्य। लोकः। एतास्मि। अत्र। यजमानः। परस्तात्। आयुषः। स्वाहा। अपहत। परिघम्। इति। उक्त्वा। उत्तिष्ठति॥ १५॥

भाष्यम्—एष इति। यजमानस्य मम। एष वै। एष एव। लोकः। मदर्थं यूयं यं लोकं लप्स्यध्वे स एव लोको मम भविष्यति। अत्र अस्मिन्। युष्माभिः प्रदत्ते लोके। एतास्मि। गन्तास्मि। प्राप्स्यामि। कदा। आयुषः। जीवनस्य। परस्तात्पश्चात् मृतः सन्नित्यर्थः। स्वाहा। अयं शब्दो होमक्रिया द्योतकः। यद्वा। भगवन्! मह्यं शोभना माशिषं ब्रूहि देहि इति प्रार्थये। यूयम्। परिघम्। अर्गलम्। आगमिष्यन्तं विघ्नम् अपहत। अपनयत। इत्युक्त्वा यजमानः उत्तिष्ठति। अनयोर्द्वयोर्मन्त्रयोर्बहुवचनान्तक्रियया ईश्वरे च तदप्राप्तया। अन्ये देवाः प्रार्थ्यन्त इत्याशङ्का समुदेति। अचेतनत्वाद्देवानां कथं संगच्छते भवन्नये। अत्रचेतनत्वाचेतनत्वाविशेषेण कीर्तनाद् यथा संभवं योजनीयम्। प्रार्थनापरकयोरव्यवहितयोः पूर्वयोः श्लोकयोरेकवचनस्यैवसद्भावात्। इमौ न प्रार्थनापरकौ। केवलौ स्तुतिविधायकौ॥ १५॥

अनुवादः—यही आनन्दमय लोक मुझ यजमान का होगा जिस को मैं प्राप्त करूंगा। इस आनन्दमय लोक में आयुष के शेष होने के अनन्तर आप की कृपा से मैं यजमान वास कर सकूं। यह आशीर्वाद मुझ को आप देवें। परिघ को दूर कीजिये। यह प्रार्थना कर यजमान वहां से उठजाय॥ १५॥

पदार्थः—(यजमानस्य) मुझ यजमान का (एषः) यह (लोकः) आनन्दमय लोक (वै) निश्चितरूप से होगा जिस को आप लोगों की कृपा से (एतास्मि) प्राप्त करूंगा। हे भगवन्! तथा हे सकल विद्वानो! (यजमानः) मैं यजमान (आयुषः)

आयुर्दा के ( परस्तात् ) पीछे अर्थात् मरण के अनन्तर ( अत्र ) इस आनन्दमय लोक में निवास कर सकूं ( स्वाहा ) ऐसा शोभन आशीर्वाद करो ( परिघम् ) अविद्यारूप अर्गल को ( अपहत ) दूर करो ( इति ) यह ( उक्त्वा ) प्रार्थना कर ( उत्तिष्ठति ) यजमान वहां से उठ जाय ॥ १५ ॥

**तस्मा आदित्याश्च विश्वे च देवास्तृतीयसवनꣳ सम्प्रयच्छन्त्येष ह वै यज्ञस्य मात्रां वेद य एवं वेद य एवं वेद ॥ १६ ॥**

तस्मै । आदित्याः । च । विश्वे । च । देवाः । तृतीयसवनम् । संप्रयच्छन्ति । एषः । ह । वै । यज्ञस्य । मात्राम् । वेद । यः । एवम् । वेद । यः । एवम् । वेद ॥ १६ ॥

भाष्यम्—तस्मा इति । तस्मै । यजमानाय । आदित्याश्च । विश्वे च देवाः । तृतीयसवनम् । संप्रयच्छन्ति । तस्यतत्त्वं दर्शयन्ति । अयंभावः । तत् पदार्थमननेन विदुषाञ्च संगत्या तृतीयसवनस्याभिप्रायं जानाति । एष ह वै । एप एव किल । यज्ञस्यमात्रां यज्ञयाथात्म्यम् । वेद । जानाति । यो यजमानः । एवम् । पूर्वोक्तरीत्या वेद । जानाति । द्विरुक्तिरध्याय समाप्त्यर्था ॥ १६ ॥ इति चतुर्विंशखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

इति श्रीकाव्यतीर्थ शिवशङ्करशर्म्मकृते छान्दोग्योपनिषद्भाष्ये द्वितीयप्रपाठकस्य संस्कृत भाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवादः—उस यजमान को आदित्य और विश्वेदेव तृतीय सवन का फल देते हैं । यही ( यजमान ) यज्ञ की यथार्थता को जानता है । जो ऐसा जानता है जो ऐसा जानता है ॥ १६ ॥

पदार्थः—( तस्मै ) उस यजमान को ( आदित्याः+ च ) आदित्य ( विश्वे+ च+देवाः ) और सम्पूर्ण विद्वान् ( तृतीयसवनम् ) तृतीय सवन जनित कर्म फल को (संप्रयच्छन्ति) देते हैं अर्थात् उन आदित्यगत पदार्थों के मनन से और विद्वान् की सत्संगति से तृतीय सवन का मुख्य तात्पर्य विदित होजाता है ( एषः+ह+ वै ) निश्चय यही यजमान (यज्ञस्य) यज्ञ के ( मात्राम् ) तत्त्व को ( वेद ) जानता है ( यः ) जो ( एवम् ) इस प्रकार ( वेद ) जानता है ( यः+एवं+वेद ) वास्तव जो इस प्रकार जानता है ॥ १६ ॥ इति चतुर्विंशखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ २४ ॥

इति श्रीकाव्यतीर्थ शिवशङ्करशर्म्मकृते छान्दोग्योपनिषद्भाष्ये द्वितीय प्रपाठकस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥

* ओ३म् । *

# अथ तृतीयः प्रपाठकः प्रारभ्यते ॥

## असौ वा आदित्यो देवमधु । तस्य द्यौरेव तिरश्चीनवꣳ शोऽन्तरिक्षमपूपो मरीचयः पुत्राः ॥ १ ॥

असौ । वै । आदित्यः । देवमधु । तस्य । द्यौः । एव । तिरश्चीनवंशः । अन्तरिक्षम् । अपूपः । मरीचयः । पुत्राः ॥ १ ॥

भाष्यम्—असाविति । आदित्यः । आदित्योब्रह्म । कथम् ? आसमन्ताद्द्योततइति वा । आदौ तनोतीतिवा । यस्य दितिः खण्डो न विद्यत इति वा । आ सर्वत्र इत्यःस्तुत्यः पूज्यो-वा ! तुगागमश्च । वक्ष्यमाणव्याख्यायामीश्वरलिङ्गाच्चादित्यशब्दोऽत्र ब्रह्मवचनः । असाविति । "इदमः प्रत्यक्षगतम् । समीपवर्तिचैतदोरूपम् । अदसस्तु विप्रकृष्टं तादिति परोक्षे विजानीयात्" । इतिविप्रकृष्टेऽदः प्रयोगःस्मर्य्यते । सर्वत्रसद्भाववदप्यज्ञानिभ्यः सुदूरमपसृतं तद्ब्रह्म । तद्यथा ।"तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके । तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्यबाह्यतः" । ईशे० सूक्ष्मतमत्वादज्ञेयत्वात् सर्वेषां विप्रकृष्टमेव । अतोऽदः शब्दप्रयुक्तिः ( असौ वै ) एष वै ( आदित्यः ) परमेश्वरः ( देवमधु ) देवानांमुक्तात्मनां मधु मदयते तर्पयति यत्तन्मधु । मधुवदानन्दप्रदः ( तस्य ) मधुनः ( द्यौः ) ब्रह्माण्डम् । सम्पूर्ण समष्टिरूपं दृश्यमानं जगदिदं द्यौरुच्यते । दीव्यति व्यवहरति ब्रह्म जीवो वाऽनयेति वा दीव्यति क्रीडति ब्रह्मास्यामितिवा । द्योत्यते प्रकाश्यतेब्रह्मानयेतिवेतिद्यौः ( तिरश्चीनवंशः ) तिरश्चीनश्चासौ वंशः । सम्पूर्णाद्यौः ( ब्रह्माण्डम् ) तिर्य्यग्गता वर्तते । मधुनः कोप्याधारो भवति । अस्यमधुनस्तिरश्चीनं ब्रह्माण्डमेव वंश इवाधारोऽस्ति । मधुमक्षिकाच्छत्रमाह ( अन्तरिक्षम् ) अन्तर्मध्ये ईक्ष्यते दृश्यते यत्तदन्तरिक्षम् । तदन्तरिक्षम् ( अपूपः ) मधुमक्षिकाच्छत्रम् । यतोऽन्तरिक्षं मधुच्छत्रमिवावलम्बितं दृश्यते । अतस्तस्यापूपत्वम् । अधिकारिण आह ( मरीचयः पुत्राः ) मरीचयो म्रियन्ते ये ते मरीचयः । मृकणिभ्यामीचिः उणा० । ४ ।७० ॥ इति मृ+ईचिः । मर्त्या मनुष्या इत्यर्थः । पुत्राः । पुरु बहु त्रायन्ते रक्षन्तीतिपुत्राः पुनन्ति पवित्रयन्ति गृहमिति पुत्राः । पूरणेन त्रायन्त इति

पुत्राः। पुतः क्लेशात्त्रायन्त इति वा। वस्तुत इहेश्वरतत्त्वं मनुष्याएव रक्षन्त्यतः पुत्रत्वम्। अमृतस्यपुत्रा इतिवेदेऽपि। शृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्रा आये धामानि दिव्यानितस्थुः। यजु० ११। ५। अमृतस्य ब्रह्मणः पुत्राः मनुष्या एव सन्ति। पुत्रा अधिकारिणः पातार इत्यर्थः। अस्यमधुनोऽधिकारिणो मनुष्या एव सन्ति। त एव ज्ञानेन देवत्वं प्राप्य तदमृतस्य मधुरूपस्याशिनोभवन्ति॥ १॥

अनुवादः–निश्चय यह ब्रह्म ही मुक्त जीवों का मधु है। उसका ब्रह्माण्ड ही तिरश्चीन (टेढा) वंश है। अन्तरिक्ष ही मधुमक्षिका छत्र है और मरीचि (मनुष्य) लोग ही अधिकारी हैं॥ १॥

पदार्थः–(वै) निश्चय (असौ) यह (आदित्यः) ब्रह्म (देवमधु) मुक्त जीवों का मधु है (तस्य) उस मधु ब्रह्म का (द्यौः+एव) ब्रह्माण्ड ही (तिरश्चीनवंशः) टेढ़ा वंश (मधु का आधाररूप वंश) है (अन्तरिक्षम्) अन्तरिक्ष ही (अपूपः) मधुमक्षिका का छत्र है (मरीचयः) मर्त्य=मरण शील मनुष्य ही (पुत्राः) इसके अधिकारी हैं॥ १॥

भाष्याशयः–असौ–प्रत्यक्ष अर्थ में "इदम्" समीववर्ती अर्थ में "एतत्" विप्रकृष्ट (दूरस्थ) अर्थ में "अदस्" और परोक्षार्थ में "तत्" शब्द प्रयुक्त होता है। इस नियम के अनुसार "अदस्" शब्द विप्रकृष्ट अर्थ में आता है। ईश्वर बहुत ही सूक्ष्म है अतः अज्ञेय है। अतएव सर्वत्र विद्यमान रहने पर भी अज्ञानियों से वह ब्रह्म बहुत दूर है। अतः "अदस्" शब्द का ब्रह्म में भी प्रयोग होना अनुचित नहीं। वेद भी कहता है (तदेजति०) इससे उसका दूर और समीप रहना दोनों ही सिद्ध होते हैं। यह प्रसिद्ध है। आदित्य–यह नाम ब्रह्म का है क्योंकि (आसमन्ताद्द्योतते) जो चारों तरफ भासित है वह आदित्य। यद्वा। (आदौतनोतीति) सृष्टि की आदि में नाम रूप से सृष्टि का विस्तार जो करता है वह आदित्य। यद्वा। (यस्य दितिः खण्डो न विद्यते) जिसका खण्ड न हो वह आदित्य। यद्वा। (आसमन्ताद् इत्यः स्तुत्यः पूज्यः) जो सर्वत्र पूज्य है वह आदित्य। ये सब गुण ईश्वर में ही घटते हैं। और वक्ष्यमाण वर्णन में भी ईश्वर लिङ्ग कथन से आदित्य नाम ईश्वर का है। देवमधु–देवनाम यहां मुक्त पुरुषों का है। इनका मधुवत् प्रिय ईश्वर ही है। द्यौः–सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का नाम द्यौः है। क्योंकि (दीव्यति व्यवहरति अनया०) इसी ब्रह्माण्ड के द्वारा ही ईश्वर वा जीव सब अपना व्यवहार करता है यद्वा दीव्यति (क्रीड़ति अस्याम्) इस जगत् को रच इसी में वह क्रीड़ा करता है। यद्वा। (द्योत्यते०) जिसके द्वारा उसका प्रकाश हो।

सृष्टि के द्वारा ही उसका प्रकाश होता है । इन कारणों से सृष्टि का नाम द्यौः है यही सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड मधु का वंशाधारवत् एक प्रकार आधार है । मरीचयः—मृ धातु से मरीचि शब्द की सिद्धि है अतः मर्त्य और मरीचि एकार्थक हैं मनुष्य मात्र का नाम यहां मरीचि है । पुत्र—बहुत जो रक्षा करे उसे पुत्र कहते हैं (पुनन्ति०) जो गृह को पवित्र करे उसे पुत्र कहते हैं । (पुतः क्लेशात्त्रायते) क्लेश से रक्षा करे उसे पुत्र कहते हैं । इत्यादि पुत्र शब्द का अर्थ है । यहां पुत्र शब्द से अधिकारी का ग्रहण है । जैसे माता पिता के धन का अधिकारी पुत्र होता है वैसे ही विज्ञानी पुरुष ईश्वरीय तत्त्व के अधिकारी हैं वेद भी कहता है ( शृण्वन्तु विश्वे ) ( अमृतस्यपुत्राः ) हे अमृत स्वरूप ब्रह्म के पुत्र अधिकारियो ( विश्वे ) सब कोई तुम लोग ( शृण्वन्तु ) सुनो कौन सब ? सो आगे कहते हैं ( ये ) जो मुक्त जीव लोग ( दिव्यानि ) दिव्य ( धामानि ) स्थानों को (आतस्थुः ) प्राप्त किये हुए हैं । इससे यह सिद्ध होता है कि मनुष्य ईश्वर के पुत्र गिनेगये हैं । मुक्ति के अधिकारी येही हैं । अपूपः—यह अन्तरिक्ष लटका हुआ सा प्रतीत होता है अतः मधुमक्षिकाछत्र के साथ इसकी उपमा दीगई है । इति ॥ १ ॥

## तस्य ये प्राञ्चो रश्मयस्ता एवास्य प्राच्यो मधुनाड्य ऋचएव मधुकृत ऋग्वेद एव पुष्पं ता अमृता आपस्ता वा एता ऋचः ॥ २ ॥

तस्य । ये । प्राञ्चः । रश्मयः । ताः । एव । अस्य । प्राच्यः । मधुनाड्यः । ऋचः । एव । मधुकृतः । ऋग्वेदः । एव । पुष्पम् । ताः । अमृताः । आपः । ताः । वै । एताः । ऋचः ॥ २ ॥

भाष्यम्—तस्येति । तस्यादित्यस्य ब्रह्मणः । ये प्राञ्चोरश्मयः । प्रकर्षेण अञ्चन्ति गच्छन्ति प्राप्नुवन्ति सर्वत्र । ये ते प्राञ्चः । रश्मयः अश्नुवन्ति व्याप्नुवन्तीतिरश्मयः । तेजांसि ज्ञानानि वा । सूर्य्यकिरणवद् विस्तृता ब्रह्मणोयेरश्मयो ज्ञानानि सन्ति । ता एव । विधेयप्राधान्यात्स्त्रीत्वम् । ते रश्मय एव अस्य मधुनः । प्राच्यो व्यापिन्यः पूर्वदिग्स्था वा । मधुनाड्यो मधुनोनाड्य इव नाड्यश्छुद्रगृहा इवविद्यन्ते । तेजोसितेजोमयिधेहि इति वेदाः । तच्छुभ्रं ज्योतिषां ज्योतिः । तमेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति । ज्योतिर्मयो हि शुभ्रः । इत्यादीनिप्रमाणानि ब्रह्मणो ज्योतिष्मत्वं विज्ञापयन्ति । सति ज्योतिष्मत्त्वे रश्मिप्रभृतीन्यपि संभवन्ति । यद्यपि सूर्यादिवन्नेदं ब्रह्म ज्योतिष्मत् । तथापि तस्यैव ज्योतिषा सर्वं ज्योतिष्मद् वस्तु प्रकाशत इति श्रुतिशतैः सिद्धे कि-

मपि विलक्षणमविज्ञेयं स्वानुरूपं स्वानुगम्यं तेजोस्तीति विज्ञायते। अतोरूपकत्वेन तस्मिन् रश्मि प्रभृतीनां वर्णनापि संगच्छते। ऋचो मधुकृतः भ्रमर्यः। कथमृचां मधुकृत्त्वम्। मधुरूपितस्य स्वयंभुवो ब्रह्मणः करणासंभवात्। सत्यम्। यद्यृचो नाभविष्यन्। ईश्वरस्य ज्ञानमपि नाभविष्यत्। सति चेश्वरे ऋचां सद्भाव इत्यन्योन्याश्रये दोषेपि पुरा ऋचां द्वारैवेश्वरास्तित्वनिर्णये सिद्धे ऋचां सत्त्वे ब्रह्मप्रकाशः। अन्यथा ब्रह्मणोऽप्रकाशःस्यात्। अतः खलु ऋचएवेश्वरं कुर्वन्ति प्रकाशयन्तीत्यर्थः संगच्छते। ऋग्वेद एव पुष्पम्। ऋचां वेदो ज्ञानमेवपुष्पम् ऋचांवेद ऋग्वेदो नतु ऋगेववेदः ऋग्वेदः इति समासः। ता अमृता आपः। विधेयप्राधान्यात् स्त्रीत्वम्। तादृग्वेदरूपंपुष्पम्। अमृता आपः मधुनिर्वृत्यर्थ मक्षयजलरसपरिपूर्णम्। ऋचां ज्ञानान्येवामृतानि। नहि सुरलोके मोक्षदशायां कल्पितान्यमृतानि कानिचिद् विद्यन्त इत्यर्थः। ता वा एता ऋचः एतमृग्वेदमभ्यतपन् इति उत्तरेण सम्बन्धः ॥ २ ॥

अनुवादः—उस ( आदित्य=ब्रह्म ) के दिग्व्यापी वा पूर्वदिशागामी जो किरण समान ज्योति वा ज्ञान हैं। वे ही इस मधु की प्राची मधुनाड़िएं हैं। ऋचाएं ही मधुकृत् ( मधुबनानेवाली ) भ्रमरिएं हैं। ऋचाओं का ज्ञान ही पुष्प है। वे अमृतजल हैं। निश्चय, वे ऋचाएं जब ऋग्वेद को मथती हैं ॥ २ ॥

पदार्थः—( तस्य ) उस ब्रह्म रूप मधु के (ये+प्राञ्चः+रश्मयः) जो सर्वत्र व्यापी वा पूर्व दिग्स्थ किरणवत् तेज वा ज्ञान हैं ( ता एव ) वे ही ( अस्य ) इस मधु की ( प्राच्यः ) प्राची=पूर्व दिग्स्थ ( मधुनाड्यः ) मधु नाड़िएं हैं (ऋचः+एव) ऋचाएं ही ( मधुकृतः ) ब्रह्मरूप मधु को बनाने वाली भ्रमरिएं हैं (ऋग्वेदः+एव) ऋचाओं का ज्ञान ही ( पुष्पम् ) पुष्प है (ताः+अमृताः+आपः) वे पुष्प अमृत जल हैं। अर्थात् वे अमृत रस पूर्ण हैं (ताः+वै+एताः+ऋचः) निश्चय उन ऋचाओं ने (एतम) इस ऋचाओं के ज्ञानका मथन किया यह उत्तर प्रवाक से सम्बन्ध रखता है ॥ २ ॥

भाष्याशयः—प्राञ्चः—(प्र अञ्चु गतिपूजनयोः) प्र अञ्चु धातु से प्राङ् शब्द बनता है। जिसका गमन प्रकृष्ट हो। अर्थात् जो सर्व पदार्थ सम्बन्धी हो उसे प्राङ् कहते हैं। पूर्व दिशा और पूर्व दिग्स्थ को भी प्राङ् कह सकते हैं। यहां आलङ्कारिक वर्णन है। रश्मयः—व्याप्त्यर्थ अश् धातु से रश्मि बनता है। यहां रश्मि नाम तेज और ज्ञान का है। तेजःस्वरूप ईश्वर का तेज वा ज्ञान सर्वत्र व्याप्त है। इस कारण सर्वत्र गमन करने वाला वा पूर्व दिग्स्थ जो ईश्वरीय तेज वा ज्ञान है उसे प्राङ् रश्मि कहा है। पूर्व दिशा में व्याप्त किरण को भी प्राङ् रश्मि कहते हैं ( तेजोसि० ) हे ईश्वर तुम

तेज हो मुझ में तेज धरो । यह वेद का प्रमाण है । वह शुभ्र और ज्योतियों का ज्योति है । भासित होते हुए उसी के पीछे सब भासित होता है । वह ज्योतिर्मयशुभ्र है। इत्यादि अनेक प्रमाण "ब्रह्म ज्योतिष्मान्" है यह सूचित करते हैं। ज्योतिष्मत्त्व सिद्ध होने पर किरण प्रभृतियों का होना भी सम्भवित है । यद्यपि सूर्यादि समान यह ब्रह्म ज्योतिष्मान् नहीं तथापि उसी की ज्योति से सब ज्योतिष्मान् वस्तु प्रकाशित होती यह अनेक श्रुतियों से सिद्ध है । अतः उस में कुछ विलक्षण, अविज्ञेय, स्वानुरूप और स्वानुगम्य तेज है यह मालूम पड़ता है । इस लिये रूपक के द्वारा उस में किरण प्रभृति की वर्णना घटती है ।

ऋचः मधुकृतः—शङ्का—यहां ईश्वररूप ही मधु है । अन्य मक्षिकोत्पन्न मधु नहीं । तब ऋचाएं मधु बनाने वाली हैं । यह विषय कैसे हो सकता क्योंकि ईश्वर का बनाने वाला कोई नहीं है । वह स्वयम्भू कहलाता है । उत्तर-यदि सृष्टि की आदि में ऋग्वेदादि न दिये जाते तो ईश्वर का ज्ञान कैसे होता । ऋग्वेदादि के ही कारण ईश्वर का ज्ञान मनुष्य को हुआ है अतः ऋचाएं ईश्वर का प्रकाशक समझी जाती हैं नकि यथार्थ बनाने वालीं । यदि यह कहा जाय कि ईश्वर ही नहीं रहता तो वेद ही कहां से आता । ठीक है । यहां अन्योन्याश्रय दोष आता है । अर्थात् प्रथम ईश्वर हो तब उस से वेद और वेद जब हो तब ही ईश्वर ज्ञान हो सकता है अर्थात् वेद विना ईश्वर का ज्ञान नहीं और ईश्वर विना वेद का प्रकाश नहीं । इस में कौन किसके प्रकाश करने वाला कहा जा सकता है? इस में सन्देह नहीं कि ईश्वर ने वेद दिया वा प्रकाश किया । अतः वेद का कर्त्ता अवश्य ईश्वर कहलावेगा । ईश्वर का कर्त्ता वेद नहीं हो सकता । परन्तु इस अंश में ईश्वर का प्रकाशक वेद हो सकता है यदि वेद प्रथम नहीं रहता तो ईश्वर का बोध भी नहीं होता । ईश्वर का बोध वेद ने करवाया अतः ईश्वर का प्रकाशक वेद है। यहां (कृ) धातु का अर्थ गौण लेना चाहिये। अर्थात् वेद का यदि अभाव होता तो ईश्वर का प्रकाश ही असंभव था । महर्षि व्यासदेव ने योगशास्त्र के भाष्य में इस विषय को विस्पष्ट रूप से कहा है । यथा:—

योऽसौ प्रकृष्टसत्त्वोपादानादीश्वरस्य शाश्वतिकः । उत्कर्षः—स किं सनिमित्तः ? आहोस्विन्निर्निमित्तः ? इति । तस्य शास्त्रं शास्त्रं पुनः किं निमित्तं ? एतयोः शास्त्रोत्कर्षयोरीश्वरसत्त्वे वर्त्तमानयोरनादिः सम्बन्धः ॥

इस का भाव—कोई आशङ्का करता है (योऽसौ०) जो यह पूर्वोक्त ईश्वर में विशुद्धसत्त्वमय चित्त के ग्रहण द्वारा सर्वोत्कृष्टता निरूपण की है (स किं सन्निमित्तः) सो यह उत्कृ-

ष्टता सन्निमित्त सप्रमाणक (आहोस्वित्) अथवा ( निर्निमित्तः ) निष्प्रमाणक है । यदि सप्रमाणक है तो वह प्रमाण कौन है और यदि प्रमाण रहित है तो माननीय कैसे ? ( तस्यशास्त्रम् , शास्त्रं पुनः किंनिमित्तम् ) यदि कहा जाय कि श्रुतिस्मृति आदि शास्त्र ही ईश्वर की सर्वोत्कृष्टता में प्रमाण है तो यह सम्भव नहीं । क्योंकि प्रत्यक्ष वा अनुमान से अनुभव किये हुए पदार्थ का प्रतिपादक जो वाक्यविशेष सोई शास्त्र कहा जाता है और ईश्वर की सर्वोत्कृष्टता किसी को प्रत्यक्ष नहीं है । अतः शास्त्र भी प्रमाण नहीं हो सकता है, यदि यह कहो कि भ्रमप्रमादादि पुरुष निष्ठ दोष विरहित सर्वज्ञ ईश्वर का प्रत्यक्षभूत वेद ही ईश्वर की सर्वज्ञता में प्रमाण है तो यह भी अन्योन्याश्रय दोषग्रस्त होने से असमञ्जस ही है, क्योंकि प्रथम वेद रूप प्रमाण से ईश्वर की सर्वज्ञता सिद्ध होय तो ईश्वर प्रणीत वेद प्रमाण होंय । और वेद में प्रामाण्य ज्ञान होय तो उस प्रमाण द्वारा ईश्वर की सर्वज्ञता सिद्ध होय । समाधान—( एतयोः शास्त्रोत्कर्षयोः ईश्वर सत्त्वे वर्त्तमानयोः अनादिः सम्बन्धः ) यद्यपि अन्य कोई शास्त्र ईश्वर की सर्वोत्कृष्टता में प्रमाण नहीं हो सकता तथापि सर्वज्ञ ईश्वर प्रणीत वेद को उस में प्रमाण मानने में कोई बाधक नहीं । क्योंकि अन्य प्रमाण द्वारा ईश्वर को निर्भ्रान्त और सर्वज्ञ सिद्ध होने से ईश्वर प्रणीत वेद की प्रमाणता स्वतः सिद्ध है । सो यह पूर्वोक्त सर्वज्ञादि रूप धर्म तथा वेद रूप शास्त्र ये दोनों ही ईश्वर के विशुद्ध सत्त्व गुणमय चित्त में विद्यमान हैं और अनादि ही इन दोनों का परस्पर नित्य नैमित्तिक भाव सम्बन्ध है ।

ऋग्वेदः—यहां वेद शब्द का अर्थ केवल ज्ञान है । ऋचाओं के अर्थों के वास्तविक और आन्तरिक तत्त्व का बोध होना ऋग्वेद कहलाता है (ऋचां वेदो ज्ञानं न तु ऋग्वेदः ऋग्वेद इति ) ऐसा ही समास करना चाहिये । वेद के ज्ञानरूप पुष्प से ही ईश्वर रूप मधु की रचना हृदय रूप वंश के ऊपर बनती है ॥ २ ॥

## एतमृग्वेदमभ्यतपꣳस्तस्याभितप्तस्य यशस्तेज इन्द्रियं वीर्यमन्नाद्यꣳ रसोऽजायत ॥ ३ ॥

एतम् । ऋग्वेदम् । अभ्यतपन् । तस्य । अभितप्तस्य । यशः । तेजः । इन्द्रियम् । वीर्यम् । अन्नाद्यम् । रसः । अजायत ॥ ३ ॥

भाष्यम्—एतमिति । पूर्वस्मिन् प्रवाके ऋच एव मधुकृत ऋग्वेद एव पुष्पमित्युक्तम् । सम्प्रति तस्य पुष्पस्य रसमाह । पूर्वस्मात्प्रवाकात्तावा एता ऋच इति अध्याहृत्य । ता एता ऋच एव भ्रमर्यः । वै निश्चयेन । ऋग्वेदम् ऋचां वेदं ज्ञानमेव पुष्पम् । अभ्यतपन् अ-

भितपन्ति । अभितः सर्वतोरसयन्ति तस्माद्रस मुद्धरन्तीत्यर्थः । यदार्चः स्वज्ञानं जिज्ञासुभ्यः प्रकाशयन्ति तदा तस्याभितप्तस्य ऋग्वेदस्य पुष्पस्य । यशः । तेजः । इन्द्रियमैश्वर्यम् । वीर्यम् अन्नाद्यम् । खाद्यमन्नप्रभृतिच । रस अजायत जायते । अत्रसम्बन्धविवक्षया पञ्चम्यर्थे षष्ठी।कुसुमानांरसास्तु मधुत्वेन परिणमन्ति ऋग्वेदपुष्पानांरसास्तु जिज्ञासुभ्यो यशस्तेज आदित्वेन परिणता भवन्ति । अयंभावो यत् । यदा मुमुक्षुर्ऋचः सर्वाः सार्थका अधीत्य तासां परमार्थं ज्ञानंलभते । तदा तज्ज्ञानप्रभावात् स यशस्वीतेजस्व्यैश्वर्यवान् वीर्यवान् अन्नादिमांश्च भवति। अपवर्गे ईश्वरीयज्ञानामृतमेव आनन्दरसमिव रसयन्तो योगिनस्तिष्ठन्ति। नान्यदप्याकाङ्क्षन्ति ॥ ३ ॥

अनुवादः—निश्चय, जब ऋचारूप भ्रमरिएं ऋग् सम्बन्धी ज्ञानरूप पुष्प को चारों तरफ से मन्थन करती हैं तब उस मथित ज्ञानरूप पुष्प से यश, तेज, ऐश्वर्य, वीर्य और खाद्यपदार्थादिरूप रस उत्पन्न होते हैं ॥ ३ ॥

पदार्थः—(एतम्+ऋग्वेदम्) इस ऋग् सम्बन्धी ज्ञानरूप पुष्प को जब (अभ्यतपन्) ये ऋचारूप भ्रमरिएं मन्थन करती हैं (तस्य+अभितप्तस्य) तब उस अभितप्त निर्मथित ऋग्ज्ञानरूप पुष्प से (यश) यशः (तेजः) तेज (इन्द्रियम्) ऐश्वर्य (वीर्य्यम्) पराक्रम (अन्नाद्यम्) खाद्य अन्न आदि रूप (रसः) रस (अजायत) उत्पन्न होते हैं॥३॥

भाष्याशयः—यहां ऋचाएं भ्रमरिएं मानी गई हैं और ऋग्ज्ञान पुष्प समान कहे गये हैं "ऋचारूप भ्रमरिएं ऋग्वेद ज्ञान रूप पुष्प को संतप्त करती हैं" इस का भाव यह है जब जिज्ञासु ऋचारूप साधन के साथ ऋग् ज्ञानरूप पुष्प के रस को अच्छी तरह से पान करते हैं तब ही मधु स्वरूप ब्रह्म को तत्त्वतः जानते हैं। फूलों के रस से जैसे मधु बनते हैं वैसे ही ऋग्वेदरूप पुष्प के रस, तेज, आदि जिज्ञासुओं के लिये होते हैं। मोक्षदशा में आनन्दरस समान ईश्वरीय ज्ञानामृत का आस्वादन करते हुए योगी रहते हैं और अन्य वस्तु की आकाङ्क्षा नहीं करते ॥ ३ ॥

## तद्व्यक्षरत्तदादित्यमभितोऽश्रयत्तद्वा एतद्यदेतदादित्यस्य रोहितꣳ रूपम् ॥ ४ ॥

तद् । व्यक्षरत् । तत् । आदित्यम् । अभितः । अश्रयत् । तद् । वै । एतद् । यद् । एतद् । आदित्यस्य । रोहितम् । रूपम् ॥ ४ ॥

भाष्यम्—तदिति । सर्वेषां वस्तूनामन्ते ब्रह्मण्येवालयः । मधूपमस्यादित्यस्य किं महिमेति च दर्शयति । मुक्तात्मनो यशस्तेजआदिवस्तु व्यक्षरत् विशेषेण अक्षरत् । अगमत् ।

सर्वत्रव्याप्नोदित्यर्थः । व्याप्य चादित्यं ब्रह्मैवाभितः परितः । अश्रयत् । आश्रितवत् । सर्वेषां यशस्तेजआदीनां ब्रह्मणि एवान्ते पर्य्यवसानम् । अथ महिमानं दर्शयति । मुमुक्षुभिरिदमपि विज्ञेयम् । तद्वै एतत्तदेव वक्ष्यमाणम् । ब्रह्मणो मधूपमस्य रूपमस्ति महिमास्तीत्यर्थः नान्यदवयवादिमद् विज्ञेयम् । यच्चैतद्रूपं रोहितं रोपितं प्रकृतिषु संलग्नं विस्पष्टं दृश्यते। प्रकृतिषु यद्विभाति तदेव ब्रह्मविद्धि ॥ ४ ॥ इति प्रथमखण्डस्य संस्कृतभाष्यम् ॥ १ ॥

अनुवादः—मुक्त आत्मा की वह (यश तेज आदिवस्तु) सर्वत्रव्याप्त होती है । पुनः व्याप्त होकर उसी आदित्य के चारो तरफ आश्रित होती है । निश्चय ब्रह्म का वही यह रूप ( महिमा ) है जो प्रकृति में भी संलग्न विस्पष्ट अनुभव होता है ॥ ४ ॥

पदार्थः—( तद् ) वह (यश, तेज, इन्द्रिय, वीर्य आदि रस ) ( व्यक्षरद् ) विशेषता के साथ सर्वत्र व्याप्त होता है पश्चात् व्याप्त होकर ( आदित्यम्+अभितः ) ब्रह्म के ही चारों तरफ ( अश्रयत् ) आश्रित होता है । अर्थात् अन्त में यश, तेज आदि की ब्रह्म में ही परिसमाप्ति होती है और मुमुक्षुओं को यह भी जानना चाहिये कि (तद्वै+एतद् ) वही यह (आदित्यस्य) ब्रह्म की ( रूपम् ) महिमा है ( यत्+एतत्+रोहितम् ) जो यह प्रकृति में रोहित अर्थात् स्पष्ट रीति से भासित होता है ॥ ४ ॥

भाष्याशयः—पूर्व मन्त्र में यश, तेज, इन्द्रिय, वीर्य्य, अन्नादि वस्तु ऋग्वेदरूप पुष्प का रस कहा गया है और यही आदित्यरूप मधु का रस है । इस हेतु आदित्यरूप मधु का अन्यरूप नहीं यह भी जानना चाहिये कि यह एक अंश का बर्णन है । रोहित—यह शब्द यहां रंगवाचक नहीं किन्तु रोहितनाम रोपित, आरोपित, संलग्न आदि का है यद्यपि इस प्रकरण में रोहित, शुक्ल, कृष्ण आदि शब्द रंग वाचक प्रतीत होता है परन्तु यह सब रंगवाचक नहीं । किन्तु गुणवाचक हैं । इनके अर्थ यथा स्थान में देखना ॥ ४ ॥ इति प्रथम खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १ ॥

* अथ द्वितीयःखण्डः *

**अथ येऽस्य दक्षिणा रश्मयस्ता एवास्य दक्षिणा मधुनाड्यो यजूꣳष्येव मधुकृतो यजुर्वेद एव पुष्पं ता अमृता आपः ॥ १ ॥**

अथ । ये । अस्य । दक्षिणाः । रश्मयः । ताः । एव । अस्य । दक्षिणाः । मधुनाड्यः । यजूंषि । एव । मधुकृतः । यजुर्वेदः । एव । पुष्पम् । ताः । अमृताः । आपः ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति । आदित्य वाच्यस्य ब्रह्मणः । ये दक्षिणा रश्मयः । ये दक्षिणा दक्षाः प्रवृद्धा दक्षिणदिगूभवा वा रश्मयः तेजांसि व्याप्तयो वा सन्ति । ता एव । अस्य-मधुनः । दक्षिणा मधुनाड्यः । मधुच्छत्रे ये सच्छिद्रा गृहाइवदृश्यन्ते ता एवात्रमधुनाड्यो निगद्यन्ते । यजूंषि मधुकृतो भ्रमराः । यथा भ्रमरा मधु जनयन्ति तथैव यजूंषि ब्रह्माख्यं मधु प्रकाशयन्ति । यदि यजूंषि न स्युः । ईश्वरस्य ज्ञानमपि न स्यात् । मधुकुर्वन्तीति मधु-कृतः । यजुर्वेद एव पुष्पम् । यजुषां यजुर्गणानां वेदो ज्ञानमिति यजुर्वेदः । नतु यजूंष्ये-ववेदः । अत्रवेदोज्ञानार्थकः । यजुर्ज्ञानपुष्पादेव यजूंषि भ्रमरा इव ब्रह्म मधुप्रकाशयन्ति । ता अमृता आपः । विधेयप्राधान्यात् स्त्रीत्वम् तद्यजुर्वेदज्ञानमेव अमृतं जलमक्षयरस-पूर्णमित्यर्थः ॥ १ ॥

अनुवादः—अनन्तर इस आदित्यवाच्य ब्रह्म के जो प्रवृद्ध वा दक्षिण दिगूस्थ रश्मि (ते-जवा व्याप्ति ) हैं वे ही इस मधु की दक्षिण मधु नाड़िएं हैं । यजुर्गण ही मधुकृत् (भ्र-मर=मधु बनाने वाले ) हैं और यजुर्वेद ज्ञान ही पुष्प है, वह ( यजुर्वेद ज्ञान) अमृत जल है ॥ १ ॥

पदार्थः—( अथ ) और ( अस्य ) इस आदित्यवाच्य ब्रह्म के (ये ) जो ( दक्षि-णाः) प्रवृद्ध वा दक्षिण दिशा में व्याप्त ( रश्मयः ) रश्मि अर्थात् तेज वा व्याप्ति हैं ( ताः+एव ) वे ही तेज वा ( व्याप्तिएं) ( अस्य ) इस ब्रह्मरूप मधु की ( दक्षिणाः+ मधुनाड्यः ) दक्षिण दिशा वाली मधु नाड़िएं हैं ( यजूंषि+एव ) यजुर्गण ही (मधुकृतः) भ्रमर अर्थात् मधु बनाने वाले हैं ( यजुर्वेद एव ) यजुर्गणों का ज्ञान ही ( पुष्पम् ) फूल है ( ताः+अमृताः+आपः ) वे फूल अमृत जल स्वरूप हैं ॥ १ ॥

भाष्याशयः—दक्षिणाः—दक्ष शब्द से दक्षिण शब्द बनता है । निपुण, चतुर, पटु आदि इसके पर्य्याय हैं बढ़े हुए का नाम दक्ष है और दक्षिण दिशा में जो होवे वह भी दक्षिण कहलाता है । रश्मि—नाम व्याप्ति वा तेज का है क्योंकि "अशू व्याप्तौ सं-घाते च" इस धातु से रश्मि सिद्ध होता है । मधुनाड्यः—मधु छत्र में जो सच्छिद्र गृह सदृश प्रतीत होते हैं वे मधुनाड़िएं हैं । यजूंषिमधुकृतः—जैसे मधुकर मधु को बनाते हैं वैसे ही यजुर्गण भक्तों के हृदय में ईश्वर का प्रकाश करते हैं अतः यजुर्गण भ्रमर समान हैं । यजुर्वेद—यजुर्गणों का वेद=ज्ञान ही पुष्प है और वही अमृत है ॥ १ ॥

**तानि वा एतानि यजूꣳष्येतं यजुर्वेदमभ्यतपꣳस्तस्याभितप्तस्य यशस्तेज इन्द्रियं वीर्यमन्नाद्यꣳरसोऽजायत ॥ २ ॥**

तानि । वै । एतानि । यजूंषि । एतम् । यजुर्वेदम् । अभ्यतपन् । तस्य । अभितप्तस्य । यशः । तेजः । इन्द्रियम् । वीर्यम् । अन्नाद्यम् । रसः । अजायत ॥ २ ॥

भाष्यम्—तानीति । तानि वै एतानि यजूंषि । यजुर्गणा भ्रमरा इव । एतं यजुर्वेदम् । यजुर्ज्ञानं पुष्पमिव । अभ्यतपन् अभितपन्ति । अभितो रसयन्ति । अयंभावोऽस्ति । यदा साधकः । यजूंषि यजुर्ज्ञानेन समं संयोजयति । तदा तस्याभितप्तस्य निर्मथितस्य यजुर्वेदस्य सकाशाद् यशः । तेजः । इन्द्रियमैश्वर्यम् । वीर्य्यपराक्रमः । अन्नाद्यम् । अन्नं च तदद्यमन्नाद्यम् । भक्ष्यपदार्थः । रसः । अजायत जायते ॥ २ ॥

अनुवादः—निश्चय, जब वे ये यजुर्गणरूप भ्रमर इस यजुर्वेद के ज्ञानरूप पुष्प का आस्वादन करते हैं तब उस ( यजुर्वेद ज्ञान ) से यश, तेज, ऐश्वर्य्य, वीर्य्य और अन्नाद्यरूप रस उत्पन्न होते हैं ॥ २ ॥

पदार्थः—( वै ) निश्चय ( तानि+एतानि ) वे ये ( यजूंषि ) यजुर्गणरूप भ्रमर ( एतम्+यजुर्वेदम् ) इस यजुर्वेद के ज्ञानरूप पुष्प को ( अभ्यतपन् ) जब आस्वादन करते हैं तब ( तस्य+अभितप्तस्य ) उस आस्वादित यजुर्वेद के ज्ञान से ( यशः ) यश ( तेजः ) तेज ( इन्द्रियम् ) ऐश्वर्य ( वीर्यम् ) वीर्य्य और (अन्नाद्यम्) खाद्य अन्न= भोग्य पदार्थरूप ( रसः ) रस ( अजायत ) उत्पन्न होता है ॥ २ ॥

भाष्याशयः—यहां "यजुर्वेद मन्त्र यजुर्वेद के ज्ञान को ( अभिपतन्ति ) सब तरह से तप्त करते हैं" इसका भाव यह है कि जब साधक वा मुमुक्षु यजुर्वेद सम्बन्धी मन्त्रों को मथन करता है अर्थात् श्रवण मनन निदिध्यासन आदि व्यापाररूप मथन पुनः २ करता रहता है तब उस साधक को यश आदि की प्राप्ति होती है। यहां ब्रह्म को मधु कहा गया है यह वर्णन पूर्व हो चुका है । वेद ही भ्रमर हैं और वेद के ज्ञान ही पुष्प हैं और इसी पुष्प के रस से ब्रह्मरूप मधुकी रचना होती है। क्योंकि वेद ज्ञान ही ईश्वर का प्रकाशक है । जैसे भ्रमर पुष्प के रस से एक २ बिन्दु लेलेकर मधुछत्र पूर्ण रीति से बनाता है इसी प्रकार वेदविद्रूप भौंरे वेद ज्ञानरूप एक २ पुष्प से ब्रह्म की पूर्णता की पूर्त्ति करते हैं । भाव यह है कि वेद के एक २ मन्त्र मानो एक२ पुष्प हैं । जब साधक एक २ मन्त्ररूप पुष्प को लेकर विचारते हैं तो ब्रह्मरूप मधु का एक २ अङ्ग हृदयरूप वंशाधार के ऊपर बनता जाता है जैसे एक मन्त्र से ईश्वर की सत्यता, दूसरे से अजरत्व, तीसरे से अमरत्व, चौथे से सर्व व्यापकत्व, पञ्चम से न्यायकारित्व इत्यादि बोध होते २ एक दिन ईश्वर का सम्पूर्णतया बोध हो जाता है। यही बोध होना मानो ईश्वर की रचना है ॥ २ ॥

**तद्व्यक्षरत्तदादित्यमभितोऽश्रयत्तद्वा एतद्यदेतदादित्यस्य शुक्लꣳ रूपम् ॥ ३ ॥**

तद् । व्यक्षरत् । तद् । आदित्यम् । अभितः । अश्रयत् । तद् । वै । एतद् । यद् । एतद् । आदित्यस्य । शुक्लम् । रूपम् ॥ ३ ॥

भाष्यम्–तदिति । तद्यशआद्यन्नाद्यरसान्तम् व्यक्षरत् । विशेषेणाक्षरदगमद् व्याप्नोद्व्याप्नोतीत्यर्थः । व्याप्य च सर्वत्रावसान आदित्यम् । आदित्य वाच्यं ब्रह्म । अभितः परितोऽश्रयत् । श्रयति आश्रयति । ब्रह्मण आगत्य तदेव सर्वं प्रविशतीत्यर्थः । तथाच महिमानमाह । तद्वै । तदेवैतदादित्यस्याखण्डानन्दस्य ब्रह्मणो रूपं महिमास्ति । यदेतत् प्रकृतिषु शुक्लं शुक्लवत् शुभ्रम् भासमानं तेजोदृश्यते सर्वत्र ॥ ३ ॥

इति द्वितीय खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ २ ॥

अनुवादः–वह यश आदि वस्तु विशेषरूप से सर्वत्र व्याप्त होता है । व्याप्त होकर ( अन्त में ) उसी आदित्य के चारों तरफ आश्रित रहता है । वही यह ब्रह्म का रूप ( महिमा ) सर्वत्र है जो प्रकृति में शुक्लवत् भासमान हो रहा है ॥ ३ ॥

पदार्थ–साधक का(तद्) वह(यश, तेज, इन्द्रिय, वीर्य्य, अन्नाद्यरस) (व्यक्षरत्) सर्वत्र व्याप्त हो जाता है । व्याप्त होकर अन्त में ( तत् ) वह सब ( आदित्यम् ) ब्रह्म के ही ( अभितः ) चारों तरफ ( अश्रयत् ) आश्रित होता है ( आगे ब्रह्म की महिमा कहते हैं ) ( तद्+वै ) वही ( एतद् ) यह ( आदित्यस्य ) अखण्डस्वरूप ब्रह्म की ( रूपम् ) महिमा है ( यत्+एतद् ) जो यह ( शुक्लम् ) शुक्ल शुभ्र परमसौन्दर्य सर्वत्र प्रकृतिमध्य भासमान है ॥ ३ ॥

इति द्वितीय खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ २ ॥

## * अथ तृतीयः खण्डः *

**अथ येऽस्य प्रत्यञ्चो रश्मयस्ता एवास्य प्रतीच्यो मधुनाड्यः सामान्येव मधुकृतः सामवेद एव पुष्पं ता अमृता आपः ॥ १ ॥**

अथ । ये । अस्य । प्रत्यञ्चः । रश्मयः । ताः । एव । अस्य । प्रतीच्यः । मधुनाड्यः । सामानि । एव । मधुकृतः । सामवेदः । एव । पुष्पम् । ताः । अमृताः । आपः ॥ १ ॥

भाष्यम्-अथेति । अथान्यच्च । अस्यादित्यवाच्यस्य परस्य ब्रह्मणः । ये प्रत्यञ्चो रश्मयः । प्रति । सर्वं प्रत्यञ्चन्ति गच्छन्ति ये ते प्रत्यञ्चः । पश्चिमदिग् व्यापिनो वा । रश्मयो व्याप्तयस्तेजांसि वा सन्ति । ता एवास्य । ब्रह्मरूपस्यास्यप्रसिद्धस्य मधुनः । प्रतीच्यो मधुनाड्यः । सामान्येव । साम गणा एव । मधुकृतो भ्रमराः । ब्रह्मणः प्रकाशकत्वात् साम्नां मधुकृत्त्वम् । सामवेद एव पुष्पम् । साम्नां ज्ञानमेव पुष्पम् । वेदशब्दो ज्ञानार्थकः । ता अमृता आपः । तज्ज्ञानममृतमित्यर्थः ॥ १ ॥

अनुवादः—इस ( आदित्य वाच्य ब्रह्म ) के जो प्रत्येक व्यक्तिगत वा पश्चिम दिग्गत तेज वा व्याप्तिएं हैं वे ही ब्रह्मरूप मधु की प्रतीची मधुनाड़िएं हैं । साम ही मधुकृत् ( भ्रमर ) हैं सामज्ञान ही पुष्प है । वह अमृत जल है ॥ १ ॥

पदार्थ —( अथ ) और ( अस्य ) इस आदित्यवाच्य ब्रह्म के ( ये ) जो ( प्रत्यञ्चः ) सब पदार्थों से सम्बन्ध रखने वाले वा पश्चिम दिशा व्यापी ( रश्मयः ) रश्मि अर्थात् तेज वा व्याप्तिएं हैं ( ताः+एव+अस्य ) वे ही इस ब्रह्मरूप मधु की (प्रतीच्यः+मधुनाड्यः) प्रतीची मधुनाडिएं (धारा) हैं (सामान्येव)सामगण ही (मधुकृतः) भ्रमर हैं ( सामवेदः+एव+पुष्पम् ) साम ज्ञान ही पुष्प है (ताः+अमृताः+आपः) वह अमृत स्वरूप जल है ॥ १ ॥

## तानि वा एतानि सामान्येतꣳ सामवेदमभ्यतपꣳस्तस्याभितप्तस्य यशस्तेज इन्द्रियं वीर्य्यमन्नाद्यꣳ रसोऽजायत ॥ २ ॥

तानि । वै । एतानि । सामानि । एतम् । सामवेदम् । अभ्यतपन् । तस्य । अभितप्तस्य । यशः । तेजः । इन्द्रियम् । वीर्यम् । अन्नाद्यम् । रसः । अजायत ॥२॥

भाष्यम्—तानीति । तानि वै एतानि सामानि सामगणा भ्रमरा इव । एतं सामवेदम् । साम्नां वेदोज्ञानम् । तम् । नतु सामैववेदः । सामवेदंपुष्पमिव अभ्यतपन् अभितपन्ति । अभिसंतपन्ति । रसयन्तीत्यर्थः । तस्याभितप्तस्यास्वादितस्य यशस्तेजः । इन्द्रियमैश्वर्यम् । वीर्यम् अन्नाद्यंरसः । अजायत जायते ॥ २ ॥

अनुवादः — निश्चय वे ये सामगणरूप भ्रमर इस सामज्ञान रूप पुष्प का जब आस्वादन करते हैं । तब उस आस्वादित (सामज्ञान)से यश तेज इन्द्रिय (ऐश्वर्य) वीर्य और अन्नादिरूप रस उत्पन्न होते हैं ॥ २ ॥

पदार्थः—( वै ) निश्चय ( तानि+एतानि ) वे ये ( सामानि ) सामगणरूप भ्रमर ( एतम्+सामवेदम् ) इस साम ज्ञानरूप पुष्प का(अभ्यतपन् ) जब आस्वादन करते हैं (तस्य) तब (अभितप्तस्य) उस अभितप्त (सामज्ञान) से (यशः+तेजः+इन्द्रियम्०) यश, तेज, ऐश्वर्य, वीर्य, अन्नाद्यरूप सब रस ( अजायत ) उत्पन्न होते हैं ॥ २ ॥

**तद्व्यक्षरत्तदादित्यमभितोऽश्रयत्तद्वा एतद्यदेतदादित्यस्य कृष्णꣳ रूपम् ॥ ३ ॥**

तद् । व्यक्षरत् । तद् । आदित्यम् । अभितः । अश्रयत् । तद् । वै । एतद् । यद् । एतद् । आदित्यस्य । कृष्णम् । रूपम् ॥ ३ ॥

भाष्यम्—तदिति । तद्यश आद्यन्नाद्यरसान्तं व्यक्षरत् । विशेषेणाक्षरदगमत् व्याप्नोत् । व्याप्नोतीत्यर्थः । व्याप्य च सर्वत्रावसान आदित्यम् । आदित्यवाच्यं ब्रह्म । अभितः परितः । अश्रयत् श्रयति आश्रयति । ब्रह्मण आगत्य तदेव सर्वं प्रविशतीत्यर्थः । तथाच । तद्वै । तदेव । एतदादित्यस्याखण्डानन्दस्य ब्रह्मणो रूपम् । यदेतत् प्रकृतिषु कृष्णमाकर्षकं रूपम् । भासमानम् । दृश्यते ॥ ३ ॥

अनुवादः—( उस साधक की ) वह यश आदि वस्तु विशेषरूप से सर्वत्र व्याप्त होती है । व्याप्त हो कर ( अन्त में ) उसी आदित्य के चारों तरफ आश्रित रहती है । वही यह ब्रह्म की महिमा है जो प्रकृति में आकर्षक रूप भासमान हो रही है ॥ ३ ॥

पदार्थः—( तद् ) वह ( यश, तेज, इन्द्रिय, वीर्य्य, अन्नाद्यरस ) ( व्यक्षरत् ) सर्वत्र व्याप्त होता है । व्याप्त हो कर अन्त में ( तत् ) वह सब ( आदित्यम् ) ब्रह्म के ही ( अभितः ) चारों तरफ ( अश्रयत् ) आश्रित होता है ( आगे ब्रह्म की महिमा कहते हैं ) ( तद्+वै ) वही ( एतद् ) यह ( आदित्यस्य ) ब्रह्म की ( रूपम् ) महिमा है ( यद्+एतद् ) जो यह ( कृष्णम् ) सब के मन का आकर्षण करने वाला सुन्दर रूप सर्वत्र प्रकृति मध्य भासमान है ॥ ३ ॥

इति तृतीय खण्डस्यभाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ३ ॥

* अथ चतुर्थः खण्डः *

**अथ येऽस्योदञ्चो रश्मयस्ता एवास्योदीच्यो मधुनाड्योऽथर्वाङ्गिरस एव मधुकृत इतिहासपुराणं पुष्पं ता अमृता आपः ॥ १ ॥**

अथ । ये । अस्य । उदञ्चः । रश्मयः । ताः । एव । अस्य । उदीच्यः । मधुनाड्यः । अथर्वाङ्गिरसः । एव । मधुकृतः । इतिहासपुराणम् । पुष्पम् । ताः । अमृताः । आपः ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथान्यच्च । अस्यादित्यवाच्यस्य ब्रह्मणः । ये । उदञ्चोरश्मयः । उद् उत्कृष्टा अञ्चोगमनानि येषां ते उदञ्चः । उत्तरदिग्गताश्च । रश्मयोव्याप्तयस्तेजांसि वा सन्ति । ता एवास्य ब्रह्मरूपस्य मधुनः । उदीच्योमधुनाड्यः । अथर्वाङ्गिरसः । अथर्ववेद मन्त्रगणाः । मधुकृतोभ्रमराः । इतिहासपुराणं पुष्पम् । ता अमृता आपः । अक्षयजलपूर्णम् ॥ १ ॥

अनुवादः—और जो इस ( आदित्य वाच्यब्रह्म ) की उत्कृष्ट गमन वाली वा उत्तरदिग्गत तेज वा व्याप्तिएं हैं वे ही इस ( ब्रह्मरूप ) मधुकी उदीची मधुनाड़िएं हैं । अथर्ववेद मन्त्र गण ही मधुकृत् ( भ्रमर ) हैं, इतिहासपुराण ही पुष्प हैं, वह अमृत रूप जल ह ॥ १ ॥

पदार्थः—( अथ ) और ( ये ) जो ( अस्य ) इस आदित्यवाच्य ब्रह्म के ( उदञ्चः ) उत्कृष्ट गमन वाले वा उत्तर दिशा व्यापी ( रश्मयः ) रश्मि अर्थात् तेज वा व्याप्तिएं हैं ( ताः+एव ) वे ही ( अस्य ) इस ब्रह्मरूप मधु की ( उदीच्यः+मधुनाड्यः ) उदीची मधु नाड़िएं (धारा) हैं ( अथर्वाङ्गिरसः+एव ) अथर्ववेद ही ( मधुकृतः ) मधु बनानेवाले भ्रमर हैं ( इतिहासपुराणम् ) इतिहास पुराण ही ( पुष्पम् ) पुष्प हैं ( ता+अमृताः+आपः ) वह अक्षय जल है ॥ १ ॥

## ते वा एतेऽथर्वाङ्गिरस एतदितिहासपुराणमभ्यतपᳬस्तस्याभितप्तस्य यशस्तेज इन्द्रियं वीर्य्यमन्नाद्यᳬरसोऽजायत ॥ २ ॥

ते । वै । एते । अथर्वाङ्गिरसः । एतद् । इतिहासपुराणम् । अभ्यतपन् । तस्य । अभितप्तस्य । यशः । तेजः । इन्द्रियम् । वीर्य्यम् । अन्नाद्यम् । रसः । अजायत ॥ २ ॥

भाष्यम्—ते वा इति । वै इति निश्चितमत्र न सन्देहः कर्तव्येत्यर्थः । त एते । अथर्वाङ्गिरसोऽथर्ववेद मन्त्रगणा भ्रमराइव । एतद् । इतिहासपुराणम् । पुष्पम् । अभ्यतपन् । अभितपन्ति निर्मथनन्ति रसयन्ति । तस्माद्यशः प्रभृतीरसोऽजायतेत्यर्थः । शेषं पूर्ववत् ॥ २ ॥

अनुवादः—इस में सन्देह नहीं कि वे अथर्ववेद मन्त्रगणरूप भ्रमर इतिहास पुराण रूप पुष्प का मन्थन करते हैं उस मथित इतिहासपुराणरूप पुष्प से यश, तेज, ऐश्वर्य, वीर्य, अन्नाद्य ये सब रस उत्पन्न होते हैं । २ ।।

पदार्थः—( वै ) इस में सन्देह नहीं ( ते एते ) वे ये ( अथर्वाङ्गिरसः ) अथर्ववेद मन्त्रगण ( एतद्+इतिहासपुराणम् ) इस इतिहासपुराण का ( अभ्यतपन् ) जब मन्थन करते हैं तब ( यशः ) यश आदि उत्पन्न होते हैं । अन्य पद सुगम हैं ।।२।।

**तद्व्यक्षरत्तदादित्यमभितोऽश्रयत्तद्वा एतद्यदेतदादित्यस्य परं कृष्णꣳ रूपम् ।। ३ ।।**

तद् । व्यक्षरत् । तद् । आदित्यम् । अभितः । अश्रयत् । तद् । वै । एतद् । यद् । एतद् । आदित्यस्य । परम् । कृष्णम् । रूपम् ।। ३ ।।

भाष्यम्—तद्यश आद्यन्नाद्यरसान्तं व्यक्षरत् । विशेषेणाक्षरदगमत् व्याप्नोत् । व्याप्नोतीत्यर्थः । व्याप्य च सर्वत्रावसान आदित्यम् । आदित्यवाच्यं ब्रह्म । अभितः परितः । अश्रयत् श्रयति आश्रयति । ब्रह्मण आगत्य तदेव सर्वं प्रविशतीत्यर्थः । तथाच तद्वै । तदैव तदादित्यस्याखण्डानन्दस्य ब्रह्मणोरूपम् । यदेतत् प्रकृतिषु परं कृष्णम् । अत्यन्तमाकर्षणरूपं भासमानं दृश्यते ।।३।। इति चतुर्थखण्डस्यसंस्कृतभाष्यं समाप्तम्।।३।।

अनुवादः—वह यश आदि वस्तु विशेषरूप से सर्वत्रव्याप्त होती है । व्याप्त होकर ( अन्त में ) उसी आदित्य के चारों तरफ आश्रित होती है । वही यह ब्रह्म का रूप ( महिमा ) है जो प्रकृति में अत्यन्त आकर्षकरूप से भासमान हो रही है ।। ३ ।।

पदार्थः—( तद् ) वह ( यश, तेज, इन्द्रिय, वीर्य्य, अन्नाद्यरस ) ( व्यक्षरत् ) सर्वत्रव्याप्त हो जाता है । व्याप्त होकर अन्त में ( तत् ) वह सब ( आदित्यम् ) ब्रह्म के ही ( अभितः ) चारों तरफ ( अश्रयत् ) आश्रित होता है ( आगे ब्रह्म की महिमा कहते हैं ) ( तद्+वै ) वही ( एतद् ) यह ( आदित्यस्य) ब्रह्म की ( रूपम् ) महिमा है ( यत्+एतद् ) जो यह ( परम् ) अत्यन्त ( कृष्णम् ) सबों के मनका आकर्षण करने वाला परम सुन्दररूप सर्वत्र प्रकृतिमध्य भासमान है ।। ३ ।।

इति चतुर्थ खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ।। ४ ।।

* अथ पञ्चमः खण्डः *

**अथ येऽस्योर्ध्वा रश्मयस्ता एवास्योर्ध्वा मधुनाड्यो गुह्या एवाऽऽदेशा मधुकृतो ब्रह्मैव पुष्पं ता अमृता आपः ॥ १ ॥**

अथ । ये । अस्य । ऊर्ध्वाः । रश्मयः । ताः । एव । अस्य । ऊर्ध्वाः । मधुनाड्यः । गुह्याः । एव । आदेशाः । मधुकृतः । ब्रह्म । एव । पुष्पम् । ताः । अमृताः । आपः ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथान्यच्च । अस्य समन्ताद्द्योतमानस्य ब्रह्मणः । ये । ऊर्ध्वा रश्मयः ऊर्ध्वगा रश्मयस्तेजांसि व्याप्तयो वा सन्ति । ता एवास्य ब्रह्मरूपस्यमधुनः । ऊर्ध्वा मधुनाड्यः । गुह्या गूढाः । अकृतात्मभिरशुश्रूषुभिरब्रह्मचारिभिरविजितेन्द्रियैरमनस्कैश्चञ्चलैः पुरुषैर्दुर्बोधा अग्राह्याः । केवलं शान्तैर्विवेकादिगुणैरेवावगम्याः । आदेशा वैदिकशिक्षा एव । मधुकृतोभ्रमराः । ब्रह्मैव । वेदवाची ब्रह्मशब्दोऽत्र । वेदचतुष्टयमेव पुष्पम् । कुसुमम् । ता अमृता आपः । पूर्वं सर्वे वेदाः पृथक् पृथगुक्ताः । अत्र सामान्येन सर्वएकत्रैव विहिताः । ब्रह्मशब्देन सर्वेषां वेदानां संग्रहः ॥ १ ॥

अनुवादः—और इस सर्वत्र द्योतमान ब्रह्म के ऊर्ध्वगामी जो तेज वा व्याप्तिएं हैं वे ही इस ( ब्रह्मरूपमधु ) की ऊर्ध्व मधु नाड़िएं (धारा) हैं । गुह्य आदेश ( वैदिक शिक्षाएं) ही मधुकृत (भ्रमर) हैं । ब्रह्म ( चारोंवेद ) ही पुष्प हैं वे अमृत स्वरूप जल हैं ॥ १ ॥

पदार्थः–( अथ ) और ( अस्य ) सर्वत्र प्रकाशमान इस ब्रह्म के ( ये ) जो ( ऊर्ध्वाः ) ऊपर जाने वाले ( रश्मयः ) रश्मि अर्थात् तेज वा व्याप्तिएं हैं ( ताः+एव ) वे ही ( अस्य ) ब्रह्मरूप मधुकी ( ऊर्ध्वाः+मधुनाड्यः ) ऊर्ध्वगामिनी मधुनाड़िएं (धारा) हैं ( गुह्याः ) गूढ़=दुर्बोध ( आदेशाः ) वैदिक शिक्षाएं ( एव ) ही (मधुकृतः) भ्रमर हैं ( ब्रह्म+एव ) सम्पूर्ण चारों वेद ही (पुष्पम्) पुष्प हैं (ताः+अमृताः+आपः ) वे अमृतरूप जल हैं ॥ १ ॥

**ते वा एते गुह्या आदेशा एतद्ब्रह्माभ्यतपꣳस्तस्याभितप्तस्य यशस्तेज इन्द्रियं वीर्यमन्नाद्यꣳ रसोऽजायत ॥ २ ॥**

ते । वै । एते । गुह्याः । आदेशाः । एतद् । ब्रह्म । अभ्यतपन् । तस्य । अभि-

तप्तस्य । यशः । तेजः । इन्द्रियम् । वीर्यम् । अन्नाद्यम् । रसः । अजायत ॥ २ ॥

भाष्यम्—ते वा इति । वै इति निश्चितमत्र न सन्देहोऽस्ति वक्ष्यमाणविषये । त एते गुह्या आदेशा भ्रमरा इव । एतद्ब्रह्म सम्पूर्णं वेदचतुष्टयं पुष्पमिवाभ्यतपन् । अभितपन्ति रसयन्ति । तदा तस्याभितप्तस्य सकाशाद्यशः प्रभृतीरसोऽजायतेत्यर्थः ॥ २ ॥

अनुवादः—इसमें सन्देह नहीं कि वे ये गुह्य आदेशरूप भ्रमर जब इस सम्पूर्ण वेद रूप पुष्प का आस्वादन करते हैं। तब उस अभितप्त (वेद) से यश, तेज, ऐश्वर्य, वीर्य अन्नाद्यरूप रस उत्पन्न होते हैं ॥ २ ॥

पदार्थः—( वै ) यह निश्चित है इसमें सन्देह नहीं कि ( ते+एते ) वे ये ( गुह्याः+आदेशाः ) गूढ वैदिक शिक्षाएं ( एतद्+ब्रह्म ) इन चारों वेदों को ( अभ्यतपन् ) मथन करते हैं ( तस्य+अभितप्तस्य ) तब उस संतप्त (मथित ) वेद से ( यशः० ) यश तेज आदि सब उत्पन्न होते हैं ॥ २ ॥

## तद्व्यक्षरत्तदादित्यमभितोऽश्रयत्तद्वा एतद्यदेतदादित्यस्यमध्ये क्षोभत इव ॥ ३ ॥

तद् । व्यक्षरत् । तद् । आदित्यम् । अभितः । अश्रयत् । तद् । वै । एतद् । यद् । एतद् । आदित्यस्य । मध्ये । क्षोभते । इव ॥ ३ ॥

भाष्यम्—तद्व्यक्षरदिति । तद्यश आदि । व्यक्षरद् । विशेषेणाक्षरत् । व्याप्नोतीत्यर्थः । व्याप्य चान्त आदित्यं ब्रह्मैवाश्रयत् । आश्रयति । सर्वेषामन्ते ब्रह्मणिपर्य्यवसानमित्यर्थः । कोऽसावादित्यः । किं रूपम् । किं लक्षणञ्चेत्याह । तद्वै । तदेवैतद् । आदित्यस्य सर्वतोविद्योतमानस्य ब्रह्मणोरूपम् । रूपमिति पूर्वस्मादध्याहार्यम् । यदेतन्मध्ये । प्रकृतीनां मध्ये क्षोभत इव । शोभत इव । शस्यस्थाने क्ष इति पाठः । प्रकृतेर्यद्रूपं तदेव ब्रह्मणो न वास्तविकं रूपं विद्यत इतीवेनध्वन्यते । सचेव शब्दः सर्वत्र पूर्वत्र योज्यः ॥ ३ ॥

अनुवादः—वह (यश, तेज, इन्द्रिय, वीर्य और अन्नाद्यरस ) विशेष रूप से सर्वत्र व्याप्त होता है । सर्वत्र व्याप्त हो कर अन्ततोगत्वा ब्रह्म के चारों तरफ आश्रित होता है । वही यह ब्रह्म की महिमा है । जो यह प्रकृति के मध्य मानो शोभित हो रही है ॥ ३ ॥

पदार्थः–( तद् ) वह यश, तेज, ऐश्वर्य, वीर्य और अन्नाद्यरस (व्यक्षरत् ) प्रथम सर्वत्र व्याप्त होता है और व्याप्त हो कर अन्त में ( आदित्यम् ) आदित्य=स-

र्वत्र विद्योतमान ब्रह्म के ( अभितः ) चारों तरफ ( अश्रयत् ) आश्रित होता है (तद्वै ) वही ( एतद् ) यह ( आदित्यस्य ) ब्रह्म की ( रूपम् ) महिमा है ( यद्+एतद् ) जो यह ( मध्ये ) प्रकृति के बीच ( क्षोभत+इव ( मानो शोभित हो रही है यहां शोभते के स्थान में क्षोभते जानना ॥ ३ ॥

**ते वा ऐते रसानाꣳ रसा वेदा हि रसास्तेषामेते रसास्तानि वा एतान्यमृतानाममृतानि वेदा ह्यमृतास्तेषामेतान्यमृतानि ॥ ४ ॥**

ते । वै । एते । रसानाम् । रसाः । वेदाः । हि । रसाः । तेषाम् । एते । रसाः । तानि । वै । एतानि । अमृतानाम् । अमृतानि । वेदाः । हि । अमृताः । तेषाम् । एतानि । अमृतानि ॥ ४ ॥

भाष्यम्—ते वा इति । पूर्वेषु प्रकरणेषु यशस्तेज आदीनां रसत्वं वेदज्ञानेभ्यः संभवत्वञ्च दर्शितम् । तदेवोपसंहरति । वै इति निश्चितमत्र न संशयितव्यम् । यत् । ते । एते यशस्तेज इन्द्रिय वीर्य्यान्नाद्यादयो रसाः । रसानामपि इतरेषां लोकेषु प्रसिद्धानां घृतमध्वादीनां रसानांमध्ये रसाः श्रेष्ठा रसाः सन्ति । कथमिति । हि यतः । पूर्वं तावद् वेदाएवरसा मध्वादिवदानन्दप्रदाः । तेषां वेदानाम् । एते यश आदयो रसाः सन्ति । वेदवतां पुरुषाणां यशस्तेज आदयो रसा भवन्ति । नावेदवताम् । अतो यश आदीन् प्रति वेदस्यैवकारणत्वम् । अत उक्तं तेषामेतेरसा इति । पुनस्तानि वै । तान्येवैतानि यशस्तेज आदीन्यमृतानाममृतानि । न मृतं मरणं विनाशो विद्यत एषामिति अमृतानि कल्पान्तस्थायीनि । कथमेतेषाममृतत्वमिति कथयति । हि यतः । पूर्वं तावद् वेदा अमृताः । अविनश्वराः स्वरूपतः । आनन्दप्रदाश्च । तेषां वेदानाम् एतानि यश आदीनि अमृतानि । यदा पुरुषाः वेदविदो भवन्ति । तदालोके यश आदीनि अमृतानि लभन्ते लब्ध्वाच अमृता भवन्ति ॥ ४ ॥

इति पञ्चमखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ ५ ॥

अनुवादः—निश्चय वे ये रसों के रस हैं । क्योंकि वेद रस हैं । उन के ये रस हैं । वे ये अमृतों के अमृत हैं । क्योंकि वेद ही अमृत हैं । उन के ये अमृत हैं ॥ ४ ॥

पदार्थः—( वै ) यह निश्चय है कि ( ते एते ) वे ये यश, तेज, इन्द्रिय, वीर्य्य, अन्नाद्यरूप रस (रसानाम्) घृत मधु आदिक रसों के (रसाः ) रस हैं अर्थात् सब रसों में ये रस सर्व श्रेष्ठ हैं ( हि ) क्योंकि ( वेदाः+रसाः ) प्रथम वेद ही मधु आदि रसवत् आनन्दप्रद हैं । उस में भी ( तेषाम्+एते+रसाः ) उन वेदों के ये यश आदि रस

हैं ( तानि+वै ) निश्चय वे यश आदि ( अमृतानाम् ) अमृतोंके ( अमृतानि ) अमृत अर्थात् कल्पान्तस्थायी हैं ( हि ) क्योंकि प्रथम ( वेदाः+अमृताः ) वेद अमृत हैं और ( तेषाम् ) उन वेदों के ( एतानि+अमृतानि ) ये अमृत हैं ॥ ४ ॥

इति पञ्चम खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ५ ॥

## * षष्ठखण्ड की अवतरणिका । ( ४ ) *

पूर्वगत पांच खण्डों में मधुविद्या का वर्णन किया गया है । इसके भाव को ध्यान में प्रथम रख आगे के प्रकरण को विचारे रूपक के द्वारा दिखलाया गया है कि ब्रह्म मधु है और ब्रह्म के तेज पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, ऊपर जहां तक व्याप्त हैं वहां तक वे तेज ही इस मधुकी पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, ऊपर की नाड़िएं हैं । अब विचार करो कि ब्रह्म के तेज पूर्वदिशा में कहां तक व्याप्त हैं । निस्सन्देह उन तेजों की सीमा नहीं, अतः यह सिद्ध हुआ कि उन मधु नाड़ियों की भी पूर्वदिशादिकों में सीमा नहीं । इससे यह सिद्ध हुआ कि ये मधु और नाड़िएं असीम और अनवधिक हैं । यह भी वर्णन हो चुका है कि ऋग्, यजु, साम, अथर्ववेद ही अमर हैं और इनके ज्ञान ही अमृतजल पूर्ण पुष्प हैं और इसी अमृत जल से मानो यह मधु बना हुआ है । इस हेतु यह मधु अमृत स्वरूप ही है । अमृत नाम मोक्ष का है अतः यह मधु मोक्षस्वरूप अर्थात् परमानन्द धाम और निखिल दुःख रहित है । अब आगे दिखलाया जायगा कि अमृतरूप मधु के अधिकारी कौन हैं ? निस्सन्देह इस के अधिकारी देव अर्थात् मुक्त पुरुष हैं । मुक्त पुरुष कौन होते हैं? जो वेदवित् हैं । उन में भी कोई एक वेद के, कोई दो के, कोई तीनों के, कोई चारों के ज्ञाता होते हैं ! उन में भी अधिकारी भेद से न्यूनाधिक्यतया अनेक प्रकार के ज्ञानी होंगे जैसे इस लोक में निज ज्ञानानुकूल ही सुख दुःख के भागी होते हैं वैसे ही इस शरीर के त्यागने पर भी निजज्ञानानुकूल ही परमानन्द के भोगने में समर्थ होते हैं । मुक्त पुरुषों के भोग कालादि में भी न्यूनाधिक तारतम्यादि हुआ करते हैं । इसको स्वयं उपनिषद् आगे दिखलावेगी । अब जिस कारण रूपक के द्वारा यह वर्णन किया गया है कि मानो पूर्व मधु की बनाने वाली ऋचाएं हैं और दक्षिण के यजुर्गण इत्यादि । इसी कारण प्रथम अमृत से वसु जीते हैं द्वितीय से रुद्र जीते हैं इत्यादि वर्णन भी रूपकमात्र ही हैं । जिस कारण केवल ऋग्वेद के साङ्गोपाङ्ग के पढ़ने वाले वसु नाम से कहे गये हैं और ऋग्वेद पूर्व दिक्स्थ प्रथम अमृत का बनाने वाला माना गया है । अतः वसु प्रथम अमृत से जीते हैं । रुद्र द्वितीय अमृत से जीते हैं इत्यादि संगति भी जाननी ॥

साधक के हृदय में ईश्वर का ज्ञान वेद के मन्त्र द्वारा होता है। जितने ही मन्त्र वह विचारेगा उतना ही ईश्वर का ज्ञान होगा। ऋग्वेद में जैसा ईश्वर का वर्णन है वैसा उसे ज्ञात होगा और तदनुकूल ही साधक के विचारादिक भी होंगे इस नियम के अनुसार जो २ जिस वेद को जानता है तदनुकूल ही मुक्तावस्था में वासनाएं बनी रहती हैं और यह वासना मुक्तावस्था में साधन होती हैं इसी हेतु आगे के प्रकरण में दिखलाया जायगा कि ऋग्वेदकृत मधु से ऋग्वेदी, यजुर्वेदकृत मधु से यजुर्वेदी इत्यादि जीते हैं ॥

※ अथ षष्ठः खण्डः ※

**तद्यत्प्रथमममृतं तद्वसव उपजीवन्त्यग्निना मुखेन। न वै देवा अश्नन्ति न पिबन्त्येतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यन्ति ॥ १ ॥**

तद्। यत्। प्रथमम्। अमृतम्। तद्। वसवः। उपजीवन्ति। अग्निना। मुखेन। न। वै। देवाः। अश्नन्ति। न। पिबन्ति। एतद्। एव। अमृतम्। दृष्ट्वा। तृप्यन्ति ॥ १ ॥

भाष्यम्—तदिति। अमृतमिति। ऋग्वेदकृतमत्र प्रथमममृतमुक्तम्। तत्राप्यृग्वेदप्रतिपाद्यं यद् ब्रह्मास्ति तदिहामृतमभिप्रेयते। ऋचां मध्ये यादृशं ब्रह्मणः स्वरूपमुक्तं तस्यग्रहणम्। एवञ्च प्रार्थनमुपासनं स्तवनं कीर्तिरैश्वर्यं सृष्टिक्रम उत्पत्तिःस्थितिः संहृतिरित्यादि यद्वस्तु विधीयते तत्सर्वममृतपदेन संगृह्यावसाने ब्रह्मैव समन्वेतव्यम्। वसवः। ये ब्रह्मचारिणो गुरौ वसन्तश्चतुर्विंशतिं वर्षाणि साङ्गवेदमधीयते ततः समावर्तन्ते ते वसव उच्यन्ते। पाठक्रमोऽयं वर्तते। ऋग्यजुः सामाथर्वाणः क्रमेणाध्येतव्याः। तत्र ये केचन चतुर्विंशतिं वर्षाण्येव ब्रह्मचर्य्यं चरन्ति ते प्रथमं साङ्गं सब्राह्मणं सोपनिषत्कं सयज्ञं सरहस्यमृग्वेदमेवाध्येतुं शक्नुवन्ति। त एव साङ्गर्ग्वेदपाठिनश्चतुर्विंशतिवर्षेषु गुरुकुल निवासिनश्छात्रा वसवो निगद्यन्ते। अतो वसूनामृग्वेदएव जीवनमिह परलोकेच। यजुरादिष्वप्रवृत्तेर्यजुरादयोवेदास्तेषां जीवनं न भवन्ति। प्रेत्यापि ते "वसव" इत्येव पदवीं लभन्ते। तस्मिन् काले वीर्यस्याऽस्कन्दनेन तदाधिक्यात्तेषां मुखं तेजसा जाज्वल्यमानमग्निवत्प्रतिभाति। अतोऽग्निमुखा वा एते ब्रह्मचारिणः। तस्मादयमर्थोऽस्यजातः। तद्। तत्रामृतानां मध्ये यत्प्रथममृतम्। यत्प्रथममृग्वेदप्रतिपादितम्। अमृतंमधुशब्दितम्। मोक्षाख्यं ब्रह्म वर्तते। तदमृतं प्राप्य। अग्निनामुखेन। अग्निवद्दीप्यमानेनमुखेनोपलक्षिता भा-

समानाः । वसवः । कृतचतुर्विंशतिवर्षब्रह्मचर्यव्रता ब्रह्मचारिणः । उपजीवन्ति मोक्षधाम्नि सुखेन दिनानि गमयन्ति । अत्रकेचित्संशेरते । यथान्नं दुग्धं वा प्राप्य तस्य भक्षणेन पानेन वा मनुष्या उपजीवन्ति । एवमेव किं तदमृतं प्राप्य तस्मादन्नादेरिव किञ्चित्किञ्चिदुद्धृत्य प्रत्यहं ते वसवोऽश्नन्ति पिबन्ति । तेनोपजीवन्ति नाम जीविकां निर्वाहयन्ति । उतान्यः कोप्याशयस्तस्येत्यत आह । न वै देवा अश्नन्ति न पिबन्ति। ते वै देवाश्चतुर्विंशतिवर्षब्रह्मचर्यव्रतप्रतापेन देवपदवी प्राप्तेर्देवशब्दवाच्या वसवः । न च तदमृतमश्नन्ति न च पिबन्ति किन्त्वेतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यन्ति । अयमाशयः । अमृतपदेनात्रब्रह्मोक्तम् । नहि तन्मध्वादिवत्पेयं भक्ष्यम्वा मूर्त्तम्वस्त्वस्ति यदश्नीयात् पिबेद्वा । किन्तु तदेवामृतं ब्रह्मरूपं दृष्ट्वा मुक्तावस्थायां साक्षात् कृत्य तृप्यन्ति आनन्दन्ति प्रसीदन्तीत्यर्थः ॥ १ ॥

अनुवादः—उन अमृतों में से जो प्रथम अमृत है उस अमृत को पाकर अग्नि समान मुख से शोभायमान होते हुए वसुगण जीते हैं । निश्चय, न तो (वे) देव खाते हैं और न पीते हैं किन्तु इसी अमृत का साक्षात्कार कर तृप्त रहते हैं ॥ १ ॥

पदार्थः–( तद् ) उन अमृतों में से ( यत्+प्रथमम् ) जो प्रथम (अमृतम्) ऋग्वेदकृत मधुवाच्य अमृतस्वरूप ब्रह्म है (तद्) उसको पाकर ( अग्निना+मुखेन ) अग्निवद् देदीप्यमान मुख से युक्त अर्थात् शोभायमान होते हुए ( वसवः ) चतुर्विंशतिवर्षाध्यायी वसुनामधारी ब्रह्मचारी ( उपजीवन्ति ) उस ब्रह्म की समीपता का अनुभव करते हुए सुख पूर्वक मोक्षधाम में दिन विताते हैं । यहां पर कोई शङ्का करते हैं कि जैसे अन्न वा दुग्ध पाकर उसके भक्षण वा पान से मनुष्य जीते हैं क्या वैसे ही उस अमृतको पा अन्नादि के समान उससे किञ्चित्२ लेकर प्रतिदिन वे वसु खाते पीते हैं ? और उससे अपनी जीविका का निर्वाह करते हैं ? अथवा इसका कोई अन्य आशय है, अतः आगे कहते हैं (न+वै+देवाः+अश्नन्ति ) २४ वर्ष तक ब्रह्मचर्यव्रत धारण करने से देवपदवी की प्राप्ति के कारण देवशब्दवाच्य वे वसुगण न तो खाते हैं और ( न पिबन्ति ) न पीते हैं किन्तु ( एतदेवामृतम्+दृष्ट्वा ) इसी अमृत को साक्षात् करके ( तृप्यन्ति) तृप्त रहते हैं ॥ १ ॥

भाष्याशयः–अमृत–यहां प्रथम अमृत ऋग्वेदरूप भ्रमरकृत कहा है । उसमें भी ऋग्वेद के ज्ञान से ज्ञेय जो ब्रह्म उसका यहां अमृतपद से अभिप्राय है । अर्थात् ऋचाओं के मध्य जैसा ब्रह्म का स्वरूप, प्रार्थना, उपासना, स्तवन, कीर्त्ति, ऐश्वर्य, सृष्टिक्रम, उत्पत्ति, स्थिति, संहार, आदि वस्तु विहित हैं उन सब का अमृतपद से ग्रहण है। तत्पश्चात् अन्त में केवल ब्रह्म से ही तात्पर्य्य है। अर्थात् ऋग्वेद का जो साङ्ग ज्ञान

उससे विज्ञेय जो ब्रह्म वह यहां प्रथम अमृत है। वसवः—जो ब्रह्मचारी गुरुकुल में वास करते हुए २४ वर्ष तक अङ्ग उपाङ्ग सहित ऋग्वेद को प्रधानतया पढ़ते पश्चात् समावर्त्तन करते हैं वे यहां वसु कहलाते हैं। पाठ का क्रम यह है कि ऋग्, यजु, साम और अथर्ववेद क्रम से पढ़ने चाहिये। जो कोई चौवीस वर्ष पर्य्यन्त ही ब्रह्मचर्य्य गुरुकुल में रखना चाहते हैं। वे प्रथम साङ्ग, सोपाङ्ग, सब्राह्मण, सोपनिषत्क, सयज्ञ, सरहस्य ऋग्वेद का ही अध्ययन कर सकते हैं और येही चतुर्विंशति वर्षाध्यायी ब्रह्मचारी वसुपदवी से भूषित होते हैं। इसी कारण यह कहा गया है कि वसुओं का जीवन ऋग्वेद ही है अर्थात् ऋग्वेद कथित ब्रह्म ही इनका इहलोक परलोक में जीवन है क्योंकि अपने जीवन में उन्होंने ऋग्वेद ही पढ़ा यजुर्वेदादि में अप्रवृत्ति होने से वह उनका उपजीवन नहीं होता है। मरने के अनन्तर भी वसु ही कहलाते हैं। अग्निनामुखेन—२४ वर्ष ब्रह्मचर्य्य व्रत धारण करने से और स्वप्नादि में भी वीर्य्य के अधःपतन न होने से उसकी अधिकता से उस काल में उन ब्रह्मचारियों के मुख अग्निवत् तेज से जाज्वल्यमान भासित होते हैं। अतः वे ब्रह्मचारी अग्निमुख ही कहलाते हैं। अन्यविषय पदार्थ के बीच में कहा गया है सो वहां ही देखना ॥ १ ॥

## त एतदेव रूपमभिसंविशन्त्येतस्माद्रूपादुद्यन्ति ॥ २ ॥

ते। एतद्। एव। रूपम्। अभिसंविशन्ति। एतस्माद्। रूपाद्। उद्यन्ति ॥ २ ॥

भाष्यम्—त एतदिति। ते वसवः। एतदेवरूपम्। एतदमृताख्यं ब्रह्मैव। अभिसंविशन्ति। अभितः सर्वतः प्रविशन्ति ब्रह्मैवानुभवन्ति। ब्रह्मानन्दमेव सर्वतः प्राप्नुवन्तीत्यर्थः। यद्यपि ब्रह्म सर्वत्रैव विद्यत अतः सर्वे ब्रह्मण्येव निविष्टाः सन्ति। तथापि सत्यज्ञाने ब्रह्मण्येवाहमस्मिब्रह्मविभूतयो मां परि यन्ति। क्षणंक्षणमानन्दामृतंमयि वर्षतीत्यादि नानुभवतिसम्यग्। तथाच। एतस्मादेवरूपात् कारणात् तस्यैव रूपस्योपासनाद्धेतोरुद्यन्ति। सर्वेषु लोकेषूदयं प्राप्नुवन्ति। सर्वत्र कामचारा भवन्तीत्यर्थः। तस्माद्रूपादित्यत्र हेतौ पञ्चमी। यद्वा। तस्मिन्नेव समुद्रे नद्यइव विलीयन्त इव पुनरपि तस्य ब्रह्मणः सकाशादुद्यन्तीवोद्गच्छन्तीव जलान्तर्वर्तिनः मत्स्या इव ॥ २ ॥

अनुवादः—वे ( वसु ) इसी अमृताख्य ब्रह्म को चारों तरफ अनुभव करते हैं और उसी रूप की उपासना के कारण वे सर्वत्र उदित (सर्वत्र कामचारी) होते हैं। यद्वा। मानो उसी रूप में लीन हो जाते और पुनः उसी रूप से ऊपर को उठते हैं ॥ २ ॥

पदार्थः—( ते ) वे वसु ( एतद्+एव ) इसी ( रूपम् ) अमृताख्य ब्रह्मस्वरूप को

( अभिसंविशन्ति ) चारों तरफ अनुभव करते हैं और ( एतस्माद्+रूपात् ) इसी ब्रह्म की उपासना के प्रभाव के हेतु ( उद्यन्ति ) सर्वत्र उदित होते हैं अर्थात् सर्व लोक लोकान्तरों में वे अहतगति और कामचारी होते हैं । यद्वा । ( ते ) वे वसु ( एतद्+एव रूपम् ) उसी अमृताख्य ब्रह्म की महिमा में (अभिसंविशन्ति) चारोंतरफ से मानो प्रविष्ट होते हैं और पुनः ( तस्माद्रूपात्+उद्यन्ति ) उसी की कृपा से उर्ध्वचेष्टा करते हैं ॥ २ ॥

भाष्याशयः—जैसे नदियां समुद्र में चारोंतरफ से प्रविष्ट होकर उसी में लीन हो जाती हैं तद्वत् मुक्त जीव मानो ब्रह्म में लीन होजाते हैं । और जैसे जलान्तर्वर्ती मत्स्य जल के भीतर से ऊपर को उठते हैं मानो उसी तरह वे वसु उस ब्रह्मानन्द से ऊपर को उठते हैं अर्थात् मत्स्य के समान ब्रह्मानन्दरूप अगाध समुद्र में गोते खा खा कर मानो पुनः पुनः ऊपर को उठते हैं ॥ २ ॥

**स य एतदेवममृतं वेद वसूनामेवैको भूत्वाग्निनैव मुखेनैतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यति स एतदेव रूपमभिसंविशत्येतस्माद्रूपादुदेति ॥ ३ ॥**

सः । यः । एतद् । एवम् । अमृतम् । वेदः । वसूनाम् । एव । एकः । भूत्वा । अग्निना । एव । मुखेन । एतद् । अमृतम् । दृष्ट्वा । तृप्यति । सः । एतद् । एव । रूपम् । अभिसंविशति । एतस्माद् । रूपात् । उदेति ॥ ३ ॥

भाष्यम्— स य इति । न केवलं वसव एव एतदमृतमुपजीवन्ति तदभिसंविशन्ति तस्मादुद्यन्ति च किन्तु यः कश्चित्केनापि प्रकारेणैतदमृतं सम्यग् वेत्ति सोऽपि वसुवत् सर्वमर्हति । एतदेवाग्रे वक्ष्यते । यो विज्ञानी । एतदेवामृतम् । एतदेवामृताख्यंब्रह्म । वेद । सम्यग् विजानाति । सोऽपि । वसूनां पूर्वोक्तव्रतिनां मध्य एवैकोऽन्यतमोभूत्वा । अग्निनामुखेनैवोपलक्षितः सन् । एतदेवामृतम् । अमृतप्रदं ब्रह्म । दृष्ट्वा मुक्तावस्थायामवलोक्य साक्षात्कृत्य वा । तृप्यति । आनन्दति । य एतदेवामृतंवेद । स एतदेवरूपम् । अमृताख्यं रूपम् । अभिसंविशति । परितोऽनुभवति । एतस्माद्रूपात् । एतस्यरूपस्योपासनाद्धेतोः । उद्यतिच सर्वत्रोदयं लभते । सर्वत्र कामचारोभवतीत्यर्थः । यद्वा । तस्मिन्नेव विलीयते तस्मादेवोद्गच्छति मत्स्य इवेत्यर्थः ॥ ३ ॥

अनुवादः—सो जो कोई इसी अमृत ( अमृतरूपब्रह्म ) को अच्छी तरह जानता है । वह भी वसुओं में एक होकर अग्निवत् देदीप्यमान मुख से शोभायमान होता हुआ

इसी अमृत को अनुभव कर तृप्त होता है और पुनः जो उस अमृत को जानता है वह भी इसी महिमा को चारों तरफ अनुभव करता है । और उसी महिमा की उपासना अर्थात् विचार के कारण सर्वत्र वह उदित होता है । यद्वा । मत्स्यवत् उसी में डूबता उगता रहता है ॥ ३ ॥

पदार्थः-( यः ) जो कोई ( एतद्+एव+अमृतम् ) इसी अमृत को (वेद) जानता है ( सः ) वह ( वसूनां ) वसुओं में ( एकः ) एक ( भूत्वा ) होकर ( अग्निना+एव+मुखेन ) अग्निवत् मुख से शोभायमान होता हुआ (एतद्+एव+अमृतम् ) इसी अमृत को (दृष्ट्वा) अनुभव कर ( तृप्यति ) तृप्त रहता है ( यः ) और जो कोई उस अमृत को जानता है वह ( एतद्+एव+रूपम् ) इसी अमृताख्य महिमा को (अभिसंविशति ) चारों-तरफ अनुभव करता है (एतस्माद्+रूपात् ) और इसी महिमा के विचार के प्रभाव से ( उदेति ) सर्वत्र उदित होता है अथवा उसी के आश्रय उठता है ॥ ३ ॥

भाष्याशयः—न केवल वसुगण ही उस अमृत से जीते और उस में लीन होते और उस से ऊपर उठते किन्तु जो कोई किसी प्रकार इस अमृत को अच्छी तरह जानता है वह भी वसुवत् सर्व भोग्य के योग्य होता है यह विषय आगे के प्रकरण में दिखलाया जाता है ॥ ३ ॥

## स यावदादित्यः पुरस्तादुदेता पश्चादस्तमेतावसूनामेव तावदाधिपत्यꣳस्वाराज्यं पर्य्येता ॥ ४ ॥

सः । यावत् । आदित्यः । पुरस्तात् । उदेता । पश्चात् । अस्तम् । एता । वसूनाम् । एव । तावत् । आधिपत्यम् । स्वाराज्यम् । पर्य्येता ॥ ४ ॥

भाष्यम्—स इति । कियन्तं कालं स विद्वांस्तदमृतमुपजीवतीत्युच्यते । आदित्यः सूर्य्यो यावत्कालं पुरस्तात् प्राच्यां दिशि । उदेता । उदेष्यति । पुनः पश्चात् प्रतीच्यां दिशि । अस्तमेता गन्ता गमिष्यति । अयंभावो यावन्तंकालं सूर्य्यः प्राच्यां प्रतीच्याञ्चोदयमस्तञ्चगच्छन् स्थास्यति । तावत् । तावन्तं कालं स विद्वान् वसूनामेवैकोभूत्वा वसूनामेवमध्ये वा । स्वाराज्यं सुखकरं राज्यमेवाधिपत्यं प्राप्य । पर्य्येता । परितः एता । एति । परितोगच्छति । तस्मिन्राज्य अहतगतिर्भूत्वा सोऽपि सदा कामचारोभवतीत्यर्थः ॥ ४ ॥

इति षष्ठखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवादः—जबतक सूर्य पूर्वदिशा में उदित और पश्चिमदिशा में अस्त होता रहेगा तबतक वह ( विद्वान् ) वसुओं में एक होकर वा वसुओं के बीच स्वाराज्याधिपत्य को पा सब ओर स्वच्छन्द विचरण करता रहेगा ॥ ४ ॥

पदार्थः—( आदित्यः ) सूर्य ( यावत् ) जब तक ( पुरस्तात् ) पूर्वदिशा में ( उदेता ) उदित होता रहेगा और ( पश्चात् ) पश्चिमदिशा में ( अस्तम्+एता ) अस्त होता रहेगा ( तावत् ) तब तक ( वसूनामेव ) वसुओं के ही बीच में ( स्वाराज्यम् ) सुखमयराज्यरूप ( आधिपत्यम् ) अधिकार को पा ( सः ) वह विद्वान् ( पर्य्येता ) चारोंतरफ अहतगति और सदा कामचार हो विचरण करता रहेगा ॥ ४ ॥

इति षष्ठखण्डस्यभाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ६ ॥

* अथ सप्तमः खण्डः *

## अथ यद्द्वितीयममृतं तद्रुद्रा उपजीवन्तीन्द्रेण मुखेन। न वै देवा अश्नन्ति न पिबन्त्येतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यन्ति ॥ १ ॥

अथ । यद् । द्वितीयम् । अमृतम् । तद् । रुद्राः । उपजीवन्ति । इन्द्रेण । मुखेन । न । वै । देवाः । अश्नन्ति । न । पिबन्ति । एतत् । एव । अमृतम् । दृष्ट्वा । तृप्यन्ति ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति । द्वितीयममृतमिति । यजुर्वेदव्यपदिष्टं यजुषांगणैर्विज्ञेयं यद्रूपं यद्गुणं यद्विभूति यत्कर्म्म यत्स्वभावञ्च ब्रह्म विद्यते । तदिह द्वितीयामृतेन लक्ष्यते। रुद्राइति । ये ब्रह्मचारिणो गुरौ निवसन्तश्चतुश्चत्वारिंशतं वर्षाणि ब्रह्मचर्यं चरन्तो यथा शक्ति यथा कालं पूर्वं साङ्गोपाङ्गादिसहित मृग्वेदं सामवेदमथर्ववेदञ्चाधीत्य विशेषेण सर्वाङ्गस्य यजुर्वेदस्याध्ययने नैरन्तर्य्येण परिश्राम्यन्ति तमेव सविशेषमभ्यस्यंति मन्यंते पर्य्यालोचयन्ते विजिज्ञासन्त आवर्तयंति तदाकारवृत्तिं विदधति तमेवस्मरत्यधीय अध्यापयंति शृण्वन्ति श्रावयन्ति । इत्येवमादीस्तद्विषयिका एव क्रियाः कुर्वन्ति । त इह रुद्रा उच्यन्ते। एवं च चतुश्चत्वारिंशतं वर्षाणि वेदाध्ययनेन तदनुष्ठानायच अस्खलितवीर्य्या ऊर्ध्वरेतसस्ते विद्युत एव प्रकाशन्ते। अतस्त इन्द्रमुखा वै ब्रह्मचारिण उच्यन्ते । इन्द्र शब्दोविद्युद्वाच्यत्र । अथ मन्त्रार्थं व्याख्यास्यामः । अथ । यद्द्वितीयममृतम् । यजुर्वेदव्यपदिष्टं यदमृताख्यं ब्रह्मास्ति । तदमृतं ब्रह्मलब्ध्वा । इन्देण मुखेन। विद्युत्सगेन देदीप्यमानेन मुखेनोप-

( १ ) सुखमय राज्यरूप आधिपत्य । स्वः=सुख । राज्य=आधिपत्य ।

लक्षितास्ते रुद्राः। चतुश्चत्वारिंशद्वर्षाध्यायिनो ब्रह्मचारिण उपजीवन्ति । मनसा तत्समीपतां प्राप्यानन्देन जीवनं गमयन्ति । अत्र केचन शङ्कन्ते । श्रूयते ह अमृतंनाम रसः स्वर्गे स्थापितं तदमृतं देवाः पायं पायं यथा जीवन्ति तथैव किमेतदप्यमृतं वर्त्तते ? रसवत् पिबन्ति तेनोपजीवन्ति उतेदममृतं किमप्यन्यदेव । इति शङ्कां निरस्यन्नाह । देवा ब्रह्मचर्येण देवपदवीं प्राप्ता अतो देवपदवाच्यास्ते रुद्राख्या ब्रह्मचारिणोऽपवर्गे न वै तदमृतम् । ओदनादिवदश्नन्ति न च जलादिवत् पिबन्ति । किन्त्वेतदेवामृतम् । एतदेवामृतस्वरूपं मोक्षप्रदंब्रह्म। दृष्ट्वा साक्षात्कृत्य तृप्यन्ति आनन्दन्ति । नह्येतदमृताख्यं ब्रह्म किमप्यशनीयं पानीयं वा वस्त्वस्ति यदश्नीयात्पिबेद्वा तस्यदर्शनमेवाशनंपिपासां निवारयति । यल्लब्ध्वा अपिपास एव भवतीत्यर्थः ॥ १ ॥

अनुवादः—अनन्तर जो द्वितीय अमृत अर्थात् यजुर्वेद प्रतिपादित ब्रह्मरूप अमृत है उसको पाकर विद्युत्सममुख से युक्त रुद्र संज्ञक ब्रह्मचारी आनन्द पूर्वक ब्रह्म की समीपता का अनुभव करते हुए जीते हैं । वे देव, निश्चय, न तो खाते और न पीते हैं किन्तु अमृत को साक्षात्कारकर मन में तृप्त रहते हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर ( यत् ) जो (द्वितीयम्+अमृतम्) द्वितीय अमृत अर्थात् जो यजुर्वेदोपदिष्ट अमृताख्य ब्रह्म है ( तद् ) उस ब्रह्म को पाकर ( इन्द्रेण मुखेन ) प्रकाशवान् मुख से शोभायमान होते हुए (रुद्राः) चतुश्चत्वारिंशद्वर्षाध्यायी रुद्राख्य ब्रह्मचारी ( उपजीवन्ति ) उस ब्रह्म की उपासना का अनुभव करते हुए मोक्षदशा में सुखपूर्वक अपने दिन को बिताते हैं ( न+वै–देवाः–अश्नन्ति ) देवपदवाच्य वे रुद्राख्य ब्रह्मचारी न तो खाते और ( न पिबन्ति ) न पीते हैं किन्तु ( एतद्–एव–अमृतम् ) इसी अमृत को ( दृष्ट्वा ) इस अमृताख्य ब्रह्म को साक्षात्कारकर ( तृप्यन्ति ) तृप्त रहते हैं ॥ १ ॥

भाष्याशयः—क्रम प्राप्त द्वितीय अमृत यहां कहा गया है यजुर्वेदरूप अमरकृत द्वितीय अमृत यहां अभीष्ट है अर्थात् यजुर्वेद के द्वारा उसकी महिमा, गुण, विभूति, कर्म और सृष्टि आदि के वर्णन से जैसा महान् ब्रह्म विदित होता है वह यहां द्वितीय अमृत से लक्षित होता है। पाठ क्रमानुसार जो ब्रह्मचारी गुरुकुल में बसते चवालीस वर्ष पर्य्यन्त ब्रह्मचर्य करते हुए यथाशक्ति और यथाकाल पहले अङ्गोपाङ्गादि सहित ऋग्वेद पढ़ पश्चात् विशेषता से सर्वाङ्ग यजुर्वेद के अध्ययन में निरन्तर परिश्रम करते उसी का विशेष अभ्यास, मनन, पर्यालोचना, विजिज्ञासा और आवृत्ति करते रहते हैं एवं तदाकार वृत्ति को धारण करते हैं उसी को स्मरण करते पढ़ते पढ़ाते, सुनते सुनाते इत्यादि तत्सम्बन्धी क्रियाएं करते हैं । वे यहां रुद्र कहलाते हैं । और इस प्रकार चवालीस वर्ष

वेदाध्ययन और उसके अनुष्ठान के हेतु अस्खलित वीर्य्य ऊर्ध्वरेता वे ब्रह्मचारी विद्युत् समान ऐश्वर्य्यवान् होते हैं इस कारण वे इन्द्रमुख कहलाते हैं ॥ १ ॥

**त एतदेव रूपमभिसंविशन्त्येतस्माद्रूपादुद्यन्ति ॥२॥**

ते । एतत् । एव । रूपम् । अभिसंविशन्ति । एतस्माद् । रूपात् । उद्यन्ति ॥२॥

भाष्यम्—त इति । ते रुद्राः । एतदेवरूपम् । एतदमृताख्यं ब्रह्मैव अभिसंविशन्ति । अभितः सर्वतः प्रविशन्ति ब्रह्मैवानुभवन्ति । ब्रह्मानन्दमेव सर्वतः प्राप्नुवन्तीत्यर्थः । यद्यपि ब्रह्म सर्वत्रैव विद्यत अतः सर्वे ब्रह्मण्येव निविष्टाः सन्ति। तथापि सत्यज्ञाने ब्रह्मण्येवाहमस्मि ब्रह्मविभूतयो मां परि यन्ति । क्षणंक्षणमानन्दामृतं मयि वर्वर्तीत्यादि नानुभवतिसग्यग् । तथाच । एतस्मादेवरूपात्कारणादेतस्यैवरूपस्योपासनाद्धेतोरुद्यन्ति । सर्वेपुलोकेषूदयं प्राप्नुवन्ति । सर्वत्रकामचारा भवन्तीत्यर्थः । तस्माद्रूपादित्यत्र हेतौ पञ्चमी ॥ २ ॥

अनुवादः—वे ( रुद्र ) इसी अमृताख्य ब्रह्म को चारोंतरफ अनुभव करते हैं और उसी की महिमा के विचार से वे सर्वत्र उदित सर्वत्र कामचारी होते हैं। यद्वा। मानो उसी महिमा में लीन हो हो कर उसी महिमा के विचार से ऊपर को उठते रहते हैं ॥ २ ॥

पदार्थः—( ते ) वे रुद्र ( एतद्+एव ) इसी ( रूपम् ) अमृताख्य ब्रह्मस्वरूप को ( अभिसंविशन्ति ) चारोंतरफ अनुभव करते हैं और ( एतस्माद्+रूपात् ) इसी महिमा की उपासना के प्रभाव के हेतु (उद्यन्ति) सर्वत्र उदित होते हैं अर्थात् सर्व स्थानों में वे अहतगति और कामचारी होते हैं। यद्वा ( ते ) वे रुद्र ( एतद्+एव+रूपम् ) उसी अमृताख्य ब्रह्म में ( अभिसंविशन्ति ) चारों तरफ से प्रविष्ट होते हैं । और (तस्माद्रूपादुद्यन्ति ) उसी से ऊपर को उठते हैं ॥ २ ॥

भाष्याशयः—जैसे नदियां समुद्र में चारोंतरफ से प्रविष्ट हो कर उसी में लीन हो जाती हैं तद्वत् मुक्त जीव मानो ब्रह्म में लीन हो जाते हैं । और जैसे जलान्तर्वर्त्ती मत्स्य जल के भीतर से ऊपर को उठते हैं मानो उसी तरह वे रुद्र उस ब्रह्मानन्द से ऊपर को उठते हैं अर्थात् मत्स्य के समान ब्रह्मानन्दरूप अगाध समुद्र में गोते खा खा कर मानो पुनः पुनः ऊपर को उठते रहते हैं ॥ २ ॥

**स य एतदेवममृतं वेद रुद्राणामेवैको भूत्वेन्द्रेणैव मुखेनैतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यति। स एतदेव रूपमभिसंविशत्येतस्माद्रूपादुदेति ॥ ३ ॥**

सः । यः । एतद् । एवम् । अमृतम् । वेद । रुद्राणाम् । एव । एकः । भूत्वा । इन्द्रेण । एव । मुखेन । एतद् । एव । अमृतम् । दृष्ट्वा । तृप्यति । सः । एतद् । एव । रूपम् । अभिसंविशति । एतस्मात् । रूपात् । उदेति ॥ ३ ॥

भाष्यम्—स य इति । स यो विज्ञानी । एतदेवममृतम् । एतदेवममृताख्यंब्रह्म । वेद सम्यग् विजानाति । सोऽपिरुद्राणाम् । कृतचतुश्चत्वारिंशद्वर्षं ब्रह्मचर्यव्रतानां रुद्राख्यानां ब्रह्मचारिणां मध्य एवैकः । अन्यतमोभूत्वा । प्रधानोवाभूत्वा । इन्द्रेणैवमुखेन विद्युत्समेन मुखेनोपलक्षितः शोभमानः सन् । एतदेवामृतम् । अमृतप्रदं ब्रह्म । दृष्ट्वा मुक्तावस्थायामवलोक्य साक्षात्कृत्य । तृप्यति । आनन्दति । स एतदेवरूपम् । अमृताख्यंरूपम् । अभिसंविशति । परितोऽनुभवति । एतस्माद्रूपाद् । एतस्यरूपस्योपासनाद्धेतोः । उद्यति च । सर्वत्रोदयं लभते । सर्वत्र कामचारो भवतीत्यर्थः ॥ ३ ॥

अनुवादः—सो जो कोई इसी अमृत ( अमृतरूपब्रह्म ) को अच्छी तरह जानता है वह रुद्रों में एक होकर विद्युद्वत् शीघ्रकारी होता हुआ इसी अमृत को अनुभव कर तृप्त होता है और वह इसी महिमा का चारोंतरफ अनुभव करता है । और उसी महिमा के विचार के कारण सर्वत्र उदित होता है ॥ ३ ॥

पदार्थः—(सः+यः) सो जो कोई ( एतद्+एवम्+अमृतम् ) उसी अमृत को (वेद) जानता है वह (रुद्राणामेव) रुद्रों में ही(एकः) एक (भूत्वा) होकर (इन्द्रेण+एव+मुखेन) विद्युत्समसुखसे प्रकाशमान होता हुआ (एतद्+एव+अमृतम्) इसी अमृत को (दृष्ट्वा) अनुभव करके ( तृप्यति ) तृप्त रहता है ( सः ) वह ( एतद्+एव+रूपम् ) इसी अमृताख्य महिमा का ( अभिसंविशति ) चारोंतरफ अनुभव करता है ( एतस्माद्+रूपात् ) और इसी महिमा की उपासना के प्रभाव से ( उदेति ) सर्वत्र उदित होता है अर्थात् सर्वत्र स्वेच्छाचारी होता है ॥ ३ ॥

**स यावदादित्यः पुरस्तादुदेता पश्चादस्तमेता द्विस्तावद्दक्षिणत उदेतोत्तरतोऽस्तमेता रुद्राणामेवताव-दाधिपत्यꣳस्वाराज्यं पर्य्येता ॥ ४ ॥**

सः । यावत् । आदित्यः । पुरस्तात् । उदेता । पश्चात् । अस्तम् । एता । द्विस्तावत् । दक्षिणतः । उदेता । उत्तरतः । अस्तम् । एता । रुद्राणाम् । एव । तावत् । आधिपत्यम् । स्वाराज्यम् । पर्य्येता ॥ ४ ॥

भाष्यम्—स यावदिति । वसूनां भोगकालाद्रुद्राणांद्विगुणस्सोऽस्तीतिदर्शयितुं प्रवर्तते । तद्यथा । आदित्यः सूर्यः । पुरस्तात्प्राच्यांदिशि यावद् यावन्तं कालमुदेता उदेष्यति। पश्चात्प्रतीच्यांदिशि अस्तमेता अस्तमेष्यति अस्तं गमिष्यतीत्यर्थः । द्विस्तावत् ततो द्विगुणं कालं दक्षिणत उदेता उत्तरतोऽस्तमेता तावत् तावन्तं कालं स विद्वान् रुद्राणामेवैकोभूत्वा स्वाराज्यमाधिपत्यं प्राप्य पर्य्येता परितः कामचारो भविष्यति ॥ ४ ॥

इति सप्तमखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ।

अनुवादः—जबतक सूर्य पूर्वदिशा में उदित होता रहेगा और पश्चिम में अस्त होता रहेगा । उस से द्विगुणकाल दक्षिणदिशा में उदित होता रहेगा और उत्तरदिशा में अस्त होता रहेगा उतने काल वह विद्वान् रुद्रों के बीच सुखमय राज्याधिपत्य पाकर कामचारी होगा ॥ ४ ॥

पदार्थः—( यावत् ) जितने काल ( आदित्यः ) सूर्य ( पुरस्तात् ) पूर्वदिशा में ( उदेता ) उदित होता रहेगा ( पश्चात् ) पश्चिमदिशा में ( अस्तमेता ) अस्त होता रहेगा ( द्विस्तावत् ) उस से द्विगुण काल ( दक्षिणतः+उदेता ) दक्षिण दिशा में उदित होता रहेगा (उत्तरतः+अस्तमेता) उत्तर दिशा में अस्त होता रहेगा ( तावत् ) उतना काल ( सः ) वह विद्वान् ( रुद्राणामेव ) रुद्रों के बीच में ही ( स्वाराज्यम् ) सुखमय राज्यरूप (आधिपत्यम्) अधिकार पाकर (पर्य्येता) चारोंतरफ स्वच्छन्दचारी रहेगा॥४॥

इति सप्तम खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ।

* अथाऽष्टमः खण्डः । *

## अथ यत्तृतीयममृतं तदादित्या उपजीवन्ति वरुणेन मुखेन। न वै देवा अश्नन्ति न पिबन्त्येतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यन्ति ॥ १ ॥

अथ । यद् । तृतीयम् । अमृतम् । तत् । आदित्याः । उपजीवन्ति । वरुणेन । मुखेन । न । वै । देवाः । अश्नन्ति । न । पिबन्ति । एतद् । एव । अमृतम् । दृष्ट्वा । तृप्यन्ति ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति । तृतीयममृतमिति सामवेदोपदिष्टं ब्रह्म तृतीयामृतेन लक्ष्यते । आदित्या इति । ये गुरौ निवसन्तोऽष्टाचत्वारिंशतं वर्षाणि ब्रह्मचर्यव्रतमाचरन्तः साङ्गमृग्वेदं यजुर्वेदमथवर्णञ्च यथाकालं यथाशक्ति पठित्वा विशेषेण सामवेद एव सम्पूर्ण समयं गमयन्ति। ते आदित्यसंज्ञां लभन्ते। तेषां प्राधान्येन सामैवोपजीवमञ्च भवति। अथ मन्त्रार्थः।

अनुवादः—यह ब्रह्म सब है । यद्वा । यह ब्रह्म सबमें ही है । स्वयं शान्त हो (इस ब्रह्म की ) "तज्जलान्" मानकर उपासना करे ॥ १ ॥

पदार्थः—( इदम्+ब्रह्म ) यह ब्रह्म ( सर्वम्+खलु ) सब ही है * ( शान्तः ) स्वयं उपासक शान्त होकर उस ब्रह्म की ( तज्जलान्+इति ) तज्ज=इसीसे सम्पूर्ण यह विश्व होता है । तल्ल=अन्त में उसी में लीन और तदन्=उसी में प्राण धारण करता है । इन तीन विशेषणों से वह युक्त है ऐसा मानकर ( उपासीत ) उपासना करे ॥ १ ॥

भाष्याशयः—जीवात्मदर्शन श्रवण के अनन्तर ब्रह्मोपासन विधान सर्वथा उचित है । इस प्रकरण में इस हेतु ब्रह्म की उपासना और लक्षण कहा जाता है ( सर्वम्+खलु ) यह ब्रह्म परिपूर्ण है । सर्वकर्म, सर्वकाम, सर्वगन्ध और सर्वरस का आधार वही है । इत्यादि वर्णन स्वयं उपनिषद् आगे करेगी । जैसे गुणवान् और रक्षण पोषण आदि व्यापार में यथाशक्ति तत्पर ग्राम नायक को देख उस के बारे में इस ग्राम में "यही सब कुछ है" ऐसे सब मनुष्यों के मुख से वचन निकलते हैं वैसे ही करने न करने अन्यथा करने में सर्वथा समर्थ ईश्वर को देख यह ब्रह्म ही सब है । ईदृश वाक्य इस के विषय में प्रयुक्त होते हैं । अतः " यह ब्रह्म सब है ऐसा कहा गया है जिसको भाषा में यह ब्रह्म परिपूर्ण है कहते हैं ( तज्जलान् ) " तत्+ज+ल+अन् " इन चार पदों से "तज्जलान्" यह बनता है । तत्+वह । जन्=उत्पन्न होना इस से ज । ली=लीन होना इस से ल । अन् = चेष्टा करना एस से अन् बनता है । यह सम्पूर्ण विश्व जिससे ( जायते ) उत्पन्न होता है उसे तज्ज । जिस में ( लीयते ) लीन होता है । उसे तल्ल और स्थितिकाल में जिस में ( अनिति = चेष्टते ) चेष्टा करता है उसे तदन् कहते अर्थात् तज्ज, तल्ल और तदन् ये तीनों उसके विशेषण हैं । इस विश्व का उसी से जन्म उसी से स्थिति और उसी से संहार होता है अतः उसको "तज्जलान्" कहते हैं इन गुणों से भूषित ईश्वर को मान उपासना करे । ब्रह्म का यहां

* हमने ऐसा अर्थ क्यों किया ? इसलिये कि जिस पदार्थ वा सत्ता की अत्यन्त व्यापकता दर्शानी होती है वहां इस प्रकार का प्रयोग किया जाता है । जैसे किसी बरतन में पानी और नमक घुला हुआ हो तो नमक की अधिकता वा विशेषता दिखाने के लिये कहा जाता है कि यह तो सब नमक है कहने वाले का प्रयोजन उससे जल के खण्डन से नहीं होता परन्तु नमक की अधिकता दर्शाने से होता है इसी प्रकार संस्कृत में "सर्वं खल्विदं ब्रह्म" प्रयोग हुआ है जिसके अर्थ ब्रह्म की प्रत्येक वस्तु में व्यापकता दर्शाने से है" ॥

प्रधानलक्षण है। इसी को प्रायः सब गाते हैं यथा (यतो वै०) जिसी से ये प्राणी उत्पन्न होते हैं। जिसके द्वारा उत्पन्न होकर जीते हैं और अन्त में जहां जाते हैं और जिस में लीन होते हैं उसकी जिज्ञासा करो, वही ब्रह्म है। तैत्तिरीयोपनि० भृगुवल्ली १। पुनः (सर्वाणि०) उसी ब्रह्म से ये सब प्राणी उत्पन्न होते हैं और अस्त भी उसी में होते हैं। इत्यादि छान्दोग्य के प्रमाण हैं। अतएव महर्षि कृष्णद्वैपायनने भी "जिससे इस विश्व का जन्मादि होता है वह ब्रह्म है" ऐसा ही ब्रह्म लक्षण विधायक सूत्र रचा है अतः एतत्त्रिगुणविशिष्ट ब्रह्मकी उपासना करे यह भाव है ॥१॥ (क)

**अथ खलु क्रतुमयः पुरुषोयथा क्रतुरस्मिँल्लोके पुरुषो भवति तथेतः प्रेत्य भवति स क्रतुं कुर्वीत ॥ १ ॥ (ख *)**

अथ। खलु। क्रतुमयः। पुरुषः। यथाक्रतुः। अस्मिन्। लोके। पुरुषः। भवति। तथा। इतः। प्रेत्य। भवति। सः। क्रतुम्। कुर्वीत ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति। ब्रह्मलक्षणं सामान्येनोक्त्वा तदुपासनार्थमग्रेकथयति। अथ ब्रह्मलक्षणज्ञानानन्तरं तदुपासनार्थउपदेश आरभ्यते। स उपासकः सर्वो मनुष्यो-वा क्रतुं कुर्वीत। क्रतुः कर्म। यज्ञो वा। क्रतुरिति सर्व वैदिक कर्मपरः। क्रतुरिति कर्म्म-नामसु पठितम्। यथा—"अपः। अप्नः। दंसः। वेषः। वेपः। विष्ट्वी। व्रतम्। कर्वरम्। करुणम्। शक्म्। क्रतुः। करणानि। करांसि" इत्यादीनि षड्विंशतिः कर्म नामानि। निघं०२।१॥ प्रज्ञानामसु च। तद्यथा—"केतुः। केतः। चेतः। चित्तम्। क्रतुः। असुः। धीः। शची। माया। वयुनम्। अभिख्या। इत्येकादश प्रज्ञानामानि" ३।९॥ तेन क्रतुं कर्म्म वैदिककर्म्म कुर्वीत। यद्वा। क्रतुः प्रज्ञा। अध्यवसायोऽयमेवनान्य-थेति अविचल प्रत्ययः प्रज्ञानम्। तं कुर्वीत। इत्यर्थद्वयमपि संघटते। इह हि ब्रह्मज्ञानसा-धनोपयोगि कर्म्म कुर्वीत। यद्वा। ब्रह्मज्ञानरूपं कर्म्म कुर्वीत उपासीत। इत्येवमभिप्रायो विज्ञायते। कथं कर्म कुर्वीत। इत्यत आह। क्रतुमयः खलु पुरुषः। अयं पुरुषः क्रतु-मयः। कर्ममयः। प्रचुराः क्रतवः कर्माणि अस्येति क्रतुमयः। विविध वैदिक कर्म करणा-

* शतपथ कां० १० अ० ६। ब्रा० ३ मं० १ में इस प्रकार पाठ है। सत्यं ब्रह्मेत्युपासीत। अथखलु क्रतुमयोऽयं पुरुषः। स यावत्क्रतुरयमस्माल्लोकात्प्रैत्येवंक्रतुर्हामुंलोकं प्रेत्याभिसंभवति। "सर्वं खलु....उपासीत" इसकी जगह में "सत्यं ब्रह्मेत्युपासीत" इतना भेद है। प्रथम प्रवाक को भाष्य की सुगमतार्थ दो भाग में बांट दिया है।

यैवास्य सृष्टिः । अतो ब्रह्मज्ञान रूपं कर्मावश्यमेव विधातव्यमस्य । तदाह गीता—"सह यज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः । अनेन प्रसविष्यध्वमेषवोऽस्त्विष्टकामधुक्" ३।१०॥ इत्यादि । यद्वा । क्रतुः प्रज्ञा अविचलः प्रत्ययः । प्रचुरा प्रज्ञा अस्येतिक्रतुमयः । यतः स पुरुषः कर्ममयः प्रज्ञामयो वास्तीति तत्सार्थक्याय क्रतुं कुर्वीत । किंस्यात्क्रत्वनुष्ठानेनेत्याह । अस्मिँल्लोके यथाक्रतुः पुरुषोभवति । यथा यादृशः क्रतुः कर्माध्यवसायो वास्येति बहुव्रीहिः । स यथाक्रतुः । यथाकर्मा यथानिश्चयो वा पुरुषोऽस्मिँल्लोके भवति । तथा । तथैव । तादृश एव । इतः प्रेत्य । अस्मात्स्थानात् प्रेत्य गत्वा मृत्वा भवति । जन्मान्तरेऽपि तथैवभवति । अतः स क्रतुं कुर्वीत । तदुक्तमन्यत्र "कर्म्म हैव तत् प्रशशंसतुः । "पुण्यो वै पुण्येन कर्मणा भवति पापः पापेनेति" । बृ० उ० ३।२।१३॥ अन्यच्च—"यथाकारी यथाचारी तथा भवति । साधुकारी साधुर्भवति । पापकारी पापो भवति । पुण्यः पुण्येन कर्मणा भवति । पापः पापेन" । बृ० उ० ४ ४ ५॥ अन्यच्च—"तद्य इह रमणीयचरणाः अभ्याशो ह यत्ते रमणीयां योनिमापद्येरन् । ब्राह्मणयोनिम्वा क्षत्रिययोनिम्वा वैश्ययोनिम्वा । अथ य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनि मापद्येरन् । श्वयोनिम्वा शूकरयोनिम्वा चाण्डालयोनिम्वा" । छा० उ० ५।१०।७॥ अपरञ्च—"यं यं वापि स्मरन् भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम् । तं तमेवैति कौन्तेय ! सदा तद्भाव भावितः" । इत्येवं विधैः शास्त्रप्रमाणैः यथाकर्मा पुरुषस्तथैव प्रेत्यापि भवतीति विज्ञायते । अतः स क्रतुं कुर्वीत ॥ १ ॥ ( ख )

अनुवादः—अब वह कर्म करे । यद्वा । निश्चयात्मक बुद्धि की भावना करे । क्योंकि यह पुरुष कर्ममय वा अध्यवसायमय है । इस लोक में जैसा कर्म्मवाला पुरुष होता है वैसा ही यहां से मरकर के भी होता (अतः उसको कर्म वा निश्चयात्मबुद्धि करनी चाहिये)॥१॥

पदार्थः—( अथ ) अब ( सः ) वह पुरुष ( क्रतुम् ) कर्म्म को । यद्वा । निश्चयात्मक बुद्धि को ( कुर्वीत ) करे । ब्रह्म में निश्चयात्मिका बुद्धि की स्थिरता करे । क्यों कर्म करे सो कहते हैं ( पुरुषः ) यह जीवात्मा ( क्रतुमयः खलु ) निश्चय कर्ममय वा अध्यवसायमय है अतः कर्म्म करना चाहिये । कर्म करने से क्या होता है सो कहते हैं ( अस्मिन्+लोके ) इस लोक में ( पुरुषः ) यह जीवात्मा ( यथाक्रतुः ) यादृक्कर्म्म । जैसा कर्म्म करनेवाला ( भवति ) होता है ( तथा ) वैसा ही ( इतः ) यहां से ( प्रेत्य ) जाकर अर्थात् मरकर ( भवति ) होता है अतः कर्म्म करना उचित है ॥ १ ॥

भाष्याशयः—अथ—सामान्यतः ब्रह्म के लक्षण को कह उस की उपासना के लिये जिज्ञासु को उपदेश दिया जाता है । ब्रह्म के लक्षण के अनन्तर उस की उपासनार्थ उपदेश देना बहुत ही उचित है। १ क्रतु—क्रतुनाम कर्म्म का है। निघण्टु में कर्म्म के नामान्तर्गत क्रतुशब्द का पाठ है। जैसे—अप । अप्न । दंस । वेष । वेप । विष्ट्वी । व्रत । कर्वर । करुण । शक्म । क्रतु । करण । करः इत्यादि २६ नाम कर्म के कहे गये हैं । क्रतुनाम प्रज्ञा ( बुद्धि ) का भी जैसे निघण्टु में ही । केतु । केत । चेत । चित्त । क्रतु । असु । धी । शची । माया । वयुन । अभिख्या ये ११ एकादश नाम प्रज्ञा के हैं । अतः यह अर्थ हुआ कि वेद विहित जितने कर्म हैं सो करे । अथवा क्रतुनाम प्रज्ञा का है अविचल ज्ञान का नाम प्रज्ञा है । जिस को अध्यवसाय निश्चय असन्देह कहते हैं । ब्रह्म में निश्चयात्मक बुद्धि करे । यह भाव है । यहां पर ब्रह्मज्ञानसाधनीय कर्म्म करे वा ब्रह्मज्ञानरूप कर्म्म की उपासना करे यह उपनिषद् का अभिप्राय प्रतीत होता है । २ क्रतुमयः—मनुष्य की सृष्टि क्रतु करने के लिये ही हुई है अतएव गीता में कहा गया है (सहयज्ञाः० ) कर्म्म के साथ ही प्रजाओं की सृष्टि हुई है । जब यह जीवात्मा अध्यवसायमय है तब यदि वह कर्म्म न करेगा तो उस का अध्यवसाय व्यर्थ होजायगा । अतः उस की सार्थकतार्थ कर्म अवश्य करे । ३ यथाक्रतु—जैसा कर्म यहां करता है तदनुसार ही फल जन्मान्तर में पाता है इस हेतु भी कर्म करना चाहिये । कहागया है ( कर्म्म हैव ) पुण्य कर्म से आदमी पुण्यात्मा और पाप कर्म से पापात्मा होता है । पुनरपि (यथाकारी०) जैसा कर्म का आचरण करने वाला यहां पर होता वैसा ही जन्मान्तर में भी होता है। साधु कर्म्म करने वाला साधु । पाप कर्म करने वाला पापी होता है । पुण्य कर्म से पुण्यात्मा पाप कर्म से पापी होता है । और भी ( तद्य० ) पवित्रशोभन कर्म करनेवाले शीघ्र ही रमणीय योनि को प्राप्त होते हैं । ब्राह्मण योनि वा क्षत्रिय योनि वा वैश्य योनि को प्राप्त होते हैं । और कुत्सित आचरण वाले कुत्सित योनि श्वा योनि वा शूकर योनिं वा चाण्डाल योनि को प्राप्त होते हैं । और भी कहागया है (यं यं० ) अन्तकाल में जिस २ का स्मरण करता हुआ प्राण त्यागता है उसी को वह प्राप्त होता है इत्यादि शास्त्र प्रमाण रीति से कर्म अवश्य कर्त्तव्य है ॥ १ ॥ ( ख )

**मनोमयः प्राणशरीरो भारूपः सत्यसङ्कल्प आकाशात्मा सर्वकर्मा सर्वकामः सर्वगन्धः सर्वरसः**

## सर्वमिदमभ्यात्तोऽवाक्यनादरः ॥ २ ॥ *

मनोमयः । प्राणशरीरः । भारूपः । सत्यसङ्कल्पः । आकाशात्मा । सर्वकर्मा । सर्वकामः । सर्वगन्धः । सर्वरसः । सर्वम् । इदम् । अभ्यात्तः । अवाकी । अनादरः ॥२॥

भाष्यम्—मनोमय इति । ( इतः परमुत्तरशास्त्रैर्ब्रह्म विशिनष्टि । मनोमयः । मनुतेऽनेनेतिमनः । तत्स्ववृत्या विषयेषु प्रवृत्तं भवति । तेन मनसा तन्मयः । तथा प्रवृत्त इव तत्प्रायो निवृत्त इव च ) यद्वा । मननं मनः । मननशक्तिः । प्रचुरंमनोऽस्मिन्निति मनोमयः । "तत्प्रकृतेर्वचनमयट्" । इति मयट् । पुनः प्राणशरीरः । प्राणः प्रज्ञाज्ञानं शरीरं यस्य स प्राणशरीरः । यो वै प्राणः । सा प्रज्ञा । या वा प्रज्ञा स प्राणः । इति प्राणः प्रज्ञायाः संज्ञा । अत उक्तम् । प्रज्ञानं ब्रह्म । ऐ० उ० ५ । ३ । पुनश्च विज्ञानमानन्दं ब्रह्म । बृ० उ० ३ । ९ । २८ ॥ अनयोरर्थः प्रकृष्टं ज्ञानं यस्य तत्प्रज्ञानम् । विशिष्टं ज्ञानं यस्य तद्विज्ञानम् । आनन्दोस्यास्तीत्यानन्दम् । पुनः भारूपः । भा दीप्तिश्चैतन्यस्वरूप प्रकाशः रूपं यस्य स भारूपः । ज्योतिषां ज्योतिः । .... तदेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्यभासा सर्वमिदं विभाति ॥ मु० २ । २ । १० ॥ पुनः सत्यसङ्कल्पः । सत्या अवितथाः । सङ्कल्पा यस्य स सत्यसङ्कल्पः । न तथा संसारिण इवानैकान्तिक फलः संकल्प ईश्वरस्येत्यर्थः । अनृतेन मिथ्या फलत्व हेतुना प्रत्यूढत्वात् संकल्पस्य मिथ्याफलत्वं च वक्ष्यति अनृतेन प्रत्यूढा इति । छा०उ०८ । ३ । २ ॥ एवमेवान्यत्रोक्तं सत्यकामः सत्यसङ्कल्प इत्यादि ॥ छा०८ । ७ । १ ॥ पुनः आकाशात्मा । आकाश इवात्मा स्वरूपं यस्य स आकाशात्मा । सर्वगतत्वं सूक्ष्मत्वं रूपादिहीनत्वञ्चाकाश तुल्यता ईश्वरस्य । मनोमय इत्यारभ्य आकाशात्मेत्यन्तानि पञ्चपदानि भवन्ति इमानि अन्यत्राप्येवमेवोक्तानि तद्यथा—" मनोमयः प्राणशरीरः भारूपः सत्यसङ्कल्प आकाशात्मेति " मैत्र्युपनि० । २ ।

छान्दोग्यस्येतत्सम्पूर्णं प्रकणस्थ विषयं संक्षिप्य बृहदारण्यकोपनिषदा इयद्भिः शब्दैरुक्तम् । तद्यथा—मनोमयोऽयं पुरुषो भाः सत्यः तस्मिन्नन्तर्हृदये यथा व्रीहिर्वा यवो वा । स एष सर्वस्येशानः । सर्वस्याधिपतिः सर्वमिदं प्रशास्ति यदिदं किञ्च ॥ बृ०

* स आत्मानमुपासीत । मनोमयं प्राणशरीरं भारूपमाकाशात्मानं कामरूपिणम् । मनोजवसं सत्यसंकल्पꣳ सत्यधृतिꣳ सर्वगन्धꣳ सर्वरसꣳ सर्वा अनुदिशः प्रभूतꣳ सर्वमिदमभ्यात्तमवाक्क मनादरम् ॥ शत० कां० १० अ० ६० ब्रा० ३ मं० २ ॥

उ० ५।६।१॥ "मनोमयः प्राणशरीरनेता प्रतिष्ठितोऽन्नेहृदयं सन्निधाय। तद्विज्ञानेन परिपश्यन्ति धीराः आनन्दरूपममृतं यद्विभाति" मुण्ड०।२।२।७॥ सर्वकर्मा। ब्रह्मणैव विश्वमिदं क्रियत इति सर्वसिद्धान्तः। अतोऽस्मिन् जगति यत्किमपि कर्मास्ति तत्सर्वं कर्म तस्यैव। सर्वं कर्म यस्येतिसमासः। स हि सर्वस्यकर्त्ता। सर्वकामः। सर्वे कामा दोषरहिताः कामा यस्य सः। न सदोषाः कामा ब्रह्मणि तिष्ठन्ति। अत उक्तं गीतायाम्—"धर्मा विरुद्धो भूतेषु कामोस्मि"। इति। सर्वगन्धः। सर्वेगन्धाः सुखकरा यस्य स सर्वगन्धः। अत उक्तम् "पुण्योगन्धः पृथिव्यामिति" सर्वरसः। सर्वे रसाः पवित्र रसा अस्य स सर्वरसः। अपुण्यगन्धरसग्रहणस्य पाप्म सम्बन्धनिमित्तत्व श्रवणात्। तद्यथा—"तस्मात्तेनोभयं जिघ्रति सुरभि च दुर्गन्धि च पाप्मनाह्येष विद्धः" सर्वमिदम्+अभ्यात्तः। सर्वमिदं जगद् अभ्यात्तः। अभिव्याप्तः। अततेर्व्याप्त्यर्थस्यकर्तरिनिष्ठा। अवाकि। उच्यतेऽनयेति वाग् वागेव वाकः। यद्वा वचेर्घञन्तस्य करणे वाकः। वाको विद्यतेऽस्य स वाकी न वाकी इति अवाकी। वाक् प्रतिषेधश्चात्रोपलक्षणार्थः। अयं भावोस्ति। गन्धरसादि श्रवणात् गन्धादि ग्रहणायेश्वरस्यापि घ्राणादीनि करणानि जीवात्मन इव सन्तीति अनुमीयन्ते। तदनिष्टमुपनिषदाम्। अतोवाक् प्रतिषेधेन तान्यपि करणानि प्रतिषिध्यन्त अत अवागिति सर्वेन्द्रिय प्रतिषेधपरकं पदमितिबोद्धव्यम् "अपाणिपादो जवनो ग्रहीता पश्यत्यचक्षुः सशृणोत्यकर्णः" इत्यादि मन्त्रवर्णात्। अनादरः। न आदरः संभ्रमोयस्मिन् सोऽनादरः। अप्राप्तप्राप्तौ हि संभ्रमः स्यादनाप्तकामस्य। नत्व प्तकामत्वान्नित्यतृप्तेश्वरस्य संभ्रमोस्ति काचित्॥२॥

अनुवादः—मनोमय, प्राणस्वरूप, भारूप, सत्यसङ्कल्प, आकाशात्मा, सर्वकर्मा, सर्वगन्ध, सर्वरस इस सर्वजगत् में अभिव्याप्त, अवाकी और अनादर (वह परमात्मा) है॥२॥

* पदार्थ और भाष्याशयः *

(१) मनोमय—परमात्मा के अनेक विशेषण यहां से आरम्भ होते हैं जिससे मनन किया जाय उसे मन कहते हैं। वह निजवृत्तियों के अनुसार विषयों में प्रवृत्त होता है और जिसकी जैसी वृत्ति होती है तदनुकूल ही मनकी प्रवृत्ति होती है। ईश्वर की वृत्ति सदा स्थिर नित्य निश्चय अविकारिणी है उस मन से युक्त को मनोमय कहते हैं। (२) प्राणशरीरः—प्राण, प्रज्ञा, बुद्धि, ज्ञान इत्यादि एकार्थकवाचक हैं। इस में प्रमाण (यो वै०) जो प्राण है। वही प्रज्ञा है। जो प्रज्ञा है। वही प्राण है। प्राण=प्रज्ञान ही है शरीर स्वरूप जिसका उसको प्राण शरीर कहते हैं। अतः कहा गया है (प्रज्ञानं ब्रह्म)

प्रकृष्ट ज्ञानवान् ब्रह्म है। पुनः (विज्ञानमानन्दं ब्रह्म) विशेष ज्ञानवान् और आनन्दमय ब्रह्म है इत्यादि प्रमाणों से ज्ञानमय ही ईश्वर समझा जाता है ( ३ ) भारूपः—भा=दीप्ति=चैतन्यस्वरूप प्रकाश ही है रूप जिसका उसे भारूप कहते हैं। अतएव कहा गया है ( ज्योतिषाम्० ) समस्त ज्योतियों का वह ज्योति है ( तमेव० ) उसके भासित होने के पीछे यह सर्व जगत् भासित होता है। उसी की दीप्ति से यह सम्पूर्ण जगत् दीप्तिमान् होता है ( ४ ) सत्यसङ्कल्पः—सत्य, कदापि मिथ्या नहीं होने वाले सङ्कल्प हैं जिसके उसे सत्य सङ्कल्प कहते हैं। जीवात्मा के सदृश अनिश्चित फलवाले ईश्वर के सङ्कल्प नहीं होते हैं। क्योंकि जीवात्मा के सङ्कल्प मिथ्या फलवाले होने से मिथ्या हैं। कहा भी है ( अनृतेन० ) ये प्रजाएं अनृत=मिथ्या से ढकी हुई हैं। आगे भी ऐसा ही कहा है (सत्यकामः) वह सत्य काम और सत्य सङ्कल्प है। इत्यादि ( ५ ) आकाशात्मा—आकाश सदृश स्वरूप है जिसका उसे आकाशात्मा कहते हैं। ईश्वर के सर्वगतत्व, सूक्ष्मत्व और रूपादिहीनत्व गुण आकाश तुल्य हैं ( ६ ) मनोमय १ प्राणशरीर २ भारूप ३ सत्यसङ्कल्प ४ और आकाशात्मा ५ ये पांच पद होते हैं। वैसा ही मैत्र्युपनिषद् में कहा गया है। मनोमय इत्यादि।

छान्दोग्य के इस सम्पूर्ण प्रकरणस्थ विषयको संक्षेप करके बृहदारण्यक उपनिषद्ने इतने शब्दों से कहा है। यथा (मनोमयः०) यह पुरुष=ब्रह्म मनोमय सम्पूर्ण विश्व को दीप्ति देने वाला और सत्य है। वह इस अन्तर्हृदय में व्रीहि से यव से भी अणु होकर व्याप्त है। वह यह ब्रह्म सबों का ईश्वर सबों का अधिपति है। जो कुछ है उस सबका वही शासन करता है। मुण्डकोपनिषद् में भी कहा गया है ( मनोमयः ) कि वह मनोमय और ज्ञानरूपी शरीर का नेता सर्वत्र और स्वमहिमा में सन्निहित विज्ञान के द्वारा ही देखता है। जो ( ब्रह्म ) आनन्दरूप और अमृतरूप होकर सर्वत्र भासित हो रहा है। सर्वकर्म्मा—ब्रह्म ही इस सम्पूर्ण विश्व का कर्त्ता है। यह सर्व सिद्धान्त है। इस जगत् में जो कुछ कर्म है वह सब कर्म उसी के आश्रित है अतः वह सर्वकर्म्मा कहलाता है। सर्वकामः—सर्वदोष रहित काम हैं जिसके, उसे सर्वकाम कहते हैं। सदोष काम ब्रह्म में नहीं है अतः कहा गया है कि प्राणियों के धर्माविरुद्ध काम मैं हूं। सर्वगन्धः—सब सुखकर गन्ध हैं जिस में, अतएव पृथिवी में पुरुष गन्ध मेरे आश्रित है कहा गया है। सर्वरसः—सब पवित्र रस हैं जिस में, जीवात्मा का संसर्ग दुर्गन्ध और अपवित्र रस से है, ईश्वर का नहीं। अतः कहा गया है ( तस्मात्तेन० ) उससे वह दोनों सूंघता है सुगन्धि और दुर्गन्धि। यह पाप से सम्बद्ध है इत्यादि (सर्वम्+इदम्+अभ्यात्तम्) वह सम्पूर्ण जगत्

में व्याप्त है । अवाकी-वह वचन रहित है । यह अवाकी पद उपलक्षणार्थ है भाव इस का यह है कि इस प्रकरण में सर्वरस सर्वगन्ध कहा गया है। इस से तो यह सिद्ध होता है कि जीवात्मा के सदृश ईश्वर को भी गन्धादि ग्रहणार्थ इन्द्रिय हैं । परन्तु उपनिषदों का यह अभिप्राय नहीं । अतः वचन के प्रतिषेध से अन्य इन्द्रियों का भी प्रतिषेध है। ऐसा "अवाकी" पद से जानना । अतएव कहा गया है ( अपाणिपादः ) वह हाथ पैर से रहित है । वह वेगवान् है, वह ग्रहीता है, वह विना नेत्र, कर्ण के देखता, सुनता है ॥ २ ॥

**एष म आत्माऽन्तर्हृदयेऽणीयान् व्रीहेर्वा यवाद्वा सर्षपाद्वा श्यामाकाद्वा श्यामाकतण्डुलाद्वा । एष म आत्मान्तर्हृदये ज्यायान् पृथिव्या ज्यायानन्तरिक्षाज्ज्यायान्दिवो ज्यायानेभ्यो लोकेभ्यः *॥ ३ ॥**

एषः । मे । आत्मा । अन्तर्हृदये । अणीयान् । व्रीहेः । वा । यवाद् । वा । सर्षपाद् । वा । श्यामाकाद् । वा । श्यामाकतण्डुलाद् । वा । एषः । मे । आत्मा । अन्तर्हृदये । ज्यायान् । पृथिव्याः । ज्यायान् । अन्तरिक्षात् । ज्यायान् । दिवः । ज्यायान् । एभ्यः । लोकेभ्यः ॥ ३ ॥

भाष्यम्—एष इति। शाण्डिल्योमहर्षिः पुनरपि परमात्मानं विशिंषन्नाह। मे मम । अन्तर्हृदये । हृदयपुण्डरीकस्यमध्ये । एष आत्मा एष परमात्मा वर्तते । कथं भूत आत्मा। व्रीहेर्वाऽणीयान् । श्यामाकतण्डुलाद्वाऽणीयानित्याद्यन्वयः । अणीयानिति प्रत्येकं सम्बध्नाति। व्रीहिर्धान्यमात्रम् । यवः सितशूकः । सर्षपः । तन्तुभः । श्यामाकः तृणधान्यभेदः । श्यामाकतण्डुलः । श्यामाकस्य तण्डुलः । यवसर्षप श्यामाका धान्यविशेषा लोके सुप्रसिद्धाः। अयमनयोरतिशयेनाणुरणीयान् । "द्विवचनविभज्योपपदे तरबीयसुनौ । अ० ५ ।३ ।५७ । इत्यणोरीयसुन् । अतिशय सूक्ष्म प्रदर्शनार्थं व्रीहेर्वेत्यादि वचनम् । अणीयानिति ब्रह्मणोऽणुतर परिमाणत्वोपपादनेन परिच्छिन्नत्वदोषापत्तिर्माभूदित्यत आह ज्यायान् पृथिव्या इत्यादि। मे मम। अन्तर्हृदयेऽवस्थित एष आत्मा पृथिव्याज्ज्यायान् । अन्तरिक्षाज्ज्यायान् ।

* यथा व्रीहिर्वा यवोवा श्यामाको वा श्यामाकतण्डुलो वै व मयमन्तरात्मन् पुरुषो हिरण्मयो यथा ज्योतिरधूम मेवं ज्यायान् दिवोज्यायानाकाशात् ज्यायानस्यै पृथिव्यै ज्यायान्सर्वेभ्योभूतेभ्यः । शतपथ कां० १० । आ० ६ । ब्रा० ३ । मं० २ ॥

दिवोज्यायान् । अस्ति । भवतु तावदेकैकस्माज्ज्यायानात्मा । नहि सर्वेभ्यः संहितेभ्यस्तेभ्योज्यायस्त्वम् । एतावतापि परिच्छिन्नत्वमेवास्य समायाति । अत आह । ज्यायानेभ्यो लोकेभ्यः । एकीभूतेभ्य एतभ्यो लोकेभ्योऽपि स ज्यायानस्ति। वृद्धस्य च । अ०५।३।६२ ॥ वृद्धस्यस्थाने ज्यादेशः स्यादजाद्योः । इतीयसि वृद्धस्य ज्यादेशेन ज्यायानितिपदम् ॥३॥

अनुवादः—मेरे हृदय के अभ्यन्तर यह परमात्मा है । यह व्रीहि से, यवसे, सर्षप से, श्यामाक से और श्यामाकतण्डुल सेभी अणुतर है । मेरे हृदय के अभ्यन्तर यह परमात्मा है यह पृथिवी से बड़ा, अन्तरिक्ष से बड़ा, द्युलोक से बड़ा और इन सब लोकों से बड़ा है ॥ ३ ॥

पदार्थः—( मे ) मेरे (अन्तर्हृदये) हृदय के अन्तः=मध्य में अर्थात् हृदयपुण्डरीक के मध्य में ( एषः ) यह ( आत्मा ) परमात्मा विराजमान है । वह कैसा है सो आगे कहते हैं ( व्रीहेः+वा ) धान्यमात्र का नाम व्रीहि है । इस से भी ( अणीयान् ) वह आत्मा अतिशय अणु सूक्ष्म है ( यवाद्+वा ) जौ से भी वह अणु है ( सर्षपाद्+वा ) सरसों से भी वह अणुतर है (श्यामाकाद्+वा ) श्यामाक नाम धान्य से भी अणतर है ( श्यामाकतण्डुलाद्+वा ) श्यामाकतण्डुल ( चावल ) उस से भी वह अणुतर है । शङ्का—अणीयान् कहने से वह अणुतर प्रतीत होता है । परन्तु अणुतर पदार्थ परिच्छिन्न होता है तो क्या ईश्वर भी परिच्छिन्न है ? अतः आगे कहते हैं ( मे ) मेरे ( अन्तर्हृदये ) हृदय पुण्डरीक के मध्य में ( एषः+आत्मा) यह आत्मा है । वह कैसा है सो कहते हैं (पृथिव्याः+ज्यायान् ) पृथिवी से भी बहुत बड़ा ( अन्तरिक्षात्+ज्यायान् ) अन्तरिक्ष ( आकाश ) से भी अतिशय बृहत् ( दिवः+ ज्यायान् ) द्युलोक से भी अतिशय बृहत् वह ब्रह्म है । शङ्का—एक एक लोक से भले ही वह बड़ा हो परन्तु एकीभूत इन सबों से तो वह बड़ा नहीं । इस हेतु आगे कहते हैं ( एभ्यः+लोकेभ्यः ) एकीभूत इन सब लोकलोकान्तरों से भी ( ज्यायान् ) वही बहुत बड़ा है ॥ ३ ॥

**सर्वकर्मा सर्वकामः सर्वगन्धः सर्वरसः सर्वमिदमभ्यात्तोऽवाक्यनादर एष म आत्मान्तर्हृदय एतद्ब्रह्मैतमितः प्रेत्याभिसम्भवितास्मीति यस्य स्यादद्धा न विचिकित्साऽस्तीति ह स्माऽऽह शाण्डिल्यः शाण्डिल्यः ॥ ४ ॥**

सर्वकर्मा । सर्वकामः । सर्वगन्धः । सर्वरसः । सर्वम् । इदम् । अभ्यात्तः । अवाकी । अनादरः । एषः । मे । आत्मा । अन्तर्हृदये । एतद् । ब्रह्म । एतम् । इतः । प्रेत्य । अभिसम्भवितास्मि । इति । यस्य । स्यात् । अद्धा । न । विचिकित्सा । अस्ति । इति । ह । स्म । आह । शाण्डिल्यः । शाण्डिल्यः ॥ ४ ॥

भाष्यम्—सर्वकर्मेति । उपासनासौकर्य्यार्थं मन्दमतीनां सुबोधाय च पुनःपुनरुपपादितमेवाभ्यस्यति । सर्वकर्माद्यनादरान्तो ग्रन्थः पूर्वत्र व्याख्यातो विस्तरेण तत्रैवार्थो द्रष्टव्यः । एष एव पूर्वोक्तमनोमयादिविशेषणसंघटित आत्मा परमात्मा । मे मम । अन्तर्हृदये । हृदयाभ्यन्तरे । वर्त्तते । एतद्ब्रह्म तदेवब्रह्मास्ति । पुनः शाण्डिल्यो महर्षिर्ब्रवीति । अहम् । इतोऽस्मात्स्थानात् । प्रेत्यमृत्वा । एतमात्मानमेव । अभिसंभवितास्मि । प्राप्तास्मि । अभिगन्तास्मि । इति । यस्यविदुषः । अद्धा । श्रद्धा विश्वासोवास्ति । न च विचिकित्सा । नच संशयोऽस्ति । तस्य नच संशयोस्ति । सोऽपि इतो मृत्वा एतमात्मानमभिगन्ता । इति ह शाण्डिल्यो महर्षिराहस्म । स्वान्तेवासिनो ब्रवीतिस्म । द्विरभ्यास आदरार्थः ॥ ४ ॥

इति चतुर्दश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ १४ ॥

अनुवादः—सर्वकर्म्मा, सर्वकाम, सर्वगन्ध, सर्वरस, इस सम्पूर्ण जगत् में अभिव्याप्त, अवाकी और असंभ्रम यह आत्मा मेरे हृदयाभ्यन्तर में है । यह ब्रह्म है । यहां से मरकर इसी को मैं प्राप्त होनेवाला हूं जिस का ऐसी श्रद्धा है और विचिकित्सा ( संशय ) नहीं है ( वह भी उसी को प्राप्त होगा ) ऐसा शाण्डिल्य कहा करते थे, ऐसा शाण्डिल्य कहा करते थ ॥ ४ ॥

पदार्थः—( सर्वकर्म्मा ) वह परमात्मा कौन है सो कहते हैं । जगत् की उत्पत्ति स्थिति संहाररूप सब कर्म उसीका है । अतः वह सर्वकर्मा कहलाता है ( सर्वकामः ) समस्त शुभइच्छा से वह युक्त है ( सर्वगन्धः ) समस्त पुण्य सुगन्धि उसी से सर्वत्र व्याप्त है ( सर्वरसः ) समस्त पवित्र रस की राशि है ( सर्वम्+इदम्+अभ्यात्तः ) इस सम्पूर्ण विश्व में अणु अणु में व्याप्त है ( अवाकी ) वाणी रहित है ( अनादरः ) संभ्रम रहित है । आदरकी इच्छा जिस में न हो । शाण्डिल्य ऋषि कहते हैं ( एषः ) यह पूर्वोक्त गुण विशिष्ट ( आत्मा ) परमात्मा ( मे ) मेरे ( अन्तर्हृदये ) हृदय के अभ्यन्तर है ( एतद्+ब्रह्म ) यही ब्रह्म है ( इतः ) यहां से ( प्रेत्य ) मरकर ( एतम् ) इसी परमात्मा का ( अभिसंभवितास्मि ) प्राप्त होनेवाला हूं ( इति ) ( यस्य ) जिस विद्वान् पुरुष की ( अद्धा+स्यात् ) ऐसी श्रद्धा हो और (न+विचिकित्सा+अस्ति) उसे संशय न हो वह भी इसी ब्रह्म को प्राप्त होगा ( इति+ह ) इसी विषय को ( शाण्डिल्यः ) महर्षि शा-

ण्डिल्य ( आह+स्म ) अपने शिष्य और अन्यपुरुषों से कहा करते थे (शाण्डिल्य *) आदरार्थ यह शब्द दोवार आया है ॥ ४ ॥ इति चतुर्दशखण्डस्य भाषाभाष्यंसमाप्तम् ॥

* अथ पञ्चदशः खण्डः *

**अन्तरिक्षोदरः कोशो भूमिबुध्नो न जीर्यति दिशोह्यस्य स्रक्तयो द्यौरस्योत्तरं विलꣳ स एष कोशो वसुधानस्तस्मिन्विश्वमिदꣳ श्रितम् ॥ १ ॥**

अन्तरिक्षोदरः । कोशः । भूमिबुध्नः । न जीर्यति । दिशः । हि । अस्य । स्रक्तयः । द्यौः । अस्य । उत्तरम् । विलम् । सः । एषः । कोशः । वसुधानः । तस्मिन् । विश्वम् । इदम् । श्रितम् ॥ १ ॥

भाष्यम्—अन्तरिक्षोदर इति । अन्तरिक्षमाकाशमुदरमिवास्य सः । पुनः भूमिबुध्नः । भूमिः पृथिवी बुध्नोमूलं पादस्थानं वास्य स भूमिबुध्नः । अस्य हि । दिशः । प्राच्यादय एव स्रक्तयः कोणाइव । द्यौरेवास्य । उत्तरम् । उच्चतरम् । ऊर्ध्वमुखम् । विलम् । छिद्रम् । ईदृक् कोशोऽस्ति । स न कदापि जीर्य्यति । क्षीयते । रिक्तो भवति । स एषकोषः । वसुधानः । वसूनि धीयन्तेऽस्मिन् वसुधानः । तस्मिन् पूर्वोक्तगुणविशिष्टे कोशे । इदं विश्वं सम्पूर्णं जगत् । धनं वा । श्रितम् । आश्रितम् । प्रोतम् । कोनु स कोशः । तत् कोशाभिधं ब्रह्मैव । ब्रह्मण्येव विश्वमिदं श्रितमोतप्रोतभावेनाश्रितमस्ति । स कोशो विज्ञातव्यः । स एवाश्रयणीयस्तस्मिन्नेव सर्वाणि वसूनि निहितानि सन्ति ॥ १ ॥

अनुवादः—इसका अन्तरिक्ष ( आकाश ) उदरसमान । पृथिवी पादस्थानीय । इसके दिशाएं कोण सदृश और द्युलोक ऊर्ध्वमुख बिल है । ऐसा यह कोश है । वह कभी क्षीण नहीं होता, वह यह कोश वसुधान ( धनपूर्ण ) है उसी में यह सब जगत् वा धन आश्रित है ॥ १ ॥

पदार्थः-( अन्तरिक्षोदरः ) इस का आकाश उदर समान है ( भूमिबुध्नः ) पृथिवी है पादस्थान जिसका वह भूमिबुध्न कहलाता है ( अस्य+हि ) इस के (दिशः) दिशाएं ( स्रक्तयः ) कोने हैं ( अस्य ) इस का ( द्यौः ) द्युलोक ( उत्तरम् ) उच्चतर ऊर्ध्वमुख ( विलम् ) बिल=छिद्र है । ऐसा एक ( कोशः ) कोश है ( न जीर्यति ) वह

* समान एवञ्चाभेदात् । वे० सू० ३ । ३ । १९ । इत्यादि सूत्र देखो । यह शाण्डिल्य विद्या कहलाती है ।

कभी क्षीण नहीं होता (सः+एषः+कोशः ) वह यह कोश ( वसुधानः ) वसु=धनों से पूर्ण है (तस्मिन्) उस कोश में ( इदम्+विश्वम् ) यह सम्पूर्ण धन वा जगत् (श्रितम्) आश्रित है । वह कोश कौन है ? वह कोश नामक ब्रह्म है । ब्रह्म में ही यह सब आश्रित है अर्थात् ओतप्रोतभाव से आश्रित है । वही कोश विज्ञातव्य और आश्रयणीय है क्योंकि इसी में सब वस्तु स्थापित है ॥ १ ॥

**तस्य प्राची दिग्जुहूर्नाम सहमाना नाम दक्षिणा राज्ञी नाम प्रतीची सुभूतानामोदीची । तासां वायुर्वत्सः स य एतमेवं वायुं दिशां वत्सं वेद न पुत्ररोदꣳ रोदिति । सोऽहमेतमेवं वायुं दिशां वत्सं वेद मापुत्ररोदꣳ रुदम् ॥ २ ॥**

तस्य । प्राची । दिग् । जुहूः । नाम । सहमाना । नाम । दक्षिणा । राज्ञी । नाम । प्रतीची । सुभूता । नाम । उदीची । तासाम् । वायुः । वत्सः । सः । यः । एतम् । एवम् । वायुम् । दिशाम् । वत्सम् । वेद । न । पुत्ररोदम् । रोदिति । सः । अहम् । एतम् । एवम् । वायुम् । दिशाम् । वत्सम् । वेद । मा । पुत्ररोदम् । रुदम् ॥ २ ॥

भाष्यम्—तस्येति । तस्य कोशस्य । प्राचीदिग् । पूर्वादिग् पूर्वभागः । जुहूर्नाम । यामभिलक्ष्य कर्म्मिणो जुह्वति । प्रातर्होमं विदधति । सा जुहूः । यद्वा यस्यै हूयन्ते दीयन्ते वैदिकस्तोत्राणि कर्म्मिभिः । सा जुहूः । दक्षिणादिग् दक्षिणभागः । सहमानानामास्ति । यया दिशा जनाः पापकर्मफलानि सहन्ते । स एव पापकर्मफलदातृत्वाद् यमरुद्रादिनामभिरुच्यते । सा सहमाना नामदिग् । प्रतीची । पश्चिमभागः । राज्ञी । सम्यग् विराजमाना अतिशयदीप्यमाना । उदीचीदिक् सुभूतानाम । उत्तरभागः यस्यां सुशोभनानि भवन्ति भूतानि सा सुभूता । यद्वा । सुशोभन्ते यथा तथा स्थितानि भूतानि यस्यां सा सुभूता । ईदृशास्तस्य कोशस्य भागाः सन्ति । तासां दिशां वायुर्वत्सः । यथा मातरमाश्रित्य वत्सः स्वच्छन्दतया विहरति क्रीडति च । तथैव वायुरपि दिशः समाश्रित्य सम्यङ् निरवरोधं प्रवाति । अतो दिशां वत्स इव वायुरस्ति । वायुविज्ञानमाह । स यो विद्वान् दिशां वत्समेतं वायुं वेद जानाति । स न कदापि पुत्ररोदं रोदिति । पुत्रनिमित्तं रोदनं न करोति । कोऽपि महर्षिः स्वानुभवं ब्रवीति । सोऽहम् । दिग्वत्सवायुविदहम । एतं वायुम् । दिशां वत्सम् । एवम् । एवं गुणसमन्वितं वेद । जानामि । अतः पुत्ररोदम् । पुत्रनिमित्तं रोदनम् । मारुदम् । माकार्षम् ।

मम पुत्ररोदनं माभूत् । पुत्रसन्तत्यामनकोपलब्धिरस्तीति परत्रवक्ष्यते । विकृते हि वायौ नानाशाखिनो बहुरूपा व्याधयः समुत्पद्यन्ते । अयमेवाशु देशाद्देशं व्याधीन्नयतिच। क्षणेनैव व्यङ्गान् विशेषितावयवान्निःसहायान् जीवान् विदधति वातव्याधय इति के न विदन्ति । येतुवायु तत्त्वाधीतिनः सन्ति । ते प्रागेव तत्प्रतीकारारम्भेण सुखिनः शेरते। नहि कदापि पुत्रपौत्रसन्तत्यादिरुजमनुभवन्ति । अत उक्तं न पुत्ररोदं रोदितीति । सर्वाः खलु प्रदिशोनुदिशोभिव्याप्यस्थिततत्वादवयवीकृता इव बहु निरूप्यन्ते मन्त्रैः । अवयवीभूतत्वादेव जुहू सहमानादि गुणवचनैरुक्ताः प्राच्यादिदिशः ॥ २ ॥

अनुवादः—उस कोश की प्राचीदिशा का नाम "जुहू" दक्षिणदिशा का नाम "सहमाना" प्रतीचीदिशा का नाम "राज्ञी" उदीचीदिशा का नाम "सुभूता" है । उनका वायु वत्स है । सो जो कोई इस दिशाओं के वत्स वायु को ऐसा जानता है । वह रोदन नहीं करता । सो मैं दिशाओं के वत्स इस वायु को ऐसा जानता हूं । अतः पुत्ररोदन मुझे नहीं होता ॥ २ ॥

पदार्थः—( तस्य ) उस कोश की ( प्राची दिग् ) पूर्वदिशा अर्थात् पूर्वदिशा का भाग ( जुहूः+नाम ) जुहू नामवाली है क्योंकि कर्म करने वाले विद्वद्गण प्राचीदिशा में सूर्योदय देख ( जुह्वति ) प्रातर्होम देना आरम्भ करते हैं । हु धातु ( जिसका होम करना अर्थ है ) से जुहू शब्द बनता है । यद्वा । अलङ्कारत्वेन यहां ईश्वर के अङ्ग का ही यह सब वर्णन है । अतः जिसको ( हूयन्ते दीयन्ते ) विविध वैदिक स्तोत्र दिये जाते हैं उसे भी जुहू कह सकते हैं । दानार्थ में भी "हु" धातु है ( दक्षिणा ) दक्षिणदिशा का भाग ( सहमानानाम ) सहमान नामक है । क्योंकि जिस दिशा द्वारा ये जीव पाप कर्म के फलों को ( सहन्ते ) भोगते हैं उसे सहमाना कहते हैं (सह धातु=सहना ) इससे सहमाना बनता है वही ईश्वर पापकर्मों के फल के देने से यमरुद्रादिनाम से कहा गया है ( प्रतीचीनाम ) पश्चिम भाग ( राज्ञी ) सुदीप्तिमती नाम्नी है । और ( उदीची ) उत्तरदिशा ( सुभूतानाम ) सुभूतानाम्नी है क्योंकि जिस दिशा में अच्छे प्रकार प्राणीस्थित हो उसे सुभूता कहते हैं ( तासाम् ) उन दिशाओं का (वायुः) वायु ( वत्सः ) वत्स है । जैसे माता के आश्रय में वत्स स्वच्छन्दता से विहार और क्रीडा करता है । वैसा ही दिशाओं के आश्रय में यह वायु भी निरवरोध बहता है । अतः इन दिशाओं का वत्स वायु है । आगे वायुविज्ञान कहते हैं ( सः+यः) सो जो कोई विद्वान् (दिशाम्—वत्सम्+एतम्+वायम्) दिशाओं के वत्स इस वायु को (एवम्) ऐसा जानता है वह ( पुत्ररोदम् ) पुत्रनिमित्तरोदन (न रोदिति) नहीं करता है । आगे

कोई ऋषि स्वानुभूत इस वार्ता को प्रकट करते हैं ( सः+अहम् ) वह मैं ( दिशाओं के वत्स वायु को जानने वाला ) ( दिशाम् ) दिशाओं के ( वत्सम् ) वत्स=पुत्र (एतम्+वायुम् ) इस वायु को ( वेद ) जानता हूं । अतः ( पुत्ररोदम् ) पुत्र मरणनिमित्त रोदन ( मारुदम् ) नहीं करता हूं और पुत्रों के द्वारा मुझे क्या क्या उपलब्धि होती है सो आगे कहेंगे ॥ २ ॥

**अरिष्टं कोशं प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना । प्राणं प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना। भूः प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना । भुवः प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना । स्वः प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना ॥ ३ ॥**

अरिष्टम् । कोशम् । प्रपद्ये । अमुना । अमुना । अमुना । प्राणम् । प्रपद्ये । अमुना । अमुना । अमुना । भूः । प्रपद्ये । अमुना । अमुना । अमुना । भुवः । प्रपद्ये । अमुना । अमुना । अमुना । स्वः । प्रपद्ये । अमुना । अमुना । अमुना ॥ ३ ॥

भाष्यम्—अरिष्टमिति । अमुना पुत्रेण । अमुना पौत्रेण । अमुना प्रपौत्रेण । अहं । अरिष्टम् । अक्षयम् । कोशम् । अन्तरिक्षोदरत्वादि गुण विशिष्टं ब्रह्माख्यं कोशम् । प्रपद्ये। प्राप्नोमि । "ऋणाणि त्रीण्यपाकृत्य मनोमोक्षे निवेशयेत् । अनपाकृत्यमोक्षन्तु सेवमानो व्रजत्यधः ॥३५॥ अधीत्य विधिवद् वेदान् पुत्रांश्चोत्पाद्यधर्मतः । इष्ट्वा च शक्तितो यज्ञैर्मनोमोक्षे निवेशयेत् ॥ ३६ ॥ अनधीत्यद्विजो वेदाननुत्पाद्य तथासुतान् । अनिष्ट्वाचैव यज्ञैश्च मोक्षमिच्छन्व्रजत्यधः ॥ ३७ ॥ गृहस्थस्तु यदापश्येद् वलीपलितमात्मनः । अपत्यस्यैव चापत्यं तदारण्यं समाश्रयेत् ॥ २ ॥" मनुः० अ० ६ ॥ एवं जातीयकैः प्रमाणैः पुत्रपौत्रादि जननात्परं मोक्षसेवनोपदेशम् । तदकृतौ सत्यामधःपतनविभीषिकां निरूपयन्तो मन्वादि महर्षयोऽपत्योत्पादन संरक्षण विनयाधान वेदविद्या प्रदानाद्यनुष्ठान कर्त्तव्यतां सूचयन्ति । तेन वायुविज्ञानेन पुत्र सन्तति संरक्षा। तया तेषां दीर्घायुष्ट्वम् । ततः पुत्रपौत्रेषु निखिलानि वैदिकानि पुरश्चरणानि संसारिकान् व्यवहारांश्च निक्षिप्य मनसा मोक्षनिवेशनेन अरिष्टकोशादि प्राप्ति संभवः । अत आह महर्षिररिष्टंकोशं प्रपद्येऽमुनेत्यादि ॥

अमुना । अमुना । अमुना । कोशं प्रपद्ये । प्राप्नोमि ।

अमुना । अमुना । अमुना । प्राणं प्रपद्ये । प्राप्नोमि ।

अमुना । अमुना । अमुना । भूः प्रपद्ये । प्राप्नोमि ।

अमुना । अमुना । अमुना । भुवः प्रपद्ये । प्राप्नोमि ।

अमुना । अमुना । अमुना । स्वः प्रपद्ये । प्राप्नोमि ।

प्राण भूर्भुवः स्वश्चतुः शब्दानामभिप्रायं स्वयमुत्तरत्र व्याख्यास्यति ॥ ३ ॥

अनुवादः-अमुक से । अमुक से । अमुक से मैं अरिष्ट कोश को प्राप्त होता हूं ।

अमुक से । अमुक से । अमुक से । मैं प्राण को प्राप्त होता हूं ।

अमुक से । अमुक से । अमुक से । मैं भू को प्राप्त होता हूं ।

अमुक से । अमुक से । अमुक से । मैं भुवः को प्राप्त होता हूं ।

अमुक से । अमुक से । अमुक से । मैं स्वः को प्राप्त होता हूं । ॥ ३ ॥

पदार्थः-( अमुना ) अमुक पुत्र से ( अमुना ) अमुक पौत्र से ( अमुना ) अमुक प्रपौत्र से ( अरिष्टम् ) अक्षय ( कोशम् ) अन्तरिक्षोदरादि ब्रह्माख्य कोश को ( प्रपद्ये) मैं प्राप्त होता हूं । इसी प्रकार ( अमुना ३ ) तीनों "अमुना" पदों से सर्वत्र पुत्र पौत्र प्रपौत्र समझने चाहिये ( अमुना० ३ ) अमुक से ३ ( प्राणम् ) प्राण को ( प्रपद्ये ) प्राप्त होता हूं ( अमुना० ३ ) अमुक से ३ ( भूः प्रपद्ये ) भू को पाता हूं (अमुना०३) अमुक से ३ ( भुवः प्रपद्ये ) भुव को पाता हूं ( अमुना० ३ ) अमुक से ३ ( स्वः प्रपद्ये ) स्वः को पाता हूं । प्राण भू भुवः स्वः इन चारों शब्दों के अभिप्राय आगे स्वयं कहेंगे ॥ ३ ॥

**स यदवोचं प्राणं प्रपद्य इति प्राणो वा इदꣳ सर्वं भूतं यदिदं किञ्च तमेव तत्प्रापत्सि ॥ ४ ॥**

सः । यद् । अवोचम् । प्राणम् । प्रपद्ये । इति । प्राणः । वै । इदम् । सर्वम् । भूतम् । यद् । इदम् । किञ्च । तम् । एव । तत् । प्रापत्सि ॥ ४ ॥

भाष्यम्-स इति । प्राणादीनां चतुर्णां व्याख्यानार्थम् । स यदवोचं प्राणं प्रपद्य इत्यादि प्रारभते । सोऽहं प्राणं प्रपद्य इति । पूर्वत्र यदवोचम् । तदिदवोचम् । तस्याभिप्रायोयम् । वै-एवार्थः । इदं सर्वभूतम् । प्राणिजातम् । यदिदं पृथिव्याम् । किञ्चाकिञ्चन दृश्यते । सः प्राणो वै प्राणएव । तत्सर्वं प्राण पदेन व्यवह्रियते । प्राणोस्यास्तीति प्राणः । प्राणाश्रयत्वाद् प्राणी प्राण उच्यते । तमेव प्राणं प्रापत्सि प्रापम् । प्राप्तवानित्यर्थः । प्रापत्सि लुङ्रूपम् । ईदृगभिप्राय सूचकं प्राणं प्रपद्य इत्यभिप्रायः । पुत्र पोत्र प्रपौत्र सन्ततिनैरोग्य वृद्धया तत्प्रयत्नेन जगति ये गवादयश्चतुष्पदाः वर्तन्ते । तत्सर्वं मया प्राप्तमित्यर्थः । एतेन विविध धनसंचयः प्रदर्शितः । तत्साहाय्येन स्वपरिश्रमेण च त्रिलोकस्थ पदार्थ

परिज्ञानमपि सौकर्य्येण भवितुमर्हतीत्युत्तरत्रवक्ष्यति । अत्रप्राणशब्दः सकलचतुष्पद प्राणि वाची ॥ ४ ॥

अनुवादः-सो मैंने "प्राण को प्राप्त होता हूं" ऐसा जो कहा था वह यह कहा था, यह सब प्राणी जगत् में जो कुछ दीखता है । वह सब प्राण है इसी को मैंने पाया । इति ॥ ४ ॥

पदार्थः—अब प्राण आदि चारों शब्दों के अर्थों को दिखलाने के लिये आगे कहते हैं (सः) सो मैं (प्राणम्+प्रपद्ये) प्राण को प्राप्त होता हूं ( इति ) ऐसा ( यद् ) जो पूर्व में ( अवोचम् ) कहा था (तत्) वह यह कहा था । उस का यह भाव है सो आगे कहते हैं ( इदम्+सर्वम्+भूतम् ) यह सब प्राणी ( यद्+इदम्+किञ्च) जो कुछ यह । इस पृथिवी के ऊपर जो कुछ दीख पड़ता है ( प्राणः+वै ) वह सब प्राण ही है ( तमेव ) उसी प्राण को ( प्रापत्सि ) प्राप्त किया है ऐसा अभिप्राय है ॥ ४ ॥

भाष्याशयः-( प्राणः ) ( प्राणः अस्य अस्ति इति प्राणः ) प्राण जिस को वा जिस में हो उसे भी प्राण कहते हैं । प्राणी की जगह में प्राण का प्रयोग हुआ है प्राण के आश्रय से प्राणी प्राण कहलाता है । जैसे गृह के आश्रय से गृहिणी स्त्री गृह कहलाती है । अतः पुत्र पौत्र प्रपौत्र की सन्तति की नैरोग्य वृद्धि से उन के यत्न द्वारा जगत् में जितने चतुष्पद गवादि पशु हैं वे सब मुझे प्रायः प्राप्त हैं यहां प्राणशब्द सकल प्राणियों का वाचक है । इस से यह सिद्ध हुआ कि नीरोगिता के कारण विविध धन का संचय हो सकता है । और उस की सहायता से और निज परिश्रम से त्रिलोकस्थ पदार्थों का परिज्ञान भी सहजतया हो सकता है इसे आगे दिखलावेंगे ॥ ४ ॥

**अथ यदवोचं भूः प्रपद्य इति पृथिवीं प्रपद्येऽन्तरिक्षं प्रपद्ये दिवं प्रपद्ये इत्येव तदवोचम् ॥ ५ ॥**

अथ । यद् । अवोचम् । भूः । प्रपद्ये । इति । पृथिवीम् । प्रपद्ये । अन्तरिक्षम् । प्रपद्ये । दिवम् । प्रपद्ये । इति । एव । तद् । अवोचम् ॥ ५ ॥

भाष्यम्—अथेति । प्राणं व्याख्याय भूविवरणमारभते । भूः प्रपद्य इति पूर्वत्र यदवोचम् । तस्यायमभिप्रायः । पृथिवीं प्रपद्ये । अन्तरिक्षं प्रपद्ये । दिवं प्रपद्ये । इत्येवाशयपरकं तत्पदमवोचम् । तेन पृथिव्यन्तरिक्षद्युत्रिलोकवाची भूशब्दोयमितिवेदितव्यम् । तत साहाय्येन तत्तत्स्थविद्याजाने । त्रिलोकस्थ पदार्थ परिज्ञानेनैव यज्ञादिकान् विधीन् निवर्त्तयितुं शक्नुयादित्युत्तरत्र वक्ष्यत इत्यर्थः ॥ ५ ॥

अनुवादः—अनन्तर "भू को प्राप्त होता हूं" ऐसा जो मैंने कहा था वह यही कहा था कि, पृथिवी को प्राप्त करता हूं। अन्तरिक्ष को प्राप्त करता हूं। द्युलोक को प्राप्त करता हूं॥ ५॥

पदार्थः—(अथ) प्राण की व्याख्या के अनन्तर भू का व्याख्यान आरम्भ करते हैं (भूः प्रपद्ये) भू को प्राप्त करता हूं (इति) ऐसा (यद्+अवोचम्) जो मैंने कहा था उसका अभिप्राय यह है (पृथिवीम्+प्रपद्ये) पृथिवी को प्राप्त करता हूं (अन्तरिक्षम्) आकाश को (प्रपद्ये) प्राप्त करता हूं (दिवम्+प्रपद्ये) द्युलोक को प्राप्त करता हूं (इति+एव+तद्+अवोचम्) इसी आशय से इस पद को कहा था॥ ५॥

भाष्याशयः—भूः—पृथिवी अन्तरिक्ष और द्युलोक वाची भू शब्द है ऐसा जानना चाहिये। पुत्रादि की सहायता से त्रिलोक विद्या को मैं जानता हूं और त्रिलोकस्थ पदार्थ के परिज्ञान से ही यज्ञादिक विधियों को निर्वाह कर सकता है सो आगे कहेंगे॥ ५॥

**अथ यदवोचं भुवः प्रपद्य इत्यग्निं प्रपद्ये वायुं प्रपद्य आदित्यं प्रपद्य इत्येव तदवोचम्॥ ६॥**

अथ। यद्। अवोचम्। भुवः। प्रपद्ये इति। अग्निम्। प्रपद्ये। वायुम्। प्रपद्ये। आदित्यम्। प्रपद्ये। इति। एव। तद्। अवोचम्॥ ६॥

भाष्यम्—अथेति। अथानन्तरं भुवः प्रपद्य इति यदवोचम्। तस्याशयोऽयम्। अग्निं प्रपद्ये। वायुं प्रपद्ये। आदित्यं प्रपद्ये। इत्येवार्थ द्योतकं तत्पदमवोचमिति वादतव्यम् तेनभुवः शब्दोऽग्नि वाय्वादित्यत्रिदेवार्थ परः। एते च त्रयः शब्दा लक्षणया नाखिलान्। वैदिकान् विधीन् आहुः। आस्वेव तिसृषु देवतासु इतराः सर्वा देवता अन्तर्हिताभवन्ति। "तिस्रएव देवता इतिनैरुक्ताः। अग्निः पृथिवी स्थानः।वायुर्वेन्द्रोवान्तरिक्षस्थानः। सूर्योद्युस्थानः तासां महाभाग्यादेकैकस्या अपि बहूनि नामधेयानि भवन्ति। अपिवा कर्म पृथक्त्वात्। यथा होताध्वर्युर्ब्रह्मोद्गातेत्यप्येकस्य सतोऽपि वा पृथगेवस्युः। इत्यादि निरुक्त दै० १। ५॥ नीरोग्यतया एकाग्रेण मनसा एतासां तिसृणां देवतानामपि विज्ञानं मया प्राप्तमित्यर्थः॥६॥

अनुवादः—अनन्तर "भुवः को मैं प्राप्त करता हूं" ऐसा मैंने जो कहा था वह यही कहा था, कि अग्नि को मैं प्राप्त करता हूं। वायु को मैं प्राप्त करता हूं। आदित्य को मैं प्राप्त करता हूं॥ ६॥

पदार्थः—(अथ) अनन्तर (भुवः+प्रपद्ये) भुवः को प्राप्त करता हूं (इति) ऐसा (यद्+अवोचम्) जो कहाथा उसका यह भाव है (अग्निम्+प्रपद्ये) अग्नि को

प्राप्त करता हूं ( वायुम्+प्रपद्ये ) वायु को मैं प्राप्त करता हूं ( आदित्यम्+प्रपद्ये ) आदित्य को प्राप्त करता हूं ( इति+एव ) ऐसा ही ( तद् ) वह वचन ( अवोचम् ) कहा था ॥ ६ ॥

भाष्याशयः–( भुवः ) यहां भुवः शब्द अग्नि, सूर्य और आदित्यवाचक है। नीरोग होने के कारण एकाग्र मन के द्वारा इन तीनों देवताओं का विज्ञान मैंने प्राप्त किया यह भाव है ॥ ६ ॥

**अथ यदवोचꣳस्वः प्रपद्य इत्यृग्वेदं प्रपद्ये यजुर्वेदं प्रपद्ये सामवेदं प्रपद्य इत्येव तदवोचं तदवोचम् ॥७॥**

अथ । यद् । अवोचम् । स्वः । प्रपद्ये । इति ) ऋग्वेदम् । प्रपद्ये । यजुर्वेदम् । प्रपद्ये । सामवेदम् । प्रपद्ये । इति । एव । तद् । अवोचम् । तद् । अवोचम् ॥७॥

भाष्यम्–अथेति । अथानन्तरम् । स्वः प्रपद्य इति पूर्वत्र यदवोचम् । तस्यायंभावः। ऋग्वेदं प्रपद्ये । यजुर्वेदं प्रपद्ये । सामवेदं प्रपद्ये । इत्येवभावप्रद्योतकं तत्पदमवोचमिति ज्ञातव्यम् । तेन । ऋग्यजुः साम त्रिलक्षणविशिष्टवेदवचनोऽयं स्वः शब्दः । वायु विज्ञानेन । पुत्रादि नैरोग्यम्। तेनाव्यग्रतयामनस एकतानता । तयावेदवाणी प्राप्तिः। यद्वा। पुत्रादि साहाय्येन निखिलपशु प्राप्त्या धनसंचयः । स्वपरिश्रमान्वितेन धनसाहाय्येन त्रिलोकस्थ पदार्थ परिज्ञानं सुकरं जातम् । ततो निखिल यज्ञारम्भोदयलाभः । ततस्तदुपयोगितया त्रय्याः सुपरिचयः रक्षाच । अन्तेचापवर्गः फलम् । एतेन ऋण त्रयस्यापाकृतिरपि प्रदर्शिता भवति ॥ ७ ॥ इति पञ्चदशखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ १५ ॥

अनुवादः–अनन्तर "स्वः को प्राप्त करता हूं" ऐसा जो मैंने कहा था वह यही कहा था कि ऋग्वेद को प्राप्त करता हूं। यजुर्वेद को प्राप्त करता हूं और सामवेद को प्राप्त करता हूं ॥ ७ ॥

पदार्थः–( अथ ) अनन्तर ( स्वः+प्रपद्ये ) स्वः को प्राप्त करता हूं ( इति+यद्+अवोचम् ) यह जो मैंने कहा था इसका भाव ऐसा जानना (ऋग्वेदम्+प्रपद्ये) ऋग्वेद को प्राप्त करता हूं ( यजुर्वेदम्+प्रपद्ये ) यजुर्वेद को प्राप्त करता हूं ( सामवेदम्+प्रपद्ये ) सामवेद को प्राप्त करता हूं। ( इत्येव ) इसी अभिप्राय का ( तद्+अवोचम् ) वह पद कहा था ( तद्+अवोचम् ) इसी अभिप्राय का वह पद कहा था ॥ ७ ॥

भाष्याशयः–(स्वः) यह स्वः शब्द ऋग् यजुः और साम लक्षण युक्त जो वेद इन का वाचक है। वायु के विज्ञान से मन की एकाग्रता । तब उस से वेद वाणी की प्राप्ति

जो निःश्रेयस कारिणी है । यद्वा । इस प्रकरण का भाव यह लगाना चाहिये । पुत्रादि की सहायता से निखिल पशुओं की प्राप्ति । उस से धन संग्रह । तब धन की सहायता और निज परिश्रम से त्रिलोकस्थ पदार्थ परिज्ञान तब उस से संपूर्ण यज्ञों के आरम्भोदयरूप लाभ । तब उस से उन के परमोपयोगी होने के कारण त्रयी विद्या का सुपरिचय और रक्षा । तब अन्त में अपवर्ग रूप फल की प्राप्ति। इस से तीनों ऋणों की भी अपाकृति (शोधन) दिखलाई गई ॥७॥ इति पञ्चदशखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥

# अवतरणिका (५) ॥

यज्ञे प्रातः सवनम् । माध्यन्दिनं सवनम् । तृतीयसवनञ्चेति त्रीणि सवनानि भवन्ति । वसवः । रुद्राः । आदित्याश्चेति क्रमेण तेषां देवताः । तेषु गायत्री । त्रिष्टुप् । जगती चेति क्रमेण प्रधानतया छन्दांसि ॥

तथाहि—"ब्रह्म वादिनो वदन्ति यद् वसूनां प्रातः सवनं। रुद्राणां माध्यन्दिनं सवनम् । आदित्यानाञ्च विश्वेषाञ्च देवानां तृतीयसवनम्" । छा० २ । २४ । १ ॥ "त्रया वै देवाः । वसवो रुद्रा आदित्याः । तेषां विभक्तानि सवनानि । वसूनामेव प्रातः सवनम् । रुद्राणां माध्यन्दिनं सवनम् । आदित्यानां तृतीयसवनम् । तद्वा अमिश्रमेव वसूनां प्रातःसवनम् । अमिश्रं रुद्राणां माध्यन्दिनं सवनम् । मिश्रमादित्यानां तृतीयसवनम्" । शतपथब्रा० ४ । ३ । ५ । १०१ ॥ "वसवः प्रातः सवनेनागुः । रुद्रा माध्यन्दिनसवनेन । आदित्यास्तृतीयसवनेन । शतपथब्रा० १२ । ३ । ४ । १ ॥

---

भाषाः—यज्ञ में प्रातःसवन, माध्यन्दिनसवन, और तृतीयसवन ये तीन सवन होते हैं । वसु, रुद्र और आदित्य ये क्रम से उनके देवता और इन में गायत्री, त्रिष्टुप् और जगती क्रम से प्रधानतया छन्द होते हैं जैसेः-

( ब्रह्म० ) ब्रह्मवादी उपदेश देते हैं कि प्रातःसवन वसुओं का, माध्यन्दिन सवन रुद्रों का और तृतीय सवन आदित्य और विश्वेदेवों का है । यह छान्दोग्य का वचन है । पुनः (त्रयावैदेवाः०) तीन देवता ये हैं। वसु, रुद्र, आदित्य। उनके पृथक् २ सवन हैं। वसुओं का ही प्रातःसवन रुद्रों का ही माध्यन्दिनसवन और आदित्यों का ही तृतीयसवन । वसुओं का प्रातःसवन अमिश्र ही होता है । रुद्रों का माध्यन्दिन सवन अमिश्र ही है । आदित्यों का तृतीय सवन मिश्र है ॥ ( वसवः ) प्रातःसवन द्वारा वसु, माध्यन्दिन सवन द्वारा रुद्र, और तृतीय सवन द्वारा आदित्य प्राप्त होते हैं ।

एवं विधप्रमाणेन सवनत्रयविधिरुपपद्यते । गायत्र्या वसवः ( ३ । ३ ) जगत्या आदित्याः ( ३ । ४ ) त्रिष्टुभो रुद्राः ( ३ । ६ ) पिङ्गलसू० । अनेन नियमेन चतुर्विंशत्यक्षरा गायत्री त्रिपदा । चतुश्चत्वारिंशदक्षरा त्रिष्टुप् । अष्टाचत्वारिंशदक्षरा जगती छन्दोभवति । "गायत्री वै प्रातः सवनंवहति । त्रिष्टुम्माध्यन्दिनं सवनम् । जगती तृतीयसवनम्" शतपथब्रा० ४ । २ । २० । एतेषां त्रयाणां छन्दसामक्षरसंख्याः २४+४४+४८ मिलित्वा एकं शतं ( ११६ ) षोडश च भवन्ति । सामान्येनायुषो वर्षसंख्या अप्येतावत्योगृह्यन्ताम् । गायत्र्यादि वर्णसंख्यानुसारेणायुषस्त्रीन् भागान् कुरु । तेन चतुर्विंशतिवर्षः प्रथमोभागः । चतुश्चत्वारिंशद्द्वितीयः । अष्टाचत्वारिंशत्कस्तृतीयः । संप्रति आयुषः प्रथमोभागः प्रातः सवनवत् । द्वितीयो माध्यन्दिनसवनवत् । तृतीयस्तृतीय सवनवद् विज्ञेयः । यथेदं सवनत्रयमवहितैर्ऋत्विग्भिः सदाऽनुष्ठीयते । अनवधानतयानुष्ठीयमानेनानेन हि न यजमानोऽभीष्टफलभाग् भवति । तथैवायुरपि सावधानैरस्माभिः सत्सु कार्येषु नियोज्यैवानुष्ठेयम् । विद्याध्ययनपरोपकारादि सत्कर्मसाधनमेवास्यायुष अनुष्ठानम् । अस्मान्महाभाग्येन प्राप्तात् पुरुषायुषान्न प्रमदितव्यम् । अस्मात्प्रमादेन महती विनष्टिर्भवति । यथोक्तम्–"इहचेदवेदीदथ सत्यमस्ति । न चेदिहावेदीन् महती विनि-

---

इस प्रकार के प्रमाण से सवनत्रय की विधि विदित होती है (गायत्री वै) गायत्री ही प्रातःसवन को, त्रिष्टुप् माध्यन्दिन सवन और जगती तृतीय सवन को धारण करती है (गायत्र्यावसवः०) पिङ्गल सूत्र के नियम से । त्रिपदा गायत्री २४ । त्रिष्टुप् ४४ । जगती छन्द ४८ अक्षरों का होता है । इन तीनों छन्दों की अक्षर संख्याएं २४+४४+४८ मिलकर एकसौ सोलह होती हैं सामान्य रीति से आयु की वर्ष संख्या भी इतनी ही तबतक रखलेवें । गायत्र्यादि छन्दों के वर्णों की संख्यानुसार आयुके भी तीन भाग करो । उससे २४ वर्षों का एकभाग । ४४ वर्षों का द्वितीयभाग और ४८ वर्षों का तृतीयभाग होगा । अब आयु के प्रथमभाग को प्रथम सवन समान, द्वितीय भाग माध्यन्दिन सवन समान और तृतीयभाग तृतीयसवन समान जाने । जैसे ऋत्विक् लोग इन तीनों सवनों का अनुष्ठान बड़ी सावधानी से करते हैं क्योंकि अनवधानता के साथ अनुष्ठीयमान यज्ञ से यजमान फलभागी कदापि नहीं होता । वैसे ही बड़ी सावधानता से इस आयुरूप यज्ञ का सत्कार्य में लगाकर सेवन करना चाहिये । विद्याध्ययन परोपकारादि सत्कार्य साधन ही आयु का अनुष्ठान है । बड़े भाग्य से प्राप्त इस मानुषायुष से कभी प्रमाद करना नहीं चाहिये । इसके प्रमाद से बड़ा विनाश होता है । जैसा कहा है–( इद चेद० ) यदि यहां ही इसे जान लिया तब तो ठीक है नहीं तो

ष्टिः । केनो० २ । ५ ॥ इहैव सन्तोऽथविद्मस्तद्वयम् । न चेदवेदिर्महती विनष्टिः । बृ० उ० ४ । ४ । १४ ॥" अतोऽनेनायुषा सत्कर्माचरणीयं विमोक्षायैवासत्कर्मणां मध्ये सर्वमूलं ब्रह्मचर्यमेव प्रथमगामि भवति । तदुपदेशायायं खण्डः प्रारभ्यते ।

बड़ा भारी विनाश होगा । ( इहैव० ) यहां ही रहते हुए हम लोग उसे जानें अन्यथा बड़ा विनाश होगा । अतः इस आयु से मोक्षार्थ सत्कर्म करना चाहिये । सत्कर्मों में सर्व मूल ब्रह्मचर्य्य ही प्रथम है । अतः उसके उपदेशार्थ इस खण्ड का आरम्भ होता है ॥

* अथ षोडशः खण्डः *

**पुरुषो वाव यज्ञस्तस्य यानि चतुर्विंꣳशति वर्षाणि तत्प्रातः सवनं चतुर्विंꣳशत्यक्षरा गायत्री गायत्रं प्रातः सवनं तदस्य वसवोऽन्वायत्ताः प्राणा वाव वसव एते हीदꣳ सर्वं वासयन्ति ॥ १ ॥**

पुरुषः । वाव । यज्ञः । तस्य । यानि । चतुर्विंशतिः । वर्षाणि । तत् । प्रातः सवनम् । चतुर्विंशत्यक्षरा । गायत्री । गायत्रम् । प्रातःसवनम् । तद् । अस्य । वसवः । अन्वायत्ताः । प्राणाः । वाव । वसवः । एते । हि । इदम् । सर्वम् । वासयन्ति ॥ १ ॥

भाष्यम्—पुरुष इति । पुरि शरीरे शेते तिष्ठतीति पुरुषो जीवात्मा । वाव शब्दोऽवधारणार्थः । यज्ञो यजनीयः पूजनीयः सत्करणीयः । क्लेशैकसारात्संसारात् समुद्धरणीयः । यतो जीवात्मा स्वेनैव मानुष शरीरेण समुद्धरणीय एवास्ति येन केन सतोपायेन । अत आह गीतायाम् "उद्धरेदात्मनात्मानं नात्मानमवसादयेत् । आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैवरिपुरात्मनः" ॥ ६ । ५ ॥ अन्यथा महती विनष्टिः । यद्वा । यथा वैदिक यज्ञः श्रद्धयाऽनुष्ठेयस्तथैवायमात्माप्यनुष्ठेयः । विमोक्षाय योग्यतासम्पादन मेवात्मन अनुष्ठानम् । अतः पुरुषो जीवात्मा यज्ञो निगद्यते । अतस्तस्यायमुपायः । तथाहि । पुरुषाख्यस्य जीवात्मनो मनुष्य शरीर सम्बन्धिनः आयुषः । यानि चतुर्विंशति वर्षाणि सन्ति । तत्प्रातःसवनम् । प्रातःसवन तुल्यानि तानि वर्षाणि । कथं तत्प्रातः सवनमित्याह ? । प्रातःसवनम् । गायत्रम् । गायत्री छन्दोऽन्वितं भवतीतिब्राह्मण ग्रन्थादिषु विधीयते । सा च गायत्री चतुर्विंशत्यक्षरा भवति । अत आयुषश्चतुर्विंशति वर्षाणि प्रातःसवनं विज्ञेयम् । एतस्मिन् प्रथमसवने प्रथमं ब्रह्मचर्यं गुरौ निवसद्भिरन्तेवासिभि-

रनुष्ठेयम् । अस्य पुरुषस्य । तत्प्रातः सवनम् । कर्म । वसवः । अन्वायत्ताः । अनुगताः । यज्ञे तु वसवो देवता भवन्ति । जीवात्मरूपे यज्ञे के वसवइत्याह । प्राणा वाव वसवः । प्राणा एव वसवः । कथं प्राणानां वसुत्वमित्याह । हि यतः एतेप्राणाः । इदं सर्वं प्राणिजातं वासयन्ति । निवासयन्ति । स्थिति योग्यतां सम्पादयन्ति । अत्र प्राणा मनः षष्ठेन्द्रिय वाचिनः । तथाहि "न वै वाचो न चक्षूंषि न श्रोत्राणि न मनांसि इत्याचक्षते । प्राणा इत्येव चक्षते । प्राणाह्येवैतानि सर्वाणि भवन्ति" ॥ छा० ५ । १ । १५ ॥ त एतस्यैव सर्वे रूपमभवन् । तस्मादेते एतेनाख्यायन्ते प्राणा इति । बृ० उ० १।५।२१॥ प्राणाः=मनः षष्ठानीन्द्रियाणि अस्मिन् प्रातःसवने बलवन्ति भवन्ति ॥ १ ॥

अनुवादः–जीवात्मा सत्करणीय ही है । यद्वा जीवात्मा ही यज्ञ है। उस जीवात्मा के ( पुरुष शरीर सम्बन्धी आयुष के ) जो २४ वर्ष हैं वह प्रातःसवन समान है । क्योंकि प्रातःसवन गायत्री छन्दोन्वित होता है । और वह गायत्री २४ अक्षरों की होती है । इस पुरुषरूप यज्ञ के उस प्रातःसवन के अनुगत देवता वसु हैं । यहां प्राण ही वसु हैं क्योंकि ये ही इस सब प्राणि समूह को बसाते हैं ॥ १ ॥

पदार्थः–( पुरुषः ) जीवात्मा ( यज्ञः+वाव ) अवश्य ही उद्धरणीय है । यद्वा । ( पुरुषः+वाव+यज्ञः ) पुरुष=जीवात्मा ही यज्ञ है ( तस्य ) उस पुरुष के मनुष्य शरीर सम्बन्धी आयुष ( यानि ) जो ( चतुर्विंशति वर्षाणि ) २४ वर्ष हैं ( तत्+प्रातः सवनम् ) वह प्रातःसवन समान है । क्योंकि ( गायत्रम्+प्रातःसवनम् ) प्रातःसवन में गायत्री छन्द का प्रयोग होता है और वह (गायत्री+चतुर्विंशत्यक्षरा) गायत्री २४ अक्षरों की होती है । जिस हेतु २४ अक्षरवाली गायत्री का प्रयोग प्रातःसवन में होता है । अतः मनुष्य को प्रथम २४ वर्ष प्रातःसवन समान है (अस्य) इस पुरुष यज्ञ के (तत्) उस प्रातःसवन में ( वसवः+अन्वायत्ताः ) वसु अनुगत हैं । प्रातःसवन में तो वसु देवता होते हैं यहां पुरुषरूप यज्ञ में वसु कौन हैं ? सो कहते हैं ( प्राणाः+वाव ) मन सहित सब इन्द्रिय ही ( वसवः ) वसु हैं । क्यों प्राण वसु कहलाते हैं सो कहते हैं ( हि ) क्योंकि (एते) मन सहित सब ज्ञानेन्द्रिय ही ( इदम्+सर्वम् ) इस सब प्राणि समूह को (वासयन्ति) वसाते हैं । अर्थात् ज्ञानेन्द्रिय के द्वारा ही प्राणी मात्र की स्थिति होती है । ज्ञानेन्द्रिय न हो तो कोई नहीं ठहरसकता । ज्ञानेन्द्रिय का नाम प्राण है॥१॥

भाष्याशयः–( पुरुषः ) पुरि=शरीर में ( शेते ) जो रहे उसे पुरुष कहते हैं । जीवात्मा ( यज्ञः ) यजनीय पूजनीय सत्करणीय आदि इस का अर्थ है अर्थात् यह जीवात्मा अपने से ही मनुष्य शरीर के द्वारा जिस किसी सदुपाय से ऊद्धरणीय है ( उ-

द्धार के योग्य है ) गीता में श्री कृष्ण जी कहते हैं (उद्धरे०) आत्मा से ही आत्मा का उद्धार करना चाहिये । क्योंकि आत्मा ही आत्मा का बन्धु है । आत्मा ही आत्मा का रिपु है । अतः आत्मा उद्धरणीय है । अन्यथा महान् विनाश हो जायगा । यद्वा । जैसे वैदिक यज्ञ श्रद्धा से अनुष्ठेय हैं वैसा ही यह आत्मा भी अनुष्ठेय है । आत्मा को मोक्ष का योग्य बनाना ही आत्मा का अनुष्ठान है । अतः जीवात्मा को यज्ञ कहागया है । ( प्राणः ) यहां प्राण शब्द मन सहित इन्द्रिय वाचक है । इस में प्रमाण ( नवै-वाचो० ) छान्दोग्य के प्राण सम्बाद में यह आया है कि न वाणी को वाणी न श्रोत्र को श्रोत्र न मन को मन कहते हैं । इस सब को प्राण ही कहते हैं । क्योंकि ये सब मिलकर एक प्राण ही हो जाते हैं । पुनः बृहदारण्यकोपनिषद् में भी ( त एतस्यैव ) वे वाणी चक्षु श्रोत्रादिइन्द्रिय प्राण के ही रूप हो जाते हैं । अतः इसी प्राण के नाम से पुकारे जाते हैं । अर्थात् प्राणा इति प्राण ही ये सब कहलाते हैं । ( प्रातःसवन ) इस प्रातःसवन में गुरु के निकट वास करते हुए ब्रह्मचारी आयु के प्रथग भाग को प्रथम ब्रह्मचर्य में प्रयत्न पूर्वक लगावे । इस से मन सहित इन्द्रियों की प्रबलता होगी जिस से संसार में लोगों को विद्याद्वारा वस और वसा सकेगा ॥ १ ॥

**तञ्चेदेतस्मिन्वयसि किञ्चिदुपतपेत्स ब्रूयात्प्राणा वसव इदं मे प्रातः सवनं माध्यन्दिनꣳ सवनमनुसन्तनुतेति माऽहं प्राणानां वसूनां मध्ये यज्ञो विलोप्सीयेत्युद्धैव तत एत्यगदो ह भवति ॥ २ ॥**

तम् । चेद् । एतस्मिन् । वयसि । किंचित् । उपतपेत् । सः । ब्रूयात् । प्राणाः । वसवः । इदम् । मे । प्रातःसवनम् । माध्यन्दिनम् । सवनम् । अनुसन्तनुत । इति । मा । अहम् । प्राणानाम् । वसूनाम् । मध्ये । यज्ञः । विलोप्सीय । इति । उद् । ह । एव । ततः । एति । अगदः । ह । भवति ॥ २ ॥

भाष्यम्—तमिति । एतस्मिन् । चतुर्विंशतिवर्षपरिमिते वयसि आयुषि । तञ्चेत् । प्रथमं ब्रह्मचर्यमनुतिष्ठन्तम् । ब्रह्मचारिणम् । चेद्यदि । किञ्चिदुपतपेत् । पित्रादीनां बन्धु-मित्रादीनां वा किञ्चिदसदाचरणम् । उपतपेत् । प्रथमब्रह्मचर्यानुष्ठानासिद्धौ धिनुयात् । दुःखिनं कुर्यात् । व्यर्थं तवाध्ययनं मा पाठीः । किं स्यात्तेन । एवं विधैर्वचनैस्तं संतापयेत् । तर्हि स ब्रह्मचारी ब्रूयात् । हे प्राणा वसवः ! हे प्राणवत्प्रियाहृद्या ! हे वसुपदवीसुभूषिता मम पितरश्च ! । इदं मे प्रातः सवनं वर्त्तते । इदं प्रातः सवनमहमनुतिष्ठामि । सम्प्रति

माविघ्नं यूयं समाचारिष्ट । युष्मत्सकाशादिदमहन्त्वाशासे । मदर्थं माध्यन्दिनं सवनं सन्तनुत । विस्तारयत । येन मम माध्यन्दिनं सवनमपि निरुपद्रवं पूर्येत । तथायूयंमदर्थमुपायं सन्तनुतेत्याशां करोमि । किमुतर्हि विविधोपायैर्मा प्रथम एव ब्रह्मचर्य्येतपथ । इत्येवं प्रार्थयेत् । पुनर्दृढतया कथयेच्च । प्राणानां प्राणवत्प्रियाणां मित्राणां तथावसूनाम् । वसु संज्ञकानां पितॄणां युष्माकं मध्ये । यज्ञोऽहं । वेदाभ्यासेन यजनीयो लब्धात्मगौरवः । मा विलोप्सीय । ब्रह्मचर्य परित्यागेन विलुप्तो न भवेयम् । हास्यतां न गच्छेयम् । अयं भीत्या वा दुःखेन वा ब्रह्मचर्यव्रतगत्याक्षीदितिपरिवादरूपं मरणं मा लभेय । अतोऽहं प्रातःसवनं तु न कदापि हास्यामि । माध्यन्दिनसवनन्तु भवतु न वेति न जाने "प्रारभ्य चोत्तम जना न परित्यजन्ति । नीतौ" सम्भावितस्य चाकीर्तिर्मरणादतिरिच्यते । गीतायाम् । अतो मां माताप्त । ततोह । उद्+एति । व्यवहितेन सम्बन्धः । तया प्रार्थनया तेन विनयेन वा स उदेति । सर्वत्रोदयं प्राप्नोति । अगदो ह भवति । त्रिविध दुःखाच्छान्तचित्ततया विमुक्तो भवति । तस्य विनयादि गुणेन वशीभूता जना पुनरपि तन्न कदापि दुन्वन्ति । तेन स सर्वदा सुखी समवस्थाय प्रातः सवनं व्रतं सम्यङ् निवर्तयति । एतद् व्रताचरणेन प्राणा अपि बलवन्तो भूत्वा शारीरान् रोगान् सुदूरादपसारयन्ति । इत्थं ब्रह्मचारी सर्वथाऽगद एव तिष्ठति ॥२॥

अनुवादः—इस वयोवस्था में उस ( ब्रह्मचारी ) को यदि कोई संतप्त करे तो वह इस प्रकार कहे कि प्राणवद् प्रियमित्रो ! तथा वसु संज्ञक पितरगणो ! यह मेरा प्रातः सवन है (मेरे लिये) माध्यन्दिन सवन को विस्तृत करें ( यह मेरी प्रार्थना है ) आप प्राणप्रिय सुहृदों तथा वसु संज्ञक पितर लोगों के बीच यज्ञ ( ब्रह्मचर्य रूप यज्ञ के सम्पादन करने वाला ) मैं विलुप्त न होऊं । इस प्रकार वह उदित होता है और नीरोग रहता है ॥ २ ॥

पदार्थः—( एतास्मिन्+वयसि ) इस चतुर्विंशतिवर्ष परिमित आयुष के समय में ( तम् ) प्रथम ब्रह्मचर्य का अनुष्ठान करते हुए उस ब्रह्मचारी से ( चेद् ) यदि ( किञ्चित् ) निज बन्धु मित्रों अथवा निज पिता माता आदि के कुछ असद् आचरण ( उपतपेत् ) दुःख दे । अर्थात् प्रथम ब्रह्मचर्य के अनुष्ठान की सिद्धि की प्राप्ति में उसे दुःखी करे । व्यर्थ तू पढ़ता है । मत पढ़ो । उससे क्या लाभ है । इस प्रकार के वचनों से यदि कोई उसे संताप पहुंचावे तो (सः+ब्रूयात् ) वह ब्रह्मचारी उन लोगों से कहे कि (प्राणाः +वसवः ) हे प्राणप्रिय मित्रो ! हे बन्धुबान्धव पितरो ! (इदम्+मे+प्रातः सवनम् , यह मेरा प्रथम प्रात सवन समान ब्रह्मचर्यकाल है । मैं सम्प्रति प्रातःसवन का अनुष्ठान कर रहा हूं सम्प्रति आप लोग मुझे विघ्न न करें मैं तो आप लोगों से यह निवेदन करता हूं

कि मेरे लिये ( माध्यन्दिनम्+सवनम् ) माध्यन्दिन सवन को ( संतनुत ) विस्तृत करें अर्थात् जिससे मेरा माध्यन्दिन सवन भी अच्छे प्रकार पूर्ण हो वैसा उपाय आप लोग मेरे लिये करो, ऐसी मैं आशा करता हूं । तब क्योंकर मुझको विविध प्रकार से संतप्त करते हैं । इस प्रकार प्रार्थना कर अपना विनय दिखलावे और पुनः दृढ़ता पूर्वक यह कहे कि ( प्राणानां+वसूनाम् ) आप प्राणवत् प्रिय मित्रों तथा पितरों के ( मध्ये ) मध्य ( यज्ञः+अहम् ) लब्धात्मगौरव विद्याभ्यास से सर्वथा प्रतिष्ठा को प्राप्त होने से यज्ञ सत्करणीय जो मैं हूं सो मैं ( मा ) नहीं ( विलोप्सीय ) विलुप्त होजाऊं। अतः मैं प्रातःसवन को तो नहीं त्याग करूंगा हां माध्यन्दिनसवन होगा वा नहीं इसे नहीं जानता । क्योंकि कहागया है उत्तम जन अनेक विघ्नों से प्रतिहत होने पर भी आरब्ध कार्य का त्याग नहीं करते और गीता में कहा गया है ( संभावितस्य० ) अच्छे मनुष्य की अकीर्त्ति ही मरण से भी अधिक है । अतः आप लोग मुझे मत संतप्त करें ( ततः+ह ) उस विनय प्रार्थना से ( उद्+एति ) वह सर्वत्र उदय को प्राप्त होता है। और वह ( अगदः+ह+भवति ) चित्त शान्त होने से त्रिविध दुःख से विमुक्त होता है । उस ब्रह्मचारी के विनयादि गुण से वशीभूत जन पुनः उसे किसी प्रकार दुःख नहीं देते । उससे सर्वथा सुखी हो प्रातः सवनरूप व्रत को अच्छे प्रकार निर्वाह करता है । और इस व्रत के आचरण से प्राण उसके बलवन्त होकर शारीरिक सब रोगों को दूर से ही निकाल भगाता है । इस प्रकार ब्रह्मचारी सर्वथा नीरोग रहता है ॥ २ ॥

**अथ यानि चतुश्चत्वारिꣳशद्वर्षाणि तन्माध्यन्दिनꣳसवनं चतुश्चत्वारिꣳशदक्षरा त्रिष्टुप् त्रैष्टुभं माध्यन्दिनꣳसवनं तदस्य रुद्रा अन्वायत्ताः प्राणा वाव रुद्रा एते हीदꣳ सर्वꣳ रोदयन्ति ॥ ३ ॥**

अथ । यानि । चतुश्चत्वारिंशद् । वर्षाणि । तत् । माध्यन्दिनम् । सवनम् । चतुश्चत्वारिंशदक्षरा । त्रिष्टुप् । त्रैष्टुभम् । माध्यन्दिनम् । सवनम् । तत् । अस्य । रुद्राः । अन्वायत्ताः । प्राणाः । वाव । रुद्राः । एते । हि । इदम् । सर्वम् । रोदयन्ति ॥ ३ ॥

भाष्यम्—अथेति । प्रातः सवनानन्तरं माध्यन्दिनसवनं क्रम प्राप्तमाह । चतुर्विंशति वर्षेभ्य ऊर्ध्वं जीवात्मनो मनुष्यशरीर सम्बन्धिन आयुषो यानि चतुश्चत्वारिंशद्वर्षाणि सन्ति । तन्माध्यन्दिनंसवनं । माध्यन्दिनसवनवत् । तदायुषोभागं श्रद्धयानिष्कामतया अवि-

चिकित्सया च तपः स्वाध्यायेश्वरप्रणिधानेषु संनियोज्य सततमात्मानमुद्धर्तुं यतेत। यद्वा। ब्रह्मचारिणो गुरौ निवसतो यानि चतुश्चत्वारिंशद्वर्षाणि सन्ति। तन्माध्यन्दिन सवनवन्मध्यमब्रह्मचर्यम्। तत्सवनवत्तदायुर्भागमध्ययने समर्प्य सर्वाणि व्रतानि सम्यगाचरितव्यानि। कथं माध्यन्दिनसवनत्वं? तेषामित्याह। त्रैष्टुभं माध्यन्दिनं सवनं भवति। माध्यन्दिनसवने प्रायेण त्रैष्टुप्छन्दः प्रयुज्यते "गायत्री वै प्रातःसवनं वहति त्रैष्टुम्माध्यन्दिनं सवनं जगती तृतीयसवनम्" शतपथ ब्रा० ४। २। २०॥ इति प्रामाण्यात्। साच त्रिष्टुप् चतुश्चत्वारिंशदक्षरा भवति। तदक्षरसंख्यासंमितानि आयुषश्चतुश्चत्वारिंशद्वर्षाणि माध्यन्दिनं सवनम्। अस्यजीवात्मनस्तत्सवनम्। रुद्राः अन्वायत्ताः। यज्ञे तु रुद्रा देवता भवन्ति। अत्र के रुद्रा इत्यत आह। प्राणा वाव रुद्राः। प्राणाः समनस्कानीन्द्रियाण्येव रुद्राः। रुद्रपदेनाभिधेयाः। कथमेवम्। हि यतः। एते प्राणा एव। इदं प्राणिजातमुत्क्रमणकाले रोदयन्ति। मध्यमब्रह्मचर्येण जनाः शत्रूणामन्तःस्थानां कामक्रोधादीनां वाह्यानामाततायिनां च रोदयितारो भवन्ति। साधूनामास्तिकानां जगदुपकारिणाञ्च पालयितारञ्च। अत इदं ब्रह्मचर्यमपि पालयितव्यमितिनिश्चीयते॥ ३॥

अनुवादः—अनन्तर (आयुके) जो ४४ वर्ष हैं वह माध्यन्दिनसवन है। माध्यन्दिन सवन में त्रिष्टुप् छन्द का प्रयोग होता है। और वह त्रिष्टुप् छन्द ४४ अक्षरों का होता है। इस जीवात्मा के उस माध्यन्दिन सवन में रुद्र अनुगत हैं। प्राण ही रुद्र हैं। क्योंकि ये ही (उत्क्रमणकाल में) इस सबको रुलाते हैं॥ ३॥

पदार्थः—(अथ) प्रातःसवन के अनन्तर क्रम प्राप्त माध्यन्दिन सवन को कहते हैं (यानि+चतुश्चत्वारिंशद्वर्षाणि) २४ वर्षों के ऊर्ध्व जीवात्मा के मनुष्य शरीर सम्बन्धी आयु के जो ४४ वर्ष हैं (तत्+माध्यन्दिनम्+सवनम्) वह माध्यन्दिन सवन है। अर्थात् माध्यन्दिन सवनसदृश। उन ४४ वर्षों के आयु के भाग को श्रद्धा, निष्काम और असंशय से तपश्चरण स्वाध्याय और परमगुरु की सेवा में लगाकर आत्मा को उद्धृत करने के लिये सतत यत्न करता रहे। यद्वा। गुरुकुल निवासीब्रह्मचारी के जो ये ४४ वर्ष हैं वह माध्यन्दिन सवनवत् मध्यम ब्रह्मचर्य है। तत्सवन समान उस आयु के भाग को अध्ययन में लगाकर सब व्रत का प्रतिपालन करे। इसको माध्यन्दिन सवन क्यों कहते हैं? सो कहते हैं (त्रैष्टुभम्+माध्यन्दिनम्+सवनम्) माध्यन्दिन सवन त्रिष्टुप् छन्दोन्वित होता है। प्रायः माध्यन्दिन सवन में त्रिष्टुप् छन्दों का ही प्रयोग होता है। शतपथ भी कहता है (गायत्री वै०) गायत्री छन्द प्रातःसवन का, त्रिष्टुप् छन्द माध्यन्दिन सवन का और जगती छन्द तृतीय सवनका वहन करता है वह (त्रिष्टुप्)

त्रिष्टुप् छन्द ( चतुश्चत्वारिंशदक्षरा ) ४४ अक्षरों का होता है । इस छन्द के अक्षरों की संख्याओं के तुल्य आयु के ४४ वर्ष माध्यन्दिन सवन हैं ( अस्य + तत् ) इस यज्ञ स्वरूप आत्मा के उस माध्यन्दिन सवन में ( रुद्राः + अन्वायत्ताः ) रुद्र अनुगामी हैं। यज्ञ में तो रुद्र देवता होते हैं । यहां कौन रुद्र हैं ? सो कहते हैं ( प्राणाः वाव रुद्राः) मन सहित इन्द्रिय ही यहां रुद्र कहलाते हैं । क्यों ये रुद्र हैं ? ( हि ) क्योंकि (एते) ये ही प्राण संज्ञक इन्द्रिय उत्क्रमण काल में वा दुष्ट संहरण समय में (इदम्+सर्वम्) इस सब प्राणि समूह को अथवा दुष्ट जीवों को ( रोदयन्ति ) रुलाते हैं अतः ये रुद्र हैं ॥३॥

**तञ्चेदेतस्मिन्वयसि किञ्चिदुपतपेत् स ब्रूयात्प्राणा रुद्रा इदं मे माध्यन्दिनꣳ सवनं तृतीयसवनमनुसन्तनुतेति माऽहं प्राणानाꣳ रुद्राणां मध्ये यज्ञो विलोप्सीयेत्युद्धैव तत एत्यगदो ह भवति ॥ ४ ॥**

तम् । चेत् । एतस्मिन् । वयसि । किञ्चित् । उपतपेत् । सः । ब्रूयात् । प्राणाः । रुद्राः । इदम् । मे । माध्यन्दिनम् । सवनम् । तृतीयसवनम् । अनुसन्तनुत । इति । मा । अहम् । प्राणानाम् । रुद्राणाम् । मध्य । यज्ञः । विलोप्सीय । इति । उत् । ह । एव । ततः । एति । अगदः । ह । भवति ॥ ४ ॥

भाष्यम्—तमिति । द्वितीयमन्त्रवदस्यापि भाष्यम् । विशेषस्त्वियान् । हे प्राणाः ! प्राणप्रिया सुहृदः ! हे रुद्रा ! रुद्रसंज्ञकाः पितरः ! इदं मे माध्यन्दिनंसवनम् । यूयं मदर्थम् । तृतीयसवनं सन्तनुत विस्तारयत । येन मम तृतीयसवनमपि पूर्य्येत तथैव यूयं यतिष्यध्वे इत्यहमाशासे । प्रत्युत कथं मां पीडयथ । हे प्राणा ! रुद्राश्च युष्माकं प्राणानां प्राण प्रियाणां वयस्यानां तथा रुद्राणां तत्संज्ञकानांपितॄणाम्मध्ये । यज्ञोऽहं । लब्धप्रतिष्ठोऽहं लब्धादरोऽहम् । मा विलोप्सीय मा विलुप्येयम् । मा विलुप्तोभवेयमिति ॥ ४ ॥

अनुवादः— इस वयोवस्था में उस ( ब्रह्मचारी ) को यदि कोई संतप्तकरे तो वह इस प्रकार कहे । हे प्राणप्रियमित्रो ! तथा रुद्रसंज्ञक पितरो ! यह मेरा माध्यन्दिन सवन है (मेरे लिये ) आप लोग तृतीयसवन को विस्तृत करें ( यह मेरी प्रार्थना है ) आप प्राणप्रिय सुहृदों तथा रुद्रसंज्ञक पितरों के मध्य यज्ञ ( लब्ध प्रतिष्ठ वा लब्धादर ) मैं विलुप्त न होऊं । इस प्रकार वह उदित है और नीरोग रहता है ॥ ४ ॥

पदार्थः—(एतस्मिन्+वयसि ) आयु के इस द्वितीय वयोवस्था में ( तम् ) मध्यम ब्रह्मचर्य रूप माध्यन्दिन सवन का अनुष्ठानकरता हुआ उस ब्रह्मचारी से ( चेत् ) यदि

( किंचित् ) निजबन्धु मित्रों का अथवा पिता माता बन्धु बान्धवों का कुछ असद् व्यवहार ( उपतपेत् ) दुःख पहुंचावे (सः+ब्रूयात्) तो वह इस प्रकार कहे कि (प्राणाः+रुद्राः) हे प्राणप्रिय मित्रो ! तथा रुद्ररूपधारी पितरगणो ! (मे) मेरा ( इदम्+माध्यन्दिनम्+सवनम् ) यह माध्यन्दिन सवन मध्यम ब्रह्मचर्य काल है। मैं सम्प्रति मध्यम ब्रह्मचर्य का अनुष्ठान करता हूं। सम्प्रति आप लोग मुझे विघ्न न पहुंचावें । मैं तो आप लोगों से यह आशा करता हूं कि मेरे लिये ( तृतीयम्+सवनम् ) तृतीय सवन को ( संतनुत ) आप लोग विस्तृत करें अर्थात् जिस से मेरे तृतीय सवन की भी पूर्त्ति हो। ऐसा उपाय आप लोग करें। आप लोगों से ऐसी आशा रखता हूं। तब क्योंकर मुझको विविध प्रकार से संतप्त करते हैं। इस प्रकार प्रार्थना कर निज विनय प्रकट करे और दृढ़ता पूर्वक कहे कि (प्राणानाम्+रुद्राणाम्+मध्ये ) आप प्राणप्रिय मित्रों तथा रुद्ररूप धारी पितरों के मध्य ( यज्ञः ) इस ब्रह्मचर्यरूप यज्ञ के अनुष्ठान से प्रतिष्ठा वा आदर को प्राप्त ( अहम् ) मैं ( मा ) मत ( विलोप्सीय ) विलुप्त हो जाऊं। मेरा लोप न होवे । इसने भय से वा क्लेश से ब्रह्मचर्यरूप यज्ञ का परित्याग किया है ऐसा अपवादरूप मरण मुझे न प्राप्त हो । अतः प्रारब्ध माध्यन्दिन सवन का त्याग तो नहीं करूंगा, हां तृतीय सवन होगा वा नहीं यह नहीं जानता ( ततः+ह ) इस विनय प्रार्थनादि व्यवहार से ( उद्+एति ) सर्वत्र यह उदित होता है और उस से ( अगदः+ह ) चित्तशान्त होने से विविध दुःख से विमुक्त हो वह ब्रह्मचर्य के प्रतिपालन में तत्पर होता है। इत्यादि द्वितीय प्रवाक की व्याख्या देखो ॥ ४ ॥

**अथ यान्यष्टाचत्वारिꣳशद्वर्षाणि तत्तृतीयसवनमष्टाचत्वारिꣳशदक्षरा जगती जागतं तृतीयसवनं तदस्यादित्या अन्वायत्ताः प्राणा वावाऽऽदित्या एते हीदꣳ सर्वमाददते ॥ ५ ॥**

अथ। यानि। अष्टाचत्वारिंशद्वर्षाणि। तत्। तृतीयसवनम्। अष्टाचत्वारिंशदक्षरा। जगती। जागतम्। तृतीयसवनम्। तत्। अस्य। आदित्याः। अन्वायत्ताः। प्राणाः। वाव। आदित्याः। एते। हि। इदम्। सर्वम्। आददते ॥ ५ ॥

भाष्यम्—अथेति । क्रमप्राप्तं तृतीयसवनमाह । तस्य जीवात्मन आयुषोऽष्टषष्टि वर्षेभ्य ऊर्ध्वं। यानि। अष्टाचत्वारिंशद्वर्षाणि सन्ति । तत्तृतीयं सवनम् । तृतीयसवनवत्। तानि वर्षाणि परमगुरौ नियोज्यात्मानमुद्धरेत्। यद्वा। गुरौ निवसतो ब्रह्मचारिणो

योऽष्टचत्वारिंशद्वार्षिको ब्रह्मचर्य कालोऽस्ति । तत्तृतीयसवनम् । कथं तेषां तृतीयसवनत्वमित्याह । जागतं तृतीयसवनम् । जगतीछन्दस्कंतृतीयसवनं भवति । सा च जगती । अष्टाचत्वारिंशदक्षराभवति । तदक्षरसंख्यासाम्येनायुषस्तत्परिमितो भागस्तृतीय सवनम् । अस्य जीवात्मनस्तत् सवनम् । आदित्या अन्वायत्ताः । केऽत्रादित्याः पुरुषयज्ञे? प्राणावावादित्याः । प्राणा एवादित्याः । कथमेवम् । एते प्राणाः । इह सर्वं स्वस्वविषय जातम् । आददते । गृह्णन्ति । आददत इत्यादित्या इति व्युत्पत्तेः प्राणानामादित्यत्वम् । प्राणा समनस्कानीन्द्रियाणि । प्रमाणं पूर्वत्र दर्शितम् । अनेन ब्रह्मचर्येण सर्वाणि तत्त्वानि सूक्ष्मात्सूक्ष्मतराणि बोद्धुं ग्रहीतुञ्च शक्नोति । आदित्यवदपि गृहीत्वा सहस्रकृत्वो जनेषूपकृतिं कर्तुं शक्नोतीत्यर्थः ॥ ५ ॥

अनुवादः—अनन्तर जो ४८ वर्ष हैं वह तृतीय सवन है । तृतीय सवन में जगती छन्द होता है और वह जगती ४८ अक्षरों की होती है । इस पुरुष के उस यज्ञ में आदित्य अनुगत हैं । प्राण ही आदित्य हैं क्योंकि ये ही इस सब के ग्रहण कर्त्ता हैं ॥५॥

पदार्थः—( अथ ) माध्यन्दिन सवन के अनन्तर क्रम प्राप्त तृतीय सवन को कहते हैं । जीवात्मा के मनुष्य शरीर सम्बन्धी आयु के ६८ वर्षों के अनन्तर ( यानि ) जो ( अष्टाचत्वारिंशद्वर्षाणि ) ४८ वर्ष हैं ( तत्+तृतीयसवनम् ) वह तृतीय सवन है । यद्वा । गुरुकुल में निवास करते हुए ब्रह्मचारी का ४८ वार्षिक जो ब्रह्मचर्य काल है । वह तृतीय सवनवत् है । इस आयु को परम गुरु परमेश्वर में वा सम्पूर्ण विद्याओं के अन्तिम सिद्धान्त परिज्ञान में लगा आत्मा के उद्धार में प्रयत्न करता रहे । इतने वर्षों की आयु को तृतीय सवन क्यों कहते हैं सो आगे कहाजाता है ( जागतम्+तृतीयसवनम् ) तृतीय सवन जगती छन्दोन्वित होता है । इस में प्रायः जगती छन्दों का प्रयोग होता है । परन्तु ( जगती ) जगती छन्द ( अष्टाचत्वारिंशदक्षरा ) ४८ अक्षरों का होता है। अतः जगती छन्द के वर्णों की संख्या के तुल्य ४८ वर्ष परिमित आयु का भाग तृतीयसवन समान है ( अस्य ) इस यज्ञ रूप पुरुष के ( तत् ) उस सवन में (आदित्याः+अन्वायत्ताः) आदित्य अनुगत हैं। आदित्यकौन है? (प्राणाः+वाव+आदित्याः) प्राण ही आदित्य हैं ( हि ) क्योंकि ( एते ) ये प्राण ( इदम्+सर्वम् ) इस सब विषय को ( आददते ) ग्रहण करते हैं । प्राण नाम यहां समनस्क इन्द्रियों का है । इस ब्रह्मचर्य वा आध्यात्मिक यज्ञानुष्ठान से ब्रह्मचारी सब सूक्ष्म से सूक्ष्म विषय के ग्रहण करने और आदित्यवत् सहस्र गुण दान देने में समर्थ होता है ॥ ५ ॥

**तञ्चेदेतस्मिन्वयसि किञ्चिदुपतपेत्स ब्रूयात् प्राणा आदित्या इदं मे तृतीयसवनमायुरनु सन्तनुतेति माऽहं प्राणानामादित्यानां मध्ये यज्ञो विलोप्सीयेत्युद्धैव तत एत्यगदो हैव भवति ॥ ६ ॥**

तम् । चेत् । एतस्मिन् । वयसि । किञ्चित् । उपतपेत् । सः । ब्रूयात् । प्राणाः । आदित्याः । इदम् । मे । तृतीयसवनम् । आयुः । अनुसन्तनुत । इति । मा । अहम् । प्राणानाम् । आदित्यानाम् । मध्ये । यज्ञः । विलोप्सीय । इति । उत् । ह । एव । ततः । एति । अगदः । ह । एव । भवति ॥ ६ ॥

भाष्यम्—तञ्चेदिति । व्याख्यानन्तु द्वितीयमन्त्रवद् विज्ञेयम् । विशेषस्त्वयम् । आदित्याः । आदित्य संज्ञकपितरः सूक्ष्मपदार्थ विज्ञातारः । आयुः अनुसन्तनुत । भवत्कृपया आयुर्वृद्धिं प्राप्नुयामिति मदर्थं यत्नं कुरुत । आशिषञ्च दत्त ॥ ६ ॥

अनुवादः—इस वयोवस्था में उस ब्रह्मचारी को कुछ संतप्त करे तो वह इस प्रकार कहे कि हे प्राणप्रिय सुहृदो! तथा सूक्ष्म पदार्थ विज्ञानी आदित्यनामी पितरो! यह मेरा तृतीयसवन है । आप लोग आयु प्रवृद्ध करें । यही मेरी प्रार्थना है । आप प्राण प्रिय और सूक्ष्म पदार्थविद् आदित्यनाम पितरों में लब्धप्रतिष्ठ मैं विलुप्त न होऊं । इससे वह प्रसिद्धतया ( जगत् में ) उदित और नीरोग होता है ॥ ६ ॥

पदार्थः—(एतस्मिन्+वयसि) इस वयोवस्था में (तञ्चेत् ) उस ब्रह्मचारी वा उपासक को ( किञ्चिद्+उपतपेत् ) कोई संतप्त करे तो ( सः+ब्रूयात् ) ! वह कहे (प्राणः + आदित्याः ) हे प्राणप्रियो! और सूक्ष्म पदार्थविद् आदित्य पितरो ! (इदम्+मे+तृतीयसवनम् ) यह मेरा तृतीयसवन है ( आयुः+अनुसंतनुत ) आप लोग मेरे लिये आयु की वृद्धि के उपाय करें ( इति ) यह आप लोगों से निवेदन है (प्राणानाम्+आदित्यानाम्+मध्ये) प्राणप्रिय मित्रों तथा सूक्ष्म पदार्थ के ग्रहण करने वाले आदित्य संज्ञक पितरों के मध्य ( यज्ञोऽहम् ) लब्ध प्रतिष्ठ मैं (मा ) मत ( विलोप्सीय ) विलुप्त होऊं (इति) (ततः ) ऐसी प्रार्थना विनयादि व्यवहार से ( ह ) प्रसिद्ध हो ( उद्+एति ) सम्पूर्ण जगत् में उदय को प्राप्त होता है और प्रसन्नता के कारण ( अगदः+ह+एव+भवति ) निश्चय नीरोग होता है ॥ ६ ॥

**एतद्ध स्म वै तद्विद्वानाह महीदास ऐतरेयः स**

**किं म एतदुपतपसि योऽहमनेन न प्रेष्यामीति स ह षोडशं वर्षशतमजीवत्प्र ह षोडशं वर्षशतं जीवति य एवं वेद ॥ ७ ॥**

एतद् । ह । स्म । वै । तद् । विद्वान् । आह । महीदासः । ऐतरेयः । सः । किम् । मे । एतद् । उपतपसि । यः । अहम् । अनेन । न । प्रेष्यामि । इति । सः । ह । षोडशम् । वर्षशतम् । अजीवत् । प्र । ह । षोडशम् । वर्षशतम् । जीवति । यः । एवम् । वेद ॥ ७ ॥

भाष्यम्—एतदिति । निश्चिता हि विद्या फलाय भवत्येतद्दर्शयन्नुदाहरति । ऐतरेयः । इतरायाः कस्याश्चिन्मुनिभार्य्याया अपत्यम्पुमानित्यैतरेयः । महीदासः । महीदासो नाम ह प्रसिद्धोऽन्यत्रैतरेयब्राह्मणस्वराचिते । तदेतद्यज्ञविज्ञानं विद्वान् जानन् सन् । आह स्म वै । कदाचिदब्रवीत् । उपतपन्तं रोगं वा परिपंथिनम्वा लक्षीकृत्य ऐतरेयो महीदासः प्रसिद्धर्षिः कदाचिदब्रवीदिदम् । हे व्याधे! हे भ्रातृव्य! वा स त्वम् । किम्? कस्मै प्रयोजनाय । मे मम । एतदुपतपनम् । उपतपसि । करोषि । योऽहं अनेन तवोपतपनेन । न कदापि प्रेष्यामि । न मरिष्यामि । इति । अष्टाचत्वारिंशद्वर्षब्रह्मचार्यहं तवोपतापेन न कदापि पञ्चत्वं गमिष्यामि । अतोमां लक्षीकृत्य तव प्रयत्नो मुधैवस्यात् । स ह एवंनिश्चयो महीदास ऐतरेयः । षोडशं वर्षशतम् । एकंशतं षोडशवर्षाणि सोऽजीवत् । य एवं वेद । सोऽपि ह । षोडशं वर्षशतं प्रजीवति । प्रेति व्यवधानेन क्रियया सम्बन्धः । छन्दसि परेपि व्यवहिताश्चेति नियमात् । त्रिषु सवनेषु चतुर्विंशतिः । चतुश्चत्वारिंशत् । अष्टाचत्वारिंशच्चवर्षाणि मिलित्वा षोडशैक शतञ्च वर्षाणि भवन्ति । एतत् सवनत्रयानुष्ठानेन षोडशाधिकशतवर्षजीवित्व प्राप्तिः । अत ऐतरेयस्य महीदासस्येयज्जीवनम् । यश्च ब्रह्मचारी नियमेनाष्टाचत्वारिंशद्वर्षमुत्तमं ब्रह्मचर्यात्मकं सवनमनुतिष्ठति । स इतरयोरपि ब्रह्मचर्य्ययोर्वर्षपरिमितं फलं सहैवाश्नुते । अतस्तस्यापि षोडशाधिकैकशतवर्षान्वितमायुर्भविष्यति ॥ ७ ॥

अनुवादः—परम प्रसिद्ध ऐतरेय महीदास नामक ( महर्षि ) इस को जानते हुए कहा करते थे । वह तूं मुझ को क्योंकर संतप्त करता है । जो मैं इस से नहीं मरूंगा इस प्रकार वे एक सौ सोलह वर्ष जीते रहे । जो कोई ऐसा जानता है वह भी ११६ वर्ष जीता है ॥ ७ ॥

पदार्थः-विद्या जब निश्चित होती है तब ही फल देती है । इसको उदाहरण से विस्पष्ट करते हैं ( ऐतरेयः ) किसी इतरा नाम्नी मुनि भार्य्या के पुत्र ( ह ) प्रसिद्ध=स्व रचित ऐतरेयादि ब्राह्मण ग्रन्थों में अति प्रसिद्ध ( महीदासः ) महीदास नामक महर्षि ( तत्+एतत् ) उस इस पूर्वोक्त यज्ञ विज्ञान को ( विद्वान् ) जानते हुए ( आह+स्म ) अपने उपतापी रोग से वा अन्य शत्रु से कहा करते थे । क्या कहते थे सो आगे कहते हैं कि हे व्याधे वा हे विघ्नकारि मनुष्य ! ( सः ) वह अर्थात् मेरे ब्रह्मचर्य्य को न जानता हुआ तू ( किम् ) क्यों ( एतत् ) इस प्रकार ( उपतपसि ) तपाते हो । दुःख दे रहे हो ( यः+अहम् ) जो मैं ( अनेन ) इस तेरे उपताप प्रदान से (न) नहीं ( प्रेष्यामि ) मरूंगा । क्योंकि मैंने पूरा ब्रह्मचर्य्य प्रतिपालन किया है ( सः+ह ) इस प्रकार दृढव्रती वे ऐतरेय महीदास ( षोडशम्+वर्षशतम् ) एक सौ सोलह वर्ष ( अजीवत् ) जीते रहे । आगे फल कहते हैं ( यः+एवम्+वेद ) जो कोई ऐसा जानता है वह भी ( षोडशम्+वर्षशतम् ) एक सौ सोलह (प्र+जीवति+ह) निश्चय जीता है ॥ ७ ॥

भाष्याशयः—तीनों सवनों में २४+४४+४८ वर्ष मिलकर ११६ वर्ष होते हैं इस सवनत्रय के अनुष्ठान से ११६ वर्ष की आयु की प्राप्ति होती है इसी कारण ऐतरेय महीदास का उतना जीवन हुआ जो कोई ब्रह्मचारी नियम से ४८ वर्ष का उत्तम ब्रह्मचर्य्यात्मक यज्ञानुष्ठान करता है वह उन दोनों का भी वर्ष परिमित फल को पाता है । इस हेतु उसकी भी ११६ वर्ष की आयु होती है ।

इति षोडश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १६ ॥

* अथ सप्तदशः खण्डः *

## स यदशिशिषति यत्पिपासति यन्न रमते ता अस्य दीक्षा ॥ १ ॥

सः । यद् । अशिशिषति । यत् । पिपासति । यत् । न । रमते । ताः । अस्य । दीक्षा ॥ १ ॥

भाष्यम्—स इति । ब्रह्मचर्याश्रमः स्वतो यज्ञस्वरूपोऽस्ति । तत्र दीक्षादिव्रतमाह ( सः ) ब्रह्मचारी ( यत् ) यद्वस्तु ( अशिशिषति ) अशितुं भोक्तुमिच्छति ( यत् ) यत्पेयंवस्तु ( पिपासति ) पातुमिच्छति च। किन्तु भोजनपानादिषु ( यत्+न+रमते ) आसक्तो न भवति । यदृच्छया प्राप्तमशनंपानञ्च गृह्णाति प्रियं प्राप्य न हृष्यति

नाप्रियं प्राप्य च शोचतीत्यर्थः। यदितिक्रिया विशेषणम् रमणादिकं यन्नकरोति ( अस्य ) ब्रह्मचारिणः ( ताः ) ( दीक्षाः ) यज्ञे दीक्षा इव ताः क्रियाः सन्ति । दुःख सागान्यात् ॥ १ ॥

अनुवादः—वह ( ब्रह्मचारी ) खाना और पीना चाहता है परन्तु उसमें जो रत नहीं होता है इसकी ये दीक्षाएं हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—ब्रह्मचर्याश्रम स्वतः एक यज्ञ है । अतः दीक्षादि व्रत यहां कहते हैं (सः) वह ब्रह्मचारी ( यत् ) जो ( अशिशिषति ) भोजन की इच्छा करता है और ( यत्+ पिपासति ) जो पीना चाहता है परन्तु ( न+रमते ) उनमें आसक्त नहीं होता है अर्थात् यदृच्छया जो कुछ अशन पान प्राप्त होजाता है उसी को ग्रहण कर लेता है (अस्य) इस ब्रह्मचारी की ( ताः+दीक्षाः ) वे ही मानो दीक्षाएं हैं ॥ १ ॥

## अथ यदश्नाति यत्पिबति यद्रमते तदुपसदैरेति ॥२॥

अथ । यद् । अश्नाति । यत् । पिबति । यत् । रमते । तद् । उपसदैः । एति ॥२॥

भाष्यम्-अथेति । ( अथ ) अपि च ( यत्+अश्नाति ) यद्भुंक्ते ( यत्+पिबति ) यत्पानं करोति ( यद्+रमते ) समये समये अनध्यायादौ अशनपानादिषु यदासज्जते ( तत् ) तद्रमणादिकं ( उपसदैः ) उपसदैः समानतां ( एति ) प्राप्नोति । उपसदाः कार्यकर्त्तार ऋत्विजः । तेषां पयोव्रतादि निमित्तं सुखमस्ति ॥ २ ॥

अनुवादः—और ( ब्रह्मचारी ) जो खाता है जो पीता है और जो रमित होता है । वह उपसदों के समान है ॥ २ ॥

पदार्थः—( अथ ) और ( यद्+अश्नाति ) वह ब्रह्मचारी जो खाता है ( यत्+ पिबति ) जो पीता है ( यद्+रमते ) और समय समय पर अनध्यायादिक में जो खाने पीने में आसक्त हो जाता है ( तत् ) वही मानो ( उपसदैः+एति ) उपसद की समानता को पाता है । उपसद नाम ऋत्विजों का है । पयोव्रतादि निमित्त सुख जैसे ऋत्विजों को प्राप्त होता है । तद्वत् ॥ २ ॥

## अथ यद्धसति यज्जक्षति यन्मैथुनं चरति स्तुतशस्त्रैरेव तदेति ॥ ३ ॥

अथ । यद् । हसति । यत् । जक्षति । यत् । मैथुनम् । चरति । स्तुतशस्त्रैः । एव । तत् । एति ॥ २ ॥

भाष्यम्-( अथ ) अपि च स ब्रह्मचारी ( यद्+हसति ) यत्स्मितं करोति वेदार्थमननेन हर्षप्राप्त्या यद्धसति ( यद्+जक्षति ) मनसा यद् ब्रह्म गच्छति प्राप्नोति ( यत्+मिथुनम्+चरति ) इत्थं ब्रह्मणा सार्धं यद्योगं करोति ( तत् ) तत् सर्वमाचरणं ( स्तुतशस्त्रैः+एव ) तुल्यतामित्यध्याहारः । स्तुतशस्त्रैः तुल्यतामेव (एति) प्राप्नोति । याश्च ऋचः सामगैर्गीयन्ते तानि स्तुतानि स्तोत्राणि वा कथ्यन्ते । याश्च ऋचो न गीयन्ते तानि शस्त्राणि उच्यन्ते । स्तुवन्त्येभिरिति स्तोत्राणि शंसन्ति प्रशंसन्त्येभिरिति शस्त्राणि ॥३॥

अनुवाद-और ( वह ब्रह्मचारी ) जो हसता है, जो गमन करता है, जो योग करता है वह स्तोत्र और शस्त्र के समान है ॥ ३ ॥

पदार्थः-( अथ ) और ( यद्+हसति ) वह ब्रह्मचारी जो हंसता है अर्थात् वेदार्थ के मनन से जो उस को हर्ष प्राप्त होता है उस आनन्द में जो वह हंसता है ( यद्+जक्षति ) जो गमन करता है अर्थात् आनन्द प्राप्ति से मन के द्वारा जो वह ब्रह्म के निकट गमन करता है ( यत्+मिथुनम्+चरति ) इस प्रकार ब्रह्म के साथ जो योग=संयोग करता है ( तत् ) वह सब ब्रह्मचारी का आचरण ( स्तुतशस्त्रैः+एव ) स्तोत्र और शस्त्र की समानता को (एति) प्राप्त करता है । जिन ऋचाओं को सामगाने वाले गाते हैं उन्हें स्तुत वा स्तोत्र कहते हैं जिन को नहीं गाते हैं वे शस्त्र कहलाते हैं ॥३॥

## अथ यत्तपो दानमार्जवमहिᳬसा सत्यवचनमिति ता अस्य दक्षिणाः ॥ ४ ॥

अथ । यत् । तपः । दानम् । आर्जवम् । अहिंसा । सत्यवचनम् । इति । ताः । अस्य । दक्षिणाः ॥ ४ ॥

भाष्यम्-( अथ ) अपि च ( तपः ) अध्ययनरूपं महाव्रतम् ( दानम् ) सतीर्थ्येभ्यो विद्यायाः प्रदानम् ( आर्जवम् ) ऋजुता सरलता ( अहिंसा ) हिंसाराहित्यम् ( सत्यवचनम् ) सत्यभाषणम् (इति+यद्) एतत्सर्वमाचरणं ब्रह्मचारी यदनुतिष्ठति (ताः) तास्तपोदानादिक्रियाः ( अस्य ) एतस्य ब्रह्मचारिणः ( दक्षिणाः ) दक्षिणा इव ॥ ४ ॥

अनुवादः-और जो ( ब्रह्मचारी के ) तप, दान, आर्जव, अहिंसा और सत्यवचन आदि आचरण हैं मानो वे इस की दक्षिणाएं हैं ॥ ४ ॥

पदार्थः-( अथ) और ब्रह्मचारी के ( यत ) जो ( तपः ) विद्याध्ययनरूप महाव्रत ( दानम् ) अपने सहपाठियों को विद्यादान देना ( आर्जवम् ) सरलता ( अहिंसा )

अहिंसा ( सत्यवचनम् ) सत्यभाषण ( इति ) ये सब शुभ आचरण हैं ( अस्य ) इस की ( ताः+दक्षिणाः ) वे दक्षिणाएं हैं ॥ ४ ॥

**तस्मादाहुः सोष्यत्यसोष्टेति पुनरुत्पादनमेवास्य तन्मरणमेवास्यावभृथः ॥ ५ ॥**

तस्मात् । आहुः । सोष्यति । असोष्ट । इति । पुनः । उत्पादनम् । एव । अस्य । तत् । मरणम् । एव । अस्य । अवभृथः ॥ ५ ॥

भाष्यम्–यज्ञे सर्वेषामृत्विजां कर्माणि विभक्तानि भवन्ति । सोमरससम्पादकोऽप्यको भवति । अत्रेदं ज्ञातव्यम् । सुधातुर्बहुष्वर्थेषु वर्त्तते । तथाहि । षु प्रसवैश्वर्ययोः । इत्यदादौ । षुञ् अभिषवे । अभिषवः स्नपनं पीडनं स्नानं सुरासंधानञ्चेतिस्वादौ । अत्रार्थद्वयस्य प्रयोजनम् । प्रसवः । अभिषवश्च । इत्थं । सोष्यतीत्यस्यार्थद्वयं भविष्यति । सोमरसं निष्पादयिष्यति पुत्रं जनयिष्यति वा । पूर्वत्र दीक्षाव्रतादिकं ब्रह्मचारिणामुक्तम् सम्प्रति यज्ञस्यसोमाभिषवावभृथाविव ब्रह्मचारिणो जननमरणे दर्शयति । तस्मादिति ( तस्मात् ) यस्माद्धेतोरयं ब्रह्मचारी परोपकारी वेदरक्षको भवति । तस्मात् कारणात् ( आहुः ) अन्ये जनाः कथयन्ति । अहो (सोष्यति) इयं जननी परमकल्याणी ब्रह्मचारिणम् जनयिष्यति (असोष्ट) इयमजीजनत् । उत्पादितवती (इति) इत्थम् (अस्य) एतस्य ब्रह्मचारिणः (पुनरुत्पादनम्) पुनर्जन्मैव यज्ञस्य "सोष्यति" "असोष्टेति" यत् क्रिया भवति तयातुल्यम् । अस्यमरणमेव । यज्ञस्य ( अवभृथः ) अवभृथसमानम् ॥ ५ ॥

अनुवादः–इस हेतु (लोग) कहते हैं कि (यह माता ब्रह्मचारी को) उत्पन्न करेगी । और (यह माता ब्रह्मचारी को) उत्पन्न कर चुकी है । इस प्रकार ब्रह्मचारी का पुनर्जन्म ही मानो यज्ञ की "सोष्यति" "असोष्ट" इस क्रिया के तुल्य है और मरण ही अवभृथ के समान है ॥ ५ ॥

पदार्थः—प्रथम यहां इतनी बात जाननी चाहिये कि यज्ञ में प्रत्येक ऋत्विक् के कर्म विभक्त होते हैं । उनमें एक सोमरस सम्पादक भी होता है । उनका काम सोमरस बनाने का है । संस्कृत " सु " धातु बहुत अर्थ में आया है । प्रसव, ऐश्वर्य, अभिषव आदि । इस हेतु "सोष्यति" इस पद का सोमरस बनावेगा और पुत्र को उत्पन्न करेगा ऐसा अर्थ होगा ( तस्मात् ) जिस हेतु ब्रह्मचारी परोपकारी और वेद के रक्षक होते हैं इस हेतु ( आहुः ) किसी पतिव्रता कल्याणी सुमंगली स्त्री को देखकर मनुष्य कहते हैं कि यह माता ( सोष्यति ) सुब्रह्मचारी को उत्पन्न करेगी ( असोष्ट ) यह

माता ब्रह्मचारी को उत्पन्न कर चुकी है ( इति ) इस प्रकार ( अस्य ) इस ब्रह्मचारी का ( पुनरुत्पादनम् ) पुनर्जन्म ही यज्ञ के "सोष्यति" और "असोष्ट" के समान है। यहां केवल शब्द की समानता है अर्थ की नहीं ( अस्य ) इस ब्रह्मचारी का (तन्मरणम्+एव ) ब्रह्मचर्य व्रतकरते हुए ब्रह्मचारी का मरण ही ( अवभृथः ) यज्ञ के अवभृथ तुल्य है। अन्त में अवभृथ याग होता है ॥ ५ ॥

**तद्धैतद् घोर आङ्गिरसः कृष्णाय देवकीपुत्रायोक्त्वोवाचाऽपिपास एव स बभूव सोऽन्तवेलायामेतत्त्रयं प्रतिपद्येताक्षितमस्यच्युतमसि प्राणसंशितमसीति तत्रैते द्वे ऋचौ भवतः ॥ ६ ॥**

तद् । ह । एतद् । घोरः । आङ्गिरसः । कृष्णाय । देवकीपुत्राय । उक्त्वा । उवाच । अपिपासः । एव । सः । बभूव । सः । अन्तवेलायाम् । एतत् । त्रयम् । प्रतिपद्येत । अक्षितम् । असि । अच्युतम् । असि । प्राणसंशितम् । असि । इति । तत्र । एते । द्वे । ऋचौ । भवतः ॥ ६ ॥

भाष्यम्—तदिति । ब्रह्मचर्यं विद्यां स्तोतुमर्थवादमाह ( आङ्गिरसः ) अङ्गिरोगोत्रः । अङ्गिरोवंशे लब्धजन्मा कोऽपि ( घोरः ) नामतो घोरः ( देवकीपुत्राय ) देवक्याः पुत्राय ( कृष्णाय ) स्वशिष्याय ( ह ) प्रसिद्धम् ( तदेतत् ) ब्रह्मचर्य यज्ञ शासनम् ( उक्त्वा ) उपदिश्य पुनरपि ( उवाच ) सोऽन्तवेलायामित्यादि व्यवहितं वचनम् । अब्रवीत् । यच्छ्रुत्वा ( अपिपास एव सः बभूव ) पिपासा रहित एव सः जातः । इमां विद्यांश्रुत्वाऽन्यां विद्यां प्रति कृष्णस्य कदापिजिज्ञासा न बभूव । ईदृशीयं विद्येति स्तौति । निःसन्देहं ब्रह्मचर्ययज्ञस्यैवमेवमाहात्म्यम् । कृष्णं प्रति घोरः पुनरपि किमुवाचेत्याह सोऽन्तवेलायामित्यादिना । हे कृष्ण ! ( सः ) उपासकः ( अन्तवेलायाम् ) मरण काले (एतत्त्रयम्) एतद् वक्ष्यमाणं त्रिकम् ( प्रतिपद्येत ) जपेत् । किं प्रतिपद्येतेत्याह ( अक्षितमसि ) हे भगवन् सर्वशक्तिमन् ब्रह्मन् ! त्वम् ( अक्षितमसि ) अक्षीणमक्षतम्वासि । इत्येकंपदम् (अच्युतमसि ) अच्युतमसिइति द्वितीयंपदम् ( प्राण संशितमसि ) संशितम् । सम्यग् तनूकृतम् । अतिशय सूक्ष्ममित्त्यर्थः । प्राणयतीतिप्राणम् । प्राणञ्चतत् संशितमिति प्राणसंशितम् । प्राणयितृ तथासूक्ष्मतमं त्वमसि । इत्येतत्त्रयमन्तवेलायां हे कृष्ण सर्वैर्जप्यम् । विशेषस्तुब्रह्मचारिभिस्त्वयापि च हे कृष्ण ! एवमेवैतत्त्रयं जपनीयम् ( तत्र ) अस्मिन्नर्थे ( द्वे ऋचौ भवतः ) द्वौ ऋङ्मन्त्रौ वर्त्तेते ॥ ६ ॥

अनुवादः—आङ्गिरस घोरऋषि ने देवकी पुत्र कृष्ण से उस उस प्रसिद्ध विद्या का उपदेश दे पुनः बोले हे कृष्ण ! वह उपासक अन्तवेला में इन तीन पदों का जप करे । त्वम् "अक्षितमसि" १ । त्वम् "अच्युतमसि" २ । त्वम्+"प्राणसंशितमसि" ३ इस विद्या को सुन कृष्ण अपिपास हुए । इस अर्थ में दो मंत्र प्रमाण हैं ॥ ६ ॥

पदार्थः—( आङ्गिरसः ) अङ्गिरागोत्रोत्पन्न ( घोरः ) घोर नाम के किसी ऋषि ने ( देवकीपुत्राय ) देवकी के पुत्र ( कृष्णाय ) अपने शिष्य कृष्ण से ( उक्त्वा ) उपदेश दे ( उवाच ) पुनः बोले कि हे कृष्ण ! ( सः ) वह पूर्वोक्त ब्रह्मचारी अथवा उपासक ( अन्तवेलायाम् ) मरणकाल में ( एतत्त्रयम् ) इन तीनों पदों को ( प्रतिपद्येत ) जपे । कौन तीन पद सो कहते हैं ( अक्षितम्+असि ) हे भगवन् आप अक्षीण हैं । आपका क्षय कदापि नहीं होता है ( अच्युतम्+असि ) आप अविनश्वर हैं ( प्राण-संशितम्+असि ) आप सर्व जीवनप्रद सूक्ष्मतम हैं इन तीनों पदों को अन्तकाल में जपे । इस घोर ऋषि के उपदेश को सुन ( सः ) वह कृष्ण ( अपिपासः+एव ) अन्य विद्या के प्रति तृष्णा रहित ही ( बभूव ) होगये अर्थात् यह विद्या ऐसी श्रेष्ठ है कि जिसे सुन, अनुष्ठान कर घोर शिष्य कृष्ण भी अवितृष्ण होगये ( तत्र ) इस विषय में (एते+द्वे ) ये दोनों ( ऋचौ+भवतः ) मन्त्र प्रमाण होते हैं ॥ ६ ॥

**"आदित् प्रत्नस्य रेतसः" १ ॥ "उद्वयन्तमसस्परि ज्योतिः पश्यन्त उत्तरꣳ" स्वः पश्यन्त उत्तरं" देवं देवत्रा सूर्यमगन्म ज्योतिरुत्तममिति" २ ॥ ज्योतिरुत्तममिति ॥ ७ ॥**

आद् । इत् । प्रत्नस्य । रेतसः । उद् । वयम् । तमसः । परि । ज्योतिः । पश्यन्तः । उत्तरम् । स्वः । पश्यन्तः । उत्तरम् । देवम् । देवत्रा । सूर्यम् । अगन्म । ज्योतिः । उत्तमम् । इति । ज्योतिः । उत्तमम् । इति ॥ ७ ॥

भाष्यम्—आदिति । पूर्वास्मिन् प्रवाके तत्रैते द्वे ऋचे भवत इति यदुक्तम् । ते एव ऋचौ सम्प्रति दर्शयति । एकस्याऋचः "आदित्प्रत्नस्य रेतसः" इति प्रतीकमेवास्ति । सम्पूर्णोऽयम् "आदित्प्रत्नस्य रेतसो ज्योतिः पश्यन्तिवासरम् । परो यदिध्यते दिवा ॥ ( ऋ० मण्ड० ८ । सू० ६ । ३० ) अन्या मूले सम्पूर्णा पठितास्ति । तत्रापिपाठभेदोऽस्ति । टिप्पण्यां स प्रदर्शितः । प्रथमायाः ऋचोर्थः । ब्रह्मचर्यादिनिवृत्तिसाधनेन शुद्धान्तःकरणा निवृत्त

चक्षुषो ब्रह्मविद् उपासकाः ( प्रत्नस्य ) चिरन्तनस्य नित्यस्य (रेतसः) जगत्कारणस्य ब्रह्मणः ( वासरम् ) अहरहरिव सर्वतो व्याप्तं ( ज्योतिः ) प्रकाशम् ( आद् ) आसमन्तात् ( इत् ) एव समन्तादेव सर्व प्रकारेणेत्यर्थः ( पश्यन्ति ) अवलोकयन्ति जानन्तीत्यर्थः । कुत्र तज्ज्योतिरित्याह ( परः ) परं । अत्र लिङ्ग व्यत्ययः । उत्तमं (यद्) यज्ज्योतिः (दिवा) दिवि । द्योतनात्मके परस्मिन् ब्रह्मणि (इध्यते) दीप्यते । वर्तते अर्थात् यज्ज्योतिः परस्मिन् ब्रह्मण्येव वर्त्तमानमस्ति । तज्ज्योतिः केचिद्योगानुष्ठानेन पूतान्तःकरणा योगिनो सर्वत्रैव पश्यन्ति जानन्तीत्यर्थः । येन ज्योतिषा भासितः । सूर्यस्तपति । चन्द्रमाभाति । विद्युद्विद्योतते । तारागणा विभासन्ते । तमेवभान्त मनुभाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति । ईदृशं ज्योतिष्मन्तं परमेश्वरं पश्यन्ति योगिनः । तमेव उपासक अन्तवेलायाम् । अक्षितमसीति त्रिकेण जपेदित्यर्थः ॥

द्वितीयस्या ऋचोऽर्थः—* केचिन्मुक्तजीवा ब्रह्मसान्निध्यं प्राप्ताः सन्तः कथयन्ति । ( वयम् ) वयं मुक्तपुरुषाः ( उत्तमम् ज्योतिः ) सर्वोत्कृष्टतमं ज्योतिः ब्रह्मेत्यर्थः (अगन्म ) अगमाम । गतवन्तः । परमज्योतिष्मतो ब्रह्मणो निकटं वयं प्राप्ता इत्यर्थः । किं कृत्वा ( तमसः ) अज्ञानलक्षणादन्धकारात् ( परि ) परं अतिशयितम् ( उत् ) ऊर्ध्वं गत्वा सम्पूर्णम् ज्ञानं त्यक्त्वा ब्रह्मसामीप्यं प्राप्ता इत्यर्थः । पञ्चम्यापरावध्यर्थम् इति सकारः । किं कुर्वतः ( उत्तरम् ) उद्यततरं सर्वत्रव्यातरम् ( ज्योतिः ) ब्रह्मणः प्रकाशम् ( पश्यन्तः ) अवलोकयन्तः सर्वत्रैव तस्यैव ज्योतिर्मार्गयन्त इत्यर्थः । पुनः किं कुर्वतः ( उत्तरम् ) उद्गततरम् (स्वः) सुखं सुखकरम् ( ज्योतिः ) ब्रह्मणः प्रकाशम् (पश्यन्तः) अवलोकयन्तः । उत्तमं ज्योतिर्ब्रह्म अगन्मेत्यन्वयः । कथंभूतं ज्योतिः ( देवम् ) सर्व प्रकाशकम् । पुनः कथं भूतम् ( देवत्रा ) देवेषु सूर्यचन्द्रतारकादिषु "देवमनुष्य०" इति सप्तम्यर्थेत्रा प्रत्ययः (सूर्य्यम्) प्रेरकम् "षू प्रेरणे" इति धातुः । अत्रोत्तमज्योतिः शब्देन ब्रह्म । उत्तर ज्योतिः शब्देन सर्वत्र ब्रह्मव्याप्तज्योतिर्गृह्यत इति विवेकः । यदा मनुष्यः

* यजुर्वेदे । उद्वयंतमसस्परि स्वः पश्यन्त उत्तरम् । देवं देवत्रा सूर्यमगन्म ज्योतिरुत्तमम् । २० । २१ ॥ अथर्ववेदे—उद्वयं तमसस्परिरोहन्तोनाकमुत्तमम् । देवं देवत्रा सूर्यमगन्म ज्योतिरत्तमम् ॥ ७ । ५३ । ७ ॥ ऋग्वेदे—उद्वयं तमसस्परि ज्योतिः पश्यन्त उत्तरम् । देवं देवत्रा सूर्यमगन्म ज्योतिरुत्तमम् ॥ ऋ० मण्ड० १ । सू०५० । मं० १० ॥ उपनिषदि—"स्वः पश्यन्त उत्तरम्" इत्यधिकः पाठो दृश्यते । एतेनानुमीयते । "ज्योतिः पश्यन्त उत्तरमि"त्यस्यैव "स्वः पश्यत उत्तरमि"त्यनुवादोस्ति द्वे ऋचौभवत इति प्रतिज्ञानुरोधेन ऋचावेव वक्तव्येस्तः ॥

सर्वत्रव्याप्तं ब्रह्मणो ज्योतिः पश्यति तदा ब्रह्मस्वरूपं ज्योतिः प्राप्नोतीत्यर्थः यद्वा (अगन्म) गच्छेम । गमेर्लुङि । मन्त्रेघस इति च्लेर्लुक् । ३ । १७ । ७ ॥ म्वोश्च इति मकारस्य नकारः ॥ ७ ॥ इति सप्तदश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ १७ ॥

अनुवादः—जगत् कारण और अनादि ब्रह्म के दिनसदृश सर्वत्र व्याप्त ज्योति को ( योगी लोग) देखते हैं जो ज्योति देदीप्यमान ब्रह्म में प्रदीप्यमान हो रहा है । सर्वत्र ब्रह्म की ज्योति और सुख को देखते हुए हम लोग अज्ञानरूप अन्धकारको अतिक्रमण करके देदीप्यमान सर्व देव प्रेरक उत्तम ज्योति ( ब्रह्म ) को प्राप्त हुए हैं ॥ ७ ॥

पदार्थः—प्रथम यह स्मरण रखना चाहिये कि पूर्व में जो कहागया था "इस विषय में दो मन्त्रों के प्रमाण हैं" उन दोनों मन्त्रों में से मूल में एक मन्त्र का केवल थोड़ा प्रतीक दिया हुआ है और द्वितीय मन्त्र सम्पूर्ण है परन्तु उस में भी कुछ पाठ भेद है । सो टिप्पणी में दिखलाया गया है वहां ही देखना । अब प्रथम ऋचा का यह अर्थ है । ( प्रत्नस्य ) पुरातन प्राचीन अर्थात् नित्य ( रेतसः ) विश्व का कारण जो ब्रह्म उस के ( वासरम् ) दिन के समान सर्वत्र व्याप्त ( ज्योतिः ) ज्योति को ( आद्+इत् ) सब प्रकार से ( पश्यन्ति ) देखते हैं अर्थात् ब्रह्मचर्यादि साधन से शुद्धान्तःकरण योगावस्थित ब्रह्मविद् पुरुष ब्रह्म की ज्योति को अच्छे प्रकार देखते हैं । वह ज्योति कहां ? सो आगे कहते हैं (परः) उत्कृष्ट (यत्) जो ज्योतिः (दिवा) परमद्योतन ब्रह्म के साथ (इध्यते) वर्त्तमान है । जो प्रकाश ब्रह्म के साथ वर्त्तमान है । उस ज्योति को ज्ञानी पुरुष देखते हैं । हे कृष्ण तुम भी उस ज्योति को देखो ब्रह्मचारी भी अन्त में उसी परमज्योति को देखें ॥

द्वितीयऋचा का अर्थ—कोई मुक्त पुरुष कहते हैं ( वयम् ) हम मुक्त पुरुष ( उत्तमम् ज्योतिः ) उद्गततम परमज्योतिःस्वरूप ब्रह्म को ( अगन्म ) प्राप्त हुए हैं । क्या करके ( तमसः ) अज्ञानरूप अन्धकार वा पाप के ( परि ) बहुत ( उद् ) ऊपर जा कर अर्थात् सम्पूर्ण अज्ञान वा पाप को त्याग शुद्ध हो ब्रह्म को प्राप्त हुए हैं । क्या करते हुए ? ( उत्तरम्+ज्योतिः+पश्यन्तः ) उद्गततर ( भासमान ) ज्योति को देखते हुए (इसी का अनुवाद करते हैं) ( स्वः+पश्यन्तः+उत्तरम् ) अर्थात् सर्वत्र सुख रूप ब्रह्म को देखते हुए । वह ब्रह्म कैसा है ? ( देवम् ) देव है । पुनः कैसा है ( देवत्रा ) सूर्य, चन्द्र, अग्नि, वायु आदिक देवों में (सूर्य्यम्) प्रेरक है । यहां (ज्यो-

(सिरुत्तमम् ) जो यह दो वार कहा गया है सो उपासना की समाप्ति के लिये है ॥७॥

इति सप्तदश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १७ ॥

* अथाष्टादशः खण्डः *

**मनो ब्रह्मेत्युपासीतेत्यध्यात्ममथाधिदैवतमाकाशो ब्रह्मेत्युभयमादिष्टं भवत्यध्यात्मं चाधिदैवतं च ॥ १ ॥**

मनः । ब्रह्म । इति । उपासीत । इति । अध्यात्मम् । अथ । अधिदैवतम् । आकाशः । ब्रह्म । इति । उभयम् । आदिष्टम् । भवति । अध्यात्मम् । च । अधिदैवतम् । च ॥ १ ॥

भाष्यम्—मनोब्रह्मेति । इन्द्रियाणां मध्ये । मन इन्द्रियं ज्यायोऽस्ति । अतिसूक्ष्ममस्ति । अतिव्यापनशीलमस्ति । मनः सर्वाणि वस्तूनि प्रविशति । ब्रह्मप्राप्तिरपि प्रायोऽनेनैव वशीभूतेन भवति । एवञ्च । महाभूतेषु पञ्चसु आकाशोज्यायान् । सर्वगः । सूक्ष्मतमो निर्लेपो निर्विकारः । इत्येवं विधैर्गुणैर्मन आकाशश्चोभयं विशिष्यते । ब्रह्मणोऽपीमे गुणाःसन्तीति आभ्यां मनआकाशाभ्यां ब्रह्म निर्दिश्यते । मनइति मनुतेऽनेनेतिमनः । उभयात्मकमिन्द्रियम् । ब्रह्मेति । इतरेन्द्रियेषु बृहदस्ति गुणैर्नच स्वरूपेण । इतिमत्वा । उपासीत । विचारयेत । सर्वेन्द्रियेषु मनसः श्रेष्ठत्वात् मनो बृहदिति जानन् मानसिकान् गुणान् बहु चिन्तयेत् । इति । अध्यात्मम् । एतदात्मविषयं दर्शनं वर्णितम् । अथ । अधिदैवतम् । देवता विषयकं दर्शनं वक्ष्यति । आकाशो ब्रह्मेति । भूतेषु आकाशोऽतिशयितोज्यायानस्तीति भावयेत । एतदुभयम् । अध्यात्ममधिदैवतञ्चोपासनम् । आदिष्टमुपदिष्टं पुरातनैर्ऋषिभिर्भवति । उभयत्रब्रह्मवैभवमवलोकनीयम् ॥ १ ॥

अनुवादः—मन ( सब इन्द्रियों में ) ( गुणों के द्वारा ) अतिशय बड़ा है । ऐसा विचार करे वा जाने, यह अध्यात्म है और अधिदैवत यह है ( महाभूतों में ) आकाश अतिशय बड़ा है । ऐसा विचार करे । अध्यात्म और अधिदैवत दोनों ( दर्शन ऋषि द्वारा ) उपदिष्ट होते हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—( मनः ) उभयात्मक इन्द्रिय मन (ब्रह्म) सब इन्द्रियों में अतिशय श्रेष्ठ है ( इति+उपासीत ) ऐसा जान विचार करे ( इति+अध्यात्मम् ) यह आत्मविषय विज्ञान है ( अथ ) इसके अनन्तर ( अधिदैवतम् ) देवता विषयक दर्शन का वर्णन होता है ( आकाशः ) महाभूत आकाश ( ब्रह्म ) महाभूतों में सर्व श्रेष्ठ है यह जान

( १ ) खण्डान्ते समीक्षा दृश्यताम् । ( २ ) खण्डान्त में समीक्षा देखो ।

इसके विषय में विचार करे (इति ) इस प्रकार ( उभयम् ) दोनों ( अध्यात्मम् ) अध्यात्म और ( अधिदैवतम् ) अधिदैवत उपासन ( आदिष्टम्+भवति ) ऋषियों के द्वारा उपदिष्ट होते हैं ॥ १ ॥

**तदेतच्चतुष्पाद् ब्रह्म। वाक् पादः प्राणः पादश्चक्षुः पादः श्रोत्रं पाद इत्यध्यात्ममथाधिदैवतमग्निः पादो वायुः पाद आदित्यः पादो दिशः पाद इत्युभयमेवादिष्टं भवत्यध्यात्मं चैवाधिदैवतं च ॥ २ ॥**

तद् । एतत् । चतुष्पाद् । ब्रह्म । वाक् । पादः । प्राणः । पादः । चक्षुः । पादः । श्रोत्रम् । पादः । इति । अध्यात्मम् । अथ । अधिदैवतम् । अग्निः । पादः । वायुः । पादः । आदित्यः । पादः । दिशः । पादः । इति । उभयम् । एव । आदिष्टम् । भवति । अध्यात्मम् । च । एव । अधिदैवतम् । च ॥ २ ॥

भाष्यम्—तदिति । तदेतत् । ब्रह्म बृहत् । मनः । चतुष्पाद् । चत्वारः पादायस्य तच्चतुष्पाद् । तस्यब्रह्मणः मनसश्चत्वारःपादाःसन्तीत्यर्थः । पादान् गणयति । तद्यथा वाक् पादः । प्राणः पादः । चक्षुः पादः । श्रोत्रं पाद इत्यध्यात्मम् । अथाध्यात्मविज्ञानदर्शनानन्तरम् । अधिदैवतंविज्ञानं । कथ्यते । आकाशस्य ब्रह्मणश्चत्वारः पादाः । तद्यथा । अग्निः पादः । वायुः पादः । आदित्यः पादः । दिशः पादः । इत्युभयमध्यात्ममधिदैवतञ्चोपदिष्टं भवति ॥ २ ॥

अनुवादः—वह यह बृहत् मन चतुष्पाद् है । वाग् पाद, प्राण पाद, चक्षुः पाद और श्रोत्र पाद यह अध्यात्म है । अनन्तर अधिदैवत यह है । वह यह बृहन्नाकाश चतुष्पाद है । अग्नि पाद, वायु पाद, आदित्य पाद और दिशा पाद । ये अध्यात्म और अधिदैवत दोनों ही ( ऋषियों के द्वारा । उपदिष्ट होते हैं ॥ २ ॥

पदार्थः—( तत् ) वह ( एतद् ) यह ( ब्रह्म ) बृहत् मन ( चतुष्पाद् ) चार पाद ( चरण ) वाला है वह आगे कहा जाता है ( वाग्+पादः ) वाणी प्रथमपद है (प्राणः+पादः ) प्राण दूसरापाद है ( चक्षुः पादः ) नयन तृतीय पाद है ( श्रोत्रम्+पादः ) श्रोत्र चौथा पाद है ( इति+अध्यात्मम् ) यह अध्यात्म वर्णन है ( अथ ) अनन्तर ( अधिदैवतम् ) अधिदैवत वर्णन किया जाता है । आकाश के ये पाद हैं ( अग्निः+पादः ) अग्नि प्रथम पाद है ( वायुः+पादः ) वायु द्वितीयपाद है ( आदित्यः+पादः ) आदित्य

तृतीयपाद है ( दिशः+पादः ) दिशाएं चतुर्थपाद है ( इति ) इस प्रकार ( उभयम्+एव ) दोनों ( अध्यात्मम्+च+एव ) अध्यात्म और ( अधिदैवतम्+च ) अधिदैवत विचार ( उपदिष्टम्+भवति ) उपदिष्ट होते हैं ॥ २ ॥

**वागेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः सोऽग्निना ज्योतिषा भाति च तपति च । भाति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्चसेन य एवं वेद ॥ ३ ॥**

वाग् । एव । ब्रह्मणः । चतुर्थः । पादः । सः । अग्निना । ज्योतिषा । भाति । च । तपति । च । भाति । च । तपति । च । कीर्त्या । यशसा । ब्रह्मवर्चसेन । यः । एनम् । वेद ॥ ३ ॥

भाष्यम्—वागेवेति । तत्र ब्रह्मणो बृहतोमनसः । वागेव वाण्येव । चतुर्थःपादः । इतरपादत्रयापेक्षयावागेवचतुर्थःपादोऽस्तीति विज्ञेयम् । वाचाहि पादेनैव गवादिवद् वक्तव्यविषयं प्रति मनो गच्छति । अतो मनसः पाद इव वागस्ति । स वाग्रूपः पादः । अग्निना ज्योतिषा भाति । सा वाणी तैलघृतादीनामाग्नेयपदार्थानामशनेन प्रदीप्ता सती भाति शोभते । तथा च । तपति । वदनायोत्साहवती भवति । यद्वा । अग्निरेव वागुत्पत्ति कारणम् * । यदाग्नेय शक्तिरन्तराले तिष्ठति तदैव वाण्याः भाषणं शोभते । तस्य भाषणकर्तुर्मुखञ्च तेन दीप्यते । सम्प्रति विद्वत्फलं ब्रवीति । यो विद्वान् एवं वेद । सोऽपि जगति भाति च शोभते । तपति च । सर्वेषां मध्ये वाण्यैश्वर्येण सूर्यवद्दीप्यते । पुनः । कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्चसेन च स भाति तपति च ॥ ३ ॥

अनुवाद—मनोरूपी ब्रह्म की वाणी ही चतुर्थपाद है । वह ( वाणीरूप पाद ) अग्निरूप ज्योति से भासित और प्रकाशित होता है । जो विद्वान् ऐसा जानता है, वह भी ( जगत् में ) सुशोभमान और प्रकाशमान होता है और कीर्त्ति यश और ब्रह्म तेज से शोभमान और प्रकाशमान होता है ॥ ३ ॥

पदार्थः—( ब्रह्मणः ) मनोरूपी ब्रह्म का ( वागेव ) वाणी ही ( चतुर्थः+पादः ) अन्य पाद त्रय की अपेक्षा से चतुर्थपाद है । क्योंकि जैसे गौ आदि अपने पादों से चलते हैं वैसे ही यह मन वचनरूप पाद से वक्तव्य विषय के प्रति जाता है ( सः ) वह वाग्रूप पाद ( अग्निना ) अग्निरूप (ज्योतिषा) ज्योति से ( भाति च ) दीप्त होता है ( तपति च ) और प्रदीप्त होता है अर्थात् तैल घृतादि आग्नेय पदार्थ के भोजन से वह

* तेजोमयी वागिति । छा० ६ । ६ । ५ ॥

मुख के लिये उत्साहवती होती है । यद्वा । अग्नि ही वाणी की उत्पत्ति का कारण है * । जब आग्नेय शक्ति अन्तःकरण में वर्त्तमान रहती है तब ही वाणी का भाषण शोभता है । आगे विद्वान् होने का फल कहा जाता है ( यः ) जो विद्वान् ( एवम् ) इस प्रकार ( वेद ) जानता है वह ( कीर्त्या ) कीर्त्ति से ( यशसा ) यश से और ( ब्रह्मवर्चसेन ) ब्रह्म तेज से ( भाति च ) जगत् में शोभित होता है और ( तपति च ) सूर्यवत् देदीप्यमान होता है ॥ ३ ॥

**प्राण एव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः स वायुना ज्योतिषा भाति च तपति च । भाति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्चसेन य एवं वेद ॥ ४ ॥**

प्राणः । एव । ब्रह्मणः । चतुर्थः । पादः । सः । वायुना । ज्योतिषा । भाति । च । तपति । च । भाति । च । तपति । च । कीर्त्या । यशसा । ब्रह्मवर्चसेन । यः । एवम् । वेद ॥ ४ ॥

भाष्यम् — प्राण इति । मनोरूपस्य ब्रह्मणः । प्राणो घ्राण एव चतुर्थः पादः । इतरपादत्रयापेक्षया चतुर्थःपाद इत्युक्तिः । घ्राणेनैव पादेन मनोगवादिवद् गन्धविषयं प्रति धावति । स प्राणरूपः पादः । वायुना ज्योतिषा भाति च तपति च । वायुनैव घ्राणेन्द्रियं स्व विषयं प्राप्नोति । एतद्विद्वत्फलं कथयति । यो विद्वान् । एवं वेदेत्यादि । अतिरोहितार्थम् ॥ ४ ॥

अनुवादः—मनोरूपी ब्रह्म का चतुर्थपाद प्राण (घ्राण) ही है । वह वायुरूप ज्योति से भासित और प्रकाशित होता है । जो विद्वान् ऐसा जानता है वह कीर्त्ति यश और ब्रह्म तेज से ( जगत् में ) भासित और सूर्यवत् देदीप्यमान होता है ॥ ४ ॥

पदार्थः—( ब्रह्मणः ) मनोरूपी ब्रह्म का (प्राणः) घ्राणेन्द्रिय ( एव ) ही (चतुर्थः+पादः ) चतुर्थ पाद है ( सः ) वह पाद ( वायुना+ज्योतिषा ) वायुरूप ज्योति से (भाति च ) शोभित होता है । वायव्य पदार्थ के सेवन से घ्राणेन्द्रिय की शक्ति की वृद्धि होती है और ( तपति च ) उससे देदीप्यमान रहता है । आगे विद्वान् होने का फल कहा जाता है ( यः+एवम्+वेद ) जो कोई ऐसा जानता है वह ( कीर्त्या ) कीर्त्ति से ( यशसा ) यश से तथा ( ब्रह्मवर्चसेन ) ब्रह्म तेज से ( भाति ) जगत् में सुशोभित होता है और ( तपति च ) सूर्यवत् देदीप्यमान होता है ॥ ४ ॥

* तेजोमयी वाणी ६ । ६ । ५ ॥

**चक्षुरेवब्रह्मणश्चतुर्थः पादः स आदित्येन ज्योतिषा भाति च तपति च । भाति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्चसेन य एवं वेद ॥ ५ ॥**

चक्षुः । एव । ब्रह्मणः । चतुर्थः । पादः । सः । आदित्येन । ज्योतिषा । भाति । च । तपति । च । भाति । च । तपति । च । कीर्त्या । यशसा । ब्रह्मवर्चसेन । यः । एवम् । वेद ॥ ५ ॥

भाष्यम्—चक्षुरिति । मनसो ब्रह्मणः । चक्षुर्नयनमेव चतुर्थ पादः । चक्षुषैव पादेन मनो पश्वादिवद्रूपविषयं प्रति क्रामति । अतो मनसः पाद इव चक्षुरस्ति । अन्यपादत्रयापेक्षयेत्युक्तम् । सचक्षुरूपः पादः । आदित्येन सूर्य्येण ज्योतिषा भाति च तपति च । आदित्यादेवचक्षुस्तेज आप्नोति । फलन्तु पूर्ववद् विज्ञेयम् ॥ ५ ॥

अनुवाद—मनो रूपी ब्रह्मका नयन ही चतुर्थ पाद है वह आदित्यरूप ज्योति से भासित और देदीप्यमान होता है । जो ऐसा जानता है वह भी कीर्त्ति यश और ब्रह्मतेजसे ( जगत् में ) शोभमान और सूर्यवत् प्रकाशमान होता है ॥ ५ ॥

पदार्थः—( ब्रह्मणः ) मनो रूपी ब्रह्मका ( चक्षुः+एव ) नयन ही (चतुर्थः+पादः) चतुर्थपाद है । क्योंकि यह मन गौ आदि पशु के समान नयनरूप चरण से ही रूप विषय के प्रति गमन कर सकता है ( सः ) वह नयनरूप पाद ( आदित्येन+ज्योतिषा ) आदित्यरूप ज्योति से ( भाति च ) भासित होता है । क्योंकि नयन को सूर्य से ही तेज प्राप्त होता है और ( तपति च ) सूर्य के कारण से ही यह प्रकाशमान भी रहता है । आगे इसको जो जानता है उसका फल कहते हैं (यः+एवम्+वेद) जो कोई विद्वान् इसको ऐसा जानता है वह भी ( कीर्त्या ) कीर्ति यश और ब्रह्मतेज से जगत् में सुशोभमान और सूर्यवत् प्रकाशमान होता है ॥ ५ ॥

**श्रोत्रमेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः स दिग्भिर्ज्योतिषा भाति च तपति च । भाति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्चसेन य एवं वेद य एवं वेद ॥ ६ ॥**

श्रोत्रम् । एव । ब्रह्मणः । चतुर्थः । पादः । सः । दिग्भिः । ज्योतिषा । भाति । च । तपति । च । भाति । च । तपति । च । कीर्त्या । यशसा । ब्रह्मवर्चसेन । यः । एवम् । वेद । यः । एवम् । वेद ॥ ६ ॥

भाष्यम्—श्रोत्रमेवेति । मनोरूपस्य ब्रह्मणः श्रोत्रमेव चतुर्थःपादः । इतरपादत्रयापेक्षयाऽयं चतुर्थःपादः । श्रोत्रेणैव पादेन मनो गवादिवच्छब्दविषयं प्रति गच्छति । स श्रोत्ररूपः पादः । दिग्भिर्ज्योतिषाभाति । श्रोत्रंदिग्भिरेवशब्द ग्रहणाय योग्यं भवति । अन्यत्सर्वं पूर्ववत् ॥ ६ ॥ इत्यष्टादश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ १८ ॥

अनुवादः—मनोरूपी ब्रह्म का श्रोत्र ही चतुर्थपाद है । यह दिशारूप ज्योति से भासमान और प्रकाशमान होता है । जो कोई इसको जानता है, वह कीर्त्ति से यश से और ब्रह्मतेज से जगत् में सुशोभमान और सूर्यवत् प्रकाशमान होता है ॥ ६ ॥

पदार्थः—( ब्रह्मणः ) मनोरूपी ब्रह्मका (श्रोत्रमेव) कर्ण (चतुर्थः + पादः) चतुर्थपाद है अन्य तीन पादों की अपेक्षा से यह चतुर्थपाद कहलाता है और गवादिवत् मन ही श्रोत्ररूप चरण से शब्द विषय के प्रति गमनकर सकता है ( सः ) वह श्रोत्ररूप पाद ( दिग्भिः ) दिशारूप ( ज्योतिषा ) ज्योति से ( भाति+च+तपति+च ) शोभमान और प्रकाशमान होता है ( यः+एवम्+वेद ) जो ऐसा जानता है वह भी ( कीर्त्या ) कीर्ति से (यशसा) यश से और ( ब्रह्मवर्चसेन ) ब्रह्मतेज से (भाति च) जगत् में शोभमान और ( तपति च ) सूर्यवत् प्रकाशमान होता है "य एवं वेद" जो दो वार कहा गया है सो मानसिक उपासना समाप्त्यर्थ है ॥६॥ इत्यष्टादश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥१८॥

## ब्रह्मन् शब्द की समीक्षा (१५)

## स्याच्चैकस्य ब्रह्मशब्दवत् । वे० सू० २ । ३ । ५ ॥

उपनिषदों में यह "ब्रह्मन्" शब्द अनेक अर्थों में प्रयुक्त हुआ है और गौण मुख्य भेद से भी बहुधा प्रयोग हुए हैं । अतः कतिपय उदाहरणों से इस विषय को विस्पष्ट करते हैं । क्योंकि शास्त्र निर्णय के लिये ही है । सन्देहार्थ नहीं । परन्तु बहुत मनुष्य वा जिज्ञासुओं को विविध प्रयोगों को देख सन्देह उत्पन्न होजाता है । इस अवस्था में वे यथार्थ जिज्ञासु भी निर्णय करने में असमर्थ हो कर्त्तव्याकर्त्तव्य विमूढ धी बन बैठते हैं । यह "ब्रह्मन्" नकारान्त शब्द है । पुँल्लिङ्ग में इसी को "ब्रह्मा" और नपुंसक में "ब्रह्म" कहते हैं । आजकल की भाषा में "ब्रह्म" ईश्वर ( परमात्मा ) और "ब्रह्मा" त्रिदेव में से एक देव का नाम प्रसिद्ध है । और ऋत्विकों में से एक ऋत्विक् का भी नाम "ब्रह्मा" होता है । यह भी आजकल यत्किंचित् प्रसिद्ध ही है । यह स्मरण रखना चाहिये कि ब्रह्मा वा ब्रह्म दोनों एक बात है केवल लिङ्ग का भेद है । परन्तु

हिन्दी भाषा में ब्रह्म वा ब्रह्मा दोनों ही पुंल्लिङ्ग ही हैं । क्योंकि इस में नपुंसकलिङ्ग नहीं होता है। संस्कृत भाषा के नपुंसक "ब्रह्मन्" से "ब्रह्म" और पुंल्लिङ्ग "ब्रह्मन्" से "ब्रह्मा" शब्द हिन्दी भाषा में आया हुआ है। अति प्राचीन भाषा के ब्रह्मन् शब्द के प्रयोग में पुंल्लिङ्ग नपुंसक का विचार नहीं था। परन्तु वैदिकी भाषातिरिक्त संस्कृत भाषा में इस का एक नियम कर दिया गया कि अमुक २ अर्थ में यह पुंल्लिङ्ग और अमुक २ अर्थ में नपुंसक होगा यथा—"वेदस्तत्त्वं तपो ब्रह्म, ब्रह्मा विप्रः प्रजापतिः। अ० को० ना० ११४ ॥ वेद, तत्त्व ईश्वर और तप अर्थ में ब्रह्मन् शब्द नपुंसक और ब्रह्मा, विप्र और प्रजापति इतने अर्थों में पुंल्लिङ्ग होता है । परन्तु यह अति प्राचीन नियम नहीं। उदाहरण से विस्पष्ट होगा।

**ब्रह्मविद् अर्थ में ब्रह्मन् शब्द**—यस्य ब्रह्म च क्षत्रं च उभेभवत ओदनम् । कठ० १।२।२५॥ (यस्य) जिस के (ब्रह्म च) ब्रह्मवित् पुरुष और (क्षत्रम्०) महाबलशाली दोनों ही ओदन होते हैं। यहां "ब्रह्मन्" शब्द ब्रह्मविद् अर्थ में नपुंसक है। पुनः—"तदेतद् ब्रह्म क्षत्रं विट् शूद्रः" बृ० १।४।१५॥ (ब्रह्म) ब्राह्मण=ब्रह्मवित् (क्षत्रम्) क्षत्रिय=वीर्यशाली (विट्) वैश्य=विविध व्यापारी (शूद्रः) असभ्य मूर्ख यहां पर भी "ब्रह्मन्" शब्द नपुंसक ही है। अनेक स्थानों में यह ब्रह्मन् शब्द ब्राह्मण (वेदवित्) अर्थ में नपुंसक होकर प्रयुक्त हुआ है॥

**वेद अर्थ में ब्रह्मन् शब्द**—यः सर्वज्ञः सर्वविद् यस्य ज्ञानमयं तपः। तस्मादेतद् ब्रह्म नाम रूपमन्नञ्चजायते" मुण्ड० १।१।९॥ अर्थ-(यः+सर्वज्ञः) जो सर्वज्ञ सर्वविद् है जिसका ज्ञान ही तप है (तस्मात्) उस से (एतद्+ब्रह्म) यह वेद (नामरूपं०) नाम रूप और सकल पदार्थ हुए। वेद अर्थ में यह शब्द वेदों में बहुत आया है। "तत्त्वायामि ब्रह्मणा वन्दमानस्तदाशास्ते यजमानो हविर्भिः" यजुः० १८।४९॥ यहां (ब्रह्मणा) "वेदेन" यह अर्थ श्री स्वामीजी ने किया है अन्य भाष्यकारों ने भी ऐसा ही किया है। महीधर अर्थ करता है (ब्रह्मणा=त्रयी लक्षणेन वेदेन) ब्रह्मणा=वेद से। अर्थात् वैदिक मन्त्रों से। इसी हेतु "ब्रह्मणस्पतिः" यह शब्द बारम्बार वेद में प्रयुक्त हुआ है (ब्रह्मणः) (पतिः) ब्रह्म जो वेद उसका पति। यह शब्द कभी ईश्वर अर्थ में भी जैसे—"सोमानं स्वरणं कृणुहि ब्रह्मणस्पते" यजुः०३।१८॥ "रक्षाणो ब्रह्मणस्पते" ३।१०॥ (ब्रह्मणस्पते) "सनातनस्य वेदशास्त्रस्य पालकेश्वर" हे सनातन वेदशा के पालन करने वाले (आचार्यः *)

*आचार्य पद से यहां श्री स्वामी दयानन्द सरस्वतीजी का ग्रहण है।

(ब्रह्मणस्पते ) जगदीश्वर ( आचार्यः ) हे ब्रह्मणस्पते=वेदस्यपालक ( महीधर ) हे वेद पालक हे ब्रह्मणस्पते=वेदस्यपालक ( महीधर ) हे वेद के पालक ! इन उदाहरणों में विस्पष्ट ब्रह्मन् शब्द का अर्थ वेद प्रतीत होता है । कभी ऋत्विग् अर्थ में यह ब्रह्मणस्पति शब्द आता है यथा–"प्रनूनं ब्रह्मणस्पतिर्मन्त्रं वदत्युक्थम्" यजुः० ३४ । ५७ ॥ " ब्रह्मणस्पते त्वमस्य यन्ता " ३४ । ५८ ॥ ( ब्रह्मणस्पतिः ) वेद का पालक ज्ञाता (मन्त्रं वदति) मन्त्रको कहता है। यहां पर भी "ब्रह्मणस्पतिः" का ब्रह्म अर्थ हो सकता है। ब्राह्मण वेदविद् अर्थ में भी इसके प्रयोग अनेक हैं । वेद में यथा--" ब्रह्म च क्षत्रं च न बिभीतः" अथर्व०२ । १५ । ४ ॥ "इदं ब्रह्म च क्षत्रं चोभे श्रियमश्नुताम्" यजुः० ३ । १६ ॥ "ब्रह्मक्षत्रं पवते" यजुः० १९ । ५ ॥ "स न इदं ब्रह्म च क्षत्रं पातु" यजुः० १८ । ३८ "सन इदं ब्रह्मक्षत्रं पातु" यजुः० १८ । ३८ । ४० । ४१ । ४२ । ४३ में भी आया है। " अस्मै ब्रह्मणेऽस्मै क्षत्राय " यजुः० १८ । ४४ । इत्यादि स्थल में ब्रह्म क्षत्र शब्द और क्रम से वेदवित् और वीर्यशाली प्रजारक्षक अर्थ में आया है। ऋत्विग् अर्थ में भी पुल्लिङ्ग ब्रह्मन् इस के प्रयोग बहुत हैं। जैसे १—मनसा संस्करोति ब्रह्मा । छा० ४ । १६ । २ ॥ २–ब्रह्मा व्यव वदति ४ । १६ । ४ ॥ ३–यत्रैवंविद् ब्रह्मा भवति ४ । १७ । १८ ॥ ४–ब्रह्मणर्त्विजा । बृ० ३ । १ । ६ ॥ ५–ब्रह्मा यज्ञं गोपायति । बृ० ३ । १ । ९ ॥ ६–ओमिति ब्रह्मा प्रस्तौति । तै० १ । ८ । १ ॥ इत्यादि स्थालों में ब्रह्मन् शब्द का अर्थ चतुर्वेदवक्ता ऋत्विक् है। होता, अर्ध्वयु, उद्गाता और ब्रह्मा ये चार ऋत्विक् सर्वत्र प्रसिद्ध हैं । जो चारों वेदों के तत्त्व जानते थे वे ही ब्रह्मा नामक ऋत्विक् होते थे ।

**ब्रह्मा नामक ऋषि—**"तद्धैतद् ब्रह्मा प्रजापतय उवाच । प्रजापतिर्मनवे । मनुः प्रजाभ्यः" छा० ३ । ११ । ४ ॥ तथा ८ । १५ । १ ॥ अर्थ–( तद्+ह+एतद् ) इस प्रसिद्ध विज्ञान को ( ब्रह्मा ) ब्रह्मा ऋषि ने ( प्रजापतये ) प्रजापति नाम के राजा से ( उवाच ) उपदेश किया (प्रजापतिः+मनवे) प्रजापति ने मनु से ( मनुः+प्रजाभ्यः ) मनु ने प्रजाओं से "यो वै ब्रह्माणं विदधाति पूर्वम्" श्वेता० ६ । १८ ॥ जो वेदविद् ब्रह्मा को पूर्व समय में उत्पन्न करता है। "ब्रह्मादेवानां प्रथमः सम्बभूव । विश्वस्यकर्ता भुवनस्यगोप्ता" मुण्ड० १ । १ ॥ इन सब पूर्वोक्त अर्थों में यह शब्द बहुधा प्रयुक्त हुआ है ॥

**गौण अर्थ में ब्रह्मन् शब्द**–"ऊर्ध्वमूलोऽवाक् शाखः । एषोऽश्वत्थ सनातनः । तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते " कठ० ६ । १ ॥ यह जगत् का वर्णन है ।

यहां "ब्रह्मन्" शब्द का अर्थ बड़ा है । विशेषणवत् प्रयुक्त हुआ । अब हम को उचित है कि इस शब्द के मूल अर्थ का अन्वेषण करें किस धातु से निकला है । "बृह बृहि वृद्धौ" वृद्धि अर्थ में बृहि धातु है । बृहेर्नोऽच्च । उणा० सू० ४ । १४५ मनिन् नकारस्याकारः । रत्वञ्च । इस सूत्र के अनुसार बृहिधातु से मनिन् प्रत्यय होने पर यह ब्रह्मन् शब्द सिद्ध होता हैं । वृद्धि नाम है बढ़ने का । जिस को बृहत् और अतिशय वृद्ध होना कह सकते हैं । १—अब यदि इस प्रकार सूक्ष्म दृष्टि से विचाराजाय तो सर्व अर्थ अच्छे प्रकार भासित हो जायेंगे । पूर्वोक्त धातु प्रत्यय से ब्रह्म शब्द का अर्थ बृहत् सिद्ध हुआ है । सब से बड़ा कौन है ? निःसन्देह वही ईश्वर सब से बड़ा है । अतः यह ब्रह्मन् शब्द अपने अर्थ को ईश्वर में ही अच्छे प्रकार प्रकाश कर सकता है अतः ब्रह्मन् ब्रह्मवाचक हुआ । जो लोक वेद सर्वत्र प्रसिद्ध है । २—विद्या की पुस्तकों में से वेद से बढ़कर विश्व में न कोई पुस्तक है न हुआ और न होगा । क्योंकि यह ईश्वरीय ज्ञान का पुस्तक है । इस हेतु यह वेद विश्व में बड़े ज्ञान का पुस्तक है । इस हेतु इस का भी नाम ब्रह्म हुआ । ३—ईश्वर और वेदों को जो जानता है । वह मनुष्य भी सब में बड़ा है । उस हेतु वह वेदवित् मनुष्य भी ब्रह्म कहलाता है । ४—यज्ञों में चार ऋत्विक् होते हैं । वे चारों ही वेदवित् होते हैं । परन्तु ऋग्वेदवित् होता, यजुर्वेदवित् अध्वर्यु, सामवेदवित् उद्गाता और चारों वेदों को जाननेवाले ब्रह्मा होते हैं । क्योंकि ब्रह्मा का काम अन्य ऋत्विकों के कार्यों का निरीक्षण है । सब ऋत्विजों के कार्यों का निरीक्षण वही कर सकता है । जो चारों वेदों को जानता हो । इस हेतु ऋत्विकों में इस की श्रेष्ठता महत्त्व होने के कारण वह ऋत्विक् ब्रह्मा कहलाता है । इसी ऋत्विक् का नाम अलङ्कार रीति से चतुर्मुख भी था ( चारों वेद हैं मुख में जिस के ) ५—एक ब्रह्मा नाम का ऋषि भी ब्रह्मतत्त्वविद् हुआ । वह भी विद्या में बड़ा होने से ही ब्रह्मा कहलाया । ये पांच अर्थ इस के मुख्य हैं यथार्थ में मुख्य अर्थ तो एक ही हैं । ये सब भी गौणार्थ ही हैं । परन्तु इन अर्थों में रूढ़वत् होगया है ।

**गौणार्थ में ब्रह्मन् शब्द**—इनके अतिरिक्त उपनिषदों में विशेष रूप से गौण प्रयोग बहुत आये हुए हैं यथा—"मनो ब्रह्मेत्युपासीत" ३ । १८ । १ ॥ "आकाशो ब्रह्म" ३।१८।१ ॥ "आदित्यो ब्रह्मेत्यादेशः" ३ १९।१ ॥ "आदित्यं ब्रह्मेत्युपास्ते" ३।१९।४ ॥ "यो नाम ब्रह्मेत्युपास्ते" ७।१।५॥ "यो वाचं ब्रह्मेत्युपास्ते" ७।२।२॥ "यो मनो ब्रह्मेत्युपास्ते" ७।३।२॥ "यः संकल्पं ब्रह्मेत्युपास्ते" ७।४।३॥ इत्यादि छान्दोग्योपनिषद् के वचन हैं । "येऽन्नं ब्रह्मोपासते । ये प्राणं ब्रह्मोपासते । अन्नं ब्रह्मेति व्यजानात् । प्राणो ब्रह्मेति व्य० ।

मनोब्रह्मेति व्य० । विज्ञानं ब्रह्मेति व्य० । आनन्दो ब्रह्मेति व्यजानात्" इत्यादितैत्तिरीयोपनिषद् ॥ इस प्रकार के प्रयोगों में जिज्ञासु पुरुषों को अति संशय हो सकता है इस हेतु कृपालु बादरायण व्यासजी ने इन की संगत्यर्थ अनेक सूत्र रचे हैं । यथा—"स्याच्चैकस्य ब्रह्मशब्दवत्" वे० सू० २ । ३ । ५ ॥ प्रसंगवश महर्षि व्यासजी कहते हैं ( एकस्य ) एक ही शब्द के गौण और मुख्य भेद से अनेक प्रकार के प्रयोग होते हैं इस में दृष्टान्त देते हैं ( ब्रह्मशब्दवत् ) जैसे एक ही ब्रह्म शब्द के मुख्य और गौण भेद से बहुधा प्रयोग देखते हैं । मन, आदित्य, आकाश, अन्न, तप, प्राण, वाणी, संकल्प, विज्ञान आदिकों में तो इस का गौण प्रयोग जानना और जगत्कर्त्ता परमात्मा अर्थ में इस प्रयोग को मुख्य जानना । तब ( मनो ब्रह्मेत्युपासीत ) इत्यादि स्थलों में ब्रह्म शब्द का अर्थ केवल बृहत् लिया जाता है । अर्थात् मन भी इन्द्रियों में बृहत् है यह भी ध्यान देने योग्य है । मानसिक विद्या को भी बड़े गौरव के साथ अध्ययन करना चाहिये । इसी प्रकार अन्न विना प्राणी ठहर नहीं सकता है । इस हेतु जगत् में विविध प्रकार के खाद्य पदार्थों को उत्पन्न करे । इसी अन्न के लिये समय समय पर बड़े २ ऋषियों को महाकष्ट उपस्थित हुआ । इस हेतु अन्न को छोटा न समझे । इसी प्रकार अन्य स्थलों में भी सङ्गति करलेनी ।

## कतिपय क्लिष्ट पदों की संगति ।

"ब्रह्मैवसन् ब्रह्माप्येति" बृ० ४ । ४ । ६ ॥ (ब्रह्म+एव+सन्) ब्रह्मविद् होकर ही ( ब्रह्म ) ब्रह्म परमात्मा को ( अप्येति ) पाता है । यहां प्रथम ब्रह्म शब्द का अर्थ ब्रह्मविद् और द्वितीय का परमात्मा है । "स यो ह वै तत् परमं ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति नास्याब्रह्मवित् कुले भवति" माण्डू० ३ । २ । ९ ॥ ( सः+यः+ह+वै ) सो जो कोई निश्चितरूप से ( तत् ) उस ( परमम् ) परम ( ब्रह्म ) जगदीश्वर को ( वेद ) जानता है ( ब्रह्मैव+भवति ) वह अवश्य ब्रह्मविद् ही होता है । जो ब्रह्म जानता है वह ब्रह्मविद् है यह बात बहुत ठीक है । क्योंकि ब्रह्म का अर्थ ब्रह्मवित् भी है ( ब्रह्मवेत्तीति ब्रह्मवित् ) ( अस्य कुले ) इस ब्रह्मवित् पुरुष के कुल में कोई ( अब्रह्मवित्+न+भवति ) अब्रह्मवित् नहीं होता है । बृहदारण्यक के—"ब्रह्मैवसन् ब्रह्माप्येति" इस वाक्य के समान ही अन्य वाक्य हैं " देवोभूत्वा देवानप्यति" बृ० ४ । १ । २ ॥ यह २–७

( १ ) इस का अर्थ यह भी होता है कि ( ब्रह्मैव ) ब्रह्म को ही ( भवति ) प्राप्त होता है ( भू प्राप्तौ ) भू धातु का अर्थ प्राप्ति भी है ।

अनुवाद—जैसा नयन में यह पुरुष प्रत्यक्ष दीखता है वैसा ही यह आत्मा इस संसार में वा सकल वस्तु में प्रत्यक्ष भासित होता है। हे उपकोसल! यह (आत्मा) अमृत और अभय है। यह गुणों से महान् है और जैसे नेत्र की कनीनिका को स्पर्श करने के लिये यद्यपि कोई घृत वा जल सींचता है परन्तु वह किनारे में चला आता है अर्थात् उस पुरुष को उस व्यापार से कुछ भी क्षति नहीं पहुंचती न स्पर्श होता वैसा ही यह आत्मा सर्वथा निर्लेप है ॥ १ ॥

पदार्थः–( यः+एषः+पुरुषः ) जो यह पुरुष ( अक्षिणि ) नयन में जैसा प्रत्यक्ष ( दृश्यते ) दीखता है वैसा ही ( एष+आत्मा ) यह देहस्थ आत्मा ( अक्षिणि ) सम्पूर्ण वस्तु में दीखता है ( इति+ह+उवाच ) सत्यकाम ने अपने शिष्य उपकोसल से ऐसी शिक्षा दी। हे शिष्य! ( एतद्+अमृतम् ) यह आत्मस्वरूप वस्तु अमृत है। ( अभयम् ) अभय है ( एतद्+ब्रह्म ) यह गुणों से महान् है। आगे यह दिखलाया जाता है कि इस आत्मा को जगद्व्यापार नष्ट नहीं कर सकता ( तत् ) और इस कारण (यद्यपि) यद्यपि ( अस्मिन् ) इस नेत्रगत पुरुषमें अर्थात् नेत्रगत पुरुष को स्पर्श करने के हेतु वा विनाश करने को ( सर्पिः+वा+उदकम्+वा ) घृत वा जल ( सिञ्चन्ति ) सींचते हैं परन्तु (वर्त्मनी+एव ) वह घृत वा जल दोनों किनारों को ही (गच्छति) चला आता है अर्थात् आंखों में जल सींचने पर वह उस पुरुष में नहीं सटता वा नहीं स्पर्श करता किन्तु वहां से नीचे चला आता है। वैसा ही जीवात्मा के विनाश के हेतु यदि कोई चेष्टा की जाय तो वह व्यर्थ ही होगी ( ब्रह्मपक्ष में भी ) जैसा ( अक्षिणि ) नेत्र में ( यः+एषः ) जो यह ( पुरुषः ) छाया पुरुष वा कनीनिका पुतली ( दृश्यते ) सब को प्रत्यक्ष दीखता है। वैसा ही ( एषः+आत्मा ) यह ब्रह्म योगियों को सर्वत्र ( दृश्यते ) दीखता है ( तत्० ) और जैसे सिक्त जल वा घृत नेत्रस्थ पुरुष से स्पर्श नहीं कर सकता है। वैसा ही सम्पूर्ण जगत् क्रिया ब्रह्म से सम्बन्ध नहीं रखती है। इत्यादि योजना करनी ॥ १ ॥

भाष्याशयः—यहां यह दृष्टान्त साधारण है आंख में यदि कोई जल सींचे तो निःसन्देह किनारे से बहकर नीचे चला आता है परन्तु यदि अधिक जल अधिक जोर से कोई आंख में मारे तो क्या नेत्रगत कनीनिका को क्षति नहीं पहुंचेगी? आंख में चोट लगने से ही उस पुरुष को हानि पहुंचती है इस में सन्देह नहीं। पुनः काण वा अन्ध की कनीनिका नहीं दीखती इस से मालूम होता कि कनीनिका को आदमी शीघ्र क्षति

पहुंचा सकता है । ठीक है परन्तु यहां उपमा सर्वांश में नहीं लीगई है । जल वा घृत साधारण रीति से धीरे २ मृदुहाथ से नेत्र में जब सींचा जाता है तो वह बह जाता है । उस पुरुष में नहीं सटता । वा इस की बनावट ऐसी है कि वहां से जल टघर आता है । नेत्रगत पुरुष को क्षति नहीं पहुंचाता । तद्वत् इस आत्मा को विनष्ट करने के लिये यदि कोई चेष्टा करे तो वह व्यर्थ हो जायगी इतने ही अंश में यह उपमा है।

**अक्षिः**--ऐसे स्थानों में प्रयुक्त अक्षि प्रभृति शब्द केवल उपलक्षक मात्र होते हैं। निर्धारण वाची नहीं । इन उदाहरणों से शिष्यों को शीघ्र बोध उपजता है इस कारण पुनःपुनः इनका ग्रहण किया गया है । और द्वितीय कारण यह है कि यद्यपि सर्वत्र ही ब्रह्म विभूति प्रकाश विकाश स्फुटतर भासित होता है । तथापि । नयन में उस की महिमा अधिक है जिस को बालक भी आचार्य से बोधित होने पर विना परिश्रम समझने में समर्थ होता है । देखो अत्यन्तलघु नयनरूप यन्त्र से बहुत बड़े वट आदि वृक्ष की आकृति को अन्तःकरण अपने में धारण करलेता है । अति दूरस्थ सूर्य को क्षणमात्र में देख सकता है । जिस क्षण आकाश में नयन को प्रेरित करो इसी विपल में सूर्य को झट ग्रहण कर लेता है । यदि कोई बाधा नहीं तो अतिदूरस्थ पदार्थ को नयन शीघ्र ग्रहण करले सकता है । ऐसी गति अन्य इन्द्रियों की नहीं है । स्पर्श होने पर ही रसना रस ले सकती है । त्वचा की भी यही दशा है। घ्राण भी अपने में स्पृष्ट परमाणुओं के संयोग से ही गन्ध का ग्रहण करता है । कान भी वायु से ताड़ित होने पर ही शब्द का अनुभव करता है । परन्तु नयन असंयुक्त विषय को ही ग्रहण कर लेता है । यही इस में विचित्रता है । नयन किसी के साथ सम्बद्ध नहीं होता है परन्तु सम्बद्धसा प्रतीत होता है । अनेक कोटि योजनस्थ नक्षत्र के साथ नयन के संयोग की चर्चा नहीं हो सकती । इस हेतु अन्य इन्द्रियों की अपेक्षा नयन श्रेष्ठ है । इस ब्रह्माण्ड के रवि, शशि, तारकादि ज्योतिर्मय पदार्थों में; समुद्र, नदी, पल्वल, तड़ागादि जलाशयों में; कमल, कुमुद, चम्पक, बसन्ती प्रभृति पुष्पों में; पशुपक्षी सरीसृपादि जीवों में; विस्तीर्ण विविध रूप वाली ईश्वरीय छवि को जैसे नयनरूप साधन से यह आत्मा अनुभव करता है । अन्य इन्द्रियों से वैसा नहीं । अतः ज्ञानेन्द्रियों में प्रधान होने से नयन का ग्रहण होता है ज्ञान से ही ईश्वर की भी प्राप्ति होती है इस को विशेष रूप से सूचित करने को नेत्र विषय ब्रह्म का उपदेश किया गया है । यदि यह कहा जाय कि नयन तो केवल दिन का स्वामी है । रात होते ही अन्ध हो जाता है । परन्तु अन्य इन्द्रिय रात दिन एकसे ही रहते हैं पुनः यदि व्यवधान होगा तो नेत्र

कुछ नहीं कर सकता परन्तु अन्य इन्द्रिय किञ्चिद् व्यवधान रहने पर भी विषयी होते हैं विशेष कर अति समीपी वस्तु को यह नयन नहीं देखता। अतः नेत्र की श्रेष्ठता माननी युक्ति युक्त नहीं। यह कथन आप का ठीक है। परन्तु पूर्वोक्त ब्राह्म छविके दर्शन में इस की विशेष शक्ति होने और पदार्थों के साथ असम्बद्ध होने से इस की श्रेष्ठता है जैसे यह किसी अन्य पदार्थ से सम्बद्ध न होकर पदार्थों को अपनी ओर आकर्षण कर लेता है। तद्वत् ब्रह्म भी सब पदार्थों को अपनी ओर आकर्षण किये हुए है जैसे आंख में महान् से महान् पदार्थ के प्रतिबिम्ब समा जाते हैं। तद्वत् इस छोटी सी उपमा के द्वारा जानना चाहिये कि इस ब्रह्म में सम्पूर्ण पदार्थ अन्तर्निविष्ट हैं यह ज्योतिर्मय पदार्थ है। तद्वत् ब्रह्म भी ज्योतिःस्वरूप है इत्यादि विषय को सूचित करणार्थ इस की श्रेष्ठता मानी हुई है अथवा अक्षि शब्द प्रकृति वाचक भी है। इस शब्द के ऊपर समीक्षा देखो। छान्दो० उ० भा० पृष्ठ १५५ ॥ १ ॥

## एतꣳसंयद्वाम इत्याचक्षत एतꣳहि सर्वाणि वामान्यभिसंयन्ति सर्वाण्येनं वामान्येभि संयन्ति य एवं वेद ॥ २ ॥

एतम्। संयद्वामः। इति। आचक्षते। एतम्। हि। सर्वाणि। वामानि। अभिसंयन्ति। सर्वाणि। एनम्। वामानि। अभिसंयन्ति। यः। एवम्। वेद ॥२॥

भाष्यम्—एतमिति। ब्रह्मविदः पुरुषाः। एतम्। शारीरमात्मानम्। संयद्वामः। इत्याचक्षते कथयन्ति। संयन्ति संयान्ति संयातानि सम्यक्गच्छन्ति। वामानि वमनीयानि सर्वाणि शोभनानि वस्तूनि यं यस्य वा स संयद्वामः। प्राप्ताखिलसौभाग्य इत्यर्थः। आप्तकामो वा। स्वयमेवोपनिषद् व्युत्पादयति। हि यतः। एतम्। आत्मानम्। सर्वाणि वामानि वननीयानि संभजनीयानि शोभनानि वस्तूनि। अभिसंयन्ति। अभितः परितः प्राप्नुवन्तीत्यर्थः। एवं विदः फलं दर्शयति। यो ब्रह्मजिज्ञासुः। आत्मानम्। एवं संयद्वामं वेद जानाति। एनं संयद्वाम विदम्। सर्वाणि वामानि शोभनानि वस्तूनि अभिसंयन्ति। अभिसंगच्छन्ति ॥ २ ॥

अनुवाद—"ब्रह्मविद पुरुष" इस आत्मा को "संयद्वाम" कहते हैं। क्योंकि सम्पूर्ण शोभन वस्तुएं इसी को प्राप्त हो रही हैं। जो ब्रह्मविद् इसको ऐसा जानते हैं उनको भी अखिल सुन्दर वस्तुएं सम्प्राप्त होती हैं ॥ २ ॥

पदार्थः–( एतम् ) इस आत्मा को ( संयद्वाम इति ) "संयद्वाम" ऐसा ( आचक्षते ) ब्रह्मविद् पुरुष कहते हैं ( हि ) क्योंकि (सर्वाणि) सब ( वामानि ) शोभन सुन्दर मधुर वस्तुएं ( एतम् ) इस आत्मा को ( अभिसंयन्ति ) चारों ओर से प्राप्त हो रहे हैं और ( यः+एवम्+वेद ) जो जिज्ञासु इस आत्मा को ऐसा जानता हैं ( एनम् ) इस जिज्ञासु को भी ( सर्वाणि ) ( वामानि ) सम्पूर्ण शोभन वस्तुएं ( अभिसंयन्ति ) चारों ओर से प्राप्त होते हैं ॥ २ ॥

भाष्याशयः–संयद्वाम–" संयद्+वाम " इन दो शब्दों से यह बना हुआ है । संयद् प्राप्त हो रहे हैं । वाम=शोभन वस्तु । जिस को प्रतिक्षण चारों तरफ से शोभन वस्तु प्राप्त होरही है हे उपकोसल ! उसको तूं आत्मा जान । हे उपकोसल ! इस आत्मा में चारों तरफ से आनन्द की वृष्टि हो रही है । परन्तु कोई २ उसको धारण करता है । यह आत्मा चेतन है इस में सन्देह नहीं परन्तु इसको पुनः २ चेताने से ही चेतना बनी रहती है अन्यथा जड़वत् हो जाता है । देखो अरण्य में वनकी एक अद्भुत शोभा, विमल वायु, विविध वन, विहँग कलरव, मधुर मनोहर गुंजन, मधुर कुसुम सुगन्ध ये सब पदार्थ इस आत्मा की ओर दौड़ते हैं और अपनी२ सत्ता को इस में समर्पित करदेते हैं । परन्तु क्या सब आत्मा उनकी कृतज्ञता को स्वीकार कर लेते हैं ? नहीं२ । कोई२ आत्मा इसका अच्छी तरह से अनुभव करते हैं । विरले ही इसके योग्य होते हैं । परन्तु तत्तत् पदार्थ तो अपने शरीर को उस में समर्पित करते ही रहते हैं । वह ग्रहण करे वा न करे । विहँग कलरव, गुणी अगुणी दोनों के कर्ण कुहरगत होगा । परन्तु भेद इतना होगा कि गुणी तो इसकी कृतज्ञता प्रकाशित करेगा और अगुणी चुप हो बैठेगा । इस हेतु यह आत्मा तो स्वभावतः संयद्वाम है और इसको ऐसे मानने वाले भी सुखी रहेंगे । अतः हे उपकोसल ! उसे तू संयद्वाम मान । तू सुखी रहेगा ॥ २ ॥

## एष उ एव वामनीरेष हि सर्वाणि वामानि नयति । सर्वाणि वामानि नयति । य एवं वेद ॥ ३ ॥

एषः । उ । एव । वामनीः । एषः । हि । सर्वाणि । वामानि । नयति । सर्वाणि । वामानि । नयति । यः । एवम् । वेद ॥ ३ ॥

भाष्यम्–एष इति । हे उपकोसल ! न केवलोऽयं संयद्वाम एव । किन्तु सर्वाणि वामानि अस्मिन् तिष्ठन्ति । बाह्यपदार्थसंयोगेन तान्येव लीनानि आत्मन एव वर्षासु भूमेरङ्कुराणीव समुद्भवन्ति एवं न केवलमन्येभ्यः शोभनानि आदातुमेव समर्थः किन्तु दातुमपि ।

एतदेव दर्शयति । एष एव । अयमात्मैव खलु । वामनीः । वामानि शोभनानि वस्तूनि नयतीति वामनीः । उपनिषत् स्वयमेवोपपादयति तच्छब्दम् । हि यतः । एष आत्मा सर्वाणि वामानि नयति प्रापयति यः सः । यो जिज्ञासुरेवमात्मानं वामन्यं वेद जानाति सोऽपि सर्वाणि वामानि नयति नेतुं शक्नोति ॥ ३ ॥

अनुवाद–हे उपकोसल ! यही आत्मा वामनी है । क्योंकि सम्पूर्ण शोभन वस्तुओं का यह नेता है । जो इसको वैसा जानता है वह भी सम्पूर्ण शोभन वस्तुओं का नेता होता है ॥ ३ ॥

पदार्थः–( एष+उ+एव ) यही आत्मा ( वामनीः ) वामनी है (हि ) क्योंकि (सर्वाणि+वामानि) सकल शोभन वस्तुओं को (एषः+नयति) यह पहुंचाता है (यः+एवम्+वेद ) जो ऐसा जानता है वह भी ( सर्वाणि+वामानि ) सब शोभन वस्तुओं को ( नयति ) पहुंचाने वाला होता है ॥ ३ ॥

भाष्याशयः– वामनी–"वाम+नी" ये दो पद हैं । वाम=शोभन सुन्दर सुख । नी=पहुंचाने वाला । नेता । नायक । प्रापक । अर्थात् सुख वा शोभन वस्तुओं का नेता । यह आत्मा केवल अन्य पदार्थों से सुख ग्रहण करने वाला ही नहीं है किन्तु सुख देने वाला भी है । एक आत्मा दूसरे को सुख भी पहुंचा सकता है । यह प्रत्यक्ष विषय है ॥ ३ ॥

**एष उ एव भामनीरेष हि सर्वेषु लोकेषु भाति सर्वेषु लोकेषु भाति य एवं वेद ॥ ४ ॥**

एषः । उ । एव । भामनीः । एषः । हि । सर्वेषु । लोकेषु । भाति । सर्वेषु । लोकेषु । भाति । यः । एवम् । वेद ॥ ४ ॥

भाष्यम्–एष इति । हे उपकोसल ! एष तवात्मा । भामनीः । भामानि भासानि नयतीति भामनीः । भाः प्रापकः । यदात्माशरीरमागच्छति तदैव तच्छरीरं भास्वरं भवति । आत्मविरहितं निस्तेजस्कमेव । अत आत्मैव तेजोनेतास्तीति विज्ञायते । व्युत्पादयति । एष हि आत्मा । सर्वेषु लोकेषु । भाति । शोभते । यो जिज्ञासुरेवं वेद जानाति सोऽपि सर्वेषु लोकेषु प्राणिषु मध्ये भाति ॥ ४ ॥

अनुवाद–यही ( आत्मा ) भामनी है क्योंकि सम्पूर्ण लोकों में भासित होता है । जो इसको ऐसा जानता है वह भी सब लोकों में भासित होता है ॥ ४ ॥

पदार्थः–(एषः+उ+एव ) यही आत्मा ( भामनीः ) सम्पूर्ण ज्योतियों को पहुंचाने

वाला है ( हि ) क्योंकि ( सर्वेषु+लोकेषु ) सब लोक में एषः+भाति) यह भासित हो रहा है (यः+एवम्+वेद) जो ज्ञानी ऐसा जानता है वह भी (सर्वेषु+लोकेषु) सब लोकों में ( भाति ) भासित होता है ॥ ४ ॥

**अथ यदु चैवास्मिञ्छव्यं कुर्वन्ति यदि च नार्चिषमेवाभिसम्भवन्त्यर्चिषोऽहरह्न आपूर्यमाणपक्षमापूर्यमाणपक्षाद्यान् षडुदङ्ङेति मासाꣳस्तान्मासेभ्यः संवत्सरꣳ संवत्सरादादित्यमादित्याच्चन्द्रमसं चन्द्रमसो विद्युतं तत्पुरुषोऽमानवः ॥ ५ ॥**

अथ । यद् । उ । च । एव । अस्मिन् । शव्यम् । कुर्वन्ति । यदि । च । न । अर्चिषम् । एव । अभिसंभवन्ति । अर्चिषः । अहः । अह्नः । आपूर्यमाणपक्षम् । आपूर्यमाणपक्षात् । यान् । षड् । उदङ् । एति । मासान् । तान् । मासेभ्यः । संवत्सरम् । संवत्सरात् । आदित्यम् । आदित्यात् । चन्द्रमसम् । चन्द्रमसः । विद्युतम् । तत्पुरुषः । अमानवः ॥ ५ ॥

भाष्यम्—अथेति । अधुना एवंविदो योगिनो गतिमाह । अथ यदु च । अस्मिन् । एवंविदि योगिनि । इमं ब्रह्मविदमुद्दिश्येत्यर्थः । जनाः । शव्यं दाहादिकं शवसम्बन्धिकर्म्म कुर्वन्ति । कुर्वन्तु नाम । यदि च न । यदि वा न कुर्वन्तु शवकर्म । तथापि । एवंविदः पुरुषाः ब्रह्म प्राप्नुवन्ति इति । ब्रह्मविदः शवकर्म न विधेयमित्यनेन न ज्ञातव्यम् । अत्र शवकर्मणि अनादरं दर्शयन्ती विद्यां स्तौति । भवतु तावद् विद्यावतां शवकर्म विनापि सद्गतिः । अन्येषान्तु विधातव्यमेव इत्यनेनानुमीयते । अविधीयमाने शवकर्मणि इतरेषां कर्मणां फलारम्भे भविष्यति कश्चित् प्रतिबन्ध इति विद्यावतां विकल्पविधानेनानुमीयते । यद्येवंस्यात्तर्हि । शास्त्रमर्यादा व्याकुप्येत । अतिप्रसक्तिश्च । अन्यकृतेन कर्मणान्यस्य बन्धो वा मुक्तिर्वा यदि स्यात्तर्हि कः खलु मुक्तो बद्धो वा स्यात् । एकस्य पापीयसः पाप कर्मबाहुल्येन सर्वे बद्धा भवन्तु । अथवा एकस्य मुक्तस्य कर्मणा सर्वे मुक्तास्तिष्ठन्तु । इत्थमीश्वरराज्ये अव्यवस्था स्यात् । ननु आत्मजरूपेण स्वयमुत्पन्नेन कृतस्य स्वकर्मणःफलभोगेन स्वकृतस्यैव कर्मणः फलभोक्तेति न पूर्वदोषः समायाति । आत्मा वै जायते पुत्रः । इत्यादि प्रमाणविद्यमानत्वात् । यथा योगिनो बहून् कायान् विरचय्य तैः संचितानि फलानि भोगेन क्षपयित्वा आशु विमुक्ता भवन्ति । तथैव

तदपि भवितुमर्हति । अत्र का हानिःशास्त्रमर्यादायाः । सत्यम् । किन्तु विचार्यतान्तावत् । किं पितृशरीरे य आत्मास्ति । स एवात्मा पुत्रशरीरेप्यायाति । एवं चेत्तर्हि तत्काल एव पिता म्रियेत । अथवा । किं पितुरात्मनो भागः कोप्यात्मजदेहमधितिष्ठति । इदमपि भवितुंनार्हति । आत्मनो निरवयवत्वान्निर्विकारत्वाच्च । अथवा । किमात्मा अन्यमात्मानं सृष्ट्वाऽऽत्मजकलेवरे प्रवेशयति । नित्यत्वात्तु न स्रष्टुं शक्यते । तर्हि आत्मा वै जायते पुत्र इत्यस्याभिप्रायो वाच्यः । अत्रात्म शब्दः शरीरवचनः । शरीरवाच्यात्मशब्दो यथा—आत्मा यत्नोधृतिर्बुद्धिः स्वभावोब्रह्मवर्ष्म च इत्यमरः । मातृतः पितृतस्त्वङ् मज्जमांसास्थिप्रभृतीनि शरीरसाधनानि भवन्ति । आत्मा तु अजरोऽमरो नित्यो निर्विकारः । स्वेन स्वेन कर्मणा तत्तच्छरीरं नवतरं कल्याणममङ्गलं वा दधाति । अतः पितृ पुत्रयोर्भिन्नावात्मानौ । अतः पुत्रेण क्रियमाणेन कर्मणा पितुर्नच बन्धो न वा मुक्तिः । या तु योगिनः समकालेनानेकदेहधारणेति गाथास्ति सापि स्तुतिरेव तेषाम् । कथमेकमात्मानं बहून् विधातुं योगी समर्थः स्यात् । भवतु तावत् । कथं तर्हीयं श्रुतिः शव्यस्य विद्यावन्तं प्रति अनादरं दर्शयति । एतेनानुमीयत अविद्यावतोहि भवति कोऽपि प्रतिबन्धः फलारम्भे । सत्यम् । अन्त्येष्टौ शवदाहाय चिताग्नौ कतिपया आहुतयो हूयंते यमगाथाश्च गीयन्ते वियुक्तस्य सद्गत्यै वैदिकैर्मन्त्रैर्ब्रह्म प्रार्थ्यते पुत्रादिभिः । एतदखिलक्रियाभिः प्रेतस्य कोप्युपकारो भवतीति अबोध्यूः प्रजा मा जानान्त्विति शवपदोपादानम् । प्रसंगदर्चिरादिगमनं दाहक्रियां विना कथं संभवितेति शङ्कां व्युदासितुञ्च तदुक्तिः । मरणानन्तरं विद्यावतो जीवस्य का कीदृशी च दशा भवतीतिविचार्य्यते । अर्चिषमिति । अर्चिरग्निर्ज्वाला । साधारणीं लध्वीमूर्ध्वगमनशीलां लघुदेशव्यापिनीम् अग्नेर्ज्वालामिवदशां तेजो वा अभिसंभवन्ति प्राप्नुवन्ति विद्वांसो ब्रह्मविदो जनाः । मरणानन्तरं किञ्चिदानन्दसंयुक्तां प्रकाशसहितां दशां प्रथमं प्राप्नुवन्ति । ततः । अर्चिषः । अर्चीरूपाया दशायाः सकाशात् । अहो दिनम् । अभिसंभवन्ति । यथा अर्चिषो दिनं भूय इव बहुव्यापकमिव अधिकप्रकाशनमिवच लक्ष्यते तथैव तस्या दशायाः सकाशादधिकानन्दप्रदामधिकदेश व्याप्तज्योतिषं दशां प्राप्नुवन्ति । अह्न सकाशात् । आपूर्यमाणपक्षम् । दिवसादेकस्मात् केवलादापूर्यमाणपक्षः सर्वथा भूयान् मिलित्वाधिकानन्दघनश्चास्ति । अतो दैनिकदशा तुलितायाः सकाशात् शुक्लपक्षपरिमितामिवाधिकतरानन्दामधिकतरदेशव्यापिनीं कामपि दशां प्राप्नुवन्ति । आपूर्य्यमाणपक्षात् सकाशात् । उदङ् उत्तरांदिशमञ्चति गच्छतीति उदङ् । उत्तरदिशाप्रस्थितः सूर्यः । यान् षण्ः मासान् एति प्राप्नोति । तानिव कामपि विस्तीर्णानन्दां दशां प्राप्नुवन्ति ।

मासेभ्यः संवत्सरम् । षण्मासेभ्यो भूयानेव वर्षो भवति । तस्य द्वादशमासात्मकत्वात् । तस्माद् द्विगुणतरामानन्ददशां प्राप्नुवन्ति । संवत्सरादादित्यम् । आदित्येनैव संवत्सरः प्रादुर्भवति । यो यस्माद् भवति स तस्माल्लघुतरः । मृत्तिकाद् घट इव । अतः तस्मादधिकतरानन्ददायिनीं दशां गच्छन्ति । तस्मात् चन्द्रमसं चान्द्रमस दशां सर्वथा आह्लादकरीमानन्दरसपूर्णां गच्छन्ति । ततो विद्युतम् । यथा विद्युदतितीक्ष्णा अतितीव्रज्वाला बहुदेशव्यापिनी प्रकाशाप्रकाशरूपेणसर्वत्र स्थिता । अर्थात् बहु देश व्यापिनीं विद्युतमिव दशां प्राप्नुवन्ति । इमां दशां प्राप्य तेषामानन्दस्य सीमा अतिविस्तीर्णाभवति । तत्पुरुषः अमानवः । तस्या विद्युदुपसदशायाः पुरुषः व्यापकः कर्मविशेषः । अमानवः । मानमस्यास्तीति मानवः । न मानवः । अमानवः । असीम इत्यर्थः । अत्र स एवायाति यस्य शुभकर्मविशेषोऽसीमो भवति ।

ननु अर्चिः शब्दोऽग्निज्वाले प्रसिद्धः भवतां गते प्रथमा आर्चिषी दशाभवति । अत्र संदिह्यते कीदृशी अर्चिर्गृह्यते । महद्वनं दहतो दहनस्य शिखेव । उत । श्रद्धावतासम्राजा विविध सामग्रीभिः राजोचिताभिः सप्तदशभिर्होत्राभिः समं हूयमानस्य हव्यवाहनस्य कीलेव उत प्रलयकाले सम्पूर्णं विश्वं ग्रसतः सर्वतः जाज्वल्यमानस्य महाद्भुतस्य वैश्वानरस्य अचिन्तनीया महती हेतिरिव । उत तृणैकं भस्मसात् कुर्वतः कृशानोर्ज्वालेव सादशास्ति । कीदृशी दशास्ति इति शास्त्रं न निश्चिनोति । संदिग्धमेतत् प्रतिभाति । कथमित्थं शास्त्रमुपदिशेत । संदेहस्य निवृत्त्यै प्रवृत्तं शास्त्रं संदेहाब्धौ जिज्ञासून् कथं निमज्जयेत । नहि कदाचिच्छास्त्रं संशयं नयति । तद्व्याख्यानेन विस्फुटति । आर्चिषी १ आह्निकी २ पाक्षिकी ३ औत्तरायिणी वा पाण्मासिकी ४ वार्षिकी ५ सौरी ६ चान्द्रमसी ७ वैद्युती ८ ब्राह्मी च ९ एताश्च नवधा दशाः सन्ति । प्रत्यक्षपूर्वकेनानुमानेनैताश्च विज्ञायन्ते । जननादिर्मरणान्ता मानवस्यैवमवस्थाः सूक्ष्मदृष्ट्या विभाव्यताम् अन्यत्रैतद्व्याख्यास्यामः । ५ ॥

अनुवाद—ऐसे ब्रह्मविद् के लिये यदि शव सम्बन्धी कर्म करें वा न करें । तथापि ये प्रथम आर्चिष दशा को प्राप्त होते हैं। आर्चिष दशा से आह्निक दशा, आह्निक दशा से आपूर्य्यमाण दशा, आपूर्यमाण दशा से षाण्मासिक औत्तरायण दशा, औत्तरायण दशा से साम्वत्सरिक दशा, साम्वत्सरिक दशा से सौरी दशा सौरीदशा से चान्द्रमसी दशा, चान्द्रमसी दशा से वैद्युत दशा को ये ब्रह्मविद् पुरुष प्राप्त होते हैं। वैद्युत दशा के प्राप्त करने वालों के शुभकर्म्म विशेष असीम होते हैं ॥ ५ ॥

पदार्थः—( अथ ) अब वैसे ब्रह्मविद् पुरुषों की कौन और कैसी दशा वा गति होती जाती है सो कहा जाता है ( यद्+उ+च+एव ) यदि निश्चय कर ( अस्मिन् ) इस ब्रह्मविद् के उद्देश से ( शव्यम् ) दाह कर्म (कुर्वन्ति) करें (यदि+च+न) अथवा दाह कर्म न करें तथापि ये ब्रह्मविद् पुरुष (अर्चिषम्) अर्चिष (ज्वाला) समान दशा को ( अभिसम्भवन्ति ) पाते हैं ( अर्चिषः ) अर्चिष से ( अह्नः ) आह्निकवत् दशा को ( अह्नः ) आह्निक दशा से ( आपूर्यमाणपक्षम् ) आपूर्यमाण पक्ष समान दशा को ( आपूर्य्यमाणात् ) आपूर्यमाण दशा से ( उदङ् ) उत्तर दिशा प्रस्थित सूर्य्य ( यान्+षट्+मासान् ) जिन छः मासों को ( एति ) प्राप्त होता है ( तान् ) उस षाण्मासिक औत्तरायण समान दशा को ( मासेभ्यः+संवत्सरम् ) उनसे सांवत्सरिक समान दशा को ( संवत्सराद्+आदित्यम् ) सांवत्सरिकसे सौरी दशा को ( आदित्याद् ) सौरी समान दशा से ( चन्द्रमसम् ) चान्द्रमसी समान दशा को ( चन्द्रमसः ) चान्द्रमसी दशा से ( विद्युतम् ) वैद्युती दशा को प्राप्त होते हैं ( तत्पुरुषः ) इस वैद्युत दशा को प्राप्त पुरुष के ( पुरुषः ) कर्मफल ( अमानवः ) अमान=सीमा रहित होते हैं ॥ ५ ॥

भाष्याशयः ( शव्य ) शव ( मुर्दा ) सम्बन्धी कर्म का नाम शव्य है यहां ब्रह्मवित् पुरुषों का शव्य कर्म न करना चाहिये यह तात्पर्य नहीं है किन्तु शव्य कर्म में अनादर को दिखलाती हुई विद्या की स्तुति करती है । यहां पर शङ्का होती है कि विद्यावान् पुरुषों को शव्यकर्म विना भी सद्गति हो परन्तु दूसरों का शव्य कर्म अवश्य होना चाहिये यह इससे अनुमान होता है । और शवकर्म यदि न किया जाय तो अविद्यावान् पुरुषों को कर्मफल भोगने में कोई प्रतिबन्धक होगा । यह विद्यावानों के विकल्पविधानसे सूचित होता है । यदि ऐसा हो तो शास्त्र मर्यादा का व्याकोप होगा और अति प्रसक्ति दोष होगा क्योंकि अन्यकृत कर्म से अन्य को यदि बन्ध वा मुक्ति हो तो कौन मुक्त वा बद्ध होसकता । एक पापिष्ठ पुरुष के कर्म बाहुल्य से सब ही बद्ध होजायँ अथवा एक मुक्त पुरुष के कर्म से सब ही मुक्त होजायँ । तब इस प्रकार ईश्वर के राज्य में अव्यवस्था होगी । परन्तु शव्य पद से उपनिषद् का तात्पर्य भासित होता है कि शव्य कर्म विना पुरुष अपने कर्म फल भोग में कोई प्रतिबन्धक होता है वह शव्य कर्म करने से मिटता है और शव्य कर्म कोई दूसरा ही करेगा इस हेतु अन्य के कर्म का फल अन्य को प्राप्त होगा यह सूचित होता है । इस हेतु ज्ञानी जो आप्त काम हैं उन्हें शव्य कर्म की अपेक्षा नहीं किन्तु अन्य को आवश्यकता सूचित होती है परन्तु ऐसा करने से पूर्वोक्त दोष होते हैं ।

यदि यह कहाजाय कि आत्मज ( पुत्र ) रूप होकर स्वयं उत्पन्न पुत्र से किये हुए कर्म के फल भोग से अपने ही किये हुए कर्म के फल का भोक्ता होता है अन्य का नहीं इस प्रकार पूर्व दोष नहीं होगा क्योंकि ( आत्मा वै जायते पुत्रः ) अपने ही पुत्र रूप से उत्पन्न होता है इत्यादि प्रमाण विद्यमान हैं और जैसे योगी बहुत शरीरों को रच उन से संचित कर्म फलों को भोगने से क्षीण कर शीघ्र विमुक्त होते हैं । वैसा ही वह भी हो सकता है इस में शास्त्र मर्यादा की क्या हानि है । क्योंकि पुत्र अपने से भिन्न नहीं है इसलिये पुत्रकृत कर्म के फल प्राप्ति करना मानो अपने कृत कर्म फल की प्राप्ति है। उ०—यह कहना ठीक नहीं क्योंकि विचार करो कि पितृ शरीर में जो आत्मा है क्या वही आत्मा पुत्र शरीर में आया हुआ है ? यदि ऐसा हो तो पिता उसी काल में मरजाय। अथवा क्या पिता के आत्मा का कोई भाग पुत्र के शरीर में आता है ? यह भी नहीं हो सकता क्योंकि आत्मा निर्विकार और अविकारी है । अथवा क्या आत्मा ही अपने सदृश अन्य आत्मा को रच के पुत्र के शरीर में रख देता है ? यह भी नहीं होसकता, क्योंकि नित्य आत्मा को कोई बना नहीं सकता ।

इस हेतु पिता से भिन्न पुत्र पदार्थ है । अतः पुत्रकृत कर्म फल पिता को प्राप्त नहीं हो सकता । पुत्र के कर्म से पिता को न बन्ध न मुक्ति हो सकती है और योगी लोग एक काल में अनेक देह धारण कर कर्म फल भोगते हैं यह जो गाथा है वह सत्य नहीं है । क्योंकि योगीलोग एक आत्मा को बहुत बनाने में समर्थ कैसे होसकते । प्र०—तो "आत्मा वै जायते पुत्रः" इसकी संगति कैसे होगी? । उ०—यहांपर आत्म-शब्द का अर्थ शरीर मात्र है । माता पिता से त्वक् मज्जा मांस प्रभृति पुत्र का बनता है । आत्मा तो अजर अमर नित्य निर्विकार है अपने २ कर्म के अनुसार कल्याण वा अमंगल तत्तद् शरीर को धारण कर कर्म फल भोगता है । इस हेतु पिता पुत्र के आत्मा भिन्न हैं । एवमस्तु तब कैसे यह वाक्य विद्यावानों के प्रति शव्य कर्म का अनादर दिखलाती है इस से तो अविद्यावानों को फलारम्भ में कोई प्रतिबन्धक होता है यह सूचित किया जाता है । सत्य है इसका उत्तर सुनो । अन्त्येष्टि संस्कार में शव दाहके लिये चिताग्नि में कतिपय आहुतियां होमी जाती हैं और यम गाथाएं गाई जाती हैं और मृत पुरुषों की सद्गति के लिये वैदिक मन्त्रों के द्वारा पुत्रादिक लोग ईश्वर से प्रार्थना करते हैं । इन सकल क्रियाओं से प्रेत को कोई उपकार होता है ऐसा अबोद्धा प्रजाएं न जानलें इसलिये शव पद का ग्रहण किया गया है और प्रसंग से यह भी दिखलाया गया है कि दाहक्रिया विना अर्चिरादिगमन कैसे हो सकता है इस शङ्का के निवारणार्थ वैसा कहा गया है ।

(२) अर्चिः—आर्चिषी१ आह्निकी२ पाक्षिकी३ औत्तरायिणी वा षाण्मासिकी४ वार्षिकी५ सौरी६ चान्द्रमसी वैद्युती ८ और ब्राह्मी ९. ये नौ दशाएं मनुष्यों की होती हैं। यहां इतना जानना चाहिये। आर्चिषी—साधारणी, लघु, ऊर्ध्वगमनशीला और लघुदेश व्यापिनी अग्नि ज्वाला का नाम अर्चि है। ज्ञानी पुरुष को मरने के अनन्तर तत्कालही किञ्चिदानन्द संयुक्त अग्नि ज्वालावत् प्रकाश सहित कोई दशा प्रथम प्राप्त होती है इसी का नाम आर्चिषी दशा है। आह्निकी —जैसे अग्निज्वाला से दिन बहुत बड़ा बहुव्यापक और अति प्रकाशवान् देख पड़ता है वैसा ही आर्चिषी दशा के अनन्तर अधिकानन्दप्रद अधिक देश व्यापी सर्वत्र भासमान एकदशा प्राप्त होती है। पाक्षिकी—जैसे एक दिन की अपेक्षाशुक्ल पक्ष के १५ दिन बहुत ही बड़े और बहुत आनन्द प्रद होते हैं वैसे ही आह्निकी दशा से कोई अधिकानन्दप्रदायिनी दशा प्राप्त होती है इसी का नाम पाक्षिकी दशा है। औत्तरायिणी—एक पक्ष से जैसे षण्मास उत्तरायण बहुत बड़ा है इसी प्रकार पाक्षिकी दशा की अपेक्षा औत्तरायिणी दशा अधिकानन्द प्रदायिनी प्राप्त होती है। इसी का नाम औत्तरायिणी है। वार्षिकी—षण्मास की अपेक्षा वर्ष अधिक होता है तद्वत् षाण्मासिकी दशा की अपेक्षा यह वार्षिकी दशा अधिक आनन्द प्रदायिनी होती है इसलिये इस का नाम वार्षिकी है। सौरी —वर्ष सूर्य के कारण होता है इसलिये सूर्य्य, वर्ष का करता होने से महान् है इसलिये इस दशा का नाम सौरी है। चान्द्रमसी—सौरी दशा के अनन्तर ज्ञानी पुरुष उस दशा को प्राप्त करता है जिस में केवल आनन्द ही आनन्द है। आनन्द ही का मान जिस में हो अन्य का नहीं। क्योंकि चन्द्रमा शब्द का यही अर्थ है। अथवा जैसे चन्द्रमा सर्वथा ही आह्लाद कर है। किसी अवस्था में किसी को दुःखदायी नहीं होता। सूर्य तो कभी २ दुःखदायीसा प्रतीत होता है इस हेतु इस का नाम चान्द्रमसी दशा है। वैद्युती—जैसे विद्युत् वस्तुमात्र में प्रकाशाप्रकाशस्वरूप से स्थित है अर्थात् असीम है। इसी प्रकार योगियों को इस दशा में असीम आनन्द का अनुभव होता है। इस लिये इस को वैद्युती दशा कहते हैं। इस दशा में वही प्राप्त होता है जिस के कर्मफल असीम होते हैं। ब्राह्मी—तदनन्तर असीम आनन्द की प्राप्ति होती है इस हेतु इसे ब्राह्मी दशा कहते हैं। क्योंकि ब्रह्म के परम ऐश्वर्य के अवलोकन से चारों तरफ ब्रह्मानन्द ही को भोगता रहता है। ( ३ ) तत्पुरुष—यहां पुरुष शब्द का अर्थ कर्म फल है। अमानवः—मान जिस को हो वह मानव कहलाता है नहीं जो मानव वह अमानव अर्थात् मान परिमाण रहित (४) पुनः शङ्का होती है कि अर्चिष शब्द अग्नि के ज्वाला अर्थ में प्रसिद्ध है और आप

के मत में पहिली आर्चिषी दशा है । यहां पर शङ्का होती है कि कैसी अर्चि (ज्वाला) का यहां ग्रहण है क्या महान् वन को जलाते हुए अग्नि की शिखा के समान अथवा श्रद्धावान् सम्राट के राजोचित विविध सामग्रियों से १७ ऋत्विकों के द्वारा हूयमान अग्नि ज्वाला की नाईं है ? अथवा प्रलयकाल में सम्पूर्ण विश्व को चारों तरफ से जलाते हुए महा अद्भुत अग्नि की अचिन्तनीय महती ज्वाला के समान अथवा एक तृण को जलाते हुए अग्नि की ज्वाला के सदृश यह अर्चि कैसी है ? इस में सन्देह होता है । शास्त्र ऐसी संदिग्ध बात को कैसे उपदेश करेगा । सन्देह निवृत्ति के लिये प्रवृत्त शास्त्र संदेह समुद्र में जिज्ञासुओं को कैसे डुबावेगा । शास्त्र कभी संशय की ओर नहीं ले जाता ( उत्तर ) सत्य है । यह विषय व्याख्यान से विस्फुट होगा । पञ्चम प्रपाठक दशम खण्ड देखो ॥५॥

**स एनान् ब्रह्म गमयत्येष देवपथो ब्रह्मपथ एतेन प्रतिपद्यमाना इमं मानवमावर्तं नावर्तन्ते नावर्तन्ते ॥ ६ ॥ (१)**

सः । एनान् । ब्रह्म । गमयति । एषः । देवपथः । ब्रह्मपथः । एतेन । प्रतिपद्यमानाः । इमम् । मानवम् । आवर्तम् । न । आवर्तन्ते । न । आवर्तन्ते ॥ ६ ॥

भाष्यम्—स इति । सः । असीमः शुभकर्मविशेषः । एनान् । ब्रह्मविदो ब्रह्मगमयति । महानन्दघनं ब्रह्म प्रापयति । एष देवपथः । देवानां ब्रह्मविदुषां पन्थाः । दिव्यतीति देवः । प्रकाशवान् । देवश्चासौ पन्थाः देवपथो वा । एष एव ब्रह्मपथोऽपि निगद्यते । ब्रह्मणः प्राप्तिपथः । एतेन पथा प्रतिपद्यमाना गच्छन्तो जना इमं मानवं मानसहितं ससीममित्यर्थः । आवर्तं । आवर्तः । आवर्तनम् । जननमरणवक्राकारगमनादि न आवर्तन्ते न प्राप्नुवन्ति । यद्वा । मानवम् । मनोरयं मानवः मनोरीश्वरस्यायम् । आवर्तन्ते जननमरण प्रबन्धचक्ररूढा जना घटीयन्त्रवदस्मिन् इति आवर्तः । आवर्तः संसार अर्थात् जनन मरण गुण विशिष्टं इमं आवर्तम् । संसारम् । नावर्तन्ते । न प्राप्नुवन्ति द्विरुक्तिः सफलाया विद्याया परिसमाप्तिप्रदर्शनार्था ॥ ६ ॥ इति पञ्चदश खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवाद—वह इन्हें ब्रह्म को प्राप्त करवाता है यही देवपथ अथवा ब्रह्मपथ कहलाता है इस पथ से चलते हुए पुरुष इस मानव आवर्त को नहीं पाते हैं नहीं पाते हैं ॥६॥

---

( १ ) तान् वैद्युतान् पुरुषोमानस एत्य ब्रह्मलोकान् गमयति तेषु ब्रह्मलोकेषु पराः परावतो वसन्ति तेषां न पुनरावृत्तिः ॥ बृ० ६ । २ । १५ ॥ छा० ५ । १० दृश्यताम् ।

पदार्थः--( सः ) वह असीम शुभकर्म विशेष ( एनान् ) इन ब्रह्मवादियों को ( ब्रह्म+गमयति ) ब्रह्मके निकट ले जाता है (एषः+देवपथः यह देवपथ है अर्थात् ब्रह्मवित् पुरुषों का मार्ग है । अथवा प्रकाशवान् मार्ग है (ब्रह्मपथः) इसी का नाम ब्रह्मपथ भी है (एतेन) इस मार्ग से (प्रतिपद्यमानाः) जाते हुए ( इमम्+मानवम् ) इस मनुष्य सम्बन्धी अर्थात् जनन मरणादि बहुदुःख सम्पन्न ( आवर्तम् ) संसार को ( न आवर्तन्ते ) नहीं पाते हैं ( न आवर्तन्ते ) नहीं पाते हैं ॥ ६ ॥

भाष्याशय–मानव–मनु=मनुष्य मनु सम्बन्धी को मानव कहते हैं अथवा मनु=ईश्वर तत्सम्बन्धी मानव अर्थात् ईश्वरीय जनन मरणादि दुःख सहित जो यह संसार उसका नाम मानवआवर्त है । अथवा गान सहित आवर्त को मानवआवर्त कहते हैं । इत्यादि अनुसंधान करलेना ॥ ६ ॥ इति पञ्चदश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥१५॥

## अथ षोडशः खण्डः

**एष ह वै यज्ञो योऽयं पवत एष ह यन्निदꣳ सर्वं पुनाति । यदेष यन्निदꣳ सर्वं पुनाति तस्मादेष एव यज्ञस्तस्य मनश्च वाक्च वर्त्तनी ॥ १ ॥ ***

एषः । ह । वै । यज्ञः । यः । अयम् । पवते । एषः । ह । यन् । इदम् । सर्वम् । पुनाति । यद् । एषः । यन् । इदम् । सर्वम् । पुनाति । तस्मात् । एषः । एव । यज्ञः । तस्य । मनः । च । वाक् । च । वर्त्तनी ॥ १ ॥

---

* प्रजापतिर्यज्ञ मतनुत । स ऋचैव हौत्र मकरोत् । यजुषाऽऽध्वर्य्यवम् । साम्नौद्गात्रम् । अथर्वाङ्गिरोभिर्ब्रह्मत्वम् ।........स वा एष त्रिभिर्वेदैर्यज्ञस्यान्यतरः पक्षः संस्क्रियते । मनसैव ब्रह्मा यज्ञस्यान्यतरं पक्षं संस्करोति । अयमुवै यः पवते स यज्ञस्तस्य मनश्च वाक् च वर्तनिः मनसा चैवहि वाचाच यज्ञे वहति अतएव मन इयमेव वाक् । गोपथ प्रपाठक ३ । २ ।

तदाहु महावदाइ ३ । यदृचैव होत्रं क्रियते यजुषाऽध्वर्य्यवं साम्नोद्गीथं व्यारब्धा त्रयी विद्या भवति । अथ केन ब्रह्मत्वं क्रियत इति ? त्रय्या विद्ययेति ब्रूयात् । अयं वै यज्ञो योऽयं पवते । तस्य वाक् च मनश्च वर्तन्यौ । वाचा च हि मनसा च यज्ञोऽवर्तत । इयं वै वाग् अदो मनः । तद्वाचा त्रय्याविद्ययैकं पक्ष संस्कुर्वन्ति । ऐतरेय ब्रा० पञ्चम पञ्चिका ३३ ।

भाष्यम्:—एष इति । (ह वै) इति निपातौ प्रसिद्धार्थवाचद्योतकौ । ह वै । प्रसिद्धः । एषः । सर्वत्र विद्यमानः । वायुरित्यध्याहारार्थम् (यज्ञः) यज्ञकारणमस्ति । वायुंविना यज्ञस्याकिञ्चित्करत्वाद् हुतद्रव्याणामितश्चेतश्च नेतृत्वविरहाच्च वायोः प्रधानकरणीभूतत्वेन यज्ञो-वायुरुच्यते ( योऽयम् ) य एष वायुः ( पवते ) सुगन्धित बहुसुदग्ध होमीयसामग्रीभिः संमिलितः यथागति प्रतिस्थानं प्रकृत्यैव व्राजं व्राजं सर्वान् स्थावरान् जङ्गमान् वा पदार्थान् यथाभागं (पवते) नयति प्रापयति ( ह ) प्रसिद्ध (एषः) वायुरेव ( यन् ) सर्वत्र यथा गति गच्छन् ( इदम् ) सर्वं जगत् ( पुनाति ) शोधयति । हुत द्रव्याणांरोगादि-विनाशकानामितस्ततो नयनेन इतरवायुष्ठानां जलादिपदार्थान्तर्निविष्टानां च व्याधीनां बिनाशनेन चित्ताह्लादकरणात् सर्वं प्राणिजातं पवित्री करोति ( यत् ) यस्मात् कारणात् ( एष ) अयं वायुः (यन्) गच्छन् । (इदम्) सर्वं (पुनाति) पवित्री करोति । तस्माद् ( एषः+एव ) अहं वायुरेव ( यज्ञः ) यज्ञकारणम् ( तस्य ) यज्ञस्य ( मनश्च ) ग-ननगुणविशिष्टमिन्द्रियाणामधिपत्युभयात्मकमिन्द्रियं यथा भूतार्थ विज्ञाने प्रवर्त्तितम् । मनः । तथा ( वाक् च ) पूता संस्कृता मन्त्रोच्चारणे व्यापृता वाणी । ते एते । वाङ्मनसे ( व-र्तनी ) मार्गौ, याभ्यां यज्ञस्तायमानः प्रवर्तते ते वर्तनी ॥ १ ॥

अनुवाद—यह प्रसिद्ध वायु ही यज्ञ ( यज्ञ का कारण) है । यह प्रसिद्ध वायु इ-तस्ततः गमन करता हुआ इस सब जगत् को पवित्र करता है जिस कारण यह (वायु) इतस्ततः गमन करने से इस सब जगत् को पवित्र करता है अतः यही यज्ञ है । उस के मन और वाणी मार्ग हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—(ह+वै) ह और वै शब्द प्रसिद्ध वाचक हैं अर्थात् अति प्रसिद्ध (एषः) यह वायु इस शब्द का यहां अध्याहार किया गया है ( यज्ञ ) यज्ञ है अर्थात् यज्ञ का कारण है ( यः+अयम् ) जो यह वायु (पवते) पहुंचाता है अर्थात् सुगन्धित हुत और सुदग्ध होमीय सामग्रियों से मिलकर अपनी गति के अनुसार स्वभावतः प्रतिस्थान में जा जा कर उन द्रव्यों को सब पदार्थों के निकट पहुंचाता है ( एषः+ह ) जो यह प्र-सिद्ध वायु ( यन् ) इतस्ततः गमन करता हुआ ( इदम्+सर्वम् ) इस सम्पूर्ण स्थावर जंगम जगत् को ( पुनाति ) पवित्र करता है ( यद्+एषः+यन्+इदम्+सर्वम्+पुनाति ) जिस कारण इतस्ततः गमन करता हुआ यह वायु इस सम्पूर्ण को पवित्र करता है ( तस्माद्+एषः+एव+यज्ञः ) इस हेतु यही यज्ञ है ( तस्य ) उस यज्ञ के ( मनः ) कर्म करते हुए ऋत्विजों के कर्त्तव्याकर्त्तव्य के निरीक्षण में प्रवृत्त हुआ जो मन और (वाक् च) मन्त्रोच्चारण में प्रवृत्त जो पवित्र संस्कृत वाणी ये दोनों (वर्त्तनी) मार्ग हैं जिन के द्वारा यज्ञ विस्तारित होकर प्रवृत्त होता है उसे वर्त्तनी कहते हैं ॥ १ ॥

तयोरन्यतरां मनसा सꣳस्करोति ब्रह्मा । वाचा होताऽध्वर्युरुद्गाताऽन्यतराꣳ स यत्रोपाकृते प्रातरनुवाके पुरा परिधानीयाया ब्रह्मा व्यववदति ॥२॥ (१)

तयोः । अन्यतराम् । मनसा । संस्करोति । ब्रह्मा । वाचा । होता । अध्वर्युः । उद्गाता । अन्यतराम् । सः । यत्र । उपाकृते । प्रातरनुवाके । पुरा । परिधानीयायाः । ब्रह्मा । व्यववदति ॥ २ ॥

भाष्यम्:—तयोरिति ( ब्रह्मा ) ब्रह्मा नामार्त्विक् ( तयोः ) वर्तन्योः । अन्यतराम् । एकां वर्तनिम् ( मनसा ) इतरेषामृत्विजां कर्त्तव्या-कर्त्तव्य—निरीक्षणे प्रवृत्तेन ध्यानावस्थितेन मनसा ( संस्करोति ) संस्कृतां विदधाति । तथाच ( होता, अध्वर्युः, उद्गाता ) एते त्रय ऋत्विजः ( अन्यतराम् ) एकाम् ( वाचा ) मन्त्रोच्चारणे शुद्धाऽशुद्ध—विवेकेन प्रवर्त्तितया पूतया वाण्या ( संस्कुर्वन्ति ) इत्थं यज्ञस्य व्यवस्था भवति । इदानीं ब्रह्मणः कर्त्तव्यतां दृढ़ीकर्तुं तस्य दोषं निदर्शयति । ब्रह्मणा कर्त्तव्याया मनोवर्तन्याः संस्काराभावे सति प्रत्यवायञ्च सूचयति ( यत्र ) यस्मिन् काले ( प्रातरनुवाके ) एतन्नामके शस्त्रे अप्रगीते ऋङ्मन्त्रगणे ( उपाकृते ) प्रारब्धे सति ( परिधानीयायाः ) ऋचः ( पुरा ) पूर्वम् । एतस्मिन्नन्तरेकाले ऋत्विक् प्रातरनुवाकमारभ्य परिधानीयाभिर्ऋग्भिः कर्त्तव्य—कर्म—पर्यन्तं यदि (ब्रह्मा) ऋत्विक् ( व्यववदति ) मौनं परित्यजति। अर्थात् यदि मध्ये किमपि ब्रूयात् तदा वक्ष्यमाणो दोषः समायाति ॥ २ ॥

अनुवाद—ब्रह्मा नाम ऋत्विक् उन दोनों में से एक ( वर्तनि ) को मन से संस्कृत करता है और दूसरी वर्तनि को होता, अध्वर्यु और उद्गाता वाणी से संस्कृत करते हैं जिस काल में प्रातरनुवाक नाम के शस्त्र के प्रारम्भ होने पर और परिधानीया ऋचा के

(१) मनसैव ब्रह्मा संस्करोति । ते हैके ब्रह्माण उपाकृते प्रातरनुवाक स्तोमभागान् जपित्वा भाषमाणा उपासते । तद्धैतदुवाच ब्राह्मण उपाकृते प्रातरनुवाके ब्रह्माणं भाषमाणं दृष्ट्वाऽर्धमस्य यज्ञस्यान्तरगुरिति । ऐ० ब्रा० पञ्चिक ५ । ५ । ३३ ॥

ऐसा ही गोपथब्राह्मण में भी है यथा—"स यद्धदन्नास्तिविद्यादर्धमेऽस्य यज्ञस्यान्तरगादिति" । तृतीय प्रपाठक ।

( २ ) जो ऋङ् मन्त्र गाये नहीं जाते हों केवल शान्ति पूर्वक पठित होते हैं उन्हें शस्त्र कहते हैं ( शंस=प्रशंसा करना ) इस धातु से शस्त्र बनता है और जो ऋङ् मंत्र

पूर्व ब्रह्मा मौन को परित्याग करता ( उसी समय यज्ञ में दोष आता है ) यह आगे कहा जायगा ॥ २ ॥

पदार्थः—( ब्रह्मा ) ब्रह्मा नाम ऋत्विक् ( तयोः ) उन मन और वाणी रूप वर्तनियों में से ( अन्यतराम् ) एक वर्तनि को (मनसा) उभयात्मक शुद्ध मन से ( संस्करोति ) संस्कृत करता है और ( होता, अध्वर्युः, उद्गाता ) होता अध्वर्यु उद्गाता ये तीनों ऋत्विक् ( अन्यतराम् ) दूसरी वर्तनि को शुद्ध करते हैं। आगे यज्ञ अच्छे प्रकार संपन्न हो इस हेतु ऋत्विकों के दोष दिखलाये जाते हैं ( यत्र ) जिस यज्ञ में ( प्रातरनुवाके ) प्रातरनुवाक के ( उपाकृते ) प्रारम्भ होने पर ( परिधानीयायाः ) परिधानीया ऋचा के ( पुरा ) पूर्व ( सः+ब्रह्मा ) वह ब्रह्मा नाम ऋत्विक् ( व्यववदति ) यदि मौन व्रत को त्याग करता है तो यह दोष होगा जो अगले वाक्य में कहा जायगा ॥ २ ॥

**अन्यतरामेव वर्तनिꣳ सꣳस्करोति हीयतेऽन्यतरा। स यथैकपाद्व्रजन्नूथो वैकेन चक्रेण वर्तमानो रिष्यत्येवमस्य यज्ञो रिष्यति। यज्ञꣳरिष्यन्तं यजमानोऽनुरिष्यति। स इष्ट्वा पापीयान् भवति॥ ३ ॥(२)**

---

गाये जाते हैं उन्हें स्तोत्र कहते हैं। ये शस्त्र और स्तोत्र भिन्न २ समय के लिये निकाले हुए हैं जो प्रातःकाल स्वस्तिवाचन शान्तिपाठ आदि पढ़ते हैं उन्हें प्रातरनुवाक नाम शस्त्र कहते हैं ( प्रातः=प्रातःकाल । अनुवाक=अनुवाचन ) ॥

( १ ) जिन ऋचाओं को पढ़कर अग्निकुण्ड में समिधा डालते हैं उसको परिधानीया ऋक् कहते हैं इसी को सामिधेनी भी कहते हैं ॥

(२) तद्यथा—एकपात्पुरुषो यन्नेकतश्चक्रो वा रथो वर्तमानो भ्रेषं न्येति। एवमेव स यज्ञोभ्रेषं न्येति । यज्ञस्य भ्रेषमनु यजमानोभ्रेषं न्येति । तस्माद् ब्रह्मोपाकृते प्रातरनुवाके वाचंयमः स्यादोपांश्वंतर्यामयो होमादुपाकृतेषु पवमानेष्वोदृचोऽथ यानि स्तोत्राणि सशस्त्राण्या तेषां वषट्काराद् वाचंयम एव स्यात् ॥ ऐ० ब्रा० ५ । ५ । ३३ ।

तद्यथा—एकपात्पुरुषो यन्नेकचक्रो वा रथो वर्तमानो भ्रेषंन्येति । एवमेवास्य यज्ञोभ्रेषं न्येति । यज्ञस्य भ्रेषमनु यजमानो भ्रेषं न्येति । यजमानस्य भ्रेषमन्वृत्विजो भ्रेषं नियन्ति। ऋत्विजां भ्रेषमनु दक्षिणा भ्रेषं नियन्ति । दक्षिणानां भ्रेषमनु यजमानः पुत्र-पशुभिर्भ्रेषं न्येति, पुत्र-पशूनां भ्रेषमनु यजमानः स्वर्गेण लोकेन भ्रेषं न्येति। स्वर्गस्य लोकस्य भ्रेषमनु

अन्यतराम् । एव । वर्तनीम् । संस्करोति । हीयते । अन्यतरा । सः । यथा । एकपाद् । व्रजन् । रथः । वा । एकेन । चक्रेण । वर्तमानः । रिष्यति । एवम् । अस्य । यज्ञः । रिष्यति । यज्ञम् । रिष्यन्तम् । यजमानः । अनु । रिष्यति । सः । इष्ट्वा । पापीयान् । भवति ॥ ३ ॥

भाष्यम्—अन्यतरामिति । यदि तस्मिन्नन्तरे काले ब्रह्मा निजमौनं परित्यज्य मध्ये ब्रवीति तर्हि । ( अन्यतरामेव वर्तनिम् ) वाग्रूपां वर्तनिमेव ब्रह्माऽपि ( संस्करोति) ( अन्यतरा ) मनोरूपा वर्तनिर्ब्रह्मणा प्रतिपालनीया सा ( हीयते ) विनश्यति । छिद्रीभवति । इत्थम् । स यज्ञो वाग्रूपया एकयैव वर्तिन्या (वर्तमानः) सन् ( रिष्यति) सच्छिद्रीभूत्वा-विनश्यति । उपमया संघठयति ( यथा+एकपाद् ) एकः पादो यस्य स एकपात्पुरुषो दूरं-मार्गं ( व्रजन् ) गच्छन् स्थगितः सन् (रिष्यति) (वा) यद्वा । यथा (एकेन+चक्रेण) एकेन चक्रेणवर्तमानो रथो विनश्यति। तथैव अस्य यजमानस्य यज्ञोरिष्यति । यज्ञं रिष्यन्तमनु-पश्चात् । यजमानोरिष्यति ब्रह्मणाहेतुना । स यजमानस्तं रिष्यन्तं यज्ञम् । इष्ट्वा । पापी-यान् । पापतरोभवति ॥ ३ ॥

अनुवाद—( तब वह ब्रह्मा ) एक ही वर्तनि को संस्कृत करता है । दूसरी वर्तनि हीन हो जाती है । तब जैसे एकपाद् मनुष्य चलता हुआ वा जैसे एक ही चक्र के सहित रथ जाता हुआ विनष्ट हो जाता है वैसे ही इस यजमान का वह यज्ञ विनष्ट हो जाता है । यज्ञ के विनष्ट होने पर वह यजमान हीन हो जाता है और वैसा यज्ञ करके वह दोषभागी होता है ॥ ३ ॥

पदार्थः—इसके मध्य में यदि ब्रह्मा अपने मौन को परित्याग करता है तो (अन्य-तरामेव+वर्त्तनिम् ) एक ही वाकरूप वर्तनि को ( संस्करोति ) संस्कृत शुद्ध करता है ( अन्यतरा ) दूसरी मनोरूपा वर्त्तनि ( हीयते ) नष्ट हो जाती है ऐसे होने से यह दोष होता है सो दृष्टान्त के द्वारा कहते हैं ( यथा ) जैसे ( सः ) कोई पुरुष ( एक-पाद् ) एक पैर वाला (व्रजन् ) चलता हुआ (वा) अथवा ( एकेन+चक्रेण+वर्तमानः ) एक चक्र के साथ वर्तमान (रथः) रथ (रिष्यति) नष्ट हो जाता है (एवम्) वैसे ही (अस्य) इस यजमान का (यज्ञः) वाग्रूपा एकवर्तनि के साथ वर्तमान यज्ञ (रिष्यति) नष्ट हो जाता है ( यज्ञम्+रिष्यन्तम्+अनु ) यज्ञ के नष्ट होते हुए के पीछे ( यजमानः+रिष्यति ) यज-

तस्याधस्य योगक्षेमो ध्रुवं न्येति । यस्मिन्नर्ध यजन्त इति ब्राह्मणम् २ । गोपथ तृतीय प्रपाठक देखो । अन्य अन्य ब्राह्मण में भी यही बात कही गई है ।

मान नष्ट हो जाता है ( सः+इष्ट्वा ) वह यजमान ऐसे यज्ञ को करके ( पापीयान्+भवति ) पापिष्ठ होता है ॥ ३ ॥

**अथ यत्रोपाकृते प्रातरनुवाके न पुरा परिधानीयाया ब्रह्मा व्यववदत्युभे एव वर्तनी सꣳस्कुर्वन्ति न हीयतेऽन्यतरा ॥ ४ ॥**

अथ । यत्र । उपाकृते । प्रातरनुवाके । न । पुरा । परिधानीयायाः । ब्रह्मा । व्यववदति । उभे । एव । वर्तनी । संस्कुर्वन्ति । न । हीयते । अन्यतरा ॥ ४ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथ यदि । यत्र । यस्मिन् यज्ञेकर्मणि । प्रातरनुवाके नाम शस्त्रे । उपाकृते प्रारब्धे सति । परिधानीयाया ऋचः पुरा पूर्वम् । ब्रह्मा । न । व्यववदति । मौनं न परित्यजति स्वकर्म पालनं मनसा करोति । तत्र उभे । मनोरूपा वाग्रूपा च । द्वे अपि वर्तनी मार्गौ । संस्कुर्वन्ति । सर्वे मिलित्वा पूरयन्ति । एवं कृतेसति । अन्यतरा । नैकापि तयोर्मध्ये हीयते । हीना सच्छिद्रा भवति ॥ ४ ॥

अनुवाद—और जिस यज्ञ में प्रातरनुवाक के प्रारम्भ होने पर और परिधानीया ऋचा के पूर्व ब्रह्मा अपने मौन को परित्याग नहीं करता है वहां दोनों वर्तनियों को सब संस्कृत करते हैं उन में से एक भी हीन नहीं होती है ॥ ४ ॥

पदार्थः–(अथ) और (यत्र) जिस यज्ञ में (प्रातरनुवाके) प्रातःकाल पठनीय शस्त्र=अप्रगीत ऋङ्मन्त्र के (उपाकृते) प्रारम्भ होने पर (परिधानीयायाः पुरा ) परिधानीया ऋचा के पूर्व ( ब्रह्मा+न+व्यववदति ) ब्रह्मा नाम ऋत्विक् अपने मौन को नहीं त्यागता है वहां (उभे+एव+वर्तनी ) दोनों ही वाग्रूप मनोरूप वर्त्तनियों को (संस्कुर्वन्ति) सब ऋत्विक् मिलकर संस्कृत करते हैं (अन्यतरा+न+हीयते उन में से कोई हीन नहीं होती ॥४॥

**स यथोभय पाद्व्रजन्रथो वोभाभ्यां चक्राभ्यां वर्तमानः प्रतितिष्ठत्येवमस्य यज्ञः प्रतितिष्ठति । यज्ञं प्रतितिष्ठन्तं यजमानोऽनु प्रतितिष्ठति । स इष्ट्वा श्रेयान् भवति ॥ ५ ॥ ***

*तद्यथा—उभयतः पात्पुरुषो यन्नुभयतश्चक्रो वा रथो वर्तमानो न रिष्यति । एवमेव स यज्ञो न रिष्यति यज्ञस्यारिष्टिमनु यजमानो न रिष्यति । ऐ० ब्रा० ५ । ५ । ३३ ॥

सः । यथा । उभयपाद् । व्रजन् । रथः । वा । उभाभ्याम् । चक्राभ्याम् । वर्तमानः । प्रतितिष्ठति । एवम् । अस्य । यज्ञः । प्रतितिष्ठति । यज्ञम् । प्रतितिष्ठन्तम् । यजमानः । अनु । प्रतितिष्ठति । सः । इष्ट्वा । श्रेयान् । भवति ॥ ५ ॥

भाष्यम्—स इति । उभयपाद् । उभौपादौ यस्य स उभयपाद् । अखञ्जइत्यर्थः । यथा येन प्रकारेणोभयपादव न् पुरुषः । व्रजन् दूरमप्यध्वानं गच्छन्प्रतितिष्ठति समर्थोभवति । यथा वा । उभाभ्यां चक्रभ्यां सह वर्तमानो युक्तो रथः । प्रतितिष्ठति स्वेनात्मना अविनश्यन् वर्तत इत्यर्थः । एवमेव स यज्ञः । उभाभ्यां वर्त्तनिभ्यां वर्तमानः प्रतिष्ठाति न रिष्यतीत्यर्थः यज्ञं प्रतितिष्ठन्तं सन्तम् । अनु । पश्चात् । यजमानः प्रतितिष्ठति । प्रतिष्ठां प्राप्नोति । ईदृशं यज्ञमिष्ट्वा संपाद्य श्रेयांश्च श्रेष्ठो भवति ॥५॥ इति षोडश खण्डस्यसंस्कृतभाष्यं समाप्तम्

अनुवाद— जैसे उभय चरणसंयुक्त मनुष्य अथवा उभय चक्र सम्मिलित रथ चलता हुआ प्रतिष्ठित होता है वैसे ही इस यजमान का वह यज्ञ प्रतिष्ठित होता है यज्ञ के प्रतिष्ठित होने के पीछे यजमान प्रतिष्ठित होता है और वह ऐसे यज्ञ को कर के श्रेष्ठ होता है ॥ ५ ॥

पदार्थः—( यथा ) जैसे (सः) सो जो कोई पुरुष (उभयपाद्) दोनों चरणों से वर्तमान ( व्रजन् ) चलता हुआ ( वा ) अथवा (उभाभ्याम्+चक्राभ्याम्) दोनों चक्रों के साथ (वर्तमानः) वर्तमान (रथः) रथ (प्रतितिष्ठति) प्रतिष्ठित होता है (एवं+अस्य+यज्ञः+प्रतितिष्ठति) वैसे ही इस यजमान का यज्ञ प्रतिष्ठित होता है (यज्ञम्+प्रतितिष्ठन्तम्+अनु) यज्ञ के प्रतिष्ठित होते हुए के पीछे ( यजमानः+प्रतितिष्ठति) यजमान प्रतिष्ठित होता है (स+इष्ट्वा+श्रेयान्+भवति) वह यजमान वैसा यज्ञ कर के श्रेष्ठ होता है ॥ ५ ॥

इति षोडश खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १६ ॥

## अथ सप्तदशः खण्डः

**प्रजापतिर्लोकानभ्यतपत्तेषां तप्यमानानाꣳ रसान् प्राबृहदग्निं पृथिव्या वायुमन्तरिक्षादादित्यं दिवः ॥ १ ॥***

* प्रजापतिरकामयत प्रजायेय भूयान्स्यामिति स तपोऽतप्यत । स तपस्तप्त्वेमां लोकानसृजत पृथिवीमन्तरिक्षं दिवम् । तांल्लोकानभ्यतपत् तेभ्योभितप्तेभ्यस्त्रीणिज्योतींष्यजायन्त । अग्निरेवप्रथिव्या अजायत वायुरन्तरिक्षादादित्यो दिवः । ऐ०ब्रा०५।५।३२ ॥

प्रजापतिः । लोकान् । अभ्यतपत् । तेषाम् । तप्यमानानाम् । रसान् । प्राबृहद् । अग्निम् । पृथिव्याः । वायुम् । अन्तरिक्षात् । आदित्यम् । दिवः ॥ १ ॥

भाष्यम्—प्रजापतिरिति। ऋत्विजो ब्रह्मणः प्रमादादुत्पन्नेषु यज्ञच्छिद्रेषु तच्छान्त्यै प्रायश्चित्तमाचरणीयम्। महाव्याहृतिभिर्गार्हपत्याद्यग्निषु होमकरणमेवतत्प्रायश्चित्तम्। तत्र व्याहृतीनामुत्पत्ति–प्रदर्शनायोपक्रमं निबध्नाति। तदर्थं संक्षेपतस्तच्छ्रेष्टतांदर्शयिष्यल्लँ-लोकादिसृष्टि पूर्वकं तत्सृष्टिं वक्ष्यति। जगत्सिसृक्षुः प्रजापतिः। लोकान् अव्यक्त दशाया व्यक्तदशां प्राप्यालोक्यन्ते दृश्यन्ते प्रकाश्यन्ते ये ते लोकाः। तान्। सर्वाणि भुवनानि। अभ्यतपत् मनसिविज्ञानं विधायोत्पादयामासेत्यर्थः विज्ञानपूर्वक-सृष्टि-क-रण मत्राभितपनशब्देन व्यवह्रियते। तेषां तप्यमानानां विज्ञानेन सृज्यमानानां सृष्टानामित्यर्थः। तेषां भुवनानां मध्ये प्रजापतिः। रसान् स्वोपदेशै रसयन्ति आ-नन्दयन्ति ये ते रसाः। आनन्दस्वरूपाः। तांस्त्रीन् सिद्ध–पुरुषान् आनन्द-रूपान् प्राबृहदवीबृधत् जनयामासेत्यर्थः। परमकारुणिकेनेश्वरेण जीवान् उद्दीधीर्षिष्यन् प्राक्तनकल्पसिद्धान् त्रीन् पुरुषान् वेदान् जिग्राहयिषया समर्जीजनत्। तथाहि। पृथिव्याः। अत्र त्रिष्वपि विभक्तयो विपरिणमयितव्याः। यद्वा ल्यप् लोपे पञ्चमी। तेन पृथिव्याः पृथिवी सम्बन्धिनम्। अग्निम् अग्निनामानम् महर्षिम्। जनयामास। विशे-षतः पार्थिवान् गुणान् विज्ञातु विज्ञापयितुञ्च अग्निर्ऋषिः सृष्टः। ऋचां पार्थिव-तत्त्व प्रकाशने प्रधानता हि। अन्तरिक्षात्। अन्तरिक्षस्यसम्बन्धिनम्। वायुम्। वायुमृषिं जन-यामास। अन्तरिक्षस्थानां पदार्थानां तत्त्वं निर्णेतुं निर्णाययितुञ्च। वायुर्नामर्षिरुत्-पादितः। यज्ञो हि वायुपरतन्त्रः। वायुश्चान्तरिक्षगः। यजूंषि प्रधानत्वेन यज्ञान् वि-दधति। दिवो द्युलोकस्य सम्बन्धिनमादित्यम्। आदित्यनामानम् महर्षिमुत्पादयामास। सर्वत्र व्यापकमपि ब्रह्म सर्वेषां लोकानामुपरितनेभागे विद्यत इति तस्य स्तुतिर्भवति। ब्रह्मा-ण्डे न किमप्यूर्ध्वं न चाधोऽधः। सर्वं सर्वं प्रति ऊर्ध्वमधश्चभवितुमर्हति। तथापि सूर्यो लक्ष्यत ऊर्ध्वस्थः। पृथिवी अधस्था। इति लौकिकव्यवस्थया सर्वोपरिभागोद्यु-लोकपदेन व्यवहृतः। कः खलु सर्वोपरिस्थः। ईश्वर एव। सामानि तु विशेषतया तदेव ब्रह्म गायन्ति। आदित्यः सूर्योऽपि ऊर्ध्वस्थितःसन् उद्ब्रह्मैव गायति। द्युलोकस्य ब्रह्म-णस्तत्त्वं विभूतिं गातुं गापयितुञ्च आदित्यो महर्षिः सृष्टः। यद्वा ल्यप् लोपे पञ्चमी।

(१) २ । २३ । ३ । दृश्यताम् ॥

तेन पृथिव्या पृथिवीमुद्दिश्य । पृथिवीस्थानां गुणानां प्रकाशनायेत्यर्थः । इतरयोरपि ईदृशी व्याख्याद्रष्टव्या ॥ १ ॥

अनुवाद—प्रजापति ने सम्पूर्ण भुवनों को प्रथम मन में विचार विज्ञानपूर्वक उन की सृष्टि की । इन विज्ञानपूर्वक सृष्ट जगतों में तीन आनन्दमय सिद्ध पुरुषों को उत्पन्न किया । पृथिवी सम्बन्धी अग्नि ऋषि को, अन्तरिक्ष सम्बन्धी वायु ऋषि को और द्युलोक सम्बन्धी आदित्य ऋषि को । यद्वा । पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्युलोक के विज्ञानों के प्रकाश करने के उद्देश से अग्नि, वायु और आदित्य इन तीन पुरुषों को उत्पन्न किया* । १ ।

पदार्थः—( प्रजापतिः ) प्रजाओं के रक्षक प्रतिपालक ब्रह्म ने ( लोकान् ) सम्पूर्ण पदार्थों को ( अभ्यतपत् ) ज्ञानपूर्वक उत्पन्न किया ( तेषाम् ) ( तप्यमानाम् ) ज्ञानपूर्वक इन सबों की सृष्टि होने पर ( रसान् ) आनन्दस्वरूप अपने वचनों से सब को रसयुक्त करनेवाले अग्नि, वायु, आदित्य इन महर्षियों को ( प्रावृहत् ) प्रवृद्ध किया ( बढ़ाया ) अर्थात् उत्पन्न किया । किस हेतु ये तीनों उत्पन्न किये गये ( पृथिव्याः ) पार्थिव पदार्थों के गुण प्रकाशार्थ ( अग्निम् ) अग्नि नाम महर्षि को ( अन्तरिक्षात् ) अन्तरिक्ष पदार्थों के गुण प्रकाशार्थ ( वायुम् ) वायु नाम महर्षि को ( दिवः ) द्युलोकस्थ पदार्थों के द्योतनार्थ ( आदित्यम् ) आदित्य नाम महर्षि को ( प्रावृहत् ) प्रवृद्ध समुन्नत किया ॥१॥

भाष्याशयः—(लोक) जो पदार्थ दृष्टिगोचर होसके उसे लोक कहते हैं यावत् पदार्थों का द्योतक "लोक" शब्द होता है अर्थात् अव्यक्तावस्था से जो व्यक्तावस्था में संप्राप्त हो वह लोक है ( अभ्यतपत् ) अभि पूर्वक तप् धातु का अर्थ सृजन करना है छान्दोग्योपनिषद्के सृष्टि प्रकरण में प्रायः यही शब्द आया है । ज्ञानपूर्वक सृष्टि का नाम आभतिपन है । क्योंकि (यस्यज्ञानमयं तपः) ईश्वर का ज्ञानपूर्वक सृष्टिकरण ही तप है (रसान्) पदार्थों के सारभूत वस्तुओं का नाम रस है । जिस हेतु वे तीनों वा चारों ऋषि जगत् के सारभूत थे अतः वे रस कहे गये हैं क्योंकि जैसे अन्नादिरस जीवों को आनन्दप्रद होता है वैसे ही वे चारों ऋषि भी वेद वाणी ज्ञानरूप रसों से सब को आनन्द किया करते थे । पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्यु ये तीनों शब्द विशेष वाचक नहीं किन्तु सामान्य बोधक

* यहां पर सृष्टि प्रकरण का विशेषरूप से वर्णन नहीं है । यहां केवल महाव्याहृतियों का माहात्म्य दिखलाया है । इस हेतु चतुर्थ ऋषि की उत्पत्ति नहीं कही गई है परन्तु यहां अंगिरा ऋषि की भी उत्पत्ति समझ लेनी ।

हैं। यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड तीन पदार्थों से संयुक्त है। स्थूल पदार्थ का नाम पृथिवी; सूक्ष्म पदार्थ का नाम अन्तरिक्ष और इन दोनों का संयोजक तीसरा पदार्थ है। जिस को द्यु कहते हैं। अर्थात् दिव्य शक्ति, दिव्यगुण आदि इस का नाम होता है। अर्थात् प्रत्येक पदार्थ दो प्रकार के हैं। नित्य और अनित्य। व्यक्तावस्था ( कार्य्यरूप ) में जितने पदार्थ हैं वे तो अनित्य और अव्यक्तावस्था ( परमाणु रूप ) में जो हैं वा होते हैं वे नित्य हैं और तीसरा एक द्युपदार्थ है वह यह है जो एक परमाणु का दूसरे परमाणु से योग करवाता है। इन्हीं तीनों के नामान्तर तम, रज और सत्त्व हैं। अथवा स्थूल, सूक्ष्म, अतिसूक्ष्म बोधक क्रमशः पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्युलोक है क्योंकि पृथु (स्थूल) से पृथिवी ( अन्तर्मध्ये ईक्ष्यते ) जो मध्य में देख पड़े अर्थात् पृथिवीवत् नहीं दीखता किन्तु पदार्थों के मध्य (अन्तर) में सूक्ष्म दृष्टि से दीखता है। उसे अन्तरिक्ष अर्थात् सूक्ष्म। द्यु=जिस में दिव्यगुण हो दिव्यशक्ति द्वारा ही भासित हो दृष्टि गोचर नहीं अर्थात् अतिसूक्ष्म (अग्नि०) इन ही तीन पदार्थों के गुण प्रकाशार्थ ईश्वर ने तीन ऋषियों को उत्पन्न किया। लोक में पार्थिव पदार्थाश्रित अग्नि विदित होती है और यह पार्थिव पदार्थ के विशेष गुण प्रतीत होता है अतः परमेश्वर ने इस गुण के प्रकाश करने के लिये जिस को उत्पन्न किया वह अग्नि नाम से प्रसिद्ध हुआ। लोक में अन्तरिक्षस्थ वायु प्रतीत होता है अतः अन्तरिक्ष का विशेषगुण वायु है अतः वायवी विद्या प्रकाशार्थ जो ऋषि उत्पन्न हुए वे वायुनाम से प्रसिद्ध हुए। एवं द्युलोकस्थ आदित्य ( सूर्य्य ) भासमान होता है। अतस्तद्गुणवेत्ता ऋषिभी आदित्यनाम से प्रख्यात किये गये। यद्यपि ऊर्ध्व और अधः की कोई भी गणना नहीं हो सकती है। अनन्त ब्रह्माण्ड में कौन ऊपर और नीचे सो निर्णय नहीं हो सकता। जब वेद के अनुसार सूर्य भी सहस्रों हैं। तब एक सूर्य को लेकर हम कुछ गणना नहीं कर सकते अपनी दृष्टि से ऊपर नीचे की गणना होती है। हां दूरता की गणना हो सकती है। परन्तु लोक दृष्टि में सूर्य ऊपर पृथिवी नीचे और अन्तरिक्ष मध्य। जैसे लोक दृष्टि के अनुसार पूर्वपश्चिमादि की गणना करते हैं तद्वत् यहां भी जानना। अनन्त आकाश में कपड़े में छींट के समान शतशः सहस्रशः लक्षशः लोक लोकान्तर भ्रमण कर रहे हैं परन्तु यह जीव जहां पर रहेगा वहां ही तीन दशाएं उसे भासित होंगी। अतः ये तीन लोक कहलाते हैं और उन के गुण प्रकाशक तीन ऋषि हुए। चतुर्थऋषि अध्यात्मविद्या प्रचारक हुए हैं अतः उन का नाम अङ्गिरा सम्पूर्ण अङ्ग के वर्णन करनेवाले। अथवा

प्रधान अङ्गी जो ब्रह्म उस को जो लेकर प्रजाको देवे उसे अङ्गिरा कहते हैं ( अङ्गिनम्+ईश्वरम्+रातिददाति+इति+अङ्गिराः ) ॥ १ ॥

# स एतास्तिस्रो देवता अभ्यतपत्तासां तप्यमानानाꣳ रसान् प्राबृहदग्नेर्ऋचो वायोर्यजूꣳषि सामान्यादित्यात्* ॥ २ ॥

सः । एताः । तिस्रः । देवताः । अभ्यतपत् । तासाम् । तप्यमानानाम् । रसान् । प्राबृहद् । अग्नेः । ऋचः । वायोः । यजूंषि । सामानि । आदित्यात् ॥ २ ॥

भाष्यम्—स इति । स प्रजापतिर्ब्रह्म । इत्थम् । एताअग्निवाय्वादित्यरूपाः । तिस्रस्त्रिसंख्याका देवताः । देवएव देवताः । ताः । अभ्यतपदीक्षणक्रमेण सृष्टवान् । तप्यमानानां सृष्टानां तासां तिसृणां देवतानां हृदये रसान् आनन्दप्रदान् ऋगादिलक्षणान् वेदान् । प्राबृहत वर्धयामास प्रकाशितवान् । एतदेवाग्रे दर्शयति । ऋचः ऋकलक्षणवेदम् । अग्नेरग्निनाम्नो महर्षेः सकाशात् । यजूंषि यजुर्लक्षणं वेदम् । वायोर्वायुनाम्नो महर्षेः सामानि सामलक्षणं वेदम् । आदित्यादादित्यनाम्नो महर्षेः सकाशात् । प्राबृहज्जनितवान् ॥ २ ॥

अनुवाद—उसने ( इस प्रकार ) इन तीन अग्नि, वायु, आदित्य दिव्य गुण वाले महर्षियों को उत्पन्न किया इनकी उत्पत्ति के अनन्तर अग्नि नामा ऋषि के द्वारा ऋग्वेदरूप रस, वायु ऋषि के द्वारा यजुर्वेदरूप रस, आदित्य ऋषि के द्वारा सामवेद रूप रस प्रकाशित किये ॥ २ ॥

पदार्थः–( सः ) उस प्रजापति ने इस प्रकार ( एताः ) ये ( तिस्रः ) तीन ( देवताः ) अग्नि, वायु और आदित्य नाम के दिव्य गुण वाले महर्षि ( अभ्यतपत् ) उत्पन्न किये ( तेषाम्+तप्यमानानाम् ) इनके उत्पन्न होने के अनन्तर (रसान्) आनन्दप्रद ऋग्, यजु और सामरूप रस (प्राबृहत्) प्रकाशित किये । किसके द्वारा किस वेद को प्रकाशित किया सो आगे कहते हैं (अग्नेः) अग्नि नामक ऋषि के द्वारा (ऋचः) ऋग्वेद ( वायोः ) वायु नामक ऋषि के द्वारा ( यजूंषि) यजुर्वेद(आदित्यात्) आदित्य ऋषि के द्वारा ( सामानि ) सामवेद प्रकाशित किये ॥ २ ॥

* तानि ज्योतींष्यभ्यतपत्तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रयोवेदा अजायन्त ऋग्वेद एवाग्नेरजायत यजुर्वेदोवायोः सामवेद आदित्यात् । ऐ० ब्रा० ५ । ५ । ३२॥

**स एतां त्रयीं विद्यामभ्यतपत्तस्यास्तप्यमानाया रसान् प्रावृहद्भूरित्यृग्भ्यो भुवरिति यजुर्भ्यः स्वरिति सामभ्यः *॥ ३ ॥**

सः । एताम् । त्रयीम् । विद्याम् । अभ्यतपत् । तस्याः । तप्यमानायाः । रसान् प्रावृहद् । भूः । इति । ऋग्भ्यः । भुवः । इति । यजुर्भ्यः । स्वः । इति । सामभ्यः ॥३॥

भाष्यम्—स इति । स प्रजापतिः । इत्थम् । त्रयींविद्याम् । ऋग्यजुःसामलक्षणां त्रिसंख्याकां विद्याम् । अभ्यतपत् । तप्यमानायास्तस्यास्त्रयाःसकाशात् । रसान् ब्रह्मपथ प्रदर्शकान् आनन्दप्रदान् भूरित्यादीन् रसान् । प्रावृहज्जनितवान् । तथाहि । ऋग्भ्य ऋकलक्षणाद् वेदाद् "भूः ।" इति महाव्याहृतिम् । यजुर्भ्यः "भुवः" इति महाव्याहृतिम् । सामभ्यः "स्वः" इति महाव्याहृतिम् । प्रावृहत् । अयमभिप्रायोऽस्ति । भूरिति भूलोकः । भुवरिति अन्तरिक्षलोकः । स्वरितिद्युलोकः । एतेन शब्दत्रयेण त्रयाणां लोकानां संग्रहो भवति । ऋग्यजुःसामवेदैः क्रमात्पृथिव्यन्तरिक्षद्युलोकतत्त्वविज्ञानमुपादिष्टं वेदितव्यम् ॥३॥

अनुवाद—उस ने ( इस प्रकार ) त्रयी विद्या प्रकाशित की । त्रयी विद्या की उत्पत्ति के अनन्तर ऋग्वेद से भूरूप रस, यजुर्वेद से भुव रूप रस और सामवेद से स्व रूप रस उत्पन्न किये ॥ ३ ॥

पदार्थः—(सः) उस ने इस प्रकार ( त्रयीम्+विद्याम्+अभ्यतपत् ) त्रयी विद्या उत्पन्न की ( तस्याः+तप्यमानायाः ) उस की उत्पत्ति के अनन्तर ( रसान् ) आनन्द प्रद भूर्भुवःस्वः स्वरूप रस ( प्रावृहद् ) प्रकाशित किये गये (ऋग्भ्यः ) ऋग्वेद से (भूः+इति) भूः (यजुर्भ्यः ) यजुर्वेद से (भुवः+इति ) भुवः (सामभ्यः) साम से ( स्वः+इति) स्वः प्रकाशित किये । भूः भुवः स्वः ये तीन महाव्याहृतिएं कहलाती हैं ये अनेक भावों के द्योतक होती हैं ॥ ३ ॥

**तद्यद्यृक्तो रिष्येद्भूःस्वाहेति गार्हपत्ये जुहुयादृचामेव तद्रसेनर्चां वीर्येणर्चां यज्ञस्य विरिष्टꣳ सन्दधाति ॥ ४ ॥ †**

* तान्वेदानभ्यतपत् तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रीणि शुक्राण्यजायन्त । भूरित्येव ऋग्वेदादजायत भुव इति यजुर्वेदात्स्वरिति सामवेदात् । ऐ० ब्रा० । ५ । ५ । ३२ ॥

† तस्माद्यदि यज्ञऋक्त आर्तिर्भवति भूरिति ब्रह्मा गार्हपत्ये जुहुयात् ॥ ऐ० ब्रा०५।५।३४॥

तद् । यदि । ऋक्तः । । रिष्येत् । भूः । स्वाहा । इति । गार्हपत्ये । जुहुयाद् । ऋचाम् । एव । तद् । रसेन । ऋचाम् । वीर्य्येण । यज्ञस्य । विरिष्टम् । सन्दधाति॥४॥

भाष्यम्--तदिति । अधुना प्रायश्चित्तस्य विधानं विवृणोति । तदिति अव्ययम् । तस्मिन् यज्ञे यदि ऋक्त ऋग्भ्यः । तसिल् प्रत्ययः । ऋक्सम्बन्धात् । ऋङ् निमित्तमित्यर्थः । यज्ञोरिष्येत् रिष्टिं क्षतं प्राप्नुयात् । तर्हि । गार्हपत्येग्नौ "भूः स्वाहा" इतिमन्त्रेण । जुहुयाद्धोमं कुर्यात् । इयमेव तस्य प्रायश्चित्तिः । कत्याहुतीर्जुहुयादित्यनिश्चयात् त्रिर्जुहुयात् । अनिश्चितस्थले तिस्रः संख्या उपतिष्ठन्ते वैदिक संकेतात् । कथं भूः स्वाहेत्यनेनैव न भुवः स्वाहेत्यादिना । अत्र कारणं दर्शयति । तदिति क्रियाविशेषणम् । यदृचां यज्ञस्य विरिष्टम् । क्षतिं छिद्रमुत्पन्नम् । सन्दधाति प्रतिसन्धत्ते पूरयति । तत् । ऋचामेव रसेन । भूरिति ऋचां रसोऽस्तीति पूर्वमुक्तम् । भूरूपेण ऋचांरसेनैव । पुनः । ऋचां वीर्य्येण प्रभावेनैव विरिष्टिसन्धानं भवति ॥ ४ ॥

अनुवाद-जिस यज्ञ में ऋङ् निमित्त यज्ञ क्षत[1] को प्राप्त हो तो गार्हपत्याग्नि कुंड में भूः स्वाहा इतना पढ़कर होम करे । जो ऋङ् मन्त्र सम्बाध यज्ञ के क्षत को प्रति सन्धान[3] करता है वह ऋग्वेद के ही रस से और ऋग्वेद के ही प्रभाव से ( यह क्षत पूर्ण होता है ) ॥ ४ ॥

पदार्थः --( तत् ) उस यज्ञ में ( यदि ) यदि ( ऋक्तः ) ऋग्वेद निमित्त (रिष्येत् ) यज्ञ क्षत को प्राप्त हो तो उसका यह प्रायश्चित करना ( गार्हपत्ये ) गार्हपत्याग्नि कुण्ड में ( भूः स्वाहा इति ) भूः स्वाहा इतना बोलकर ( जुहुयात् ) होम करे ।

( १ ) मूल में रिष्येत् पद है । रिष्ट नाम=क्षत । जैसे अस्त्र शस्त्र से मनुष्यों को क्षत ( छिद्र घात वा घाव ) होजाता है । वैसे ही ऋत्विग् के प्रमाद से मानो यज्ञ में भी क्षत होजाता है ।

( २ ) मूल में ( तत् ) पद है । तत् और यत् का नित्य सम्बन्ध रहता है । तत् क्रियाविशेषण है अर्थात् यज्ञ के क्षत को जो प्रतिसन्धान करता है वह ब्रह्मा वा अन्य ऋत्विक् का प्रभाव नहीं किन्तु यह ऋग्वेद का प्रभाव है कि वह क्षत पुनः पुष्ट होजाता है जैसे औषध करके घाव की पुष्टि होजाती है ।

( ३ ) सन्दधाति । पुष्टि कर औषध से जैसे मनुष्य का घाव दिन२ भरता जाता है । अन्त में नीरोग होजाता है वैसे जिस क्रिया से यज्ञ का क्षत पुष्ट होता है वह सन्धान कहलाता है ।

भूः स्वाहा से ही इसकी प्रायश्चित्ति होती अन्य से क्यों नहीं ? इसका कारण कहते हैं। जो (ऋचाम्) ऋग्वेद के मन्त्रों से करणीय (यज्ञस्य) यज्ञ के (विरिष्टम्) क्षत (घाव) को (सन्दधाति) सन्धान करता है (तत्) वह (ऋचाम्+एव+रसेन) ऋग्वेद के ही रस से अर्थात् भूः यह शब्द ऋग्वेद का रस है। ऋग्वेद कृत दोष ऋग्वेद के रस से ही उपशमित होता है और (ऋचाम्) ऋग्वेद के ही (वीर्य्येण) प्रभाव से अर्थात् यह उसी वेद की शक्ति है कि उस क्षत की पुष्टि होती है नहीं तो उसकी पुष्टि करने की किसकी शक्ति होसकती है ॥ ४ ॥

**अथ यदि यजुष्टो रिष्येद्भुवः स्वाहेति दक्षिणाग्नौ जुहुयाद्यजुषामेव तद्रसेन यजुषां वीर्येण यजुषां यज्ञस्य विरिष्टꣳसन्दधाति* ॥ ५ ॥**

अथ। यदि। यजुष्टः। रिष्येद्। भुवः। स्वाहा। इति। दक्षिणाग्नौ। जुहुयाद्। यजुषाम्। एव। तद्। रसेन। यजुषाम्। वीर्येण। यजुषाम्। यज्ञस्य। विरिष्टम्। सन्दधाति ॥ ५ ॥

भाष्यम्—अथेति। अथ यदि। यजुष्टो यजुर्भ्यः। तसिल्। यजुः सम्बन्धात्। यजुर्निमित्तम्। कश्चिद्यज्ञः। रिष्येत् विरिष्टं क्षतिं प्राप्नुयात्। तर्हि दक्षिणाग्नौ "भुवः स्वाहा" इति मन्त्रेण जुहुयाद्धोमं कुर्य्यात्। अस्येयमेव प्रायश्चितिः। अत्र हेतुरुपन्यस्यते। यद्यजुषां यज्ञस्य यजुर्मन्त्रगणसम्पादितस्य यज्ञस्य यज्ञावयवस्य। विरिष्टं क्षतं सन्दधाति। प्रतिसन्धत्ते। पूरयति। तत्। यजुषामेव रसेन भुवरात्मकेन। यजुषां वीर्येण प्रभावेणेव सन्दधाति अन्यथाविरिष्टं पूरयितुं को नाम ब्रह्मा शक्नुयात् ॥ ५ ॥

अनुवादः—यदि यजुर्वेद निमित्त यज्ञ छिद्र को प्राप्त हुआ हो तो "भुवः स्वाहा" इस मन्त्रको पढ़कर दक्षिणाग्नि में होम करे। जो यजुर्वेद मन्त्र सम्पादित यज्ञ की विरिष्टि (क्षत) को प्रति सन्धान (पूरण) करता है वह यजुर्वेद के ही रस से और यजुर्वेद के ही वीर्य्य से (वह क्षत पूरण होता है) ॥ ५ ॥

पदार्थः—(अथ+यदि) यदि (यजुष्टः) यजुर्वेद निमित्त (रिष्येत्) यज्ञ क्षत वा छिद्र को प्राप्त हो तो (दक्षिणाग्नौ) दक्षिणाग्निकुंड में (भुवः स्वाहा इति) भुवः स्वाहा इतना बोलकर (जुहुयात्) होम करे यही इसका प्रायश्चित्त है। भुवःस्वाहा ही क्यों कहे इसका कारण आगे कहा जाता है। जो (यजुषाम्+यज्ञस्य) यजुर्वेद सम्पाद्य

* यदि यजुष्टोभुव इत्याग्नीध्रीयेऽन्वाहार्यपचने वा हविर्यज्ञेषु। ऐ०ब्रा०५।५ ३४ ॥

यज्ञ की (विरिष्टम्) क्षत को (सन्दधाति) संधान करता है। अर्थात् पूर्ण करता (तत्) वह ( यजुषाम्+एव+रसेन ) यजुर्वेद के ही रस से अर्थात् यजुर्वेद के रस भुवरात्मक से ही और ( यजुषाम्+वीर्य्येण ) यजुर्वेद के प्रभाव से ही उस क्षत का पूर्ण होता है अर्थात् यह यजुर्वेद का ही प्रभाव है कि इस छिद्र की पूर्त्ति होती है नहीं तो कौन ब्रह्मा इस क्षत को सन्धान करने में समर्थ होसकता है ॥ ५ ॥

## अथ यदि सामतो रिष्येत्स्वः स्वाहेत्याहवनीये जुहुयात्साम्नामेव तद्रसेन साम्नां वीर्येण साम्नां यज्ञस्य विरिष्टꣳसन्दधाति* ॥ ६ ॥

अथ । यदि । सामतः । रिष्येत् । स्वः । स्वाहा । इति । आहवनीये । जुहुयात् । साम्नाम् । एव । तद् । रसेन । साम्नाम् । वीर्येण । साम्नाम् । यज्ञस्य । विरिष्टम् । सन्दधाति । ६ ।

भाष्यम्—अथेति । अथ यदि सामतः सामवेदनिमित्तादुद्गातृकृतदोषादित्यर्थः । यज्ञः । रिष्येत् क्षतिं प्राप्नुयात् । तर्हि आहवनीये आहवनीयसंज्ञके तृतीयाग्निकुण्डे "स्वः स्वाहा" मन्त्रेण त्रिर्जुहुयात् । इदमेव तस्य प्रायश्चित्तम् । कथं स्वःस्वाहेत्यनेनैव जुहुयादित्याह। ब्रह्मा साम्नाम् साम गेय पदार्थैः सम्पादितस्य यज्ञस्य यागस्य । विरिष्टं क्षतम्। यत् सन्दधाति सहितं कुरुते । भिषगिव मनुष्यक्षतम् । तत्सन्धानम् साम्नां रसेन साम्नां स्वरूपेण रसेन साम्नां वीर्येण साम्नां शक्त्या एव कर्तुं शक्नुयात् अन्यथा कः कर्तुं समर्थो भवेदित्यर्थः । ब्रह्म नामकर्त्विक्कर्तृकरेषे सम्प्राप्ते त्रिष्वग्निषु तिसृभिः व्याहृतिभिर्जुहुयात् । कथम् । त्रय्या हि विद्याया स रेषोस्ति। कथम् । अथ केन ब्रह्मत्वमित्यनयैव त्रय्या विद्ययेतिश्रुतेः ॥ ६ ॥

अनुवाद—और यदि यज्ञ सामवेद निमित्त क्षत को प्राप्त हुआ हो तो आहवनीय कुण्ड में "स्वः स्वाहा" इतना पढ़कर होम करे ( ब्रह्मा नाम ऋत्विक् ) साम सम्पाद्य यज्ञ की क्षति को जो पूर्ण करता है वह सामवेद के ही उस ( स्वः स्वरूप ) रस से और सामवेद के ही प्रभाव से ॥ ६ ॥

पदार्थः—( अथ ) और ( यदि ) यदि ( सामतः ) सामवेद निमित्त अर्थात् उद्गाता के गान में त्रुटि के कारण ( रिष्येत् ) यज्ञ क्षत हुआ हो तो इसका प्रायश्चित्त

* यदि सामतःस्वरित्याहवनीये यद्यविज्ञाता सर्वव्यापद्वा भूर्भुवःस्वरिति सर्वा अनुद्रुत्याहवनीय एव जुहुयात् । ऐ० ब्रा० ५ । ५ । ३४ ॥

क्या होना चाहिये सो कहते हैं ( आहवनीये ) आहवनीय कुण्ड में ( स्वः+स्वाहा ) "स्वः स्वाहा" इतना पढ़कर ( जुहुयात् ) होम करे । इस प्रकार (साम्नाम् ) सामवेद सम्पाद्य ( यज्ञस्य ) यज्ञकी ( विरिष्टम् ) त्रुटि को ( सन्दधाति ) ब्रह्मा पूर्ण करता है। यह सन्धान ( साम्नाम् ) सामवेद के ( एव ) ही ( तद्+रसेन ) उस स्वस्वरूप रस से और (साम्नाम्+वीर्य्येण) सामवेद के ही प्रताप से होता है । अन्यथा कौन कर सकता है ॥ ६ ॥

**तद्यथा लवणेन सुवर्णꣳ सन्दध्यात् सुवर्णेन रजतꣳ रजतेन त्रपु त्रपुणा सीसꣳ सीसेन लोहं लोहेन दारु दारु चर्मणा ॥ ७ ॥**

तद् । यथा । लवणेन । सुवर्णम् । सन्दध्यात् । सुवर्णेन । रजतम् । रजतेन । त्रपु । त्रपुणा । सीसम् । सीसेन । लोहम् । लोहेन । दारु । दारु । चर्मणा ॥ ७॥

भाष्यम्—तदिति । पूर्वोक्त विषये निदर्शनानि दर्शयति तद्यथा तत्तस्मिन् विषये ज्ञातव्यमिदम् यथा येन प्रकारेण लवणेन क्षारेण टङ्कणादिना वस्तुना । सुवर्णं काञ्चनम् । सन्दध्यात् सन्दधाति स्वर्णकारः । पुनः सुवर्णेन काञ्चनेन रजतं सन्दध्यात् । रजतेन त्रपु सन्दध्यात् त्रपुणा सीसम् सन्दध्यात् । सीसेन लोहं सन्दध्यात् लोहेन दारु सन्दध्यात् दारु चर्मणा सन्दध्यात् । एवमेवैषां लोकानामित्यादिरुत्तरेण सम्बन्धः ॥ ७ ॥

अनुवाद—सो जैसे लवण से सुवर्ण को, सुवर्ण से रजत को, रजत से त्रपु को, त्रपु से सीस को, सीस से लोह को, लोह से दारु को, चर्म से भी दारु को बांधता वा जोड़ता है । तद्वत् (यह आगे से सम्बन्ध रखता है) ॥ ७ ।

पदार्थः—( तत् ) उस विषय में अनेक दृष्टान्त दिखलाये जाते हैं ( यथा ) ( सुवर्णम् ) सोने को ( लवणेन ) लवण से ( सन्दध्यात् ) सुवर्णकार मृदु बनालेते हैं अर्थात् यहां लवण नाम क्षार पदार्थ टंकण आदिकों का है उस टंकण पदार्थ को सुवर्ण में देने से कठोर सोना भी गलकर कोमल हो जाता है । वा सोने के जितने दोष रहते हैं वे सब नष्ट हो जाते हैं । तद्वत् । इसी प्रकार ( सुवर्णेन ) सुवर्ण के द्वारा ( रजतम् ) रजत नाम धातु को ( रजतेन ) रजत से ( त्रपु ) त्रपुनाम धातु को ( त्रपुणा ) त्रपु से ( सीसम् ) सीसा नामक धातु को ( सीसेन+लोहम् ) सीसे से लोह नामक धातु को शुद्ध करता है और ( लोहेन चर्मणा ) लोह और चर्म से ( दारु ) दारु काष्ठ को बांधता है । तद्वत् ॥ ७ ॥

**एवमेषां लोकानामासां देवतानामस्यास्त्रय्या विद्याया वीर्येण यज्ञस्य विरिष्टꣳसन्दधाति भेषजकृतो ह वा एष यज्ञो यत्रैवंविद्ब्रह्मा भवति ॥ ८ ॥**

एवम् । एषाम् । लोकानाम् । आसाम् । देवतानाम् । अस्याः । त्रय्याः । विद्यायाः । वीर्येण । यज्ञस्य । विरिष्टम् । सन्दधाति । भेषजकृतः । ह । वै । एषः । यज्ञः । यत्र । एवंविद् । ब्रह्मा । भवति ॥ ८ ॥

भाष्यम्—एवमिति । एवं यथा लवणेन सुवर्णं सुवर्णेन रजतं संदध्यादित्यादीनि निदर्शनानि प्रदर्शितानि एवमनेनप्रकारेण । एषां लोकानां दृश्यमानानां सम्पूर्णानां भुवनानाम् । आसांदेवतानामग्निवाय्वादित्यसंज्ञकानांपुराणानामृषीणाम् । अस्याः त्रय्या विद्यायाः । ऋग्यजुःसामलक्षणायास्त्रिसंख्याकाया विद्यायाः । वीर्येण रसाख्येनौजसा भूर्भुवः स्वरूपेण । ब्रह्मर्त्विक् यज्ञस्य विरिष्टं यज्ञस्य क्षतिम् । सन्दधाति संहितं करोति पूरयति । यत्र यस्मिन् यज्ञे एवंविद् यथोक्त व्याहृतिप्रायश्चित्तविद् । ब्रह्मा । कृताकृतावेक्षको ब्रह्मनामर्त्विक् भवति । स एष यज्ञः एषयागः । भेषजकृतः भेषजेन प्रायश्चित्त रूपेणौषधेनकृतः संस्कृतः संहितः । यथा रोगार्तपुरुषं सुशिक्षितश्चिकित्सक औषधेन नीरोगीकरोति ( ह वै ) निश्चयार्थ द्योतकौ निपातौ । अवश्यमेव स यज्ञः पूर्त्तिमेतीत्यर्थः ॥ ८ ॥

अनुवाद–वैसे । इन लोकों इन देवों और इस त्रयीविद्या के वीर्य से यज्ञ की त्रुटि को जोड़ता है । निश्चय यह यज्ञ औषध से संस्कृत होता है । जहां ऐसा जाननेवाला ब्रह्मा होता है ॥ ८ ॥

पदार्थः–( एवम् ) वैसेही ( जैसा पूर्व में कहा है ) ( एषाम्+लोकानाम् ) इन लोकों के ( आसाम्+देवतानाम् ) इन अग्नि, वायु और आदित्य नाम के महर्षियों के ( त्रय्याः+विद्यायाः ) त्रयी विद्या के ( वीर्येण ) भूभुर्वः स्वः रूप रसाख्य प्रताप से ( यज्ञस्य ) यज्ञ की ( विरिष्टम् ) क्षति त्रुटि को ( सन्दधाति ) संहित करता है जोड़ता है ( ह+वै ) निश्चय ही (एषः+यज्ञः ) यह यज्ञ प्रायश्चित्त रूप औषध से सुसंस्कृत होता है ( यत्र ) जिस यज्ञ में (एवम्+विद्) इस महाव्याहृति के प्रायश्चित्त के जानने वाला (ब्रह्मा) कर्तव्याकर्तव्य कर्म के देखने वाला ब्रह्मा नाम ऋत्विक् (भवति) होता है ॥८॥

**एष ह वा उदक्प्रवणो यज्ञो यत्रैवं विद्ब्रह्मा भ-**

## वत्येवं विदᳪ ह वा एषा ब्रह्माणमनुगाथा यतो यत आवर्त्तते तत्तद्गच्छति ॥ ९ ॥

एषः । ह । वै । उदक्प्रवणः । यज्ञः । यत्र । एवंविद् । ब्रह्मा । भवति । एवंविदम् । ह । वै । एषा । ब्रह्माणम् । अनुगाथा । यतः+यतः । आवर्त्तते । तत+तत् । गच्छति ॥ ९ ॥

भाष्यम्—एष इति । पुनरपि यज्ञं प्रशंसति । एष ह वै एष वै प्रसिद्धः । यज्ञो यागः । उदक्प्रवणः उत्तराभिगामी उत्तरोत्तरफलप्रद इत्यर्थः । यत्र यस्मिन् यज्ञे । एवंवित् पूर्वोक्तव्याहृतिप्रायश्चित्तविद् । ब्रह्मा ब्रह्मनामा कृताकृतकर्मावेक्षकः भवति । तथा च । एवंविदं ह वा एवंविदमेव ब्रह्माणं ब्रह्माणमृत्विजं प्रति । एषा इयं वक्ष्यमाणा । अनुगाथा ब्रह्मणः स्तुतिपरानुगीतिः । सामवेदविहितगीत्यतिरिक्ता प्रशंसापरकान्या कापि गीतिरित्यर्थः । सा कानुगाथेत्यत आह । "यतो यत आवर्त्तते तत्तद् गच्छति" इत्येवं विधा । अत्रानुगाथायाः प्रतीक एवोद्धृतः । यतोयतः यस्माद्यस्मात्कर्मप्रदेशाद् आवर्त्तते ऋत्विजां कर्म विवृणोति । अत्रेदमशुद्धं जातम् । इहेत्थं विधातव्यम् । अत्र स्वरस्य त्रुटिर्जाता । इत्थमिमां संधेहि । इत्थमुच्चारणीयम् । एवंजातीयानि ऋत्विजामशुद्धानि दर्शयति । तत्तत् तत्तत्कर्मविशिष्टं गच्छति संधानं प्राप्नोति ॥ ९ ॥

अनुवाद—ये ही यज्ञ उत्तरोत्तर फलप्रद होता है । जहां ब्रह्मा ऐसा जाननेवाला है और ऐसे ही विद्वान् ब्रह्मा के विषय में यह अनुगाथा (गाई जाती है ) जहां जहां से यह ( ब्रह्मा ) आवृत्ति करता है वह वह पूर्त्ति को पाता है ॥ ९ ॥

पदार्थः– ( एषः+ह+वै+यज्ञे) ये ही प्रसिद्ध यज्ञ (उदक्प्रवणः) उत्तरोत्तर फलप्रद होता है ( यत्र ) जिस में ( ब्रह्मा ) ब्रह्मा नाम ऋत्विक् ( एवंविद् ) पूर्वोक्त व्याहृति के द्वारा प्रायश्चित्त को जाननेवाला ( भवति ) होता है और ( एवंविदम्+ह+वै ) ऐसे जानने वाले ही ( ब्रह्माणम् ) ब्रह्मा के विषय में ( एषा+अनुगाथा ) यह वक्ष्यमाण अनुगाथा ( गीति विशेष ) कही जाती है । वह गाथा यह है ( यतः+यतः ) ऋत्विजों के कर्मों की त्रुटियों की जहां २ से ( आवर्तते ) आवृत्ति करता है अर्थात् ब्रह्मा नाम ऋत्विक् का कर्त्तव्य यह है कि प्रत्येक ऋत्विक् के कर्त्तव्याकर्त्तव्य को देखता रहे कि यहां इस प्रकार उच्चारण होना चाहिये यहां यह त्रुटि हुई है इस को इस प्रकार करो इत्यादि । इस प्रकार ब्रह्मा जहां २ से ऋत्विकों को ( आवर्त्तते ) पुनः उस कर्म को दुहराने के लिये कहता है (तत्+तत्) वह २ कर्म वहां २ से (गच्छति) संधि को पाता है अर्थात् वह त्रुटि पुनः जुट जाती है ॥ ९ ॥

**मानवो ब्रह्मैवैक ऋत्विक्कुरूनश्वाऽभिरक्षत्येवं-विद्ध वै ब्रह्मा यज्ञं यजमानꣳ सर्वाꣳश्चर्त्विजोऽभि-रक्षति । तस्मादेवंविदमेव ब्रह्माणं कुर्वीत नानेवंवि-दं नानेवंविदम् ॥ १० ॥**

मानवः । ब्रह्मा । एव । एकः । ऋत्विक् । कुरून् । अश्वा । अभिरक्षति । एवंविद् । ह । वै । ब्रह्मा । यज्ञम् । यजमानम् । सर्वान् । च । ऋत्विजः । अभिरक्षति । तस्मात् । एवंविदम् । एव । ब्रह्माणम् । कुर्वीत । न । अनेवंविदम् । न । अनेवंविदम् ॥ १० ॥

भाष्यम्:—मानव इति । मानवो मननशीलः मानं कर्मपरिमाणमस्यास्तीति मानवो वा मतुबर्थेवप् प्रत्ययः । यद्वा । मानेन मौनाचरणेन लब्धयज्ञकर्मप्रकर्षोब्रह्मैवैक ऋत्विक् एकोब्रह्मनामैक ऋत्विक् । अन्यानृत्विज इतिशेषः । अभिरक्षति अभितः परितोरक्षति प्रतिपालयति इतरर्त्विक्कर्तृक दोषानपहरतीत्यर्थः । अत्र दृष्टान्तमाह । अश्वा कुरून् अत्र लुप्तोपमालंकारः । यथा अश्वा आरूढ़ा बड़वा कुरून् कुरुवंश्यान् योद्धॄन् यद्वा युद्ध कर्तॄन् । अभिरक्षति प्रतिपालयति तद्वत् । प्रकरणार्थमुपसंहरत्यग्रे एवंविद् ह वै एवं विदेव ब्रह्मा ब्रह्मनामधेय ऋत्विक् यज्ञं यागम् । यजमानं यज्ञस्वामिनम् । सर्वानृत्विज इतरानखिलानृत्विजस्तत्तद्दोषापहरणेन अभिरक्षति प्रतिपालयति । तस्माद्धेतोः । एवं विदमेव ब्रह्माणं कुर्वीत अनेवंविदं न कुर्वीत । एवं वेत्तीति एवंवित् । न एवंवित् इत्यनेवंवित् । तम् । अनभिज्ञमित्यर्थः । अनभिज्ञं ब्रह्माणं न कदापि वृणीतेत्यर्थः । द्विरभ्यासोऽध्यायसमाप्त्यर्थः ॥ १० ॥ इति सप्तदश खण्डस्य संस्कृत भाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवाद—जैसे अश्वा कुरुओं की रक्षा करती है वैसे एक ही मानव ब्रह्मा नामक ऋत्विक् अन्य ऋत्विकों की रक्षा करता है और एवंविद् ही ब्रह्मा, यज्ञ, यजमान और सब ऋत्विकों की रक्षा करता है इस हेतु एवंविद को ही ब्रह्मा बनाना चाहिये । जो ऐसा नहीं जानता हो जो ऐसा नहीं जानता उस को नहीं ॥ १० ॥

पदार्थः–(अश्वा+कुरून्) जैसे आरूढ अश्वा घोटकी (कुरून्) कुरुवंशीय योद्धाओं की वा युद्ध करनेवालों की ( अभिरक्षति) सब प्रकार से रक्षा करती है वैसे ही (मानवः ) मननशील, यज्ञ के मानों को जानने वाला ( एक एव ) एक ही ( ब्रह्मा ऋत्विक् ) ब्रह्मा ऋत्विक् ( अभिरक्षति ) ऋत्विकों की रक्षा करता है । अर्थात् ऋत्विकों की त्रुटियों को पूरा किया करता है । आगे पूर्वोक्त ही विषय को संक्षेप से वर्णन

करते हैं ( एवंविद्+ह वै+ब्रह्मा ) ऐसा जानने वाला ही ब्रह्मा ( यज्ञम् ) यज्ञ की (यजमानम् ) यजमान की ( सर्वान्+ऋत्विजः ) सब ऋत्विजों की ( अभिरक्षति ) सब प्रकार से रक्षा करता है ( तस्मात् ) इस हेतु ( एवंविदम्+एव ) ऐसे जानने वाले को ही ( ब्रह्माणम् ) ब्रह्मा ( कुर्वीत ) बनाना चाहिये ( न+अनेवंविदम् ) जो ऐसा नहीं जानता है उस को ब्रह्मा नहीं बनाना चाहिये । दो वार अध्याय समाप्ति के लिये कहा गया है ॥ १० ॥ इति सप्तदश खण्डस्यभाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १७ ॥

इतिश्री–काव्यतीर्थ–शिवशङ्कर–शर्मकृते छान्दोग्योपनिषद्भाष्ये
चतुर्थप्रपाठकस्य संस्कृतभाषाभाष्ये समाप्ते ॥



# अथ पञ्चमः प्रपाठकः प्रारभ्यते ।

**यो ह वै ज्येष्ठञ्च श्रेष्ठञ्च वेद ज्येष्ठश्च ह वै श्रेष्ठश्च भवति । प्राणो वाव ज्येष्ठश्च श्रेष्ठश्च (१)॥ १ ॥**

यः । ह । वै । ज्येष्ठम् । च । श्रेष्ठम् । च । वेद । ज्येष्ठः । च । ह । वै । श्रेष्ठः । च । भवति । प्राणः । वाव । ज्येष्ठः । च । श्रेष्ठः । च ॥ १ ॥

भाष्यम्—यो हेति । हेतिहासे । वै निश्चयार्थो निपातः । अथाध्यात्मिक इतिहास आरभ्यते । यो वै य उपासकः । ज्येष्ठञ्च वयसा प्रशस्यतमम् । श्रेष्ठञ्च गुणैःप्रशस्यतमञ्च । प्रकृत्येकत्वात्प्रत्ययैकत्वाच्चोभौ ज्येष्ठश्रेष्ठशब्दावेकार्थकौ । तथापि लोकप्रयोगाद्भिन्नार्थप्रत्यायकौ । रामो वयसा भ्रातॄणां ज्येष्ठोगुणैस्तु सर्वेषां मध्ये श्रेष्ठ इत्येवं विधबहुप्रयोगनिदर्शनात् । द्वौ चौ ज्येष्ठस्य श्रेष्ठस्य सर्वे गुणास्तत्त्वतो वेदितव्या इति सूचयतः। इत्थं ज्येष्ठं श्रेष्ठञ्च यो वेद जानाति । स उपासकोऽपि ज्येष्ठश्चश्रेष्ठश्च भवति । ह वै अवश्येऽर्थे । अवश्यमेव स ज्येष्ठः श्रेष्ठो भवति । उपासकस्य वयसा सर्वेभ्यो ज्येष्ठत्वासंभवाद्गुणैरेव ज्येष्ठत्वं वेद्यम् । ज्येष्ठः श्रेष्ठः कोऽस्तीति ब्रवीति । प्राणो वाव भौतिकः प्राणः शरीरान्तः संचारी विश्वकलेवराभ्यन्तरसततप्रवाही च वायुरेवात्र ज्येष्ठः श्रेष्ठः । ज्येष्ठ—श्रेष्ठ—शब्द वाच्यः । "गर्भस्थेहि पुरुषे प्राणस्य वृत्तिर्वागादिभ्यः पूर्वं लब्धात्मिका भवति । यथा गर्भो विवर्धते चक्षुरादिस्थानावयव निष्पत्तौ सत्यां पश्चाद् वागादीनां वृत्तिलाभ इति प्राणो ज्येष्ठो वयसा भवति । श्रेष्ठत्वन्तु प्रतिपादयिष्यति सुहय इत्यादि निदर्शनेन । अतः प्राण एव ज्येष्ठः श्रेष्ठश्चास्मिन् कार्य्य—कारण—संघाते" इति शङ्कराचार्य्यः ॥ १ ॥

अनुवाद—एक इतिहास कहा जाता है । जो (उपासक) ज्येष्ठ और श्रेष्ठ को

---

(१) यो ह वै ज्येष्ठञ्च श्रेष्ठञ्च वेद ज्येष्ठश्च श्रेष्ठश्च स्वानां भवति । प्राणो वै ज्येष्ठश्च श्रेष्ठश्च । ज्येष्ठश्च श्रेष्ठश्च स्वानां भवत्यपि च येषां बुभूषति य एवं वेद । बृ० ६ । १ ॥

(२) ज्येष्ठ और श्रेष्ठ यद्यपि ये दोनों शब्द एक ही शब्द और एक ही प्रत्यय से बनते हैं ( प्रशस्य+इष्ठ=श्रेष्ठ । प्रशस्य+इष्ठ=ज्येष्ठ ) तथापि इन दोनों के अर्थ में भेद है । वयोवस्था से ज्येष्ठ और गुणों से श्रेष्ठ कहलाता है । भाइयों में वयोवस्था से ज्येष्ठ और गुणों से सब में श्रेष्ठ राम है । ऐसा लौकिक प्रयोग बहुत होता है ।

जानता है वह ज्येष्ठ और श्रेष्ठ होता है। निश्चय, प्राण ही ज्येष्ठ और श्रेष्ठ है॥ १॥

पदार्थः-(ह) यह शब्द इतिहास सूचक है अर्थात् एक आध्यात्मिक इतिहास यहां कहा जाता है (यः) जो (वै) ही उपासक (ज्येष्ठम्+च) ज्येष्ठ को (श्रेष्ठम्+च) और श्रेष्ठ को (वेद) जानता है वह उपासक (ज्येष्ठ+च) ज्येष्ठ (श्रेष्ठश्च) और श्रेष्ठ (ह+वै) निश्चय ही अवश्यमेव (भवति) होता है। आगे ज्येष्ठ और श्रेष्ठ कौन है सो कहा जाता है (प्राणः) प्राण अर्थात् भौतिक शरीरान्तः संचारी और विश्वकलेवराभ्यन्तर में सतत प्रवहशील वायु (वाव) ही (ज्येष्ठश्च) ज्येष्ठ श्रेष्ठश्च) और श्रेष्ठ है॥ १॥

भाष्याशयः-वागादिक इन्द्रियों में प्राण ही ज्येष्ठ और श्रेष्ठ कैसे है? जब पुरुष गर्भस्थ रहता है तब वागादिकों से पूर्व प्राण की ही वृत्ति प्रथम प्राप्त होती है जिस से गर्भ की वृद्धि होती रहती है परन्तु नेत्र आदिक स्थानावयव की सम्पन्नता होने के पश्चात् चक्षु आदि इन्द्रिय अपनी वृत्ति लाभ करती हैं। अतः प्राण ही वयःक्रम से ज्येष्ठ है और प्राण की श्रेष्ठता सुहय आदि उदाहरणों से आगे दिखलाई जायगी। अतः इस कार्य्य कारण संघातरूप शरीर में प्राण ही ज्येष्ठ और श्रेष्ठ है॥१॥

## यो ह वै वसिष्ठं वेद वासिष्ठो ह स्वानां भवति। वाग्वाव वसिष्ठः (२)॥ २॥

यः। ह। वै। वसिष्ठम्। वेद। वसिष्ठः। ह। स्वानाम्। भवति। वाक्। वाव। वसिष्ठः॥ २॥

भाष्यम्-योहेति। यो ह वै। य एव उपासकः। वसिष्ठं वेद जानाति। वसिष्ठो वसितृतम आच्छादयितृतमो वसुमत्तमो वा। यः सर्वेषामाच्छादयितृतमं पदार्थं जानाति। स विज्ञातापि स्वानां ज्ञातीनां बन्धूनांमध्ये वसिष्ठो वसुमत्तमो भवति। ह निश्चितम्। निश्चितमेव स ज्ञातीनां मध्ये वसुमत्तमो भवतीत्यर्थः। कस्तर्हि वसिष्ठ इत्याह। वाग्वाव वागेव वसिष्ठः। वसिष्ठ शब्दवाच्या। वाग्मिनो हि पुरुषाः स्वकीयैर्भाषणैर्लोके पूज्यतमा भूत्वा सुखेन निवसन्ति। अन्यान् वसुमत्तमान् पुरुषांश्चाभि भवन्ति। अतः वागेव वसिष्ठः॥२॥

---

(१) ज्येष्ठ=उपासक को वयः कृत ज्येष्ठ होना असंभव है। अतः यहां गुणों ही से ज्येष्ठ लेना चाहिये।

(२) यो ह वै वसिष्ठां वेद वसिष्ठः स्वानां भवति। वाग्वै वसिष्ठा। वसिष्ठः स्वानां भवत्यपि च येषां बुभूषति य एवं वेद। बृ० ६। २॥

अनुवादः —जो उपासक निश्चयरूप से वसिष्ठ को जानताहै वह अपने ज्ञातियों में भी वसिष्ठ होता है । वाणी ही वसिष्ठ है ॥ २ ॥

पदार्थः– ( यः+ह+वै ) जो उपासक निश्चयरूप से ( वसिष्ठम् ) वसिष्ठको ( वेद ) जानता है । वह उपासक ( ह ) निश्चय ही ( स्वानाम् ) अपने बन्धुबान्धवों के मध्य (वसिष्ठः) वसिष्ठ (भवति) होता है (वाग्+वाव) वाणी ही (वसिष्ठः)वसिष्ठ है॥२॥

भाष्याशयः–वसिष्ठ=आच्छादक वा बहुत धनाढ्य को वसिष्ठ कहते हैं । जिस कारण वाग्मी (मधुरसत्यभाषी) जन अपने भाषण से लोक में पूज्यतम होकर सुख पूर्वक जगत् में निवास करते हैं और अन्य धनाढ्य को भी अपने वश में कर लेते हैं अतः वाणी ही यथार्थ में वसिष्ठ है ॥ २ ॥

**यो ह वै प्रतिष्ठां वेद प्रति ह तिष्ठत्यस्मिꣳश्च लोकेऽमुष्मिꣳश्च । चक्षुर्वाव प्रतिष्ठा (२) ॥ ३ ॥**

यः । ह । वै । प्रतिष्ठाम् । वेद । प्रति । ह । तिष्ठति । अस्मिन्+च । लोके । अमुष्मिन् । च । चक्षुः । वाव । प्रतिष्ठा ॥ ३ ॥

भाष्यम्–यो ह वै इति । यो ह वै य एव उपासको निश्चितम् । प्रतिष्ठाम् । प्रतितिष्ठति मर्य्यादां प्राप्नोति यया सा प्रतिष्ठा । ताम् । वेद जानाति । स उपासकः । ह प्रसिद्धम् । अस्मिंश्च प्रसिद्धवद्दृश्यमानेऽस्मिल्ँलोके मर्त्यलोके । अमुष्मिंश्चलोके दूरस्थे परलोके च । प्रतितिष्ठति प्रतिष्ठामाश्रयं मर्य्यादाम्वा प्राप्नोति । तर्हि का प्रतिष्ठेत्याह । चक्षुर्वाव चक्षुर्नेत्रमेव प्रतिष्ठा प्रतिष्ठा शब्दवाच्यम् । चक्षुषा हि पश्यन् समेच दुर्गेच स्थले प्रतितिष्ठति यस्मादतः प्रतिष्ठाचक्षुः ॥ ३ ॥

अनुवाद– जो ही उपासक, निश्चय, प्रतिष्ठा को जानता है । वह इस और उस लोक में प्रतिष्ठित होता है । चक्षु ही प्रतिष्ठा है ॥ ३ ॥

पदार्थः–( यः ह+वै ) जो ही उपासक ( प्रतिष्ठाम् ) प्रतिष्ठा को ( वेद) जानता है वह उपासक ( अस्मिंश्च ) इस और ( अमुष्मिंश्च ) उस ( लोके ) लोक में ( प्रप्रतितिष्ठति+ह ) अवश्य ही प्रतिष्ठित होता है आश्रय को पाता है । प्रतिष्ठा किस को कहते हैं । सो आगे कहते हैं ( चक्षुः ) नेत्र ( वाव ) ही ( प्रतिष्ठा )प्रतिष्ठा है क्यों-

(१) वसितृ, वा, वसुमत्, वा, वशिन् आदि शब्द से वसिष्ठ वा वसिशिष्ट बनता है।

(२) यो ह वै प्रतिष्ठां वेद । प्रतितिष्ठति समे प्रतितिष्ठति दुर्गे । चक्षुर्वै प्रतिष्ठा चक्षुषादि समे च दुर्गे च प्रतितिष्ठति । प्रतितिष्ठति समे प्रतितिष्ठति दुर्गे य एवं वेद । बृ० ६।३॥

कि नेत्र से देखता हुआ पुरुष सम वा दुर्गस्थान में प्रतिष्ठित होता है अतः नेत्र को प्रतिष्ठा कहते हैं ॥ ३ ॥

**यो ह सम्पदं वेद सꣳहास्मै कामाः पद्यन्ते दैवाश्च मानुषाश्च । श्रोत्रं वाव सम्पत् (१) ॥ ४ ॥**

यः । ह । वै । सम्पदम् । वेद । सम् । ह । अस्मै । कामाः । पद्यन्ते । दैवाः । च । मानुषाः । च । श्रोत्रम् । वाव । सम्पत् ॥ ४ ॥

भाष्यम्—योहेति । यो ह वै । य एव उपासको निश्चितम् । सम्पदम् । वेद । अस्मै । तस्मै अस्मै उपासकाय । देवाश्च दिव्याश्च अनुत्तमाः । मानुषाश्च मनुष्यसम्बन्धिनश्च कामा मनोरथाः । सम्पद्यन्ते ह । अवश्यमेव कल्पन्ते । प्राप्नुवन्तीत्यर्थः । का सम्पत्तत्राह । श्रोत्रं वावश्रोत्रमेवसम्पद् । यस्माच्छ्रोत्रेण वेदा गृह्यन्ते तदर्थविज्ञानञ्च । ततः कर्माणि क्रियन्ते । ततः पूर्णा ऐहिक्य आमुष्मिक्यश्च सम्पदो लभ्यन्ते । कामसम्पद्धेतुत्वाच्छ्रोत्रं सम्पन्निगद्यते ॥ ४ ॥

अनुवादः—जो उपासक निश्चय रूप से ही सम्पद् को जानता है उस इस उपासक को निश्चय ही दैव और मानुष काम सम्प्राप्त होते हैं श्रोत्र ही सम्पद् है ॥ ४ ॥

पदार्थः—( यः+ह+वै ) जो उपासक ( सम्पदम् ) सम्पद् नामक पदार्थ को (वेद) जानता है उसी ( अस्मै ) इस उपासक के लिये ( दैवाः+च ) दिव्य अर्थात् सर्वोत्तम और ( मानुषाः ) मनुष्य सम्बन्धी ( कामाः ) सकल मनोरथ ( ह ) अवश्य ही ( सम्पद्यन्ते ) उपस्थित होते हैं अर्थात् प्राप्त होते हैं । आगे सम्पद् कौन है सो कहते हैं ( श्रोत्रम् ) श्रोत्र कान ( वाव ) ही ( सम्पद् ) सम्पद् है । क्योंकि श्रोत्र से ही वेदों और उसके अर्थों का ग्रहण होता है । तब कर्म किये जाते हैं । तब सकल सम्पद् प्राप्त होती है । सम्पत्ति का कारण श्रोत्र है अतः श्रोत्र को सम्पद् कहा गया है ॥ ४ ॥

**यो ह वा आयतनं वेदायतनꣳ ह स्वानां भवति । मनो ह वा आयतनम् (२) ॥ ५ ॥**

( १ ) यो ह वै सम्पदं वेद । सꣳ हास्मै पद्यते यं कामं कामयते । श्रोत्रं वै सम्पत् श्रोत्रे ही मे सर्वे वेदा अभिसंपन्नाः । सꣳ हास्मै पद्यते यं कामं कामयते य एवं वेद । बृ० ॥ ४ ॥

( २ ) यो ह वा आयतनं वेदायतनꣳ स्वानां भवत्यायतनं जनानां मनोवा आयतन मायतनꣳ स्वानां भवत्यायतनं जनानां य एवं वेद । बृ० ६ । १ । ५ ॥

यः । ह । वै । आयतनम् । वेद । आयतनम् । ह । स्वानाम् । भवति । मनः । ह । वै । आयतनम् ॥ ५ ॥

भाष्यम्—यो हेति । यो ह य उपासकः । वै निश्चितम् । आयतनम् । वेद जानाति । स उपासकः । ह निश्चितमेव । स्वानां ज्ञातीनाम् । आयतनमाश्रयो भवति । तर्हि किमायतनमित्याह ।मनो ह वै । मन एव आयतनम् । इन्द्रियोपहृतानां विषयाणां प्रत्ययरूपाणां मन आयतनमाश्रयः ।अतो मनो ह वा आयतनमित्युक्तम् ॥ ५ ॥

अनुवाद—जो उपासक निश्चित रूप से ही आयतन को जानता है । वह निश्चय ही ज्ञातियों का भी आयतन ( आश्रय ) होता है । मन ही आयतन है ॥ ५ ॥

पदार्थः—( यः+ह+वै ) जो उपासक ( आयतनम् ) आयतन संज्ञक पदार्थ को ( वेद ) जानता है वह उपासक ( ह ) निश्चय ही (स्वानाम्) ज्ञाति बन्धु बान्धवों का ( आयतनम् ) आश्रय ( भवति ) होता है । आगे आयतन कौन सो कहते हैं (मनः+ह+वै ) मन ही ( आयतनम्) आश्रय है क्योंकि भोग के लिये इन्द्रियों से आहृत विषयों का आश्रय यथार्थ में मन हीं होता है अतः मन को आयतन कहा गया है ॥ ५ ॥

## अथ ह प्राणा अहꣳश्रेयसि व्यूदिरेऽहꣳश्रेयानस्म्यहꣳ श्रेयानस्मीति ॥ ६ ॥

अथ । ह । प्राणाः । अहंश्रेयसि । व्यूदिरे । अहम् । श्रेयान् । अस्मि । अहम् । श्रेयान् । अस्मि । इति ॥ ६ ॥

भाष्यम्—अथ हेति । अथ प्राणस्येन्द्रियाणाञ्च विशेषान्वर्थनामविवरणानन्तरं कतमच्छ्रेष्ठ मेतेषामित्यध्यात्मिकाख्यायिकया साधकानां सुखबोधायोत्तर ग्रन्थमारभत ऋषिः । हेति शब्द प्रसिद्धार्थः । प्राणाः प्राणवागादय इन्द्रिवव्यापाराः । अहं श्रेयानास्मि । सर्वेष्वहमेव श्रेष्ठोस्मि । अहंश्रेयानस्मि सर्वेषां मध्ये अहमेव मान्यः श्रेष्ठोस्मि । इत्थमह महमिकया अहं श्रेयसिकल्याणनिमित्ते श्रेष्ठतायां विषये अहमहमेव श्रेष्ठ इति परस्परं व्यूदिरे नाना विरुद्धं चोदिरे परस्परमुक्तवन्त इत्यर्थः । अहं श्रेष्ठोऽहं श्रेष्ठ इति सर्वे इन्द्रियव्यापाराः परस्परं युयुधिर इत्यर्थः । इति ह प्रसिद्धमेतदितिहासेषु ॥ ६ ॥

अनुवाद—अब श्रेष्ठताके निमित्त "मैं श्रेष्ठ हूं मैं ही श्रेष्ठ हूं" इस प्रकार प्राणऔर वागीन्द्रियों के व्यापार परस्पर विवाद करने लगे यह बात प्रसिद्ध है ॥ ६ ॥

पदार्थः- ( अथ+ह ) अनन्तर अर्थात् प्राण और वागिन्द्रियादियों के विशेष और अन्वर्थ नाम के विवरण के अनन्तर अब इन सबों में कौन श्रेष्ठ है । इस विषय को

दिखलाने के लिये आख्यायिका के द्वारा उत्तर ग्रन्थ का आरम्भ करते हैं ( प्राणाः ) प्राण और वागिन्द्रिय आदिक वा इन के व्यापार (अहं श्रेयसि )अहं कल्याण के निमित्त अर्थात् अपनी २ श्रेष्ठता के हेतु (अहम्) मैं ( श्रेयान् )श्रेष्ठ ( अस्मि ) हूं ( अहम्+श्रेयान्+अस्मि ) मैं श्रेष्ठ हूं ( इति ) इस प्रकार ( अहम् ) " अहम् " " अहम् कहते हुए ( व्यूदिरे ) परस्परविवाद करने लगे ॥ ६ ॥

**ते ह प्राणाः प्रजापतिं पितरमेत्योचुर्भगवन् ! कोनः श्रेष्ठ इति? तान् होवाच यस्मिन् व उत्क्रान्ते शरीरं पापिष्ठतरमिव दृश्येत स वः श्रेष्ठ इति * ॥ ७ ॥**

ते । ह । प्राणाः । प्रजापतिम् । पितरम् । एत्य । ऊचुः । भगवन् । कः । नः । श्रेष्ठः । इति । तान् । ह । उवाच । यस्मिन् । वः । उत्क्रान्ते । शरीरम् । पापिष्ठतरम् । इव । दृश्येत । सः । वः । श्रेष्ठः । इति ॥ ७ ॥

भाष्यम्—ते हेति । ते ह प्रसिद्धास्ते प्राणाः प्राणेन्द्रियव्यापाराः । प्रजापतिं पितरं पितृभूतं पालकं जीवात्मानम् । एत्य प्राप्य । ऊचुरब्रुवन् । किमब्रुवन्नित्याह । भगवन् हे पूज्यतम ! नोऽस्माकं मध्ये । कः श्रेष्ठ इति प्रजापतिं ते पृष्टवन्तः । तत स्तान् प्राणान् प्रति । ह प्रसिद्धः । प्रजापतिरात्मोवाच । वो युष्माकं मध्ये । यस्मिन् उत्क्रान्ते उद्गते सति । शरीरं कलेवरं यस्मिन् यूयं निवसथ तच्छरीरम् । पापिष्ठतरमिव पापिष्ठमिव । दृश्येत लक्ष्येत । स वो युष्माकं श्रेष्ठ इति ॥ ७ ॥

अनुवाद—वे प्रसिद्ध प्राण ( प्राण और इन्द्रिय व्यापार ) प्रजापति पितर के निकट जा बोले कि हे भगवन् ! हम लोगों में श्रेष्ठ कौन है ? इति । प्रजापति उनसे बोले कि तुम लोगों में से जिसके चले जाने पर शरीर पापिष्ठ सा देख पड़े वह ही तुममें श्रेष्ठ है । इति ॥ ७ ॥

पदार्थः—( ते+ह+प्राणाः ) वे प्रसिद्ध इन्द्रिय व्यापार ( प्रजापतिम्+पितरम् ) प्रजापालक पितृ रूप जीवात्मा के ( एत्य ) निकट आकर ( ऊचुः ) बोले भभवन् ! हे पूज्य पिता ( नः ) हम लोगों में से ( कः+श्रेष्ठ+इति) कौन श्रेष्ठ है ( तान्+होवाच )

* ते हेमे प्राणा अहꣳ श्रेयसे विवदमाना ब्रह्म जग्मुस्तद्धोचुः को+नो वसिष्ठइति तꣳहोवाच यस्मिन् व उत्क्रान्त इदꣳशरीरं पापीयो मन्यते स वो वसिष्ठ इति । बृ० । ६ । १ । ७ ॥

इतनी बात सुन प्रजापति उनसे बोले ( वः ) तुम लोगों में से ( यस्मिन्+उत्क्रान्ते ) जिसके चले जाने पर ( शरीरम् ) यह शरीर ( पापिष्ठतरम्+इव+दृश्येत ) महापापी-सा देख पड़े ( सः ) वही ( वः+श्रेष्ठः+इति ) तुम लोगों में श्रेष्ठ है । यहां प्रजापति शब्द का अर्थ जीवात्मा है इसी की स्थिति से प्राण सहित इन्द्रियों की स्थिति है इस हेतु प्राणेन्द्रियों का जीवात्मा पिता कहलाता है ॥ ७ ॥

**सा ह वागुच्चक्राम । सा संवत्सरं प्रोष्य पर्य्येत्योवाच-कथमशकतर्त्ते मज्जीवितुमिति ? यथा कला अवदन्तः प्राणन्तः प्राणेन पश्यन्तश्चक्षुषा शृण्वन्तः श्रोत्रेण ध्यायन्तो मनसैवमिति । प्रविवेश ह वाक् * ॥ ८ ॥**

सा । ह । वाक् । उच्चक्राम । सा । संवत्सरम् । प्रोष्य । पर्य्येत्य । उवाच । कथम् । अशकत । ऋते । मत् । जीवितुम् । इति । यथा । कलाः । अवदन्तः । प्राणन्तः । प्राणेन । पश्यन्तः । चक्षुषा । शृण्वन्तः । श्रोत्रेण । ध्यायन्तः । मनसा । एवम् । इति । प्रविवेश । ह । वाक् ॥ ८ ॥

भाष्यम्-स हेति । प्रजापतिना पित्रा एवमुक्तेषु प्राणेषु सत्सु । ह प्रसिद्धा सा वाक् वाणी उच्चक्राम । उत्क्रान्तवती क्वचिदन्यत्र गतवतीवेत्यर्थः सा वाणी संवत्सरं वर्षैकं प्रोष्य प्रवासं कृत्वा स्वव्यापारान्निवृत्ता भूत्वेत्यर्थः । पुनरपि पर्य्येत्य निवृत्य । उवाच । इतरान्प्राणान्प्रत्यब्रवीत् । मदृते मां विना । कथं केन प्रकारेण जीवितुं प्राणान्धारयितुं यूयमशकत यूयं समर्था अभूत इति पृष्टवती । तया पृष्टाः सन्तस्त ऊचुः । यथा येनप्रकारेण कला मूकाजनाः । अवदन्तः । वाण्या भाषणमकुर्वन्तः । प्राणेन । मुख्यप्राणेन प्राणन्तः प्राणान्धारयन्तः । चक्षुषा नयनेन पश्यन्तोऽवलोकयन्तः श्रोत्रेण कर्णेन शृण्वन्त आकर्णयन्तः । मनसा चित्तेन । ध्यायन्तः सर्वकरणचेष्टांकुर्वन्तः सन्तः । जीवन्ति इति लोके प्रत्यक्षम् । एवमेव वयमपि अजीविष्मेति शेषः । त्वद्विनापि जीवितवन्तः । इत्यनेन प्रकारेण प्राणेषु मध्ये आत्मनोऽश्रेष्ठतां बुध्वा वाग् ह सा प्रसिद्धा वाणी प्रविवेश स्वव्यापारे प्रवृत्ता बभूवेत्यर्थः ॥ ८ ॥

---

* वाग्घोच्चक्राम सा संवत्सरं प्रोष्यागत्योवाच कथमशकत मदृते जीवितुमिति ? । ते होचुर्यथाकला अवदन्तो वाचा प्राणन्तः प्राणेन पश्यन्तश्चक्षुषा शृण्वन्तः श्रोत्रेण विद्वांसो मनसा प्रजायमाना रेतसैवमजीविष्मेति । प्रविवेश ह वाक् ॥ बृ० ६ । १ । ८ ॥

७६

अनुवाद–उस प्रसिद्ध वाणी ने प्रथम उत्क्रमण (गमन) किया वह एकवर्ष प्रवास में रहकर पुनः पीछे आके कहनेलगी कि मेरे विना तुमलोग कैसे जीवन को धारण कर सके ? जैसे मूक पुरुष न बोलते हुए, प्राण से जीवन को धारण करते हुए, नेत्रसे देखते हुए, श्रोत्र से सुनते हुए, मन से ध्यावते हुए जीवन निर्वाह करते हैं । ऐसे ही हम लोग भी जीते रहे । इसे जान वह वाणी पुनः प्रविष्ट हो गई ॥ ८ ॥

पदार्थः–( सा ) वह ( ह ) प्रसिद्ध ( वाक् ) वाणी ( उच्चक्राम ) मानो अपने आश्रय शरीर से बाहर को निकल गई ( सा ) वह वाणी ( संवत्सरम् ) एकवर्ष ( प्रोष्य ) प्रवास में रहकर ( पर्य्येत्य ) पुनरपि आकर ( उवाच ) अन्य प्राणों से बोली कि ( मत् ) मेरे ( ऋते ) विना ( कथम् ) कैसे ( जीवितुम् ) प्राणधारण करने को ( अशकत ) तुमलोग समर्थ हुए ( इति ) इस विषय को उसने पूछा । इसका उत्तर आगे कहा जाता है ( यथा ) जैसे ( कलाः ) मूक अर्थात् गूंगे ( अवदन्तः ) वचन से न बोलते हुए परन्तु ( प्राणेन ) मुख्य प्राण से ( प्राणन्तः ) प्राणको धारण करते हुए ( चक्षुषा ) नेत्रसे ( पश्यन्तः ) देखते हुए ( श्रोत्रेण ) श्रोत्रसे ( शृण्वन्तः ) सुनते हुए ( मनसा ) मनसे ( ध्यायन्तः ) पदार्थों को विचारते हुए जीवन धारण में समर्थ होते हैं ( एवम् ) वैसे ही हम लोग भी जीते जागते रहे (इति) इस प्रकार (वाग्+ह) वाणी अपनी अश्रेष्ठता को जान ( प्रविवेश) शरीर में पैठगई अर्थात् अपने व्यापार में प्रवृत्त हुई ॥ ८ ॥

**चक्षुर्होच्चक्राम । तत्संवत्सरं प्रोष्य पर्य्येत्योवाच कथमशकतर्त्ते मज्जीवितुमिति ? यथाऽन्धा अपश्यन्तः प्राणन्तः प्राणेन वदन्तो वाचा शृण्वन्तः श्रोत्रेण ध्यायन्तो मनसैवमिति। प्रविवेश ह चक्षुः * ॥ ९ ॥**

चक्षुः । ह । उच्चक्राम । तत् । संवत्सरम् । प्रोष्य । पर्य्येत्य । उवाच । कथम् । अशकत । ऋते । मत् । जीवितुम् । इति । यथा । अन्धाः । अपश्यन्तः । प्राणन्तः । प्राणेन । वदन्तः । वाचा । शृण्वन्तः । श्रोत्रेण । ध्यायन्तः । मनसा । एवम् । इति । प्रविवेश । ह । चक्षुः ॥ ९ ॥

* चक्षुर्होच्चक्राम । तत्संवत्सरं प्रोष्यागत्योवाच–कथमशकतमदृते जीवितुमिति ? ते होचुर्यथा अन्धा अपश्यन्तश्चक्षुषा प्राणन्तः प्राणेन वदन्तो वाचा शृण्वन्तः श्रोत्रेण विद्वांसो मनसा प्रजायमाना रेतसैवमजीविष्मेति । प्रविवेश ह चक्षुः । बृ० ६ । १ । ९ ॥

भाष्यम्—चक्षुरिति। अनन्तरं ह प्रसिद्धं चक्षुर्नयनम्। उच्चक्राम उत्क्रान्तवत्। तच्चक्षुः। संवत्सरं वर्षैकं प्रोष्य प्रवासं कृत्वा पर्य्येत्य पुनरप्यागत्य इतरान् प्राणानुवाच। मदृते मां विना। यूयं जीवितुं कथमशकत केन प्रकारेण समर्था अभूतेति। ते होचुः। यथान्धा नेत्रविहीना जना नेत्रेण अपश्यन्तः। परन्तु प्राणेन प्राणन्तः। वाचा वदन्तः। श्रोत्रेण शृण्वन्तः। मनसा ध्यायन्तः। जीवन्ति। तथैव वयमपि त्वां विना अजीविष्मेति। अनेन प्रकारेण चक्षुः स्वकीयामश्रेष्ठतां विदित्वा शरीरं प्रविवेश ह स्वव्यापारवद्भवदित्यर्थ. ॥ ९ ॥

अनुवाद—पश्चात् नयन ने शरीर को त्याग गमन किया। वह एक वर्ष प्रवास में रह पुनः पीछे आ बोला कि मेरे विना आप लोग कैसे जीने को समर्थ हुए? (वे बोले) जैसे अंध पुरुष न देखतेहुए, परन्तु प्राण से जीवन को धारण करते हुए, वाणी से बोलते हुए, श्रोत्र से सुनते हुए, मन से ध्यान करते हुए जीते रहते हैं वैसे ही हम लोग जीते रहे। इसे सुन वह नयन अपने व्यापार में प्रवृत्त होगया ॥ ९ ॥

पदार्थः—(ह) प्रसिद्ध (चक्षुः) नयन (उच्चक्राम) मानो देह को त्याग ऊपर को चला अर्थात् अपने व्यापार से निवृत्त होगया (तत्) वह नयन (संवत्सरम्) एक वर्ष (प्रोष्य) प्रवास में रहकर (पर्य्येत्य) पुनः लौट (उवाच) बोला कि (मत्) मेरे (ऋते) विना (जीवितुम्) जीवन धारण करने को (कथम्) कैसे (अशकत) आप लोग समर्थ हुए (इति) उसके उत्तर में अन्य प्राण बोले (यथा) जैसे (अन्धाः) नेत्रविहीन मनुष्य (अपश्यन्तः) न देखते हुए (प्राणेन+प्राणन्तः) प्राण से प्राण को धारण करते हुए (वाचा) वाणी से (वदन्तः) बोलते हुए (श्रोत्रेण) कान से (शृण्वन्तः) सुनते हुए (मनसा) मन से (ध्यायन्तः) सकल विषयों को ध्यान करते हुए जैसे जीते हैं (एवम्) वैसे ही हम लोग भी जीते रहे (इति) (चक्षुर्ह) नयनेन्द्रिय इस बात को सुनकर अपनी अश्रेष्ठता जान (प्रविवेश) अपने व्यापार में प्रवृत्त हो गया ॥ ९ ॥

**श्रोत्रꣳहोच्चक्राम। तत्संवत्सरं प्रोष्य पर्य्येत्योवाच-कथमशकतर्त्ते मज्जीवितु मिति? यथा बधिरा अशृण्वन्तः प्राणन्तः प्राणेन वदन्तो वाचा पश्यन्तश्चक्षुषा**

**ध्यायन्तो मनसैवमिति । प्रविवेश ह श्रोत्रम् * ॥१०॥**

श्रोत्रम् । ह । उच्चक्राम । तत् । संवत्सरम् । प्रोष्य । पर्य्येत्य । उवाच । कथ-म् । अशकत । ऋते । मत् । जीवितुम् । इति । यथा । बधिराः । अशृण्वन्तः । प्राणन्तः । प्राणेन । वदन्तः । वाचा । पश्यन्तः । चक्षुषा । ध्यायन्तः । मनसा । एवम् । इति । प्रविवेश । ह । श्रोत्रम् ॥ १० ॥

भाष्यम्—श्रोत्रमिति । अनन्तरं श्रोत्रं करणं होच्चक्रामेत्यादि पूर्ववद् विज्ञेयम् ॥१०॥

अनुवादः—अनन्तर श्रोत्र देह को त्याग चला वह एक वर्ष प्रवास में रह पुनरपि लौट आ बोला कि मेरे विना आप लोग जीवन कैसे धारण कर सके ? उन लोगों ने यह उत्तर दिया कि जैसे बधिर मनुष्य कान से न सुनते हुए, परन्तु प्राण से जीवन को धारण करते हुए, वाणी से बोलते हुए, नेत्र से देखते हुए, मन से ध्यान करते हुए जीते हैं वैसे हम लोग भी जीते रहे । इसे सुन अपनी अश्रेष्ठता जान श्रोत्र भी शरीर में पैठगया ॥ १० ॥

पदार्थः—( ह ) प्रसिद्ध ( श्रोत्रम् ) कर्ण ( उच्चक्राम ) देह से निकल चला ( बधिराः ) बहरा जो कानों से न सुने इत्यादि अर्थ सुगम है ॥ १० ।

**मनो होच्चक्राम । तत्संवत्सरं प्रोष्य पर्य्येत्योवाच—कथमशकतर्त्ते मज्जीवितुमिति ? यथा बाला अमनसः प्राणन्तः प्राणेन वदन्तो वाचा पश्यन्तश्चक्षुषा शृण्वन्तः श्रोत्रेणैवमिति । प्रविवेश ह मनः † ॥ ११ ॥**

मनः । ह । उच्चक्राम । तत् । संवत्सरम् । प्रोष्य । पर्य्येत्य । उवाच । कथम् । अशकत । ऋते । मत् । जीवितुम् । इति । यथा । बालाः । अमनसः । प्राणन्तः ।

* श्रोत्रꣳ होच्चक्राम । तत्संवत्सरं प्रोष्यागत्योवाच—कथमशकत मदृतेजीवितुमिति ? ते होचुर्यथा बधिरा अशृण्वन्तः श्रोत्रेण प्राणन्तः प्राणेन वदन्तो वाचा पश्यन्तश्चक्षुषा विद्वाꣳसो मनसा प्रजायमाना रेतसैवमजीविष्मेति । प्रविवेश ह श्रोत्रम् । बृ० ६ । १ । १० ॥

† मनो होच्चक्राम । तत्संवत्सरं प्रोष्यागत्योवाच—कथमशकत मदृते जीवितुमिति ? ते होचुर्यथामुग्धा अविद्वाꣳसो मनसा प्राणन्तः प्राणेन वदन्तोवाचा पश्यन्तश्चक्षुषा शृण्वन्तः श्रोत्रेण प्रजायमाना रेतसैवमजीविष्मेति । प्रविवेश ह मनः ॥ बृ० ६ । १ । ११ ॥

प्राणेन । वदन्तः । वाचा । पश्यन्तः । चक्षुषा । शृण्वन्तः । श्रोत्रेण । एवम् । इति । प्रविवेश । ह । मनः ॥ ११ ॥

भाष्यम्—मनोहेति । अनन्तरं मनो ह उच्चक्राम शरीरं विहाय उज्जगाम । बाला मुग्धा अविद्वांसः । अमनसो मनोवृत्तिरहिताः । शेषं पूर्ववत् ॥ ११ ॥

अनुवाद—अनन्तर मन देह त्यागचला। वह एक वर्ष प्रवास में रह फिर लौट आकर बोला कि मेरे विना आप लोग कैसे जीवित रहे? उन लोगों ने यह उत्तर दिया कि जैसे बालक मन के विना प्राण से जीवन धारण करते हुए, वाणी से बोलते हुए, नेत्र से देखत हुए, श्रोत्र से सुनते हुए जीते हैं वैसे हम लोग भी जीते रहे। इसे सुन अपनी अश्रेष्ठता जान मन भी शरीर में प्रविष्ट हो गया ॥ ११ ॥

पदार्थः—( ह ) प्रसिद्ध ( मनः ) मन ( उच्चक्राम ) देह से निकल चला । ( बालाः ) मुग्ध, पागल, अविद्वान् ( अमनसः ) मनोवृत्ति रहित । आगे पूर्ववत् जानना ॥ ११ ॥

**अथ ह प्राण उच्चिक्रमिष्यन्त्स यथा सुहयः पड्वीशशंकून् संखिदेदेवमितरान् प्राणान् समखिदत्तꣳहाभि समेत्योचुर्भगवन्नेधि त्वन्नः श्रेष्ठोऽसि मोत्क्रमीरिति * ॥ १२ ॥**

अह । ह । प्राणः । उच्चिक्रमिष्यन् । सः । यथा । सुहयः । पड्वीशशंकून् । संखिदेत् । एवम् । इतरान् । प्राणान् । समखिदत् । तम् । ह । अभिसमेत्य । ऊचुः । भगवन् । एधि । त्वम् । नः । श्रेष्ठः । असि । मा । उत्क्रमीः । इति ॥१२॥

भाष्यम्—अथेति । अथ वागादीनां परीक्षायां सत्याम् । ह प्रसिद्धः । स प्राणो-मुख्यः पञ्चावयवः शरीरान्तः संचारी प्राणः । उच्चिक्रमिष्यन् । उत्क्रान्तुं देहं परित्यज्य उत्पतितुमिच्छन् सन् । इतरान् अन्यान् वागादिनामकान् स्वल्पसारान् प्राणान् । समखिदत् । समुदखिदत् समुद्धृतवान् । उत्पाटितवानित्यर्थः । कःकानिव । यथा येन प्रकारेण । सुहयः शोभनो बलिष्ठोऽश्वः । पड्वीशशंकून् । पादबन्धनकीलान् । परीक्ष-

* अथ ह प्राण उत्क्रमिष्यन्यथा महासुहयः सैन्धवः पड्वीशशकून्त्संवृहेदेवꣳ हैवेमान्प्राणान्त्संववर्ह । ते होचुर्माभगव उत्क्रमीर्नवै शक्ष्यामस्त्वदृतेजीवितुमिति । तस्यो मे बलिं कुरुतेति । तथेति । बृ० ६ । १ १३ ॥

णायाऽऽरूढेन कशया हतःसन् । संखिदेत् समुत्खनेत् । समुत्पाटयेत् । एवम् अनेन प्रकारेणेत्यर्थः । जिगमिषति मुख्ये प्राणे सर्वे इतरे प्राणा अपि विचलन्ति । स्वं स्वं स्थानं रक्षितुमसमर्था भवन्ति । इति तु प्रत्यक्षविषयः । तमेवाग्रे प्रदर्शयति । वागादिसंज्ञका इतरे प्राणाः । तं ह मुख्यं प्राणम् । अभिसमेत्य । ऊचुः । उक्तवन्तः । हे भगवन् पूज्यतम प्राण ! एधि । अस्माकं मध्ये त्वमेव स्वामी भव । त्वम् । नोऽस्माकं मध्ये श्रेष्ठोऽसि । मा । नहि । उत्क्रमीः । अस्मान् विहाय उत्क्रमणं मा कार्षीः । इति । वयं सर्वे त्वद्दासास्त्वां प्रार्थयामहे ॥ १२ ॥

अनुवाद--अनन्तर जैसे बलिष्ठ घोड़ा अपने बन्धन कीलों को उखाड़ डालता है। वैसेही उत्क्रमण करने की इच्छा करता हुआ उस मुख्य प्राण ने इतर प्राणों को ( अपने २ स्थान से ) उखाड़ दिया "तत्पश्चात्" इस प्रसिद्ध मुख्य प्राण के समीप आकर वे सब बोले कि हे भगवन् ! आप "हम लोगों के स्वामी" होवें । आप हम लोगों में श्रेष्ठ हैं । मत उत्क्रमण कीजिये ॥ १२ ॥

पदार्थः-( अथ ) वागादि इन्द्रियों की श्रेष्ठता की परीक्षा होने के अनन्तर ( उच्चिक्रमिष्यन् ) शरीर को त्यागकर चलने की इच्छावाला होता हुआ ( सः ) उस ( ह ) प्रसिद्ध ( प्राणः ) प्राण ने ( इतरान्+प्राणान् ) अन्य वागादि नामधारी प्राणों को ( समखिदत् ) अपने अपने स्थान से चलायमान कर दिया ( यथा ) जैसे (सुहयः) शोभन घोटक=बलिष्ठ घोड़ा परीक्षा के लिये कशा से घातित होने पर (पड्वीशशङ्कून्) बांधने की कीलों को ( संखिदेत् ) उखाड़ डाले ( एवम् ) वैसे ही अर्थात् वैसे ही मुख्य प्राण ने इतर वागादि प्राणों को उखाड़ डाला तब सब प्राण चलायमान होने लगे तब ( तम्+ह ) उस मुख्य प्राण के ( अभिसमेत्य ) चारों तरफ समीप आकर ( ऊचुः ) अन्य प्राण सब बोले ( भगवन् ) हे भगवन् ! (एधि) हम लोगों के स्वामी आप ही होवें ( नः ) हम लोगों के मध्य ( त्वम् ) आपही ( श्रेष्ठः+असि ) श्रेष्ठ हैं (मा+उत्क्रमीः) इस शरीर से हम लोगों को परित्याग कर अन्यत्र कहीं न जावें ( इति ) यह हम लोगों की प्रार्थना है ॥ १२ ॥

**अथ हैनं वागुवाच-यदहं वसिष्ठाऽस्मि त्वं तद्वसिष्ठोऽसीत्यथ हैनं चक्षुरुवाच-यदहं प्रतिष्ठाऽस्मि त्वं तत्प्रतिष्ठोऽसीति * ॥ १३ ॥**

* सा ह वागुवाच । यद्वा अहं वसिष्ठास्मि त्वं तद्वसिष्ठोऽसीति । यद्वा अहं प्रतिष्ठास्मि त्वं तत्प्रतिष्ठोऽसीति चक्षुः । बृ० ६ । १ । १४ ॥

अथ । ह । एनम् । वाक् । उवाच । यद् । अहम् । वसिष्ठा । अस्मि । त्वम् । तद् । वसिष्ठः । असि । इति । अथ । ह । एनम् । चक्षुः । उवाच । यद् । अहम् । प्रतिष्ठा । अस्मि । त्वम् । तत् । प्रतिष्ठः । असि । इति ॥ १३ ॥

भाष्यम्—अथेति । सम्प्रति प्रत्येकमिन्द्रियं तं मुख्यं प्राणं श्रेष्ठत्वेन स्तोतुं प्रारभते । अथ ह । एनम् । प्राणम् । वागुवाच । यद् । यदिति क्रियाविशेषणम् । हे प्राण ! अहंवाग् यद् वसिष्ठास्मि । वसुमत्तमास्मि । तत् त्वत्कृपयैवाहमीदृशी संवृत्तासि । तत्त्वतस्त्वमेव खलु वसिष्ठोऽसि । अन्यथा कुतो मम वसिष्ठगुणत्वं संभवेत् । इति । एवं वाग् तं तुष्टाव । अथ ह । वाक्स्तुत्यनन्तरम् । एनम् । प्राणम् । चक्षुर्नेत्रमुवाच । अहं यत्प्रतिष्ठास्मि । इतरेषां स्वकीयव्यापारेण गमनागमने यत् यथास्थानं स्थापयितृ वर्ते । तत् तव कृपयैव । वस्तुतस्त्वमेव प्रतिष्ठोऽसि ॥ १३ ॥

अनुवाद—अनन्तर वाणी बोली कि जो मैं वसिष्ठा हूं सो आप की ही कृपा है यथार्थ में आप ही वसिष्ठ हैं । तब नेत्र उस से बोला कि जो मैं प्रतिष्ठा हूं सो आपका ही अनुग्रह है । यथार्थ में आप ही प्रतिष्ठ हैं ॥ १३ ॥

पदार्थः—( अथ ) अब प्रत्येक इन्द्रिय प्राण की स्तुति को प्रारम्भ करती है (ह) प्रसिद्ध ( एनम् ) इस मुख्य प्राण से ( वाग् ) वाणी ( उवाच ) बोली कि ( अहम् ) मैं ( यत् ) जो ( वसिष्ठा+अस्मि ) अतिशय धनाढ्य नामवाली वा सबों को आच्छादन करने वाली अर्थात् अपने गुणों से अन्य इन्द्रियजन्य दोषों को छिपाने वाली हूं ( तत्) वह आप की ही कृपा से । जिस कारण आप ही (वसिष्ठः+असि) अतिशय धनाढ्य या आच्छादक हैं । इसी कारण आप के सहयोग से मैं भी वैसी हूं (इति) वाक्कृत प्रार्थना की समाप्ति सूचक है ( अथ ) इस के अनन्तर ( चक्षुः ) नेत्र ( उवाच ) बोला (अहम् ) हे प्राण! मैं ( यत् ) जो ( प्रतिष्ठा+अस्मि ) अन्य इन्द्रियों को अपने व्यापार से गमनागमन की सहायता में प्रतिष्ठा आश्रय देनेवाला हूं अर्थात् यथास्थान में स्थापन करने वाला हूं ( तत् ) वह आप की ही कृपा से । जिस कारण ( त्वम्+प्रतिष्ठः ) आप ही प्रतिष्ठ हैं आप की ही प्रतिष्ठा से मैं प्रतिष्ठा देनेवाला हूं (इति) ॥१३॥

**अथ हैनꣳ श्रोत्रमुवाच-यदहꣳ संपदास्मि त्वं तत्सम्पदसीत्यथ हैनं मन उवाच-यदहमायतनमास्मि त्वं तदायतनमसीति* ॥ १४ ॥**

* यद्वा अहꣳसम्पदस्मि त्वंतत्सम्पदसीति श्रोत्रम् । यद्वा अहमायतनमस्मि त्वंतदायतनमसीति मनः । बृ० ६ । १ । १४ ॥

अथ । ह । एनम् । श्रोत्रम् । उवाच । यद् । अहम् । सम्पद् । अस्मि । त्वम् । तत् । सम्पद् । असि । इति । अथ । ह । एनम् । मनः । उवाच । यद् । अहम् । आयतनम् । अस्मि । त्वम् । तद् । आयतनम् । असि । इति । १४ ॥

भाष्यम्—अथेति—अथ चक्षुःस्तुत्यनन्तरम्। एनं मुख्यं प्राणं श्रोत्रमुवाच हे भगवन्! अहं सम्पदस्मि यत् तत्तवैव महिमा । यदिति क्रियाविशेषणम् । मयियत् सम्पत्त्वमस्ति तत्सम्पत्त्वं त्वाद्विना भवितुं नार्हति । अतस्त्वं त्वमेव सम्पदसि मम सम्पदः कारणं त्वमेव । अथहानन्तरं मन उभयात्मकमिन्द्रियम्। एनं मुख्यं प्राणमुवाच । हे भगवन् ! अहमायतनमस्मि आश्रयोऽस्मि। यत्तत्तवैव महिमा। यथार्थतया हे भगवन्! त्वमेव आयतनमसीति। मयि यदायतनत्वं वर्त्तते तत्त्वत्कृपयाविनाभवितुं नार्हति। यत्तादिति क्रिया विशेषणम् ॥१४॥

अनुवाद—अनन्तर उस से श्रोत्र बोला कि मैं जो सम्पत् हूं सो तेरी ही कृपा है यथार्थ में तू ही सम्पत् है। अनन्तर मन उस से बोला कि मैं जो आयतन हूं सो तेरी ही कृपा है यथार्थ में तू ही आयतन है ॥ १४ ॥

पदार्थः—( अथ ) वाक् और चक्षु कर्तृक स्तुति के अनन्तर (ह+एनम् ) इस मुख्य प्राण से (श्रोत्रम्+उवाच) श्रोत्र बोला कि हे भगवन् ! (अहम्) मैं (यत्) जो (सम्पम्+अस्मि ) सम्पत् हूं ( तत् ) वह नेरी ही कृपा है यथार्थ में ( त्वम्+सम्पत्+असि ) तू ही सम्पत् है । अर्थात् मेरी सम्पत्ति का कारण तू ही है ( इति ) इस प्रकार श्रोत्र ने स्तुति की ( अथ ) अनन्तर ( ह+एनम्) इस मुख्य प्राण से (मनः+उवाच) मन बोला हे भगवन् प्राण ! ( अहम् ) मैं ( यत् ) जो ( आयतनम्+अस्मि ) आश्रय हूं ( तत् ) वह तेरी ही कृपा है । यथार्थ में ( त्वम्+आयतनम्+असि ) तू ही आश्रय है अर्थात् मुझ में जो आयतनत्व है उस का कारण तू ही है ॥ १४ ॥

भाष्याशयः—श्रोत्र सम्पत् इसलिये कहलाता है कि वेद के श्रवण से ही सर्वार्थ सिद्धि होती है इस हेतु श्रोत्र सम्पत् अर्थात् धन कहलाता है इसी प्रकार मन आयतन आश्रय इसलिये है कि इसके विना कोई इन्द्रिय अपने व्यापार को नहीं कर सकता परन्तु मन भी प्राण विना तुच्छ अकिञ्चित्कर है इस हेतु मन का भी आश्रय प्राण माना गया है ॥ १४ ॥

**न वै वाचो न चक्षूꣳषि न श्रोत्राणि न मनाꣳसीत्याचक्षते। प्राणा इत्येवाचक्षते। प्राणो ह्येवैतानि सर्वाणि भवति ॥ १५ ॥**

न । वै । वाचः । न । चक्षूंषि । न । श्रोत्राणि । न । मनांसि । इति । आचक्षते । प्राणाः । इति । एव । आचक्षते । प्राणः । हि । एव । एतानि । सर्वाणि । भवन्ति ॥ १५ ॥

भाष्यम्—नवा इति । वागादीनि करणानि तत्त्वतो मुख्यतया प्राणशब्देनाहूयन्ते लौकिकैः परीक्षकैश्च न तु स्वस्वनामधेयेन प्राणायत्तत्वात् । इदमेवाग्रे दर्शयति । लोके । न वै न कदाचन । वाचो वाण्यः । न चक्षूंषि नयनानि । न श्रोत्राणि । न मनांसि । इति-वागादीनि करणानि । आचक्षते कथयन्ति । यदि वागादीनि करणानि वागादिस्वनामभिर्नोच्यन्ते तर्हि कैर्नामभिरित्याह । तानि । प्राणा इत्येवाचक्षते । तान्यपि करणानि प्राणा इत्येव कथयन्ति । कथमित्याह । हि यतः । प्राणएव । एतानि वागादीनि सर्वाणि करणानि भवति । प्राण एव तत्तत्स्थानं प्राप्य तत्तत् करणमुपजीवयति । अतः प्राण संज्ञैवैतेषामिन्द्रियाणामेकास्ति ॥ १५ ॥ इति प्रथम खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवाद–इन वागादि इन्द्रियों को न वाणी, न चक्षु, न श्रोत्र, न मन कहते हैं किन्तु इन सबों को प्राण ही कहते हैं क्योंकि प्राण ही यह सब होता है ॥ १५ ॥

पदार्थः–वाणी, चक्षु, श्रोत्र, मन आदिक इन्द्रियों को लौकिक और परीक्षक जन प्राण नाम से ही पुकारते हैं अपने २ नाम से नहीं क्योंकि ये सब इन्द्रिय प्राण के ही अधीन हैं इस हेतु इन सब का एक नाम प्राण होता है इसी विषय को यहां दिखलाते हैं ( वै ) कदापि भी (वाचः+इति+न+आचक्षते ) वचन को वचन नहीं कहते इसी प्रकार ( न+चक्षूंषि ) नेत्र को नेत्र नहीं कहते ( न+श्रोत्रम् ) श्रोत्र को श्रोत्र नहीं कहते ( न+मनांसि ) मन को मन नहीं कहते किन्तु (प्राणाः+इत्येवाचक्षते) इन सबों को प्राण ही कहते हैं ( हि ) क्योंकि ( प्राणः ) मुख्य प्राण ही ( एतानि+सर्वाणि ) इन सब इन्द्रियों का रूप ( भवति ) होता है अर्थात् प्राण ही तत्तद् इन्द्रिय के निकट पहुंचकर तत्तद् रूप धारण करता है इस हेतु सब इन्द्रियों की एक प्राण संज्ञा होती है ॥ १५ ॥ इति प्रथम खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ १ ॥

## प्राणसम्वाद समीक्षा ॥ (१६)



इस खण्ड के सदृश ही बृहदारण्यकोपनिषद् में भी जो प्राण सम्वाद आया है वह यथास्थान टिप्पणी में दर्शाया गया है । ऐसा ही सम्वाद प्रश्नोपनिषद् द्वितीय प्रश्न में आया है यहां-भार्गव वैदर्भि नाम के विद्वान् ने पिप्पलाद से पूछा है "भगवन् ! कत्येव

देवा प्रजां विधारयन्ते कतर एतत्प्रकाशयन्ते कः पुनरेषां वरिष्ठ इति" हे भगवन्! कितने देव इस शरीर में प्रजा को धारण किये हुए हैं और कौन इस शरीर को प्रकाशित कर रहे हैं और इन में कौन श्रेष्ठ है ? तदनन्तर पिप्पलाद ने यह कहा कि आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथिवी, वाणी, मन, चक्षु, श्रोत्र ये सब मिलकर इस शरीर को धारण किये हुए हैं इन में वाणी, मन, चक्षु, श्रोत्र आपस में कहने लगे कि मैं ही इस शरीर का धारण करने वाला हूं तब "तां वरिष्ठः प्राण उवाच । मा मोह मापद्यथाऽहमेवै-तत्पञ्चधाऽऽत्मानं प्रविभज्यैतत् बाणमवष्टभ्य विधारयामीति तेऽश्रद्दधाना बभूवुः" प्रश्न० २ । ३ ॥ उनसे मुख्य प्राण ने कहा कि तुम लोग मोह मत करो मैं ही अपने आत्मा को पञ्च प्रकार से विभाग कर के इस शरीर को रोक कर धारण करता हूं परन्तु प्राण के इस वचन पर उन वागिन्द्रिय आदिकों को विश्वास नहीं हुआ तब "सोऽभिमाना दूर्ध्वमुत्क्रमत इव । तस्मिन्नुत्क्रामत्यथेतरे सर्व एवोत्क्रामन्ते तस्मिँश्च प्रतिष्ठमाने सर्व एव प्रातिष्ठन्ते । तद्यथा मक्षिका मधुकर—राजानमुत्क्रामन्तं सर्वा एवोत्क्रामन्ते तस्मिꣳश्च प्रतिष्ठमाने सर्वा एव प्रातिष्ठन्त एवं वाङ्मनश्चक्षु श्रोत्रं च ते प्रीता प्राणंस्तुवन्ति" प्रश्न० २ । ४ ॥ वह मुख्य प्राण मानो शरीर को त्याग ऊपर को चला उसके उत्क्रमण से वागादि इन्द्रिय भी उत्क्रमण करने लगे और उस मुख्य प्राण के प्रतिष्ठित होने से वे सब भी प्रतिष्ठित हुए अर्थात् प्राण विना वागिन्द्रियादि शरीर के धारण करने में समर्थ नहीं हुए सो जैसे मधुकरराज ( भौंरा ) के उड़ने पर सब मक्षिकाएं उसके पीछे लगती हैं और उसके प्रतिष्ठित होने पर प्रतिष्ठित होती हैं तद्वत् मुख्य प्राण के भी अनुगामी सब इन्द्रिय इस प्रकार अपने को असमर्थ समझ वाणी, मन, चक्षु, श्रोत्र प्रसन्न होकर प्राण की स्तुति करने लगे जैसेः—

*" एषोऽग्निस्तपत्येष सूर्य एष पर्जन्यो मघवानेष वायुरेष पृथिवी रयिर्देवः सदसच्चामृतञ्चयत् ॥ ५ ॥ अरा इव रथनाभौ प्राणे सर्वं प्रतिष्ठितम् । ऋचो यजूꣳषि सामानि यज्ञः क्षत्रं ब्रह्म च ॥ ६ ॥ प्रजापतिश्चरति गर्भे त्वमेव प्रतिजायसे । तुभ्यं प्राण प्रजास्त्विमा बलिं हरन्ति यः प्राणैः प्रतितिष्ठसि ॥ ७ ॥ देवानामसि वह्नितमः पितॄणां प्रथमा स्वधा । ऋषीणां चरितं सत्यमथर्वाङ्गिरसामसि ॥ ८ ॥ इन्द्रस्त्वं प्राण तेजसा रुद्रोऽसि परिरक्षिता । त्वमन्तरिक्षेचरसि सूर्यत्वं ज्योतिषां पतिः ॥ ९ ॥ यथा त्वमभिवर्षस्यथेमाः प्राणते प्रजाः । आनन्दरूपास्तिष्ठन्ति कामायान्नंभविष्यतीति ॥ १० ॥ व्रात्यस्त्वं प्राणैक ऋषिरत्ता विश्वस्य सत्पतिः । वयमाद्यस्य दातारः पिता त्वं मातरिश्व नः ॥११॥ याते तनूर्वाचि प्रतिष्ठिता या श्रोत्रे या च चक्षुषि । या च मनसि संतता शिवां तां कुरु

मोत्क्रमीः ॥ १२ ॥ प्राणस्येदं वशे सर्वं त्रिदिवे यत्प्रतिष्ठितम्। मातेव पुत्रान्रक्षस्व श्रीश्च प्रज्ञां च विधेहि न इति" प्रश्न २ । १३ ॥

संक्षेपार्थः—यही प्राण अग्निवत् तपता है, सूर्यवत् प्रकाशित होता, मेघवत्, बरसता यही वायु है, यही पृथिवी यही रयिनाम देव है, यही सत् असत् और अमृतस्वरूप है ॥ ५ ॥ ( रथनाभौ अरा इव ) रथनाभि में अरा के समान (प्राणे सर्वं प्रतिष्ठितम् ) प्राण में ही सब प्रतिष्ठित है ( ऋचः० ) ऋग्यजुः साम और यज्ञ प्राण में ही प्रतिष्ठित हैं ( क्षत्रं ब्रह्म च ) पालन और ज्ञानशक्तिभी प्राण के अधीन है ॥ ६ ॥ ( प्रजापतिः ) हे प्राण ! तुम ही प्रजापति होकर शरीर में विचरण करते हो और सब इन्द्रियों के साथ मिल कर उत्पन्न होते हो, हे प्राण ! तुम ही को ये प्रजाएं ( बलिं हरन्ति ) बलि देते हैं ( यः प्राणैः प्रति तिष्ठसि ) जो तुम चक्षु आदि इन्द्रियों के साथ प्रतिष्ठित होते हो ॥ ७ ॥ ( देवानाम् ) देवों में ( वह्निमः असि ) हवियों को पहुंचाने वाले तुमही हो और ( पितृणां प्रथमास्वधा ) पितरों में प्रथमा स्वधा हो (ऋषीणांचरितम्० ) चक्षुरादिऋषियों में ( अथर्वाङ्गिरसाम् ) और अथर्वाङ्गिरस नाम के प्राणों में ( चरितं सत्यं असि ) तुमही चेष्टावान् और सत्य हो । ८ ॥ (इन्द्रस्त्वंप्राण) हे प्राण तुम ही ऐश्वर्य्य सम्पन्न हो (तेजसारुद्रोऽसि) तेज करके तुम रुद्र हो ( परिरक्षिता ) तुम रक्षा करने वाले हो ( त्वमन्तरिक्षेचरसि ) तुमही अन्तरिक्ष में विचरण करते हो ( सूर्यस्त्वम् ) ज्योतियों के पति सूर्यवद्देदीप्यमान हो ।। ९ ।। (यदात्वम्) जब तुम वर्षा के कारण होते हो तब ये प्रजाएं ( प्राणते ) चेष्टा करती हैं और ( कामाय अन्नंभविष्यति इति ) बहुत अन्न होगा इस हेतु (आनन्दरूपास्तिष्ठन्ति) प्रजाएं आनन्दित होती हैं ॥ १० ॥ ( व्रात्यस्त्वं प्राण) हे प्राण तुम ही शुद्ध और श्रेष्ठ हो तुम जगत् के भोक्ता और सत्पति हो हम लोग तुम को खाद्य पदार्थ पहुंचाते हैं हे प्राण तुम हमलोगों के पिता हो ॥ ११ ॥ ( याते ) जो तुम्हारा ( तनुः ) शरीर ( वाचि ) वचन में ( याश्रोत्रे ) जो श्रोत्र में ( याचचक्षुषि ) जो नेत्र में ( प्रतिष्ठिता ) प्रतिष्ठित है ( याचमनसि ) और जो मनमें (सन्तता) व्याप्त है (तांशिवांकुरु) उस शरीर को शान्त करो (मा उत्क्रमीः) हम लोगों का त्याग मतकरो ॥ १२ ॥ ( प्राणस्येदम् ) प्राण ही के वश में ये सब प्रतिष्ठित हैं जो तीनों लोक में है ( मातेव० ) हे प्राण ? पुत्र की माता के समान हम लोगों की रक्षा करो और शोभा और बुद्धि बढ़ाओ ॥ १३ ॥

पुनःछान्दोग्योपनिषद् प्रथम प्रपाठक द्वितीय खण्ड और बृहदारण्यकोपनिषद् प्रथमाध्याय तृतीय ब्राह्मण में विस्तारपूर्वक मुख्य प्राण की श्रेष्ठता कही गई है । बृहदार-

ण्यकोपनिषद् का प्रकरण सम्पूर्ण पढ़ना चाहिये उस प्रकरण के दो एक विषय ये हैं" एष उ एव बृहस्पतिर्वाग्वै बृहती तस्या एष पतिस्तस्मादु बृहस्पतिः ॥ २० ॥ एष उ एव ब्रह्मणस्पतिर्वाग्वै ब्रह्म तस्या एष पतिस्तस्मादु ब्रह्मणस्पतिः ॥ २१ ॥ एष उ एव साम वाग्वै सामैष सा अमश्चेति....॥ २२ ॥ एष उ वा उद्गीथः प्राणो वा उत्प्राणेन हीदꣳ सर्वमुत्तब्धं वागेवगीथोच्चगीथाचेति स उद्गीथः ॥ २३ ॥ अर्थात् (एष उ एव) यह प्राणही बृहस्पति है क्योंकि बृहती नाम वाणी का है और वाणी का पति यह प्राण है इसलिये बृहस्पति कहलाता है ॥ २० ॥ (एष उ एव) वह प्राण ही ब्रह्मणस्पति है क्योंकि वाणी का नाम ब्रह्म है उस का यह प्राण पति है इस हेतु प्राण ब्रह्मणस्पति कहलाता है ॥ २१ ॥ (एष उ एव साम) वाणी ही साम है क्योंकि साम नाम भी वाणी का है ॥ २२ ॥ (एष उ वा उद्गीथः) यह प्राण ही उद्गीथ है क्योंकि उत् जो प्राण उस से सब प्राणी उत्थित होते हैं ॥ २३ ॥ इत्यादि प्राण की यहां स्तुति है। पुनः "प्राणो वा आशायाभूयान् यथा वा अरा नाभौ समर्पिता एवमस्मिन्प्राणे सर्वꣳसमर्पितम्। प्राणः प्राणेन याति प्राणः प्राणं ददाति प्राणाय ददाति प्राणो ह पिता प्राणो माता प्राणो भ्राता प्राणः स्वसा प्राण आचार्यः प्राणो ब्राह्मणः" (प्राणो वा) प्राण ही आशा से बड़ा है जैसे रथ के नाभि में अराएं बद्ध रहती हैं तद्वत् इस प्राण में ही सब समर्पित है (प्राणः प्राणेन) प्राण के द्वारा प्राण जाता है प्राण प्राण को देता है प्राण ही पिता प्राण ही माता प्राण ही भ्राता प्राण ही बहिन प्राण ही आचार्य और प्राण ही ब्राह्मण है इत्यादि छान्दोग्योपनिषद् सप्तम प्रपाठक पञ्चदश खण्ड में प्राण की स्तुति की गई है ॥

इसी प्रकार "जीवति वागपेतो मूकान् हि पश्यामो जीवति चक्षुरपेतोऽन्धान् हि पश्यामो जीवति श्रोत्रापेतो बधिरान् हि पश्यामो जीवति मनोपेतो बालान् हि पश्यामो जीवति बाहुच्छिन्नो जीवत्यूरुच्छिन्न" इत्यादि कौषीतकिब्राह्मणोपनिषदि ३। ३ ॥ (वागपेतः) वचन रहित जीव (जीवति) जीता है (मूकान् हि पश्यामः) क्योंकि गूंगों को देखते हैं (चक्षुरपेतः) चक्षुरहित नयन विहीन (जीवति) जीता है (अन्धान् हि पश्यामः) क्योंकि अन्धों को देखते हैं (श्रोत्रापेतः०) श्रोत्र रहित जीता है क्योंकि बधिरों को देखते हैं (मनोऽपेतः) मन रहित जीता है क्योंकि बालकों को देखते हैं इसी प्रकार बाहुच्छिन्न उरुच्छिन्न आदिक पुरुष भी जीता है। परन्तु प्राण रहित नहीं जीता अतः प्राण श्रेष्ठ है " अथ खलु प्राण एव प्रज्ञात्मेदं शरीरं परिगृह्योत्थापयति तस्मादेतदेवोक्थमुपासीतेति सैषा प्राणे सर्वाप्तिर्यो वै प्राणः सा प्रज्ञा या वा प्रज्ञा स

प्राणांस्तस्यैषैव दृष्टिरेतद्विज्ञानं यत्रैतत्पुरुषः सुप्तः स्वप्नं न कञ्चन पश्यति। अथास्मिन्प्राण एवैकधा भवति तदेनं वाक् सर्वैर्नामभिः सहाप्येति। चक्षुः सर्वै रूपैः सहाप्येति। श्रोत्रं सर्वैः शब्दैः सहाप्येति। मनः सर्वैर्ध्यानैः सहाप्येति। स यदा प्रति बुध्यते। यथाग्नेर्ज्वलतः सर्वा दिशो विस्फुलिङ्गा विप्रतिष्ठेरन्नेवमेवैतस्मादात्मनः प्राणा यथायतनं विप्रतिष्ठन्ते प्राणेभ्योदेवा देवेभ्योलोका स एष प्राण एव प्रज्ञात्मेदं शरीरं परिगृह्योत्थापयति तस्मादेत देवोक्थमुपासीत" कौ० ब्रा० उ० ३। ३॥ इस का भाव यह है कि प्राण ही प्रज्ञात्मा अर्थात् क्रियोत्पादक ज्ञानशक्त्युपादक अथवा तत्तत् इन्द्रिय विषय उत्पादक है। येही प्राण इस शरीर को सँभालकर उठाये हुए है इस हेतु इस प्राण को उक्थ जान विचार करे क्योंकि उक्थ शब्द का अर्थ ही उठाने वाला है ( सैषा प्राणे ) प्राण में ही सबवस्तुओं की उपलब्धि होती है जो प्राण है वही प्रज्ञा है जो प्रज्ञा है वही प्राण है अर्थात् ज्ञान और क्रिया शक्ति का नाम प्राण है उस प्राण का यह दर्शन है ( यत्रैतत्पुरुषः ) जब यह जीवात्मा सो जाता है और किसी प्रकार का स्वप्न नहीं देखता तब इसी प्राण में सब इन्द्रिय व्यापार एक हो जाता है अर्थात् वाणी सब नामों के साथ इसी में लीन होता है नेत्र सब रूपों के साथ इसी में लीन होता। श्रोत्र सब शब्दों के साथ इसी में लीन होता है। मन सब ध्यानों के साथ इस में लीन होता है और जब यह प्राण जागता है तब जैसे प्रज्वलित अग्नि से विस्फुलिङ्ग छोटी २ चिनगारियां चारों तरफ़ फैलती हैं तद्वत् इसी मुख्य प्राणात्मा से अन्य वागादि इन्द्रिय अपने २ विषय की ओर जाने में समर्थ होते हैं इस हेतु प्राण ही क्रिया और ज्ञान शक्ति का कर्त्ता है इत्यादि। इस प्रकार कौषीतकि ब्राह्मणोपनिषद् की शिक्षा देखो।

**ब्रह्मवाचक प्राणशब्द**—उपनिषदों में प्राण शब्द अनेक अर्थों में आया है कतिपय उदाहरण यहां दर्शाये जाते हैं "प्राण इति होवाच सर्वाणि ह वा इमानि भूतानि प्राणमेवाभिसंभवन्ति प्राणमभ्युज्जिहते सैषा देवता प्रस्तावमन्वायत्ता" छा० १। ११। ५॥ उषस्ति चाक्रायण से प्रस्तोता ने पूछा कि प्रस्ताव सम्बन्धी कौन देवता है उस पर उषस्ति चाक्रायण कहते हैं ( प्राण इति ) प्रस्ताव का देवता प्राण है क्योंकि सम्पूर्ण ये प्राणी प्राण में ही प्रविष्ट होते हैं और प्राण ही को लक्षित कर के उत्पन्न होते हैं सो वह प्राण देवता प्रस्ताव में अनुगत है पुनः "प्राणो ब्रह्म कं ब्रह्म खं ब्रह्मेति स होवाच विजानाम्यहं यत्प्राणो ब्रह्म" छा० ४। १०। ५॥ ( प्राणो ब्रह्म ) यहां साक्षात् ही प्राण को ब्रह्म कहा है इन्हीं उदाहरणों को लेकर "अतएव प्राणः" वेदान्त- १। १। २३॥ सूत्र में प्राणशब्द ब्रह्मवाचक है यह सिद्ध किया गया है। कौषीतकि

ब्राह्मणोपनिषद् के तृतीय अध्याय प्रतर्दन दैवोदासि और इन्द्र इन दोनों के संवाद में प्राणवाच्य ब्रह्म है यह विस्तारपूर्वक निरूपण हुआ है। इसी आख्यायिका के उपलक्ष्य में "प्राणस्तथानुगमात्" वेदा० १।१।२८॥ इस सूत्र को बादरायण व्यासने लिखा है जहां पर ब्रह्म का लिङ्ग (चिह्न) पाया जाय वहां २ प्राण शब्द का अर्थ ब्रह्म जानना॥

## पञ्चप्राण।

"प्राणो व्यानो पान उदानः समानः" तैत्तिरीय उ० १।७।१॥ प्राण व्यान अपान उदान समान ये पांच प्रकार के प्राण हैं "एषोनुरात्मा चेतसा वेदितव्यो यस्मिन्प्राणः पञ्चधा संविवेश। प्राणैश्चित्तं सर्वमोतं प्रजानां यस्मिन्विशुद्धे विभवत्येष आत्मा" इस वाक्य में "पञ्चधा" शब्द के प्रयोग से पांच प्रकार के प्राण हैं यह मालूम होता है। परन्तु "सप्त प्राणाः प्रभवन्ति तस्मात्सप्तार्चिषः समिधः सप्तहोमाः। सप्त इमेलोका येषु चरन्ति प्राणा गुहाशया निहिताः सप्त सप्त" मुण्डको० २।१।८॥ यहां सप्त प्राणाः इस शब्द के प्रयोग से सात प्रकार के प्राण प्रतीत होते हैं। "कतमेरुद्रा इति दश इमे पुरुषे प्राणा आत्मैकादशः। बृ० उ० ३।९।४। यहां "दशइमे पुरुषे प्राणाः" इस शब्द के प्रयोग से दश प्रकार के प्राण ज्ञात होते हैं। पांच प्रकार के प्राण के नाम और कई स्थानों में आये हैं यथा "प्राणाय स्वाहेति प्राणस्तृप्यति। व्यानायस्वाहेति व्यानस्तृप्यति। अपानाय स्वाहेत्यपानस्तृप्यति। सामानाय स्वाहेत्य समानस्तृप्यति। उदानाय स्वाहेत्युदानस्तृप्यति" छा० प्र० ५॥ छान्दोग्योपनिषद् तृतीय प्रपाठक त्रयोदश खण्ड में इन पांचों प्राणों का विशेष वर्णन आया है। वहां ये पांच ब्रह्म पुरुष कहे गये हैं॥

प्रश्नोपनिषद् में कहा गया है कि प्रजाकामो वै प्रजापति सः तपोऽतप्यत स तपस्तप्त्वा मिथुनमुत्पादयते" १।४॥ अर्थात् प्रजाकाम प्रजापति ईक्षण के द्वारा दो पदार्थ को उत्पन्न किया "रयि और प्राण" आदित्यो ह वै प्राणो रयिरेव चन्द्रमाः" आदित्य ही प्राण है और चन्द्रमा ही रयि है यहां आदित्य को प्राण कहा है। पुनः" अहरेव प्राणो रात्रिरेव रयि प्राणं वा ऐते प्रस्कंदन्ति" यहां दिन को प्राण कहा है। इत्यादि अनेक प्रकार के प्रयोग यहां देखो। उपनिषदों में प्राण शब्द के जितने प्रयोग आये हैं प्रायः किसी शब्द के इतने प्रयोग नहीं आये हैं तत्तत्स्थान में प्राण शब्दका विवरण देखना॥ इति

❋ अथ द्वितीयः खण्डः ❋

**स होवाचकिं-मेऽन्नं भविष्यतीति यत्किञ्चिदि-**

**दमाश्वभ्य आशकुनिभ्य इति होचुस्तद्वा एतदनस्यान्नमनो ह वै नामप्रत्यक्षम्। न ह वा एवंविदि किञ्चनानन्नं भवतीति * ॥ १ ॥**

सः । ह । उवाच । किम् । मे । अन्नम् । भविष्यति । इति । यत् । किञ्चित् । इदम् । आश्वभ्यः । आशकुनिभ्यः । इति । ह । ऊचुः । तत् । वै । एतद् । अनस्य । अन्नम् । अनः । ह । वै । नाम । प्रत्यक्षम् । न । ह । वै । एवंविदि । किञ्चन । अनन्नम् । भवति । इति ॥ १ ॥

भाष्यम्—स होवाचेति । अधुनासम्वादरूपेण व्याख्यायते । प्राणः प्रष्टास्ति । वागादयः प्रतिवक्तारः । स ह स प्रसिद्धः प्राणः । उवाच । अब्रवीत् हे वागादयोमदधीना देवताः ! मे मम । किम् किमात्मकं वस्तु । अन्नम् । खाद्यम् । भविष्यति । इति मम युष्मान् प्रति प्रश्नः । ते होचुः । हे प्राण ! आश्वभ्यः शुन आरभ्य । आशकुनिभ्यः । आविहगान्ताः प्राणिनः । यत् किञ्चिदिदं यत्किञ्चित्प्रसिद्धादिह संसारे अन्नमदन्ति । तदेव तवाप्यन्नम् । वै निश्चितम् भविष्यतीत्युत्तरम् । तत्पूर्वोक्तम् । एतत्प्राणिभिः खाद्यमानमन्नम् । अनस्य । प्राणस्य अन्नम् । अयमर्थः । अयमेव प्राणः सर्वेषु जीवेषु तिष्ठतीत्यत्र न संदेहः । सिंहादि शरीरे तिष्ठन् मांसम्, शुकादिषु फलमेव, वृक्षादिषु जलमेव, वायुमेव वा । इत्थं प्राणस्य निखिल वस्त्वाहारोऽस्तीति दर्शयति । अन इति प्राणनामधेयम् । तदेव स्वयं विस्फुटयति । हेति प्रसिद्धे । प्राणस्य । "अनः" इति । प्रत्यक्षं नाम नामधेयं । प्रसिद्धम् । "श्वस प्राणने" इति पठित्वा "अन च" इति पठति पाणिनिः । तेन अनधातुरपि प्राणने वर्तत इति ज्ञायते । प्रोपसर्गपूर्वकादनितेः प्राणशब्दसिद्धिः । सर्वप्रकारचेष्टाव्याप्तिगुणप्रदर्शनार्थं प्रसिद्धतरं प्राणशब्दं विहाय तत्स्थाने "अन" इति प्रयुङ्क्ते "अन" इत्यस्मादेवोपसर्गवशात् प्राणः, अपानः, समानः, उदानः, व्यानः इत्येवं नामधेयानि सिद्ध्यन्ति । स एव अनो विविधोपसर्गानादाय पञ्चविधो भवति । अतः प्राणस्य "अन" इत्येव नामेति सुष्ठूक्तम् । प्राणविदं प्रशंसति । एवंविदि । अनेन प्रकारेण प्राण विषयस्य तत्त्वस्य ज्ञातरि । किञ्चन किञ्चिदपि वस्तु । अनन्नं न भवति । न अन्नमनन्नम् ।

* तस्यो मे किमन्नं किं वास इति यदिदं किञ्चाश्वभ्य आकृमिभ्य आकीटपतङ्गेभ्यस्तत्तेऽन्नमापो वास इति न ह वा अस्यानन्नं जग्धं भवति नानन्नं परिगृहीतं य एवमेतदनस्यान्नं वेद तद्विद्वांसः श्रोत्रिया अशिष्यन्त आचामन्त्यशित्वाचामन्त्येतमेव तदनमनग्नं कुर्वन्तो मन्यन्ते ॥

अनद्यं न भवति । किन्तु सर्वं वस्तु तस्यान्नमेव भवतीत्यर्थः । किं भोः ! एवंवित्पुरुषः प्रतिषिद्धं विहितञ्च सर्वं भक्षयतु एवं तस्य न कोऽपि दोषो भविष्यतीत्येवं विधं प्रशास्ति? नह्येतत् प्रशास्ति । किं तर्हि । एवं वित्पुरुषो जानाति नानायोनिषु हिंस्राहिंस्रेषु वासं कृत्वा मनुष्ययोनिंप्राप्तोऽस्मि । यद्यप्येतस्य प्राणस्य तत्तद्योनिषु सर्वं वस्तु भक्ष्यं जातम् । परन्तु सम्प्रति सर्वमभक्ष्यं मनुष्य योनौ ताज्यमित्याशयेनोक्तम् ॥ १ ॥

अनुवाद—वह प्रसिद्ध प्राण बोला कि मेरा अन्न क्या होगा ? श्वान सहित और विहंग समेत प्राणियों का जो कुछ यह प्रसिद्ध अन्न है । वा वे जो कुछ खाते हैं ( वही आपका भी अन्न होगा ) ऐसा उन्होंने कहा । इस कारण वही यह अन=का अन्न है । निश्चय, प्राण का अन ही प्रत्यक्ष नाम है । निश्चय एवंविद् पुरुष को कोई वस्तु अनन्न नहीं होता ॥ १ ॥

पदार्थः—( सः+ह+ उवाच ) वह मुख्य प्राण बोला कि ( किम् ) क्या (मे) मेरा ( अन्नम् ) अन्न ( भविष्यति ) होगा ( इति ) ( आश्वभ्यः ) श्वान सहित वा श्वान से लेकर ( आशकुनिभ्यः) विहंग सहित वा विहग पर्य्यन्त जीव( यत्+किञ्चित्) जो कुछ (इदम्) इस चराचर वस्तु को खाते हैं वही आप का भी अन्न होगा इति+ह+ऊचुः) ऐसा उत्तर उन्होने दिया (तत्) इस कारण ( वै ) निश्चय (एतद्) यह प्रसिद्ध सम्पूर्ण वस्तु ( अनस्य ) अन अर्थात् प्राणका ( अन्नम् ) अन्न है और प्राण का (अनः) अन (वै) ही (प्रत्यक्षम्) विस्फुट (नाम) नाम ( ह ) प्रसिद्ध है (एवम्+विदि) इस प्रकार प्राणको जानने वाले पुरुष के निमित्त (किञ्चन) कुछ भी ( न+वै ) नहीं ( अनन्नम् ) अनन्न ( भवति ) होता है अर्थात् ऐसे पुरुष को सब अन्न=खाद्य ही होता है (इति) ॥ १ ॥

भाष्याशय–यहां प्रश्न और उत्तर रूप से आगे वर्णन करते हैं । मुख्य प्राण पूछने वाला और वाणी आदि इन्द्रिय उत्तर देने वाले हैं । पूर्व खण्ड में दरसाया गया है कि मुख्य प्राण सर्व श्रेष्ठ है । सब इन्द्रिय इस की स्तुति करते हैं । अब इसी प्राण के अधीन अन्य इन्द्रियों का भी जीवन है प्राण की पुष्टि से इन्द्रियों की पुष्टि प्राण की दुर्बलता से अन्य इन्द्रियों की दुर्बलता होती है और भोजन के ऊपर ही यह निर्भर है अतः प्राण भोजनार्थ प्रथम जिज्ञासा करता है प्राण पूछता है कि मेरा भोजन क्या होगा ? वाणी आदि सब इन्द्रिय मिल कर उत्तर देते हैं कि कुत्ते से लेकर पक्षी पर्य्यन्त जीवों का जो अन्न है वही अन्न हे प्राण ! आप का भी होगा । कुत्ता समान नीच जन्तु कोई नहीं है क्योंकि यह अपने वमन ( कै ) किये हुए पदार्थ को भी खा जाता है इसी हेतु इसे "वान्ताशी" कहते हैं यहां खाद्य पदार्थ के विचार से कुत्ता नी-

च माना गया है परन्तु वहुत से गुण कुत्ते में अच्छे भी हैं और वहुतसे पक्षी केवल शुद्ध फल के आहार से ही निर्वाह करते हैं इस हेतु कुत्ता और पक्षी का नाम लिया गया है कि कुत्ते के समान वान्ताशी जीव से लेकर और पक्षी सदृश शुद्धाशी जीव पर्य्यन्त का जो कुछ खाद्य पदार्थ है वही आपका भी भोजन है। इसका विस्पष्ट अभिप्राय यह है कि जो प्राण मनुष्य शरीर में है वही सिंह, व्याघ्र, गृध्र, सर्प, व्याल, कीट, पतङ्गादिक में भी है। अब आप विचारो कि वही प्राण, सिंह शरीर से हिंसाकर मांस को, सर्प शरीर से अपने बच्चों को, केंकरा शरीर से अपनी माता को, शूकर शरीर से अभक्ष्य पदार्थ को, श्वान रूप से वमन को, अजारूप से केवल घास को इसी प्रकार अनन्त योनि में प्राप्त होकर अनन्त पदार्थों को खाता है। इस प्रकार यावत् पदार्थ ही प्राण का भोजन है इसमें अणुमात्र भी सन्देह नहीं। अतः कहागया है कि प्राण का सबही भोजन है। यहां यह भी जानना चाहिये कि जीवात्मा के साथ सदा सर्वदा यह प्राण लगा रहता है। यही शास्त्र सिद्धान्त है।

अन--प्र+अन=प्राण। अप+अन=अपान। सम्+आ+अन=समान। उद्+आ+अन=उदान। वि+आ+अन=व्यान। इस प्रकार देखते हैं कि उपसर्ग में ही "अन" जोड़ने से प्राण आदिक शब्द बनते हैं। इस हेतु यथार्थ में प्राण का नाम अन ही है। उपसर्ग वश होकर प्राण आदिक पांच प्रकार के होते हैं। यहां अन इस शब्द का प्रयोग इस हेतु कि यही नाम शास्त्रीय है और इससे सकल प्राणियों में इस के द्वारा चेष्टा वा क्रिया का बोध हो अर्थात् सब में स्थित होकर सबको जीवित कर रहा है। इस को सूचित करने के लिये सर्वत्र अन शब्द का प्रयोग होता है।

फल में कहा गया है कि प्राण विज्ञानवित् पुरुषों को सब अन्न ही होता है इस वाक्य में सन्देह होता है कि क्या प्राणविद् पुरुष भक्ष्याभक्ष्य का विचार न करें यदि ऐसा हो तो शास्त्र मर्य्यादा बिलकुल भ्रष्ट होजायगी। सुनो इस का अभिप्राय यह है कि जो पुरुष प्राणवित् है वह जानता है कि अनन्त योनियों में नाना भक्ष्याभक्ष्य पदार्थों को खाकर यह प्राण जीवात्मा के साथ अब इस विवेकी मनुष्य शरीर में संप्राप्त हुआ है। इस हेतु यद्यपि प्राण का अभक्ष्य कोई भी पदार्थ नहीं तथापि विवेक से और ईश्वर की आज्ञा से यदि इस शरीर में आकर खाद्याखाद्य के विचार से इस को शुद्ध करलें तो अच्छा है। इस अभिप्राय से प्राणवित् की प्रशंसामात्र की गई है, यथार्थ में सकल पदार्थ के भक्षण की विधि नहीं कही गई है अन्यत्र इसका विस्तार पूर्वक वर्णन करेंगे इति ॥ १ ॥

**स होवाच–किं मे वासो भविष्यतीत्याप इति होचुस्तस्माद्वा एतदशिष्यन्तः पुरस्ताच्चोपरिष्टाच्चाद्भिः परिदधति । लम्भुको ह वासोभवत्यनग्नो ह भवति ॥२॥**

सः । ह । उवाच । किम् । मे । वासः । भविष्यति । इति । आपः । इति । ह । ऊचुः । तस्माद् । वा । एतद् । अशिष्यन्तः । पुरस्तात् । च । उपरिष्टात् । च । अद्भिः । परिदधति । लम्भुकः । ह । वासः । भवति । अनग्नः । ह । भवति ॥ २ ॥

भाष्यम्ः–सहेति । पुनरपि स ह मुख्यः प्राणस्तान् । उवाच । पप्रच्छ । मे । मम । किम् । किमात्मकं वस्तु । वासः वसनम् । आच्छादकम् । अङ्गावरणमित्यर्थः । भविष्यति । इति मम जिज्ञासा । अग्रे समाधानं ब्रूते । आप इति । जलमेव तव वासोभविष्यति । इति तं ते वागादय ऊचुः । तस्माद्वै यस्मात् कारणत् आपः प्राणस्य वासोस्ति । तस्माद्धेतोः । अशिष्यन्तः । भोद्यमाणः । भुक्तवन्तश्चविद्वांसोजनाः । पुरस्ताच्च अशनात्पूर्वम् । उपरिष्ठाच्च । भोजनादूर्ध्वं च । अद्भिः । जलैः । परिदधति । आत्मानमाच्छादयन्ति । आचामन्तीत्यर्थः । इदमेवाचमनविधानं मुख्यस्य प्राणस्य । लम्भुकः । लम्भनशीलो वासो भवति । वस्त्रं भवति । तेनैव वस्त्रेण । अनग्नो ह । न नग्नोऽनग्नः । भवति । वस्त्रवान् भवतीत्यर्थः । एतेनैव प्राणस्यानग्नता भवति । अन्यत्राप्युक्तम् । षोडशकलः सोम्य ! पुरुषः पञ्चदशाहानि माशीः । काममपः पिव । आपोमयः प्राणो न पिवतो विच्छेत्स्यत इति । आपो वा अन्नाद् भूयस्यः । तस्माद्यदा सुवृष्टिर्नभवति । व्याधीयन्ते प्राणा अन्नं कनीयो भविष्यतीति । अथ यदा सुवृष्टिर्भवति । आनन्दिनः प्राणा भवन्ति । अन्नं बहु भविष्यतीति । एतेन प्राणस्य जलमेवोज्जीवनमिति ज्ञायत इति ॥ २ ॥

अनुवादः–वह मुख्य प्राण बोला कि मेरा वस्त्र क्या होगा ? । इति । जल ( आपका वस्त्र होगा ) यह उन्होंने कहा । इसी कारण ( अन्न ) को खाने की इच्छा करने वाले वा भुक्तवान् विद्वान् लोग पूर्व और पश्चात् जलों से परिधान ( वस्त्रपरिधानवत् आचमन ) करते हैं और वही मुख्य प्राण का लम्भन शील वस्त्र होता है । और ( उससे ) वह अनग्न होता है ॥ २ ॥

पदार्थः–( सः ) वह ( ह ) प्रसिद्ध मुख्य प्राण ( उवाच ) वागादि इन्द्रियों से बोला कि ( किम् ) क्या ( मे ) मेरा ( वासः ) वस्त्र ( भविष्यति ) होगा ( इति ) प्राण ने वागादिकों से ऐसी जिज्ञासा की । तत्पश्चात् ( ह+ऊचुः ) उन्होंने उसे यह उत्तर दिया कि ( आपः+इति ) जल ही आपका वस्त्र होवेगा ( तस्माद्वै ) इसी करण ( एतद् )

इस अन्नको ( अशिष्यन्तः ) खाने की इच्छा करने वाले ( पुरस्ताच्च ) भोजन के पूर्व ( उपरिष्ठाच्च ) और भोजन के पश्चात् ( अद्भिः ) जल से ( परिदधति ) परिधान अ-र्थात् आचमन करते हैं और वही ( लम्भुकः ) लम्भन शील प्राप्त होने योग्य पदार्थ ( ह ) ही ( वासः+भवति ) मुख्य प्राण का वस्त्र होता है । और उसकी प्राप्ति से (अ-नग्नो ह ) अनग्न ही ( भवति ) होता है अर्थात् वह प्राण वस्त्र वाला होता है यही उसका आच्छादक है। अन्यत्र कहा गया है कि जलमय ही प्राण हैं सुवृष्टि होने से इन्द्रिय सहित प्राण प्रसन्न होता है । ग्रीष्म ऋतु में जल विना प्राण को कितना कष्ट होता है । विशेषकर मरु भूमि में जल विना प्राण नष्ट होजाते हैं इस से प्राण का आच्छादक जल है यह सिद्ध होता है। आचमन की चर्चा उपलक्षण मात्र है ॥ २ ॥

**तद्धैतत्सत्यकामो जाबालो गोश्रुतये वैयाघ्रपद्या-योक्त्वोवाच-यद्यप्येनच्छुष्काय स्थाणवे ब्रूयाज्जा-येरन्नेवास्मिञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥ ३॥ ***

तद् । ह । एतद् । सत्यकामः । जाबालः । गोश्रुतये । वैयाघ्रपद्याय । उक्त्वा । उवाच । यद्यपि । एनत् । शुष्काय । स्थाणवे । ब्रूयात् । जायेरन् । एव । अस्मिन् । शाखाः । प्ररोहेयुः । पलाशानि । इति ॥ ३ ॥

---

*तꣳहैतमुद्दालक आरुणिर्वाजसनेयाय याज्ञवल्क्यायान्तेवासिन उक्त्वोवाचापि ।
य एनꣳशुष्के स्थाणौ निषिञ्चेज्जायेरञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥७॥
एतमु हैव वाजसनेयो याज्ञवल्क्यो मधुकाय पैङ्ग्यायान्तेवासिन उक्त्वोवाचापि ।
य एनꣳशुष्के स्थाणौ निषिञ्चेज्जायेरञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥ ८ ॥
एतमु हैव मधुकः पैङ्ग्यश्चूलाय भागवित्तयेऽन्तेवासिन उक्त्वोवाचापि ।
य एनꣳ शुष्के स्थाणौ निषिञ्चेज्जायेरञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥ ९ ॥
एतमु हैव चूलो भागवित्तिर्जानकाय आयस्थूणायान्तेवासिन उक्त्वोवाचापि ।
य एनꣳ शुष्के स्थाणौ निषिञ्चेज्जायेरञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥ १० ॥
एतमु हैव जानकिरायस्थूणः सत्यकामाय जाबालायान्तेवासिन उक्त्वोवाचापि ।
य एनꣳ शुष्के स्थाणौ निषिञ्चेज्जायेरञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥ ११ ॥
एतमु हैव सत्यकामो जाबालोऽन्तेवासिभ्य उक्त्वोवाचापि ।
य एनꣳ शुष्के स्थाणौ निषिञ्चेज्जायेरञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ।
तमेतन्नापुत्राय वानन्तेवासिने वा ब्रूयात् ॥ १२ ॥ बृह० उ० ६ । ३ ॥

भाष्यम्--तद्धेति । सत्यकामः सत्ये ब्रह्मणि कामोऽभिलाषोऽस्य । सत्यः कामोऽस्येति वा । सत्योऽवितथः । जाबालो जबालाया अपत्यं पुमान् । ह परमप्रसिद्ध उपनिषत्तत्त्वविद्दषिश्चतुर्थप्रपाठकोक्तः । तदेतत् प्राण विज्ञानं नाम शास्त्रम् । स्वशिष्याय वैयाघ्रपद्याय व्याघ्रस्यपदाविव पदौ यस्य स व्याघ्रपत् । व्याघ्रपदोऽपत्यं वैयाघ्रपद्यः । तस्मै । गोश्रुतये गवि पृथिव्यां श्रुतिः श्रवणं यशः श्रवणं यस्य सः । तस्मै गोश्रुतिनाम्ने । उक्त्वोपदिश्य । उवाच । वक्ष्यमाणं वचनमब्रवीत् । हे गोश्रुते ! एतदेतत्प्राणविज्ञानं शुष्काय निर्जीवाय । स्थाणवे वृक्षाय । यद्यपि ब्रूयादुपदिशेत् । तर्हि । अस्मिन्नुपदिष्टे स्थाणावपि । शाखा जायेरन् एव । अवश्यमेव शाखा उत्पद्येरन् । पलाशानि पत्राणि प्ररोहेयुस्तस्मात् प्रवर्धेरन् । इति । आलङ्कारिक उपदेशः । एतत्प्राणविज्ञानेन प्राप्तोपदेशा मन्दा अपि जिज्ञासवस्तीव्रा भवितुमर्हन्तीत्यर्थः ॥ ३ ॥

अनुवादः--सत्यकाम जाबाल वैयाघ्रपद्य गोश्रुति नाम शिष्य को उस इस प्राण विज्ञान शास्त्र का उपदेश कर बोले कि शुष्क स्थाणु को भी यद्यपि यह उपदेश दिया जाय तो इस में अवश्य ही शाखाएं उत्पन्न होजांय और पत्र बढ़ने लगें ॥ ३ ॥

पदार्थः--( सत्यकामः जाबालः ) उपनिषत्तत्त्ववित् परमप्रसिद्ध प्राचीन ऋषि सत्यकाम जाबाल ( वैयाघ्रपद्याय ) व्याघ्रपद नाम के ऋषि के पुत्र ( गोश्रुतये ) गोश्रुति नामक अपने शिष्य को ( ह ) प्रसिद्ध ( तत् ) उस ( एतत् ) इस प्राण विज्ञान नामक शास्त्र का ( उक्त्वा ) उपदेश देकर ( उवाच ) वक्ष्यमाण वचन बोले ( एतत् ) यह प्राण विज्ञान ( शुष्काय ) सूखे हुए ( स्थाणवे ) वृक्ष को ( ब्रूयात् ) उपदेश दिया जाय तो ( अस्मिन् ) इस शुष्क निर्जीव वृक्ष में भी ( शाखाः ) शाखाएं ( जायेरन् एव ) अवश्य ही उत्पन्न हों और ( पलाशानि ) पत्र ( प्ररोहेयुः ) उन शाखाओं में प्रवृद्ध होवें ( इति ) ऐसा उपदेश दिया ॥ ३ ॥

---

( १ ) सत्यकाम जाबाल की आख्यायिका चतुर्थ प्रपाठक चतुर्थ खण्ड से देखो "अब्रवीन्मे सत्यकामो जाबालो मनो ब्रह्मेति" बृ० उ० ४ । १ । ६ । पुनः इस प्रवाक की टिप्पणी देखो ॥

( २ ) यह बात केवल प्राण विद्या की महिमा दर्शाने के लिये लिखी गई है इस को केवल अलंकार ही समझो जैसा कि पीछे प्राण का संवाद अलंकार रूप से वर्णन किया गया था वैसा ही यह है ॥

प्रथमं प्राणविज्ञानमुक्तम् । अचेतनः खल्वयं प्राणः । तादृशोऽपिसन् सम्पूर्ण शरीरं स एव दधाति । अस्मिँल्लघुनि शरीरे यथा पाञ्चभौतिकः प्राणः ज्येष्ठः श्रेष्ठः । तथैव सम्पूर्णे ब्रह्माण्डेपि अयमेव प्राणो विधारयिता । प्राणस्य यन्महत्त्वं वर्तते तदपि तस्यैव ब्रह्मणः । यदास्मिन्नचेतने प्राणे ईदृग्गुणोस्ति तदा तन्निर्मातरि तत्प्रकाश कर्तरि ब्रह्मणि कियानीदृग् गुणः स्यात् । इति जिज्ञासाऽपि स्वभावत उत्पद्यते । न केवलं तदीयायां विभूतावेवासज्य तत्तस्मादुत्पादकाद् विरज्येत । अतः पूर्वं तदीयां विभूतिं प्रदर्श्य तत् समीपां साक्षान्नेतुं यतते ॥

प्रथग प्राण विज्ञान कहा है । यद्यपि यह प्राण अचेतन है । तथापि सम्पूर्ण शरीर को वही धारण करता है इस लघु शरीर में जैसे यह पाञ्चभौतिक प्राण ज्येष्ठ और श्रेष्ठ है । वैसे सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में भी यही धारण करने वाला है । परन्तु प्राण का जो महत्त्व है वह ब्रह्म का ही है । अब यह विचारें कि जब इस अचेतन प्राण में इतना गुण है तो उसके रचयिता और प्रकाशक ब्रह्म में कितना गुण हो सकता है। यह जिज्ञासा स्वभावतः उत्पन्न होती है केवल उसकी विभूति में ही आसक्त हो उस उत्पादक से जिज्ञासु विरक्त न हो जाय अतः विभूति दरसा उसके साक्षात् निकट ले जाने को प्रयत्न करते हुए अतः इस प्रवाक से आरम्भ करते हैं ॥

**अथ यदि महज्जिगमिषेदमावस्यायां दीक्षित्वा पौर्णमास्याꣳरात्रौ सर्वौषधस्य मन्थं दधिमधुनोरुपमथ्य ज्येष्ठाय श्रेष्ठाय स्वाहेत्यग्ना वाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत् * ॥ ४ ॥**

अथ । यदि । महत् । जिगमिषेद् । अमावस्यायाम् । दीक्षित्वा । पौर्णमास्याम् ।

* स यः कामयेत महत्प्राप्नुयामित्युदगयन आपुर्य्यमाणपक्षस्य पुण्याहे द्वादशाहमुपसद्व्रती भूत्वा औदुम्बरे कꣳसे चमसे वा सर्वौषधं फलानीति सम्भृत्य परिसमूह्य परिलिप्याग्निमुपसमाधाय परिस्तीर्य्याऽऽवृताज्यꣳ सꣳस्कृत्य पुꣳसा नक्षत्रेण मन्थꣳ सन्नीय जुहोति यावन्तो देवास्त्वयि जातवेदस्तिर्य्यञ्चो घ्नन्ति पुरुषस्य कामान् तेभ्योऽहं भागधेयं जुहोमि ते मा तृप्ताः सर्वैः कामैस्तर्पयन्तु स्वाहा या तिरश्ची निपद्यतेऽहं विधरणी इति ॥ तां त्वा घृतस्य धारया यजे सꣳराधनीमहꣳ स्वाहा ॥ १ ॥ ज्येष्ठाय स्वाहा श्रेष्ठाय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति ।

रात्रौ । सर्वौषधस्य । मन्थम् । दधिमधुनोः । उपमथ्य । ज्येष्ठाय । श्रेष्ठाय । स्वाहा । इति । अग्नौ । आज्यस्य । हुत्वा । मन्थे । सम्पातम् । अवनयेत् ॥ ४ ॥

भाष्यम्—अथेति । क्रियाकलापादृतेऽन्तःकरणस्याशुद्धितया कलुषिता बहु शाखावलम्बिनी बुद्धिर्ब्रह्मदर्शने न क्रमते । अतो विशुद्धेश्वरपरा क्रिया प्राणविज्ञानजिज्ञासुभिःकर्तव्येत्युपदिशति । अथानन्तरं यदि कश्चिज्जिज्ञासुः । महत् महतां महत् ब्रह्म । जिगमिषेत् । गन्तुं प्राप्तुमिच्छेत् । तर्हि स विधास्यमानं कर्म कुर्यात् । अमावस्यायां तिथौ दीक्षित्वा । अद्यारभ्य व्रतं चरिष्यामि । सत्यं वदिष्यामि । ब्रह्मणि मनः समाधास्यामि । नानृतमात्मानं करिष्यामि । इत्येवंविधान् नियमान्कृत्वा चतुर्दश वा पञ्चदश दिनानि एतैरेव नियमैः संयमैश्च शान्तं दृढं निश्चितं यापयित्वा । आगामिन्यां पौर्णमास्यां तिथौ रात्रौ । सर्वौषधस्य सर्वेषामौषधानांसमाहारः । सर्वौषधं तस्य । शास्त्र दृष्टानां पुष्टिनीरोग शान्तिकराणां निखिलानां यथाशक्ति समाहृतानामौषधानाम् । ओषधीनां मन्थम् । सारम् । मथ्यते । मन्थनव्यापारेण ओषिधीभ्यो निःसार्य्यते इति मन्थ ओषधीनां सारः । तम् । दधिमधुनोर्दधिमधुभ्यां सार्धम् । उपमथ्य मिश्रितं कृत्वा । कस्मिंश्चित्पात्रे निधाय । अग्नौ आवसथ्येऽग्नौ । 'ज्येष्ठाय श्रेष्ठाय स्वाहेति' पदमुच्चार्य । आज्यस्य आज्यं घृतं मिश्रितम् । हुत्वा । स्रुवसंलग्नमवशेषम् । मन्थे मन्थननामके पात्रे । संपातम् । संस्रवम् । अवनयेत् । अधःपातयेत् । यद्यपि प्रकरणानुरोधेन ज्येष्ठ श्रेष्ठ वसिष्ठ प्रतिष्ठा सम्प्रदायतन शब्दैः प्राणवागादीनां ग्रहणमुपलभ्यते तथापि अर्थवशात् तैःशब्दैर्ब्रह्मैवग्राह्यम् । वयसा गुणैश्च मुख्यतया ब्रह्मण एव ज्येष्ठत्वं श्रेष्ठत्वञ्च सम्भवति ॥ ४ ॥

अनुवाद—अनन्तर यदि ( प्राणवित् पुरुष को ) महत् ( ब्रह्म ) की प्राप्ति की इच्छा हो तो ( वक्ष्यमाण कर्म करे ) अमावस्या तिथि में दीक्षित हो पूर्णिमा तिथि की रात्रि में सर्वौषध के मन्थ ( सार ) को दधि मधु से संयुक्त कर उसे किसी पात्र में रख "ज्येष्ठाय श्रेष्ठाय स्वाहा" इसे उच्चारण कर घृत को अग्नि में होमे । शेष भाग को मन्थ नाम पात्र में रक्खे ॥ ४ ॥

पदार्थः–( अथ ) अनन्तर ( यदि ) यदि ( महत ) महान् अर्थात् सब से महान् ब्रह्मको ( जिगमिषेत् ) प्राप्त करने की इच्छा करे तो ( अमावस्यायाम् ) अमावस्या तिथि को ( दीक्षित्वा ) दीक्षित होकर ( पौर्णमास्याम् ) उसी मास की पौर्णमासी तिथि को ( रात्रौ ) रात्रि में (सर्वौषधस्य) सब प्रकार के शास्त्र विहित ओषधियों के (मन्थम्) सारभाग को ( दधिमधुनोः ) दधि और मधु के साथ ( मन्थम् ) मन्थ ( उपमथ्य ) मिलाकर ( ज्येष्ठाय+श्रेष्ठाय+स्वाहा ) "ज्येष्ठाय श्रेष्ठाय स्वाहा" इतना पढ़कर ( अग्नौ )

अग्नि में ( आज्यस्य+हुत्वा ) घृत का हवन करके ( सम्पातम् ) स्रुवा लगा हुआ द्रव्य ( मन्थे ) मन्थ नामक पात्र विशेष में ( अवनयेत् ) रख देवे ॥ ४ ॥

भाष्याशयः—क्रिया कलाप के विना अन्तःकरण की शुद्धि नहीं होती और अशुद्धि के कारण बुद्धि कलुषित और बहुशाखावलम्बिनी हो ब्रह्म दर्शन में असमर्था हो जाती है । अतः विशुद्ध ब्रह्मपरक क्रिया अवश्य जिज्ञासुओं को करनी चाहिये । (१) महत् शब्द से यहां ईश्वर का ग्रहण है (२) अमावस्या—इस तिथि से लेकर पूर्णिमा पर्य्यन्त अर्थात् १४, १५ दिन यम नियम पालन करते हुए अपने को अखिल असत्य कार्य्य से पृथक् रक्खे (३) सर्वौषध—"दश ग्राम्याणि धान्यानि भवन्ति । ब्रीहियवाः, तिलमाषाः, अणुप्रियङ्गवः, गोधूमाश्च, मसूराश्च, खल्वाश्च, खलकुलाश्च । तान् पिष्टान् दधिनि मधुनि घृत उपसिञ्चाज्यस्य जुहोति । बृ० उ० ६ । ३ । १३ ॥ होम में ये दश प्रकार के ग्राम्य अन्न होते हैं जैसे—ब्रीहि, यव, तिल, माष, अणु, प्रियङ्गु, गोधूम, मसूर, खल्व, खलकुल । इन सबों को पीसकर दधिमधु घृत मिला कर होम करे इसके अतिरिक्त अन्य २ रोग विनाशक आदि द्रव्य भी मिश्रित करे ॥ ४ ॥

**वसिष्ठाय स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत् । प्रतिष्ठायै स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत् । सम्पदे स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत् । आयतनाय स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत् * ॥ ५ ॥**

*प्राणाय स्वाहा वसिष्ठायै स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति । वाचे स्वाहा प्रतिष्ठायै स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति । चक्षुषे स्वाहा सम्पदे स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति । श्रोत्राय स्वाहा यतनाय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति । मनसे स्वाहा प्रजात्यै स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति । रेतसे स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति ॥ २ ॥ अग्नये स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति । सोमाय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति । भूः स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति । भुवः स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति । स्वः स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रममवनयति । भूर्भुवः स्वः स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति ब्रह्मणे स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति । क्षत्राय स्याहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति ।

वसिष्ठाय । स्वाहा । इति । अग्नौ । आज्यस्य । हुत्वा मन्थे । सम्पातम् । अवनयेत् । प्रतिष्ठायै । स्वाहा । इति । अग्नौ । आज्यस्य । हुत्वा । मन्थे । सम्पातम् । अवनेयत् । सम्पदे । स्वाहा । इति । अग्नौ । आज्यस्य । हुत्वा । मन्थे । सम्पातम् । अवनयेत् । आयतनाय । स्वाहा । इति । अग्नौ । आज्यस्य । हुत्वा । मन्थे । सम्पातम् । अवनयेत् ॥ ५ ॥

भाष्यम्—वसिष्ठायेति । वसिष्ठाय । ब्रह्मैव । सर्वेषामाच्छादकत्वाद् वसिष्ठम् । आधार हेतोः प्रतिष्ठा । परमसुखकारणात् सम्पद् । आश्रयत्वात् आयतनं ब्रह्मैवास्ति । अन्यत् सर्व समानम् ॥ ५ ॥

अनुवादः—" वसिष्ठाय स्वाहा " इसे पढ़ अग्नि में घृत की आहुति दे और मन्थ में अवशेष को रक्खे " प्रतिष्ठायै स्वाहा " इसे पढ़ अग्नि में घृत की आहुति दे और मन्थ में अवशेष को रक्खे । "सम्पदे स्वाहा " इसे पढ़ अग्नि में घृत की आहुति देवे और मन्थ में अवशेष को रक्खे "आयतनाय स्वाहा" इसे पढ़ अग्नि में घृत की आहुति देवे और मन्थ में अवशेष को रक्खे ॥ ५ ॥

पदार्थः—इसके सब पद पूर्ववत् ही हैं अतः पदार्थ नहीं लिखे गये ॥ ५ ॥

**अथ प्रतिसृप्याञ्जलौ मन्थमाधाय जपत्यमो नामास्यमा हि ते सर्वमिदꣳ स हि ज्येष्ठः श्रेष्ठो राजाधिपतिः स मा ज्यैष्ठ्यꣳ श्रैष्ठ्यꣳ राज्यमाधिपत्यं गमयत्वहमेवेदꣳ सर्वमसानीति * ॥ ६ ॥**

---

भूताय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति। भविष्यति स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति। विश्वाय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति। सर्वाय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति । प्रजापत्ये स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति ॥ ३ ॥ अथैनमभिमृशति भ्रमदसि ज्वलदसि पूर्णमसि प्रस्तब्धमस्येकसभमसि हिङ्कृतमसि हिङ्क्रियमाणमस्युद्गीथमसि उद्गीथमानमसि श्रावितमसि प्रत्याश्रावितमस्यार्द्रे सन्दीप्तमसि विभूरसि प्रभूरस्यन्नमसि ज्योतिरसि निधनमसि संवर्गोऽसीति ॥ ४ ॥

* अथैननुद्यच्छत्यामꣳस्यामꣳ हि ते महि सहि राजेशानोऽधिपतिः स माꣳराजेशानोऽधिपतिं करोत्विति ।। ५ ॥

अथ । प्रतिसृप्य । अञ्जलौ । मन्थम् । आधाय । जपति । अमः । नाम । असि । अमा । हि । ते । सर्वम् । इदम् । सः । हि । ज्येष्ठः । श्रेष्ठः । राजा । अधिपतिः । सः । मा । ज्यैष्ठ्यम् । श्रैष्ठ्यम् । राज्यम् । आधिपत्यम् । गमयतु । अहम् । एव । इदम् । सर्वम् । असानि । इति ॥ ६ ॥

भाष्यम्–अथेति । होमसमाप्त्यनन्तरम् । प्रतिसृप्य । अग्निकुण्डात् प्रतिसृप्य किञ्चिद्दूरं निःसृत्य । अञ्जलौ । बद्धकरे । मन्थम् । तं सारं सर्वौषधस्य । आधाय । स्थापयित्वा । ततः प्राणविज्ञानवित् । जपति मनसा भावयेत् । किं जपेदित्याह । हे भगवन् ! त्वम् । अमोनामासि । अतति सातत्येन गच्छति ब्रह्मशक्त्या सततं गमनशीलो भवति यः । सः । अः । अतेर्डः । अः संसारः । ब्रह्माण्डम् । "अ" इति ब्रह्माण्डसंज्ञा । अम् । ब्रह्माण्डम् । माति । निर्माति । यःसोऽमः । यद्वा सृष्ट्या ब्रह्माण्डं मातीव मानयतीव । यः । सोऽमः । यः खलु सम्पूर्णं ब्रह्माण्डं करामलकवत् परिच्छेदयति सः ! नामेति प्रसिद्धम् । ब्रह्माण्डपरिच्छेदकस्त्वमसीति प्रसिद्धमेतच्छास्त्रेषु । हि । यतः । ते तव अमा मानं मा । अस्य ब्रह्माण्डस्य मा इत्यमा । ब्रह्माण्ड परिच्छेदः । ब्रह्माण्डमानम्वा ब्रह्माण्ड निर्माण शक्तिर्वा । अमस्य शक्तिः अमावा । इदं सर्वं विश्वं ते तव अमाशक्तिर्वा कृतिर्वास्ति । स हि अम–नामा पुरुषः । ईश्वरः । ज्येष्ठः । श्रेष्ठः । राजा । अधिपतिश्च । वर्त्तते । हे भगवन् ! यस्त्वं सर्वज्येष्ठत्वादिगुणविशिष्टोऽसि । स भवान् । मा । मामपि ज्यैष्ठ्यम् । ज्येष्ठताम् । श्रैष्ठ्यम् ।श्रेष्ठताम् । राज्यम् । आधिपत्यम् । अधीश्वरत्वञ्च । गमयतु । प्रापयतु । अहमेव अहमपि । इदं सर्वम् । असानि । भवानि प्राप्नवानि वा । अयमर्थः । अहमपिज्येष्ठः श्रेष्ठो राजाधिपतिश्च एव सर्वो भवानि । ईदृशी माशिषं मे देहि ॥ ६ ॥

अनुवादः–अनन्तर ( अग्निकुण्ड से ) कुछ हटकर अञ्जलि में मन्थ को ले यह जपे ( ईश्वर से मन में ही प्रार्थना करे ) हे भगवन् ! तुम्हारा "अम" नाम है क्योंकि तेरी यह सब अमा शक्ति है। क्योंकि तुम ही ज्येष्ठ, श्रेष्ठ, राजा, अधिपति हो । सो तुम मुझको भी ज्येष्ठता श्रेष्ठता राज्य और आधिपत्य की ओर लेचलो ( आप की कृपा से ) मैं भी वह सब होऊं अर्थात् ज्येष्ठ, श्रेष्ठ, राजा, अधिपति आदि होऊं ॥ ६ ॥

पदार्थः—अब होम की समाप्ति के अनन्तर ( अञ्जलौ ) अञ्जलि में ( मन्थम् ) ओषधि के सार भाग को ( आधाय ) रख कर ( जपति ) मन में ही ईश्वर से प्रार्थना, स्तुति, उपासना, ध्यान करे। क्या प्रार्थना करे सो आगे कहते हैं (अमः+नाम+असि ) तुम " अम " नाम वाले हो ( हि ) क्योंकि (इदम्+सर्वम्) यह सब ( ते

तेरी ( अमा ) जगत् निर्माण अर्थात् निर्माणशक्ति है ( हि ) क्योंकि ( सः ) वह तुम ही ( ज्येष्ठः+श्रेष्ठः ) ज्येष्ठ और श्रेष्ठ हो ( राजा+अधिपतिः ) राजा और अधिपति हो ( सः ) वह तुम ( मा ) मुझ को भी ( ज्यैष्ठ्यम् ) ज्येष्ठता ( श्रैष्ठ्यम्) श्रेष्ठता (राज्यम् ) राज्य (आधिपत्यम्) आधिपत्य (गमय) दो (अहम्+एव ) मैं भी आप की कृपा से (इदम्+सर्वम्) यह सब ( असानि ) होऊं वा इनको पाऊं अर्थात् मैं भी ज्येष्ठ श्रेष्ठ राजा और अधिपति बनूं ( इति) यह आप से प्रार्थना है ॥ ६ ॥

भाष्याशयः—अम–जो चलता रहै अर्थात् ईश्वरीय शक्ति के द्वारा जो प्रतिक्षण गमन शील हो उसे " अ " कहते हैं अर्थात् यह सम्पूर्ण संसार । संसार शब्द का भी यही अर्थ है क्या पृथिवी क्या सूर्य्य क्या चन्द्र क्या नक्षत्र सब पदार्थ ही चल रहे हैं क्योंकि आकाश में निरवलम्ब कोई पदार्थ स्थिर नहीं रह सकता एक दूसरे के आश्रय से पदार्थ चलता हुआ वा घूमता हुआ वा परिक्रमा करता हुआ बरतता है। कोई स्थिर नहीं अतः ब्रह्माण्ड का नाम "अ" है (अतधातु) और "म" कहते हैं निर्माता=निर्माण करने वाले को अर्थात् " अ" जो संसार उस को " म " निर्माण करने वाला जगत् रचयिता० । यद्वा " म " का अर्थ माप करने वाला भी है जैसे कोई वस्तु को हाथ में रख मुष्टि से नाप करे तद्वत् इस संसार को मानो ईश्वर अपनी मुष्टि से नाप करते हैं। अर्थात् जिस की एक मुट्ठी भर भी संसार नहीं है अतः ईश्वर अम है । (अमा) जगन्निर्माण की शक्ति को अमा कहते हैं । अथवा अम की शक्ति को "अमा" स्त्रीलिङ्ग में कहते हैं इत्यादि ॥

**अथ खल्वेतयर्चा पच्छ आचामति "तत्सवितुर्वृणीमह,, इत्याचामति । "वयं देवस्य भोजन,, मित्याचामति, "श्रेष्ठꣳसर्वधातम,,मित्याचामति । "तुरं भगस्य धीमही,, ति सर्वं पिबति * ॥ ७ ॥**

---

*अथैनमाचामति । तत्सवितुर्वरेण्यं मधुवाता ऋतायते मधु क्षरन्ति सिन्धवः । माध्वीर्नः सन्त्वोषधीर्भूः स्वाहा । भर्गो देवस्य धीमहि मधुनक्तमुतोषसो मधुमत्पार्थिवꣳ रजः। मधुद्यौरस्तु नः पिता भुवः स्वाहा । धियो यो नः प्रचोदयान्मधुमान्नो वनस्पतिर्मधुमाँ २ अस्तु सूर्य्यः । माध्वीर्गावो भवन्तु नः स्वः स्वाहेति । सर्वाञ्च सावित्रीमन्वाह सर्वाश्च मधुमतीरहमेवेदꣳ सर्वं भूयासं भूर्भुवः स्वः स्वाहेत्यन्तत आचम्य पाणीं प्रक्षाल्य ॥

अथ । खलु । एतया । ऋचा । पच्छः । आचामति । तत् । सवितुः । वृणीमहे । इति । आचामति । वयम् । देवस्य । भोजनम् । इति । आचामति । श्रेष्ठम् । सर्वधातमम् । इति । आचामति । तुरम् । भगस्य । धीमहि । इति । सर्वम् । पिबति ॥ ७ ॥

भाष्यम्—अथेति। पूर्वप्रार्थनानन्तरम् । एतया वक्ष्यमाणयाऋचा मन्त्रेण । पच्छः पादश एकैकेन पादेन आचामति । एकैकंपादंपठित्वा । तं मन्थमाचामेत् । का सा ऋक् । कतमः स पादश्चेत्याह । " तत्सवितुर्वृणीमहे " इति पठित्वाचामति । प्रथमम् । आचामेत् "वयं देवस्य भोजनम्" इतिपठित्वा द्वितीयमाचमनमाचामति "श्रेष्ठं सर्वधातमम्" इतिपठित्वा तृतीयमाचमनमाचामति "तुरं भगस्य धीमहि" इति पठित्वा सर्वं । मन्थं । पिबति । सम्पूर्णेयमृग्:—

**तत्सवितुर्वृणीमहे । वयंदेवस्य भोजनम् ॥**
**श्रेष्ठं सर्वधातमम् । तुरंभगस्यधीमहि ॥ ऋ० ५ । ८२ । १॥**

अस्या ऋचोऽर्थः । वयं मनुष्याः । सवितुर्ब्रह्माण्डस्य प्रसवितुर्जनयितुः । देवस्य जगद्द्योतनस्य ब्रह्मणः सकाशात् । तद् भोजनमन्नम् । वृणीमहे याचेमहि प्रार्थयेमहि । किंतद् भोजनम् । श्रेष्ठमत्युत्तमम्। पुनः कीदृशम्। सर्वधातमम् । सर्वं दधातीति सर्वधा अतिशयितं सर्वधा इति सर्वधातमम् । सर्वधनसम्पन्नम् । तत्र केवलं वयं भोजनमेव वृणीमहे किन्तु । भगस्यभजनीयस्य सेवनीयस्य तस्य ब्रह्मणः । तुरम् तूर्णम् । सर्वथा व्यापकं तेजइति वाक्यशेषः । धीमहि । ध्यायेम । कथंभूतं तुरं । श्रेष्ठम् । पुनः सर्वधातमम् । एतद्विशेषणद्वयमुभयत्र संयोज्यम् ॥ ७ ॥

अनुवादः—अनन्तर इस ऋचा के एक एक पाद से आचमन करे "तत्सवितुर्वृणीमहे" इस पाद से प्रथम आचमन करे "वयं देवस्य भोजनम्" इस से द्वितीय आचमन करे "श्रेष्ठंसर्वधातमम्" इससे तृतीय आचमन करे "तुरं भगस्य धीमहि" इससे सब पीवे ॥ ७ ॥

पदार्थः—( अथ ) प्रार्थना के अनन्तर ( एतया ) इस वक्ष्यमाण ( ऋचा ) मन्त्र से ( खलु ) विधिपूर्वक (पच्छः ) एक एक पाद से अर्थात् मन्त्र के एक एक चरण को पढ़ कर और उसके द्वारा ईश्वर से प्रार्थना करता हुआ ( आचामति ) आचमन करे आगे सम्पूर्ण मन्त्र का अर्थ लिखते हैं । सम्पूर्ण मन्त्र का पाठ भाष्य में लिखा है ( वयम् ) हम उपासक मनुष्यगण ( सवितुः ) सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड के उत्पादक ( देवस्य ) और प्रकाशक महादेव ब्रह्म से ( तत्+भोजनम् ) उस अन्न को ( वृणीम-

हे ) मांगें । ईश्वर से अन्न के लिये प्रार्थना करें । कैसा है अन्न सो आगे कहते हैं ( श्रेष्ठम् ) सर्वोत्तम । फिर वह अन्न कैसा है (सर्वधातमम्) सब सुवर्ण, रजत, व्रीहि, पशु, पुत्र, कलत्रादि सम्पत्तियों सहित जो अन्न उसे मांगें । केवल अन्न ही नहीं मांगें किन्तु ( तुरम् ) सर्वत्र व्यापन शील उसके तेज का भी ( धीमहि ) ध्यान करें श्रेष्ठ और सर्वधातम ये दोनों विशेषण "तुर" का भी हो सकता है अर्थ पूर्ववत् ही होगा । सम्पूर्ण सुख के धारण करने वाले को सर्वधातम कहते हैं ॥७॥

**निर्णिज्य कंसं चमसं वा। पश्चादग्नेः संविशति चर्मणि वा स्थण्डिले वा। वाचंयमोऽप्रसाहः स यदि स्त्रियं पश्येत् समृद्धं कर्मेति विद्यात्*॥ ८ ॥**

निर्णिज्य । कंसम् । चमसम् । वा । पश्चात् । अग्नेः । संविशति । चर्मणि । वा । स्थण्डिले । वा । वाचंयमः । अप्रसाहः । सः । यदि । स्त्रियम् । पश्येत् । समृद्धम् । कर्म । इति । विद्यात् ॥ ८ ॥

भाष्यम्—निर्णिज्येति । सर्वौषधमन्थपानानन्तरम् । कंसं कंसनामकं कंसाकारं वा । चमसं चमसनामकं चमसाकारम्वा औदुम्बरं पात्रम् । येन पात्रेण मन्थोपीतस्तत्पात्रमिति यावत् "चतुरौदुम्बरो भवति । औदुम्बरः स्रुवः । औदुम्बरश्चमसः । औदुम्बरइध्मः । औदुम्बर्यो उपमन्थन्यौ" इति बृहदारण्यकप्रामाण्यादौदुम्बरं पात्रं ग्राह्यम् । निर्णिज्य जलादिभिः प्रक्षाल्य । शुद्ध्यर्थमिदमुक्तम् । अन्यान्यपि उच्छिष्टानि पात्राणि प्रक्षाल्य । वाचंयमः वाचं वाणीं यच्छति नियच्छति मौनमवलम्बते यः स वाचंयमः । वाग्यतः सः । अप्रसाहः । न प्रसह्यते नाभिभूयते स्त्र्यादिप्रलोभनैर्यः सोऽप्रसाहः । संयतचित्तो वशीकृतेन्द्रियश्चेत्यर्थः । ईदृग्भूत्वा । अग्नेरग्निकुण्डस्य पश्चात् । चर्मणि मृगादीनां चर्मणिवा । स्थण्डिलेवा केवलायां भूमौ वा । सम्यग् विधिवदुपविश्य । संविशति सम्यक् प्रविशति । कुत्र? । ब्रह्म प्रविशति । समनस्कैः सर्वैरिन्द्रियैर्ब्रह्मप्रविशेदित्यर्थः । संविशति शेते । इति प्रामादिकोऽर्थो न ग्राह्यः । सर्वाणीन्द्रियाणि वशीकृत्य अग्निकुण्डस्य समीपे आसने वा भूमौ वोपविश्य ब्रह्म चिन्तयेदित्यर्थः । ब्रह्म प्रविष्टः सन् स उपासकः । यदि स्त्रियं पश्येत । ब्रह्मशक्तिम् । ब्रह्मविभूतिम् । पश्येत् विजानीयात् । ब्रह्मविभूतिं विज्ञातुं यदि शक्नुयात् । तर्हि । कर्म्म । यत्कर्म्म पूर्वमाचरितम् । तत् समृद्धम् । सफलीभूतमिति

* जघनेनाग्निं प्राक्शिराः संविशति प्रातरादित्यमुपातिष्ठते दिशामेकपुण्डरीकमस्यहं मनुष्याणामेकपुण्डरीकं भूयासमिति यथेतमेत्य जघनेनाग्निमासीनो वंशं जपति ॥ ६ ॥

विद्यात् । जानीयात् । यदि ब्रह्म शक्तिं विज्ञातुमसमर्थःस्यात्तर्हि तत्कर्मापि निष्फलीभूतमिति विज्ञेयम् । कर्म्मण इदमेव फलं यदन्तःकरण शुद्धिस्तत ईश्वर विभूत्यवलोकनम् । तत्र जातंचेदलं कर्म्मणा । स्त्रीशब्देनब्रह्मशक्तिरेव ग्राह्या न लौकिकी स्त्री ॥ ८ ॥

अनुवादः—कंस वा चमस नामक वा कंसाकार और चमसाकार पात्र को धोय, अग्निके पश्चिम भाग में चर्म वा स्थण्डिलपर बैठ, वाचंयमी ( मौनव्रतधारी ) और अप्रसाह ( कामादियों से अजेय वशीकृतेन्द्रिय ) हो सब प्रकार से ब्रह्म में प्रवेश करे । अनन्तर यदि ब्रह्मशक्ति ( ब्रह्मविभूति ) को अनुभवकर सके तो कर्म्म सफल हुआ ऐसा जाने ॥ ८ ॥

पदार्थः—( कंसम् ) कंस नामक पात्रको वा कंसाकार पात्र को ( वा ) अथवा ( चमसम् ) चमस नामक पात्रको वा चमसाकार पात्र को अर्थात् जिस पात्र से मन्थ को पिया हो उस पात्रको । यह केवल शुद्धि के लिये कहा गया है अन्यभी अशुद्धपात्र हों तो उन्हें भी ( निर्णिज्य ) धोकर (अग्नेः) अग्निके ( पश्चात् ) पश्चिम भाग में ( चर्म्मणि ) शुद्ध मृग चर्मपर ( वा ) अथवा ( स्थण्डिले ) केवल पृथिवी पर ही विधि पूर्वक बैठकर ( वाचंयमः ) वाणी को संयम करता हुआ और ( अप्रसाहः )काम क्रोधादिकों से अभिभूत न होता हुआ ( संविशति ) सब प्रकार से अर्थात् सम्पूर्ण इद्रियों को मनके सहित वशकर उनके साथ ब्रह्म में प्रवेश करे। तत्पश्चात् ( यदि ) यदि ( स्त्रियम् ) ईश्वर शक्ति को अर्थात् ईश्वर की परमविभूति को ( पश्येत् ) विचार से जान सके तो ( कर्म्म ) पूर्वोक्त कर्म को ( समृद्धम् ) सफलीभूत ( इति ) हुआ ऐसा ( विद्यात् ) जाने । यदि ब्रह्म में प्रवेश करने पर भी ईश्वर विभूति समझने में न आवे तो कर्म को निष्फल ही समझे क्योंकि कर्म्म के द्वारा अन्तःकरण की शुद्धि । उससे ब्रह्मदर्शन । सो यदि न हो सका तो कर्म्म करना व्यर्थ ही है यहां स्त्री शब्द का अर्थ ब्रह्म शक्ति है । लौकिकी स्त्री नहीं ॥ ८ ॥

**तदेषश्लोको–यदा कर्मसु काम्येषु स्त्रियꣳस्वप्नेषु पश्यति । समृद्धिं तत्र जानीयात्तस्मिन्स्वप्न निदर्शने । तस्मिन्स्वप्ननिदर्शने ॥ ९ ॥**

तत् । एषः । श्लोकः । यदा । कर्मसु । काम्येषु । स्त्रियम् । स्वप्नेषु । पश्यति । समृद्धिम् । तत्र । जानीयात् । तस्मिन् । स्वप्ननिदर्शने । तस्मिन् । स्वप्ननिदर्शने ॥ ९ ॥

भाष्यम्—तदिति । तत् । तस्मिन्नर्थे । एषः अयम् । श्लोको वर्तते । यथा । यदा । काम्येषु । इच्छायुक्तेषु अनेन कर्मणाममेदं फलं भवतु इत्येवंविधमनोरथ युक्तेषु कर्मसु विधिवदनुष्ठितेषु सत्सु । स्वप्नेषु सुदृढ़तर—ध्यानावस्थासु । स्वप्नधीगम्य इत्यादिनिर्देशात् स्वप्नोऽत्र ध्यानावस्था । नतु शयनम् । स्त्रियं ब्रह्मशक्तिम् । ब्रह्मपरम विभूतिम् । पश्यति । विजानाति । विजानीयाद् । तर्हि । तस्मिन् स्वप्ननिदर्शने समाधिविज्ञान दर्शने तत्र समृद्धिं प्रवृद्धिं । उत्तरोत्तरं समुन्नतिं जानीयात् । द्विरुक्तिः कर्म समाप्त्यर्था ॥ ९ ॥

इति द्वितीय खण्डस्य संस्कृत भाष्यं समाप्तम् ॥ २ ॥

अनुवादः—इस विषय में यह एक श्लोक है काम्य कर्म्मों के अच्छे प्रकार अनुष्ठित हो जाने पर सुदृढ़तर ध्यानावस्था में यदि ब्रह्म शक्ति को जाने तब उन कर्मों से उस ध्यानावस्था के द्वारा समृद्धि होगी ऐसा समझें ॥ ८ ॥

पदार्थः—( तत् ) पूर्व कथित विषय में (एषः) यह ( श्लोकः ) श्लोक है (यदा) जब ( काम्येषु ) इस कर्म से यह मनोरथ सिद्ध हो इस प्रकार के काम=मनोरथों से युक्त ( कर्मसु ) कर्म्मों के अच्छे प्रकार अनुष्ठान के पीछे ( स्वप्नेषु ) सुदृढ़तर समाधि की अवस्था में यदि ( स्त्रियम् ) ब्रह्म शक्ति अर्थात् ब्रह्म की परम विभूति को ( पश्यति ) जाने वा जान सकै तो ( तत्र ) उस कर्म में ( तस्मिन्+स्वप्ननिदर्शने ) उस समाधि निमित्त ( समृद्धिम् ) समृद्धि को ( जानीयात् ) समझे "तस्मिन्स्वप्ननिदर्शने" इसका दोवार पाठ उपासना वा कर्म की समाप्तिका सूचक है यहां स्वप्न शब्द समाधि वाचक है । क्योंकि "स्वप्नधीगम्य" इत्यादि प्रयोग में स्वप्नका अर्थ समाधि ही होता है॥ ८॥

इति द्वितीय खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ २ ॥

## अथ तृतीयः खण्डः

**श्वेतकेतुर्हारुणेयः पञ्चालानाᳬसमितिमेयाय । तᳬह प्रवाहणो जैबलिरुवाच कुमारानु त्वाशिषत्पितेत्यनु हि भगव ! इति * ॥ १ ॥**

( १ )"श्वेतकेतुर्ह वा आरुणेयः पञ्चालानां परिषदमाजगाम । स आजगाम जैवलिं प्रवाहणं परिचारयमाणम् । तमुदक्ष्याभ्युवाद कुमार३ इति सभोः ३ इति प्रतिशुश्रावानुशिष्टोन्वासि पित्रेत्योमिति होवाच" । बृ० ६।२।१॥ अर्थात् (ह) एक समय ( आरुणेयः+श्वेतकेतुः ) आरुणि का पुत्र श्वेतकेतु ( पञ्चालानाम्+परिषदम्+आजगाम ) पञ्चाल देश की सभा में आया । वहां से ( परिचारयमाणम् ) भृत्यादिकों से सेव्यमान पञ्चालाधिपति ( जै-

श्वेतकेतुः । ह । आरुणेयः । पञ्चालानाम् । समितिम् । एयाय । तम् । ह । प्रवाहणः । जैबलिः । उवाच । कुमार । अनु । त्वा । अशिषत । पिता । इति । अनु । हि । भगवः । इति ॥ १ ॥

भाष्यम्–श्वेतकेतुरिति । अरुणस्यापत्यमारुणिः । आरुणेरपत्यमारुणेयः । आरुणेः कस्यचिद्दषेः पुत्र इति यावत् । यद्यप्यरुणोनेकार्थः । तथापि बाहुल्येनेषद्रक्ते प्रसिद्धः । पुरा ईषद्रक्तोवंशोऽरुण इति नाम्ना विख्यात आसीत् । सम्प्रति तस्य वंशस्य नाम न श्रूयते । श्वेतकेतुः । श्वेत उज्ज्वलः केतुर्ज्ञानं यस्य सः । विमलबोध इत्यर्थः । अत्र श्वेतकेतुरिति-कस्यचिन्नामविशेषः । हेतिपुरावृत्तसूचकः । पञ्चालानां पञ्चालानां निवासो जनपदः पञ्चालाः । तेषाम् । पञ्चाल जनपदानामित्यर्थः । समितिंसभाम् । सम्यक् परितोजना यन्ति यां सा समितिः । यद्वा । इतिर्गमनम् । सम्यक् सम्यवेषेण इतिर्गमनं यत्र सा । यद्वा । मितिर्मानम् । तुलया वस्तूनामुत्तोलनं मानम् । तेनात्र न्यायः परीक्षाचगम्यते । मित्यामानेन न्यायेन परीक्षायाच सह विद्यते या सा समितिः । यत्र सर्वेषां परीक्षा भवतीत्यर्थः । यद्वा मितिर्मानं संगानम् । यत्र सर्वे सम्मानमर्हन्ति सा । यद्वा । इति समाप्तिः । तेन सम्यक् साधुतया सर्वेषां व्यवहाराणां निर्णयेण इति समाप्तिर्भवति यत्र सा समितिः । ईदृशीं पञ्चालानां सभां स श्वेतकेतुः । एयाय । आजगाम । ततस्तमागतं वीक्ष्य जैवलिः । जीवतीति जीव आत्मा । जीवाय कर्मफलं लाति ददातीति जीवलः ईश्वरः । अत्र कस्यचिन्नृपस्य नामधेयम् । जीवलस्यापत्यं जैवलिः । प्रवाहणः । वहन्तीति वाहना अश्वादयः । प्रकृष्टा वाहना यस्य स प्रवाहणः । यद्वा वहन्ति ज्ञानं प्रापयन्तीति वाहनानि ज्ञानेन्द्रियाणि । श्रुतिपरिशीलनेन प्रकृष्टानि जातानि वाहनानि ज्ञानेन्द्रियाणि यस्य स प्रवाहणः । ज्ञानवानित्यर्थः । हेतीतिहासादिषु प्रसिद्धः । स जैबलिः प्रवाहणो राजा । तं श्वेतकेतुमुवाचापृच्छत् । हे कुमार ! क्रीडाशील ! इदानीं त्वं कुमार एवासि

---

वलिम्+प्रवाहणम् ) जैवलि प्रवाहण नाम के राजा के निकट (सः+आजगाम) वह श्वेतकेतु आया (तम्+उदीक्ष्य) उसको देख राजा ने (कुमार३+इति) ऐ कुमार! कहकर ( अभ्युवाद ) पुकारा ( सः ) तब श्वेतकेतु ने ( भोः+इति ) जी क्या है ( इति+प्रति+शुश्राव ) ऐसा उत्तर दिया । तब राजा ने पूछा कि हे कुमार ! ( पित्रा ) पिता से ( अनुशिष्टः+अन्वासि ) शिक्षित हुए हो ? पिता ने तुम्हें शिक्षा दी है ( इति ) तब श्वेतकेतु ने ( ओम्+इति+ह+उवाच ) जी, मुझे पिता ने शिक्षा दी है । ऐसा उत्तर दिया ।

न ब्रह्मवित्संवृत्तः । तव मनसि ब्रह्मवित्त्वाभिमानस्त्वभिमान एव । इति कुमार सम्बोधनेन ध्वन्यते । कच्चित् हे कुमार ! त्वा त्वाम् । पिता अन्वशिषत् । अनुशिष्टवान् उपदिष्टवानस्ति। इति नृपस्य प्रश्नः। ततः हे भगवः। भगवन् राजन्! हि निश्चयेन मम पिता।माम्। अनु+अशिषत् । अन्वशिषत् । अशिषत् पदमध्याहार्यम् । इति कुमारस्य प्रतिवचनम् । पित्राऽहमनुशिष्टोऽस्मि । यदि भवतः किमपि प्रष्टव्यमस्ति तर्हि पृच्छतामिति ॥ १ ॥

अनुवादः—एक समय आरुणेय श्वेतकेतु कोई ( ऋषि कुमार ) पञ्चाल देशीय सभा में आये । जैबलि प्रवाहण राजा ने इसे पूछा कि हे कुमार ! पिता ने आप को सिखलाया है ? हां हे भगवन् राजन् ! पिता ने मुझे शिक्षा दी है ( कुमार ने ऐसा उत्तर दिया ) ॥ १ ॥

पदार्थः-( ह ) यह शब्द इतिहास सूचक है अर्थात् यहां इतिहास कहा जाता है। ( आरुणेयः ) आरुणि ऋषि का पुत्र ( श्वेतकेतुः ) श्वेतकेतु नामक ऋषि कुमार (पञ्चालानाम् ) पञ्चाल देश की ( समितिम् ) सभा में ( एयाय ) आए । तब (तम्) उस आये हुए कुमार से ( जैबलिः प्रवाहणः ) जैबलि प्रवाहण राजा ने ( उवाच ) पूछा ( कुमार ) हे कुमार ! ( त्वा ) आप को ( पिता ) पिता ने ( अनु+अशिषत् ) अनुशासन दिया है अर्थात् आप को पिता ने कुछ शिक्षा दी है ( इति ) इस प्रश्न की समाप्ति होने पर वह कुमार बोला ( भगवः ) हे भगवन् राजन् ! ( अनु+हि ) पिता ने मुझ को शिक्षा दी है । इति ॥ १ ॥

भाष्याशयः—( १ ) आरुणेय–अरुणिका सन्तान आरुणि। आरुणि का अपत्य (पुत्र) आरुणेय । संस्कृत भाषा में अरुण शब्द अनेकार्थक है । परन्तु ईषद्रक्तका नाम अरुण प्रसिद्ध है । प्राचीनकाल में जिन भारतवासियों का शरीर ईषद्रक्त किञ्चिद्लाल वर्ण हुआ करता था वह अरुणवंश नाम से प्रसिद्ध था। आजकल इस वंश का पता नहीं है । ( २ ) श्वेतकेतु–श्वेतनाम=उज्ज्वल, सफेद, साफ, निर्मल । केतु नाम= ज्ञान, बोध आदि जिसका बोध निर्मल हो उसे श्वेतकेतु कहते हैं। केतु शब्द का अर्थ ध्वजा भी होता है । जिसका ध्वजा ( ध्वजा पताका ) श्वेत ( उज्ज्वल ) हो उसे भी श्वेतकेतु कहते हैं परन्तु यहां यह अर्थ करना ठीक नहीं । ( ३ ) समिति–सभा। समिति शब्द की व्युत्पत्ति अनेक प्रकार से होती है ( सम्यग् यन्ति याम् ) जिस स्थान में चारों ओर से मनुष्य आकर बैठें उसे समिति कहना चाहिये । यद्वा ( सम्यक् साधु वेषेण इतिर्गमनं यस्यां सा ) जिस स्थान में साधु वेष बनाकर जाता हो । आज कल भी लोग सजधज के ही सभा में जाया करते हैं । यद्वा ( स+मिति । मिति=

मान=तोलन ) जो स्थान जांच के लिये हो अर्थात् ( मित्या सह वर्तते ) न्याय से सकल पदार्थों की परीक्षा होती है जिस स्थान में वह समिति । यद्वा । ( सम्+इति ) इति नाम है समाप्तिका । जहां राजकीय धार्म्मिक पुरुष बैठकर सकल व्यवहारों की न्याय के द्वारा समाप्ति करते हों । यद्वा । जो सम्मान का स्थान हो । जहां पर सबों को सम्मान मिले । इत्यादि अनेक अर्थ समिति शब्द से निकलते हैं । इस शब्द से विशेष कर हम लोगों की एक प्राचीन रीति मालूम होती है कि पुराकाल में एक सभा बनी रहती थी जहां पर विद्वानों की परीक्षा वा सम्मान हुआ करता था । उसमें अच्छे२ लोग इकट्ठे हुआ करते थे इत्यादि । ( ४ ) प्रवाहण ( प्र=उत्कृष्ट ) (वाहन=हय, गज आदि ) जिसके अच्छे वाहन हों । यद्वा । विषयों के लाने वाले जो ज्ञानेन्द्रिय वे ही यहां वाहन हैं, शास्त्र के अभ्यासादि क्रिया से जिनके वाहनरूप ज्ञानेन्द्रिय प्रकृष्ट होगये हैं उन्हें भी प्रवाहण कहना चाहिये । जिस कारण यह राजा यथार्थ में ज्ञानी था इसकी चर्चा पूर्व में भी आई है । जिस प्रसंग से विदित होता है कि सुबोधवान् था । अतः प्रवाहण इसका नाम अन्वर्थ ही है । ( ५ ) जैवलि । जीवल के अपत्य का नाम संस्कृत में जैवलि होता है और जीवल उसे कहते हैं जो कर्म के अनुसार सकल जीवों को कर्म फल देवे अर्थात् ईश्वर । परन्तु यहां एक राजा का नाम है । यद्वा जीव जो प्राणीमात्र में है । जीवों के भरण पोषण में ही जो अपने जीवन के सम्पूर्ण भाग को लय (नाश) करता हो । अर्थात् प्रजा का पोषण जिसके जीवन का मुख्य उद्देश हो उसे जीवल कहना चाहिये । ( ६ ) कुमार—श्वेतकेतु को अपनी विद्या का बड़ा अहङ्कार था । परन्तु यथार्थ में वह उतना विद्वान् नहीं था । राजा ने उसके गर्व को दूर करने के वास्ते प्रथम कुमार पद से सम्बोधन किया । अर्थात् जैसे मानो वह अभी बालक ही हो परिपक्व विद्वान् न हुआ हो ( कुमार क्रीड़ायाम् । कुमार=खेलना ) उस वयः क्रम तक बालक को कुमार कहना चाहिये जबतक उसके शरीर वा मन से निरर्थक क्रीड़ाशीलता न गई हो । कुमार का अन्य अर्थ भी लोग करते हैं कुत्सिता मारो कामो यस्य इत्यादि जब तक विवाह संस्कार नहीं होता है तब तक लड़के को प्रायः कुमार वा कुँवारा कहते हैं । ऐसा व्यवहार अभी तक है । इत्यादि अनुसन्धान करना ॥

**वेत्थ यदितोऽधिप्रजाः प्रयन्तीति ? ( १ ) न भगव ! इति । वेत्थ यथा पुनरावर्त्तन्ता३इति ? (२) न भगव ! इति । वेत्थ पथोर्देवयानस्य पितृयाणस्य च**

# व्यावर्त्तना३ इति ? ( ३ ) न भगव ! इति* ॥ २ ॥

वेत्थ । यद् । इतः । अधि । प्रजाः । प्रयन्ति । इति । न । भगवः । इति । वेत्थ । यथा । पुनः । आवर्त्तन्ते । इति । न । भगवः । इति । वेत्थ । पथोः । देवयानस्य । पितृयाणस्य । च । व्यावर्त्तना । इति । न । भगवः । इति ॥ २ ॥

---

* वेत्थो यथेमाः प्रजाः प्रयन्त्यो विप्रतिपद्यन्ता३ इति ? (१) नेति होवाच । वेत्थो यथेमं लोकं पुनरापद्यन्ता३ इति ? (२) नेति होवाच । ( वेत्थो यथेमं लोकं पुनः सम्पद्यन्ता३इति नेति होवाच ) वेत्थो यथाऽसौ लोक एवं बहुभिः पुनः पुनः प्रयद्भिर्न सम्पूर्यता३ इति ? ( ३ ) नेति होवाच । वेत्थो यतिथ्यामाहुत्याᳬहुतायामापः पुरुषवाचोभूत्वा समुत्थाय वदन्ती३ इति ? ( ४ ) नेति होवाच । वेत्थो देवयानस्य वा पथः प्रतिपदं पितृयाणस्य वा यत्कृत्वा देवयानं वा पन्थानं प्रतिपद्यन्ते पितृयाणं वापि हि न ऋषेर्वचः श्रुतम् । द्वे सृती अशृणवम् पितृणामहं देवानामुतमर्त्यानां ताभ्यामिदं विश्वमेजत्समेति यदन्तरा पितरं मातरञ्चेति नाहमतएकञ्चन वेदेति होवाच । बृ० उ० ६।२।२॥

अर्थः—राजा पूछता है (वेत्थ+उ) क्या तुम जानते हो कि (यथा ) जैसे ( इमाः+प्रजाः ) ये प्रजाएं ( प्रयन्त्यः ) एक ही मार्ग से जाती हुई ( विप्रति पद्यन्ता३इति ) पृथक् २ हो जाती हैं ? ( १ ) ( नेति+होवाच ) श्वेतकेतु—मैं नहीं जानता हूं । राजा ( वेत्थ+उ ) जानते हो कि (यथा+इमम्+लोकम्) जैसे इस लोक को ( पुनः+आपद्यन्ता३ इति ) पुनः लौट आ जाती हैं ? ( २ ) (न+इति+ह+उवाच ) श्वेतकेतु—नहीं । "वेत्थो यथेमं लोकं पुनः सम्पद्यन्ता३इति" इतना वाक्य किसी २ पुस्तक में नहीं है । और जहां है भी वहां द्वितीय प्रश्न का ही अनुवाद समझा जाता भिन्न प्रश्न नहीं । क्योंकि द्वितीय प्रश्न के अर्थ के समान ही इसका भी अर्थ है और यदि यह भिन्न प्रश्न मानाजाय तो छः प्रश्न होजावेंगे परन्तु पांच ही होने चाहियें । राजा—(वेत्थ+उ) क्या जानते हो कि ( एवम्+बहुभिः+पुनः पुनः प्रयद्भिः ) मरने के अनन्तर पुनः पुनः इस प्रकार जाते हुए जीवों से ( यथा ) जैसे ( असौ+लोकः ) वह लोक ( न+सम्पूर्यता३इति ) नहीं पूर्ण होता है ? ( ३ ) श्वेतकेतु— ( नेति० ) नहीं । राजा—(वेत्थ+उ ) क्या जानते हो ( यतिथ्याम्+आहुत्याम्+हुतायाम्) जिस आहुति के होमने पर (आपः) जल ( पुरुषवाचः ) पुरुष नामधारी ( भूत्वा) होकर ( समुत्थाय ) और उठकर ( वदन्ती३इति ) भाषण करता है ? (४) श्वेतकेतु—(नेति०) नहीं "विप्रपद्यन्ता३" इत्यादि में प्लुतविधान विचार के लिये है । राजा— ( वेत्थ+उ ) क्या जानते हो ? ( दे-

भाष्यम्–वेत्थेति। हे कुमार ! यदि त्वं पित्रानुशिष्टोऽसि। अधीतञ्चस्मर्य्यते। तर्हीमान् मयोच्यमानान् प्रश्नान् कदाचित्त्वं समाधास्यसि। अतस्त्वां कतिपयान् प्रश्नान् विपृच्छिषामि। प्रथमः प्रश्नः। इतोऽस्मात् स्थानान्मरणादनन्तरमित्यर्थः। अधि। ऊर्ध्वोर्ध्वं। इमाः प्रजा यद्यत्रयत्स्थानम्वा। प्रयन्ति गच्छन्ति। यत्स्थानं प्राप्नुवन्ति तत्स्थानं कच्चित्त्वं वेत्थ जानीषे। तर्हि वद। इति राजोक्तं श्रुत्वा श्वेतकेतुराह। भगवः। भगवन् राजन्! यत्त्वं पृच्छसि। तदहं न जाने इति। पुनः राजा द्वितीयं प्रश्नं पृच्छति। हे कुमार ! यथा येन प्रकारेण इमाः प्रजाः पुनः आवर्त्तन्ते तस्मात्स्थानात् पुनः निवर्त्तन्ते। कर्म्मफलं भुक्त्वा क्षीणे तस्मिन् पुनरत्रैवागच्छन्ति इति त्वं वेत्थ जानीषे कच्चित्। तर्हि वद। श्वेतकेतुराह। भगवः। भगवन्! नाहं तज्जानामि। पुनाराजाह तृतीयं प्रश्नम्। देवयानस्य च पितृयाणस्य पथो मार्गयोः। व्यावर्त्तना। व्यावर्त्तनं। सह गच्छतां जनानाम् इतरेतर वियोगस्थानं यदस्ति तत् किं त्वं वेत्थ जानीषे। प्रमथं समानेन मार्गेणेतो गच्छन्ति पश्चात् मार्ग द्वयं भवति। पुण्यवतामन्यः। पापिनामन्यः। यस्मात्स्थानान्मार्गभिन्नता भवति किं तत्त्वं जानीषे इति प्रश्नः। श्वेतकेतुराह। हे भगवः! भगवन् नाहं वेद्मि ॥ २ ॥

अनुवादः–हे कुमार ! यहां से प्रजाएं ऊपर जहां जाती हैं उसे क्या आप जानते हैं ! हेभगवन् राजन्। ( मैं नहीं जानता ) ( ये प्रजाएं ) जैसे पुनः लौट आती हैं

---

वयानस्य+वा ) देवयान और ( पितृयाणस्य+वा ) पितृयाण के ( प्रतिपदम् ) मार्ग को ( यत्+कृत्वा ) जिस कर्म्म को करके ( देवयानम्+पन्थानम्+पितृयाणम्+वा ) देवयान वा पितृयाण मार्ग को ( प्रतिपद्यन्ते ) पाते हैं। यह पञ्चम प्रश्न है। ( ५ ) आगे देवयान और पितृयाण के विषय में वेद का प्रमाण देते हैं हे कुमार ! ( अपि ) क्या तुमने (ऋषेः) वेद वा ईश के ( वचः ) वचन को (न+श्रुतम्+हि ) नहीं सुना है। वह वेद का मन्त्र कौन है सो कहते हैं "द्वे सृती" इत्यादि ( अहम् ) मैंने ( पितॄणाम् ) पितरों ( उत ) और ( देवानाम् ) देवों के ( द्वे+सृती ) दो मार्ग ( अशृणवम् ) सुने हैं जो दोनों मार्ग ( मर्त्यानाम् ) मनुष्य सम्बन्धी हैं अर्थात् जिन दोनों मार्गों से ( इदम्+विश्वम् ) यह सम्पूर्ण विश्वस्थ प्राणी ( राजत् ) चलता हुआ ( समेति ) अच्छे प्रकार इकट्ठा होता है ( यत् ) जो दोनों मार्ग ( पितरम् ) द्युलोक और ( मातरम् ) पृथिवी ( अन्तरा ) मध्य में है अर्थात् ये दोनों मार्ग कहीं दूर नहीं हैं किन्तु इसी लोक में हैं। दोनों उपनिषदों के प्रश्न में भेद नहीं है किन्तु प्रश्न के क्रम में अवश्य भेद है इति ॥

सो आप जानते हैं । हे भगवन् ! (राजन्) नहीं । देवयान और पितृयाण मार्गों का वियोग स्थान जानते हैं । हे भगवन् ! न ( मैं नहीं जानता ) ( २ )

पदार्थः - जब श्वेतकेतु ने उत्तर दिया कि मुझको पिताने शिक्षा दी है तब राजाने कहा कि यदि आपको पिताने शिक्षा दी है और यदि आपको वे स्मरण भी हैं तो मेरे प्रश्नों का समाधान आप अवश्य करेंगे । इस हेतु आपसे कतिपय प्रश्न पूछना चाहता हूं आप कृपया समाधान करें । ( इतः ) इस लोक से अर्थात् मरण के अनन्तर (प्रजाः) ये सब जीव ( अधि ) ऊपर२ ( यत् ) जिस स्थान को ( प्रयन्ति ) जाते हैं ( इतिवेत्थ ) इसको आप जानते हैं ? श्वेतकेतु कहते हैं कि ( भगवः ) हे प्रशंसनीय राजन् ( न+इति ) नहीं जानता हूं । हे राजन् जो प्रश्न आप पूछते हैं मैं उसका उत्तर नहीं जानता हूं । पुनः राजा पुछते हैं (यथा) जैसे जिस प्रकार कर्म फल की समाप्ति होने से वे प्रजाएं ( पुनः ) फिर ( आवर्त्तन्ते ) लौट आती हैं (इति+वेत्थ) क्या आप इसको जानते हैं । श्वेतकेतु— ( न+भगवः+इति) हे प्रशंसनीय राजन् ! मैं आपके इस प्रश्न का भी उत्तर नहीं जानता हूं। पुनः राजा तृतीय प्रश्न पूछते हैं (देवयानस्य+पितृयाणस्यच ) देवयान और पितृयाण ( पथोः ) मार्गों के ( व्यावर्त्तना ) व्यावर्त्तन अर्थात् यहां से मरकर मनुष्य कुछ दूर तक एकही मार्ग से जाते हैं पश्चात् दो मार्ग हो जाते हैं । देवयान का अन्य और पितृयाण का दूसरा मार्ग होजाता है । सो राजा पूछते हैं कि किस स्थान से इन दोनों मार्गों की पृथक्ता होती है। इसका भी तात्पर्य यह है कि मरने के पीछे कुछ काल सब जीवों की एकसी अवस्था हो जाती है पश्चात् कर्म्मानुसार पृथक् पृथक् स्थान वा योनि में जाते हैं इस प्रश्न के उत्तर में भी ( भगवः+इति ) हे भगवन्! मैं नहीं जानता हूं ऐसा उत्तर श्वेतकेतु देते हैं । २ ॥

**वेत्थ यथाऽसौ लोको न सम्पूर्यता३इति ? ( ४ ) न भगव ! इति । वेत्थ यथा पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्तीति ? ( ५ ) नैवभगव ! इति॥३॥**

वेत्थ । यथा । असौ । लोकः । न । सम्पूर्य्यते । इति । न । भगवः । इति । वेत्थ । यथा । पञ्चम्याम् । आहुतौ । आपः । पुरुषवचसः । भवन्ति । इति । न । एव । भगवः । इति ॥ ३ ॥

भाष्यम्— राजा पुनश्चतुर्थं प्रश्नं पृच्छति । असौ लोकः । यं लोकं मृत्वा प्रजाः गच्छन्ति । स लोकः । यथा येनप्रकारेण न सम्पूर्यते । तत्र गतैरनन्तजीवैर्न पूर्णो

भवति इति त्वं कच्चिज्जानीषे । श्वेतकेतुराह न भगव इति । नाहं वेद्मि राजन् ! पुनरपि राजा जिज्ञासते । यथा येनकारणेन पञ्चम्यामाहुतौ । पञ्चमे होमे । आपो जलानि । पुरुषवचसः । पुरुषवाचिन्योः भवन्ति । इति कच्चित्त्वं वेत्थ जानीषे । श्वेतकेतुराह न भगव इति ॥ ३ ॥

अनुवादः—जिस कारण यह लोक नहीं भरजाता है क्या इसको आप जानते हैं ? हे भगवन् ! नहीं । जिस कारण पांचमी आहुति में जल पुरुषवाची होता है क्या इसे आप जानते हैं ? हे भगवन् ! नहीं ( मैं नहीं जानता ) ॥ ३ ॥

पदार्थः—राजा पुनः चतुर्थ प्रश्न पूछते हैं कि हे कुमार ! ( यथा ) जिस हेतु से ( असौ लोकः ) यह लोक अर्थात् मर करके जीव जहां जाते हैं वह लोक (न+सम्पूर्यते ) नहीं भर जाता है ( इति+वेत्थ ) इस को क्या आप जानते हैं ? । सम्पूर्ण विश्व के लोक मरकर जहां जाते हैं उसको उन जीवों से भरजाना चाहिये परन्तु भरता नहीं इसका क्या कारण ? ( न भगव इति )श्वेतकेतु कहते हैं कि हे भगवन् ! मैं नहीं जानता हूं । राजा अब पञ्चम प्रश्न पूछते हैं (यथा) जिस हेतु वा जिस प्रकार ( पञ्चम्याम् ) पांचमी ( आहुतौ ) आहुति में ( आपः ) जल ( पुरुषवचसः )पुरुष वाचक अर्थात् जीव वाचक ( भवन्ति ) होते हैं अर्थात् जल ही पुरुष कहलाने लगता है (इति वेत्थ ) इसको क्या आप जानते हैं ( न+भगव इति ) श्वेतकेतु कहते हैं कि भगवन् मैं नहीं जानता ॥ ३ ॥

भाष्याशयः—राजा के पांचों प्रश्न ये हैं । (१) यहां से प्रजा कहां जाती है ? (२) वहां से पुनः कैसे लौट आती है ? । ( ३ ) देवयान और पितृयाण का भेद कहां होता है ? ( ४ ) वह लोक क्यों नहीं भर जाता है ? ( ५ ) पांचमी आहुति में जल जीव वाचक कैसे होजाता हैं ? । इनमें १,२,५ प्रश्न बहुत ही आवश्यक हैं । मनुष्य जीवन में इसकी जिज्ञासा सबों को होती है । मैं कहां से आया । कहां जाऊंगा । मेरी आस्तित्व कैसे बनी है । क्या बारम्बार गतागत लगा ही रहता । वा इसकी समाप्ति भी कभी होती । इत्यादि प्रश्न प्रायः सब ही विचारशील पुरुष के अन्तःकरण में समुत्थित होते हैं । अन्य दो प्रश्न तृतीय और चतुर्थ भी विलक्षण हैं । ये आत्मा की दशा का वर्णन करते हैं । परन्तु ये पांच प्रश्न अदृष्ट वस्तु के विषय में हैं और अदृष्ट विषयक वस्तु शङ्काक्रान्त अनेक शाखावलम्बी प्रायः हुआ करती है । अदृष्ट विषय ही संसार में नाना आन्दोलन कर मनुष्य के जीवन को महादुःखी व सुखी बनाता है। इसमें साधारण विद्याहीन लोगों की लीला बहुत चलती है । क्योंकि एक गोलोक, दू-

सरा कैलास, तीसरा सांतवा आसमान, चौथा बिहिस्त मुहम्मद साहिब के समीप, पांचमा क्राइस्टके समीप इत्यादि अपने मनमाने लोक बताते हैं । इसमें कौन सत्य कौन असत्य कहसकता । इसलिये जिसमें बुद्धि काम नहीं करती ऐसी अदृष्ट वस्तु के ऊपर अधिक विचार अनुचित मान ऋषि लोग इस विद्या की ओर अधिक ध्यान नहीं देते होंगे । इस कारण श्वेतकेतु न कह सका हो । इस में सन्देह नहीं कि इस प्रश्न की ओर मनुष्य बहुत ही दौड़ते हैं । मूर्ख से मूर्ख आदमी यह जिज्ञासा रखता है कि मैं मरकर कहां जाऊंगा मेरी आगे क्या दशा होगी । क्या में सदा ऐसाही दुःख भोगता रहूंगा । इत्यादि । परन्तु उन प्रश्नों पर इतनी चिन्ता न करके अपने कर्मों को सुधारना चाहिये । यदि कर्म अच्छे होंगे तो अच्छी गति अवश्य मिलेगी ॥ ३ ॥

**अथ नु किमनुशिष्टोऽवोचथा यो हीमानि न विद्यात् कथꣳ सोऽनुशिष्टो ब्रुवीतेति । स हाऽऽयस्तः पितुरर्द्धमेयाय । तꣳहोवाचाऽननुशिष्य वाव किल मा भगवानब्रवीदनु त्वाऽशिषमिति * ॥ ४ ॥**

अथ । नु । किम् । अनुशिष्टः । अवोचथाः । यः । हि । इमानि । न । विद्यात् । कथम् । सः । अनुशिष्टः । ब्रुवीत । इति । सः । ह । आयस्तः । पितुः । अर्द्धम् । एयाय । तम् । ह । उवाच । अननुशिष्य । वाव । किल । मा । भगवान् । अब्रवीत् । अनु । त्वा । अशिषम् । इति ॥ ४ ॥

भाष्यम्—अथेति । प्रवाहणो जैवलिः श्वेतकेतुं पञ्चानां प्रश्नानामेकमप्यसमादधानमवलोक्याह । हे कुमार ! किन्नु कस्माद्धेतोः पित्राह मनुशिष्टोऽस्मि शिक्षितोऽस्मीति त्वं मम

---

* अथैनं वसत्योपमन्त्रयाञ्चक्रे । नाहत्य वसतिं कुमारः प्रदुद्राव । स आजगाम पितरम् । तꣳहोवाचेति वाव किल नो भवान् पुरानुशिष्टानवोचदिति । कथं सुमेध इति । बृ० ६ । २ । ३ ॥

अर्थ-राजा ने श्वेतकेतु से अपने यहां रहने के लिये कहा । परन्तु वह श्वेतकेतु कुमार उस वासका आदर न कर के भाग गया । और पिता के निकट आया । आकर पिता से बोला कि हे पिता पुरा समावर्तन काल में आपने कहा था कि "तुम लोगों को शिक्षा दी" सो कैसे आपने कहा । यह बचन सुन आरुणि कहते हैं कि हे सुमेधा प्रिय पुत्र कैसे तुम यह वचन कह रहे हो इसका कारण क्या ? ।

समीपे अवोचथा उक्तवानसि । "अनुशिष्टोसित्वमहमनुशिष्टोस्मी" ति तव पूर्वकथनमनुचितमेवास्ति । हि यतः । यः पुरुषः । इमानि । मया पृष्टानि प्रश्नरूपाणि वचनानि । न विद्यात् न जानीयात्। सोऽज्ञाता पुरुषो विदुषां मध्ये । कथं ब्रुवीत ब्रूयात् "अनुशिष्टोस्मि" इति । अतः। ऋषिकुमारेण त्वया पुनरपि पृष्टेन नैवेत्थं वक्तव्यमन्यत्र। इति राजवचनं श्रुत्वा स कुमारः । आयस्तस्तेन राज्ञा आश्रमित आयासितः क्लेशं प्रापितः सन् पितुरर्द्धं पितृस्थानम् । एयाय आजगाम । आगत्य च तं ह पितरमुवाच । हे पितः ! मां भगवान् ! अनुशिष्यवाव अननुशिष्यैव अनुपादिश्यैव शिक्षामकृत्वैव समावर्तनकाले अब्रवीत्किल माम् । अहम् । अनु+अशिषम् अन्वशिषमिति। अहन्तु कमपि प्रश्नं समाधातुं न शक्नोमि तर्हि । किं मां भगवानन्वशिषत् कथं च समावर्तनकाले त्वामहमन्वशिषमिति मां भगवानब्रवीत् इति मम हृदये महती शंकोत्पद्यते ॥ ४ ॥

अनुवादः—मैं शिक्षित हुआ हूं ऐसा वचन आप क्यों कहते हैं क्योंकि जो इन वचनों को नहीं जानता है वह कैसे कह सकता है कि मैं अनुशिष्ट हुआ हूं इस प्रकार वह परास्त हो वहां से पिता के स्थान को चला आया। और उनसे कहने लगा कि (हे पिता ! ) मुझे आपने शिक्षित न करके ही कहा कि तुझको मैं सिखला चुका ॥४॥

पदार्थः—( अथ ) यद्यपि आप अशिक्षित हैं । तथापि मैं ( अनुशिष्टः ) शिक्षित हूं ( किन्तु ) क्यों ( अवोचथाः ) कहा था अर्थात् यद्यपि पित्रादिकों ने आपको शिक्षा नहीं दी है यथापि आप कहते फिरते हैं कि मैं शिक्षित हूं ऐसा क्यों करते हैं ऐसा वचन आपको नहीं कहना चाहिये ( हि ) क्योंकि ( यः ) जो ( इमानि ) इन को अर्थात् मेरे पूछे हुए प्रश्नों को ( न विद्यात् ) नहीं जानता है (सः) वह पुरुष (कथम्) कैसे ( ब्रुवीत ) बोल सकता है कि ( अनुशिष्ट+इति ) मैं शिक्षित हूं । तत् पश्चात् ( सह ) वह प्रसिद्ध श्वेतकेतु ( आयस्तः ) परास्त होकर ( पितुः+अर्धम् ) पिता के स्थान को ( एयाय ) चले आये ( तम्+ह+उवाच ) आकर अपने पिता से बोले कि हे पिता ( अननुशिष्य ) विन सिखलाये ( वाव ) ही ( मा ) मुझसे समावर्तन काल ( भगवान् ) आपने ( अब्रवीत् ) कहा कि ( त्वा ) तुझ को ( अनु+अशिषम्+किल+इति ) मैंने सिखलाया है अब तुम समावर्त्तन के योग्य होगये हो अर्थात् हे पिता ! आपने मेरा विनु पूर्ण शिक्षाके ही समावर्त्तन कर दिया और समावर्त्तन के समय आपने मुझ से कहा था कि मैंने तुझ को पूर्ण शिक्षा देदी सो आप का कथन ठीक नहीं है क्यों कि यदि मुझे शिक्षा मिली रहती तौ क्या एक भी प्रश्न का उत्तर नहीं कर सकता ॥४॥

पञ्च मा राजन्यबन्धुः प्रश्नानप्राक्षीत्तेषां नैकञ्च-नाशकं विवक्तुमिति । स होवाच यथा मा त्वं तदै-तानवदो यथाहमेषां नैकञ्चन वेद यद्यहमिमान वेदि-ष्यं कथं तेनावक्ष्यमिति * ॥ ५ ॥

पञ्च । मा । राजन्यबन्धुः । प्रश्नान् । अप्राक्षीत् । तेषाम् । न । एकञ्चन । अशकम् । विवक्तुम् । इति । सः । ह । उवाच । यथा । मा । त्वम् । तदा । एतान् । अवदः । यथा । अहम् । एषाम् । न । एकञ्चन । वेद । यदि । अहम् । इमान् । अवेदिष्यम् । कथम् । ते । न । अवक्ष्यम् । इति ॥ ५ ॥

भाष्यम्:—पञ्चेति । अथ वृत्तं पित्रे श्रावयति । राजन्यबन्धुः । राजन्यानां क्षत्रियाणां बन्धुः सहायकः राजन्या बन्धवोऽस्येति वा । प्रवाहणो जैवलिः । मा माम् । पञ्च पञ्च संख्याकान् प्रश्नान् अप्राक्षीत् पृष्टवान् । अहं तेषां प्रश्नानां मध्ये एकञ्चन एकमपि प्रश्नं "असाकल्ये तु चिच्चन" इत्यमरः । विवक्तुं विशेषेणवक्तुं निर्णेतुम् । नाशकम् शक्तोनाभूवम् । एकमपि प्रश्नं नोक्तवानस्मि । अतोऽहं त्वया नानुशिष्टोस्मीति मन्ये इति पुत्र वचनं श्रुत्वा । स ह पिता उवाच । हे सोम्य तात ! त्वं मां प्रति । तदा तस्मिन् काले आगमन काले एव । यथा येन प्रकारेण । एतान् राजपृष्टान् प्रश्नान् । अवदः अवादीः । कथितवानसि । तान् सर्वान् प्रश्नान् श्रुत्वा एषां प्रश्नानां मध्ये । एकञ्चन यथा न वेद । न जानाति । हे सोम्य तथा मामपि जानीहि । अहमपीमान् प्रश्नान् विवक्तुं न शक्नोमि यथा त्वमिमान् प्रश्नान् समाधातुमसमर्थोऽसि तथैवाहमपि । हे तात ! यदि अहं इमान् प्रश्नान् । अवेदिष्यमज्ञासिष्यम् । कथं तर्हि ते त्वां प्रति । नावक्ष्यम् नोपादेक्ष्यम् यथा त्वमिमान् प्रश्नान् समाधातुमसमर्थोऽसि तथैवाहमपि यत् किमपि विज्ञानमहमवेदिषं तत्सर्वं त्वामन्वशिष्यम् । अतः पुरा "त्वामन्वशिषम्" इत्युक्तवान् किन्तु [illegible]षां प्रश्नानां महमेवाज्ञातास्मि तर्हि कथं त्वामपाठयम् । अतोनास्ति मम दोषः । निजा[illegible]लिङ्गे नैवत्वया ज्ञातव्यं मम पितापि न जानाति । अत्र न क्रोधः कर्तव्यो नाहं च [illegible]थ्यावादी । एते प्रश्ना एव नवीना दृश्यन्ते ॥ ५ ॥

* पञ्च मा प्रश्नान् राजन्यबन्धुरप्राक्षीत्ततो नैकञ्च न वेदेति । कतमे त इतीम इति ह प्रतीकान्युदाजहार२ । सहोवाच तथा नस्त्वं तात जानीथाः यथा यदहं किञ्चन वेद सर्वमहं तत्तुभ्यमवोचं प्रेहि तु तत्र प्रतीत्य ब्रह्मचर्यं वत्स्याव इति भवानेव गच्छत्विति ।

अनुवादः—हे भगवन् पिता! उस राजन्यबन्धु ने मुझ से पांच प्रश्न पूछे। उन में से एक के भी निर्णय करने में मैं समर्थ नहीं हुआ। यह सुन गौतम बोले कि हे तात्! जबही तू ने मुझ से ये प्रश्न जैसे हैं कह सुनाये (तबही मुझे मालूम हुआ कि) मैं भी इनको नहीं जानता हूं। यदि मैं जानता रहता तो तुझ से क्यों नहीं कहता ॥५॥

पदार्थः—अब श्वेतकेतु अपने पिता से गत वृत्तान्त सुनाता है। हे भगवन्! (राजन्यबन्धुः) उस राजन्यबन्धु (क्षत्रियाधम वा क्षत्रिय पालक) जैवलि प्रवाहण ने (मा) मुझ से (पञ्च+प्रश्नान्) पांच प्रश्न (अप्राक्षीत्) पूछे। परन्तु (तेषाम्+एकञ्चन) उन में से एक प्रश्न के भी (विवक्तुम्) उत्तर देने में वा निर्णय करने में (न+अशकम्) समर्थ न हुआ (इति) (स होवाच) पुत्र के वचन को सुन पिता आरुणि बोले कि (तदा) तुमने तब हीं अर्थात् अपने आने के समय ही (मा) मुझ से (यथा) जैसे वे प्रश्न थे (एतान्) वैसे ही इन प्रश्नों को (अवदः) सुनाया (यथा) जिस प्रकार उनका उत्तर है (अहम्) मैंने भी (एषाम्+एकञ्चन) उन में से एक भी (न+वेद) न समझा अर्थात् मैं भी इन प्रश्नों का उत्तर नहीं जानता। हे पुत्र! (यदि+अहम्) यदि मैं (इमान्) इन को (अवेदिष्यम्) जानता तो (ते) तुम से (कथम्) क्यों (न) नहीं (अवक्ष्यम्) कहता ॥ ५ ॥

**स ह गौतमो राज्ञोऽर्द्धमेयाय। तस्मै ह प्राप्तायार्हाञ्चकार। स ह प्रातः सभाग उदेयाय। तꣳहोवाच मानुषस्य भगवन्! गौतम! वित्तस्य वरं वृणीथा इति। स होवाच तवैव राजन्! मानुषं वित्तम्। यामेव कुमारस्यान्ते वाचमभाषथास्तामेव मे ब्रूहीति * ॥ ६ ॥**

* बृहदारण्यकोपनिषद् में इस प्रकार सम्वाद है "स आजगाम गौतमो यत्र प्रवाहणस्य जैबलेरास। तस्मा आसनमाहृत्योदकमाहारयाञ्चकाराथ हास्मा अर्घ्यं चकार। [illegible] होवाच वरं भवते गौतमाय दद्म इति। ४। स होवाच प्रतिज्ञातो म एष वरो यां[illegible] कुमारस्यान्ते वाचमभाषथास्तां मे ब्रूहीति। ५। स होवाच दैवेषु वै गौतमो तद्वरेषु मानुषाणां ब्रूहीति। स होवाच विज्ञायते हास्ति हिरण्यापात्तं गो अश्वानां दासीनां प्रवाराणां परिधानस्य मा नो भवान् बहोरनन्तस्यापर्य्यन्तस्याभ्यवदान्योऽभूदिति ॥ इत्यादि।

सः । ह । गौतमः । राज्ञः । अर्द्धम् । एयाय । तस्मै । ह प्राप्ताय । अर्हाम् । चकार । सः । ह । प्रातः । सभागे । उदेयाय । तम् । ह । उवाच । मानुषस्य । भगवन् । गौतम । वित्तस्य । वरम् । वृणीथाः । इति । सः । ह । उवाच । तव । एव । राजन् । मानुषम् । वित्तम् । याम् । एव । कुमारस्य । अन्ते । वाचम् । अभाषथाः । ताम् । एव । मे । ब्रूहि । इति ॥ ६ ॥

भाष्यम्—स हेति । पुत्रस्य वचनं श्रुत्वा स उत्प्रसिद्धो गौतम आरुणिः । राज्ञो नृपस्य । अर्धं स्थानम् । एयाय आजगाम । ततः । नताय आगताय । तस्मै ह गौतमाय । राजा अर्हामर्हणां पूजाम् । चकार कृतवान् । पूजयित्वा वासनिमित्तायामन्त्रयांचकार । ततः कदाचित् । प्रातः प्रातःकाले । सभागः । भग्नं भागःपूजा सेवा । सह भागेन पूजया सह वर्त्तमानः सभागः । पूज्यमान इत्यर्थः । चा ह गौतमः । सभागे सभांगच्छतीति सभागः सभागतः । राज्यकार्यं साधयितुं सभां गतः । तस्मिन् सभागे सभागते अर्थात् सभागतस्य राज्ञः समीपम् । अत्र सभाग इति पदं प्रथमान्तं सप्तम्यन्तञ्च । देहलीदीपकन्यायेनोभाभ्यां सम्बध्यते । उदेयाय उद्गतवान् । गतवान् इत्यर्थः । तमागतं गौतमं राजोवाच । हे भगवन् ! गौतम ! मानुषस्य मनुष्य—सम्बन्धिनः । वित्तस्य धनस्य ग्रामादेः । वरं वृणीथाः कामं वृणीथाः । ब्रूहि । मनुष्य सम्बन्धिधनं यदीच्छसि तर्हि याचस्व । इति नृप वचनं श्रुत्वा । स ह गौतम उवाच । हे राजन् ! मानुषं वित्तं तवैव तिष्ठतु नाहं मानुषं वित्तं वांच्छामि । तत्तु तवैवोपकारकम् । अस्माकं तपस्विनान्तु तपोविघ्नकरमेव ।

---

वे गौतम आरुणि प्रवाहण जैबलि के निकट आये । राजा ने आये हुए उनको आसन दे जल मंगवाया और उससे उनकी पूजा की । तत्पश्चात् राजाने कहा कि आप के लिये वर देता हूं । गौतम ने कहा कि हे राजन् ! आप वरदानार्थ प्रतिज्ञा कर चुके । उस प्रतिज्ञा में दृढ़ रहो । मेरा वर यह है कि जो वचन आपने मेरे कुमार से कहा था उस को मुझे देवें । ५ । राजा—हे गौतम ! वह देवनिमित्त वर है । मनुष्य सम्बन्धी आप मांगे । गौतम—हे राजन् ! आप को भी ज्ञात है कि मुझे हिरण्य गौ, अश्व, दासी, परिवार, वस्त्र आदि मनुष्य सम्बन्धी धन प्राप्त है । उस में न्यूनता नहीं है जो आप से मांगू । परन्तु वह सब धन विनश्वर है । आप से मैं वह धन मांगता हूं जिस का विनाश नहीं । आप प्रतिज्ञा कर चुके हैं । आप दान शूर होकर मेरी प्रत्याशा भंग न करें । इत्यादि सम्वाद अत्युत्तम और अति मनोहर है । वहां सब सम्वाद देखो ॥

अथवा तत्सर्वं ममाप्यस्तीति भवानपि जानाति। किन्तु यां वाचम्। कुमारस्यान्ते मम पुत्रस्यान्ते । त्वमभाषथाः । तामेव वाचं । मे मह्यम् । ब्रूहि । इत्येव वरं प्रार्थये ॥ ६ ॥

अनुवादः—वे प्रसिद्ध गौतम ऋषि राजा के स्थानपर आये। आये हुए उनका सत्कार राजाने किया। तत्पश्चात् प्रातःकाल वे भाग्यवान् ऋषि, सभागत राजा के निकट जा पहुंचे। राजाने उन से कहा कि हे भगवन्! गौतम! मनुष सम्बन्धी धन का वर मांगिये। तब वे गौतम बोले कि हे राजन्! आप ही मानुष्य वित्त रहे। कुमार के समीप आपने जो वाणी पूछी थी वही मुझे कहें ॥ ६ ॥

पदार्थः—( सः+ह+गौतमः ) वे प्रसिद्ध गौतम ( राज्ञः ) राजाके (अर्धम्) स्थान को ( एयाय ) आये ( प्राप्ताय ) आये हुए (तस्मै) उस गौतम ऋषि का ( अर्हाम्+चकार ) सत्कार विधि पूर्वक राजाने किया ( प्रातः ) प्रातःकाल ( सभागः ) भाग्यवान् ( सः+ह ) वे गौतम ( सभागे ) सभा में प्राप्त राजा के समीप ( उदेयाय) आये ( तम्+ह+उवाच ) उन से राजा बोले ( भगवन्+गौतम ! ) हे परम पूजनीय गौतम ऋषि ! ( मानुषस्य+वित्तस्य ) मनुष्य सम्बन्धी धन का ( वरम् ) वर ( वृणीथाः ) मांगिये। अर्थात् मनुष्य सम्बन्धी धन आप मुझसे मांगिये ( सः+ह+उवाच ) वे गौतम ऋषि बोले (राजन्) हे राजन्! (मानुषम्+वित्तम्) मनुष्य सम्बन्धी वित्त (तव+एव) आप को ही रहे। हे राजन्! इन धनों से हम तपस्वियों को क्या करना है। ये सब तो आपको ही शोभित होते हैं। हे राजन्! (कुमारस्य+अन्ते) कुमार के समीप (याम्+एव+वाचम्) जिसी वचन को ( अभाषथाः ) आपने कहा था ( ताम्+एव ) उसी को (मे+ब्रूहि+इति) मुझसे कहो यही प्रार्थना है ॥ ६ ॥

**स ह कृच्छ्रीबभूव । तꣳह चिरं वसेत्याज्ञापयाञ्चकार। तꣳहोवाच यथा मा त्वं गौतमाऽवदो यथेयं न प्राक् त्वत्तः पुरा विद्या ब्राह्मणान् गच्छति। तस्मादु सर्वेषु लोकेषु क्षत्रस्यैव प्रशासनमभूदिति। तस्मै होवाच ॥ ७ ॥**

सः । ह । कृच्छ्रीबभूव । तम् । ह । चिरम् । वस । इति । आज्ञापयाञ्चकार । तम् । ह । उवाच । यथा । मा । त्वम् । गौतम । अवदः । यथा । इयम् । न । प्राक् । त्वत्तः । पुरा । विद्या । ब्राह्मणान् । गच्छति । तस्माद् । उ । सर्वेषु ।

लोकेषु । क्षत्रस्य । एव । प्रशासनम् । अभूत् । इति । तस्मै । ह । उवाच ॥ ७ ॥

भाष्यम्—स हेति। गौतमस्य पूर्वोक्तां वाणीं श्रुत्वा स ह राजा कृच्छ्रीबभूव । अकृच्छ्रः कृच्छ्रः संपेदे इति कृच्छ्री बभूव। दुःखी बभूव। कृच्छ्रीभूतोपि राजा ब्राह्मणमप्रत्याख्येयं मन्वानो न्यायेनावश्यं प्रार्थिने विद्या वक्तव्या न गोपनीया सा कस्माच्चिदपि" इति विचार्य च हे मुने गौतम! चिरं चिरकालं ममान्तिकम्। वस निवसान्तेवासिवन्निवासं कुरु इति तं ह आज्ञापयाञ्चकार। आज्ञां ददावित्यर्थः। पूर्वन्तु स रा[illegible] तद्विज्ञानं दातुं सङ्कुचित इवाभूत् ।पश्चात् चिरंवसेत्याज्ञापयाञ्चकार " इत्यर्थद्वयेन क[illegible]चिद्ब्राह्मणो मह्यं कुप्येदिति विचार्य्य राजा क्षमापयति हेतुकथनेन । तद्यथा। तं ह उवा[illegible] । हे गौतम! त्वं सर्वविद्यो ब्राह्मणोऽसि। तथापि यथा येन प्रकारेण मा मामवदोऽवोच[illegible]दानीमेव। किम् ? तामेववाचं विद्यालक्षणां मे ब्रूहि राजन्निति यदुक्तं यच्च तद्दानेऽहं दुःखित इवाभूवम्। तस्येदं कारणं त्वं विजानीहि। यथा येनप्रकारेण। इयं विद्या त्वत्तः प्राक् ब्राह्मणान्। पुरा पूर्वस्मिन् काले। नगच्छति नागच्छत्। न गतवती। न च अनया विद्यया ब्राह्मणा अनुशासितवन्तः। तथेतत् प्रसिद्धं लोके। यस्मात् कारणात्। पुरा सर्वेषु लोकेषु। क्षत्रस्यैव क्षत्रजातेरेव अनया विद्यया प्रशासनं प्रशास्तृत्वं शिष्याणामभूत् क्षत्रियप[illegible]यैवेयं विद्या एतावन्तं कालमागता । अतस्तद्दाने दुःखितोऽभूवम्। परन्तु अहमेतां तुभ्यं वक्ष्यामि । त्वत्सम्प्रदानादूर्ध्वं ब्राह्मणान् गमिष्यति। अतो मया यदुक्तं तत् क्षन्तुमर्हसि इति तं प्रार्थ्य राजा तस्मै तां विद्यामुवाच ॥ ७ ॥

इति तृतीयखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवादः—वह दुःखित हुआ ( पश्चात् ) राजा ने ऋषि गौतम को चिरकाल [illegible]वास के लिये आज्ञा दी और पुनः उन से कहा कि हे गौतम! आपने मुझ से जैसा [illegible] था कि आप उस विद्या का ही मुझे उपदेश देवें तथापि मैंने एक प्रकार से नि-[illegible] किया और कहा कि आप निवास करें इन सबों का कारण यह है। सुनिये, आप [illegible] पहले यह विद्या ब्राह्मणों में नहीं आई थी। क्योंकि सम्पूर्ण लोक में शिष्यों के प्रति [illegible]या का प्रशासन क्षत्रियों का ही होता आया। इस हेतु मुझे दुःखित होना पड़ा [illegible]यादि। यह कह कर वह राजा उन से उस विद्या का उपदेश करने लगा ॥७॥

पदार्थः—(सः+ह+कृच्छ्रीबभूव) गौतम आरुणि के पूर्वोक्त वचन सुन "वह राजा दुः[illegible]त हुआ। दुःखित होने पर भी ऐसे विद्वान् ब्राह्मणका तिरस्कार नहीं करना चाहिये। [illegible]यायपूर्वक सबको विद्या देनी चाहिये राजा का यही धर्म्म है इत्यादि विचार तत्पश्चात् ( तम्+ह ) उस गौतम को (चिरम्+वस) चिरकाल वास कीजिये ऐसी ( आज्ञापयाञ्चकार ) आज्ञा दी। पुनः ( तम्+ह+उवाच) उस प्रसिद्ध गौमत ऋषि से वह राजा

बोला कि हे ( गौतम ) गौतम ! ( यथा) जिस प्रकार (त्वम्) आपने ( मा ) मुझको ( अवदः ) कहा था। क्या कहा था सो वाक्य पूर्व से सम्बन्ध रखता है वह यह है कि "कुमार के समीप जो विद्याएं आपने जिज्ञासा की है वही विद्या मुझसे कहें यही मेरा वर है इति" परन्तु मैं आपके इस वचन को सुन प्रथम तो दुःखित हुआ फिर मैंने यह विचारा कि बहुत अन्याय की बात है कि जिज्ञासु को विद्या न दीजाय जब मैं स्वयं न्याय करने वाला हूं तो न्याय के अनुसार सबही जिज्ञासु उसके अधिकारी हो सकते हैं विशेषकर जब एक तपस्वी ब्राह्मण इसको मांचता है तो उसको अवश्यही देनी चाहिये। यह सब विचार मैंने पीछे आपको " चिरकाल आप वास करें " ऐसी आज्ञा दी परन्तु हे गौतम ! इन बातों की आप कुछ चिन्ता न करें मेरे दोषों को क्षमा करें, कारण इसमें यह है हे गौतम ! ( त्वत्तःप्राक् ) आप से पूर्व ( इयं+विद्या) यह विद्या ( यथा) जिस प्रकार (ब्राह्मणान्) ब्राह्मणों को (न+गच्छति) प्राप्त नहीं हुई थी और अब से ब्राह्मणों को भी आपके द्वारा यह विद्या प्राप्त होगी इस कारण मैंने आपसे वैसा कहा ( यस्माद्+उ ) जिस कारण ( सर्वेषुलोकेषु ) सम्पूर्ण लोकों में ( क्षत्रस्यैव ) क्षात्रिय जाति का ही ( प्रशासनम् ) इस विद्या का अधिकार (अभूत्) था (इति) इस प्रकार राजा ने गौतम को समझा तत्पश्चात् ( तस्मै+ह ) उस गौतम को ( उवाच ) विद्याका उपदेश किया ॥ ७ ॥

इति तृतीयखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ३ ॥

## अथ चतुर्थः खण्डः

**असौ वाव लोको गौतमाग्निस्तस्यादित्य एव समिद्रश्मयो धूमोऽहरर्चिश्चन्द्रमा अङ्गारा नक्षत्राणि विस्फुलिङ्गाः* ॥ १ ॥**

असौ। वाव। लोकः। गौतम। अग्निः। तस्य। आदित्यः। एव। समिद्। रश्मयः। धूमः। अहः। अर्चिः। चन्द्रमाः। अङ्गाराः। नक्षत्राणि। विस्फुलिङ्गाः ॥ १ ॥

भाष्यम्—असाविति। सम्प्रति राजा प्रश्नान् समाधत्ते। असाविति। गौतम। हे गौतमवंश्य ! महर्षे ! असौ। वाव। ऊर्ध्वं दृश्यमाना द्यौरेवेत्यर्थः। अग्निर्वर्त्तते। यथा गृहेऽग्निहोत्राय मनुष्यैर्गृह्योऽग्निः संस्थाप्यते। तथैव जगतो रचयित्रा महाविलासिना भूयांसोऽ...

* असौ वै लोकोऽग्निर्गौतम तस्यादित्य एव समिद्रश्मयो धूमोऽहरर्चिर्दिशोऽङ्गारा अवान्तरदिशो विस्फुलिङ्गाः। बृ० उ० ६।२।९। इसमें इतना ही भेद है कि दिशाओं को अङ्गार और अवान्तर दिशाओं को विस्फुलिङ्ग माना है।

इतस्ततो जगन्निर्वाहायादावेव संस्थापिताः । प्रकृत्यैव तत्र प्रतिक्षणमक्षया आहुतयो हूयन्ते । सर्वाश्च सामग्र्यः पूर्वत एवोत्पादिताः । एतान् खलु ब्राह्मानग्नीन् गौतम ! प्रथमं विजानीहि । तेषां प्रथमो द्युलोक एवैको महानग्निः । तस्य समिधमाह तस्य द्युलोकरूपस्याग्नेः । आदित्यः । सूर्यएव । समित् सम्यगिन्धे प्रज्वलति या सा समित् । होमकाष्ठम् । धूममाह । रश्मयः सूर्यकिरणा एव धूमः । ज्वालामाह । अहर्दिनं दिवस एव । अर्चिरग्निज्वाला । एताश्चोपमा न व्याख्यानमर्हन्ति । प्रसिद्धत्वात् सरलत्वाच्च । अङ्गारानाह । चन्द्रमाः । आह्लादकरश्चन्द्रः । अङ्गाराः । यथा ते प्रथमं प्रज्वल्य उपशमनेन कृष्णाः शीताश्च जायन्ते । तथैव चन्द्रोपि सूर्यरश्मिभिः प्रज्वलन्निवभूत्वा कृष्णः शीतश्च भवति । विस्फुलिङ्गानाह । नक्षत्राणि । तारा । विस्फुलिङ्गाः । अग्नेः सकाशादुत्पतन्तः अग्निसूक्ष्मकणा विस्फुलिङ्गाः । दर्शने सर्वाणि नक्षत्राणि सूर्योद्भवाः सूक्ष्माः कणा इव दृश्यन्ते । अत उपमा ॥ १ ॥

अनुवादः—हे गौतम । यही ( द्युलोक ) अग्नि है । आदित्य ही उसकी समिधा है । सूर्य की किरणें ही धूम हैं । दिन ही अग्नि ज्वाला है । चन्द्रमा ही अङ्गार है । नक्षत्र ही विस्फुलिङ्ग हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—अब राजा अपने प्रश्नों का उत्तर गौतम से सुनाते हैं ( गौतम ) हे गौतमगोत्रोत्पन्न ऋषे ! ( असौ ) यह अर्थात् प्रसिद्धवत् दृश्यमान ऊर्द्धस्थित ( लोकः ) द्युलोक ( वाव ) ही ( अग्निः ) अग्नि कुण्ड है ( तस्य ) उस द्युलोकसम्बन्धी अग्निकी ( समित् ) समिधा ( आदित्यः+एव ) सूर्य ही है ( धूमः ) उसका धूम ( रश्मयः ) सूर्य की किरणें हैं ( अर्चिः ) उसकी ज्वाला ( अहः ) दिवस है ( अङ्गाराः ) अङ्गार ( चन्द्रमाः ) चन्द्र है ( विस्फुलिङ्गाः ) सूक्ष्म अग्निकण ( नक्षत्राणि ) ताराएं हैं ॥ १ ॥

भाष्याशयः—जैसे गृहमें अग्निहोत्र के लिये मनुष्य गृह्य अग्नि स्थापित करते हैं। वैसे ही जगत के रचयिता परम विलासी ईश्वरने अनेक अग्नि जगन्निर्वाहार्थ सृष्टि की आदि में ही इधर उधर स्थापित किये। इन अग्नियों में प्रकृति ही प्रतिक्षण अक्षय आहुतिएं देती है । सब सामग्री पूर्व ही ईश्वर से उत्पादित हो चुकी है । हे गौतम प्रथम इन ब्राह्म अग्नियों को आप जानें। उन में प्रथमद्युलोक महा अग्निकुण्ड हैं इत्यादि । समित्संस्कृत में समिधा । सम्+इन्ध से समित् बनता है । " सम्यग्+इन्धे दीप्यते " जो अच्छी तरह से देदीप्यमान होकर जले उसे समित् कहते हैं। चन्द्रमा को अङ्गार इस कारण कहा गया है कि जैसे वे अङ्गार प्रथम जलकर पश्चात् कृष्ण शीतल होते हैं तद्वत् चन्द्रमा भी सूर्य किरणों से जलता हुआ सा हो२कर कृष्ण और शीतल होता है ॥

नक्षत्र अति दूरस्थ होने के कारण सूर्योद्भव छोटे २ कण समान दीखते हैं । अतः यह उपमा दी गई है । अन्य उपमाएं बहुत ही सरल और प्रसिद्ध हैं अतः उनकी व्याख्या नहीं की गई है ॥

## तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति । तस्या आहुतेः सोमो राजा सम्भवति* ॥ २ ॥

तस्मिन् । एतस्मिन् । अग्नौ । देवाः । श्रद्धाम् । जुह्वति । तस्याः । आहुतेः । सोमः । राजा । सम्भवति ॥ २ ॥

भाष्यम्—तस्मिन्निति । देवा दीव्यन्ति सर्वत्र गच्छन्तीति देवाः सूर्य किरणा ब्रह्मशक्तयो वा । तस्मिन् पूर्वोक्ते । एतस्मिन् प्रसिद्धवद् दृश्यमाने । अग्नौ द्युलोकाख्ये महाग्नौ । श्रद्धां श्रदविनाशिवस्तु । तद्धाति या सा श्रद्धा । अत्र जलीयपरमाणु श्रद्धापदेन गृह्यते । जलीयपरमाणुभृतं शक्तिम् । जुह्वति । प्रक्षिपन्ति । स्थापयंतीत्यर्थः । तस्या आहुतेः सकाशात् । राजा राजते दीप्यते अव्यक्तेर्व्यक्तीभवति यः स राजा । सोमो जलीय वाष्पं भवति उत्पद्यते ॥ २ इति चतुर्थखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवादः—देव, उस इस प्रसिद्ध (द्युलोकरूप) अग्नि में श्रद्धा को होमते हैं । उस आहुति से राजा सोम उत्पन्न होता है ॥ २ ॥

पदार्थः—( देवाः ) सूर्य किरणें ( तस्मिन् ) उस प्रसिद्ध पूर्वोक्त ( एतस्मिन् ) इस ( अग्नौ ) द्युलोक रूप अग्नि में ( श्रद्धाम् ) जलीय परमाणुओं को धारण करने वाली शक्ति † को ( जुह्वति ) होमते हैं । अर्थात् स्थापित करते हैं ( तस्याः+आहुतेः ) उस आहुति से ( राजा ) प्रदीप्त, व्यक्तता को प्राप्त ( सोमः ) जलीयवाष्प ( संभवति ) उत्पन्न होता है ॥ २ ॥ इति चतुर्थखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥

### अथ पञ्चमः खण्डः

## पर्जन्यो वाव गौतमाग्निस्तस्य वायुरेव समिद [illegible]

* एतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति । तस्या आहुत्यै सोमो राजा संभवति । बृ॰ [illegible]
अर्थ—इस अग्नि में श्रद्धा की आहुति देते हैं । उससे सोमराजा उत्पन्न होता है [illegible]

† प्रथमेऽश्रवणादिति चेन्नताएव ह्युपपत्तेः । वे॰ सू॰ ३ । १ । ५ । यद्यपि श्रद्धानाम उत्कट विश्वास भक्ति आदि का है । परन्तु इस वेदान्त सूत्र से श्रद्धा शब्द यहां जल वाचक सिद्ध किया गया है । शंकर भाष्य देखो ।

धूमो विद्युदर्चिरशनिरङ्गारा ह्रादुनयो विस्फुलिङ्गाः* ॥१॥

पर्जन्यः । वाव । गौतम । अग्निः । तस्य । वायुः । एव । समित् । अभ्रम् । धूमः । विद्युत् । अर्चिः । अशनिः । अङ्गाराः । ह्रादुनयः । विस्फुलिङ्गाः ॥ १ ॥

भाष्यम्ः—पर्जन्य इति । हे गौतम ! द्वितीयमग्निं विजानीहि । पर्जन्यः । परितो जन्यमानः पर्जन्यो मेघ इत्यर्थः । वाव । एव । अग्निः । अग्निकुण्डः । तस्य पर्जन्यरूपस्याग्नेः । वायुरेव वातीति वायुर्मरुदेव । समिद्धे [illegible]काष्ठम् । वायुना हि पर्जन्योऽग्निः समिध्यते । अभ्रम् । अपो जलानि विभर्तीति । उ[illegible]द्वा । अपो धृत्वा भ्रमतीति । यद्वा । अपो राति ददातीति । यद्वा । आपो भ्रियन्ते यस्मिन्न[illegible]करणे प्रत्ययः । धूमो धूमवत् लक्ष्यमाणत्वात् विद्युत् । विद्योतत इति विद्युच्चपला । अर्चि[illegible]ला । प्रकाशसामान्यात् । अशनिः । अङ्गाराः । काठिन्यात् । ह्रादुनयो मेघगर्जन[illegible]दाः । विस्फुलिङ्गाः । मेघानां विप्रकीर्णत्वसामान्यात् ॥ १ ॥ [illegible]

अनुवादः—हे गौतम ! पर्जन्य ही [illegible]ग्नि, वायु ही उसकी समिधा, अभ्र ही धूम, विद्युत् ही ज्वाला, अशनि ही अङ्गार [illegible]और मेघ गर्जित शब्द ही विस्फुलिङ्ग हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—अब द्वितीय अ[illegible] कहते हैं ( गौतम ) हे गौतम महर्षे ( पर्जन्यः ) मेघ ( वाव ) ही ( [illegible] ) द्वितीय अग्निकुंड है ( वायुः ) वायु ही उसकी ( समित् ) समिधा [illegible] ( अभ्रम् ) एक प्रकार का मेघ ही ( धूमः ) धूम है ( विद्युत् ) बिजुली ही ( अ[illegible] ) ज्वाला है ( अशनिः ) वज्र ही ( अङ्गाराः ) अङ्गार हैं ( ह्रादुनयः ) गर्जित [illegible] ही (विस्फुलिङ्गाः) अग्नि सूक्ष्मकण हैं ॥ पर्जन्यः=यद्यपि पर्जन्य और अभ्र दोनों शब्द [illegible]वाचक हैं तथापि इन दोनों के अर्थ में बहुत भेद है । पर्जन्य उस मेघ का नाम है [illegible] प्रथम सूर्य्य किरण शक्ति द्वारा जल परमाणु एकत्रित होना आरम्भ होते हैं । और [illegible] ( अपोजलानिविभर्त्ति ) जिस में प्रत्यक्ष रूप से जल आगया हो । जो मेघाकार हो [illegible]हो अर्थात् जो जल को धारण करे उसे अभ्र कहते हैं । यद्वा जल को साथ ले जो [illegible] करे इत्यादि । प्रायः ऐसे स्थलों में ये ही शब्द प्रयुक्त होते हैं।" पर्जन्यादन्नसंभवः [illegible] गीता वाक्य में पर्जन्य ही शब्द प्रयुक्त हुआ है इत्यादि अनुसन्धान करना ।

* पर्जन्यो वाऽग्निर्गौतम तस्य संवत्सर एव समिदभ्राणि धूमो विद्युदर्चि रशनि[illegible]ङ्गारा ह्रादुनयो विस्फुलिङ्गाः । बृ० उ० ६ । २ । १० । हे गौतम ! पर्जन्य द्वितीय अग्नि [illegible] उस की समिधा संवत्सर, धूम अभ्र, अर्चि विद्युत्, अङ्गार अशनि, ( वज्र ) और विस्फुलिङ्ग वज्र शब्द है । यहां सम्वत्सर को समिधा माना है इतना ही भेद है ।

**तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः सोमꣳ राजानं जुह्वति। तस्या आहुतेर्वर्षꣳसम्भवति* ॥ २ ॥**

तस्मिन् । एतस्मिन् । अग्नौ । देवाः । सोमम् । राजानम् । जुह्वति । तस्याः । आहुतेः । वर्षम् । सम्भवति ॥ २ ॥

भाष्यम्–तस्मिन्निति । देवाः सूर्यकिरणाः प्राकृतनियमा वा । तस्मिन्प्रसिद्धे पूर्वोक्ते । एतस्मिन्नग्नौ पर्जन्यरूपे महाग्नौ । राजानं सोमम् । प्रथमाहुति–जातं जलीयवाष्पम् । जुह्वति स्थापयन्ति । तस्या आहुतेर्वर्षं वृष्टिः सम्भवति उत्पद्यते । श्रद्धाख्या जलीय–परमाणुभृच्छक्तिः सोमाकारपरिणता सती द्वितीयपर्याये पर्जन्याग्निं प्राप्य वृष्टित्वेन परिणमते ॥ २ ॥ इति पञ्चमखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ ५ ॥

अनुवादः–सूर्य किरण उस प्रसिद्ध इस अग्नि में सोम राजा को स्थापित करते हैं। उस आहुति से वृष्टि होती है ॥ २ ॥

पदार्थः—(देवाः) सूर्य किरणों को यहां देव कहा गया है वे देव (तस्मिन्) उस पूर्वोक्त ( एतस्मिन् ) इस ( अग्नौ ) पर्जन्यरूप महा अग्नि में (सोमम्+राजानम् ) प्रथम आहुति जन्य जलीय वाष्प को ( जुह्वति ) स्थापित करते हैं ( तस्याः ) उस ( आहुतेः ) आहुती से ( वर्षम् ) वृष्टि ( सम्भवति ) उत्पन्न होती है ॥ २ ॥

इति पञ्चमखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥५ ॥

## अथ षष्ठः खण्डः

**पृथिवी वाव गौतमाग्निस्तस्याः संवत्सर एव समिदाकाशो धूमो रात्रिरर्चिर्दिशोऽङ्गारा अवान्तरदिशो विस्फुलिङ्गाः † ॥ १ ॥**

पृथिवी । वाव । गौतम । अग्निः । तस्याः । संवत्सरः । एव । समित् । आकाशः । धूमः । रात्रिः । अर्चिः । दिशः । अङ्गाराः । अवान्तरदिशः । विस्फुलिङ्गाः ॥

भाष्यम्–पृथिवीति । हे गौतम ! तृतीयमग्निं विजानीहि । इयं पृथिवी भूमिः एव । अग्निः तृतीयोऽग्निकुण्डः । तस्याः पृथिव्या अग्नेः । संवत्सरं एव समिद्धोमीयकाष्ठं

*तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः सोमꣳराजानं जुह्वति तस्या आहुत्यै वृष्टिः सम्भवति ॥ बृ० ६।२।१

† अयं वै लोकोऽग्निर्गौतम ! तस्य पृथिव्येव समिदग्निर्धूमो रात्रिरर्चिश्चन्द्रमाऽङ्गारा नक्षत्राणि विस्फुलिङ्गाः ॥

सँव्वत्सरेण हि कालेन समिद्धा पृथिवी व्रीह्यादिनिष्पत्तये भवति। आकाशो धूमः । पृथिव्या इवोत्थित आकाशो दृश्यते । यथाग्नेर्धूमः । रात्रिर्नक्तमर्चिः ज्वाला । दिशोऽङ्गाराः । अवान्तरदिशो विस्फुलिङ्गाः । क्षुद्रत्व सामान्यात् ॥ १ ॥

अनुवाद—हे गौतम! पृथिवी ही अग्नि है । संव्वत्सर ही इसकी समिधा है । आकाश ही धूम है । रात्रि ही ज्वाला है । दिशाएं अङ्गार हैं । अवान्तरदिशाएं विस्फुलिङ्ग हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—( गौतम ) हे गौतम महर्षे ( पृथिवी+वाव ) पृथिवी ही ( अग्निः ) अग्नि है । अर्थात् तृतीय अग्निकुण्ड है ( संवत्सरः ) वर्ष, साल ( एव ) ही ( तस्याः ) उस पृथिवीरूप महा अग्नि की ( समित् ) समिधा है ( आकाशः ) आकाश ही ( धूमः ) धूम है ( रात्रिः ) रात ही ( अर्चिः ) ज्वाला ( दिशः ) दिशाएं (अङ्गाराः) अङ्गार हैं ( अवान्तरदिशः ) अवान्तरदिशाएं ( विस्फुलिङ्गाः ) विस्फुलिङ्ग हैं ॥ १ ॥

## तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा वर्षं जुह्वति । तस्या आहुतेरन्नꣳसम्भवति * ॥ २ ॥

तस्मिन् । एतस्मिन् । अग्नौ । देवाः । वर्षम् । जुह्वति । तस्याः । आहुतेः । अन्नम् । सम्भवति ॥ २ ॥

भाष्यम्—तस्मिन्निति । देवाः प्राकृतनियमाः । तस्मिन् पूर्वोक्ते । एतस्मिन्नग्नौ वर्षं क्रियाहुतिजन्यं वर्षं वृष्टिम् । जुह्वति । स्थापयन्ति । तस्या आहुतेः सकाशात् । अन्नं व्रीहियवधान्यादिकं संभवति ॥ २ ॥ इति षष्ठखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ ६ ॥

अनुवादः—प्राकृतनियम उस प्रसिद्ध इस ( पृथिवीरूप ) महा अग्नि में वृष्टि को क्षेपित करते हैं । उस आहुति से अन्न उत्पन्न होता है ॥ २ ॥

पदार्थः—( देवाः ) प्राकृत नियम ( तस्मिन् ) उस प्रसिद्ध (एतस्मिन्) इस ( अग्नौ ) पृथिवी रूप महा अग्नि में ( वर्षम् ) वृष्टि को ( जुह्वति ) होमते हैं स्थापित करते हैं ( तस्याः ) उस ( आहुतेः ) आहुति से ( अन्नम् ) अन्न यव, गोधूम, शाली आदि अन्न ( संभवति ) उत्पन्न होता है ॥ २ ॥

इति षष्ठ खण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ६ ॥

* तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः वृष्टिं जुह्वति । तस्या आहुत्या अन्नꣳ सम्भवति । बृ० उ० ६ । २ । ११ ।

अथ सप्तमः खण्डः

**पुरुषो वाव गौतमाग्निस्तस्य वागेव समित्प्राणो धूमो जिह्वाऽर्चिश्चक्षुरङ्गाराः श्रोत्रं विस्फुलिङ्गाः*॥१॥**

पुरुषः । वाव । गौतम । अग्निः । तस्य । वाक् । एव । समित् । प्राणः । धूमः । जिह्वा । अर्चिः । चक्षुः । अङ्गाराः । श्रोत्रम् । विस्फुलिङ्गाः ॥ १ ॥

भाष्यम्—पुरुष इति । हे गौतम महर्षे चतुर्थमग्निं विजानीहि । पुरुषोवाव । पुमानेव । अग्निश्चतुर्थोऽग्निकुण्डः । तस्य पुरुषस्याग्नेः । वागेव वाण्येव । समित् । पुरुषो हि वाग्भिः सहितः समिन्धे दीप्यते । नमूकः । प्राणो धूमः । प्राणो हि धूमवन्मुखान्निर्गच्छति । जिह्वारसना अर्चिर्ज्वाला । लोहितत्वात् । चक्षुर्नेत्रमङ्गाराः । तैजसत्वात् । श्रोत्रम् । विस्फुलिङ्गाः ॥ १ ॥

अनुवाद—हे गौतम महर्षे ! पुरुष ही अग्नि है । वाणी ही इसकी समिधा है । प्राण ही धूम है । जिह्वा ही ज्वाला है । चक्षु ही अङ्गार है । श्रोत्र ही विस्फुलिङ्ग है ॥ १ ॥

पदार्थः--( गौतम ) हे गौतम महर्षे ! ( पुरुषः वाव ) पुरुष ही ( अग्निः ) चतुर्थ अग्निकुण्ड है ( वाग्+एव ) वाणी ही ( तस्य ) उस पुरुषरूप अग्नि की ( समित् ) समिधा है ( प्राणः ) प्राण ( धूमः ) धूम है ( जिह्वा ) जिह्वा ( अर्चिः ) ज्वाला है ( चक्षुः ) नेत्र ही ( अङ्गाराः ) अङ्गार है ( श्रोत्रम् ) श्रोत्र ही ( विस्फुलिङ्गाः ) विस्फुलिङ्ग है ॥ १ ॥

**तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा अन्नं जुह्वति । तस्या आहुते रेतः सम्भवति †॥ २ ॥**

तस्मिन् । एतस्मिन् । अग्नौ । देवाः । अन्नम् । जुह्वति । तस्याः । आहुतेः रेतः । सम्भवति ॥ २ ॥

भाष्यम्—तस्मिन्निति । देवाः प्राकृतनियमाः । तस्मिन् पूर्वोक्ते । एतस्मिन् रूपाग्नौ । अन्नं जुह्वति स्थापयन्ति । तस्या आहुतेः सकाशात् । रेतो वीर्य्यं संभवति ।

इति सप्तमखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ ७ ॥

---

* पुरुषो वाऽग्निर्गौतम तस्य व्यात्तमेव समित्प्राणो धूमो वागर्चिश्चक्षुरङ्गाराः श्रोत्रं विस्फुलिङ्गाः । बृ० ६ । २ । १२ ॥

† तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा अन्नं जुह्वति तस्या आहुत्यै रेतः सम्भवति। बृ० ६।२।१२।

अनुवाद—प्राकृत नियम उस इस अग्नि में अन्न की आहुति देते हैं उस आहुति से रेत उत्पन्न होता है ॥ २ ॥

पदार्थः—( देवाः ) प्राकृतिक नियम (तस्मिन्+एतस्मिन्) उस इस पुरुष रूप महाग्नि में ( अन्नम्+जुह्वति ) अन्न की आहुति देते हैं ( तस्याः+आहुतेः ) उस आहुति से ( रेतः+संभवति ) वीर्य्य उत्पन्न होता है ॥ २ ॥

इति सप्तमखण्डस्य भाषा[भाष्यं] समाप्तम् ॥ ७ ॥

अथाष्टम[ः] [ख]ण्डः

**योषा वाव गौतमाग्निस[्त]स्या उपस्थ एव समिद्य-दुपमन्त्रयते स धूमो योनि[र]र्चिर्यदन्तः करोति तेऽङ्गा-रा अभिनन्दा विस्फुलि[ङ्गा]ः * ॥ १ ॥**

योषा । वाव । गौतम । अग्निः । तस्याः । उपस्थः । एव । समित् । यद् । उपमन्त्रयते । सः । धूमः । योनि[ः] । अर्चिः । यद् । अन्तः । करोति । ते । अङ्गाराः । अभिनन्दाः । वि[स्फुलि]ङ्गाः ॥ १ ॥

भा[ष्यम्]—योषेति । हे गौतम ! पञ्चममग्निं विजानीहि ! योषावाव स्त्रीजातिरेव पञ्चमो[ऽ]ग्निः । अन्यदुज्ज्वर्थम् ॥ १ ॥

अनुवाद—स्त्रीजाति ही पञ्चम अग्नि है । ………… ॥ १ ॥

पदार्थः—( योषा ) स्त्रीजाति पञ्चम अग्नि है और सब पद सुगम हैं ॥ १ ॥

**तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा रेतो जुह्वति । तस्या आ-[हु]तेर्गर्भः सम्भवति ॥ २ ॥**

[त]स्मिन् । एतस्मिन् । अग्नौ । देवाः । रेतः । जुह्वति । तस्याः । आहुतेः । गर्भः । [स]म्भवति ॥ २ ॥

* योषा वा अग्निर्गौतम तस्या उपस्थ एव समिल्लोमानि धूमो योनिरर्चिर्यदन्तः करोति तेऽङ्गारा अभिनन्दा विस्फुलिङ्गाः ॥ बृ० ६ । २ । १३ ॥

तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा रेतो जुह्वति तस्या आहुत्यै पुरुषः सम्भवति । स जीवति यावज्जीवत्यथ यदा म्रियते ॥ बृ० ६ । २ । १३ ॥

भाष्यम्-तस्मिन्निति । तस्मिन्नेतस्मिन् स्त्रीजातिस्वरूपेऽग्नौ देवाः प्राकृतनियमाः । यद्वा । नियमप्रेरिताः पुरुषजातयः । रेतो जुह्वति । तस्या आहुतेः । गर्भः सम्भवति ॥ २ ॥

इत्यष्टमखण्डस्यसंस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ ८ ॥

अनुवाद-उस इस अग्नि में देव रेत की आहुति देते हैं । उस आहुति से गर्भ उत्पन्न होता है ॥ २ ॥

पदार्थः-( तस्मिन्+एतस्मिन् ) उ[illegible] इस स्त्रीजाति रूप ( अग्नौ ) आग में (देवाः) प्राकृत नियम वा नियम प्रेरित पुरुष जा[illegible]( रेतः ) वीर्य्य की आहुति करती है ( तस्याः+आहुतेः ) उस आहुति से ( गर्भः ) [illegible]र्भ ( सम्भवति ) उत्पन्न होता है ॥ २ ॥

इत्यष्टम खण्डस्यभाषा[illegible]ष्यं समाप्तम् ॥ ८ ॥

## अथ नवम[illegible]खण्डः

**इति तु पञ्चम्यामाहुतावा[illegible]पुरुषवचसो भवन्तीति । स उल्वाऽऽवृतो गर्भो दश वा[illegible] (नव वा) मासानन्तः शयित्वा यावद्वाथ जायते ॥ १ ॥**

इति । तु । पञ्चम्याम् । आहुतौ । आपः । पुरुषवचसः । भवन्ति । इति । सः । उल्वावृतः । गर्भः । दश । वा । नव । वा । मासान् । अन्तः । शयित्वा । [illegible]वत् । वा । अथ । जायते ॥ १ ॥

भाष्यम्--इतीति । इति तु एवंत्वनेन प्रकारेण । हे गौतम ! पञ्चम्याम[illegible]हुतौ । योषायामग्नौ । हुते रेतसि । आपः श्रद्धाख्या आपः । पुरुषवचसः । पुरुष[illegible] चिन्यो भवन्ति । इति । हे गौतम ! पञ्चानां प्रश्नानां मध्ये । एकः प्रश्नो व्याख्या[illegible] अन्येषांसमाधानं शृणु । यदुक्तम् । "वेत्थ यदितोऽधिप्रजाः प्रयन्तीति" तत्प्रश्नसमाधा[illegible] पक्रमस्यायमारम्भः । स पूर्वोक्तो गर्भ अपां पञ्चमो परिणामविशेष उल्वावृत [illegible] जरायुणा आवृतो वेष्टित इत्युल्वावृतः सन् । दश वा नव वा मासान् । अन्त[illegible] कुक्षौ । शयित्वा स्थित्वा । अथवा । यावद्यावन्तं कालं स्व-स्व-योनि-नियमित-[illegible] पर्य्यन्तं मातृकुक्षौवाऽण्डे वा शयित्वा । अथानन्तरं जायत उत्पद्यते ॥ १ ॥

अनुवाद-इस प्रकार पञ्चमी आहुति में जल पुरुषवाची होता है । वह ग[illegible] उल्वावृत होकर दश वा नव वा उससे न्यून वा अधिक मास मातृ कुक्षि में निवास कर[illegible] उत्पन्न होता है ॥ १ ॥

पदार्थः –( इति ) इस प्रकार ( तु ) निश्चय ( पञ्चम्याम् ) पञ्चमी ( आहुतौ ) आहुति में ( आपः ) जल ( पुरुषवचसः ) पुरुषवाची ( भवति ) होता है ( इति ) यहां एक प्रश्न के उत्तर की समाप्ति होगई । अतः यहां इति शब्द समाप्ति सूचक है । अब यहां से "प्रजा ऊपर को कहां जाती है" इसके उत्तर का आरम्भ करते हैं ( सः ) वह ( गर्भः ) जल का पञ्चम परिणाम विशेष ( उल्वावृतः ) जिस चर्म से वेष्टित होकर बालक मातृ उदर में [illegible] है उसे उल्व कहते हैं । उस उल्व से आवृत होकर ( दश+वा+नव+वा–मासान् ) [illegible]श वा नव मास अथवा (यावद्+वा) उससे न्यून वा अधिक काल पूर्त्ति पर्य्यन्त जिस [illegible]ने का जैसा नियम है उतने काल ( अन्तः ) माता के उदर में ( शयित्वा ) नि[illegible]स करके ( अथ ) अनन्तर ( जायते ) उत्पन्न होता है ॥ १ ॥

## स जातो यावदायुषं[illegible]वति । तं प्रेतं दिष्टमितोऽग्नय एव हरन्ति यत [illegible]तो यतः सम्भूतो भवति*॥२॥

सः । जातः । यावत् । आ[illegible] । जीवति । तम् । प्रेतम् । दिष्टम् । इतः । अग्नयः । एव । हरन्ति । [illegible]तः । एव । इतः । यतः । सम्भूतः । भवति ॥ २ ॥

भाष्[illegible] इति । स श्रद्धाद्यभिधानेनजलेन सहानुगामी जीवः पञ्चम्यामाहुतौ प्राप्त पुरुषसं[illegible] । जात उत्पन्नः सन् । यावदायुषम् । प्राक्तनजननोपार्जितेन दृष्टेन यावदायुः स्थि[illegible]कृतम् । तावदायुर्जीवति । प्राणान् धारयति । पश्चाद्दिष्टं कर्म्मणानिर्दिष्टं यद्वा कर्म्म [illegible]ल प्रति । प्रेतं मृतं तं । पुरुष वचनं जीवम् । इतोऽस्मात् स्थानादग्नय आग्नेय

---

* अथैनमग्नये हरन्तितस्याग्निरेवाग्निर्भवति समित्समिद्धूमो धूमोऽर्चिरर्चिरङ्गारा अ[illegible] विस्फुलिङ्गा विस्फुलिङ्गास्तास्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः पुरुषं जुह्वति तस्या आहुत्यै पु[illegible] भास्वरवर्णः सम्भवति ॥ बृ० ६ । २ । १४ ॥

[illegible] अर्थ–( अथ ) अनन्तर ( एनम् ) इस मृत पुरुष को ( अग्नये+हरन्ति ) [illegible] संस्कार के लिये बन्धुबान्धव लोग ले जाते हैं (तस्यः+अग्निः+एव+अग्निः) उस [illegible]पुरुष के लिये प्रसिद्ध अग्नि ही अग्नि होती है अर्थात् पूर्ववत् अग्न्यादि की कल्प[illegible] की आवश्यकता नहीं ( समित्० ) समिधा समिधा, धूम धूम, ज्वाला ज्वाला, अ[illegible]ङ्गार अङ्गार और विस्फुलिङ्ग विस्फुलिङ्ग होते हैं ( तस्मिन्० ) उस इस अग्नि में बन्धु[illegible] बान्धव लोग इस पुरुष की आहुति करते हैं उस आहुति से वह पुरुष भास्वर वर्ण होता है ॥

शक्तयः सूर्य्य किरणाएव । नान्येयमदूतादयः । हरन्ति नयन्ति । कुत्रनयन्तीत्याह । यत इति । यतः सकाशात् । इतो गतो भवति । यस्मात्स्थानात् सजीवोनिर्गच्छति । तत्स्थानं प्रत्येव पुनः कर्म्मगतयोनयन्ति । " यत एवेतः " इत्यस्यैव " यतः सम्भूतो भवति" इत्यनुवादोस्ति यस्मात्स्थानात् सम्भूत उत्पन्नो भवति । यस्मात्स्थानाद्येन क्रमेण आगच्छति तेनैव क्रमेण तत्रपुनः । आग्नेयाः शक्तयः । प्रापयन्तीत्यर्थः । अग्नय इति प्रथमा बहुवचनम् । सर्वाश्च संचारक [illegible]योग्निपदेनोच्यन्ते । यथेह ता एव पदार्थान् इतस्ततो नयन्ति तथैव सर्वत्र ता एव वाहिक[illegible] । यद्वा अग्नये इति चतुर्थ्यन्तं पदम् । अग्नि संस्काराय दाहाय । बन्धु बान्धवादयस्तं[illegible] । पुरुषम् । हरन्ति नयन्ति । यत एव इतः अग्नेः सकाशाच्छ्रद्धाद्याहुतिक्रमेण आगतः । [illegible]श्च पञ्चम्योऽग्निभ्यः संभूत उत्पन्नो भवति तस्मै अग्नये हरन्ति । स्वामेव योनिमग्निमाप[illegible]यन्ति ॥ २ ॥ इति न० सं० समाप्तम् ॥

अनुवाद—वह उत्पन्न होकर यावत् [illegible] जीता है तब कर्म निर्दिष्ट और मृत उस पुरुष को यहां से अग्निशक्तियां ही ले ज[illegible] हैं जहां से वह गत अर्थात् उत्पन्न हुआ यद्वा कर्मानुसार मेरे हुए उस पुरुष को यह[illegible] अग्निसंस्कार के लिये बन्धु बान्धव ले जाते हैं । जहां आता और जहां से उत्पन्न होता [illegible] ॥ २ ॥

पदार्थः–( सः ) वह ( जातः ) उपन्न पुरुष ( यावद[illegible]क्तन जन्मोपार्जित कर्मके अनुसार जितनी आयु स्थिर हुई है उतनी आयुपर्य्यन्त ( जी[illegible] ) जीता रहता है । तत्पश्चात् ( दिष्टम् ) कर्मानुकूल निर्दिष्ट अर्थात् अब इस की [illegible] का शेष होगया अब इस शरीर में वह जीव नहीं रह सकता अन्य शरीर में प्रवेश [illegible] का इसका समय है इस प्रकार से नियुक्त=दिखलाया गया हुआ ( प्रेतम् ) मृत (तम् ) उस पुरुष को ( अग्नयः ) अग्नि शक्तियां वा किरणें ( एव ) ही ( हरन्ति ) [illegible]ते जाती हैं । वे अग्नि शक्तियां कहां ले जाती हैं सो कहते हैं ( यतः+एव ) जहां से [illegible] ( इतः ) गत ( भवति ) निकलता है अर्थात् ( यतः ) जहां से ( सम्भूतः ) उत[illegible]न्न होता है । अर्थात् यह जीव जहां से और जिस क्रम से आता है वहां ही और [illegible] क्रम से उस जीव को अग्नि शक्तिएं ले जाती हैं यद्वा ( अग्नये ) यह चतु[illegible]न्तपद है तब अर्थ यह हुआ कि कर्मानुसार मरे हुए उस पुरुष को ( इतः ) [illegible] स्थान से ( अग्नये+एव ) अग्नि संस्कार अर्थात् दाहादि क्रिया करने के लिये ( हरन्ति ) बन्धु बान्धव पुत्रादि ले जाते हैं । क्यों जलाने को ले जाते हैं उस का कारण आगे कहा जाता है ( यतः+एव ) जिस अग्नि शक्ति से ( इतः ) निकलाथा और ( यतः+सम्भूतः+भवति ) और जिस पञ्चाग्नि विद्या के क्रम से उत्पन्न

होता है वहां ही लेजाते हैं और वहां ले जाना उचित ही है क्योंकि अग्नि की आहुतियों से जीवों की उत्पत्ति कही गई है इसहेतु पुनः इस भौतिक शरीर को अग्नि में डालना सर्वथा उचित है ॥ २ ॥

भाष्याशयः-श्रद्धा, सोम, वर्ष, अन्न रेत नामधारी जल के साथ२ गमन करने वाला यह जीव पञ्चमी आहुति में पुरुष संज्ञा को प्राप्त होकर अपनी आयु भर जीकर पुनः इस शरीर को परित्यागता है। तत्पश्चात् आग्नेय शक्ति अथवा प्राकृत नियम उसको पुनः उस जगह पहुंचाते हैं जहां से वह प्रथम जन्म के लिये फेंकागया था और क्रमशः मातृ कुक्षिस्थ किया गया था वही सर्व व्यापक शक्ति पुनः वहां पहुंचाया करती है ॥ २ ॥

इति नवम खण्डस्य भाष्यं समाप्तम् ॥ ९ ॥

अथ दशमः खण्डः

**तद्य इत्थं विदुर्ये चेमेऽरण्ये श्रद्धातप इत्युपासते तेऽर्चिषमभिसम्भवन्त्यर्चिषोऽहरह्न आपूर्यमाणपक्ष-मापूर्यमाणपक्षाद्यान्षडुदङ्ङेति मासाᳬस्तान् * ॥१॥**

तत् । ये । इत्थम् । विदुः । ये । च । इमे । अरण्ये । श्रद्धा । तपः । इति । उपासते । ते । अर्चिषम् । अभिसम्भवंति । अर्चिषः । अहः । अह्नः । आपूर्यमाण-पक्षम् । आपूर्यमाणपक्षात् । यान् । षट् । उदङ् । एति । मासान् । तान् ॥ १ ॥

भाष्यम्-तदिति। तत् । तत्र। जीवानांमध्ये । ये विद्वांसः। इत्थं पूर्वोक्त प्रकारेण पञ्चाग्निविद्यायास्तत्त्वं । सम्यग् विदुर्जनिन्ति । ये च इमे । प्रसिद्धाः परिव्राजः । अरण्ये

* ते य एवमेतद्विदुः ये चामी अरण्ये श्रद्धाᳬ सत्यमुपासते तेऽर्चिरभिसम्भवन्ति अर्चिषोऽहरह्न आपूर्यमाणपक्षमापूर्यमाणपक्षाद्यान् षड्मासानुदङ्ङादित्य एति । बृ० ६ ।२ ॥ अर्थ-(ते) वे (ये+एतत्+एवम्+विदुः) जो इस पञ्चाग्नि विज्ञान को इस प्रकार जानते हैं (च) और (ये+अमी+अरण्ये) एकान्त स्थल में ( श्रद्धाम्+सत्यम्+उपासते ) श्रद्धा और सत्य की उपासना करते हैं ( ते+अर्चिः+अभिसम्भवन्ति ) वे आर्चिषी दशा को प्राप्त होते हैं ( आर्चिषः+अहः ) अर्चिष दशा से आह्निक दशाको ( अह्नः+आपूर्यमाणपक्षम् ) आह्निक दशा से पाक्षिक दशा को ( आपूर्यमाणपक्षात् ) पाक्षिक दशा से ( यान्+षट्मासान् ) जिन ६ मासों में ( उदङ्+आदित्यः ) उत्तराभिगामी सूर्य ( एति ) उत्तर की ओर जाता है तत्सदृश दशा को अर्थात् औत्तरायिणी दशा को प्राप्त होता है ॥

वने एकान्तस्थाने । श्रद्धा ईश्वरे प्रतीतिः । तपः प्रत्यहं मनननिदिध्यासनादिव्यापारः । इत्युपासते । कुर्वन्ति । अयमभिप्रायः । ये श्रद्धया सत्य शम दम मनन निदिध्यासनादितपश्चरणेन च ब्रह्मोपासते । ते पञ्चाग्निविद्याविदः श्रद्धावन्तस्तपस्विनः परिव्राजश्च । अर्चिषम् । अर्चिरित्यग्निज्वाला । साधारणां लघ्वीमुद्गमनशीलां लघुदेशव्यापिनीमग्नेर्ज्वालामिव कामपि ज्योतिष्मतीं दशाम् आग्नेयशक्तिम्वा । अभिसंभवन्ति प्राप्नुवन्ति । मरणानन्तरं किञ्चिदानन्दसंयुक्तां प्रकाशसहितां दशां प्रथमं जीवः प्राप्नोति । ततः । अर्चिषः । अर्चीरूपाया दशायाः सकाशात् । अहर्दिनम् । अभिसंभवन्ति । यथा । अर्चिषो दिनं भूय इव बहुव्यापकं । अधिकप्रकाशमिव लक्ष्यते । तथैव तस्या दशायाः सकाशादधिकानन्दप्रदामधिकदेशव्याप्तज्योतिषं दशां प्राप्नुवन्ति । अह्नः सकाशादापूर्यमाणपक्षम् । दिवसादेकस्मात् केवलात् आपूर्यमाणपक्षः सर्वथा भूयान् मिलित्वाधिकानन्दघनश्चास्ति । अतो दैनिकदशा [illegible]तायाः सकाशात् शुक्लपक्षपरिमितामिव अधिकतरानन्दाम् अधिकतरदेशव्यापिनीं कामपि दशां प्राप्नुवन्ति। आपूर्यमाणपक्षात् सकाशात् । उदङ् । उत्तरांदिश गच्चति गच्छतीत्युदङ् । उत्तरदिशाप्रस्थितः सूर्यः । यान् षण्मासान् । एति प्राप्नोति । तानिव । कामपि विशेषानन्दां दशां प्राप्नुवन्ति ॥ १ ॥

अनुवाद—वहां ( जीवों के बीच ) जो ऐसे जानते हैं और जो अरण्य में श्रद्धा और तप की उपासना करते हैं । वे आर्चिषी दशा को प्राप्त होते हैं आर्चिषी दशा से आह्निकी दशा को, आह्निकी दशा से पाक्षिकी दशा को, पाक्षिकी दशा से औत्तरायणी षाण्मासिकी दशा को प्राप्त होते हैं ॥ १ ॥

पदार्थः—( तत् ) उन मनुष्यों के बीच ( ये ) जो ( इत्थम् ) इस पूर्वोक्त प्रकार से ( विदुः ) पञ्चाग्नि विद्या के तत्त्वोंको जानते हैं ( च ) और (ये+इमे) जो ये संन्यासी ( अरण्ये ) वन में ( श्रद्धा ) ईश्वर में परम प्रीति और ( तपः ) प्रति[illegible] मनन निदिध्यासनादि व्यापार ( इति ) इनकी ही ( उपासते ) उपासना करते हैं वे अर्थात् पूर्वोक्त प्रकार से पञ्चाग्नि विद्या के जानने वाले तथा अरण्यस्थ होकर [illegible] और तपश्चरण से ब्रह्म के उपासकगण ( अर्चिषम् ) आर्चिषी दशा को ( अभि[illegible]वन्ति ) प्राप्त होते हैं ( अर्चिषः ) आर्चिषी दशा से ( अहः ) दैनिक दशाको [illegible] होते हैं ( अह्नः ) आह्निक दशा से ( आपूर्यमाणपक्षम् ) शुक्लपक्ष अर्थात् पाक्षिकी द[illegible] को प्राप्त होते हैं ( आपूर्यमाणपक्षात् ) पाक्षिकी दशा से ( उदङ् ) उत्तरायण को जाते हुए सूर्य ( यान् ) जिन ( षट्+मासान् ) छः मासों को (एति) प्राप्त होते हैं । (तान्) उस षाण्मासिकी औत्तरायणी दशा को प्राप्त होते हैं ॥ १ ॥

**मासेभ्यः संवत्सरꣳ संवत्सरादादित्यमादित्याच्चन्द्रमसं चन्द्रमसो विद्युतं तत्पुरुषोऽमानवः स एनान् ब्रह्म गमयत्येष देवयानः पन्था इति* ॥ २ ॥**

मासेभ्यः । संवत्सरम् । संवत्सरात् । आदित्यम् । आदित्यात् । चन्द्रमसम् । चन्द्रमसः । विद्युतम् । तत्पुरुषः । अमानवः । सः । एनान् । ब्रह्म । गमयति । एषः । देवयानः । पन्थाः । इति ॥ २ ॥

भाष्यम्—मासेभ्य इति । मासेभ्यः संवत्सरम् । षण्मासेभ्यो भूयानेव वर्षो भवति । तस्य द्वादशमासात्मकत्वात् । तस्माद्द्विगुणतरामानन्ददशां प्राप्नुवन्ति । संवत्सरादादित्यम् । आदित्येनैव संवत्सरः प्रादुर्भवति । यो यस्माद् भवति स तस्मान्महत्तरः । मृत्तिकाद् घट इव । अतः तस्मादधिकतरानन्ददायिनीं दशां गच्छन्ति । आदित्याच्चन्द्रमसं चान्द्रमसीं दशां सर्वथा आह्लादकरीमानन्दरसपूर्णां गच्छन्ति । ततो विद्युतम् । यथा विद्युदतितीक्ष्णा अतितीव्रज्वाला तथा बहुदेशव्यापिनीं विद्युतमिव दशां प्राप्नुवन्ति । इमां दशां प्राप्य तेषामानन्दस्य सीमा अतिविस्तीर्णा भवति । अत आह तत्पुरुष अमानव इति । तस्या विद्युद्दशायाः । पुरुषः व्यापकः कर्मविशेषः । अमानवः । मानमस्यास्ति इति मानवः न मानवः अमानवः असीम इत्यर्थः । अत्र स एवायाति यस्य शुभकर्मविशेषोऽसीमो भवति । सोऽमानवः पुरुषः । एनान् विदुषः । ब्रह्म ब्राह्मीं दशाम् । गमयति प्रापयति । हे गौतम ! एष एव देवयानः पन्थाः ॥ २ ॥

---

* छान्दोग्योपनिषद् प्रपाठक ४ खण्ड १५ प्रवाक ५–६ देखो । मासेभ्यो देवलोकं देवलोकादादित्यमादित्याद्वैद्युतं तान् वैद्युतान् पुरुषो मानस एत्य ब्रह्मलोकान् गमयति ते तेषु ब्रह्मलोकेषु पराः परावतो वसन्ति तेषां न पुनरावृत्तिः ॥ बृ० ६ । २ । १५ ॥

अर्थ—( मासेभ्यः ) षाण्मासिक दशा से ( देवलोकम् ) दैविक दशा को ( देवलोकात् ) दैविक दशा से ( आदित्यम् ) सौरी दशा को ( आदित्यात्+वैद्युतम् ) सौरी दशा से वैद्युती दशा को ( तान्+वैद्युतान् ) उन वैद्युत दशा प्राप्त पुरुषों को ( मानसः+पुरुषः ) मनन श्रवणादि कर्म जनित फल विशेष ( एत्य ) आकर ( ब्रह्मलोकान्+गमयति ) ब्रह्म की ओर ले जाता है ( तेषु+ब्रह्मलोकेषु ) उन ब्रह्मानन्दों में ( पराः ) उत्कृष्ट होते हुए ( परावतः+वसन्ति ) अनेक कल्प निवास करते हैं ( तेषाम्+न+पुनरावृत्तिः ) उनकी पुनरावृत्ति नहीं होती ॥

अनुवादः—षाण्मासिक दशा से सांवत्सरी दशाको, सांवत्सरी दशासे सौरी दशा को, सौरी दशासे चान्द्रमसी दशाको, चान्द्रमसी दशा से वैद्युती दशाको प्राप्त होते हैं। वैद्युती दशा को प्राप्त करने वाले ज्ञानी का शुभकर्म-विशेष असीम होता है । वह (शुभकर्म विशेष ) इन ( ज्ञानियों ) को ब्रह्म का योग करा देता है । इसीका नाम देवयानपथ है ॥ २ ॥

पदार्थः—( मासेभ्यः ) षाण्मासिक दशा से ( सँव्वत्सरम् ) सँव्वत्सर (वर्ष) समान दशा को प्राप्त होते हैं ( सँव्वत्सरात् ) सँव्वत्सरी दशा से ( आदित्यम् ) आदित्य समान दशाको प्राप्त होते हैं ( आदित्यात् ) आदित्य समान दशा से ( चन्द्रमसम् ) चन्द्र समान दशा को प्राप्त होते हैं ( चन्द्रमसः ) चान्द्रमसी दशासे ( विद्युतम् ) विद्युत् समान दशा को प्राप्त होते हैं ( तत्पुरुषः ) विद्युत् दशा को प्राप्त ज्ञानी का शुभकर्म विशेष ( अमानवः ) मान रहित=असीम होता है ( सः ) वह असीम कर्मफल (एनान्) इन ब्रह्मज्ञानियों को ( ब्रह्म ) ब्रह्म की ( गमयति ) प्राप्ति कराता है ( एषः+देवयानः+पन्थाः ) यह देवयान मार्ग है ॥ २ ॥

**अथ य इमे ग्राम इष्टापूर्ते दत्तमित्युपासते ते धूममभिसंभवन्ति धूमाद्रात्रिꣳ रात्रेरपरपक्षमपरपक्षाद्यान्षड्दक्षिणैति मासाꣳस्तान्नैते संवत्सरमभिप्राप्नुवन्ति * ॥ ३ ॥**

अथ । ये । इमे । ग्रामे । इष्टापूर्ते । दत्तम् । इति । उपासते । ते । धूमम् । अभिसंभवन्ति । धूमाद् । रात्रिम् । रात्रेः । अपरपक्षम् । अपरपक्षात् । यान् । षड् । दक्षिणा । एति । मासान् । तान् । न । एते । संवत्सरम् । अभिप्राप्नुवन्ति ॥ ३ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथ शब्द आरम्भार्थः । पितृयाणपथस्य वर्णनमारभ्यते । इमे प्रसिद्धा गृहस्थाः । ग्रामे ग्रहणाद्वा ग्रसनाद्वा गमनेन यत्र रमणाद्वा ग्रामः । तु

*अथ ये यज्ञेन दानेन तपसा लोकाञ्जयति ते धूममभिसम्भवन्ति धूमाद्रात्रिꣳ रात्रेरपक्षीयमाणपक्षमपक्षीयमाणपक्षाद्यान् षण्मासान् दक्षिणादित्य एति। बृ० ६।२।

अर्थ-(अथ) अब पितृयाण कहते हैं (ये) जो मनुष्य ( यज्ञेन+दानेन+तपसा ) यज्ञ दान और तप से (लोकान्+जयति) लोकों को प्राप्त करते हैं (ते+धूमम्+अभिसंभवन्ति०) वे धौम दशा को प्राप्त होते हैं उससे रात्रि दशा को, उससे अपक्षीयमाण दशा को उस से षाण्मासिक दाक्षिण दशाको प्राप्त होते हैं ॥

भोग्यस्थाने एव । न तपश्चरण प्रदेशे इत्यर्थः । इष्टापूर्ते इष्टञ्चापूर्तञ्च । इज्यन्ते पूज्यन्ते देवा ईश्वरमातृपितृ बुधगण प्रभृतयो येन । इज्यन्ते विविध होमीय द्रव्याणि दीयन्ते प्रक्षिप्यन्ते येन च । तदिष्टम् । यजनम् । अग्निष्टोमादिवैदिकं कर्म । आपूर्त्तम् । पूरणम् । आपूर्यन्ते समन्ताद्भ्रियन्ते पोष्यन्ते द्विपदश्चतुष्पदाः सर्वे जीवा येन तदापूर्त्तम् । आपूर्त्तं वापीकूपतडागारामादिकरणम् । दत्तम् दानम् । देशकालपात्रविवेकेन यथाशक्ति द्रव्याणामुत्सर्गः । इति शब्दः प्रकारार्थः । एवं विधानि दयापरोपकारे रक्षणं अहिंसनामित्यादीनि अन्यान्यपि आचरणानि उपा[illegible] । श्रद्धयानुरागेण प्रीत्या च कुर्वन्ति । ते इष्टापूर्त्तदत्तोपासकाः धूमो धूमनात् कम्पना[illegible] धूमः । आशुपुनरावृत्ति कारणाद् धूमत्वम् । नातिप्रकाशः नात्यन्धकारोधूमशब्दवाच्यः धूमवद्दशां अभिसंभवन्ति प्राप्नुवन्ति । धूमाद् । रात्रिम् । विश्रामस्य रानाद्दानाद्वा [illegible]द्रण राजनाद्वा रमणाद्वा । जनस्य त्राणाद्वा रात्रिः । क्षयशीलामापातरमणीयां दशाम् [illegible]अभिसंभन्तीत्यर्थः । रात्रेः सकाशाद् । अपरपक्षम् । अपरे अनुत्कृष्टा मध्यमा जनाः [illegible]वन्ति आनन्दं भक्षयन्ति अनुभवन्ति यत्र सोऽपर पक्षः । रात्र्यपेक्षया अधिकानन्दप्रदां [illegible]म् । मासस्य अपरपक्षवत् रात्रेर्विस्तीर्णतरामिव दशाम्वा । अपरपक्षात् । यान् षण[illegible] दक्षिणा दक्षिणाम् । दिशम् । सूर्य इति शेषः । एतिगच्छति । ता[illegible] अभिसंभवन्ति । एते उपासकाः । संवत्सरं न नैव अभिप्राप्नुवन्ति[illegible]सः । माननाद्वा । मानस्य आसनाद्वा । मामुपासकमासयति उपवेशयति इ[illegible]त्याशनाद्वा मासः । अपरपक्षादधिकविस्तीर्णामिव दशामित्यर्थः । अत्र संवत्सरः पूर्ण[illegible]सूचकः । न पूर्णानन्दं प्राप्नुवन्तीत्यर्थः ॥ ३ ॥

अनुवाद—अब जो ये "ग्राम निवासी" ग्राम में इष्ट, आपूर्त और दान अ[illegible]ग श्रद्धा और प्रीति से करते हैं । वे धूमवत् दशा को प्राप्त करते हैं धूम से रा[illegible] दशा को, रात्रि से अपरपक्षवत् दशा को, अपरपक्ष से षट्दक्षिणायणमासवत् [illegible] को प्राप्त होते हैं ये संवत्सर को प्राप्त नहीं होते हैं ।। ३ ।।

[illegible]पदार्थः–( अथ ) अथ शब्द यहां प्रारम्भार्थक है अब देवयान के अनन्तर पि[illegible] का वर्णन आरम्भ होता है ( ये ) जो ( इमे ) ये ग्राम निवासी जन ( ग्रामे ) [illegible] में ( इष्टापूर्त्ते ) ज्योतिष्टोमादिवैदिक कर्म को 'इष्ट' वापी कूप तड़ाग वाटिका-[illegible] रचना को आपूर्त्त कहते हैं ( दत्तम् ) दान ( इति ) इष्ट आपूर्त्त और दान समान [illegible]या, परोपकार, रक्षण, अहिंसा आदिकों का आचरण ( उपासते ) प्रीति अनुराग और श्रद्धापूर्वक करते हैं ( ते ) वे इष्टापूर्तदानादि उपासक ( धूमम् ) धौमदशा को (अभिसंभवन्ति ) प्राप्त होते हैं (धूमात्) धौम दशा से (रात्रिम् ) रात्रिदशा को ( रात्रेः) रात्रि

दशा से ( अपरपक्षम् ) अपरपक्ष दशा को ( अपरपक्षात् ) अपरपक्ष से ( यान् ) जिन ( षट् ) छः ( मासान् ) मासों में ( दक्षिणा ) दक्षिण दिशाओं को ( एति ) सूर्य जाते हैं ( तान् ) उन मासों को अर्थात् षाण्मासिक दक्षिणायणी दशा को प्राप्त होता है ( एते ) ये ग्राम में इष्टापूर्त और दान के उपासक ( संवत्सरम् ) सांवत्सरिक दशा को ( न ) नहीं ( अभिप्राप्नुवन्ति ) प्राप्त होते हैं ॥ ३ ॥

भाष्याशयः—अब पितृयाण का वर्णन करते हैं । ग्राम–ग्राम शब्द की व्युत्पत्ति अनेक प्रकार से होती है जैसे जो अपने को ग्रहण वा ग्रसन करे अथवा जहां पर जाने से मन रमित हो अर्थात् भोग्यस्थान का नाम ग्राम है अरण्य का प्रतिकूल स्थान से यहां तात्पर्य है । इष्टापूर्त्त–ईश्वर माता पिता विद्वान्गण आदिकों का जिस कर्म के द्वारा सत्कार हो यद्वा विविध होमीय द्रव्य अग्नि में जिस कर्म द्वारा होमे जांय उसे इष्ट, याग, यजन, यज्ञ, अध्वर आदि शब्द से कहते हैं और जिस कर्म के द्वारा द्विपद चतुष्पद आदि प्राणिमात्र पोषित पालित हों उन्हें आपूर्त्त कहते हैं जिस हेतु वापी, कूप, तड़ाग, वाटिका आदियों से प्राणीमात्र का उपकार है इस हेतु इन सब कर्मों का नाम आपूर्त्त है । धूम–कम्पनार्थक धूञ् धातु से धूम शब्द सिद्ध होता है जो लोग देवयान को न जानकर पितृयाण को प्राप्त होते हैं उन्हें सर्वदा गिरने का कम्पन अर्थात् भय बना रहता है इस हेतु प्रथम धौम दशा को इष्टापूर्त्त आदि से प्राप्त होते हैं । रात्रि– विश्राम देने के कारण अथवा चन्द्रमा के साथ जो सुशोभित और सुखमय हो । यद्वा । शयन करने ही से जहां त्राण मिले उसे रात्रि कहते हैं जैसे रात्रि अन्धकार और ज्योति दोनों से युक्त होती है तद्वत् धौम दशा के अनन्तर प्रकाशाऽप्रकाश युक्त दशा को पाता है । अपरपक्ष–अपर पर न हो अर्थात् अनुत्कृष्ट मध्यम जन जहां आनन्द प्राप्त करें उसे अपरपक्ष कहते हैं यह लौकिक अपरपक्ष भी रात्र्यपेक्षा अधिकानन्द प्रद होता है इस हेतु रात्रि दशा से अपरपक्ष समान दशा को प्राप्त होते हैं। इसी प्रकार इस से किञ्चिद्बृहदानन्दप्रद दक्षिण दशा को प्राप्त होते हैं ये सांवत्सरिक दशा को प्राप्त नहीं होते । यहां सँव्वत्सर पूर्णता सूचक है अर्थात् पितृपथगामी पूर्णानन्द को प्राप्त नहीं करते । यहां ही देवयान और पितृयाण मार्ग का भेद होता है यथार्थ में तो प्रथम से ही भेद है क्योंकि देवयानगामी अर्चि आदिक को और पितृयाणगामी धूम आदिक को प्राप्त होते हैं ॥ ३ ॥

**मासेभ्यः पितृलोकं पितृलोकादाकाशमाकाशा-**

**चन्द्रमसमेष सोमो राजा तद्देवानामन्नं तं देवा भक्षयन्ति*॥ ४ ॥**

मासेभ्यः । पितृलोकम् । पितृलोकात् । आकाशम् । आकाशात् । चन्द्रमसम् । एषः । सोमः । राजा । तत् । देवानाम् । अन्नम् । तम् । देवाः । भक्षयन्ति ॥ ४ ॥

भाष्यम्—मासेभ्य इति । मासेभ्यो दक्षिणायणात् पितृलोकम् । पितृलोकमभिसंभवान्तीत्यध्याहारः । पितृलोक इत्यानन्द दशा विशेषस्यसंज्ञा । पितैवलोकः पितृलोकः । नतु पितुः पितॄणाम्वा लोकः । इह पित्रादिशब्दो दशासूचकः । सर्वत्रेहेत्थं ज्ञेयम् । पितरः पालकाः पितृवत्पालकवद् आनन्दिता लोक्यन्ते दृश्यन्ते जीवा यत्र

* मासेभ्यः पितृलोकं पितृलोकाच्चन्द्रं ते चन्द्रं प्राप्यान्नं भवन्ति ताꣳस्तत्र देवा यथा सोमꣳ राजानमाप्यायस्वापक्षीयस्वेत्येवमेनाꣳस्तत्र भक्षयन्ति तेषां यदा तत्पर्य्यवैत्यथेममेवाकाशमभिनिष्पद्यन्त आकाशाद्वायुं वायोर्वृष्टिं वृष्टेः पृथिवीं ते पृथिवीं प्राप्यान्नं भवन्ति ते पुनः पुरुषाग्नौ हूयन्ते ततो योषाग्नौ जायन्ते लोकान् प्रत्युत्थायिनस्त एवमेवानुपरिवर्त्तन्तेऽथ य एतौ पन्थानौ न विदुस्ते कीटाः पतङ्गा यदिदं दन्दशूकम् । बृ० ६ । २ । १६ ॥ अर्थ—(मासेभ्यः) पाण्मासिक दाक्षिण दशा से (पितृलोकम्) पैत्रिक दशा को [illegible] चान्द्रमसी दशा को प्राप्त होते हैं यहां प्राप्त होकर अन्नवत् हो जाते हैं [illegible]र्थात् ये जीव सूर्य की किरण द्वारा प्रथम आहुति में श्रद्धा नाम जल के साथ [illegible]मे जाते हैं इसी विषय को आगे दिखलाते हैं (तान्+तत्र) उन अन्नभूत [illegible] को (देवाः) प्राकृत नियम वा सूर्य किरण (यथासोमं राजानम्) जैसे यज्ञ में [illegible]ोमलतादि रस को (आप्यायस्व अपक्षीयस्व) बढ़ते घटते रहो इतना कह (भक्ष[illegible]ते) खालेते हैं वैसे ही उनको भी खालेते हैं अर्थात् प्रथम आहुति में डालते हैं [illegible]षाम्) उन कर्म करने वाले जीवों के (यदा) जब (तत्) वह यज्ञ दानादि ल[illegible] कर्म (पर्यवैति) क्षीण हो जाते हैं (अथ) तब (इममेवाकाशम्) फिर इसी [illegible]श में (अभिनिष्पद्यन्ते) प्राप्त होते हैं अर्थात् प्रथम द्युलोकाग्नि में होमे जाते [illegible]ब (आकाशाद्वायुम्) आकाश से वायु को वायु से वृष्टि को वृष्टि से पृथिवी को [illegible] होते हैं पृथिवी प्राप्त कर अन्न होते हैं । वे पुनः पुरुषरूप अग्नि में होमे जाते । तत्पश्चात् स्त्रीजातिरूप अग्नि में उत्पन्न होते हैं तत्पश्चात् पुरुषवाची कहलाते हैं । यदि पुनः पूर्ववत् ही इनके कर्म रहे तो इसी प्रकार से इनकी पुनरावृत्ति होती रहती है (अथ) और जो इन दोनों में से किसी मार्ग को नहीं जानते (ते कीटाः पतङ्गाः०) वे कीट पतङ्ग आदिक क्षुद्र जन्तु होते रहते हैं ॥

स पितृलोकः । तम् । पितृलोकाद् । आकाशम् । अभिसंभवन्ति । नायमाकाशः पञ्चभूतानामन्यतमः । तस्य सर्वत्र सद्भावात् । प्राप्त्युपदेशवैयर्थ्याच्च । अतो दशाविशेषस्य संज्ञा ग्राह्या । आकाशाच्चन्द्रमसम् । चन्द्रवत् मा मानं यस्य आनन्दस्य स चन्द्रमाः । तम् । चन्द्रप्रकाशाप्रकाशवत् सुखदुःखमिश्रितानन्ददशामभिसंभवति । एष सोमो राजा निगद्यते । एष चन्द्रमाः । सोमः प्रियः सोमरसवत् सर्वेषामाह्लादकरः । राजाराजते शोभत इति राजा । यदा जीवश्चान्द्रमसीं दशां प्राप्नोति । तदा आह्लादस्वरूपो दिव्यमूर्त्तिश्च भवति इमां दशां प्राप्य जीवस्य कर्म्मणां क्षयो भवति । कर्म्मक्षये पुनरपि स्थूलशरीरं प्रापणीयमतोऽग्रेऽन्नंभवतीति दर्शयति । पुनरपि प्रथमाग्नौ हूयते ततः क्रमेणस्त्रीरूपाग्नौ हुतः सन् पुरुषवाची भवतीत्येव चक्रवत्परिभ्राम्यति । तथाहि । तद्देवानामन्नम् । विधेयप्राधान्यात् तदितिनपुंसकम् । स चन्द्रगतो पुरुषः । देवानां सूर्य्यकिरणानां प्राकृतनियमानाम्वा अन्नमन्नमिव भक्ष्यम् । तं देवा भक्ष... प्रथमाग्नौ क्षिपन्ति । इहहि जात्यैकवचनम् । चान्द्रमसीं दशां प्राप्य सर्वेजीवा सोम... राजमानास्तिष्ठन्ति । प्रथमायामाहुत्यां श्रद्धा हूयते । ततः सोमो राजा संभवतीत्युक्तं पुरस्तात् । अत आसन्ने कर्म्मक्षयेसति सर्वोजीवः सोमसंज्ञां लभते । यद्यपि सोम इति जलस्य संज्ञा तथापि तज्जलसंसर्गात् सैव संज्ञा जीवस्यापि भवति ॥ ४ ॥

अनुवाद-मासिक दशा से पैतृक, पैतृक दशा से आकाशीय दशा, आकाशीय दशा से चान्द्रमसी दशा को प्राप्त होता है । यहां प्राप्त जीव सोमवत् विराजमान होते हैं । वे अन्नवत् सूर्य्य किरणों के भक्ष्य होते हैं अतः सूर्य्य किरणें वा प्राकृत नियम इन्हें खाजाते हैं अर्थात् द्युलोकरूप प्रथमाग्नि में उनकी आहुति देते हैं ॥ ४ ॥

पदार्थः-( मासेभ्यः ) दक्षिणायन षाण्मासिक दशा से ( पितृलोकम्) पैतृक दशा को प्राप्त करते हैं ( पितृलोकात् ) पैतृक दशा से ( आकाशम् ) आकाशीय दशा को प्राप्त होते हैं ( आकाशात् ) आकाशीय दशा से ( चन्द्रमसम् ) चन्द्रमसी दशा को प्राप्त होते हैं (एषः+सोमो+राजा) इस दशा को प्राप्त हुए ये जीव सोमरसवत् विराजमान होते हैं ( तत्+देवानाम्+अन्नम् ) वे जीव सूर्य्यकिरणों के अन्नवत् होते हैं इस दशा को प्राप्त हो जीव के कर्म्मों का क्षय होता है । कर्म्म क्षय होने पर पुनः स्थूल शरीर प्राप्त करता है । अतः यह जीव अन्न होजाता है यह आगे कहेंगे । पुनः इस जीव की प्रथमाग्नि में आहुति होती है । तत्क्रम से स्त्रीरूप अग्नि में होमित होकर पुनः पुरुषवाची होता है इस प्रकार जीव चक्रवत् परिभ्रमण करता रहता है । अतः ( तं+देवा+भक्षयन्ति ) उनको अन्नवत् सूर्य्यकिरणें खा जाती हैं । अर्थात् प्रथम अग्नि में उसको डालती हैं ॥ ४ ॥

तस्मिन्यावत्सम्पातमुषित्वाऽथैतमेवाध्वानं पुनर्निवर्त्तन्ते । यथेतमाकाशमाकाशाद्वायुं वायुर्भूत्वा धूमो भवति धूमो भूत्वाऽभ्रं भवति ॥ ५ ॥

तस्मिन् । यावत् । सम्पादम् । उषित्वा । अथ । एतम् । एव । अध्वानम् । पुनः । निवर्त्तन्ते । यथा । इतम् । आकाशम् । आकाशाद् । वायुम् । वायुः । भूत्वा । धूमः । भवति । धूमः । भूत्वा । अभ्रम् । भवति ॥ ५ ॥

भाष्यम्-तस्मिन्निति । तस्मिंश्चन्द्रलोके तस्यां चान्द्रमस्यां दशायामित्यर्थः । ग्रामे इष्टापूर्त्तदत्तोपासकाः । यावत्संपातं सम्पतन्त्यधः पतन्त्युपासका येन कर्मक्षयेण स सम्पातः कर्मणां क्षयः । यावत् कर्मणां क्षयो न भवति तावत्कालम् उषित्वा वासं कृत्वा । अथानन्तरम् एतमेवाध्वानम् । येनमार्गेण [illegible]नां पुनः पुनरेतमागतमागमनं भवति । तमेवाध्युषितं मार्गं लक्षीकृत्य पुनर्निवर्त[illegible] । पुनरपि जलवददरोहन्ति । कोऽयं मार्गोयं प्रतिनिवर्त्तन्तइति विस्पष्टयति । यथे[illegible]यथागतं निवर्त्तन्ते । ननुमासेभ्यः पितृलोकं पितृलोकादाकाशमाकाशाच्चन्द्रमस[illegible] गमनक्रम उक्तो न तथा निवृत्तिः । किं तर्हि । आकाशाद्वायुमित्यादि [illegible]थेतमित्युच्यते नैषदोषः । आकाश प्राप्तेस्तुल्यत्वात् पृथिवी प्राप्तेश्च । [illegible] यथेतमिति नियमोऽनैवं विधमपि निवर्त्तन्ते । पुनर्निवर्त्तन्त इति तु नियमः [illegible]अत उक्तलक्षणार्थमेतद् यथेतमिति । अतो भौतिकमाकाशं तावत् प्रतिपद्यन्ते आ[illegible]शात् । वायुमभिसंभवन्ति । वायुस्थोभवतीत्यर्थः वायुर्भूत्वाधूमो भवति । धौमींदशां [illegible]प्राप्नोति । धूमोभूत्वा । धौमींदशां प्राप्य । अभ्रं भवति । आभ्रीं दशां प्राप्नोति॥ ५ ॥

अनुवादः-वहां कर्म्मों का जब तक क्षय नहीं हुआ है तब तक निवासकर अन[illegible] जिसमार्ग से आगमन होता है और जिस से गये थे उसी मार्ग के प्रति पुनः लौ[illegible]हैं आकाश को आते हैं । आकाश से वायु को प्राप्त होते हैं । वायु में से हो[illegible]धूम में आते हैं धूम में से होकर पर्जन्य में आते हैं ॥ ५ ।

पदार्थः—( तस्मिन् ) उस चन्द्रलोक में अर्थात् चान्द्रमसी दशा में (यावत्+[illegible]तम्) सम्पात नाम कर्म्मों के क्षय का है अर्थात् कर्मक्षय पर्य्यन्त ( उषित्वा ) नि[illegible]स कर ( अथ ) अनन्तर ( यथा+एतम् ) जिस से आगमन होता है और ( यथा+इतम् ) जिस मार्ग से पूर्व गमन हुआ था उसी ( अध्वानम् ) मार्ग के प्रति ( पुनर्निवर्त्तन्ते ) फिर लौटते हैं । प्रथम ( आकाशम् ) आकाश को प्राप्त होते हैं ( आकाशात् ) आकाश से ( वायुम् ) वायवीय दशा को पाते हैं ( वायुः+भूत्वा ) वायु में से

होकर ( धूमः+भवति ) धूम को प्राप्त होता है ( धूमः+भूत्वा ) धूम को प्राप्त होकर ( अभ्रम्+भवति) अभ्र को प्राप्त करता है अर्थात् आभ्रीय दशा को प्राप्त होता है ॥५॥

**अभ्रं भूत्वा मेघो भवति मेघो भूत्वा प्रवर्षति । त इह व्रीहियवा ओषधिवनस्पतयस्तिलमाषा इति जायन्तेऽतोवै खलु दुर्निष्प्रपतरं यो यो ह्यन्नमत्ति यो रेतः सिञ्चति तद्भूयएव भवति ॥ ६ ॥**

अभ्रम् । भूत्वा । मेघः । भवति । मेघः । भूत्वा । प्रवर्षति । ते । इह । व्रीहियवाः । ओषधिवनस्पतयः । तिलमाषाः । इति । जायन्ते । अतः । वै । खलु । दुर्निष्प्रपतरम् । यः । यः । हि । अन्नम् । अत्ति । यः । रेतः । सिञ्चति । तद्भूयः । एव । भवति ॥ ६ ॥

भाष्यम्—अभ्रमिति । अभ्रं भूत्वा मेघो भवति सेचनसमर्थो मघो भवति मेघो भूत्वा विविधप्रदेशेषु प्रवर्षति । वर्षधारारूपेण पततीत्यर्थः । त इह व्रीहियवा ओषधिवनस्पतयस्तिलमाषा इत्येवम्प्रकाराः क्षीणकर्म्माणो जयन्ते । क्षीणकर्मणा मनेकत्वाद्बहुवचननिर्देशः । मेघादिषु पूर्व्वेष्वेक रूपत्वादेकवचननिर्देशः । यस्माद्गिरि तट दुर्ग नदीः समुद्रारण्य मरुदेशादिसन्निवेशसहस्राणि वर्षधाराभिः पतितानां । अतस्तस्माद्धेतोर्वै खलु दुर्निष्प्रपतरं दुर्निष्क्रमणं दुर्निःसरणम् । यतो गिरितटादुदकस्रोतसोह्यमाना नदीः प्राप्नुवन्ति ततः समुद्राम्भोभिर्जलचरैराकृष्टाः पुनर्वर्षधाराभिर्मरुदेशे शिलातटे वाऽगम्ये स्थाने पतितास्तिष्ठन्ति । कदाचिद्व्यालमृगादिपीता भक्षिताश्चान्यैः । तेऽप्यन्यैरित्येवम्प्रकाराः परिवर्त्तेरन् । कदाचिदभक्ष्येषु जातास्तत्रैव शुष्येरन् । भक्ष्येष्वपि स्थावरेषु प्रजातानां रेतः सिग्देहसम्बन्धो दुर्लभ एव । बहुत्वात् स्थावराणामिति । अतो दुर्निष्क्रमणत्वम् । अथवा ऽतोऽस्माद्व्रीहि यवादिभावाद्दुर्निष्प्रपतरं दुर्निगमनं दुर्निष्प्रपतरमिति तकार एको लुप्तो द्रष्टव्यः । व्रीहियवादिभावाद्दुर्निष्प्रपतरं दुर्निष्प्रपततरन्तस्मादपि दुर्निष्प्रपततराद्रेतः सिग्देहसम्बन्धो दुर्निष्प्रपततर इत्यर्थः । यस्मादूर्ध्व रेतोभिर्बालैः पुंस्त्वरहितैः स्थविरैर्वा भक्षिता अन्तराले शीर्य्यन्त अनेकत्वादन्नादानाम् । कदाचित्काकतालीयन्यायेन रेतः सिग्भिर्भक्ष्यन्ते यदा तदा रेतःसिग्भावं गतानां कर्मणो वृत्तिलाभः । कथं यो यो ह्यन्नमत्ति अनुशयिभिः संश्लिष्टं रेतः सिक् यश्चरेतः सिञ्चत्यृतुकाले योषिति । तद्भूय एव तदाकृतिरेव भवति । रेतो रूपेणतदवयव आकृति भूयस्त्वं भूय इत्युच्यते रेतो रूपेण योषिति रेतसो रेतः सिगाकृतिभावितत्वात् । सर्वेभ्योऽङ्गेभ्यस्तेजः सम्भूतमिति हि श्रुत्यन्तरात् । अतो रेतः सिगाकृतिरेव भवतीत्यर्थः । तथा-

हि । पुरुषात्पुरुषो जायते गोर्गवाकृतिरेव न जात्यन्तराकृति स्तस्माद्युक्तं तद्भूय एव भवतीति शङ्कराचार्य्यः ॥ ६ ॥

अनुवादः—अभ्र में से होकर मेघ को प्राप्त होता है मेघ होकर जब बरसता है। वे जीव ब्रीहि यव, ओषधि, वनस्पति, तिल, माष, इत्यादि उपजते हैं इस हेतु निश्चय उनसे निष्क्रमण होना दुष्कर है क्योंकि जो जो अन्न खाता है और जो जो ( स्त्रियों में ) रेत सिञ्चन करता है तत्स्वरूप ही होता है ॥ ६ ॥

पदार्थः—( अभ्रम्+भूत्वा ) अभ्र को प्राप्त होकर ( मेघः+भवति ) मेघ को प्राप्त होता है ( मेघः+भूत्वा ) मेघ को प्राप्त होकर ( प्रवर्षति ) जहां तहां बरसता है। (ते) वे जीव ( ब्रीहियवाः ) धान्यादि और यव ( ओषधिवनस्पतयः ) सोमलतादि ओषधि और दूर्वादलादि वनस्पति ( तिलमाषाः ) तिल और माष ( उड़द ) ( इति ) इस प्रकार के अन्य घास आदि भी ( जायन्ते ) उपजते हैं ( अतः ) इस कारण (खलु+वै) निश्चय जानो कि ( दुर्निष्प्रपतरम् ) उन ब्रीहि यव ओषधि प्रभृतियों से निकलना अत्यन्त-कठिन है ( हि ) क्योंकि (यः+यः) जो जो (अन्नम्+अत्ति) अन्नके खानेवाला है (यः) जो २ ( रेतः+सिञ्चति ) स्त्रियों में वीर्य्य सेचन करने वाला है ( तद्भूयः+एव ) उसी उसी आकृतिका ( भवति ) होता है ॥ ६ ॥

भाष्याशयः—दुर्निष्प्रपतर यहां एक " त " का लोप हो गया है । दुर्निष्प्र पत तर ऐसा शब्द होना चाहिये। दुर्+निष्+पत+तर । यहां तीन उपसर्ग है तब "पत" शब्द है और तब " पत " शब्द से " तरप् " प्रत्यय है सब मिल कर " दुर्निष्प्रपत तर " होना चाहिये सो एक तकारका लोप होने से दुर्निष्प्रपतर है । दुःख से निकलना इसका अर्थ है । यहां शङ्कराचार्य्य कहते हैं कि मेघधारा के साथ गिरने वालों की जगह हजारों हैं । पर्वत, वन, नदी, समुद्र, महारण्य, मरुदेश इत्यादि । कहां कौन गिरेगा इसका यद्यपि, शास्त्र में निर्णय है क्योंकि कर्मानुसार ही जीव मरने के समय में [illegible]ध्य मार्ग स्थान योनि आदिक की स्थिरता करलेता है और उसी के अनुसार देश योनि आदिक में पतित होता है तथापि यहां वैराग्य दर्शाने के अभिप्राय से ऐसा वर्णन होता है । शङ्कराचार्य आगे कहते हैं कि देखो कैसी दुःखकी दशा होती है यदि कोई पर्वत के शिखर के ऊपर गिरा तो वहां से बहकर नीचे को आवेगा । वहां से किसी नदी में जायगा नदी के द्वारा समुद्र में । वहां मकरादिक भयङ्कर पशु खालेते हैं उन पशुओंको भी कोई दूसरा पशु खालेता है इस प्रकार उत्सभक्षक मकर के साथ ही समुद्र में मिल जाता है पश्चात् मेघ समुद्र से उनको ऊपर खींचता है पुनःवर्षा की धारा के

साथ क्या मरुदेश क्या शिलातट क्या किसी अगम्य स्थान में जाकर गिरता है। वहां कदाचित् व्यालमृगादिक ने उन्हें पीलिया या किसी ने खालिया उसे भी किसी अन्य जन्तु ने खालिया। इस प्रकार महादुःख से आवागमन होता रहता है। कदाचित् अभक्ष्य स्थावरों में यदि मेघधारा के साथ उत्पन्न हुए तो वहां ही शुष्क होगये। कदाचित् भक्ष्य स्थावरों में उत्पन्न होनेपर भी रेत सींचने वाले देहधारियों के साथ सम्बन्ध होना दुर्लभ ही है क्योंकि स्थावरों की संख्या अधिक है और खानेवाले कम हैं। इस हेतु तत्तत् योनि से निकलना अत्यन्त कठिन है। अथवा व्रीहि, यव, ओषधि, वनस्पति, तिल, माष होने पर भी उन से निकलना दुर्लभ ही है क्योंकि यदि उनको ऊर्ध्वरेता, बालक, पुंस्त्व रहित और स्थविर खांय तो बीच में ही शुष्क हो जायेंगे कदाचित् काकतालीन्याय से रेत सेचने वाले यदि उनको खाय तब रेत के सींचने वाले में प्राप्त होकर अपनी वृत्ति लाभ कर सकते हैं क्योंकि जो २ अन्न खाते हैं और ऋतुकाल में रेत सिंचन करते हैं उसी के अनुसार उनकी आकृति बनती है उस रेत में अनुशायी जो जीव वे रेत सींचने वालों के अङ्गों से निकलकर उसी की आकृति के समान होते हैं। जैसे पुरुष से पुरुष गाय से गाय आकृति वाले होते हैं इस प्रकार ज्ञानीयोनि का प्राप्त करना ही प्रथम कठिन है यदि कर्मवश प्राप्त कियाभी तो ज्ञान प्राप्त कर ईश्वर का पाना अत्यन्त दुर्लभ है इस हेतु चक्रवत् यह जीव सदा भ्रमण करता रहता है ॥ ६ ॥

**तद्य इह रमणीयचरणा अभ्याशो ह यत्ते रमणीयां योनिमापद्येरन् ब्राह्मणयोनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्ययोनिं वाऽथ य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरन् श्वयोनिं वा शूकरयोनिं वा चण्डालयोनिं वा ॥ ७ ॥**

तत् । ये । इह । रमणीयचरणाः । अभ्याशः । ह । यत् । ते । रमणीयाम् । योनिम् । आपद्येरन् । ब्राह्मणयोनिम् । वा । क्षत्रिययोनिम् । वा । वैश्ययोनिम् । वा । अथ । ये । इह । कपूयचरणाः । अभ्याशः । ह । यत् । ते । कपूयाम् । योनिम् । आपद्येरन् । श्वयोनिम् । वा । शूकरयोनिम् । वा । चण्डालयोनिम् । वा ॥७॥

भाष्यम्—तदिति । तत्तत्र तेषु व्रीहियवादिषु ये अनुशायिनो जीवाः सन्ति ते यदि रमणीयचरणाःस्युः । रमणीयं शोभनं चरणं शीलं येषाम् ते रमणीयचरणा भवन्ति । रमणीय

चरणोपलक्षितः शोभनोऽनुशयः पुण्यं कर्म येषाम् । ते रमणीयचरणा उच्यन्ते । ते जीवाः अभ्याशो ह क्षिप्रमेव यदिति क्रियाविशेषणम् । रमणीयां शोभनां क्रौर्यानृतमायादि वर्जितां योनिम् आपद्येरन् लभेरन् । कां रमणीयां योनिमित्याह । ब्राह्मणयोनिम्वा ब्राह्मणानां वेदविदुषां योनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्य योनिं वा ईदृशीं योनिं प्राप्नुवन्ति । अथ ये जीवा इह लोके कपूयचरणाः कपूयमशोभनं क्रौर्यादिसहितं चरणं शीलं येषां ते कपूयचरणा एतादृशा ये जीवाः सन्ति । ते अभ्याशो ह क्षिप्रमेव कपूयामशोभनां दुष्टां योनि मापद्येरन् लभेरन् अर्थात् धर्म सम्बन्ध वर्जितां जुगुप्सितां योनिं प्राप्नुवन्तीत्यर्थः । कां कपूयां योनिमापद्येरन् इत्याह । श्वयोनिं सारमेय योनिं । शूकरयोनिं वा चण्डालयोनिं वा आपद्येरन् ॥ ७ ॥

अनुवाद—उनके मध्य जो जीव यहां रमणीय शील वाले हैं वे शीघ्र ही रमणीय योनि को प्राप्त होते हैं । ब्राह्मण योनि वा क्षत्रिय योनि वा वैश्य योनि को ( प्राप्त होते हैं ) और जो जीव यहां निन्दित कर्म वाले हैं वे जीव निन्दित योनि को प्राप्त होते हैं। कूकरयोनि को वा शूकरयोनि को वा चण्डाल योनि को ( प्राप्त होते हैं ) ॥ ७ ॥

पदार्थः—( तत्र ) उन व्रीहि यव आदियों में अनुशायी जीवों के मध्य ( ये ) जो जीव ( इह ) इस लोक में ( रमणीयचरणाः ) रमणीय=शोभन । चरण=शील है जिनका रमणीय चरण कहलाते हैं अर्थात् सुन्दर आचरण वाले ( ते ) वे जीव ( अभ्याशः ) शीघ्र ( ह ) ही ( रमणीयाम् ) सुन्दर ( योनिम् ) योनि को (आपद्येरन् ) प्राप्त होते हैं । किस सुन्दर योनि को प्राप्त होते हैं सो आगे कहा जाता है ( ब्राह्मण योनिम्वा ) ब्राह्मण योनि अथवा ( क्षत्रिययोनिम्वा ) क्षत्रिययोनि वा ( वैश्ययोनिम्वा ) वैश्य योनि को प्राप्त होते हैं ( अथ ) और ( ये ) जो जीव ( इह ) यहां ( कपूयचरणाः ) कपूय=निन्दित । चरण=आचरणशील है जिनका अर्थात् जिन का आचरण शील निन्दित है उन्हें कपूयचरण कहते हैं ( ते ) वे ( अभ्याशः+ह ) शीघ्र ही ( कपूयाम्+योनिम् ) निन्दित योनि को ( आपद्येरन् ) प्राप्त होते हैं । किस निन्दित योनि को प्राप्त होते हैं सो आगे कहा जाता है ( श्वयोनिम्वा ) कूकर योनि को अथवा ( शूकरयोनिम्वा ) शूकर योनि को अथवा ( चण्डाल+योनिम्वा ) चाण्डाल योनि को प्राप्त होते हैं ॥ ७ ॥

**अथैतयोः पथोर्न कतरेणचन तानीमानि क्षुद्राण्यसकृदावर्तीनि भूतानि भवन्ति जायस्व म्रियस्वे-**

त्येतत्तृतीयꣳ स्थानं तेनासौ लोको न सम्पूर्यते तस्माज्जुगुप्सेत तदेष श्लोकः ॥ ८ ॥

अथ । एतयोः । पथोः । न । कतरेणचन । तानि । इमानि । क्षुद्राणि । असकृदावर्तीनि । भूतानि । भवन्ति । जायस्व । म्रियस्व । इति । एतत् । तृतीयम् । स्थानम् । तेन । असौ । लोकः । न । सम्पूर्यते । तस्मात् । जुगुप्सेत । तत् । एषः । श्लोकः ॥ ८ ॥

भाष्यम् अथेति । यदा तु न विद्यासेविनो नापीष्टापूर्त्तादिकर्म्म सेवन्ते तदाऽथैतयोः पथोर्यथोक्तयोरर्चिर्धूमादि लक्षणयोर्न कतरेणचनान्यतरेणचनापि न यन्ति। तानीमानि भूतानि क्षुद्राणि दंश मशक कीटादीन्यसकृदावर्त्तीनि भवन्त्यत उभयमार्ग परिभ्रष्टा ह्यसकृज्जायन्ते म्रियन्ते चेत्यर्थः। तेषां जननमरण सन्ततेरनुकरणमिदमुच्यते जायस्व म्रियस्वेति । ईश्वर निमित्तचेष्टोच्यते । जननमरणक्षणेनैव कालयापनं भवति । न तु क्रियासुशोभनेषु भोगेषु वा कालोस्तीत्यर्थः । एतत्क्षुद्र जन्तु लक्षणं तृतीयं पूर्वोक्तौ पन्थानावपेक्ष्य स्थानं संसरताम्। येनैवं दक्षिणमार्गगा अपि पुनरागच्छन्ति । अनधिकृतानां ज्ञानकर्मणोरगमनमेव दक्षिणेन पथेति । तेनासौ लोको न सम्पूर्यते । पञ्चमस्तु प्रश्नः पञ्चाग्नि विद्यायां व्याख्यातः । प्रथमो दक्षिणेतरमार्गाभ्यामपाकृतो दक्षिणेतरयोः पथोर्व्यावर्त्तनापिमृतानामग्नौ प्रक्षेपः समानः। ततो व्यावर्त्तनान्यर्चिरादिना यन्त्यन्ये धूमादिना। पुनरुत्तरदक्षिणाये षण्मासान् प्राप्नुवन्तः संयुज्य पुनर्व्यावर्त्तन्ते । अन्ये संवत्सरमन्ये मासेभ्यः पितृलोकमिति व्याख्याता । पुनरावृत्तिरपि क्षीणानुशयानां चन्द्रमण्डलादाकाशादि क्रमेणोक्ता अमुष्यलोकस्यापूरणं स्वशब्देनैवोक्तम् । तेनासौ लोको न सम्पूर्य्यत इति । यस्मात् कष्टा संसारगतिस्तस्माज्जुगुप्सेत । यस्माच्च जन्म मरणा जनितवेदनानुभव कृतक्ष क्षुद्रजन्तवो ध्वान्ते घोरे दुस्तरे प्रवेशिताः सागर इवागाधे अप्लवे निराशाश्चोत्तरणं प्रति तस्माच्चैवं विधां संसारगतिं जुगुप्सेत बीभत्सेत घृणीभवेत् माभूदेवंविधे संसारे महोदधौ घोरे पात इति । तदेतास्मिन्नर्थे एषश्लोकः पञ्चाग्नि विद्यास्तुतये ॥ ८ ॥

अनुवाद—और जो इन दोनों मार्गों में से किसी एकमार्ग से भी नहीं जाते हैं ये बारम्बार आवृत्तिवाले क्षुद्रजन्तु होते हैं यह "जायस्व" और "म्रियस्व" नामक तृतीय स्थान अर्थात् तृतीय मार्ग है इस कारण यह लोक पूर्ण नहीं होता इस हेतु उससे घृणा करे इस विषय में यह श्लोक है ॥ ८ ॥

पदार्थः—( अथ ) और ( एतयोः ) इन ( पथोः ) मार्गों में से (कतरेणचन)

अर्थात् इन दोनों मार्गों में से किसी एकमार्ग से भी (न) नहीं जाते हैं (तानि+इमानि) वे ये अज्ञानी ( क्षुद्राणि ) अत्यन्त लघु ( असकृदावर्त्तीनि ) पुनः २ बारम्बार आवर्त्तनशील अर्थात् शीघ्र २ मरने जीने वाले (भूतानि) प्राणी जीव ( भवन्ति ) होते हैं। आगे इस मार्ग को क्या कहते हैं सो कहा जाता है (जायस्व ) उत्पन्न होवो ( म्रियस्व-मरो इति अर्थात् जायस्व म्रियस्व नामक (एतत् यह (तृतीयम्+स्थानम् ) तृतीय मार्ग है ( तेन ) इस कारण (असौ+लोकः ) यह लोक ( न+सम्पूर्यते ) नहीं पूर्ण होता है ( तस्मात् ) इस कारण ( जुगुप्सेत ) इसको निन्दित समझे उस से घृणा करे ( तत् ) उस विषय में( एषः+श्लोकः ) यह श्लोक प्रमाण है ॥ ८ ॥

**स्तेनो हिरण्यस्य सुरां पिबꣳश्च गुरोस्तल्पमावसन् ब्रह्महाचैते पतन्ति चत्वारः पञ्चमश्चाऽऽचरꣳस्तैरिति ॥ ९ ॥**

स्तेनः । हिरण्यस्य । सुराम् । पिबन् । च । गुरोः । तल्पम् । आवसन् । ब्रह्महा । च । एते । पतन्ति । चत्वारः । पञ्चमः । च । आचरन् । तैः । इति ॥ ९ ॥

भाष्यम्—स्तेन इति । स्तेनयति चोरयतीति स्तेनश्चौरः। हिरण्यस्य सुवर्णस्य स्तेनश्चौरोऽप[illegible]ा। सुरां मादकद्रव्यम्। यथामनुः—गौड़ी पैष्टी च माध्वीच विज्ञेया त्रिविधासुरा। यथैवैका तथा सर्वा न पातव्या द्विजोत्तमैः । ११ । ९४ ॥ इत्यादि वचनाद् गौड़ी पैष्टी [illegible]भृति सुराभेदाः सन्ति । तां सुरां पिबंश्च तस्याः सुरायाःपाता इत्यर्थः । गुरोराचार्यस्य [illegible]ल्पं पर्यङ्कमावसन्। गुरुपत्न्या सहवासीत्यर्थः। ब्रह्महाच ब्रह्मणो वेद विदुषो ब्रह्मतत्त्वज्ञान् [illegible] हतवान् हिंसितवानिति ब्रह्महा ।"ब्रह्मभ्रूणवृत्रेषुक्विप् ३ । २ । ८७ । इत्यनेन हन्तेर्भूके [illegible]प्" एतेचत्वारः । पञ्चमश्च तैश्चतुर्भिः पतितैःसार्धमाचरन् एतेपञ्च पतन्ति पतिता [illegible]न्ते मनुरपि इममेवानुवदति । ब्रह्महत्या सुरापानं स्तेयं गुर्वङ्गनागमः । महान्तिपा[illegible]न्याहुः संसर्गश्चापि तैः सह। ११ । ५४ । इत्येवंविधानि कर्माणि कुर्वन्तो जनास्तृतीयं [illegible]नमभि संभवन्तीत्याशयः ॥ ९ ॥

अनुवाद—१ सुवर्णस्तेयी २ सुरापायी ३ गुरुतल्पगामी और ४ ब्रह्मघाती ये चारों और पञ्चम इन चारों के साथ संसर्ग करने वाला ये पाचोंपतित हो जाते हैं ॥९।

पदार्थः–( हिरण्यस्य ) सोने का ( स्तेनः ) चोरी करने वाला (च) और (सुराम्) मद्य को ( पिबन् ) पीता हुआ अर्थात् मद्य पीने वाला और ( गुरोः ) गुरु की ( तल्पम् ) खाट पर ( आवसन् ) वास करने वाला अर्थात् गुरुपत्नी के साथ सहवास

करने वाला ( ब्रह्महा ) वेद वेत्ताओं अथवा ब्रह्मज्ञानियों को हनन करने वाला ( एते+चत्वार ) ये चारों ( च ) और ( पञ्चमः ) पञ्चम ( तैः ) उन चारों के साथ (आचरन्) आचरण अर्थात् संसर्ग करने वाला ये पाचों ( पतन्ति ) पतित हो जाते हैं इस हेतु ऐसे २ कर्मों को करते हुए जीव तृतीय मार्ग को प्राप्त होते हैं यह आशय है ( इति ) ॥ ९ ॥

भाष्याशयः-सुरा-मनुजी कहते हैं कि गौडी पैष्टी और माध्वी ये तीन प्रकार की सुराएं होती है सब ही तुल्य हैं आर्य्यों को मद्यपीना उचित नहीं मद्यपायियों के लिये मरना ही प्रायश्चित है। महापातक-मनुस्मृति के अनुसार सुवर्ण चोरी, सुरापान, गुरुतल्पगमन, और ब्रह्महनन ये चार और इन चारों का संसर्ग ये पाचों महापातक कहलाते हैं। इसी उपनिषद् के श्लोक का भाव का अनुवाद मात्र किया है ॥ ९ ॥

**अथ ह य एतानेवं पञ्चाग्नीन् वेद न सह तैरप्याचरन् पाप्मना लिप्यते शुद्धः पूतः पुण्यश्लोको भवति य एवं वेद य एवं वेद ॥ १० ॥**

अथ । ह । यः । एतान् । एवम् । पञ्च । अग्नीन् । वेद । न । सः । ह । तैः । अपि । आचरन् । पाप्मना । लिप्यते । शुद्धः । पूतः । पुण्यश्लोकः । भवति । यः । एवम् । वेद । यः । एवम् । वेद ॥ १० ॥

भाष्यम्—अथेति । अथ पञ्चाग्निविदो किं फलंभवतीति वर्णयितुमुत्तरप्रकरणमारभते । हेति प्रसिद्धो यो विद्वान् । एतान् पूर्वोक्तान् पञ्चाग्नीन् द्युलोकादीन् पञ्चसंख्याकान् अग्नीन् एवममुना प्रकारेण वेद जानाति । सह पञ्चाग्निविद् । तैः आचरन् । स्तेनसुरापगुरुतल्पगब्रह्महभिः सार्धमपि । आचरन् सहवास-सहोपवेशन-व्यवहारान् कुर्वन्नपि तज्जनितेन पाप्मना पापेन न लिप्यते । न सम्बध्यते । प्रत्युत तानपि उत्कृष्टैः स्वैः सहवासादिभिर्झटिति धार्मिकान् विदधाति । पुनश्च स तद्विद् शुद्धः । विशुद्धान्तःकरणो भवति पूतः पापाचरनिवृत्ततया पवित्रस्वभावः । पुण्यश्लोकः । पुण्या लोकाः स्त्रीपुत्रादिलक्षणा जना यस्य सः । तत् संसर्गेण तदीयाः सर्वे जना अपि प्रायः पवित्रीभवन्ति । कःखल्वीदृग् भवतीत्याह पुनरपि य एवं वेद य एवं वेद ॥ १० ॥

इति दशम खण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवाद-पञ्चाग्नि विद्या वाले को क्या फल होता है। सो आगे दिखलाया जाता है। जो इन पांचों अग्नियों को ऐसे जानता है वह उनके साथ आचरण करता हुआ भी

पाप से लिप्त नहीं होता है। पुनः वह शुद्ध पूत और पुण्यलोक होता है। जो ऐसा जानता है। जो ऐसा जानता है ॥ १० ॥

पदार्थः—( अथ+ह ) अब ज्ञानी जन का फल कहा जाता है। ( यः ) जो ज्ञानी पुरुष ( एतान्+पञ्च+अग्नीन् ) इन पञ्च अग्नियों को ( एवम्+वेद ) ईदृग् गुणविशिष्ट जानते हैं। ( सः+ह ) वह ( तैः ) ( अपि ) उन पूर्वोक्त महा पापियों के साथ भी ( आचारन् ) निवासादि संसर्ग करता हुआ भी (पाप्मना+न+लिप्यते) पापसे लिप्त नहीं होता अर्थात् उस ज्ञानी पुरुष को संसर्ग जनित दोष नहीं लगता। क्योंकि वह अपने उत्कृष्ट संसर्ग उपदेशादिकसे उन पापियों को उन पाप से हटा सुमार्ग पर ले आता। ( शुद्धः+पूतः+पुण्यलोकः ) और वह ज्ञानी शुद्ध पवित्र और पवित्र पुत्रादि वाला ( भवति ) होता है ( यः+एवम्+वेद ) जो ऐसा जानता है "य एवं वेद" यह द्विरुक्ति खण्ड समाप्त्यर्थ है ॥ १० ॥

## * जीवोत्क्रमण *

तदन्तर प्रतिपत्तौ रंहति संपरिष्वक्तः प्रश्ननिरूपणाभ्याम्० ३ । १ । १ ॥ अयमग्निर्वैश्वानरो योऽयमन्तःपुरुषे । येनेदमन्नं पच्यते । यदिदमद्यते । तस्यैष घोषोभवति । यमेतत्कर्णावपिधायश्रृणोति । स यदोत्क्रमिष्यन्भवति नैवं घोषꣳश्रृणोति बृ० उ० ५ । ९ । १ ॥ तद्यथा नः सुसमाहितमुत्सर्यद् यायात्। एवमेवायꣳशारीर आत्मा प्राज्ञेनात्मना-

उपनिषदों में जीव का उत्क्रमण अर्थात् शरीर को त्याग एक देह से दूसरे देह में जाने आने की कथा बहुत सी आई है। संक्षेप से उसकी समालोचना की जाती है। (अयं वैश्वानरः अग्निः ) यह वैश्वानर अग्नि ( यः+अयम्+अन्तःपुरुषे ) जो यह अग्नि [illegible] के शरीर के अभ्यन्तर विराजमान है ( येन इदं अन्नंपच्यते ) जिस अग्नि के [illegible] यह अन्न पक्क होता है ( यदिदं अद्यते ) जिसको खाते हैं ( तस्यैष घोषो भव[illegible] ) उसी वैश्वानर अग्नि का शरीर के अभ्यन्तर शब्द होता है ( यम्+एतत्कर्णौ+अपिधाय ) जिस को कान बंद कर सुनते हैं ( स+यदा+उत्क्रमिष्यन्+भवति ) वह [illegible]त्मा जब इस शरीर से निष्क्रमणार्थ प्रवृत्त होता है ( न एनं घोषंशृणोति ) तब कान [illegible] हस्तादि से ढांकने पर भी उस शब्द को जीवात्मा नहीं सुनता ॥१॥ (यत्र एतत् ऊर्ध्वोच्छ्वासीभवति ) जिस समय यह मुमूर्षु जन, ऊर्ध्वश्वासी होता है अर्थात् जब ऊर्ध्वश्वास चलने लगता है उस समय यह जानना चाहिये कि ( तद्यथा ) जैसे ( सुसमाहितम्+अनः ) विविधभार भाण्ड उलूखल मूसल सूर्प पिठरादि सामग्री संयुक्त शकट,

न्वारूढमुत्सर्यन् याति यत्रैतदूर्ध्वोच्छ्वासीभवति॥ ३५ ॥ बृ० ४।३ । स यत्रायमणिमानंन्येति जरया वोपतपतो वाणिमानं निगच्छति तद्यथाम्रं वोदुम्बरंवा पिप्पलं वा बन्धनात्प्रमुच्यते एवमेवायं पुरुष एभ्योऽङ्गेभ्यः सम्प्रमुच्य पुनः प्रतिन्यायं प्रतियोन्याऽऽद्रवति प्राणायैव ॥ ३६ ॥ तद्यथा राजानमायान्तमुग्राः प्रत्येनसः सूतग्रामण्योऽन्नैः पानैरावसथैः प्रतिकल्पयन्तेऽयमायात्ययमागच्छतीत्येव ँ्हैवंविद ँ्सर्वाणि भूतानि प्रतिकल्पयन्त इदं ब्रह्मायातीदमागच्छतीति ॥ ३७ ॥

---

सुयोग्य शकटचालकाधिष्ठित हो ( उत्सर्जत् ) घटनाक्रम से दुर्वह भार पीड़ित होकर कर्णक्लेशकर शब्द करता हुआ ( यायात् ) राह काटे ( एवमेव ) इसी दृष्टान्त सदृश ( अयं शारीर आत्मा ) यह लिङ्ग शरीर सहित जीवात्मा ( प्रज्ञेन आत्मना अन्वारूढः ) प्राज्ञ परमात्मा अधिष्ठित होने पर भी निज कर्म फलानुसार शोक रोग जरादिक दुःखों से अतिशय पीड़ित होकर (उत्सर्जन्) दुःखार्त शब्द करता हुआ (याति) शरीरान्तर में जाता है ॥ ३५ ॥ ( सः+यत्र ) जिस समय यह प्राकृत हस्तपादादि सहित शरीर पिण्ड (अणिमानंन्येति) विविध शारीरिक क्लेशों से क्षीण होता है ( जरया वा उपतपता वा अणिमानं निगच्छति ) अथवा जरावस्था से अथवा आधिव्याधि से यह शरीर पिण्ड कृशता को प्राप्त करता है उस समय ऐसा जानना चाहिये (तद्यथा आम्रं० ) जैसे आम्र, उदुम्बर वा पिप्पल का फल पककर अथवा वायु के झोके से वा अन्य किसी कारण से ( बन्धात्+प्रमुच्यते ) बन्धन से गिर पड़ता है ( एवमेव-अयंपुरुषः ) इसी दृष्टान्त समान यह जीवात्मा क्षीण जीर्ण उपद्रव युक्त हो ( एभ्यः+अङ्गेभ्यः ) इन अनुपयुक्त अङ्ग समूहों से निकल कर (पुनः) फिर ( प्रतिन्यायं प्रतियोनि ) यथाविधि यथायोग्य योनि २ के प्रति ( प्राणायैव ) प्राण के लिये ही ( आद्रवति ) दौड़ता है ॥ ३६ ॥ ( तद्यथा ) और जैसे ( आयान्तम्+राजानम् ) निज देश दर्शनार्थ आते हुए राजा के लिये ( उग्राः प्रत्येनसः सूत ग्रामण्यः ) सेना नायक विचारक यानाध्यक्ष और नगर पालकगण आगमन के पूर्व ही उस राजा के निमित्त ( अन्नैः० ) अन्नपान स्थानादिक का प्रबन्ध करते हैं और ( अयं आयाति अयं आगच्छति ) यह राजा आता है यह राजा आता है इस प्रकार उस के लिये प्रतीक्षा करते हैं ( एवम् ) इसी प्रकार ब्रह्मवित्पुरुष के लिये सकल चक्षुरादि भूतादिक विविध आनन्द की कल्पना करते हैं ( इदं ब्रह्म आयाति० ) यह ब्रह्मानन्द भोग करने के लिये आता है ॥

तद्यथा राजानं प्रयियासन्तमुग्राः प्रत्येनसः सूतग्रामण्योऽभिसमायन्त्येवमेवेममात्मानमन्तकाले सर्वे प्राणा अभि समायन्ति यत्रैतदूर्द्ध्वोच्छ्वासी भवति ॥ ३८॥ बृ० उ० ४। ३। स यत्रायमात्माऽबल्यं नेत्य सम्मोहमिव न्येत्यथैनमेते प्राणा अभिसमायन्ति स एतास्तेजोमात्राः समभ्याददानो हृदयमेवान्ववक्रामति स यत्रैष चाक्षुषः पुरुषःपराङ् पर्य्यावर्त्तते तथाऽरूपज्ञो भवति ॥ १ ॥

एकी भवति न पश्यतीत्याहुरेकीभवति न जिघ्रतीत्याहुरेकीभवति न रसयत इत्याहुरेकीभवति न वदतीत्याहुरेकीभवति न शृणोतीत्याहुरेकीभवति न मनुत इत्याहुरेकी भवति नस्पृशतीत्याहुरेकीभवति न विजानातीत्याहुस्तस्य हैतस्य हृदयस्याग्रं प्रद्योतते तेनप्रद्योतते

---

जैसे अपने राज्य में परिभ्रमणार्थ इच्छुक राजा के लिये निज शरीर रक्षक विचारक रथचालक ग्रामाध्यक्ष आदि उसके साथ २ अनुगमन करते हैं तद्वत् वागिन्द्रियादि समस्त प्राणवृत्तिएं भी शरीर त्यागार्थ प्रवृत्त जीवात्मा के अनुसरण करती हैं जिस समय इस शरीर से ऊर्ध्व श्वास चलना आरम्भ होता है ॥ ३८ ॥ ( स यत्रायम् ) जिस समय शरीर का तेजोबल क्षीण हो जाता है तब यह जीव अपने को अतिशय दुर्बल समझने लगता है। दुर्बल प्राप्त होने पर ही संमोह प्राप्त होता है तदनन्तर प्राणाश्रित वागादि इन्द्रिय समूह आत्माके अनुसारणार्थ प्रवृत्त होते हैं। आत्मा, उन शरणागत तेजोमात्रात्मक इन्द्रिय समूह को लेकर हृदयाकाश में आश्रय लेता है अर्थात् उस समय हृदयमात्र में जीवन क्रिया विद्यमान रहती है उस समय चक्षुरिन्द्रियशक्तिलोप हो जाता है इस हेतु वह देख नहीं सकता ॥ १ ॥

जब चक्षुरिन्द्रिय, इस स्थूल शरीर को त्याग आत्माश्रित सूक्ष्म शरीर के आश्रय में प्राप्त होता है। तब चारों तरफ बैठे लोग कहते हैं कि यह मुमूर्षु नहीं देखता। इसी प्रकार जब घ्राणेन्द्रिय लिङ्ग शरीर के साथ मिलता है तो लोग कहते हैं कि इस को अब घाण शक्ति नहीं रही तत्पश्चात् जब रसनेन्द्रिय उस में सम्मिलित होता है तो लोग कहते हैं कि "यह स्वाद नहीं पाता" तत् पश्चात् जब वागिन्द्रय सूक्ष्म शरीर के साथ सम्मिलित होता है तो लोग कहते हैं कि "यह बोल नहीं सकता। तत्पश्चात् जब श्रोत्रेन्द्रिय उससे मिलता है तो लोग कहते हैं कि यह सुनता नहीं तत् पश्चात् जब मन इन्द्रिय उससे मिलता है तब लोग कहते हैं कि " यह अब बूझता नहीं " तत्पश्चात् जब स्पर्शेन्द्रिय उसके साथ एकत्रित होता है तो लोक कहते हैं कि इसे स्पर्श ज्ञान नहीं। इस समय लोक कहते हैं कि इसका सम्पूर्ण ज्ञान विलुप्त होगया। इस समय

नैष आत्मा निष्क्रामति । चक्षुषो वा मूर्ध्नो वा अन्येभ्यो वा शरीरदेशेभ्यस्तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति प्राणमनूत्क्रामन्तꣳ सर्वे प्राणा अनूत्क्रामन्ति स विज्ञानोभवति स विज्ञानमेवान्ववक्रामति तं विद्याकर्मणी समन्वारभेते पूर्व प्रज्ञा च ॥ २ ॥

तद्यथा तृणजलायुका तृणस्यान्तं गत्वाऽन्यमाक्रममाक्रम्यात्मानमुपसꣳहरत्येवमेवायमात्मेदꣳशरीरं निहत्याऽविद्यां गमयित्वाऽन्यमाक्रममाक्रम्यात्मानमुपसꣳहरति ॥ ३॥ तद्यथा पेशस्कारी पेशसो मात्रामुपादायान्यन्नवतरं कल्याणतरꣳरूपं तनुत एवमेवायमात्मेदꣳ शरीरं निहत्याऽविद्यां गमयित्वान्यन्नवतरं कल्याणतरꣳरूपं कुरुते पित्र्यं वा गान्धर्वं वा दैवं वा प्राजापत्यं वा ब्राह्मं वान्येषां वा भूतानाम् ॥ ४ ॥ बृ० ४ । ४ ॥

अथ या एता हृदयस्य नाड्यस्ताः पिङ्गलस्याणिम्नस्तिष्ठन्ति शुक्लस्य नीलस्य पीतस्य लोहितस्येत्यसौ वा आदित्यः पिङ्गल एष शुक्ल एष नील एष पीत एष

---

इसका हृदय कम्पायमान होता है । इसी समय आत्मा निष्क्रमण करता है । क्या नेत्र मार्ग से क्या मूर्धाद्वारा क्या किसी अन्य मार्ग द्वारा यह आत्मा शरीर से निकलता है। आत्मा के पीछे प्राण चलता है । प्राण के पीछे वागादिइन्द्रियदेव चलते हैं । इस समय वह आत्मा सविज्ञान होता है अर्थात् वासनासहित होकर वासना के अनुकूल गन्तव्य प्रदेश को स्थिर करता है अर्थात् यहां से अब कहां जाना होगा इसकी उपस्थित वासना के द्वारा स्थिर करता है । इस आत्मा के साथ विद्या, कर्म्म और पूर्व प्रज्ञा साथ २ जाती है । सुविद्या, सत्कर्म्म और सुवासना यदि पूर्वोपार्जित रहती हैं तो साधु प्रदेश लाभ करता है । तद्विपरीत होने से विपरीत दशाको प्राप्त होता है ॥ २ ॥

जैसे तृण जलायुका जब एक तृण के अन्तभाग में प्राप्त होता है तब जब तक अन्य तृण का आश्रय नहीं लेता तब तक पूर्व तृण को नहीं त्याग करता। इसी दृष्टान्त के अनुसार यह आत्मा इस शरीर को त्याग अविद्या को छोड़ अन्य शरीर को स्थिर कर यहां से गमन करता है। ( ३ ) जैसे सुवर्णकार सुवर्ण की मात्रा को ले लेकर नवीन नवीन सुन्दर २ वस्तु बनाया करता है वैसे यह आत्मा इस शरीर को त्याग अविद्या को छोड़ अन्य कल्याणतर रूप को धारण करता है पित्र्य, वा, गान्धर्व, वा, देव, वा, प्राजापत्य, वा, ब्राह्म, वा अन्य किसी प्राणी सम्बन्धी रूप को पाता है॥ ४ ॥ इस शरीर मार्ग के अभ्यन्तर एक हृदय पुण्डरीक का वर्णन बहुधा आया है । उस हृदय से सम्बद्ध अनेक नाड़ियें इस शरीर में व्याप्त हैं। उन में से कोई नाड़ी पिङ्गलरस से, कोई शुक्लरस से, कोई नील रस से, कोई पीतरस से, कोई लोहित रस से पूर्ण है । पर-

लोहितः ॥ १ ॥ तद्यथा महापथ आतत उभौ ग्रामौ गच्छतीमञ्चामुञ्चैवमेवैता आदित्यस्य रश्मय उभौ लोकौ गच्छतीमञ्चामुञ्चामुष्मादादित्यात्प्रतायन्ते । ता आसु नाडीषु सृप्ता आभ्यो नाडीभ्यः प्रतायन्ते । तेऽमुष्मिन्नादित्ये सृप्ताः ॥ २ ॥ तद् यत्रैतत्सुप्तः समस्तः सम्प्रसन्नःस्वप्नं न विजानात्यासु तदा नाडीषु सृप्तो भवति तं न कश्चन पाप्मा स्पृशति तेजसा हि तदा सम्पन्नो भवति ॥ ३ ॥ अथ यत्रैतदबलिमानं नीतो भवति तमभित आसीना आहुर्जानासि मां जानासि मामिति । स यावदस्माच्छरीरादनुत्क्रान्तो भवति तावज्जानाति ॥४॥ अथ यत्रैतदस्माच्छरीरादुत्क्रामत्यथैतैरेव रश्मिभिरूर्ध्वमाक्रमते । स ओमिति वा होद्वा मीयते । स यावत् क्षिप्येन्मनस्तावदादित्यं गच्छत्येतद्वै खलु लोकद्वारं विदुषां प्रपदनं

न्तु इन विविध रंगों का कारण सूर्य्य ही है क्योंकि सूर्य्य ही पिङ्गल शुक्ल नील पीत और लोहित है आज कल के विज्ञान शास्त्र के अनुसार भी सूर्य्य ही रंग का कारण माना गया है॥१॥ जैसे कोई अतिविस्तीर्ण महापथ निकटस्थ और दूरस्थ दोनों ग्रामों से सम्बन्ध रखता है । इसीप्रकार ये आदित्य किरणें दोनों लोकों से सम्बद्ध हैं इस आदित्य मण्डल से जो रश्मि सर्वत्र व्याप्त होते हैं । वे ही इन नाड़ियों में भी प्रविष्ट होते हैं इस प्रकार इस निकटस्थ द्युलोक अन्य दूरस्थ अर्थात् निज परितःस्थ पृथिवी अन्तरिक्षादि लोक लोकान्तर से ये ही सूर्य्य रश्मि सम्बन्ध जोड़े हुए हैं ।।२।। जब यह आत्मा अतिशय प्रगाढ़ निद्रा को प्राप्त करता है उस समय किञ्चित् स्वप्न नहीं देखता क्योंकि उस समय इसी हृदय पुण्डरीक सम्बद्ध नाड़ियों में प्रविष्ट होकर स्थित रहता है । उस सुषुप्ति काल में जीवात्मा को कोई पाप (दुःख) स्पर्श नहीं करता । क्योंकि उस समय निज तेज से परिपूर्ण रहता है ॥ ३ ॥ जब इस जीवात्मा को शरीर से तेज बल वीर्य्य क्षीण होकर अतिदुर्बलता प्राप्त होती है और मरणापन्न होता है तो उस समय चारों तरफ बैठे पुत्र पौत्र कलत्र बन्धु बान्धव मित्रादिक लोग इस मुमूर्षु से पूछते हैं कि क्या मुझको पहिचानते हो मुझको पहिचानते हो । वह जीव इस शरीर से जब तक उत्क्रमण नहीं करता है तब तक उन सबों को पहिचान सकता है।४। जब इस शरीर के किसी छिद्र से यह आत्मा निकलता है तब इस आत्मा को ये ही आदित्य किरणें ऊपर को ले जाती हैं । यदि वह मुमूर्षु विद्वान् और साधन सम्पन्न साधुशील रहता है तब "ओम्" का ध्यान कर गमन करता है । वह क्षणमात्र में आदित्य अर्थात् सौरी दशा को प्राप्त हो जाता है । यही आदित्य ब्रह्मपथ का द्वार है । साधन सम्पन्न विद्वान् गण

निरोधोऽविदुषाम् ॥ ५ ॥ तदेष श्लोकः । शतं चैका च हृदयस्य नाड्यस्तासां मूर्धानमभिनिःसृतैका । तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति विष्वङ्ङन्या उत्क्रमणे भवन्त्युत्क्रमणे भवन्ति ॥६॥

ही इस मार्ग से जाते हैं अविद्वान् इस मार्ग से नहीं जा सकता ॥ ५ ॥ इस विषय में एक प्राचीन श्लोक है । हृदय की एकाधिक एकशत नाड़ियें हैं । उन में से एक नाड़ी मस्तक के अन्त्य त्वचा पर्य्यन्त व्याप्त है । इस नाड़ी मार्ग से जीव के उत्क्रमण होने से अमृतत्त्व प्राप्त होता है । और अन्य २ नाड़ी से उत्क्रमण होने से आवागमन सदा बना रहता है इसका विस्पष्ट भाव जहां का यह वचन है वहां का भाष्य देखो ॥ ६ ॥

पूर्वोक्त लेख से यह तो विस्पष्ट ही है कि उपनिषद्कार जीवात्मा का उत्क्रमण मानते हैं और निज कर्म्मानुसार यह जीवात्मा विविध योनि में प्राप्त होता है । परन्तु यहां एक शङ्का यह उपस्थित होती है कि सूर्य्य रश्मि ( किरण ) ही इस जीवात्मा को ऊपर ले जाता है ऐसा वर्णन देखते हैं सूर्य्य रश्मि तो एक जड़ वस्तु है वह कैसे आत्मा को इतस्ततः लेजासकता है और जो रात्रि को मरेंगे उन्हें कैसे रश्मि लेजा सकेगा । उ०—इसके विषय में वेदान्तशास्त्र निर्णय करता है वह यह है । "रश्म्यनुसारी" ४ । २ । १८ ॥ ये जीव रश्मि=किरण के ही अनुसारी होते हैं । इतना कह कर पुनः कहते हैं "निशिनेति चेन्न सम्बन्धस्य यावद्देहभावित्वात् दर्शयतिच" यदि कहो कि रश्मि सम्बन्ध तो दिन में रहता है रात्रि में नहीं जो रात्रि में मरेंगे उनकी क्या गति होगी इस शङ्का की निवृत्ति के लिये कहते हैं रश्मिका सम्बन्ध तो देह की स्थिति पर्यंत रहता है और ऐसा ही कहा भी गया है । इसका भाव यह है कि सूर्य्य ही समस्त तेज प्रद है । भगवान् ने उसे ऐसा ही बनाया है । यदि सूर्य्य की उष्णता न रहे तो क्षणमात्र में वायुकी गतिबन्द हो जाय और सब प्राणी तत्काल ही मर जांय । इस हेतु सूर्य्य को किरण के विना कुछ भी गमनागमन नहीं हो सकता । इस से यह सिद्ध हुआ कि जीवात्मा के गमन में सूर्य्य किरण सहायक है इसी भाव से कहा गया है कि सूर्य्य किरणें ही जीवात्मा को इतस्ततः लेजाती हैं पूर्व समय में इसी सूर्य्यकिरण का नाम "अप्सरा" था वेद और निरुक्त आदि ग्रन्थ देखो । तत्पश्चात् ये "अप्सरा" स्वर्गीय वेश्या बन गई और पौराणिक लोग समझते हैं कि पुण्यात्मा पुरुष जब स्वर्ग को जाता है तो इसकी अगुआई करने को ये स्त्रीरूपा अप्सराएं आती है परन्तु यह मिथ्या है । मूल में कहा गया है कि विद्वान् साधन सम्पन्न ब्रह्मज्ञानी मरणानन्तर क्रम से अर्चि, दिन, आपूर्यमाणपक्ष, उत्तरायण, संवत्सर, आदित्य, चन्द्रमा, विद्युत् होते हैं ।

और पूर्व कहा गया है कि वह विद्वान् जीव सूर्य किरणानुसारी होता है इन दोनों में शङ्का होती है कि ये दो मार्ग हैं या एक ही । उ०—ये दोनों एक ही है सूर्य किरण का सम्बन्ध देवयान और पितृयाण दोनों में बराबर ही रहता है इस लिये सूर्य किरणानुसारी तो सब ही होंगे । शं०—यहां पुनः शङ्का होती है कि विद्वान्, अर्चि से दिन और दिन से आपूर्यमाणपक्ष होता है इत्यादि कथन का क्या अभिप्राय है । जहां २ सूर्य वहां २ दिन जब सूर्य का मण्डल लाखों कोश का है तो उस के किरण द्वारा कई कोटि क्रोश दिन बनता होगा तो क्या वह जीव उतने क्रोश तक विस्तीर्ण लंबा चौड़ा हो जायगा यह अभिप्राय है । अथवा एक ग्राम वा एक देश वा एक द्वीप वा एक लोक का जितना बड़ा दिन होता है उतना बड़ा वह होगा अथवा जिस दिन वह मरता है और जहां रहता है वहां के दिन की जितनी लंबाई चौड़ाई है उतना लंबा चौड़ा वह होता है । इसी प्रकार पक्ष मास संवत्सर में भी शङ्का हो सकती है । ज्वाला के विषय में भी शङ्का हो सकती है कि वह पुरुष किस प्रकार की ज्वाला होता है क्या उस के चिता से जैसी ज्वाला निकलती है तत्सदृश होता है । अथवा अनेक ग्राम वा महावन को जलाते हुए अथवा प्रलयकाल के महा अग्नि की जैसी ज्वाला होती है तत्सदृश होता है । पुनः आदित्य, चन्द्रमा, विद्युत् इन में भी शङ्का हो सकती है अर्थात् ये तीनों जड़ पदार्थ हैं पृथिवी, जल, वायु आदिवत् । जैसे कोई कहे कि पृथिवी को वह प्राप्त हुआ तो इस का अभिप्राय यह होगा कि पृथिवी के किसी एक भाग को उस ने प्राप्त किया । क्या इस दृष्टान्त के अनुसार सूर्य चन्द्र के किसी भाग को वह प्राप्त करता है अथवा सूर्य चन्द्रमा जितना बड़ा है उतना बड़ा वह हो जाता है । पुनः विद्युत् तो सर्वत्र सब पदार्थ में पाई जाती है तो क्या वह जीव विद्युत्वत् सर्व व्यापक हो जाता है यह अभिप्राय है अथवा अर्चि, दिन, आपूर्यमाणपक्ष आदिकों के कोई अधिष्ठात्री भिन्न २ देवता हैं जिनको यह जीव प्राप्त करता है यह अभिप्राय है पुनः सूर्य से चन्द्र को प्राप्त होता है इसमें अनेक शङ्काएं उपस्थित होती हैं क्या सूर्य से ऊपर चन्द्रमा है? यदि ऐसा मानों तो ये वक्ष्यमाण दोष होंगे। १—बृहदारण्यक और छान्दोग्य दोनों उपनिषद् के पितृयाण मार्ग के मध्य आदित्य का कहीं वर्णन नहीं आया यदि सूर्य के ऊपर चन्द्र है तो पितृयाण मार्गगामी मनुष्य को सूर्य अवश्य मिलना चाहिये । क्योंकि पितृपथगामी जीव को चन्द्र ही गन्तव्य प्रदेश है यह सर्व सिद्धान्त है परन्तु इस मार्ग में सूर्य का उल्लेख नहीं है । २—उपनिषद् के सिद्धान्त से यह सिद्ध है कि कर्मकाण्डी लोग जिस स्थान को जाते हैं उस से ऊर्ध्व ज्ञानी लोग जाते हैं । यह सिद्धान्त सर्ववादि सम्मत है इस अवस्था में यदि आदित्य लोक

के ऊपर चन्द्र लोक मानोगे तो इस सिद्धान्त का व्याघात होगा क्योंकि कार्म्मिक लोग चन्द्रतक पहुंचे हैं । ३—वेद और निघण्टु आदिक का यह सिद्धान्त है कि चन्द्रमा का स्थान अन्तरिक्ष और सूर्य का द्युलोक स्थान कहा गया है और अन्तरिक्ष से ऊपर द्युलोक है यह सर्वशास्त्र सिद्धान्त है यदि चन्द्र सूर्य से ऊपर समझा तो इस वैदिक सिद्धान्त की रक्षा कैसे कर सकते हो । ४—ज्योतिः शास्त्र के प्रसिद्ध सूर्य सिद्धान्तादि ग्रन्थों में चन्द्र की स्थिति सूर्य से नीचे मानी गई है इस सिद्धान्त की भी हानि होगी तब सूर्य से चन्द्र को प्राप्त होता है इस का अभिप्राय क्या है? पुनः जब ब्रह्मज्ञानी लोग ब्रह्म को प्राप्त करते हैं तो उन के लिये देवयान का वर्णन करना भी सत्य नहीं प्रतीत होता क्योंकि ब्रह्म सर्व व्यापक है । ब्रह्मानन्द भी सर्वत्र तुल्य है । इस अवस्था में विद्युत् लोक से ब्रह्मलोक को प्राप्त होता है यह वर्णन ब्रह्म की सर्व व्यापकता को विघात करता है इस की रक्षा कैसे करोगे । पुनः जब जल ही पुरुष वाची होजाता है तो आत्मा कोई वस्तु पृथक् सिद्ध नहीं होसकता । और द्युलोकरूप अग्नि में प्रथम सब को पड़ना चाहिये सो पितृयानगामी वहां तक पहुंचते ही नहीं इत्यादि अनेक संदेह ग्रस्त यह प्रकरण दीखता है इसी प्रकार पितृयान के विषय में भी अनेक शङ्काएं उपस्थित होती हैं । इस से देवयान और पितृयान का वर्णन तो सर्वथा असंगत सा प्रतीत होता है । उ०—सुनो यहां अर्चि, अहः, आपूर्यमाणपक्ष आदि का ज्वाला, दिन आदि अर्थ नहीं है यह सब एक २ दशा का नाम है आर्चिषी, आह्निकी, पाक्षिकी, वार्षिकी, सौरी, चान्द्रमसी, वैद्युती और ब्राह्मी ये नौ प्रकार की मरणानन्तर दशा प्राप्त होती है छान्दोग्यनिषद् प्र० ४ खं० १५ प्रवा० ५—६ के भाष्यादि देखो । यहां इतना और विशेष जानलो कि धर्मात्मा शुभाचारी जब जन्म लेते हैं तब उन का आनन्द बाल्यावस्था से वृद्धावस्था पर्य्यन्त दिन २ बढ़ता ही रहता है देखो बाल्यावस्था में जितना आनन्द रहता है उस से अधिक आनन्द पठनावस्था में प्राप्त होता है उस से अधिक मननावस्था में उस से अधिक समाध्यवस्था में उससे अधिक ब्रह्म साक्षात् करने में इस प्रकार उत्तरोत्तर आनन्द वृद्धि होती जाती है इसी दृष्टान्त के अनुसार शरीर परित्यागानन्तरभी ज्ञानी लोगों को उत्तरोत्तर आनन्दवृद्धि प्राप्त होती रहती है इसीका नाम अर्चि, अहः इत्यादि है । जो लोग अर्चि, अहः आदि शब्दों का अर्थ ज्वाला दिन आदि करते हैं अथवा उस उसके अधिष्ठात्री देवता अर्थ करते हैं उन लोगों के प्रति पूर्वोक्त सबदोष आ सकते हैं मेरे अर्थानुसार कोई दोष नहीं इस हेतु मैंने उपनिषदों की ठीक संगति लगाने के लिये ही वैसा अर्थ किया है और वक्ष्यमाण लेखसे यह प्रतीत होगा कि ब्रह्म ज्ञानियों का प्राण गमन नहीं करता । यथाः—

अथा कामयमानो योऽकामो निष्काम आप्तकामो आत्मकाम न तस्यप्राणाउत्क्रामन्तिब्रह्मैव सन् ब्रह्माप्येति। बृ० ४।४।६। यत्रायं पुरुषो म्रियते उदस्मात् प्राणाः क्रामन्त्याहो नेति नेति होवाच याज्ञवल्क्योऽत्रैव समवनीयन्ते उच्छ्वयत्याध्मायत्याध्मातो मृतः शेते। बृ० ३।२।११।

संवत्सरोवै प्रजापतिस्तस्यायने दक्षिणाञ्चोत्तरञ्च तद्ये हवै तदिष्टापूर्ते कृतमित्युपासते। ते चान्द्रमसमेव लोकमभिजयन्ते त एव पुनरावर्त्तन्ते तस्मादेते ऋषयः प्रजाकामा

---

( अथ ) अब (यः+अकामयमानः) जो कुछ कामना नहीं करता ( अकामः ) कामना शून्य ( निष्कामः ) सम्पूर्ण कामना शून्य ( आप्तकामः ) जिसने सम्पूर्ण काम को प्राप्त किया है ( आत्मकामः ) परन्तु केवल एक परमात्मा की प्राप्ति म ही जिसकी इच्छा है ऐसे निष्कामत्वादिगुणविशिष्ट पुरुष के ( प्राणाः+न+उत्क्रामन्ति ) वागिन्द्रियादि सहित प्राण ऊर्ध्व गमन नहीं करता किन्तु ( ब्रह्मैवसन् ) ब्रह्मवित् होकर ( ब्रह्म+अप्येति ) ब्रह्मको प्राप्त होता है अर्थात् ब्रह्मवित् पुरुष का गमनागमन नहीं होता गमनागमन तो उस पुरुष का हो सकता है जिसको नाना योनि में प्राप्त होना है। हां ब्रह्मवित् पुरुष की इच्छाधीन इतस्ततः गमन होता है वह यर्थाथ में गमन नहीं कहलाता क्योंकि उसके लिये कोई आवश्यकीय प्रेरणा नहीं कि अमुक स्थान से अमुक स्थान को वह अवश्य जाय। इसी हेतु कहागया है कि उस ब्रह्मज्ञानी का प्राण उत्क्रमण नहीं करता। ६। आर्त्तभाग नामक ऋषि याज्ञवल्क्य महर्षि से पूछते हैं कि जिस समय इस ब्रह्मवित् पुरुष का मृत्यु होता है इस म्रियमाण ब्रह्मवित् पुरुष के शरीर से प्राण वागादिग्रह, नामादिक अतिग्रह, वासनारूप अन्तःस्थ प्रयोजक इन सबके सहित जीवात्मा का ऊर्ध्व गमने होता है या नहीं इसके उत्तर में याज्ञवल्क्य कहते हैं कि नहीं उत्क्रमण नहीं होता ब्रह्मवित् पुरुष के प्राण ( अत्रैव ) यहां ही ब्रह्म में लीन होता है। ब्रह्मवित् पुरुष के जीवित काल में जिस शरीर के द्वारा श्वास प्रश्वासादिक क्रिया होती है उसी स्थूल शरीर का परिवर्त्तन होता है। और इसी हेतु कहाजाता है कि यह ब्रह्मज्ञानी मरगया। इन प्रमाणों से सिद्ध है कि ब्रह्मज्ञानी लोगों के जीवात्मा का उत्क्रमण नहीं होता इससे यह भी सिद्ध हुआ कि ब्रह्मप्राप्ति के लिये उसको लोकलोकान्तर में भी जाना नहीं पड़ता। यहां " अत्रैव " इस पद से ऋषि विस्पष्ट कर देते हैं कि ब्रह्मज्ञानी का उत्क्रमण नहीं होता है ॥ इत्यादि जानना।

अर्थः—सम्वत्सर ही प्रजापति है। दक्षिण और उत्तर उस के दो अयन हैं। सो जो कोई इस इष्टापूर्त और कृत की उपासना करते हैं। वे चान्द्रमस लोक ( चान्द्रम-

दक्षिणं प्रतिपद्यन्ते एष ह वै रयिर्यः पितृयाणः ॥ ९ ॥ अथोत्तरेण तपसा ब्रह्मचर्येण श्रद्धया विद्ययात्मानमन्विष्याऽऽदित्यमभिजयन्त एतद्वै प्राणानामायतनमेतदमृतमभयमेतत् परायणमेतस्मान्न पुनरावर्त्तन्त इत्येषा निरोधस्तदेषश्लोकः ॥१०॥प्रश्ने प्रथमः प्रश्नः॥ सहोवाच ये वै केचास्माल्लोकात् प्रयन्ति चन्द्रमसमेव ते सर्वे गच्छन्ति तेषां प्राणैः पूर्वपक्ष आप्यायते तानपरपक्षेण प्रजनयत्येतद्वै स्वर्गस्य लोकस्य द्वारं यच्चन्द्रमास्तं यः प्रत्याह तमतिसृजतेऽथ यो न प्रत्याह तमिह वृष्टिर्भूत्वा वर्षति स इह कीटो वा पतङ्गो वा मत्स्यो वा शकुनिर्वा सिंहो वा वराहो वा परश्वान् वा शार्दूलो वा पुरुषो वान्यो वा तेषु तेषु स्थानेषु प्रत्याजायते यथाकर्म यथाविद्यम् ॥ २ ॥ स एतं देवयानं पन्थानमापद्याग्नि

सी दशा) को प्राप्त होते हैं । वे पुनः वहां से लौट आते हैं । इस हेतु ये प्रजेच्छुक ऋषि दक्षिणायन को पाते हैं । यही रयी ( धन खाद्य ) कहलाता है । जो पितृयाण के नाम से प्रसिद्ध है ॥ ९ ॥ और जो तप, ब्रह्मचर्य्य, श्रद्धा और विद्या से आत्मा का अन्वेषण करते हैं । वे उत्तर मार्ग से आदित्य=सौरी दशा को प्राप्त होते हैं । यही प्राणों का आयतन अमृत अभय और परायण है । इस मार्ग से गमन करने वाले नहीं लौटते । यही निरोध है । कौशीतकि ब्राह्मणोपनिषद् में भी पञ्चाग्नि विद्या की कथा आई है यह उपनिषद् इसी आख्यायिका से प्रारम्भ होती है। विशेषता इतनी है कि यहां जैबलि प्रवाहणराजा नहीं है किन्तु गाङ्गयायनि चित्र नामक कोई राजा हैं । इस राजा के याग करवाने के लिये श्वेतकेतु आए थे राजा ने "मुझ को किस लोक में स्थापित करोगे" ? श्वेतकेतु से प्रश्न पूछा है । वह उत्तर न देकर अपने पिता के निकट चला गया । पश्चात् उस के पिता आरुणि, राजा गाङ्गयायनि चित्र के निकट पहुंचे हैं । इन दोनों में पश्चात् सम्वाद हुआ । निरूपण करने की शैली भिन्न और संक्षिप्त है । किसी विषय का निरूपण बहुत विस्तार से है । गाङ्गयायनि कहता है वे कार्म्मिक लोक जब यहां से प्रस्थान करते हैं तो वे चन्द्रमस=चान्द्रमसी ही दशा को प्राप्त होते हैं । उन के प्राण पूर्व पक्ष में वृद्धि को प्राप्त होते हैं तब उन को कृष्ण पक्ष में उत्पन्न करते हैं । यही स्वर्ग लोक का द्वार है जो चान्द्रमसी दशा है जो ज्ञानी पुरुष चान्द्रमसी दशा को निरादर करते हैं अर्थात् तप श्रद्धा विद्या द्वारा परमात्मा को जानते हैं । वे सौरी दशा को प्राप्त होते हैं । और जो चान्द्रमसी दशा को प्रिय और अभीष्ट मानते हैं वे वृष्टि होकर बरसते हैं वे यहां कीट वा पतङ्ग, वा, मत्स्य, वा शकुनि, वा सिंह, वा वराह, वा दन्तशूक वा शार्दूल, वा पुरुष वा अन्य कोई जन्तु होते हैं । उन

लोकमागच्छति स वायुलोकं स वरुणलोकं स इन्द्रलोकं स प्रजापति लोकं स ब्रह्मलोकम् ॥३॥ कौषीतकि० उ० अ० १॥ यत्रकालेत्वनावृत्तिमावृत्तिं चैव योगिनः। प्रयाता यांति तं कालं वक्ष्यामि भरतर्षभ ॥ २३ ॥ अग्निर्ज्योति रहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणम् ॥ तत्र प्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मविदो जनाः ॥ २४ ॥ धूमो रात्रिस्तथा कृष्णः षण्मासा दक्षिणायनम् । तत्र चान्द्रमसं ज्योतिर्योगी प्राप्य निवर्तते ॥ २५ ॥ गीता० अ० ८ ॥

उन स्थानों और योनियों में जा जा कर होते रहते हैं। जैसा कर्म्म और जैसा ज्ञान होता है*।

परन्तु ज्ञानी लोक देवयान पथ को प्राप्त करके अग्निलोक=आग्नेयदशा को पाते हैं। उससे वायवीय दशा को, उससे वारुण दशा को, उससे ऐन्द्र दशा को, उससे प्राजापत्य दशा को, उससे ब्राह्म दशा को क्रमशः प्राप्त करते हैं। इत्यादि

गीता—श्रीकृष्ण जी अर्जुन से कहते हैं कि हे अर्जुन! जिस काल में देह त्याग करने से योगी लोग अनावृत्ति और आवृत्ति को प्राप्त करते हैं। वह काल सुनो॥ २३॥ अग्नि, ज्योति, अहः (दिन) शुक्लपक्ष, छः मास उत्तरायण इनमें से होकर जो ब्रह्मवित्पुरुष प्रयाण करते हैं वे ब्रह्म को प्राप्त होते हैं॥ २४ ॥ धूम, रात्रि, कृष्णपक्ष छः मास दक्षिणायन इनसे होकर जो योगी प्रस्थान करते हैं। वे चान्द्रमसी दशा को प्राप्त हो पुनः लौटते हैं। उनका आवागमन लगा रहता है ॥ २५ ॥ वेदान्तशास्त्र तृतीयाध्याय प्रथम पाद और चतुर्थाऽध्याय के द्वितीय तृतीय और चतुर्थ पाद देखो। बहुत विस्तार से वहां इन विषयों का निरूपण है बहुत लोग जो यह मानते हैं कि उत्तरायण में मरने से सद्गति और दक्षिणायन में मरने से दुर्गति होती है यह सब कल्पित बात है। क्योंकि शुभाशुभ फल कर्म्म के ऊपर निर्भर है। सूर्य्य के दक्षिणायण वा उत्तरायण से कुछ सम्बन्ध नहीं रखता है। कभी मरो तुम्हारी अच्छी गति होगी। यदि तुम्हारे शुभ कर्म्म हैं। यदि अशुभ कर्म्म हैं तो उत्तरायण सूर्य्य में भी मरने से दुःख ही दुःख भोगना पड़ेगा। इसी प्रकार न कोई तिथि न कोई देश न कोई काल न कोई मरण काल के गङ्गाजलादि मनुष्य का उपकार वा अपकार कर सकता है। किन्तु शुभाशुभ कर्म्म ही सद्गति और दुर्गति के कारण हैं। अतश्चायनेऽपि दक्षिणे। वे० सू० ४।२।२० देखो। इति संक्षेपतः।

* परस्पर वर्णन में जो यत्किञ्चिद् भेदसा प्रतीत होता है उन सब का समाधान वेदान्त सूत्रों में किया गया है इस विषय की विस्तार पूर्वक वेदान्त में मीमांसा की हुई है वेदान्त के तृतीय चतुर्थ अध्याय को देखो।

–॥ अथैकादशः खण्डः ॥–

**प्राचीनशाल औपमन्यवः सत्ययज्ञः पौलुषि रिन्द्रद्युम्नो भाल्लवेयो जनः शार्कराक्ष्यो बुडिल आश्वतराश्विस्ते हैते महाशाला महाश्रोत्रियाः समेत्य मीमांसाञ्चक्रुः को नु आत्मा किं ब्रह्मेति? *॥१॥**

प्राचीनशालः। औपमन्यवः। सत्ययज्ञः। पौलुषिः। इन्द्रद्युम्नः। भाल्लवेयः। जनः। शार्कराक्ष्यः। बुडिलः। आश्वतराश्विः। ते। ह। एते। महाशालाः। महाश्रोत्रियाः। समेत्य। मीमांसाञ्चक्रुः। कः। नु। ( नः )। आत्मा। किम्। ब्रह्म। इति ॥ १ ॥

भाष्यम्–प्राचीनशाल इति। उपमन्योरपत्यमौपमन्यव उपमन्युपुत्रः। प्राचीनशालः प्राचीना पुराणीशाला विद्याशाला यस्य सोत्रेदं कस्यचिदृषेर्नामधेयम्। पौलुषिः। पुलषस्यापत्यं पौलुषिः। सत्ययज्ञो नामतः सत्ययज्ञः। भाल्लवेयो भल्लवेरपत्यं भाल्लविर्भाल्लवेरपत्यं भाल्लवेयः। इन्द्र द्युम्नो नाम्नेन्द्रद्युम्नः। शार्कराक्ष्यः शर्कराक्षस्यापत्यं शार्कराक्षः। जनो जननामा। आश्वतराश्विः। अश्वतराश्वस्यापत्यमाश्वतराश्विः। बुडिलो बुडिल नामा। महाशालः महत्यः शाला येषां ते महाशाला महाविद्यालयाः। महा श्रोत्रिया महान्तः श्रोत्रियाः श्रुताध्ययनवृत्तिसम्पन्ना इत्यर्थः। ईदृशास्ते हैते। हेतिहासादिषु प्रसिद्धाः। ते प्राचीन शालसत्ययज्ञेन्द्रद्युम्नजनबुडिला एते विद्वांसः समेत्य। अकस्मात् कस्मिंश्चित्स्थाने समये च संभूय। मीमांसाञ्चक्रुर्विचारयामासुः। का सा मीमांसेत्याह। "को न आत्मा

*अथ हैतेऽरुणे। औपवेशौ समाजग्मुः सत्ययज्ञः पौलुषिर्महाशालो जाबालो बुडिल आश्वतराश्विरिन्द्रद्युम्नो भाल्लवेयो जनः शार्कराक्ष्यस्ते ह वैश्वानरे समासत तेषाꣳह वैश्वानरे न समियाय ॥ १ ॥ शत० प्रपा० १० अ० ६। ब्रा० १। अर्थ–एक समय सत्ययज्ञ पौलुषि १ महाशाल जाबाल २ बुडिल आश्वतराश्वि ३ इन्द्रद्युम्नभाल्लवेय ४ जनशार्कराक्ष्य ५ ये पांचों मिलकर औपवेश अरुण नामक ऋषि के निकट आये और सब कोई मिलकर वैश्वानर सम्बन्धी विज्ञान् के विचार के लिये बैठे। परन्तु उन में से कोई भी इस विज्ञान के निर्णय को समर्थ नहीं हुए ॥ १ ॥ यह शतपथ ब्राह्मण का वचन है उपनिषद् के समान ही इस के सब विषय हैं राजा भी यहां वही कैकेय अश्वपति है जिज्ञासुओं में कई एक नाम का भेद है परन्तु जैसे उपनिषद् में उद्दालक लगाकर छः जिज्ञासु हैं वैसे ही यहां पर भी छः जिज्ञासु हैं और प्रश्नोत्तर में भी कुछ क्रम भेद है। उपनिषद् के क्रम के अनुसार टिप्पणी में शतपथ से उद्धृत करेंगे और जो कुछ भेद है सो भी देखना।

किं ब्रह्मेति । बहुषु पुस्तकेषु नु इत्यस्य पाठोऽस्ति कतिपयेषु तु न इत्यस्य पाठोऽस्ति । प्रथम पक्षे—नु प्रच्छायां विकल्पे च इत्येके । नु प्रश्नेऽनुनयेऽतीतार्थे विकल्पवितर्कयोरित्यपरे । आत्म शब्दोत्र ब्रह्मवचनः । ततः नु प्रश्ने ननु क आत्मा" सर्वव्यापक आत्मा कोऽस्ति । किं स्वरूपोऽस्ति ? । क आत्मा इत्यस्यैव शब्दान्तरेणानुवादः किं ब्रह्मेति ब्रह्म किं लक्षणमस्ति । द्वितीय पक्षे—उपास्य इत्यध्याहृत्य नोऽस्माकमुपास्यः क आत्मा अर्थात् किं ब्रह्म किं लक्षणकं ब्रह्म वर्त्तते इति वयमपरोक्षतया न विजानीमो न निश्चिनुमः । अतः कोपि तादृग् ब्रह्मविदाचार्य्योऽन्वेषणीयः । अथवा । नोऽस्माकं क आत्मा जीवोऽस्ति तथा किं ब्रह्म । जीवात्मपरमात्मनोरुभयोः किं लक्षणमित्यर्थ इति ॥ १ ॥

अनुवाद—उपमन्यु के पुत्र प्राचीनशाल, पुलुषके पुत्र सत्ययज्ञ, भाल्लवि के पुत्र इन्द्रद्युम्न, शर्कराक्ष के पुत्र जन, अश्वतराश्वि के पुत्र बुडिल, ये सब प्रसिद्ध विद्वान् किसी काल में हुए । वे ये लोग महाशाल और महाश्रोत्रिय और परम प्रसिद्ध थे वे कभी एकत्रित वा सम्मिलित हो मीमांसा करने लगे कि आत्मा कौन है ? अर्थात् ब्रह्म कौन है यद्वा हमारा उपास्य कौन आत्मा है अर्थात् हमारा उपास्य ब्रह्म कौन (किंस्वरूप है) अथवा आत्मा और ब्रह्म कौन है *॥ १ ॥

पदार्थः—( औपमन्यवः ) उपमन्यु के पुत्र ( प्राचीनशालः ) प्राचीशालनामक विद्वान् ( पौलुषिः ) पुलुष के पुत्र ( सत्ययज्ञः ) सत्ययज्ञ नाम के विद्वान् ( भाल्लवेयः ) भाल्लवि के पुत्र ( इन्द्रद्युम्नः ) इन्द्रद्युम्न नामक विद्वान् ( शार्कराक्ष्यः ) शर्कराक्ष के पुत्र ( बुडिलः ) बुडिल नाम के ऋषि ( ते+ह+एते ) वे प्रसिद्ध ये सब ( महाशाला ) महाशाल ( जिनके विद्यालय बहुत बड़े हैं ) थे ( महाश्रोत्रियाः ) महाश्रोत्रिय थे ये लोग एक स्थान में ( समेत्य ) इकट्ठे हो (मीमांसाञ्चक्रुः) विचार करने लगे कि ( नु ) यह प्रश्नवाचक है अर्थात् परस्पर प्रश्न करते हैं कि ( कः ) किं स्वरूप ( आत्मा ) ब्रह्म है । आगे इसी को अन्य पदों से वर्णन करते हैं ( किं ब्रह्म ) किं स्वरूप वा किं लक्षण विशिष्ट ब्रह्म है । किसी २ पुस्तक में "नु" के स्थान में "नः" का पाठ है । तब ऐसा अर्थ करना हम लोगों का उपास्य ब्रह्म किं लक्षणविशिष्ट है और "कोनु आत्मा किं ब्रह्म" ये दो प्रश्न भी हो सकते हैं अर्थात् जीवात्मा और परमात्मा कौन है ॥ १ ॥

भाष्याशयः—प्राचीनशाल, सत्ययज्ञ, इन्द्रद्युम्न, जन और बुडिल ये पांचों विद्वान् कभी किसी स्थान में मिल कर "ब्रह्म कौन है" इस विषय में विचार करते हुए स्वयं म-

* एतत्समान ही बृहदारण्यकोपनिषद् द्वितीयाध्याय में दृप्तबालाकि और अजातशत्रु की आख्यायिका देखो ॥

पूर्वक मन लगाना और धीरे २ दृढ़ता को प्राप्त करना निष्ठा कहलाती है । निष्ठा से युक्त पुरुष को नैष्ठिक कहते हैं । नैष्ठिक पुरुष को ही ब्रह्म की जिज्ञासा होती है ॥ १ ॥

इति विंशखण्डस्य संस्कृतभाषाभाष्ये समाप्ते ॥ २० ॥

अथैकविंशः खण्डः

**यदा वै करोत्यथ निस्तिष्ठति । नाकृत्वा निस्तिष्ठ-ति । कृत्वैव निस्तिष्ठति । कृतिस्त्वेव विजिज्ञासित-व्येति । कृतिं भगवो विजिज्ञासि इति ॥ १ ॥**

यदा । वै । करोति । अथ । निस्तिष्ठति । न । अकृत्वा । निस्तिष्ठति । कृत्वा । एव । निस्तिष्ठति । कृतिः । तु । एव । विजिज्ञासितव्या । इति । कृतिम् । भगवः । विजिज्ञासे । इति ॥ १ ॥

भाष्यम्—यदेति । निष्ठाकारणीभूतां कृतिं व्याकरोति । उपास्यविषये चित्तैकाग्रता इन्द्रियाणां वशीकरणांच कृतिः । यदा वै करोति अनुतिष्ठति । अथानन्तरं निस्तिष्ठति निष्ठाता नैष्ठिकः पुरुषो भवति । अतिरोहितार्थमन्यत् ॥ १ ॥

अनुवाद––जब ही उपासक ( एकाग्रतः इन्द्रिय संयम ) करता है तब नैष्ठिक होता है । नहीं करके नैष्ठिक नहीं होता अर्थात् करके ही नैष्ठिक होता है इसलिये हे नारद ! कृति ( क्रिया ) की विशेष जिज्ञासा करनी चाहिये । नारद कहते हैं । हे भग-वन्! मैं कृति को विशेष रूप से जानने की इच्छा करता हूं ॥ १ ॥

पदार्थः–( यदा ) जब ( वै ) ही ( करोति ) करता है । अर्थात् इन्द्रिय संयम चित्त वृत्ति निरोध और चित्तैकाग्रता श्रद्धा आदि क्रिया करता है (अथ) तब (निस्ति-ष्ठति) नैष्ठिक होता है ( अकृत्वा ) न करके ( न+निस्तिष्ठति ) नैष्ठिक नहीं होता है । किन्तु ( कृत्वा+एव ) करके ही (निस्तिष्ठति) नैष्ठिक होता है हे नारद ! इस हेतु (कृतिः+तु+एव ) क्रिया ही तो (विजिज्ञासितव्या) विशेष रूप से विजिज्ञासनीय है । इसे सुन नारद कहते हैं कि हे (भगवः) भगवन् ! ( कृतिं+विजिज्ञासे+इति ) क्रिया को विशेष रूप से मैं जानने की इच्छा करता हूं ॥१॥ इत्येकविंशखण्डस्य संस्कृतभाषाभाष्ये समाप्ते

अथ द्वाविंशः खण्डः

**यदा वै सुखं लभतेऽथ करोति । नासुखं लब्ध्वा करोति। सुख मेव लब्ध्वा करोति। सुखं त्वेव विजि-ज्ञासितव्यमिति। सुखं भगवो विजिज्ञास इति ॥ १ ॥**

यदा । वै । सुखम् । लभते । अथ । करोति । न । असुखम् । लब्ध्वा । करोति । सुखम् । एव । लब्ध्वा । करोति । सुखम् । तु । एव । विजिज्ञासितव्यम् । इति । सुखम् । भगवः । विजिज्ञासे । इति ॥ १ ॥

भाष्यम्-यदेति । कृतिकारणीभूतं सुखं व्याकरोति । यदा वै साधकः । सुखं प्रसादरूपोऽन्तःकरणस्य धर्मविशेषः । सुखं लभते प्राप्नोति । अथ करोति चिकीर्षति । असुखं लब्ध्वा सुखमलब्ध्वा न करोति अर्थात् सुखं लब्ध्वैव करोति । हे नारद ! तस्मात् सुखमेव विजिज्ञासितव्यम् । इति प्रबोधितो नारदः, भगवो भगवन् ! सुखं विजिज्ञास इत्यन्ववोचत् ॥ १ ॥

अनुवाद-( सनत्कुमार कहते हैं ) जब ही (उपासक) सुख पाता है तब (एकाग्रता वा इन्द्रिय संयम श्रद्धा आदि कर्म) करता है सुख को न पाकर नहीं करता अर्थात् सुख को पाकर ही करता है । हे नारद! इसलिये सुख ही विशेष रूप से जिज्ञासनीय है ( नारद पूछते हैं ) हे भगवन् ! मैं सुख को विशेष रूप से जानने की इच्छा करता हूं ॥ १ ॥

पदार्थः—( यदा ) जब ( वै ) ही ( सुखम् ) सुख को ( लभते ) पाता है ( अथ ) तब ( करोति ) क्रिया करने की इच्छा करता है ( असुखं लब्ध्वा ) सुख को न पाकर ( न+करोति ) नहीं करता है किन्तु (सुखम्+एव+लब्ध्वा ) सुख को ही पाकर ( करोति ) करने की इच्छा करता है ( सुखम्+तु+एव) सुख ही तो ( विजिज्ञासनीयम्+इति ) विशेष रूप से विजिज्ञासनीय है यह सुन नारद बोले कि (भगवः) हे भगवन् पूजनीय गुरो ! ( सुखम्+विजिज्ञासे+इति ) सुख को विशेष रूप से जानने की इच्छा करता हूं * ॥ १ ॥ इति द्वाविंशखण्डस्य संस्कृतभाषाभाष्ये समाप्ते ॥ २२ ॥

* यह जीवों का स्वभाव है कि जिसमें सुख को देखता है उसको शीघ्र आरम्भ करता है । परन्तु बहुत से कार्य ऐसे हैं कि जिनका आरम्भ तो सुखकर है परन्तु अन्त महा दुःखदायी है । ज्ञानी लोग आदि अन्त दोनों विचार कर सुख की मीमांसा करते हैं । गीता में कहा गया हैः-सुखं त्विदानीं त्रिविधं शृणु मे भरतर्षभ ! । अभ्यासाद्रमते यत्र दुःखान्तञ्च निगच्छति ॥ ३६ ॥ यत्तदग्रे विषमिव परिणामेऽमृतोपमम् । तत्सुखं सात्विकं प्रोक्तमात्मबुद्धिप्रसादजम् ॥ ३७ ॥ विषयेन्द्रियसंयोगाद्यत्तदग्रेऽमृतोपमम् । परिणामे विषमिव तत्सुखंराजसं स्मृतम् ॥ ३८ ॥ यदग्रे चानुबंधे च सुखं मोहनमात्मनः । निद्रालस्यप्रमादोत्थं तत्तामसमुदाहृतम् ॥ ३९ ॥ गी अ० १८ ॥

अथ त्रयोविंशः खण्डः

**यो वै भूमा तत् सुखम् । नाल्पे सुखमस्ति । भूमैव सुखम् । भूमात्वेव विजिज्ञासितव्य इति । भूमानं भगवो विजिज्ञास इति ॥ १ ॥**

यः । वै । भूमा । तत् । सुखम् । न । अल्पे । सुखम् । अस्ति । भूमा । एव । सुखम् । भूमा । तु । एव । विजिज्ञासितव्यः । इति । भूमानम् । भगवः । विजिज्ञासे । इति ॥१॥

भाष्यम्—यो वा इति । सुखहेतुकं भूमानं व्याचष्टे । यो वै भूमा परममहान् । तत् सुखं तदेव सुखहेतुकम् । अल्पे लघौ वस्तुनि । न सुखम् । हे नारद ! भूमा एव सुखम् । द्विरुक्तिर्दृढार्था । हे नारद ! तस्मात् भूमैव तु विजिज्ञासितव्यः । इतीदं श्रुत्वा नारदो ब्रूते । भगवो भगवन् ! भूमानं विजिज्ञासे इति । भूमा—बहोर्भावो भूमा । "पृथ्व्यादिभ्य इमनिच्" इति इमनिच् प्रत्यये कृते "बहोर्लोपो भूच बहोः" ६ । ४ । १५८ । इति

---

अर्थ—हे अर्जुन ! तीन प्रकार के सुखों को सुनो । योगी लोग सात्विक सुख उसको कहते हैं जिसमें अभ्यास के द्वारा साधक आनन्द भोग करता है और दुःख के पार पहुंचता है ॥ ३६ ॥ और जो आदि में विष और अन्त में अमृतवत् हो और आत्म और बुद्धि की प्रसन्नता से उत्पन्न हुआ हो वह सात्विक सुख है ॥ ३७ ॥ हे अर्जुन ! विषय और इन्द्रिय के योग से उत्पन्न, जो प्रथम तो अमृत समान हो और अन्त में विष समान हो वह राजस सुख है ॥ ३८ ॥ और जो सुख आदि अन्त दोनों में आत्मा के मोहने वाला हो और निद्रा आलस्य प्रमाद से उत्पन्न हुआ हो उसे तामस कहते हैं । प्रकृत उपनिषद् में उस सुख का वर्णन है जैसा कि गीता में पुनःकहा है— यं लब्ध्वा चापरं लाभं मन्यते नाधिकं ततः । यस्मिन् स्थितो न दुःखेन गुरुणापि विचाल्यते ॥ ६ । २२ ॥ जिस सुख को पाकर अन्य सुख को अधिक नहीं मानता और जिस में स्थित हो कर महादुःखसे भी विचलित नहीं होता यथार्थ में वही सुख है । यह सुख अभ्यासाधीन है ज्यों २ साधक ब्रह्मानन्द की ओर अभ्यास करता जाता है त्यों २ उसके अन्तःकरण में सुखकी वृष्टि होती जाती है । परन्तु आपामर योगि पर्य्यन्त सब को सुख की जिज्ञासा है । परन्तु क्षुद्र २ सुखतक ही लोक पहुंचकर रहजाते हैं । ब्रह्म सुख तक कोई २ पहुंचता है परन्तु सुख के विना किसी की प्रवृत्ति होती नहीं इसहेतु उपनिषद् धीरे २ सुख की ओर साधक को लेजाती है और चिताती है कि ब्रह्म की ओर ही सुख है अन्यत्र नहीं ॥

सूत्रेण बहोः परस्येमनिच् प्रत्ययस्यादेरिकारस्य लोपः स्याद् बहोः स्थाने भूरित्यादेशश्च स्यादित्युक्ते भूमान्निति शब्दो निष्पन्नः । ६ । ४ । १५८ ॥ १ ॥

अनुवाद—( सनत्कुमार कहते हैं कि ) जो ही भूमा है सो सुख है । अल्प वस्तु में सुख नहीं । भूमा ही सुख है । भूमा ही तो विशेष कर विजिज्ञासनीय है ( नारद पूछते हैं ) हे भगवन् ! भूमा को विशेष कर जानने की इच्छा करता हूं ॥ २ ॥

पदार्थः—( यः+वै+भूमा ) जो ही भूमा है ( तत्+सुखम् ) वही सुख स्वरूप है ( अल्पे+न+सुखम्) क्षुद्र वस्तु में सुख नहीं (भूमा+एव+सुखम्) भूमा ही सुख स्वरूप है । इस हेतु वह ( भूमा+तु+एव ) भूमा ही तो ( विजिज्ञासनीयः ) विशेष पूर्वक जिज्ञासनीय है भूमा का ही अन्वेषण करना चाहिये ( इति ) इतनी बात सुन नारद पुनः बोले कि ( भगवः ) हे पूज्यपाद सर्वैश्वर्य्य सम्पन्न गुरो ! ( भूमानम् ) भूमा को ( विजिज्ञासे ) मैं विजिज्ञासा करता हूं । कृपया मुझको भूमा की शिक्षा देवें ॥ १ ॥

भाष्याशयः—भूमा—यह नाम ब्रह्म का है । सब से महान् इसका अर्थ है । भाव में " बहु " शब्द से प्रत्यय करने से भूमा सिद्ध होता है । संस्कृत भाष्य में साधनिका लिखी गई है॥ १ ॥ इति त्रयोविंशखण्डस्य संस्कृतभाषाभाष्ये समाप्ते ॥ २३ ॥

## अथ चतुर्विंशः खण्डः

**यत्र नान्यत्पश्यति नान्यच्छृणोति नान्यद्विजानाति स भूमाऽथ यत्रान्यत्पश्यत्यन्यच्छृणोत्यन्यद्विजानाति तदल्पम् यो वै भूमा तदमृतमथ यदल्पं तन्मर्त्यꣳ स भगवः कस्मिन्प्रतिष्ठित इति ? स्वे महिम्नि यदि वा न महिम्नीति ॥ १ ॥**

यत्र । न । अन्यत् । पश्यति । न । अन्यत् । शृणोति । न । अन्यत् । विजानाति । सः । भूमा । अथ । यत्र । अन्यत् । पश्यति । अन्यत् । श्रृणोति । अन्यत् । विजामाति । तत् । अल्पम् । यः । वै । भूमा । तत् । अमृतम् । अथ । यद् । अल्पम् । तत् । मर्त्यम् । सः । भगवः । कस्मिन् । प्रतिष्ठितः । इति । स्वे । महिम्नि । यदि । वा । न । महिम्नि । इति ॥ १ ॥

भाष्यम्—यत्रेति । भूमानं लक्षयति । यत्र यस्मिन् वस्तुनि उपासकश्चिन्तकः । अन्यद् वस्तु न पश्यति । अन्यद् वस्तु न शृणोति । अन्यत् अन्यत् । भूमत्वातिरिक्तं किञ्चिद्वस्तु न पश्यति ।

वस्तु न विजानाति । सभूमा । स भूमा इत्युच्यते । अथ यत्र यस्मिन् पदार्थे चिन्तकः । अन्यत् पश्यति अन्यद् वस्तु शृणोति । अन्यद् वस्तु विजानाति । तदल्पम् । तद्वस्तु अल्पमित्युच्यते । यो वै भूमा तदेवामृतम् । अविनश्वरं महानन्दघनम् । अथ यद् वस्तु अल्पम् । तन्मर्त्यम् । मरणशीलं दुःखकरं क्षणिकमिति यावत् । पुनरपि नारदः पृच्छति । भगवो हे भगवन् गुरो ! स भूमा कस्मिन् आधारे प्रतिष्ठितोऽस्ति इति ? भगवान् सनत्कुमार समाधत्ते । स भूमा स्वे स्वकीये आत्मीये निजे महिम्नि महात्म्ये प्रतिष्ठित आश्रितो विद्यते । यदि वा हे नारद ! स्वे महिम्न्यपि न प्रतिष्ठितोऽस्ति ॥१॥

अनुवाद—जहां ( उपासक ) अन्य वस्तुओं को देखता नहीं । अन्य वस्तुओं को सुनता नहीं । अन्य वस्तुओं को जानता नहीं । वह भूमा है । और जहां ( उपासक ) अन्य वस्तु को देखता है । अन्य वस्तु को सुनता है अन्य वस्तु को जानता है । वह अल्प है । जो भूमा है निश्चय वही अमृत है । और जो अल्प है । वही मर्त्य मरण योग्य है । नारद—वह भूमा किस में प्रतिष्ठित है ? सनत्कुमार—निज महिमा में ( यह प्रतिष्ठित है ) यदि वा अपने महिमा से भी प्रतिष्ठित नहीं है ॥ १ ॥

पदार्थः—( यत्र ) जिस भूमा ब्रह्म में उपासक गण ( अन्यत् ) अन्य वस्तु को ( न+पश्यति ) नहीं देखता है ( अन्यत्+न+शृणोति ) अन्य वस्तु को नहीं सुनता है ( अन्यत्+न+विजानाति ) अन्य वस्तु को नहीं जानता है ( स+भूमा ) वह भूमा है ( अथ ) और ( यत्र ) जिस में ( अन्यत् ) अन्य वस्तु को ( पश्यति ) देखता है ( अन्यत्+शृणोति ) अन्य वस्तु को सुनता है ( अन्यत्+विजानाति ) अन्य वस्तु को जानता है ( तत् ) वह ( अल्पम् ) अल्प है ( यो+वै+भूमा ) जो ही भूमा ( बड़ा+महान् ) है ( तद्+अमृतम् ) वह अमृत है ( अथ+यद्+अल्पम् ) और जो अल्प है ( तत्+मर्त्यम् ) वह मरने योग्य है । आगे नारद पुनः प्रश्न पूछते हैं ( भगवः ) हे भगवन् सनत्कुमार ! ( सः ) वह भूमा ( कस्मिन् ) किस में (प्रतिष्ठितः+इति) प्रतिष्ठित है सनत्कुमार उत्तर देते हैं ( स्वे+महिम्नि ) निज महात्म्य में ( वह प्रतिष्ठित है ) ( यदि+वा ) अथवा ( न+महिम्नि+इति ) अपने महिमा में भी वह प्रतिष्ठित नहीं है ॥ १ ॥

**गो अश्वमिह महिमेत्याचक्षते हस्तिहिरण्यं दासभार्यं क्षेत्राण्यायतनानीति नाहमेवं ब्रवीमि ब्रवीमीति होवाचान्यो ह्यन्यस्मिन् प्रतिष्ठित इति ॥ २ ॥**

गो अश्वम् । इह । महिमा । इति । आचक्षते । हस्तिहिरण्यम् । दासभार्यम् । क्षेत्राणि । आयतनानि । इति । न । अहम् । एवम् । ब्रवीमि । ब्रवीमि । इति । ह । उवाच । अन्यः । हि । अन्यस्मिन् । प्रतिष्ठितः । इति ॥ २ ॥

भाष्यम्—गोअश्वमिति। पूर्वं स भूमा स्वेमहिम्नि प्रतिष्ठित इत्युक्त्वा स्वमहिम्न्यपि न प्रतिष्ठित इत्त्युक्तम् । तदिह वाक्यं परस्परविरुद्धमिव प्रतिभाति। अतः शास्त्रकृन्महिम शब्दार्थं दर्शयितुमुपक्रमते ( इह ) अस्मिन् लोके । लोकाः ( गो अश्वम् ) गावश्च अश्वाश्चेति गोअश्वम् । द्वन्द्वैकवद्भावः "सर्वत्र विभाषा गोः" ६ । १ । १२२ इति प्रकृति भावश्च ( महिमेत्याचक्षते ) महिमा इति कथयन्ति ( हस्तिहिरण्यम् ) हस्तिनश्च हिरण्यानि च हस्तिहरण्यम् । महिमेत्याचक्षते एवं दासभार्यम् । क्षेत्राणि आयतनानि महिमेत्याचक्षते । इमानि वस्तूनि महिमशब्दवाच्यानि भवन्ति । एषु वस्तुषु जनः प्रतिष्ठितो भवति । अयं प्रतिष्ठितोस्तीति जनैः कथ्यते । हे नारद ! ( एवम् ) एवं प्रकारकं महिमानं नाहं ब्रवीमि । भूमविशेषे तु इत्थं न ज्ञातव्यम् । स भूमा ईदृशेषु स्वकीयेषु महिमसु न प्रतिष्ठितोस्ति । अतो मयोक्तं । " यदि वा न महिम्नीति" यद्येवं महिमा स्यात्तर्हि को दोषः । तं दोषमाह । हि यतोऽत्र ( अन्यः ) चैत्रादिः ( अन्यस्मिन् ) गो अश्वादौ प्रतिष्ठितः । चैत्रादिर्गो अश्वाश्रयेण प्रतिष्ठितोऽस्ति । यद्येवमेव महिमास्यात्तर्हि सोऽपिभूमा क्वचित्प्रतिष्ठितो वक्तव्यः । परन्तु स न क्वचित् प्रतिष्ठितः । अतोऽहमेवं न ब्रवीमि । अहंतु वक्ष्यमाणं महिमानं ब्रवीमि । तर्हि भगवतो कोऽभिप्रायोऽस्ति तमेव ब्रवीत्वित्युक्त सनत्कुमारो वक्ष्यमाणं वचनमुवाच ह ॥ २ ॥

अनुवादः—यहां गो, अश्व, हस्ति, हिरण्य, दास, भार्य्या, क्षेत्र और आयतन को महिमा कहते हैं । ऐसे महिमा को मैं नहीं कहता क्यों कि इस महिमा में अन्य अन्य में प्रतिष्ठित है मैं यह कहता हूं इतना कह (सनत्कुमार) (वक्ष्यमाण वचन) बोले ॥२॥

पदार्थः—पूर्व में कहा गया है कि वह भूमा स्वमहिमा में प्रतिष्ठित है इतना कह पुनः कहा है कि अपने महिमा में भी प्रतिष्ठित नहीं है । यहां ये दोनों वाक्य परस्पर विरुद्ध से प्रतीत होते हैं । इस हेतु भगवान् सनत्कुमार महिमशब्द का अर्थ दर्शाते हैं ( इह ) इस संसार में ( गो+अश्वम् ) गौ और अश्व ( हस्ति+हिरण्यम् ) गज और सुवर्ण ( दासभार्य्यम् ) दास और भार्य्या ( क्षेत्राणि ) क्षेत्र ( आयतनानि ) आश्रय इनको ( महिमा ) महिमा ( इति+आचक्षते ) कहते हैं । परन्तु ब्रह्म के विषय में ( एवम्+न ब्रवीमि ) ऐसे महिमा को नहीं कहता हूं ( हि ) क्योंकि ऐसे महिमा में तो ( अन्यः ) अन्य ( अन्यस्मिन् ) अन्य में ( प्रतिष्ठितः इति ) प्रतिष्ठित हैं अर्थात्

गौ सुवर्ण आदि जो महिमा कहलाता है। जिसको वे पदार्थ हों उनके अधीन वह प्रतिष्ठत होता है। परमेश्वर ऐसी महिमा के आश्रित नहीं। हे नारद ! (ब्रवीमि+इति) भूमा के विषय में वक्ष्यमाण महिमा को मैं कहता हूं इतना कह (उवाच) बोले ॥२॥

इति चतुर्विंशखण्डस्य संस्कृतभाषाभाष्ये समाप्ते ॥ २४ ॥

अथ पञ्चविंशः खण्डः

**स एवाधस्तात् स उपरिष्टात् स पश्चात् स पुरस्तात् स दक्षिणतः स उत्तरतः स एवेदꣳ सर्वमित्यथातोऽहङ्कारादेश एवाहमेवाधस्तादहमुपरिष्टादहं पश्चादहं पुरस्तादहं दक्षिणतोऽहमुत्तरतोऽहमेवेदꣳ सर्वमिति ॥ १ ॥**

सः । एव । अधस्तात । सः । उपरिष्टात् । सः । पश्चात् । सः । पुरस्तात् । सः । दक्षिणतः । सः । उत्तरतः । सः । एव । इदम् । सर्वम् । इति । अथ । अतः । अहङ्कारादेशः । एव । अहम् । एव । अधस्तात् । अहम् । उपरिष्टात् । अहम् । पश्चात् । अहम् । पुरस्तात् । अहम् । दक्षिणतः । अहम् । उत्तरतः । अहम् । एव । इदम् । सर्वम् । इति ॥ १ ॥

भाष्यम्—स एवेति। पुनर्भूमानं विशिनष्टि । स एव भूमा । अधस्तात् । अधस्थितः (सः) एव भूमा (उपरिष्टात्) ऊर्ध्वस्थितः (सः) स एव (पश्चात्) पृष्ठतः पश्चिमभागे स्थित इत्यर्थः (सः) स एव (पुरस्तात्) पुरतः पूर्वभागेस्थः (सः) स एव (दक्षिणतः) स एव (उत्तरतः) किं बहुना व्याख्यानेन (स एव) स एव भूमा (इदम्+सर्वम्) इदं सम्पूर्णं विश्वमधितिष्ठति। इति क्रिया शेषः। (अथातः) यत एव भूमा सर्वत्र विद्यते। अतोऽस्मात् कारणात् (अथ) सम्प्रत्ति अहङ्कारादेश एव कथ्यते। स्वयं ब्रह्मणैवोपदिष्टम् । तमेवादेशं कथयामि । अहमेवाधस्तात् । अहमुपरिष्टात्। अहं पश्चात् । अहंपुरस्तात् । अहं दक्षिणातः । अहमुत्तरतः । अहमेवेदं भुवन सर्वमधितिष्ठामीति ॥ १ ॥

अनुवाद—वही नीचे, वही ऊपर, वही पश्चिम (पीछे) वही पूर्व (आगे) वही दक्षिण वही उत्तर वही इस सम्पूर्ण (भुवन) में प्रतिष्ठित है। इसहेतु आगे अहङ्कारादेश ही कहा जाता है। मैं ही नीचे, मैं ही ऊपर, मैं ही पीछे, मैं ही आगे, मैं ही दक्षिण, मैं ही उत्तर, मैं ही इस समस्त ब्रह्माण्ड में स्थित हूं ॥ १ ॥

पदार्थः-( सः+एव ) वही भूमा ( ब्रह्म ) (अधस्तात्) नीचे स्थित है ( सः+उपरिष्टात्) वही ऊर्ध्वस्थित (सः+पश्चात् ) वही पश्चिम भाग में वर्त्तमान है ( सः+पुरस्तात् ) वही पूर्वभाग में (सः+दक्षिणतः) वही दक्षिण भाग में (सः+उत्तरतः) वही उत्तर भाग में स्थित है। हे शिष्य! कहां तक उसकी विभूति वर्णन करें सुनो (स+एव) वही भूमा महान् ब्रह्म ( इदम्+सर्वम् ) इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में स्थित है (अथ) जिस हेतु वह भूमा सर्वत्र विद्यमान है ( अतः ) इस हेतु ( अथ ) अब (अहङ्कारादेश एव) ब्रह्म ने स्वयं जो उपदेश दिया है उसे ही कहते हैं ( अहमेव+अधस्तात् ) मैं ही नीचे (अहम्+उपरिष्टात् ) मैं ही ऊपर हूं ( अहम्+पश्चात् ) मैं पीछे हूं ( अहम्+पुरस्तात् ) मैं आगे हूं ( अहम्+दक्षिणतः ) मैं ही दक्षिण भाग में हूं (अहम्+उत्तरतः) मैं उत्तर भाग में हूं ( अहमेव ) मैं ही ( इदं+सर्वम् ) इस सम्पूर्ण विश्व में स्थित हूं ॥ १ ॥

**अथात आत्माऽऽदेश एवात्मैवाऽधस्तादात्मोपरिष्टादात्मा पश्चादात्मा पुरस्तादात्मा दक्षिणत आत्मोत्तरत आत्मैवेदꣳ सर्वमिति। स वा एष एवं पश्यन्नेवं मन्वान एवं विजानन्नात्मरतिरात्मक्रीड आत्ममिथुन आत्मानन्दः स स्वराड्भवति तस्य सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवत्यथ येऽन्यथाऽतो विदुरन्यराजानस्ते- क्षय्यलोका भवन्ति तेषाꣳ सर्वेषु लोकेष्वकामचारो भवति ॥ २ ॥**

अथ । अतः । आत्मादेशः । एव । आत्मा । एव । अधस्तात् । आत्मा । उपरिष्टात् । आत्मा । पश्चात् । आत्मा । पुरस्तात् । आत्मा । दक्षिणतः । आत्मा । उत्तरतः । आत्मा । एव । इदम् । सर्वम् । इति । सः । वै । एषः । एवम् । पश्यन् । एवम् । मन्वानः । एवम् । विजानन् । आत्मरतिः । आत्मक्रीडः । आत्ममिथुनः । आत्मानन्दः । सः । स्वाराड् । भवति । तस्य । सर्वेषु । लोकेषु । कामचारः । भवति । अथ । ये । अन्यथा । अतः । विदुः । अन्यराजानः । ते । क्षय्यलोका । भवन्ति । तेषाम् । सर्वेषु । लोकेषु । अकामचारः । भवति ॥ २ ॥

भाष्यम्-अथेति। अथात आत्मदेशः प्रारभ्यते। आत्मैवाधस्तादित्यादिपूर्ववत्। भूमादेश अहङ्कारादेश आत्मादेशः। एते त्रयोपि समाना एव। क्वचित्तच्छब्देन क्वचिदस्मच्छब्देन

क्वचिदात्मशब्देन ब्रह्मणो विभूतिः स्वयमेवप्रकटीकृतास्ति । अग्रे । एवं विदुषः फलं निर्दिशति । स एवंविद्वान् स्वाराड्भवति स्वः सुखस्य राट् राजा स्वाराड् सुखधाम प्राप्नोतीत्यर्थः । पुनः तस्य विदुषः सर्वेषु लोकेषु सर्वत्रैव कामचारो भवति । कामंयथेच्छं चारोगमनं कामचारः । सर्वत्र अवारितगतिरित्यर्थः । कोऽसौ य ईदृग् भवति ? स वै एषः स एवैष ईदृग् भवति । य एवं पूर्वोक्तगुणविशिष्टं भूमानम् । पश्यन् । एवं मन्वानः । भूम्नि मननं कुर्वाणः । एवं विजानन् एवं विद्वान् । आत्मरतिः आत्मनि भूम्नि रतीरमणं यस्य सः । आत्मक्रीडः । आत्मनि क्रीड़ा यस्य सः आभ्यन्तरिको मानसिक आनन्दो रतिः । वाह्यविषया क्रीड़ा । आत्ममिथुनः आत्मयोगः । आत्मानन्दः इत्थमात्मन्येव आनन्दो यस्य । सः । ईदृग् पुरुषः स्वारा भवति । तस्य सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति । अथ ये येच अतोऽस्माद् विज्ञानात् । अन्यथा विपरीतम् । विदुर्जानन्ति ते अविद्वांसः । अन्यराजनः अन्ये राजानो येषां ते अन्यआजानः । न ते स्वयं राजानो भवंति । किन्तु पराधीना कामादीनां पुनः २ संसारस्य वशमापद्यन्ते । ते तद् वैपरीत्येन क्षय्यलोका विनश्वरलोकाः । पुनः । तद्वैपरीत्येन तेषाम् अज्ञानिनां सर्वेषु लोकेषु अकामचारो भवति ॥२॥

अनुवाद—अब आत्मादेश कहते हैं । आत्मा ही नीचे, आत्मा ही ऊपर, आत्मा ही पश्चात्, आत्मा ही आगे, आत्मा ही दक्षिण, आत्मा ही उत्तर, आत्मा ही सर्वत्र व्याप्त है । वही यह विद्वान् ( उस को पाता है ) जो ऐसा देखता, मनन करता, ऐसा जानता हुआ है और जो आत्मारति, आत्मक्रीड, आत्ममिथुन और आत्मानन्द है वह सुखराज्याधिपति होता है । उस की सब लोकों में अहतगति होती है और जो उस से विपरीत जानते हैं वे अन्य के अधीन होते हैं । और वे विनश्वर लोकवाले होते हैं उन सब लोकों में अकामचार ( इच्छानुसार गमन नहीं ) होता है ॥ २ ॥

पदार्थः-( अथ+अतः ) इस हेतु अब ( आत्मादेशः+एव) आत्मादेश ही कहते हैं जिस कारण ब्रह्म सर्वत्र है इस हेतु आत्मा ( परमात्मा ) का आदेश अनुशासन= आज्ञा अर्थात् आत्मशब्द द्वारा जो ब्रह्मने शिक्षा दी है उसे ही नारद तुम्हें सुनाते हैं ( आत्मैव ) परमात्मा ही ( अधस्तात् ) नीचे ( आत्मा ) परमात्मा ही ( उपरिष्टात् ) ऊपर ( आत्मा+पश्चात् ) आत्मा ही पीछे ( आत्मा+पुरस्तात् ) आत्मा ही आगे ( आत्मा+दक्षिणतः ) आत्मा ही दक्षिण ( आत्मा+उत्तरतः ) आत्मा ही उत्तर ( आत्मा+एव ) परमात्मा ही ( इदम्+सर्वम् ) इस सम्पूर्ण भुवन में अधिष्ठित है । आगे ऐसे-विद्वान् पुरुष को क्या फल मिलता है सो कहते हैं ( सः+वै+एषः ) वही यह विद्वान् उस को पाता है जो ( एवम् ) पूर्वोक्त गुण विशिष्ट भूमा को ( पश्यन् ) देखता हुआ

(एवंमन्वानः) ऐसा मनन करता हुआ (एवं विजानन्) और ऐसा जानता हुआ है। और जो (आत्मरतिः) आत्मा=परमात्मा में रति रमण है जिसका वह (आत्मक्रीडः) परमात्मा में ही क्रीड़ा है जिस की वह। आभ्यन्तरिक आनन्दानुभव का नाम रति, बाहरी विषयों में आनन्दानुभव का नाम क्रीड़ा है (आत्ममिथुनः) परमात्मा से योग है जिसका वह (आत्मानन्दः) इस प्रकार परमात्मा ही में जिस को आनन्द प्राप्त होता है (सः+स्वाराट्) वह सुख का राजा (भवति) होता है (तस्य) उसको (सर्वेषु+लोकेषु) सब लोकों में (कामचारः) स्वच्छन्द गति (भवति) होती है (अथ) और (ये) जो (अतः) इस विज्ञान से (अन्यथा) विपरीत (विदुः) जानते हैं वे (अन्य राजानः) स्वयं राजा न होकर किन्तु प्रजा होते हैं अर्थात् कामादि के अधीन हो सर्वदा इस संसार के वशवर्ती होते हैं। अन्य=दूसरे हैं राजा जिन के वे अन्यराजा कहलाते हैं और (ते) वे (क्षय्यलोकाः+भवन्ति) विनश्वरलोक वाले होते हैं (तेषाम्) उन की (सर्वेषु+लोकेषु) सब लोकों में (अकामचारः) विहतगति (भवति) होती है अर्थात् सर्वत्र स्वेच्छानुसार उनका गमन नहीं होता ॥ २ ॥

इति पञ्चविंशखण्डस्य संस्कृतभाषाभाष्ये समाप्ते ॥ २६ ॥

## अथ षड्विंशः खण्डः

**तस्य ह वा एतस्यैवं पश्यत एवं मन्वानस्यैवं विजानत आत्मतः प्राण आत्मत आशाऽऽत्मतः स्मर आत्मत आकाश आत्मतस्तेज आत्मत आप आत्मत आविर्भावतिरोभावावात्मतोऽन्नमात्मतो बलमात्मतो विज्ञानमात्मतो ध्यानमात्मतश्चित्त मात्मतः सङ्कल्प आत्मतो मन आत्मतो वागात्मतो नामात्मतो मन्त्रा आत्मतः कर्माण्यात्मत एवेदꣳसर्वमिति ॥१॥**

तस्य। ह। वै। एतस्य। एवम्। पश्यतः। एवम्। मन्वानस्य। एवम्। विजानतः। आत्मतः। प्राणः। आत्मतः। आशा। आत्मतः। स्मरः। आत्मतः। आकाशः। आत्मतः। तेजः। आत्मतः। आपः। आत्मतः। आविर्भावतिरोभावौ। आत्मतः। अन्नम्। आत्मतः। बलम्। आत्मतः। विज्ञानम्। आत्मतः। ध्यानम्। आत्मतः। चित्तम्। आत्मतः। सङ्कल्पः। आत्मतः। मनः। आत्मतः। वाक्।

आत्मतः । नाम । आत्मतः । मन्त्राः । आत्मतः । कर्माणि । आत्मतः । एव । इदम् । सर्वम् । इति ॥ १ ॥

भाष्यम्—तस्येति । एवं विदुषः पुरुषस्य सर्वे व्यवहारा आत्मत एव भवन्ति । ते परमात्मव्यतिरेकेण किमपि न पश्यन्ति । पूर्वोक्ताः सर्वे विषया आत्मत एव आविर्भवन्तीति व्यत्ययेन दर्शयति । तथाहि । प्राणः प्राणनं जीवनधारणं मुख्यप्राणो वा । आशा प्रत्याशा । स्मरः स्मृतिः । आकाशः अवकाशः । तेजः । आपोजलम् । आविर्भावतिरोभावौ प्रकाशाप्रकाशौ । यथा मत्सस्य जले मज्जनोन्मज्जने भवतस्तथैव । अन्नम् । बलम् । विज्ञानम् । ध्यानम् । चित्तम् । सङ्कल्पः । मनः । वाक् । नाम । मन्त्राः । कर्माणि च । आत्मत एव भवन्ति । पदानीमानि यथास्थानं व्याख्यातानि । इत्थं सर्वमात्मत एते प्राप्नुवन्तीत्यर्थः । आत्मशब्दस्य पुनरावृत्तिर्द्योतयति यदात्मत एव इदं सर्वंजायते नान्यस्मात् ॥ १ ॥

अनुवाद—निश्चय, ऐसे ब्रह्म को साक्षात् करते, ऐसे को मनन करते और ऐसे को विशेष रीति से जानते हुए विद्वान् को आत्मा ( परमात्मा ) से प्राण, आत्मा से आशा, आत्मा से स्मर ( स्मृति ) आत्मा से आकाश, आत्मा से तेज, आत्मा से जल, आत्मा से आविर्भावतिरोभाव, आत्मा से अन्न, आत्मा से बल, आत्मा से विज्ञान, आत्मा से ध्यान, आत्मा से चित्त, आत्मासे सङ्कल्प, आत्मा से मन, आत्मा से वाणी, आत्मा से नाम, आत्मा से मन्त्र, आत्मा से कर्म, आत्मा ही से सब पदार्थ, आत्मा से ही सब कुछ प्राप्त होता है ॥ १ ॥

पदार्थः—यहां सम्पूर्ण प्रपाठक के अभिप्राय को संक्षेप से दिखलाया है । ब्रह्मज्ञानी को व्यवहारिक पदार्थ भी परमात्मा से ही प्राप्त होता रहता है । अर्थात् निष्काम पुरुष को आत्मविज्ञानातिरिक्त किसी वस्तुकी आवश्यक्ताही नहीं होती । सदा वह परमात्मामें ही निमग्न रहता है (ह+वै) यह निश्चय है कि (एवं पश्यतः) इस प्रकार के द्रष्टा (एवं मन्वानः) इस प्रकारके मन्ता ( एवं विजानतः ) इस प्रकार के विज्ञाता ऐसे ( तस्य+एतस्य ) उस इस प्रसिद्ध साधक के ( आत्मतः+एव+इदम्+सर्वम् ) ब्रह्मके द्वारा ही यह सांसारिक सब पदार्थ प्राप्त होता है । इस विषय को आगे दिखलाते हैं ( आत्मतः+प्राणः ) आत्मा से प्राण ( आत्मतः+आशा ) आत्मा से आशा ( आत्मतः+स्मरः ) आत्मा से स्मरण ( आत्मतः+आकाशः ) आत्मा से प्रकाश ( आत्मतः+तेजः ) आत्मा से तेज ( आत्मतः+आपः ) आत्म से जल ( आत्मतः+आविर्भावतिरोभावौ ) आत्मा से आविर्भाव=प्रकाश, तिरोभाव=अप्रकाश ( आत्मतः+अन्नम् ) आत्मा से अन्न ( आत्मतः-

बलम् ) आत्मा से बल ( आत्मतः+विज्ञानम् ) आत्मा से विज्ञान ( आत्मतः+ध्यानम् ) आत्मा से ध्यान ( आत्मतः+चित्तम् ) आत्मा से चित्त ( आत्मतः+सङ्कल्पः ) आत्मा से सङ्कल्प ( आत्मतः+मनः ) आत्मा से मन ( आत्मतः+वाक् ) आत्मा से वाणी ( आत्मतः+नाम ) आत्मा से नाम ( आत्मतः+मन्त्राः ) आत्मा से मन्त्र ( आत्मतः+कर्माणि ) आत्मा से कर्म इस प्रकार आत्मा के मनन से ही निखिल वस्तु की प्राप्ति हो सकती है ॥ १ ॥

भाष्याशयः—यहां आत्म शब्द से जीवात्मा परमात्मा दोनों का ग्रहण होसकता है इस जीवात्मा में भी अनन्त शक्तियां हैं। अभ्यास के द्वारा वे प्रकट होती रहती हैं। इसी हेतु जगत् में श्रवण मनन निदिध्यासन के द्वारा यही आत्मा अपूर्व २ वस्तु का जिस को प्रथम लोगों ने स्वप्न में भी नहीं देखा था और जो अत्यन्त आश्चर्य जनक है, आविष्कृत करता है। इसीहेतु योगादिशास्त्रों में आत्मा के गुण अनन्त कहे गये हैं यहां तक कि सर्वज्ञता आदि की भी पदवी इसको दीगई है। इसमें सन्देह नहीं कि जो साधक आत्मा से ही आत्म तत्त्व की जिज्ञासा में लगे रहते हैं वे अद्भुत प्रकार के कार्य करने में कभी न कभी समर्थ होते हैं। जगत् में मानुषीय विभूति जो कुछ देखते हैं वे सब ही इसी जीवात्मा से आविर्भूत हुए हुए हैं। इस आत्मा के साक्षात् करने के पश्चात् उस परमात्मा का साक्षात् करना सहज होजाता है। इस प्रवाक में सम्पूर्ण प्रपाठक का सार दिखलाया गया है ॥१॥

## तदेष श्लोको न पश्यो मृत्युं पश्यति न रोगं नोत दुःखताꣳ सर्वꣳ ह पश्यः पश्यति सर्वमाप्नोति सर्वश इति ॥ २ ॥ ( क )

तत् । एषः । श्लोकः । न । पश्यः । मृत्युम् । पश्यति । न । रोगम् । न । उत । दुःखताम् । सर्वम् । ह । पश्यः । पश्यति । सर्वम् । आप्नोति । सर्वशः । इति ॥२॥

भाष्यम्—तदिति । तत्तत्र विदुषो विज्ञानविषये एष वक्ष्यमाणोऽयं । श्लोकः श्लोक प्रमाणमपि वर्त्तते । तथाहि पश्यः पश्यतीति पश्यः । यथोक्तदर्शी विद्वान् इत्यर्थः । मृत्युं मरण भयम् । न पश्यति न जानाति । न रोगम् । आधिं व्याधिञ्च न प्राप्नोति । उत तथा च । न दुःखताम् । अन्यदपि किमपि दुःखम् । यद्वा । दुःखभावमपि न पश्यति । तर्हि स विद्वान् किमपि पश्यति न वेत्याह । पश्यः स यथोक्तभूमदर्शी । अन्ते । पश्यति ब्रह्मानन्दमेव पश्यति । अतएव सर्वं वस्तु आनन्दकरम् । सर्वशः सर्वतो भावेन सर्वेषां सकाशाद्वा प्राप्नोति आप्नोति । इति ॥ २ ॥ ( क )

अनुवाद—उस विषय में यह श्लोक है। वह ब्रह्मदर्शी ( पुरुष ) मृत्यु को नहीं देखता है। न रोग और न दुःखता को देखता है वह ब्रह्मदर्शी ब्रह्म को ही देखता है। अतः अन्त में सब प्रकार से सब वस्तु को अथवा ब्रह्म को ही प्राप्त होता है ॥२॥ (क)

पदार्थः-( तत् ) उस ब्रह्मज्ञानी के विषय में ( एषः ) यह वक्ष्यमाण ( श्लोकः ) श्लोक प्रमाण है (पश्यः) उस भूमा ब्रह्म को यथार्थ प्रकार से देखने वाला (मृत्युम्) मरण जनित भय को ( न+पश्यति ) नहीं देखता है ( रोगम् ) तीनों प्रकार के रोगों को ( न+पश्यति ) नहीं देखता है ( न+उत+दुःखताम् ) और दुःखभाव को नहीं देखता है। तो क्या ब्रह्मदर्शी पुरुष कुछ भी देखता है वा नहीं। सो आगे कहते हैं ( पश्यः ) वह ब्रह्मदर्शी ( सर्व+ह ) ब्रह्म को ही ( पश्यति ) देखता है इस हेतु ( सर्वशः ) सब प्रकार से ( सर्वम्+आप्नोति ) सर्व को ही पाता है। यहां सर्व शब्द ब्रह्मवाचक भी होसकता है क्योंकि सबों का आधार वही है इसलिये वह सर्व नाम से भी प्रसिद्ध होता है इति ॥ २ ॥ ( क )

**स एकधा भवति त्रिधा भवति पञ्चधा सप्तधा नवधा चैव पुनश्चैकादशः स्मृतः शतञ्च दशैकश्च सहस्राणि च विंशतिः ॥ २ ॥ ( ख )**

सः । एकधा । भवति । त्रिधा । भवति । पञ्चधा । सप्तधा । नवधा । च । एव । पुनः । च । एकादशः । स्मृतः । शतम् । च । दश । च एकः । च । सहस्राणि । च । विंशतिः ॥ २ ॥ ( ख )

भाष्यम्—सइति । ब्रह्मविदुषः पुरुषस्य माहात्म्यं दर्शयति । सः ब्रह्मवित् पुरुषः एकधा भवति । सर्वत्र एकः प्रधानो भवति । त्रिधा भवति एकोऽपिसन् अनेक इव भवतीत्यर्थः । कथमिदं सम्पद्यते । समर्थस्य ब्रह्मज्ञानिनः सर्वदा परोपकारपरायणस्यानुगायिनोऽनेके जायन्ते । यथा महर्षेः श्रीमद्दयानन्दस्य सन्ति च शतशोऽनुगामिनः । अतएकोऽपि स अनेक इव प्रतिभाति । ये तु योगबलेन स योगी बहूनि शरीराणि विरचय्य स्वेच्छया त्रिधा पञ्चधा सप्तधा नवधा एवं सहस्रधा लक्षधा भवितुमर्हति इति कल्पयन्ति ते प्रमादमेव कुर्वन्ति ॥ २ ॥ ( ख )

अनुवाद—वह एक होता है वह तीन, पांच, सात, नव होता है। पुनः वह एकादश कहलाता है। वह सौ दश, एक, सहस्र, बीस होता है ॥ २ ॥( ख )

पदार्थः—आगे ब्रह्मवित् पुरुष का माहात्म्य दिखलाया जाता है ( सः ) वह ब्रह्म-

वित् पुरुष (एकधा+भवति) ज्ञान के पूर्व वह एकही रहता है पश्चात् (त्रिधा+भवति) तीन होता है (पञ्चधा) पांचप्रकार (सप्तधा) सात प्रकार (नवधा+च+एव) नव प्रकार होता है (पुनः+च+एकादशः+स्मृतः) पुनः वह एकादश कहलाता है (शतम्+च) सौ (दशच) दश (एक+च) एक (सहस्राणि च) सहस्र और (विंशतिः) बीस होता है ॥ २ ॥ (ख)

भाष्यशयः—जब विद्वान् पुरुष परोपकार में परायण, आत्म दर्शन में यत्नवान्, विजितेन्द्रिय, आत्मरति, आत्मक्रीड़ आदि होता है। तब उस के अनेक अनुगामी हो जाते हैं उसका बल सम्राट् से भी बढ़ जाता है। इस प्रकार यद्यपि वह एकही है परन्तु वह यथार्थ में अनेक है उसके अनुगामी शतशः लक्षशः हो जाते हैं। यही योगी विद्वान् तीन २ पांच सात आदि होता है। इस समय महर्षि श्रीमद्दयानन्द सरस्वतीजी के सहस्रों अनुगामी वर्त्तमान हैं। वह एक रहते हुए भी अनेक हैं। योग के बल से योगी अनेक शरीर धारणकर एक दो तीन चार सहस्र लक्ष अनन्त होता है ऐसा कहने वाले प्रमाद युक्त हैं क्योंकि वह नवीन आत्मा उत्पन्न कर ही नहीं सकते तो फिर भौतिक शरीर बनाने से ही क्या लाभ हुआ आत्मा का खण्ड भी नहीं कर सकते इत्यादि हेतुओं का अनुसन्धान करना ॥ २ ॥ (ख)

**आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः स्मृतिलम्भे सर्वग्रन्थीनां विप्रमोक्षस्तस्मै मृदितकषायाय तमसस्पारं दर्शयति भगवान् सनत्कुमारस्तꣳ स्कन्द इत्याचक्षते तꣳ स्कन्द इत्याचक्षते॥२॥**

आहारशुद्धौ। सत्त्वशुद्धिः। सत्त्वशुद्धौ। ध्रुवा। स्मृतिः। स्मृतिलम्भे। सर्वग्रन्थीनाम्। विप्रमोक्षः। तस्मै। मृदितकषायाय। तमसः। पारम्। दर्शयति। भगवान्। सनत्कुमारः। तम्। स्कन्दः। इति। आचक्षते। तम्। स्कन्दः। इति। आचक्षते ॥ २ ॥

भाष्यम्—आहारशुद्धाविति। आह्रियत इत्याहारः। शब्दादिविषयविज्ञानमत्राहारो निगद्यते। यथा भोक्तुर्भोगायाहारो भोजनं भवति। तथैव शब्दादिविषयज्ञानमेव आत्मन आहारोऽस्ति। तेनायमर्थः। आहारस्य विषयोपलब्धिलक्षणस्य विज्ञानस्य शुद्धिः। आहारशुद्धिः। रागद्वेषमोहदोषैरसंस्पृष्टविषयविज्ञानमित्यर्थः। आहारशुद्धौ रागद्वेषमोहदोषैर्विरहिते शब्दादिविषयविज्ञाने सति सत्त्वशुद्धिः सत्वस्यान्तःकरणस्य शु-

द्धिर्नैर्मल्यं भवति । सत्त्वशुद्धौ सत्त्वशुद्धौ सत्याम् । ध्रुवा स्मृतिः भूतात्मविज्ञानविषया ध्रुवाऽविच्छिन्ना स्मृतिः स्मरणं भवति । स्मृतिलम्भे स्मृतेर्लम्भः स्मृतिलम्भः प्राप्तिः । स्मृत्यां लब्धायां सत्याम् । सर्वग्रन्थीनाम् । सर्वेषाम् अविद्याकृतानर्थपाशरूपाणाम् । अनेकजन्मान्तरानुभवभावनाकठिनीकृतानाम् हृदयाश्रयाणाम् । ग्रन्थीनाम् । विप्रमोक्षः । विशेषेण मोक्षणं विनाशो भवति । यत एवमुत्तरोत्तरं यथोक्तमाहारशुद्धिमूलं तस्मात् सा कार्येत्यर्थः । इत्थं सर्वं शास्त्रार्थमशेषेणोक्त्वाऽऽख्यायिकामुपसंहरति । तस्मावित्यादिना । भगवान् सनत्कुमारः प्राप्तैश्वर्यो लब्धभूमाविज्ञानः पूजावान् सनत्कुमारो महर्षिः । मृदितकषायः । वार्क्षादिरिव कषायो रागद्वेषमोहदोषः । सत्त्वस्य रञ्जनारूपत्वात् । सज्ज्ञानवैराग्याभ्यासरूपक्षालनेन मृदितो विनाशितः कषायो यस्य स मृदितकषायः । तस्मै निखिलान्तःकरणदोषविनिर्मुक्ताय तस्मै नारदाय तमसः अविद्यालक्षणादज्ञानात् पारम् परमार्थतत्त्वं दर्शयति दर्शितवानित्यर्थः । तं स्कन्द इत्याचक्षते तं भगवन्तं सनत्कुमारं केपि ज्ञानिनः । स्कन्द इत्याचक्षते । कथयन्ति । द्विर्वचनमध्यायसमाप्त्यर्थम् ॥२॥

अनुवाद—आहार शुद्धि से सत्त्वशुद्धि, सत्त्वशुद्धि से ध्रुवास्मृति, ध्रुवास्मृतिकी प्राप्ति से सर्व ग्रन्थियों का विनाश होता है (इसप्रकार) भगवान् सनत्कुमार ने मृदितकषाय नारदजी को अविद्याके पारको दर्शाया । उस भगवान् सनत्कुमारको स्कन्द कहते हैं । उनको स्कन्द कहते हैं ॥ २ ॥

पदार्थः—(आहार शुद्धौ) शब्द स्पर्श रूपरस गन्धस्वरूप जो विषय उनका जो ज्ञान उसे आहार यहां कहते हैं ! आत्माका आहार यही सब है । आहार की जो शुद्धि उसे आहार शुद्धि कहते हैं । अर्थात् राग द्वेष मोह इन तीनों दोषों से रहित जो शब्दादि विषय विज्ञान उसकी जो शुद्धि निर्म्मलता वह आहार शुद्धि । इस प्रकार आहार की शुद्धि होने पर (सत्त्वशुद्धिः) अन्तःकरण की शुद्धि होती है और उसकी शुद्धि होनेपर (ध्रुवा+स्मृतिः) उस भूमा परमात्मा में निश्चय स्मृति स्मरण होता है ( स्मृतिलम्भे ) और स्मृतिकी प्राप्ति होने से ( सर्वग्रन्थीनाम् ) हृदय की सकलग्रन्थियों का ( विप्रमोक्षः ) सर्वथा नाश होता है । इस प्रकार सम्पूर्ण विद्या का वर्णन करके अब आख्यायिका को समाप्त करते हैं (भगवान्+सनत्कुमारः) भगवान् सनत्कुमारजी ने ( मृदितकषायाय) जिनकेहृदयसे सब दोष विनष्ट होगये हैं ऐसे ( तस्मै ) उस नारद को ( तमसः ) अज्ञानरूप अन्धकार से ( पारम् ) पार ले जाकर परमार्थतत्त्वको ( दर्शयति ) दर्शाया ( तम्) उस सनत्कुमार को ( स्कन्दइति ) स्कन्द नाम से ( आचक्षते ) लोक कहते हैं (तम्+स्कन्द+इत्याचक्षते ) उनको स्कन्द कहते हैं ॥ २ ॥

इतिषड्विंशखण्डस्य संस्कृतभाष्ये समाप्ते ॥ २६ ॥

# ॥ समीक्षा ॥



इस सम्पूर्ण सप्तम खण्ड का संक्षिप्त विवरण यह है कि भगवान् सनत्कुमार के निकट जा नारद बोले कि हे भगवन् ! मुझ को आत्मज्ञान का उपदेश करें सनत्कुमार जी ने उन की विद्या के विषय पूछा कि आप जो जानते हैं प्रथम उन को सुनाइये तब हम उस के आगे उपदेश करगें । नारद ने पढ़ी सब विद्याएं सुनाईं । तदनन्तर क्रमशः एक दूसरे से अधिकतर वस्तु को सनत्कुमार कहते गये हैं वे ये हैं—ऋग्वेदादि नाम हैं । नाम से अधिकतर वाणी है । वाणी से मन । मन से सङ्कल्प । सङ्कल्प से चित्त । चित्त से ध्यान । ध्यान से विज्ञान । विज्ञान से बल । बल से अन्न । अन्न से जल । जल से तेज । तेज से आकाश । आकाश से स्मर ( स्मरण=स्मृति ) स्मृति से आशा । आशा से प्राण अधिकतर हैं । यहां प्राण की अधिकतरता सुन नारद चुप हो गये । पश्चात् सनत्कुमार ने कहा कि हे नारद ! यथार्थ में " अतिवादी " वह है जो सत्य के साथ अतिवाद करता है । प्राण तक ही अतिवाद की समाप्ति नहीं तब नारद ने कहा कि मैं सत्य की जिज्ञासा करता हूं । तदनन्तर सनत्कुमार ने यह कहा है कि विज्ञान से सत्यता में, मनन से विज्ञान में, श्रद्धा से मनन में, निष्ठा से श्रद्धा में, क्रिया से निष्ठा में और सुख से क्रिया में दृढ़ता होती है । वह सुख हे नारद ! केवल भूमा में है । जो सर्वत्र व्याप्त है । इसी आत्मा की उपासना करो इस प्रकार आत्मोपदेश नारद से भगवान् सनत्कुमार ने किया है ।

सनत्कुमार—यह नाम अन्य ईशावास्यादि ९ नवों उपनिषद में कहीं नहीं आया है। वैदिक समय में यह नाम प्रसिद्ध नहीं पाया जाता है । सनत्=सर्वदा । कुमार=बालक जो सर्वदा बालक रहे उसे सनत्कुमार कहते हैं यह इस शब्द का अर्थ है पुराण में इस की बहुत काल्पनिक कथाऐं हैं ये चार भाई थे ऐसा सुना जाता है । सनक, सनन्द, सनातन और सनत्कुमार । जो आजकल पुराण की रीति से तर्पण किया जाता है उस पद्धति में तीन भाइयों के नाम आये हैं यथा "सनकश्च सनन्दश्च तृतीयश्च सनातनः" ब्रह्मवैवर्त पुराण में चारों नाम आए हैं यथा "सनत्कुमारो धर्म्मश्च सनकश्च सनातनः। सनन्दश्चापि सूर्यश्च येऽन्ये वा ब्रह्मणः सुताः" इसी प्रकार भागवत आदि में भी इन की गाथा पाई जाती है । ये चारों ब्रह्म पुत्र कहलाते हैं ।

नारद—यह नाम भी अन्य नवों उपनिषदों में नहीं आया है । " नारं परमात्म विषयक ज्ञानं ददातीति नारदः " परमात्म सम्बन्धी ज्ञान को जो देवे उसे नारद

कहते हैं। अथवा "नारं नर समूहं द्यति खण्डयति कलहेनेति नारदः" जो नार=मनुष्य समूह को द्यति=कलह करने से खण्ड करे वह नारद। इस प्रकार इस शब्द का अर्थ करते हैं इनके विषय में भी पौराणिकी गाथाऐं बहुत हैं।

भूमा—इस प्रकरण में भूमा शब्द ब्रह्म वाचक है। इस के प्रमाण में वेदान्त के दो सूत्र हैं यथा—भूमा सम्प्रसादादध्युपदेशात्। ८। धर्म्मोपपत्तेश्च"। ९। वेदान्त सूत्र अ० १। पाद। ३। वेदान्त शास्त्र के प्रथमाध्याय में उन शब्दों के ऊपर विशेष मीमांसा कीगई है जो शब्द अनेकार्थक हैं और जिन के अर्थ में श्रवण मात्र से सन्देह उत्पन्न हो जैसे आकाश, प्राण, अक्षर आदिक। भूमा शब्द में यह सन्देह होता है कि जैसे महिमा, लघिमा, गरिमा, अणिमा आदिक शब्द भाव वाचक हैं अर्थात् महिमा से महत्त्व=बडप्पन, लघिमा से लघुता=हलकापन, गरिमा से गुरुता, अणिमा से अणुता का बोध होता है इसी प्रकार भूमा से बहुत्व=बहुतपना=बहुताई का बोध होता है। क्योंकि बहु शब्द से भाव अर्थ में "इमनिच्" प्रत्यय होनेपर भूमा शब्द सिद्ध होता है। तब यह नाम ब्रह्म का कैसे हो सक्ता है। ब्रह्म एक है बहुत नहीं। और भाव में प्रत्यय है इससे सन्देह होता है क्यों कि ब्रह्म का नाम महान् हो सकता है "महिमा" नहीं। महिमा तो महान् पदार्थ के भाव का नाम होता है इसी प्रकार कदाचित "बहु" ब्रह्म का नाम हो भी सकता है भूमा नहीं। एवं यह भूमा शब्दार्थ प्राण में संघटित हो सकता इत्यादि शङ्का के समुत्थान होने से वेद व्यास ने निर्णयार्थ दो सूत्र रचे हैं जिन से सिद्ध किया हैं कि यहां भूमा शब्द ब्रह्मवाचक है। इन सूत्रों पर के भाष्य देखो।

इति श्रीशिवशङ्कर शर्म कृते छान्दोग्योपनिषद्भाष्ये सप्तमप्रपाठकस्य संस्कृतभाषा भाष्ये समाप्ते ॥ ७ ॥



ओ३म् ।

# अथाष्टमः प्रपाठकः प्रारभ्यते ॥

## अवतरणिका ( )

अयं प्रपाठकः पूर्वोक्तं सर्वमुपसंहरन्निव दृश्यते । अत्र वेदान्तस्य सर्वा मर्यादा व्याख्याता वेदितव्याः । यथास्थानं तत्सर्वमुपरिष्टात् समालोचयिष्यामः। सम्प्रति तु ब्रह्मोपासनास्थानदिदर्शयिषया दहराकाशं व्यपदिशति । अध्यात्माधिदैवतभेदेनोपासनद्वयं प्राधान्येन पूर्वं स्थाने स्थाने प्रशासितम् । सप्तमप्रपाठके भूमप्रकरणस्योपसंहारेण "सएवाधस्तात् स उपरिष्टात् स पश्चात्" ७ । २५ । १ एवंविधैः शास्त्रैर्भूम्नः सर्वत्रगतत्वं दर्शयित्वा । "न पश्यो मृत्युं पश्यति न रोगं नोत दुःखताम् । सर्वं ह पश्यः पश्यति सर्वमाप्नोति सर्वशः" ७ । २६ । २ ॥ एवं जातीयकैर्वाक्यैर्भूमोपासकस्य त्रिविधदुःखात्यन्तनिवृत्तिमप्यवोचत् । क्व च तत्तु प्राप्नुयात् । कथञ्च जिज्ञासुरुपासनामारभेत । असंदिग्धम्—तद्ब्रह्म आवृत्तचक्षुषोऽन्तर्लीनचित्तवृत्तयो धीराः "तमात्मस्थम्" दृष्ट्वाऽमृतत्वं शाश्वतमश्नुवन्ति । अन्यथादुष्प्रापमेवतद्ब्रह्मेत्यतो मन्दमत्युपासकचित्तवृत्तीर-

---

भाषा—यह प्रपाठक पूर्वोक्त सब विषयों को उपसंहारकरता हुआ दीखता है इसमें वेदान्त की सब मर्यादा व्याख्यात जाननी चाहिये । इसको यथास्थान में आगे विचारेंगे। सम्प्रति ब्रह्मोपासनाके स्थान को दर्शानेकी इच्छासे "दहराकाश" का उपदेश करते हैं। अध्यात्म अधिदैवतभेद से प्रधानतया दो प्रकार की उपासना, पूर्व, स्थान स्थान में प्रशासित हुई है । सप्तम प्रपाठक के "भूम प्रकरण" के उपसंहारमें ( स एव० ) वही नीचे, वहीऊपर वही पूर्व, वही पश्चिम में है । ऐसे शास्त्रों से भूमा का सर्वगतत्व दरशा कर ( न पश्यः ) ब्रह्मदर्शी न तो मृत्यु को, न रोग, न दुःखभाव को देखता किन्तु सर्वत्र ब्रह्म को ही देखता और उसीको सब प्रकार से पाता है ऐसे वाक्यों से ब्रह्मोपासक की त्रिविधदुःखात्यन्त निवृत्ति भी कही। परन्तु उसको कहां प्राप्तकरे । और जिज्ञासु कैसे उपासना आरम्भ करे । निःसन्देह उस ब्रह्मको आवृत्तचक्षु अन्तर्लीनचक्षुवृत्ति धीर "आत्मस्थ" देखकर शाश्वत अमृतत्व को पाते हैं। अन्यथा वह ब्रह्म दुष्प्राप ही है । अर्थात् उस ब्रह्म को

कत्र संयमयितुं स्वहृदयस्थस्य दहराकाशस्योपासनाविधिं प्रदर्शयति। योगशास्त्रेऽपि "ततः प्रत्यक्चेतनाधिगमोऽप्यन्तरायाभावश्च" । यो० सू० १।२९॥ "तदा द्रष्टुः स्वरूपेऽवस्थानम्"।यो० १।४ ॥ एतेन यदान्तर्मुखीन उपासको भवति तदैव ब्रह्म प्राप्नोति । तदैव च ब्रह्मणि तस्योपासकस्य सम्यक् स्थितिरप्युपपद्यते । इयमेव शाश्वती मर्य्यादा वेदान्तशास्त्रस्य । इममेवार्थं प्रतिपादयन्ति सन्ति बहूनि वाक्यानि महर्षीणाम् । तद्यथाः—

(१) "अयमन्तर्हृदय आकाशस्तदेतत् पूर्णमप्रवर्ति । छा० ३ । १२ । ९॥ (२) एष म आत्मान्तर्हृदयेऽणीयान् व्रीहेर्वा यवाद्वा ३ । १४ । ३ ॥ (३) स वा एष आत्मा हृदि तस्यैतदेव निरुक्तं हृदयमिति तस्माद्धृदयम् । छा० ८ । ३ । ३ ॥ (४) अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषोऽन्तरात्मा सदा जनानां हृदये सन्निविष्टः । कठ ६ । १७ ॥

---

योगीगण हृदय में ही देखते हैं । इसीहेतु उपासकों की चित्तवृत्तियों को एकत्र बांधने के लिये स्वहृदयस्थ "दहराकाश" की उपासना की विधि को उपदेश करते हैं । योगशास्त्र में भी यही कहागया है ( ततः ) उस प्रणव के विचार से ( प्रत्यक् चेतनाधिगमः ) अन्तःकरण में स्थित चेतनारूप आत्मा ( परमात्मा ) का ( अधिगमः+अपि ) साक्षात् कार भी होता है ( च ) और ( अन्तरायाभावः ) अखिलविघ्नों का नाश होता है और ( तदा ) तब ही ( द्रष्टुः ) सर्व द्रष्टा ब्रह्म के ( स्वरूपे ) स्वरूप में ( अवस्थानम् ) जीवात्मा की स्थिति होती है । इससे यह सिद्ध होता है कि जब साधक अन्तर्मुखीन होता है तब ही ब्रह्मानन्द को प्राप्त करता है । और तब ही ब्रह्म में उपासक की सर्वथा स्थिति होती है यही वेदान्त शास्त्र की शाश्वती मर्यादा है । इसी अर्थ को प्रतिपादन करते हुए महर्षियों के बहुत वाक्य हैं । कतिपय वाक्य यहां दर्शाये जाते हैं—

( अयम् ) यह ( अन्तर्हृदये ) हृदय के अन्तर बीच ( आकाशः ) ब्रह्म है ( तद्+एतत् ) वह यह ब्रह्म ( पूर्णम् ) सर्वत्रपूर्ण ( अप्रवर्त्ति ) परिवर्तन रहित है ॥ १ ॥ ( एष आत्मा ) यह परमात्मा ( मे ) मेरे ( अन्तर्हृदये ) हृदय के बीच में है ( व्रीहेः ) व्रीहि से ( यवाद्+वा ) यव से ( अणीयान् ) अति सूक्ष्म है ॥ २ ॥ ( स वै ) वह ( एष आत्मा ) यह आत्मा ( हृदि ) हृदय में है ( तस्य ) उस हृदयका ( एतत्+एव ) यही ( निरुक्तम् ) निर्वचन=अर्थ है ( हृदि+अयम् ) यह ब्रह्म हृदय में है ( तस्मात् ) इस हेतु ( हृदयम् ) यह हृदय कहलाता है ॥ ३ ॥ ( अङ्गुष्ठमात्रः ) अतिसूक्ष्म ( अन्तरात्मा ) जीवात्मा में भी व्यापक ( पुरुषः ) सर्वत्र पूर्ण ब्रह्म ( सदा ) सर्वदा ( जनानां हृदये ) मनुष्यों के हृदय में ( सन्निविष्टः ) स्थित है ॥ ४ ॥ ( तस्मि-

( ५ ) तस्मिन्नन्तर्हृदये यथाव्रीहिर्वा यवो वा सएष सर्वस्येशान सर्वस्याधिपतिः सर्वमिदं प्रशास्ति यदिदं किञ्च । बृ० ५ । ६ । १ ॥ ( ६ ) एष देवो विश्वकर्मा महात्मा सदा जनानां हृदये सन्निविष्टः । श्वेताश्वतर । ४ । १७ ॥ ( ७ ) ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन ! तिष्ठति । गीता १८ । ६१ ॥ ( ८ ) आत्मस्थमपि क्वचित् तदुक्तम् । यथा । तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् । कठ ५ । १२ ॥

"ब्रह्मपुरम्"

ब्रह्मणः स्थिते रेव हृदयं ब्रह्मपुरमभिधीयते । तद्यथा "अथयदिदमस्मिन् ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकम् । छा० ८ । १ । १ ॥ दिव्ये ब्रह्मपुरे ह्येष व्योम्न्यात्मा प्रतिष्ठितः" । मु० २ । २ । ७ ॥ इत्येवंविध पूर्वोक्त वर्णनेन मनसोगत्यवरोधाय किञ्चित्स्थानविशेषावश्यकताप्रतीतेर्बाह्यजगतोऽनन्तत्वात् अतिसूक्ष्मं हृदयाकाशं निर्दिष्टं महर्षिभिः । उपनिषदां सिद्धान्तमेवोपासितुं योगशास्त्रस्य प्रवृत्तिः । मनोवशीकरणाय तत्रोक्ताः सर्वे उपाया उपासनीयाः । परन्त्वयंविषयः परमोपयोगितया सर्वदा स्मरणीयो यत् । यत्र यत्र महर्षयो हृ-

---

न् ) उस ( अन्तर्हृदये ) हृदय के बीच में ( यथा व्रीहिर्वा ) अति सूक्ष्म ब्रह्म व्याप्त है ( स एषः ) वह यह ब्रह्म सबों का ईश सर्वाधिपति है और जो कुछ है सब का शासन वही कर रहा है ॥ ५ ॥ ( एष देवो वि० ) यह विश्वकर्त्ता परमात्मा सर्वदा मनुष्यों के हृदयमें स्थित है ॥ ६ ॥ ( ईश्वरः ) हे अर्जुन! ईश्वर सबों के हृदय में स्थित है । ॥ ७ ॥ कहीं ब्रह्म को आत्मस्थ कहा गया है यथा ( तमात्मस्थम् ) उस ब्रह्म को जो धीर आत्मस्थ देखते हैं उनको ही शाश्वत सुख प्राप्त होता है । दूसरों को नहीं । आत्म शब्द का अर्थ यहां शरीर बुद्धि आदि भी हो सकता है ॥ ८ ॥

हृदय में ब्रह्मस्थित है इसी हेतु इसको ब्रह्मपुर कहते हैं ( अथ० ) इस ब्रह्मपुर में जो यह ( दहरम् ) अतिसूक्ष्म ( पुण्डरीकम् ) कमलाकार प्रदेश है । उस में ब्रह्मव्याप्त है इत्यादि ( दिव्ये ) दिव्य ब्रह्मपुर में यह ब्रह्मस्थित है । इत्यादि पूर्वोक्त वर्णन से ऋषियों का विस्पष्ट अभिप्राय विदित है कि मन की गति को अवरुद्ध करने के लिये कोई स्थान विशेष चाहिये । बाह्य जगत के अनन्त होने से अतिसूक्ष्म हृदयाकाश का ही निर्देश किया है । योगशास्त्र में मन वशीकरण के जितने उपाय हैं वे सब ग्राह्य हैं । इनहीं उपनिषदों के सिद्धान्त की उपासनार्थ योग शास्त्र की प्रवृत्ति है । एक यह विषय परमोपयोगितया सर्वदा स्मरणीय है कि जहां महर्षि हृदयाकाश में ब्रह्म के ध्यान के लिये उपदेश करते हैं वहां ही यह भी कह दे-

दयाकाशं ब्रह्मोपासनाय निर्दिशन्ति तत्र तत्र नेदं ब्रह्म हृदयस्थमात्रमेव किन्तु हृदयदेशाद् बहिरपि सर्वत्रगतं वर्तत इत्यपि ब्रुवन्ति । पश्यन्तुतावत् । छान्दोग्ये "एष म आत्माऽन्तर्हृदये ज्यायान् पृथिव्या ज्यायानन्तरिक्षादित्यादि" पुनः मुण्डके "दिव्ये ब्रह्मपुरे ह्येष हिरण्मये परे कोशे विरजं ब्रह्म निष्कलम्" इत्युक्त्वाग्रे । "ब्रह्मैवेदममृतं पुरस्ताद् ब्रह्म पश्चाद् ब्रह्म दक्षिणतश्चोत्तरेण । अधश्चोर्ध्वञ्च प्रसृतं ब्रह्मैवेदं विश्वमिदं वरिष्ठम्" मु० २ । २ । ११ । सर्वत्रैवमूह्यम् । वेदान्तसूत्रेषु शास्त्रार्थोऽयं सम्यङ् निर्णीतः । विस्तरभयान्नोलिख्यते । तत्रैव मीमांसनीयः । इति ॥

---

ते हैं कि यह ब्रह्म केवल हृदयमात्र में नहीं किन्तु सर्वत्र व्याप्त है । देखो छान्दोग्य में जहां ब्रह्म को हृदयस्थ कहा है वहां ही ( एष म आत्मा ) यह मेरे अन्तर्हृदयस्थ ब्रह्म पृथिवी अन्तरिक्ष और सर्व लोकलोकान्तर से बहुत ही बड़ा है पुनः ( दिव्ये ) दिव्य ब्रह्मपुर में वह ब्रह्म व्याप्त है । इत्यादि कह आगे कहते हैं कि ( ब्रह्मैवेदम् ) यह ब्रह्म की अमृत स्वरूप है यही आगे, पीछे, उत्तर, दक्षिण ऊपर नीचे सर्वत्र व्याप्त है इसी प्रकार सर्वत्र संगति है । वेदान्त सूत्रों में इस शास्त्रार्थ का अच्छे प्रकार निर्णय किया गया है । विस्तार भय से नहीं लिखते हैं वहां ही मीमांसा करलेना ।

## अथ यदिदमस्मिन् ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म-दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशस्तस्मिन् यदन्तस्तदन्वेष्टव्यं तद्वाव विजिज्ञासितव्यमिति ॥ १ ॥

अथ । यद् । इदम् । अस्मिन् । ब्रह्मपुरे । दहरम् । पुण्डरीकम् । वेश्म । दहरः । अस्मिन् । अन्तराकाशः । तस्मिन् । यत् । अन्तः । तत् । अन्वेष्टव्यम् । तत् । वाव । विजिज्ञासितव्यम् । इति ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति । अथ भूमविद्यानन्तरम् । चित्तवृत्तिनिरोधाय दहराकाशविद्यामारभते । ब्रह्मणः परमात्मनः पुरम् । ब्रह्मपुरं शरीरम् । यद्वा ब्रह्मपूरिति ब्रह्मपुरम् "ऋक्पूरब्धूःपथामानक्षे" ५ । ४ । ४ ॥ इति समासान्ताकारः । "पूःस्त्री पुरी नगर्यौ वा पत्तनं पुटभेदनम् । स्थानीयं निगमोऽन्यत्तु यन्मूलं नगरात्पुरम् ॥ इति नपुसंकपुरशब्दोऽप्युपलभ्यते । अस्मिन् ब्रह्मपुरे शरीरे यदिदं दहरं सूक्ष्मम् । पुण्डरीकं कमलम् । तदेव वेश्म भवनम् । वेश्मेव । अस्तीतिशेषः । अस्मिन् दहरपुण्डरीके वेश्मनि । यो दहरः सूक्ष्मः । अन्तराकाशः अन्तर्वर्ती । आकाशः परमेश्वरोब्रह्म । तस्मिन् दहराकाशे सूक्ष्मे ब्रह्मणि इत्यर्थः ।

यदन्तः । यद् अन्तर्वर्तिगुणजातम् । तत् । तदुभयम् । अन्तराकाशस्तदन्तर्वर्ति गुणजातञ्च । उभयम् । अन्वेष्टव्यम् । तद्वाव तदेव । विजिज्ञासितव्यमिति ॥

विदितसद्ब्रह्मज्ञानी ब्रह्मजिज्ञासुश्च द्वावुपासकौ । ब्रह्मज्ञानिनः पुरुषस्योपासनास्थान नियमो न क्वापि विधीयते । अधश्चोर्ध्वं प्रसृतं ब्रह्म समत्वेन सर्वत्रनिरीक्षमाणो वशीकृतेन्द्रियग्रामो ब्रह्मरतिर्ब्रह्मक्रीडोब्रह्मानन्दोयोगी साक्षात्कृत्य सर्वत्रैवोपास्ते । इतरश्च प्रारब्धजिज्ञासो विज्ञानाऽसमर्थो ब्रह्मविभूतिं सर्वत्र निश्चेतुं न शक्नोति । तदर्थं प्रथमं हृदयाकाशमुपदिशति । पश्चात् शनैः शनैस्तमपिजिज्ञासुं परमं सद् गमयिष्यति । यश्च जिज्ञासुर्ब्रह्मैश्वर्यं सर्वत्रावधारयितुं शक्नोति । सतुनास्योपासनस्याधिकारी मन्दबुद्धिरेव जिज्ञासु रस्मिन्नधिकृतोस्ति । शङ्कराचार्योप्येतमर्थं स्वीकरोति यथा-"यद्यपि दिग्देशकालादिभेदशून्यं ब्रह्मसदेकमेवाद्वितीयमात्मैवेदं सर्वमिति षष्ठ सप्तमयोराधिगतम् । तथापीह मन्दबुद्धीनां दिग्देशादिभेदवत् वस्त्वित्येवं भाविता सा मन्दबुद्धिर्न शक्यते सहसा परमार्थविषयी कर्तुमित्यनधिगम्यच ब्रह्म न पुरुषार्थसिद्धिरिति तदधिगमाय हृदयपुण्डरीक देश उपदेष्टव्यः" । "दिग्देशगुणगतिफलभेदशून्यं हि परमार्थ सद् अद्वयं ब्रह्म मन्दबुद्धीनामसदिव प्रतिभाति । सन्मार्गस्थास्तावद् भवन्तु । ततः शनैः परमार्थ सदपि ग्राहयिष्यतीति मन्यते श्रुतिः" एतेनमन्दबुध्यर्थं प्रकरणमिति सर्वतः पर्य्यवसितम् ।

ब्रह्मपुरम् —अन्याप्युपनिषत् शरीरमिदं ब्रह्मपुरं ब्रवीति तद्यथा "दिव्ये ब्रह्मपुरे ह्येष व्योम्न्यात्मा प्रतिष्ठितः" मुण्ड ० २ । २ । ७ ॥ दहरः—अत्यन्तसूक्ष्मः । एतत्स्थानमपहाय नक्वाप्युपनिषत्सु शब्दोऽयं प्रयुक्तः । महानारायणोपनिषदि द्विरयमधीयते तत्र दह्र इति पाठोस्ति । पुण्डरीकं कमलम् । पुण्डरीकं सिताम्भोजमथरक्तसरोरुहे । इति प्रामाण्यात् । इदं छान्दोग्ये त्रिरधीयते । बृहदारण्यके वारैकं दृश्यते । इदानीन्त्वयंशब्दः प्रसिद्धतरोजातः । कर्मकाण्डेऽपि पुण्डरीकाक्ष इत्युच्चारणेन सर्वद्रव्य शुद्धिं मन्यन्ते कर्मठाः । इतरास्वष्टसुपनिषत्सु नक्वाप्युपलभ्यते । दहराकाशशब्देनात्र ब्रह्मैवाभिधीयते एतन्निर्णयन्तु वेदान्तसूत्रेषु पश्यत ॥ १ ॥

अनुवाद—अब इस ब्रह्मपुर में जो यह सूक्ष्म पुण्डरीक गृह है और इस में जो सूक्ष्म अन्तर्वर्त्ती आकाश ( ब्रह्म ) है और उस ( ब्रह्म ) में जो अन्तर्वर्ती गुण समूह हैं वे दोनों ( ब्रह्म और ब्रह्म का गुण ) अन्वेष्टव्य और विजिज्ञासितव्य हैं ॥ १॥

पदार्थः—( अथ ) अनन्तर अर्थात् सप्तम प्रपाठक में भूम ( भूमा ) विद्या की समाप्ति होगई उसके अनन्तर चित्तवृत्तियों के निरोध के लिये दहराकाश विद्या का आरम्भ होता है ( अस्मिन् ) इस ( ब्रह्मपुरे ) शरीर में ( यद्+इदम् ) जो यह ( द-

हरम् ) स्वल्प सूक्ष्म ( पुण्डरीकम् ) कमल ( वेश्म ) गृह है ( अस्मिन् ) इस कमल गृह में ( दहरः ) सूक्ष्म ( अन्तराकाशः ) मध्यवर्ती आकाश अर्थात् ब्रह्म है (तस्मिन्) उस दहराकाशवाच्य ब्रह्म में ( यदन्तः ) जो अन्तर्वर्ती गुण समूह है ( तत् ) वे दोनों ब्रह्म और ब्रह्म का गुण ( अन्वेष्टव्यम् ) खोजने योग्य हैं और ( तद्+वाव ) वे ही (विजिज्ञासितव्यम् ) विशेषरूप से विजिज्ञासनीय हैं । यद्वा ( अस्मिन् ) इस कमल गृह में ( दहरः+अन्तराकाशः ) सूक्ष्म मध्यवर्ती आकाश अर्थात् अवकाश है ( तस्मिन् ) उस आकाश में ( यदन्तः ) जो अन्तर्वर्ती वस्तु है ( तद्+अन्वेष्टव्यम् ) इत्यादि पूर्ववत्[२]॥१॥

भाष्याशयः—ब्रह्मज्ञानी और ब्रह्मजिज्ञासु दो प्रकार के उपासक होते हैं। ब्रह्मज्ञानी पुरुष के लिये उपासना के स्थान का नियम कहीं नहीं होता है नीचे ऊपर सर्वत्र व्याप्त ब्रह्म को समभावसे सर्वत्र देखता हुआ वशीकृतेन्द्रियग्राम, ब्रह्मरति ब्रह्मक्रीड़, और ब्रह्मानन्दयोगी साक्षात् कर सर्वत्र ब्रह्म की उपासना करता है । पश्चात् शनैः शनैः उस जिज्ञासु को भी परब्रह्म की ओर ले जायेंगे । उन जिज्ञासुओं में भी जो ब्रह्मैश्वर्य को सर्वत्र निश्चित करने में समर्थ हो वह इस उपासना का अधिकारी नहीं । इस से फलित यह हुआ कि मन्दबुद्धि जिज्ञासु इस का अधिकारी है । शङ्कराचार्य भी इसी अर्थ को स्वीकार करते हैं यथा "यद्यपि वह ब्रह्म दिग्देशकालादिभेदशून्य, सत् स्वरूप, एक, अद्वितीय है और यह परमात्मा ही सर्वत्र व्याप्त है इसका निरूपण षष्ठ सप्तम में होगया है तथापि मन्दबुद्धि पुरुषों की बुद्धि, यह ब्रह्म दिग्देशादि भेद सहित है ऐसे विचार से ग्रसित होने के कारण शीघ्र परमार्थ विषय का ग्रहण नहीं कर सकती परन्तु ब्रह्मको न पाकर पुरुषार्थ की सिद्धि भी नहीं हो सकती इस हेतु इस ब्रह्मकी प्राप्ति के लिये हृदयपुण्डरीक देशका उपदेश कर्तव्य है। यहां ही पुनः शङ्कराचार्य कहते हैं कि वह परमार्थ ब्रह्म दिशा, देश, गुण, गति, फल और भेद शून्य है।और अद्वितीय है। परन्तु मन्दबुद्धियों को ऐसा प्रतीत नहीं होता । प्रथम ऐसे मनुष्य सन्मार्गस्थ होवें तब धीरे २ पिरमार्थ वस्तु ( ब्रह्म ) का भी ग्रहण करवाऊंगी ऐसा श्रुति मानती है,, इस से यह सिद्ध हुआ कि मन्द बुद्धियों के लिये यह प्रकरण है ।

( १ ) यहां दहराकाश का अर्थ अति सूक्ष्म ब्रह्म होता है । वेदान्त शास्त्र के "दहर उत्तरेभ्यः" इस सूत्र से "अपिस्मर्यते" इस सूत्र पर्य्यन्त देखो ।

( २ ) ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका के उपासना विषय में इन सब प्रवाकों का अर्थ किया हुआ है देखो ।

ब्रह्मपुर––ईश्वर का पुर ग्राम । यहां ब्रह्मपुर शब्द से शरीर का ग्रहण है यद्यपि ईश्वर की वर्त्तमानता सर्वत्र विद्यमान रहने परभी उपासना सौकर्यार्थ इस मानुष शरीर के अभ्यन्तर हृदय के मध्य ब्रह्मध्यान का उपदेश किया गया है इस हेतु इस शरीर का नाम ब्रह्मपुर है । मुण्डक उपनिषद् ने भी इस शरीर को ब्रह्मपुर कहा है । यथा–( दिव्ये ब्रह्मपुरे० ) इस दिव्य ब्रह्मपुर शरीर में आकाश में जैसे यह आत्मा प्रतिष्ठित है दहर––अति सूक्ष्म का नाम दहर है इस स्थान को छोड़ अन्यत्र कहीं भी दशोपनिषदों में इस का प्रयोग नहीं है महानारायणोपनिषद् में इस का पाठ इस प्रकार है। दहं विपाप्मं वरं वेश्मभूतं....तत्रापि दहं गगनं "क्षुरिकोपनिषद् में" दहरंपुराडरीकेति" ऐसा पाठ है । पुण्डरीक––श्वेत कमल का नाम पुण्डरीक है । यह शब्द छान्दोग्य में तीनवार आया है । दो वार इस स्थल में और एकवार "तस्य यथा कप्यासं पुण्डरीकमेवमक्षिणी " १ । ६ । ७ में । अर्थ–उस ब्रह्म के नेत्र दुष्टों के प्रति रक्त और शिष्टों के प्रतिश्वेत हैं । बृहदारण्यक में भी एकवार आया है । यथा–"तस्य हैतस्य पुरुषस्य रूपं यथा महारजनं वासो यथाऽऽपाण्ड्वाविकं यथेन्द्रगोपो यथाग्न्यर्चिर्यथा पुण्डरीकम्" २ । ३ । ५ ॥ यथा––( तस्य ह एतस्य ) यहां पुरुष की वासना के रूप का वर्णन है । उस इस पुरुष की वासना का यह रूप है कि कभी ( यथा महारजनं वासः ) जैसा महारजन=हरिद्रा से रंगा हुआ वस्त्र का रूप होता है वैसा ही स्त्र्यादि मनोभिलषित विषय संयोग से तादृश वासना रूप रंजनाकार चित्त की वृत्ति होती है जिस से वस्त्रादिवत् यह पुरुष रक्त कहलाता है । कभी ( यथा आपाण्ड्वाविकम् ) जैसा आपाण्डु=ईषत् श्वेत । आविक=मेषरोम से बना हुआ वस्त्र होता है तद्वत् कभी यथा ( इन्द्रगोपः ) जैसा इन्द्रगोप नामक ( वहूटी ) कीट रक्त होता है । ( यथा अग्न्यर्चिः ) जैसी अग्नि की ज्वाला होती है ( यथा पुण्डरीकम् ) जैसा श्वेत कमल होता है तद्वत् मनुष्य की वासनाओं के अनेक रूप होते हैं । अन्य आठों उपनिषदों में यह शब्द प्रायः नहीं आया है परन्तु पश्चात् यह शब्द बहुत ही प्रसिद्ध हुआ । आजकल यावत्कर्म में पुण्डरीकाक्ष शब्द का उच्चारण होता है और उस से कर्मकाण्डी लोग सब पदार्थों की शुद्धि मानते हैं जैसे "यः स्मरेत्पुण्डरीकाक्षं स वाह्याभ्यन्तरःशुचिः" जो पुण्डरीकाक्ष को स्मरण करता है वह बाहर और अभ्यन्तर से पवित्र होजाता है ॥

**तञ्चेद्ब्रूयुर्यदिदमस्मिन् ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशः किं तदत्र विद्यते यद-**

न्वेष्टव्यं यद्वाव विजिज्ञासितव्यमिति ? सब्रूयात्॥२॥

तम् । चेत् । ब्रूयुः । यद् । इदं । अस्मिन् । ब्रह्मपुरे । दहरम् । पुण्डरीकम् । वेश्म । दहरः । अस्मिन् । अन्तराकाशः । किम् । तत् । अत्र । विद्यते । यत् । अन्वेष्टव्यम् । यद् । वाव । विजिज्ञासितव्यम् । इति । सः । ब्रूयात् ॥ २ ॥

भाष्यम्—तञ्चेदिति । हृत्स्थं दहराकाशवाच्यं ब्रह्मोपदिशति । आचार्य्ये अश्रद्दधतोऽन्तेवासिनः केचिद् यदि तं प्रति ब्रूयुः कथयेयुः । हे आचार्य गुरो ! अस्मिन् ब्रह्मपुरे परिच्छिन्ने शरीरे यदिदं दहरं पुण्डरीकं सूक्ष्मं कमलम् । वेश्म गृहमस्ति । अस्मिंश्च यो दहरोऽन्तराकाशोऽस्ति ततोप्यल्पतर आकाशोस्ति । यथाभगवानुपदिशति । अस्मिन् दहराकाशे किंतद्वस्तु विद्यते । यदन्वेष्टव्यम् । यद्वाव यदेव विजिज्ञासितव्यम् । इति यदि नाम वदरिमात्रं किमपि विद्यते किं तस्यान्वेषणेन विजिज्ञासनेन वा फलं स्यात् । अतो यदत्रान्वेष्टव्यं विजिज्ञासितव्यं वा न तेन किमपि प्रयोजनम् । यत एकतस्तु ब्रह्मपुरमेव तावत्परिच्छिन्नमल्पञ्च तत्रस्थं पुण्डरीकं ततोप्यल्पतरं तस्मादप्यन्तर्निविष्टं यद्वस्तुतदतिसूक्ष्मतमम् । किं स्यात्तस्यान्वेषणेन इत्थं स्वशिष्यैर्जिज्ञासुभिर्वाऽभिहितः स आचार्य्यो वक्ष्यमाणं वचनं ब्रूयात् ॥ २ ॥

अनुवाद—उस ( पूर्वोक्त उपदेश देनेवाले आचार्य्यादि ) से यदि कोई पूछे कि इस ब्रह्मपुरमें जो यह अल्प पुण्डरीक गृह है । और इस में जो दहरअन्तराकाश है इस में कौन वह वस्तु है । जो अन्वेष्टव्य और जो विजिज्ञासनीय होवे । तब वह आचार्य्य कहे ॥ २ ॥

पदार्थः—पूर्वोक्त उपदेश सुन उस उपदेष्टा आचार्य में श्रद्धा वा विश्वास न रखते हुए कोई शिष्य आदि अथवा संदिग्ध पुरुष ( तम्+चेत् ) यदि उस उपदेष्टा से (ब्रूयुः) पूछे कि ( अस्मिन् ) इस ( ब्रह्मपुरे ) परमात्मा का पुर अर्थात् शरीर में ( यदिदम् ) जो यह ( दहरम् ) अल्प ( पुण्डरीकम् ) कमल सदृश ( वेश्म ) गृह है । और ( अस्मिन् ) इस पुण्डरीक गृह में जो ( दहरः ) सूक्ष्म ( अन्तराकाशः ) मध्यवर्ती आकाश है ( अत्र ) इस दहराकाश में ( किं+तद् ) कौनसी वह वस्तु (विद्यते) विद्यमान है ( यद्+अन्वेष्टव्यम् ) जो अन्वेष्टव्य और ( यद्वाव )जो ही ( विजिज्ञासितव्यम् ) विशेष रूप से विजिज्ञासनीय होवे । इस प्रकार जब शिष्यादि पूछे तब ( सः+ब्रूयात् ) वह उपदेष्टा क्ष्वयमाण वचन कहे इति ॥ २ ॥

प्राप्यते अनेन इति नाशकायनं न नाशकायनमनाशकायनम् । ब्रह्मचर्येणैव आत्मा स्वकीयानुष्ठाने दृढो भवति । अथ अरण्यायनंवनगमनमिति यदाचक्षते । तद्ब्रह्मचर्यमेव । अग्रे कथं ब्रह्मचर्यमेतदिति दर्शयति । तथाहि : ब्रह्मलोके ब्रह्मप्राप्तिनिमित्ते । द्वौ अर्णवौ समुद्रौस्तः । अरः अरनामा । ण्यः । ण्यनामा च । अर इति कर्मसंज्ञा । ण्य इति ज्ञानसंज्ञा ब्रह्मप्राप्त्यर्थं कर्मज्ञानकाण्डौ द्वौ समुद्रौ भवतः । विषयान्तरमप्येतत्संबंधेन दर्शयति । इतोऽस्मात्स्थानात् तृतीयस्यां दिवि स्थिते ब्रह्मलोके इत्यर्थः । तत्प्रसिद्धम् ऐरं मदीयं ज्ञानकाण्ड जनितं परमहर्षकरम् । सरः सर इव सुखकरं स्थानमस्ति । तत्र प्रसिद्धः सोमसवनः । ज्ञानकांडोद्भूतः । अश्वत्थोऽश्वत्थवद् वृक्षोऽस्ति । तत्र अपराजिता ब्रह्मणः पूः पुरी वर्तते । तत्र प्रभुविमितं प्रभुणा निर्मितं हिरण्मयं सौवर्णं तेजोमयमित्यर्थः । स्थानमस्ति । अस्य प्रवाकस्यागामिना प्रवाकेण सबन्धोस्तीति वेदितव्यम् ॥ ३ ॥

अनुवाद–अब जिस को "अनाशकायन" कहते हैं वह ब्रह्मचर्य ही है क्योंकि यह आत्मा नष्ट नहीं होता जिस को ब्रह्मचर्य के द्वारा प्राप्त करता है और जिस को "अरण्यायन" कहते हैं वह ब्रह्मचर्य ही है क्योंकि ब्रह्म प्राप्त्यर्थ "अर" और "ण्य" नाम के दो अर्णव=समुद्र हैं । और यहां से तृतीय द्युलोक में वह प्रसिद्ध ऐर मदीय सर है और वहां सोमसवन अश्वत्थ है वहां ब्रह्म की अपराजिता पुरी है और वहां प्रभु निर्मित ज्योतिर्मय स्थान है ॥ ३ ॥

पदार्थः—( अथ ) और ( यत्+अनाशकायनम्+इति ) जिसको अनाशकायन नाम यज्ञ ( आचक्षते ) विद्वान् लोग कहते हैं ( तत्+ब्रह्मचर्यम्+एव ) वह ब्रह्मचर्य ही है ( हि ) क्योंकि ( एषः+आत्मा+न+नश्यति ) यह आत्मा नष्ट नहीं होता है (यम् ) जिस आत्मा को ( ब्रह्मचर्येण+अनुविन्दते ) ब्रह्मचर्यरूप साधन से प्राप्त करते हैं ( अथ ) और ( यत्+अरण्यायनम्+इति+आचक्षते ) जिस को अरण्यायन नाम यज्ञ कहते हैं ( तत्+ब्रह्मचर्यमेव ) वह ब्रह्मचर्य ही है ( ह ) क्योंकि ( ब्रह्मलोके ) ब्रह्मप्राप्ति निमित्त ( अरः+च ) अर अर्थात् कर्मकाण्ड ( ण्यः+च ) और "ण्य" अर्थात् ज्ञानकाण्ड रूप ( अर्णवौ ) दो समुद्र हैं ( वै ) इस में सन्देह नहीं। और ( इतः ) यहां से ( तृतीयस्याम्+दिवि ) तृतीय द्योतनात्मक स्थान में ( तत् ) वहां ( ऐरम्+मदीयम् ) कर्मकांड जनित हर्षदायक ( सरः ) सरोवर तुल्य स्थान है ( तत् ) वहां ( सोमसवनः) अमृत चूता हुआ मानो (अश्वत्थः) एक अश्वत्थ वृक्ष है ( तत् ) और वहां ( अपराजिता ) जिस को कोई जीत नहीं सकता ऐसी ( ब्रह्मणः+पूः ) ब्रह्म की पुरी है और ( प्रभुविमितम् ) प्रभु निर्मित ( हिरण्मयम् ) ज्योतिर्मय स्थान है ॥ ३ ॥

भाष्याशयः—अनाशकायन—इसके दो अर्थ हैं एक अनशनायन=उपवासविधान और दूसरा यह जो उपनिषद् बतलाती है? नाश का नाम ही नाशक है। नाश को प्राप्त होता है जिसके द्वारा उसे नाशकायन कहते हैं। जो नाशकायन न हो वह अनाशकायन। ब्रह्मचर्य के द्वारा यह आत्मा नाश=अधोगति को प्राप्त नहीं होता किन्तु उच्चगति को दिन २ लाभ करता जाता है इसहेतु ब्रह्मचर्य ही का नाम अनाशकायन है। अरण्यायन अर+ण्य+अयन इसमें तीन पद हैं। अर नाम कर्मकांड का है। क्योंकि "ऋ" धातु से जिसका अर्थ गमन है अर शब्द सिद्ध हुआ है, जिसमें अधिक प्रवृत्ति हो। यद्वा। जिसकेद्वारा ज्ञान की ओर गति हो उसे "अर" कहते हैं कर्मकांड में ज्ञानकांड की अपेक्षा मनुष्यों की अधिक प्रवृत्ति होती है क्योंकि इसका फल लोक में प्रशंसा आदि शीघ्र प्राप्त होता है अथवा जब कर्मकांड में लोक निपुण होते हैं तब ज्ञानके तरफ जा सकते हैं। इसहेतु अर नाम कर्मकांड का है। ण्य नाम ज्ञानकांड का है क्योंकि "ण्य" दो धातु से सिद्ध होता है "णश्" जिसका अर्थ नाश करना और "या" जिसका अर्थ प्राप्ति करना है इन दोनों से बना है "अविद्यां नाशयित्वा यः ब्रह्म प्रापयति स ण्यो ज्ञानकांडः" अविद्या का नास करके ब्रह्म जो प्राप्त करवावे उसे ण्यः कहते हैं। ब्रह्म प्राप्ति के लिये यथार्थ में ये दो महासमुद्र हैं जबतक साधक इन दोनों यहा समुद्र के अन्ततक नहीं पहुंता तबतक ब्रह्मप्राप्तिदुःसाध्य है। और अरण्यायन का वन गमन भी अर्थ है तृतीयस्यांदिवि—तीसराद्युस्थान द्योतनात्मक, स्थानका नाम द्युलोक है वह सर्वत्र विद्यमान ब्रह्म स्थान है इसका अभिप्राय यह है कि कर्म, उपासना, ज्ञान ये तीन कांड है। ब्रह्म की स्थिति ज्ञान में हैं इसहेतु कहा जाता है कि ब्रह्म तृतीयस्थान में रहता है सर्वशास्त्र का यही सिद्धान्त है कि ज्ञान के द्वारा ब्रह्म की प्राप्ति होती है। ऐर—इरा नाम वाणी का है वाणी सम्बन्धी कर्म का नाम ऐर है क्योंकि कर्मकांड में वाणी के द्वारा ही मंत्र पढ़ना स्तुति करना उपासना आदि व्यवाहार होता है। मदीय—अत्यन्त हर्ष जनक। सर—"सरति गच्छतीति विनश्यतीति सरः" आजकल तालाव का नाम सर है। यहां पर अलङ्कार रूप से वर्णन किया गया है कि ऐर अर्थात् कर्मकांड जनित जोमदीय अति हर्षदायक स्थान मिलता है वह सर अर्थात् शीघ्र नाश होने वाला है। क्योंकि सर शब्द का अर्थ ही ऐसा है। अश्वत्थः—"श्वयति गच्छति वर्द्धते च श्वत्थः। न श्वत्थः अश्वत्थः एक रस इति यावत्" जो गति और बृद्धि से रहित हो अर्थात् जो सदा एक रस हो उसे अश्वत्थ कहते हैं। सोमसवन—सोम अमृत, सवन उत्पन्न होता है जिससे उसे सोमसवन कहते हैं। ब्रह्म के निकट मानो कर्मकांड जनित एक सरोवर और ज्ञान-

कांड जनित मानो एक वृक्ष है जिनको कर्मकांडी और ज्ञानकांडी जाकर मानो भोग करते हैं । यह आलङ्कारिक वर्णन है इसी प्रकार जिस स्थान को ज्ञानी लोग प्राप्त करते हैं वह यथार्थ में ब्रह्म की अपराजिता पुरी है । क्योंकि इसपुरी को कोई २ प्राप्त करते हैं । हिरण्मय—हिरण्य नाम ज्योति प्रकाश का है और प्रकाश नाम ज्ञान का है सब शास्त्रों का सिद्धान्त है कि ईश्वर तेजःस्वरूप है इस हेतु यहां कहा गया है कि ईश्वर का स्थान तेजोमय है । यद्यपि ईश्वर सर्वत्र व्याप्त है तथापि ज्ञान के द्वारा जब साधक ईश्वर को जिस अवस्था में प्राप्त करता है उसी अवस्था विशेष का नाम ब्रह्मस्थान है क्योंकि उस अवस्थामें ब्रह्म का अनुभव अधिकतर कर सकता है । और इसी हेतु इसका नाम प्रभुविमित अर्थात् प्रभुनिर्मित कहा है । अन्यत्र यह भी कहागया है कि ईश्वर का अनुग्रह जिसके ऊपर होता है वही ईश्वर को प्राप्त होता है । इस कारण भी वह दशा प्रभुविमित है ॥ ३ ॥

**तद्य एवैतावरं च ण्यञ्चार्णवौ ब्रह्मलोके ब्रह्मचर्येणानुविन्दन्ति तेषामेवैष ब्रह्मलोकस्तेषाᳬ सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति ॥ ४ ॥**

तत् । ये । एव । एतौ । अरम् । च । ण्यम् । च । अर्णवौ । ब्रह्मलोके । ब्रह्मचर्येण । अनुविन्दन्ति । तेषाम् । एव । एषः । ब्रह्मलोकः । तेषाम् । सर्वेषु । लोकेषु । कामचारः । भवति ॥ ४ ॥

भाष्यम्—तदिति । तत्तस्मात् ये ब्रह्मचर्यसाधनसम्पन्नाः । ब्रह्मलोके ब्रह्मलोक निमित्ताय । एतौ पूर्ववर्णितौ अरञ्च कर्मकांडञ्च ण्यञ्च ज्ञानकाण्डञ्च एतद्रूपौ अर्णवौ । ब्रह्मचर्येणैव ब्रह्मचर्यरूपेण साधनेनैव नान्येन । अनुविन्दन्ति प्राप्नुवन्ति । तेषामेव । एष ब्रह्मलोकः ब्रह्मलोक प्राप्तिर्भवति । तेषामेव सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति । येकेचन स्त्र्यादिविषयलोलुपाः सन्ति ब्रह्मचर्य माहात्म्यं न जानन्ति न च ब्रह्मचर्यं पालयन्ति । ते न कदापि ब्रह्मलोकं प्राप्नुयुः । न च ते कामचारिणो भवन्ति । सर्वदा तेषां विषयबन्धनत्वाद् ॥ ४ ॥ इति पञ्चमखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ ५ ॥

अनुवाद—इसहेतु जो कोई ब्रह्मलोक प्राप्ति निमित्त इन पूर्व वर्णित अर=कर्मकांड और ण्य=ज्ञान काण्ड । एतत्स्वरूप समुद्रों को ब्रह्मचर्य के द्वारा ही प्राप्त करते हैं । उनका ही यह ब्रह्मलोक है । उनका ही सब लोक लोकान्तर में स्वेच्छाचार विहार होता है ॥ ४ ॥

पदार्थः—( तत् ) इसहेतु ( ये ) जो कोई ब्रह्मचर्यसाधनसम्पन्न साधक ( ब्रह्मलोके ) ब्रह्म की प्राप्ति के हेतु ( एतौ ) ये पूर्व वर्णित ( अरञ्च ) अर अर्थात् कर्मकाण्ड ( ण्यञ्च ) ण्य अर्थात् ज्ञानकाण्ड ( अर्णवौ ) ये ही जो दो महा समुद्र उनको (ब्रह्मचर्येण+एव) ब्रह्मचर्यरूप साधन के द्वारा ही अर्थात् अन्य साधन से नहीं (अनुविन्दन्ति) प्राप्त करते हैं (तेषाम्+एव+एषः+ब्रह्मलोकः) उनका ही यह ब्रह्मलोक है अर्थात् उन ब्रह्मचर्य साधन सम्पन्न पुरुषों को ही ब्रह्म प्राप्ति होती है ( तेषाम् ) उनको ही ( सर्वेषु+लोकेषु ) सब लोकलोकान्तरों में ( कामचारः ) काम=स्वेच्छानुसार, चार=गमन, विहार (भवति) होता है । अर्थात् जो लोग स्त्र्यादिविषयभोग में लोलुप हैं ब्रह्मचर्य के माहात्म्य को नहीं जानते हैं और न उसका पालन करते हैं वे कदापि भी ब्रह्म को प्राप्त नहीं कर सकते और न उनका कहीं स्वेच्छागमन हो सकता ॥४॥ इति पञ्चमखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ।

## अथ षष्ठः खण्डः

**अथ या एता हृदयस्य नाड्यस्ताः पिङ्गलस्याणिम्नस्तिष्ठन्ति शुक्लस्य नीलस्य पीतस्य लोहितस्येत्यसौ वा आदित्यः पिङ्गल एष शुक्ल एष नील एष पीत एष लोहितः * ॥ १ ॥**

अथ । याः । एताः । हृदयस्य । नाड्यः । ताः । पिङ्गलस्य । अणिम्नः । तिष्ठन्ति । शुक्लस्य । नीलस्य । पीतस्य । लोहितस्य । इति । असौ । वै । आदित्यः । पिङ्गलः । एषः । शुक्लः । एषः । नीलः । एषः । पीतः । एषः । लोहितः ॥ १ ॥

भाष्यम्—अथेति । मरणवेलायामयमात्मा कर्मादिष्टेन शरीरपथा निःसरति । श्रूयतेच यन्नेत्रेण श्रोत्रेण वा मुखेन वा इतरेण वा मार्गेण वा प्रैति । तत्रास्ति कश्चिन् मार्ग विशेषः । येन विनिर्गच्छतोजीवात्मनोऽमुत्र सुखं लभ्यते । तं मार्गं हृदयपुण्डरीकगतं यथोक्तगुणसंपन्नं ब्रह्मचर्यादिसाधनसंपन्नस्त्यक्तबाह्यविषयानृततृष्णो विजितेन्द्रियग्रामोऽन्तर्मुखीन आवृत्तचक्षुः शान्तो दान्तो भूत्वोपासीन एव कश्चित् सहस्रेषु प्राप्नोति। तस्य मूर्धन्यानाड्या गतिर्वक्तव्यायया गच्छन्नूशाश्वतसुखंलभत इति खण्ड आरभ्यते। अथ सम्प्रति गतिं दर्शयति । या एताः या एता वक्ष्यमाणा हृदयस्य पुण्डरीकाकारस्य ब्रह्मोपासनास्थानस्य सम्बन्धिन्यः । नाड्यः हृदयमांसपिण्डात् सर्वतो विनिःसृता आदित्यमं-

( १ ) ता वा अस्यैता हिता नाम नाड्यो यथा केशः सहस्रधा भिन्नस्तावताऽणिम्ना तिष्ठति शुक्लस्य नीलस्य पिङ्गलस्य हरितस्य लोहितस्य पूर्णा । बृ० ४ ।३ । २०॥

डाला द्रश्मय इव वर्तन्ते । ता हृदयस्य नाड्यः । पिङ्गलस्य पिङ्गलवर्णविशिष्टस्य अणिम्नः सूक्ष्मरसस्य रसेन पूर्णाः । तिष्ठन्ति वर्तन्ते । रसेन पूर्णा इति पदद्वयमध्याहार्यं सर्वत्र । तथा शुक्लस्य श्वेतवर्णस्य, नीलस्य कृष्णवर्णस्य, पीतस्य पीतवर्ण सहितस्य, लोहितस्य रक्तवर्ण मिलितस्य अणिम्नः सूक्ष्मस्य रसेन पूर्णास्तिष्ठन्ति तदाकारा एव वर्तन्ते । सौरेण पित्ताख्येन पाकाभिनिर्वृत्तेन कफेनाल्पेन सम्पर्कात् पिङ्गलं भवति । सौरं तेजः पित्ताख्यम् । तदेववातभूयस्त्वान्नीलं भवति । तदेव च कफभूयस्त्वाच्छुक्लम् । कफेन समतायां पित्तम् । शोणितबाहुल्येन लोहितम् । वैद्यकाद्वावर्णविशेषा अन्वेष्टव्याः । कथं भवन्तीति ऋषय आहुरादित्यसम्बन्धादेव तत्तेजसो नाडीष्वनुगतस्यैते वर्णविशेषा भवन्तीति । कथमित्थमित्याह । असौ वै एष एव आदित्यः सूर्यः । पिङ्गलः पिङ्गलवर्णविशिष्टः । एष सूर्यः शुक्लः शुक्लवर्णः । एष नीलः, एष पीतः, एष लोहितः, सर्ववर्णविशिष्ट आदित्य एव वर्तते । तस्यैव सम्पर्केण शरीरान्तर्गता नाड्योऽपि तत्तद्वर्णास्तिष्ठन्ति । सूर्यत एव जगदिदं शुक्लनीलपीतादीन् वर्णान्प्राप्नोति । प्रधानतया सूर्ये सप्तवर्णा विद्यन्ते त अश्वा उच्यन्ते । अतएव तस्य सप्ताश्वसंज्ञा लोके प्रसिद्धा ॥ १ ॥

अनुवाद—अब गतिका वर्णन करेंगे । हृदय की जो ये नाडिएं हैं वे पिङ्गल, शुक्ल, नील, पीत, लोहित वर्ण विशिष्ट सूक्ष्म रसके रससे पूर्ण हैं । निश्चय यह आदित्य ही पिङ्गल है । यह शुक्ल, यह नील, यह पीत, यह लोहित है ॥ १ ॥

पदार्थः—मरण समय में यह जीवात्मा स्वकर्म निर्दिष्ट शरीर मार्ग से निकलता है । सुना जाता है कि नेत्र से अथवा श्रोत्र से अथवा मुखसे अथवा अन्य किसी मार्ग से यह जीवात्मा शरीर से निकलता है । इस शरीर में कोई मार्ग विशेष है । जिससे निकलते हुए जीवात्मा को सुख प्राप्त होता है । परन्तु उस मार्ग को सब कोई नहीं पाते । ब्रह्मचर्यादिसाधन सम्पन्न, त्यक्तवाह्यविषयानृततृष्ण, विजितेन्द्रियग्राम, अन्तर्मुखीन, आवृत्तचक्षु, शान्त, दान्त होकर हृदय पुण्डरीकगत यथोक्त गुण सहित ब्रह्म की उपासना करता हुआ कोई सहस्रों में उस मार्ग को पाता है । उस पुरुष की मूर्धनी नाड़ी से गति होती है । जिस से जाता हुआ ब्रह्मचारी सुख प्राप्त करता है । इसे ही दर्शाने के लिये इस खण्ड का आरम्भ होता है । ( अथ ) अब गति को कहेंगे ( याः एताः ) जो ये वक्ष्यमाण हृदयस्थ पुण्डरीकाकार और ब्रह्मोपासना स्थान हृदय की ( नाड्यः ) नाड़िएं है । जो हृदय के मांसपिण्ड से, सूर्यमण्डल से किरण की नाईं सम्पूर्ण शरीर में विस्तृत हैं ( ताः ) वे हृदय की नाडिएं ( पिङ्गलस्य ) पिङ्गलवर्ण वाले ( अणिम्नः ) अति सूक्ष्म रसके रससे पूर्ण हैं इसी प्रकार ( शुक्लस्य ) श्वेत ( नीलस्य )

कृष्णवर्ण (पीतस्य) पीतवर्ण (लोहितस्य) रक्तवर्ण वाले (अणिम्नः) सूक्ष्म रसके रसोंसे पूर्ण हैं। ये नाडिएं पिङ्गल, श्वेत, कृष्णादिवर्ण वाली कैसे होती हैं। उसपर ऋषि कहते हैं कि सूर्य के सम्बन्ध से ही नाडियों के वर्ण भी होते हैं इस हेतु प्रथम सूर्य के वर्ण कहे जाते हैं (असौ+वै+आदित्यः) यही सूर्य (पिङ्गलः) पिङ्गल वर्ण है (एषः+शुक्लः) यहीशुक्ल (एषः+नीलः) यही कृष्णवर्ण(एषः+पीतः) यही पीत (एषः+लोहितः) यही रक्तवर्ण है अर्थात् सूर्य में ही सब वर्ण हैं उसी की किरण के द्वारा सर्वत्र वर्ण प्राप्त होता है। शरीर के अभ्यन्तर भी सूर्य का ताप पहुंचता है अतः नाड़ियों के तत्तत् रंग होते हैं। नाड़ियों का यहां किञ्चित् लक्षणमात्र कहागया है। सूर्य में प्रधानतया सात रंग हैं अश्व कहलाते हैं और इसी हेतु सूर्य को सप्ताश्व लोक में कहते हैं। जगत् में जो कुछ रंग देखा जाता है वह सूर्य के द्वारा ही आता है विज्ञानशास्त्र के द्वारा इसे जानो ॥ १ ॥

**तद्यथा महापथ आतत उभौ ग्रामौ गच्छतीमञ्चामुञ्चैवमेवैता आदित्यस्य रश्मय उभौ लोकौ गच्छन्तीमञ्चामुञ्चामुष्मादादित्यात्प्रतायन्ते। ता आसु नाडीषु सृप्ता आभ्यो नाडीभ्यः प्रतायन्ते। तेऽमुष्मिन्नादित्ये सृप्ताः ॥ २ ॥**

तद्। यथा। महापथः। आततः। उभौ। ग्रामौ। गच्छति। इमम्। च। अमुम्। च। एवम्। एव। एताः। आदित्यस्य। रश्मयः। उभौ। लोकौ। गच्छन्ति। इमम्। च। अमुम्। च। अमुष्माद्। आदित्यात्। प्रतायन्ते। ताः। आसु। नाडीषु। सृप्ताः। आभ्यः। नाडीभ्यः। प्रतायन्ते। ते। अमुष्मिन्। आदित्ये। सृप्ताः ॥ २ ॥

भाष्यम्—तद्यथेति। दूरस्यादित्यस्याध्यात्मनाडीषु कथं सम्बन्धोस्तीति द्वितीयं प्रवाकमारभन्ते। तत्तत्र। यथा येनप्रकारेणास्मिन् लोके। महापथः। महांश्चासौपन्था महापथः। महाविस्तीर्णमार्गः। आततः। अतिदूरे व्याप्तो महापथः। उभौ ग्रामौ गच्छति प्राप्नोति याति। इमञ्च अतिसन्निकटं ग्रामम्। अमुञ्च दूरस्थं ग्रामंचोभौ ग्रामौ गच्छति। एवमेव यथायं लोके दृष्टान्तोस्ति तथैव। आदित्यस्य सूर्यस्य एताः इमाः रश्मयः किरणाः। इमञ्चादित्यमण्डलसमीपस्थं लोकम्। अमुञ्च तस्माद्दूरस्थं पुरुषञ्च उभौ लोकौ मण्डलसामीप्यमनुष्यलोकौ। गच्छन्ति यान्ति। कथम्? ताः सूर्यरश्मयः। आदित्यात् सूर्यात् निःसृत्य प्रतायन्ते संतता विस्तीर्णाभवन्ति। त एव सूर्यकिरणा आसु

नाडीषु हृदये स्थितानामेतासां नाडीनांमध्ये सृप्ताः गता प्रविष्टाभवन्ति । ततः । आभ्योनाडीभ्यः । एताभ्यो हृदयस्थाभ्यो नाडीभ्यः । निःसृत्य किरणः प्रतायन्ते सन्तता शरीरमध्ये तत्तत्स्थानं प्राप्नुवन्ति । ततः । अस्मिन् आदित्ये एतस्मिन् सूर्ये एव पुनः ते किरणाः सृप्ताः गता प्रविष्टाभवन्ति । रश्मिशब्दः स्त्रीलिङ्गः पुंल्लिङ्गश्च । अयमर्थः। आभ्यो नाडीभ्यस्ते सूर्यकिरणाः प्रतायन्ते पुनस्ते सन्तानभूताः सन्तः, अमुष्मिन्नादित्ये सृप्ता भवन्ति । अर्थात् ते सूर्यरश्मयः सूर्यान्निःसृत्य आसु नाडीषु प्रविष्टाभवन्ति । आभ्यो नाडीभ्यश्च निःसृत्य पुनः सूर्य प्रविष्टा भवन्ति । इत्येवमाशयोऽस्ति । यद्यपि नहि नाडीभ्यः कदापि रश्मयो निःसृत्य सूर्यं गच्छन्ति प्रत्यक्षबाधादसंभवाच्च। तथापि सर्वाप्युष्णता सूर्याद् विस्तीर्णाभूत्वान्ते सूर्यमेवाविशन्तीति लौकिकप्रतीत्येयं वर्णना ॥ २ ॥

अनुवाद—उक्त विषय में ( दृष्टान्त कहा जाता है ) जैसे विस्तीर्ण महापथ समीपस्थ और दूरस्थ दोनों ग्रामों में पहुंचता है वैसे ही आदित्य रश्मि उस मण्डल और इस पुरुष इन दोनों को प्राप्त होते हैं । वे रश्मि आदित्य से निकल सर्वत्र विस्तीर्ण होते हैं। पश्चात् इन नाड़ियों में प्रविष्ट होते हैं । और इन नाडियों से सर्वत्र विस्तीर्ण होते हैं तब पुनः वे उस आदित्य में प्रविष्ट होते हैं ॥ २ ॥

पदार्थः—दूरस्थ आदित्य का इन हृदयस्थ नाडियों से कैसे सम्बन्ध होता है इसको दिखाने के लिये इस द्वितीय प्रवाक को आरम्भ करते हैं ( तत् ) इस पूर्वोक्त विषय में ऐसा जाने ( यथा ) जैसे ( आततः ) बहुत दूर तक व्याप्त ( महापथः ) महान् विस्तीर्ण मार्ग ( इमञ्च ) इस समीपस्थ ( अमुञ्च ) और उस दूरस्थ ग्राम ( उभौ+ग्रामौ ) दोनों ग्रामों को ( गच्छति ) पहुंचता है अर्थात् महाविस्तीर्णमार्ग आदि अन्त और मध्य कई ग्रामों को जाता है (एवम्+एव) इसी दृष्टान्त के समान (आदित्यस्य) सूर्य की (एताः+रश्मयः) ये किरणें (इमञ्च) इस सूर्य मण्डल को (अमुञ्च) और सूर्य मण्डल से उस दूरस्थ पुरुषको भी (उभौ+लोकौ) अर्थात् दोनों लोकों को (गच्छन्ति) प्राप्त होते हैं ( ताः ) वे सूर्य्य की किरणें ( अमुष्मात् ) उस ( आदित्यात् ) सूर्य से निकल (प्रतायन्ते ) चारों तरफ विस्तीर्ण होती हैं इस प्रकार विस्तीर्ण होती हुई ( आसु+नाडीषु ) इन नाड़ियों में ( सृप्ताः ) गत प्रविष्ट होती हैं। इस प्रकार सूर्य की किरणद्वारा हृदयस्थ नाड़ियें अनेक रंगवाली होती हैं ( ते ) वे किरण ( आभ्यः+नाडीभ्यः ) इन नाड़ियों से निकलकर ( प्रतायन्ते ) वाह्य शरीर में विस्तीर्ण होते हैं और इस प्रकार पुनः (अमुष्मिन्+आदित्ये ) उस आदित्य में ( सृप्ताः ) गत प्रविष्ट होते हैं। यद्यपि इन नाड़ियों से सूर्य की किरणें निकल कर सूर्य में पुनः नहीं पहुंचती हैं क्योंकि प्रत्यक्षतया लौटती

पदार्थः-( तत् ) ऐसा होने पर ( यत्र ) जिस काल में ( एतत् ) यह स्वप्नवान् जीवात्मा ( सुप्तः ) सुषुप्तावस्था को प्राप्त ( समस्तः ) अपने में लीन अर्थात् इन्द्रियों की सकल वृत्तियों को जिसने अपने में संहार कर लिया है। अत एव सम्प्रसन्नः ) वाह्यविषय सम्बन्धजनित दुःखों से विनिर्मुक्त होने के कारण सब प्रकार से आनन्द स्वरूप होता है और उस समय में (स्वप्नम्+न+विजानाति) स्वप्न को नहीं देखता ( तदा ) तब ( आसु+नाडीषु ) इन नाडियों में से पुरीतति नाम नाड़ी में (सृप्तः+भवति ) गत प्रविष्ट रहता है उस समय ( कश्चन+पाप्मा ) कोई पाप अर्थात् सुखदुःखादि द्वन्द्व (तम् ) उस जीवात्मा को ( न+स्पृशति ) स्पर्श नहीं करता ( हि ) क्योंकि ( तदा ) तब (तेजसा) अपने सम्पूर्ण तेज से (सम्पन्नः) संयुक्त (भवति) रहता है ॥ ३ ॥

**अथ यत्रैतदबलिमानं नीतो भवति तमभित आसीना आहुर्जानासि मां जानासि मामिति। स यावदस्माच्छरीरादनुत्क्रान्तो भवति तावज्जानाति *॥४॥**

अथ । यत्र । एतद् । अबलिमानम् । नीतः । भवति । तम् । अभितः । आसीनाः । आहुः । जानासि । माम् । जानासि । माम् । इति । सः । यावत् । अस्मात् । शरीरात् । अनुत्क्रान्तः । भवति । तावत् । जानाति ॥ ४ ॥

भाष्यम्—अथेति । संक्षिप्य प्रसंगाज्जीवगतिं दर्शयति । अथ यत्र यस्मिन्काले अयं पुरुषः एतदेतमार्षं नपुंसकत्वम् । जरादिरोग निमित्तम् । अबलिमानमबलभावं दौर्बल्यं । नीतो भवति प्रापितो भवति । यदायं पुरुषो दुर्बलत्वं प्राप्नोति । तदा तं दुर्बलत्वादिकारणेन मुमूर्षुं जनम् । अभितः परितः । मातापितृभ्रातृमित्र बन्धु बान्धवादयः । असीना उपवेष्टा भवन्ति। मुमूर्षु जनं वेष्टयित्वा सर्वे उपविशन्ति । उपविश्य चाहुः। यत् । मां जानासि । मां जानासीति । हे पुत्र ! अहं तव मातास्मि । किं मां न जानासि । हे मित्र ! अहममुकनामास्मि मां परिचिनोसि । अहं तव वयस्योऽस्मि मां वेत्सि । इत्थमभित आसीना जनाः पृच्छन्ति । तदा यावत् यावत्काल पर्य्यन्तम् । स मुमूर्षुः । अस्माच्छरीरादनुत्क्रान्तो भवति अनुद्गतो भवति । तावत्पर्यन्तं स सर्वं जानाति॥४।

* स यत्रायमणिमानं न्येति जरया वोपतपतो वाणिमानं निगच्छति यद्यथाम्रं वोदुम्बरं वा पिप्पलं वा बंधनात्प्रमुच्यत एवमेवायं पुरुष एभ्योऽङ्गेभ्यः सम्प्रमुच्य पुनः प्रतिन्यायं प्रतियोन्या द्रवति प्राणायैव ॥ बृ० ४ । ३ । ३६ ॥

पदार्थः-( तत् ) ऐसा होने पर ( यत्र ) जिस काल में ( एतत् ) यह स्वप्नवान् जीवात्मा ( सुप्तः ) सुषुप्तावस्था को प्राप्त ( समस्तः ) अपने में लीन अर्थात् इन्द्रियों की सकल वृत्तियों को जिसने अपने में संहार कर लिया है । अत एव सम्प्रसन्नः ) वाह्यविषय सम्बन्धजनित दुःखों से विनिर्मुक्त होने के कारण सब प्रकार से आनन्द स्वरूप होता है और उस समय में (स्वप्नम्+न+विजानाति) स्वप्न को नहीं देखता ( तदा ) तब ( आसु+नाडीषु ) इन नाडियों में से पुरीतति नाम नाड़ी में (सृप्तः+भवति ) गत प्रविष्ट रहता है उस समय ( कश्चन+पाप्मा ) कोई पाप अर्थात् सुखदुःखादि द्वन्द्व ( तम् ) उस जीवात्मा को ( न+स्पृशति ) स्पर्श नहीं करता ( हि ) क्योंकि ( तदा ) तब (तेजसा) अपने सम्पूर्ण तेज से (सम्पन्नः) संयुक्त (भवति) रहता है ॥ ३ ॥

**अथ यत्रैतदबलिमानं नीतो भवति तमभित आसीना आहुर्जानासि मां जानासि मामिति । स यावदस्माच्छरीरादनुत्क्रान्तो भवति तावज्जानाति* ॥४॥**

अथ । यत्र । एतद् । अबलिमानम् । नीतः । भवति । तम् । अभितः । आसीनाः । आहुः । जानासि । माम् । जानासि । माम् । इति । सः । यावत् । अस्मात् । शरीरात् । अनुत्क्रान्तः । भवति । तावत् । जानाति ॥ ४ ॥

भाष्यम्—अथेति । संक्षिप्य प्रसंगाज्जीवगतिं दर्शयति । अथ यत्र यस्मिन्काले अयं पुरुषः एतदेतमार्षं नपुंसकत्वम् । जरादिरोग निमित्तम् । अबालिमानमबलभावं दौर्बल्यं । नीतो भवति प्रापितो भवति । यदायं पुरुषो दुर्बलत्वं प्राप्नोति । तदा तं दुर्बलत्वादिकारणेन मुमूर्षुं जनम् । अभितः परितः । मातापितृभ्रातृमित्र बन्धु बान्धवादयः । आसीना उपवेष्टा भवन्ति । मुमूर्षुं जनं वेष्टयित्वा सर्वे उपविशन्ति । उपविश्य चाहुः । यत् । मां जानासि । मां जानासीति । हे पुत्र ! अहं तव मातास्मि । किं मां न जानासि । हे मित्र ! अहममुकनामास्मि मां परिचिनोसि । अहं तव वयस्योऽस्मि मां वेत्सि । इत्थमभित आसीना जनाः पृच्छन्ति । तदा यावत् यावत्काल पर्य्यन्तम् । स मुमूर्षुः । अस्माच्छरीरादनुत्क्रान्तो भवति अनुद्गतो भवति । तावत्पर्यन्त स सर्वं जानाति ॥४ ।

* स यत्रायमणिमानं न्येति जरया वोपतपतो वाणिमानं निगच्छति यद्यथाम्रं वोदुम्बरं वा पिप्पलं वा बंधनात्प्रमुच्यत एवमेवायं पुरुष एभ्योऽङ्गेभ्यः सम्प्रमुच्य पुनः प्रतिन्यायं प्रतियोन्या द्रवति प्राणायैव ॥ बृ० ४ । ३ । ३६ ॥

अनुवाद–अनन्तर जब यह जीव दुर्बलता को प्राप्त होता है तब उस के चारों तरफ उस के सम्बन्धिक लोग बैठ कर पूछते हैं कि क्या मुझ को जानते हो ? मुझ को जानते हो ? सो वह जीवात्मा जब तक इस शरीर से नहीं निकलता है तब तक जानता है ॥ ४ ॥

पदार्थः–( अथ ) अनन्तर ( यत्र ) जिसकाल में यह जीवात्मा ( एतत्+अबलिमानम् ) जरा रोगादि निमित्त मृत्यु जनक दुर्बलता को ( नीतः+भवति ) प्राप्त होता है तब ( तम्+अभितः ) उसके चारों तरफ उस के सम्बन्धिक लोग ( आसीनाः ) बैठ कर ( आहुः ) कहते हैं ( माम्+जानासि ) मुझ को जानते हो ? (माम्+जानासि) मुझ को जानते हो ? ( इति ) इस प्रकार मरणापन्न मनुष्य से उस के इष्ट मित्रादिक पूछा करते हैं ( सः ) वह मरणापन्न मनुष्य ( यावत् ) जब तक ( अस्मात्+शरीरात् ) इस शरीर से ( अनुत्क्रान्तः+भवति ) नहीं निकलता है (तावत्+जानाति) तब तक जानता है ॥ ४ ॥

**अथ यत्रैतदस्माच्छरीरादुत्क्रामत्यथैतैरेव रश्मिभिरूर्ध्वमाक्रमते । स ओमिति वा होद्वा मीयते । स यावत्क्षिप्येन्मनस्तावदादित्यं गच्छत्येतद्वै खलु लोकद्वारं विदुषां प्रपदनं निरोधोऽविदुषाम् ॥ ५ ॥**

अथ । यत्र । एतत् । अस्मात् । शरीरात् । उत्क्रामति । अथ । एतैः । एव । रश्मिभिः । ऊर्ध्वम् । आक्रमते । सः । ओम् । इति । वा । ह । उत् । वा । मीयते । सः । यावत् । क्षिप्येत् । मनः । तावत् । आदित्यम् । गच्छति । एतद् । वै । खलु । लोकद्वारम् । विदुषाम् । प्रपदनम् । निरोधः । अविदुषाम् ॥ ५ ॥

भाष्यम्–अथेति । यत्र यस्मिन्काले । पूर्वोक्तो मुमूर्षुः । एतस्माच्छरीरादुत्क्रामति स्वकर्मनिर्दिष्टानुगतिं भोक्तुमिमं देहमुत्सृज्य गच्छति । अथ तदा । एतैरेव पूर्वोक्तै रश्मिभिः सूर्यकिरणसम्मिलिताभिर्नाडीभिः । प्रथममूर्द्धमाक्रमते उर्द्ध्वं गच्छति । यद्वा सर्वत्र सन्ततैः सूर्यरश्मिभीरश्म्युपलक्षिततेजोगतिभिरित्यर्थः । ऊर्ध्वमाक्रमते कर्मनिर्दिष्टं तं तं लोकं गच्छति । इति तु सर्वेषां व्यवस्थास्ति । यस्तु विद्वान् ब्रह्मचर्यसाधनसंपन्नोऽस्ति स पूर्वम् । ओमिति वा । ओमितिपदमोङ्कार वाच्यं ब्रह्म स्मरन् सन् उद् ऊर्ध्वं मीयते प्रमीयते गच्छतीत्यर्थः । हेति प्रसिद्धम् । अग्रे गतिक्षिप्रतां विदुषां दर्शयति । यावत् । यावताकालेन मनं

गन इन्द्रियं क्षिप्येत् क्षयेत् क्षयं प्राप्नुयात् । तावत्तावता कालेन स विद्वान् । आदित्यं सौरीं दशां गच्छति । एतद्वै एतत्खलु प्रसिद्धम् । लोकद्वारम् । ब्रह्मलोकद्वारम् । ब्रह्मस्थानमित्यर्थः । इमामेव सौरीं दशां प्राप्य ब्राह्मींदशामधिगच्छति । अतएव सौरीदशा ब्रह्मद्वारं निगद्यते । इदं विदुषां ब्रह्मचर्यादिसाधनसंपन्नानांप्रपदनं प्रपद्यन्ते प्राप्नुवन्ति ब्रह्मलोकमनेनद्वारेणेति प्रपदनम् । किन्तु । अविदुषाम् ब्रह्मचर्यादिसाधनविहीनानामज्ञानिनां निरोधो ऽवरोधः । अस्मादादित्यादविदुषां निरोधोभवति ॥ ५ ॥

अनुवादः–अनन्तर जब यह जीवात्मा इस शरीर से ऊपर को उठता है तब इन्हीं नाडियों के द्वारा ऊपर को जाता है । और वह जीवात्मा ओङ्कार को स्मरण कर ऊपर को जाता है । जब तक उस के मन का धीरे २ क्षय नहीं होता है तब तक आदित्य रूप द्वार (सौरी दशा) को प्राप्त करता है। निश्चय यही ब्रह्मलोक का द्वार है। विद्वानों का गमन और अविद्वानों का निरोध है ॥ ५ ॥

पदार्थः– ( अथ ) अनन्तर ( यत्र ) जिसकाल में ( एतत् ) यह जीवात्मा ( अस्मात्+शरीरात् ) इस शरीर से ( उत्क्रामति ) ऊपर उठने को होता है । अर्थात् मरण काल प्राप्त होता है ( अथ ) तब ( एतैः+एव ) इन्हीं (रश्मिभिः) रश्मिवत् देह में व्याप्त नाड़ियों के द्वारा अर्थात् इन नाड़ियों में से किसी नाड़ी के द्वारा ( ऊर्ध्वम् ) ऊपर को जाता है यह गति सर्व साधारणों की होती है । आगे विद्वानों की गति कही जाती है । ( सः ) वह विद्वान् पुरुष ( ओम्+इति+वा ) ब्रह्म का ही ध्यान करता हुआ वा उसी का उच्चारण वा स्मरण करता हुआ ( उत् ) ऊपर को ( वा ) ही ( मीयते ) जाता है ( सः ) वह ( यावत् ) जब तक ( मनःक्षिप्येत् ) मन का क्षय करता है । अर्थात् धीरे २ जब तक उस का मन क्षीण होता है ( तावत् ) तब तक (आदित्यं+गच्छति) आदित्य रूप द्वार को अर्थात् सौरी दशा को प्राप्त होता है (एतद्+वै+खलु) निश्चय यही (लोकद्वारम्) ब्रह्म लोक का द्वार है ( विदुषाम्+प्रपदनम् ) विद्वानों का मार्ग है ( अविदुषाम्+निरोधः ) अविद्वानों का निरोध रुकावट का स्थान है ॥ ५ ॥

---

(१) मरण काल में ओङ्कार का स्मरण वा उच्चारण की विधि कई स्थलों में पाई जाती है । यथा–वायुरनिलममृतमथेदं भस्मान्तꣳशरीरम् । ओं क्रतोस्मर कृतꣳस्मर क्रतोस्मर कृतꣳस्मर । ऋग्भिरेतं यजुर्भिरन्तरिक्षं स सामभिर्यत्तत्कवयो वेदयन्ते । तमोङ्कारेणैवायतनेनान्वेति विद्वान् यत्तच्छान्तमजरममृतमभयं परञ्चेति ॥ ७ ॥ प्र० उ० प्रश्न५ ॥ ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन् । यःप्रयति त्यजन्देहं स याति परमां गतिम् ॥ गीता० इत्यादि ।

तदेषश्लोकः । शतञ्चैका च हृदयस्य नाड्यस्तासां मूर्धानमभिनिःसृतैका । तयोर्ध्वमायन्नमृतत्त्वमेति विष्वङ्ङन्या उत्क्रमणो भवन्त्युत्क्रमणो भवन्ति * ॥ ६ ॥

* कठोपनिषद् में एतत्सम श्लोक है। यथा—"शतञ्चैकाच हृदयस्य नाड्यस्तासां मूर्धानमभिनिःसृतैका। तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति विषङ्ङन्या उत्क्रमणे भवन्ति" कठ ६। १। ६। प्रश्नोपनिषद् में " हृदिह्येष आत्मा। अत्रैतदेकशतं नाडीनां तासां शतं शतमेकैकस्यां द्वासप्ततिर्द्वासप्ततिःप्रतिशाखानाडीसहस्राणि भवन्त्यासु व्यानश्चरति। प्रश्न। ३।॥६॥

अर्थः— हृदय में यह आत्मा है। इस हृदय से सम्बन्ध रखनेवाली १०१ नाड़िएं है। और एक २ में सौ सौ नाडिएं हैं और इस प्रत्येक की ७२००० नाड़ी भेद है इन में व्यान विचारण करता है। इसका हिसाब इस प्रकार है ( १०१×१००×७२००० )+ ( १०१×१०१ ) =७२, ७२, १०, २०१ अर्थात् बहत्तर कोटि बहत्तर लाख दश हजार दोसौ एक।

अथैकयोर्ध्व उदानःपुण्येन पुण्यं लोकं नयनि। पापेन पापमुभाभ्यामेव मनुष्यलोकम् अर्थः—उन प्रधान १०१ नाड़ियों में से मध्यस्थ ऊर्ध्वगामिनी सुषुम्ना नाम की एक नाडी हैं। इसमें ऊर्ध्वगामी उदानवायु विचरण करता है। वह पुण्य के द्वारा पुण्यलोक को पाप से पाप लोक को पाप पुण्य दोनों से मनुष्य लोक को लेजाता है। बृहदारण्यक में "अथ यदा सुषुप्तोभवति तदान कस्यचन वेद। हिता नाम नाड्यो द्वासप्तति सहस्राणि हृदयात्पुरीतत माभिप्रतिष्ठन्ते। ताभिः प्रत्यवसृप्य पुरीतति शेते। बृ० २। १। १९॥

अर्थः—जब यह जीवात्मा सुषुप्ति अवस्था में प्राप्त रहता है तब वह कुछ नहीं जानता है। हिता नामक अर्थात् हित करने वाली हृदय से लेकर सम्पूर्ण शरीर में फैली हुई ७२००० बहत्तर सहस्र नाड़िएं हैं इनहीं नाड़ियों के द्वारा विचरण करता हुआ यह जीवात्मा शरीर में स्थित है। यहां केवल ७२००० सहस्र नाड़ियों की चर्चा है। पुनः " हृदयादूर्ध्वा नाड्युच्चरति यथा केशःसहस्रधाभिन्न एवमस्यैताहिता नाम नाड्योऽन्तर्हृदये प्रतिष्ठिताः" पुनःबृ० ४।२।३॥ तावा अस्यैता हिता नाम नाड्यो यथा केशःसहस्रधा भिन्नस्तावताऽणिमा तिष्ठन्ति। शुक्लस्य नीलस्य पिङ्गलस्य हरितस्य लोहितस्य पूर्णा ४।३। २०॥ भाव इसका यह है कि हृदयपिण्ड से सम्बन्धित केश सदृश सूक्ष्म सहस्रों नाड़िएं हैं। वे शुक्ल, नील, पिङ्गल, हरित, लोहित रस से पूर्ण हैं इसप्रकार उपनिषदों

तत् । एषः । श्लोकः । शतम् । च । एका । च । हृदयस्य ) नाड्यः । तासाम् । मूर्धानम् । अभिनिसृता । एका । तया । ऊर्ध्वम् । आयन् । अमृतत्वम् । एति । विष्वङ् । अन्याः । उत्क्रमणे । भवन्ति । उत्क्रमणे । भवन्ति ॥ ६ ॥

भाष्यम्——तत्तस्मिन् पूर्वोक्त विषये । एष श्लोको भवति । तथाहि । हृदयस्य मांसपिंडभूतस्य सम्बन्धिन्यः । शतञ्च । एका च । नाड्यः सन्ति । प्रधानतया एकोत्तरशतं नाड्यो वर्त्तन्ते । द्वौ चकारौ नाडीनामानन्त्यं सूचयतः । तासां नाडीनाम् । एका नाडी । मूर्धानं शिरः । अभिनिः सृता । मूर्धानमभिलक्ष्य विनिर्गतास्ति । इयमेव प्रधाना नाडी । तत् प्रधानत्वमाह तयामूर्धाभिनिःसृतया पूर्वोक्तया नाड्या द्वारया । एष जीवः । ऊर्ध्वमायन् । ऊर्ध्वं गच्छन् सन् । अमृतत्वममरणभावं मोक्षम् । एति प्राप्नोति । किमितरया नाड्या गच्छतो नामृतत्वाशा ? न । तथाहि । अन्या नाड्यः । विष्वङ् नानागतयस्तिर्य्यग्विसर्पिण्यः । संसारगमनद्वारभूता एव भवन्ति । नामृतत्वाय । किं तर्हि । उत्क्रमणे उत्क्रमणनिमित्तायैवभवन्ति । उत्क्रमणन्तु ताभिरपि नाडीभिर्भवति । परं न सद्गतिस्ताभिर्गच्छतामित्यर्थः । द्विरभ्यासः प्रकरण समाप्त्यर्थः ॥ ६ ॥

इति षष्ठखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥

अनुवादः—उस विषय में यह श्लोक है हृदय की एक सौ एक नाड़िएं हैं । उन में से एक नाड़ी मूर्धा की ओर निकली हुई है । उस से ऊपर को जाता हुआ जीवात्मा अमृतत्व को पाता है ( अन्य से नहीं ) अन्य विविधि प्रकार की नाडिएं उत्क्रान्त्यर्थ मात्र हैं । उत्क्रान्त्यर्थ मात्र हैं ( अर्थात् अन्य नाड़ियां केवल उत्क्रमण के लिये तो हैं परन्तु उन नाड़ियों से निकलता हुआ जीवात्मा अमृतत्व को नहीं पाता ) ॥ ६ ॥

पदार्थः—( तत् ) उस विषय में ( एषः+श्लोकः ) यह श्लोक है ( हृदयस्य ) हृदय सम्वन्धी ( शतम् ) सौ ( एका+च ) और एक ( नाड्यः ) नाड़ियां हैं । चकार शब्द से हृदय में अनेक नाड़ियां हैं यह सूचित होता है । उनमें प्रधान एक सौ एक नाड़ियां हैं ( तासाम् ) उन नाड़ियों में से ( एका ) एक नाड़ी ( मूर्धानम्+

---

में ऋषियों ने नाडी की स्थिति कही हैं । वहां सुषुम्ना नाडी की प्रधानता मानी गई है यद्यपि यह शब्द प्रधान उपनिषदों में नहीं पाया जाता है तथापि ऊर्ध्व गामिनी नाडी का नाम पश्चात् लोगों ने "सुषुम्ना" रक्खा । ऐसी प्रतीति होती है । ऊर्ध्व गामिनी नाड़ी से ज्ञान अर्थ प्रकाशित होता है केवल नाड़ी नहीं । यह वर्णन आलङ्कारिक मात्र है ग्रन्थ विस्तार के भय से अधिक लिखना उचित नहीं देखते हैं ॥

अभिनिःसृता ) मूर्धा की ओर निकली हुई है (तया) उस नाड़ी से ( ऊर्ध्वम्+आयन् ) ऊपर को जाता हुआ ( अमृतत्वम्+एति ) अमृतत्व को पाता है (अन्याः) अन्य नाड़ियां ( विष्वङ् ) विविध प्रकार की हैं परन्तु अमृतत्व के लिये नहीं तो पुनः किस लिये हैं ? सो आगे कहते हैं ( उत्क्रमणे+भवन्ति ) केवल उत्क्रमण मात्र के लिये होते हैं ॥ ६ ॥ इति षष्ठखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ६ ॥

अथ सप्तमः खण्डः

**य आत्माऽपहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोकोऽविजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसङ्कल्पः सोऽन्वेष्टव्यः स विजिज्ञासितव्यः स सर्वाᳬश्च लोकानाप्नोति सर्वाᳬश्च कामान् यस्तमात्मानमनुविद्य विजानातीति ह प्रजापतिरुवाच ॥ १ ॥**

यः । आत्मा । अपहतपाप्मा । विजरः । विमृत्युः । विशोकः । अविजिघत्सः । अपिपासः । सत्यकामः । सत्यसङ्कल्पः । सः । अन्वेष्टव्यः । सः । विजिज्ञासितव्यः । सः । सर्वान् । च । लोकान् । आप्नोति । सर्वान् । च । कामान् । यः । तम् । आत्मानम् । अनुविद्य । विजानाति । इति । ह । प्रजापतिः । उवाच ॥ १ ॥

भाष्यम्—य इति । आप्नोतेर्वाऽततेर्वाऽऽतनोतेर्वाऽऽत्मशब्दसिद्धिः । यः परमः प्रसिद्धः आत्मा । परमात्मा ब्रह्माख्यः सर्वत्रैव विद्यमानोऽपि अकृतात्मभिरविरतैर्दुश्चरितैरशान्तैरसमाहितैरशान्तमानसैरगम्योवर्तते । सोऽन्वेष्टव्यः । स सर्वत्रान्वेषणीयोमार्गणीयः । स विजिज्ञासितव्यः । स विशेषेण प्रत्येकपदार्थेषु जिज्ञासनीयः । तस्यैवान्वेषणं तस्यैव जिज्ञासा च विधेया । अन्यत्रोक्तं—तमेवधीरोविज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत ब्राह्मणः । नानुध्यायाद्बहूञ्छब्दान् वाचो विग्लापनं हि तत् । बृ० उ० ४ । ४ । २१ ॥ अन्यच्च । ओमित्येवंध्यायथ आत्मानम् । अन्यच्च । तमेवैकं जानथ आत्मान मन्या वाचो विमुञ्चथ अमृतस्यैषसेतुः । मु० २ । २ । ६ । ५ ॥ आत्मानं बहुभिर्विशेषणैर्मुमुक्षूणां सुखबोधाय पौनःपुन्येन दृढीकरणाय च विशिनष्टि । स आत्मा कीदृग् । अपहतपाप्मा । अपहतोऽव्यपगतः पाप्मा पापं यस्य सः । विजरः । विगता अविद्यमाना जरा यस्य सः । विमृत्युः । मृत्युसंसर्गरहितः । यस्यभयान्मृत्युर्धावति । स कथं तमतिक्रामेत । तदुक्तं कठे—भयादस्याग्निस्तपति भयातपति सूर्यः भयादिन्द्रश्च वायुश्च मृत्युर्धावति पञ्चमः । ६ । ३ ॥ विशोकः । एष सर्वेश्वरः । एषभूताधिपतिः । एषभूतपालः एषसेतुर्विधरणः । एष आत्मकामः सर्वकामः स कथं

किमुद्दिश्यशोचेत अविजिघत्सः। विशेषेण अत्तुं भक्षयितुमिच्छा विजिघत्सा आशिशिषा बुभुक्षा। नास्ति विजिघत्सा यस्य सोऽविजिघत्सः अशनेच्छारहितः। पातुमिच्छापिपासा न विद्यते पिपासा यस्य सोऽपिपासः पानेच्छारहितः। ननु यस्य ब्रह्म च क्षत्रञ्च उभे भवत ओदनम् मृत्युर्यस्योपसेचनं क इत्था वेद यत्र सः" कठ १। २। १५ ॥ अहमन्नादोऽहमन्नादो हमन्नादः इत्येवंविधैर्वाक्यैर्जीववत् सोऽपि अन्नादीनां भोक्ता प्रतिपद्यते। व्यासोऽपि "अत्ताचराचरग्रहणात्" इत्यादि सूत्रजातैर्ब्रह्मणोऽत्तृत्वमसीसिधत्। स कथं तर्हि अविजिघत्स उच्येत। पुनरपि ऋतं पिबन्तौ सुकृतस्य लोके इत्यादिभिः पिपासाऽपि तस्य साध्यते। अतः। अपिपास इत्यपि न युक्तम्। इत्येवं प्राप्ते ब्रूमः। नहि वयमिव सोऽत्ति पिबति वा-तस्मिन् अदनं पातम्वा केवलमुपचर्यतएव। तदिच्छयाविज्ञानवन्तो ब्राह्मणा अपि वीराः क्षत्रिया अपि च संह्रियन्ते। महान् प्रबलो मृत्युरपि तत्रैव प्रविलीयतेऽन्ते ऊर्णनाभवत् प्रलयान्ते सर्वं संहरतीति अत उच्यते। न वास्तविकमत्तृत्वं तस्मिन् संघटेत कदाचित्। पुनः। सत्यकामः सत्यसंङ्कल्पश्चेश्वरोस्ति। ननु स्यादीश्वरः सर्वसम्पन्नः किंस्यात्तेनास्माकमित्याह। यो विद्वान् मुमुक्षुः। तमात्मानम् ब्रह्माख्यं परमात्मानम्। अनुविद्य। पूर्वतत्सृष्टानां पदार्थानां यथोपदेशं यथातथ्यं विदित्वा पश्चात् तद्द्वारा आत्मना परमात्मानं साक्षात्कृत्य विजानाति निरवशेषं जानाति वेत्ति। यद्वा तत्पश्चात् मोक्षसाधनमात्मशुद्धिञ्च जानाति। तस्यइदंफलमस्ति। स सर्वांश्च लोकान् आप्नोति। यं यं लोकं पितृलोकं भ्रातृलोकम् इत्येवमादिं कामयते संकल्पादेवास्य समुत्तिष्ठन्तीतिपूर्वमुक्तम्। तथाच सर्वान् ऐहिकान् आमुष्मिकान् कामान् मनोरथान् प्राप्नोति। इत्युपदेशं कदाचित् कुत्राचित् प्रजापतिः पुरा प्रसिद्धः कोऽपि ब्रह्मविदां वरिष्ठः साक्षात्कृतात्मा प्रजापति संज्ञकः पुरुषः। उवाच ह। स्वशिष्यान् अनुशास्तिस्म। हैतिह्ये ॥ १ ॥

अनुवादः—जो परमात्मा अपहतपाप्मा सर्वपाप जरा, मृत्यु, शोक क्षुधा पिपासा से रहित और सत्यकाम, सत्यसंकल्प है उसी का अन्वेषण और उसी की जिज्ञासा करनी चाहिये जो उस परमात्मा को जान मोक्ष के साधन और अपने को शुद्ध करना जानता है। वह मुमुक्षुजीव उस परमात्मा के सम्बन्ध से सबलोकों और सब कामों को प्राप्त होता है। यह उपदेश किसी स्थान में और किसी समय में प्रजापति देरहे थे ॥ १ ॥

पदार्थः—( ह ) यह इतिहास सूचक है ( प्रजापतिः+उवाच ) एकसमय प्रजापति नाम के विद्वान् पुरुष जो पूर्वकाल में ब्रह्मवेत्ताओं में श्रेष्ठ थे शिष्यों से उपदेश देरहेथे कि हे शिष्यो ! ( यः ) जो ( आत्मा ) परमात्मा ( अपहतपाप्मा ) पाप रहित है ( विजरः ) जरावस्थारहित ( विमृत्युः ) मृत्युशङ्का शून्य ( विशोकः ) शोकशून्य ( अविजिघत्सः )

बुभुक्षा रहित ( अपिपासः ) पिपासा रहित है । और ( सत्यकामः ) सत्यकाम ( सत्य-सङ्कल्पः ) सत्य सङ्कल्प है ( सः ) वही परमात्मा ( अन्वेष्टव्यः ) खोजने के योग्य है ( सः ) वही परमात्मा ( विजिज्ञासितव्यः ) विशेषरूप से जानने के योग्य है ( यः ) जो ( तम्+आत्मानम् ) उस परमात्मा को ( अनुविद्य ) जानकर ( विजानाति ) मुक्ति के साधनों और आत्म शुद्धियों को जानते हैं । यद्वा सकलपदार्थों में अनुगत उसे प्रथम जान पश्चात् सकलपदार्थों से भी उसे भिन्न जानता है ( सः ) वह विज्ञानीपुरुष ( सर्वान्+च+लोकान् ) सम्पूर्ण लोकों को ( सर्वान्+च+कामान् ) सम्पूर्ण कामों को ( आप्नोति ) प्राप्त होता है ॥ १ ॥

भाष्याशयः—आत्मा—( आप्लृव्याप्तौ, अतसातत्यगमने, तनुविस्तारे ) जो सर्वत्र सबकाल विषय व्याप्त हो जिसकी जगत्प्रपञ्चव्यापाररूपक्रिया प्रतिक्षण धारा प्रवाहवत् जाग्रतहो । जो सर्व ब्रह्मण्ड को विकाश प्रकाशरूप विस्तारताको प्राप्त करवावे इत्यादि अर्थ आत्म शब्द के होते हैं वह आत्मा यद्यपि सर्वत्र विद्यमान ही है क्योंकि आत्म शब्द का अर्थ ही वैसा है। तथापि अकृतात्म, अविरत, दुश्चरित, अशान्त, अ-शान्तमानस असमाहित पुरुष उसको नहीं पासकते हैं । अतः कृतात्मादि गुणवान् पुरुष को वह ब्रह्म अन्वेषणीय है और प्रत्येक पदार्थों में वही जानने योग्य है । बृहदारण्यक उपनिषद् में कहागया है ( तमेव० ) धीर ब्रह्मविद पुरुष विशेषरूप से उसको जान प्रज्ञा करें। बहुत शब्दों को चिन्तन न करें । क्योंकि वह वाणी की ग्लानिमात्र है अर्थात् व्यर्थ शब्दों केजानने से केवल श्रममात्र होता है । मुण्डक में क० ( ओमित्येवम्० ) सर्वव्यापक ओङ्कारवाच्य ब्रह्मका ही ध्यान करो ( तमेकम्० ) उसी एक परमात्माको जानो अन्यवचनों को त्यागो । यह अमृतका सेतु है । इन श्रुतियों के प्रमाणों से वही एक परमात्मा सदासर्वत्र अन्वेषणीय और विजिज्ञासनीय है। आगे मुमुक्षु जनों के सुखबोधा-र्थ और पुनः पुनः दृढीकरणार्थ अनेक विशेषणों से उसी आत्मा का वर्णन करते हैं । विमृत्यु-मृत्यु उसके भय से भागता फिरता है । तब उस पर आक्रमण कैसे करसकता है । कठ में कहा गया है । इसके भय से । अग्नि और सूर्य तपता है। विद्युत् वायु और मृत्यु भागता है । विशोक-सर्वेश्वर, यह भूताधिपति, यह भूतपाल, यह जगतका सेतु और विधरण है । यह आप्तकाम और सर्वकाम है । ऐसा श्रुति कह-ती है । ईदृग् परमात्मा किस वस्तु के उद्देशसे शोक करेगा। अतःयह विशोक कहागया है । अविजिघत्सः-" अद् भक्षणे " धातु से जिघत्सा बनता है । खानेकी इच्छा का नाम जिघत्सा है । वि=विशेष । न=नहीं विनष्ट, व्यतीत । जिसको विजिघत्सा विगत

होगई है। वह अविजिघत्स कहलाता है। अपिपास–" पा पाने " से पिपासा बनता है। पीने की इच्छा का नाम पिपासा । जिसको पिपासा न हो वह अपिपास । वहां शङ्का होती है कि जिस परमात्माका ब्राह्मण और क्षत्रिय ओदन ( भात ) है और मृत्यु खाने का घृत है । कौन इसको ऐसा जानता है। जहां वह है ( कठ ) मैं अन्नका खाने वाला हूं। मैं अन्नका खानेवालाहूं । मैं अन्न का खाने वाला हूं ( यह तैत्तिरीयका वचन है ) इस प्रकार के वाक्यों से विस्पष्ट जीववत् वह भी अन्नादिकों का भोक्ता प्रतीत होता है। व्यासभी—( अत्ताचराचरग्रहणात् ) इत्यादि सूत्र समूहों से ईश्वर को अन्नादिभोक्ता-सिद्ध किया है । ऐसी दशामें वह ब्रह्म अविजिघत्स कैसे कहला सकता है। पुनरपि—( ऋतेपि० ) वह सत्य को पीता है इससे उसके पिपासा की भी सिद्धि होती है। अतःअपिपास कहना भी युक्त नहीं है । इसका उत्तर यह है अस्मदादिवत् न खाता न पीता है उसमें अदन और पान केवल अलङ्काररूप से वर्णन किया जाता है । उसकी इच्छासे ज्ञानवान् ब्राह्मण भी, वीर क्षत्रिय भी संहृत होते हैं। महान् प्रबल मृत्यु भी अन्त में वहां ही प्रलीन होता है । ऊर्णनाभ कीट समान प्रलयान्त में सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का संहार अपने में वही करता है इसी हेतु वह "अत्ता" कहलाता है। कदाचित् भी वास्तविक अत्तृत्व उसमें घट नहीं सकता । अनुविद्य=अनु+विद्य । अनु=पश्चात् । विद्य=जानकर । अर्थात् प्रथम तत् सृष्ट सब पदार्थोंको जो जान उसको जानता है उसका फल आगे कहागया है । पितृलोक, भ्रातृलोक, मातृलोक इत्यादि लोक उसके सङ्कल्पमात्रसे प्राप्त होते हैं पूर्व प्रकरण में ऐसा वर्णन होचुका है अतः वह ब्रह्मज्ञानी जिस२ लोक और कामनाको चाहता है वह सब उपस्थित होता है ॥ १ ॥

**तद्धोभये देवासुरा अनुबुबुधिरे ते होचुर्हन्त तमात्मानमन्विच्छामो यमात्मानमन्विष्य सर्वांश्च लोकानाप्नोति सर्वांश्च कामानितीन्द्रो हैव देवानामभिप्रवव्राज विरोचनोऽसुराणां तौ हासंविदानावेव समित्पाणी प्रजापतिसकाशमाजग्मतुः ॥ २ ॥**

तद् । ह । उभये । देवासुराः । अनुबुबुधिरे । ते । ह । ऊचुः । हन्त । तम् । आत्मानम् । अन्विच्छामः । यम् । आत्मानम् । अन्विष्य । सर्वान् । च । लोकान् । आप्नोति । सर्वान् । च । कामान् । इति । इन्द्रः । ह । एव । देवानाम् । अभि ।

प्रवव्राज । विरोचनः । असुराणाम् । तौ । ह । असंविदानौ । एव । समित्पाणी । प्रजापतिसकाशम् । आजग्मतुः ॥ २ ॥

भाष्यम्—तद्धेति । तद्ध । तत्र किल । उभये देवासुराः । देवाश्च असुराश्च । देवासुराः । वैदिकधर्म्मावलम्बिनो देवास्तद्विपरीतास्तु असुराःपुरा औच्यन्त इतिविवेकः । य आत्माऽपहतपाप्मेत्याद्युपदेशं प्रजापतिकृतम् । अनु=परम्परागतं स्वकर्णगोचरापन्नम् । बुबुधिरे । बुद्धवन्तः । प्रजापातिरीदृशमुपदेशं ददाति येन सर्वेषां लोकानां वशीकरणम् । सर्वेषांकामनाञ्चाधिपत्यं भवतीति श्रुतवन्त इत्यर्थः । ते ह प्रसिद्धा देवासुराः स्वस्वपरिषदि परस्परमूचुरुक्तवन्तः । हन्त यदि भवतामनुज्ञास्याचर्हि तमात्मानमन्विच्छामः । मार्गयामः । अन्वेषणं कुर्मः । यमात्मानमन्विष्यमार्गयित्वा सर्वांश्च लोकान् सर्वान् कामांश्च जन आप्नोतीति । तयामीमांसया देवानां मध्ये ह प्रसिद्धः कोऽपि इन्द्र इन्द्रनामा पुरुषविशेषः । असुराणां मध्ये च विरोचननामा कश्चिद् । अभिवव्राज । ब्रह्मचारिवत् प्रजापतिमभिलक्षीकृत्य प्रतस्थे । तौ ह इन्द्रविरोचनौ किल असंविदानावेव । अन्योऽन्यं संविदंविवादमकुर्वाणौ विद्याफलं प्रति अन्योऽन्यमीर्षां दर्शयन्तावेव । पुनः । समित्पाणी । समिधो यज्ञ सामग्र्यःपाणौ ययोस्तौ । समित्पाणी सन्तौ । प्रजापतिसकाशमाजग्मतुः । आगतवन्तौ ॥२॥

अनुवाद—उस समय दोनों देवों और असुरों को (प्रजापति का वह उपदेश ) ज्ञात हुआ तब वे परस्पर अपनी २ सभा में विचार ने लगे कि यदि आप लोगों की आज्ञा होवे तो हम लोग उस आत्मा का अन्वेषण करें जिस आत्मा का अन्वेषण कर समस्त लोकों और समस्त कामों को पाता है । यह स्थिर कर देवों में से इन्द्र और असुरों में से विरोचनने प्रजापति के स्थान को प्रस्थान किया । वे दोनों विद्या के लिये परस्पर न लड़ते हुए=परस्पर भाषण न करते हुए और समिधा को हाथ में ले प्रजापति के समीप आये ॥ २ ॥

पदार्थः--( ह ) इतिहास सूचक होता है ( तत् ) वहां अथवा । प्रजापति के उस वचन को ( उभये ) दोनों ( देवासुराः ) देवों और असुरों ने ( अनुबुबुधिरे ) परम्परा से जाना ( ते+ह ) उन देवों और असुरों ने ( ऊचुः ) अपनी २ सभा में परस्पर कहा कि ( हन्त ) यदि सबों की सम्मति हो तो ( तम्+आत्मानम् ) उस आत्मा को (अन्विच्छामः) उस आत्मा का हम लोग अन्वेषण करें ( यम्+आत्मानम्) जिस आत्माको (अन्विष्य) खोजकर ( सर्वान्+च+लोकान् ) सब लोकों और ( सर्वान्+कामान् ) सब कामों को ( प्राप्नोति ) मनुष्य पाता है ( इति ) इस प्रकार स्थिरकर ( देवानाम् ) देवों में से (इन्द्रः+ ह+वै) प्रसिद्ध इन्द्रने ही और ( असुराणाम् ) असुरों

में से ( विरोचनः ) विरोचन ने ही ( अभिवव्राज ) प्रजापति के स्थान को उस विद्या के अध्ययन के लिये प्रस्थान किया ( तौ+ह ) वे दोनों ( असंविदानौ+एव ) परस्पर विवाद न करते हुए किन्तु विद्योपार्जननिमित्त ईर्षा को दिखलाते हुए ही और ( समित्पाणी ) हाथ में समिधा लेकर ( प्रजापतिसकाशम् ) प्रजापति के निकट ( आजग्मतुः ) आये ॥ २ ॥

भाष्याशय––देवा सुराः–अतिप्राचीन काल में वैदिक धर्म्मावलम्बी को देव और तद्विपरीत को असुर कहते थे* इन्द्रविरोचन––पूर्व काल में वैदिकधर्म्मावलम्बी आर्य्यों का राजा इन्द्र और असुरों का राजा विरोचन कहलाता था, यह एक पदवीमात्र थी। इन दोनों दलों में सिंहासनादिरूढ़ जो जो होते थे वे जनकादिवत् इन्द्र और विरोचन कहलाया करते थे। परमऐश्वर्य सम्पन्न को इन्द्र और विशेषकान्ति युक्त को विरोचन कहते हैं। परन्तु यहां ये दोनों गुणवाची शब्द हैं जिस में विद्या ग्रहण करने की सामग्रीरूप ऐश्वर्य हो वह इन्द्र और ( विगतं विरोचनं प्रकाशो यस्मात् ) विद्या ग्रहण का प्रकाश जिससे निकलगया है वह विरोचन। जैसे मलीन दर्पण प्रकाश ग्रहण नहीं करता। और स्वच्छ करता है। यहां इन्द्र को स्वच्छ और विरोचन को मलीन दर्पण समान जानना। इसी हेतु इन्द्र को विद्या प्राप्त हुई। और विरोचन को नहीं। समित्पाणि—अति प्राचीन काल में ब्रह्मचारी को समित्पाणि कहते थे। समित्+पाणि दो शब्द हैं इन में "इन्धनं त्वेध इध्ममेधः समित्स्त्रियाम्" इन्धन, एध, इध्म, एधस् और समित् ( समिधा ) ये सब नाम सूखे काष्ठ और तृण आदि के हैं। और पाणि नाम हाथ का है ( समित्पाणौ यस्य सः ) जिस के हाथ में समित् ( समिधा ) हो उसे समित्पाणि कहते हैं। तो क्या हाथ में काष्ठ लेकर ब्रह्मचारी पुराकाल में पढ़ते थे ? नहीं। यहां समिधा शब्द केवल ब्रह्मचर्य्य व्रत सम्बन्धी सामग्री का लक्षक है। अर्थात् ब्रह्मचर्य रूपव्रतधारण के हेतु जिस सामग्री की आवश्यकता होती है वह २ सब उनके निकट वर्त्तमान रहता था। एक वाह्य सामग्री, सूत्र, कमण्डलु, कौपिन, दण्ड आदि। दूसरी आभ्यन्तर उपस्थेन्द्रिय संयम, अचञ्चलता, मितभाषिता, उत्साह, विश्वास, सुश्रूषा आदि। दोनों सामग्रियें जिस के निकट सर्वदा विद्यमान हों वे समित्पाणि हैं। उपनिषदों में जहां कहीं विद्याध्ययन की चर्चा आई है वहां २ समित्पाणि शब्द का प्रयोग देखने में आता है। यथा–"समित्पाणयो भगवन्तं पिप्पलाद

* प्रथम प्रपाठक द्वितीय खण्ड की समीक्षा देखो

मुपसम्पन्नाः" प्रश्न १ । १ ॥ सुकेशा आदि ब्रह्मचारी भगवान पिप्पलाद के निकट समित्पाणि होकर आये । "तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम् । मुण्डक १ । २ । १२ ॥ उस ब्रह्म के विज्ञानार्थ "समित्पाणि" हो वह ब्रह्मचारी श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ गुरु के निकट जाय । "समित्पाणयः पूर्वाह्णे प्रतिचक्रमिरे" छान्दो० ५। ११। ७॥ प्राचीनशाल आदि विद्वान् "समित्पाणि" होकर राजा अश्वपति के निकट वैश्वानरी विद्या के अध्ययनार्थ पूर्वाह्ण समय में पहुंचे । छान्दोग्योपनिषद् अष्टमप्रपाठक में यह प्रयोग अनेकवार आया है । इन प्रयोगों से यह भी विदित होता है कि केवल ब्रह्मचारी के लिये ही नहीं किन्तु जिज्ञासु विद्वानों के लिये भी यह समित्पाणि शब्द आया है ॥ २ ॥

**तौ ह द्वात्रिंᳬशतं वर्षाणि ब्रह्मचर्य्यमूषतुस्तौ ह प्रजापतिरुवाच—किमिच्छन्ताववास्तमिति तौ होचतुर्य आत्माऽपहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोकोऽविजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसङ्कल्पः सोऽन्वेष्टव्यः स विजिज्ञासितव्यः स सर्वांᳬश्चलोकानाप्नोति सर्वांᳬश्चकामान् यस्तमात्मानमनुविद्य विजानातीति भगवतो वचो वेदयन्ते तमिच्छन्ताववास्तमिति ॥ ३ ॥**

तौ । ह । द्वात्रिंशतम् । वर्षाणि । ब्रह्मचर्य्यम् । ऊषतुः । तौ । ह । प्रजापतिः । उवाच । किम् । इच्छन्तौ । अवास्तम् । इति । तौ । ह । ऊचतुः । यः । आत्मा । अपहतपाप्मा । विजरः । विमृत्युः । विशोकः । अविजिघत्सः । अपिपासः । सत्यकामः । सत्यसङ्कल्पः । सः । अन्वेष्टव्यः । सः । विजिज्ञासितव्यः । सः । सर्वान् । च । लोकान् । आप्नोति । सर्वान् । च । कामान् । यः । तम् । आत्मानम् । अनुविद्य । विजानाति । इति । भगवतः । वचः । वेदयन्ते । तम् । इच्छन्तौ । अवास्तम् । इति ॥ ३ ॥

भाष्यम्—तौ हेति। तौ हेन्द्रविरोचनौ । द्वात्रिंशतंवर्षाणि अब्दान् । प्रजापतौ ब्रह्मचर्य्यमूषतुः । ततः प्रजापतिर्ह तावुवाच । हे इन्द्रविरोचनौ, सम्प्रति, अधीता विद्याः सर्वाः । गच्छतं स्वं स्वं गृहम् । तौ चागच्छन्तौ दृष्ट्वा मानसिकं भावं विज्ञातुं पुनरप्युवा-

च । इतः परं किमधिकं तत्त्वमिच्छन्तौ । युवाम् अवास्तम् । उषितवन्तौ । तत्प्रयोजनं विस्फुटीकृत्य वदतम् । इति प्रजापतिनाचार्य्येण पृष्टौ तौ होचतुः । य आत्मेत्यारभ्य विजानातीत्यन्तं सर्वं पूर्वं व्याख्यातमेव। इति पूर्वोक्तं भगवतो वचो वचनं शिष्टाजना वेदयन्ते कथयन्ति । तमात्मानम् विज्ञातुम् । इच्छन्तौ । अवास्तम् अवास्व । उषितवन्तौ । आर्ष प्रयोगः ॥ ३ ॥

अनुवाद—वे दोनों ( प्रजापति के निकट ) बत्तीस वर्ष ब्रह्मचर्य्य करते रहे अनन्तर उन दोनों से प्रजापति ने पूछा कि किस प्रयोजन की इच्छा से आप दोनों ने यहां निवास किया । वे दोनों बोले कि जो आत्मा ( परमात्मा ) पाप, जरा, मृत्यु, शोक, बुभुक्षा और पिपासा रहित है और जो सत्यकाम सत्यसङ्कल्प है वही अन्वेष्टव्य और विजिज्ञासनीय है । जो कोई उस आत्मा को जान मोक्षमार्ग और आत्म शुद्धि को जानता है । वह सब लोकों और सब कामों को पाता है । आप के इस उपदेश को आप्त लोग कहा करते हैं । हे भगवन्! उसी आत्मा के जानने की इच्छा से हम दोनों ने यहां निवास किया है ॥ ३ ॥

पदार्थः– ( तौ+ह ) वे दोनों ( द्वात्रिंशतम् ) ३२ बत्तीस ( वर्षाणि ) वर्ष ( ब्रह्मचर्यम् ) ब्रह्मचर्य के उद्देश से ( ऊषतुः ) प्रजापति के निकट निवास करते रहे ( तौ+ह+प्रजापतिः+उवाच ) उन दोनों से प्रजापति बोले कि ( किम्+इच्छन्तौ ) किस पदार्थ को चाहते हुए तुम दोनों ने ( अवास्तम् ) मेरे निकट वास किया है ( इति ) प्रजापति के पूछने पर (तौ+ह+ऊचतुः) वे दोनों बोले (य+आत्मा+····विजानाति+इति॰) जो परमात्मा अपहतपाप्मा है इत्यादि ( इन का व्याख्यान पूर्व यहां ही हो चुका है ) ( भगवतः+वचः+वेदयन्ते ) आप के इस वचन को विद्वान् लोग कहा करते हैं ( तम्+इच्छन्तौ+अवास्तम्+इति) उसी परमात्मा के जानने की इच्छा करते हुए हम दोनों ने यहां निवास किया है ( १ ) ॥ ३ ॥

---

( १ ) आप दोनों ने मेरे निकट बत्तीस वर्ष रहकर सम्पूर्ण विद्याएं पढ़ीं अब आप अपने २ गृह पर जांय परन्तु अपने अभीष्ट को अप्राप्त वे दोनों आचार्य के कथन को सुनकर भी जब समावर्त्तन करने से संकुचित देख पड़े तो प्रजापति ने उन के मानसिक भाव को जानने के लिये पुनः जिज्ञासा की । इतना व्याख्यान यहां और बढ़ाना चाहिये । क्योंकि अन्यथा इस में यह दोष आवेगा कि ३२ वर्ष तक उनके निकट वास करते हुए उन दोनों का ब्रह्मचर्य प्रयोजन प्रजापति को न मालूम हो यह

तौ ह प्रजापतिरुवाच–य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यत एष आत्मेति होवाचैतदमृतमभयमेतद्ब्रह्मेत्यथ योऽयं भगवोऽप्सु परिख्यायते यश्चायमादर्शे कतम एष इत्येष उ एवैषु सर्वेष्वेतेषु परिख्यायत इति होवाच ॥ ४ ॥

तौ । ह । प्रजापतिः । उवाच । यः । एषः । अक्षिणि । पुरुषः । दृश्यते । एषः । आत्मा । इति । ह । उवाच एतद् । अमृतम् । अभयम् । एतद् । ब्रह्म । इति । अथ । यः । अयम् । भगवः । अप्सु । परिख्यायते । यः । च । अयम् । आदर्शे । कतमः । एषः । इति । एषः । उ । एव । एषु । सर्वेषु । एतेषु । परिख्यायते । इति । ह । उवाच ॥ ४ ॥

भाष्यम्–तौ हेति । प्रजापतिराचार्य्यस्तयोराकाङ्क्षां विदित्वा तौ हेन्द्रविरोचनौ वक्ष्यमाणं वचनमुवाच । हे इन्द्र विरोचनौ ! य एष पुरुषः । अक्षिणि चक्षुषि प्रकृतौवा । दृश्यतेऽवलोक्यते । एष आत्मा अपहतपाप्माविजरो विमृत्युरित्यादिपूर्वोक्तगुणः यथायुवाभ्यां श्रुतः । प्रजापतेरिदं वचनं श्रुत्वा संशयितौ तौ बभूवतुः । प्रजापतिः किमिदमुपदिशति । अयन्तु सर्वदैव सन्निहिततमोऽस्ति । नहितेन वयमपहतपाप्मत्वादिगुणा अभूम । न च सर्वान् लोकांश्च प्रापाम । अतः प्रजापति–वचन–श्रवणात् प्रसन्नतादिभावमप्रकट्य मौनावलम्बिनौ सन्तौ स्तब्धौ इव क्षुब्धाविवास्ताम् । शिष्ययोरिमां दशामवलोक्य प्र-

---

बात असंगत प्रतीत होती है । यदि यह कहा जाय कि जब उन्हें मालूम ही था तो पुनः पूछने की आवश्यक्ता क्या थी ? ।

उत्तर–प्रजापति जैसे अन्य ब्रह्मचारियों को पढ़ाया करते थे वैसे ही प्रथम उन्हें भी पढ़ाया होगा । परन्तु ये दोनों उतनी विद्या से संतुष्ट न हुए हों क्योंकि अभी तक सब लोकों और सब कामों को इन दोनों में से किसी ने नहीं पाया । परन्तु यही उन दोनों का अभीष्ट था । अतः ३२ वर्ष में अन्य सब विद्याएं अध्ययन करने पर भी अभीष्ट न पाकर समावर्त्तन करने में अपनी उदासीनता प्रकट की होगी । तब अन्तर्भावविकारज्ञ प्रजापति ने देखा होगा कि ये दोनों कुछ अन्य विद्या के भी जिज्ञासु हैं अतःप्रजापति ने पूछा कि आप दोनों ने किस प्रयोजन के लिये मेरे निकट निवास किया है इत्यादि विषय का अनुसन्धान करना ॥

जापतिः पुनरुवाच । एतत्कथयित्वा प्रजापतिः पूर्वोक्तादकिञ्चिद्वैशिष्ट्यमुवाच । एतत् । विधेयप्राधान्यान्नपुंसकम् । एष अक्षिणि दृश्यमान आत्मा अमृतम् । पुनः । अभयम् । भयशून्यम् । एतद् । एष आत्मैव । ब्रह्म । वृद्धतमम् । महत्तममित्यर्थः । गुणवाची ब्रह्मशब्दः । बृहत्त्वाद् ब्रह्म । गुणैर्नत्ववयवैरात्मा बृहन्नस्ति । अनेकेष्वर्थेषु ब्रह्मशब्दः प्रयुज्यमानो दृश्यते । वेदे ब्रह्माख्ये ऋत्विजे परमात्मनि आकाशे इत्यादिषु । अथ प्रजापति वचनं श्रुत्वा तौ पृच्छतः । भगवः । हे भगवन् आचार्य गुरो ! योऽयमात्मा । अप्सुजले । यश्चायमात्मा । आदर्शे । दर्पणे परिख्यायते । परितः समन्तात् ख्यायते ज्ञायते । कतम एष आत्मेति । अक्षिजलादर्शादिषु दृश्यमानानामात्मनांमध्ये भगवद्भिरुक्तः कतमआत्माभिप्रेतोऽस्ति । एषुभिन्नोभिन्न आत्मा दृश्यते । किमेवं जातीयकेषु दृश्यमाना आत्मानःसर्व एकएव वर्त्तन्ते उत तेषां भेदोऽस्ति । तत्रापि एतएव अपहतपाप्मत्वादि गुणका उतान्यः कश्चित् । इत्यावयोः सन्देहोऽस्ति । इति शिष्ययोर्वचनं श्रुत्वा संशयमपनयन् प्रजापातिरुवाच । एतेषु एषु सर्वेषु अक्षिवार्यादर्शेषु यः परिख्यायते परितोविज्ञायते एष उ एव आत्मा अपहतपाप्मत्वादिगुणको विज्ञेयः ॥ ४ ॥

इति सप्तमखण्डस्य संस्कृतभाष्यं समाप्तम् ॥ ७ ॥

अनुवाद–प्रजापति उन दोनों से बोले कि जो यह पुरुष आक्षि (प्रकृति) में दीखता है वह आत्मा है । इतना कह पुनः वह बोले कि यह अमृत है । यह अभय है और यह ब्रह्म ( बहुत बड़ा ) है ( इतना सुन वे दोनों बोले कि ) हे भगवन् ! जो यह ( आत्मा ) जल में और जो यह ( आत्मा ) आदर्श में चारों तरफ विदित होता है वह कौन आत्मा है ? ( प्रजा० ) उन इन सबों में जो विदित होता है वही तो है ॥ ४ ॥

पदार्थः– ( प्रजापतिः ) आचार्य प्रजापति उन दोनों की आकाङ्क्षा को जान (उवाच+ह) बोले कि प्रिय शिष्य इन्द्र ! तथा विरोचन ( यः+एषः+पुरुषः ) जो यह पुरुष (अक्षिणि) प्रकृति वा नयन में (दृश्यते) दीखता है (एषः+आत्मा) यही आत्मा है । अर्थात् पाप, जरा, मृत्यु, बुभुक्षा, पिपासा आदि रहित सत्यकाम, सत्यसङ्कल्प आदि गुणवाला यही आत्मा है । जिस के गुण प्रथम ही तुम दोनों ने सुने हैं । इतना वचन सुन उन दोनों को सन्देह हुआ कि प्रजापति क्या कहते हैं वह तो मेरे साथ ही है । परन्तु मैं पापादि से रहित नहीं हुआ । अतः प्रजापति के वचन सुन वे दोनों प्रसन्नतादि हृदय भाव को न दिखला कर प्रत्युत मौनावलम्बी स्तब्ध और क्षुब्ध होगये । संदेह का कारण यह हुआ कि अक्षि शब्द का अर्थ प्रकृति और नयन दोनों होते हैं

प्रकृति अर्थ न समझ नयन ही अर्थ अक्षि शब्द का उन दोनों ने समझा अतः शिष्यों
की यह दशा देख पुनः प्रजापति बोले। हे प्रिय इन्द्र ! विरोचन ! ( एतत्+अमृतम् )
यह आत्मा अमृत है ( अभयम् ) अभय=भय रहित है ( एतद् ) यह ( ब्रह्म )
गुणों में बहुत बड़ा है। इतना वचन सुन वे दोनों बोले कि ( भगवः ) हे भगवन्
( यः+अयम् ) जो यह ( अप्सु ) जल में ( यः+च+अयम् ) और जो यह
( आदर्शे ) दर्पण में ( परिख्यायते ) सर्वत्र दीखता है (कतमः+एषः ) कौन यह आ-
त्मा है ? । नयन जल और आदर्श में देखे जाते हुए आत्माओं में से किस आत्मा से
आप का अभिप्राय है क्योंकि इन में भिन्न २ आत्मा देख पड़ता है। इस प्रकार के
पदार्थों में दृश्यमान आत्मा सब एक ही है या इन में भेद है। और ये ही सब आत्मा
अपहतपाप्मत्वादि गुणवाले हैं अथवा अन्य ? यह हम दोनों का सन्देह है। शिष्यों
के इस वचन को सुन सन्देह को दूर करते हुए प्रजापति ( ह+उवाच ) बोले कि
( एतेषु+एषु+सर्वेषु ) उन इन सबों में जो आत्मा ( परिख्यायते ) अच्छे प्रकार
दीख पड़ता है ( एषः+उ+एव ) वही तो निश्चय आत्मा है अर्थात् नयन जल आद-
र्श आदियों में जो अनुभूत होता है वही अपहतपाप्मा, विजर, विमृत्यु, विशोक, अबु-
भुक्षित, अपिपास और सत्यकाम, सत्यसङ्कल्पत्वादि गुणविशिष्ट है। दूसरा नहीं ॥४॥

इति सप्तमखण्डस्य भाषाभाष्यं समाप्तम् ॥ ७ ॥

## अथाष्टमः खण्डः

**उदशराव आत्मानमवेक्ष्य यदात्मनो न विजानी-
थस्तन्मे प्रब्रूतमिति तौ होदशरावेऽवेक्षाञ्चक्राते। तौ
ह प्रजापतिरुवाच किं पश्यथ इति? तौ होचतुः सर्वमे-
वेदमावां भगव आत्मानं पश्याव आलोमभ्य आन-
खेभ्यः प्रतिरूपमिति ॥ १ ॥**

उदशरावे । आत्मानम् । अवेक्ष्य । यत् । आत्मनः । न । विजानीथः । तत् ।
मे । प्रब्रूतम् । इति । तौ । ह । उदशरावे । अवेक्षाञ्चक्राते । तौ । ह । प्रजापतिः ।
उवाच । किम् । पश्यथः । इति । तौ । ह । ऊचतुः । सर्वम् । एव । इदम् । आ-
वाम् । भगवः । आत्मानम् । पश्यावः । आलोमभ्यः । आनखेभ्यः । प्रतिरूपम् ।
इति ॥ १ ॥

( ५ ) सेठ मांगीलालजी, नीमच निवासी संपादक—अनाथरक्षक, अजमेर ।

छांदोग्य छंदोग चित्त अति मोदन कारक ।
दान लोकहित करम जगत् में भल संचारक ।
ग्रन्थ मणि जीवेश भेद विधी का संधारक ।
यज्ञयाग शुभ करम धरम रीती परचारक ।
उत्तम अस उपनिषद पे शिवशङ्कर व्याख्या रची ।
पढ़ किंकर मनहरष अति धूम सकल भारत मची ॥

दोहा ॥

नित्य निबन्ध निहार यह,
षट् कर्मन को धार ।
दम्भ दर्पदल दूर कर, हो भवसागर पार ॥

( ६ ) पं० छुट्टनलालजी स्वामी सम्पादक—ब्राह्मणसमाचार, मेरठ ।

आपका भेजा छान्दोग्य उपनिषद् आया कार्य अत्युत्तम है ॥

( ७ ) पंडित श्रीमोहनलालजी विष्णुलालजी पंड्या मथुरा, एशियाटिक सोसाइटी बंगाल, रोयल एशियाटिक सोसाइटी ग्रेट ब्रिटन और आयरलैंड, और गुजरात वरनैक्यूलर सोसाइटी के लाइफ मेम्बर, मेवाड़राज्य की स्टेट कौंसिल अर्थात् श्रीमहद्राज सभा के पूर्व मेम्बर और सेक्रेटरी, पूर्व दीवान राज्य प्रतापगढ़ ।

मैंने उसे पढ़ा और विचारा तो विदित हुआ कि इस भाष्य के कर्त्ता अच्छे विद्वान् हैं और जिस ढंग पर उन्होंने व्याख्या लिखी है सो ठीक ही है ॥

( ८ ) श्रीसत्यव्रतजी शर्म्मा सामश्रमी, एशियाटिक सोसाइटी का "एसोसियेट मेम्बर", मेम्बर आफ़ "फाइलोलेजिकल मीटिङ्ग", एडीटर आफ़ ( गव० ) "बिबलिओथिका इण्डिका", एडीटर आफ़ "उषा" ( वैदिकपत्रिका ), अनुवादक—"सामवेद संहिता" "यजुर्वेद संहिता" आदि का, टीकाकार—"मन्त्रब्राह्मण" "गोभिल गृह्यसूत्र" आदि का, ग्रन्थकार—"त्रयीपरिचय" "त्रयी टीका" आदि का, समालोचक—"निरुक्त" "ऐतरेय" आदिका, प्रकाशक—"साम्प्रातिशाख्य" "निदानसूत्र ( वैदिक )"

इत्यादि विलुप्त ग्रन्थों का, प्रधान परीक्षक—पञ्जाब, विश्वविद्यालयीय—संस्कृत उपाधि-का, आचार्य्य बङ्गवेदविद्यालय कलकत्ता ।

आज मुझे बहुत आनन्द है कि छान्दोग्य पर एक नई मनभावनी टीका देखने में आई ! जो कोई ग्रन्थ साम्प्रदायिक मत का साहाय्य के लिये रचा जाता है वह उस सम्प्रदाय के लोगों को बहुत मीठा लगता है परंतु और विद्वानों को बहुत ही कडुआ लगता है इसी कारण शङ्कराचार्य सम्प्रदाय के लोगों को शंकरभाष्य बहुत प्यारा है तो भी अस्मदादि साम्प्रदायिक लोगों के आंखों में वह निर्दोष नहीं दीख पड़ता अब जो कोई असाम्प्रदायिक भाष्य बन जाय तो हम लोगों को बहुत आनन्द क्यों न हो ॥

भाष्य का जो नमूना देखा, इसी प्रकार जो समग्र ग्रन्थ बनजायगा तो आशा है कि हम लोगों का एक महान् अभाव का पूरण होजायगा । इसमें भी कुछ दोष देख पड़ता है कि जो शाङ्करभाष्य के पठन पाठन द्वारा ग्रन्थकार के शिर में छिपा हुआ है, वह भी ग्रन्थकार के अज्ञात ही प्रकट होरहा है । प्रार्थना है कि ऐसी बातों पर ग्रन्थकार बहुत ही दृष्टि रक्खा करें । और एक बात यह है कि पदेच्छेद स्वतन्त्र जैसा छपा है इस में विशेष लाभ क्या होगा ? भाष्य के भीतर तो पदच्छेद रहेहीगा ।





